भृशं सुखी तदा कपीन्द्रसङ्गतो भविष्यसि
भविष्यति त्रिलोकवन्दितो महान्सुतस्तव ॥ १३ ॥

वसन्त०—

कालान्तरात्कपिवरस्य च कुञ्जरस्य
सा कन्यका ह्यभवदीश्वरयोजनायाः ।
सैवाञ्जना सुविदिता शुभलक्षणैः स्वैः
प्राप्ता हि कुञ्जरयशांसि सितानि कर्तुम् ॥ १४ ॥

शार्दू०—

धर्माणां फलभाङ्नरो भवति यान्स्मृत्वा द्वयोः सन्ध्ययोः
तेषु ह्यप्सरसां भवन्ति कतिचिन्नामानि पुण्यान्यपि ।
स्पष्टं ह्यप्सरसां पदं न लभते काप्यल्पपुण्यादिति
शङ्का स्यान्न च वः कथं हनुमतो माताप्सराः प्राभवत् ॥ १५ ॥

पञ्चचा०—

पुनः प्रभोः कृपाकटाक्षतो विनष्टकल्मषा
बभूव सा हनूमदम्बिका यशस्विनी तदा ।

---

कर सकेगा । तुम्हारा पति वानरों का सरदार होगा । अतः उसके सम्पर्क से तुम बड़ी सुखी रहोगी । तुम्हारा पुत्र त्रिलोकी में वन्दित होगा ॥ १३ ॥

(सज्जनों ! ) उसके बाद उचित समय पाकर वही पुंजिकस्थला भगवान् के आशीर्वाद स्वरूप शापके बहाने वानरराज कुंजर का सुयश उज्वल करती हुई उसके पुत्रीभाव को प्राप्त हुई उसी की उस शरीर में अंजना नाम से प्रसिद्धि हुई ॥ १४ ॥

जिनको दोनों शाम स्मरण करने से मनुष्य धर्म के फलको भली भाँति प्राप्त कर लेता है उनमें कुछ अप्सराओं के भी पुण्यमय नाम सम्मिलित हैं । इससे सिद्ध होता है कि अप्सराओंका स्थान अल्पपुण्य वाली कदापि नहीं प्राप्त कर सकती है । इस लिये आपके मनमें यह शंका नहीं होनी चाहिए कि हनुमानजी की माता एक अप्सरा कैसे हुई ॥ १५ ॥

फिर प्रभु के कृपाकटाक्ष से उसके सम्पूर्ण पाप भी तो जल गये थे और उसी से वह अब श्रीहनुमान् जी की माता होकर अपूर्व यशोभागिनी हो रही थी ।

प्रभुः समर्थ ईदृशः क्षणात्कणं हिमालयं
करोत्यचिन्त्यकर्मणे सहस्रशो नमो नमः ॥ १६ ॥

मालिनी—

शिशुसुलभविलासै रञ्जयन्ती समस्तान्
मधुरशिशुवचोभि र्व्याहरन्ती शनैः सा।
विशति वयसि बाल्ये सा स्म कालेन सम्यक्
अभिमतविषयाणां चाभवत् सुष्ठु विज्ञा ॥ १७ ॥

शिख०—

यथा पद्माकारा प्रभवति शनैः पद्मकलिका
तथा बाल्यं तस्या युवतिसुलभं रूपमदधात्।
ग्रहीतास्याः पाणेः क इति जनकश्चिन्तनपरः
यतः प्रीतिस्तस्या उपरि बहुलाऽऽसीत्पितुरिति ॥ १८ ॥

शार्दू०—

अन्ते केसरिणे ददौ स्वतनुजां दृष्ट्वा सुयोग्यं वरं
जामात्रेऽन्नहिरण्यवस्त्रशिविकाः प्रीत्या ददौ कुञ्जरः।
अन्यं देयमभीप्सितं च सकलं दत्वा प्रसन्नोऽभवत्
तेनासौ कृतकृत्यतां कपिवरोऽगच्छत्सुतादानतः ॥ १९ ॥

---

समर्थ भगवान् क्षण में कणको हिमालय बना देते हैं उस अचिन्त्य कर्मा प्रभु को सहस्त्र बार नस्मकार हो ॥ १६ ॥

तत्पश्चात् वह अंजना अपने शिशु शुलभ लीलाविलासों से सभी का रजन करती हुई तथा मधुर तोतले बोल बोलती हुई क्रमशः अब बाल्य में प्रविष्ट हुई और बालाओं के पठनीय विषयों में वह अच्छी तरह से निपुण हो गई ॥ १७ ॥

जैसे कमलकलिका धीरे-धीरे अपनी पूर्णता प्राप्त कर प्रफुल्ल कमलाकार धारण करती है, उसी प्रकार अजना के बाल्य ने क्रमशः नवयुवती के सुललित रूप को धारण किया। अपनी पुत्री पर कुञ्जर का अत्यन्त प्रेम था अतः उसकी चिन्ता बढ़ी कि इस कन्यारत्न का पाणिग्रहण कौन करेगा ? ॥ १८ ॥

अन्त में कुञ्जर ने सभी तरह से योग्यता परख कर अपनी प्राणप्यारी पुत्री अंजना का, विवाह विधि से केसरी नामक वानर के साथ सम्बन्ध करा दिया। विवाह में उसने अपने दामाद को अन्न-वस्त्र-वाहन तथा अन्य भी बहुत सा देने लायक सामान दिया। और इस प्रकार उस कार्यक्रम के बाद उसने कृतकृत्यता का अनुभव किया ॥ १९ ॥

शार्दू०—

तौ पश्चान्मुदितावुभावनयतां वैवाहिकं जीवनं
भुञ्जन्तौ विविधान्मनोऽभिलषितान्भोगाञ्शचीन्द्रौ यथा ।
नावित्तां रजनीं दिनं च सुखिनौ तौ हैमशैले परं
चिन्ता चाप्यभवद्यतः सुतमुखं दृष्टं न तावच्छुभम् ॥ २० ॥

वसन्त०—

वैवाहिकस्य समयस्य वृथैव हन्त
यातोऽधिकांश इति तेपतुरञ्जना तु ।
चक्रे महेशभजनं च पतिं सिषेवे
दुःखं न कारणमभूत्तदसेवनाय ॥ २१ ॥

वसन्त०—

पुण्योदयात्सुमहतः सुमतेः प्रवृत्तिः
साऽपीच्छया भगवतः सफलत्वमेति ।
तद्वत्सुबुद्धिरभवत्सुकृतादमुष्याः
ईशेच्छयैव फलितुं मनसा व्यमाक्षीत् ॥ २२ ॥

---

तत्पश्चात् अंजना और केसरी भी शची और इन्द्र के समान अपनी इच्छानुसार भोगों को भोगते हुए अपना वैवाहिक जीवन विताने लगे। ( उनमें ऐसा प्रेम था कि ) कांचन गिरि पर रहते हुए अत्यन्त सुख में रहने के कारण उन्होंने न रात जानी न दिन जाना। ( उनके लिये सम्पूर्ण सुख उपस्थित था परन्तु ) एक चिन्ता का विषय होने लगा था कि इतना दीर्घ समय बीता परन्तु अभीतक पुत्र मुख का दर्शन नहीं हो पाया ॥ २० ॥

वैवाहिक जीवन का सुनहरा काल अधिकांश वृथा ही बीत गया लेकिन अभी तक हमें पुत्र नहीं हुआ इसलिये दोनों को हार्दिक दुःख हो रहा था। लेकिन अंजना ईश्वर का भजन तथा पति की सेवा पूर्ववत् ही करती थी दुःख के कारण पति सेवा में कमी नहीं की थी ॥ २१ ॥

महान् पुण्य प्रभाव से ही प्राणि में सुबुद्धि उत्पन्न हो जाती है। और वह भी ईश्वर की इच्छा से ही सफलता को प्राप्त होती है। उसी प्रकार अंजना के पुण्य के फलस्वरूप ( अंजना में ) सुबुद्धि उत्पन्न हुई जो कि भगवदनुग्रह से ही सफलता प्राप्त करने वाली थी। और वह सोचने लगी ॥ २२ ॥

शिख० —

गृहं शून्यं तद्यत्मधुरशिशुलीलाविरहितं
न चापुत्रस्योक्ता शुभगतिरहो शास्त्रकथिता ।
स पुत्रान्दृष्ट्वाऽन्यान् हृदि तपति "हा दैव" स इति
अपुत्रं गार्हस्थ्यं न भवति सुखायेति विदितम् ॥ २३ ॥

शिख० —

अतोऽहं पुत्रार्थे सुतपसि भविष्याम्यवसिता
न कार्यं दुःसाध्यं तपसि निरते कर्तरि सति ।
अपीशस्याशीर्भिर्भवति शुभकार्ये सुलभता
अतः शम्भोः प्रीत्यै ह्यपि तपसि कुर्वे स्थितिमहम् ॥ २४ ॥

मालिनी —

इति मनसि विनिश्चित्याञ्जना शुद्धचित्ता
वमनवदजहात्सा सर्वभोगान्महात्मा ।
शशिधवलशरीरं शङ्करं संस्मरन्ती
व्रतमतिकठिनं सा पुत्रसिद्ध्यै दधार ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जेऽञ्जनाया
पूर्ववर्णनं नाम तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥

---

निर्मल मन शिशु जिसमें अपनी मधुर लीलाएँ नहीं करते हैं उस गृह की गृहता वृथा है । पुत्रवान् को जो शास्त्र में कही गई गति मिलती है वह अपुत्रवान् के भाग्य में नहीं होती । पुत्र सहित अन्य पिताओं को देखने पर पुत्रवान् व्यक्ति 'हाय दैव !' कह कर मन ही मन जलता है । अतः पुत्र रहित गार्हस्थ्य ( वर्तमान में तथा परिणाम ) में कभी भी सुख का कारण नहीं होता है ॥ २३ ॥

इसलिये अब मैं पुत्र की कामना लेकर तपस्या में लग जाऊँगी । क्योंकि कर्ता यदि तपस्या में लग जाता है तो कोई भी कार्य दुःसाध्य नहीं रहता है । भगवान् शिव के आशीर्वाद से भी शुभ कार्य सुलभ होगा । अतः शिवजी की प्रसन्नता के लिये भी मैं तपस्या में ही मन लगाऊँगी ॥ २४ ॥

इस प्रकार मन में निश्चय करके उस शुद्धचित्ता अंजनाने सभी भोगों को वमन के समान त्यागकर, चन्द्रमा के समान शुभ जिनकी अंगकान्ति है उन शिव के स्वरूप का ध्यान करते हुए पुत्र प्राप्ति के लिये अत्यन्त कठिन व्रत को धारण किया । अतः वह महान् आशय वाली हुई ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत अंजना का
पूर्व वर्णन वाला तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थः सर्गः

स्रग्धरा—

दीर्घः कालोऽञ्जनायाः सुतपसि निरतायाः व्यतीतो बभूव
तावत्सा त्यक्तभोगा ह्यकुरुत पतिसेवां तथैवादरेण।
एवं तस्याः सुमेरौ त्रिगुणिततपसा प्रादुरासीत्पुरारिः
शङ्खाभः सर्पधारी स्मितवदन उमाप्राणनाथोऽवदत्ताम्॥ १॥

पृथ्वी—

वृणीष्व वरमञ्जने धृतियुते प्रसन्नोऽस्म्यहम्
प्रदातुमभिकाङ्क्षितं शशिधरोऽहमभ्यागतः।
ननाम शिरसाऽभवत्प्रमुदिता यथा वल्लरी
वृषे सति रवावतीव विकला जलैः सेचिता॥ २॥

उपजा०—

बद्ध्वाञ्जलिं प्रेमनिलीयमाना उवाच सा देवकृता त्वयाहम्।
धन्या भृशं दर्शनतः सुपुण्यात् अज्ञानिनी नीचतमा प्लवङ्गी॥ ३॥

---

अजना ने भोगों को त्याग दिया था। पति सेवा तो वह पूर्ववत् करती थी; उसने अपने नियम भी कड़े कर दिये थे। इस तरह तिगुनी तपस्या करते-करते अंजना का काफी समय बीत गया। और अन्त में उसकी त्रिगुणित तपस्या से शंख के समान वर्णवाले, सर्पों को धारण करने वाले, उनके प्राणनाथ श्री शिवजी प्रसन्न हुए स्मितमुखयुक्त प्रकट होकर बोले॥ १॥

हे धैर्ययुक्त स्वभाव वाली अजने! मैं प्रसन्न हूँ तथा तुम्हारी इच्छित वस्तु देने के लिये मैं आ गया हूँ। अतः वर माँगो। श्री शंकर भगवान् को देखकर अजना ने उन्हें सिर झुकाकर प्रणाम किया। उनके वाक्य से वैसी ही आनन्दित हुई जैसे ज्येष्ठ मास में प्रचण्ड रवि किरणों से झुळसी जाती हुई बेल को किसी दयालु ने पानी दिया हो॥ २॥

हाथ जोड़ती हुई तथा प्रेमाधिक्य के कारण उसमें डूबती सी वह बोली— मुझ अबोध, नीच योनि में उत्पन्न हुई वानरी को भी आपने अपने पुण्यमय दर्शनों से धन्य-धन्य बनाया॥ ३॥

उपेन्द्र०—

समुद्भवस्त्वज्जगतः प्रसिद्धः प्रवर्तनं तस्य च ते प्रसादात् ।
लयं पुनर्याति तवेच्छयैव विना तवेच्छां न हि किञ्चिदस्ति ॥ ४ ॥

उपजा०—

स त्वं प्रयच्छन्सुयशः प्लवङ्ग्यै प्रीत्या भृशं प्रादुरभूर्ममाग्रे ।
अहो ममाभूत्सफलं तु जन्म यत्ते कृपाया अभवं सुपात्रम् ॥ ५ ॥

उपजा०—

जपान्न दानान्न मखान्न शम्भो त्वद्दर्शनं चापि न वेदपाठात् ।
अहैतुकी ते करुणैव पात्रं करोति कञ्चित्खलु भाग्यवन्तम् ॥ ६ ॥

उपजा०—

प्राप्तं मया किं न विभो भवेऽस्मिन् पश्यामि यत्त्वां कमलोपमास्यम् ।
कुर्यां कथं ते स्तुतिमज्ञनारी नमामि शम्भो तव पादपद्मे ॥ ७ ॥

शालि०—

नत्वा नत्वा सा मुहु र्विह्वलात्मा प्राहेशं हे देव बुद्ध्या विहीना ।
याच्यं किञ्चायाच्यमीशान्न जाने अन्तर्यामिन्यच्च कार्यं त्वयैव ॥ ८ ॥

---

सृष्टि की उत्पत्ति आपके ही आदेश से हुई यह प्रसिद्ध है। तथा सृष्टि की स्थिति भी आपके ही प्रसाद से होती है। अन्त में सृष्टि का लय भी आप की ही इच्छा पर निर्भर है। आपकी इच्छा के बिना कुछ भी नहीं होता है ॥ ४ ॥

वे ही आप मुझ जैसी नीच वानरी को सुयश देते हुये मेरे सामने प्रकट हुए हैं। अहो! आज मेरा जन्म सफल हुआ क्योंकि मैं आपकी कृपाधिकारिणी बन गई ॥ ५ ॥

आपका दर्शन न तो जपने से, न दान से न यज्ञ से तथा न वेदों के पाठ से ही होता है। (किन्तु) आपकी अहेतुकी कृपा ही किसी भाग्यवान् को उसका अधिकारी बनाती ॥ ६ ॥

हे व्यापक ईश्वर! मैं कमल के समान मुख वाले आपका साक्षात् दर्शन कर रही हूँ। मैं अज्ञ नारी आपकी कैसे स्तुति कर सकूँगी? अतः हे भगवन्! मैं आपके चरणों में बार-बार प्रणाम करती हूँ ॥ ७ ॥

इस प्रकार बार-बार नमस्कार करती हुई वह अंजना शिव-दर्शन से विह्वल होकर पुनः बोली, "हे ईश्वर! मैं बुद्धिहीन नारी इतने बड़े ईश्वर से क्या माँगना

शालि० —

उक्तयास्तस्याः प्राभवत्सुप्रसन्नः शम्भुस्तामाहाञ्जने पुत्रलब्ध्यै ।
जाने त्वाहं सुष्ठु मां पूजयन्तीं यच्छामि त्वां मन्त्रमेकं तदर्थम् ॥ ९ ॥

शालि०—

मन्त्रादस्मान्मातरिश्वा सुपुत्रं तुभ्यं तुष्टो दास्यतीन्द्रेण तुल्यम् ।
शक्तौ बुद्धौ चातुलं ख्यातकीर्तिं आयातास्मि व्याजतश्चाहमेव ॥ १० ॥

वसन्त—

अन्तर्हितोऽभवदुमापतिरेवमुक्त्वा दत्वा सुमन्त्रमनिलस्य तदाञ्जनायै ।
मन्त्रं दधार मुदिता मनसा जपन्ती विस्मृत्य पुत्ररहितानि दिनानि चासौ ॥ ११

वसन्त—

श्रुत्वा बभूव मुदितः पतिरञ्जनायाः दुःखं जहौ खलु यथा चिरभारतप्तः ।
भारं विहाय सुसुखं लभते मनुष्यः एवं गृहात्तदभवद्विगता निराशा ॥ १२ ॥

---

चाहिये तथा क्या नहीं माँगना-चाहिये। इस विषय में क्या जानूँ ? ( अतः मैं कुछ नहीं माँगती ) आप तो अन्तर्यामी हैं ही। इसलिये कृपा करके जो कुछ करना है आप ही करें ॥ ८ ॥

उसका नम्रता पूर्ण तथा गूढार्थ युक्त वाक्य सुनकर भगवान् शंकर उस पर अत्यन्त प्रसन्न हुए और बोले 'अंजने, मैं जानता हूँ कि तुम पुत्र प्राप्ति के लिए मेरी मन लगाकर पूजा कर रही हो। उसके लिये मैं तुम्हें एक मन्त्र दे रहा हूँ। ॥ ९ ॥

इस मन्त्र से वायु देवता, तुमको इन्द्र के समान पुत्र देंगे जो बुद्धि में एवं शक्ति में अतुलनीय होगा तथा अक्षय कीर्ति अर्जित करेगा। ( जो तुमने कहा कि आपही को कार्य करना है अतः ) उस व्याज से मैं स्वय ही आने वाला हूँ ॥ १० ॥

इतना कहकर उमापति भगवान् शिव अजना को वायुदेवता सम्बन्धी मन्त्र देकर अन्तर्धान हो गये। तथा उस 'शिवदत्त' मन्त्र को धारण करती हुई अंजना भी उसे जपने लगी। उसने अपने पुत्ररहित जीवनको भुला दिया ॥ ११ ॥

अंजना के पतिदेव केशरी भी सब समाचार सुनकर अतीव हर्षित हुए। जैसे बहुत देर से अत्यन्त भारी बोझ से लदा हुआ मनुष्य बोझ उतारकर सुख प्राप्त करता है, वैसे ही पुत्राराहित्य का असह्य भार बहुत देर तक धारण करने वाले केशरी तथा अंजना ने उस भार को छोड़कर अत्यन्त सुख प्राप्त किया। इस प्रकार उस घर का निराशा भरा वातावरण समाप्त हुआ ॥ १२ ॥

उपेन्द्र०—

गता निराशा ह्यभवत्प्रमोदः यथा निशान्ते भवति प्रभातः ।
अहानि यातानि तयोः कथञ्चित् शिवानिलौ संस्मरतोः कृपायै ॥१३॥

पञ्चचा०—

अथैकदाञ्जना दधार पीतवस्त्रमुत्तमं
विशेषहृष्टमानसा न वेद कारणं तदा ।
जपादिकेषु तन्मनोऽपि शान्तिमाप पुष्कलाम्
अभूतपूर्वमेवमन्वभूच्च तद्दिनं हि सा ॥ १४ ॥

शालि०—

आसीनाऽऽसीत्सा विविक्ते स्वकक्षे
पश्यन्त्यासीत्प्राकृतं वैभवञ्च ।
सौन्दर्याप्ता साभवत्पीतवस्त्रात्
चित्ते पुत्रेच्छां मुहुः संस्मरन्ती ॥ १५ ॥

इन्द्र०—

भक्त्या प्रसन्नोऽनिलदेव ऐच्छत्
कर्तुं प्रियं कर्म तदैव तस्याः ।
अव्यक्तदेहेन जगाम तत्र
यत्राञ्जनाऽऽसीत्सुसुखोपविष्टा ॥ १६ ॥

---

जैसे निबिड़ अन्धकार वाली निशा के पश्चात् शुभ प्रभात का दर्शन होता है उसी प्रकार उस घर में निराशा का वातावरण समाप्त होकर आनन्द का वास हो गया। तत्पश्चात् भगवान शकर तथा वायु देवता को स्मरण करने वाले उस दम्पति के कुछ दिन इसी प्रकार बीते ॥ १३ ॥

एक दिन अंजना को अपने चित्त में विशेष आनन्द की अनुभूति हुई। जपादि दैनिक कार्यों में भी उसका मन उस दिन इतना शान्त था कि वैसे पहले कभी नहीं हुआ था। लेकिन उस दिन के अपने विशेष हर्ष का कारण क्या है यह उसने नहीं जाना। उस दिन उसने पीले रंग की साड़ी धारण की थी ॥ १४ ॥

उस पीले रंग की साड़ी में वह बहुत ही आकर्षक मालूम पड़ती थी। वह एकान्त में अपने कक्ष के गवाक्ष से प्रकृति का सौन्दर्य देख रही थी। उस समय उसके मन में पुत्रेच्छा का विशेषरूप से बारम्बार स्मरण हो रहा था ॥ १५ ॥

आज वायुदेव उसकी दीर्घ साधना का फल देने वाले थे। वे उसकी आरा-

शालि०—

पश्यन्तीं नैसर्गिकं वैभवं तां पुत्राकाङ्क्षां चेतसा संस्मरन्तीम् ।
मन्त्रोच्चाराद् भावयन्तीं तमेव शोभागारां मातरिश्वा ददर्श ॥ १७ ॥

इन्द्र०—

अव्यक्तरूपः पवनोऽञ्जनायाः श्रोत्रे स्मरारे विंससर्ज तेजः ।
अभ्रंसतेषद्वसनं च तस्याः अङ्गान्यनावृत्य समीरवेगात् ॥ १८ ॥

शालि०—

जज्ञौ कश्चिद्दुष्टचित्तस्तदा सा आयातोऽस्ति भ्रंशयिष्यन् चरित्रम् ।
स्पृष्ट्वापः सा क्रोधसंरक्तनेत्रा शप्तुं चक्रे मानसं तेजसः स्वात् ॥ १९ ॥

हरिणी—

भवति सबला पातिव्रत्यात्सती ह्यबलापि या
जगति यशसा वै शाण्डिल्या तथा ह्यनुसूयया ।
जनकसुतया द्रौपद्याथो सुलोचनया श्रिया
हिमगिरिजया सत्या चाप्ता हठाज्ञनवन्धता ॥ २० ॥

---

घना से बहुत सन्तुष्ट थे। जहाँ अंजना सुखपूर्वक बैठी थी वहाँ वे अपनी अव्यक्त देह से पहुँच गये ॥ १६ ॥

उन्होंने देखा अजना एकान्त में अपने गवाक्ष से प्रकृति का वैभव देख रही है। उसका मन्त्र जप भी अखण्ड रूप से तथैव चल रहा है। तथा अपनी पुत्रेच्छा को भी वह मन में स्मरण कर रही है तथा वह पीली साड़ी में महान् सुन्दरी मालूम पड़ रही है ॥ १७ ॥

वायुदेव ने अपने अव्यक्त देह में स्थित होकर ही अंजना के कर्णपुट के मार्ग से भगवान् शिव का वही अमोघ तेज उसके उदर में स्थापित किया। उसमें अंजना का वस्त्र कुछ ( अस्वाभाविक रूप से ) खिसका तथा उसके कुछ अंग भी खुले हो गये ( जो भद्र महिला के लिये अशोभन माना जाता है ) ॥ १८ ॥

इस प्रकार कारण के बिना अस्वाभाविकरूप से खिसकते हुए अपने वस्त्र को देखकर अंजना ने जाना कि कोई अव्यक्तरूप दुष्टात्मा मेरा पातिव्रत्य भ्रष्ट करने के लिये आया है। फिर ( क्या था ) उस ( तेजस्विनी ) ने आचमन करके उस दुष्टात्मा को शाप देना चाहा ॥ १९ ॥

अबला स्त्री भी पातिव्रत्य के कारण सबला बन जाती है। क्योंकि अपने पातिव्रत्य के बल पर ही शाण्डिली, अनसूया, सीता, द्रौपदी, सुलोचना, लक्ष्मी,

शार्दू०—

पातिव्रत्यबलान्न किञ्चिदपि दुःसाध्यं जने वर्तते
वायोः सन्दहनं ह्यहो न कठिनं तासां कृते सर्वथा।
साप्यासीद्धि पतिव्रता हनुमतो माता पुनस्तापसी
पातिव्रत्यबलं तपोबलमथो तत्सुष्ठु सम्मानयन् ॥ २१ ॥

शालि०—

व्यक्तो भूत्वा भावयन्वायुरूचे वायुं हृष्टं सर्वथा मामवेहि।
आकृष्टोऽहं मन्त्र शक्त्या त्वयैव दातुं तस्मादागतोऽस्मि प्रियं ते ॥२२॥

शालि०—

आशीर्वादान्मे सुतस्ते बलिष्ठः
वेगे तद्वन्मत्समो नैव शङ्का।
भावी वन्द्यः सज्जनानां पृथिव्यां
उक्त्वैवं तद्व्यक्तरूपं जहौ सः ॥ २३ ॥

शालि०—

तोयासिक्तं दुग्धमप्युच्छलद्यत्
शान्ति यद्वद्याति शीघ्रं तथैव।

---

पार्वती, सती इन पतिव्रताओं ने अनुपम यश कमाया तथा वे जगत् के लिये आग्रह पूर्वक प्रणाम करने योग्य बनीं ॥ २० ॥

पातिव्रत्य के बल की सहायता से उनके लिये कोई भी कार्य दुष्कर नहीं है। वायु को जलाना भी उनके लिये कठिन काम नहीं है। वह पतिव्रता थी तथा तपस्विनी भी थी। अतः उस श्रीहनुमान्जी की माता के पातिव्रत्य बल तथा तपोबल को भली प्रकार सम्मान देते हुए तथा उसे मानते हुए वायुदेव बोले 'देवि! मुझे तुम प्रसन्न होकर आया हुआ वायुदेव समझो। मन्त्र शक्ति द्वारा तुम्हीं ने मेरा आकर्षण किया है। इस लिये तुम्हारी प्रिय वस्तु देनें के लिये मैं आ गया हूँ ॥ २१-२२ ॥

मेरे आशीर्वाद से तुम्हारा पुत्र महाबलवान् तथा वेग में मेरे ही समान होगा इसमें कोई शंका की बात नहीं है। भूमण्डल के सभी सज्जनों के लिये वह वन्दनीय होगा। ऐसा कहकर वायु ने अपने अव्यक्त रूप को त्याग दिया ॥ २३ ॥

जैसे उफनाता हुआ भी दूध जल के छीटों से तत्क्षण शान्त होता है उसी

क्रोधावेशश्चान्तरस्थोऽञ्जनायाः
वायुं दृष्ट्वा सर्वथा शान्तिमाप ॥ २४ ॥

शिख०—

मुहुर्नत्वा वायुं स्वमनसि बभूवातिमुदिता
समाचारं ज्ञात्वा पतिरपि भृशं तत्र मुमुदे ।
सुराः स्वर्गे स्मृत्वा दशवदनमृत्युं प्रमुदिताः
स्मरारिर्गर्भस्थोऽभवदिति सुवार्तामकथयन् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जे शिववाय्वोः कृपया
हनूमतो गर्भे स्थिति र्नाम चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥



---

प्रकार अंजना के मन का क्रोधावेग वायु को देखकर तत्क्षण सर्वथा शान्ति को प्राप्त हुआ ॥ २४ ॥

वायु को बारम्बार प्रणाम करके अंजना के पतिदेव केसरी भी, उस समाचार को जानकर बड़े हर्ष को प्राप्त हुए। देवताओं ने भी रावण की मृत्यु का स्मरण करके आनन्दित होकर आपस में यह वाणी कही '(अहो) भगवान् शिव (भी) अवतार धारण करने के लिये गर्भस्थ हो गये' ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत शिव और वायु की कृपा से श्रीहनुमान्जी की गर्भस्थिति कथन नामक चौथा सर्ग समाप्त हुआ ॥४॥



# अथ पञ्चमः सर्गः

शिख०—

दशग्रीवो भूमौ सुरगणरिपुः शङ्करजनः
वली माया विज्ञो युधिभयद उद्दण्डहृदयः।
बभूवासौ मान्यो जगति विदितो दिग्विजयतः
पुनर्नैरङ्कुश्यादभवदभिमानी कुपथिकः॥ १॥

शिख०—

स देवेन्द्रं जित्वाऽकुरुत विनियुक्तं सुरगणं
स्वसेवायां भीता न किमपि वदन्ति स्म कृपणाः।
न कश्चिद्धर्मात्माऽलभत न सुखं नो स्थिरपदं
अमुष्मिन् वै पापात्मनि कटुतया शास्तरि सति॥ २॥

शिख०—

विषण्णा स्वे चित्ते दशवदनतो भूभृंशमभूत्
गता मुक्त्यै दुःखात्सुरगणयुता ब्रह्मसदनम्।
मिलित्वा ते जग्मुः स्मरहरगिरिं ते च सशिवाः
गता वैकुण्ठं वै खलदमनहेतोर्हरिपुरम्॥ ३॥

---

देवताओं के शत्रु तथा शंकरजीके भक्त दशग्रीव रावण ने भूमण्डल में दिग्विजय किया। उससे वह (बली) माना जाने लगा। वह बलवान् तो था ही, मायावी भी था। युद्ध में भयंकर रूप भी धारण करता था। निरंकुश होने के कारण अभिमानी तथा कुमार्गका पथिक बन गया था। उसकी उद्दण्डता अत्यन्त बढ़ गयी थी॥ १॥

उसने इन्द्र को जीतकर सभी देवताओं को अपनी सेवा में नियुक्त कर रखा था। बेचारे देवता भी डर के मारे कुछ नहीं बोलते थे। उस पापात्मा के कटु शासन में कोई भी धर्मात्मा पुरुष सुख तथा शान्ति नहीं पाता था॥ २॥

धर्मात्माओं का दुःख देखकर भूमाता रावण के कारण बहुत दुःखी हुई। दुःख से त्राण पाने के लिये वह ब्रह्मलोक को चली गई। ब्रह्मा सहित वे लोग आगे

शिख०—

हरेराश्वासात्ते समुपविविशु र्विष्णुसदसि
जयाज्जातो देवा दशवदन ऊचे मधुरिपुः ।
कुमाराणां शापात्खलु तदनुजोऽसौ विजयतः
महासत्वौ स्तस्तौ भुजबलयुतौ सर्वदमनौ ।। ४ ।।

शिख०—

बलाधिक्यं दृष्ट्वा निखिलभटयूथास्तममिलन्
समुद्भूताः सर्वे दितिदनुसुतेभ्योऽतिबलिनः ।
अपाकर्तुं धर्मं जगति दृढसङ्कल्पितधियः
अहो कष्टं देवाः समपतदतः संशृणुत तत् ।। ५ ।।

शिख०—

अवश्यम्भाव्यस्ति ह्यसुरसुरयुद्धं सुरगणाः
अतो देवा भूमाववतरत यूयं कपिकुले ।
तथा वै ऋक्षाणामित किल गमिष्याम्यहमपि
सुरानुक्त्वा चैवं वचनमवदच्छङ्करमिदम् ।। ६ ।।

---

कैलास चले गये। तथा कैलासवासी शिव के साथ वे सभी लोग रावण के दमन हेतु वैकुण्ठ पहुँच गये ।। ३ ।।

भगवान् विष्णु द्वारा आश्वासन पाकर वे सभी उनकी सभा में बैठ गये। तब मधु राक्षस को मारनेवाले विष्णु बोले—हे सभासदों ! सनकादि कुमारों के शाप से 'जय' के अंश से रावण की उत्पत्ति हुई है, तथा 'विजय' के अंश से उसके भाई (कुम्भकर्ण) की उत्पत्ति हुई। वे दोनों महाप्राण महाबली तथा सभी का दमन करने में सक्षम हैं ।। ४ ।।

उनमें बल की अधिकता देखकर दैत्य और दानव कुल के जितने बलवान् योद्धा जो धर्म को नष्ट करने के लिये बद्धपरिकर हैं, सभी उन्हें, मिल गये हैं। इस प्रकार हे देवगण ! धर्म पर बड़ा संकट आ पड़ा है ।। ५ ।।

इसलिये अब मेरी बात ध्यान से सुनिये, देवासुर संग्राम का होना सुनिश्चित है। एतदर्थ आप लोग अपने अंश से कपियों के तथा भालुओं के कुलों में अवतार धारण करें। मैं स्वयं भी भूमि पर अवतार लूँगा। इस प्रकार देवताओं को सूचित करने के बाद भगवान् शंकर से विष्णु भगवान् बोले ।। ६ ।।

शिख०—

प्रभो तत्त्वं ब्रूतादसुरसुरयुद्धे स्मरहर
त्वया किं वै कार्यं प्रियतरजनस्ते दशमुखः ।
उवाचेशस्तस्माद् वदनदशकाद्रुद्रदशकम्
अभूत्तृप्तं शेषान्मदवतरणं नैव कठिनम् ॥ ७ ॥

शिख०—

हरे ते सेवायै मम मनसि हीच्छा बलवती
अतः सेवाकामोऽहमपि कपिरूपं प्रविदधै ।
स्त्रियास्ते रूपान्मे पतितमभवद्वीर्यमनघं
अवन्यां तद्योगात्कपिषु भवितास्मीति सुगमम् ॥ ८ ॥

शिख०—

परोऽशक्तो वक्तुं वचनमिति विष्णुः स्म वदति
प्रिये भूमे ! याताद्ध्रुवधृतियुता त्वं दृढ़तया ।
सुराः यूयं भूम्यामित झटिति कार्यं वृहदिति
ततः सम्मन्त्र्यायन्नभिमतदिशं ते सुरवराः ॥ ९ ॥

---

प्रभो शिव, दशानन तो आपका प्रिय दास है और (जो) देवासुरसंग्राम होना है (वह उसी के साथ होना है) अतः इस संग्राम में आप क्या और कैसे काम करेंगे ? यह आपही कहिये । भगवान् शंकर बोले, "रावण ने दस मुखों (के हवन) द्वारा दस रुद्रों को प्रसन्न किया है, शेष ग्यारहवाँ रुद्र जो अतृप्त है उसी के अंशसे अवतार लेने में ( तथा कार्य करने में ) मेरे लिये कोई कठिनाई नहीं है ॥ ७ ॥

"हे विष्णो ! आपकी सेवा करने के लिये मेरे मन में तीव्र इच्छा है । इसलिये सेवा की इच्छावाले मुझको भी ( यह सुअवसर पाकर ) कपि रूप धारण करना चाहिये । आपके स्त्री रूपको देखकर मेरा जो निष्पाप वीर्य स्खलित हुआ है उसी के द्वारा मैं भूमि पर कपिरूप धारण करूँगा यह तो बहुत ही सरल है ।" ॥ ८ ॥

विष्णु बोले, इस तरह का वचन कहना दूसरों के लिये अशक्य है । (आपही बोल सकते हैं) हे प्रिये, पृथ्वी देवी ! तुम अपने स्थान को चली जाओ तथा दृढ़ता से धैर्य धारण करो । देवताओं, आप भी, शीघ्र ही अवतार धारण करें । कार्य बहुत ही बड़ा है । इस प्रकार सलाह कर के सभी देवता अपनी-अपनी वांछित दिशा को चले गये ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

बभूवुः सुरास्ते प्लवङ्गा धरायां
नखैः प्रस्तरैः पादपैर्मुष्टिभिश्च ।
प्रहर्त्तार उच्चै रणे रौद्ररूपाः
स्वनेतृस्वरूपं हरिं प्रेक्षमाणाः ॥ १० ॥

भुजङ्ग०—

हरिः प्राभवद्रामचन्द्रो धरायां
धरामानसं प्राभवत् सुप्रसन्नम् ।
प्रसन्नैः कृतं स्वागतं सर्वदेवैः
वदेद्गीः कथं मे त्ववर्ण्यं प्रसङ्गम् ॥ ११ ॥

शार्दू०—

विष्णोरागमनादनन्तरममीषां देवतानां तदा
सर्वेषां दृश उत्सुकाः शशिधरं द्रष्टुं बभूवुर्भृशम् ।
अव्यक्तेन निजेन तत्र बहुधा रूपेण यत्वा सुराः
प्रापुर्दर्शनमात्रतो बहुसुखं ते त्वञ्जनायास्तदा ॥ १२ ॥

उपजा०—

गतासु वर्षासु नभो निरभ्रं
बभार शोभां किल नीरजस्कम् ।

---

मन्त्रणा के अनुसार वे ही देवता भूमि पर बानरों के रूपों में अवतीर्ण हुए । वे सब नखों, पत्थरों, पेड़ों तथा मुष्टिकाओं से प्रहार करने वाले तथा रण में भयंकर रूप धारण करने वाले थे । वे अपने नेता श्रीहरि की प्रतीक्षा कर रहे थे ॥ १० ॥

समय पाकर श्रीहरि भी भगवान् रामचन्द्र के रूप में अवतीर्ण हुए । तब पृथ्वी का मन प्रसन्न हुआ ( सभी देवताओं ने ) प्रसन्नता से उनका स्वागत किया उस अवर्णनीय प्रसङ्ग का वर्णन ( मेरी प्रवीण ) वाणी कैसे कर सकेगी ॥ ११ ॥

विष्णु भगवान् के आगमन के बाद अब सभी देवताओं की आँखें ( द्वितीय नेता ) चन्द्रकलाधर शिवजी को देखने को उत्कण्ठित हुईं । वे अतृप्त देवता अपनी अव्यक्त देहों से जाकर अञ्जना के दर्शन मात्र से ही सुख का अनुभव करते थे ॥ १२ ॥

वर्षा ऋतु बीतने के बाद आकाश में बादल नहीं थे । धूलि आदि विकार

जग्मुस्तदा चोज्वलतां जलानि
शरदृतुं प्राप्य धरा रराज ॥ १३ ॥

उपजा०—

वनस्थली पर्वतपादपाश्च नद्यस्तडागाश्च जलप्रपाताः ।
खगाश्च भृङ्गाः शशकाः कुरङ्गाः अभूतपूर्वां सुषमामवापुः ॥१४॥

उपजा०—

हार्दं प्रमोदं रघुनाथवृत्तात् जग्मुर्भयार्ता दशवक्त्रराज्ये ।
ततोऽप्यभूवन्नतिहृष्टचित्ताः अतोऽद्भुतां वै सुषमां दधुस्ते ॥१५॥

उपजा०—

नगाधिराजो मनसि प्रसन्नः यत्राञ्जनोवास सुतुष्टचित्ता ।
अवर्णनीयां सुषमां दधार अवर्धयन्देवगणाः पुनस्ताम् ॥१६॥

उपजा०—

यथा यथा सा घटिकोपयाता औत्सुक्यवृद्ध्यै क्रमशः सरन्ती ।
तथा तथा द्राग्दिवि देवयूथाः आयातुमेकैकश आरभन्त ॥१७॥

---

भी उसमें नहीं थे । अतः बिल्कुल निर्मलता के कारण वह शोभायमान हो रहा था । सभी जलाशय निर्मल हो चुके थे और शरद् ऋतु को प्राप्त करके पृथ्वी की शोभा अपूर्व हो रही थी ॥ १३ ॥

इतना ही नहीं अरण्यों ने, पर्वतों ने, वृक्षों ने, नदियों ने, पोखरों ने, पहाड़ से गिरने वाले प्रवाहों ने, पक्षियों ने, भौंरों ने, खरगोशों ने, हिरनों ने ( तथा अन्य वस्तुओं ) ने एक अपूर्व शोभा को धारण किया था ॥ १४ ॥

( रावण के राज्य में उन्हें भी सुख शान्ति कहाँ ? ) उन्होंने रामचन्द्रजी के आगमन से ही हार्दिक आनन्द पाया ( अब ये हनुमान् जी आनन्द को द्विगुणित करने आने वाले हैं यह जानकर ) उनका हार्दिक हर्ष अत्यन्त बढ़ गया इसी कारण से उन्होंने अत्यद्भुत शोभा धारण की ॥ १५ ॥

जिस पर्वत श्रेष्ठ पर आनन्दमयी अंजना का निवास था उसकी शोभा का तो कहना ही क्या था । फिर देवताओं ने भी ( शिव चरणों में सेवाएँ समर्पित करते हुए ) उसकी अवर्णनीय शोभा को और भी बढ़ा दिया था ॥ १६ ॥

उत्सुकता की वृद्धि करती हुई ( श्री हनुमान् जी के प्रादुर्भाव की ) वह घटिका जैसे-जैसे निकट आती गई वैसे-वैसे देवताओं के समूह एक-एक करके आकाश में आने शुरू हो गये ॥ १७ ॥

शालि०—

प्रत्यैक्षन्ताशेषदेवा निरुध्य
औत्कण्ठ्याधिक्यं हृदो वर्धमानम् ।
इच्छा नान्या काऽपि चेतस्सु तेषां
दृष्ट्वा तुष्येमाञ्जनायाः सुपुत्रम् ॥ १८ ॥

पृथ्वी०—

असूयत यदाञ्जना कपिकुलावतंसं सुतं
प्रसन्नमभवत्भृशं सपदि सूतिकायाः गृहम् ।
भृशं प्रमुदिता बभूवुरमरा अजानन् यदा
जवान्मुहुरवादयन्नभसि दिव्यवाद्यान्यमी ॥ १९ ॥

स्रग्धरा—

उच्चैरूचे शृणुध्वं धननननरवाद्दुन्दिभिः कर्णरन्ध्रे
शङ्खा ऊचुः प्रसन्नाः प्लुतरवलहरीभ्यो भृशं शं भृशं शम् ।
धन्या धन्या मृदङ्गो वयमिति कुरुते तत्र वीणास्वरः स्म
व्याञ्जन्कांस्यानि मञ्जुं हनुमति विनताः शब्दमित्यर्थयुक्तम् ॥२०॥

---

(आकाश में ठसाठस भरे हुए) वे देवता अपने हृदय की बढ़ती हुई उत्कण्ठा को (बड़ी कठिनाई से) रोककर प्रतीक्षा कर रहे थे । उन सभी के मन में दूसरी कोई इच्छा नहीं थी । केवल हम अंजना के पुत्र को देख कर अत्यन्त आनन्दित हों यह एक ही इच्छा सभी के मनमें थी ॥ १८ ॥

जब अंजना के (उदर से) कपि कुल का सिरमौर पुत्र उत्पन्न हुआ तो पहले-पहल सूतिका गृह में ( एक अनुपम ) आनन्द लहर फैल गई । ( अप्रत्यक्षदर्शी ) देवताओं ने भी जब यह अंजना नन्दन के प्रादुर्भाव का समाचार जाना तो उन्हें अपार हर्ष हुआ और उन्होंने दिव्य वाद्यों का ( धमाधम ) बजाना शुरू किया ॥ १९ ॥

उनके दिव्य वाद्य खास शब्दों को व्यक्त करते हुए बज रहे थे । नगाड़े 'शृणुध्वं धननन' ऐसा बोलत थे । शंखों से 'भृशंशं भृशंशं' की आवाज आती थी । वीणा स्व वयं, वयं, वयं का उच्चारण कर रही थी । मंजीरा ( झाळें ) 'हनुमच्चरणे प्रणताः' स्वर अपनी '(किट काँय किट काँय' से) व्यक्त कर रही थीं । (इस प्रकार सभी वाद्यों के आवाज इकट्ठे मिलने पर एक वाक्य बनता है 'शृणुध्वं ! भृशं धन्या वयं हनुमच्चरणे प्रणताः ।' अर्थात् वाद्य कहते हैं ) 'सुनिये हम सब हनुमान् जी के चरणों में प्रणाम करने वाले बहुत धन्य-धन्य हुये ॥ २० ॥

॥ शृणुध्वं ! भृशं धन्या वयं हनुमच्चरणे प्रणताः ॥

उपजा०—

वाद्यस्वरेभ्यः श्रुतिसौख्यदेभ्यः विवेद लोकत्रयमञ्जनायाः ।
जातः सुतः शम्भुसमीरयोश्च हृष्टं बभूवेष्टवराप्तिवत्तद् ॥२१॥

उपजा०—

नरान्तकाकम्पनधूम्रनेत्रदेवान्तकाक्षासुरकालनेमि— ।
निकुम्भका मन्त्रिसुताश्च सप्त दैत्या अवापुः सुमहद्भयानि ॥२२॥

उपजा०—

दशाननः स्वप्नसुखं न लेभे विभीषणः प्राप विशिष्टसौख्यम् ।
निद्रास्वजल्पद् बहु कुम्भकर्णः उत्साहहीनः खलु मेघनादः ॥२३॥

उपजा० –

प्रहस्तकुम्भावतिकायदंष्ट्रौपुनर्महापार्श्वमहोदरौ च ।
अन्ये च ये रावणयोधिमुख्याः भ्रान्ता बभूवु र्हनुमज्जयन्त्याम् ॥२४॥

शार्दू०—

मासेशः खलु कार्तिकोऽभवदसौ पक्षोसितः शोभनः
पूर्णाभूच्च चतुर्दशी पुनरहो भौमं शुभं प्राभवत् ।

---

कानों को सुख देने वाले उन वाद्यों से तीनों लोकों में यह समाचार व्याप्त हुआ कि अंजना के उदर से शिवजी तथा वायु द्वारा पुत्र उत्पन्न हुआ है ( उस समाचार से वे तीनों लोक ऐसे प्रसन्न हुए मानों उन्हें मन चाहा वरदान मिल गया हो ॥ २१ ॥

नरान्तक, अकम्पन, धूम्राक्ष देवान्तक अक्षयकुमार कालनेमि तथा निकुम्भ इत्यादि राक्षसों के दिल धड़कने लगे ॥ २२ ॥

दशानन रावण की नींद हराम हो गई। कुम्भकर्ण ( भी घोर निद्रा नहीं ले पाया वह ) नींद में ही खूब बका। मेघनाद का उत्साह समाप्त हो गया लेकिन उस दिन विभीषण ने बड़ी ही शान्ति का अनुभव किया ॥ २३ ॥

प्रहस्त, कुम्भ, आतिकाय, दंष्ट्र, महापार्श्व महोदर तथा अन्य भी रावण के जो-जो मुख्य 'योद्धा' थे सभी उस श्री हनुमज्जयन्ती के दिन दिग्भ्रान्त हो गये ॥ २४ ॥

कार्तिक मास महीनों का राजा बन गया और कृष्ण पक्ष शोभन पक्ष हुआ

सन्ध्यायाः समयोऽभवत्सुखकरः सूर्ये गतेऽस्ताचलं
सत्सङ्गादवरोऽपि याति वरतां कच्चिन्न सत्यं जनाः ॥ २५ ॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जे सर्वदेवानां विष्णोश्च भूभाववतरणं तत्र शिवस्य हनुमद्रूपेणावतरणं नाम पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥

●

---

चतुर्दशी तिथि पूर्ण हो गई। और मंगम-मंगल (शुभ) वार हो गया। सूर्य अस्ताचल जाने के बाद का सन्ध्या का समय सुखप्रद हो गया (यह सब विरोधाभास ही तो है) परन्तु सज्जनों! सत्संग से कनिष्ठ भी श्रेष्ठ पदवी प्राप्त करता है। क्या यह सत्य नहीं है? ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत सभी देवताओं का तथा विष्णु का भूमि पर अवतरण, प्रसङ्गतः शिव का श्री हनुमद्रूप से अवतरण वर्णन करके पाँचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

●

# अथ षष्ठः सर्गः

शार्दू०—

विश्वं यस्य ननन्द जन्मनि पितु र्ब्रूयां पुनः का कथा
प्रापानिर्वचनीयमीशकृपया मोदं कपिः केसरी ।
तस्माल्लक्षगुणं च सा प्रमुदिता माताञ्जना प्राभवत्
याऽधात्स्वे उदरे हि विश्व सुखदं नात्युक्तिरस्मिञ्जनाः ।। १ ।।

स्वागता०—

कोमलं सुललितं मृदुगात्रं तप्तकाञ्चननिभं सुषमाढ्यम् ।
प्रेक्ष्य तद्धनुमतः शिशुरूपं ततृपुर्न नयनान्युभयो र्वै ।। २ ।।

द्रुतवि०—

प्रकृतितः खलु शैशवकालिकं भवति रूपमनिन्द्यमकल्मषम् ।
नयनसौख्यदमम्बुजवच्छुभं विबुधराड् विधरेद्यदि किं पुनः ।।३।।

स्वागता०—

गर्भतो मुकुटकुण्डलकच्छैः शोभितोऽभवदसौ मदनारिः ।
आत्मजः स्वपितरौ सुखयन्वै शैशवेऽरमत वानरदेहे ।। ४ ।।

---

जिसके जन्म से ही सम्पूर्ण विश्व इस प्रकार प्रमुदित हुआ उसके पिता के विषय में कहना ही क्या है ? उसने तो शिवजी की कृपा से अनिर्वचनीय आनन्द को प्राप्त किया था और जिसने अपनी कोख में उन्हें धारण किया था उस माता अंजना को तो उससे भी लाख गुना आनन्द मिला ऐसे कहें तो अत्युक्ति नहीं होगी।।१।।

तपे हुये सोने का सा रंग वाला, अत्यन्त सुन्दर, तथा अत्यन्त कोमल, हनुमान्‌जी का शिशु रूप देखकर अंजना तथा केसरी के नेत्रों को तृप्ति नहीं होती थी ।। २ ।।

वैसे तो स्वभावतः ही शिशु समय का बच्चों का रूप अनिन्द्य एवं निष्पाप होता है अतः शुभ होता है. आँखों के लिये कमल पुष्प के समान सुखद होता है। परन्तु यदि वही रूप देवों के स्वामी द्वारा धारण कर लिया जाय तो फिर कहना ही क्या है ।। ३ ।।

वे कामदेव के शत्रु शिव जन्म से ही मुकुट कुण्डल तथा कच्छा से सुशोभित होकर ही गर्भ से उत्पन्न हुए थे और इस प्रकार माता-पिता को प्रसन्न करते हुए वानर रूप से लीला कर रहे थे ।। ४ ।।

शालिनी०—

सूनोरर्थे ह्यञ्जना सर्वकालं संश्लिष्टाऽसोत्कर्मभिश्चित्ततुष्ट्यै ।
भृत्याभावस्तत्र नासीत्तथापि सूनोः कार्यं स्नेहतः सा चकार ।।५।।

शालिनी०—

तन्माधुर्यं तच्च हासान्वितास्यं तल्लावण्यं तप्तहेमाभदेहम् ।
तच्चाङ्गानां मोहकं चालनञ्च दर्शं दर्शं व्यरमत्साऽन्यकार्यम् ।।६।।

पञ्चचा०—

अथैकदाञ्जना गता फलानि लातुमुद्यता
वनं सुतार्थमुत्तमानि बुद्धिदानि यानि च ।
सुतं तु निद्रितं विहाय शीघ्रमेव सज्जनाः
प्रभाकरोदये मिलन्ति नो पुनः फलान्यतः ।। ७ ।।

पञ्चचा०—

गृहात्सुदूरकाननं गताञ्जना च तद्दिने
गृहे सुतः समुत्थितश्चतुर्दिशो ददर्श सः ।

---

अपने पुत्र के लिये अंजना हमेशा कार्यों में व्यस्त रहती थी । उसको इसी में आनन्द मिलता था । हलांकि वानरेन्द्र केसरी के घर भृत्यों का अभाव नहीं था लेकिन तो भी अपने पुत्र सम्बधी जो भी कार्य होता था उसे प्रेम के मारे वह स्वयं ही करती थी ।। ५ ।।

अपने पुत्र का शिशु सुलभ हास्य युक्त सुन्दर मुख कमल, उसका तपाये हुए सोने के समान सुन्दर वर्ण; उसका कोमल स्पर्शयुक्त अङ्ग तथा अङ्गों का मनमोहक चापल्य देख-देख कर अंजना अपने अन्य कार्यों को भी भूल जाती थी ।। ६ ।।

एक दिन अंजना अपने लाडके पुत्र को फल लाने के लिये बन चली गईं । अपने दुधमुहें बच्चे को वह ऐसे ही फल खिलाती थी जो वृद्धि की बुद्धि करने वाले होते थे । ( वानरों द्वारा तोड़ लिये जाने के कारण ) बाद में (अच्छे) फल नहीं मिलते थे । केवल सूर्योदय से पहले ही वे मिलते थे । इसलिये प्रतिदिन के समान उस दिन भी वह अपने पुत्र को सोता हुआ ही छोड़कर चली गईं थीं ।। ७ ।।

उसी दिन ( अच्छे ) फलों के लिये अजना को वन में दूर जाना पड़ा ( अतः लौटने में देर हुई । ) तब तक अंजना का लाल निद्रा से उठकर अपनी माता को

ददर्श मातरं स नो क्षुधाप्रपीडितः पुनः
भृशं रुरोद तत्र कार्तिकेयवद्वने पुरा ॥ ८ ॥

उपजा०—

सूर्योदयः प्राग्दिशि सम्बभूव अभाद्रविःपक्वफलेन तुल्यः ।
ततः क्षुधार्तः फलमेव मत्वा बालार्कमत्तुं सहसोत्पपात ॥ ९ ॥

उपजा०—

नद्योयथाऽव्याहतवेगवत्यः गच्छन्ति चार्िध विरमन्ति नैव ।
तथैव सूर्यं प्रति वायुपुत्रः अगच्छदव्याहतवेगयुक्तः ॥ १० ॥

उपजा०—

तमुत्पतन्तं मरुतः सुपुत्रं गच्छन्तमर्कं प्रति तीव्रवेगम् ।
भयादिभावै रहितं सुराश्च रक्षांस्यथो खे ददृशुः कपीन्द्रम् ॥११॥

उपजा०—

अहो शिशोरस्य महान्प्रभावः सर्वेऽप्यशंसन् किल मुक्तकण्ठैः ।
वायुः खगेशश्च मनश्चलन्ति नानेन तुल्यास्तु जवे भवन्ति ॥१२॥

---

चारों तरफ देखने लगा तथा माता को न देखकर भूख से पीड़ित होने के कारण रोने लगा। उसका रोना वैसा ही था जैसे पहले सरकण्डों के वन में कार्तिकेयजी रोये थे ॥ ८ ॥

उस समय पूर्व दिशा में सूर्य भगवान् का उदय हो रहा था और उनका बिम्ब ऐसा मालूम पड़ता था जैसे कोई पका हुआ फल हो। भूख से व्याकुल हनुमान् जी ने सूर्य को फल ही समझकर उसे प्राप्त कर खाने के लिये वहाँ से छलांग मारी ॥ ९ ॥

जिस प्रकार नदियाँ अपने उद्गम स्थान से समुद्र की तरफ ( एक मात्र ध्येय होने के कारण ) बिना रुकावट के चलतीं हैं उसी प्रकार वे वायु पुत्र ( अपने एक मात्र गन्तव्य ) सूर्य की तरफ विना रुकावट जा रहे थे ॥ १० ॥

वे वायुपुत्र छलांग मारकर बड़ी तेजी से सूर्य के पास जा रहे थे। उनके मुख पर भय; व्यथा, चिन्ता जैसे कोई भी भाव दृष्टिगोचर नहीं हो रहे थे। इस तरह सहज भाव से जाते हुये उनको आकाश में देवता तथा राक्षसादि आश्चर्य चकित होकर देख रहे थे ॥ ११ ॥

वे सब दर्शक ( उनके इस साहस युक्त कर्म को देखकर ) मुक्त कण्ठ से प्रशंसा करते हुये बाले 'अहो यह शिशु तो बड़ा ही प्रभावशाली है। क्यों कि गरुड़

उपजा०—

इत्यस्य शक्तिः शिशुभावलब्धौ भविष्यति ह्यस्य कथं नु यूनः ।
धन्यौ शिशो वैं पितरौ सभाग्यौ प्राप्तौ शिशुं ह्येनमगाधसत्वम् ॥१३॥

उपजा०—

यदाञ्जनाऽपश्यदसूनुगेहं आर्ता पपाताथ भृशं शुशोच ।
वायुः समागत्य जगाद देवि उत्तिष्ठ पुत्रो भविता यशस्वी ॥१४॥

उपजा०—

उक्त्वेत्यगच्छत्त्वरया समीरः ततोऽञ्जना पुत्रवियोगतप्ता ।
क्व मे गतः सुनुरहो नदन्ती चिन्तातुरा देववरान्नुनाव ॥१५॥

वसन्त०—

यस्यास्ति मूर्ध्नि हिमशीतलचन्द्रखण्डः
गङ्गा पुनः कलकलेति निनादयन्ती ।
भस्माङ्गरागविलसन् प्रणमामि तस्मै
वत्सं प्रपातु भगवान्करुणाकरोऽसौ ॥ १६ ॥

---

वायु तथा मन तीनों की ही तेज चलनेवालों में गिनती है लेकिन इसके समान उनका भी वेग नहीं है ॥ १२ ॥

जब शिशु भाव में ही इसकी ऐसी शक्ति है तो आगे जवानी में इसकी शक्ति कैसी होगी ? इस शिशु के माता पिता धन्य हैं जो कि ऐसे अनन्त सामर्थ्य वाले शिशु के माता पिता बने ॥ १३ ॥

( इधर ) जब अंजना फलों को लेकर घर आई तो उसने अपने घर को पुत्र से रहित देखा। सहसा वह अत्यन्त आर्त होकर शोक करती हुई गिर पड़ी। तब वायु देवता वहाँ जा कर उससे बोले 'अरी अंजने शोक मत कर। तेरा पुत्र यशस्वी होने वाला है ॥ १४ ॥

इतना ही बोलकर शीघ्र ही वायु देव वहाँ से चले गये। तब अपने पुत्र के वियोग से अत्यन्त दुःखी होती हुई अंजना हाय ! मेरा पुत्र कहाँ गया। इस प्रकार शोक करने लगी। तथा वह चिन्ता से व्याकुल होती हुई देवेश्वरों को मनाने लगी ॥ १५ ॥

जिनके सिर पर बर्फ के समान शीतल चन्द्रमा की कला है। ( जटा में ) कल कल आवाज करने वाली गंगाजी है। भस्म के अङ्गरांग से जो शोभा को प्राप्त हो रहे हैं। उन शिवजी को मैं प्रणाम करती हूँ। वे करुणा के समुद्र मेरे लाल की रक्षा करें ॥ १६ ॥

वसन्त—

विघ्नापहारक इति प्रथितो जने यः
सिन्दूररञ्जिततनुर्गणनायकाख्यः ।
तस्मै नमः सकलसिद्धिकराय सम्यक्
वत्सं प्रपातु भगवान्करुणाकरोऽसौ ।। १७ ।।

वसन्त—

भक्तार्तिनाशनपरो मधुकैटभारिः
लक्ष्मीपतिर्गरुडवाहन आदितेयः ।
गोविप्रभूसुरहिताय नमोऽस्तु तस्मै
वत्सं प्रपातु भगवान्करुणाकरोऽसौ ॥ १८ ॥

इन्द्र०—

वायुर्यमोऽग्निर्वरुणः समन्तात् पायुः शिशुं स्नायुबलं च रायुः ।
यायुः समं शर्म विवर्धयेयुः द्रायुर्न ते मा यश आहरेयुः ॥१९॥

उपजा०—

इत्यञ्जना स्वे हृदि चिन्तयन्ती प्रत्यैक्षताधीरतरा स्वपुत्रम् ।
युगेन तुल्यः क्षणमात्रकालः बभूव तस्याः कपिसत्तमायाः ॥२०॥

---

विघ्नों को हरण करने वाले ऐसी जिनकी जगत् में प्रसिद्धि है, सिन्दूर से रंगा हुआ जिनका शरीर है; जो गणनायक कहे जाते हैं। उन सिद्धियों को देनेवाले गणेशजी को मैं प्रणाम करती हूँ। वे करुणा के समुद्र मेरे लाल की भली प्रकार रक्षा करें ।। १७ ।।

भक्तों का दुःख नाशक करने वाले, मधु कैटभ नामक राक्षसों के शत्रु, लक्ष्मी के पति तथा जिनके वाहन गरुड़ हैं ऐसे ( विष्णु भगवान् ) जो अदिति के पुत्र हैं। उन्हें मैं नमस्कार करती हूँ। वे करुणा के समुद्र मेरे लाल की रक्षा करें ॥१८॥

वायु, यम, वरुण, अग्नि आदि लोकपाल मेरे लाल की चारों तरफ से रक्षा करें। मेरे लाल के स्नायुओं में बल प्रदान करें। मेरे लाल के साथ ही वे चले जांय। मेरे लाल के सुख की वृद्धि करें। कदापि खोटी चाल न चलें। तथा मेरे लाल के यश का अपहरण न करें ।। १९ ।।

इस प्रकार अपने मन में पुत्र के लिये चिन्ता करती हुई अञ्जना अत्यन्त अधीर हो रही थी। उसका एक एक क्षण युग के समान बीत रहा था ।। २० ।।

वसन्त—

वायु र्जगाम सुतरक्षणकार्य हेतोः
भूत्वा हिमादपि सुशीतलदेहधारी ।
सूर्यो दहेन्न तनयं निजतेजसाऽतः
देहेन तेन विपुलेन समावरीतुम् ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

अपश्यद्रविः मारुतिं निश्चलं तं समुद्भूतमीशस्यवीर्याद् विजानन् ।
उपायान्तमत्तुं न तं सन्ददाह यतो देवकार्यार्थमासीत् स जातः ॥२२॥

भुजङ्ग०—

न शीतं न चोष्णं तदा मन्यमानः स्वपित्रा सहार्कं जगामाञ्जनेयः ।
तदा दर्शकाले शिशु र्दर्शनीयं ददर्शार्कमादर्शरूपं क्षमायाम् ॥ २३ ॥

इन्द्र०—

दृष्टवाञ्जनेयो मुमुदे दिनेशं जग्राहचात्तुं त्वरया कराभ्याम् ।
द्वाभ्यां यथा क्रीडनकं करेण क्रीडासु गृह्णाति शिशुर्हसन्वै ॥२४॥

---

( उधर ) वायु ( भी ) सूर्य अपने तेज से मेरे पुत्र को न जलाएँ ऐसा विचार करके अपने पुत्र के रक्षणार्थं बरफ के समान ठंडा देह धारण करके उसी विस्तृत-देह से उसे लपेटकर रखने के लिये साथ ही गया ॥ २१ ॥

इधर सूर्य भगवान् ने भी उस शिशु को देखा। वे जानते थे कि यह शिशु शिव के वीर्य से उत्पन्न हुआ है तथा देवताओं के कार्य के लिये ही इसकी उत्पत्ति हुई है। अतः यह मुझे खाने के लिये आ रहा है ऐसा जानकर भी उन्होंने उसे नहीं जलाया ॥ २२ ॥

इधर अञ्जना का यह शिशु भी वायु से उत्पन्न ठंढी तथा सूर्य के तेज की गर्मी दोनों को कुछ भी न समझता हुआ अपने पिता वायु के साथ ही सूर्य के पास पहुँच गया। जो ( पूर्व दर्शित क्षमा के कारण ) क्षमा में आदर्श रूप है। तथा जगत् के लिये दर्शनीय हैं, ऐसे सूर्य भगवान को उस अमावस्या के दिन शिशु वायुपुत्र ने देखा ॥ २३ ॥

वह शिशु अञ्जनानन्दन सूर्य को देखकर बड़ा ही प्रसन्न हुआ। तथा खा जाने के लिये उसने उन्हें दोनों हाथों से वैसे ही पकड़ लिया जैसे कोई साधारण शिशु खेल में हंसते हुए दोनों हाथों से खिलौने को पकड़ता है ॥ २४ ॥

शार्दू०—

मातङ्गो लघुनाङ्कुशेन सुजनाः सञ्चाल्यते स्वाज्ञया
बिम्बं लघ्वपि विस्तृतां वितनुते सौरं विभां संसृतौ ।
किञ्चिन्मात्रबलाच्छिवादय ऋतं यच्छन्ति हीच्छाफलं
नावस्थां समपेक्षते क्वचिदहो तेजस्तु तेजस्विनाम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जे हनूमतः सूर्यग्रहणं नाम षष्ठ सर्गः ॥ ६ ॥

---

मत्त हाथी ( भी ) छोटे से अंकुश की सहायता से अपनी आज्ञा के अनुसार चलाया जाता है। सूर्य का छोटा सा बिम्ब भी संसार में अपना विस्तृत प्रकाश फैलता है। छोटे से मन्त्र की सहायता से शिवादि देवेश्वर भी भक्तों की इच्छा पूर्ण करते हैं। अतः तेजस्वियों का तेज कभी अवस्था की अपक्षा नहीं करता है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत शिशु हनुमानजी का सूर्य को पकड़ना वर्णन करके छठां सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

# अथ सप्तमः सर्गः

भुजङ्ग—०

यथा वायुपुत्रः प्रजग्राह सूर्यं मुखे न्यक्षिपल्लीलया स्वे तथैव ।
त्रिलोकी चकाराथ हाहेतिशब्दं यतस्त्वन्धकारे निमग्ना बभूव ॥१॥

शालिनी० —

ग्रस्ते सूर्ये वायुपुत्रेण राहुः तत्रागच्छज्जग्धुमर्कं ह्यमायाम् ।
दृष्ट्वा राहुं वायुपुत्रोऽमलात्मा हित्वा सूर्यं तत्कृते चोत्पपात् ॥ २ ॥

शालिनी०—

दृष्ट्वा राहुश्चोत्पतन्तं प्लवङ्गं भीतो भूत्वाऽभ्यद्रवत्स्वर्गलोकम् ।
ऊचे शक्रं त्वं क्षुधावारणार्थं पर्वण्यस्मिन्मह्यमर्कं ददाथ ॥ ३ ॥

पृथ्वी०—

त्वयाद्य सविताऽर्पितोऽपरकरे कथं विभ्रमात्
न युक्तमिति चावदत्सुरपतिं स वक्रेक्षया ।
न चार्पयमहं रविं परकरेऽत्रदद्देवराट्
ध्रुवं तमतिगर्हितं सपदि हन्मि वज्रादहम् ॥ ४ ॥

---

जिस सहजता से वायुपुत्र हनुमानजी ने सूर्य को पकड़ लिया उतनी ही सहजता से उन्होंने उसे मुख में रख दिया। सूर्य के लुप्त होने से त्रिलोकी में अँधेरा छा गया। और वह अत्यन्त विकल हो गई ॥ १ ॥

श्रीहनुमानजी द्वारा जब सूर्य को मुख में रख लिया गया उसी समय राहु नामक राक्षस अमावस्या के पर्व पर सूर्य का ग्रास करने हेतु आ गया। तब (लीलापटु) हनुमानजी ने सूर्य को तो छोड़ दिया और राहु को खाने के लिये छलांग मारी ॥ २ ॥

(अपने ऊपर) झपटते हुए वानर को देखकर उसके मारे राहु स्वर्ग को भाग गया। (सीधे इन्द्र के पास जाकर) इन्द्र से बोला हे इन्द्र! तुमने इस (अमावस्या के पर्व पर) क्षुधानिवारण करने के लिये सूर्य को मेरे लिये निश्चित किया था ॥ ३ ।

(लेकिन) आज तुमने विभ्रम में पड़कर सूर्य को किसी दूसरे के हाथ में कैसे दिया? यह ठीक नहीं है। ऐसा बोल कर वह इन्द्र को टेढ़ी नजरों से देखने

पृथ्वी०—

ब्रुवन्निति पुरन्दरः सुरपति र्विहायासनं
उवाच गजमानयातिजवतः स्वकं सेवकम् ।
सवज्र इभमारुरोह सुरराट् तदाऽराजत
उपेन्द्रवददम्यविक्रमयुतः श्रिया शोभितः ॥ ५ ॥

पृथ्वी०—

प्रचोदित इभोऽमुना द्रुतजवाच्चचालाग्रतः
दिशश्च विनिनादयन् टणणणं तु घण्टारवात् ।
ददर्श पवनात्मजः शशिनिभं गजेन्द्रं यदा
अमन्यत फलं तदा तमपि शुभ्रमैरावतम् ॥ ६ ॥

इन्द्र०—

अभ्यद्रवद् वायुसुतो गजेन्द्रं हित्वा रविं जग्धुमिभं कपीन्द्रः ।
तस्याभवद्रूपमसह्यमुग्रं तत्प्रेक्ष्य दुद्राव भयेन राहुः ॥ ७ ॥

---

लगा । इन्द्र बोले 'मैंने तो सूर्य को किसी दूसरे के हाथ में नहीं दिया है । ( मेरे शासन का निरादर करने वाले ) उस निन्दनीय को मैं निश्चय ही अपने वज्र से मार डालूँगा' ॥ ४ ॥

इस प्रकार कहकर इन्द्र ने अपने आसन से उठते हुए अपने सेवक को शीघ्र ही ऐरावत को लाने का आदेश दिया । इन्द्र जब ऐरावत पर चढ़े, तब जैसे इन्द्र के छोटे भाई ( वामन भगवान् ) अपने अदम्य पराक्रम युक्त शोभा से सुशोभित हुए थे वैसे ही वे भी सुशोभित हुए ॥ ५ ॥

इन्द्र द्वारा प्रेरित किया हुआ वह गजराज अपनी घण्टाओं के टणण ध्वनि से दिशा विदिशाओं को निनादित करता हुआ बड़े वेग से आगे चला । जब हनुमानजी ने चन्द्रमा के समान सफेदरंगवाले ऐरावत को देखा तो उसे भी उन्होंने एक फल ही समझा ॥ ६ ॥

तब वे सूर्य को छोड़कर ऐरावत पर झपट पड़े । उस समय उनका रूप इतना उग्र हुआ था कि आँखों के लिये असह्य हो रहा था । उसे देखकर राहु भय के मारे भाग चला ॥ ७ ॥

इन्द्र०—

मृत्यो गृहीता इव भीतवाचः राहोश्च पाहीन्द्रमुहुर्वदन्त्यः ।
व्याञ्जन्भयं नैव बभूव रुष्टः इन्द्रोऽक्षिपद् वज्रमहो तथापि ॥ ८ ॥

शिख०—

सुघोरात् तद् वज्रात् पवनतनयोऽभ्रंसत गिरौ
हनुः प्राभूद्भग्ना पितरमभजद्दुःखमकथम् ।
बभूवातिक्रुद्धो मनसि च सुरेशे गगनजः
प्रजाभ्योऽसौ क्रोधोऽभवदतिकटुश्चाहितकरः ॥ ९ ॥

पृथ्वी०—

रुरोध स गतिं मरुत्तनुभृतां तनुभ्यः स्वकां
सुतेन सहितः पुनः स च गिरे गुहायां गतः ।
बभूवुरखिलाः प्रजाः श्वसनपीडया पीडिताः
मलाच्च तनुसंस्थिताद्दुदुविरे तनुस्तम्भनात् ॥ १० ॥

स्वागता०—

स्तम्भनात्सुविवशा असमर्थाः काष्ठवत्तु सकला अवसन्नाः ।
कर्मधर्मरहिता मृततुल्याः प्राभवँश्च पवने सति रुष्टे ॥ ११ ॥

---

मृत्यु द्वारा ग्रस्त के समान 'हे इन्द्र रक्षा करो । हे इन्द्र रक्षा करो ।' ऐसा कहती हुई, राहु की वाणी उसके बढ़ते हुए हुये भय को व्यक्त कर रही थी। उससे इन्द्र को विशेष क्रोध ही नहीं हुआ । लेकिन तो भी इन्द्र नें अपना वज्र छोड़ दिया ॥ ८ ॥

उस अतिघोर वज्र के प्रहार से पवनपुत्र हनुमान किसी पहाड़ की चोटी पर गिर पड़े तथा गिरने से उनकी ठुड्ढ़ी भग्न हो गई । ( अपने पुत्र की यह दुर्दशा देखकर ) वायु, इन्द्र पर अत्यन्त कुपित हो गया । वह वायु का क्रोध प्रजा के लिये बहुत ही दुस्सह तथा अनिष्ट कारक हुआ ॥ ९ ॥

( क्यों कि ) उसने ( सम्पूर्ण ) शरीरधारियों के शरीरों में से अपनी गति को रोक लिया और उसके बाद अपने मूर्च्छित हुए पुत्र के साथ वह किसी पहाड़ की गुफा में गया । उससे ब्रह्माजी की सम्पूर्ण प्रजाएँ श्वास पीड़ा से पीड़ित होने लगीं तथा शरीर स्तम्भन के कारण हुए मलावरोध से उन्हें अत्यधिक दुःख होने लगा ॥ १० ॥




इन्द्रवज्रबन्धः।

(इन्द्रवज्राछन्दस्येव)

बालानुजे सप्तमे सर्गेऽष्टमः श्लोकः।

स्वागता०—

मानवासुरसुरादय एवं प्राभवन्किल महोदरवन्तः ।
सञ्चिकेव परिपूरितगर्भाः प्रागताः कमलयोनिनिवासम् ॥ १२ ॥

शालिनी०—

ऊचुः सर्वे ब्रह्मदेवं प्रणम्य पाहि ब्रह्मन् वायुरोधस्य रोगात् ।
दृष्ट्वा तेषां रूपमूचेऽब्जयोनिः ध्यानाज्ज्ञात्वा कारणं रुग्णतायाः ॥१३॥

शालिनी०—

देहस्यायु र्वायुरेवास्ति सत्यं तत्पुत्रो वै शक्रवज्रात्पपात ।
क्रोधेनासौ संगृहीत्वा गतिं स्वां शोचन्कस्याञ्चिद् गुहायां स्थितोऽस्ति ॥१४॥

शालिनी०—

यावत्प्राणाः सन्ति चास्मद् वपुष्षु तावद् गत्वा हे प्रजाः कन्दरायाम् ।
पुत्रस्नेहाच्छोकमग्नं निषण्णं नान्योपायश्चानिलं मानयाम ॥१५॥

---

वायु के रोष के कारण हिलने-डुलने में वे असमर्थ हुईं । तथा विवश होकर लकड़ी के समान मृततुल्य हुईं । उनके कर्म-धर्म सब लुप्त हो गये ॥ ११ ॥

मानव देवता राक्षस आदि ( सम्पूर्ण प्रजा ) के पेट ठसाठस भरी हुई थैली के समान फूलकर बड़े हो गये । उन्हें महोदर नामक रोग हो गया । वे ( अपने मनोमय शरीरों से ) कमलयोनि ब्रह्मा के लोक को गये ॥ १२ ॥

ब्रह्मा को प्रणाम करके वे सब बोले "हे ब्रह्मन् ! वायुरोध के रोग से हमें बचाइये ।" ब्रह्माजी ने उनके रूप को देखकर ध्यान लगाया और ध्यान से रोग का कारण जानकर वे उन्हें बोले ॥ १३ ॥

हे प्रजाओं ! देह की आयु तो वायु ( पर ) ही निर्भर है यह निर्विवाद हैं । ( लेकिन इस समय ) उसका पुत्र इन्द्र के वज्र प्रहार से मूर्छित हो गया है । उत्पन्न हुए क्रोध के कारण वह अपनी गति को समेटकर शोक करता हुआ किसी पहाड़ की गुहा में बैठा है ॥ १४ ॥

इसलिये हे प्रजाओं ! अब हमलोगों को चाहिये कि जब तक हमलोगों के शरीरों में प्राण हैं तभी तक उस गुहा में जाकर पुत्रस्नेह के कारण शोक में डूबे हुए वायु को हमलोग मनाएँ । उससे अन्य कोई उपाय नहीं है ॥ १५ ॥

शालिनी०—

इत्युक्त्वासौ पद्मयोनिर्गुहायां प्रागच्छत्तान्दुःखभग्नान्गृहीत्वा ।
वायु दृष्ट्वाब्रह्मदेवं तदैव उत्थायामुं खिन्नचित्तो ननाम ॥ १६ ॥

शालिनी०—

आसीत्सूनुर्मूर्च्छितस्तस्य हस्ते सर्वेऽदूयन् वेक्षमाणाः शिशुं तम् ।
पस्पर्शाजोऽनुग्रहार्थं यदा तं मूर्च्छापेतः प्राभवत् तत्क्षणं सः ॥ १७ ॥

पृथ्वी०—

यदाभवदसौ शिशुः पवनजो हसन् संस्थितः
अवात्प्रमुदितोऽनिलः सपदि पूर्ववत्सञ्चरन् ।
जनाश्च सुखिनोऽभवन् कमलजोऽब्रवीत्ताः प्रजाः
प्रयात मम हे प्रजाः निजगृहं सुखं प्राप्नुत ॥ १८ ॥

पृथ्वी०—

प्रजासु विगतासु सत्सु चतुराननो लोकपान्
उवाच विबुधेश्वराः शृणुत रावणोत्पीडिताः ।
प्रयच्छत वरान्दशास्यमृतये स्वमुक्त्यै पुनः
तथा पवनतुष्टये च शिशवे शिवांशाय वै ॥ १९ ॥

---

इस प्रकार प्रजाओं को कहकर, उन दुःख में निमग्न हुई प्रजाओं को साथ लेकर, कमलोद्भव ब्रह्माजी उस कन्दरा में गये ( जहाँ वायु था । ) दुःखी मन वाले वायु ने ब्रह्माजी को आया हुआ देखकर उठकर प्रणाम किया ॥ १६ ॥

वायु के हाथ में उसका मूर्छित पुत्र था । उस मूर्छित शिशु को देखकर सभी को बड़ा दुःख हुआ । जब अनुग्रह करने के लिये ब्रह्माजी ने उस शिशु का स्पर्श किया उसी समय उसकी मूर्च्छा दूर हो गई ॥ १७ ॥

जब वह शिशु मूर्च्छा दूर होने के कारण हँसता हुआ दीखने लगा वायु भी पूर्ववत् संचरित होता हुआ बहने लगा । सभी प्रजाएँ सुखी हो गईं ( उनका दुःख समाप्त हुआ ) तत्पश्चात् उन प्रजाओं को ब्रह्माजी बोले हे प्रजाओं ! आप लोग जाइये और सुख से रहिये ॥ १८ ॥

( अन्यान्य ) प्रजाओं के जाने पर चतुरानन ब्रह्मा लोकपालों को बोले । हे देवेश्वरों ! सुनिये । आपलोग रावण के अत्याचारों के कारण पीड़ित हैं अतः रावण के वध के लिये इस शिव के अंश से उत्पन्न हुए शिशु को वर दीजिये जिससे वायु भी सन्तुष्ट हों ॥ १९ ॥

स्रग्धरा०—

दत्वा पद्मीं स्रजं तं सुरपतिरवदन्नैव मत्तोऽपि वज्रात्
मद्वज्रादस्य भग्ना हनुरयमत उच्येत लोके हनूमान् ।
यच्छाम्यस्मै शतांशां द्युतिमिति सविता प्रावदत्सुप्रसन्नः
विद्यां दास्यामि चास्मै पठनवयसि भाव्येव लोकेऽद्वितीयः ॥२०॥

स्रग्धरा०—

मत्पाशेभ्यो जलेभ्यो जलपतिरगदद्रक्षितोऽयं सदैव
मुक्तो रुग्भिश्च दण्डान्ममवदति यमः स्मावधार्होऽयमेवम् ।
अस्मै मच्छस्त्रयोगान्नहि किमपि भयं प्रावदच्छंकरोपि
मद्धस्तान्निर्मितास्त्रै र्भवतु भयविहीनोऽवदद् विश्वकर्मा ॥ २१ ॥

शालिनी०—

यक्षेशो वै पिङ्गलाङ्गः कुबेरः ऊचे भावी नैव युद्धे विषादी ।
एषोऽवध्यो मद्गदायाः पुनश्च यक्षेभ्यो नो मर्दनं चास्य भाव्यम् ॥२२॥

स्रग्धरा०—

ऊचे ब्रह्मा सुरेशाः शृणुत मम वरान्कम्पयन्श्वेतकेशान्
दीर्घायुर्वै महात्मानिलजकपिवरो ब्रह्मदण्डै र्न दण्ड्यः ।

---

( इन्द्र ही वायु के कोप के लक्ष्य थे अतः सर्वप्रथम ) शिशु के लिये कमलों की माला देकर इन्द्र बोले इसे मेरे वज्र से किसी प्रकार का भय नहीं होगा। मेरे वज्र से इसकी 'हनु' ( ठुड्ढी ) टूट गई है इसलिये अब यह 'हनुमान्' कहलायेगा। तत्पश्चात् प्रसन्नता पूर्वक सूर्य बोले इसको तेज का सौवाँ भाग देता हूँ। तथा जब यह पढ़ने लायक होगा तब मैं इसको शास्त्र विद्या पढ़ाऊँगा। यह लोक में अद्वितीय होगा ॥ २० ॥

वरुण बोले—मेरे पाशों से तथा जल से यह हमेशा रक्षित होगा।' यमराज बोले—'विविध रोगों द्वारा तथा मेरे दण्ड द्वारा यह अवध्य होगा।' विश्वकर्मा बोले, "मेरे निर्मित अस्त्रों द्वारा इसे कोई भय नहीं होगा।' इस प्रकार शिवजी ने भी बात कह दी ॥ २१ ॥

पिंगल वर्णवाले यक्षराज कुबेर बोले, 'यह युद्ध में कभी विषादयुक्त नहीं होगा। यह मेरे गदा द्वारा अवध्य रहेगा तथा यक्षों द्वारा इसका पराभव नहीं होगा ॥ २२ ॥

अन्त में अपने शुभ्र बालों को कँपाते हुए ब्रह्माजी बोले, "हे देवेश्वरों! अब मेरे वरों को सुनिये। यह वायु का पुत्र महात्मा होगा। दीर्घायु होगा। किसी

मित्रेभ्यः सौख्यदाता भयद उत रिपूणां कृते कामरूपः
युद्धे जेता प्रसिद्धो जगति सुयशसाऽव्याहतश्चास्य वेगः ॥ २३ ॥

उपजा०—
दत्वा वरान्सर्वसुरेश्वरास्ते वातेन सम्मन्त्र्य ययु र्गुहायाः ।
भृशं प्रसन्नस्त्वरयातिवेगात् शिशुं गृहीत्वा पवनोऽप्यगच्छत् ।। २४ ।।

इन्द्र०—
कृत्वाऽञ्जना क्रोडगतं शिशुं तं तां ज्ञापयित्वा च समस्तवृत्तम् ।
संसत्कृतश्चाञ्जनया समीरः अव्यक्तिमैत्पुत्रमुखं प्रपश्यन् ।।२५।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जे शक्रवज्रात् हनुमत्पातः,
ततः क्षुब्धस्य वायोस्तुष्ट्यै लोकपालानां हनुमते वरप्रदानं नाम
सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥

---

भी ब्रह्मदण्ड से दण्डित नहीं होगा। मित्रों के लिए सुखदायी होगा तथा शत्रुओं के लिये भयदायक होगा। इच्छानुसार रूप धारण करने वाला होगा। युद्ध में हमेशा विजयी होगा। अपने सुयश द्वारा जगत् में प्रसिद्ध होगा। इसका वेग कभी रुकेगा नहीं ॥ २३ ॥

इस प्रकार सभी देवेश्वरों ने हनुमानजी को वर दिये तथा वायु के साथ सान्त्वनाप्रद वार्ताएँ करके उस गुहा से निर्गमन किया। तत्पश्चात् वायु भी अत्यन्त प्रसन्न मन से उस गुहा से निकल कर अपने पुत्र को लेकर शीघ्रातिशीघ्र चल पड़े ॥ २४ ॥

वायुदेव ने ( शीघ्राति शीघ्र चलकर जिसका एक-एक क्षण युग के समान बीत रहा था उस ) अंजना के गोद में उसके प्राणप्यारे शिशु को रख दिया तथा उसे समस्त वृत्त सुनाया। प्रसन्न अंजना ने वायुदेव की बड़ी श्रद्धा से पूजा की ! वायुदेव भी उसकी प्रसन्नतार्थं पूजा ग्रहण करके अन्त में अपने पुत्र के मुख को देखते हुए अदृश्य हो गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत इन्द्र के वज्र से श्रीहनुमानजी का गिरना, उससे क्षुब्ध हुए वायु की प्रसन्नतार्थं लोकपालों का श्रीहनुमानजी को वर देना वर्णन करके सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ७ ॥

# अथ अष्टमः सर्गः

शार्दू०—

यं मोदं तु सुनीतिराप तनयं दृष्ट्वा वनादागतं
यं मोदं विनता ह्यवाप गरुडं दृष्ट्वैव दास्यान्तकम् ।
तस्माल्लक्षगुणं प्रमोदमुरसा मातान्वभूदञ्जना
देवेशैः समनुगृहीत इति तं ज्ञात्वा वरश्रीयुतम् ।। १ ।।

पृथ्वी०—

क्व वै वरनिधिः क्व तच्छिशुवयश्च दुग्धाश्रितं
क्व कोमलवपुः क्व सा ह्यमितशक्तिसाध्याकृतिः ।
परं भगवतः कृते न हि विचित्रमेतज्जनाः
वराप्तिरतनोदमुष्य चरिते भृशं चारुताम् ।। २ ।।

पृथ्वी०—

शिशोः प्रभवतून्नतिर्झटिति पालकाविच्छतः
परं झटिति चोन्नतौ भवति तत्र पित्रोः क्षतिः ।

---

माता सुनीति ने अपने प्रियपुत्र ध्रुव को वन से आया हुआ देखकर जो आनन्द प्राप्त किया, तथा विनता ने दास्य–विमोचक गरुड़ को देखकर जो आनन्द प्राप्त किया उससे लाखगुणा आनन्द अपने प्राणप्यारे शिशु को देखकर माता अंजना ने प्राप्त किया ( क्योंकि उसका लाल बिल्कुल अबोध था ) वह सम्पूर्ण लोकपालों द्वारा अनुगृहीत हुआ था तथा वरश्री से सम्पन्न हुआ था ।1।।

कहाँ तो वह महान् वर सम्पत्ति और कहाँ वह दुधमुँहे बच्चे की अवस्था ! उसी प्रकार कहाँ तो वह अनन्त सामर्थ्य से होने वाली क्रिया और कहाँ बच्चे का कोमल शरीर ! लेकिन सज्जनों ईश्वर के लिये यह कोई विचित्र बात नहीं है। वरों की प्राप्ति ( रूप लीला ) द्वारा उनके चरित में तो सुन्दरता ही बढ़ गई ।। २ ।।

सभी माता-पिता चाहते हैं कि हमारे बच्चे की शीघ्र ही उन्नति हो। लेकिन शीघ्र उन्नति में माता-पिताओं की ही क्षति होती है। क्योंकि प्रतिदिन धीरे-धीरे होनेवाली उन्नति में ( उसकी बाल-लीलाओं का दीर्घकाल आस्वादन

शनैः प्रतिदिनोन्नतावमितमाप्नुतस्तौ सुखं
कृतं तु वरसम्पदा प्रतिदिनोन्नते रोधनम् ॥ ३ ॥

पृथ्वी०—
न सद्य उपयुक्तता वरनिधेः शिशोः क्रीडने
स्त्रियो हि समराङ्गणे किल यथा ह्यु पादेयता ।
प्रदातुममितं सुखं स्वपितरौ स ऐच्छत्तदा
महावरनिधावहं सति भवेयमज्ञः शिशुः ॥ ४ ॥

शार्दू०—
निश्चित्येति स दर्शयन्वरवरैः स्वं मत्तवन्मायया
लीला प्रारभताबनीसुरगृहेष्वेवातिसन्तापदाः ।
गत्वा तत्र बभञ्ज चोपकरणानीज्योपयुक्तानि सः
हस्ताभ्यां विददार वल्कलसमूहान्कृच्छ्रलब्धाँस्तथा ॥ ५ ॥

शार्दू०—
शान्तास्तेऽप्यसहन्त तस्य कृपया कर्माणि धर्मप्रियाः
मत्वा तच्छिशुखेलनं सुमतयः किञ्चिन्न चोचुस्तदा ।
मर्यादा सहनस्य चास्ति कुपितास्तेऽपि क्रमात् प्राभवन्
ज्ञात्वा तं वरसंयुतं किमपि तत्कर्तुं न शेकुः परम् ॥ ६ ॥

---

करने से ) उन्हें अत्यन्त सुख मिलता है। लेकिन ( हनुमानजी के विषय में ) वर-सम्पत्ति ने प्रतिदिन की धीरे-धीरे वाली उन्नति में बाधा डाल दी ॥ ३ ॥

अपने माता-पिता को भरपूर सुख देने के लिये हनुमानजी ने इच्छा की कि महान् वरों के होते हुए भी मैं एक अज्ञ ( तथा निर्बल ) शिशु बन जाऊँ। जैसे युद्ध में स्त्री उपयोगी नहीं होती है, वैसे इस समय शिशुक्रीड़ा में वरसम्पत्ति की कोई उपयोगिता नहीं है ॥ ४ ॥

हनुमानजी ने इस प्रकार मन ही मन निश्चय करके अपने को श्रेष्ठवरों द्वारा प्रमत्त जैसा दिखाते हुए अत्यन्त सन्ताप देनेवाली अपनी लीलाएँ पहले ब्राह्मणों के ही घरों में शुरू कर दीं। उन्होंने वहाँ ज़ाकर ब्राह्मणों के यज्ञों के पात्र तोड़ना तथा कठिनाई से प्राप्त हुए बल्कलों को हाथों से फाड़ना शुरू कर दिया ॥ ५ ॥

धर्म में प्रेम रखने वाले उन सुन्दर मति ब्राह्मणों ने शिशु की क्रीड़ा समझकर कृपापूर्वक वह सब क्षति सहन की तथा कुछ भी प्रतिवाद नहीं किया लेकिन सहनशक्ति की भी कोई मर्यादा होती है। अब वे ब्राह्मण भी कुपित होने

स्वा०—

अञ्जनापवनकेसरिभिश्च पाठितोऽपि बहुधा न जहौ सः ।
स्वं क्रमं मनसि निश्चययुक्तः निश्चयी चलति नो निजलक्ष्यात् ॥७॥

शार्दू०—

अन्तेऽमी मुनयस्तपोबलयुता भृग्वङ्गिरोवंशजाः
शेपुस्तं कुपिताः परन्तु मनसा तेनैव सञ्चोदिताः ।
विस्मर्त्ता भव तच्छ्रियं भवसि वै सन्तापदाता यया
यावत्कोऽपि न बोधयिष्यति बलं तावत्कपे संस्मर ॥ ८ ॥

स्वागता०—

शापितो मुनिजनैः कुपितैस्तैः तत्क्षणं जनदृशा बलहीनम् ।
आगमत्पवनजः शिशुभावं लीलया सुखयितुं पितरौ स्वौ ॥ ९ ॥

स्रग्धरा०—

केनासावुत्प्लवन्खे प्रतिरविमकथोऽनुगृहीतो वरेण
केनासौ बोधितोऽभूत्सकलकपिगणाह्वानकाले समर्थः ।

---

लगे । परन्तु वरश्री से सम्पन्न देखकर वे उनका कुछ नहीं कर सके । ( क्योंकि सभी ब्रह्मदण्डों से अदण्ड्य होगा ऐसा ब्रह्माजी का वर था ॥ ६ ॥

अंजना, केसरी तथा खुद वायु द्वारा बार-बार पढ़ाये जाने पर भी हनुमानजी ने अपना क्रम नहीं छोड़ा । क्योंकि उन्होंने वैसा ही निश्चय किया था और निश्चयी अपने लक्ष्य से कभी डिगता नहीं ॥ ७ ॥

अन्त में वे भृगु तथा अंगिरा गोत्र के ब्राह्मण अत्यन्त कुपित हो गये और उन्होंने हनुमानजी को शाप दिया । हे वानर ! जिस वरश्री द्वारा तुम इतने कष्टप्रद बन रहे हो उस वरश्री के बल को जब तक कोई स्मरण नहीं करायेगा तब तक भूले रहोगे । याद रखो । लेकिन इस प्रकार शाप देने के लिये हनुमानजी ने ही उनकी बुद्धियों को वैसी प्रेरणा दी थी ॥ ८ ॥

उन कुपित मुनियों द्वारा शप्त हुए हनुमानजी उसी समय बलहीन शिशुभाव को प्राप्त हुए । क्योंकि उन्हें अपनी शिशु लीलाओं द्वारा माता-पिता को ( दीर्घकाल ) तक सुख देना था ॥ ९ ॥

( सज्जनों ! ) जब पहले-पहल वे ( फल समझकर ) सूर्य की तरफ झपटे थे उस समय अकथनीय हनुमानजी को किसने वर द्वारा अनुगृहीत किया था ? ( अग्रिम किष्किन्धाकुञ्ज में ) अकेले सभी वानरों को बुलाने वाले हनुमानजी को

नैवासौ शापभागी शुभवरनिधितः शोभितश्चाञ्जनेयः
क्रीडञ्शम्भुः स्वयम्भुः स्थितिभवविलयैर्लीलया सोऽस्ति साक्षात् १०॥

उपजा०—
प्रयोजने सिद्धिमिते हनूमान् जहौ कुचेष्टां खलतां तथैव।
यशः प्रयच्छंश्च तदा द्विजेभ्यः सामान्यभावं तु शिशोर्बभार ॥ ११ ॥

उपजा०—
तं तप्तहेमाभमतीव सौम्यं क्वचिद् हसन्तं च पयः पिबन्तम्।
क्वचित्स्वपन्तं क्वचिदुल्लसन्तं प्रापाञ्जना प्रेक्ष्य महत्सुखानि ॥ १२ ॥

इन्द्र०—
हर्षातिरेकान्मुहुरुच्छलन्तं कुर्वन्तमुच्चैस्त्रिभिरट्टहासम्।
आस्येन वै पादकरेण वीक्ष्य इन्द्रासनं साऽगणयन्न किञ्चित् ॥१३॥

उपजा०—
क्रीडासु वै क्रीडनकं लिहन्तं पद्भ्यां कराभ्यां च पुरः सरन्तम्।
अस्पष्टशब्दान् गिरयोच्चरन्तं दृष्ट्वाऽञ्जना नैव ततर्प पुत्रम् ॥ १४ ॥

---

किसने वरश्री की याद दिलायी थी ? न तो वे किसी के द्वारा शाप के भागी बने न किसी ने उन्हें वरदान दिये। अरे ! वे तो सृष्टि की उत्पत्ति स्थिति तथा लय-रूप क्रीड़ा से खेलने वाले साक्षात् शंकर भगवान ही हैं ( उन्हें वर तथा शाप कौन दे सकता है ) ॥ १० ॥

अपना प्रयोजन सिद्ध होने पर हनुमानजी ने दुष्टों जैसी कुचेष्टाओं का त्याग किया तथा ब्राह्मणों को यश देते हुए शिशु के सामान्यभाव को धारण किया ॥ ११ ॥

तपे हुए सोने के समान वर्ण वाले, कभी स्मित करने वाले, कभी पयः पान करने वाले, कभी सोने वाले कभी उल्लास में आकर हाथ-पैर चलाने वाले अपने शिशु हनुमानजी को देखकर अंजना को अत्यन्त सुख मिलता था ॥ १२ ॥

और जब वह अतिशय हर्ष के कारण, हाथों-पैरों तथा मुख से ( तीनों से ) शिशु सुलभ अट्टहास ( किलकारी ) करता था तब तो अजना को इन्द्र का आनन्द भी फीका मालूम पड़ता था ॥ १३ ॥

क्रीड़ा में खिलौने को चाटने वाले, दोनों हाथों तथा पैरों के बल सरकने वाले अपनी वाणी से अस्पष्ट शब्दों को बोलने वाले अपने लाल को देखते हुए अंजना तृप्त नहीं होती थी ॥ १४ ॥

उपजा०—

तस्याङ्गशोभा न कदापि मम्लौ क्रीडासु मग्नस्य दिने रजोभिः ।
सदाञ्जना तां विमलां चकार म्लातुं न शोभाऽशकदस्य तेन ॥१५॥

मालिनी०—

असितसघनकेशाः कुञ्चितास्तैलसिक्ताः
विविधकुसुमगुच्छैः कारिताः प्रेक्षणीयाः ।
अभिनवविभवं तत्प्रेक्ष्य चित्रं कचानां
व्यचलदथ न दृष्टि स्त्वञ्जनायास्ततश्च ॥ १६ ॥

शार्दू०—

आधारेण विना चचाल हनुमान्संकम्पमानः शनैः
प्राप्तुं मातरमीषदैद् द्रुतमसावभ्रंसतोर्व्यां तदा ।
माता सूनुरपि ह्युभौ जहसतु र्मोदं भृशं प्रापतुः
कृत्वा क्रोडगतं शिशुं पवनजं प्रीत्या चुचुम्बाञ्जना ॥ १७ ॥

उपजा०—

नैवेद्यमीशाय समर्पयन्ती पूजासु माता विनिमील्य नेत्रे ।
अपश्यदुन्मील्य सुतं ग्रसन्तं क्रोधं चकारेषदसौ प्रसन्ना ॥ १८ ॥

---

हनुमानजी दिन भर खेलते रहते थे परन्तु उनकी अंगशोभा धूलि वगैरह के कारण मलिन नहीं होती थी। क्योंकि अंजना उसे मलिन होने नहीं देती थी। उसे सदा सँवारती थी ॥ १५ ॥

हनुमानजी के काले घुंघराले तथा घने बाल ( सुगन्धित ) तेल लगाकर अच्छी प्रकार से सँवार कर, उसमें विविध प्रकार के फूलों के गुच्छे लगाकर अंजना द्वारा प्रति दिन सजाए जाते थे। अपने लाल के केशों का वह प्रतिक्षण नया मालूम पड़ने वाला वैभव देखकर अंजना की दृष्टि वहाँ से हटती नहीं थी ॥ १६ ॥

जब हनुमानजी आधार के विना बहुत ही काँपते हुए धीरे-धीरे चलने लगे उस समय ( कभी ) अपनी माता को प्राप्त करने के लिये तेजी से चलते तो ( माता को न प्राप्त कर बीच ही में ) जमीन पर गिर जाते थे। उस समय माता अंजना शीघ्र ही अपने लाल को जमीन से उठाकर तथा गोदी में लेकर बड़े वात्सल्य से उसके कपोलों का चुम्बन करती थी उस समय माता तथा पुत्र दोनों खूब हँसते तथा अनुपम आनन्द प्राप्त करते थे ॥ १७ ॥

पूजा करने के पश्चात् अंजना जब आँखों को मीचकर शिवजी को भोग लगाती थी उस समय पुनः आँखें खोलकर देखती थी तो हनुमानजी को उस भोग

उपजा०—

शनैः स बाल्ये प्रविवेश सम्यक् मोदं प्रयच्छन् हनुमान् पितृभ्याम् ।
अतुष्यतां तौ स्वसुते निरीक्ष्य प्रशंसनीयं गुणसङ्घमेवम् ॥ १९ ॥

शिख०—

प्रबुद्धोऽसौ मातुः श्रुतिमधुरसङ्कीर्तनपदैः
मुहूर्ते ब्राह्माख्ये त्यजति निजशय्यां स्म मुदितः ।
चकारादौ पित्रोश्चरणनमनं प्रीतिसहितं
ततोऽस्नादुत्साही पितरमनु शीघ्रं पवनजः ॥ २० ॥

शिख०—

यदा सन्ध्याकृत्ये सति सुनिरते केसरिणि वै
उपेत्यासौ तत्रोपविशति च पार्श्वे स्म हनुमान् ।
समैक्षद्ध्यानात्तदनुकरणं चाकुरुत सः
तदोभौ तं दृष्ट्वा मनसि बहु हृष्टौ जहसतुः ॥ २१ ॥

शिख०—

स पित्रोराज्ञायामभवदनुरागेण निरतः
सदाचारस्यास्मै लघुवयसि शिक्षा सममिलत् ।

---

को खाते हुए देखती थी तब वह मन ही मन प्रसन्न होकर ऊपर से थोड़ा क्रोध दिखाती थी ॥ १८ ॥

इस प्रकार अपनी शिशु लीलाओं द्वारा माता-पिता को आनन्द देते हुए हनुमानजी धीरे-धीरे बाल्यावस्था में पहुँच गये। अंजना और केसरी अपने पुत्र में प्रशंसनीय गुणों का समूह देखकर बड़े प्रसन्न हो जाते थे ॥ १९ ॥

अपनी माता के कर्णमधुर भगवत्संकीर्तनपदोंद्वारा ही बालक हनुमान की निद्रा टूटती थी। तथा ब्रह्मबेला में ही वे प्रसन्नता पूर्वक शय्यापरित्याग करते थे। वे सर्वप्रथम बड़ी श्रद्धा से अपने माता-पिता की चरण वन्दना करते थे। तथा बड़े उत्साह से पिता के पश्चात् शीघ्र ही नहा लेते थे ॥ २० ॥

जब केसरी प्रातः सन्ध्या करने बैठते तो हनुमानजी उनके पास जाकर समीप ही बैठ जाते तथा जो-जो क्रिया पिता करते थे वे ध्यान से देखते तथा वैसी ही क्रिया करते थे उस समय उन्हें देखकर माता तथा पिता दोनों बड़े खिलखिला कर हँसते थे ॥ २१ ॥

हनुमानजी अपने माता-पिता की आज्ञा का पालन बड़ी श्रद्धा से करते थे।

सदैच्छत्सन्तुष्टौ स मयि भवतां सुष्ठु पितरौ
तयोरिच्छा प्राभूत्स भवतु जने विश्रुतयशाः ॥ २२ ॥

पृथ्वी०—

बभूव कपिशावकेषु हनुमान्बली सर्वथा
अभून्न विजितः कदापि बलवान्स्वमित्रैस्तथा ।
नदीतरणधावनोत्प्लवनपादपारोहणे
ष्वसावभवदग्रगो हसनहासनेऽप्युत्तमः ॥ २३ ॥

मालिनी०—

अवददथ सुगाथा अञ्जना पुण्यदात्रीः
ऋषिमुनिसुरदैत्यानां पुराणेषु गीताः ।
श्रुतिसुखदकथास्ता अशृणोदाञ्जनेयः
स्खलनरहितशैल्या ताः पुनर्व्याजहार ॥ २४ ॥

हरिणी०—

इति हनुमता तुष्टौ बाल्ये कृतौ पितरौ स्वकौ
मुदितहृदयौ चोभौ लुब्धौ भृशं मनसीषतुः ।

---

उन्हें सदाचार की शिक्षा बाल्यकाल में ही अच्छी तरह से मिली थी। हनुमानजी चाहते थे कि माता-पिता मेरे ऊपर प्रसन्न रहें तथा माता-पिता चाहते थे कि हमारा पुत्र जगत् में नाम कमावे ॥ २२ ॥

सम्पूर्ण कपि शिशुओं में हनुमानजी बली पड़ते थे। खेल में अपने मित्रों द्वारा कभी पराजित नहीं होते थे। तैरना, दौड़ना, छलाँग मारना, पेड़ पर चढ़ना आदि क्रियाओं में वे सबसे आगे रहते थे। तथा हँसने और हँसाने में भी उसी प्रकार आगे रहते थे ॥ २३ ॥

पुराणों में कही हुई ऋषि मुनि देवता तथा राक्षस आदि की कहानियाँ अंजना उन्हें सुनाती थी। वे कर्णमधुर कहानियाँ हनुमान जी बड़े ध्यान से सुनते और ज्यों कि त्यों बिना भूले उन्हें फिर अपनी माता को सुनाते थे ॥ २४ ॥

इस प्रकार हनुमान्जी ने बाल्यकाल में अपने माता-पिता को (दीर्घकाल तक) सुख पहुँचाया। अंजना तथा केसरी मन में बहुत प्रसन्न होकर चाहते थे कि

भवतु तनयो ह्यावाभ्यां मा कदापि पृथग्जनाः
तत्पतुरमू दृष्ट्वा नैवं वपुस्तु हनूमतः ॥ २५ ॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां स्वेच्छया शापग्रस्तस्य
हनूमतो लीलाभिः पित्रोरञ्जनं नामाष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥

---

हमारा पुत्र हमसे कभी अलग न होवे। ऐसे लुब्ध हो गये थे कि हनुमानजी के शरीर की तरफ देखते-देखते उन्हें तृप्ति ही नहीं होती थी ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में वालकुञ्जके अन्तर्गत स्वेच्छा से शापग्रस्त हुए हनुमानजी का अपनी लीलाओं से माता-पिता का रञ्जन करना वर्णन करके आँठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

# अथ नवमः सर्गः

मन्दा०—

एकः पुत्रः श्रमबहुलतः प्राप्त आशीर्वचोभिः
देवेशानां जनकजननीभ्यां पुनर्मानदश्च ।
दीप्तः कान्त्या पुनरपि गुणी सुदृढाङ्गः पुनश्च
कस्तल्लीलारसमधुरतां वर्णितुं शक्त उच्चैः ॥ १ ॥

वसन्त०—

दीर्घं मुदा च पिबतोः सुरसेन पूर्णम्
लीलामृतं हनुमतः समयो व्यतीतः ।
चामूदतीव जवतो निमिषेण तुल्यः
कालो महान्सपदि केसरिणोऽञ्जनायाः ॥ २ ॥

मालिनी०—

तमुपनयनयोग्यं केसरी भाग्यशाली
उपनयति सुपुत्रं स्मोत्सवं तत्र चक्रे ।
प्रमुदितमनसाऽसौ मुक्तहस्तस्तु दाने
अकुरुत धनदानाद्याचकान्पूर्णकामान् ॥ ३ ॥

---

कठिन तप द्वारा देवेश्वरों के आशीर्वाद से प्राप्त हुआ इकलौता पुत्र, वह भी माता-पिता को मानने वाला हो, उसमें भी कान्ति से उद्दीप्त हो, तथा सुदृढ़ अंगवाला हो, तथा बहुत से गुण उसमें हों तो फिर उसकी लीलाओं को भली भाँति वर्णन कौन कर सकता है ? ॥ १ ॥

हनुमानजी के रसपूर्ण बाललीलामृतका सेवन अंजना तथा केसरी ने दीर्घकाल तक किया तथा उससे अत्यन्त आनन्द प्राप्त किया। उससे उस भाग्यशाली दम्पति का सुदीर्घ समय एक पल के समान बीता ॥ २ ॥

उपनयन के योग्य हनुमानजी का वानरराज केसरी ने उपनयन संस्कार कर दिया। उस समय वानरराज केसरी ने खासा उत्सव सा मनाया। उस उत्सव में अत्यन्त हर्ष के कारण केसरी ने याचकों को इतना दान दिया कि सभी याचक पूर्णकाम हुए ॥ ३ ॥

उपजा०—

तस्योपनीतस्य नवं स्वरूपं अभूद्यथोपेन्द्रधृतं क्रतौ वै ।
बलेः समाहर्तुममुष्य लक्ष्मीं बृहत्प्रभावं च लघुप्रमाणम् ॥ ४ ॥

द्रुतवि०—

नववटोः स्मृतिशास्त्र पुराणतः अनुचिता गृह संस्थितिरुच्यते ।
पठनमारभितुं खलु तत्कृते गुरुगृहं गमनं सुयशस्करम् ॥ ५ ॥

स्रग्धा०—

आसीदाश्वासितोऽसौ शिशुवयसि सवित्राप्रदातुं हि विद्यां
तस्माद् विद्यार्जनार्थं हनुमत उचितं सूर्यदेवप्रयाणम् ।
जानन्त्या विप्रशापं पवनतनयमात्रा प्रबुद्धः कृतोऽसौ
याह्युत्प्लुत्यार्कबिम्बं शिशुवयसि यथा त्वं ह्यगच्छः जवेन ॥६॥

शिखरिणी०—

प्रबुद्धोऽसौ मात्रा नववटुवरो हृष्टमनसा
नतो भूत्वा विप्रान्प्रति सुरगणान्वृद्धपुरुषान् ।
मुहुर्नत्वा प्रीत्या व्यथितहृदयौ सुष्ठु पितरौ
रविं गन्तुं तस्थौ कचवदसुराणां गुरुगृहम् ॥ ७ ॥

---

उपनयन संस्कार के बाद हनुमानजी का नूतन ( मुण्डित केशयुक्त )रूप वैसे ही मालूम पड़ता था जैसे बलि के यज्ञ में उसकी लक्ष्मी का हरण करने के लिये, धारण किया हुआ वामन भगवान का वटुरूप दीखता था। क्योंकि दोनों ही प्रमाण में छोटे तथा प्रभाव में बड़े थे ॥ ४ ॥

स्मृति, शास्त्र तथा पुराणों के अनुसार नव वटु को घर में रहना ठीक नहीं है। उसके लिये विद्यारंभ के लिये गुरुगृह को जाना ही सुयशः प्रद होता है ॥ ५ ॥

हनुमानजी को तो शिशु अवस्था में ही सूर्य द्वारा विद्या प्रदान करने का आश्वासन मिला था। इसलिये अब विद्यारंभ के लिये हनुमानजी का सूर्य भगवान् के पास जाना उचित था। अतः विप्रशाप को जाननेवाली अंजना ने हनुमानजी को सूर्य के पास भेजने के लिये उन्हें उनकी शक्ति की स्मृति दिलाई, जैसे शिशु अवस्था में तुम छलांग मारकर सूर्य के पास गये थे वैसे ही अब भी उनके पास विद्याध्ययन के लिये चले जाओ ॥ ६ ॥

माता द्वारा प्रबुद्ध हुए उन नव वटुवर हनुमानजी ने हर्षित होकर ब्राह्मणों को तथा वृद्ध पुरुषों को प्रणाम किया। तथा अन्त में (हनुमानजी से होने वाले भावी

शिख०—

कथं मे यातारः सुतरहितधाम्नि त्वयि गते
अहान्यूचे माता सजलनयनातीवविकला।
कदा द्रक्षाम्येवं नयनसुखदं त्वामिह पुनः
कठोरं कर्तव्यं तनयविरहं कारयति वै ॥ ८ ॥

इन्द्र०—

रक्षन्तु देवाः परितो हनूमन् गच्छन्तमर्कं कमलोपमं त्वाम्।
विशेन्मतिस्ते विषयेऽपि गूढ़े माधर्ममार्गेषु रतिर्भवेत्ते ॥ ९ ॥

शार्दू०—

प्राप्याशीर्वचनानि तत्र हनुमान्नत्वा मुहुः पालकौ
गन्तुं भास्करमुत्पपात सहसा हृत्वा तयोश्चेतसी।
तावत्तावपि पश्यतः स्म तनयं यावत्स दृग्गोचरः
पश्चात्प्रेष्य मनः सुतेन सह तौ खिन्नौ गृहे प्रागतौ ॥ १० ॥

---

विरह के कारण) अत्यन्त व्यथित हृदय वाले माता-पिता को भी प्रणाम करके वे गुरु-गृह जाने के लिये उद्यत हुए। उस समय हनुमानजी वैसे ही शोभायमान हुए जैसे शुक्राचार्य के यहाँ जाने को उद्यत बृहस्पतिपुत्र कच ॥ ७ ॥

उन्हें जानेको उद्यत देखकर अंजना बोली, हे पुत्र ! तुम्हारे जाने के बाद तुमसे रहित इस घर में मेरे दिन कैसे बीतेंगे ? तथा आँखों को आनन्द देनेवाले तुम्हारे इस रूप को मैं फिर कब देखूंगी ? ( हाय ! ) कर्तव्य की कठोरता ही तुमसे यह विरह करा रही है।' ऐसा कहते-कहते उसका गला भर आया तथा आँखों से अश्रुधारा बहने लगी ॥ ८ ॥

( वह फिर धैर्य धारण कर बोली ) हे हनुमान् ! देवता लोग तुझ सूर्य के तरफ जानेवाले की चारों तरफ से रक्षा करें। तुम्हारी बुद्धि गूढ़ विषयों में भी प्रवेश करे। तथा तुम्हारी रुचि अधर्ममार्ग में न हो ॥ ९ ॥

माताद्वारा आशीर्वाद प्राप्त करके तथा पुनः माता-पिता को प्रणाम करके दोनों का चित्त चुराकर सूर्य के पास जाने के लिये हनुमानजी ने छलांग मारी। वे दोनों भी जब तक हनुमानजी आँखों के विषय होते रहे तब तक उन्हें देखते रहे तथा बाद में अपने चित्त के साथ मन को भी उन्हीं के साथ भेजकर खिन्न होकर घर में आ गये ॥ १० ॥

स्रग्धरा०—

गच्छन्तं वायुपुत्रं विबुधजनगणास्तीव्रवेगं तु दृष्ट्वा
एषोऽसावेव यातः शिशुवयसि पुरा भास्करं प्रावदन्ते ।
इच्छामश्चास्य वृद्धिं ह्यविरलयशसो मुक्तकण्ठैः शशंसुः
शृण्वन्तेषां स्तुतीस्ता विरहितमद ऐत्सूर्यसानन्दकन्दः ॥ ११ ॥

वसन्त०—

दूरादुवाच पवनात्मज ईशजश्च
सूनुः पुनर्नमति केसरिणोऽञ्जनायाः ।
हे देव ! हे दिनमणे ! तिमिरान्तकेति
उक्त्वा पपात हनुमान् दिवि दण्डतुल्यः ॥ १२ ॥

वसन्त०—

तं पञ्चहायनवटुं ह्यमलं नमन्तं
दृष्ट्वाभवद् दिनकरो मनसि प्रसन्नः ।
उत्तिष्ठ वत्स कथमागमनं तवेति
पप्रच्छ वत्सलतया हनुमन्तमर्कः ॥ १३ ॥

इन्द्र०—

पित्रोपनीतोऽस्म्यवदद् हनूमान् शास्त्राणि चाध्येतुमिहागतोऽस्मि ।
अम्बेच्छयोक्त्वा विरराम तत्र निबध्यदृष्टिं चरणेऽथ भानोः ॥१४॥

---

सूर्य की तरफ जानेवाले तीव्र वेग वाले हनुमानजी को रास्ते में देवता लोगों ने देखा । वे उनकी प्रशंसा करते हुए कहने लगे 'अरे यह वही है जो शिशु अवस्था में पहले सूर्य के पास गया था । हम लोग इसके घने यशकी वृद्धि चाहते हैं ।' लेकिन हनुमानजी अपनी प्रशंसा सुनकर अहंकार युक्त नहीं हुए । वे सीधे सूर्य की तरफ जा रहे थे ॥ ११ ॥

सूर्य भगवान् के पास पहुँचकर कुछ दूर से ही 'हे देव ! हे दिनमणे ! हे तिमिरान्तक ! आपका शिव से उत्पन्न हुआ, केसरी तथा अंजना का पुत्र दण्डवत् प्रणाम कर रहा है ।' ऐसा कहकर हनुमानजी आकाश में दण्ड के समान गिर गये ॥ १२ ॥

उस पंचवर्षीय निष्पाप वटु को दण्ड प्रणाम करते हुए देखकर सूर्य मन ही मन बड़े प्रसन्न हुए तथा बड़ी वात्सल्ययुक्त वाणी से वे हनुमानजी से बोले 'उठो वत्स ! कहो कैसे आये हो ? ॥ १३ ॥

'पिता द्वारा मेरा उपनयन संस्कार हुआ है तथा शास्त्रों का अध्ययन करने

पृथ्वी०—

उवाच सविता तदा शृणु वटो स्थिरो नास्म्यहं
सदा चलनतत्परः क्षणमपि न तिष्ठामि भोः ।
भवेन्न पठनं वटो स्थिरतया विना ह्यन्यथा
अयास्यदतिहृष्टतां मम मनस्तु ते पाठने ॥ १५ ॥

हरिणी०—

विरमति ततः स्मैवं चोक्त्वा जगत्सविता तदा
कमलकलिकाः कञ्जाकाराः करैः कुरुते हि यः ।
विकसनमसावैच्छद् वाण्याः प्लवङ्गवरस्य वै
अभिरुचिरमुष्यासीच्छ्रोतुं प्रियां मधुरां गिरम् ॥ १६ ॥

शार्दू०—

मात्रा प्रेरित एव देव भवतः प्राप्तोऽस्म्यं सन्निधौ
आश्वस्तो भवतैव हे दिनमणे विद्यां प्रदातुं पुनः ।
हर्षं प्राप्स्यति मामवाप्य च भवान् सच्छिष्यलाभाद्यदि
मद्यात्राऽन्यगुरुं प्रति ह्यनुचिता ब्रूते स्म तं मारुतिः ॥ १७ ॥

---

के लिये माता की इच्छा से मैं यहाँ आया हूँ।' इतना ही बोलकर दृष्टि सूर्यभगवान् के चरणों में लगाकर हनुमानजी चुप हो गये ॥ १४॥

तब सूर्य भगवान् बोले 'हे वटु ! मैं स्थिर नहीं हूँ। हमेशा चलता रहता हूँ। क्षणभर भी स्थिर नहीं हो पाता हूँ। और बिना स्थिरता के पढ़ना नहीं होगा। अन्यथा तुमको पढ़ाने में मेरे मन को बड़ी ही प्रसन्नता होती ॥ १५ ॥

इतना कहकर सूर्य भगवान रुक गये। वे अपनी किरणों से कमलों की कलिकाओं का विकास करने वाले हैं। वानरवर हनुमानजी की वाणीका भी वे विकास करना चाहते थे। क्योंकि हनुमानजीकी प्रिय तथा मधुर वाणी सुनने के लिये उनकी बड़ी इच्छा थी ॥ १६ ॥

हनुमानजी बोले 'हे देव ! माता से ही प्रेरित होकर मैं आपके पास आया हूँ। तथा आप ने ही मुझे विद्या देने का आश्वासन दिया था और यदि मुझे शिष्य रूप में पाकर आपको प्रसन्नता होने वाली है तो मेरे लिये अन्य गुरु के पास जाना नितान्त अनुचित होगा ॥ १७ ॥

उपजा०—

यथा हि सम्भाषणमावयोश्च प्रभो भवत्येव बिनाऽवरोधम् ।
विहाय चिन्तां वद तद्वदेव नापत्तिरेवं पठने ममात्र ॥ १८ ॥

उपजा०—

व्यतिक्रमो नैव भवेद् गतेस्ते मत्पाठनात् किञ्चिदहो कदाचित् ।
कृपासुधावर्षणतत्परस्य श्रान्ति र्न च स्यात्तव दृष्टितो मे ॥१९॥

शार्दू०—

आसीत्तस्य मुखं रविं प्रति तथाश्वेभ्योऽपि चाग्रे स्थितिः
आसीत्तद्गमनं सहाश्वगतिभिर्वै पृष्ठदेशे पुनः ।
दृष्ट्वा तस्य गतिं स्वयं रविरभूदाश्चर्ययुक्तो भृशं
श्रुत्वा तस्य वचांसि तं दिनमणिर्वक्तुं तदा नाशकत् ॥ २० ॥

शिख०—

ब्रुवन्नोमादित्यः परममुदितोऽध्यापनपरः
अभूत्सम्यग्यो वै सकलजगतः पालनपरः ।
श्रुतीः साङ्गोपाङ्गा अखिलखिलशास्त्राण्यपि तदा
कला विद्यास्तद्वत् सकलमवदत्तत्र सविता ॥ २१ ॥

---

जैसे बिना रुकावट का हम दोनों का संभाषण हो ही रहा है इसी प्रकार आप निश्चिन्त होकर बोलते जाइये । इस तरह यहाँ पढ़ने में मुझे कोई आपत्ति नहीं होगी ॥ १८ ॥

मुझको पढ़ाने के कारण आपके गति में थोड़ा सा भी व्यतिक्रम न होगा। आपकी कृपामृत बरसानेवाली शुभ दृष्टि के प्रताप से मुझे ( तनिक भी ) थकावट नहीं होगी ॥ १९ ॥

उस समय हनुमानजी का मुख सूर्य की तरफ था । तथा रथ के घोड़ों से भी आगे उनकी स्थिति थी । वे अश्वों के तुल्य गति से पीछे की तरफ चलते जा रहे थे । उनकी गति की यह विचित्रता देखकर स्वयं सूर्य भगवान् भी बड़े आश्चर्य चकित हो गये । हनुमानजी का वाक्य सुनकर वे अधिक टाल मटोल नहीं कर सके ॥ २० ॥

प्रणव का उच्चारण करने के पश्चात् सम्पूर्ण जगत का पालन करने वाले सूर्य भगवान परम हर्षित होकर अच्छी प्रकार पढ़ाने लगे । वेद वेदांग शास्त्र विद्या, कला इत्यादि सम्पूर्ण पठनीय विषयों को उन्होंने पढ़ाया ॥ २१ ॥

१ ख०—

रवि र्यदृक् शीघ्रं प्रलपितुमशक्नोत्स्वमुखतः
उवाचामुं शीघ्रं पटुरभवदेवं पवनजः ।
अशङ्कोहापोहं विरतिरहितं चानवरतम्
अभूत्पूर्णं चादः पठनमतिचित्रं हनुमतः ॥ २२ ॥

पृथ्वी०—

वृणीष्व गुरुदक्षिणां दिनमणेऽवदन्मारुतिः
उवाच सविता तदा न मम काचिदिच्छा कपे ।
तथापि वरणीयमस्ति तनयः सुकण्ठो मम
सुरक्षणमवाप्नुयात्पवनपुत्र तद्देहि मे ॥ २३ ॥

पृथ्वी०—

तथास्त्विति वदन्नभूत्प्रणत आञ्जनेयो रविं
पुनः सपदि चोत्पपात सदनं प्रयातुं क्षणात् ।
विवेश सदने यदा स्वपितरौ नतस्तावपि
ननन्दतुरमू भृशं वपुषि जीवसञ्चारवत् ॥ २४ ॥

---

सूर्य भगवान् अपने मुख से जितना शीघ्र बोल सकते थे उतना ही शीघ्र बोले । (हनुमान्जी की बुद्धिमत्ता देखकर) वे शंका तथा आवश्यक ऊहापाहों से रहित बिना रुके लगातार बोलते गये । तथा हनुमानजी भी (उसे तत्क्षण हृदयंगम करते हुए ) पटु हो गये । इस प्रकार हनुमानजीका वह अत्यन्त विचित्र ढंग से पढ़ना शीघ्र ही समाप्त हुआ ॥ २२ ॥

(अन्त में) हनुमानजी बोले हे दिनमणे ! हे गुरो ! आप कुछ गुरु दक्षिणा माँगिये । सूर्य भगवान् बोले मुझे तो कोई इच्छा नहीं है लेकिन तो भी एक वस्तु माँगने लायक है । (वह यह कि) मेरा पुत्र सुग्रीव तुम्हारे द्वारा सुरक्षित रहे । यही दक्षिणा दीजिये ॥ २३ ॥

'तथास्तु' ऐसा बोलकर हनुमानजी ने सूर्यभगवान् को प्रणाम करके शीघ्र ही घर जाने के लिये वहाँ से छलांग मारी । क्षणभर में वे अपने घर पहुँच गये । घर में आकर अपने माता-पिता को प्रणाम किया । उन्हें ऐसा आनन्द हुआ मानो मृतक के शरीर में प्राण लौट आये हों ॥ २४ ॥

मालिनी०—

स्थितिविलयभवैर्यत्क्रीडनं वेदवेद्यम्
श्रुतिगणभव उक्तो यस्य निश्वासयोगात् ।
इति न स इति वेदा यं हताशा ब्रुवन्ति
भुवि पठनमिदं तल्लोकशिक्षार्थमेव ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जे हनूमतो विद्याध्ययनं नाम नवमः सर्गः ।। ९ ।।

---

सृष्टि की उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलय यही जिनका वेदों द्वारा जानने लायक खेल है । वेदों का उद्‌गम जिनके निःश्वास से हुआ ऐसे कहा जाता है । तथा जिनके विषय में वेद 'नेति नेति' कहकर हताश हो जाते हैं । सम्यक वर्णन नहीं कर पाते हैं ! उनका यह पढ़ना केवल लोकसंग्रह के लिये ही था ।। २५ ।।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमान्‌जी का विद्याध्ययन वर्णन करके नवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। ९ ।।

# अथ दशमः सर्गः

स्रग्धरा—

कैलासाद्रौ शशाङ्की ह्यपरतरतनुर्मे हनूमान्व्यमार्क्षीत्
रामस्यार्थेऽसृजं तां जगति पठनलीला कृतास्यां मया च ।
ह्रीदानीं रामचन्द्रोऽप्यभवदतिपटुः सद्गुरोः सुष्ठ्वधीत्य
अङ्गं तस्मादयोध्यां किल सपदि नयै रञ्जनार्थं मुरारेः ॥ १ ॥

शार्दू०—

सञ्चिन्त्येति शिवो जगाम कनकाद्रिं ह्यञ्जनाया गृहम्
अङ्गं प्रापयितुं तदा रघुपतेः स्थानं त्वयोध्यापुरीम् ।
दृष्ट्वा शङ्करमीश्वरं प्रमुदितासूदञ्जना साङ्गजा
ऊचे दर्शनमात्रतः प्रमुदितां शम्भुः सपुत्रां नताम् ॥ २ ॥

शार्दू०—

तज्जानीहि पतिव्रते भवगति नैवास्ति साध्वी सदा
दुःखं सौख्यमिति क्रमेण लभते जन्तुः शुभे नेच्छया ।
कर्तव्यस्य विशेषतेह सुभगे कर्तव्यमेवाचर
त्वत्सूनोर्जननं कुरुष्व सफलं धन्या सुमाता भव ॥ ३ ॥

---

कैलाश पर्वत पर भगवान् शंकर विचार करने लगे कि मेरा ही दूसरा शरीर हनुमान है । उसको मैंने राम की सेवा के लिये उत्पन्न किया, तथा उस शरीर में मैंने पठन लीला भी सम्पन्न की । इस समय भगवान् राम भी अपने गुरु से पढ़कर पटु हो चुके हैं । अतः मुझे चाहिये कि मैं अपने हनुमान शरीर को राम की सेवा के लिये अयोध्या पहुँचा दूँ ॥ १ ॥

इस प्रकार सोचकर अपने हनुमान शरीरको अयोध्या पहुँचाने के लिये (तत्काल ही) शिवजी हेमगिरि पर गये जहाँ अंजना का घर था । साक्षात् शिवजी को आते देखकर पुत्र सहित अंजना अत्यन्त प्रमुदित हुई । उस समय पुत्र सहित विनम्र अंजना से शिवजी बोले ॥ २ ॥

हे पतिव्रते अंजने ! मेरी बात सुनो । देखो, संसार की गति हमेशा उत्तम ही

शार्दू०—

मह्यं देहि सुतं शुभे रघुपतेः स्थाने नये सेवितुम्
रामं योगिसुदुर्लभं सपदि किङ्कर्तव्यमूढ़ाऽभवत् ।
सूनौ प्रीतिमथेश्वरस्य वचनं कर्तव्यमाद्यं पुनः
दृष्ट्वासौ शिवमुत्तरं किमपि नो दातुं समर्थाऽभवत् ।। ४ ।।

स्वागता०—

प्रावदच्छशिधरो हनुमन्तम् । पृच्छ वत्स खलु केसरिणं त्वम् ।
सम्मतिर्यदि भवेज्जनकस्य । रोधनं न हि करिष्यति माता ।। ५ ।।

शार्दू०—

भूत्वाऽसौ प्रणतो जगाद पितरं विश्वेश्वरात्प्रेरितः
आज्ञां देहि पितः प्रसन्नमनसा गच्छामि ह्रीशेच्छया ।
श्रुत्वाऽतीव सुदुःसहं हनुमतो वाक्यं स धृत्वा धृतिम्
ब्रूते स्मातिसुखेन गच्छ सुयशः सद्धर्मतः प्राप्नुहि ।। ६ ।।

---

नहीं रहती है। पुनः दुःख, पुनः सुख, इस क्रम से बिना इच्छा के जीव उन्हें प्राप्त करता रहता है। यहाँ तो कर्तव्य की ही विशेषता है। अतः तुम्हें भी कर्तव्य ही करना चाहिये। अपने पुत्र को जन्म देना सफल करो। तथा धन्य सुमाता बनो ।। ३ ।।

अपने पुत्र को मेरे हाथ में सौंप दो। तुम्हारे पुत्र को मैं योगियों के लिये भी अत्यन्त दुर्लभ ऐसे श्रीराम की सेवा के लिये ले जाऊँगा। (शिवजी का वचन सुनते ही अंजना किंकर्त्तव्य विमूढ़ हो गई। अपने पुत्र के प्रति अत्यन्त प्रेम शिवजी की आज्ञा तथा अपना आद्यकर्तव्य सभी की तरफ देखकर वह शिवजी को कुछ भी उत्तर देने में समर्थ न हो सकी ।। ४ ।।

तब शिवजी हनुमानजी से बोले, 'हे वत्स ! तुम प्रथम अपने पिता केसरी से पूछो। यदि तुम्हारे पिता की सम्मति होगी तो माता तुझे नहीं रोकेगी ।। ५ ।।

शिवजी से प्रेरणा प्राप्त कर हनुमान्जी ने नमस्कार करके अपने पिता से कहा 'हे पिताजी ! आप आज्ञा दीजिये। मैं शिवजी की इच्छा से जा रहा हूँ।' पुत्र का वह अत्यन्त दुःसह वाक्य सुनकर ( किन्तु शिवजी की तरफ देखकर ) महान् धैर्य धारण करके अत्यन्त दुःख के साथ केसरी ने कहा, 'अच्छा पुत्र ! सुख से जाओ ! और सद्धर्म का आचरण कर यश प्राप्त करो ।। ६ ।।

शार्दू०—

तत्पश्चाद्धनुमान्गतः स्वजननीं प्रष्टुं भृशं दुःखिनीम्
नत्वा मातरमञ्जनाहृदयजो ब्रूते स्म दुःखान्वितः ।
गच्छामीश्वरचोदितो जननि ! तत्पुत्राय देह्याशिषम्
सेवां नाशकदेष उद्धतसुतः कर्तुं तवाम्बेति सः ॥ ७ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वा तस्य वचः शुशोष वदनं तस्याश्चकम्पे तनुः
स्थातुं नाशकदञ्जना स्थिरतया दुःखेन चोपाविशत् ।
अन्ते केसरिणा शिवेन च मुहुर्वाक्यैर्वरैर्बोधिता
ऊचे प्राप्नुहि वत्स हन्त सुयशो माऽभागिनीं विस्मर ॥ ८ ॥

इन्द्र०—

कृत्वा सुतं क्रोडगतं कराभ्याम् । घ्रात्वा मुहुस्तस्य शिरो विषण्णा ।
कृच्छ्रान्मनो मोहविमुक्तमम्बा । कृत्वावदत्त्वं सुत याहि शं ते ॥९॥

वसन्त०—

कृत्वा समीरतनयो व्यथितो जनन्याः
दुःखेन वन्दनमुवाच न किञ्चिदूर्ध्वम् ।

---

उसके बाद हनुमानजी पुनः अपनी दुःखिनी माता से पूछने गये । तथा नमस्कार कर के वे अंजना के हृदय सर्वस्व बोले 'हे माताजी, मैं शिवजी की आज्ञानुसार जा रहा हूँ । आप अपने पुत्र को आशीर्वाद दीजिये ! यह ढीठ पुत्र आपकी कुछ भी सेवा नहीं कर सका । अब वह जा रहा है ॥ ७ ॥

अपने उस लाल के वचन सुनकर अंजना का मुख सूख गया तथा सम्पूर्ण शरीर काँपने लगा । महान् दुःख से वह खड़ी न रहने के कारण ( धड़ाम से ) बैठ गई । अन्त में केसरी तथा शिव द्वारा श्रेष्ठ वाक्यों से समझाई गई वह, अत्यन्त दुःख के साथ बोली 'जाओ वत्स ! यश प्राप्त करो लेकिन मुझ अभागिनी को मत भूलना ( अथवा अपने कर्तव्य के प्रति इतना दत्तचित्त हो जाओ कि मुझ अभागिन को भूल जाना ) ॥ ८ ॥

अपने दोनों हाथों से हनुमान्जी को उसने अपनी गोद में लिया । तथा उनका माथा सूँघकर वह दुःखिनी अंजना अपने मन को अत्यन्त कठिनाई से पुत्रमोह से पृथक् करके बोली 'जाओ तुम्हारा कल्याण होगा ॥ ९ ॥

हनुमान्जी माता का दुःख देखकर व्यथित थे । अतः माता की वन्दना

हस्तेन नेत्रसलिलं परिमार्जयन्ताम्
पश्यञ्जगाम परिवृत्य मुहुर्मुहुश्च ॥ १० ॥

वसन्त०—

तत्प्रेक्षणं विगतकल्मषनेत्रयुग्मात्
दृष्ट्वा बभूव विकला हृदि कोमलात्मा ।
हा पुत्र ! हा हृदयखण्ड ! न याहि वत्स
उक्त्वेत्यधावदनुपुत्रमधैर्ययुक्ता ॥ ११ ॥

उपजा० —

अन्तर्दधाते हनुमान् शिवश्च । दृष्ट्वाऽञ्जनोर्व्यां कृपणा पपात ।
मूर्च्छान्वितां तामनयत्कपीन्द्रः । गृहं चिरात्प्राप तु चेतनत्वम् ॥१२॥

इन्द्र०—

उत्थाय सोचे क्व गतोऽसि पुत्र । विहाय मां शोकयुतां सुदीनाम् ।
पुत्रेति दूराद्धि कमाह्वयिष्ये । कस्यास्यचन्द्रं सुत वीक्ष्य नन्द्याम् ॥१३॥

उपजा०—

आगच्छ पुत्राशनमस्ति सिद्धम् । एह्येहि शीघ्रं जहि रोषमङ्ग ।
त्वत्प्रेक्षणं भीतमृगेण तुल्यम् । प्रयातुरेवं व्यथितास्मि दृष्ट्वा ॥१४॥

---

करने के बाद बोले नहीं। चुपचाप शिवजी के साथ जाते हुए उन्होंने घूम-घूम कर कई बार माता की तरफ देखा तथा अपने आँसुओं को पोंछा ॥ १० ॥

बालसुलभनिष्पाप नेत्रों से हनुमानूजी का वह कई बार घूम-घूम कर देखना, तथा आँसुओं का पोंछना देखकर अंजना का कोमल हृदय अत्यन्त व्यथित हुआ तथा 'हा पुत्र ! हा मेरे हृदयसर्वस्व ! बेटा ! मत जाओ' ऐसा कह कर वह अधीर होती हुई हनुमानजी के पीछे दौड़ पड़ी ॥ ११ ॥

( परन्तु तब तक सूक्ष्म से सूक्ष्म गतियों के यथावत् द्रष्टा ) शिवजी ( अपने अन्य शरीर ) हनुमानजी के साथ अदृश्य हो गये। हनुमानजी को आँखों के सामने न देखकर अंजना मूर्छित होकर पृथ्वी पर गिर पड़ी। केसरी द्वारा घर में ले जाई गई ( बहुत उपचार के बाद ) बहुत देर में वह सचेत हो पाई ॥ १२ ॥

मूर्च्छा से उठकर वह बोली हा पुत्र ! मुझ दुःखिनी को शोक में डूबी हुई छोड़कर तुम कहाँ चले गये ? अब मैं, 'हे पुत्र !' ऐसा कहकर किसको बुलाऊँगी ? और किसका मुख देखकर आनन्दित होऊँगी ॥ १३ ॥

हे पुत्र ! आओ, तुम्हारा भोजन तैयार है। क्रोध छोड़ो और जल्दी से

उपजा०—

हा ! क्वासि सूनो हनुमन् ब्रुवन्ती। बभूव चार्ता विरहेण भूयः।
प्रादुर्बभूवानिलदेवता ताम्। दीने वृथा शोचसि किं जगाद ॥१५॥

स्वागता०—

सङ्गमश्च पुरुषस्य वियोगः। ईश्वरस्य भवतः सुविधानात्।
आगमिष्यति सुतः सुभगे ते। वर्धयन्स्वयशसा तव कीर्तिम् ॥१६॥

स्वागता०—

शङ्करोऽशिवकरो न कदापि ! अञ्जने शृणु वचो मम युक्तम्।
प्राभवत्पुनरसौ प्रकृतिस्था। अञ्जना पवनवाक्यविशेषात् ॥१७॥

शार्दू०—

यादृक् चाद्यगमाञ्जनेयचरितं पापस्य संहारकम्
वक्ष्येऽग्रे हनुमच्चरित्रमत ऊर्ध्वं राघवेणान्वितम्।
सम्यग्युक्तमतीवसुन्दरतया मोदप्रदं चेतसे
विघ्नानां शमनं मनोमलहरं सर्वार्थसिद्धिप्रदम् ॥ १८ ॥

---

जल्दी आओ। डरे हुए हिरन के समान तुम्हारा जाते समय का मुख देखकर मैं बड़ी व्यथित हो रही हूँ ॥ १४ ॥

हे हनुमान् ! हे पुत्र ! तुम कहाँ हो ? इस प्रकार बोलती हुई अंजना पुत्र-विरह के कारण पुनः अत्यन्त दुःखी हुई। तब तक वहाँ वायु देवता प्रकट हुए और उससे बोले 'ऐ पगली क्यों वृथा शोक करती हो ? ॥ १५ ॥

जीवों का जीवों के साथ मिलना तथा बिछुड़ना ईश्वर के ही विधान से होता है। तुम्हारा पुत्र अपने यश से तुम्हारी कीर्ति को बढ़ाता हुआ तुम्हारे पास आ जायगा ॥ १६ ॥

शिवजी ( जिन्होंने तुम्हें पुत्र दिया है तथा जो पुत्र को ले गये ) कभी अशिव नहीं हो सकते हैं। इसलिये हे अंजने, मेरा युक्तियुक्त वचन सुनो और शोक छोड़ दो। वायुदेवता के इस विशेष उपदेश से अंजना शान्त हो गई ॥ १७ ॥

सज्जनों ! अब तक जितना हनुमानजी का चरित मैंने सुनाया वह पापों का विनाश करने वाला है ! अब इससे आगे जो हनुमच्चरित कहूँगा वह राम से संयुक्त होने के कारण भली प्रकार युक्त, अत्यन्त सुन्दर चित्त के लिये अत्यन्त हर्षप्रद, विघ्नों का शमन करने वाला, मन के मलों का हरण करने वाला तथा सभी प्रकार की सिद्धियों को देने वाला है ॥ १८ ॥

शिख०—

यथा दीपाद्दीपः प्रभवति हि दीप्तेर्वितरकः
तयोस्तुल्या दीप्तिर्न हि भवति दीप्तौ विषमता ।
हरी रामस्तद्वत्समविभुतया विश्वविदितौ
तथैवेशश्चासौ पवनतनयस्तुल्यविभवौ ॥ १९ ॥

शिख०—

हरेः शम्भोरैक्यं ह्यपि सुविदितं ग्रन्थदशकैः
स्वतः सिद्धस्तस्माज्जनकतनयेशश्च हनुमान् ।
उभौ तुल्यौ स्तस्तौ ह्यमितमहिमानौ च वरदौ
प्रणम्यौ भक्तानां सहजसुखदौ विश्वपितरौ ॥ २० ॥

इन्द्र०—

उत्पन्न आसीत् हनुमान् शिवोऽत्र । रामस्य सेवार्थमतः प्रसिद्धः ।
श्रीरामदासस्तु जना ब्रुवन्ति । सिद्धोऽभवद्राघवसेवयाऽसौ ॥२१॥

उपजा०—

स्वभाव एवैष हनूमतोऽस्ति । प्रवक्ति सामर्थ्यमसौ गिरा नो ।
व्यङ्क्ते क्वचित्कार्यवशादियेष । जानीयुरेवं न जनाः कदाचित् ॥२२॥

---

जैसे दीपक से ( जलाया हुआ ) दीपक प्रकाश वितरण करने में समर्थ होता है, उन दोनों का प्रकाश समान ही होता है। उसी प्रकार विष्णु भगवान् तथा ( उनके ही अवतार ) भगवान राम दोनों ही समान प्रभुता से विश्वमान्य हैं। ठीक उसी प्रकार शंकर भगवान् तथा ( उन्हीं के अपर शरीर ) श्रीहनुमानजी भी समान ईश्वरत्त्व वाले हैं ॥ १९ ॥

लेकिन पचासों ग्रन्थों से शिव और विष्णु की एकता प्रमाणित है। इससे स्वतः स्पष्ट हो जाता है कि भगवान् राम और हनुमानजी दोनों ही समान हैं दोनों ही अचिन्त्य ईश्वरत्त्व वाले, भक्तों को वर देने वाले, भक्तों के लिये ही प्रणाम करने योग्य, सहज सुख देने वाले तथा विश्व को उत्पन्न करने वाले हैं ॥ २० ॥

यहाँ ( विश्व में ) स्वयं शिव ही राम की सेवा के लिये हनुमान रूप में उत्पन्न हुए इसलिये वे 'रामदास' नाम से प्रसिद्ध हुए। लेकिन लोग कहते हैं कि वे राम की सेवा से सिद्ध हुए हैं ॥ २१ ॥

यह तो हनुमानजी का स्वभाव ही था कि अपनी वाणी से अपना सामर्थ्य

उपजा०—

कर्तुं ह्यकर्तुं अपरञ्च कर्तुम् । सामर्थ्ययुक्तं प्रलयादिकर्तुम् ।
संक्षिप्य शम्भुत्वमसौ स्वतोऽत्र । बभूव रामाश्रितचित्तयुक्तः ।। २३ ।।

उपजा०—

अमानिनां चैव हि मानदानाम् । कृते स आदर्श इदं यथार्थम् ।
श्रीरामसम्पर्कयुतस्य तस्य । स एव भावः प्रकटीबभूव ।। २४ ।।

उपजा०—

अतः परं तस्य चरित्रखण्डः । श्रीरामयुक्तो भविता सुविज्ञाः ।
वक्ष्ये यथाबुद्धि तथैव वृत्तम् । मा सज्जना विस्मरतेशतां तु ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जेऽयोध्यां यातुं हनुमतो
गृहान्निर्गमनं नाम दशमः सर्गः ।। १० ।।

---

( शिवता ) नहीं कहते हैं। यदि कभी काल ( अति मानुष ) कार्य करने के कारण वह व्यक्त हो भी जाता था तो भी उनका प्रयास यही रहता था कि लोग इसे न जानें ।। २२ ।।

कर्तुं-अकर्तुं अन्यथाकर्तुं समर्थ तथा उत्पत्ति स्थिति प्रलयादि कर सकने वाले शंकरत्त्व को समेट कर वे स्वयं ही राम के आश्रित चित्तवाले हो गये थे ।। २३ ।।

स्वयं अमानी तथा दूसरों को मान देने वालों के लिये उनके चरित ने एक ( अकाट्य ) आदर्श प्रस्तुत किया है यह यथार्थ ही है। अतः श्रीरामचन्द्रजी के सम्पर्क में उनका वही भाव प्रकट हुआ ।। २४ ।।

हे सुविज्ञों ! इसके आगे अब हनुमान्‌जी का चरितखण्ड राम से युक्त होने जा रहा है। जैसा वृत्त है वैसा ही कहूँगा। लेकिन हे सज्जनों ! उनके ( सर्व समर्थ ) शंकरत्त्व को आप न भूलियेगा ।। २५ ।।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमान्‌जी का
अयोध्या जाने के लिये घर से प्रस्थान वर्णन करके
दशवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। १० ।।

# अथैकादशः सर्गः

भुजङ्ग०—

विहायाञ्जनां शोकसिन्धौ निमग्नाम् । हनूमच्छिवावागतौ रामपुर्याम् ।
निबध्याञ्जनेयं गले रज्जुना वै । गतो रज्जुहस्तः शिवः साञ्जनेयः ॥१॥

भुजङ्ग०—

स्थितो नातिदूरं तदा रामगेहात् । मुखाद्वादयञ्श्रृङ्गमुच्चैर्महेशः ।
समूहो बृहद्बालकानामुपेतः । कपिं प्रेक्षितुं श्रृङ्गनादाच्छिवस्य ॥ २ ॥

इन्द्र०—

आसीत्तदौत्कण्ठ्ययुतः स्वकक्षे । प्रतीक्षमाणः स्वसखींस्तु रामः ।
आसीत्तु गच्छन्समयो वृथैव । दृष्टं तु किञ्चिन्न च तत्र मित्रम् ॥ ३ ॥

उपजा०—

अत्यल्पकालेन गुरोः पठित्वा । आयात आसीत्ससहोदरोऽसौ ।
यथा हनूमानपठद्दिनेशात् । शीघ्रातिशीघ्रं पठनं तथैव ॥ ४ ॥

---

अंजना को शोकसमुद्र में डूबी हुई छोड़कर शिव और हनुमान् अयोध्या में गये। हनुमान्‌जी के गले में रस्सी लगाकर उस रस्सी को शिवजी ने अपने हाथ में ले लिया था। तथा ( मदारी और बन्दर के स्वांग में ) वे दोनों गये थे ॥ १ ॥

अपने मुख से उच्चस्वर से श्रृंग नामक वाद्य बजाते हुए शिवजी उस जगह स्थित हुए जो स्थान राम के महल से अधिक दूर नहीं था। शिवजी के श्रृंगनाद को सुनकर वानर को देखने के लिये लड़कों का बहुत बड़ा समूह उनके पास इकट्ठा हो गया ॥ २ ॥

उसी समय राम बड़ी ही उत्कण्ठा से अपने कक्ष में मित्रों की प्रतीक्षा कर रहे थे। समय बेकार ही बीत रहा था किन्तु एक भी मित्र वहाँ दृष्टिगोचर नहीं हुआ ॥ ३ ॥

जैसे हनुमान्‌जी अपने गुरु सूर्य से सभी पढ़ाई अत्यल्प समय में पढ़कर आये थे, उसी प्रकार रामचन्द्रजी भी भाइयों के साथ अपने गुरु से अत्यल्प काल में सब पढ़ाई पढ़कर घर आये थे ॥ ४ ॥

शार्दू०—

तत्पश्चात्परिवर्तनं रघुपतौ प्राभूत्तु नैसर्गिकम्
प्राभून्न्यूनतरं ह्यमुष्य सखिभिः पूर्णाह्निकं क्रीडनम् ।
उन्मुक्तानिलमण्डले प्रतिदिनं निश्चित्य वेलामसौ
क्रीडाऽऽस्वादनतत्परः स्म भवति प्रीत्या सुहृद्भिः सह ॥ ५ ॥

इन्द्र०—

दीव्यन्ति मित्राण्यखिलान्यवापुः । रामेण साकं सुमहत्सुखं स्म ।
आयान्त्यनेकान्यत एव तत्र । उत्साहयुक्तानि हसन्ति तानि ॥ ६ ॥

शार्दू०—

ऊचे लक्ष्मण नागतोऽद्य सखिषु ह्येकोऽपि कश्चित्सखा
कालो गच्छति खेलनं भवति नो किं कारणं पश्य तत् ।
वेलायाः प्रथमं सखाय उत चागच्छन्त्यधीराः परम्
ते सर्वेऽपि कथं क्व वा विनिरताः पश्याङ्ग मां सूचय ॥ ७ ॥

उपजा०—

रामाज्ञयाऽसौ नगरं जगाम । ददर्श दूरान्निजमित्रवृन्दम् ।
विज्ञाय रामानुज आजगाम । उवाच रामं प्रणिपत्य वाक्यम् ॥ ८ ॥

---

लेकिन पढ़ाई के बाद उनमें स्वाभाविक ही यह परिवर्तन हुआ कि उनका दिनभर का खेलना अब बहुत कम हुआ और वे दिन में एक समय निश्चित करके ( उसी समय पर ) खुले वायुमण्डल में अपने मित्रों के साथ क्रीड़ा का आस्वादन करते थे ॥ ५ ॥

रामचन्द्रजी के साथ खेलते हुए उनके मित्रों को अत्यन्त सुख मिलता था। इसलिये वे बड़े उत्साह युक्त होकर हँसते हुए बड़ी संख्या में आते थे ॥ ६ ॥

( प्रतीक्षा करते हुए बहुत देर होने पर वे लक्ष्मण से कहते हैं ) हे लक्ष्मण ! आज एक भी मित्र नहीं आ रहा है, समय बेकार बीत रहा है और खेलना भी नहीं हो रहा है। क्या कारण है; देखो तो सही। ( और दिन ) वे अधीर होकर सबसे पहले ही आते थे और आज वे सब के सब कैसे और कहाँ रुक गये देखो और मुझे सूचना दो ॥ ७ ॥

रामचन्द्रजी की आज्ञा पाकर लक्ष्मण नगर की ओर चले तो उन्होंने ( थोड़ी ही ) दूर पर अपने मित्रों के समुदाय को देखा। सब कारण यथावत् जान कर लक्ष्मण पुनः उनके पास आये और प्रणाम करके बोले ॥ ८ ॥

शालिनी०—

अद्यायोध्यामागतो ना विचित्रः । आस्यं नेत्रे वेषभूषा तथैव ।
भाषा मुद्रा देहसञ्चालनञ्च । तस्यैवं यत्सुष्ठु वैचित्र्ययुक्तम् ॥ ९ ॥

मन्दाक्रा०—

काचिच्छक्तिः किल नरवरेऽस्तीति मन्ये विचित्रा
दृष्ट्वैवासौ कमपि पुरुषं मोहमुग्धं करोति ।
कीशः कश्चित्कनकसदृशस्तस्य पार्श्वे निबद्धः
तत्सङ्केतान्मनुजसदृशं सर्वकार्यं करोति ॥ १० ॥

शालि०—

तं द्रष्टुं हे देव सर्वे सखायः । हित्वा क्रीडां तत्र मुग्धाः प्रयाताः ।
सम्मर्दोऽतस्तत्र तेषां स्थितोऽस्ति । आवृत्यामुं प्रेक्षणे सन्निमग्नः ॥११॥

मालिनी०—

मनुज इव स वक्ति स्पष्टभाषां प्लवङ्गः
पठितवदतिशुद्धां देववाणीं ततश्च ।
अहमपि चकितोऽस्मि प्रेक्ष्य कार्यं ह्यमुष्य
त्वमपि कपिवरं तं पश्य वैचित्र्ययुक्तम् ॥ १२ ॥



हे प्रभो ! आज अयोध्या में एक विचित्र मनुष्य आया है। उसकी आँखें, उसकी वेष भूषा, मुख का आकार, देह संचालन इत्यादि जो कुछ है सबका सब बड़ी विचित्रता से पूर्ण है। ९॥

मैं समझता हूँ उस विशिष्ट मनुष्य में ऐसी विचित्र शक्ति है कि किसी भी मनुष्य को केवल देखने मात्र से ही सम्मोहित कर सकता है। उसके पास एक बन्दर बँधा हुआ है। उसका रंग सोने का सा है तथा वह बन्दर उसके संकेत से मनुष्य के समान ही काम करता है॥ १० ॥

हे देव ! उसी बन्दर को देखने के लिये सभी मित्र खेल छोड़कर मुग्ध होकर वहाँ गये हैं और इसी कारण वहाँ उनकी खासी भीड़ हो गई है जो उसको घेर कर उसे देखने में भली प्रकार तल्लीन हो रही है॥ ११ ॥

बिल्कुल मनुष्य जैसे ही स्पष्टभाव वह बन्दर बोलता है और उसमें भी पढ़े-लिखे के समान शुद्ध संस्कृत भाषा बोलता है। उसका वह कार्य देखकर मैं चकित हूँ। आप भी ( चलकर ) उस कपिवर को देखिये॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—

विहायासनं रामचन्द्रोऽपि कीशम् । गतः प्रेक्षितुं भ्रातृभिः साकमेव ।
सखायोऽभवन्सर्वथा सुप्रसन्नाः । करैस्तालिका वादयन्तः समस्ताः ॥१३॥

पृथ्वी०—

ननाम शिरसा कपिः रघुपतिं महाश्रद्धया
बभूवुरतिविस्मिताश्चतुरतां कपेः प्रेक्ष्य ते ।
अनन्तरमसौ कपेः पतिरुतादिशन्नृत्य तम्
ननर्त पुरतस्तदा रघुपतेर्हनूमान्हसन् ॥ १४ ॥

शिख०—

भृशं दृष्ट्वौत्सुक्यान्नभसि हनुमन्नर्तनयुताम्
विचित्रां लीलां तां भवभयहरां नेत्रसुखदाम् ।
ववर्षुस्ते दिव्यं कुसुमनिकरं विज्ञविबुधाः
विनेदुश्चेशानां त्रयमवतु विश्वं सुकृपया ॥ १५ ॥

द्रुतवि०—

रघुपतौ निरते कपिनर्तने । दशरथप्रहितः परिचारकः ।
रघुपतिं सहसाऽऽह्वयितुं गतः । हठयुतो न जगाम जगाद तम् ॥१६॥

---

( तत्पश्चात् ) अपना आसन छोड़कर राम भी उस वानर को देखने के लिये अपने भाइयों के साथ वहाँ गये । ( रामचन्द्रजी को आये देखकर ) सभी मित्र बड़े प्रसन्न हुए तथा उन्होंने हर्ष के मारे तालियाँ बजाईं ॥ १३ ॥

( कपि हनुमानजी ) ने बड़ी श्रद्धा से उन्हें प्रणाम किया । कपि की वह चतुरता देखकर सभी मित्रों को बड़ा विस्मय हुआ । ( तत्पश्चात् ) उस कपि के मालिक ने ( शिवजी ने ) कपि को नाचने के लिये आदेश दिया । तथा हनुमानजी भी हँसते हुए राम के सामने नाचने लगे ॥ १४ ॥

इस भवभय का हरण करने वाली तथा नेत्रों को सुख देनेवाली हनुमन्नृत्य-युक्त विचित्र लीला को आकाश से ज्ञानी देव ( भी ) बड़े कौतूहल से देख रहे थे । उन्होंने दिव्य पुष्पों की वर्षा की तथा 'यह तीन ईश्वरों का समूह' अपनी कृपा से विश्व की रक्षा करे' ऐसे नारे लगाए ॥ १५ ॥

इधर रामचन्द्रजी भी जब उस लीला में मग्न थे उसी समय राजा दशरथ का एक सेवक उनको बुलाने के लिये आया परन्तु हठ पकड़ते हुए उन्होंने कहा ॥ १६ ॥

११

द्रुतवि०—

कथय मे पितरं परिचारक । मम गृहं कपिना यदि संयुतम् ।
प्रभविता भविता गमनं तदा । मम तदैव कदापि न चान्यथा ॥१७॥

शार्दू०—

तन्नृत्याद्रघुनन्दनो भृशमहो चित्ते प्रसन्नोऽभवत्
अन्ये प्रेक्षकसज्जना अपि मनःसन्तुष्टिमापुस्तदा ।
मग्नाः सन्ति यदा निरीक्षकजनाः नृत्ये कपेः पूर्णतः
अव्यक्तिं गतवान्कपेः पतिरसौ जज्ञौ न कश्चिन्नरः ॥ १८ ॥

स्वागता०—

बन्धमुक्तिमददात्स्वकराभ्याम् । आनयत्पवनजं निजगेहम् ।
सन्त्यजन्तु निजचञ्चलतामैत् । पालितस्तु बहुदैनिकवत्सः ॥१९॥

स्वागता०—

वाटिकासु सदने च सरय्वाम् । राजधाम्नि नगरे च सभायाम् ।
प्राङ्गणे उपवने गुरुगेहे । पर्वते च गहनेऽपि तथैव ॥२०॥

स्वागता०—

क्रीडने च पठने मृगयायाम् । भोजने च शयने भ्रमणे च ।
नाकरोत्पृथगसौ हनुमन्तम् । क्वापि हन्त ! रघुवंशदिनेशः ॥ २१ ॥

---

हे परिचारक ! मेरे पिताजी से कह देना कि यदि मेरा घर इस कपि की उपस्थिति से युक्त होगा तभी मैं घर जा सकता हूँ अन्यथा नहीं ॥ १७ ॥

हनुमानजी के नृत्य से ( केवल ) रामचन्द्र ( ही ) प्रसन्न ( नहीं ) थे अन्य भी जितने प्रेक्षक थे सभी सन्तोष प्राप्त कर रहे थे। जब सभी प्रेक्षक हनुमान्‌जी के नृत्य में बिल्कुल मग्न हो गये उसी समय मदारी के स्वांग वाले शिवजी चुप-चाप अदृश्य हुए। लेकिन उन्हें अदृश्य होते हुए किसी आदमी ने नहीं जाना ॥ १८ ॥

( बन्दर पर अब रामचन्द्रजी का ही अधिकार था वे हनुमान्‌जी को बन्धमुक्त कर अपने घर ले गये। हनुमान्‌जी भी अपनी चञ्चलता को छोड़कर ऐसे गये मानो वह उनका बहुत दिन का पाला हुआ हो ॥ १८ ॥

बगीचों में, घर में, सरजू किनारे, राजधाम में, नगर में, सभा में, क्रीडांगण में, पढ़ने में, शिकार खेलने में, भोजन करने में, सोते समय, तथा घूमने के समय

स्वागता०—

तत्र दाशरथि रञ्जनमेव । कर्म वै हनुमता कृतमासीत् ।
रामरञ्जनपरस्य किलैवम् । मारुतेः समय ऐच्च कथञ्चित् ॥२२॥

शार्दू०—

विश्वामित्रमखे यदा रघुपतिर्यातुं बभूवोद्यतः
ज्ञाता तन्मनसो जनः पुनरहो सङ्केतलब्धः प्रभोः ।
नत्वा राममभूत्तदा पवनजश्चान्तर्हितस्तत्क्षणम्
रामाज्ञैव ततान तस्य चरितं दास्यस्य दिग्दर्शने ॥ २३ ॥

शार्दू०—

अन्याश्चापि विभूतयो भगवतो भूताः पुरा तासु वै
नाभूदेवममानिनी क्वचिदहो सम्मानदा नेदृशी ।
हित्वा स्वेश्वरभावनां रघुपतिं सम्यक्सिषेवे कपिः
कोन्यस्तत्समतामियाद्धनुमते तस्मै नमः सर्वदा ॥ २४ ॥

---

कभी भी रघुकुल के सूर्य रामचन्द्रजी हनुमान्‌जी को अपने से अलग नहीं रखते थे ॥ २० ॥ २१ ॥

उस समय रामचन्द्रजी का मनोरंजन करना यही काम हनुमान्‌जी ने किया। तथा इसी प्रकार कार्य करते हुए हनुमानजी का कुछ समय व्यतीत हुआ ॥ २२ ॥

जब राम विश्वामित्र मुनि के यज्ञ के लिये प्रस्थान करने वाले थे उस समय रामचन्द्रजी के मन की जानने वाले हनुमान्‌जी उनको नमस्कार करके वहीं अन्तर्ध्यान हो गये। रामचन्द्रजी द्वारा उन्हें वैसा संकेत भी प्राप्त हुआ था। जीवों के लिये दास्य भाव का दर्शन करना यही उनका उद्देश्य था और उसके लिये रामचन्द्रजी की आज्ञा ही उनका जीवन था ॥ २३ ॥

अन्य भी बहुत सी भगवद्विभूतियाँ आजतक संसार में अवतरित हुईं परन्तु उनमें इतनी अमानी तथा इतनी मान देने वाली कोई भी विभूति नहीं हुई। अपने ईश्वरभाव को छोड़कर उन्होंने भली प्रकार सेवा की उनके समान और कौन विभूति कर सकती है। उन श्रीहनुमान्‌जी को मैं सर्वदा प्रणाम करता हूँ ॥ २४ ॥

स्वागता०—

बालकुञ्जमिह चावदमत्र । सज्जनास्तरलया निजबुद्ध्या ।
अग्रिमे हनुमता कपिपुर्याम् । यत्कृतं सुचरितं मधु वक्ष्ये ॥२५॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां बालकुञ्जे हनुमतोऽयोध्यायां रामरञ्जनं नामैकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

॥ समाप्तोऽयं बालकुञ्जः ॥

सज्जनों ! इस प्रकार मैंने अपनी चञ्चल बुद्धि से बालकुञ्ज का कथन किया। इसके आगे किष्किन्धा कुञ्ज में कपियों की पुरी किष्किन्धा में जो हनुमानजी ने सुमधुर चरित किया उसे कहूँगा ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में बालकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी का अयोध्या में रामरञ्जन कहकर ग्यारवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ११ ॥

## २. किष्किन्धाकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

शिख०—

वपुः प्राप्तं नैवाभिमतविषयान्भोक्तुमिह वै
परं सम्यक्कर्तुं निजविहितकार्यं यदपि तद् ।
चरित्रात्स्वाद्धीमान्पवनतनयोऽपाठयदिति
अमुं नत्वा वक्ष्ये चरितमतिरम्यं हनुमतः ॥ १ ॥

शिख०—

यदाऽयोध्यापुर्यां क्रमविहितकर्माणि हनुमान्
अकार्षीत्तां त्यक्त्वा पुरमगमदासक्तिरहितः ।
प्रयातः किष्किन्धां गुरुवचनपूर्त्यर्थमचिरात्
प्रणेतुं सुग्रीवं निजमतिबलान्निर्भयपदम् ॥ २ ॥

मालिनी०—

स्मरति गुरुवचो वै सर्वदा स्माञ्जनेयः
दिनकरसुतरक्षां नैव कर्तुं गतस्तु ।
स्म भवति रविपुत्रो रक्षितो बालिनैव
अनिलसुत इयाय द्राङ्न तद्युक्तमेव ॥ ३ ॥

---

हमें जो शरीर मिला है वह केवल वांछित विषयों को भोगने लिये ही नहीं मिला है; वह तो जो भी अपना बिहित कार्य है उसे करने के लिये मिला है। यही पाठ हनुमानजी ने अपने चरित से हमे पढ़ाया है। उनको नमस्कार करके मैं उन्हीं का अतिरम्य चरित कहूँगा ॥ १ ॥

जब हनुमानजी अयोध्या नगरी में अपना क्रमवविहित कार्य कर चुके तब उसे आसक्ति रहित ( के समान अनायास ) ही छोड़कर गुरु के दिये हुए वचन की पूर्ति के लिये शीघ्र ही किष्किन्धा गये। क्योंकि उन्हें सुग्रीव को अपने बुद्धि-बल से निर्भय पद को प्राप्त करना था ॥ २ ॥

वैसे अपने गुरु को दिये वचन पर हनुमानजी का हमेशा ध्यान रहता था।

शार्दू०—

भाव्यं वैरमितः समीरतनयो बन्ध्वोर्द्वयोर्मानसे
ज्ञात्वा सर्वविदैत्तयोः पुरमसौ सूर्यस्य कर्तुं वचः ।
पातुं सूर्यसुतं प्रदत्तवचनो भ्रातुर्बलाद्दुर्बलम्
भक्तं रक्षति सर्वतः किल यथा कारुण्यसिन्धुः प्रभुः ॥ ४ ॥

शिख०—

यदा किष्किन्धायां पवनतनयः प्राविशदमुम्
प्रपश्यन्तोऽभूवन्सकलकपयश्चित्रलिखिताः ।
कपीशोऽप्येवं नालभत सुवपुर्यद्यपि बली
यथाऽऽसीच्छोभाढ्यं पवनतनयस्यातिबलिनः ॥ ५ ॥

स्वागता०—

तप्तकाञ्चननिभं सुशरीरम् । ब्रह्मचर्यमयमद्भुतवीर्यम् ।
आननं च कमलोपममीदृक् । प्रेक्षणात्स्थिरदृशो न विरेमुः ॥ ६ ॥

स्वागता०—

उन्नतं सुविपुलं कठिनञ्च । वज्रसारवदमुष्य सुवक्षः ।
प्रेक्षणीयमुपमारहितत्वात् । प्राभवत्कपिगणस्य कृते तत् ॥ ७ ॥

---

लेकिन जब तक वे सुग्रीव की रक्षा करने के लिये नहीं गये थे। तब तक सुग्रीव की रक्षा बाली द्वारा हो रही थी अतः हनुमानजी नहीं गये, यह ठीक ही था ॥३॥

दोनों भाईयों में बैर होने वाला है यह सर्ववेत्ता हनुमानजी ने जानकर उससे पहले ही सूर्य को दिये वचन की पूर्ति के लिये किष्किन्धा को प्रयाण किया। जैसे करुणासागर प्रभु अपने भक्तों की चारों तरफ से रक्षा करते हैं उसी प्रकार सुग्रीव की रक्षा करने को वे गये क्योंकि सुग्रीव अपने भाई की अपेक्षा दुर्बल थे ॥४॥

जब हनुमानजी ने किष्किन्धा में प्रवेश किया उन्हें देखकर सभी वानर चित्रलिखित से हो गये वानरराज सुग्रीव ( वानरों में ) बलवान थे परन्तु उसे भी वैसा शोभायमान शरीर नहीं प्राप्त था जैसा महाबली हनुमाजी का था ॥ ५ ॥

उनका वह तपे हुए सोने की सी आभावाला शरीर अखण्ड ब्रह्मचर्य के कारण उर्ध्वरेता हो गया था ( तथा उसी ब्रह्मचर्य के कारण ) उनका प्रफुल्ल कमल के समान मुख देखते-देखते ( वानरों की ) आँखें विरत नहीं होती थीं ॥ ६ ॥

हनुमानजी का वज्र के समान कठिन, उभरा हुआ, तथा अच्छी प्रकार से

शिख०—

दृशः सौम्यत्वात्ते परमसुहृदं तं तु विविदुः
अपृच्छन्गत्वा तन्निकटमतिभक्त्या नततया।
भवान्धन्यः कस्कि भवदभिमतं क्वैति वदतु
भवन्तं नेष्यामोऽभिमतगृहमस्मान्कथयतु ॥ ८ ॥

शिख०—

भवेद्गात्रं श्रान्तं ह्युपविशतु चात्रेति जगदुः
पयः पीत्वा यायान्मधुफलजलान्नं यदपि वा।
हनूमन्तं दृष्ट्वा भृशमनुबभूवुः सुखममी
स चाप्यासीत् हृष्टः पवनतनयः स्निग्धगिरया ॥ ९ ॥

उपजा०—

राजा यथा नेत्रकटाक्षमात्रात् । सूक्तीर्हृदा स्वीकुरुते प्रजानाम् ।
तथैव तान्नागरिकान्प्रपश्यन् । स्वीकृत्य सूक्तीः स्मितवक्त्र ऐत्सः ॥१०॥

---

गठित हुआ सुन्दर वक्षस्थल उपमारहित होने के कारण वानरों के लिये (अत्यन्त) प्रेक्षणीय हो रहा था ॥ ७ ॥

लेकिन हनुमानजी की आँखों की सौम्यता के कारण उन्होंने उनको अपना परम सुहृद् समझा। तथा अत्यन्त श्रद्धायुक्त होकर उनके निकट जाकर उन्होंने नम्रत से उन्हें पूछा 'हे धन्य कपिवर! आप कौन हैं? आप किस कारण से यहाँ आये हैं? कहाँ जाइयेगा? आप जिस घर को जाना चाहते हैं। हमसे कहिये। हम आप को वहाँ ले जायेंगे ॥ ८ ॥

'आप का शरीर (प्रवासकष्ट के कारण) थक गया होगा। यहीं पर थोड़ा विश्राम कीजिये। दूध, मधु, फल, जल, अन्न जो भी कुछ आप चाहेंगे यहाँ ग्रहण करके तब (आगे) जाइयेगा। हनुमानजी को देखकर उन्हें बहुत ही सुख का अनुभव हुआ। तथा हनुमानजी भी उनकी स्नेह भरी वाणियों को सुनकर बड़े प्रसन्न हुए ॥ ९ ॥

एक (प्रजापालक) राजा जैसे अपनी प्रजाओं की स्तुतियाँ प्रसन्न नेत्र कटाक्ष द्वारा हृदय से स्वीकार करता है उसी प्रकार हनुमानजी भी उनकी भावुक सूक्तियाँ कृपाकटाक्ष से ही ग्रहण करते हुए आगे बढ़ते गये ॥ १० ॥

मन्दाक्रा०—

केचिद् गत्वा चपलगतयो वानरा राजहर्म्यम्
प्रोचुर्हृष्य विनतशिरसा बालिनं कीशराजम् ।
कश्चित्कीशः कनकसदृशो वानरेशागतोऽस्ति
पुर्यां प्राप्तं कनकवपुषा सौष्ठवं देव किं वा ।। ११ ।।

मालिनी०—

शुचिनयनकटाक्षैर्भद्रवाक्यप्रयुक्त्या
श्रवणसुखदशब्दैर्निर्जिताः सर्वकीशाः ।
परममधुरभावाद्विप्रलुब्धः समन्तात्
प्रभवति कपिसङ्घो याति यत्रापि कीशः ।। १२ ।।

इन्द्र०—

आकर्ण्य बाली सुखदां सुवार्ताम् । सुग्रीवमूचे चकितः प्रसन्नः ।
पश्यानुजास्ति प्लवगोत्तमः कः । मन्ये भवेत्केसरिणः सुतोऽसौ ।।१३।।

उपजा०—

प्रभाव ईदृङ्न महान्परस्य । हित्वा ध्रुवं केसरिणस्तु पुत्रम् ।
कर्माणि तस्याश्रृणवं पुराऽहम् । आश्चर्ययुक्तान्यपि बाल्यकाले ।।१४।।

---

कुछ चपलगति वाले वानर जल्दी से राजप्रासाद में जाकर राजा को नमस्तक होकर बड़ी प्रसन्नता से बोले 'हे वानरराज ! आज आपकी पुरी में सुनहरे रंग का एक वानर आया है। मानो सौष्ठव ने ही सोने का शरीर धारण किया है, और वह यहाँ प्राप्त हुआ है ।। ११ ।।

उसका विशुद्ध दृष्टि क्षेप, सभ्यतायुक्त वाक्य तथा कानों को प्रिय लगने वाला बोलना सब वानरों को वश में कर रहा है। और उसके परम मधुर व्यक्तित्व से आर्कषित होकर जहाँ-जहाँ वह जाता है उसके पास चारों तरफ से कपियों का झुण्ड सा एकत्र हो जाता है ।। १२ ।।

यह सुखद तथा शुभ वार्ता सुनकर बाली साश्चर्य प्रसन्न मन से सुग्रीव को बोला हे अनुज ! जरा देखो तो वह श्रेष्ठ वानर कौन है ? मालूम पड़ता है कि वह केसरी का पुत्र ( हनुमान ) ही है ।। १३ ।।

क्योंकि इतना प्रभाव उस केसरी पुत्र हनुमान को छोड़कर और किसी में भी नहीं है। मैंने उसके बाल्पन में ही किये हुए आश्चर्यकारक बहुत से कार्य सुने हैं ।। १४ ।।

शार्दू०—

वार्तां नाऽनवमस्य कामपि चिराद्वर्षेषु तस्माच्छृणु
अद्यायात उभौ लभेत सुविधां सत्कारमस्मत्पुरे ।
गच्छन्तु त्वरया प्लवङ्गमवराः कुर्वन्तु तत्स्वागतम्
तस्मै यच्छ सुरक्षितं सुभवनं शय्यादिकैः सज्जितम् ।। १५ ।।

शार्दू०—

बालिन्युक्तवतीति हृष्टमनसा द्वारस्थितः सेवकः
तत्रागत्य जगाद हे कपिपते कश्चित्प्लवङ्गोत्तमः ।
पुत्रः केसरिणस्तथा च हनुमान्नामागतस्तं पुनः
आज्ञां कां तव साम्प्रतं कपिवरं संश्रावयेयं प्रभो ।। १६ ।।

शार्दू०—

दृष्ट्वा तत्तनुसौष्ठवं कपिपते नेत्रे न तृप्ते मम
नेत्रान्निःसरति प्रभो मधुरता वाण्या वदेयं कथम् ।
वाण्या ह्यमृतवर्षणं स कुरुते जानाति कर्णस्तु तद्
कर्णाभ्यां मधुरं शृणोति कटु नो वैशिष्ट्यमित्थं कपेः ।। १७ ।।

स्वागता०—

द्वारपाल ! कपिराज उवाच । लाहि वायुतनयं त्वरयाऽत्र ।
अर्घ्यपाद्यमधुपर्कविधानात् । स्वागतं कुरुत वानरवीराः ।। १८ ।।

---

इधर कई वर्षों से उसके सम्बन्ध में कोई समाचार मुझे नहीं मिला था। आज ( वह स्वयं ही ) आया है। इसलिये ( हे अनुज ! ) सुनो, वह हमारी पुरी में सत्कार तथा सुविधा प्राप्त करे। बहुत से श्रेष्ठ वानर शीघ्र ही जाँय और ( राजसदन की तरफ से ) उसका स्वागत करें। सुन्दर बिछौना तथा अन्य सुविधा से युक्त खास भवन उसे रहने के लिये दे दो ।। १५ ।।

बाली इस प्रकार कह ही रहा था कि द्वार पर स्थित रहने वाला प्रहरी वहाँ आकर बोला 'हे कपिपते ! प्रभो, एक श्रेष्ठ वानर आया है। उसका नाम हनुमान् है। उस केसरी के पुत्र को इस समय मैं आप की क्या आज्ञा सुनाऊँ ।। १६ ।।

हे प्रभो ! उसका देहसौष्ठव देखकर मेरी आँखें तृप्त नहीं हो रही हैं। और उसकी आँखों से जो मधुरता टपकती है उसे मैं वाणी से कैसे कहूँ ? वाणी से तो मानो वह अमृत की ही वर्षा कर रहा है उसे कान ही जानते हैं। और कानों से वह मधुर शब्द ही सुनता है कटु नहीं। यह उसकी विशेषता है ।। १७।।

बाली बोला, 'हे द्वारपाल ! शीघ्र ही वायुतनय हनुमानजी को यहाँ ले

स्वागता०—

अङ्गदो मधुवनं प्रति यातु। क्षौद्रमानयतु पुष्कलमद्य।
सुष्ठु पक्वसुफलान्यपि वीराः। आगतः पवनजोऽतिथिरत्र ॥ १९ ॥

भुजङ्ग०—

महीपोचितं स्वागतं हे प्लवङ्गाः। समीरस्य सूनोः कुरुध्वं विचित्रम्।
कुरुध्वं व्ययं मुक्तहस्तेन यूयम्। न कार्पण्यमुक्तं प्रियेष्वागतेषु ॥२०॥

पृथ्वी०—

बभूव बलवान्स्वयं कपिपतिस्त्वमर्षी पुनः
तथापि पवनात्मजेऽभवदसौ प्रसन्नो भृशम्।
प्रभावममितं प्रपश्यत हनूमतः सज्जनाः
जितं कपिपुरं महत्प्रथमदर्शनात्तेन वै ॥ २१ ॥

वसन्त०—

दूरादुवाच हनुमान् गुरुपुत्र तुभ्यम्
भ्रात्रा सहाथ च नमाम्यहमाञ्जनेयः।
स्पृष्ट्वोभयोः पदयुगे दृढकर्मयोगी
स्वर्णासने प्रमुदितः समुपाविशत्सः ॥ २२ ॥

---

आओ और हे वानरवीरों! आप लोग शीघ्र ही उसका अर्घ्य, पाद्य, मधुपर्क आदि विधान से स्वागत करो ॥ १८ ॥

आज अंगद ( स्वयं ) मधुवन को जाँय, तथा बहुत सा मधु ले आवें। तथा अच्छी तरह से पके हुए फल भी ले आवें। हे वीरों! आज हनुमानजी हमारे यहाँ अतिथि होकर आ गए हैं ॥ १९ ॥

हे वीरों! एक राजा के लिये जैसा उचित होगा वैसा ही विचित्र स्वागत आप लोग हनुमानजी का करें। ( उसके लिये ) आप मुक्त हस्त से व्यय करें। क्योंकि प्रियजन के आने पर कंजूसी ( ठीक ) नहीं बतायी जाती है ॥ २० ॥

सज्जनों! बाली स्वयं बलवान् तथा अमर्षी होते हुए भी हनुमानजी ( के आगमन ) पर वह बहुत प्रसन्न हुआ। यह हनुमानजी का असाधारण प्रभाव ही है। देखिये उन्होंने प्रथमदर्शन में ही कपियों की सम्पूर्ण पुरी जीत ली ॥ २१ ॥

'हे गुरुपुत्र! ज्येष्ठ भाई सहित आपको मैं अजनानन्दन हनुमान् प्रणाम करता हूँ' ऐसा हनुमानजी ने दूर से ही बोलकर दोनों का चरण स्पर्श किया तथा वे दृढ़—कर्मयोगी हनुमान प्रमुदित होकर सोने के आसन पर बैठ गये ॥ २२ ॥

स्वागता०—

यो रविं प्रति जगाम जवेन। शैशवेऽमितबली ह्यतिथिर्वै।
सोऽस्ति नः कपिवरा इति मत्वा। स्वागतं समुचितं किल चक्रुः ॥२३॥

इन्द्र०—

पाद्यार्घ्याभ्यां चोत्तमेनासनेन। पत्रैः पुष्पैर्गन्धयुक्तैः सुरम्यैः।
पेयैर्भोज्यैर्लेह्यचोष्यैः सुरस्यैः। गीतैर्वाद्यैः स्वागतं तस्य चक्रुः ॥ २४ ॥

शार्दू०—

सम्पन्नं पवनात्मजस्य सुजनाः कीशैः कृतं स्वागतम्
प्राभूद्राजगृहे यथाविधिरदः सम्यक् कपीशेप्सितम्।
सर्वं स्वीकुरुते स्म मारुतसुतस्तुष्ट्यै कपीनां तदा
पूजा भक्तकृता यथा भगवता सन्तुष्टये गृह्यते ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे किष्किन्धामागतस्य
हनुमतो वानरैःकृतः स्वागतं नाम प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥

●

---

जो शिशु अवस्था में ही अत्यन्त वेग से सूर्य के पास तक गया था ऐसा अमित बली आज हमारा अतिथि हुआ है ऐसा मानकर वानरों ने हनुमानजी का स्वागत किया ॥ २३ ॥

उन वानरों द्वारा पाद्य, अर्घ्य, रत्नजटित आसन आदि प्रारम्भिक उपचारों से, सुगन्धयुक्त तथा रमणीय पत्रों एवं पुष्पों से, भोज्यपेयलेह्यचोष्यादि विविध खाद्य-पदार्थों से, एवं गीतों और वाद्यों द्वारा ( खूब ) स्वागत किया गया ॥ २४ ॥

इस प्रकार खास बाली द्वारा आयोजित तथा वानरों द्वारा विधिविधान से किया हुआ वह हनुमानजी का स्वागत सम्पन्न हुआ। हनुमानजी ने वानरों के सन्तोषार्थ वह सब वैसे स्वीकार किया जैसे भक्त की सन्तुष्टि के लिये भगवान् उसकी की हुई पूजा को ग्रहण करते हैं ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धाकुञ्ज के अन्तर्गत किष्किन्धा में
आये हुए हनुमान्‌जी का वानरों द्वारा स्वागत वर्णन करके
पहला सर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥

●

# अथ द्वितीयः सर्गः

स्वागता०—

स्वागते कपिगणे विनिमग्ने । हर्षयुक्तमनसाऽङ्गदमुख्ये ।
आसने पवनजे सुखतश्च । संस्थिते स्म वदतीति कपीशः ॥ १ ॥

स्वागता०—

ब्रूहि वत्स कुशली प्लवगेन्द्रः । कच्चिदस्ति सुखतस्तव तातः ।
वानराः कुशलिनो वनदेशे । निर्भयाः प्रविचरन्ति न वेति ॥ २ ॥

स्वागता०—

अब्रवीत्पवनजः कपिराजम् । सर्वमस्ति कुशलं कृपया ते ।
मत्पिता कपिगणाश्च वनेषु । रक्षितास्तवबलाद्विचरन्ति ॥ ३ ॥

स्वागता०—

शास्तरि त्वयि सति प्लवगेश । किं भयं भवति नाम कपीनाम् ।
चाटुवाक्यकथनादतिहृष्टः । प्राभवद्धनुमति प्लवगेशः ॥ ४ ॥

शार्दू०—

राजा नो स्तुतिवाञ्छको भवति सच्छास्ता कदापि ध्रुवम्
केचिच्चाटुकलाप्रवीणकुजनाः कुर्वन्ति तं स्वे वशे ।

---

अंगद को आगे करके जब सम्पूर्ण कपिगण हनुमानजी के स्वागत में लगे थे तथा हनुमानजी भी आसन पर सुखपूर्वक बैठे थे। उस समय उन्हें वानरों का राजा बाली बोला ॥ १ ॥

कहो वत्स, तुम्हारे पिता वानरेन्द्र केसरी कुशल से तो हैं ? सभी वानर निर्भय होकर कुशल पूर्वक वन में विचरण तो करते हैं न ? ॥ २ ॥

हनुमानजी बाली से बोले 'सब कुछ आप की कृपा से कुशल है। मेरे पिता तथा अन्यान्य वानर आपके बल से ही रक्षित होकर वनों में विचरण करते हैं ॥ ३ ॥

'हे वानरेश ! आपके रहते कपियों के लिये भय नाम की कौन वस्तु होगी ?' हनुमानजी का यह प्रशंसा भरा वाक्य सुनकर बाली उनपर बेहद खुश हुआ ॥ ४ ॥

अपनी स्तुती चाहने वाला राजा कभी भी अच्छा शासक नहीं होता है। क्योंकि कुछ चापलूस आदमी उसे अपने वश में कर लेते हैं। बाली बलवानों में

वाल्यासीद्बलवत्सु मान्यबलवान्सत्यं च निःसंशयम्
क्रुद्धोऽमर्षयुतस्तथा स्तुतिवशश्चासीत्स दुष्टस्त्रिधा ॥ ५ ॥

शार्दू०—
आसीदृक्षरजाः कपिर्विधिवशाद्योषित्त्वमैत्कानने
मुग्धौ तत्र बभूवतू रविसुरेशौ प्रेक्ष्य तां शोभनाम् ।
ग्रीवामूर्धजदेशयोरपततां तस्यास्तयो रेतसी
तस्मात्प्राभवतामुभावतिबलौ बाली च सुग्रीवकः ॥ ६ ॥

शार्दू०—
वाली शक्रसुतस्तथा रविसुतः सुग्रीव आस्तामुभौ
भ्रातृस्नेहसमाप्लुतौ न्यवसतां तत्रैव सृष्ट्वा पुरम् ।
शास्ता बाल्यभवद्बलाधिकतया सम्राट्पदाधिष्ठितः
सुग्रीवोऽपि सहायकः प्रभवति भ्रातुः स्म तच्छासने ॥ ७ ॥

शार्दू०—
बाली नैव सुयोग्यशासनकरो दोषत्रयात्प्राभवत्
सुग्रीवोऽप्यतिकामितावशगतो निर्दोषतां नागमत् ।
न्यायः क्षेत्रसमुन्नतिश्च सुविधा चेत्यादिकानां तदा
नासीच्छास्तरि बालिनि क्रमगता काचिद् व्यवस्था जनाः ॥ ८ ॥

---

एक माना हुआ बलवान् था । यह एक अकाट्य सत्य था । लेकिन उसमें तीन दोष भी थे । वह क्रोधी अमर्षशील तथा स्तुति से वश में होने वाला था ॥ ५ ॥

ऋक्षरजा नाम का एक वानर था । वह वन में घूमता हुआ दुर्भाग्यवश स्त्री भाव को प्राप्त हुआ । उस सुन्दर स्त्री को देखकर इन्द्र और सूर्य उस पर मोहित हुए । तथा उन दोनों के वीर्य उसके बालों पर तथा गर्दन पर गिरे । उसी से बाली तथा सुग्रीव इन दो बानरों की उत्पत्ति हुई ॥ ६ ॥

उसमें बाली इन्द्र का पुत्र तथा सुग्रीव सूर्य का पुत्र था । दोनों ही बन्धुत्व से परिपूर्ण होकर वहीं पर नगर निर्माण करके रहने लगे । बाली बल में अधिक होने के कारण नगर का राजा तथा सम्पूर्ण वानरों के सम्राट पद पर आरूढ़ हो गया । तथा सुग्रीव भी भाई के शासन में सहयोग देता था ॥ ७ ॥

बाली अपने तीन दोषों के कारण सुयोग्य शासक नहीं था । तथा सुग्रीव भी अतिकामी होने के कारण निर्दोष नहीं था । न्याय, क्षेत्र की सर्वांग उन्नति तथा

उपजा०—

स्तुत्या सुरक्षा खलु केवलाऽऽसीत् । बाह्वोर्बलात्कीशपतेः सुयुक्ता ।
नायान्ति रक्षांसि भयात्स्म तस्य । पुरं कपीनामटितुं कदापि ॥ ९ ॥

उपजा०—

कबन्धमारीचसुबाहवश्च खरः । कठोरस्त्रिशिरोविराधौ ।
नायान्ति वै दूषणताड़के स्म । पम्पासरः शूर्पणखा च तद्वत् ॥ १० ॥

उपजा०—

नृपानुकूलाः कपयो बभूवुः । यतः प्रजाः सन्ति यथैव राजा ।
अतः प्लवङ्गेष्वपि कामरोषौ । वृद्धौ भृशं प्राभवतामरी द्वौ ॥ ११ ॥

मालिनी०—

न च नवयुवकानां ब्रह्मचर्यं तदाऽऽसीत्
स्तुतिकुशलजनानामेव सर्वं बभूव ।
जनकतनयभर्तृस्त्रीभगिन्यादिभिश्च
विघटितनिजसम्बन्धा अभूवन्प्लवङ्गाः ॥ १२ ॥

---

अन्यान्य सुविधा, इनकी बाली के शासन काल में कोई सुबद्धयोजनात्मक व्यवस्था नहीं थी ॥ ८ ॥

केवल रक्षा का प्रबन्ध प्रशंसनीय था। क्योंकि वह बालि के भुजा बल के कारण ठीक था। राक्षस, बालि के भय के कारण किष्किन्धा को घूमने के लिये (भी) नहीं आते थे ॥ ९ ॥

और उसी के कारण कबन्ध, मारीच, सुबाहु, खर, त्रिशिरा, विराध, दूषण तथा ताड़का ये नामी असुर भी पम्पा सरावर की तरफ नहीं आते थे ॥ १० ॥

'यथा राजा तथा प्रजा' इस न्याय से किष्किन्धा में भी राजा के अनुसार कपियों का भी स्वभाव हो गया था। उनमें भी काम तथा क्रोध की अधिकता हो गयी थी। जो शत्रुरूप होते हैं ॥ ११ ॥

(आदर्श के अभाव में तथा राजा के दोष के कारण) नवयुवक ब्रह्मचर्य के पालन की तरफ ध्यान नहीं देते थे। चापलूस लोगों को ही सभी सुविधा मिलती थी। वानरों के पिता-पुत्र; पति-पत्नी, भाई-बहिन इत्यादि सम्बन्ध बढ़े हुए काम क्रोधों के कारण विश्रृंखलित से हो गये थे ॥ १२ ॥

इन्द्र०—

चक्रेऽनुजे कामितया कृपां नो । बाली यथा प्राङ्न तथैव सोऽपि ।
श्रद्धाविहीनोऽभवदग्रजे स्वे । क्रोधादमर्षात्स्तुतिविप्रियत्वात् ॥१३॥

शार्दू० —

जज्ञौ सर्वपरिस्थितिं पवनजः सम्यङ्महाबुद्धिमान्
चक्रे यत्नमसौ ततः किल समुद्धर्तुं कपीनां कुलम् ।
केचिच्चाटुकलाप्रवीणकपयो याताः शमं तद्भयात्
केचिद्दण्डबलात्स्वयं हनुमता वाचैव नीताः शमम् ॥ १४ ॥

शार्दू०—

न्यायः क्षेत्रसमुन्नतिश्च सुविधा चेत्यादिकानामपि
धीमान्वायुसुतो भृशं समुचितं चक्रे प्रबन्धं तदा ।
बाली नान्वभवत्तथाऽप्यसुविधां काञ्चित्स्वके शासने
जज्ञावुन्नतिमेव सा कथमिति ह्याश्चर्यमेवं तदा ॥ १५ ॥

इन्द्र०—

वातात्मजे नो पदलोभ आसीत् । आसीदमानित्वमदम्भिता च ।
तेनैव हृष्टो मनसा कपीशः । प्रीतिं ह्यमुष्मिन्सुतरां चकार । १६ ॥

---

बढ़ी हुई कामुकता के कारण बाली अपने अनुज पर ( पहले जैसी ) कृपा दृष्टि नहीं रखता था । तथा सुग्रीव की भी क्रोध, अमर्ष तथा स्तुति प्रियता के कारण अपने अग्रज पर पहले जैसी श्रद्धा नहीं थी ।। १३ ।।

महाबुद्धिमान् हनुमानजी सभी परिस्थिति भली प्रकार समझ गये । तथा उन्होंने कपिकुल के उद्धार के लिये प्रयास किया । उनके भय से कुछ चापलूसों ने अपनी चापलूसी छोड़ दी । तथा कुछ कहने सुनने से ही रास्ते पर आ गये कुछ दण्ड के सहारे ठिकाने पर लाए गये ।। १४ ।।

न्याय क्षेत्र की सर्वांग उन्नति तथा अन्यान्य सुविधाओं का भी हनुमानजी ने अच्छी तरह से प्रबन्ध किया । ( यह कार्य इतना सहजता से हुआ कि ) बाली ने अपने शासन में किसी प्रकार की असुविधा का अनुभव नहीं किया । वह केवल उन्नति ही जानता था । वह किस प्रकार हुई यह नहीं जान पाया, यह एक बड़ी आश्चर्य की बात हुई ।। १५ ।।

हनुमान जी में किसी प्रकार की पदलोलुपता नहीं थी बल्कि अमानिता तथा

शालिनी०—

वाण्या कार्येणार्तिनिर्दोषदृष्ट्या। स्वार्थत्यागात् ब्रह्मचर्यात्स्वकाच्च।
वृद्धानां वै बालकानां च यूनाम्। स्त्रीणां चाप्यात्मीयतामैद्धनूमान् ॥१७॥

शार्दू०—

प्राभूदुग्रबली कपीशतनयस्तस्यैव सत्सङ्गमात्
तद्वन्नूतनयौवनस्थितकपीनां ब्रह्मचर्ये स्थितिः।
सर्वेषां शमनं तथैव सुजनाः क्रोधस्य कामस्य च
तेनैवाभवदेकता कपिकुलेष्वात्यन्तिकी पूर्ववत् ॥ १८ ॥

शिख०—

विना तत्सम्मत्या न हि भवति कार्यं स्म किमपि
अपृच्छन्सश्रद्धाः पवनतनयं चापि कपयः।
इति श्रीमान्धीमान्पवनतनयः स्थानमभवत्
कपीनां श्रद्धाया भगवति न तच्चित्रमभवत् ॥ १९ ॥

शार्दू०—

आसन्विग्रहकोपचौर्यरिपुता गेहे न कस्मिन्नपि
वृक्षास्तत्र ददुः फलानि मधुराण्यम्भश्च नद्यः शुचि।

---

अदम्भिता स्वाभाविक ही थी। और उसी से बाली हनुमानजी पर बड़ा ही प्रसन्न होकर प्रेम करता था ॥ १६ ॥

हनुमानजी वाणी, कार्य, निर्दोषदृष्टि, स्वार्थत्याग तथा ब्रह्मचर्य के कारण वृद्ध, बालक, जवान तथा स्त्रियों के लिए भी आत्मीय बन गये थे ॥ १७ ॥

अंगद के बलिष्ठ होने का रहस्य उन्हीं का सत्संग था। उसी प्रकार नवयुवकों की ब्रह्मचर्य में आस्था होने में भी वे ही कारण हुए। तथा सभी के काम क्रोध का शमन भी उन्हीं के सत्संग से हुआ। उसी से कपि कुलों में पहले जैसी प्रगाढ़ एकता हुई ॥ १८ ॥

बिना हनुमानजी की सम्मति के कोई भी राजकार्य नहीं होता था। वानर भी बड़ी श्रद्धा से हनुमानजी से (उनकी राय) पूछते थे। इस प्रकार (थोड़े ही काल में) शोभा सम्पन्न तथा बुद्धिमान् हनुमान्, कपियों की श्रद्धा के (एक मात्र) केन्द्र बन गये। लेकिन भगवान् के लिए यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है ॥ १९ ॥

(हनुमानजी के रहने से) वहाँ किसी भी घर में झगड़ा, क्रोध, चोरी, शत्रुता आदि नहीं थे। वृक्ष मधुर फल तथा नदियाँ शुद्ध जल देतीं थीं। सम्पूर्ण

शोभाढ्यं प्रबभूव काननमदः पुष्पैः फलैः सर्वतः
भक्तिज्ञानविरक्तिषु ह्यभिरुचिः शाखामृगानामभूत् ।। २० ।।

वसन्त०—

शान्त्या अशेरत तदा कपयो निशायाम्
ऐक्षन्त ते तदुपरि ह्यमलं प्रभातम् ।
चिन्तां न कामपि तथैव कदापि चक्रुः
स्वर्गस्थिताः कपिवराः हनुमत्प्रसादात् ।। २१ ।।

शिख०—

कृतं कार्यं सर्वं पवनतनयेनेति सुजनाः
प्लवङ्गानां राज्ये निजमतिबलाद्वै सुकृपया ।
समृद्धिः शान्तिश्च प्लवगनगरेऽस्मिन्न्यवसताम्
सुपत्न्यावेकस्मिन्वसत इव गेहे गृहपतेः ।। २२ ।

भुजङ्ग०—

प्रशस्ताश्च पन्थान उद्यानशोभा । लतावृक्षमालाः सरित्कूपवाप्यः ।
गृहा वीथयोऽट्टालिकाश्चैव हर्म्याः । शुकाःसारिकाश्चाप्यगायन्यशस्तद् ।२३।।

---

वृक्ष पुष्पभार से लद जाने के कारण वन की शोभा अपूर्व हो गई थी । तथा वानरों की रुचि भक्ति, ज्ञान, विरक्ति आदि में बढ़ गई ।। २० ।।

उस समय वानर बिल्कुल शान्ति से सोते हुए रात बिताते थे तथा बाद में सुन्दर प्रातः काल का दर्शन करते थे । उन्हें किसी बात की चिन्ता नहीं थी । मानों हनुमानजी के सत्प्रसाद से स्वर्गस्थित हो गये थे ।। २१ ।।

सज्जनों ! इस प्रकार हनुमानजी ने कृपाकर अपने बुद्धि बल से वानरों के राज्य में बहुत ( बड़ा ) कार्य किया । उस समय किष्किन्धा में समृद्धि और शान्ति का वास इस प्रकार हो रहा था जैसे एक गृहस्थ के यहाँ अच्छी विचार वाली दो पत्नियाँ ( अच्छी प्रकार हिल-मिल कर ) रहती हैं ।। २२ ।।

किष्किन्धा के प्रशस्त मार्ग, शोभामयी वाटिकाएँ, ( स्थान स्थान पर लगाए हुए ) लतर एवं वृक्ष, कुएँ बावलियाँ, घर, गलियाँ, महल एवं अटारियाँ इतना ही नहीं ( स्थान-स्थान पर रखे हुए ) लीला-शुक तथा लीला-सारिकाएँ आदि ( श्री ) हनुमानजी का यशोगान करते थे ।। २३ ।।

भुजङ्ग०—
सदा सर्वदा कार्यमग्नो हनूमान् । चकारैवमादर्शरूपां पुरीं ताम् ।
शशंसुर्भृशं दर्शका मुक्तकण्ठैः । प्रशंसाभिलाषी न सोऽभूत्परन्तु ॥२४॥

भुजङ्ग०—
स्थितप्रज्ञता तस्य वैशिष्ट्यमासीत् । रतिज्ञानकर्माधियोगेश्वरस्य ।
फलं चैव सङ्गं च सन्त्यज्य चक्रे । हनूमान्सुकर्माणि कार्यं समीक्ष्य ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे हनूमत्कृता किष्किन्धाया राज्यव्यवस्था नाम द्वितीयः सर्गः ॥ २ ॥



---

हमेशा कार्य मग्न रहने वाले हनुमानजी ने किष्किन्धा को ऐसी आदर्श नगरी बना दिया कि दर्शक हनुमानजी की मुक्त कंठ से प्रशंसा करते थे। लेकिन हनुमानजी ने कभी प्रशंसा की इच्छा नहीं की ॥ २४ ॥

भक्तियोग, ज्ञानयोग तथा कर्मयोग के अधीश्वर श्री हनुमानजी में स्थितप्रज्ञता स्वाभाविक ही थी। फल तथा आसक्ति न रखकर वे कार्य समझकर ही अच्छे कार्य करते थे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धा कुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी द्वारा किया हुआ किष्किन्धा का राज्यव्यवस्था सुधार वर्णन करके दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ २ ॥



# अथ तृतीयः सर्गः

मालिनी—

क्रमश इति हनूमत्कार्यकौशल्ययोगात्
सकलकपिवरास्ते प्राभवन्वृद्धिमन्तः।
सकलविविधदुःखान्याञ्जनेयस्य सङ्गात्
विलयमधिगतान्यर्केण यद्वत्तमश्च ॥ १ ॥

शिख०—

निशायामेकस्यामभवदतिरौद्रश्चभयदः
विकुर्वन्सर्वेषां सुखदशयनं गर्जनरवः।
अये शत्रो बालिन् यदि वपुषि ते वीर्यमधिकम्
तदागच्छाहं ते बलदमनकार्याय नियतः ॥ २ ॥

उपजा०—

गृहाणि त्यक्त्वा कपिपुङ्गवास्ते। राज्ञः कृते सम्मिलिता बभूवुः।
परन्त्वसावुग्रबलादमर्षी । रुध्वा कपीनैदरिमर्दनार्थम् ॥ ३ ॥

---

हनुमानजी के कार्य-कौशश के कारण क्रमशः वे वानर समृद्ध होते गये। जैसे सूर्य द्वारा अन्धेरा नष्ट हो जाता है उसी प्रकार हनुमानजी के संग से वानरों के विविध प्रकार के सभी दुःख नष्ट हो गये ॥ १ ॥

एक बार रात में अचानक 'ओ दुश्मन बाली ! यदि तुम्हारे शरीर में विशेष सामर्थ्य है तो आ जा। मैं ही तेरे बल का दमन करने के लिये नियुक्त हुआ हूँ'। इस प्रकार सबके निद्रा सुख में बाधा डालने वाली उग्र तथा भयंकर गर्जना सुनाई पड़ी ॥ २ ॥

उस गर्जना को सुनते ही अपने-अपने भवनों को छोड़कर सभी वानर अपने राजा ( की सुरक्षा ) के लिये इकट्ठे हो गये। परन्तु अमर्षशील बाली सबको रोककर ( अकेला ही ) शत्रुमर्दन करने के लिये गया ॥ ३ ॥

शालिनी—

ऐत्सुग्रीवोऽन्वग्रजं रात्रिकाले । अन्ये सर्वे तत्र तूष्णीं बभूवुः ।
प्रातःकाले संस्थितास्ते सभायाम् । श्रद्धायुक्ताः प्रावदन्वायुपुत्रम् ॥ ४ ॥

शालिनी—

देह्यादेशान्वीर तावत्कपिभ्यः । यावद् बन्धू चात्र नायास्यतस्तौ ।
प्रीतेः पात्रं ते भृशं वालिपुत्रः । शक्तो वीरः स्यात्सहायः सुयुक्तः ॥ ५ ॥

उपजा०—

उवाच वायोस्तनयः प्लवङ्गान् । आदेशदानं मम नैव युक्तम् ।
अवेत कीशाः सकलाः कुरुध्वम् । स्वमेव कार्यं विहितं तथैव ॥ ६ ॥

स्वागता—

संस्थिते पवनजे कपिपुर्याम् । नागमन्कपिवरा अवसादम् ।
वानरा अनुबभूवुरराजम् । नो पुरं तु हनुमत्कृपयैव ॥ ७ ॥

शार्दू०—

वर्षं यातमभूत्तदा रविसुतो भीतः पुरीमागतः
भ्राता क्वास्ति तवेति वानरपते पृच्छत्सु कीशेषु सः ।

---

उस समय बाली के पीछे केवल सुग्रीव चला गया। अन्य सभी वानर वहीं शान्त हो गये। प्रात: काल होने पर वे (सब) सभा में उपस्थित होकर श्रद्धा से विनम्र होकर हनुमानजी से बोले ॥ ४ ॥

'हे वीर! जब तक वे दोनों भाई नहीं आते हैं, तब तक आप (शासक के समान) हमें आदेश देते रहें! आपका विशेष प्रीतिभाजन योग्य वीर अंगद आपको इस कार्य में सहयोग देगा' ॥ ५ ॥

उन श्रद्धायुक्त वानरों से हनुमान जी बोले 'हे वानरों! देखिये, मेरे आदेश देने की कोई आवश्यकता नहीं हैं। आप अपना-अपना कार्य जैसे करते थे वैसा ही करते रहें ॥ ६ ॥

किष्किन्धा में हनुमानजी के रहने से वानर शिथिल नहीं हो पाये। अर्थात् हमारा नगर शास्ता से हीन है ऐसा अनुभव उन्होंने नहीं किया। यह केवल हनुमत्कृपा से ही संभव हुआ ॥ ७ ॥

इसी प्रकार जब पूरा वर्ष बीत गया तब (एक दिन) बहुत डरा हुआ सुग्रीव किष्किन्धा को (लौट) आया। आपके भाई कहाँ हैं! इस प्रकार वानरों द्वारा पूछने पर वह बोला 'हे वानरो! हम दोनों उस दुष्ट मायावी नामक राक्षस

ऊचे तान्खलमन्वयाव कपयो वेगेन मायाविनम्
दृष्ट्वा नौ स विवेश भूमिविवरे भ्रातापि मे प्राविशत् ॥ ८ ॥

शार्दू०—

ऊचे त्वं विवरस्य दर्शनपरः किञ्चित्प्रतीक्षस्व माम
नायास्यामि तदाऽवगच्छ निहतं पक्षान्तरे चेदहम् ।
वर्षं प्रेक्षणतः परन्तु रुधिरं वेगाद् बिलान्निसृतम्
जानन्भ्रातृमृतिं भियाहमददां गुर्वीं गुहास्ये शिलाम् ॥ ९ ॥

शार्दू०—

पश्चात्तीव्रतयाऽऽगतोऽस्मि कपयो भीतस्तु तस्मादिह
उक्ता सर्वकथा यथा हिं घटिता प्रोचुः प्लवङ्गास्तदा ।
भोक्तव्यं भवता कपीश्वरपदं रिक्तं पदं नोचितम्
आयाते सति देहि कीशपतये भुङ्क्ष्वात्स्वयं तन्न चेत् ॥ १० ॥

शार्दू०—

नापृच्छन्पवनात्मजं किमपि ते मायाविमुग्धास्तदा
नोचे सोऽपि कपीश्वरं कपिवराश्चक्रुः सुकण्ठं ततः ।

---

के पीछे गये। हम दोनों को देखकर वह एक गुहा में घुस गया। उसके पीछे-पीछे हमारे भाई साहब भी उस गुहा में घुस गये ॥ ८ ॥

तथा घुसते समय मुझसे बोले कि ( यहीं पर ) गुहा को देखते हुए तुम थोड़ी देर मेरी प्रतीक्षा करो। यदि मैं पन्द्रह दिन के अन्दर न आऊँ तो मुझे मरा हुआ समझो। एक वर्ष प्रतीक्षा करने के बाद गुहा से बड़े जोर से खून निकला। मैंने अपने भाई साहब की मृत्यु जानकर डरके मारे गुहा के मुख पर एक भारी शिला रख दी ॥ ९ ॥

तत्पश्चात् ( उसी डरके मारे ) बड़ी शीघ्रता से मैं यहाँ आया हूँ। ( इस प्रकार ) जैसी बीती वैसी ही सब कहानी सुना दी। ( तब ) वानर उससे बोले 'अब आप ही कपीश्वर पद के स्वामी होइये', क्योंकि राजा का स्थान खाली रहना ठीक नहीं है। कीशपति ( बाली ) यदि आ जाँय तो उन्हें पद दे दीजिये और यदि वे न आवें तो आपही उसका उपभोग कीजिये ॥ १० ॥

( ईश्वरकृत अर्थात् हनुमत्कृत ) भावी से मोहित होकर उन्होंने ( इस विषय में ) हनुमानजी को कुछ भी न पूछा। हनुमानजी भी चुप ही बने रहे। तब

आयातस्तदनन्तरं सुरपतेः पुत्रस्तु मायाविनम्
हत्वा क्षुब्धमनाः कपीश्वरपदारूढं ददर्शानुजम् ॥ ११ ॥

शार्दू०—

रे कामिन् पतितातिदुष्ट ! कुमते दत्त्वा गुहास्ये शिलाम्
हित्वा मां कुरुषे कपीश्वरपदे नीचोद्यमं सन्नदन् ।
क्रोधान्धोऽभ्यपतत्तदानुजतनौ वेगेन हन्तुं बलात्
सुग्रीवः स्म पलायते किमपि नो वक्तुं तदा सोऽशकत् ॥ १२ ॥

शार्दू०—

ग्रस्तं शापबलात् कपीन्पवनजः सन्दर्शयन्स्वं जनाः
रक्षां नैव चकार वै भुजबलात्पश्यन्भृशं विग्रहम् ।
सङ्कल्पेन चकार शक्रतनयस्येषद्बलाकर्षणम्
क्रोधान्धाच्च यतः सुकण्ठमरणं कीशेशतो मा भवेत् ॥ १३ ॥

शार्दू०—

यो गत्वाऽब्धिचतुष्टयं प्रतिदिनं चक्रे बली तर्पणम्
नाप्तुं तत्र शशाक बन्धुमनुजं धावन्भृशं वेगतः ।

---

वानरों ने सुग्रीव को वानरों का स्वामी बना दिया । इधर मायावी को मार कर (गुहा के मुख पर रखी हुई शिला के कारण) क्रुद्ध हुआ बाली किष्किन्धा में आया । और उसने राजा के स्थान पर अभिषिक्त हुए सुग्रीव को देखा ॥ ११ ॥

(स्वभाव से ही क्रोधी) बाली का क्रोध और भी भड़क गया—'अरे, कामी ! दुष्टशिरोमणि ! कुबुद्धि ! नीच ! गुहा के मुख पर भारी शिला रखकर मुझे छोड़कर राजपद के लिए उद्योग कर रहा है !' ऐसी गर्जना करके क्रोधान्ध होकर सुग्रीव पर (उसको मारने के लिए) झपट पड़ा । (बाली का रुद्रावतार देख) सुग्रीव कुछ भी नहीं बोल सका तथा वहाँ से (बड़े जोर से) भागा ॥ १२ ॥

हे सज्जनों, अपने को विप्रों द्वारा शाप पाये हुए के समान दिखाते हुए हनुमान्जी ने उस समय अपने भुजबल से (गुरुपुत्र) सुग्रीव की रक्षा नहीं की । (उसमें महान् विग्रह की भी) सम्भावना थी (जो होनी के भी अन्तर्गत नहीं था) । उन्होंने केवल अपने संकल्प बल से बाली का कुछ बल खींच लिया जिससे क्रोधान्ध बाली द्वारा सुग्रीव की मौत न हो ॥ १३ ॥

जो प्रतिदिन चारों समुद्रों पर जाकर पितरों का तर्पण करता था वह

नैतच्चित्रमहो भृशं भगवतो यो मायया क्रीडति
कुर्वन्सर्षपमद्रिमद्रिमपि वा कुर्वन् लघुं सर्षपम् ॥ १४ ॥

शालिनी—

एवं बन्धू वेगतो धावतः स्म । ऐत्सुग्रीवो मारुतेरिच्छयैव ।
शीघ्रं धावञ्छान्तये ऋष्यमूकम् । बाली नायाति स्म तं शापबद्धः ॥१५॥

शार्दू०—

हत्वा दुन्दुभिमिन्द्रसूनुरसुरं वेगाच्छवं प्राक्षिपत्
तेनाभूद्धि विदूषितो मुनिगणावासो मतङ्गाश्रमः ।
शप्तोऽसौ मुनिना प्रवेक्ष्यसि शुभे चेदाश्रमेऽतः परम्
बालिन्मृत्युमवाप्स्यसि ध्रुवमिदं नासावतः स्मैति तम् ॥ १६ ॥

शालिनी—

कीशेशोऽयात्स्वगृहं भग्नकामः । वायोः सूनुं गन्तुकामं ददर्श ।
सुग्रीवस्यार्थे गिरिं चर्ष्यमूकम् । पप्रच्छामुं चित्तवैकल्ययुक्तः ॥ १७ ॥

---

बलवान् बाली अत्यन्त वेग से दौड़ता हुआ भी अपने छोटे भाई को नहीं पकड़ सका । जो अपनी माया से सरसों को पहाड़ के समान तथा पहाड़ को सरसों के समान बनाते हुए लीला करते हैं उन भगवान् ( हनुमान् ) के लिये यह कोई विचित्र बात नहीं है ॥ १४ ॥

इस प्रकार वे दोनों भाई वेग से दौड़ रहे थे । अन्त में हनुमानजी की प्रेरणा से एवं इच्छा बल से सुग्रीव बड़े वेग से दौड़ते हुए शान्ति के लिए ऋष्यमूक पर्वत पर चले गये क्योंकि शाप से बद्ध होने के कारण बाली वहाँ नहीं जाता था ॥ १५ ॥

एक बार दुन्दुभि नाम के राक्षस को मारकर बाली ने उसका शव बहुत दूर फेंक दिया । लेकिन उस शव के गिरने से मुनिगणों का आवास जो मतंगाश्रम था अशुद्ध हो गया । ( उस समय ) मुनियों ने बाली को शाप दिया था कि यदि बाली आश्रम की सीमा में आयेगा तो उसकी मृत्यु होगी । ( और ) इसीलिए वह वहाँ नहीं जाता था ॥ १६ ॥

( सुग्रीव को न मार सकने के कारण ) निराश हुआ बाली जब अपने घर पहुँचा तो उसने हनुमानजी को वहाँ से जाने की तैयारी में देखा । हनुमानजी सुग्रीव के लिये स्वयं ही ऋष्यमूक पर्वत पर जाने को इच्छुक थे । उन्हें जाते हुए देखकर बाली विकल हो गया । उसने हनुमानजी से पूछा ॥ १७ ॥

पृथ्वी-

क्व यासि हनुमंस्त्वरायुत इतः किमर्थं पुनः
किमिच्छसि तथास्ति का ह्यसुविधा पुरे त्वत्कृते ।
त्वयैव मम राज्यतः स्थितिरपाकृता याऽवरा
सुखेन वस मारुते मम पुरे यथा ते रुचिः ॥ १८ ॥

शार्दू०—

मा दुःखी भव मेऽनुजे सति गते स्त्रैणे खले पापिनि
युक्तं तत्तु कुमृत्युरस्तु हनुमन्तस्याशु शत्रोः कृते ।
सोऽस्मन्मन्त्रिभिरासनेऽल्पमतिभिः राज्ञस्तु संस्थापितः
प्रामाण्ये मरणे न मे सति हनूमन् चित्रमेतद् भृशम् ॥१९॥

भुजङ्ग०--

उवाचाञ्जनेयो न मे हर्षशोकौ
सुकण्ठोऽस्ति नो राज्यतृष्णाविलिप्तः ।
अराण्मा पुरं स्यादतो मन्त्रिभिः सः
मयि प्रेक्षके राट्पदे स्थापितोऽस्ति ॥ २० ॥

---

हे हनुमान् ! ऐसी शीघ्रता से तुम कहाँ जा रहे हो ? तुम्हारी क्या इच्छा है ? इस पुरी में तुम्हारे लिये कौनसी असुविधा है ? मेरे राज्य की दुःस्थिति तुमने ही नष्ट कर दी है। अतः हे मारुते ! जैसी भी तुम्हारी रुचि हो उसी प्रकार तुम मेरी पुरी में रहो ॥ १८ ॥

दुष्ट, कामी तथा पापी मेरे अनुज के जाने से तुम दुःखी मत होओ। उस दुश्मन के लिए तो शीघ्र ही कुत्ते की मौत हो, यही उचित है। और उसी को मेरे अल्पमति मन्त्रियों ने, मेरी मृत्यु का स्पष्ट प्रमाण न मिलने पर भी राजा के स्थान पर बैठा दिया। यह तो बड़ी ही विचित्र बात है ॥ १९ ॥

हनुमान्‌जी बोले—हे वानरेश ! मुझे न तो हर्ष है न शोक ! पुरी राजा से हीन नहीं होनी चाहिये इसलिये मन्त्रियों ने आपके अनुज को राजा के पद पर स्थापित किया है। उन्होंने स्वयं ही राजा होने की इच्छा ( उस समय ) व्यक्त नहीं की थी। मैंने भी हाँ या ना कुछ नहीं कहा। मैं सब तटस्थ होकर देख रहा था ॥ २० ॥

भुजङ्ग०—

निबद्धोऽस्म्यहं भानुना बाल्यकाले । गुरोर्दक्षिणाव्याजतस्तं प्रपातुम् ।
प्लवङ्गेश यास्यामि तेनर्ष्यमूकम् । समा भावना भ्रातृयुग्मे ममास्ति ॥२१॥

मालिनी—

अवददपरुषं सोऽमुष्य दृष्ट्वा मतं तद्
शृणु सुखदवचो मे मारुते धारयेदम् ।
त्वमधिवस पुरं मे नो हनिष्यामि बन्धुम्
गिरिशिरसि दिनानि क्षेमतो यान्तु तस्य ॥ २२ ॥

उपजा०—

वन्द्योऽस्ति रक्ष्योऽस्त्यवदद्धनूमान् । आपत्सु मग्नश्च निराश्रितोऽसौ ।
विहाय तं दुर्गमपर्वताग्रे । प्रयोजनं मे नगरे किमस्ति ॥२३॥

उपजा०—

व्यक्तीकृता याप्यनुजे त्वया स्वे । सद्भावना ते हृदि संस्थिताऽस्तु ।
कपीश गच्छामि गिरिं शमस्तु । उक्त्वेत्यगच्छद्धनुमान्निरीहः ॥ २४ ॥

---

सुग्रीव की रक्षा करने के लिये गुरु दक्षिणा के निमित्त से सूर्य ने मुझे बाँध रखा है। हे वानरेश ! इसीलिये मैं ऋष्यमूक पर्वत पर जा रहा हूँ। आप दोनों के प्रति मेरा समान भाव है ( उसमें विषमता बिल्कुल नहीं है ) ॥ २१ ॥

हनुमानजी की वह युक्तियुक्त बात सुनकर बाली ने अपनी वाणी में कुछ सौम्यता लाई और वह बोला—हे हनुमन् ! मेरे सुखप्रद वचन सुनो और उसके अनुसार करो। देखो, तुम यहीं रह जाओ, अब मैं भाई को नहीं मारूँगा। ऋष्यमूक पर्वत पर उसके दिन खूब चैन से बीते ॥ २२ ॥

हनुमानजी ने कहा (देखिये वानर राज !) आपके अनुज मेरे लिए वन्दनीय रक्षणीय भी हैं तथा इस समय वे विपत्ति में फँसे हुए हैं एवं आश्रयहीन हैं। उन्हें दुर्गम पर्वतपर ऐसी दशा में छोड़कर मेरा नगर में क्या काम ॥ २३ ॥

आपने अपने अनुज के प्रति जो सद्-भावना व्यक्त की है वह आपके हृदय में अच्छी प्रकार सुस्थिर रहे । हे वानरेश ! अब मैं ऋष्यमूक पर्वत पर जा रहा हूँ। ऐसा कहकर निस्स्पृह हनुमानजी वहाँ से चल दिये ॥ २४ ॥

१४

शालिनी—

बाली यान्तं त्यागिनं स्तब्ध आसीत्
पश्यन्नेत्राभ्यां च मौढ्याश्रिताभ्याम् ।
मन्ये दृष्ट्वाऽमायतान्तस्थवृत्त्या
त्यागे राज्ये किं गरीयो न किञ्च ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे बालिसुग्रीवयोर्विग्रहे हनूमत ऋष्यमूकगिरिं प्रतिगमनं नाम तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥



---

उन जाते हुये निस्स्पृह हनुमानजी को बाली अपनी मूढ़ता भरी आँखों से देखता ही रह गया। मानों अपने गहरे अन्तस्तल में तुलना कर रहा था कि त्याग और राज्य इनमें कौन वस्तु श्रेष्ठ है और कौन नहीं है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धाकुञ्ज के अन्तर्गत बाली और सुग्रीव के झगड़े में हनुमानजी का ऋष्यमूक पर्वत को गमन कहकर तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



# अथ चतुर्थः सर्गः

उपजा०—

कर्तुं सुकण्ठस्य मनः प्रशान्तम् । दन्दह्यमानं निजकर्मदोषात् ।
इयाय वायोस्तनयः कृपालुः । विहाय भोगान्सुखदान्महात्मा ॥ १ ॥

वसन्त०—

अन्वेषयन्नथ वनं हनुमाञ्जगाम शोकाकुलं श्रमविशीर्णतनुं सुकण्ठम् ।
त्वामाह्वये पवनसूनुरहं ब्रुवन्सः उच्चैर्ददर्श हनुमान्रविपुत्रमन्ते ॥ २ ॥

उपजा०—

पत्रैर्भृशं स्फीततरौ वसन्तम् । विषण्णतां वा बहिरुच्छ्वसन्तम् ।
ध्रुवे स्वमृत्याविव विश्वसन्तम् । चकार खिन्नं किल साध्वसं तम् ॥ ३ ॥

उपजा०—

पश्यामि दिष्ट्या कुशलं तवाद्य । चाभङ्गतां हे गुरुपुत्र मृत्यो—
र्मुखादखण्डः पुनरागतोऽसि । दैवेच्छया स्वीकुरु मे प्रणामम् ॥ ४ ॥

---

अपने ही कर्मदोष के कारण अत्यन्त जलते हुए सुग्रीव के मन को शान्ति प्रदान करने के लिए कृपालु तथा महान् आत्मा वाले हनुमानजी सुखद भोगों को छोड़कर ( ऋष्यमूक् पर्वत का ) चले गये ॥ १ ॥

श्रम के कारण अत्यन्त थके हुए। प्रत्येक वृक्ष में खोजते हुए तथा 'मैं हनुमान आपको बुला रहा हूँ' ऐसा जोर से बोलते हुए हनुमानजी जा रहे थे। अन्त में हनुमानजो ने सुग्रीव का खोज डाला। वह श्रम के कारण अत्यन्त थका हुआ था, और पत्तों वाले सघन पेड़ पर बैठा था। वह अपने दीर्घ उच्छ्वास द्वारा मानों विषण्णता को ही बाहर प्रसारित कर रहा था। अपनी मृत्यु का उसे पूरा निश्चय हो गया था। और उसी भय के कारण वह अत्यन्त खिन्न हो गया था ॥ २, ३ ॥

'बड़ी हर्ष की बात है कि मैं आपको कुशल पूर्वक देख रहा हूँ। तथा आपके शरीर को भी विना अंग-भंग का देख रहा हूँ। मृत्यु के मुख में से आप बिना क्षति हुए लौट आये हैं। मेरा प्रणाम स्वीकार करें।', इस प्रकार बोलकर हनुमानजी ने

उपजा०—

उक्त्वेति नत्वा चरणौ हनूमान् । उपाविशत्तत्र महानुभावः ।
ततः प्लवङ्गत्रयमाजगाम । तच्चापि नत्वोपविवेश तत्र ॥ ५ ॥

इन्द्र०—

उद्वासितं सूर्यसुतानुरक्तम् । दत्त्वाऽर्धचन्द्रं त्रितयं सभायाः ।
यद्बालिनामर्षयुतेन तेन । आयातमासीच्छ्रयितुं सुकण्ठम् ॥ ६ ॥

भुजङ्ग०—

चतुर्भिः प्लवङ्गैस्तु सार्धं सुकण्ठः । समृद्धां स्वकां राजधानीं विहाय ।
त्रिभिर्लोकपैः साकमत्यन्तदुःखी । हृतश्रीर्बभौ वा स सोपेन्द्र इन्द्रः ॥७॥

उपजा०—

प्रयोजनं नो मम जीवनस्य । म्रिये विषेणेति जगाद खिन्नः ।
गच्छन्तु हे कीशवराः स्वगेहम् । उत्सृज्य मां क्षीणधनं क्षमध्वम् ॥ ८ ॥

शार्दू०—

नैराश्ये जगदुर्न किञ्चिदपि ते खिन्ना भृशं वानराः
सुग्रीवं हनुमानुवाच मतिमन्नस्त्यात्महत्या महत्-

---

सुग्रीव का चरण स्पर्श किया तथा वे वहीं पर बैठ गये। इसके बाद तीन वानर और आये और वे भी प्रणाम करके वहीं बैठ गये ॥ ४, ५ ॥

उन्हें भी सुग्रीव के प्रेमी समझकर अमर्ष शील बाली ने अपनी सभा से गरदन पर हाथ देकर निकाल दिया था। और उसी से वे आश्रय पाने के लिए सुग्रीव के पास आये थे ॥ ६ ॥

अपनी समृद्धि शाली राजधानी को छोड़कर हनुमानजी सहित चारों वानरों के साथ दुःखी सुग्रीव वैसा ही लगता था, मानों ( बालि द्वारा ) राज्य छिन जाने से अत्यन्त दुःखी इन्द्र, तीन लोकपाल तथा भाई उपेन्द्र के साथ विमर्श करते हों ॥ ७ ॥

दुःखी सुग्रीव बोला अब ( संसार में ) मेरे जीवन का कोई प्रयोजन नहीं है। अब मैं विष खाकर मर जाऊँगा। हे वानर श्रेष्ठों ! आप मुझ धन रहित का संग त्याग दीजिये। तथा अपने-अपने घर जाइये ( मेरी असमर्थता के लिये ) मुझे क्षमा कीजिये ॥ ८ ॥

उस निराश वातावरण में वे अत्यन्त खिन्न मनवाले वानर कुछ भी न बोल पाये। लेकिन हनुमानजी बोले 'हे बुद्धिमान् ! आत्म हत्या तो महान् पाप है, उसको

पापं मा कुरु तत्प्लवङ्गमपते धैर्यं हृदा धारय।
संसारे न हि किञ्चिदस्ति सुखदुःखाभ्यां विना संस्मर ॥ ९ ॥

स्वागता—

कर्मणैव लभते सुखदुःखे। जन्तुरीश्वरविधाननिबद्धः।
रोदनाच्च हसनाच्च ततः किम्। धैर्यतः स्थितिमिहि ह्युभयोश्च ॥१०॥

स्वागता—

अशृणोत्पवनजस्य विमर्शम्। ज्ञानभक्तिविरतिप्रचुरश्च।
शान्तिमाप रविजः क्रमशः सोऽप्यापयत्कुसमयं धृतधैर्यः ॥ ११ ॥

पञ्चचा०—

अथैकदा रवेः सुतः स्वमन्त्रिभिः स्थितो गिरौ
सुखोपविष्ट उत्तमामृतं बभूव वै पिबन्।
हनूमतस्तु सङ्गमस्य लेभिरे महत्सुखम्
भृशं शुभाः कथास्तु शुश्रुवुः प्लवङ्गमास्तदा ॥ १२ ॥

शिख०—

अकस्मादागच्छत्करुणरव उच्चैः श्रुतिपुटे
अये क्वासि स्वामिन्! हरति तव भार्यां दशमुखः।

---

आप न कीजिये। हृदय में धैर्य धारण कीजिये। देखिये इस संसार में दुःख और सुख को छोड़कर अन्य कुछ भी नहीं है ॥ ९ ॥

ईश्वर के विधान में बंधा हुआ जीव (अपने ही) कर्म से सुख तथा दुःख पाता रहता है। तब उनके विषय में रोने और हँसने से क्या? अतः दोनों में आप धैर्य से स्थिरता प्राप्त कीजिये ॥ १० ॥

ज्ञान, भक्ति और वैराग्य से परिपूर्ण ऐसा हनुमानजी का विमर्श सुनकर सुग्रीव क्रमशः शान्त हो गया और उसने वनवास का कुसमय धैर्य धारण कर बिता दिया ॥ ११ ॥

एक बार सुग्रीव अपने मन्त्रियों के साथ पहाड़ पर सुख पूर्वक बैठा था, क्योंकि हनुमानजी के सत्संग रूप अमृत को वह पी रहा था। उन्हें हनुमानजी से अत्यन्त शुभ कथाएँ सुनने को मिलती थीं। उससे उन सबको बड़ा सुख मिलता था ॥ १२ ॥

अचानक आकाश से 'हा! मेरे स्वामी! आप कहाँ हैं! आपकी पत्नी को दशानन हरण कर रहा है' इस प्रकार एक करुण चीत्कार कानों में आई उसे

बभूवुस्ते सर्वे मनसि चकिता वानरवराः
अपश्यन्ते काञ्चिन्नयति मृदुलाङ्गीं दशमुखः ॥ १३ ।

शार्दू०—

आसीत्सा रमणी प्रिया रघुपतेः सीता हृता दण्डकात्
क्रोशन्ती कुररीव सा परवशा लङ्केशपृष्ठे स्थिता ।
दृष्ट्वा वानरपञ्चकं भृशमभूदाश्वस्तचित्ता तदा
बध्वा हेममयानि चाक्षिपदसावाभूषणान्यम्बरे ॥ १४ ॥

उपजा०—

अमूनि दृष्ट्वा रविसूनुरूचे । आभूषणानां फलमत्र किं वा ।
ममाश्रये काननवासिनश्च । ब्रूध्वं सुमन्त्रं सुविमृश्य मत्या ॥१५॥

शार्दू०—

सौभाग्यादमिलन्भृशं मणियुतान्याभूषणान्यद्य भोः
अस्माकं वनवासिनां कपिवराः दैवेच्छया नान्यथा ।
प्राप्स्यामोऽन्नपटानि चापि कनकं विक्रीय नस्तेन हि
यास्यन्त्यत्र सुखाद्दिनानि वदति स्मैकः कपिः स्वं मतम् ॥ १६ ॥

---

सुनकर वे वानर बड़े चकित हुए। उन्होंने देखा कि रावण किसी कोमलांगी स्त्री का अपहरण कर रहा है ॥ १३ ॥

वह स्त्री भगवान् राम की प्रिया सीताजी ही थीं जिनको रावण ने दण्डक-वन से हर लिया था। वे रावण की पीठ पर परवश होने के कारण कुररी के के समान क्रन्दन कर रहीं थी। (अपनी ही तरफ देखते हुए) पाँच वानरों को देखकर उन्हें कुछ सान्त्वना सी मिली। तथा उन्होंने अपने सोने के आभूषण वस्त्र में बांधकर नीचे गिरा दिये ॥ १४ ॥

उन आभूषणों को देखकर सुग्रीव अपने मन्त्रियों से बोला हे मन्त्रियों! मुझ वनवासी के पास इन आभूषणों का क्या होना चाहिये इस विषय में आप अपनी राय दें ॥ १५ ॥

(चारों मन्त्रियों में से) एक ने अपना मत व्यक्त किया कि हे वानर श्रेष्ठों! हम वनवासियों के बड़े भाग्य से आज हमें ये मणियुक्त आभूषण दैवेच्छा से ही प्राप्त हुए हैं, इसमें कोई भी अन्यथा बात नहीं है। अतः हम लोग इनको बाजार में बेचकर (बहुत सा) अन्न और वस्त्र ले आवें। इनके सहारे से हमारे बनवास के दिन सुखपूर्वक व्यतीत होंगे ॥ १६ ॥

शार्दू०—

दास्यामः प्लवगेन्द्रकीशपतये प्रेमोपहारे धनम्
वक्ष्यामोऽधिपते क्षमस्व कृपया ते स्मो वयं सेवकाः ।
क्रोधं संहर पाहि नो ध्रुवमसौ प्रीत्यैव नो द्रक्ष्यति
कश्चिद्वानरपुङ्गवः स्म वदति द्वेषो लयं यास्यति ।। १७ ।।

स्रग्धरा—

रत्नानीमानि सत्यं कपिरववदहो स्वल्पमूल्यानि नैव
राज्यं वै वानराणां पृथगतिसुदृढं स्थास्यति स्वर्णरत्नैः ।
दत्तो येनार्धचन्द्रः सदसि पुनरपि प्रीतये तत्किमर्थम्
यास्यामस्तस्यगेहं पृथगभिनवराज्यं करिष्याम एवम् ।। १८ ।।

स्वागता—

कस्तवास्त्यनिलसम्भवमन्त्रः । पृच्छतोऽर्कतनयस्य सुविज्ञः ।
प्रावदत्पवनजो निजमन्त्रम् । भावितं प्रखरया स्वधियैवम् ।।१९।।

शालिनी—

ध्येयं नास्मत्स्यात्क्वचित्कीशराज ।
प्राप्तिर्भोगान्भुञ्जतो जीवनस्य ।

---

दूसरे ने अपना मत व्यक्त किया कि हे वानरेन्द्र ! हम लोग इन आभूषणों को प्रेमोपहार के रूप में बाली को देकर कहेंगे कि हे वानरेश, हम आपके सेवक हैं। हमें क्षमा कीजिये। क्रोध शान्त कीजिये तथा हमारी रक्षा कीजिये तो निश्चित रूप से वे हमारी तरफ प्रेम से देखेंगे। तथा द्वेष शान्त होगा ।। १७ ।।

तीसरा वानर बोला—हे कपिवरों ! देखिये, ये रत्न कम मूल्य के नहीं हैं। इन सुवर्ण और रत्नों की सहायता से वानरों का पृथक् तथा सुदृढ़ राज्य खड़ा हो सकता है। जिसने गरदन पर हाथ देकर अपने यहाँ से हमें अपमानित किया और वह भी भरी सभा में। उसकी प्रसन्नता के लिये हम उसका दरवाजा क्यों खट-खटाएँ ? हम अलग रूप से एक वानरों का साम्राज्य खड़ा करेंगे ।। १८ ।।

सुविज्ञ पाठकों ! अन्त में 'हे वायुपुत्र, तुम भी अपनी सलाह दे दो।' इस प्रकार सुग्रीव के कहने पर हनुमानजी ने भी अपनी प्रखर बुद्धि से भावित सलाह दे दी ।। १९ ।।

हनुमान्जी बोले—हे कीशराज ! हम लोगों का 'भोगी जीवन का पाना'

वाली हेम्नो नास्ति राजन्बुभुक्षुः ।
क्रोधी कीशस्तस्य किं प्रीतिलाभात् ।। २० ।।

उपजा०—
पृथक्स्वराज्यं न हि युक्तमत्र । बलेऽस्ति वाली स्वयमेव सिद्धः ।
पुनश्च शक्ताः कपयः सहायाः । पद्मस्य पद्मं च ततोऽधिकाश्च ।।२१।।

शालिनी—
आदौ चिन्त्यं केन भावेन दत्तम् । स्वर्णवस्त्रं चामुया हे प्लवङ्गाः ।
नेदं सत्यं वच्मि नः सम्प्रदत्तम् । अस्त्यस्मिन्नः सर्वथा नाधिकारः ।२२।।

शार्दू०—
मद्भर्ता वनमागमिष्यति च मामन्वीक्षमाणो यदि
यच्छन्तु प्लवगाः ध्रुवं तदिति सा सञ्चिन्त्य तत्प्राक्षिपत् ।
क्षिप्तं तच्च तया सुरक्षणमपि प्रेक्ष्यात्र ते सन्निधौ
युक्तं रक्षणमेव चास्य मम धीर्ब्रूते प्लवङ्गोत्तम ।। २३ ।।

भुजङ्ग०—
परस्योपकारे रतो यः स्वभावात् ।
फलस्येच्छया नैव युक्तस्तथैव ।

---

इतना ही तुच्छ ध्येय नहीं होना चाहिये। बाली सोने का भूखा नहीं है। वह स्वभाव से क्रोधी है। उसकी प्रीति पाने से क्या लाभ ? ।। २० ।।

अलग साम्राज्य बनाना भी ठीक नहीं है। बाली बल में ( वरदान के कारण ) स्वतः सिद्ध है तथा उसकी सहायता करने वाले पद्मवार पद्म तथा इससे भी अधिक वानर हैं।। २१ ।।

हे वानरों ! प्रथम यह विचारणीय बात है कि उस स्त्री ने यह सुवर्ण तथा वस्त्र किस भावना से दिया है ? मैं सत्य कहता हूँ कि उस स्त्री ने हमें यह प्रदान नहीं किया है। इसका विलय करने में हमारा कोई अधिकार नहीं है ।। २२ ।।

मुझे ढूँढ़ता हुआ मेरा पति यदि वन में आवेगा तो ये वानर उसे यह दें, निश्चित रूप से ऐसा ही सोचकर उसने यह गिराया है। तथा सुरक्षा की दृष्टि से भी देखकर उसने यह गिराया है। इसलिए हे वानरोत्तम ! मेरी बुद्धि तो ऐसा ही कहती है कि इसकी रक्षा करना ही ठीक है ।। २३ ।।

परोपकार में जिसकी स्वभावतः रुचि है, तथा जो फल की इच्छा से युक्त

करोतीश्वरस्तस्य कार्यं समर्थः ।
कुभाग्यं स्वयं तस्य जन्तोः समाप्तम् ॥ २४ ॥

उपजा०—

ऊचे सुकण्ठो हनुमन्तवास्ति । धन्या मतिः काननवासिनोऽपि ।
स्मो वै सनाथा वयमाश्रयात्ते । त्वया विहीनः कृपणोऽस्ति बाली ॥२५॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे सुग्रीवस्य शोकशान्तिः, सीताविसर्जितानां भूषणानां किं भविष्यतीत्यस्मिन्विषये वानराणां विमर्शो नाम चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥

---

नहीं है, समर्थ ईश्वर स्वयं ही उसका कार्य करते हैं। तथा उस प्राणी का कुभाग्य स्वयं ही नष्ट हो जाता है ॥ २४ ॥

सुग्रीव बोला—हे हनुमान् ! तुम्हारी बुद्धि धन्य है। हम वनवासी होते हुए भी तुम्हारे आश्रय से सनाथ हैं लेकिन ( राजधानी में रहने वाला ) बाली तुमसे रहित होने से बेचारा ही है ।। २५ ।।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धाकुञ्ज के अन्तर्गत सीता के गिराये हुए गहनों का क्या होना चाहिये इस विषय में वानरों का विचार कहकर चौथा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

१५

# अथ पञ्चमः सर्गः

शार्दू०—

सत्सङ्गामृतसेविनां कपिवराणां धीमतामेकदा
वार्तास्वेव वने भृशं समय ऐत्तेषां जनास्तद्दिनम् ।
चिक्युर्नैव कणं क्षुधाकुलतया यातश्चतुर्दिक्षु ते
सुग्रीवं तु विहाय भूषणगणस्यार्थे गुहायां गिरेः ॥ १ ॥

वसन्त०—

कश्चित्कपिः कृशतनुर्जरयाऽति जीर्णः
आगच्छति स्म मिलितुं हनुमन्तमेव ।
एकाकिनं पवनजं पथि सन्ददर्श
आसीच्चिरात् पवनजं बहुधेक्षमाणः ॥ २ ॥

इन्द्र०—

जज्ञौ हनूमानऽपि वालिनस्तम् । धर्मप्रियं मन्त्रिवरं सुयोग्यम् ।
मन्त्रिन्किमर्थं वनमागतोऽसि । पप्रच्छ धीमान्हनुमान्प्रसन्नः ॥ ३ ॥

पञ्चचा०—

उवाच बालिना स्वयं प्रचोदितोऽस्मि वचम्यतः
महाकपेऽस्ति याचना पुरे पदार्पणं कुरु ।

---

एक दिन हनुमानजी का सत्संग रूप अमृत सेवन करने वाले उन बुद्धिमान् वानरों का पूरा दिन वार्ता में ही बीत गया । उन्होंने आहार के लिए एक कण भी जमा नहीं किया था । अतः भूख से व्याकुल होकर वे चारों दिशाओं को चले गये । राजा सुग्रीव को गहनों की रक्षा के लिए गुहा के पास ही छोड़ दिया गया था ॥ १ ॥

एक अत्यन्त बूढ़ा वानर हनुमानजी से ही मिलने के लिये आया था । उसने बहुत देर तक हनुमान्जी की प्रतीक्षा की तथा अन्त में अकेले हनुमानजी को आते देखा ॥ २ ॥ बुद्धिमान् हनुमानजी ने ( दूर से ही ) बाली के उस सुयोग्य तथा धर्मपरायण मन्त्री को पहिचाना तथा समीप जाकर बड़ी प्रसन्नता से पूछा, 'हे मन्त्रीवर ! आप किस लिये वन में आये हैं ?' ॥ ३ ॥

मन्त्री बोला—'मुझे स्वयं बाली ने ही वन में आने के लिए प्रेरित किया

युवाऽर्भका जरायुताः स्त्रियोऽपि सन्ति दुःखिताः
त्वया विनाऽऽञ्जनेय हे ब्रुवीय कां दशां पुरः ॥ ४ ॥

उपजा०—

वृक्षा लताश्चैव गृहाणि कूपाः । अन्यानि वस्तूनि तथैव धीमन् ।
विना त्वया नैव विभाति किञ्चिद् । प्राणान्गृहीत्वा वनमागतोऽसि ॥५॥

उपजा०—

क्रोशन्ति सर्वे शुकसारिकाश्च । हा ! हा ! हनूमन् क्व गतोऽसि वीर ।
प्रियं प्रयाणं यदि ते किमर्थम् । त्वया वयं स्नेहबलान्निबद्धाः ॥६॥

उपजा०—

स्मरन्ति दक्षं खलु मन्त्रिणस्त्वाम् । प्रभाविताास्ते तव बुद्धिसौक्ष्म्यात् ।
यान्त्यङ्गदाहानि युगोपमानि । विना त्वया कृच्छ्रत आञ्जनेय ॥७॥

शार्दू०—

आवृत्तोऽस्ति पुनश्च चाटुकुशलैर्बाली तु दुःशासनः
कामित्वेऽपि भृशं स्त्रियोर्निवसतस्तस्यास्ति तीव्रा गतिः ।

---

है ( इसलिए मैं वन में आया हूँ ) तथा अपना अभिप्राय तुमसे कहता हूँ। हे कपि-श्रेष्ठ ! आपसे एक याचना है कि आप पुरी में चलिये। आपके बिना युवा, छोटे बच्चे, बूढ़े सभी दुःखी हैं। हे अञ्जनानन्दन ! आपके बिना तो स्त्रियाँ तक दुःखी हैं। मैं नगरी की दशा क्या कहूँ' ॥ ४ ॥

हे बुद्धिमन ! वृक्ष, लताएँ, घर, कुएँ तथा नगर की अन्य वस्तुएँ आपके बिना बिलकुल नहीं सुहाती हैं। माना आप सबके प्राणों को साथ ही लेकर वन में आ गये हैं ॥ ५ ॥

'हा ! हा ! हनुमन् आप कहाँ गये हैं ? हे वीर ! आपको यदि यहाँ से जाना ही प्रिय था तो हमको आपने अपने स्नेहपाशों में क्यों बाँधा ?' इस प्रकार का आक्रोश शुक और सारिका तक करती हैं ॥ ६ ॥

सभी कार्यों में दक्ष रहने वाले आपको सभी मन्त्री याद करते हैं। वे आपकी बुद्धि की सूक्ष्मता से बड़े प्रभावित हुए हैं। तथा हे वीर ! अङ्गद के दिन आपके बिना युग के समान बड़ी कठिनाई से बीत रहे हैं ॥ ७ ॥

दुःसह शासन वाला बाली फिर से चापलूसों से घिर गया है। ( सुग्रीव की भी स्त्री मिल जाने से ) दो स्त्रियों में रहने वाले उसकी गति, कामिता में भी अब

सर्वे सन्त्यधिकारिणोऽपि शिथिलाः कार्ये स्वके तत्र व
नाहं यामि सभास्वतः सुकृपणः को मे वचः श्रोष्यति ॥ ८ ॥

शार्दू०—

सोऽपश्यन्निजमृत्युसूचनपरं स्वप्नं निशायां कपे
मामाहूय गृहात्तदाऽवददसौ त्वं ऋष्यमूकं गिरिम् ।
मन्त्रिन्गच्छ वदाञ्जनेयमनघं प्रायाद्यथास्मत्पुरे
स द्राग्बुद्धिबलात्स्वकात्कुशकुनं निःशेषतां नेष्यति ॥ ९ ॥

उपजा०—

मतिर्न तस्यास्ति कदापि शुद्धा । बन्धोः कृते वाञ्छति काननेषु ।
वसेत्सुकण्ठस्तु विनाऽऽश्रयेण । नेच्छत्यमुं द्रष्टुमहो क्षणं सः ॥१०॥

उपजा०—

या काऽपि वस्तुस्थितिरस्ति पुर्याम् । त्वामब्रवं वीर यथार्थमेव ।
त्वमप्यवैष्येव धिया यथार्थम् । यथा मतिस्ते कुरु तद्वदेव ॥११॥

उपजा०—

भवन्तु सर्वे सुखिनः प्लवङ्गाः । इच्छामि सच्छासनतो हनूमन् ।
भ्रात्रो र्द्वयोर्वैरमपैतु शीघ्रम् । त्वत् सूक्ष्मबुद्धेः सुखदात्प्रसादात् ॥१२॥

---

बढ़ गई है । सभी अधिकारी भी अपने काम में ढिलाई कर रहे हैं । मैं भी आजकल सभा में नहीं जाता हूँ । वहाँ मुझ बेचारे की कौन सुनेगा ? ॥ ८ ॥

एक बार रात में बाली ने अपनी मृत्यु का सूचक सपना देखा है । तब उसने मुझे घर से बुलाकर मुझसे कहा कि तुम ऋष्यमूक पर्वत पर जाओ तथा हनुमानजी को नगर में आने के लिये कहो । वह अपने बुद्धिबल से मेरा मृत्युसूचक कुशकुन निष्फल कर देगा ॥ ९ ॥

अपने भाई के विषय में उसकी बुद्धि कभी भी शुद्ध नहीं है । वह चाहता है कि सुग्रीव आश्रय के बिना ही वन-वन भटकता रहे । उसे तो वह क्षणभर भी देखना नहीं चाहता है ॥ १० ॥

हे वीर ! पुरी में जो भी कुछ वस्तुस्थिति है मैंने आपसे यथार्थ रूप से सुना दी । आप भी अपनी बुद्धि से ( सब कुछ ) यथार्थ रूप से जानते ही हैं । ( अतः ) जैसी आपकी बुद्धि राय दे वैसा ही कीजिये ॥ ११ ॥

हे हनुमन् ! आपकी सूक्ष्म बुद्धि के सुखद प्रसादस्वरूप सभी वानर सुखी

इन्द्र०—

उक्त्वेति मन्त्री स बभूव तूष्णीम् । पश्यन्मुखेन्दुं पवनात्मजस्य ।
ईषद्धसन्मारुतिरब्रवीत्तम् । कृत्वा मुखं रूक्षमनन्तरञ्च ॥१३॥

भुजङ्ग०—

सुकण्ठस्य रक्षार्थमेवास्मि बद्धः । पुरा सूर्यदेवेन जानासि मन्त्रिन् ।
न वै कानने सर्वसौख्येन हीनम् । विहायामुमेष्यामि पुर्यां कदापि ॥१४॥

वसन्त०—

नाहं ब्रवीमि रविसम्भवमोहबद्धः
द्वेष्योऽस्ति मे सुरपतेस्तनयो न किञ्चित् ।
भ्रात्रोर्द्वयोरपि ममास्ति न मित्रभावः
नारित्वमस्ति मम वै सहजोऽस्ति भावः ॥ १५ ॥

शालिनी०—

मन्त्रिन्कर्माण्यत्र लोके कृतानि । युक्तैर्यत्नै नैंव भोगैर्भवन्ति ।
सर्वान्भोगान्सन्त्यजन्कर्मयोगी । सर्वैर्लोकैर्वाञ्छ्यते सर्वदैव ॥१६॥

---

हों तथा दोनों भाइयों का वैर-भाव भी ( सदा के लिये ) दूर हो ( यही मैं चाहता हूँ ) ॥ १२ ॥

इस प्रकार कहकर वह मन्त्री हनुमान्जी का मुखमण्डल देखता हुआ चुप हो गया। हनुमान्जी प्रथम तो कुछ हँसे तथा बाद में कुछ रूखा रुख करके बोले ॥ १३ ॥

सुग्रीव की रक्षा करने के लिए मैं पहले ही सूर्य से वचनबद्ध हूँ यह तो आप जानते ही हैं। अतः सर्वथा रक्षणीय उस सुग्रीव को सभी सुखों से हीन दशा में छोड़कर मैं कभी भी किष्किन्धा को नहीं जाऊँगा ॥ १४ ॥

यह बात मैं सुग्रीव के मोह में बँधकर नहीं कहता हूँ तथा बाली भी मेरा किञ्चित् द्वेषपात्र नहीं है। दोनों भाइयों से न तो मेरा मित्र भाव है न शत्रुता है। मेरा तो दोनों के प्रति सहज ही प्रीति का भाव है॥ १५ ॥

हे मन्त्रीवर ! जगत् में करने से ही कर्म होते हैं। भोग भोगने से नहीं होते हैं। सभी भोगों का त्याग करने वाले कर्मयोगी की ही सभी लोग हमेशा ( आदर पूर्वक ) इच्छा करते हैं ॥ १६ ॥

शालिनी०—

शक्नोत्येवं कोऽपि लोकप्रियत्वम् । प्राप्तुं मूकैः प्राणिभिश्चापि सम्यक् ।
सेवाभावः सुष्ठु चेदप्यमीषु । भिन्नः कीशेशस्य किन्तु स्वभावः ॥१७॥

शिख०—

अपश्यत्स्वप्नं चेत्स च निजमृतेः सूचनपरम्
विमृष्टैः स्वैर्यत्नै र्निरसनममुष्यास्त्यनुचितम् ।
न मर्तासौ यावन्मृतिसमय आयाति न खलु
विना कालं कश्चिद्यमसदनयात्रां न कुरुते ॥ १८ ॥

शार्दू०—

मन्त्रिन्पश्य न कश्चिदस्ति जगतः कर्ता तथा चालकः
कर्तास्तीश्वर एव नो कथमपि प्राणी ब्रुवे निश्चितम् ।
तस्यैवास्ति जगत्स एव जगतः कर्ता तथा चालकः
यत्तत्सम्मतमस्ति तद्भवति वै नैवान्यथा किं पुनः ॥ १९ ॥

भुजङ्ग०—

यदीच्छास्ति हीशस्य हन्तुं कपीशम्
न कोऽप्यत्र रोद्धास्ति मन्त्रिन्क्षमस्व ।

---

इसी प्रकार से कार्य करता हुआ कोई भी व्यक्ति मूक प्राणियों से भी लोकप्रियता प्राप्त कर सकता है; यदि सेवा का क्षेत्र उनसे भी संयुक्त हो । लेकिन बाली का तो स्वभाव ही दूसरा है ॥ १७ ॥

उसने यदि मृत्युसूचक सपना देखा है तो अपने सोचे हुए प्रयत्नों द्वारा उसका निष्फल करना ठीक नहीं है । जब तक मृत्यु का समय नहीं आता है तब तक वह नहीं मरेगा । क्योंकि नियत काल के बिना कोई भी यमपुरी को प्रस्थान नहीं करता है ॥ १८ ॥

हे मन्त्रीवर ! इस दुनिया को बनाना तथा चलाना यह काम किसी प्राणी द्वारा नहीं हो रहा है । यह मैं सत्य ही कह रहा हूँ । कर्ता तो ईश्वर ही है तथा यह ईश्वर की ही दुनिया है । उसको चलाने वाले भी वे ही हैं । अतः जो उनके सम्मत होगा वही होगा, अन्यथा किसी प्रकार नहीं होगा ॥ १९ ॥

उन्हीं ईश्वर की इच्छा यदि बाली को मारने की होगी तो उसको रोकने

सुबुद्धि न यच्छामि पित्रा समोऽसि
मया किं विचार्यं वदादस्त्वमेव ॥ २० ॥

उपजा०—
विश्रुत्य वाक्यं पवनस्य सूनोः । स्पष्टं सुबोधञ्च यथार्थमेव ।
श्रद्धाविशेषोद्भवहृष्टचित्तः । जगाद हार्दं वच आञ्जनेयम् ॥ २१ ॥

वसन्त०—
ब्रूयां नु किं पवनसम्भव ह्यीश्वरस्त्वम्
साक्षात्प्लवङ्गमतनौ वससीति मन्ये ।
ईदृग्बलं सुरवरेऽपि भवेन्न दृष्टम्
बुद्धेर्बलं च हनुमन् शिरसा नमस्ते ॥ २२ ॥

वसन्त०—
यद्यस्ति ते शुभदृशो विषयो न बाली
मन्येऽस्ति मृत्युरचलो न चिरादमुष्य ।
राज्यं पुनः सपदि लप्स्यति सूर्यपुत्रः
यस्तेऽस्ति नेत्रविषयो हनुसन्कृपालो ॥ २३ ॥

---

वाला कोई भी नहीं है। क्षमा करें, आप पिता के समान हैं, आपको मैं सुबुद्धि नहीं सिखा रहा हूँ, लेकिन आप ही कहिये, मुझे क्या विचार करना चाहिये ॥ २० ॥

यथार्थ, स्पष्ट तथा सहज ही समझ में आनेवाला वह हनुमान्‌जी का कथन सुनकर मन्त्री के मन में हनुमानजी के प्रति विशेष श्रद्धा का उदय हुआ तथा उसने अपने हृदयोद्‌गार हनुमानजी से कहे ॥ २१ ॥

हे पवनपुत्र ! मैं क्या कहूँ। मैं तो समझता हूँ कि आप ही साक्षात् ईश्वर हैं और वानर शरीर में वास कर रहे हैं। क्योंकि इतना शारीरिक बल तथा बुद्धिबल देवश्रेष्ठ में भी नहीं देखा गया होगा। हे हनुमान्‌जी ! मैं सिर झुकाकर आपको प्रणाम करता हूँ ॥ २२ ॥

यदि आपके शुभ दृष्टि का विषय बाली नहीं हो रहा है, तो मैं समझता हूँ कि अब शीघ्र ही उसकी मौत होना सुनिश्चित है और हे कृपालु हनुमान्‌जी ! सुग्रीव निश्चित रूप से पुनः राज्य प्राप्त करेगा जो आपकी कृपा दृष्टि का विषय हो रहा है ॥ २३ ॥

इन्द्र०—

गच्छामि हे देव कृपां कुरुष्व । माऽधर्ममार्गेण समैतु बुद्धिः ।
प्रीत्या स नत्वा पुरमैत्त्वरेण । ऐद्वायुपुत्रोऽपि गिरिं प्लवेन ॥२४॥

वसन्त०—

चिन्तातुराः कपिवराः क्व गतो हनूमान्
इत्थं विचिन्त्य मनसि ह्यभवन्विषण्णा ।
दृष्ट्वाऽनिलात्मजममी ह्यभवन्प्रसन्नाः
प्रत्यागतो वपुषि जीव इवाञ्जनेयः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे बालिनो मन्त्रिणा सह हनुमतो वार्ता नाम पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥

---

हे देव ! अब मैं जा रहा हूँ। आप ऐसी कृपा करें कि मेरी बुद्धि कभी भी अधर्म मार्ग में न जाय। ( इस प्रकार कहकर ) बड़े प्रेम से नमस्कार कर वह शीघ्र ही वहाँ से पुरी को चल दिया और हनुमान्जी भी छलाँग मारकर ऋष्यमूक पर्वत पर गये ॥ २४ ॥

( इधर ऋष्यमूक पर्वत पर ) सुग्रीव सहित चारो वानर हनुमान्जी कहाँ गये ऐसा विचार करते हुए बड़े चिन्तामग्न थे। हनुमान्जी को देखकर उन्हें बड़ी प्रसन्नता हुई। मानो मरे हुए शरीर में फिर से प्राण लौट आये हों ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धाकुंज के अन्तर्गत बाली के मन्त्री के साथ हनुमान्जी की वार्ता कहकर पाँचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठः सर्गः

शार्दू०—

एकान्तेऽधिवसन्त उच्चशिखरं कार्ये विशेषे पुनः
व्यस्ता नैव बहून्यहान्यनिलपुत्रोऽपाठयद्यान्स्वयम् ।
भक्तिज्ञानविरक्तियुक्तवचनै रस्यैः सुवृत्तैस्तथा
धन्याः कीशवराः सुकण्ठसहिता आसन्समस्ता अमी ॥ १ ॥

उपजा०—

वन्यानि पक्वानि फलानि खादन् । पिबन्विशुद्धं सरितां जलञ्च ।
आस्वादयन्मारुतिसङ्गमञ्च । निन्ये समूहः स वनेषु कालम् ॥२॥

पञ्चचा०—

अथैकदाऽनिलात्मजः प्लवङ्गमैः सहाभवत्
सुखोपविष्ट ऋष्यमूकसानुनि ब्रुवन्कथाः ।
रवेः सुतो ददर्श पर्वते नरौ मनोहरौ
भृशं बभूव भावितो भयेन वीक्ष्य तावुभौ ॥ ३ ॥

---

एकान्त में ऊँचे पर्वत शिखर पर रहने वाले सुग्रीव सहित वे सभी वानर जिनको हनुमानजी ने बहुत दिनों तक अपने भक्ति-ज्ञान-विरक्ति युक्त सरस प्रवचनों से पढ़ाया तथा जिनके लिये कथा श्रवण को छोड़कर किसी प्रकार का कार्य भी नहीं था, सचमुच बड़े धन्य थे ॥ १ ॥

वन के पके फलों का भोजन करते हुए, नदियों का विशुद्ध जल पीते हुए, तथा हनुमान्‌जी के संग का आस्वादन करते हुए वे अपना काल बिताते थे ॥ २ ॥

इसी प्रकार एक बार हनुमानजी कपियों को कथाएँ सुनाते हुए ऋष्यमूक् पर्वत पर सुख से बैठे थे, सुग्रीव ने पहाड़ में घूमते हुए दो मनोहर मनुष्यों को देखा । उन्हें देखकर सुग्रीव अत्यन्त भय के मारे घबड़ा गये ॥ ३ ॥

स्वागता०—

प्रावदत्पवनपुत्रमुभौ सः । आगतौ नरवराविह कौस्तः ।
बालिना कुमतिना खलु मन्ये । प्रेषितौ निहननाय समेतौ ॥ ४ ॥

उपेन्द्र०—

भयङ्करे तौ धनुषी धरेते । सुपुष्टवीर्यौ प्रियदर्शनौ च ।
अहेर्यथा सुन्दरता शरीरे । परं शरीरे स विषं बिभर्ति ॥ ५ ॥

उपजा०—

बिभेमि दृष्टैव धनुर्धरौतौ । कार्यं किमत्रानिलपुत्र कुर्याम् ।
गत्वाऽतिशीघ्रं ह्यवगच्छ भावम् । तयोस्ततो दर्शय मां सुबुद्धे ॥ ६ ॥

उपजा०—

समागतौ तौ यदि मां निहन्तुम् । अन्यं नगेन्द्रं तदभिद्रवेयम् ।
क्रूरेण दैवेन हृतं समग्रम् । अतृप्तमद्यापि कपे हतोऽस्मि ॥ ७ ॥

स्रग्धरा०—

दृश्येते नैव हृष्टौ न बिभिहि धनुषी ज्यायुते नो सुवक्रे
दृष्ट्वाऽस्मान्वीर गत्यां प्रभवति न तयोरन्तरं पश्य सम्यक् ।

---

सुग्रीव हनुमानजी से बोले हे पवन पुत्र आये हुये दो नरश्रेष्ठ कौन है ? मालूम पड़ता है कि बाली ने मेरी हत्या करने के लिये उन्हें भेजा है ॥ ४ ॥

( देखो तो ) उन दोनों ने बड़े भयंकर धनुष धारण किये हैं । दोनों पुष्टवीर्य तथा बड़े सुन्दर दीख रहे हैं । जैसे साँप का शरीर अत्यन्त सुन्दर दीखता है, लेकिन भीतर से वह विष धारण करता है ॥ ५ ॥

मुझे तो उन्हें देखकर बड़ा डर लग रहा है । हे वायुपुत्र ! अब मुझे क्या करना चाहिए ? तुम शीघ्र ही ( उनके पास ) जाकर उनका भाव समझ लो । तथा हे सुन्दर बुद्धिवाले, ( दूर से ही ) मुझे ( ईशारे से ) बता देना ॥ ६ ॥

यदि वे मुझे मारने के लिये आये हैं तो मैं दूसरे पहाड़ पर भाग जाऊँगा । क्रूर दैव ने मेरा सब कुछ हरण किया लेकिन अभी भी वह अतृप्त ही है । हाय ! अब मैं मारा गया ॥ ७ ॥

हनुमानजी के मन में तनिक भी घबड़ाहट नहीं थी । वे अपनी बुद्धि का पटुता का प्रकाश फैलाते हुए सुग्रीव से बोले 'हे कपिराज ! आप डरिये मत देखिये वे दोनों प्रसन्न नहीं मालूम पड़ रहे हैं । उनके धनुष भी इस समय न चढ़े है न

मन्ये तावीक्षमाणौ किमपि निजमरण्येऽटतो वानरेन्द्र
शान्तो वायोः सुतोऽमुं निजमतिपटुताऽऽलोकमूचे वितन्वन् ॥८॥

शिख०—

यया क्षिप्तं स्वर्णं मणिपटयुतं वानरवर
स्त्रियास्तस्या मन्ये भवति पतिरन्वेषणपरः ।
परीक्षेऽमू गत्वा गुरुसुत जगादानिलसुतः
अगच्छत्तत्पश्चाद्दशरथसुतावीक्षितुमसौ ॥ ९ ॥

उपजा०—

विप्रस्य रूपं हनुमान्दधार । विशुद्धवस्त्राङ्कितमुज्ज्वलञ्च ।
तेनैव रूपेण जगाम तत्र । सम्मोहयन्प्रेक्षकदेवयूथान् ॥ १० ॥

उपजा०—

पप्रच्छ गत्वा किल कौ भवन्तौ । प्रकाशमानं कुरुथो नगेन्द्रम् ।
त्विषा स्वया वै चरणैर्भ्रमन्तौ । त्राणैर्विहीनैः कमलोपमैश्च ॥ ११ ॥

इन्द्र०—

को भाग्यवान्वां जनकोऽस्ति लोके । यः स्पर्धते स्वर्गसुखेषु मग्नैः ।
का जन्मभूमिः सुभगा युवाभ्याम् । क्रीडास्थलं यत्स्पृहयन्ति देवाः ॥१२

---

खिचे है। तथा यह भी भली प्रकार देखिये कि हमको देखकर उनकी गति में कुछ भी अन्तर नहीं पड़ रहा है। मैं समझता हूँ कि ये अपनी किसी और ही वस्तु ढूंढने वन में आये हैं ॥ ८ ॥

मैं समझता हूँ कि जिस स्त्री ने मणि तथा सुवर्ण युक्त वस्त्र खण्ड गिरा दिया था उसी स्त्री का पति उसे ढूंढ रहा है। हे गुरुपुत्र ! मैं जाकर उनकी परीक्षा करता हूँ। इस प्रकार बोलते हुए अतुलनीय ( हनुमानजी ) दोनों दशरथ के पुत्रों को ( राम-लक्ष्मण को ) देखने गये ॥ ९ ॥

उस समय देवता लोग रामचन्द्रजी की वह लीला देख रहे थे। उनको मोहित करते हुए हनुमानजी ने शुभ वस्त्रों से युक्त तेजस्वी ब्राह्मण का रूप धारण किया तथा उसी रूप में वहाँ ( रामचन्द्रजी के पास ) गये ॥ १० ॥

उन्होंने रामचन्द्रजी से पूछा कि आप दोनों कौन हैं ? आप अपनी कान्ति से ( मानों ) संपूर्ण पहाड़ को प्रकाशित कर रहे हैं। ( लेकिन ) विना पादत्राण के ही आप अपने कमल की उपमा वाले पैरों से घूम रहे हैं ॥ ११ ॥

( पुत्र रूप में आपको पाने के कारण ) स्वर्ग सुख में मग्न रहने वालों से

उपजा०—

राजाधिराजस्य सुलक्षणानि । स्पष्टानि पश्यामि शरीरयोर्वाम् ।
युवां कथं शोकयुतौ महान्तौ । सौभाग्यहीनौ भ्रमथो वनेषु ॥ १३ ॥

शालिनी०—

श्रुत्वा वाणीं वर्णवैशुद्ध्ययुक्ताम् । ऊचे रामो लक्ष्मणं पश्य तात ।
विप्रो वक्ति ह्येष वाणीमदुष्टाम् । भद्रैरेव प्रोच्यते वाक्यमेवम् ॥१४॥

स्वागता०—

ब्राह्मणो भवति यद्वददोषः । तद्वदेव किल विप्रवरोऽयम् ।
वार्तयाऽस्य कुरु तोषणमङ्ग । सिद्धिदो भवतु नौ द्विज एषः ॥ १५ ॥

शार्दू०—

आवां दाशरथी निबोध वचनं पुत्रावयोध्यापतेः
आयातौ पितुराज्ञया किल वनं मे भ्रातृजायां वने ।
कश्चिद्दुष्टनिशाचरोऽहरदमूं ह्यन्वीक्षमाणौ द्विज
दुःखार्तौ कृपणावटाव इति वै शेषोऽवदन्मारुतिम् ॥ १६ ॥

---

स्पर्धा करने वाले किस भाग्यवान के आप पुत्र हैं ? आपही के कारण भाग्यवती बनी हुई आपको कौन सी जन्म भूमि है ? देवता लोग भी जिसकी इच्छा करें ऐसी आपकी क्रीड़ा भूमि कहाँ है ? ॥ १२ ॥

आप दोनों के शरीर में मैं राजाधिराज के लक्षणों को स्पष्ट रूप से देख रहा हूँ। ऐसे महान् आप शोकयुक्त तथा सौभाग्य हीन ( से ) होकर वन में क्यों घूम रहे हैं ? ॥ १३ ॥

विशुद्धवर्णरचनावाली विप्ररूपधारी हनुमान्जी की वाणी सुनकर रामचन्द्रजी लक्ष्मणजी से बोले। 'हे तात ! ये विप्र देवता जिस प्रकार दोषरहित वाणी बोल रहे हैं, इस प्रकार की वाणी भद्र पुरुष ही बोलते हैं ॥ १४ ॥

ब्राह्मण जिस प्रकार दोष रहित होता है; ( ठीक ) उसी प्रकार ये ब्राह्मण भी ( दोष रहित ) हैं। तुम अपनी वार्ता से इनका समाधान करो ये विप्र हम दोनों का कार्य सिद्धि प्रदान करने वाले हों ॥ १५ ॥

तब हनुमानजी से लक्ष्मणजी बोले 'हे विप्र ! हम दोनों राजा दशरथ के पुत्र हैं। पिता की आज्ञा से वन को आये थे। वन में मेरी भौजाई को कोई दुष्ट राक्षस ले गया है। हम दोनों दुःखार्त होकर तथा विवश होकर उसी को ढूंढते हुए वन में घूम रहे हैं ॥ १६ ॥

शार्दू०—

सर्वज्ञो हनुमान्सुरान्दिविगतान्सम्मोहयन्मायया
वाचा गद्गदयाऽवदद्रघुपतिं मत्या विहीनोऽस्म्यहम् ।
व्यस्मार्षं जगति प्रभुं सुसुखदं त्वां मां कथं त्वं प्रभो
इत्युक्त्वा चरणेऽपतल्लगुडवन्मुञ्चञ्जलं नेत्रयोः ॥ १७ ॥

शालिनी०—

कम्पोऽश्रूणि स्वेदनं रोमहर्षः । चेत्थं भावाः प्रेमसन्दर्शकाश्च ।
जातास्तस्मिन्प्रेक्षकैः सुष्ठु दृष्टाः । देवैः सर्वैं विंस्मितैश्चातिमुग्धैः ॥१८॥

स्वागता०—

भावनावशगतो द्विजरूपम् । व्यस्मरं पवनजोऽकुरुतैवम् ।
नाटकं पटुतया किल तेन । प्राभवद्विगलितं द्विजरूपम् ॥ १९ ॥

शिख०—

यदा छद्मं रूपं विगलितमभूत्तद्धनुमतः
सम्रुद्धृत्योर्व्यास्तं छलविरहितं वायुतनयम् ।
प्रसन्नोऽभूद्रामः पवनतनयोऽपाठयदिति
प्रभोः प्राप्तेर्मार्गश्छलकपटदम्भैर्न सुगमः ॥ २० ॥

---

हनुमानजी सर्वज्ञ तो थे ही आकाश के देवताओं को अपनी माया से मोहित करते हुए गद्गद् होकर रामचन्द्रजी से बोले। 'हे प्रभो, मैं बुद्धिहीन वानर हूँ मैं सुख देने वाले आपको भूल गया लेकिन आप मुझे कैसे भूल गये ? इस प्रकार बोलकर आँखों से अश्रु बहाते हुए वे रामचन्द्रजी के पैरों पर दण्ड के समान गिरे ॥ १७ ॥

कंप अश्रु पसीना तथा रोंगटे खड़े होना इत्यादि जो प्रेम-दर्शक भाव होते हैं उनको हनुमान्जी में आकाश से देखने वाले सभी देवताओं ने भली प्रकार देखा। वे मन ही मन विस्मित हो रहे थे तथा उसी से वे मोहित हो रहे थे ॥ १८ ॥

( नाटक में ) पटु होने के कारण देवताओं को ( भी ) मोहित करते हुए हनुमानजी ने नाटक दिखाया; ( जिसे देवताओं ने जाना ) कि भावना वश होने के कारण वे अपना ब्राह्मण का छद्म स्वरूप भूल गये, उससे ( स्वाभाविक कपि रूप प्रकट हुआ तथा ) ब्राह्मण रूप विगलित हो गया ॥ १९ ॥

जब हनुमान्जी का छद्म रूप विगलित हुआ तब छल विरहित हनुमान्जी को भूमि पर से उठाकर रामचन्द्रजी बड़े प्रसन्न हुए। इस लीला से हनुमान्जी ने

शार्दू०—

स्थैर्यं प्राप्य स चान्तरे रघुपतिं ब्रूते स्म बद्धाञ्जलिः
सुग्रीवोऽस्ति गिरौ प्रभो कपिवरस्त्वां प्रेक्ष्य नन्दिष्यति ।
जातोऽसौ रवितोऽस्ति मे गुरुसुतः सूर्यो गुरुर्मे यतः
साकं तेन वसामि हे रघुपते ह्यस्मिन्गिरौ दुर्गमे ॥ २१ ॥

शार्दू०—

बाली वानरराट् प्रभो कपिवरस्यास्त्यग्रजो वीर्यवान्
क्रोधान्धो ह्यकरोत्प्रभो स्वनगरात्सुग्रीवनिष्कासनम् ।
तं द्रष्टुं कृपया यदीच्छसि गिरौ नेष्ये प्रभो वामहम्
ओम् ऊचे रघुनायकः पवनजो हृष्टोऽभवत्तेन हि ॥ २२ ॥

उपजा०—

प्रीत्या महत्या हनुमान्पुनश्च । श्रीरामनामानि जपन्स्वचित्ते ।
स्कन्धस्थितौ राघवलक्ष्मणौ द्वौ । कृत्वाऽवहन्तौ गिरिमृष्यमूकम् ॥२३॥

इन्द्र०—

लीलामिमां प्रेक्ष्य सुरा अजानन् । ये बुद्धितत्त्वे स्थिरतामवापुः ।
रामस्य दासोऽस्ति समीरपुत्रः । भक्तौ वरिष्ठः प्रशशंसुरुच्चैः ॥२४॥

---

( जीवों को ) पढ़ाया कि प्रभु प्राप्ति का मार्ग छल कपट दम्भादिकारों से ही दुर्गम बना हुआ है ॥ २० ॥

( बढाएँ हुए ) प्रेमावेग की शान्ति से कुछ स्थिरता प्राप्त कर हनुमान्जी ने रामचन्द्रजी से कहा 'हे प्रभो इस पहाड़ पर सुग्रीव नामक वानर श्रेष्ठ रहते हैं। वे आपको देखकर बड़े प्रसन्न होंगे। उनकी उत्पत्ति सूर्य से हुई है। वे मेरे गुरु पुत्र हैं क्योंकि सूर्य मेरे गुरु हैं। उन्हीं के साथ मैं इस दुर्गम पर्वत पर रहता हूँ ॥ २१ ॥

वानरों के सम्राट बाली उन्हीं के बड़े भाई लगते है। क्रोधान्ध होकर उन्होंने अपने नगर से उनको निकाल दिया है। यदि आप उनसे मिलना चाहते हैं तो मैं आप दोनों को वहाँ ले जाऊँगा।' रामचन्द्रजी ने 'हाँ' कहा। उससे हनुमान जी बड़े हर्षित हुए ॥ २२ ॥

हनुमानजी मन में राम नाम जपते थे। बड़े प्रेम से राम-लक्ष्मण को अपने कन्धों पर बैठाकर उन्हें वे ऋष्यमूक् पर्वत पर ले गये ॥ २३ ॥

हनुमानजी की इस लीला को देवता देख रहे थे। जिनकी बुद्धि तत्त्व में ही स्थिति थी उन्होंने माना कि हनुमानजी रामचन्द्रजी के परम दास है। तथा भक्ति में अत्यन्त बढ़े चढ़े हैं। उन्होंने उनकी बड़ी प्रशंसा की ॥ २४ ॥

शार्दू० –

येषामास गतिः परात्मनि जना उल्लङ्घ्य तत्त्वं मतेः
लीलाऽऽस्वादनतत्पराः सुरवराः गूढैः स्वरैरूचिरे ।
धन्यः शम्भुरयं ह्यवश्यदहो लीलापटुत्वात्स्वकात्
बुद्धौ स्थैर्ययुतानिमान्सुरगणान्भूत्वा हनूमान्स्वयम् ॥ २५ ॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे ऋष्यमूके
हनूमद्रामचन्द्रयोर्मेलनं नाम षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥

---

बुद्धि तत्त्व से परे परमात्म तत्त्व में जिनकी स्थिति थी, वे अपनी गूढ़ भाषा में कह रहे थे 'ये हनुमान् रूप में साक्षात् शंकर भगवान् बड़े धन्य हैं। ये हमारे प्रभु लीलापटुता के कारण बुद्धि तत्त्व में स्थित हुए देवताओं को भी मोहित कर रहे हैं ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धाकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमान्जी
तथा रामचन्द्रजी का मिलन वर्णन करके छठा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

# अथ सप्तमः सर्गः

इन्द्र०—

स्कन्धौ स्वकौ लक्ष्मणरामचन्द्रौ। आरोहयन्तं परमप्रसन्नौ।
आयान्तमुत्फुल्लमुखारविन्दम् । वायोः सुतं चैक्षत सूर्यपुत्रः॥ १॥

उपजा०—

तद्बुद्धिसौक्ष्म्यं बहुधा स जज्ञौ। हितैषितां वा बहुमूल्यमन्त्रैः।
उल्लङ्घितुं दुःखदशां बभूव। हनूमतो बुद्धिबलाश्रितः सः॥ २॥

वसन्त०—

आरुह्य यौ हनुमतो भुजयुग्ममेवम्
आगच्छतः खलु नरौ प्रथितौ च सेव्यौ।
उत्पुच्छकः समभवत्स इदं विचिन्त्य
तत्स्वागताय कपिभिः सह हृष्टचित्तः॥ ३॥

पृथ्वी०—

निनाय पवनात्मजो रघुपतिं सुकण्ठं प्रति
सुकण्ठरघुनायकौ ह्यभवतां प्रसन्नौ भृशम्।
वनेषु सुलभैः शुभैः सपदि पत्रपुष्पैः फलैः
चकार रविसम्भवो रघुपतेर्महत्स्वागतम्॥ ४॥

---

अपने दोनों कन्धों पर प्रसन्न मन वाले राम-लक्ष्मण को बैठाते हुए और आते हुए प्रफुल्ल मुख कमल युक्त हनुमानजी को सूर्य पुत्र सुग्रीव ने देखा॥ १॥

उसने हनुमानजी की बुद्धि की सूक्ष्मता तथा हितैषिता उनके बहुमूल्य सलाहों द्वारा कई बार परखा था। अतः उस समय भी दुःखदशा का उलंघन करने के लिये वह हनुमानजी के ही बुद्धि बल के आश्रित हुआ॥ २॥

जो इस प्रकार हनुमानजी के कंधों पर बैठकर आ रहे हैं निश्चित रूप से कोई प्रसिद्ध पुरुष हैं तथा सेवा करने लायक हैं ऐसा सोचकर अन्य कपियों के साथ हर्षित होकर उन दोनों का स्वागत करने के लिये उसने अपनी पूँछ ऊपर उठाई॥ ३॥

हनुमान्जी रामचन्द्रजी को सुग्रीव के पास ले गये। सुग्रीव और रामचन्द्रजी परस्पर देखकर बड़े प्रसन्न हुए। वन के सुलभ पत्र पुष्प एवं फलों से सूर्यपुत्र सुग्रीव ने रामचन्द्रजी का बड़ा स्वागत किया ४॥

उपजा०—

आस्तां यदा तौ सुसुखोपविष्टौ । कृताञ्जलि वायुसुतोऽवदत्तौ ।
उभौ भवन्तौ मम सेवनीयौ । किञ्चित्प्रवक्ष्ये भवतां न रुष्टौ ॥ ५ ॥

द्रुतवि०—

विषमसङ्कटतः खलु दुःखिनौ । स्थ इति वेद्मि युवां यदि मित्रता ।
मम मतात्प्रभविष्यति वै सुखम् । जगति नातिचिरात्समवाप्स्यथः ॥ ६ ॥

स्वागता०—

रोचते यदि मतं मम तर्हि । सन्निधौ हुतवहस्य युवां वै ।
शीघ्रमेव कुरुतं दृढमैत्रीम् । सेवकोऽस्मि कृपयाऽऽदिशतं माम् ॥७॥

उपजा०—

भृशं प्रसन्नौ प्रबभूवतुस्तौ । श्रुत्वा वचो वायुसुतस्य युक्तम् ।
ब्रूतःस्म तं नौ हितसाधकोऽसि । यथेच्छसि त्वं कुरु शीघ्रमेव ॥८॥

शार्दू०—

पश्चात्तौ प्रबभूवतुर्दृढसखिस्नेहे निबद्धावुभौ
अग्नेः सन्निकटे यथा पवनजस्यासीज्जनाः प्रार्थना ।

---

स्वागत के पश्चात् जब वे सुखपूर्वक बैठे थे तब हनुमान्‌जी ने हाथ जोड़कर उन दोनों से कहा। 'आप दोनों ही मेरे सेव्य हैं।' मैं कुछ कहूँगा उस पर आप रुष्ट न हों ॥ ५ ॥

मैं समझता हूँ कि आप दोनों ही महान् संकट के कारण दुःख पा रहे हैं। मेरे मत से यदि आप दोनों की मित्रता होगी तो आप दोनों संसार में शीघ्र ही सुख प्राप्त करेंगे ॥ ६ ॥

यदि मेरा मत आपको अच्छा लगता हो तो शीघ्र ही आप दोनों अग्नि की साक्षिता में दृढमैत्री करें। मैं आपका सेवक प्रस्तुत हूँ मुझे उसके लिये आदेश दीजिये ॥ ७ ॥

हनुमान्‌जी का अत्यन्त औचित्यपूर्ण वाक्य सुनकर वे दोनों बड़े प्रसन्न हुए तथा बोले तुम हम दोनों के ही हितचिन्तक हो अतः जैसा चाहते हो वैसा उपाय शीघ्र ही करो ॥ ८ ॥

सज्जनों ! तत्पश्चात् हनुमानजी की प्रार्थना के अनुसार ही वे दोनों अग्नि के सान्निध्य में एक दूसरे के घनिष्ठ मित्र बन गये। अपनी-अपनी कष्ट कहानी

ऊचाते स्वकथां परस्परमभू किञ्चित्सुखं प्रापतुः
गम्यं प्रेक्ष्य सुमोदते पथिगतः श्रान्तो यथा दूरतः ॥ ९ ॥

उपजा०—
उद्धृत्य धीमान्हनुमान्गुहायाः । अयच्छदाभूषणवस्त्रखण्डम् ।
यत्सीतया क्षिप्तमभूद्दिवस्तद् । शुशोच सम्प्रेक्ष्य भृशं खरारिः ॥ १० ॥

पृथ्वी०—
जगाद रघुनायकः पवनपुत्र धन्योऽस्यहो
त्वया जनकजा मया सह हठाद्यतो मेलिता ।
परं पुनरिदं मनो मम दुनोति तस्याः स्मृतौ
इदं क्व च कथं पुनः कथय वीर लब्धं वने ॥ ११ ॥

इन्द्र०—
सुग्रीव ऊचे शृणु रामभद्र । आस्मोपविष्टाः सुखतोऽद्रिसानौ ।
कथामृतं वायुसुतात्पिबन्तः । विस्मृत्य दुःखं रसपानलुब्धाः ॥१२॥

शिख०—
अकस्मादागच्छत्करुणरव उच्चैः श्रुतिपुटे
अये क्वासि स्वामिन् हरति तव भार्यां दशमुखः ।

---

उन्होंने एक दूसरे को सुनाई ( उससे दुःखी मन कुछ हल्का होने के कारण ) उन्हें उसी प्रकार कुछ सुख की अनुभूति हुई; जैसे अत्यन्त थका हुआ राहगीर अपने गन्तव्य स्थान का दूर से ही (प्रथम) दर्शन पाकर सुख का अनुभव करता है ॥ ९ ॥

( इतने में ही ) सीताजी ने आकाश से जो आभूषण वाला वस्त्र खण्ड गिरा दिया था उसे हनुमानजी ने गुहा में से उठाकर ( रामचन्द्रजी को ) दे दिया । उसे देखकर रामचन्द्रजी ने बहुत शोक किया ॥ १० ॥

( शोक मग्न ) रामचन्द्रजी बोले हे वायुपुत्र ! तुम बड़े धन्य हो । क्योंकि आज तुमने सीताजी से मुझे हठपूर्वक मिला दिया । लेकिन मेरा मन फिर भी उसी की स्मृति में दुःख पा रहा है । अतः यह बताओ कि यह सब कहाँ और कैसे प्राप्त हुआ ॥ ११ ॥

सुग्रीव बोले 'रामचन्द्रजी ! सुनिये । हम लोग हनुमान्जी से कथामृत का आस्वादन करते हुए इसी पर्वत शिखर पर सुखपूर्वक बैठे थे । कथाओं के रस में विमुग्ध होने के कारण हम दुःख बिलकुल भूल गये थे ॥ १२ ॥

अचानक एक करुण चीत्कार हमारे कानों में आई 'हा मेरे स्वामी ! आप

अपश्यामाकाशे दशवदन एति स्म भयदः
गृहीत्वा स्वे स्कन्धे रतिवदतिदिव्यां स्त्रियमसौ ॥ १३ ॥

शिख०—

भृशं सा शोकार्ता परमकृपणाऽशोचदमुया
कृतोऽसौ चीत्कारो गिरिशिरसि दृष्ट्वा झटिति नः ।
अभूमामूं दृष्ट्वा वयमपि हृदि क्लेशसहिताः
तथेदं दृष्ट्वास्मान्गिरिशिरसि निक्षिप्तममुया ॥ १४ ॥

शार्दू०—

तत्पश्चात्कृपणा बलान्मम कृते सन्त्यक्तभोगा इमे
दृष्ट्वा हेममयं पटं कपिवरा मत्या विमृश्याब्रुवन् ।
ऐच्छद्विक्रयमेव वानरवरो भोगार्थमस्यापरः
दत्त्वा वालिनएष इच्छति कपिर्वैरस्य शान्तिं स्म च ॥ १५ ॥

शार्दू०—

एषोऽमर्षयुतोऽब्रवीत्कपिवरो रत्नान्यमूल्यानि वै
दृष्ट्वा वानरराज्यमेव कपयः कुर्मः पृथक्सुस्थिरम् ।

---

कहाँ है ? आपकी पत्नी का अपहरण दशानन कर रहा है ।' हम लोगों ने देखा कि भयंकर रावण अपने कन्धों पर रति के समान किसी दिव्य सुन्दरी स्त्री को लिये जा रहा है ॥ १३ ॥

वह स्त्री शोक से बड़ी आर्त हो रही थी तथा बेचारी अबला अत्यन्त विलाप कर रही थी । हम लोगों को पर्वत शिखर पर बैठे देखकर झट से उसने वह चीत्कार किया था । उसे देखकर हमें बड़ा ही हार्दिक क्लेश हुआ । हमें देखकर उसी ने यह सब गिरा दिया ॥ १४ ॥

तत्पश्चात् मेरे ही लिये अनिच्छा से भोगों को सर्वथा त्याग करने वाले इन वानरों ने गहनों से युक्त पट को देखकर बुद्धि से अच्छी प्रकार सोचकर अपनी अपनी राय बता दी । इस वानर श्रेष्ठ ने भोगों को प्राप्त करने के लिये इन गहनों को बेचना चाहा । तथा इस कपिवर ने वैर की शान्ति के लिये प्रेमोपहार के रूप में बाली को देना चाहा ॥ १५ ॥

तथा इस वानर पुङ्गव ने रत्नों की अमूल्यता देखकर एक स्वतन्त्र तथा सुस्थिर वानर राज्य ही स्थापित करना चाहा । अन्त में हनुमानजी ने उन सब

अन्ते वायुसुतोऽब्रवीद्विमलधीः ताःखण्डयित्वा गिरः
रक्षा युक्ततमाऽस्य मे मतमिदं दृष्ट्वा दयायुग्दृशा ॥ १६ ॥

भुजङ्ग०—
सखे मारुतिस्तीव्रबुद्धिः सुयोग्यः । यथा क्षिप्तमासीत्तथैवेक्षसेऽतः ।
अहं जीवितो राम सत्यं ब्रुवे त्वाम् । समीरस्य पुत्रस्य बुद्धेः प्रसादात् ॥१७

उपजा०—
श्रुत्वा सुकण्ठस्य वचोऽमलं तत् । अभूत्खरारिः परमः प्रसन्नः ।
ऊचे प्रशंसन्पवनस्य पुत्रम् । सुकण्ठवाणीमनुमोदमानः ॥ १८ ॥

शार्दू०—
मित्रं त्वं मम हे सुकण्ठ परमं सत्यं स्वभावाद् ब्रुवे
नाहं प्रत्युपकारमस्य सुमतेः कर्तुं समर्थः कपे ।
आसीच्छान्तियुतः स्थिरः पवनजः सङ्कोचभावान्वितः
संस्तुत्या विमुखो यथा हनुमता नैवोपकाराः कृताः ॥ १९ ॥

उपजा०—
अन्यान्कपीन्प्रेक्ष्य सुकोमलात्मा । बभूव किञ्चिद् व्यथितः कृपालुः ।
कुर्वन्प्रसन्नान्कपिपुङ्गवाँस्तान् । वीर्योचित वाक्यमुवाच रामः ॥२०॥

---

सलाहों का खण्डन करके यह सलाह दी कि दया (तथा परोपकार) की दृष्टि से इसकी रक्षा करना ही ठीक होगा ॥ १६ ॥

हे मित्र ! हनुमान्‌जी की बुद्धि तीव्र है अतः ये हर प्रकार से सुयोग्य हैं और इसी कारण से इन गहनों को आप उसी प्रकार देख पा रहे हैं जिस प्रकार ये गिरे थे। हे रामचन्द्रजी ! सत्य कहता हूँ कि मैं हनुमानजी की कृपा से ही जीवित हूँ।' ॥ १७ ॥

सुग्रीव का वह निष्कपट वाक्य सुनकर रामचन्द्रजी बड़े प्रसन्न हुए तथा सुग्रीव की वाणी का अनुमोदन करते हुए, अर्थात् हनुमानजी की प्रशंसा करते हुए बोले ॥ १८ ॥

हे सुग्रीव ! आप मेरे घनिष्ठ मित्र हैं। अतः मैं स्वभाविक ही सत्य कहता हूँ कि इस सुन्दर बुद्धि वाले हनुमानजी का प्रत्युपकार करने में मैं बिल्कुल असमर्थ हूँ। स्तुति से विमुख तथा संकोच से युक्त हनुमान्‌जी ऐसे स्थिर और शान्ति युक्त थे जैसे उन्होंने उपकार किया ही न हो ॥ १९ ॥

अन्य वानर वीरों को देखकर अत्यन्त कोमल स्वभाव वाले तथा दयालु

शार्दू०—

त्यक्तं सर्वसुखं प्लवङ्गमवरैरेभिः सखे मत्कृते
दातुं तस्य फलानि बालिनमहं हन्तास्मि शीघ्रं ध्रुवम् ।
भूत्वा नागरिका इमे स्थिरसुखं शीघ्रं लभन्तां पुरे
भ्रातास्त्रीसुतपितृभिः सह सखे नन्दन्तु गेहे स्वके ॥ २१ ॥

शार्दू०—

शीघ्रं प्राप्स्यसि वानरेशपदवीं त्वं सार्वभौमीं पुनः
किञ्चिच्चापि सखे भविष्यति ततो मित्रोपकारो मम ।
मच्चेतस्तु दुनोति वीक्ष्य हनुमन्तं सर्वकार्यङ्करम्
नास्मै किञ्चिदपि प्रबुद्धकपये शक्तोऽस्मि दातुं यतः ॥ २२ ॥

शार्दू०—

सङ्कोचात्पवनात्मजो गदितवान्स्वामिन्किमुक्तं त्वया
दासोऽहं सरलः सदा मम युवां सेव्यौ प्रणम्यावुभौ ।
हीदानीं विषमस्थितौ निपतितौ वामस्ति सौख्यं मम
लप्स्ये सर्वसुखं भृशं क्षणमहो सेवाप्रसङ्गाद्धि वाम् ॥ २३ ॥

---

रामचन्द्रजी कुछ व्यथित हो गये। तथा उन कपियों को प्रसन्न करते हुए, अपने सामर्थ्य को शोभा देने लायक वचन बोले ॥ २० ॥

हे मित्र, इन वानरों ने मेरे लिये सभी सुख का त्याग किया। इस त्याग का फल इन्हें देने के लिये निश्चित रूप से मैं शीघ्र ही बाली को मार डालूँगा। ये कपिलोग नागरिक होकर अपने भाई स्त्री, पुत्र तथा पिता के साथ अपने घर में आनन्द प्राप्त करते हुए स्थिर सुख प्राप्त करें ॥ २१ ॥

उससे आप भी शीघ्र ही वानरेश की सभी लोगों के द्वारा सम्मानित उपाधि को प्राप्त करेंगे। उससे मेरा भी थोड़ा मित्रोपकार सिद्ध होगा। लेकिन मेरा चित्त इस सभी कार्य को करने वाले बुद्धिमान् हनुमान्जी को देखकर दुःखी हो जाता है कि इन्हें मैं कुछ भी देने में समर्थ नहीं हो रहा हूँ ॥ २२ ॥

संकोच के मारे हनुमान्जी बोले 'हे स्वामिन्! आपने यह क्या कहा? मैं तो आप का सीधा सादा दास हूँ।' आप दोनों ही मेरी तरफ से प्रणाम तथा सेवा के अधिकारी हैं। लेकिन इस समय संकटकालीन स्थिति में हैं। आपका सुख ही मेरा सुख है। अतः आप की सेवा का थोड़ा भी अवसर मिलने से ही मुझे सभी सुख प्राप्त होगा ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

बभूवुः प्रसन्नाः सुरास्तद्विलोक्य । ववर्षुः प्रसूनानि दिव्यानि चापि ।

विनम्रा अभूवन्विमुक्तैः स्वकण्ठैः । स्तुवन्तोऽब्रुवन्मारुतिं मन्त्रमुग्धाः ॥२४

उपजा०—

चित्रं बलं पश्यत वातजस्य । ततोऽपि सन्त्यस्य गुणा विचित्राः ।

ततो धियः सन्ति भृशं विचित्राः । भक्तेस्तु वैचित्र्यमनन्तमेव ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे रामसुग्रीवयोर्मैत्री तत्र प्रसङ्गवशाद्रामसुग्रीवदेवताभिः कृता हनुमतत्प्रशंसा नाम सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥

---

यह देखकर देवता बड़े प्रसन्न हुए तथा उन्होंने आकाश से दिव्य पुष्पों की वर्षा की । वे श्रद्धा से प्रणाम करने लगे । मन्त्र मुग्ध होकर मुक्त कंठ से हनुमानजी की स्तुति करते हुए वे बोले ॥ २४ ॥

अहो ! इस पवन पुत्र का विचित्र ( शरीर ) बल तो देखो । उससे भी इसके गुण अधिक विचित्र हैं । गुणों की अपेक्षा इसकी बुद्धि तो बहुत ही विचित्र है । लेकिन भक्ति की विचित्रता तो असीम है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुभच्चरित्र वाटिका में किष्किन्धा कुञ्ज के अन्तर्गत रामचन्द्रजी तथा सुग्रीव की मैत्री तथा प्रशंसावशात् रामचन्द्रजी सुग्रीव तथा देवताओं से की हुई हनुमत्प्रशंसा कथन करके सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ७ ॥

# अथाष्टमः सर्गः

शालिनी०—

रामो दृष्ट्वाऽऽभूषणान्यग्रभागे । स्मारं स्मारं भूमिकन्यां शुशोच ।
ऊचे सीदँल्लक्ष्मणं पश्य तात । केयूरे त्वं कुण्डले नूपुरे च ॥१॥

शालिनी०—

कच्चिद् भ्रातर्वेत्सि चाभूषणानि । कस्याः सन्ति ब्रूहि शीघ्रं विमृश्य ।
वैदेह्याश्चेत्सन्ति वक्षःस्थलेऽहम् । किञ्चिद् धृत्वेयां शमं दुःखतापात् ॥२॥

शालिनी०—

नम्रो भूत्वा लक्ष्मणो राममूचे । जानामीमे कुण्डले नैव बन्धो ।
जाने केयूरेऽपि नेमे कदाचित् । नत्या जाने नूपुरे प्रत्यहं तु ॥ ३ ॥

शालिनी० —

रामः श्रुत्वा तद्वचो लक्ष्मणस्य । मूर्च्छाग्रस्तः आभवदुःखवेगात् ।
मुञ्चन्नुच्छ्वासान्सुदीर्घान्विषण्णः । हा वैदेहि ! क्वासि देवीत्युदीर्य ॥ ४ ॥

---

रामचन्द्रजी ने अपने सामने रखे हुए उन आभूषणों को देखकर सीताजी का बार-बार स्मरण करके अत्यन्त शोक प्रकट किया। तथा वे लक्ष्मण से बोले 'तात ! इन केयूरों को, कुण्डलों को तथा नूपुरों को देखो ॥ १ ॥

हे भाई ! क्या तुम इन आभूषणों को पहचानते हो ? शीघ्र ही विचार कर कहो कि ये किसके हैं ? यदि विदेह कुमारी सीता के ही ये आभूषण हैं तो मैं इन्हें अपने हृदय के पास रखकर दु:ख के ताप से कुछ शान्ति पा लूं।' ॥ २ ॥

लक्ष्मण विनम्र होकर राम से बोले 'हे बन्धु ! मैं इन कुण्डलों को नहीं जानता हूँ, इन केयूरों को भी बिलकुल नहीं जानता हूँ। लेकिन प्रतिदिन प्रणाम करते समय देखे हुए इन नूपुरों को तो मैं अवश्य पहचानता हूँ ॥ ३ ॥

लक्ष्मण का वह वाक्य सुनकर रामचन्द्रजी दु:ख के कारण मूर्च्छित से हो गये। दु:खी मन से दीर्घ निःश्वास छोड़ते हुए हा सीते ! हा वैदेहि ! हा देवि ! तुम कहाँ हो ?' इस प्रकार बोले ॥ ४ ॥

उपजा०—

दृष्ट्वा तु रामस्य सुकोमलत्वम् । सन्देहयुक्तो व्यमृशत्सुकण्ठः ।
सुकोमलात्मा कथमेष शक्तः । हन्तुं कपीशं प्रभवेदुवाच ॥ ५ ॥

स्वागता०—

कोमला तनुरियं क्व तवेति । क्वाग्रजस्य कुलिशेन सुतुल्या ।
दुन्दुभे रघुपते मृतकायम् । प्राक्षिपच्छत धनूंषि स वाली ॥ ६ ॥

स्वागता०—

तालसप्तकमिदं रघुनाथ । सप्तभिस्तु विशिखैरभिनत्सः ।
चेद्बलं तव ततोऽप्यधिकं स्यात् । तन्मृतिस्तु सुगमा न तथापि ॥ ७ ॥

शार्दू०—

दुन्दुभ्यस्थिसमूहमेव चरणाङ्गुष्ठात्क्षिपन्राघवः
उद्धर्तुं न शशाक सूर्यतनयं सन्देहपङ्के स्थितम् ।
दृष्ट्वा तालनिपातनं शितशराद्रामस्य हृष्टोऽभवत्
सुग्रीवः प्रशशंस तद्भुजबलं सन्देहपङ्कोत्थितः ॥ ८ ॥

---

रामचन्द्रजी का कोमल स्वभाव देखकर सुग्रीव सन्देह से युक्त होकर सोचने लगा । ये कोमलात्मा रामचन्द्र बाली को कैसे मार सकते है ? अतः वह बोला ॥५॥

कहाँ तो आपका यह कोमल शरीर और कहाँ बाली का वह वज्र के समान कठोर देह ! हे रामचन्द्रजी दुन्दुभि नामक राक्षस के शव को बाली ने एक ही बार सौ धनुष दूर फेंक दिया था ॥ ६ ॥

हे रामचन्द्रजी ये सात सात ताल खड़े हैं इनको बाली सात बाणों से बींध देता था । इससे भी यदि आपका बल अधिक हो तो भी बाली की मृत्यु सहज नहीं है ॥ ७ ॥

दुन्दुभिका अस्थि कंकाल पैर के अंगुठे से दूर तक फेंककर भी रामचन्द्रजी शंकारूप कीचड़ में फँसे हुए सुग्रीव का उद्धार न कर सके । जब सुग्रीव ने देखा कि सातों तालों को एक ही बाण से रामचन्द्रजी ने गिरा दिया है तो वह हर्षित हुआ तथा शंका रूप कीचड़ से निकलकर उसने रामचन्द्रजी के भुज बल की प्रशंसा की ॥ ८ ॥

उपजा०—

मन्त्रानुरूपः समरो बभूव । भ्रात्रोर्द्वयोर्नैव ममार बाली ।
जघान तं तुल्यतया न रामः । अपाद्रवत्सूर्यसुतो भयेन ॥ ९ ॥

उपजा०—

केनापि देवेन विकुण्ठिता धीः । यतः प्रहारात्कुलिशेशतुल्यात् ।
हन्तुं सुकण्ठं न शशाक बाली । भूत्वाऽपि कोपी च महाबलश्च ॥१०॥

उपजा०—

अनिच्छयाऽऽगच्छदमुष्य मत्याम् । पुनः पुनर्मारुतिनोक्तमेवम् ।
व्यक्ती कृता याऽप्यनुजे त्वया स्वे । सद्भावना ते हृदि संस्थितास्तु ॥११॥

उपजा०—

रामाद् बलं प्राप्य पुनः सुकण्ठः । धैर्यं तथा वन्यलतास्रजश्च ।
गत्वा प्लवङ्गेशगृहस्य पार्श्वे । अगर्जदुच्चैः पुनरेव योद्धुम् ॥१२॥

शिख०—

अगर्जत्सुग्रीवः पुनरपि यदा शक्रतनयं
भवन्तं चापश्यन्नशकुनगणं क्रुद्धमनसा ।

---

तत्पश्चात् सलाह के अनुसार दोनों भाईयों का युद्ध हुआ। दोनों एक से ही दीख रहे थे इसलिये रामचन्द्रजी ने बाली को मारा नहीं तब डर के मारे सुग्रीव भाग खड़ा हुआ ॥ ९ ॥

( सज्जनों ) बाली की क्रोधी बुद्धि किसी देव ने कुण्ठित की थी। क्योंकि क्रोधी और महाबलवान् होने पर भी वह प्राणान्त करने वाले वज्र के समान प्रहार से सुग्रीव को मार नहीं पाया ॥ १० ॥

पहले ऋष्यमूक पर्वत पर जाते समय जो हनुमान्‌जी ने कहा था कि 'आपने जो अपने छोटे भाई के प्रति सद्भावना व्यक्त की है वह आपके हृदय में अच्छी प्रकार बनी रहे।' वही हनुमानजी का वाक्य न चाहते हुए भी बाली की स्मृति में बार-बार आ रहा था ॥ ११ ॥

खैर! रामचन्द्रजी द्वारा फिर से बल धैर्य तथा वन्य लता की माला प्राप्त कर सुग्रीव ने दुबारा लड़ने के लिए बाली के भवन के पास जाकर जोर से गर्जना की ॥ १२ ॥

जब सुग्रीव ने गर्जना की, ( अमर्षशील ) बाली भी होने वाले अशकुनों पर ध्यान न देता हुआ। क्रोधी मन से जाने लगा। अबकी बार उसने पक्का

धिया निश्चित्योच्चैः दिनकरसुतं हन्तुमगमत्
तदा तारा रुध्वा समवदति कपीशं वच इदम् ॥ १३ ॥

मालिनी—०
शृणु सुखदवचो मे नाथ ! हा ! प्रार्थयानि
सजलनयनयुक्ता याहि युद्धाय नाद्य ।
स्फुरति मम भुजोऽयं दक्षिणो भ्रूश्च सैव
भवति मम भयेन व्याकुलो भर्तरात्मा ॥ १४ ॥

मालिनी०—
शिशुवयसि पुरा योऽगच्छदादित्यदेवम्
पठनवयसि तस्मादेव सर्वं पपाठ ।
पठनमतिविचित्रं यस्य लोके प्रसिद्धम्
शृणु दिनकरसूनो रक्षकः सोऽस्ति वीरः ॥ १५ ॥

मालिनी०—
पवनजपुरकार्यं दुष्करं त्वत्कृतेऽस्ति
त्वमसि गृहनिवासी ब्रह्मचारी पुनः सः ।
पवनजमतिसौक्ष्म्यं नैव केनापि तुल्यम्
न स गुरुसुतमेवं द्रक्ष्यति प्रस्खलन्तम् ॥ १६ ॥

---

निश्चय किया था कि सुग्रीव को मारूँगा। लेकिन उसी समय उसे रोककर तारा ने ये वचन कहे ॥ १३ ॥

हा नाथ ! मैं आँखों में आँसू भरकर आपसे प्रार्थना कर रही हूँ कि आज आप युद्ध के लिये न जाँय। मेरा सुख देनेवाला वचन सुनिये। देखिये यह मेरा दाहिना हाथ तथा यह दाहिनी भौंह बड़ी जोर से फड़क रही है। अतः हे पतिदेव ! मेरी आत्मा डरके मारे दीन हो रही है ॥ १४ ॥

सुनिये ! शिशु अवस्था में ही सूर्य के पास गया था तथा पढ़ने के काल में उसी से सब विद्या पढ़ा है। जिसके उस विचित्र पढ़ने को सारा संसार जानता है वही हनुमान् सुग्रीव की रक्षा कर रहा है ॥ १५ ॥

हनुमान् जी द्वारा पुरी में जो कार्य हुआ वह आपके लिये दुष्कर है। आप गृहस्थ हैं और वे ब्रह्मचारी हैं। हनुमान् जी की बुद्धि की सुक्ष्मता किसी के साथ

मालिनी०—

वसति रविजपार्श्वे सानुजो रामचन्द्रः
पवनजकृतसेवां चाप्यसौ स्वीकरोति ।
अमितभुजबलोऽसौ राक्षसानां निहन्ता
प्रथमविशिखयोगाद्यस्य ताला निपेतुः ॥ १७ ॥

मालिनी०—

सकुशल इव यातुं कः समर्थो रणात्ते
स क इति पुनरायातुं क्षमो यो रणार्थम् ।
दिनकरसुत आयातोऽस्ति तद्वत्समीक्ष्य
प्रिय ! कुरु मम वाक्यं भ्रातरं मेलयेति ॥ १८ ॥

स्वागता०—

कालकृन्मति विमोहनतोऽसौ । नाभृणोद्धितकरं शुभवाक्यम् ।
योद्धुमैत्स्वसदनादतिरुष्टः । प्राभवद्रघुपतेः शरलक्ष्यम् ॥ १९ ॥

शार्दू०—

तत्पश्चादुभयोरभूच्च सुजना वाग्युद्धमीषत्तदा
वाग्युद्धे समवाप्य चोत्तरमसौ सन्त्यक्तरोषोऽभवत् ।

---

तौली नहीं जा सकती है। वे हनुमान जी गिरते हुए अपने गुरु पुत्र को देखते ही नहीं रहेंगे ॥ १६ ॥

फिर सुग्रीव के पास अपने अनुज के साथ रामचन्द्र जी भी हैं। हनुमान् जी से भी वे सेवा ग्रहण करते हैं। उनका भुजबल अमित है। वे राक्षसों को मारनेवाले हैं। उनके पहले ही शर प्रहार से सातों ताल गिर गये ॥ १७ ॥

आप ही देखिये रण में आपके हाथ से कुशलपूर्वक छूट जाने में कौन समर्थ होगा ? तथा वह कौन होगा जो दुबारा आप से लड़ने की हिम्मत करे ? लेकिन यह सुग्रीव इसी प्रकार आया है। इसका भली-भाँति विचार कर हे स्वामी ! आप भाई को मिला लें। मेरी यह प्रार्थना आप मान लें ॥ १८ ॥

काल ने बाली की बुद्धि मोहित की थी। अतः उसने अपनी पत्नी की हितकर सलाह नहीं सुनी। अत्यन्त क्रोध करके वह लड़ने के लिये गया तथा अन्त में रामचन्द्रजी के बाण का लक्ष्य बन गया ॥ १९ ॥

तत्पश्चात् बाली और रामचन्द्रजी में कुछ वाग्युद्ध हुआ लेकिन सही जवाब

ऊचे पुत्रमपि स्त्रियं च वचनं कर्तव्यदिग्दर्शकम्
अन्तेऽसौ विससर्ज देहमगमद् देहस्मृतिं केवलाम् ॥ २० ॥

शार्दू०—

सुग्रीवस्तु शरीरदाहमकरोद्रामाज्ञया बालिनः
दत्त्वाम्ब्वञ्जलिमैत्पुना रविसुतो रामं विषादान्वितः ।
ऊचे तं रघुनन्दनः कपिवराणामीशतां प्राप्नुहि
भावी बालिसुतस्तथैव युवराट् शाखामृगेशस्य ते ॥ २१ ॥

शार्दू०—

बद्धोऽहं पितुराज्ञया कपिपते शक्तो न गन्तुं पुरे
यास्यत्येष तु लक्ष्मणस्तवपुरे राज्याभिषेकाय ते ।
वर्षायाः समयोऽस्त्ययं कपिपते युक्तो न युद्धोद्यमः
यावन्मासचतुष्टयं निजगृहे कालं सखे यापय ॥ २२ ॥

शार्दू०—

तावत्पर्वतकन्दरास्वहमथो नेष्यामि कालं सखे
भ्रात्रा साकमतीव दुःखितमना पत्नीवियोगाकुलः ।

---

मिलने से बाली ने क्रोध को सर्वथा त्याग दिया। अंगद तथा तारा को कुछ कर्तव्य दिग्दर्शन करके अन्त में बाली ने देह त्याग दिया। तथा वह केवल स्मृति में ही शेष रह गया ॥ २० ॥

बाद में रामचन्द्रजी की आज्ञा से सुग्रीव ने बाली का दाह संस्कार किया तथा उसे जलांजलि देकर वह पुनः रामचन्द्रजी के पास गया। उसका मन विषाद से भर गया था। रामचन्द्रजी बोले अब आप कपीश पद को स्वीकार कीजिये तथा आपके राज्य का युवराज यह बाली पुत्र अंगद होगा ॥ २१ ॥

मैं पिता की आज्ञा में बंधा होने के कारण आपके पुर में नहीं जा सकता हूँ। लेकिन यह लक्ष्मण आपके राज्याभिषेक के लिये आपकी पुरी में चला जायेगा। हे कपिपते ! यह बरसात का समय है इसमें युद्ध विषयक उद्योग ठीक नहीं हैं। अतः हे मित्र ! जब तक चौमासा रहेगा तब तक आप अपने घर में काल व्यतीत कीजिये ॥ २२ ॥

तब तक मैं भी भाई के साथ ही पत्नी के वियोग से दुःखी होता हुआ पर्वत कन्दराओं में काल व्यतीत करूँगा। वर्षा ऋतु बीत जाने पर आप सीता को खोजने

वर्षानिष्क्रमणे कपीञ्जनकजामन्वीक्षितुं प्रेषय
मत्कार्यं न कदापि विस्मर सखे पश्यन्सुहृद्धर्मतः ॥ २३ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वा रामवचोऽवदद्रविसुतः कार्यं त्वदीयं सखे
याते मासचतुष्टये रघुपते शीघ्रं करिष्ये ध्रुवम् ।
इत्युक्त्वाऽथ जगाम सूर्यतनयः सर्वान्गृहीत्वा जनान्
सर्वैस्तैस्तिलकं स्वकं रघुपतेरादेशतोऽकारयत् ॥ २४ ॥

वसन्त०—

प्राप्ताऽङ्गदेन सुजना युवराजसंज्ञा सर्वेऽभवन्प्रमुदिताः कपयः स्वचित्ते ।
नैवाभवन्प्रमुदिता नवशासनात्ते किन्त्वञ्जनातनयसङ्गतिलाभतस्ते ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे बालिनो वधः
सुग्रीवराज्यप्राप्तिश्चेत्यष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥



---

के लिये वानरों को भेजिये। मित्र धर्म को याद रखते हुए आप मेरा कार्य न भूलियेगा ॥ २३ ॥

रामचन्द्रजी का कहना सुनकर सुग्रीव बोले 'मित्र ! मैं आपका कार्य चौमासा बीतने पर शीघ्र ही कर डालूंगा यह निश्चित हैं। ऐसा कहकर सुग्रीव सभी को लेकर चला गया। और ( पुरी में पहुँचकर ) सभी की उपस्थिति में रामचन्द्रजी की आज्ञा से उसने अपना राज्य तिलक करा लिया ॥ २४ ॥

( उनकी आज्ञानुसार ही ) अंगद ने भी युवराज पद प्राप्त किया। सभी के मन में अपार आनन्द हो रहा था। लेकिन उनको यह आनन्द नये शासन के कारण नहीं हो रहा था। वह आनन्द तो ( होने वाले ) हनुमानजी की संगति के लाभ के कारण हो रहा था ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में किष्किन्धाकुञ्ज के अन्तर्गत
बाली का बध तथा सुग्रीव राज्य-प्राप्ति वर्णन करके
आठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ८ ॥



# अथ नवमः सर्गः

शालिनी०—

राज्यारूढे वानराणां सुकण्ठे । पश्चाद्यातो लक्ष्मणोऽद्रिं तदैव ।
वायोः सूनुर्नागमत्तेन साकम् । किष्किन्धायामेव विद्वानुवास ॥ १ ॥

उपजा०—

धिया विमृश्यैव चकार सेवाम् । रामस्य धीमान् हनुमान्विशिष्टाम् ।
आसीत्तु रामस्य सुसेवनार्थम् । भ्राताऽप्रमादी सुधियां वरिष्ठः ॥२॥

शालिनी०—

कामी कीशः कामभोगेषु मग्नः । भावी कर्तव्याच्च्युतोऽसौ विवेद ।
सर्वं ज्ञात्वा कर्म कर्तुं समर्थः । किष्किन्धायामेव विद्वानुवास ॥३॥

शालिनी०—

किष्किन्धायां वानराः केचिदासन् । भानोः सूनोर्भर्त्सकाः पक्षपातात् ।
तेषां शान्तिः सर्वथा वाञ्छनीया । साम्नो दानाद्दण्डतो भेदतो वा ॥४॥

---

वानरों के साम्राज्य पर सुग्रीव अभिषिक्त हुआ। तत्पश्चात् उसी समय लक्ष्मण ऋष्यमूक पर्वत पर चले गये। लेकिन हनुमानजी उनके साथ नहीं गये। अभिज्ञ हनुमानजी किष्किन्धा में ही रह गये ॥ १ ॥

बुद्धिमान् हनुमानजी बुद्धि से सोचकर ही रामचन्द्रजी की विशेष सेवा करते थे। प्रभु की ( अन्य ) सेवा करने के लिये ( तो ) बुद्धिमानों में श्रेष्ठ तथा प्रमाद रहित लक्ष्मणजी थे ( ही ) ॥ २ ॥

( सुग्रीव प्रसिद्ध कामी तो था ही ) वह कामी वानर काम भोगों में फँसेगा तथा मित्र के कर्तव्य को भूल जायेगा। यह हनुमान्जी जान गये। अतः सभी परिस्थिति को जानकर काम करने में सक्षम तथा अभिज्ञ हनुमान्जी किष्किन्धा में ही रह गये ॥ ३ ॥

किष्किन्धा में बाली के पक्षपाती कुछ ऐसे वानर थे जो सुग्रीव की भर्त्सना करते थे। साम दान दण्ड भेदादि जिस किसी उपाय से उनकी शान्ति करना अत्यावश्यक था ॥ ४ ॥

शालिनी०—

शैथिल्यं यद्बालिनः कार्यकाले । आसीदायातं न युक्तं कदापि ।
नष्टं कर्तुं तच्च शीघ्रं हनूमान् । किष्किन्धायामेव विद्वानुवास ॥५॥

शार्दू०—

वर्षायाः समयो बभूव विगतो ह्येवं जवान्मारुतेः
तस्मिन्नुन्नतिमैत्पुरीं हनुमतः कौशल्यतः पूर्ववत् ।
चिन्तावान्न हि व्यस्मरत्पवनजो रामस्य कार्यं परम्
सुग्रीवस्त्वभवन्मनोजरसिकः मूढः प्रमादी तथा ॥ ६ ॥

स्वागता०—

कामिनः प्रकृतितः किल कीशाः । तेषु तीव्र इति यो विदितोऽभूत् ।
योषिता विरहितो बहुमासान् । कानने सुकृपणः स निनाय ॥७॥

स्वागता०—

वानरेशपदवीं पुनराप । सुन्दरीद्वयमहो स च तत्र ।
कामिनां प्रियतमं समयश्च । प्राभवद् भृशमतो मदनान्धः ॥ ८ ॥

---

बाली के कार्यकाल में जो कुछ शिथिलता आई थी वह ( अच्छी राज्य-व्यवस्था के लिये ) कदापि ठीक नहीं थी उसको भी नष्ट करने के उद्देश्य से अभिज्ञ हनुमानजी किष्किन्धा में ही रह गये ॥ ५ ॥

खैर, हनुमानजी का वर्षा का समय इसी प्रकार बड़ी शीघ्रता से बीत गया। उतने समय में किष्किन्धा पुरी उनकी कार्य कुशलता के कारण पूर्ववत् व्यवस्थित हो गयी। पुरी के लिये चिन्तावान् होते हुए भी हनुमानजी रामचन्द्रजी के कार्य को भूले नहीं थे। लेकिन सुग्रीव काम के रस में डूबकर मोहित तथा प्रमादी बन गया था ॥ ६ ॥

एक तो वानर स्वभाव से ही कामी होते हैं। उन वानरों में भी जो अति कामी करके प्रसिद्ध था उसे निरुपाय होकर स्त्री के विरह में कई महीने वन में बिताने पड़े ॥ ७ ॥

फिर वह वानरों का सम्राट बन गया। अत्यन्त सुन्दरी दो स्त्रियाँ भी मिल गयी। कामियों का प्रियतम समय वर्षाकाल भी प्राप्त था। इन सभी कारणों से वह कामान्ध बन गया था ॥ ८ ॥

शालिनी०—

वर्षाकाले वैरिणो विग्रहस्य । नाशङ्कासीन्मारुतिः कार्यकर्ता ।
तस्मान्निःशङ्कः स भुञ्जन्सुखानि । यान्तं कालं नैव जज्ञौ स्मरान्धः ॥९॥

पृथ्वी—

जगाम पवनात्मजो रविसुतस्य कक्षे यदा
ददर्श युवतिद्वयेन सह काममुग्धं च तम् ।
उवाच तमसौ त्वया रघुपतेर्बलार्दर्जितम्
कपीश्वरपदं परं न कुरुषे सुहृत्कर्म यत् ॥ १० ॥

शार्दू०—

वर्षाभूद्विगता घनैर्विरहितं भात्यम्बरं स्नातवत्
मर्यादासु जलाशयाश्च सरितश्चायान्ति सर्वे शृणु ।
ज्योत्स्नायां धवलीकृतं प्रभवति क्ष्मामण्डलं रात्रिषु
मार्गाणामवरुद्धता कपिपते प्रायः समाप्ताऽभवत् ॥ ११ ॥

इन्द्र०—

श्रुत्वा वचस्तच्चकितो बभूव । लज्जायुतश्चापि भृशं सुकण्ठः ।
ऊचे हनूमन्प्रकृतेर्वशेऽस्मि । ब्रूयामतः किं न ममापराधः ॥१२॥

---

वर्षाकाल के कारण शत्रुओं के साथ लड़ाई की कोई संभावना नहीं थी, कार्य सम्हालने के लिये हनुमानजी थे ही। अतः निःशंक होकर काम भोग करते हुए उस कामान्ध ने जाते हुए समय को नहीं जाना ॥ ९ ॥

( वर्षाकाल बीतने पर ) जब हनुमानजी सुग्रीव के कक्ष में पहुँचे । तो उन्होंने दो युवतियों के साथ ( बैठे हुए ) उस कामान्ध को देखा । उसे हनुमानजी बोले आप रघुनाथजी के बल पर वानरों के सम्राट बन गये । लेकिन जो मित्र का कार्य है उसे आप नहीं कर रहे हैं ॥ १० ॥

देखिये वर्षा ऋतु बीत गई । बादलों से रहित आकाश ( धूलि वगैरह से रहित होने के कारण ) मानों स्नान किये हुये के समान निर्मल दिखाई दे रहा है। जलाशय तथा नदियाँ सभी अपनी-अपनी मर्यादा में आ रहे हैं। रात्रियों में चन्द्रमा की किरणों से भूमण्डल बिल्कुल शुभ्र मालूम पड़ता है। तथा वर्षा के कारण मार्गों में आई हुई रुकावटें प्रायः समाप्त हो गयी हैं ॥ ११ ॥

हनुमानजी का वह कथन सुनकर सुग्रीव चकित तथा लज्जित हो गया ।

भुजङ्ग०—

स्वभावस्य नास्त्यौषधं वायुपुत्र
जगद्वर्तते वश्यतामेत्य यस्य ।
अहं चापि बद्धोऽस्मि तेनैव धीमन्
अतो दुष्टदृष्टया न चेक्षस्व मां त्वम् ॥ १३ ॥

भुजङ्ग०—

मतेस्ते प्रसादाद्धनूमन्कृपालो
अहं जीवितः प्राप्तराज्यस्तथैव ।
भविष्यत्यपि ह्याश्रयोऽस्मत्कृतेऽस्ति
धियस्ते महान्नान्यथा मां क्षमस्व ॥ १४ ॥

भुजङ्ग०—

उवाचाञ्जनेयो न कोऽप्यस्ति दोषी
यतः सूत्रधारोऽस्ति सर्वस्य ह्यीशः ।
यथाऽभूत्प्लवङ्गेश भूते न शोच्यम्
सुहृत्कार्यसिद्धौ मतं ब्रूहि शीघ्रम् ॥ १५ ॥

---

वह हनुमान्‌जी से बोला, 'हे हनुमानजी मैं अपनी प्रकृति के वशीभूत हूँ अतः क्या कहूँ ? मेरा कोई अपराध नहीं है ॥ १२॥

हे हनुमान्‌जी, 'जिसके वश में होकर सारा संसार चल रहा है उस स्वभाव की क्या दवाई है ? मैं भी उसी के द्वारा बद्ध होकर कार्य कर रहा हूँ।' अतः मुझे दोष दृष्टि से मत देखो ॥ १३ ॥

हे कृपालु हनुमान् ! तुम्हारी बुद्धि के प्रसाद से ही मैं जीवित हूँ तथा मुझे राज्य भी मिल गया है। आगे के लिए भी हमारे लिये आप की बुद्धि का ही बड़ा सहारा है। इसमें कोई अन्यथा बात नहीं है। तुम मुझे क्षमा करो ॥ १४॥

( अपने कार्य पर दृष्टि रखते हुए ) हनुमान्‌जी बोले, संसार में कोई भी दोषी नहीं है क्योंकि सभी का सूत्रधार ईश्वर ही है। अतः जो कुछ भूतकाल में हुआ सो हुआ उसका सोच नहीं करना चाहिये। अपने मित्र के कार्य की सिद्धि के लिये शीघ्र ही अपनी राय कहिये ॥ १५ ॥

स्वागता०—

शक्नुवन्ति कपयः बहुसङ्ख्याः । कर्म यत्तु पवनात्मज कर्तुम् ।
एकलोऽप्यसि भृशं खलु कर्तुम् । कर्म तद् प्लवगमुवाच सुकण्ठः ॥१६॥

शार्दू०—

यूथांश्चाप्यथ यूथपांश्च सकलानिन्द्रोपमान् सर्वशः
सर्वानाह्वय मारुते बहुबलान् युद्धाय मच्छासनात् ।
नायातोऽथ च पूर्णपक्षमिह वै यो यापयित्वैष्यति
भावी वध्य इमं सुनिश्चितममूंन्सन्देशमादिश्य मे ॥ १७ ॥

उपजा०—

आयाहि शीघ्रं हनुमन्महात्मन् । यथा कपीन्वक्ष्यसि शासनं मे ।
ऋक्षानपि ब्रूहि तथैव धीमन् । भवन्तु शीघ्रं मिलिता वनेस्मिन् ॥१८॥

शालिनी०—

आदेशात्ते यामि शीघ्रं कपीश । इत्युक्त्वाऽसौ तीव्रवेगो जगाम ।
यूथेष्वेवं पर्यटन्वायुवेगात् । कीशानृक्षाञ्श्रावयित्वाऽऽजगाम ॥१९॥

शालिनी०—

आयान्तं तं वानरेशस्तु वीक्ष्य । सूर्यं गन्तुं कःशिशुः शक्त इत्थम् ।
सन्देहाब्धेः प्राप्य चोत्तीर्णतां सः । आश्चर्याब्धौ सज्जनाः सम्पपात ॥२०॥

---

सुग्रीव बोला हे हनुमान्जी, बहुत से वानर मिलकर जो कार्य कर सकते हैं निश्चित रूप से वहीं काम तुम अकेले ही करने में समर्थ हो ॥ १६ ॥

वानरों के जितने भी यूथ और उनके इन्द्र के समान यूथप हैं सबको मेरी आज्ञा से तुम्हीं बुला लो। जो नहीं आयेगा तथा पूरा पक्ष बिताकर आयेगा वह मेरे द्वारा वध्य होगा ऐसा मेरा सन्देश उन्हें सुनाकर तुम शीघ्र ही चले आना। जैसे वानरों को सन्देश सुनाओगे वैसे ही ऋक्षों को भी सुना देना जिससे वे भी शीघ्र ही इस वन में सम्मिलित हों ॥ १७-१८ ॥

'हे कपीश, आपके आदेश से मैं शीघ्र जा रहा हूँ' ऐसा कहकर तीव्र वेग वाले हनुमानजी गये और सभी यूथपों के यहाँ जाकर सभी वानर और भालुओं को सुग्रीव का सन्देश सुनाकर शीघ्र ही आ गये ॥ १९ ॥

शीघ्र ही आये हुए हनुमान्जी को देखकर सूर्य के पास जाने में कौन शिशु

शार्दू०—

सीदन्तत्र वचो जगाद भगवान् रामः स्वकं भ्रातरम्
यातं मासचतुष्टयं तु रविजो भ्रातर्न धर्मे स्थितः ।
सीताया विरहे दुनोम्यहमसौ पुर्यां सुखं चाश्नुते
सत्यं सत्सुहृदोऽपि यान्ति विमुखत्वं भाग्यहीनस्य ये ।। २१ ।।

स्रग्धरा०—

किष्किन्धां याहि भ्रातर्वद रवितनयं येन बाली गतोऽस्ति
नासौ मार्गोऽवरुद्धो यदि तव हृदये कामना तेन गन्तुम् ।
श्रुत्वा रामानुजस्तत्सुकुपितमनसा स्वासनादुत्पपात
कृत्वा सज्जं धनुः स्वं रघुकुलतिलकं वाक्यमूचे प्रमाणम् ।।२२।।

शिख०—

कृतघ्नः सुग्रीवः पततु युधि मद्बाणविहतः
तथा राज्यं सर्वं प्रभवतु विनष्टं मम शरैः ।
स्वयं सूर्यस्त्राता युधि कुटिलबुद्धेर्यदि भवेत्
तथाप्यद्यार्किर्वै यमसदनवासी प्रभविता ।। २३ ।।

---

समर्थ हो सकता है इस शंका रूप समुद्र को पारकर वानरराज सुग्रीव आश्चर्य के समुद्र में गिर गया ।। २० ।।

उधर ऋष्यमूक पर्वत पर भगवान् राम अपने भाई लक्ष्मण से कहते हैं देखो लक्ष्मण ! चौमासा बीत गया लेकिन सुग्रीव धर्म में स्थित नहीं हुए । सीता के विरह में मैं यहाँ दुःख पा रहा हूँ और वे पुरी में सुख भोग रहे हैं । सत्य ही है भाग्यहीन के जो अच्छे मित्र होते हैं वे भी विमुख हो जाते हैं ।। २१ ।।

लक्ष्मण ! तुम किष्किन्धा को जाओ और सुग्रीव से कहो कि जिस रास्ते से बाली गया है उसी रास्ते से यदि तुम्हारी जाने की इच्छा है तो वह मार्ग अभी बन्द नहीं हुआ है । रामचन्द्रजी का वाक्य सुनकर लक्ष्मण मन में क्रुद्ध होकर अपने आसन से कूद पड़े तथा अपने धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाकर राम को अपना प्रामाणिक वचन बोले ।। २२ ।।

'वह कृतघ्न सुग्रीव युद्ध में मेरे बाण से विद्ध होकर गिर पड़े । तथा उसका संपूर्ण राज्य मेरे बाणों से विनष्ट हो जाय । यदि इस युद्ध में उस कुटिल बुद्धि का बाप सूर्य भी सहायता देने को आयेगा तो भी वह सूर्यपुत्र सुग्रीव आज यमपुरी में वास करेगा' ।। २३ ।।

शार्दू०—

दृष्ट्वा तं कुपितं भृशं रघुपतिर्ब्रूते स्म सान्त्वं वचः
शान्तो वीर भवेति रुष्टमनसा कार्यं न नश्येदतः ।
भ्रातस्तं कुरु भीतमीषदुचितैर्वाक्यैः सखायं मम
यस्मात्सुष्ठु स चोदितः कपिपतिः कार्याय युक्तो भवत् ।। २४ ।।

हरिणी०—

भवतु रविजो भोगे लिप्तः सदा हनुमान्न तु
अतुलितमतिं श्रद्धायुक्तं बलस्य निकेतनम् ।
प्रियजनमथो मेऽपि भ्रातः सुभटं समरे पुनः
पवनतनयं स्मृत्वा सम्यक्तया न भवेदृशः ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे हनूमतः सुग्रीवबोधनं रामलक्ष्मणयोर्वार्ता चेति नवमः सर्गः ।। ९ ।।

---

क्रुद्ध लक्ष्मण को देखकर रामचन्द्रजी कुछ सान्त्वना पूर्ण वचन बोले । हे वीर ! ऐसे क्रोधी रुख से काम बिगड़ने न पावे इस लिये शान्त हो जाओ । हे भाई मेरे मित्र को उचित ही वाक्यों से थोड़ा डराओ जिससे वह हमारे कार्य के लिये प्रेरित होकर उसमें लग जाँय ।। २४ ।।

देखो सुग्रीव भले ही हमेशा भोग में लिप्त रहे लेकिन हनुमानजी कभी नहीं होंगे । अनुपम बुद्धिमान् श्रद्धावान्, बल के धाम, मेरे प्रिय भक्त तथा युद्ध में श्रेष्ठ योद्धा उन हनुमानजी की तरफ देखकर तुम्हें इस तरह अत्यन्त क्रोधी नहीं होना चाहिये ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धा कुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी का सुग्रीव को मित्रकार्य के लिये उद्बोधन तथा राम और लक्ष्मण की आपस में वार्ता कहकर नवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ।। ९ ।।

# अथ दशमः सर्गः

शिख०—

कपीनाहूयैवं पवनसुत आयात इति वै
अभूज्ज्ञात्वा वृत्तं प्लवगगण आश्चर्यचकितः ।
कदा यातश्चायात इति वचनं ते निजगदुः
वयं तं पश्यामः सदसि च नगर्यां प्रतिदिनम् ।। १ ।।

उपजा०—

वायुः सुपर्णश्च मनश्चलन्ति । तथैव वायोस्तनयो महात्मा ।
न पञ्चमः कोऽपि जवेऽस्ति जातः । यन्नाम चास्यां गणयाम सूच्याम् ।।२।।

उपजा०—

स्तुतेर्विरक्तो हनुमान्परन्तु । कार्येषु मग्नो नगरे बभूव ।
सुखोपभोगे रविजस्तथैव । बभूव मग्नो विवशः प्रकृत्या ।। ३ ।।

शार्दू०—

व्यस्ते कर्मसु मारुतौ च रविजे भोगे ह्यकस्मात्तदा
ज्याघोषो भयदो बभूव सुजनाः गुञ्जन्नगर्या बहिः ।

---

सभी ( ऋक्ष तथा ) वानरों को निमन्त्रण देकर हनुमानजी आ चुके हैं यह समाचार जब वानरों ने जाना तो वे बड़े आश्चर्य चकित हो गये । वे बोले हम तो रोज ही उनको सभा में तथा नगरी में देखते हैं । वे कब गये और कब आये ! ।।१।।

वायु, गरुड़ और मन ये ही तेज चलने वाले हैं । ये महान् आत्मा हनुमान् भी वैसे ही तेज चलने वाले हैं । वेग में पांचवा कोई भी उत्पन्न हुआ नहीं है जिसको हम इस सूची में समाविष्ट करें ।। २ ।।

लेकिन स्तुति की इच्छा न करते हुए हनुमानजी नगरी के कार्यों में व्यस्त हो गये । सुग्रीव भी अपनी प्रकृति के अनुसार कामोपभोग में व्यस्त हो गया ।।३।।

इस प्रकार जब हनुमानजी कार्य में व्यस्त थे तथा सुग्रीव काम भोग में व्यस्त था उसी समय किष्किन्धा के बाहर से प्रत्यंचा का भयंकर शब्द सुनाई पड़ा । आकाश में गूंजता हुआ वह शब्द बिजली की कड़क के समान मानों कानों

आयातः स विदारयञ्छ्रुतिपुटं शब्दो यथा विद्युतः
कश्चिच्चापधरो वरोऽखिलजगज्जेतुं बभूवोद्यतः ॥ ४ ॥

शार्दू०—

यातो वायुसुतः सुरक्षणपरः सुग्रीवगेहं जवात्
ज्ञातुं कः स जवाज्जगाम युवराजो मारुतेराज्ञया ।
ज्ञात्वा सर्वमदस्तथैव जवतो यातोऽङ्गदश्चावदत्
क्रुद्धो लक्ष्मण आगतोऽस्ति हनुमन्विस्फूर्जयन्स्वं धनुः ॥ ५ ॥

शार्दू०—

ब्रूते क्वास्ति सुदुष्टधीः कपिपतिः कामी कृतघ्नः पुनः
राज्यं प्राप्य सुविस्तृतं रघुपतेर्बाह्वोर्बलात् धर्महा ।
पश्चाद्भोगरतोऽभवत्खलमतिर्विसृज्य लज्जां शठः
बाली दुष्ट ! यया गतोऽमितबलो नैवावरुद्धा सृतिः ॥ ६ ॥

शालिनी०—

ऊचे सुग्रीवोऽस्मि दुष्टः किमर्थम् । कस्मात्कार्तघ्न्यं मयि प्राविशच्च ।
नाहं जाने कारणं क्रुद्धतायाः । उच्चैरीदृङ्मारुते लक्ष्मणस्य ॥७॥

---

के पर्दों को फाड़ डाल रहा था । जैसे कोई महाधनुर्धर सम्पूर्ण विश्व को जीतने के लिए उद्यत हो रहा है ॥ ४ ॥

सुग्रीव की रक्षा के लिये ( वचनबद्ध ) हनुमानजी शीघ्र सुग्रीव के महल को गये । तथा उन्हीं की आज्ञा से अंगद बड़े वेग से देखने के लिये गये कि वह ( ज्या शब्द करने वाला ) कौन हैं ? सभी समाचार जानकर वह शीघ्र ही, आये और बोले हे हनुमानजी, लक्ष्मणजी बड़े क्रुद्ध होकर प्रत्यंचा का शब्द करते हुए आ रहे हैं ॥ ५ ॥

वे क्रोध के मारे तमतमा कर कह रहे हैं कि वह कामी कृतघ्न तथा दुष्ट बुद्धि सुग्रीव कहाँ है । रघुपति के बाहु बल के आश्रय से बिस्तृत राज्य प्राप्त करके धर्म को हनन करता हुआ भोग में लवलीन हो रहा है । दुष्ट बुद्धि उस शठ को शरम भी नहीं लगती है ? रे दुष्ट सुग्रीव ! बाली जिस रास्ते से गया है वह रास्ता अभी बन्द नहीं हुआ है ॥ ६ ॥

सुग्रीव बोला मैं दुष्ट कैसे हुआ ? कृतघ्नता मेरे अन्दर कहाँ से आई ? हे हनुमान् मैं तो लक्ष्मण के इतने महान् क्रोध का कोई कारण नहीं देख रहा हूँ ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

पवनपुत्र उवाच ततः शृणु । त्वमसि रामसुहृत्प्लवगेश्वर ।
त्वममुनोपकृतोऽसि पुनः परम् । उपकृतिर्न च तस्य कृता त्वया ॥ ८ ॥

द्रुतवि०—

विषयभोगरतिस्तव बाधिका । अभवदत्र कपीश्वर नान्यथा ।
नततयैव सुहृच्छमनं कुरु । न खलु युक्त उपाय इतोऽन्यथा ॥ ९ ॥

शार्दू०-

वर्षाऽभूद्विगता तथापि न सुहृत्कार्यं त्वया चिन्तितम्
एषाऽस्त्येव विमत्तता कपिपते भोगाब्धिमग्नस्य ते ।
कालोऽयं सुमहान्कपीश्वर पुनर्युद्धोद्यतानां कृते
ईदृग्यात्यफलः कथं रघुपतेर्भ्राता न कुप्येत्त्वयि ॥ १० ॥

शार्दू०—

ज्याघोषं क्रमशः कपीश्वर भृशं तीव्रं भवन्तं शृणु
मन्ये लक्ष्मण आगतोऽस्ति निकटं त्वद्धामसीम्नि ध्रुवम् ।
तारा यातु गृहाद् बहिः सुविनता भूत्वा वचो वै वदेत्
तं वल्गवक्षरसंयुतं नयतु तत्क्रोधं क्षयं सर्वथा ॥ ११ ॥

---

हनुमानजी बोले सुनिये आप रघुनाथजी के मित्र हैं। आप तो उनसे उपकृत हो गये हैं परन्तु आपने अभी तक उनका कोई उपकार नहीं किया है ॥ ८ ॥

हे वानरेश्वर ! आपकी विषय भोग की आसक्ति ही यहाँ बाधक हुई है। इसलिये नम्रता से ही मित्र के क्रोध का शमन कीजिये। इससे बढ़कर कोई भी उपाय नहीं है ॥ ९ ॥

वर्षा ऋतु कभी की बीत गई, लेकिन आपने अपने मित्र के कार्य की चिन्ता नहीं की। भोग समुद्र में डूबे हुए आपकी यह प्रमत्तता तो है ही। फिर यह वर्तमान समय युद्धोद्यतों के लिये बड़ा मूल्यवान् है और वह इस प्रकार निष्फल बीत रहा है तो फिर लक्ष्मणजी आपके ऊपर क्यों नहीं क्रोध करेंगे ? ॥ १० ॥

हे वानरेश्वर ! देखिये प्रत्यंचा की आवाज क्रमशः तीव्र होती जा रही है। निश्चित रूप से मालूम पड़ रहा है कि लक्ष्मण निकट आ चुके हैं आपके महल की सीमा में आ गये हैं। अब आपकी बड़ी रानी तारा महल से बाहर जाकर विनम्र होकर लुभावनी वाणी से मधुर शब्द बोलकर उनके क्रोध को सर्वथा शान्त करें ॥ ११ ॥

शार्दू०—

पश्चाच्छान्तियुतः स्थिरो विशतु ते कक्षे प्लवङ्गेश सः
शान्त्यै श्रेष्ठतमोऽस्त्युपाय इति वै नान्यः प्लवङ्गेश्वर ।
तन्मत्वा हनुमद्वचस्तु सुजनास्ताराऽमुना प्रेषिता
याता नम्रतयैव शेषशमनार्थं सुष्ठु तारा तदा ॥ १२ ॥

शिख०—

यदा किष्किन्धायां प्रविशति स शेषः स्म कुपितः
अपश्यत्तत्पुर्या रुचिररचनां चाप्यमलताम् ।
पुरा सा दृष्टाऽऽसीद्विबुधपतिसूनौ सति मृते
तदा नासीत्तस्यामिति रुचिरता नो विमलता ॥ १३ ॥

हरिणी०—

अमनुत तदा शेषश्चित्ते कपीशकृतां स्थितिम्
अपि कपिवरान हृष्टान्पुष्टान्ददर्श विभूषितान् ।
रविसुतमसौ मेने शास्ताऽप्रमत्तमतिस्तदा
मनसि मुदितः प्राभूच्चासावभूच्छमितस्तदा ॥ १४ ॥

---

इसके बाद क्रोध शान्त होकर स्थैर्य को प्राप्त हुए लक्ष्मण आपके कक्ष में प्रवेश करें यही शान्ति के लिए सर्वश्रेष्ठ उपाय है।' हनुमान्‌जी का वह नीतियुक्त वचन मानकर सुग्रीव ने तारा को भेज दिया। तारा ( भी ) बड़ी नम्रता धारण करके लक्ष्मण की शान्ति के लिये चली गई ॥ १२ ॥

जब कुपित लक्ष्मण किष्किन्धापुरी में प्रविष्ट हुए उन्होंने किष्किन्धापुरी की सुन्दर रचना तथा सफाई देखी। पहले बाली के मरने पर भी उन्होंने वह पुरी देखी थी। परन्तु उस समय पुरी में न तो इतनी सुन्दरता थी न उसमें इतनी सफाई थी ॥ १३ ॥

लक्ष्मण मन में समझ गये कि यह पुरी का परिवर्तन सुग्रीव के ही परिश्रम से हुआ है। जब उन्होंने हृष्टपुष्ट तथा शुभवस्त्रादिकों से युक्त वानरों को देखा तो उन्होंनें जाना कि सुग्रीव एक अप्रमत्त शास्ता है। उससे वे बड़े प्रसन्न हुए तथा उनका क्रोध भी शान्त हुआ ॥ १४ ॥

वसन्त०—

विस्फूर्जयन्धनुरसौ प्रविवेश पुर्याम्
क्रोधो बभूव शमितस्तु निरीक्ष्य शोभाम् ।
दृष्ट्वा सुकण्ठसदनं स बभूव कोपी
तारां ददर्श विनतां सदनाद् बहिस्तु ॥ १५ ॥

शिख०—

स्त्रियं दृष्ट्वा कोपं ह्यकुरुत निरस्तं स्वमनसः
क्षितौ दृष्टिं बध्वाऽकुरुत न तदा कार्मुकरवम् ।
तदा प्रीत्या नत्वा सुविनतशिरा चातिचतुरा
उवाचामुं तारा दशरथसुतं चित्रवचनम् ॥ १६ ॥

शार्दू०—

ईदृक्कष्टकरः कुमार कथय क्रोधः कथं वै कृतः
किष्किन्धा कपिसङ्कुलास्ति विकला क्रोधस्य किं कारणम् ।
कच्चित्कामकलाप्रसक्तकपिराट् काकुत्स्थकार्यङ्करः
नेत्यालोक्य कटुः कृतः कपिकुले क्रोधः कुमारेदृशः ? ॥ १७ ॥

---

( राम की आज्ञानुसार ) वे धनुष का टंकार करते हुए पुरी में प्रविष्ट हुए । तथा पुरी की शोभा देखकर उनका क्रोध रफूचक्कर हो गया । सुग्रीव का महल देखकर उन्होंने फिर क्रोधी रूप अपनाया परन्तु पहले पहल विनम्र स्वभाविनी तारा को देखा ॥ १५ ॥

स्त्री को देखते ही ( लक्ष्मणजी की आँखें स्वतः नीची हो गईं ) पृथ्वी पर देखते हुए उन्होंने धनुष का टंकार करना छोड़ दिया । तथा मन में धारण किया हुआ क्रोध भी त्याग दिया । तब अत्यन्त चतुर तारा नतमस्तक होकर उन दशरथ कुमार लक्ष्मणजी से विचित्र वचन बोली ॥ १६ ॥

'कुमार ! यह तो कहो कि इतना कष्टकर क्रोध आपने क्यों किया ? आपके क्रोध के कारण कपिकुलों से संकुलित सम्पूर्ण किष्किन्धानगरी विकल हो रही है । क्या कामकला में आसक्त होकर कपियों के राजा (सुग्रीव) रामचन्द्र का कार्य नहीं कर रहे हैं ऐसा समझकर तो आपने ऐसा कठिन क्रोध नहीं किया है ? ॥ १७ ॥

२०

शिख०—

महामेधाविन्मे मृदु विमलमेकं शमकरम्
शृणुष्वेदं वाक्यं प्रशममिहि धीमन्स्वमनसि ।
अमत्तो नः स्वामी स्मृतिरपि न मन्दा सममतेः
स्थितः पुर्यामस्यां मददमन इच्छन्शममसौ ॥ १८ ॥

मालिनी०—

स्मरति रघुपतेस्तु प्रीतिमस्मत्पुरीशः
रुचिरपि भृशमेवं रामकार्ये च तस्य ।
परमरत इवासौ वस्तुतो नावरुद्धः
चरणकमलभृङ्गो रामचन्द्रस्य सोऽस्ति ॥ १९ ॥

शालिनी०—

श्रुत्वा वाणीं लक्ष्मणस्तां विचित्राम् । ताराबन्धे वाङ्मयेऽसौ निबद्धः ।
कीशेष्वीदृक्शब्दसौक्ष्म्यं समीक्ष्य । प्रीतो भूत्वा पण्डितां तां जगाद ॥२०॥

हरिणी०—

त्वमसि विदुषी ते नैवास्ति प्रमत्तमतिः पतिः
तवपतिमहं द्रक्ष्याम्येवं पुनर्निजगाद सा ।

---

हे महाबुद्धिमान् कुमार ! मेरा निर्मल, मृदु तथा शान्तिप्रद वाक्य सुनिये । आप अपने मन में शान्ति प्राप्त करें । हमारे स्वामी प्रमादी नहीं हैं, उनकी स्मृति भी मन्द नहीं है । उनकी बुद्धि सन्तुलित रहती है । गर्व पर विजय प्राप्त करके शान्ति की इच्छा करते हुए वे इस पुरी में विराजमान हैं ॥ १८ ॥

वे हमारी पुरी के स्वामी रघुनाथजी की प्रीति का ( हमेशा ) स्मरण करते हैं तथा रामकार्य में उनकी रुचि भी है । लेकिन ( ऊपर से देखने में वे ) रत नहीं हैं ऐसे मालूम होते हैं, वस्तुतः वे रुके नहीं हैं । वे तो रामचन्द्रजी के चरणकमलों के भ्रमर ही हैं ॥ १९ ॥ ( ताराबन्ध )

उस विचित्र वाणी को सुनकर वानरों में भी ऐसी शब्द रचना की शक्ति होती है, यह देखकर लक्ष्मण बड़े प्रसन्न हुए तथा वे तारा के वाङ्मय बन्ध में बँध गये ( उसे उन्होंने सत्य ही समझा ) ॥ २० ॥

लक्ष्मण बोले—'आप तो विदुषी मालूम पड़ती हैं, आपके पति प्रमादयुक्त बुद्धि के नहीं हो सकते हैं । उनसे मैं भेंट करूँगा । तारा बोली—हनुमान्जी द्वारा




ताराबन्धः

किष्किन्धाकुञ्जे दशमे सर्गे
एकोनविंशः श्लोकः।

पवनतनयेनाहूतास्ते दृढ़ा युधि वानराः
अरिंशमन तान्दृष्ट्वैव त्वं प्रसादमेवाप्स्यसि ॥ २१ ॥

हरिणी०—

इति रघुपतेः कार्येऽस्माकं कुमार न मत्तता
जनकतनयाया आनेता भविष्यति मारुतिः ।
पवनतनयो बुद्धौ शक्तौ वरः कपिसत्तमः
नगररचना तेनैवैषा कृता मति सौक्ष्म्यतः ॥ २२ ॥

मालिनी०—

प्लवगसुलभभावान्मत्पतिः किञ्चिदासीत्
विषयरसविमुग्धस्त्वौषधं किं प्रकृत्याः ।
तव भय मथितोऽसावैत्तु कार्पण्यभावम्
शृणु रघुपति कार्यं प्रेक्ष्य धीमन्क्षमस्व ॥ २३ ॥

हरिणी०—

प्रविशसदने सौम्यास्माकं भजस्व शमं तथा
कपिपतिरपि प्रीत्या कुर्यात्त्वया सह भाषणम् ।
प्रशमितमनाः शेषोऽप्येवं विवेश गृहे मुदा
भयविरहितः सुग्रीवोऽपि प्रसन्नमना अभूत् ॥ २४ ॥

---

बुलाये गये युद्ध में दृढ़ रहने वाले कपिवरों को देखकर आप ( और भी ) प्रसन्न हो जायेंगे ॥ २१ ॥

इस प्रकार हे कुमार ! रामकार्य में हमलोगों का कोई प्रमाद नहीं है। जनकसुता सीता को तो अकेले हनुमान्‌जी ले आवेंगे। वे वानरश्रेष्ठ बल में तथा बुद्धि में बढ़े-चढ़े हैं। नगर की रचना जो आप देख रहे हैं हनुमान्‌जी के द्वारा ही हुई है, जिसमें उन्होंने अपनी बुद्धि की सूक्ष्मता का परिचय दिया है ॥ २२ ॥

वानर सुलभ स्वभाव के कारण मेरे पति कुछ विषय रस में मोहित हो गये थे लेकिन स्वभाव की क्या औषधि है ? आपके भय से घबराये हुए वे किंकर्तव्य विमूढ़ हो रहे हैं। अतः हे कुमार ! आप रामकार्य की तरफ देखकर उन्हें क्षमा कीजिये ॥ २३ ॥

इसलिये हे सौम्य ! आप हमारे महल में चलिये तथा शान्ति धारण कीजिये

शार्दू०—

कामान्स्वाँल्लभते नरस्तु मनसा स्मृत्वैव वायोः सुतम्
विघ्नानां शमनं तथैव सुमहापुण्योपलब्धिस्ततः।
ख्यातिर्वायुसुतस्य हीत्थमतुला व्याप्तास्ति लोके भृशम्
तत्साक्षात्तदुपस्थितौ न च भवेत्कार्यं सुसिद्धं कथम् ॥ २५ ॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे लक्ष्मणस्य क्रोधः हनुमत्कृपया तच्छान्तिर्नाम दशमः सर्गः ॥ १० ॥



---

जिससे कीशपति भी आपसे प्रेमपूर्वक बातचीत करें। तदनन्तर उसी प्रकार शान्त मन वाले लक्ष्मण हर्षित होकर महल में गये तथा सुग्रीव भी भय से रहित होकर प्रसन्न हो गये ॥ २४ ॥

हनुमान्जी का केवल स्मरण करने से ही मनुष्य को अपनी इच्छित वस्तुएँ मिलती हैं। विघ्नों की शान्ति हो जाती है तथा महान् पुण्य की प्राप्ति हो जाती है। ऐसी ही हनुमान्जी की ख्याति लोक में व्याप्त है फिर उनके प्रत्यक्ष उपस्थित होने पर वह कार्य कैसे नहीं सिद्ध होता ? ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में किष्किन्धाकुञ्ज के अन्तर्गत लक्ष्मण का क्रोध तथा हनुमत्कृपा से उसकी शान्ति वर्णन करके दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ १० ॥



# अथैकादशः सर्गः

भुजङ्ग०--

कृते स्वागते लक्ष्मणस्यार्कपुत्रः । अवोचत्तदा लक्ष्मणं तुष्टचित्तम् ।
अपश्यं बलं रामचन्द्रस्य धीमन् । अतर्क्यं किलास्मत्कृते सर्वथादः ॥१॥

शार्दू०—

रामोऽचिन्त्यबलात्स्वकाञ्जनकजां निःसंशयं प्राप्स्यति
अस्माकं सुयशो भविष्यति जने भ्रातर्विना पौरुषम् ।
आसं भीतियुतस्त्वयि प्रकुपिते यन्मेऽपराधान्वितम्
आसीदाचरण क्षमां कुरु सखे याचे ह्यहं तत्कृते ॥ २ ॥

वसन्त०—

शेषो जगाद कपिराडहमब्रुवि त्वाम्
यत्क्रोधयुक्तमनसा वचनं ह्यवाच्यम् ।
सम्प्रेक्ष्य बन्धुवदनं व्यथितं हि तत्तु
भूत्वा क्षमापरवशस्त्वमपि क्षमस्व ॥ ३ ॥

---

लक्ष्मण का स्वागत करने के बाद सन्तुष्ट चित्त लक्ष्मण से सुग्रीव बोला— 'हे बुद्धिमान् लक्ष्मणजी मैंने रामचन्द्रजी का बल देखा हमारे लिये तो वह बिलकुल सोचने के बाहर की बात है ॥ १ ॥

रामचन्द्रजी अपने अथक बल के द्वारा ही जनकजा को प्राप्त करेंगे इसमें संशय नहीं है। लेकिन भाई हम लोगों को विना पौरुष किये ही सुयश मिलेगा। हे लक्ष्मण ! आपके क्रुद्ध होने पर मैं बड़ा डर गया था मेरे द्वारा जो कुछ अपराध युक्त आचरण हुआ हो उसे आप क्षमा करें। आपसे मेरी यही प्रार्थना है ॥ २ ॥

लक्ष्मण बोले 'हे कपीश्वर ! अपने भाई का अत्यन्त व्यथित मुख मण्डल देखकर मैंने आपके प्रति जो क्रुद्ध होकर अवाच्य शब्द उच्चारण किये हैं, उनके लिये आप भी क्षमा परवश होकर क्षमा करें' ॥ ३ ॥

वसन्त०—

एवं तयोर्निगदतोः प्रविवेश कक्षे
द्वारस्य रक्षक उवाच कपीशमेवम् ।
प्राप्ताः प्रभो सहबलैर्बहवः कपीन्द्राः
स्फीतो भृशं कपिसमूह उपस्थितोऽस्ति ॥ ४ ॥

उपजा०—

पृच्छन्ति सर्वे क्व कपीश्वरोऽस्ति । आज्ञा ह्यमीभ्यस्तव का कपीश ।
ब्रूयामहं किं वद वानरेन्द्रान् । प्रतीक्षमाणाँस्तव शासनं तान् ॥५॥

उपजा०—

युद्धोत्सुकं स्वं कटकं सुरेशः । निरीक्ष्य तुष्टः प्रभवेद्यथा हि ।
अभूत्सुकण्ठो मुदितस्तथैव । ऊचे सुमित्रासुतमीक्षमाणः ॥ ६ ॥

शार्दू०—

आदेशाद्धि ममागताः कपिवरा यान्त्वृष्यमूकं गिरिम्
ऋक्षाश्चापि तथैव वीक्ष्य सुविधां तिष्ठन्तु सर्वे गिरौ ।
स्वैः स्वैर्ज्ञातिगणैः पृथक्पृथगिति त्वं याहि ताञ्ज्ञापय
प्रेष्यामुं रविसम्भवोऽवददिदं वाक्यं सुमित्रासुतम् ॥ ७ ॥

---

इस प्रकार वे दोनों बातें कर ही रहे थे कि उसी समय वहाँ द्वार रक्षक आकर बोला । 'हे कपीश्वर ! अपने सैन्य के साथ कई वानर श्रेष्ठ उपस्थित हो गये हैं । तथा कपियों का एक अत्यन्त घना समूह उपस्थित हुआ है ॥ ४ ॥

सभी पूछ रहे हैं कि 'कपीश्वर कहाँ है ?' अतः आप बताइये कि मैं आपकी प्रतीक्षा करने वाले उन वानरों को आपकी कौन सी आज्ञा सुनाऊँ ?' ॥ ५ ॥

जैसे युद्ध के लिए उत्सुक अपनी सेना देखकर देवराज इन्द्र प्रसन्न हो जाता है उसी प्रकार प्रसन्न होकर लक्ष्मण की तरफ देखता हुआ सुग्रीव रक्षक से बोला ॥६॥

'मेरे आदेश से आये हुए सब वानर तथा रीछ ऋष्यमूक पर्वत पर जाँय और उसी पर्वत पर सुविधा देखकर अपने-अपने जाति गणों के साथ अलग-अलग स्थानों पर डटे रहें ।' 'हे द्वार रक्षक ! तुम उन्हें मेरा यही आदेश सुना देना । द्वार रक्षक को इस प्रकार भेजकर सुग्रीव लक्ष्मण से यह वाक्य बोला ॥ ७ ॥

मालिनी०—

वयमपि रघुनाथं सुष्ठु पश्येम शीघ्रम्
विकलहृदययुक्तो यः प्रियायै विषादी ।
कपिदलमिति पश्यन् शोकवान् हार्ददुःखम्
त्यजतु भवतु हृष्टः शेष ओमित्युवाच ॥ ८ ॥

शार्दू०—

पश्चादङ्गदलक्ष्मणानिलसुतैः साकं सुकण्ठो गिरिम्
प्रागच्छच्च ददर्श राममुपविष्टं शोकमग्नं गिरौ ।
गत्वा तत्र जगाद मित्र भव मा ह्येवं हृदा दुःखभाक्
सीतान्वेषणमेव वानरवराः कर्तुं प्रपश्यागताः ॥ ९ ॥

शालिनी०—

शुक्लाः कृष्णा मेघवर्णाश्च रक्ताः । हेमाभास्ते रौप्यताम्राभकीशाः ।
सर्वे वीरा उन्नतांसा दृढाङ्गाः । शक्तौ वृद्धाश्चातियुद्धोत्सुकाश्च ॥१०॥

शालिनी०—

नानाकारा वर्णवैचित्र्ययुक्ताः । धीरा गम्भीराश्च चाञ्चल्ययुक्ताः ।
सर्वे एकेनाञ्जनेयेन शीघ्रम् । आहूतास्ते तीव्रवेगेन राम ॥११॥

---

'अब हम लोग भी शीघ्र ही रामचन्द्रजी का दर्शन करें। उनका हृदय प्रिया के विरह से अत्यन्त दुःखी है तथा उसी दुःख के कारण वे अत्यन्त विकल है। आया हुआ कपिदल देखकर शोकयुक्त रामचन्द्रजी भी (कार्य सिद्धि के विषय में प्रगति देखकर) हृदय का दुःख त्याग कर प्रसन्न हों।' लक्ष्मण बोले हाँ ठीक तो है' ॥ ८ ॥

तदनन्तर अंगद, लक्ष्मण तथा हनुमान्जी के साथ सुग्रीव ऋष्यमूक पर्वत पर गया तथा उसने शोक मग्न रामचन्द्रजी को पहाड़ पर बैठे देखा। उनके पास जाकर सुग्रीव बोला 'हे मित्र, अब आप इतने दुःख भागी न बनें। देखिये ये सब वानरश्रेष्ठ सीता को खोजने के लिये ही आये हैं ॥ ९ ॥

सफेद, काले, मेघ के रंग के, लाल रंग के, सुनहरे रंग के, रूपे के रंग के तथा तांबे जैसे रंग के ये सब वानर आ गये हैं। सब के सब उभरी हुई छाती वाले, सुदृढ़ अंग वाले, शक्ति में बढ़े चढ़े तथा युद्ध के लिये उत्सुक रहने वाले हैं॥ १० ॥

ये सब अनेक आकार के हैं तथा विविध रंगों के हैं कुछ धीर गम्भीर हैं तो

शार्दू०—

दृष्ट्वा वानरसागरं रघुपतिर्ह्यर्युद्वेलितं सर्वतः
हृष्टोऽभूद्वचनं कपीशमवदद्वै वायुपुत्रं तथा।
मत्कार्यं न कदापि यास्यति जवात्सिद्धिं युवाभ्यां बिना
किं कार्यं त्वरया विमृश्य वदतं शक्तौ युवां स्थो ध्रुवम्॥ १२॥

उपजा०—

बिना त्वया कोऽपि न चास्ति शक्तः। जेतुं दशास्यं ह्यवदत्कपीशः।
शरेण ताला अभवन्विभिन्नाः। श्रेष्ठोऽस्ति कस्त्वद् बलवांस्त्वमेव॥१३॥

इन्द्र०—

स्व स्वे गणे वानरपुङ्गवास्ते। वार्तासु मग्नाः सह वै सुहृद्भिः।
भिन्ना विभिन्ना विषया अभूवन्। वार्तासु तेषां बहुजल्पताञ्च॥१४॥

शार्दू०—

प्राचुर्येण तथापि ते रघुपतिं वायोः सुतं चावदन्
साधर्म्याज्जगदुः समीरतनयं रुच्या भृशं वानराः।

---

कुछ चञ्चल हैं। हे रामचन्द्रजी! इन सबको अकेले तीव्र वेग वाले हनुमानजी ने बुलाया हैं' ॥ ११ ॥

चारों तरफ से उमड़ते हुए वानरों के समुद्र को देखकर रामचन्द्रजी बड़े हर्षित हुए। तथा सुग्रीव को और हनुमानजी को बोले 'मेरे कार्य की शीघ्रातिशीघ्र सिद्धि आप दोनों के बिना नहीं हो सकती है अब क्या करना चाहिये यह विचार करके कहिये क्योंकि आप ही दोनों सामर्थ्यवान् हैं' ॥ १२ ॥

सुग्रीव बोला 'हे रामचन्द्रजी! रावण को जीतने के लिए आपके बिना कोई भी सामर्थ्यवान् नहीं है। आपके एक ही बाण से सातों ताल टूट गये फिर आपसे बलवान् और कौन हो सकता है?' ॥ १३ ॥

इधर वानरी सेना में अपने अपने गणों में वे सब वानरश्रेष्ठ अपने मित्रों से वार्ताओं में मग्न थे। उन बहुत बोलने वालों की वार्ताओं के विषय भिन्न भिन्न थे ॥ १४ ॥

(यद्यपि वे वानर बहुत से विषयों पर बातें करते थे तथापि) विशेष रूप से वे रामचन्द्रजी और हनुमान्जी के विषय में ही बातें करते थे। लेकिन जाति

यद्वाणीविषयोऽभवन्न हनुमान्नासीत्कपिः कोपि वै
काचित्सापि कथा भविष्यति जना युष्मन्मनोरञ्जिका ॥ १५ ॥

शार्दू०—

कच्चित्पश्यसि वीर वानरवरं सुग्रीवपार्श्वे स्थितम्
स्वर्णाभं सुदृढं स एव हनुमाञ्जग्राह सूर्यं पुरा।
ऊचेऽन्यः कपिसत्तमोऽस्य शृणुमः कार्यं यथा ते वचः
कच्चिद् ब्रूहि स एष एव चकितो ब्रूते तृतीयः स्म तम् ॥ १६ ॥

शिख०—

प्लवादैत्तेजस्वी शिशुवयसि सूर्यं प्रति तदा
गृहीत्वा हस्ताभ्यां वदनगतमर्कं ह्यकुरुत।
प्रकाशो लुप्तोऽभूद्विकलमभवद्विश्वमखिलम्
अहो चित्रं कर्म ह्यवददिति कश्चित्कपिवरः ॥ १७ ॥

हारिणी०—

इदमपि वयं शृण्मो बाल्ये रवेरपठत्पुरा
स्म चलति तदा पृष्ठं देशं मुखं तु रविं प्रति।

---

भाई के नाते हनुमद्विषयक वार्ता ही उन्होंने परम रुचिपूर्वक की। जिसके वार्ता के विषय हनुमान्‌जी नहीं हुए हों ऐसा कोई भी वानर उस वानर समूह में नहीं था। कुछ उसकी भी झाँकी आपका मनोरञ्जन करने वाली होगी ॥ १५ ॥

एक वानर बोला—'हे वीर ! क्या तुम सुग्रीव के बगल में बैठे हुए सुदृढ़ शरीरवाले तथा सुनहरे रंग के वानरश्रेष्ठ को देख रहे हो ? वही हनुमान् है। उसने पहले सूर्य को पकड़ लिया था।' दूसरा बोला—'हाँ तुम जैसा कह रहे हो वैसा ही इसका कार्य मैंने भी सुना है ?' तीसरा चकित होकर बोला—'क्या यह वही हनुमान् है ?' ॥ १६ ॥

'यह तेजस्वी कपि शिशु अवस्था में एकही छलांग में सूर्य के पास गया था। और दोनों हाथों से सूर्य को पकड़कर उसे मुख में डाल दिया। उस समय प्रकाश बिल्कुल लुप्त हो गया था। अहो ! क्या ही विचित्र कार्य है।' इस प्रकार और एक कपि बोला ॥ १७ ॥

अत्यन्त चकित मन से और कोई वानर बोला 'हमने यह भी सुना है कि सूर्य से ही यह विद्या पढ़ा है। उस समय यह पीछे की तरफ चलता था। तथा

इति हनुमता विद्याऽधीताऽमुना सह गच्छता
चकितमनसा कश्चित्कीशो जगाद तदा कपीन् ॥ १८ ॥

शार्दू०—

कश्चित्कीश उवाच वानरवरा आयामि गच्छामि च
किष्किन्धां बहुधा प्रयोजनवशात्पश्यामि तत्कौशलम् ।
बाली नाभवदीदृगुन्नतिकरः पुर्याः स्वके शासने
यादृग्वायुसुतोऽभवत्कपिवरा अत्यल्पकाले पुनः ॥ १९ ॥

शार्दू०—

न्यायः क्षेत्रसमुन्नतिर्विमलता पुर्याः प्रशिक्षा तथा
उद्यानानि पुरः पथां च पृथुता क्रीडास्थलान्यापणः ।
एवं सुष्ठु चकार वायुतनयः पुर्यां व्यवस्थां दृढाम्
श्रुत्वा तस्य वचो जगाद मधुरं कश्चित्कविर्वानरः ॥ २० ॥

वसन्त०—

एषो न वानरवरोऽपितु जम्बुवृक्षः
कर्माणि सन्ति न फलानि तथोत्तमानि ।
वैचित्र्यमस्ति न रसो मधुरः फलानाम्
सज्जल्पका न तु वयं रसभोगिनः स्मः ॥ २१ ॥

---

इसका मुख सूर्य की तरफ था। इसी प्रकार हनुमानजी ने सूर्य के साथ ही चलते हुए सभी विद्याएँ पढ़ीं' ॥ १८ ॥

तब तक एक वानर बोला 'वानरों, मैं अपने कार्यवश किष्किन्धा को आता-जाता रहता हूँ। मैंने इसकी कार्य कुशलता देखी है। बाली अपने शासन में पुरी के लिये उतना उन्नति करने वाला नहीं हुआ जितना वायुपुत्र हनुमान् हुआ, और वह भी अत्यन्त अल्पकाल में ॥ १९ ॥

न्याय, सफाई, शिक्षा, उद्यान, सड़कें क्रीड़ास्थल बाजार तथा अन्यान्य विषयों में क्षेत्र की उन्नति तथा इनकी व्यवस्था वायुपुत्र ने अच्छी प्रकार की थी। तब तक एक कपि वानर बोला ॥ २० ॥

यह कपिवर नहीं है बल्कि जामुन का वृक्ष है। इसके ये बड़े-बड़े कार्य नहीं हैं बल्कि उस वृक्ष के फल हैं। इसके कर्मों में जो विचित्रता है वह विचित्रता

भुजङ्ग०—

हनूमन्तमेवं शशंसुः प्लवङ्गाः। तथार्क्षाश्च सर्वे प्लवङ्गेश्वरोऽपि।
स्वयं रामचन्द्रोऽप्यशंसत्तमेवम्। हनूमानभूत्सर्वशंसाऽधिकारी ॥ २२ ॥

शालिनी०—

किष्किन्धायां राजधान्यां कपीनाम्। सद्भक्तानां चित्तसन्तोषणार्थम्।
एवं लीलां वायुपुत्रश्चकार। भूयो भूयो सुष्ठु तस्मै नमोस्तु ॥२३॥

वसन्त०—

अन्वीक्षितुं जनकजां हनुमानतोऽग्रे
गन्ता प्लवङ्गमगणेन सहोर्ध्वरेताः।
लीलापटुत्वमथ बुद्धिबलं ह्यमुष्य
स्पष्टं जनाः शृणुत तत्परमादरेण ॥ २४ ॥

स्रग्धरा०—

किष्किन्धाकुञ्ज एवं सुतरलमतितो ज्ञानहीनस्य मेऽत्र
सत्यं ह्रीशेच्छया वै नियमनपरया संसृतेर्मान्ययोच्चैः।

---

बल्कि उन फलों का मधुर रस है। तथा हमलोग उन्हें कहने सुननेवाले नहीं हैं बल्कि फलों के रस का आस्वादन करने वाले हैं ॥ २१ ॥

इस प्रकार वानरों ने हनुमान्‌जी की प्रशंसा की, रीछों ने भी प्रशंसा की। स्वयं सुग्रीव ने भी पहले कई बार प्रशंसा की थी रामचन्द्रजी ने भी प्रशंसा की थी। इस प्रकार हनुमान्‌जी सभी की प्रशंसा के अधिकारी हुए ॥ २२ ॥

सद्भक्तों के चित्त की प्रसन्नता के लिये श्रीहनुमान्‌जीने वानरों की राजधानी किष्किन्धा में इस प्रकार लीला की मेरा उन्हें बारम्बार साष्टांग प्रणाम है ॥ २३ ॥

अगले ( सीतान्वेषण ) कुञ्ज में ऊर्ध्वरेता हनुमान्‌जी कपियों के साथ सीताजी को ढूँढ़ने जाने वाले हैं। हे सज्जनों उस कुञ्ज में उनका लीलापटुत्व तथा बुद्धिबल और भी स्पष्ट होगा। उसे आप आदर के साथ सुनिये ॥ २४ ॥

हे सज्जनों! इस प्रकार यह किष्किन्धाकुञ्ज मुझ चञ्चलबुद्धि ज्ञानहीन के द्वारा सम्पूर्ण हुआ। संसार का नियमन करने वाली तथा सर्वथा माननीय ऐसी

नीतः पूर्णत्वमुच्चैर्न मम मतिबलं वक्तुमेतां सुगाथाम्
सत्यं सत्यं हनूमत्सुवरदकृपया प्राभवं शक्त एवम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां किष्किन्धाकुञ्जे सुग्रीवलक्ष्मणहनूमदङ्गदानामृष्यमूकं प्रतिगमनं वानराणामागमनं तेषां हनुमच्चर्या चेत्येकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

॥ सम्पूर्णोऽयं किष्किन्धाकुञ्जः ॥



---

ईश्वरेच्छा से ही यह कार्य हुआ। इस प्रकार की अच्छी गाथा करने के लिये मेरा बुद्धि-बल कहाँ ? यह बिल्कुल सत्य है कि श्रीहनुमान्जी की ही वर प्रदान करने वाली कृपा से मैं यह कार्य कर सका ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में किष्किन्धाकुञ्ज के अन्तर्गत सुग्रीव, लक्ष्मण, अंगद तथा हनुमान्जी का ऋष्यमूक पर्वतको प्रयाण वानरों का आगमन तथा उनकी हनुमच्चर्चा कहकर ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ११ ॥

॥ किष्किन्धाकुञ्ज सम्पूर्ण ॥



## ३. सीतान्वेषणकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

शालिनी०—

सञ्जग्राहेशत्वमेवं स्वयं यः । निर्वाहार्थं संसृतौ दासतायाः ।
तस्मात्ख्यातो यो जने रामदासः । प्रीत्या वन्दे तं हनूमन्तमीशम् ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

कपीनागतान्वीक्ष्यतानृष्यमूके । प्रसन्नोऽभवद्वानरेशः स्वचित्ते ।
अवोचत्स उच्चस्वरेणाद्य वीराः । किमर्थं वयं प्रागताः स्मोऽवयात ॥ २ ॥

भुजङ्ग०—

महात्मैष रामः पुनर्मत्सुहृच्च । अधर्मी दशास्योऽस्य भार्यामहार्षीत् ।
परोक्षेऽस्य यज्ञावशिष्टं यथा श्वा । वयं तस्य कार्ये सहाया भवामः ॥ ३ ॥

उपजा०—

दशाननः सम्प्रति चक्रवर्ती । जनेषु सिद्धो बलवान्पुनश्च ।
नास्त्येव किञ्चित्स्थलमत्र भूमौ । न्यस्तुं न शक्तः स च यत्र सीताम् ॥४॥

---

संसार में दासता के निर्वाह के लिये जिन्होंने स्वयं ही अपना शंकरत्त्व समेट लिया है, और इसी कारण जिनकी 'राम का दास' ऐसी प्रसिद्धि हुई; उन हनुमान् नामक साक्षात् शिव को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १ ॥

सभी वानरों को ( तथा रीछों को ) ऋष्यमूक पर्वत पर आये हुए देखकर वानरेश सुग्रीव मन में बड़ा प्रसन्न हुआ । वह वानरों से उच्च स्वर से बोला, हे वीरों ! आज हम यहाँ क्यों इकट्ठे हो गये हैं वह सुनिये ॥ २ ॥

ये रामचन्द्रजी बड़े महात्मा हैं तथा मेरे मित्र भी हैं । जैसे कुत्ता यज्ञावशिष्ट चुराता है वैसे ही इनकी अनुपस्थिति में दशानन रावण ने इनकी भार्या का अपहरण किया है । हमलोग इनके इस कार्य में सहायता करें ॥ ३ ॥

रावण वर्तमान समय में एक चक्रवर्ती राजा गिना जाता है । तथा अत्यन्त बलवान ऐसी उसकी लोक में ख्याती भी है । भूमि पर ऐसा कोई भी स्थान नहीं है जहाँ वह सीताजी को न रख सके ॥ ४ ॥

शालिनी०—

अन्वीक्षध्वं पूर्णयत्नेन सीताम् । कस्मिन्स्थाने सास्ति कस्यां दशायाम् ।
तस्या यूयं प्राप्य सम्यक्प्रवृत्तिम् । कीशाः प्रत्यायात शीघ्रं समस्ताः ॥५॥

वसन्त०—

मासात्ययेन कपयः खलुदीर्घसूत्री
आयास्यति व्यथितवह्विफलो य एवम् ।
शीघ्रं भविष्यति ममैव करेण सोऽत्र
कालस्य भक्ष्य इति वच्म्यवगच्छताद्ः ॥ ६ ॥

शार्दू०—

आदेशाद्धि सुषेण ऐत्कपिवरो वेगात्प्रतीचीं तदा
प्राचीमैद्विनतस्तथा शतबलिर्वेगादुदीचीं पुनः ।
स्वं स्वं भागममी प्लवङ्गमवरा याता गृहीत्वा जवात्
पश्चादङ्गदजाम्बवत्प्रभृतयो याता दिशं दक्षिणाम् ॥ ७ ॥

शार्दू०—

याम्यायां दिशि वीक्षिता जनकजा नीता दशास्येन तैः
तस्मात्तां दिशमेतु वानरगणः शक्तो मतौ चोर्जितः ।

---

अतः हे समस्त वानरों ! आप लोग पूरे प्रयत्न से सीताजी को ढूँढ़ें । वे कहाँ हैं तथा किस दिशा में हैं इसका पूरा पता प्राप्त करके आपलोग शीघ्र ही लौट आवें ॥ ५ ॥

हे वानरों ! एक महीने पश्चात् आने वाला वानर जो दुःखी तथा बिना कार्य किये आवेगा वह शीघ्र ही मेरे हाथ से काल का कलेवा बनेगा ऐसा मैं ( वानरेश ) कह रहा हूँ उसे अच्छी तरह से समझ लो ॥ ६ ॥

सुग्रीव के आदेश से सुषेण नामक वानर पश्चिम दिशा को गया । विनत नामक वानर पूर्व की तरफ गया । शतबलि नामक वानर उत्तर दिशा को गया । वे तीनों वानर वानरसैन्य का कुछ भाग अपने साथ लेकर बड़े वेग से गये । उसके बाद अंगद जाम्बवान् इत्यादि वीर दक्षिण दिशा को गये ॥ ७ ॥

दक्षिण दिशा में ही रावण सीता को ले गया है, ऐसा उन्होंने देखा था । इसलिये उस दिशा को ऐसे वानर जाँय जो बुद्धि में तथा बल में बढ़े-चढ़े हों;

सञ्चिन्त्येति कपीश्वरोऽचिनुत तान्प्रागेव धीमान्स्वयम्
तेऽप्यायन्त्वरया भृशं कपिवराः प्रीत्या यशोलोलुपाः ॥ ८ ॥

शिख०—

हनूमन्तं पश्चात्कपिपतिरवोचत्पवनज
बिना त्वां सन्दिग्धं जनकतनयाऽन्वेषणमतः ।
प्लवङ्गै स्तैः साकं जवत इहि याम्यां दिशमिति
बलं बुद्धिं युक्त्वा कुरु दलपतेः कार्यमनघ ॥ ९ ॥

शालिनी०—

मोहाच्छन्नाश्चेद्भविष्यन्ति वीराः । नैराश्याद्वा देहकष्टात् श्रमाद्वा ।
ध्येयारूढाँस्तान्कुरु स्वाच्च धैर्यात् । शक्त्याः स्फूर्त्याश्चापि बुद्धेः प्रभावात् ।१०।

भुजङ्ग०—

करिष्यामि ते वाक्यमुक्त्वा हनूमान् । बभूवोद्यतो यातुमानन्दकन्दः ।
बभावाञ्जनेयः स्पृशन्पादपद्मे । यथा कर्मयोगो भवेद्देहधारी ॥११॥

भुजङ्ग०—

पुना रामचन्द्रं हनूमान्ननाम । पृथिव्यामभूद्दण्डवत्सोऽमलात्मा ।
मनोवाक्क्रमैः सुष्ठु तं प्रेक्ष्य साधुम् । शशंसुः सुरास्तं पुनर्मुक्तकण्ठैः ॥१२॥

---

ऐसा सोचकर पहले ही बुद्धिमान् सुग्रीव ने उनका चुनाव किया था। तथा वे लोग भी यशके लोलुप होकर प्रसन्न मन से बड़े वेग से चले गये ॥ ८ ॥

सबके जाने के बाद सुग्रीव हनुमानजी से बोले 'हे निष्पाप वायुपुत्र ! आपके बिना सीताजी का ढूँढ़ना सन्देहास्पद है, इसलिये आप भी उन वानरों के साथ बड़ी तेजी से दक्षिण दिशा को जाइये। अपने बल तथा बुद्धि का उपयोग करके आप उस दल के नेता का कार्य कीजिये ॥ ९ ॥

निराशा से, देहकष्ट के कारण, तथा श्रम से यदि वे वानरवीर मोहाच्छन्न हो जायँ तो आप अपने धैर्य से, शक्ति से, स्फूर्ति से तथा बुद्धि के प्रभाव से उन्हें लक्ष्य पर आरूढ़ कीजिये ॥ १० ॥

'मैं आपकी आज्ञा का पालन करूँगा' ऐसा कहकर हनुमान्जी जाने को तैयार हो गये। जाते समय सुग्रीव का चरण छूनेवाले हनुमान्जी ऐसे शोभित हुए जैसे कर्म योग स्वयं ही शरीर धारण करके आ गया हो ॥ ११ ॥

फिर विनम्र तथा निर्मल आत्मावाले हनुमान्जी रामचन्द्रजी के सामने

शिख०—

यदा रामोऽपश्यत्पवनतनयं भूमिपतितम्
भृशं प्रीतः प्राभूत्सपदि च जहावासनमसौ ।
समुद्धृत्यामुष्मै ह्यददत तदाऽऽलिङ्गनमपि
उवाचासौ पश्चात्पवनतनयं दुःखहरणम् ।। १३ ।।

शिख०—

हनूमन्त्वां दृष्ट्वा तृपति मम दृष्टिः कपिवर
दृढो मे विश्वासस्त्वयि सति न यास्याम्यफलताम् ।
समुल्लङ्घ्याम्भोधिं दशवदनपुर्यां प्रगमनम्
विना त्वां कः कर्तुं भवति सफलो हे पवनज ।। १४ ।।

पृथ्वी०—

प्रियां जनकजां कपे कथय मे स्थितिं दुःसहाम्
यथा पवनपुत्र सा मम दशामवेयाद्वद ।
ययौ ह परमावधिर्जनकजे न दोषो मम
प्रवृत्तिमपि नालभे प्रियतमे पृथिव्यां तव ।। १५ ।।

---

पृथ्वी पर दण्ड के समान गिरे । देवता लोग उन्हें शरीर मन तथा वाणी द्वारा साधु स्वभावी देखकर मुक्त कण्ठ से उनकी प्रशंसा करने लगे ।। १२ ।।

जब रामचन्द्रजी ने हनुमानजी को जमीन पर गिरे हुए देखा वे बड़े प्रसन्न हुए । शीघ्र ही उन्होंने अपने आसन से उठकर हनुमान्जी को उठाया तथा उन्हें आलिंगन भी दिया । तत्पश्चात् वे दुःख हरण करनेवाले हनुमान्जी से बोले ।। १३ ।।

'हे हनुमान्, तुम्हें देखकर मेरी दृष्टि तृप्त हो रही है । मुझे दृढ़ विश्वास है कि तुम्हारे रहने पर मुझे कभी भी असफलता नहीं प्राप्त होगी । हे पवनपुत्र ! (सौ योजन) समुद्र लाँघकर लंका में प्रवेश करना यह कार्य करने के लिये तुम्हारे बिना और कौन समर्थ होगा ? ।। १४ ।।

हे कपिवर ! जिस प्रकार सीता मेरी दशा अच्छी प्रकार समझ ले उसी प्रकार तुम मेरी दशा उसे कहो । तथा मेरे तरफ से कहो कि हे जनकजे ! बहुत ही लम्बा समय बीत गया लेकिन इसमें मेरा कोई दोष नहीं है । क्योंकि पृथ्वी में अभी तक तुम्हारा पता भी नहीं मिला ।। १५ ।।

पृथ्वी–

हसन्ति करिणं स्थितं सुविषमे यथा जम्बुकाः
तथा विरहितं त्वया जनकजे मुहुः प्रेक्ष्य माम् ।
हसन्ति हरिणप्रियाब्जशशिनो ह्यहम्भाविताः
दुनोमि भृशमङ्गने मनसि वीक्ष्य तान्गर्वितान् ॥ १६ ॥

वसन्त०—

एवं जना विरहविक्लव मानसोऽसौ
उक्त्वाऽनिलात्मजमभूत्परमो विषण्णः ।
तं प्रावदत्पवनजः कृपया तवैव
आयामि देव सफलो भव धैर्ययुक्तः ॥ १७ ॥

शालिनी०—

नत्वा रामं वायुपुत्रः पुनश्च । धीरः शान्तः प्रस्थितो रामचन्द्रः ।
तस्मै प्रादान्मुद्रिकां स्वां करस्थाम् । प्रीत्या सीतारामनामाङ्किता वै ॥१८॥

शार्दू०–

सीतायै प्रजगाद यच्छ सुमते ज्ञप्त्यै त्विमां मुद्रिकाम्
आश्वस्ता भविता ततो जनकजा दृष्ट्वोर्मिकां त्वां प्रति ।

---

जैसे कठिन परिस्थिति में पड़े हुए गजराज को देखकर सियार भी हँसते हैं वैसे ही तुमसे विरहित मुझको देखकर तुमसे द्रोह करने वाले हिरनियाँ, चन्द्रमा तथा कमल अहं भावित होकर बारम्बार हँसते हैं और मैं उन गर्वितों का हास्य देखकर दुःखी हो जाता हूँ' ॥ १६ ॥

हे सज्जनों ! विरह के कारण विकल मन वाले रामचन्द्रजी हनुमान्‌जी से इस प्रकार कहकर अत्यन्त दुःखी हो गये । उन्हें हनुमान्‌जी बोले हे देव ! आपही की कृपा से मैं सफलतापूर्वक, शीघ्र ही लौट आऊँगा । आप धैर्य धारण करें ॥१७॥

फिर रामचन्द्रजी को प्रणाम करके धैर्यवान् एवं शान्त हनुमानजी चल पड़े । उन्हें रामचन्द्रजी ने अपने हाथ में रहनेवाली 'सीताराम' नाम से अंकित अँगूठी दे दी ॥ १८ ॥

और कहा 'हे हनुमान्‌जी ! इस मुद्रिका को आप पहिचान के लिये सीता को दीजिये । अँगूठीको देखकर सीता तुम्हारे प्रति आश्वस्त हो जायेगी । इसे देखकर

दृष्ट्वेमामथ यापयेत्पुनरसौ कालं विशिष्टं सुखात्
सन्तापो विरहानलस्य च भवेत्तस्याः सुसह्यस्तथा ॥ १९ ॥

इन्द्र०—

शोकाकुलोवै विरहात्प्रियायाः । द्रक्ष्याम्यहं त्वां सुनिबद्धदृष्टिः ।
आयाहि शीघ्रं न चिरं कदापि । पन्थाः शुभस्ते भवताद् हनूमन् ॥२०॥

इन्द्र०—

आशीर्वचः प्राप्य स रामचन्द्रात् । नत्वा मुहुर्दास्यरतौ गुरुश्च ।
प्रीत्योर्मिकां कच्छपटे निधाय । यातुं हनूमान्सहसोत्पपात ॥ २१ ॥

उपजा०—

यान्तं हनूमन्तमपश्यदाशा- । न्वितः खरारिः परमः प्रसन्नः ।
ऊचे सखे याति यथा प्रपश्य । मन्ये ध्रुवं प्राप्स्यति सिद्धिमेषः ॥२२॥

वसन्त०—

सत्यं ध्रुवं वदसि यत्कपिराड्वाच
सिद्धिं प्रयास्यति सखे पवनस्य पुत्रः ।
युद्धं भविष्यति ततः सह रावणेन
युद्धेऽप्यसौ हि भवितोत्तमयोधमुख्यः ॥ २३ ॥

---

शेषकाल वह सुख से बितायेगी तथा मेरे विरह से उत्पन्न हुआ सन्ताप उसके लिये आसानी से सहन करने लायक होगा ॥ १९ ॥

प्रियाके विरह के कारण अत्यन्त शोकाकुल मैं टकटकी लगाकर तुम्हारी बाट देखूँगा अतः शीघ्र ही आ जाना। देर मत करना। तुम्हारा मार्ग शुभ हो' ॥ २० ॥

रामचन्द्रजी से आशीर्वाद प्राप्त करके दास्य रति में गुरुरूप हनुमान्जी रामचन्द्रजी को बारंबार प्रणाम करके अँगूठी को कमर के वस्त्र में रखकर जाने के लिये सहसा उछल पड़े ॥ २१ ॥

( आकाश मार्ग से ) जाते हुए हनुमान्जी को देखकर रामचन्द्रजी प्रसन्न होकर बोले, 'देखो मित्र ! ये हनुमान्जी जिस प्रकार जा रहे हैं उससे मैं समझता हूँ कि निश्चित रूप से ये सिद्धि प्राप्त करेंगे ॥ २२ ॥

सुग्रीव बोला, 'हे मित्र ! आप जो कुछ कह रहे हैं बिलकुल ठीक है। ये

शार्दू०—

ये ये दक्षिणगामिनः कपिवरा येष्वङ्गदो नायकः
आसन्किन्तु पुरस्सृताः समपतत्तेष्वेव वायोः सुतः ।
दृष्ट्वा वायुसुतं बभूवुरखिलाः प्रीता भृशं वानराः
ते पुच्छानि समुद्दधुः किलकिलाशब्दं तथा चक्रिरे ॥ २४ ॥

स्वागता०—

एवमैत्स सुकृपाऽमृतकन्दः । यत्र यत्र वितरन्त्विषमिन्दुः ।
तत्र तत्र सहसोच्छलितोऽभूत् । पूरितः सुखजलैः कपिसिन्धुः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे हनूमतः सीतान्वेषणार्थं प्रस्थानं नाम प्रथम सर्गः ॥ १ ॥



---

हनुमान्जी सिद्धि प्राप्त करेंगे, उसके बाद रावण के साथ हमारा युद्ध होगा और युद्ध में भी ये हनुमानजी ही सबसे उत्तम योद्धा होंगे ॥ २३ ॥

जो-जो दक्षिण दिशाको जाने वाले बानर थे तथा जिनमें अंगद ही नायक थे। वे सब ( अब तक ) कुछ आगे बढ़ गये थे। हनुमानजी उन्हीं में उतर पड़े। हनुमानजी को देखकर वे सब बानर बड़े हर्षित हुए। उन्होंने पूँछ ऊपर उठाई तथा हर्षसूचक किलकिला कर शब्द किया ॥ २४ ॥

इस प्रकार कृपारूप अमृत जिसमें विद्यमान है वे हनुमान्जीरूप चन्द्रमा अपनी उपस्थिति रूप कान्ति फैलाते हुए जहाँ-जहाँ जाते थे वहाँ-वहाँ बानररूप समुद्र सुखरूप जल की अधिकता से उच्छलित होता था ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमानचरित्र वाटिका में सीतान्वेष्णकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी का सीता को ढूँढने के लिये जाना वर्णन करके पहला सर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥



# अथ द्वितीयः सर्गः

इन्द्र०—

अन्वीक्षितुं जनकजां कपयः प्रयाताः
याम्यां दिशं पवनजेन सहोत्पतन्तः ।
उत्साहवर्धनमभूदनिलात्मजस्य
सङ्गादमीषु सुजना अपि शक्तिवृद्धिः ॥ १ ॥

वसन्त०—

ग्रामे पुरे सरसि पर्वतकन्दरासु
वृक्षेषु चापि सरितां पुलिनेषु चैव ।
स्थानेषु येषु गमनं कठिनं बभूव
यत्नेन तेस्वपि गताः कपयः प्रहृष्टाः ॥ २ ॥

शालिनी०—

मार्गे कश्चिद्राक्षसश्चेन्मिमेल । कीशेन्द्रास्तं दुर्जयाः पर्यभूवन् ।
ऊचुश्चामुं धर्मशत्रो लभस्व । सम्यग्भोगं कर्मणस्तं निजघ्नुः ॥३॥

शालिनी०—

एवं व्यस्तो देशदेशान्तरेषु । किञ्चिन्नैव श्रान्ततां सम्प्रपेदे ।
कुर्वन्सीतान्वेषणं तत्समूहः । निन्ये काँश्चिद्वासरान्कार्यमग्नः ॥ ४ ॥

---

सज्जनों ! इस प्रकार सीताजीको ढूँढनेके लिये उछलते कूदते हुए वे वानर हनुमानजी के साथ ही दक्षिण दिशा को जा रहे थे। हनुमानजी का साथहोने से उनका उत्साह तथा शक्ति दोनों की वृद्धि हो गई थी ॥ १ ॥

गाँव, शहर, सरोवर, पर्वतों की कन्दरा, वृक्ष, नदी किनारे तथा जिन स्थानों में जाना अत्यन्त कठिन था वहाँ भी वे हर्ष तथा उत्साहयुक्त वानर प्रयत्नपूर्वक गये ॥ २ ॥

रास्ते में यदि कोई राक्षस उन्हें मिलता था तो वे दुर्जय वानर उसका तिरस्कार करते थे और 'हे धर्म के शत्रु, अपने कर्म का फल अच्छी तरह से भोग ले'। ऐसा कहकर उसे मार डालते थे ॥ ३ ॥

इस प्रकार उत्साहपूर्वक सीताजीको ढूँढने में व्यस्त रहनेवाला वह वानर

शार्दू०—

चक्रे तैः सह वायुजोऽपि नटवद्भूमेः सुतान्वेषणम्
सर्वज्ञोऽपि न दर्शयन्स्वपटुतां ज्ञेयं तु तत्कारणम् ।
मान्या सैव महाजनैः समुचिते काले कृता या क्रिया
सञ्जानन्नपि सोऽचरद्धि जडवत् कुर्वन्प्रतीक्षामतः ॥ ५ ॥

शिख०—

दले तस्मिन्नासन्कपिपतिचिता यूथपतयः
तथाऽमात्याः कीशाः क्वचिदपि न निम्नस्तरगताः ।
अमीषां धीर्विद्या बलमपि पुरा सुष्ठु सुजनाः
निरालस्यं तद्वत्कपिषु च बभूवुः सुविदिताः ॥ ६ ॥

शिख०—

परन्त्वालस्याद्वै तदुपरि बभूवुर्बलमदै-
र्निबद्धास्ते सर्वे स्मरमधुरपाशे दृढतया ।
तपोऽमीभिर्व्याजात्पवनतनयोऽकारयदिति
अभूवन्ते युद्धे श्रमसहनदेहाः किल ततः ॥ ७ ॥

---

समूह जरा भी थकावट का अनुभव नहीं करता था। इसी प्रकार उत्साहपूर्वक उनके कुछ दिन बीत गये ॥ ४ ॥

उन वानरों के साथ सर्वज्ञ हनुमान्‌जी भी अपनी पटुता न दिखाते हुए नट के समान सीताजी को ढूँढ रहे थे। इसका कारण समझने लायक है। महान् पुरुषों द्वारा वे ही क्रियाएँ मान्य होती हैं जो उचित समयपर की जाती हैं। इसी लिये वे जानते हुए भी उचित काल की प्रतीक्षा करते हुए निर्बुद्धि के समान अन्य वानरों के साथ घूम रहे थे ॥ ५ ॥

( उनके इस प्रकार घूमने का और भी एक कारण था कि ) उस दल में जो सम्मिलित किये गये थे वे यूथपति तथा मन्त्री स्तर के ही थे। इससे निम्न स्तर का एक भी बानर नहीं था उनकी बुद्धि, विद्या, शक्ति तथा निरालस्य संपूर्ण कपियों में प्रख्यात था ॥ ६ ॥

लेकिन उसके पश्चात् आलस्य के कारण तथा बल के घमंड के कारण वे ( प्रायः ) सभी कामदेव के मधुर पास में दृढ़ता से जकड़ गये थे। सीतान्वेषण के बहाने हनुमान्‌जी ने उनसे कुछ तप कराया जिससे आगे हुए युद्ध में उनके शरीर युद्ध का श्रम सहन करने वाले हुए ॥ ७ ॥

पृथ्वी०—

न काञ्चिदपि लेभिरे कपिवराः प्रवृत्तिं यदा
निराशमनसोऽङ्गवन्सुकृपणाः प्लवङ्गास्तदा ।
श्रमेण विकला वयं क्षणमपि क्षमाः हेऽङ्गद
न वै विचरितुं वने वदसि किं प्रभो नः कृते ॥ ८ ॥

वसन्त०—

शृण्मोऽस्य मारुतसुतस्य मतिः सुसूक्ष्मा
अस्माकमेव चलति ह्यथ सोऽत्र पृष्ठे ।
को मार्गदर्शक इहास्ति विपत्तिकाले
अस्मत्कृतेऽवरतरस्त्वमपि प्लवत्सु ॥ ९ ॥

स्रग्धरा०—

वाचं तेषां निशम्याभवदथ युवराण्नष्टधैर्यो निराशः
तत्रोचे वायुपुत्रः सपदि सुविनतः स्वौ करौ सन्निबध्य ।
यूथाधीशाः शृणुध्वं न मम मतिबलं दैहिकं चापि तद्वत्
वक्ष्ये वाक्यं तु धृष्टो यदपि समुचितं स्वीकुरुध्वं विमृश्य ॥ १० ॥

स्रग्धरा०—

यादृक् स्थानं विचेतुं प्लवगपतिकृतं शासनं नः कृतेऽस्ति
दृष्ट्वा तादृक् समस्तं कपिपतिनगरं याम हीत्थं सुयुक्तम् ।

---

जब सीताजी का कुछ भी पता नहीं लगा तो वे सब वानर लाचार होकर निराश मन से अंगद से बोले 'हे अंगद, हम तो श्रम से बहुत थक गये हैं। अब हम क्षण भर भी वन में घूम नहीं सकेंगे। आप हमारे लिये अब क्या कहते हैं? ॥ ८ ॥

हम तो सुनते हैं कि वायुपुत्र हनुमान् की बुद्धि बड़ी सूक्ष्म है, लेकिन वह तो यहाँ हमारे ही पीछे पीछे घूम रहा है। अब ऐसे विपत्ति के समय हमारे लिये कौन मार्गदर्शक होगा? वानरों में तुम भी छोटे ही पड़ जाते हो' ॥ ९ ॥

उनका ऐसा कहना सुनकर अंगद का धैर्य जाता रहा। उस समय हनुमान्‌जी दोनों हाथ जोड़कर बड़ी ही नम्रता से बोले 'हे यूथपतियों! सुनिये! न तो मुझमें बुद्धिबल है उसी प्रकार न शरीर बल है। लेकिन जो भी मैं कुछ ढीठता करके कहूँगा। आप सब लोग जो भी उचित हो उसे विचार करके स्वीकार करें ॥ १० ॥

जितना देश देखने के लिये कीशराज ने हमें आज्ञा दे दी है उतना सब

जानक्याश्चेत्प्रवृत्तिं यदि वयमवबोद्धुं क्षमा नाभवाम
नैराश्ये किं भवेम प्रतिहतहृदया याम सम्पूर्णदेशम् ॥ ११ ॥

शार्दू०—

नैराश्यं यदि देहकष्टजनितं विश्रम्य किञ्चित्पुनः
यामोत्साहयुताः प्लवङ्गमवरा अद्यापि शेषोऽवधिः ।
श्रुत्वा तस्य सुयुक्तियुक्तवचनं तेऽपोहितुं नाशकन्
सर्वेऽमर्षयुताः परन्तु कृपणा बुद्धेर्बलान्मारुतेः ॥ १२ ॥

शार्दू०—

हन्तामी पुनरुद्यता जनकजामन्वीक्षितुं कानने
प्राभूवन्पवनात्मजेन सहिताः श्रान्ताः पुनस्तेऽभवन् ।
प्राप्ता दैववशाज्जलेनरहितं स्थानं युतं कण्टकैः
क्षुत्तृट्श्रान्तिभिरिन्द्रियाणि विकलत्वं दुःसहं चागमन् ॥ १३ ॥

पृथ्वी०—

विहाय जनकात्मजां कपिवराः जलान्वेषणम्
अकुर्वत न ते वने लवमपि ह्यपश्यञ्जलम् ।

---

देखकर हम किष्किन्धा को जाँय यही उचित है। यदि जानकीजी का पता हमें नहीं लगता है, इसमें निराशा के कारण हृदय से पराजित होने की क्या बात है? हमें संपूर्ण देश देखना है बस ! ॥ ११ ॥

यदि हमारी निराशा केवल देह की थकान के कारण है तो थोड़ा विश्राम करके फिर उत्साहित होकर हम लोग जायँ । हे वानर श्रेष्ठों ! अभी तो अवधि बाकी है।' हनुमान्‌जी का युक्तियुक्त वाक्य सुनकर वे यूथप उसको अमान्य नहीं कर सके। वे सब अमर्षशील थे तो भी हनुमान्‌जी के बुद्धिबल के सामने बेचारे बन गये ॥ १२ ॥

खैर, वे फिर से सीताजी को ढूँढने के लिये हनुमान्‌जी के साथ ही चल पड़े। ( परन्तु कुछ ही काल पश्चात् ) फिर थक गये दुर्भाग्यवशात् अबकी बार वे काँटोंसे युक्त निर्जल स्थान में पहुँच गये। भूख प्यास तथा थकावट के कारण असह्य विकलताको प्राप्त हुए ॥ १३ ॥

अब वे वानर सीतान्वेषण छोड़कर जलन्वेषण करने लगे। परन्तु कहीं भी उन्हें थोड़ा सा भी जल नहीं मिला वे अत्यन्त दुःखी तथा शिथिल हो गये थे,

बभूवुरतिदुःखिनश्चशिथिलाः हनूमान्न तु
जगाम गिरिमस्तके सपदि तत्र वारीक्षितुम् ।। १४ ।।

शार्दू०—

सोऽपश्यत्कलहंससारसवका निर्यान्ति चार्द्राङ्गिनः
कस्माच्चिद्विवरान्निनाय स कपीन्धीरो जलाशङ्कया ।
ते सर्वे विविशुर्बिले सुकृपणास्तृष्णाकुलाः साहसात्
ऐक्षन्ताद्रिबिले प्रविश्य कपयो भूमिं प्रकाशान्विताम् ।। १५ ।।

मालिनी०—

विविधतरुसमूहान्पुष्पगुच्छैः समृद्धान्
सुमधुरफलभारैः सन्नतान्स्वर्णभूमौ ।
मणिविरचितसोपानैर्लसत्सत्सरश्च
विकसितकमलानां रम्यतां प्रेक्षणीयाम् ।। १६ ।।

मालिनी०—

सुखदभवनपङ्क्तीः स्वर्गहर्म्योपमाश्च
विकलकपिवरास्ते श्रान्तगात्रा अपश्यन् ।

---

लेकिन हनुमान्‌जी में न तो शिथिलता थी न विकलता। वे जल देखने के लिये शीघ्र ही किसी पहाड़ पर चढ़ गये ।। १४ ।।

उन्होंने देखा कि किसी जमीन की गुहा में से गीले पंखवाले कलहंस सारस तथा बगुले आदि जल में रहने वाले पक्षी निकल रहे हैं। तब वे धैर्यवान् हनुमान्‌जी पानी की सम्भावना से वानरों को वहाँ ले गये। प्यास से अत्यन्त व्याकुल वे बेचारे वानर साहस करके उस अन्धकारयुक्त बिल में घुस गये। बिल में घुसकर ( कुछ ही दूरी पर ) उन्होंने प्रकाशयुक्त भूमि देखी ।। १५ ।।

वहाँ पर कई प्रकार के वृक्षों के समूह थे जो फूलों से तथा फलों से लदे हुए थे तथा उस भार के कारण वहाँ की सुनहरी भूमि पर झुक गये थे। मणियों से बनी हुई सीढ़ियों से युक्त एक सुन्दर सरोवर था तथा उसमें कई प्रकार के विकसित कमल शोभा पा रहे थे ।। १६ ।।

स्वर्ग के भवनों जैसे सुखद मकानों की एक लम्बी कतार वहाँ थी जो

समतलगिरिखण्डे चासनस्थां स्त्रियं ते
अतिकृशतनुमैक्षन्तात्मतेजः प्रदीप्ताम् ॥ १७ ॥

शार्दू०—

नत्वा मारुतिरब्रवीत्स्त्रियममूं नः पाहि मातर्नतान्
कस्यास्तीयमनन्तभूतिरिति वै ते स्मो वयं सेवकाः ।
मायेयं तपसो विभूतिरथवा किं वेन्द्रजालक्रिया
क्षुत्तृट्श्रान्तियुता भृशं वयमिदं दृष्टैव दूयामहे ॥ १८ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वा तां सरलां गिरं सुतपसा शुद्धं मनश्चाद्रवत्
ऊचे सा प्रथमं प्रयात मधुरं चाश्नीत भोज्यं शुचि ।
पीत्वा शुद्धजलं पुनर्भवत वै विश्रम्य चोत्साहिताः
के यूयं कपयः कथं बिलमिदं ब्रूतागता नानृतम् ॥ १९ ॥

शार्दू०—

आसीत्तद्रचितं मयेन गुणिना सृष्ट्वा बिले सोऽवसत्
किञ्चित्कालममुष्य तत्र सहवासो हेमया प्राभवत् ।

---

उन्होंने देखी । आगे चलकर एक समतल पर्वतखण्ड पर आसन लगाए बैठी हुई अत्यन्त कृश तथा अपने तेज से प्रदीप्त एक स्त्री को देखा ॥ १७ ॥

हनुमानजी उस स्त्री को प्रणाम करके बोले, 'हे माता ! आप हम प्रणतों की प्राण रक्षा कीजिये । यहाँ जो विभूति दीख रही है किसकी है ? हम आपके सेवक हैं । क्या माया है ? या तप की विभूति ? या यह इन्द्रजाल है ? भूखे-प्यासे तथा थके हुए हम लोगों को यह देखकर ही बड़ी वेदना हो रही है ॥ १८ ॥

उस स्त्री का तपस्या से शुद्ध हुआ मन यह सरल भाव से बोली हुई वाणी सुनकर पिघल गया तथा वह बोली, 'आप लोग पहले आइये, तथा मधुर भोजन कीजिये, जल पीजिये तथा विश्राम करके उत्साहित होकर आइये तब सत्य-सत्य बताइये कि आप लोग कौन हैं ? तथा इस गुहा में कहाँ से आये हैं ? ॥ १९ ॥

( सज्जनों ! ) वह बिल मय दानव ने बनाया था । तथा उसे बनाकर वह कुछ दिन वहीं रह गया । उस समय उसका सम्पर्क हेमा नामक अप्सरा से हुआ ।

इन्द्रोऽभूत्कुपितोऽसुराररिमुना कृत्वा बहिस्तं बिलात्
दत्तं चाप्सरसे तदुत्तमबिलं हन्तेच्छया ब्रह्मणः ॥ २० ॥

उपजा०—

स्वयम्प्रभा तत्र सखी ह्यमुष्याः । नियोजिता तद्बिलरक्षणार्थम् ।
सा त्यक्तभोगा तपसा प्रदीप्ता । बभूव कीशेषु भृशं प्रसन्ना ॥२१॥

उपजा०—

विश्रम्य किञ्चित्पुनरागतास्ते । उवाच वायोस्तनयः समग्राम् ।
कथां पुनः सापि जगाद गाथाम् । स्वकां प्लवङ्गान्प्रति सुप्रसन्ना ॥२२॥

शार्दू०—

पश्चाद्विज्ञ उवाच तां पवनजः कीशेश निर्धारितः
कालोऽभूद्विगतो बिलेऽत्र वसतां कालस्य भक्ष्या वयम् ।
तस्माद्देवि ! कृपां कुरुष्व सदये कीशेषु भक्तेषु ते
शीघ्रं प्रापय नः क्षणाद् बहिरितस्ते यातु वृद्धिं यशः ॥ २३ ॥

शार्दू०—

सोचे वस्तपसो बिलाद् बहिरहं नेष्यामि नेत्राणि वै
हस्तैः स्वैर्विनिमील्य सुष्ठु भवत ह्येतुं बहिः सुस्थिराः ।

---

लेकिन उससे असुरशत्रु इन्द्र कुपित हुए। उन्होंने मय को उस बिल से भगाकर वह बिल ब्रह्मा की इच्छा से हमको दिया ॥ २० ॥

उसी हेमा की सखी स्वयंप्रभा जो उस बिल की रक्षा के लिये नियुक्त की गई थी; भोगों को त्यागकर तपस्या से प्रदीप्त हुई ( वहाँ बैठी थी ), वानरों पर बहुत प्रसन्न हुई थी ॥ २१ ॥

जब वे सब वानर खा-पीकर तथा विश्राम कर फिर आ गये तब हनुमान्‌जी ने उसे वानरों की सम्पूर्ण कहानी सुना दी। तथा उसने भी प्रसन्न होकर अपनी गाथा सुना दी ॥ २२ ॥

तत्पश्चात् वाग्विशेषज्ञ हनुमान्‌जी बोले, हे दयायुक्त देवी ! वानरेश ने जो अवधि निर्धारित की है वह तो यहीं बिल ही में समाप्त हो चुकी है अब हम काल के कलेवा हैं। हे देवि ! आप कृपा करके हमें इस बिल से बाहर निकाल दीजिये आप का यश वृद्धि को प्राप्त हो ॥ २३ ॥

वह बोली, 'मैं आपको अपनी तपः शक्ति से बिल के बाहर ले चलूँगी।

एनं चाब्धितटं प्रपश्यत कपीन्द्रा एनमब्धिं पुनः
शं वो यामि पुनर्बिले इति वदन्त्यव्यक्ततामैदसौ ॥ २४ ॥

उपजा०—

हनूमता सार्धममी प्लवङ्गाः। बिलाद्विनिर्गत्य समुद्रतीरम्।
एवं प्रयाताः सुविषण्णचित्ताः। आसीद्धनूमांस्तु विषादमुक्तः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे वानराणां सीतान्वेषणं,
स्वयम्प्रभाया गुहायाः समुद्रतीरे गमनञ्चेति द्वितीयः सर्गः ॥ २ ॥

---

उसके लिये आप अपने हाथों से अपने नेत्रों को बन्द करके बाहर जाने के लिये तैयार हो जाइये। देखिये यह समुद्र का किनारा है तथा यह समुद्र है। आपका कल्याण हो अब मैं फिर बिल में जा रही हूँ! ऐसा बोलकर वह अदृश्य हो गई ॥ २४ ॥

इस प्रकार हनुमान्‌जी के साथ ही वे सभी वानर बिल से निकल कर समुद्र के किनारे गये। उनके चित्त दुःख से आक्रान्त थे परन्तु अकेले हनुमान्‌जी दुःख से मुक्त थे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत वानरों का
स्वयंप्रभा की गुहा से समुद्र के किनारे गमन वर्णन करके
दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ २ ॥

# अथ तृतीयः सर्गः

उपजा०—

स्वयम्प्रभायास्तपसा प्लवङ्गाः । प्राप्ताः समुद्रं निमिषार्धकाले ।
समुद्रतीरे समुपाविशन्ते । चक्रुर्विमर्शं च किमत्र कार्यम् ॥ १ ॥

पृथ्वी०—

दिनान्यगणयन्तदावधिरभूत्समाप्तो बिले
बभूवुरतिचिन्तिताः कपिवरा अमी व्याकुलाः ।
ध्रुवं मरणमस्ति हे कपिवरा न ऊचेऽङ्गदः
त्यजाम न वपूंषि किं जलनिधेस्तटेऽभोजनात् ॥ २ ॥

पृथ्वी०—

अदाद्धि युवराट्पदं रघुपतिर्न कीशेश्वरः
सदा तपति वीक्ष्य मां स्वहृदये सुकण्ठो भृशम् ।
परं किमपि नो स कर्तुमशकत्स्थिते राघवे
भविष्यति कदाप्यसौ मम कृते दयावान्न हि ॥ ३ ॥

---

स्वयंप्रभा की तपस्या के प्रभाव से वे वानर लोग आधे पलक में समुद्र के किनारे पहुँच गये। ( वहाँ पहुँचने पर ) वे वहाँ बैठकर विचार करने लगे कि अब हमें क्या करना चाहिये ॥ १ ॥

जब उन्होंने गिनती की तो मालूम हुआ कि अवधि तो बिल ही में समाप्त हो चुकी है। उससे वे चिन्तित वानर विकलता को प्राप्त हुए। अंगद बोला, 'अब हमारी मौत तो सुनिश्चित है, फिर हमलोग यहीं समुद्र किनारे ही अनशन करके अपने शरीर को क्यों न त्याग दें ? ॥ २ ॥

मुझे युवराजपद तो रघुनाथजी ने दिया है न कि कीशपति सुग्रीव ने दिया है। वे तो मुझे देखकर हृदय में अत्यन्त जलते रहते हैं। लेकिन रघुनाथजी के रहते कुछ कह नहीं पा रहे हैं। ऐसे समय में वे मेरे लिये भी दयालु नहीं होंगे ॥ ३ ॥

स्रग्धरा०—

दृष्ट्वा दौहित्रदुःखं वदति कपिवरः पक्षपाती स्म तारः
यास्यामो दुर्गमे तत्पुनरपि विवरे प्राणभीतिं समीक्ष्य ।
प्राप्स्यामः सर्वसौख्यं भयरहितगृहांश्चापि तस्यां गुहायाम्
नैवास्त्यावश्यकं न शृणुत कपिवरा ऋष्यमूकप्रयाणम् ।। ४ ।।

शार्द० —

सुग्रीवेण हतो यथा छलबलाद् बाली तथैवाङ्गदः
हन्ता तं हि तथैव लब्धसमयः कीशेशतां प्राप्स्यति ।
एषोऽनन्तगुणैर्युतः कपिपतेः स्थानाय युक्तो भृशम्
जानन्तोऽपि भवाम किं निजमृतेः कीशाः हठात्कारणम् । ५ ।।

शालिनी०—

उक्तं प्राणाः सर्वदा रक्षितव्याः । मिथ्यावाचाऽपीति शास्त्रानुकूलम् ।
केचित्कीशा ऊचिरे युक्तमेव । अन्ये सर्वे प्राभवन्तत्र तूष्णीम् ।।६।।

स्रग्धरा०—

ऊचे वायोः सुतस्ताञ्छृणुत कपिवरा मेऽपि बालोक्तिमीषत्
कीशेशः प्रावदन्नो न जनकतनयां प्रेक्ष्य मासात्ययेन ।

---

अंगदका नाना तार अपने नातीका दुःख देखकर पक्षपात युक्त वाक्य बोला कि 'हे वानरों ! प्राणभीति की तरफ देखते हुए हम लोग फिर उसी बिल में चले जायेंगे । उस गुहा में हमको सभी प्रकार का सुख प्राप्त होगा तथा भयरहित आवास भी मिलेंगे । अतः हे वानरवीरों ! हम लोगोंको ऋष्यमूक जानेकी कोई आवश्यकता नहीं है ।। ४ ।।

जैसे सुग्रीवने छलबल का आश्रय लेकर बालीको मरवा डाला, वैसे ही समय पाकर अंगद भी सुग्रीव को मारकर कीशेश की पदवी प्राप्त करेगा । यह अंगद भी अनेक गुणों से युक्त है तथा कपिपति की पदवी के लायक है । स्वयं हमी लोग जान बूझकर अपनी ही मौतका जबरदस्ती क्यों कारण बनें ।। ५ ।।

प्राणों की रक्षा झूठ बोलकर भी करनी चाहिये यह मत शास्त्रोंके अनुकूल ही है ।' तार की बात सुनकर कुछ वानर बोले, 'आपकी बात उचित ही है ।' तथा अन्य वानर शान्त बने रहे ।। ६ ।।

उस समय वायुपुत्र हनुमानजी उन वानरों से बोले, 'हे वानरों ! आप थोड़ी मेरी भी बालकों जैसी बात सुनें । देखिये, कीशेश ने हमें कहा है कि जनकपुत्री

यातोऽरो दण्डभाजो न तु जनकसुतां प्रेक्ष्य यातेति मन्ये
देशः शेषोऽस्ति वीक्ष्यो दशवदनपुरी नेक्षिताऽद्यापि लङ्का ॥ ७ ॥

स्रग्धरा०—

प्राप्स्यामस्तां न चेन्नो बहुयतनकृतो ज्ञास्यते राघवोऽपि
कुर्मः कार्यं कपीन्द्रा रघुकुलतिलकस्यास्त्यसौ सर्ववेत्ता ।
दत्तं तेनैव राज्यं सुबहुलकरुणासागरेणाङ्गदाय
दृष्ट्वाऽमत्तान्स सम्यक् मरणभयभवं भेत्स्यते सर्वदुःखम् ॥ ८ ॥

स्रग्धरा०—

भूत्वा विश्वासघाती कथमपि पुरुषः स्थास्यति क्षेमतो नो
गुह्याद्गुह्येऽपि देशे रघुपतिविशिखास्तं ध्रुवं मार्गयेयुः ।
बाणैस्तालान्बिभेद शृणुत कपिवराः सप्तभिः सप्त बाली
तालाँस्तानेव रामः स्मरत निशितबाणेन सम्यक् चकर्त ॥ ९ ॥

शार्दू०—

ये के कोशवराः श्रमेण विकला आमामहो कुर्वते
नैषिष्यन्ति गुहां गतेऽल्पसमये हित्वा स्वकान्बान्धवान् ।

---

को बिना देखे जो कपि महीना बिताकर आवेगा वही दण्डभागी होगा। जनकजा को देखकर आनेवाला नहीं होगा ( भले ही वह महीना बिताकर जायँ ) मैं तो ऐसा ही मानता हूँ। अभी हमलोगों को बहुत देश देखना है। मुख्य स्थान रावण की लंका तो अभी बाकी ही है ॥ ७ ॥

यदि हम जानकीजी को नहीं देख पायेंगे तो भी हम अत्यन्त प्रयत्न करने वालों को रघुनाथ जी जरूर जानेंगे। ( देखिये ), हम लोग रघुनाथजी का कार्य कर रहे हैं, वे सब कुछ जानते हैं। उन्हीं करुणा सागर ने अंगद को युवराज पद दे दिया है। वे अपने कार्य में अप्रमत्तता दिखाने वाले हमारा मृत्युजनित सम्पूर्ण भय भलीप्रकार विनष्ट करेंगे ॥ ८ ॥

रघुनाथजी के साथ विश्वासघात करके कोई भी पुरुष कुशलपूर्वक नहीं रह पायेगा। गुप्त से गुप्त स्थान में भी रघुनाथजी के बाण उन्हें निश्चित रूप से ढूंढ़ लेंगे। हे वानरों! और भी सुनिये। जिन सात तालों को बाली सात बाणों से बींध देता था, उन्हीं सातों तालों को रघुनाथजी ने एक ही बाण से काट डाला ॥ ९ ॥

जो कोई वानर वीर श्रम से विकल होकर ( आज ) हाँ, हाँ, ऐसे कह रहे

श्रुत्वा वायुसुतस्य वाक्यमभवत्तारो हृतश्रीस्तदा
प्राभूद्भग्नमनोरथो हनुमतो बुद्धेर्बलात्सज्जनाः ॥ १० ॥

शालिनी०—

स्फूर्तिं जग्मुर्नैव वायोः सुतोक्त्या । कीशास्तत्र श्रान्तगात्रा निराशाः ।
भीतिग्रस्ताः कीशराजात्परन्तु । तारायासाः प्रागमन्निष्फलत्त्वम् ॥११

इन्द्र० —

ऊचे विषण्णो युवराट् प्लवङ्गान् । नैवावगच्छामि किमस्ति युक्तम् ।
अस्मत्कृतेऽतः परमत्र कीशाः । मान्द्यं प्रयाता मम धीर्विषादात् ॥१२॥

उपजा०—

अन्वीक्षितुं रामसतीमतोऽग्रे । उत्साहलेशोऽपि न वानरेषु ।
नैवोचितं नो गमनं गुहायाम् । म्रियामहै नाशनतः सुयुक्तम् ॥ १३ ॥

स्रग्धरा०—

चेद्रामः सर्ववेत्ता प्रदिशतु स शुभं वानरेभ्यः सुमार्गम्
नो चेन्नः क्षीणदेहानुदधितटगता मांसलुब्धा अदन्तु ।

---

हैं वे ही वानर वीर थोड़ा ही समय बीत जाने पर अपने स्त्री-पुत्रादि से पृथक् उस गुहा को नहीं चाहेंगे'। हनुमान् जी का वाक्य सुनकर तार लज्जित हुआ। क्योंकि हनुमान्जी के बुद्धिबल के सामने उसका मनोरथ भग्न हो चुका था ॥१०॥

हनुमान्जी के वाक्य से थके हुए शरीर वाले तथा जीवन से निराश हुए तथा सुग्रीव से डरने वाले वे वानर स्फूर्तियुक्त नहीं हो पाये, केवल तार का मनोरथ भग्न हुआ ॥ ११ ॥

तब बड़े दुःखी मन से अंगद वानरों से बोला, 'इसके उपरान्त अब हमको क्या उचित है? यह मैं नहीं सोच पा रहा हूँ; क्योंकि दुःख के कारण मेरी बुद्धि काम नहीं कर रही है ॥ १२ ॥

रामचन्द्रजी की पत्नी को ढूँढ़ने के लिए वानरों में थोड़ा भी उत्साह नहीं है, हम लोगों का गुहा में जाना भी अनुचित ही है; तो फिर अनशन से हम लोगों का मरना ही युक्ततम है ॥ १३ ॥

यदि रामचन्द्रजी सब कुछ जानते हैं, तो वे हम वानरों को शुभ मार्ग दिखाएँ, अन्यथा अनशन से क्षीण हुए हमारे देहों को समुद्र तट निवासी मांसभोजी

बुद्धया निश्चित्य चेत्थं सकलकपिवरा नष्टदर्पा निराशाः
दर्भानास्तीर्य सर्वे ह्य ुपविविशुरमी भोज्यपेयानि हित्वा ॥१४॥

उपजा०—

प्रायोपविष्टोऽनिलजोऽपि कीशैः । साकं प्रभोः कीर्तिविवर्धनेच्छुः ।
सङ्कल्प्य सम्पातिमसौ गुहायाः । अचोदयत्तत्र बहिः प्रयातुम् ॥१५॥

उपजा०—

निर्गत्य सम्पातिरमून्ददर्श । प्रायोपविष्टान्मुमुदेऽवदत्सः ।
अहो सुपुण्योदय एव मेऽद्य । प्राप्तं भृशं भोज्यमभूतपूर्वम् ॥१६॥

शार्दू०—

गृध्रं पर्वतसन्निभं ह्यबिभयुर्दृष्ट्वा न ते वानराः
नाश्चर्ये पतिता न युद्धनिरताः प्रायोपविष्टा यतः ।
दृष्ट्वाऽमुं हृदि सस्मरुः परहिते दक्षं जटायुं तदा
ऊचुस्तस्य कथां स्वकां पुनरमी तं श्रावयन्तस्तदा ॥ १७ ॥

---

प्राणी खा लें।' बुद्धिद्वारा ऐसा ही निश्चय करके वे सब दर्भ बिछाकर तथा खाना-पीना छोड़कर मरने का निश्चय करके बैठ गये। उनका दर्प समाप्त हुआ था तथा चित्त में निराशा का वातावरण था ॥ १४ ॥

उन वानरों के साथ रामचन्द्रजी की कीर्ति को बढ़ाने के इच्छुक हनुमान्जी भी प्रायोपवेशन व्रत लेकर बैठे थे। उन्होंने अपने संकल्प बल से संपाति नामक गीध को अपनी गुहा से बाहर आने को प्रेरित किया ॥ १५ ॥

अपनी गुहा से बाहर निकलकर संपाति ने उन प्रायोपवेशन व्रत को लेकर बैठे हुए वानरों को देखा। उन्हें देखकर वह बड़ा प्रसन्न हुआ और बोला, 'अहो ! आज मेरे पूर्व पुण्यों का उदय हुआ है क्योंकि मेरे लिये यह भोजन स्वयं ही उपस्थित हुआ है ऐसा पहले कभी नहीं प्राप्त हुआ था ॥ १६ ॥

पर्वत के समान बड़े गृध्र को देखकर प्रायोपवेशन व्रती होने के कारण वे वानर न तो डरे, न आचर्य में पड़े, न उन्होंने युद्ध की रुचि प्रकट की। लेकिन उसे देखकर परहित में देह त्यागने वाले जटायु की उन्हें याद आई। तब उसे सुनाते हुए जटायु की तथा अपनी कथा उन्होंने कही ॥ १७ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वाऽसौ निजबन्धुमृत्युमभवच्छोकेन चार्तो भृशम्
ऊचे हे कपिसत्तमा नयत मामब्धेस्तटे सत्वरम् ।
भ्राता मेऽस्ति जटायुरम्बुधितटे तोयं ददे तत्कृते
दुःखाब्धौ पतिताद्धि मन्न च भयं युक्तिं वदिष्यामि वः ॥ १८ ॥

शार्दू०—

आवामास्व यदा पुरा दृढतनू यातुं रविं चोद्यतौ
चण्डांशोः किरणैर्विदग्धमभवच्छक्तं दृढं मद्वपुः ।
स त्वासीज्ज्वलनात्सुरक्षिततनुर्मच्छायया सर्वथा
अभ्रंशावहि वेगतः स सबलो जीवंश्च कृच्छ्रादहम् ॥ १९ ॥

शार्दू०—

दृष्ट्वा मां हृदि चन्द्रमामुनिवरः प्राभूद्दयार्द्रस्तदा
ऊचे स्वास्थ्यमवाप्स्यति ध्रुवमिदं कालप्रतीक्षां कुरु ।
आयास्यन्ति हि वानरा रघुपतेरन्वेषयन्तः प्रियाम्
तेभ्यस्तत्स्थितिदेशसङ्कथनतस्तेऽङ्गं पुनः स्याच्छुभम् ॥ २० ॥

---

जब उसने जटायु की मृत्यु का वृत्त सुना तो वह शोक से अत्यन्त आर्त हो गया तथा वानरों से बोला—'हे वानरों, आप मुझे शीघ्र ही समुद्र किनारे ले चलिये। जटायु मेरा ही भाई था। मैं उसे समुद्र किनारे जलाञ्जलि दूँगा। दुःख समुद्र में डूबे हुए मुझसे आप न डरें, मैं आपको युक्ति बता दूँगा ॥ १८ ॥

जब हम दोनों पहले सुदृढ़ शरीर वाले थे, तब सूर्य के पास जाने को उद्यत हुए। उस समय सूर्य की प्रचण्ड किरणों से मेरा सुदृढ़ शरीर झुलस गया लेकिन मेरी छाया के कारण जटायु झुलसने से सुरक्षित रहा। हम दोनों ही उस समय गिर गये। जटायु का शरीर सबल था लेकिन मैं बड़ी कठिनाई से प्राण धारण कर रहा था ॥ १९ ॥

मुझे देखकर चन्द्रमा नामक मुनि हृदय में बड़े दयार्द्र हुए। उन्होंने मुझे वर दिया कि थोड़ी काल की प्रतीक्षा करो, तुम स्वस्थ हो जाओगे यह निश्चित समझो। रघुनाथजी की पत्नी को ढूँढ़ते हुए कुछ वानर यहाँ आ जायेंगे। उन्हें जब तुम उनकी पत्नी का पता तथा दशा सुनाओगे तभी तुम्हारा शरीर ठीक हो जायेगा ॥ २० ॥

शार्दू०—

सोऽहं वः कथयामि योजनशतं ह्युल्लंघितुं यः कपिः
शक्तो गच्छतु पारमब्धिसलिलं प्रोत्तीर्य लङ्कापुरि।
सा लङ्का समलङ्कृता मणिगणैर्दुर्गात्मिका दुर्गमा
तस्यां वृक्षतले स्थितां जनकजां पश्यामि कीशा दृशा ॥ २१ ॥

शार्दू०—

आच्छन्ना विकटाननाभिरसुरीभी रक्षिकाभिः परम्
इत्युक्ते सति तस्य पक्षयुगलं कुक्ष्योर्बहिर्निर्गतम्।
ऊचेऽसौ कपयः प्रपश्यत मुनेर्लीलां शरीरे मम
नैराश्यं न शुभं भविष्यथ समुत्तीर्णा ध्रुवं कृच्छ्रतः ॥ २२ ॥

वसन्त०—

पश्यन्ततः स्वनवजातसुरम्यपक्षौ
यातुं च तौ प्रमुदितः शनकैस्ततान
ऊच्चैर्जना उदपतत् ह्यसकृत्प्लवन्सः
सम्पश्यतां सुचकितेक्षणवानराणाम् ॥ २३ ॥

शालिनी०—

रघुकुलमणिशक्तिं तां प्लवङ्गाः समीक्ष्य
करुणहृदयवन्तं तं च हृष्टाः शशंसुः

---

वही मैं आपसे कहता हूँ कि जो वानर सौ योजन छलांग मार सकता हो वह समुद्र के जल को लांघकर लंकापुरी में जाय। वह लंका मणियों से सजाई गई है तथा किले के समान है लेकिन बड़ी दुर्गम है। उसी में एक वृक्ष के नीचे बैठी हुई सीता को मैं देख रहा हूँ ॥ २१ ॥

वह सीता भयङ्कर मुख वाली रक्षिका राक्षसियों से घिरी हुई है।' (हे सज्जनों!) इतना कहते ही उसके बगल में से उसके दोनों पङ्ख निकल आये। फिर वह वानरों से बोला, हे वानरों! यह मुनि की लीला मेरे शरीर पर देखिये। आप निराश न होइये। आप निश्चित रूप से इस कष्ट से पार हो जायेंगे' ॥ २२ ॥

तत्पश्चात् अपने नये उत्पन्न हुए सुन्दर पङ्खों को देखते हुए उसने हर्षित होकर उन्हे धीरे से फैलाया तथा कई बार कूदता हुआ उन अत्यन्त चकित नेत्र वाले वानरों के देखते हुए वह बड़े जोर से उड़ गया ॥ २३ ॥

रामचन्द्रजी की वह शक्ति (सर्वज्ञता) देखकर वे वानर करुणापूरित हृदय

जयति जयति रामस्ते जगर्जुर्मुहुश्च
रघुपति चरणेषु प्राभवन्ते विनम्राः ॥ २४ ॥

मालिनी०—

पवनतनय एवं वानराणां प्रवृत्तिम्
रघुपतिचरणेषु श्रद्धया प्रेक्ष्य वृद्धाम्
मनसि मनसि हर्षं प्राप्तवान् रामकीर्तिम्
भवतु जयति वृद्धेत्यस्य लक्ष्यं प्रसिद्धम् ॥ २५ ॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जेऽब्धितटे वानराणां नैराश्यं तारदुर्मन्त्रवैफल्यं, सम्पातेरुपाख्यानञ्चेति तृतीय सर्गः ॥ ३ ॥

---

वाले रामचन्द्रजी की प्रशंसा करने लगे। उन्होंने 'रामचन्द्रजी की जय' के नारे लगाये तथा वे रामचन्द्रजी के चरणों में नतमस्तक हुए ॥ २४ ॥

इस प्रकार वानरों की मनःप्रवृत्ति अत्यन्त श्रद्धा से रामचन्द्रजी के चरणों में बढ़ी हुई देखकर हनुमान्‌जी मन ही मन बड़े प्रसन्न हुए क्योंकि रामचन्द्रजी की कीर्ति जगत् में बढ़े ऐसा जो उनका लक्ष्य था, वह यहाँ सिद्ध हो गया था ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत समुद्र किनारे वानरों का नैराश्य, तार का मनोरथ भग्न होना तथा सम्पाति का उपाख्यान कहकर तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थः सर्गः

भुजङ्ग०—
प्रपश्यन्हनूमान्रतिं वानराणाम् । भृशं वर्धमानां प्रभोः पादपद्मे ।
अभूद् हृष्टरोमा विविक्ते जगाम । प्रभोर्नामसङ्कीर्तनं तत्र चक्रे ।। १ ।।

भुजङ्ग०—
सदा सर्वना रामनाम्नि प्रसक्तः । स आसीत्परं प्रेमवृद्धौ विविक्तम् ।
स्थलं प्रेक्ष्य सङ्कीर्तनं तत्र चक्रे । भृशं वादयन्तालिकाश्चापि नृत्यन् ।।२।।

भुजङ्ग०—
शरीरेण सेवाऽऽस्यतस्तस्य नाम । धिया रामभक्तेः प्रचारस्तथैव ।
परं निस्पृहः सर्वसङ्गाद्विमुक्तः । शिवः केवलः सच्चिदानन्दरूपः ।। ३ ।।

शिख०—
कपिः को वै शक्तो दशमुखपुरं यातुमिति ते
विमर्शार्थं कीशाः समुपविविशुः सागरतटे ।

---

जब हनुमान्जी ने देखा कि वानरों का प्रेम रघुनाथजी के पादपद्मों में बढ़ रहा है तो प्रेम के मारे उनमें रोमहर्ष हो गया तथा वे एकान्त स्थान में जाकर रामनाम का संकीर्तन करने लगे ।। १ ।।

वे तो हमेशा रामनाम में आसक्त रहते ही थे । परन्तु कभी प्रेम की वृद्धि हो जाती तो एकान्त स्थान देखकर खूब नाचते हुए तथा ताछियाँ बजाते हुए नाम-संकीर्तन करते थे ।। २ ।।

वे शरीर से राम की सेवा, मुख से राम का नामस्मरण तथा बुद्धि से राम-भक्ति का प्रचार करते हैं । परन्तु वास्तव में वे निःस्पृह, सभी संग से अलिप्त, केवल सच्चिदानन्दरूप शिव ही हैं ।। ३ ।।

इधर सब वानर दशाननपुरी लंका को कौन वानर जा सकता है ? इसका विचार करने के लिये समुद्र के किनारे बैठे । अभिमान से रहित होकर उन्होंने

बलं स्वं स्वं कीशाः जगदुरभिमानेन रहिताः
यतस्तेषामासीत्परिमितबलं कर्म तु महत् ॥ ४ ॥

भुजङ्ग०—
बलिष्ठोऽभवत्तत्र वै बालिपुत्रः । जगादातिदुःखेन यास्यामि लङ्काम् ।
परं गच्छतः पौरुषं मे विनश्येत् । समर्थो भवेयं न चायातुमेवम् ॥ ५ ॥

भुजङ्ग०—
अतो नोर्ध्वमूचे कपिः कश्चिदुक्तिम् । पुनः प्राभवन्तेऽन्धकारे निमग्नाः ।
तदा यूथपा ऊचिरेऽमर्षयुक्ताः । कथं वायुपुत्रः स मौनं बिभर्ति ॥६॥

स्रग्धरा०—
कीशानां केन्द्रिताऽभूदनिलसुतबले चित्तवृत्तिस्तदैव
क्वासौ क्वासौ वदन्ति स्म सकलकपयः प्रावदज्जाम्बवाँस्तान् ।
कीशाः सम्पश्यतामुं दशवदनपुरं यातुमेकं कपीनां
बाल्येऽकार्षीत्समर्थो बहुगुरुतमकर्माण्यसौ नैव शङ्का ॥ ७ ।

भुजङ्ग०—
अपश्यान्विविक्ते स्थले तं प्लवङ्गाः । स्मरन्तं मुहू रामनामानि चोच्चैः ।
न जानन्तमानन्ददाद्रामनाम्नः । जने किञ्चिदस्तीति लीनं रसे च ॥८॥

---

अपना-अपना बल कह दिया क्योंकि उनका बल परिमित था, लेकिन काम बहुत बड़ा था ॥ ४ ॥

उन सबमें सबसे बलवान् अंगद ही सिद्ध हुआ। लेकिन अत्यन्त दुःख के साथ बोला, 'मैं लंका को जा तो सकता हूँ, परन्तु जाते समय मेरा बल नष्ट हो जायेगा वापस आने में मैं समर्थ नहीं हो पाऊँगा ॥ ५ ॥

इससे अधिक बोलो कोई भी वानर नहीं बोला। अब वे फिर अन्धकार में पड़ गये। तब समय पाकर कुछ अमर्षयुक्त वानर बोले, 'अरे! वह वायुपुत्र इस समय कैसे मौन होकर बैठा है ? ॥ ६ ॥

सम्पूर्ण वानरों का चित्तवृत्ति उसी समय हनुमान्जी पर एकत्रित हो गई। वे सब कहने लगे 'वे कहाँ गये ?' 'वे कहाँ गये ?' जाम्बवान् बोला, 'वानरों! आप लोग उन्हे ढूंढें। लका जाने के लिये ( हमारे दल में ) वे ही एक योग्य हैं। बचपन में वे बहुत बड़े बड़े काम कर चुके हैं इसमें कोई शंका नहीं है ॥ ७ ॥

वानरों ने उन्हें एकान्त स्थान में देखा वे बार-बार उच्च स्वर से राम नाम

पञ्चचा०—

क्षणं तु वानरा बभूवुरीषदस्य कीर्तने
रतास्तु कार्यगौरवं स्मरन्वदन्प्रभोर्जयम् ।
ह कीर्तनात्समुत्थितं चकार जाम्बवानमुम्
वचस्त्विदं जगाद कीशवंशकीर्तिदीपकम् ॥ ९ ॥

शार्दू०—

वायोः पुत्र विरक्तता भजसि किं कृच्छ्रेऽपि साधो वद
वाचा धैर्यदयाऽकरोर्धृतियुतान्नः स्फूर्तिसौख्यप्रद ।
तिष्ठामः कृपणा वयं त्वयि गते दूरं हनूमन् सति
वायुस्तुल्यबलो हि ते निजबलं विस्तारयानन्दद ॥ १० ॥

पृथ्वी०—

बलं स्मर पुरा रविं प्रति गतः क्षणाद्यद् बलात्
किमस्ति जलधेर्जलं तवकृते यथा गोष्पदम् ।
पुनस्तनुरियं त्वया रघुपतेः कृते सन्धृता
कथं भवसि निर्बलः पवनपुत्र नो हंसि किम् ॥ ११ ॥

---

का स्मरण कर रहे थे तथा उस रस में ऐसे लीन थे कि संसार में आनन्द देने वाले राम नाम को छोड़कर भी कुछ है यह बिल्कुल नहीं जानते थे ॥ ८ ॥

क्षण भर वे वानर भी उनके संकीर्तन से मन्त्र मुग्ध से रहे । परन्तु कार्य की गुरुता देखकर ( उच्च स्वर से ) रामचन्द्रजी की जय बोलकर जाम्बवान ने उन्हें संकीर्तन से व्युत्थित किया तथा उन कपिकुल कीर्ति दीपक से यह वाक्य कहा ॥९॥

'हे साधो ! हे वायुपुत्र ! ऐसे दुःख के समय आप ऐसा वैराग्य कैसे धारण कर रहे हैं ? हे स्फूर्ति तथा सुख देने वाले हनुमानजी ! आपही ने अपनी धैर्य प्रद वाणी से हमें धैर्यवान् बनाया । आपके दूर जाने पर हम लोग बेचारे बनकर कुण्ठित से हो जाते हैं । आपके समान बल वाला वायु ही है । आप अपने बल को हमारे हित के लिये बढ़ाइये ( दीपकबन्ध ) ॥ १० ॥

जिस बल से आप सूर्य के पास तक गये थे, उस बल का आप स्मरण कीजिये । आपके लिये यह समुद्र का जल है ही कितना ? जैसे गौ का खुर ! आपने यह शरीर भी तो रघुनाथजी के लिये ही धारण किया है । तो फिर ऐसे समय में आप कैसे निर्बल बन गये है ? तथा ( निर्बल बनकर ) हमको क्यों मार रहे हैं ?' ॥ ११ ॥




दीपकबन्धः

सीतान्वेषणकुञ्जे चतुर्थे सर्गे

दशमः श्लोकः।

उपजा०—
निशम्य तज्जाम्बवतो वचोऽसौ । हृष्टोऽभवद्वायुसुतो महात्मा ।
सन्दर्शयन्स्वं द्विजशापमुक्तम् । शनैः शरीरं स्वमवर्धयत्सः ॥ १२ ॥
उपजा०—
यथा शनैर्बालरविर्व्यनक्ति । चण्डं प्रतापं प्रखराञ्च दीप्तिम् ।
व्यानक्तथाऽसौ निजभीमरूपम् । चण्डं प्रतापे प्रखरञ्च दीप्तौ ॥ १३ ॥
भुजङ्ग०—
अपश्यन्यथौपेन्द्रदेहं महान्तम् । बलेर्याज्ञिका विस्मिता भ्रान्तियुक्ताः ।
अपश्यन् प्लवङ्गा अमुं सम्प्रवृद्धम् । भृशं विस्मिता भ्रान्तियुक्तास्तथैव ॥१४॥
शालिनी०—
आसीद्रामो नैव लीलाविशेषे । व्यस्तोतस्तं सञ्जहुः सर्वदेवाः ।
आयन्द्रष्टुं मारुतेर्भव्यरूपम् । तैरासीत्सम्पूरितं चान्तरिक्षम् ॥ १५ ॥
इन्द्र०—
केचित्स्मयात्तं ददृशुः सुरास्ते । केचित्तथा स्फूर्तियुताः प्रसन्नाः ।
केचित्पुनर्भीतियुता अभूवन् । मौढ्यं गताः केचन वीक्ष्य रूपम् ॥ १६ ॥

---

जाम्बवान् का वह वाक्य सुनकर महान् आत्मा वायुपुत्र हनुमानजी बड़े प्रसन्न हुए तथा अपने को ब्राह्मणों के शाप से मुक्त हुए जैसे दिखाते हुए उन्होंने धीरे-धीरे अपना शरीर बढ़ाया ॥ १२ ॥

जैसे बाल सूर्य क्रमशः अपना प्रचण्ड ताप तथा प्रखर प्रकाश व्यक्त करता है उसी प्रकार उन्होंने भी धीरे-धीरे अपना भयंकर रूप प्रकट किया जो प्रताप में प्रचण्ड तथा दीप्ति में प्रखर था ॥ १३ ॥

जैसे बालि के याज्ञिकों ने उपेन्द्र भगवान् का महान् देह विस्मित तथा भ्रान्ति युक्त होकर देखा था वैसे ही वानरों ने भी बढ़े हुए हनुमानजी को बहुत ही विस्मित तथा भ्रान्ति युक्त होकर देखा ॥ १४ ॥

उस समय रामचन्द्रजी किसी खास लीला में प्रवृत्त नहीं थे। अतः सभी दर्शक देवताओं ने उन्हें छोड़ दिया तथा वे सबके सब हनुमानजी का भव्य रूप देखने आ गये। उससे उन देवताओं द्वारा आकाश ठसाठस भर गया था ॥ १५ ॥

कुछ देवता उन्हे आश्चर्य मुग्ध होकर देख रहे थे, कुछ देवता प्रसन्न हो रहे थे, कुछ देवों को जोश आ रहा था, कुछ देवता उन्हें देखकर डर गये थे तथा कुछ बिल्कुल मूढ हो गये थे ॥ १६ ॥

उपजा०—

केचित्प्रसूनानि सुरा ववर्षुः । केचित्प्रसन्ना ददुराशिषश्च ।
श्रद्धायुताः केचन तं प्रणेमुः । नेत्राण्यमीलन्भयतोऽथ केचित् ॥ १७ ॥

उपजा०—

विज्ञानिनः प्रेक्ष्य हनूमतस्तल्लीलापटुत्वं शिवतां च गूढाम् ।
वरासनस्थानपि देवमुख्यान् । प्रवञ्चितांस्तेन ययुः स्मयं ते ॥ १८ ॥

भुजङ्ग०—

कथं नाथ भूमौ सुमेरुः प्रयातः । प्रिये नो सुमेरुः परं नन्दनस्ते ।
प्रपश्यैति लङ्कां सुवर्णाभ एवम् । वदन्तावभूतां प्रसन्नावुमेशौ ॥ १९ ॥

भुजङ्ग०—

दिवो देवताः पुष्पगुच्छानवर्षन् । धरण्याः प्लवङ्गाश्च ऋक्षास्तथैव ।
सुरेभ्यस्तथा वानरेभ्यः प्रमोदम् । प्रदातुं जगादाञ्जनेयो वचांसि ॥ २० ॥

शार्दू०—

श्रीरामो जयताद्दशाननपुरं यास्याम्यहं लीलया
भित्त्वा तं पुरमम्बुधौ भुजबलात्सम्प्लावयिस्याम्यहम् ।

---

कुछ देवता हनुमानजी के ऊपर दिव्य पुष्पों की वर्षा कर रहे थे, कुछ प्रसन्न होकर उन्हें आशीर्वाद दे रहे थे, कुछ श्रद्धायुक्त मन से उन्हें प्रणाम कर रहे थे तथा कुछ डर के मारे आँखे मूँद रहे थे ॥ १७ ॥

जो देवता विज्ञानी थे उन्होंने हनुमानजी की लीलापटुता तथा गूढ़ शिवत्व देखा तथा श्रेष्ठ स्थानों पर विराजमान रहने वाले देवताओं को भी मोहित होते देखा उससे उन्हें बड़ा आश्चर्य हो रहा था ॥ १८ ॥

'हे नाथ ! यह सुमेरु पृथ्वी पर कैसे गया ?' 'प्रिये यह सुमेरु नहीं है । यह तो तुम्हें आनन्द देनेवाला सुनहरे रंगवाला लंका जा रहा है देखो तो सही' इस प्रकार बोलते हुए उमा और शिवजी भी प्रसन्न हो रहे थे ॥ १९ ॥

आकाश से देवता तथा पृथ्वी से वानर तथा रीछ हनुमानजी के ऊपर फूलों की वर्षा कर रहे थे उन देवता तथा वानरादिकों को सुख प्रदान करने के लिये हनुमानजी ये वचन कहे ॥ २० ॥

'श्री रामचन्द्रजी की जय हो । मैं दशानन की पुरी में विना प्रयास जाऊँगा तथा उस पुरी को अपने भुजबल से तोड़ फोड़कर समुद्र में डुबा दूँगा । मैं सम्पूर्ण

भेत्तुं भूधरमालिकां पुनरहो भूमण्डलं लङ्घितुम्
अब्धीञ्शोषयितुं तथा कपिवराः शक्तोऽस्म्यहं लीलया ।। २१ ।।

उपजा०—

स्वभाव एवैष हनूमतोऽस्ति । प्रवक्ति सामर्थ्यमसौ गिरा नो ।
परं प्रमोदं सुरवानरेभ्यः । प्रदातुमूचे न च सोऽभिमानी ।। २२ ।।

शार्दू०—

श्रुत्वा तस्य वचस्तथा गिरिनिभां सम्पश्य कीशास्तनुम्
सिद्धया साकमथो स्थिरत्त्वमपि ते निःसंशयं मेनिरे ।
ऋक्षेशस्तमुवाच वायुतनयं त्वं सर्वसामर्थ्यवान्
किञ्चित्कार्यमहो भवेऽस्ति हनुमन्नासम्भवं त्वत्कृते ।। २३ ।।

शार्दू०—

श्रीरामो लभतां यशः कपिवरा युद्धं लभन्तां भृशम्
लङ्कायाअपि रामभक्तिरसिकाः पश्यन्तु रामं तथा ।
सूक्ष्मास्ते मतयोऽसकृत्परिचिताः कृच्छ्रे ऽपि ताः सुस्थिराः
ब्रूयां किं हनुमन्कुरुष्व मतिमन्यद्देशकालोचितम् ।। २४ ।।

---

भूमण्डल लांघना, पर्वतों के समूह तोड़ना तथा समुद्र को सुखाना ये काम भी सहज ही कर सकता हूँ' ।। २१ ।।

यह तो हनुमानजी का स्वभाव ही था कि वे अपने मुख से अपना सामर्थ्य नहीं कहते थे। परन्तु देवताओं तथा वानरों को सुख देने के लिये उन्होंने ये वाक्य कहे, अभिमान के कारण नहीं ।। २२ ।।

हनुमानजी का पर्वत के समान शरीर देखकर तथा उनका वाक्य सुनकर वानरों ने सिद्धि के साथ ही साथ अपने जीवन को भी निश्चित रूप से सुस्थिर माना। जाम्बवान हनुमानजी से बोला, हे हनुमानजी ! आप सर्व सामर्थ्यवान् है। इस संसार में कोई भी कार्य आपके लिये असम्भव नहीं है ।। २३ ।।

देखिये रामचन्द्रजी को यश मिलना चाहिये, वानरों को इच्छा भर युद्ध मिलना चाहिये, तथा लंका में जितने रामभक्त हैं उन सबको रामचन्द्रजी का दर्शन मिलना चाहिये। आपकी बुद्धि सूक्ष्म है तथा वह दुःख में भी सुस्थिर बनी रहती है इसका परिचय तो हमें कई बार मिला है। अतः हे बुद्धिमान् हनुमानजी ! देशकाल के अनुसार जो भी उचित मालूम पड़े उसे आप करें ।। २४ ।।

शालिनी०—

श्रृण्वन्नृक्षेशस्य वाक्यं हनूमान् । कीशेन्द्राणां पश्यतामब्धितीरे ।
मोदं दातुं चापि लङ्कां प्रयातुम् । ईषत्तेने स्वस्य लीलापटुत्त्वम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे समुद्रतीरे सङ्कीर्तनमग्नस्य हनूमतः प्रबोधनं भव्यरूपधारणञ्चेति चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥



---

जाम्बवान का वाक्य सुनकर वानरों को आनन्द देने के लिये सभी वानरों के देखते हुए हनुमानजी ने अपना लीला पटुत्त्व इस प्रकार (और) फैलाया ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत समुद्र के किनारे संकीर्तन में मग्न हुए हनुमानजी को समझाना तथा हनुमान्‌जी का भव्य रूप धारण करना वर्णन करके चौथा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ४ ॥



# अथ पञ्चमः सर्गः

शालिनी०—

एवं सिद्धो वायुपुत्रो बभूव । अब्धेः पारं यातुमानन्दकन्दः ।
खे देवानां वानराणाञ्च भूमौ । आश्चर्यं तत्पश्यतामब्धितीरे ॥ १ ॥

शार्दू०—

आधारेण विनापि वायुतनयस्त्वम्भोनिधेर्लङ्घने
आसीच्छक्त इयाय नैव स तथा धीमांश्च लीलापटुः ।
आरोहत्स महेन्द्रपर्वतशिरो मत्तेभवन्मर्दयन्
वृक्षांश्चैव लताः स्वके पदतले आस्फोटयन्वज्रवत् ॥ २ ॥

भुजङ्ग०—

मनोयोगतः प्रेक्षकैस्तस्य दृष्टाः । अभूवन्क्रिया मारुतेर्वृद्धदीप्तेः ।
पुनः सोऽभवत्सुस्थिरः पर्वताग्रे । स्मरञ्चेतसा रामचन्द्रस्य रूपम् ॥ ३ ॥

वसन्त०—

उच्चस्वरेण कपियूथपतीन्स ऊचे
धैर्येण वानरवरा वसताब्धितीरे ।

---

इस प्रकार आनन्दकन्द श्री हनुमानजी समुद्र के पार जाने को उद्यत हुए। उन्हें आकाश से देवता तथा पृथ्वी पर से समुद्र किनारे पर वानर ( तथा भालू ) देख रहे थे ॥ १ ॥

वैसे तो हनुमानजी विना आधार के भी समुद्र लंघन करने में सक्षम थे लेकिन वे लीला पटु तथा बुद्धिमान् हनुमानजी वैसे नहीं गये। मत्त हाथी के समान अपने पैरों के नीचे वृक्ष तथा लताओं को कुचलते हुए तथा वज्रपात के समान गर्जना करते हुए वे महेन्द्र पर्वत पर चढ़ गये ॥ २ ॥

उनकी वे. क्रियाएँ देवता तथा वानरों द्वारा बड़ी ध्यान से देखी जा रही थीं। वे फिर मन में रामचन्द्रजी का स्मरण करते हुए महेन्द्र पर्वत पर स्थिर हुए ॥ ३ ॥

फिर वे ऊँचे स्वर में यूथपतियों से बोले 'हे वानरवीरों ! आप यहाँ समुद्र

आयामि शीघ्रमवनीतनयां निरीक्ष्य
प्रायोपवेशनमतो बत मा कुरुध्वम् ॥ ४ ॥

उपजा०—

रामं स्मरन्तः करुणासमुद्रम् । प्रसन्नतां यात विहाय चिन्ताम् ।
भृशं प्रसन्नं खलु मानसं मे । व्यनक्ति साफल्यमवश्यमेव ॥ ५ ॥

उपजा०—

तूर्णीं पुनः किञ्चिदभूत्स तत्र । पुनः शनैः सोऽचलदद्रिपीठे ।
चलन्विवृद्धं ह्यकरोच्छरीरम् । भारेऽपि वृद्धिं स चकार तद्वत् ॥ ६ ॥

शार्दू०—

तद्भाराद्दुदुवे भृशं गिरिवरश्चक्रे जनाश्चीत्कृतिम्
भग्नोऽभूद्भयदाद्रवात्सपदि तत्खण्डः प्रचण्डो गिरेः ।
श्रुत्वा तं मृगराड्गणा निजगुहाः हित्वा दधावुर्जवात्
मुञ्चञ्छकृदसौ भयेन विकलः शब्दश्च कुर्वन्भयात् ॥ ७ ॥

शालिनी०—

सिंहा आसन्दुर्दशायां तदैवम् । ब्रूयामन्येषां कथं क्षेमवार्ताम् ।
प्राभूवन्ते प्राणशेषा भयेन । केचिन्मम्रुः स्वासनस्थास्तथैव ॥ ८ ॥

---

किनारे धैर्य से रहिये मैं जनकसुता को देखकर शीघ्र ही आ रहा हूँ । अतः आप प्रायोपवेशन व्रत न करें' ॥ ४ ॥

आप करुणा सागर रामचन्द्रजी का स्मरण करें । तथा चिन्ता छोड़कर प्रसन्न हो जाइये । मेरे मन की प्रसन्नता निश्चित रूप से मिलने वाली सफलता को व्यक्त कर रही है ॥ ५ ॥

तत्पश्चात् वे थोड़ी देर शान्त रहे । फिर पर्वत पर टहलने लगे । टहलते-टहलते उन्होंने अपना शरीर और बढ़ाया तथा अपने भार में भी वृद्धि की ॥ ६ ॥

हनुमान्जी के बढ़ाये हुए भार के कारण महेन्द्र पर्वत को असह्य दुःख हुआ तथा वह चीत्कार करने लगा । उस भार के कारण महेन्द्र पर्वत का एक भारी पर्वत खण्ड भयंकर शब्द के साथ भग्न हुआ । उस आवाज को सुनकर सिंह अपनी गुहाएँ छोड़कर डर के मारे मलोत्सर्ग करते हुए तथा चिल्लाते हुए भागे ॥ ७ ॥

जब सिंह भी ऐसी दुर्दशा में पड़ गये तो फिर अन्य जन्तुओं की कुशलता

उपजा०—

महर्षयो ये गिरिमाश्रयन्त । गिरिं विहायान्यगिरिं प्रयाताः ।
यक्षादयः सिद्धगणाः प्रयाताः । आकाशमार्गेण भयेन तेन ॥ ९ ॥

शालिनी०—

वायोः सूनुः सज्जना भव्यरूपः । केशान् हैमान्कम्पयन्नेकवारम् ।
अद्रौ कृत्वा स्थापितौ सुष्ठु हस्तौ । चक्रे ग्रीवामुन्नतामुन्नतांसः ॥१०॥

शालिनी०—

दृष्टिं लङ्कायां पुनः सन्निवध्य । पादाभ्यां सम्पीडयन्वै महेन्द्रम् ।
कुर्वन्घोषं रामचन्द्रस्य नाम्नः । यातुं लङ्कां मारुतिश्चोत्पपात ॥११॥

शार्दू०—

शब्दोऽभूद्भयदश्चचाल पृथिवी चेलुस्तथा दिग्गजाः
शेषश्चापि चचाल शेकुरथ नो धर्तुं धरां सुस्थिरम् ।
सर्वे विश्वनिवासिनोऽतिविकलाः स्वे मानसेऽचिन्तयन्
कच्चिद्राम उमापतेर्धनुरहो ह्युच्चैरभाङ्क्षीत्पुनः ॥ १२ ॥

---

मैं कैसे कहूँ ? वे तो असह्य शब्द के मारे तथा डर के मारे मूर्च्छित हो गये । कुछ तो जहाँ बैठे थे वहीं मर गये ॥ ८ ॥

महेन्द्र पर्वत पर रहने वाले महर्षि लोग महेन्द्र को छोड़कर अन्य पर्वतों पर चले गये तथा यक्ष सिद्धादिगण उस भय के मारे आकाश मार्ग से चले गये ॥ ९ ॥

सज्जनों ! इस प्रकार भव्यरूप धारण करने वाले हनुमान्‌जी ने एक बार अपने सुनहरे बालों को कपाते हुए अपने दोनों हाथ महेन्द्र पर्वत पर मजबूती से रखे तथा उन उभरी हुई छाती वाले हनुमान्‌जी ने गरदन कुछ ऊपर उठाई ॥१०॥

फिर अपनी दृष्टि को लंका पर अच्छी तरह से जमाते हुए तथा पैरों से महेन्द्र पर्वत को दबाते हुए रामनाम का घोष करके लङ्का जाने के लिये वे उछल पड़े ॥ ११ ॥

उस समय बड़ा ही भयंकर शब्द हुआ, पृथ्वी चलायमान हो गई । दिग्गज तथा शेष भी चलायमान हो गये । अतः वे पृथ्वी को सुस्थिर रूप से नहीं धारण कर सके । विश्व में रहने वाले सम्पूर्ण प्राणी उस आवाज से अत्यन्त विकल हो गये तथा वे मन ही मन सोचने लगे, इस भयानक आवाज के साथ क्या भगवान् राम ने शिवजी का धनुष फिर ( दुबारा ) तोड़ दिया ? ॥ १२ ॥

शार्दू०—

प्राभूद्भूमिगतो गिरिर्हनुमतो भारेण कुर्वन्ध्वनिम्
वृक्षैः सर्वमृगैस्तथोच्चशिखरैः साकं न शेषं तृणम् ।
केचिद् वृक्षवराः शिला गुरुतरा आकर्षिताः प्रागमन्
साकं तेन तदा रजःकणसमा वेगेन तज्जङ्घयोः ॥ १३ ॥

उपजा०—

कुयोगिनो यान्त्यनु योगिराजं । स्पर्धालवः किन्तु पतन्ति मार्गे ।
तथैव ते वृक्षवराः शिलाश्च । त्यक्त्वा तमन्ते न्यपतन्समुद्रे ॥१४॥

उपजा०—

एवं प्रयातः पवनस्य पुत्रः । आकाशमार्गेण यथा विजेता ।
यथैति रामस्य शरो ह्यमोघः । तथैव सोऽगच्छदमोघयत्नः ॥१५॥

उपजा०—

तं स्वर्णवर्णान्वितमर्करश्मिः । चकार कान्त्या सहसा प्रदीप्तः ।
गच्छन्व्यभाद्वायुसुतो महात्मा । बभौ तडित्पुञ्जवदम्बरे सः ॥१६॥

---

( बेचारा ) महेन्द्र पर्वत हनुमान्‌जी के भयंकर भार के कारण बड़े जोर से शब्द करता हुआ अपनी ऊँची शिखरों, वृक्षों तथा सम्पूर्ण प्राणियों के साथ पृथ्वी में धँस गया। उसका एक तिनका भी ऊपर नहीं रह गया। कुछ बड़े वृक्ष तथा भारी शिलायें भी उनकी दोनों जङ्घाओं के वेग से आकर्षित होकर धूलिकणों के समान उनके साथ आकाश में चले गये ॥ १३ ॥

जिस प्रकार अजितेन्द्रिय योगी किसी योगिराज के पीछे उससे स्पर्धा करते हुए जाते हैं लेकिन ( कुछ दूर जाकर ) वे मार्ग में से गिर जाते हैं उसी प्रकार वे वृक्ष और वे शिलाएँ हनुमान्‌जी को छोड़कर समुद्र में गिर गये ॥ १४ ॥

इस प्रकार पवनपुत्र हनुमान्‌जी विजेता के समान आकाशमार्ग से जा रहे थे। जैसे विफलता को प्राप्त न होने वाला रामचन्द्रजी का बाण जाता है उसी प्रकार जिसका यत्न विफलता को प्राप्त होनेवाला नहीं है ऐसे हनुमान्‌जी जा रहे थे ॥ १५ ॥

उन सुनहरे रंग वाले हनुमान्‌जी की कान्ति सूर्य की किरण पड़ने से अत्यधिक चमक रही थी। अतः आकाश मार्ग से जाते हुए हनुमान्‌जी ऐसे मालूम पड़ते थे मानो आकाश में से चमकता हुआ विद्युत्पुञ्ज जा रहा हो ॥ १६ ॥

स्रग्धरा०—

अद्रीणां पक्षहर्तु र्जलनिधिरनयन्निर्भयत्वं सुरेन्द्रात्
मैनाकं प्रागतोऽसौ प्रवरगिरिममुं स्वोदरस्थं जगाद ।
गच्छन्तं रामकार्ये वद पवनसुतं किञ्चिदारन्तुमत्र
दासो रामस्य चायं सगरकृतिरहं तौ स्त ऐक्ष्वाकवौ द्वौ ॥ १७ ॥

उपजा०—

स्मृत्वा महेन्द्रस्य गतिं सुभीतः । हनूमतोऽभूत्स भृशं परन्तु ।
उल्लङ्घितुं नैव शशाक वाक्यम् । अब्धेर्यतस्तूपकृतो बभूव ॥१८॥

उपजा०—

तं वर्धमानं हनुमान्ददर्श । परीक्षितुं तं भगवान्दयालुः ।
न्यपातयत्तं ह्यु रसः प्रहारात् । अब्धौ पुनस्तीव्रजवाज्जगाम ॥१९॥

द्रुतवि०—

गिरिवरो विकलो ह्यभवत्तदा । कथमपि स्थिरतां निजगाम सः ।
जलनिधेः सलिले स चलन्वचः । पवनजं ह्यवदच्च कृताञ्जलिः ॥२०॥

---

पर्वतों के पंख छेदने वाले इन्द्र से मैनाक पर्वत को निर्भय करने के लिये, समुद्र ने उसे पहले ( एक बार ) अपने पेट में रखा था। उसी उदरस्थ मैनाक से समुद्र बोला ( हे मैनाक ! ) यह ( हनुमान् ) राम का दास है। तथा मेरे निर्माता सगर हैं। दोनों इक्ष्वाकु के ही वंशज हैं इसलिये तुम इसको थोड़ी देर आराम करने के लिये कहो ॥ १७ ॥

महेन्द्र पर्वत की गति का स्मरण करके वह अत्यन्त डर रहा था लेकिन समुद्र ने उसका उपकार किया था इसलिये वह समुद्र की बात टाल नहीं सका ॥ १८ ॥

उस बढ़ते हुए मैनाक को देखकर दयालु भगवान हनुमान्जी ने उसकी परीक्षा करने के लिये अपनी छाती के धक्के से उसे समुद्र में गिरा दिया तथा वे तीव्र वेग से आगे बढ़े ॥ १९ ॥

मैनाक उस प्रहार से विकल हो गया। वह अपने को किसी प्रकार स्थिर कर पाया तथा समुद्र में से ही चलते हुए हाथ जोड़कर हनुमान्जी से बोला ॥२०॥

वसन्त०—

हे वीर ! हे पवनपुत्र ! वचोऽवयाहि
दीनस्य मे सुकृपयासि महान् समर्थः ।
आतिथ्यकर्मणि तवास्मि नियुक्त एवम्
अम्भोधिनैव स कपे तव मानदोऽस्ति ॥ २१ ॥

स्रग्धरा०—

सत्काराहोंऽसि मे त्वं पवनसुत यतस्त्वत्पिता मां समुद्रे
अद्रीणां पक्षहर्तुह्य॑मरपुरपते रक्षितुं न्यक्षिपन्माम् ।
अब्धिश्चाप्यस्ति हीच्छन् सरल उपकृतिं कर्तुमैक्ष्वाकवानाम्
इक्ष्वाकोर्वंशजोऽस्ति त्रिजगति विदितं तस्य कर्ता यतो वै ॥ २२ ॥

शालिनी०—

किञ्चिद्विश्रम्याथ भुक्त्वा फलानि । तोयं पीत्वा याहि पश्चात्सुखेन ।
कृत्वाऽऽतिथ्यं ते भविष्यामि लोके । गण्यो विद्वद्भिस्त्वहं भाग्यवत्सु ॥२३॥

शार्दू०—

दृष्ट्वा तं प्रणतं तथा च सरलां वाणीं ब्रुवन्तं गिरिम्
गत्वा तन्निकटं जगाद हनुमान्प्राप्तं मया स्वागतम् ।

---

हे वीर ! हे पवनपुत्र ! आप महान् हैं, समर्थ हैं। कृपा करके मुझ दीन की भी बात आप समझ लें। समुद्र के आप सम्मान्य हैं तथा उन्होंने ही आपका आतिथ्य करने के लिये मुझे नियुक्त किया है ॥ २१ ॥

हे वायुपुत्र ! आप मेरा भी सत्कार पाने योग्य हैं क्योंकि आपके पिता ने पर्वतों के पंख काटने वाले इन्द्र से रक्षा करने के लिये मुझे समुद्र में गिरा दिया था। सरल स्वभावी समुद्र भी इक्ष्वाकु के वंशजों का कुछ उपकार करना चाहते हैं क्योंकि तीनों लोकों में यह विदित है कि उनका कर्ता भी इक्ष्वाकु का वंशज ही था ॥ २२ ॥

आप यहाँ थोड़ा विश्राम कीजिये, फल खाइये, जल पीजिये। उसके बाद आप सुखपूर्वक अपने काम के लिये जाइये। आपका आतिथ्य करने पर विद्वान् लोग मुझे भाग्यवान कहेंगे ॥ २३ ॥

उस नमस्कार करने वाले तथा सरल वाणी बोलने वाले मैनाक को देखकर हनुमान्‌जी उसके निकट गये तथा बोले—'हे मैनाक ! मैं तुम्हारा स्वागत प्राप्त कर

शीघ्रं मे गमनं भृशं समुचितं मैनाक हृष्टोऽस्मि ते
स्पृष्ट्वा तच्छिखरं वदन्निति वचो वेगेन यातस्ततः ॥ २४ ॥

**मालिनी०—**

भजति पवनजं यः श्रद्धया चार्जवेन
स्मरति पवनजस्तं कार्यमग्नोऽपि शीघ्रम् ।
इति परमकृपालुं वायुपुत्रं विहाय
अतिलघुमतिरन्यं येऽनुगच्छन्ति तेषाम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे समुद्रोल्लङ्घनार्थं हनुमदुत्प्लवनं मैनाकसान्त्वनञ्चेति पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥

---

चुका। मैं तुम्हारे ऊपर बहुत प्रसन्न हूँ लेकिन मुझे जल्दी जाना आवश्यक है।' ऐसा बोल कर, उसका शिखर छूकर ( उस पर कृपा करके ) वेग से आगे चले गये ॥ २४ ॥

सज्जनों ! हनुमान्‌जी को जो श्रद्धा से एवं सरलता से स्मरण करता है उसे कार्य में व्यस्त होने पर भी हनुमान्‌जी अवश्य स्मरण करते हैं। ऐसे परम कृपालु हनुमान्‌जी को छोड़कर जो दूसरों के पीछे जाते हैं उनकी बुद्धि बहुत छोटी है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत समुद्रोल्लङ्घन के लिये हनुमान्‌जी का उछलना, मैनाक को सान्त्वना देना वर्णन करके पाँचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठः सर्गः

उपजा०—

जवाद्यथोल्का नभसः पतन्ती । सन्दृश्यते विस्मयमूढचित्तैः ।
तद्वत्सुरैर्विस्मयमुग्धनेत्रैः । ययौ हनूमानपि दृश्यमानः ॥ १ ॥

शिख०—

यतश्चण्डाद्वेगात्तुमुलपवनः प्रादुरभवत्
अभूच्छब्दस्तस्मान्नभसि परितः पूरितदिशः ।
निजग्मुस्तच्छब्दान्निखिलनिकटस्था विकलताम्
विमूढा वैकल्यात्परमधृतियुक्ता अपि बलात् ॥ २ ॥

उपजा०—

हन्तर्षयो देवगणाः कपीन्द्रम् । आश्चर्ययुक्ता ददृशुः प्रयान्तम् ।
अचिन्तयञ्चेन्मतिमान्न कीशः । मर्ता वृथाऽयं दशभालपुर्याम् ॥ ३ ॥

शार्दू०—

दृष्टस्तैः पवनात्मजस्य बहुधा बुद्धेः प्रभावः पुरा
जानन्तः परमस्य नैव शिवतां चेतस्सु लीलापटोः ।

---

आकाश से वेग से गिरने वाली उल्का को जिस प्रकार मनुष्य विस्मय विमुग्ध होकर देखते हैं उसी प्रकार हनुमान्‌जी भी विस्मयविमुग्धनेत्रवाले देवताओं के देखते हुए जा रहे थे ॥ १ ॥

क्योंकि उनके प्रचण्ड वेग से वायु में आँधी सी उत्पन्न हो रही थी। तथा उस आँधी के कारण महान् शब्द हो रहा था। उस शब्द से निकटवर्ती सभी प्राणी विकल हो जाते थे। तथा उस विकलता के कारण परम धैर्यवान् भी बलात् मूढ़ता को प्राप्त हो रहे थे ॥ २ ॥

ऋषि तथा देवता जो इस प्रकार आश्चर्ययुक्त होकर जाने वाले हनुमान्‌जी को देख रहे थे मन में विचार किये कि यदि यह बुद्धिमान् नहीं होगा तो लंका में वृथा ही मारा जायगा ॥ ३ ॥

हालांकि उन्होंने हनुमान्‌जी की बुद्धि का प्रभाव पहले कई बार देखा था, लेकिन लीलापटु हनुमान्‌जी के शिवत्व को उन्होंने अपने चित्त में नहीं जाना था

ऐच्छन्तं च परीक्षितुं पुनरहो स्नेहेन युक्ता यतः
नाभूद्विघ्नकरं समुज्ज्वलयशःप्राप्त्यै त्वदस्तत्कृते ॥ ४ ॥

उपजा०—

अचोदयन्ते सुरसां तदैव । परीक्षितुं बुद्धिबलं ह्यमुष्य ।
सा नागमाता विदधार रूपम् । भयङ्करं चागमदस्य मार्गे ॥ ५ ॥

इन्द्र०—

आहाप्युच्चैर्वचनं हसन्ती । आहर्तुमद्यागतमस्ति भोज्यम् ।
आयाहि शीघ्रं च बुभुक्षितायाः । आस्ये प्रविष्टो भव हे प्लवङ्ग ॥ ६ ॥

उपजा०—

शक्तोऽसि मां नो परिहृत्य गन्तुम् । आकाशमार्गेण कदापि विद्धि ।
वरप्रभावान्न भविष्यतीति । क्षतिः कपे मे ह्यवगच्छ सुष्ठु ॥ ७ ॥

शालिनी०—

जज्ञौ मत्या राक्षसीयं न काचिद् । वेषे छद्मन्यागता नागमाता ।
नातो वीरो मातरं तां जघान । ऊचे मातर्यातुमाज्ञां प्रयच्छ ॥ ८ ॥

---

इसलिये वे उनकी परीक्षा लेना चाहते थे; क्योंकि हनुमान्जी पर उनका बड़ा स्नेह था। उनकी वह परीक्षा हनुमान्जी के लिये विघ्न करनेवाली नहीं हुई बल्कि यश प्रदान करने वाली हुई ॥ ४ ॥

हनुमान्जी की बुद्धिबल की परीक्षा करने के लिये उन्होंने सुरसा को प्रेरित किया। वह नागमाता सुरसा बड़ा ही भयंकर रूप धारण करके हनुमान्जी के मार्ग में गई ॥ ५ ॥

अत्यन्त विकट हास्य करती हुई वह बोली—'हा ! हा ! आज तो खाने के लिये ( बहुत बढ़िया ) भोजन आ गया है। हे वानर, शीघ्र ही आ जाओ और मुझ भूखी के मुख में प्रवेश करो ॥ ६ ॥

तुम मुझसे बचकर आकाश मार्ग से कभी भी नहीं जा सकोगे तथा वरदान के प्रभाव से मेरी किसी प्रकार की क्षति भी नहीं होगी यह अच्छी तरह समझ लो' ॥ ७ ॥

सर्वज्ञ हनुमानजी तो समझ ही गये कि यह कोई राक्षसी नहीं है किन्तु छद्मवेष में आई हुई नागमाता सुरसा है। अतः उसे उन्होंने मारा नहीं। वे बोले, 'माता, मुझे जाने के लिये अनुमति दे दो ॥ ८ ॥

उपजा०—

श्रीरामपत्नीमहरद्दशास्यः । ज्ञातुं प्रवृत्तिं प्रभुचोदितोऽहम् ।
गच्छामि लङ्कां मम रोधनं तु । अशोभनीयं सुरसे कृते ते ॥ ९ ॥

शिख०—

पुनर्हर्षोऽपैवेच्छा यदि तव भवेयं हि कवलः
प्रतीक्षस्वेषत्त्वं जनकतनयाया रघुपतिम् ।
प्रवृत्तिं विज्ञाप्य प्रियमिति करिष्ये तव पुनः
परं यातुं देहि ह्यनुमतिमिदानीं सुकृपया ॥ १० ॥

भुजङ्ग०—

उपायेन केनापि नाभूत्प्रसन्ना
ततो यापयन्नेव कालं स ऊचे ।
यदीच्छास्ति भोक्तुं स्थिरोऽहं तवाग्रे
कथं नात्सि मातस्तु मां भुङ्क्ष्व शीघ्रम् ॥ ११ ॥

भुजङ्ग०—

यदाऽवर्धयत्सा तमत्तुं स्वमास्यं । ततोऽप्युच्चदेहं चकाराञ्जनेयः ।
चकाराहिमाता ततोऽप्यास्यमुच्चम् । चकारोच्चदेहं स तस्मात्कपीन्द्रः ॥ १२ ॥

---

रावण ने रामचन्द्रजी की पत्नी का अपहरण किया है । उसी का पता लगाने के लिये अपने स्वामी के कहने से मैं लंका को जा रहा हूँ । इसलिये हे सुरसे ! मुझे रोकना तुम्हें शोभा नहीं देता है ॥ ९ ॥

फिर यदि तेरी यही इच्छा है कि मैं तेरा ग्रास बनूँ, तो थोड़ी देर प्रतीक्षा कर । जानकीजी का पता रामचन्द्रजी को बताकर फिर मैं तुम्हारा प्रिय कार्य करूँगा । परन्तु कृपा करके इस समय मुझे जाने की अनुमति दो ॥ १० ॥

जब वह किसी भी उपाय से प्रसन्न नहीं हुई तब समय न बिताते हुए हनुमानजी बोले तुम्हारी खाने की ही इच्छा है तो शीघ्र क्यों नहीं खाती हो ? मैं तो तुम्हारे सामने ही खड़ा हूँ ॥ ११ ॥

जब उसने हनुमानजी को खाने के लिए मुख बढ़ाया तो उन्होंने उससे भी अपना रूप बड़ा बनाया फिर सुरसा ने और बड़ा मुख किया फिर हनुमानजी ने उससे भी बड़ा देह बनाया ॥ १२ ॥

उपजा०—

यथा यथा साऽकुरुतास्यवृद्धिम् । तथा तथाऽभूद्धनुमान्विवृद्धः ।
अन्तेऽकरोत्सा शतयोजनोच्चम् । स्वास्यं करालं हनुमन्तमत्तुम् ॥ १३ ॥

पृथ्वी०—

बभूव पवनात्मजोऽतिलघुरूपधारी ततः
प्रविश्य वदने पुनर्झटिति तद्बहिर्निर्गतः ।
उवाच सुरसां शुभे तवमुखादहं निर्गतः
न खाद्यमभवं तव प्रदिश मे शुभामाशिषम् ॥ १४ ॥

शार्दू०—

लङ्कां याहि जगाद सा मतिमतां श्रेष्ठोऽसि कार्यं कुरु
सिद्धिं यास्यसि वीक्षितुं मतिबलं तेऽहं सुरैः प्रेषिता ।
नत्वा तां हनुमानपि प्रमुदितः श्रीरामचन्द्रं स्मरन्
धीमाञ्छीघ्रतया दशास्यनगरं यातुं बभूवोद्यतः ॥ १५ ॥

शिख०—

यथोद्याने दिव्ये विविधकुसुमैर्भान्ति तरवः
परं पत्रैर्हीना भ्रमति सुरराट् तेषु विलसन् ।

---

सुरसा जैसे-जैसे मुख में वृद्धि करती गई वैसे-वैसे हनुमानजी उससे भी बड़े होते गये। अन्त में उसने हनुमानजी को खाने के लिये अपना विकराल मुख सौ योजन फैलाया ॥ १३ ॥

तब हनुमानजी अत्यन्त छोटा रूप धारण करके सुरसा के भयंकर मुख में प्रवेश करके तुरन्त उससे बाहर निकल आये तथा सुरसा से बोले, 'मैं आपके मुख से निकल गया हूँ अतः आपके लिये अखाद्य हो गया हूँ। अतः हे माता ! आप मेरे लिये शुभ आशीर्वाद दीजिये' ॥ १४ ॥

वह बोली, 'हे हनुमानजी ! आप बुद्धिमानों में श्रेष्ठ हैं। अतः लंका जाइये तथा कार्य कीजिये आपको सिद्धि मिलेगी। आपका बुद्धि-बल देखने के लिए देवताओं ने मुझे भेजा था।' सुरसा को प्रणाम करके बुद्धिमान् हनुमानजी रामचन्द्रजी का स्मरण करके प्रमुदित मन से लंका जाने के लिए शीघ्रता से उद्यत हुए ॥ १५ ॥

किसी दिव्य उद्यान में यदि पत्ररहित वृक्ष जो कि केवल विविध रंगों के

तथा रक्तैः शुक्लैः कनकरजताभैः सह घनैः
भवन्मेघाच्छन्नः क्वचिदपि न सोऽशोभत दिवि ॥ १६ ॥

मालिनी०—

इति सति दिवि याते मारुतौ तीव्रवेगे
अनुभवति स किञ्चित्समावरोधं स्वगत्याम् ।
सुचकितनयनाभ्यां राक्षसीं घोररूपाम्
जलनिधितलदेशे काचिदेकां ददर्श ॥ १७ ॥

शार्दू०—

सा जग्राह हनूमतो जलनिधौ छायां प्रलम्बां ततः
कृष्ट्वा वारिनिधौ चकार गतिरोधं तस्य सृत्यां बलात् ।
सर्वज्ञः पवनात्मजः स्वमनसा निश्चित्य तां सिंहिकाम्
हन्तुं वेगयुतः पपात जलधौ तस्याः शरीरोपरि ॥ १८ ॥

शार्दू०—

हत्वा तां पुनरुत्पपात स दिवं वेगेन धीमान्भृशम्
दृष्ट्वा देवगणाः प्रसन्नमनसः पुष्पाण्यवर्षन्तदा ।

---

फूलों से लदे हों और उनमें इन्द्र टहलता हो तो उसका वह घूमना जैसे शोभा देगा वैसे ही लाल, सफेद तथा सुनहरे रंग के बादलों में हनुमानजी कभी दीखते हुए तथा कभी बादलों से आच्छन्न होते हुए शोभा पाते थे ॥ १६ ॥

इस प्रकार जब हनुमानजी तीव्र गति से जा रहे थे अचानक उन्हें अपनी गति में किञ्चित् अवरोध होता हुआ मालूम पड़ा। चकित होकर उन्होंने नीचे देखा तो उन्हें समुद्र के जल स्तर पर एक विकट रूप वाली राक्षसी दीख पड़ी ॥ १७ ॥

उस राक्षसी ने हनुमानजी की लम्बी छाया पकड़ रखी थी तथा वह उसे समुद्र में खींच रही थी। उससे हनुमानजी के मार्ग में गतिरोध हो रहा था। सर्वज्ञ हनुमानजी अपने मन में सिंहिका का निश्चय करके उसे मारने के लिए बड़े वेग से उसके शरीर पर गिर गये ॥ १८ ॥

उसे मारकर वे फिर बड़े वेग से आकाश में उछल पड़े। यह देखकर देवताओं ने उन पर फूल बरसाये। सुरसा तथा सिंहिका दोनों विकराल रूप वाली

नत्वैकां हनुमान्तथापरतरां हत्वा कराले उभे
प्राभूद्भूरिनुतस्तदा सुरवरैर्यक्षैस्तथा किन्नरैः ॥ १९ ॥

उपजा०—
कार्येषु विघ्ना बहुधाऽऽपतन्ति । सनातनोऽयं नियमः प्रसिद्धः ।
विघ्नाः परं यैर्विजिता भवन्ति । महाजनास्ते प्रभवन्ति पूज्याः ॥ २० ॥

वसन्त०—
एवं विजित्य पथि विघ्नगणं समग्रम्
वायोः सुतोऽम्बरपथेन जगाम शीघ्रम् ।
दूरात्त्रिकूटशिखरे स ददर्श लङ्काम्
हैमीं दशाननपुरीं दिवि काशमानाम् ॥ २१ ॥

शिख०—
विकर्ताऽधर्मस्यामितमदनसामर्थ्यमथनः
महादेवो दृष्टया त्रिपुरदहनो यःशशिधरः ।
स एवेशोऽपश्यत्कपिवपुरहो रावणपुरीम्
अपश्यन्तं देवा नभसि किल कौतूहलयुताः ॥ २२ ॥

उपेन्द्र०—
गतो यथाऽसौ निकटे तटस्य । तथा तथा निम्नतरं जगाम ।
तथैव रूपं किल सञ्जहार । बभार सामान्यकपेः शरीरम् ॥ २३ ॥

---

थीं, लेकिन एक को नमस्कार करके तथा दूसरी को मार करके हनुमानजी देवता-यक्ष किन्नरादि द्वारा अत्यन्त प्रशंसित हुए ॥ १९ ॥

कार्यों में प्रायः विघ्न आ ही जाते हैं। यह सनातन काल से प्रसिद्ध नियम है। लेकिन जिनसे विघ्न पराजित होते हैं वे महान् जन जगत्पूज्य हो जाते हैं ॥२०॥

इस प्रकार हनुमान्जी सम्पूर्ण विघ्नों को जीतकर आकाश मार्ग से शीघ्रता से जा रहे थे। उन्होंने दूर से ही त्रिकूट पर्वत के शिखर पर बसी हुई तथा आकाश में सुनहरे रंग से चमकती हुई लंका को देखा ॥ २१ ॥

जो अधर्म का नाश करने वाले हैं असंख्य कामदेवों के सामर्थ्य का मथन करने वाले हैं, तथा दृष्टि मात्र से त्रिपुर को भस्म करने वाले हैं, उन्हीं वानर रूप धारी शिवजी ने रावण की पुरी लंका को देखा। उस समय उन्हें कौतूहल वश सभी देवता देख रहे थे ॥ २२ ॥

जैसे-जैसे हनुमान्जी समुद्र तट के निकट गये वैसे-वैसे नीचे-नीचे उतरते गये

उपजा०—

रक्षोगणो नैव भवेत्सतर्कः । अकार्यतातो न च तेन लीला ।
सामान्यभावादपि शान्तभावात् । अवातरद्भूमितले हनूमान् ॥ २४ ॥

शार्दू०—

जित्वा देवगणं यथा हि विनतापुत्रः खगेन्द्रः पुरा
प्राप्तो यत्र सुरक्षिता सुरपतेर्न्यस्ता सुधा धैर्यवान् ।
जित्वा विघ्नगणं तथैव हनुमान् शाखामृगेन्द्रः पुरीम्
प्राप्तश्चासुरबन्दिनी रघुपतेर्यत्र प्रिया वीर्यवान् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे सुरसामभिवन्द्य सिंहिकां निहत्य च समुद्रस्य याम्ये तटे हनूमतोऽवतरणं नाम षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥

---

तथा अपना बड़ा रूप समेटते गये । अन्त में उन्होंने बिल्कुल सामान्य वानर के समान शरीर धारण किया ॥ २३ ॥

राक्षस सतर्क न होने पायें इसलिये उतरते समय उनके द्वारा कोई भी लीला नहीं की गई । सामान्य भाव से भी शान्त भाव से वे पृथ्वी पर उतर गये ॥ २४ ॥

जैसे देवगण को जीतकर पक्षियों में इन्द्र, धैर्यवान् गरुड़, जहाँ सुरक्षित रखी हुई सुरपति की सुधा थी वहाँ पहुँच गया; वैसे ही विघ्नगण को जीतकर वानरों में इन्द्र, वीर्यवान् हनुमानजी राक्षसों के बन्दी खाने में पड़ी रघुनाथजी की प्रिया जहाँ थीं, उस लंका के निकट पहुँच गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत सुरसा को प्रणाम करके, सिंहिका को मारकर समुद्र के दक्षिणी तट पर हनुमानजी का उतरना कहकर छठाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

# अथ सप्तमः सर्गः

भुजङ्ग०—

प्रभुः सच्चिदानन्दरूपो हनूमान्। पुनर्गूढलीलापटुर्वेदवेद्यः।
समुद्रस्य याम्यं तटं प्राप्य धीमान्। नटः कीशवद्दर्शयन्स्वं व्यमार्क्षीत् ॥१॥

स्रग्धरा०—

दैत्यानां पश्यतां मन्नगरविचरणं सर्वथाऽशक्यमेव
ते मां द्रक्ष्यन्ति गेहेष्वथ पथिषु चरन्तं सशङ्कैः स्वनेत्रैः।
तेभ्यो भेताऽस्मि नाहं तदपि न सफलत्वं प्रयास्याम्यतो वै
युक्तो रात्रौ प्रवेशो दशवदनपुरे सुष्ठु चान्वेषणार्थम् ॥ २ ॥

स्रग्धरा०—

ज्ञानं तावत्प्रलप्स्ये विविधविषयकं पर्वतस्यास्य सम्यक्
अग्रे सम्भावियुद्धे स्थलपरिचय एवोपयुक्तो विशेषः।
सञ्चिन्त्यैवं हनूमान्परिमितसमये हन्त बभ्राम चाद्रौ
कालेऽत्यल्पे सचक्रे स्मृतिपटलिखितं सर्वसूक्ष्मातिसूक्ष्मम् ॥ ३ ॥

---

जो सच्चिदानन्द रूप हैं, तथा जो वेदों की सहायता से जाने जाते हैं तथा जो गूढ-लीला करने में प्रवीण हैं वे प्रभु हनुमान् समुद्र के दक्षिणी तट पर पहुँचकर अपने को बन्दर के समान दिखाते हुए नटवत् विचार करने लगे ॥ १ ॥

'राक्षसों के देखते हुए मेरा नगर में घूमना सर्वथा अशक्य होगा। क्योंकि वे घरों में तथा सड़कों पर घूमते हुए मुझको सशंक नेत्रों से देखेंगे। हालाँकि मैं उनसे डरता नहीं हूँ किन्तु तो भी मैं अपने कार्य में सफल नहीं हो पाऊँगा। इसलिये (जानकीजी को) अच्छी तरह से ढूंढने के लिये रात में ही नगर में प्रवेश करना अच्छा होगा ॥ २ ॥

तब तक मैं इस त्रिकूट पर्वत के सम्बन्ध में विविध विषयों का अच्छी तरह से ज्ञान प्राप्त करूँगा क्योंकि आगे होने वाले युद्ध में स्थल का ज्ञान ही विशेष उपयोगी होगा।' इस प्रकार सोचकर उस परिमित समय में वे सब पर्वत घूम गये। तथा अत्यन्त अल्प समय में ही उस पर्वत का सूक्ष्म से सूक्ष्म भाग भी स्मृति पट पर अंकित कर दिया ॥ ३ ॥

स्रग्धरा०—

द्वीपे याम्योत्तरस्थे जलनिधिसलिले संस्थितोऽसौ त्रिकूटः
त्रीण्यासन्तच्छिरांसि ह्यजहरविधिवच्छोभितान्यैक्षतासौ ।
याम्यस्थं नातिदीर्घं गिरिशिखरमदश्चान्ययुग्मात्तु तुङ्गम्
तत्रासीद्रङ्गभूमिर्दशवदनकृता या मनोरञ्जनार्थम् ।। ४ ।।

स्रग्धरा०—

लङ्कादुर्गोऽस्ति मध्ये कनकविरचितोऽट्टालिकाभिश्च हर्म्यैः
चोत्तुङ्गैः स्वर्णगेहैः सुविमलपथिभिश्चाढ्यतां प्राप्त आसीत् ।
आसीद्रम्यं तृतीयं सुफलिततरुभिः पुष्पितैश्चातिरम्यैः
स्वाद्वद्भिः सुष्ठु युक्तं विविधमृगगणैः पूरितं चोत्तरस्थम् ।।५।।

पृथ्वी०—

यदुत्तरदिशि स्थितं गिरिशिरोयुतं पादपैः
सुबेल इति विश्रुतं पवनजः स्थितस्तत्र वै ।
ततः पवनजो जनाः किल ददर्श लङ्कापुरीम्
यथा हि कुलटास्त्रिया निजतनुः स्वलङ्कारिता ।। ६ ।।

पृथ्वी०—

तृतीयमपि मस्तकं सुरुचिरं त्रिकूटस्य सः
सुबेलगिरितोऽशकत्कठिनतां विना प्रेक्षितुम् ।

---

हनुमान्‌जी ने देखा कि त्रिकूट पर्वत दक्षिणोत्तर फैले हुए द्वीप पर स्थित था तथा उसकी तीन चोटियाँ थीं जो ब्रह्मा, विष्णु और महेश के समान शोभा पाती थीं। सबसे दक्षिण वाली चोटी अधिक चौड़ी नहीं थी परन्तु दोनों से विशेष ऊँची थी। उसपर रावण ने अपने मनोरंजन के लिये रंगभूमि बनाई थी ।। ४ ।।

बीचवाली चोटी पर लङ्का का दुर्ग था। वह लङ्का सोने की बनी हुई थी। महलों और हवेलियों की अटारियों से, ऊँचे-ऊँचे सोने के भवनों से तथा साफ-सुथरी सड़कों से बड़ी भव्य लग रही थी। तीसरी उत्तर वाली चोटी फूलदार तथा फलदार रमणीय वृक्षों से अत्यन्त सुहावनी लगती थी। वहाँ का जल मीठा था तथा उस जंगल में विविध पशु भी घूमते थे ।। ५ ।।

हे सज्जनों ! वृक्षों से युक्त जो चोटी उत्तर में थी उसका नाम 'सुबेल' था वहीं पर हनुमान्‌जी स्थित थे। वहाँ से हनुमान्‌जी ने लङ्का को देखा। वह उन्हें ऐसी मालूम पड़ी जैसे कुलटा स्त्री ने अपने शरीर पर शृङ्गार धारण कर लिया हो ।। ६ ।।

भृशं स्थलमिदं शुभं निखिलवानराणां कृते
तथा रघुपतेः कृते पवनजो व्यमार्क्षीद् हृदि ॥ ७ ॥

शिख०—

रवावस्तं याते पवनतनयोऽचिन्तयदिति
प्रवेष्टुं लङ्कायामिदमपि वपुर्नो समुचितम् ।
सुलघ्वीं मार्जारीं तनुमहमतः सम्प्रविदधै
सुयोग्या सन्द्रष्टुं प्रतिगृहमथो चाटितुमपि ॥ ८ ॥

उपजा०—

रक्षांसि मां नैव सशङ्कदृष्ट्या । द्रक्ष्यन्ति तस्यां न च कापि बाधा ।
भवेदरीणां नगरेऽपि काचिद् । रामप्रियान्वेषणकार्यकाले ॥ ९ ॥

शार्दू०—

इत्येवं सुविचार्य सुन्दरतनुं कृत्वा स मार्जारवत्
सम्पश्यन् रचनां जगाम झटिति द्वारात्प्रवेष्टुं पुरे ।
सोऽतिक्रम्य तदा वनं सुनिबिडं श्रेणीं तथा पार्वतीम्
भीमां ग्राहवतीं तथैव परिखां पृथ्वीं ययौ तत्पुरम् ॥ १० ॥

---

सुबेल पर्वत पर से हनुमान्‌जी त्रिकूट पर्वत की दक्षिणवाली चोटी भी बड़ी आसानी से देख सकते थे। हनुमान्‌जी ने मन में सोचा—यह स्थान रघुनाथजी के लिये तथा सम्पूर्ण वानरों के लिये बहुत ही उपयुक्त है ॥ ७ ॥

जब सूर्य अस्तंगत हो गये तब हनुमान्‌जी ने सोचा कि लङ्का में प्रवेश करने के लिये यह भी शरीर उपयुक्त नहीं है। इसलिये अब मैं बिल्ली के समान अत्यन्त छोटा शरीर धारण करूँगा। वह मुझे प्रत्येक घर में खोजने के लिये तथा घूमने के लिये उपयुक्त होगा ॥ ८ ॥

उसके धारण करने पर मुझे राक्षस लोग सशङ्क दृष्टि से नहीं देखेंगे। अतः शत्रुओं के नगर में भी रामप्रिया को ढूँढ़ते समय मेरे लिये किसी प्रकार की बाधा नहीं होगी ॥ ९ ॥

ऐसा भलीभाँति सोचकर उन्होंने बिल्ली के समान सुन्दर शरीर धारण किया। तथा वे लङ्का की ( बाहरी ) रचना देखते हुए द्वार मार्ग से प्रवेश करने के लिये बड़े तेजी से आगे बढ़े ॥ १० ॥

शार्दू०—

तत्रासीत्पुरदेवताऽतिभयदा द्वारे स्थिता लङ्किनी
ऊचे वानर कोऽसि वै विशसि मत्पुर्यां कथञ्चौरवत् ।
अत्राहं नियता सुरक्षितुमिदं द्वारं न जानासि माम् ?
चौरा एव भवन्ति भोजनमतस्त्वामद्मि तिष्ठेति सा ॥ ११ ॥

शार्दू०—

मुष्टचा तां प्रजहार चैद्विकलतां तेनैव सा लङ्किनी
उत्थायावददब्जयोनिरगदद् गच्छन्स्वलोकं पुरा ।
जेता चेद्भविता सुपुष्कलबली मुष्टचाः प्रहारात्कपिः
नाशः सन्निकटोऽस्ति राक्षसपतेस्तद्विद्धि पुत्रैः सह ॥ १२ ॥

शार्दू०—

साऽवायं प्लवगेन्द्र याहि नगरे त्वं क्रान्तिकारी प्रभो
स्मृत्वेशं करुणानिधिं विश पुरे सिद्धिं ध्रुवं प्राप्स्यसि ।
श्रुत्वा वायुसुतो वचस्तु सुखदं हर्षं भृशं प्राप्तवान्
श्रीरामं करुणार्णवं सुसुखदं स्मृत्वा पुरे प्राविशत् ॥ १३ ॥

---

उन्होंने प्रथम तो घना जंगल पार कर दिया। फिर एक पर्वतों की श्रेणी पार कर दी। फिर एक भयंकर खाई पार कर दी। उस खाई के गहरे जल में प्रचण्ड ग्राह रहते थे तथा वह अत्यन्त चौड़ी थी। तब वे लङ्का के पास पहुँच गये। ( जब वे द्वार से भीतर जाने लगे ) द्वार पर एक लङ्किनी नाम की भयङ्कर राक्षसी थी वह लङ्का की अधिष्ठात्री देवी ही थी। वह बोली, 'हे वानर तू कौन है? मेरी पुरी में चोर के समान कैसे घुस रहा है? मैं द्वार की रक्षा के लिये नियुक्त हूँ। क्या तू मुझे नहीं जानता है? चोर ही मेरा भोजन है? अतः मैं तुझे खाऊँगी ठहर जा!' ॥ ११ ॥

हनुमान्जी ने उसे एक मुष्टिका मार दी लेकिन उतने से ही वह लङ्किनी विकल हो गई। फिर सम्हलकर वह बोली—'हे कपिवर! सुनिये, पहले जब ब्रह्माजी यहाँ से अपने लोक को जाने लगे तो उन्होंने मुझसे कहा था कि जब कोई वानर तुझे एक ही मुष्टिका से जीत ले तो समझ लो कि पुत्र पौत्रों सहित रावण का नाश निकट है ॥ १२ ॥

वही मैं लङ्किनी अब सब जान गई। हे वानरेन्द्र! आप नगर में जाइये। प्रभो! आप क्रान्तिकरी हैं। करुणानिधान ईश्वर का स्मरण करके पुर में प्रवेश

शार्दू०—

तत्रासन्सुभटाः स्थिताः सुबहुला द्वारे पुरं रक्षितुम्
पुष्टाः हर्षयुतास्तथा बहुविधैरस्त्रैश्च शस्त्रैर्युताः ।
शंसन्वै दशभालकौशलमसौ दृष्ट्वा प्रबन्धं दृढम्
प्राभूतत्र पुरः सृतः पथि पुरः शोभां प्रपश्यञ्जनाः ॥ १४ ॥

मालिनी०—

कनकरचितहर्म्याश्चन्द्रशाला विशालाः
गगनतलनिवेशिन्यो हसन्त्योऽट्टहासैः ।
ध्वजविविधपताकातोरणैः प्रेक्षणीयाः
विपुलभवनमाला आसमन्ताद् बभूवुः ॥ १५ ॥

मालिनी०—

सुललितरवयुक्तं गानमासीत्क्वचिच्च
क्वचिदसितशरीरा मल्लशालासु मल्लाः ।
सुमधुररतिहेतोः कामचेष्टाः क्वचिच्च
क्वचिदतिपरुषं वाग्युद्धमासीत्पुनश्च ॥ १६ ॥

---

कीजिये। आपको सिद्धि अवश्य प्राप्त होगी।' लङ्किनी का सुखद वाक्य सुनकर हनुमान्‌जी बड़े हर्ष को प्राप्त हुए तथा करुणासागर श्रीरामचन्द्रजी का स्मरण करके पुर में प्रविष्ट हुए ॥ १३ ॥

सज्जनो ! हनुमान्‌जी ने देखा द्वार में बहुत से योद्धा पुरी की रक्षा के लिये नियुक्त थे। वे हृष्ट-पुष्ट तथा बहुत से शस्त्रास्त्रों से युक्त थे। ऐसा सुदृढ़ प्रबन्ध देख कर रावण के कौशल की मन ही मन प्रशंसा करते हुए तथा पुरी की शोभा देखते हुए हनुमान्‌जी आगे बढ़े ॥ १४ ॥

सोने से बनी गगनचुम्बी हवेलियाँ तथा विशाल महल मानों आकाश में अभिमान भरा विकट हास्य कर रहे थे। रंग-विरंगे ध्वजा पताका तथा तोरणों से सजाई गई बड़े-बड़े भवनों की श्रेणियाँ चारों तरफ शोभित हो रहीं थीं ॥ १५ ॥

कहीं स्वर ताल से युक्त गायन के स्वर सुनाई पड़ते थे, तो कहीं मल्ल-शालाओं में काले स्याह मल्लों के अनगिनत झुंड उपस्थित थे। कहीं सुमधुर रति सुख के लिये काम चेष्टायें की जा रही थीं तो कहीं गाली-गलौज से युक्त एवं कटुतम वाणी से झगड़े भी हो रहे थे ॥ १६ ॥

मालिनी०—

सुरभितमभवद्वै धाम किञ्चित्सुभोज्यैः
क्वचिदपि ववुरुच्चैर्मद्यमांसादयश्च ।
अगुरुयुतसुगन्धः क्वापि वै निःससार
क्व च लशुनपलाण्डू नासिकां पीडयन्तौ ॥ १७ ॥

मालिनी०—

अजगजहयमेषाः क्वापि शालासु बद्धाः
क्वचिदपि भटयूथा युद्धदक्षा अमेयाः ।
इषु-गुण-धनुरस्त्राणां बृहत्सङ्ग्रहाः क्व
क्वचिदपि गुरुकोषा अन्यशस्त्रैः समृद्धाः ॥ १८ ॥

मालिनी०—

सुविपुल धनधान्यैः पूरिताः पण्यवीथ्यः
सकल विविधवस्तूनां स्थितिश्चैव तत्र ।
अमितबलशतघ्न्यो यन्त्रशक्त्या प्रयोज्याः
पवनतनय एवं बुद्धिमान्सन्ददर्श ॥ १९ ॥

शार्दू०—

गूढः सन्स पुनर्ददर्श नगरं यामद्वयाभ्यन्तरे
प्रागच्छत्प्रतिधाम वाथ गृहकक्षं सावधानो भ्रमन् ।

---

किसी भवन से अच्छे स्वादु पक्वानों की सुगन्ध निस्सृत हो रही थी तो किसी भवन से शराब और मांस की घृणित बदबू आ रही थी । कहीं अगुरु आदि सुगन्धी द्रव्यों की महक वातावरण को सुरभित कर रही थी तो कहीं प्याज और लहसुन नाक को पीड़ा दे रहे थे ॥ १७ ॥

कहीं शालाओं में बकरे, हाथी, घोड़े तथा भेड़ों के झुण्ड के झुण्ड बन्द थे, तो कहीं अनुपम युद्ध-दक्ष वीरों के बड़े-बड़े समूह उपस्थित थे । कहीं बाण धनुष तथा धनुष की प्रत्यञ्चाओं के बड़े-बड़े संग्रह थे तो कहीं अन्य शस्त्रों के अत्यन्त बड़े-बड़े गोदाम थे ॥ १८ ॥

प्रचुर धन तथा धान्यादि से वहाँ की बाजार की गलियाँ खचाखच भरी थीं तथा सभी प्रकार की वस्तुएँ वहाँ प्रचुर मात्रा में उपस्थित थीं । कहीं-कहीं अत्यन्त बलशाली शतघ्नियाँ भी थीं जो यन्त्रों द्वारा चलाई जाने वाली थीं । बुद्धिमान् हनुमान्जी ने इस प्रकार लङ्का की समृद्धि देखी ॥ १९ ॥

दृष्टास्तेन च वाटिका अपि तदा ह्यासन्पुरे या स्थिताः
नापश्यज्जनकात्मजां रघुपतेः प्राणप्रियां क्वाप्यसौ ॥ २० ॥

शार्दू०—

दृष्टं तेन गृहं ततो विपुलमुच्चं कुम्भकर्णस्य च
अक्षस्येन्द्रजितस्तथा सुररिपोर्वासः प्रहस्तस्य च ।
विद्युज्जिह्वमहोदरोग्रनिशठानां सारणस्याथ वा
सर्वेषां मुहुरैक्षताथसदनान्युत्साहयुक्तो भ्रमन् ॥ २१ ॥

शार्दू०—

धूम्राक्षस्य घनस्य चाथ शुकनाथस्याथ चक्रस्य च
सम्पाते विघनस्य दंष्ट्रशठयोर्मत्तस्य वै सादिनः ।
विद्युज्जिह्व-महोग्र-हस्तिमुख-भीमानां करालस्य च
नापश्यज्जनकात्मजां रघुपतेः प्राणप्रियां क्वाप्यसौ ॥ २२ ॥

उपजा०—

इयाय वायोस्तनयो गृहाणि । सर्वाणि यामौ किल यापयंस्तु ।
स रक्षसां सैन्यबलानि चैव । ज्ञातुं चचाराथ परैरलक्ष्यः ॥२३॥

---

फिर हनुमान्‌जी ने गुप्त होकर दो प्रहरों के अन्दर सम्पूर्ण नगर को देखा। सावधानी से घूमते हुए उन्होंने प्रत्येक मकान के प्रत्येक कक्ष को देखा। पुरी में रहनेवाली सभी वाटिकायें भी देखीं परन्तु कहीं भी उन्होंने रघुनाथजी की प्राण-प्यारी सीताजी को नहीं देखा ॥ २० ॥

हनुमान्‌जी ने कुम्भकर्ण का विशाल तथा ऊँचा भवन देखा। अक्षयकुमार का, इन्द्रजित् का सुररिपु का, प्रहस्त का मकान भी देखा। विद्युज्जिह्वा, महोदर, उग्र, निशठ तथा सारणादिकों के भवन भी उन्होंने उत्साहपूर्वक घूमते हुए कई बार देखे ॥ २१ ॥

धूम्राक्ष का, घन का, शुकनाभ का, चक्र का, सम्पाति का, विघन का, द्रंष्ट्र का, शठ का, मत्तका तथा सादी का मकान उन्होंने देखा। विद्युज्जिह्व, महोग्र, हस्तिमुख, भीम, कराल इनका भी मकान उन्होंने देखा परन्तु कहीं भी रघुनाथजी की प्राणप्यारी सीताजी को नहीं देखी ॥ २२ ॥

दो प्रहर बिताते हुए हनुमान्‌जी सभी घरों में गये। दूसरों के लिये अदृश्य रहकर वे सैन्य बल को जानने के लिये ( सभी जगह ) घूमे ॥ २३ ॥

**उपजा०—**

भवेद् ध्रुवं रावणधाम्नि नूनम् । रक्षाप्रबन्धो बहुसङ्ख्यभृत्यैः ।
अन्वीक्षितुं रामसतीमतोऽसौ । युक्तं तृतीयं प्रहरं व्यमार्क्षीत् ॥२४॥

**शालिनी०—**

हृष्टान्देवान्प्रेक्षकान्कर्तुमुच्चैः । बुद्धेः सौक्ष्म्यं दर्शयन्बुद्धिदाता ।
ईशत्वं स्वं गोपयन् देवदेवः । लीलाञ्चक्रे वायुपुत्रः समर्थः ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे हनुमतो लङ्कानिरीक्षणं नाम सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥



---

निश्चय ही रावण के भवन में बहुत से भृत्यों द्वारा रक्षा-प्रबन्ध ( कड़ा ) होगा, इसलिये वहाँ रामचन्द्रजी की साध्वी पत्नी को ढूँढ़ने के लिये तीसरा प्रहर ही अच्छा होगा ऐसा हनुमान्‌जी ने सोचा था ॥ २४ ॥

देवों के देव, समर्थ, बुद्धिदाता श्रीहनुमान्‌जी ने अपने ईशत्व को छिपाते हुए तथा बुद्धि की सूक्ष्मता दिखाते हुए, देवों को भी अत्यन्त हर्षित करते हुए इस प्रकार लीला की ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमान्‌जी का लङ्का में निरीक्षण करना कहकर सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ७ ॥



# अथाष्टमः सर्गः

स्रग्धरा०—

लङ्कायामेव कस्मिंश्चिदचलशिखरे धाम रक्षोधिपस्य
आसीदुच्चायते वै कुसुमिततरुभिः शोभितं दर्शनीयम् ।
प्राकारां तत्समन्तात्पृथगतिसुदृढं रक्षकं हेमवर्णम्
दृष्ट्वा वायोःकुमारः प्रमुदितमनसाऽसौ तदारुह्य तस्थौ ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

अपश्यद्धनूमांञ्छतघ्नीस्ततश्च । असङ्ख्याश्चतुर्दिक्षु भीमाननाश्च ।
समर्था भृशं क्षेपणे गोलकानाम् । सुतप्तायसानामरीन्सन्निहन्तुम् ॥२॥

शार्दू०—

भव्यैर्वैभवयुक्तहेमभवनैर्भूमिर्बभौ भूभृतः
पन्थानश्चापृथक्पृथक्सुपृथवः प्रस्थातुमासन्ततः ।
प्रत्येकं परितो युतं सुविपुलैः सम्पुष्पितैः पादपैः
प्राकारे कपिकुञ्जरोऽकुरुत वै रात्रावपि प्रेक्षणम् ॥ ३ ॥

---

लङ्का में ही किसी ऊँचे तथा चौड़े पर्वत शिखर पर फूलों के वृक्षों से शोभायमान राक्षसाधिप रावण का दर्शनीय धाम था। उसकी रक्षा के लिये बनाये गये अत्यन्त सुदृढ़, सुनहरे रंग के, पृथक् परकोटे को देखकर वायुकुमार हनुमान्जी प्रसन्न मन से उस पर चढ़कर बैठ गये ॥ १ ॥

उस परकोटे पर असंख्य भयानक मुखवाली तोपें रखी थीं जो शत्रुओं को मारने के लिये तप्त लोहे के गोलकों को बहुत दूर तक फेकने में सक्षम थी। उन्हें हनुमानजी ने देखा ॥ २ ॥

कपिकुञ्जर हनुमानजी परकोटे पर बैठकर रात में भी निरीक्षण कर रहे थे कि वह पहाड़ी भूमि अत्यन्त वैभव से युक्त सोने के असंख्य भवनों से शोभित हो रही थी। उन भवनों से निकलने के लिये अलग-अलग तथा बड़े विस्तृत मार्ग बने थे। तथा वह प्रत्येक भवन चारों तरफ से सुन्दर पुष्प वृक्षों से घिरा हुआ था ॥३॥

शार्दू०—

जेतुं विश्वमिदं पुरा दशमुखो यातो यदा शक्तिमान्
कन्यायोषित आजहार स बलात्सौन्दर्यसिन्धूस्तदा।
पत्नीत्वं किल मानितं स्वमतितो याभिर्दशास्यस्य वै
तासां तानि गृहाणि रावणरतानां भोगयुक्तानि च ॥ ४ ॥

शार्दू०—

आसन्तास्तु गताः दशाननगृहं रात्रौ तु तं सेवितुम्
शून्यानेव गृहान्विहाय नितरां रक्षाप्रबन्धो यतः।
यातस्तेषु पुनः पुनश्च हनुमान् संवीक्षमाणस्तदा
नापश्यज्जनकात्मजां रघुपतेः प्राणप्रियां क्वाप्यसौ ॥ ५ ॥

स्वागता०—

रक्षकाः क्वचिदमुं मिमिलुश्चेत्। देहलाघवत ऐदतिसौक्ष्म्यम्।
वञ्चनामकुरुतानिलपुत्रः । वञ्चनापटुतया किल तेषाम् ॥६॥

मन्द्राक्रा०—

स्त्रीभिर्युक्तं भवनममलं किञ्चिदासीत्ततोऽग्रे
क्रोशन्तीभिः सुकरुणरवाद्रक्षितं राक्षसीभिः।
आसन्तस्मिन्दशमुखहृताः सुन्दरास्याः स्त्रियश्च
दीर्घोच्छ्वासैर्विकलहृदयै राक्षसेशं शपन्त्यः ॥ ७ ॥

---

जब शक्तिमान दशानन दिग्विजय करने के लिये गया था तब उसने अत्यन्त सुन्दर-सुन्दर कन्याओं का तथा स्त्रियों का अपहरण कर लिया था। उनमें से जिन्होंने स्वेच्छा से रावण को अपना स्वामी माना था उन्हीं के लिये वे भोगयुक्त मकान थे ॥ ४ ॥

वे स्त्रियाँ उस रात के समय रावण की सेवा करने के लिये गयीं थीं। रक्षा प्रबन्ध सुदृढ़ था इसलिये वे मकानों को खाली ही छोड़कर चली गईं थीं। उन मकानों में हनुमानजी सीताजी को ढूँढते हुए पुनः पुनः गये परन्तु कहीं भी उन्होंने उन्होंने रघुनाथजी की प्राणप्यारी सीताजी को नहीं देखा ॥ ५ ॥

यदि क्वचित् उन्हें रक्षक भी मिल जाते थे, तो वे देहलाघव के कारण अत्यन्त छोटे बन जाते थे। इस प्रकार वंचना पटुता के कारण उनकी वंचना करते थे ॥ ६॥

उन भवनों के आगे एक निर्मल भवन था जो राक्षसियों से सुरक्षित था।

उपजा०—

बहूनि चान्यानि ततो गृहाणि । विशेषरूपेण सुरक्षितानि ।
तेष्विन्द्रसर्पादिकलोकपेभ्यः । हृतानि वस्तूनि सुदुर्लभानि ॥ ८ ॥

उपजा०—

गजेषु चाश्वेषु रथेषु चैव । शस्त्रेषु यानेषु च भृत्यवृन्दे ।
दासीषु चान्येषु च रत्नसंज्ञा- । न्यादाय चिक्षेप निशाचरेशः ॥ ९ ॥

शालिनी०—

राज्ञां जेतू राक्षसेशस्य तस्य । सेवास्वासन्कानिचित्सम्प्रयुक्ता ।
न्यासन्राज्ञीनां गृहे कानिचिद्वा । शेषाण्यासन्तेषु संरक्षितानि ॥१०॥

भुजङ्ग०—

पुनः कानिचित्तत्र धामानि चासन् यमो मृत्युदेवश्च कालश्च देवाः ।
तथा देवसेनाधिपा येषु बुद्धाः गतस्तेष्वपि प्रेक्षितुं वायुपुत्रः ॥ ११ ॥

भुजङ्ग०—

दशास्येन बद्धा अभूवन्सुरास्ते पृथग्धामसु ह्यासुरैरेव मन्त्रैः ।
हनूमानमून्बन्धमुक्तांश्चकार अभूवन्प्रसन्ना अमी वायुपुत्रे ॥ १२ ॥

---

उसमें भी रावण द्वारा हरी गयीं स्त्रियाँ थीं परन्तु वे करुण क्रन्दन कर रहीं थीं। दीर्घोच्छ्वासों द्वारा रावण को शाप दे रहीं थीं ॥ ७ ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी ने अन्य भी कई मकान देखे जो विशेष रूप से सुरक्षित थे। उनमें इन्द्रलोक नागलोक इत्यादिकों के लोकपालों से हरण की हुई दुर्लभ वस्तुएँ सुरक्षित थीं ॥ ८ ॥

हाथियों में, घोड़ों में, रथों में, शस्त्रों में, वाहनों में, भृत्यों में, दासियों में, तथा अन्यों में जो रत्न स्वरूपा थीं वे सब रावण ने उन भवनों में रखीं थीं ॥ ९ ॥

उनमें से कुछ राजाओं के विजेता रावण के भवन में प्रयुक्त हो रही थीं तथा कुछ रानियों के भवनों में काम आ रही थीं शेष वस्तुएँ उन भवनों में सुरक्षित थीं ॥ १० ॥

उसके आगे फिर कुछ और भवन थे उनमें यम, मृत्यु, काल आदि देव तथा देव सेनापति बन्दीखाने में पड़े थे। उनमें भी हनुमानजी ढूंढते हुए गये ॥ ११ ॥

उन देवताओं को रावण ने आसुरी मन्त्र शक्ति से बाँध कर अलग-अलग भवनों में रखा था। हनुमानजी ने उन्हें बन्धमुक्त कर दिया। वे सब हनुमानजी पर प्रसन्न हुए ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—

वरं ब्रूहि वायोः सुतं प्रावदन्ते जगादाञ्जनेयस्तु बद्धाञ्जलिस्तान् ।
सदा रामदास्यं विशेषेण कुर्याम् प्रसन्ना भृशं प्रावदन्ते तथास्तु ॥१३॥

शालिनी०—

सङ्गृह्णन्नीशत्वमेवं हनूमान् उच्चैर्लोकेशानथो मोहयंश्च ।
चक्रे लीलाः को नु मुह्यान्न ताभिः ब्रूयात्कस्तं रामदासं न लोके ॥१४॥

मन्द्राक्रा०—

अत्याचारा दशमुखकृता उग्रतां सम्प्रयाताः
पापाचारा असुरनिकराणामभूवन्तथैव ।
नासीत्कष्टं कुफलजनितं राक्षसानां तदापि
देवा आसन्दशमुखपुरे सन्निबद्धा यतस्ते ॥ १५ ॥

उपजा०—

ददुः पयोदा उचितां सुवर्षाम् । मन्दः सुगन्धः पवनोऽपि शीतः ।
जलं स्थलञ्चापि नभस्तलञ्च । पापे स्थिते सौम्यतया सुरम्यम् ॥१६॥

भुजङ्ग०—

यदा देवता बन्धमुक्ता अभूवन् बभूवुस्तदैवासुराः कष्टभाजः ।
अपश्यन्सुदुःस्वप्नमुन्निद्रिताश्च अभूद् भीषणः स्वप्नकालस्तु तेषाम् ॥१७॥

---

वे हनुमानजी से बोले (हे कपिवर!) वर माँगों? हनुमानजी उन्हें हाथ जोड़कर बोले 'हे देवताओं! मैं सदा विशेष रूप से रघुनाथजी का दास्य करूँ। उस पर वे प्रसन्न होकर बोले 'तथास्तु' ॥ १३ ॥

इस प्रकार अपने शंकरत्त्व को समेट कर तथा लोकपालों को भी अत्यन्त मुग्ध करते हुए हनुमाजीने लीलाएँ की। भला उनसे कौन नहीं मुग्ध होगा? तथा उन्हें 'रामदास' कौन नहीं कहेगा? ॥ १४ ॥

रावण द्वारा होने वाले अत्याचारोंने अत्यन्त उग्र रूप धारण किया था। तथा राक्षसों के भी पापाचार वैसे ही उग्र हो गये थे तो भी लंका में देवता बन्दीखाने में थे इसलिये उन पापों का कुफलजनित कष्ट राक्षसों को नहीं होता था ॥ १५ ॥

बादल उचित समय पर उचित मात्रा में ही वृष्टि करते थे। वायु भी मन्द सुगन्ध शीतल होकर बहती थी। जल पृथ्वी तथा आकाश पापों के रहते भी सौम्य तथा सुरम्य बने रहते थे ॥ १६ ॥

जब देवता बन्धमुक्त हो गये उसी समय राक्षस कष्टदायी हो गए।

भुजङ्ग०—

पुरःसृत्य वायोः सुतः सन्ददर्श बृहद्धर्म्यं मुख्यं दशास्यस्य धीमान् ।
यथा शैलराड् भाति दूरस्थितोऽपि तथैवातिदूराच्चकासद् बभौ तत् ॥१८

शालिनी—

आसीच्चादो वेष्टितं वाटिकाभिः रम्या आसन्पुष्पवृक्षा अमूषु ।
वृक्षा आसन्पुष्पिता सर्वकाले श्रीः पुष्पाणां प्रेक्षणीयाऽपि रात्रौ ॥१९॥

शार्दू०—

किञ्चित्सज्जनवृन्द पश्यत धिया सम्पातिना व्याहृतम्
सुस्पष्टं जनकात्मजामुपवने पश्यामि दृष्ट्या स्वया ।
द्रष्टुं तां हनुमान्कथं प्रतिगृहं बभ्राम बुद्धेर्निधिः
सुष्ठ्वेकाग्रतया ततः शृणुत वै वक्ष्यामि तत्कारणम् ।। २० ।।

शालिनी—

भव्यं युद्धं राक्षसेशेन साकम् । मत्वा सम्यक्तेन लीलापुटः सः ।
शत्रोर्दुर्गं प्रेक्षमाणोऽपि विज्ञः । गेहं गेहं सुष्ठु बभ्राम तत्र ॥२१॥

---

उन्होंने अत्यन्त भयानक सपने देखे इस प्रकार उनका सोने का समय भीषण हो गया ।। १७ ।।

आगे चलकर हनुमानजी ने रावण का बहुत बड़ा महल देखा । जैसे कोई पर्वत राज दूर रहने पर भी दीख पड़ता है वैसा ही महल दूर से ही चमकता हुआ मालूम पड़ता था ।। १८ ।।

वह महल सुन्दर बगीचों से वेष्टित था । उन बगीचों में रमणीय पुष्पवृक्ष थे । वे पुष्पवृक्ष हमेशा फूले ही रहते थे उन फूलों का सौन्दर्य रात में भी देखने लायक होता था ।। १९ ।।

हे सज्जनों ! थोड़ा बुद्धि से विचार कीजिये सम्पाति नें स्पष्ट कहा था कि मैं उपवन में बैठी हुई सीताजी को अपनी आँखों से देख रहा हूँ तो उन्हें ढूंढने के लिये बुद्धि के निधि हनुमानजी प्रत्येक घर में क्यों गये ? इसका उत्तर मैं कहूँगा । आप एकाग्रचित्त होकर उसे सुनिये ।। २० ।।

रावण के साथ युद्ध होने वाला है यह अच्छी तरह समझकर सब कुछ जानते हुए भी वे लीलपटु शत्रु का किला देखते हुए घर-घर घूमे थे ।। २१ ।।

वसन्त०—

आध्यात्मिकादिबलतस्तु बलाधिकानि
रक्षांस्यमूनि बहुलानि तदा बभूवुः ।
तत्राधिदैविकबलं किल सन्निहन्तुम्
बभ्राम वै प्रतिगृहं स कथं शृणुध्वम् ॥ २२ ॥

शार्दू०—

लङ्कायां निजदेवताः प्रतिगृहं सुष्ठ्वर्चिता राक्षसैः
आसन्राजसतामसैर्यदुपचारैर्मद्यमांसादिकैः ।
तासां प्रेक्ष्य स मन्दिराण्यकुरुतामूषां च निष्कासनम्
शेषः प्रस्तर एव नैव सुरता रक्षांसि जज्ञुर्न तद् ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

अपश्यत्स्वधर्मे क्व निष्ठा तदा सः ।
क्व चाधर्मसत्ता गता पूर्णबृद्धिम् ।
स्थलं रक्षितव्यं विदाह्यं च किं सः ।
भ्रमन्मन्दिरं मन्दिरं सन्ददर्श ॥ २४ ॥

शार्दू०—

सत्यं वच्मि न चान्यथा शृणुत हे श्रोतार उक्तिं मम
सर्वैः शास्त्रपुराणविज्ञकविभिर्निः संशयं सम्मताम् ।

---

आध्यात्मिक आधिदैविक तथा आधिभौतिक तीनों प्रकार के बलों से वे बहुसंख्य राक्षस बढ़े-चढ़े थे। उसमें आधिदैविक बल बिनष्ट करने के लिये वे प्रत्येक घर में घूमे थे। वह कैसे सो सुनिये ॥ २२ ॥

लंका में राक्षसों द्वारा अपनी-अपनी राक्षसी देवताएँ प्रत्येक घर में राजसी तथा तामसी उपचारों से भली प्रकार पूजी जाती थीं। हनुमानजी ने राक्षसों के प्रत्येक घर में जाकर उन देवताओं को भगा दिया। वहाँ केवल पत्थर शेष रह गये थे देवत्व नहीं। परन्तु राक्षसों ने वह नहीं जाना ॥ २३ ॥

घर-घर में घूमकर उन्होंनें देखा कि स्वधर्मनिष्ठ कहाँ पर है। कहाँ अधर्म अपनी चरमसीमा पर पहुँच गया है। कौन सा स्थल रक्षा करने लायक है तथा कौन घर जलाने लायक है ॥ २४ ॥

सर्वज्ञो हनुमानवैति स भवद्भूतश्च भव्यं तथा
शम्भुः किन्तु स दर्शयन्सुरगणान्प्राभूद्यथाऽन्वीक्षकः ॥ २५ ॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे हनुमतो
लङ्का निरीक्षणं नामाष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥

---

हनुमानजी सर्वज्ञ हैं। वे वर्तमान, भूत, भविष्य सबकुछ जानते हैं। वे शंकर भगवान ही हैं किन्तु देवताओं को दिखलाने के लिये अन्वेषक बन गये हैं। हे श्रोताओं! मैं सत्य कहता हूँ कि मेरा कहना निश्चित रूप से शास्त्र, पुराण, विज्ञत तथा कवियों के अनुसार ही है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में सीतान्वेषण कुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी
का लंका निरीक्षण करना वर्णन करके आठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

# अथ नवमः सर्गः

भुजङ्ग०—

यदा हर्म्यमुख्यं दशास्यस्य धीमान् । अपश्यद्धनूमान्प्रसन्नो बभूव ।
यतो जानकीदर्शनेच्छां गृहीत्वा । प्रयातः स आसीत्तु सम्पातिवाक्यात् ॥१॥

शार्दू०—

आसीद्धर्म्यवरे तदा प्रहरिणां सेवाव्यवस्था दृढा
द्वारेषूपवनेषु चैव सदने मार्गेषु सर्वेषु च ।
आसन्पूर्णतया परन्तु मनसा ते त्र्यश्वसन्पूर्णतः
नायताऽस्ति कदापि कोऽपि सबलः प्रोल्लङ्घ्य लङ्कामिहः ॥ २ ॥

शार्दू०—

लङ्कायास्तु शिरःकिरीटमणिवज्जाम्बूनदै निर्मित
तस्मिन् हर्म्यवरे तदा समुचिते सर्व प्रबन्धेऽप्यहो ।
वायोः सूनुरनन्तविक्रमयुतो रामप्रियां प्रेक्षितुम्
प्राकारात्परवञ्चनापटुतया प्राभूत्प्रविष्टः प्रभुः ॥ ३ ॥

---

जब रावण के खास महल को हनुमानजी ने देखा तो वे बड़े प्रसन्न हुए। क्योंकि सम्पाति के कहने से वे जानकीजी को देखने के लिये लंका में आये थे ॥ १ ॥

रावण के महल में प्रहरियों की सेवा की पूर्णरूप से सुदृढ़ व्यवस्था थी। द्वारों में उपवनों में मार्गों में तथा स्थानों पर प्रहरी थे। परन्तु उन सभी सभी के मन में पूरा निश्चय था कि लंका को लांघकर यहाँ तक कोई भी बली नहीं आ पायेगा ॥ २ ॥

लंका के शिरोमुकुटस्थित मणि की उपमावाले इस महल में जो कि जाम्बूनद नामक सोने से बना था समुचित सुरक्षा प्रबन्ध होते हुए भी अनन्त पराक्रमवाले तथा दूसरों की वंचना करने में चतुर प्रभु हनुमानजी सीताजी को देखने के लिये परकोटे पर से ही प्रविष्ट हो गये ॥ ३ ॥

स्रग्धरा०—

यामावास्तां व्यतीतौ दशवदनगृहं सम्प्रविष्टो यदा सः
निद्रास्वासन्निमग्ना दशमुखभवनस्था जवान्निश्वसन्तः ।
त्रैलोक्येशे दशास्ये न हि किमपि भयं चेतसा विश्वसन्तः
मत्वा संरक्षिताःस्मोऽतिबृहदघमये पञ्जरे संवसन्तः ॥ ४ ॥

शिख०—

सशस्त्रा योद्धारः प्रतिगृहगता युद्धचतुराः
भृशं हृष्टाः पुष्टाः सुवसनयुता राजसदनात् ।
अमत्ताः कर्तव्यादसुरपतिनिर्दिष्टवचनात्
बभूवुस्ते सर्वे दशमुखनियुक्ताः स्वसदने ॥ ५ ॥

शिख०—

बृहच्छस्त्रागारं गजतुरगशालाः पुनरपि
पुनश्चान्नागाराण्यजमहिषशालाश्च पृथुलाः ।
समृद्धं वै पात्रैः सुलघुगुरुभिः पाकसदनम्
ददर्शासौ सम्यक्पवनतनयः शत्रुसदने ॥ ६ ॥

शिख०—

सभास्थानं भव्यं पुनरपि ददर्शानिलसुतः
महार्हैः संछन्नं सुललितकलानिर्मितपटैः ।

---

जब हनुमानजी रावण के महल में प्रवेश किये उस समय रात के दो प्रहर बीत गये थे। वहाँ के रहने वाले लोग घोर निद्रा में मग्न थे तथा खूब खर्राटा भर रहे थे। उन्हें विश्वास था कि रावण के त्रिलोकपति होने से हमें कोई भी भय नहीं है। हम सुरक्षित हैं ऐसे मानकर घोर पापके पिंजड़े में वे रहते थे ॥ ४ ॥

यहाँ प्रत्येक घर में युद्धचतुर सशस्त्र योद्धा विद्यमान थे वे सब के सब हृष्ट-पुष्ट तथा राजसदन की तरफ से प्राप्त सुन्दर वर्दी में थे। अपने कर्तव्य के प्रति प्रमाद न करने वाले उनको स्वयं रावण ने ही अपने महल में नियुक्त किया था ॥ ५ ॥

वहाँ हनुमानजी ने उन शत्रुओं का बहुत बड़ा शस्त्रागार देखा बड़ी-बड़ी अश्वशालाएँ तथा गजशालाएँ, बड़े गौर से देखीं। फिर छोटे से लेकर बड़े तक सभी प्रकार के पात्रों से युक्त रसोई घर देखा ॥ ६ ॥

२९

तथा हैमैः सम्यङ्मणिविरचितैरासनवरैः
वरं तेभ्यस्त्विड्भिर्दशवदनसिंहासनमभात् ॥ ७ ॥

स्वागता०—
पुष्पकं स पुनरैक्षत यानम् । कामगं सुललितं मणियुक्तम् ।
चिन्मयं दरमृदङ्गखाढ्यम् । रावणोऽहरत् यच्च कुबेरात् ॥ ८ ॥

उपजा०—
कपिं भ्रमन्तं किल पुष्पकं तत् । ददर्श चाचिन्तयदेव कोऽस्ति ।
नैवासुरः कोऽपि सुरोऽस्ति मन्ये । श्रीरामनामानि जपन्भ्रमंश्च ॥ ९ ॥

उपजा०—
परं दशास्यो जितदेवलोकः । देवो न शक्तोऽटितुमस्य पुर्याम् ।
पुनः प्रबन्धोऽस्ति भृशं दृढोऽत्र । ज्ञातुं कपीन्द्रं न तु तच्छशाक ॥१०॥

वसन्त०—
प्रादुर्बभूव सहसा करयुग्मबद्धम्
पप्रच्छ कोऽस्ति भगवन्कपिदेहधारिन् ।

---

तत्पश्चात् हनुमानजी ने रावण की सभा देखी। वहाँ सुन्दर कलाकारी किये किमती परदे तथा चाँदनियाँ लगीं थीं उस सभा में सोने के बने हुए रत्न-जड़ित असंख्य आसन पड़े थे। लेकिन उनमें सबसे अधिक कान्तिमान रावण का सिंहासन शोभा पा रहा था ॥ ७ ॥

फिर उन्होंने इच्छानुसार चलनेवाला, मणियों से जटित, चेतना युक्त, पुष्पक विमान देखा। वह जब चलता था उसमें से शंख और मृदंग की मंगल ध्वनि निकलती थी। रावण ने उसे कुबेर के यहाँ से हर लिया था ॥ ८ ॥

पुष्पक ने भी अपने अन्दर घूमते हुए हनुमानजी को देखा तथा वह विचार करने लगा कि यह कौन है? यह नाम जपता हुआ घूम रहा है अतः राक्षस नहीं हो सकता है। कोई देवता ही होगा ॥ ९ ॥

लेकिन रावण ने तो देवलोक जीत लिया है अतः कोई भी देवता इस प्रकार उसकी पुरी नहीं घूम सकता है। यहाँ का रक्षा का प्रबन्ध भी अत्यन्त दृढ़ हैं। (फिर यह कौन है?) इस प्रकार सोचते हुए भी वह हनुमानजी को पहचान नहीं सका ॥ १० ॥

वह हाथ जोड़कर प्रकट हुआ तथा उसने पूछा, 'हे भगवन्! आप कपिरूप

क्वचित्स्वयं शशिधरो गिरिजापतिस्त्वम्
श्रीरामनामवचसाऽविरतं स्मरन्नो ॥ ११ ॥

उपजा०—

कुवेरसेवास्वभवं पुराऽहम् । हृतं दशास्येन सुदुर्मदेन ।
तस्यैव सेवासु बलान्निबद्धम् । अनिच्छया देव मयि प्रसीद ॥ १२ ॥

शार्दू०—

ऊचे वायुसुतो हरिः स्वयमभूद्भूमौ नराणां पतिः
संहर्तुं खलु रक्षसां बलमथोद्धर्तुं च धर्मं तथा ।
आगच्छत्पितुराज्ञया वनमसौ रामेति सम्बोध्यते
तत्पत्नीमहरद्वनाद्दशमुखः श्वा वै हविष्यं यथा ॥ १३ ॥

इन्द्र०—

अन्वीक्षितुं रामसतीमतोऽहम् । उल्लङ्घ्य सिन्धुं ह्यसुरेन्द्रपुर्याम् ।
प्राप्तोऽस्मि हे पुष्पक वानरोऽस्मि । रामस्य दासोऽस्मि न शङ्करोऽस्मि ॥१४॥

शोको विनंक्ष्यति भविष्यसि सुप्रसन्नम्
उक्त्वेति मारुतसुतोऽन्यगृहं जगाम ।

---

धारण करने वाले कौन हैं ? आप सतत् रामनाम का स्मरण कर रहे हैं । कहीं आप स्वयं गिरिजापति शिवजी तो नहीं हैं ? ॥ ११ ॥

( हे भगवन् ! ) मैं पहले कुबेर की सेवा में रहता था लेकिन मदान्ध दशानन ने मेरा अपहरण किया । तब से मैं अनिच्छा से उसकी सेवा में नियुक्त हूँ । आप मेरे ऊपर कृपा कीजिये ॥ १२ ॥

हनुमानजी बोले, 'विष्णु भगवान् राक्षसों का नाश करने के लिये तथा धर्म का उत्थान करने के लिये स्वयं पृथ्वी पर अवतार धारण करके राजा हो गये हैं । वे पिता की आज्ञा का पालन करने के लिये वन को आये थे । उनका नाम राम है । उनकी पत्नी का अपहरण रावण ने किया है जैसे कुत्ता हविष्यान्न को चुरा ले ॥ १३ ॥

इसलिये उन रामचन्द्रजी की सती साध्वी पत्नी को ढूँढने के लिये समुद्रोल्लंघन करके मैं लंका में आया हूँ । मैं वानर हूँ । राम का दास हूँ । शंकर नहीं हूँ । ( मैं शंकर हूँ, राम का दास नहीं हूँ यह भी अर्थ निष्पन्न हो जाता है अतः हनुमानजी मिथ्याभाषी नहीं हैं ॥ १४ ।

'तुम्हारा शोक विनष्ट होगा तथा तुम प्रसन्न होओगे ।' इतना कहकर

वसन्त०—

पश्चाद्ददर्श स गृहं मणिदीपयुक्तम्
वायुर्भृशं सुललितः प्रववावमुष्मात् ॥ १५ ॥

शालिनी०—

बह्वयश्चार्वङ्ग्यः स्त्रियस्तत्र धाम्नि । आसन्वस्त्राभूषणैः सुष्ठु युक्ताः ।
श्रान्ताः क्रीडायां पुनस्तत्र सुप्ताः । वायोः पुत्रस्ता अपश्यच्छुभाङ्गीः ॥१६

शालिनी०—

द्रष्टव्या स्त्री स्त्रीषु तद्युक्तमेव । गेहे तस्मिन्वायुपुत्रोऽत एव ।
द्रष्टुं सीतां प्राविशत्सावधानः । चार्वङ्गीनामास्यचन्द्रान्ददर्श ॥१७॥

शालिनी०—

काश्चित्सुप्ताः कांस्यवीणामृदङ्गैः । वाद्यैः साकं शोभना वादयन्त्यः ।
काश्चिद्धस्ते पेयपात्रं गृहीत्वा । मुग्धाः सुप्ता मूषकास्तच्च जक्षुः ॥१८॥

शालिनी०—

अस्ताव्यस्ताः पुष्पमालाश्च वस्त्रा- । ण्यासन्तासां शोभनानां निशायाम् ।
नग्नप्राया अर्धनग्नाश्च कश्चित् । वायोः पुत्रस्ताश्च सर्वा ददर्श ॥१९॥

---

हनुमानजी दूसरे मकान की तरफ गये । उन्होंने देखा एक भवन में मणियों के दीपक जगमगा रहे थे तथा बड़ी ही सुन्दर वायु उसमें से निकल रही थी ॥ १५ ॥

उस भवन में बहुत सी वस्त्र तथा आभूषणों से युक्त सुन्दर अंगों वाली स्त्रियाँ थीं । वे सब क्रीड़ा करती हुई थककर वहीं सो गईं थीं । हनुमानजी ने उन शुभ अंगों वाली स्त्रियों को देखा ॥ १६ ॥

स्त्री की खोज स्त्रियों में ही की जाती है यह ठीक ही है । इसलिये सीताजी को देखने के लिये सावधान होकर हनुमानजी उस भवन में प्रविष्ट हुए तथा उन्होंने उन रुचिरांगियों के सुन्दर मुखचन्द्र देखे ॥ १७ ॥

उनमें से कुछ सुन्दरियाँ मँजीरा वीणा मृदंग आदि वाद्यों को बजाती हुई वाद्यों के सहारे ही सो गईं थीं । कुछ हाथ में पेय पात्र ली हुई ही सो गईं थीं तथा पेय पात्र में से बचा पेय चूहे पी रहे थे ॥ १८ ॥

रात में उन सुन्दरियों की पुष्पमालाएँ तथा वस्त्र अस्तव्यस्त हो रहे थे । तथा कुछ तो अर्ध नग्न तथा कुछ नग्नप्राय हो रहीं थीं । हनुमानजी ने उन सबको देखा ॥ १९ ॥

शार्दू०—

पत्न्यस्ता दशकन्धरस्य हनुमान्यासां गृहाण्यैक्षत
आयाता दशकन्धरं किल रजन्यां सेवितुं स्वं पतिम् ।
एवं तासु वधूषु राक्षसपतेरन्वीक्षमाणोऽभ्रमत्
नापश्यज्जनकात्मजां रघुपतेः प्राणप्रियां क्वाप्यसौ ॥ २० ॥

स्रग्धरा०—

तासां मध्ये दशास्यो लघुवसनयुतः सुप्त आसीन्मनस्वी
क्रोधामर्षौ दशास्यैः सुखदशयनकालेऽपि दृष्टावमुष्य ।
हृत्वा सीतामशङ्को बहुमृगनयनीलम्पटः कामकीटः
सुप्तोऽस्त्येषोऽतिदुष्टः स्म वदति हनुमान्क्रोधसंरक्तनेत्रः ॥ २१ ॥

शार्दू०—

स्मृत्वा कार्यमसौ बभूव शमितः काश्चित्स्त्रियं चैक्षत
पर्यङ्के सुमनोहरे शशिमुखीं पार्श्वे दशास्यस्य वै ।
दृष्टा भूमिसुता मयेति हनुमान् मत्वा भृशं नाटयन्
हृष्टोऽभूत्तु पुनस्तदा सुनटवत्स्वे मानसेऽचिन्तयत् ॥ २२ ॥

शार्दू०—

साध्वी सुष्ठु पतिव्रता जनकजा पत्या विहीना कथम्
भृङ्गाराणि तनौ यथाऽन्यपुरुषे कामातुरा बिभृयात् ।

---

वे सब रावण की पत्नियाँ थीं जिनके भवन हनुमान्‌जी ने पहले देखे थे। वे रात में रावण की सेवा करने के लिये आई थीं। उन रावण की स्त्रियों में हनुमान्‌जी ढूँढ़ते हुए घूमे परन्तु कहीं भी उन्होंने रघुनाथजी की प्राणप्यारी सीताजी को नहीं देखा ॥ २० ॥

उन स्त्रियों में महीन वस्त्रों से युक्त मनस्वी रावण भी सोया था। लेकिन सुखपूर्वक शयनकाल में भी उसके दसों मुखों से क्रोध और अमर्ष व्यक्त हो रहे थे। उसे देखकर हनुमान्‌जी, आँखें, क्रोध से लाल करके बोले, 'यह दुष्टात्मा बहुस्त्री-लम्पट काम का कीड़ा जानकीजी का अपहरण करके निश्शंक सो रहा है' ॥ २१ ॥

लेकिन कार्य का विचार करके वे शान्त हुए। रावण के पास ही मनोहर पलङ्ग पर सोई हुई चन्द्रमुखी सुन्दरी स्त्री को हनुमान्‌जी ने देखा। उसे देखकर मैंने भूमिसुता देखी ऐसा मानकर अत्यन्त हर्षप्राप्ति का नाटक उन्होंने किया। लेकिन फिर वे नट के समान अपने मन में विचार करने लगे ॥ २२ ॥

मन्ये राक्षसराजपट्टमहिषी ह्येषास्ति मन्दोदरी
धर्मज्ञा पतिसेविका च गणिता या पञ्चकन्यास्वपि ॥ २३ ॥

शार्दू०—
पूर्णे रावणधाम्नि सुष्ठु हनुमान्बभ्राम चान्वीक्षितुम्
नापश्यज्जनकात्मजां रघुपतेः प्राणप्रियां क्वाप्यसौ ।
पश्चाद्धन्त बभूव धैर्यरहितः श्रान्तो हतश्रीस्तथा
वैकल्यादगमत्पुनः शिथिलतां तीव्रां स लीलापटुः ॥ २४ ॥

इन्द्र०—
भूत्वा हतश्रीः पुनरैद्धनूमान् । धाम्नो बहिः शोकयुतो विषण्णः ।
नैराश्यमेघान्वितचित्तखः सः । प्राकारमारुह्य शनैः स्थितोऽभूत् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रावणधाम्नि हनूमतः सीतान्वेषणं
निराशाप्राप्तिश्चेति नवमः सर्गः ॥ ९ ॥

---

जनकजा साध्वी हैं, उत्तम प्रकार की पतिव्रता हैं, वे पति के बिना इस प्रकार अपने शरीर पर कैसे शृङ्गार धारण करेंगी। मैं समझता हूँ कि ये राक्षसराज रावण की पटरानी मन्दोदरी हैं। ये धर्म को जानने वाली हैं तथा पतिव्रता हैं। तथा पंचकन्याओं में गिनी जाती हैं ॥ २३ ॥

इस प्रकार सीताजी को ढूँढ़ने के लिये रावण का पूरा धाम हनुमान्जी घूमे, लेकिन कहीं भी रघुनाथजी की प्राणप्यारी जानकीजी को उन्होंने नहीं देखा। उसके बाद लीलापटु हनुमान् धैर्यरहित के समान श्रीहीन हो गये। अत्यन्त थक गये तथा विकलता के कारण अत्यन्त शिथिलता को प्राप्त हुए ॥ २४ ॥

इस प्रकार शोकयुक्त तथा दुःखी हनुमान् श्रीहीन होकर रावण के धाम के बाहर आये। नैराश्यरूप बादलों से चित्तरूप आकाश व्याप्त होने से धीमे-धीमे चलकर परकोटे पर चढ़कर बैठ गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत रावण के
धाम में सीताजी को ढूँढ़ना तथा निराशा प्राप्ति वर्णन करके
नवां सर्ग समाप्त हुआ ॥ ९ ॥

# अथ दशमः सर्गः

शालिनी०—

मुञ्चन्निश्वासान्व्यथायुक्तवायोः । वायोः पुत्रो दुःखसन्तप्तचेताः ।
गच्छेयं कामन्यलङ्कां पृथिव्याम् । सत्यं विश्वेशोऽप्रसन्नोऽस्त्युवाच ॥१॥

पृथ्वी०—

मया खलु मदोद्धतेन कपयः पुराऽऽश्वासिता
प्रवृत्तिमपि नो लभे रघुपतेः प्रियायाः परम् ।
कथं मयि भृशं प्रविश्वसत ऋक्षवीरांस्तथा
ब्रुवीय कपिपुङ्गवाञ्जनकजा मया नेक्षिता ॥ २ ॥

पृथ्वी०—

ददौ ह निजमुद्रिकां मम करे य आशान्वितः
अमुं रघुपतिं ब्रुवीय सुखदं वचः किं प्रभुम् ।
विहास्यति तनुं ध्रुवं जनकजां बिना राघवः
पुनस्तदनुजोऽपि तं ह्यनुगमिष्यति भ्रातरम् ॥ ३ ॥

पृथ्वी०—

भविष्यति सुनिश्चितं मयि गते ह्यनर्थो महान्
भृशं मम कृते मृतिः समुचिता प्रयाणं न हि ।

---

व्यथा भरी वायु के दीर्घ निःश्वास छोड़ते हुए दुःखसन्तप्त चित्त वाले हनुमान् बोले—'अब मैं पृथ्वी में कौनसी अन्य लङ्का को ढूँढ़ूँ ? सचमुच मेरे ऊपर ईश्वर अप्रसन्न हैं ॥ १ ॥

मुझ मदोद्धत ने पहले वानरों को आश्वासन दिया लेकिन अब रघुनाथजी की पत्नी का पता भी नहीं लग रहा है। मेरे ऊपर विश्वास करने वाले उन वानर वीरों को तथा रीछों को मैंने सीता नहीं देखी यह बात कैसे कहूँ ? ॥ २ ॥

जिन प्रभु ने बड़ी आशा से मुझे अपनी अँगूठी दे दी, उन प्रभु को मैं कौनसा सुखद वाक्य सुनाऊँ ? जनकजा के बिना रघुनाथजी तो अपना शरीर ही छोड़ देंगे। फिर उनका भाई भी उन्हीं का अनुगमन करेगा ॥ ३ ॥

अभूदहह ! खण्डितं मम जने व्रतं सर्वथा
यतो विधुमुखान्यपश्यममितान्यहं योषिताम् ॥ ४ ॥

शालिनी०—

नग्नप्राया अर्धनग्नास्तथैव । सुप्ताः पत्या सार्धमेकान्तवासे ।
द्रष्टुस्ताश्च ब्रह्मचर्यं कथं स्यात् । युक्तो मृत्युर्मत्कृते सर्वथाऽस्ति ॥ ५ ॥

पृथ्वी०—

अये रघुपते म्रिये न सफलोऽभवं कर्मणि
अवैषि सकलं प्रभुस्त्वमसि वै क्षमासागरः ।
क्षमस्व मद्दूषितं गुणविहीनमेनं कपिम्
दुनोमि न च सेवितुं कथमपि प्रभोऽशक्नवम् ॥ ६ ॥

मालिनी०—

नभसि सुरसमूहास्तस्य दृष्ट्वा विषादम्
दशवदनवधं ते मेनिरे नैव शक्यम् ।
सुविकलमनसा तेऽभावयन्रामचन्द्रम्
सपदि रघुपतेऽस्य क्रन्दनं वारयेति ॥ ७ ॥

---

मेरे जाने पर तो महान् अनर्थ होगा यह निश्चित है। अतः मेरे लिये मृत्यु ही अच्छी है जाना कदापि नहीं। आह मेरा ब्रह्मचर्य भी तो सर्वथा खण्डित हो चुका है ! क्योंकि मैंने बहुत सी स्त्रियों के सुन्दर मुखचन्द्रमा देखें हैं ॥ ४ ॥

जो आधी नंगी या बिल्कुल नंगी के समान अपने पति के साथ एकान्त में सोई थीं, उन स्त्रियों को देखने वाले मेरा ब्रह्मचर्य कैसे हो सकता है ? मेरे लिये तो मृत्यु ही ठीक है ॥ ५ ॥

हे रघुनाथजी ! अब मैं मर रहा हूँ। मैं आपके कार्य में सफल नहीं हो पाया । आप सर्वज्ञ हैं। क्षमा सागर हैं। अहंकार से दूषित इस गुणहीन कपि को क्षमा कीजिये। मैं आपकी सेवा कुछ भी नहीं कर पाया इसलिये अत्यन्त दुःखी हूँ ॥ ६ ॥

आकाश में देवताओं के समूह हनुमानजी का दुःख देखकर अत्यन्त विकल हो रहे थे क्योंकि रावण का बध अब असंभव है ऐसा उन्होंने माना। अतः वे रामचन्द्रजी को मनाने लगे कि हे रामचन्द्रजी, आप हनुमानजी का रोना निवारण कीजिये ॥ ७ ॥

मन्द्राक्रा०—

घण्टानादः टणणणमभून्निम्नपुर्यां तदैव
शोकं हित्वा चकितमनसा वायुपुत्रो व्यमार्क्षीत् ।
ख्यातोऽस्त्येषोऽसुरकुलभवानां कृते स्वप्नकालः
कोऽस्त्येषोऽत्र स्वनियमरतो यद्गृहं नैव दृष्टम् ॥ ८ ॥

मन्द्राक्रा०—

साधुः कोऽयं दशमुखपुरे तं प्रपश्याम्यवश्यम्
साधोः सङ्गान्नभवति जने कार्यहानिः कदापि ।
गच्छन्तत्र स्वमनसि कपीन्द्रो व्यमार्क्षीत्सतर्कः
स्त्रीसौन्दर्याद्भवति कुफलं सानुरागेण दृष्टात् ॥ ९ ॥

मन्द्राका०—

नासं हर्म्ये मनसि विकृतः सुन्दरीः प्रेक्षमाणः
द्रष्टुं सीतामसुररमणीष्वभ्रमं नैव रागात् ।
दृष्ट्वाऽपि स्त्रीर्न च मम दृढं ब्रह्मचर्यं विनष्टम्
भावे पापं भवति न परं कर्मणि ग्राह्यमित्थम् ॥ १० ॥

---

उसी समय नीचे लंका में टणणण ऐसा घण्टे की आवाज सुनाई दी । उस आवाज के सुनते ही हनुमानजी शोक छोड़कर चकित होकर सोचने लगे । राक्षसों के लिये तो यह सोने का समय है फिर यह नियम में रहने वाला कौन है ? इसका घर तो मैं नहीं देखा हूँ ॥ ८ ॥

रावण के पुर में ( यह ब्रह्ममुहूर्त में उठने वाला ) साधु कौन है ? उसे मैं जरूर देखूँगा । साधु संगति से कभी भी कार्य की हानि नहीं होती है । उस स्थान पर जाते हुए हनुमानजी अपने मन में सतर्क होकर सोचने लगे । स्त्री सौन्दर्य जब अनुराग से देखा जाता है तभी वह कुफल देने वाला होता है ॥ ९ ॥

महल में सुन्दरियों को देखते समय मैं जरा भी विकृत नहीं हुआ था । मैं तो जानकीजी को ढूंढने के लिये असुरों की रमणियों में घूम रहा था न कि राग की भावना से । स्त्रियों को केवल देखने से मेरा ब्रह्मचर्य नष्ट नहीं हुआ है । अतः किसी क्रिया में पाप नहीं है पाप तो भाव में होता है यही सत्य है ॥ १० ॥

शालिनी०—

गत्वा शीघ्रं वायुपुत्रो ददर्श । दृष्ट्वा स्थानं विस्मयं सञ्जगाम् ।
लिप्तं सम्यग्गोमयेनामलं तत् । विष्णोः स्थानं तत्र रम्यं रराज ॥११॥

स्रग्धरा०—

विष्णोः शस्त्राणि गेहे किल रुचिरतया सुष्ठ्वभ्राजन्त तत्र
सुष्ठ्वभ्राजन्त तत्र हयसिकमलधनुः शङ्खचक्रादिकानि ।
तत्रासीत्स्फीतपुण्या विविधतरुवरैर्वाटिका राजमाना
विष्णोः प्रीत्यै तुलस्याः सुललिततरवश्चाथ नीलोत्पलानि ॥ १२ ॥

शार्दू०—

दृष्ट्वा गेहमभूद् भृशं पुलकितो दैन्यं विनष्टं तदा
देवा अन्वभवन्कृपां रघुपतेः प्रीत्या नमन्तो मुदा ।
तेषां प्रेक्ष्य रतिं पदे रघुपतेः प्राभूत्प्रसन्नः कपिः
लीलां स्वां सफलाममन्यत यशोवृद्धेस्तु सीतापतेः ॥ १३ ॥

शार्दू०—

हन्तासीद्विमलं विभीषणगृहं भ्रातुर्दशास्यस्य तद्
स्नात्वाऽसौ हरिमन्दिरेऽसुरवरः पूजार्थमासीद्गतः ।

---

फिर तो हनुमानजी ने शीघ्र ही जाकर वह स्थान देखा तथा देखकर उन्हें बड़ा आश्चर्य हुआ। वह स्थान गाय के गोबर से अच्छी तरह से लिपा पुता था तथा वहाँ पर एक विष्णु मन्दिर भी विराजमान था ॥ ११ ॥

उस मन्दिर पर श्री विष्णु के शस्त्र अच्छी तरह से चमक रहे थे। श्रीविष्णु के शस्त्रों में नन्दक खड्ग, कमल, शार्ङ्ग धनुष, पांचजन्य शंख, सुदर्शन चक्र तथा कौमोदकी गदा ये सब चमक रहे थे। वहाँ प्रफुल्ल कमलों से शोभित एक वाटिका भी थी। तथा विष्णु की प्रसन्नता के लिये सुन्दर तुलसी के वृक्ष तथा कुछ नील कमल भी लगे थे (शार्ङ्गधनुर्बन्वः) ॥ १२ ॥

हनुमानजी उस घर को देखकर बहुत हर्षोत्फुल्ल हो गये तथा उनकी दीनता एकदम नष्ट हो गई। देवताओं ने भी रघुनाथजी की कृपा का अनुभव किया तथा वे श्रद्धा से रघुनाथजी को नमस्कार करने लगे। देवताओं का प्रेम रघुनाथजी के पादपद्मों में बढ़ता देखकर हनुमानजी बड़े प्रसन्न हुए। श्री रामचन्द्रजी के यश की वृद्धि देखकर उन्होंने अपनी लीला सफल मानी ॥ १३ ॥

वह निर्मल गृह रावण के भाई विभीषण का था। वह असुर श्रेष्ठ प्रातः

# शार्ङ्गधनुर्बन्धः

सीतान्वेषणकाव्ये
दशमे सर्गे
द्वादशः श्लोकः



घण्टानादमसौ चकार टणणं शुश्राव यं मारुतिः
भूत्वाऽऽकर्षित आगतः सम्मुदितो यस्माद्धरेर्मन्दिरम् ॥ १४ ॥

शार्दू०—

रूपं विप्रसमं दधार हनुमान्पश्चाद् गतो मन्दिरम्
श्रीरामो जयताज्जगाद वचनं स्थित्वा बहिर्मन्दिरात् ।
श्रुत्वा तस्य वचः श्रुतं क्व च न तन्नो कल्पितं सर्वथा
प्राभूत्तत्र विभीषणोऽतिचकितः सम्प्रेक्ष्य विप्रं पुनः ॥ १५ ॥

शार्दू०—

नम्रोऽभूदसुरः स सात्त्विकमना दृष्ट्वोर्ध्वपुण्ड्रं तदाऽ-
पृच्छत्कोऽस्ति भवान्कथं मम गृहं प्राप्तो महाभाग्यतः ।
येऽटन्तः किल पावयन्ति धरणीं दासास्तु लक्ष्मीपतेः
कच्चित्तेषु भवानिति भ्रमति वा गायत्सु गाथा हरेः ॥ १६ ॥

शार्दू०—

वा कच्चित्करुणाकरः स्वयमहो रामोऽथ वा श्रीपतिः
उद्धर्तुं ह्यधमं समागत इमं कारुण्यसिन्धुः स्वयम् ।

---

काल स्नान करके श्रीविष्णु मन्दिर में पूजा करने के लिये गया था। उसी ने वह घण्टानाद किया था जिसको हनुमानजी ने सुना था और उसी को सुनकर तथा उससे आकर्षिक होकर वे प्रसन्न मन से मन्दिर की तरफ आये थे ॥ १४ ॥

हनुमानजी ब्राह्मण के समान रूप धारण करके मन्दिर के पास गये तथा मन्दिर के बाहर ही खड़े होकर 'श्री रामचन्द्रजी की जय हो' यह वाक्य बोले। वह हनुमानजी का वाक्य जो न कभी सुना गया न कभी सोचा गया; सुनकर तथा अपरिचित ब्राह्मण को देखकर विभीषण आश्चर्य चकित हुआ ॥ १५ ॥

उस सात्विक मन वाले असुर विभीषण ने प्रथम प्रणाम किया तथा हनुमान जी का ऊर्ध्वपुण्ड्र देखकर बोला 'आप कौन हैं ? तथा मेरे बड़े भाग्य के सूचक आप मेरे घर को कैसे आये हैं ? श्री हरि के गुणगान करने से पृथ्वी को पवित्र करने वाले विष्णु के जो दास घूमते हैं क्या आप उनमें से कोई हैं ? ॥ १६ ॥

अथवा क्या आप इस अधम का उद्धार करने के लिये आये करुणा सागर स्वयं राम अथवा विष्णु तो नहीं है ? मेरा जीवन तामसी है तथा मैं स्वाध्याय

घोरं तामसजीवनं मम पुनः स्वाध्यायपूजादिकैः
हीनोऽहं हठतस्तदाऽप्यघनिधेर्गेहं कथं ह्यागतः ॥ १७ ॥

उपजा०—
सम्प्रेक्ष्य तद्राक्षसराजबन्धोः । सुनिर्मलं चित्तमभूत्प्रसन्नः ।
वायोः सुतस्तं निजगाद वाक्यम् । कुर्वन्नमुष्यान्तरभाववृद्धिम् ॥ १८ ॥

भुजङ्ग०—
महात्मन्स्वयं नास्म्यहं रामचन्द्रः । न दासेष्वपि प्रेमपूर्णेषु तस्य ।
परं धीमतो वानरेशस्य दूतः । महाब्धेः समुल्लङ्घिता हे महात्मन् ॥१९॥

भुजङ्ग०—
हृता रामपत्नी दशास्येन सीता । कपीशस्य मित्रं तु रामो बभूव ।
अतः प्रेक्षितुं जानकीं दुःखमग्नाम् । हनूमानहं ह्यागतस्तेन दुर्गे ॥२०॥

भुजङ्ग—
प्रभुः सच्चिदानन्दरूपः कृपालुः । प्रतापादमुष्यैव पुर्यां प्रविष्टः ।
क्व वै वानरः क्वेति कार्यं विशालम् । कृपायाः परं तस्य शक्तोऽभवं हि ॥२१

अनुष्ट्०—
तेजस्वी सात्विको नम्रः स्मरन्नामानि वै गिरा ।
राक्षसः प्रणतो भूत्वावद्वद्दे मित्र मारुते ॥ २२ ॥

---

तथा पूजादि से रहित हूँ लेकिन तो भी मुझ पापी के घर आप हठपूर्वक कैसे आये ?' ॥ १७ ॥

रावण के भाई का वह अत्यन्त निर्मल चित्त देखकर हनुमानजी बड़े प्रसन्न हुए तथा उसके आन्तरिक भावों की वृद्धि करते हुए बोले ॥ १८ ॥

'हे महात्मन् मैं स्वयं श्री रामचन्द्र नहीं हूँ। तथा उनके प्रेमपूर्ण दासों में भी कोई नहीं हूँ। परन्तु बुद्धिमान् वानरेश सुग्रीव का मैं दूत हूँ। हे महात्मन् मैं इस महासमुद्र को पार करके आया हूँ।' कमलबन्धः ॥ १९ ॥

रावण ने श्री रामचन्द्रजी की धर्म पत्नी का अपहरण किया है। कपीश और श्री रामचन्द्रजी की मैत्री हो गई है। इसलिये मैं हनुमान्, रघुनाथजी की दुःखमग्ना पत्नी को ढूंढने के लिये दुर्ग में आया हूँ ॥ २० ॥

कृपालु प्रभु श्री रामचन्द्रजी सच्चिदानन्द रूप हैं। उन्हीं की कृपा से मैं पुरी में प्रविष्ट हो सका। कहाँ तो वानर और कहाँ यह महान् कार्य! लेकिन केवल उन्हीं की कृपा से ही मैं यह कार्य कर सका ॥ २१ ॥

अपनी वाणी से सदा भगवन्नाम स्मरण करने वाला वह सात्विक नम्र तथा




कमलबन्धः
सौतान्के जपकुञ्जे दशमे सर्गे
ऊनविंश. श्लोकः।




नन्दकखड्गबन्धः।

सीतान्वेषणकुञ्जे दशमे सर्गे

द्वाविंशश्च त्रयोविंशश्च श्लोकौ।

अनुष्टु०—

तेजस्विनोऽपि ये चक्रुर्न सत्कर्म हरेः कृते ।
तेपुर्भवे ते कीशेन्द्र दुष्कीर्तिं चापि तेनिरे ॥ २३ ॥

पृथ्वी०—

तवास्ति सफला तनू रघुपतेः कृते या रता
अहो त्वमसि सर्वथा रघुपतेः कृपाभाजनम् ।
त्वयाऽतिकठिनं कृतं पवनपुत्र कार्यं महत्
तथापि हृदि नाविशत्कथमपि ह्यहन्ता तव ॥ २४ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वा स्वां स्तुतिमञ्जनाहृदयजः सङ्कोचमीषद् गतः
देवा अन्वभवन्सुखं सुबहुलं संश्रुत्य वार्तां तयोः ।
ध्येयं रूपमदः परं हनुमतः संङ्कोचभावान्वितम्
अस्माकं किल नाशयेदहमिति भ्रान्तिं दृढामात्मनः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे हनूमतो नैराश्यं तन्नाशश्च विभीषणेन सह वार्ता चेति दशमः सर्गः ॥ १० ॥



---

तेजस्वी राक्षस हनुमानजी को प्रणाम करके बोला 'हे मारुते ! जिन्होंने तेजस्वी होकर भी हरि के प्रीत्यर्थं कर्म नहीं किया वे तो मानों भवसागर में संतप्त हो गये । तथा उन्होंने अपनी दुष्कीर्ति ही फैलाई । ( यद्यपि उनको अथक परिश्रम के ) कारण अत्यन्त यश की प्राप्ति हुई हो' ) नन्दकखड्गबन्धः ॥ २२, २३ ॥

( लेकिन ) रामचन्द्रजी के लिये कार्यरत रहने वाला आपका यह शरीर तो सफली भूत है ही । अहा ! आप निश्चित ही रामचन्द्रजी के कृपा पात्र हैं । हे वायुपुत्र आपने बहुत बड़ा तथा अत्यन्त कठिन कार्य किया है परन्तु आपके हृदय में अहन्ता का प्रवेश नहीं हुआ' ॥ २४ ॥

अपनी प्रशंसा सुनकर हनुमानजी कुछ संकोच को प्राप्त हुए । परन्तु देवताओं ने उन दोनों का वह वार्तालाप सुनकर बड़ा सुख का अनुभव किया । किंचित् संकोच भाव से युक्त वह हनुमानजी का रूप ध्यान करने लायक है । वह हमारी अहन्ता युक्त दृढ़ भ्रान्ति नष्ट करें ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी का नैराश्य, उसका नाश, तथा विभीषण के साथ वार्तालाप कहकर दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ १० ॥

# अथैकादशः सर्गः

भुजङ्ग०—

कपिं भावुकं सत्वशुद्धौ विशिष्टम् । विशिष्टं तथा रामसेवारतेषु ।
समीपे स्थितं रामचन्द्रस्य वीक्ष्य । शनै राक्षसश्चान्तरेच्छां जगाद ॥ १ ॥

शिख०—

महाटव्यां धीमन्भ्रमति चमरीवन्मम मनः
अलब्ध्वा मन्त्रं तत्सुविमलपदं वाऽमरवरम् ।
समर्चंत्तत्कामं मतिमपि विमध्नन्तमधम-
म्भवाटव्यामस्याशुपरमविहीनं भ्रमति वै ॥ २ ॥

शिख०—

अवाप्नोद्दुर्भाग्यन्निविडतमसाच्छन्नकुलताम्
तथा सङ्गं दुष्टं श्रुतिविहित सृत्या न चलताम् ।
प्रभुः कच्चित्पापे तिमिरमथिते मय्यपि कृपाम्
करिष्यत्यौदार्यात्सुकरुणमना वायुतनय ॥ ३ ॥

पृथ्वी०—

उवाच हनुमान्विभीषणमहो कृपाभाजनम्
भृशं त्वमसि नान्यथा रघुपतेः कृते हेऽसुर ।

---

ये कपिवर बड़े भावुक हैं, इनका अन्तःकरण विशेष शुद्ध है, ये रामचन्द्रजी की सेवा में विशेष रूप से रत हैं, तथा रामचन्द्रजी के निकटवर्ती हैं, यह देखकर राक्षसवर विभीषण ने धीरे से अपनी आन्तरिका इच्छा प्रकट की ॥ १ ॥

'हे बुद्धिमान् हनुमान् ! सत्संग, ज्ञान तथा भक्ति को न प्राप्त कर मेरा मन इस महान् अरण्य रूप संसार में चमरी गाय के समान घूम रहा है । बुद्धि का भी विशेष रूप से मंथन करने वाले काम का सेवन करता हुआ वह उपराम से रहित होकर इस भवाटवी में घूम रहा है । कौमोदकी गदाबन्धः ॥ २ ॥
अपने दुर्भाग्य के कारण उसे अत्यन्त घने तमोगुण से आवृत्त ( राक्षसी ) कुल की प्राप्ति हुई है, तथा वेदविदित मार्ग से न चलने वाले की दुष्ट संगति प्राप्त हुई है । क्या इस प्रकार तमोगुण से मथित मुझ पापी पर भी अत्यन्त करुणायुक्त मन वाले प्रभु उदार होकर कृपा करेंगे ॥ ३ ॥




कौमोदकी गदाबन्धः
सीतान्वेषण कुले एकादशे सर्गे
द्वितीयः श्लोकः

स्थितेः सुविपरीतता तदपि ते हरेः सेवनम्
यथा हि रसना स्थिता दशनपञ्जरे दुःस्थितौ ॥ ४ ॥

स्वागता०—

आवयोरनुचिता बहुवार्ता । यत्र तत्र विचरत्सु चरेषु ।
मत्प्रयोजनमदः कुरु सिद्धम् । क्वास्ति मित्र रघुनन्दनभार्या ॥ ५ ॥

द्रुतवि०—

शृणु सखेऽस्ति जगाद विभीषणः । रतिविलासगृहादपृथक्स्थितम् ।
दशमुखस्य वनं बहु विस्तृतम् । सुरुचिरं तदशोकवनं स्मृतम् ॥ ६ ॥

स्वागता—

तत्र वायुसुत दुःखनिमग्ना । शिंशपातरुतले प्रभुभार्या ।
वेष्टिताऽस्ति रजनीचरदारैः । द्रक्ष्यसि त्वमपि दूरत एव ॥ ७ ॥

उपजा०—

पत्या वियुक्तां कृपणां विषण्णाम् । वदन्ति सर्वा भयदाः कुवाचः ।
सा भाति सन्त्रस्तमृगीव भीता । तस्याः कृते कोऽपि न धैर्यदाता ॥८॥

---

हनुमान्‌जी विभीषण से बोले, 'अहो असुरश्रेष्ठ ! आप तो रघुनाथजी के लिये कृपापात्र हैं ही । इसमें कोई अन्यथा बात नहीं है । जैसे बत्तीसों दाँतों के बीच में बेचारी जीभ रहती है वैसे ही आप विपरीत स्थिति में भी श्रीहरि की सेवा कर रहे हैं ॥ ४ ॥

हे मित्र ! गुप्तचरों के जहाँ-तहाँ घूमते रहने से हम दोनों को अधिक बातें करना ठीक नहीं है । अब मेरा प्रयोजन सिद्ध करो । रघुनाथजी की प्रियभार्या कहाँ है यह बताओ' ॥ ५ ॥

विभीषण बोला—'हे मित्र ! मेरे भाई के रतिविलास गृह से निकट ही एक सुन्दर तथा विशाल वन है उसे अशोकवन कहते हैं ॥ ६ ॥

उस अशोक वन में एक सीसम का पेड़ है उसके नीचे राक्षसियों से घिरी हुई रामचन्द्र की पत्नी जानकीजी बैठी हैं । तुम उन्हें दूर से ही देख लोगे ॥ ७ ॥

उन पति से वियुक्ता बेचारी दुःखिनी को वे सब राक्षसियाँ कठोर तथा डरावने वचन बोलती हैं । उन वचनों से वे सन्त्रस्त हिरनी के समान डर जाती हैं । उनके लिये कोई भी धैर्य देनेवाला नहीं है ॥ ८ ॥

उपजा०—

सहानुभूत्यामपि कोऽपि सत्याम् । शक्तो न धैर्यं हृदये निबद्धुम् ।
तस्याः कृते रावणशासनेन । पुनः प्रबन्धोऽपि भृशं दृढ़ोऽस्ति ॥ ९ ॥

शार्दू०—

शीघ्रं गच्छ दयार्द्रनिश्छलगिरा सीतां समाश्वासय
दुःखं दुःसहमस्ति कीशवर हे तस्याः कृते मारुते ।
क्षेमेणैव सुदुर्गमं पुरमिदं प्राप्तोऽसि यत्कौशलात्
तस्मादेव सुयुक्तकौशलबलात्सीतां समाश्वासय ॥ १० ॥

स्वागता—

त्वत्पृथग्भवितुमिच्छति नैव । मन्मनः पवनपुत्र सतृष्णम् ।
सङ्गमो जगति सत्पुरुषस्य । प्राप्यते सुकृतिनैव हनूमन् ॥ ११ ॥

शार्दू०—

शीघ्रं हन्त निगच्छ हे पवनपुत्राश्वासयन्मातरम्
निष्ठां स्वां विनियुज्य याहि जवतो रामं पुनर्निर्भय ।
मा मां विस्मर ते नमो रघुपतिं मेऽपि स्मृतिं ज्ञापय
प्रीत्या मत्प्रणतिं दयोदधिममुं दीनस्य सम्प्रापय ॥ १२ ॥

---

रावण की कठोर आज्ञा के अनुसार सहानुभूति होने पर भी उन्हें कोई धैर्य नहीं बँधा सकता है। इसके लिये रावण ने वहाँ पर अत्यन्त दृढ प्रबन्ध किया है ॥ ९ ॥

हे मारुते, आप शीघ्र ही जाकर अपनी दयायुक्त तथा छल विरहित वाणी से सीताजी को आश्वासन दीजिये। क्योंकि उन्हें दुःसह दुःख का सामना करना पड़ रहा है। जिस कौशल से आप इस दुर्गम नगरी में कुशलपूर्वक आ गये हैं, हे वीर! उसी कौशल का उपयोग करके सीताजी को भली प्रकार आश्वासन दीजिये ॥ १० ॥

मेरा प्यासा मन आपसे अलग होना नहीं चाहता है क्योंकि हे हनुमान्! सत्पुरुषों का संग कोई पुण्यात्मा ही पाता है ॥ ११ ॥

खैर, अब आप शीघ्र ही माताजी को आश्वासन देने के लिये जाइये तथा अपनी आस्था के प्रति सतर्क रहकर वैसे ही वेग से रामचन्द्रजी के पास जाइये। आप मुझको न भूलिये। मेरी स्मृति रघुनाथजी को दिलाते रहिये तथा कृपया उस दयासमुद्र के प्रति मेरा प्रणाम पहुँचाइये।' पाञ्चजन्य शंखबन्धः ॥ १२ ॥



पाञ्चजन्यशङ्खबन्धः।
सीतान्वेषणकुञ्जे एकादशसर्गे
द्वादशः श्लोकः।




सुदर्शनचक्रबन्धः।

सीतान्वेषणकुञ्जे एकादशसर्गे
चतुर्दशः श्लोकः।

भुजङ्ग०—

जगादाञ्जनेयोऽसुरेषूत्तमोऽसि । कृपादृष्टिमाप्तः प्रभोस्त्वं न दीनः ।
यतःकोमलात्मासिसत्त्वे स्थिरोऽसि । समन्तात्परं सङ्गमस्तामसानाम् ।१३।

शार्दू०—

साक्षाद्द्रक्ष्यसि रामचन्द्रमचिरात्किञ्चित्प्रतीक्षां कुरु
सीतां प्राप्तुमसौ प्लवङ्गमवरैः सार्धं समायास्यति ।
दृष्ट्वा भक्तमनोनभोहिमकरं नेत्रे ततस्तर्पय
यो ध्याने क्वचिदीक्ष्यते हि मनुजैस्तप्त्वाऽसकृज्जन्मसु ॥ १४ ॥

इन्द्र०—

गच्छामि भद्राचर नित्यकर्म । प्रीतोऽस्मि सम्प्रेक्ष्य हरेः सुभक्तम् ।
रात्र्यास्तुरीयः प्रहरोऽस्ति मित्र । रामप्रियां द्रष्टुमतीव युक्तः ॥१५॥

द्रुतवि०—

जयति राजमणी रघुनायकः । उदपतच्छनकैः प्रवदन्नसौ ।
तदसुरस्य दृशोर्दिवि पश्यतोः । अविषयश्च बभूव लवात्तयोः ॥१६॥

---

हनुमान्‌जी बोले—'आप असुरों में श्रेष्ठ हैं। निश्चित ही आपके ऊपर प्रभु की कृपादृष्टि है। आप भूले-भटके नहीं हैं। क्योंकि चारों तरफ से तामसी प्रकृति के असुरों का साथ होते हुए भी आप सत्वगुण में स्थिर हैं तथा आपकी आत्मा कोमल है ॥ १३ ॥

आप थोड़ी प्रतीक्षा कीजिये फिर तो आप रामचन्द्रजी को साक्षात् देख लेंगे। वे जानकीजी को प्राप्त करने के लिये वानर वीरों के साथ आ जायेंगे। जो अनेक जन्म तक तपस्या करने के पश्चात् मनुष्यों को क्वचित् दृष्टिगोचर हो जाते हैं। भक्तों के उन मनरूप आकाश के चन्द्रमा को देखकर आप अपनी आँखें तृप्त कीजिये। सुदर्शनचक्रबन्धः ॥ १४ ॥

हे भद्र, अब मैं जा रहा हूँ। आप भी अपना नित्यकर्म सम्पादन कीजिये। मैं आप हरिभक्त को देखकर बहुत हर्षित हुआ हूँ। यह रात्रि का चौथा प्रहर रामचन्द्रजी की प्रिया को देखने के लिये अत्यन्त उपयुक्त है ॥ १५ ॥

'राजशिरोमणि रामचन्द्रजी की जय हो' ऐसा कहते हुए हनुमान्‌जी विभीषण की आँखों के देखते आकाश में उछल पड़े और एक निमिष में वे उनकी आँखों से ओझल हो गये ॥ १६ ॥

उपजा०—

लीलाः कृताः प्राग्भगवद्भिरत्र । विशिष्टहेतोर्बहुभिः परन्तु ।
विनाञ्जनेयं परमेशतायाः । कस्यापि वै संयमनं न दृष्टम् ॥१७॥

मालिनी०—

पुनरपि रतिगेहं वायुपुत्रो जगाम
फलितमुपवनं तत्तस्य पार्श्वे ददर्श ।
तरुवरतलभूमौ तेन दृष्टः पुनश्च
विकटमुखवतीनां राक्षसीनां समूहः ॥ १८ ॥

मालिनी०—

विविधपशुवदास्यैर्भीषणा घोररूपाः
असिपरशुभिरासन्ताश्च शस्त्रैः समृद्धाः ।
गुरुनयनपुटास्ता आलसा अर्धसुप्ताः
प्रकृतिसुलभकार्यं तत्तु तासामुषायाम् ॥ १९ ॥

मालिनी०—

पुनरपि परिभूतां राक्षसीभिः समन्तात्
स्त्रियमतितनुमेकामैक्षतासौ विषण्णाम् ।

---

विशिष्ट हेतु को लेकर बहुत से भगवदवतारों ने भूमि पर लीलाएँ की किन्तु हनुमान्जी को छोड़कर और किसी में भी इतना ईश्वरत्व का छिपाव नहीं देखा गया ॥ १७ ॥

फिर हनुमान्जी रावण के रतिगृह के पास गये तथा उन्होंने उसके समीपवर्ती वह फलवाला उपवन भी देखा। तत्पश्चात् ( जानकीजी की उपस्थिति से ) श्रेष्ठ बने ( सीसम के उस ) वृक्ष के नीचे विकट मुखों वाली राक्षसियों का समूह देखा ॥ १८ ॥

वे राक्षसियाँ कई प्रकार के पशुओं के समान मुखों वाली तथा अत्यन्त भयंकर रूप वाली थीं। उनके पास तलवार परशु आदि शस्त्र थे। आलस्य के कारण उनके नेत्रों की पलकें भारी हो रही थीं तथा वे अर्धसुप्त-सी हो रही थीं लेकिन उषःकाल में उनका वह कार्य उनकी तामसी प्रकृति के अनुरूप ही था ॥ १९ ॥

फिर उन राक्षसियों से चारों तरफ से तिरस्कृत होती हुई किसी स्त्री को

चकितमतिमृगीवद्वीततन्द्रा भयात्सा
किमपि सुकृपणाऽऽसीत्साश्रुनेत्रा गदन्ती ॥ २० ॥

शार्दू०—

तस्याः प्रेक्ष्य सुलक्षणानि सुजना वायोःसुतो बुद्धिमान्
एषैवास्ति कृशा प्रियाऽकुरुत वै मत्यानुमानं प्रभोः ।
सूक्ष्मेणैव निजेन वायुतनयो रूपेण दूरात्पतन्
कुर्वन्दण्डनतिं जनाः स हृदये हर्षं भृशं प्रागमत् ॥ २१ ॥

शार्दू०—

सीतान्वेषणकुञ्ज एष सुजनाः सम्पूर्णतां प्रागमत्
वायोःपुत्रकृपाप्रसादमहिमानं स्वाक्षिभिः पश्यत ।
उत्तीर्णानि मया शिरांसि चरिताद्रेस्त्रीणि वै पङ्गुना
तं प्रीत्या प्रणमामि वै किमपि मे नातः परं पौरुषम् ॥ २२ ॥

उपजा०—

नमो नमस्ते कपिसत्तमाय । रामप्रियान्वेषणतत्पराय ।
सच्चित्प्रमोदाय च शङ्कराय । नमोऽस्तु लीलापटवे नटाय ॥ २३ ॥

---

जो अत्यन्त कृश तथा दुःखी थी, हनुमान्‌जी ने देखा। वह स्त्री चकित हिरनी के समान मालूम पड़ती थी। उसे डर के मारे नींद नहीं आती थी। उसके आँखों में अश्रु थे तथा वह मुख से कुछ अस्पष्ट शब्द बोल रही थी ॥ २० ॥

उसके महारानी के योग्य सुलक्षणों को देखकर बुद्धिमान हनुमान्‌जी ने अपनी बुद्धि से अनुमान किया कि ये ही प्रभु की प्रिया हैं। अपने सूक्ष्म रूप से ही वे पृथ्वी पर गिर गये तथा उन्हें दूर से दण्ड-प्रणाम करके बड़े हर्ष को प्राप्त हुए ॥ २१ ॥

हे सज्जनों! यह सीतान्वेषणकुञ्ज सम्पूर्ण हुआ। आप हनुमान्‌जी की कृपाप्रसाद की महिमा प्रत्यक्ष देखिये--मुझ पंगु ने हनुमच्चरित रूप पर्वत के तीन शिखर पार किये। मैं हनुमान्‌जी को श्रद्धा से प्रणाम करता हूँ। इससे अधिक मेरा कुछ भी पौरुष नहीं है ॥ २२ ॥

रामप्रिय सीताजी को खोजने में तत्पर सच्चिदानन्दरूप, लीलापटु नट, कपिसत्तमस्वरूप श्री शंकर भगवान् को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ २३ ॥

उपजा०—

अतः परं वायुसुतः समर्थः । कर्ताऽस्ति काण्डं प्रथितं पृथिव्याम् ।
भयावहं गीतमनेकभक्तैः । यावद्रविर्गेयमदस्त्रिलोक्याम् ॥ २४ ॥

उपजा०—

श्रुत्यद्भुतं तच्चरितं सुविज्ञाः । हनूमतः कीशतनोः शिवस्य ।
पुत्रस्य वै केसरिणः पुनश्च । श्रुत्वैव सम्पावयतात्मकर्णौ ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां सीतान्वेषणकुञ्जे विभीषणेन सह हनुमतो वार्ता सीताया दर्शनञ्चेत्येकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

सम्पूर्णोऽयं सीतान्वेषणकुञ्जः ।



---

इसके बाद वायुपुत्र हनुमान्जी भयंकर काण्ड करने वाले हैं जिसे कई भक्तों ने गाया है तथा जब तक सूर्य हैं तब तक त्रिलोकी में वह गाया जायेगा ॥ २४ ॥

हे सुविज्ञो ! कानों को अद्भुत् लगने वाले वानराकार शिवजी के अर्थात् केसरीपुत्र हनुमान्जी के उस चरित को सुनकर ही आप अपने कान पवित्र करें ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में सीतान्वेषणकुञ्ज के अन्तर्गत विभीषण के साथ हनुमान्जी की वार्ता तथा हनुमान्जी का सीताजी को देखना वर्णन करके ग्यारहवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ॥ ११ ॥



## ४. लङ्काभयङ्करकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

शिख०—

हनूमन्तं नत्वा सरसमकलङ्कं सुचरितम्
प्रवक्ष्ये शत्रुघ्नं कलिमलसमूहप्रशमनम्।
भृशं दुःखे मग्नां जनकतनयां प्रेक्ष्य सुजनाः
कृतं यल्लङ्कायां दशवदनपुर्यां हनुमता ॥ १ ॥

शार्दू०—

नत्वा दूरत एव वायुतनयः सूक्ष्मेण देहेन ताम्
क्षिप्रं पादपमारुरोह मतिमाँल्लीलापटुर्लाघवात्।
वृक्षाद् वृक्षमसौ जगाम शनकैः प्राप्तस्तरुं शिंशपाम्
सीदन्ती जनकात्मजा रघुपतेरासीत्प्रिया यत्तले ॥ २ ॥

शालिनी०—

जज्ञू राक्षस्योऽपि नो वायुपुत्रम्। आरुह्यैवं शिंशपामाश्रयन्तम्।
वायोः पुत्रः सुष्ठु ताः सन्ददर्श। द्रष्टुं शेकुर्नैव तास्तं तरुस्थम् ॥ ३ ॥

---

हे सज्जनों! अत्यन्त दुःख में डूबी हुई सीताजी को देखकर हनुमान्‌जी ने लंका में जो सरस तथा निष्कलंक चरित किया उसे मैं उन्हीं को प्रणाम करके कहूँगा। वह शत्रुओं का नाश करने वाला तथा कलिकल्मष-समूह का शमन करने वाला है ॥ १ ॥

अपने सूक्ष्म देह से सीताजी को दूर से ही प्रणाम करके लीलापटु हनुमान् जी शीघ्र ही एक पेड़ पर चढ़ गये तथा एक पेड़ से दूसरे पेड़ पर जाते हुए धीरे-धीरे वे उस वृक्ष पर गये जिसके नीचे दुःखिनी सीताजी बैठी थीं ॥ २ ॥

इस प्रकार सीसम के पेड़ पर बैठे हुए हनुमान्‌जी को राक्षसियों ने नहीं जाना। हनुमान्‌जी उन्हें भली प्रकार देख रहे थे परन्तु वे वृक्ष पर बैठे हुए उन्हें नहीं देख सकी थीं ॥ ३ ॥

पृथ्वी०—

दशाननभयात्पुनर्विरहदुःखतः स्वामिनः
ददर्श पवनात्मजो जनकजां गतां पीतताम् ।
विना शयनमम्बुजाक्ष्यविरलाश्रुपातात्तथा
गता प्रतनुतां तदा हनुमता तरोः प्रेक्षिता ॥ ४ ॥

पृथ्वी०—

तनोः प्रतनुता ततान न तनौ तदा कान्तताम्
असंस्कृतपटैरसौ सुकृपणा बभौ नो तदा ।
यथा कमलिनी स्थिता सरसि निर्जले कृच्छ्रतः
अशोभनदशां गता पुनरसौ रजोभिर्जनाः ॥ ५ ॥

उपजा०—

परं यथा कान्ततरत्वमेति । पुनः पुनः काञ्चनमग्निदाहात् ।
तथैव तस्याः पतिभक्तिरुच्चैः । कान्तत्वमैच्छोकहुताशदग्धा ॥ ६ ॥

उपजा०—

तस्याः दशां प्रेक्ष्य समीरपुत्रः । प्राभूद् भृशं शोकनिमग्नचित्तः ।
नत्वा मुहुस्तां पतिभक्तिमूर्तिम् । कथं ब्रवाणीति धिया व्यमार्क्षीत् ॥७॥

---

रावण का भय तथा पति के विरह के कारण पीलेपन को प्राप्त हुई सीताजी को हनुमान्जी ने देखा। उन्होंने वृक्ष पर से यह भी देखा कि कमलनयनी सीताजी अखण्ड अश्रुपात के कारण अत्यन्त कृश हो गई हैं ॥ ४ ॥

अत्यन्त कृशता के कारण उनके शरीर की कान्ति मलिन हो रही थी तथा मैले वस्त्रों के कारण वे बेचारी शोभा नहीं दे रही थीं। जैसे कमल की बेल निर्जल सरोवर में बड़े कष्ट से रहती है तथा धूलि के कारण वह अशोभन दशा को प्राप्त हो जाती है ॥ ५ ॥

लेकिन जैसे सोना पुनः पुनः आग में तप्त होने से अधिकाधिक चमकीला होता है वैसे ही सीताजी की पतिभक्ति शोकाग्नि के कारण अधिकाधिक व्यक्त होती थी ॥ ६ ॥

सीताजी की वह दशा देखकर वायुपुत्र हनुमान्जी का चित्त अत्यन्त व्यथित हो गया। उस पतिभक्ति की साक्षात् मूर्ति को प्रणाम करके वे सोचने लगे कि मुझे इनसे किस प्रकार बातें करनी चाहिये ॥ ७ ॥

मालिनी०—

सति हनुमति चिन्तायां निमग्ने तदैवम्
सुमधुररवमश्रौषीदसौ नूपुराणाम् ।
सुचकितनयनोऽसौ सुन्दरीभिस्तु साकम्
दशवदनमुपायान्तं जनाः सन्ददर्श ॥ ८ ॥

पृथ्वी०—

अवैदवनिजा यदा विशति राक्षसेशः खलः
भयेन च तनुं तदाऽकुरुत सङ्गृहीतां भृशम् ।
विवर्णमभवन्मुखं न भवितुं स्थिरा साऽशकत्
अवेपत यथा वृकेण गहने वनेऽजेक्षिता ॥ ९ ॥

उपजा०—

उच्चैर्हसन्राक्षसराडुपैत्ताम् । वृक्षस्थितो मारुतिरैक्षतामुम् ।
क्रौर्येण साक्षात्स बभौ दृढ़ेन । समाश्रितो राक्षस देह एव ॥ १० ॥

भुजङ्ग०—

घृणायुक्तवार्तां स चक्रे तथैव । यथा कामिनः सम्प्रलापे वदन्ति ।
प्रयत्नं ह्यकार्षीद् भृशं राक्षसेशः । अपश्यद् दृशा तं न साध्वी तथापि ॥ ११ ॥

---

हनुमान्जी इस प्रकार चिन्ता में मग्न थे कि इतने में ही उन्होंने नूपुरों की मधुर झनकार सुना । चकित होकर उन्होंने देखा कि कई सुन्दरियों के साथ स्वयं रावण वहाँ आ रहा है ॥ ८ ॥

जब सीताजी ने भी जाना कि रावण आ रहा है तब भय के मारे उन्होंने अपना शरीर अत्यन्त संकुचित कर लिया । उनका मुख एकदम विवर्ण हो गया । वे स्थिर नहीं रह पाई । इस प्रकार कांपने लगीं जैसे बीहड़ वन में भेड़िया द्वारा देखी हुई बकरी ॥ ९ ॥

अत्यन्त विकट हास्य करता हुआ राक्षसराज रावण उनके पास पहुँच गया । वृक्ष पर बैठे हुए हनुमान्जी सब देख रहे थे । रावण ऐसा मालूम पड़ता था मानो साक्षात् कठिन क्रूरता ने ही राक्षसदेह धारण कर लिया हो ॥ १० ॥

जैसे कामी पुरुष बातें करते हैं उसी प्रकार उसने घृणास्पद बातें करना शुरू कर दिया । रावण ने बहुत प्रयत्न किया परन्तु साध्वी सीताजी ने उसे एक नजर से भी नहीं देखा ॥ ११ ॥

इन्द्र०—

अन्तेऽवदत्तं जनकात्मजा सा । शोकाकुला दुःखजवात्कृशाङ्गी ।
रे दुष्ट ! निर्लज्ज न लप्स्यसे माम् । लोके यथा सिंहसतीं शृगालः ।१२।

उपजा०—

अहं हृता शून्यगृहात्तथैव । त्वया यथा श्वा हरते हविष्यम् ।
बहिर्गते भर्तरि नैव शौर्यात् । धिक्पौरुषं ते करविंशतेर्यत् ।। १३ ।।

मालिनी०—

नभसि भवतु वृक्षोत्पत्तिरुच्चैरशक्या
तृपतु मनसि चान्धः प्रेक्षमाणः परन्तु ।
पतिपदरतियुक्ता स्त्री तु या पुण्यधामा
न भवति पुरपुंस्यासक्तचित्ता कदापि ।। १४ ।।

भुजङ्ग०—

उपाया अभूवन्यदा तस्य मोघाः । दशास्योऽवदत्तां भृशं क्रोधयुक्तः ।
न चेद्दास्यसि स्वं मनो देवि मह्यम् । हनिष्यामि तीक्ष्णासिना त्वामवेहि।१५।

---

अन्त में अत्यन्त शोकावेग से कृश हुई सीताजी रावण से बोलीं—'अरे दुष्ट ! निर्लज्ज ! जैसे सिंह की पत्नी को सियार नहीं प्राप्त कर सकता है वैसे ही तू मुझे कदापि प्राप्त नहीं कर पायेगा ।। १२ ।।

जैसे कुत्ता हविष्य की चोरी करता है वैसे ही तूने मेरा अपहरण किया है। मेरे पति उस समय बाहर गये थे। कोई शौर्य से तो तू मुझे नहीं हर पाया है। तेरे बीसों हाथों में जो पौरुष है उसे धिक्कार है ।। १३ ।।

( हे मूर्ख ) आकाश में वृक्ष का उत्पन्न होना जो अत्यन्त असम्भव है भले ही हो, तथा उसे देखकर अन्धा मनुष्य मन में भले ही तृप्ति का अनुभव करे; परन्तु पति के चरणों में प्रेम करने वाली पुण्यधामा साध्वी स्त्री परपुरुष में कभी भी आसक्तचित्त नहीं होती है ।। १४ ।।

जब रावण के सभी उपाय निष्फल हुए तब वह अत्यन्त क्रोधयुक्त होकर बोला, हे देवि ! यदि तुम मुझे अपना मन नहीं दोगी तो मैं तुझे तीखी तलवार से मार डालूँगा । समझ लो ।। १५ ।।

पञ्चचा०—

उवाच राक्षसीस्तदा दशाननो वचस्त्विदम्
अहो निशाचरीगणाः ममाज्ञयाऽवनीसुताम् ।
प्रबोधयध्वमञ्जसा भयेन पाठनेन च
इयं यथा करिष्यति स्वतो मनःसमर्पणम् ।। १६ ।।

शार्दू०—

अश्रौषीत्पवनात्मजः कटुतमं वाक्यं दशास्यस्य तत्
क्रुद्धोऽभूत्परमः परं किमपि नो कर्तुं समर्थोऽभवत् ।
बद्धोऽहं स उवाच कीशपतिना वै ऋक्षराजा तथा
नो चेन्मृत्युमयास्यदेव मशकः शीघ्रं कराभ्यां मम ।। १७ ।।

शालिनी०—

क्रोधात्प्राभूदास्यमस्यातिरक्तम् । वर्षन्नग्निं नेत्रयोर्वानरेन्द्रः ।
धर्माद् बद्धः कम्पयन्गात्रमीषत् । प्रोचे रोषान्मर्दयन्हस्तयुग्मम् ।। १८ ।।

उपजा०—

वदन्ति सेवां कठिनां सुविज्ञाः । अहं परं नान्वभवं कदापि ।
अद्यानुभूतं कठिनत्वमस्याः । शक्तोऽप्यहो मातृदशां सहेऽतः ।।१९।।

---

रावण फिर राक्षसियों से बोला कि हे निशाचरियों ! मेरी आज्ञा से तुम लोग शीघ्र ही भय द्वारा तथा समझाकर ( हर प्रकार से ) इसे पढ़ाओ जिससे यह स्वयं ही अपना मन मुझे समर्पण कर दे ।। १६ ।।

( वृक्ष पर बैठे हुए ) हनुमानजी ने भी वह रावण का अत्यन्त कठोर वाक्य सुना उसे सुनकर वे बहुत क्रुद्ध हुए लेकिन कुछ कर नहीं सके । वे ( मन ही मन ) बोले मुझे बानरेश ने तथा जाम्बवन्तजी ने दोनों ने ही ( विशेष काम करने के लिये ) आज्ञा नहीं दी है; नहीं तो यह मच्छर मेरे हाथों से शीघ्र ही मारा जाता ।। १७ ।।

क्रोध के कारण उनका मुख आरक्त हो गया था तथा नेत्रों से मानों आग निकल रही थी । उनका अंग-अंग कांप रहा था लेकिन धर्म में बँधे होने के कारण हाथ पर हाथ मसलते हुए वे बोले ।। १८ ।।

लोग सेवा को कठिन बताते हैं लेकिन आज तक मैंने सेवा की कठिनता का अनुभव नहीं किया था । आज ही मैंने उसका अनुभव किया । क्योंकि सशक्त होते हुए भी माताजी की यह दुर्दशा मैं सहन कर रहा हूँ' ।। १९ ।।

३२

शालिनी०—
कोऽपिन्त्राता नास्त्यवोचद्दशास्यः । सीते प्रीत्या पश्य मां मा म्रियस्व ।
भूयोभूयश्चाट्टहास्यं प्रकुर्वन् । दुष्टः सीतां प्रेक्षमाणो जगाम ॥२०॥

शालिनी०—
प्रासूत्सीता व्रीडया सङ्गृहीता । भूमौ बध्वा चाश्रुपूर्णे स्वनेत्रे ।
जानीषे मां किं न भर्तर्वदन्ती । हा ! सीदन्तीं रक्षसां पञ्जरस्थाम् ॥२१॥

शिख०—
दशास्यं गच्छन्तं पवनतनयः क्रुद्धमनसा
जगादेहि क्षेमं खल मनसि मन्यस्व कुमते ।
प्रपश्यन्कालं संवरणमकरोत्क्रुद्धमनसः
निपीतः क्षोभो वै भवति भयदो भीमबलिनाम् ॥ २२ ॥

शिख०—
मया नष्टं रक्षो यदि पवनजोऽचिन्तयदिति
अवज्ञाऽस्मिन्कार्ये भवति नितरां स्वामिन इति ।
पुनः कच्चित्पत्न्या यदि न भगवान्दास्यति पदम्
हितैषित्वं मेऽत्र प्रभवति न सिद्धं कथमपि ॥ २३ ॥

---

अन्त में रावण सीताजी से बोला 'अरी, सीते ! अब तेरा कोई भी रक्षक नहीं है । मुझे जरा प्रेम से देख ले ! क्यों मर रही है ? ऐसा कहकर बार-बार जोर से हँसता हुआ वह दुष्ट सीताजी को देखता हुआ चला गया ॥ २० ॥

बेचारी सीताजी लज्जा के मारे सिकुड़ी हुई बैठी थीं तथा आँसुओं से भरे अपने नेत्र उन्होंने भूमि पर केन्द्रित किये थे एवं रोती हुई बोल रही थीं 'हा नाथ ! क्या आप राक्षसों के पिंजड़े में दुःख पाती हुई मुझको नहीं जानते हैं ?' ॥ २१ ॥

इधर जाते हुए रावण को देखकर हनुमानजी मन ही मन बोले, 'जा ! दुर्बुद्धे जा ! अरे दुष्ट, मन में आज अपना कुशल मना ले ।' समय को देखकर उन्होंने अपने क्रोध पर संयम रखा । लेकिन भयंकर बलवानों का पिया हुआ क्रोध अत्यन्त भयंकर होता है ॥ २२ ॥

हनुमानजी ने सोचा यदि वह राक्षस मेरे द्वारा नष्ट हुआ तो इसमें स्वामी की अवज्ञा होगी (क्योंकि मुझे केवल माताजी का पता लगाना है । ) तथा रामचन्द्र जी के मन में भी सीताजी के चरित्र के प्रति भारी सन्देह उत्पन्न हो सकता है ।

उपजा०—

धिया व्यमार्क्षीत्स पुनश्च धीमान् । मयाऽस्य कीटस्य मृतिर्न युक्ता ।
परन्त्वसह्या किल मेऽपरोक्षे । मातुः पुनर्दुस्सहदुर्दशास्ति ।। २४ ।।

उपजा०—

काण्डं करिष्येऽतिभयानकं तद् । दृष्ट्वा भविष्यन्ति भयाद्विमूढाः ।
धियोऽसुराणां श्रृणुतास्त्वयं हि । लङ्काप्रदाहे खलु सूत्रपातः ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे हनूमतः सीतारावणयो· वार्ताश्रवणं भयङ्करकाण्डार्थं निश्चयकरणञ्चेति प्रथमः सर्गः ।।१।।



---

(ऐसी परिस्थिति में) यदि भगवान् माताजी को (पहले जैसा) पत्नी का स्थान नहीं देंगे तो इसमें मेरी हितैषिता कदापि सिद्ध नहीं होगी ।। २३ ।।

बुद्धिमान् हनुमानजी ने फिर सोचा कि इस कामकीट की मौत मेरे हाथ से होना ठीक नहीं है परन्तु मेरे सामने माताजी की दुर्दशा करना यह भी तो ठीक नहीं है। मेरे लिये यह असह्य है ।। २४ ।।

इसलिये अब मैं ऐसा भयंकर काण्ड करूँगा जिसे देखकर राक्षसों की बुद्धि मूढ़ हो जायगी। पाठकों! यही तो लंका दाह का मूल सूत्रपात है ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में लंकाभयंकरकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी का सीताजी और रावण की वार्ता सुनना तथा भयंकर काण्ड के लिये निश्चय करना कहकर पहला सर्ग समाप्त हुआ ।। १ ।।



# अथ द्वितीयः सर्गः

भुजङ्ग०—

गते राक्षसेशे ततो रक्षिकास्ताः। बभूवुः पुनर्बोधने दत्तचित्ताः।
कथं हन्त सीते सुमौढ्यं बिभर्षि। धिया पश्य सम्यक् हितं तेऽस्ति कस्मिन्।

भुजङ्ग०—

व्यतीतोऽभवद्दीर्घकालोऽत एव। पतिस्तेऽभवन्निश्चितं त्वन्निराशः।
न ते कोऽपि धाता विना रावणेन। अनन्तं धनं वीर्यमोजश्च यस्य ॥२॥

भुजङ्ग०—

स वै राक्षसेशः स्वयं याचते त्वाम्। अतः का परा साधुवेला कृते ते।
ध्रुवं भाविनी पट्टराज्ञी त्वमाशु। वचश्चेद् हितं श्रोष्यसि द्राक् शुभे नः ॥३

मालिनी०—

यदि न च भवितास्यर्धाङ्गिनी देवशत्रोः
कथमपि न सुखं त्वं लप्स्यसे वञ्चितेव।
यमपुरि तव वासो निश्चितं राक्षसेशात्
तव सुललितदेहं हन्त चात्स्यन्ति नीचाः ॥ ४ ॥

---

रावण के जाने के बाद वे रक्षिका राक्षसियाँ सीताजी को शिक्षा देने लगीं। वे बोलीं, 'अरी सीते ! ऐसी मूढ़ता क्यों धारण कर रही हो ? अपनी बुद्धि से यह तो अच्छी तरह से देख कि तेरा हित किसमें हैं ॥ १ ॥

देख बहुत समय बीत गया इसलिये तेरा पति तेरी ओर से निराश हो गया है यह निश्चित है। अब तेरे लिए रावण के बिना कोई भी पालने वाला नहीं है। रावण के पास अथाह सम्पत्ति तथा शारीरिक सामर्थ्य है ॥ २ ॥

और वही राक्षसराज रावण तुझसे याचना कर रहा है। इससे बढ़कर तेरे लिये और कौन सा सुनहला अवसर होगा ? अरी बावली ! हमारी हितकर बात यदि शीघ्र ही मानेगी तो तू रावण की पटरानी बनेगी तथा सभी तेरी सेवा करेंगे ॥ ३ ॥

और यदि तू देवशत्रु रावण की पत्नी नहीं बनेगी तो तुझे किसी प्रकार भी

उपजा०—

निशाचरीणामुपदेशतोऽपि । सीतामनो नैव चचाल किञ्चित् ।
यथा करीरोऽमृतवर्षणेन । विर्भात शोभां नवपल्लवैर्नो ॥ ५ ॥

शिख०—

यदाऽऽयासास्तासां कथमपि न साफल्यमगमन्
ब्रुवन्त्यः सक्रोधाः कटुतमगिरस्ता जनकजाम् ।
गृहीत्वोग्राः शस्त्राण्युपरि विनिपेतुस्तु युगपत्
भयाक्रान्तां कर्तुं जनकतनयां क्रुद्धवदनाः ॥ ६ ॥

उपजा०—

काचित्प्रसुप्ता त्रिजटेति नाम्नी । निशाचरी कारुणिका स्वभावात् ।
विश्रुत्य शब्दं तु निशाचरीणाम् । तत्याज निद्रां सहसा ब्रुवन्ती ॥७॥

स्रग्धरा०—

राक्षस्यो रामपत्नीं शृणुत मम वचो दुःखितां मा कुरुध्वम्
याचध्वं तां समस्ताः सपदि किल कृपां नः कृते युक्तमित्थम् ।

---

सुख नहीं मिलेगा । तू ठगी जायेगी । राक्षसराज के हाथ से तू मारी जायगी और तेरा यह सुन्दर देह नीच लोग चबा जायेंगे' ॥ ४ ॥

जैसे करील अमृत की वर्षा होने पर भी नये पत्तों से शोभा को नहीं धारण करता है वैसे ही राक्षसियों के उपदेशों से सीताजी का मन चलायमान नहीं हुआ ॥ ५ ॥

जब राक्षसियों के प्रयत्न किसी प्रकार से भी सफल नहीं हुए तब वे राक्षसियाँ क्रोध से कटु बचन बोलती हुईं अत्यन्त भयानक शस्त्र लेकर उसे भयभीत करने के लिये उस पर टूट पड़ीं ॥ ६ ॥

उन राक्षसियों का शब्द सुनकर उस समय सोई हुई एक त्रिवटा नाम की राक्षसी, जो दयालु स्वभाव की थी, निद्रा से उठती हुई बोली ॥ ७ ॥

'अरि राक्षसियों ! मेरी बात सुनों ! तुम इस राम की पत्नी को दुःखी मत करो । तुम सब मिलकर इससे क्षमा माँग लो । हमारे लिये यही अच्छा है । अभी-अभी मैंने एक सपना देखा है जो राक्षसों के लिये निश्चित ही अशुभ फल देने वाला है । और यह समय भी वही है जो स्वप्न देखनेवाले के लिये शीघ्र ही लाभप्रद होता है' ॥ ८ ॥

दृष्टः स्वप्नो मयास्ति ध्रुवमशुभकरो राक्षसानां कृते यः
वेलैषा सैव शीघ्रं भवति हि फलदा स्वप्नद्रष्टुः कृते या ॥ ८ ॥

स्रग्धरा०—

दृष्टं स्वप्ने त्वया किं सखि वद सकलं तामपृच्छन्विशेषम्
विभ्यत्यस्ताश्च हित्वा सपदि जनकजां प्राभवन्तत्समन्तात् ।
सोचे सख्यो ह्यपश्यं खलु दशवदनं मुण्डितं तैलसिक्तम्
अन्यान्योद्धॄँस्तथैवासुरकुलपजनान्पङ्कमग्नान्पुनश्च ॥ ९ ॥

स्रग्धरा०—

सीतां रामेण साकं सुललितवसनां दिव्ययाने स्थिताञ्च
दृष्टः सिंहासनस्थो दशमुखलघुबन्धुर्मया सुप्रसन्नः ।
सख्यः सत्यं वचो मे सुतुमुलसमरं निश्चितं भाव्यमस्ति
मर्तारो राक्षसा ये रघुकुलतिलकस्तत्र भाव्यो विजेता ॥ १० ॥

उपजा०—

सीता ध्रुवं प्राप्स्यति रामचन्द्रम् । शोको विनष्टो भविता ह्यमुष्याः ।
विभीषणः सर्वनिशाचराणाम् । राज्येऽभिषिक्तोऽत्र भविष्यति द्राक् । ११ ।

---

तब वे डरी हुई राक्षसियाँ सीतजी को छोड़कर त्रिजटा के चारों तरफ इकट्ठी हुईं, तथा उससे पूछने लगीं कि हे सखी तूने आज स्वप्न में क्या विशेष देखा ? तब त्रिजटा बोली 'सखियों ! स्वप्न में मैंने रावण को देखा । उसके बाल मूड़े हुए थे तथा उसने देहपर तेल मल रखा था । अन्यान्य जो योद्धा हैं उन्हें मैंने कीचड़ में धँसे हुए देखा है ।। ९ ।।

फिर मैंने सीता देखी । वह सुन्दर वस्त्र से युक्त रामचन्द्रजी के साथ ही दिव्य बिमान में बैठी थी । तत्पश्चात् मैंने रावण के छोटे भाई विभीषण को सिंहासन पर बैठे देखा है । वह बड़ा प्रसन्न था । सखियों ! मैं सत्य कहती हूँ कि शीघ्रही महा भयंकर युद्ध होने वाला है और राक्षस मारे जायेंगे तथा रामचन्द्रजी विजयी होंगे ।। १० ।।

सीता निश्चय ही रामचन्द्रजी को प्राप्त करेगी उसका शोक नष्ट होगा तथा शीघ्रही सम्पूर्ण राक्षसों के राज्यपर विभीषण अभिषिक्त होगा' ।। ११ ।।

उपजा०—

राक्षस्य ऊचुस्त्रिजटे त्वमेव । सान्त्वं वचो रामसतीं वदैवम् ।
यथा दशास्ये विजिते मृते वा । मा घातयेन्नो जनकात्मजैषा ॥ १२ ॥

शार्दू०—

तत्रासीज्जनकात्मजा प्रविलपन्ती दुःखवेगाद् भृशम्
हा ! हा ! निष्ठुर दैव किम्प्रभवसीदृक् दुःखदं मत्कृते ।
हा ! हा ! प्राणपते कथं स्मरसि नो मां दुःखमग्नामहो
हा ! हा ! लक्ष्मण धाव सीदति भृशं ते भ्रातृजाया जवात् ॥ १३ ॥

शालिनी०—

आसीत्सीता दुःसहादुःखभारात् । त्रस्ता चक्रे आत्मदाहस्य चिन्ताम् ।
नैवोपायो वह्निलब्ध्यै परन्तु । दृष्ट्वा दुःखं सन्द्रुतो वायुपुत्रः ॥ १४ ॥

शिख०—

ददर्शोपायान्तीं जनकतनया तां त्रिजटिकाम्,
अवोचद्रोदन्ती न च खलु सहे दुःखमधुना ।
अतो देह्यग्निं मे झटिति जननि ! स्नेहमृदुले
शरीरं धक्ष्यामि त्वमसि मम माता कुरु कृपाम् ॥ १५ ॥

---

तब वे सब ( सहमी हुई ) राक्षसियाँ त्रिजटासे बोलीं 'हे त्रिजटे ! तू ही इस रामचन्द्र की साध्वी पत्नी को ऐसी सान्त्वनापूर्ण बातें बता जिससे रावण के मर जाने या पराजित होने पर जनकात्मजा हमें मरवा न डाले ॥ १२ ॥

इधर सीताजी अत्यन्त दुःखावेग के कारण विलाप करती हुई कह रहीं थीं; 'हा दैव ! तुम मेरे लिये इतना दुःखदायी क्यों हो रहे हो ? हा नाथ ! आप मुझ दुःख में डूबी हुई को कैसे नहीं याद कर रहे हैं ? हा लक्ष्मण ! शीघ्रही दौड़ो । तुम्हारी भाभी बड़ा कष्ट पा रही है ॥ १३ ॥

सीताजी अत्यन्त दुःसह दुःखभार के कारण सन्त्रस्त थीं तथा वह अपना शरीर जलाने को सोच रहीं थीं लेकिन अग्नि प्राप्ति का भी कोई उपाय नहीं था । उनका वह दुःख देखकर हनुमानजी द्रवित हो गये ॥ '४ ॥

जब सीताजी ने निकट आती हुई त्रिजटा को देखा तब वह रोती हुई बोलीं, 'अब यह दुःख मुझसे सहन नहीं हो रहा है इसलिये हे स्नेह मृदुल माताजी शीघ्रही आप मुझे अग्नि दीजिये । मैं यह शरीर जलाऊँगी । आप मेरी माता हैं । आप भी तो कृपा कीजिये' ॥ १५ ॥

शार्दू०—

ऊचे तां त्रिजटा न वह्निरुपलब्धश्चात्र रात्रौ सुते
राक्षस्यस्तवदुःखदाश्च भयदा निर्बुद्धयः सर्वथा ।
मन्ये ते भविता ध्रुवं सुफलदः स्नेहोऽस्ति यो भर्तरि
धैर्यं धारय नो तनुं प्रदह सेत्युक्त्वा गता मन्दिरम् ॥ १६ ॥

स्रग्धरा०—

वृक्षस्थो वायुपुत्रो विपुलमतिबलोऽचिन्तयत्किं विदध्याम्
साक्षात्कारं विषण्णा मम यदि सहसा भीतियुक्ता प्रकुर्यात् ।
मत्वा मायेति भीत्या भ्रमितमतिमती वक्ष्यते मां न किञ्चित्
तस्मादादौ कृतेऽस्याः सपदि निरसनं शोकवृद्धेश्च कार्यम् ॥१७॥

स्रग्धरा०—

कर्तुं तच्छीघ्रमेव श्रुतिसुखदमहो श्रावयिष्यामि किञ्चित्
भर्तुर्वार्तैव रम्याऽतिविरहविकलानां कृते योषिताञ्च ।
एवं सञ्चिन्त्य धीमान् रघुपतिचरितं प्रावदद्दूरदर्शी
कुर्वन्ता राक्षसीर्वै सुशयननिरता मोहिताश्चात्मशक्त्या ॥ १८ ॥

---

त्रिजटा सीताजी से बोली, 'हे पुत्री ! रात में यहाँ अग्नि नहीं मिल पायेगी। राक्षसियों ने तुझे दुःख तथा डर दिखाया है वे सब निर्बुद्धि हैं। मैं समझती हूँ कि तेरा जो अपने पति पर प्रेम है वह निश्चित् रूप से शीघ्रही फलदायी होने वाला है अतः तू धैर्य धारण कर शरीर मत जला ले। ऐसा कहकर वह अपने घर चली गई ॥ १६ ॥

वृक्ष पर बैठे हुए अत्यन्त बुद्धिमान हनुमानजी सोचने लगे कि अब क्या करना चाहिये। यदि यह डरी हुई सीताजी सहसा मुझे देखेंगी तो राक्षसी माया समझकर डरके कारण हुये मति भ्रम से मुझसे बात भी नहीं करेंगी। इसलिये सर्वप्रथम इनके बढ़े हुए शोक को नष्ट करना चाहिये ॥ १७ ॥

और वह शीघ्रही सम्पन्न करने के लिये कानों के लिये कुछ मधुर वाक्य सुनाऊँगा। पति के वियोग के मारे दुःख पानेवाली स्त्रियों के लिये पति की वार्ता ही मधुरतम होती है। इस प्रकार सोचकर बुद्धिमान हनुमानजी ने अपनी दूरदर्शिता दिखाते हुए राक्षसियों को अपनी माया से मोहित तथा निद्रित कराकर सीताजी को रामचन्द्रजी का चरित कह सुनाया ॥ १८ ॥

शार्दू०—

आसीताहरणं जगाद चरितं रामस्य संक्षेपतः
शोकं रामकृतं जगाद हनुमान्विस्तार्य तां श्रावयन् ।
सुग्रीवस्य च मित्रतां च हननं रामेण वै बालिनः
कीशानां पुनरीक्षितुं जनकजां सम्प्रेषणं प्रावदत् ॥ १९ ॥

शार्दू०—

सुग्रीवानुचरा भ्रमन्ति निखिले लोकेऽवदन्मारुतिः
तेष्वेकोऽहमपश्यमद्य धरणीकन्यां महाभाग्यतः ।
अस्या वै शुभलक्षणानि रघुनाथो यानि मां प्रावदत्
सुष्ठ्वीक्षे शुभदानि तानि नितरां सम्प्रेक्ष्य हृष्टोऽस्म्यहम् ॥ २० ॥

उपजा०—

एवं तरुस्थो हनुमान्सुविज्ञः । उक्त्वेति तूष्णीमभवत्क्षणार्धम् ।
तेनैव सीता प्रकृतिं प्रयाता । तथापि चक्रे करुणां सलज्जाम् ॥२१॥

शालिनी०—

ऊचे सीता येन सञ्जीवनीव । एवं वार्ता श्राविताऽसौ कृपालुः ।
अतृप्तिं मे वर्धयन्कर्णयोश्च । स्थित्वाऽव्यक्तो हन्त किं याति सौख्यम् ॥२२।

---

सीता हरण तक का रामचन्द्रजी का चरित उन्होंने संक्षेप से सुनाया तथा रामचन्द्रजी ने जो शोक किया उसे बड़े विस्तार से सुनाया तत्पश्चात् सुग्रीव की मित्रता; वानरों को सीतजी का ढूँढने के लिये भेजना यह सब कह सुनाया ॥१९॥

फिर हनुमानजी बोले सुग्रीव के सेवक सम्पूर्ण भूलोक में ( इस प्रकार ) घूम रहे हैं उन्हीं में से मुझ एक ने आज बड़े भाग्य से भूमिसुता को देखा। इनके जो शुभ लक्षण रघुनाथजी ने मुझे बताये थे वे सब इनमें ( तथैव ) देखकर मैं अत्यन्त प्रसन्न हो गया हूँ ॥ २० ॥

पेड़ पर बैठे हुए हनुमानजी इतना कहकर कुछ देर शान्त हो गये। लेकिन उतने से ही सीताजी स्वाभाविक दशा को प्राप्त हुई लेकिन तो भी साक्षात् करुणा को मानों वे लज्जित कर रहीं थीं ॥ २१ ॥

सीताजी बोलीं, 'जिसने यह सञ्जीवनी के समान सुन्दर वार्ता सुनाई वह कृपालु मेरे कानों की अतृप्ति बढ़ाता हुआ ( न जाने ) कौन सा सुख प्राप्त कर रहा है ॥ २२ ॥

पृथ्वी०—

कथं न कृपया स वै भवति मेऽपरोक्षे स्थितः
वदन्सुमुधरं वचो न सुलभं च कर्णप्रियम् ।
भ्रमोऽस्ति मम वा किलायमफलः प्रवेशः कवेः
असम्भव इहास्ति वै अहह ! नाथ ! हा हृत्पते ! ।। २३ ।।

उपजा०—

पुनर्हनूमान्वदति स्म सीताम् । वाक्यं तु वृक्षे स्थित एव धीमान् ।
भ्रमो न मातस्तव सत्यमेव । अन्वीक्षितुं त्वामहमागतोऽस्मि ।।२४।।

उपजा०—

सम्बोधनं मातरिति प्रयुज्य । अवर्धयत्प्रेम जघान मोहम् ।
प्रीतिं तु संप्रेक्ष्य शनैर्विनीतः । अवातरद् वृक्षत आञ्जनेयः ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे रावणे गते राक्षसीनां जानक्याः प्रबोधनं, त्रिजटायाः स्वप्नः, हनूमतः सीतायै रामकथा श्रावणम्, वृक्षादवतरणञ्चेति द्वितीयः सर्गः ।। २ ।।

---

दुर्लभ, अत्यन्त मधुर तथा कानों को प्रिय ऐसे बचन बोलने वाला वह कृपा करके मेरे सामने क्यों नहीं प्रकट होता है ? अथवा क्या यह मेरा निष्फल भ्रम तो नहीं है ? एक वानर का इस प्रकार यहाँ प्रवेश करना असम्भव है। हा नाथ ! हा प्राणधार ! ( आप कहाँ हैं ? ) ।। २३ ।।

बुद्धिमान हनुमानजी वृक्ष पर बैठे-बैठे फिर बोले हे माता, आपको मोह नहीं है। सचमुच मैं आपको ढूँढने के लिये ही आया हूँ ।। २४ ।।

'माता' इस सम्बोधन का प्रयोग करके हनुमानजी ने सीताजी का प्रेम बढ़ाया तथा मोह का नाश किया। तत्पश्चात् विनम्र अंजनानन्दन हनुमानजी सीताजी का प्रेम देखकर धीरे से नीचे उतर आये ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में लङ्काभयंकर कुञ्ज के अन्तर्गत रावण के जाने के पश्चात् राक्षसियों का सीता को पढ़ाना, त्रिजटाका स्वप्न, हनुमानजीका सीताजी को राम कथा सुनाना वृक्ष के नीचे उतरना वर्णन करके दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ।। २ ।।

# अथ तृतीयः सर्गः

उपजा०—

दर्दर्श सीता हनुमन्तमेवम् । नैचातिदूरं स्थितमग्रभागे ।
अभूत्सशङ्का मम वञ्चनार्थम् । कच्चिन्न मायास्ति दशाननस्य ॥ १ ॥

उपजा०—

बभूव भूयो विमना जगाद । व्यपेहि शीघ्रं जहि मां न चेद्वा ।
निर्लज्ज पीडां ददसे वृथा किम् । उक्त्वेति सीता परिवृत्य तस्थौ ॥ २ ॥

शार्दू०—

ऊचे वायुसुतस्ततो भवतु ते मोहो विनष्टोऽधुना
नाहं क्रूर निशाचरो रघुपते रामस्य दूतस्त्वहम् ।
मातः श्रावयितुं ह्यमुष्य कुशलं सन्देशमप्येव च
प्रीत्या पश्य सुतं नतं चरणयोस्ते वै महाश्रद्धया ॥ ३ ॥

शार्दू०—

प्रायच्छद्रघुनन्दनस्तवकृते मातः स्वकां मुद्रिकाम्
ज्ञप्त्यै त्वां प्रति चावहं जननि हे प्रीत्या गृहाणोर्मिकाम् ।

---

जब सीताजी ने हनुमानजी को कुछ ही दूर अपने सामने बैठे देखा तो वह सशंक हो गईं कि मुझे ठगने के लिये यह रावण की माया तो नहीं है ॥ १ ॥

वे अत्यन्त खिन्न हो गईं तथा बोलीं है निर्लज्ज (रावण) तू मुझे क्यों पीड़ा दे रहा है। शीघ्र ही दूर चला जा नहीं तो मुझे मार डाल।' इतना कहकर सीताजी मुख फेरकर बैठ गईं ॥ २ ॥

तब हनुमानजी बोले 'माताजी ! अब आप का मोह नष्ट हो जाना चाहिये। मैं क्रूर निशाचर नहीं हूँ। मैं राम का दास हूँ। मैं उनका कुशल समाचार तथा सन्देश आपको सुनाने के लिये अया हूँ। बड़ी श्रद्धा से आपके चरणों में प्रणाम करनेवाले इस पुत्र को आप कृपा दृष्टि से देखिये ॥ ३ ॥

हे माताजी रघुनाथजी ने अपनी अंगूठी आपके लिये भेजी है मैं उसे लाया हूँ। अतः आप प्रसन्न मन से उसे ग्रहण करें। 'यह वाक्य सुनकर सीताजी के

विश्रुत्येत्यभवत्पुनर्जनकजा विध्वस्तशङ्कापटा
प्रीत्या सम्परिवृत्य चैक्षत हनूमन्तं निबद्धाञ्जलिम् ॥ ४ ॥

शार्दू०—

नौमि त्वत्पतिभक्तिसीकरमपीत्थं रामभार्या ब्रुवन्
कृत्वा भूनमनं ततान च रतिं वैमत्यनाशाय सः ।
सीतायै पुनरूर्मिका हनुमता दत्ता तु चेतोहरा
तापस्योपशमोक्तमम्ब किल ते प्रादात्प्रभुर्वै मम ॥ ५ ॥

पृथ्वी०—

यदा जनकजोर्मिकां हनुमतस्तु लेभे करात्
व्यमुञ्चदतिहर्षतः सपदि चाश्रुबिन्दूंस्ततः ।
निधाय हृदि मुद्रिकां स्वनयने निमील्याथ च
बभूव सुखसागरे सुमधुरे निमग्ना तदा ॥ ६ ॥

पृथ्वी०—

पुनर्जनकजा भृशं रघुपतेः स्मृतौ विह्वला
जगाद वद यत्प्रभुस्तनय चाब्रवीन्मत्कृते ।
उवाच हनुमानहो जननि किं ब्रुवीयाधिकम्
यथा त्वमसि दुःखिनी त्वदपि दुःखभाग्राघवः ॥ ७ ॥

---

शंका का पर्दा नष्ट हो गया तथा उन्होंने प्रसन्नतापूर्वक संमुख होकर हाथ जोड़े हुए हनुमानजी को देखा ॥ ४ ॥

'आप की पतिभक्ति का छोटा सा अंश भी स्तुत्य है। मैं उसकी स्तुति करता हूँ। ऐसा कहकर उन्होंने विरुद्धभावका समूलोन्मूलन करने के लिये अपनी भक्ति का विस्तार करते हुए जमीन पर माथा टेक दिया। तत्पश्चात् हनुमानजी ने मनोहर तथा तपन की शान्ति करनेवाली रामचन्द्रजी की अंगूठी सीताजी को दे दी तथा कहा कि मेरे प्रभु ने यह आप को दी है। उर्मिकाबन्धः ॥ ५ ॥

जब सीताजी ने हनुमानजी के हाथ से अंगूठी प्राप्त की तब अत्यन्त हर्ष के कारण उनके आँखों से कुछ अश्रुबिन्दु निकल पड़े। उस अंगूठी को उन्होंने हृदय के पास रख कर दोनों नेत्र मीच लिये तथा वे अत्यन्त मधुर सुखसागर में निमग्न हो गईं ॥ ६ ॥

रामचन्द्रजी की स्मृति में विह्वल हुई सीताजी फिर हनुमाजी से बोलीं

पृथ्वी०—

अपश्य सहतेऽबलो जगति कृच्छ्रयुक्तां स्थितिम्
परन्तु न बली तथा कथमपि स्वभावो हि सः ।
अतो रघुपति र्ध्रुवं त्वदधिकोऽस्ति दुःखी भृशम्
स्थिरोऽस्ति स तु निष्क्रियो जननि ! ते प्रवृत्तिं विना ॥ ८ ॥

पृथ्वी०—

स्थिरस्तु सहसा प्रभुर्वदति हा प्रिये जानकि
परन्तु तव नोत्तरं समधिगम्य दुःखी भृशम् ।
हृदि प्रकुपितो भृशं रघुवरोऽस्ति ते हर्तरि
स्थिरोऽस्ति स तु निष्क्रियो जननि ते प्रवृत्तिं बिना ॥ ९ ॥

पृथ्वी०—

भवन्ति शशिपद्मिनीमृगवधूगणा दुःखदा
विना हि तव सन्निधिं जननि तत्कृते विद्धि तद् ।
खलः क्व दशकन्धरो वदति तं हनिष्याम्यसौ
परन्त्वहह ! निष्क्रियो जननि ते प्रवृत्तिं विना ॥ १० ॥

---

'हे पुत्र, रघुनाथजी ने मेरे लिये क्या कहा है सो कहो।' तब हनुमानजी बोले 'माताजी ! मैं अधिक क्या कहूँ जैसे आप दुःखिनी हैं आप से भी अधिक प्रभु दुःखी हैं ॥ ७ ॥

देखिये निर्बल पुरुष विषम परिस्थिति को सह लेता है परन्तु सबल पुरुष उतनी आसानी से नहीं सह पाता है यह स्वाभाविक बात है। इसीलिये मैंने कहा कि प्रभु आप से अधिक दुःखी हैं। आप का पता नहीं लग रहा है, इसलिये उन्हें स्थिर तथा निष्क्रिय रहना पड़ रहा है ॥ ८ ॥

कभी-थोड़ी देर स्थिर रहकर अचानक प्रभु पुकारते हैं 'हे प्रिये ! हे जानकी !' परन्तु आपका उत्तर न पाकर बहुत दुःखी हो जाते हैं। आपका हरण करने वाले पर उन्हे बड़ा क्रोध आता है, परन्तु पता नहीं लग रहा है इसलिये उन्हें स्थिर तथा निष्क्रिय रहना पड़ रहा है ॥ ९ ॥

आप समझिये कि आपका साथ न होने से चन्द्रमा कमल तथा मृगियों के झुण्ड भी उनके लिये दुस्सह दुःखप्रद हो जाते हैं। 'वह दुष्ट दशकन्धर कहाँ है ? मैं उसे मार डालूंगा।' ऐसे वे क्रुद्ध होकर कहते हैं; परन्तु हाय ! आपका पता न मिलने से उन्हें निष्क्रिय रहना पड़ रहा है ॥ १० ॥

स्रग्धरा०—

ज्ञानादेव प्रवृत्ते रघुकुलतिलकः क्रोधसन्तप्तनेत्रः
आगत्यात्रैव शीघ्रं ध्रुवम सुरबलं रावणं चापि हन्ता ।
यावत्तेऽहं प्रवृत्तिं निशितशरधरन्तं न विज्ञापयेयम्
यावन्नासौ निहन्यात्प्रसुरसुरपतिं त्वं प्रतीक्षस्व तावत् ॥ ११ ॥

इन्द्र०—

इन्द्रोपमैर्वानरवीरमुख्यैः । सार्धं ह्यसङ्ख्यैः कपिराट् पुनश्च ।
आयास्यति क्रूरमरिं निहन्तुम् । किञ्चित्प्रतीक्षस्व धरस्व धैर्यम् ॥१२॥

शालिनी०—

एवं श्रुत्वा मारुते र्हार्दवाक्यम् । प्राभूत्क्षीणं वेष्टनं चान्तरस्थम् ।
शोकावेगस्तत्तु वेगेन भित्त्वा । तस्या नेत्राभ्यां बहिर्निःससार ॥१३॥

शालिनी०—

रोदन्तीं तां मारुतिः प्रेक्ष्य सीताम् । शोकावेगः शान्तिमायातु मातः ।
एवं सञ्चिन्त्यैव कुर्वन्प्रतीक्षाम् । कञ्चित्कालं तत्र तूष्णीं बभूव ॥१४॥

---

आपका पता मालूम होते ही क्रोध से सन्तप्त नेत्रवाले रघुनाथजी शीघ्रही यहाँ आकर निश्चित रूप से राक्षसों के सम्पूर्ण सैन्य का तथा रावण का विनाश कर डालेंगे। जब तक मैं तीक्ष्ण बाण धारण करने वाले रघुनाथजी को आपका पता न बता दूँ तथा जबतक वे राक्षसेश को नहीं मारें, तब तक आप थोड़ी प्रतीक्षा कीजिये ॥ ११ ॥

वानरराज सुग्रीव भी श्रेष्ठ वानरों के साथ क्रूर शत्रुओं को मारने के लिये आयेंगे। इसलिये आप धैर्य धारण करके थोड़ी प्रतीक्षा करें ॥ १२ ॥

इस प्रकार हनुमानजी का स्नेह भरा वाक्य सुनकर सीताजीका ( शत्रु-स्थान में रहकर मोटा पड़ा हुआ ) आन्तरिक वेष्टन क्षीण हो गया। उस क्षीण वेष्टन को फोड़कर उनका शोकवेग उनके नेत्रों द्वारा बड़े जोर से बाहर निकला। अर्थात् वे फफक-फफक कर रो पड़ीं ॥ १३ ॥

उन रोती हुई सीताजी को देखकर, इनका शोकवेग कुछ शान्ति प्राप्त करे ऐसा सोचकर हनुमानजी कुछ देर प्रतीक्षा करते हुए शान्त बने रहे ॥ १४ ॥

पृथ्वी०—

बभूव शिथिला यदा गहनशोकसंवेदना
उवाच जनकात्मजा धृतिमहं धरेयं कथम् ।
भवामि खलवाक्शरैः प्रतिदिनं सुविद्धा भृशम्
न मृत्युरपि मत्कृते सुकृपयाऽऽश्रयं यच्छति ॥ १५ ॥

पृथ्वी०—

पतिर्हि सकलं ब्रुवे पवनपुत्र नार्याः कृते
विना प्रभुमतो जने क्षणमपि स्थितिर्मे वृथा ।
परन्तु सुलभोऽनलोऽपि सुत नाभवन्मत्कृते
दहेयमनलाद्यतस्तनुमिमां निगन्तुं शमम् ॥ १६ ॥

मालिनी०—

पवनतनय ऊचे शोच मा हन्त मातः
सपदि च भविता ते दुर्दशायाः समाप्तिः ।
स्मर रघुकुलनाथं तस्य बाहू सुदीर्घौ
सपदि रघुवरः सम्मोचकः कृच्छ्रतस्ते ॥ १७ ॥

वसन्त०—

जानीहि देहदहनाद्भविता न शान्तिः
नाशो भविष्यति परन्तु कुलस्य मातः ।

---

जब गहरी शोक-सम्वेदना कुछ शान्त हुई तब सीताजी बोलीं 'हे हनुमान मैं कैसे धैर्य धारण करूँ ? इस दुष्ट के वाग्बाणों से मैं प्रतिदिन व्यथित हो जाती हूँ। मेरे लिये पृथ्वी भी अपने में आश्रय देने की कृपा नहीं करती है ॥ १५ ॥

हे पवनपुत्र ! स्त्री के लिये पति ही सबकुछ है। इसलिये प्रभु के बिना समाज में मेरी स्थिति क्षणभर के लिये भी वृथा है। लेकिन क्या करूँ मेरे लिये अग्नि भी सुलभ नहीं हुआ जिससे मैं शान्ति प्राप्त करने के लिये शरीर को जला डालूँ ॥ १६ ॥

हनुमानजी बोले, 'हे माताजी आप शोक न कीजिये। आप की दुर्दशा की शीघ्रही समाप्ति होनें वाली है। आप रघुनाथजी का और उनकी दीर्घ भुजाओं का स्मरण करें। वे ही रघुनाथजी आप को संकट से छुड़ाने वाले होंगे ॥ १७ ॥

हे माताजी ! देह जलाने से शान्ति होगी ऐसा आप कदापि न सम-

मर्ता कदापि दशमुण्डधरो न तेन
धर्मः प्रयास्यति लयं प्रलयस्ततश्च ॥ १८ ॥

वसन्त०—

श्रुत्वेत्युवाच जनकस्य सुता कपीन्द्रम्
श्रोतुं पुना रघुपतेश्चरितं सुपुण्यम् ।
मैत्री कथं कपिपतेरभवत्प्रभोश्च
मन्ये विचित्रमिति तद्वद विस्तृतं यद् ॥ १९ ॥

वसन्त०—

भूयो जगाद हनुमानपि पावनं तद्
वृत्तं प्रभोरतिरसात्मकमाप्तशैल्या ।
दातुं सुखं विरहतापविदग्धतन्वै
तत्प्रेक्षणाच्च तनुशोकहुताशनायै ॥ २० ॥

उपजा०—

पप्रच्छ सीता पुनराञ्जनेयम् । शङ्काऽस्ति सूनो हृदये ममैका ।
भवन्ति शूराः प्लवने प्लवङ्गाः । युद्धे भविष्यन्ति कथं स्थिरास्ते ॥२१॥

---

उससे तो कुल का नाश हो जायेगा। यह दशमुण्डा रावण भी नहीं मरेगा। धर्म समाप्त होगा तथा उससे प्रलय का दृश्य होगा ॥ १८ ॥

हनुमानजी का वाक्य सुनकर पुनः रामचन्द्रजी का पुण्यप्रद चरित सुनने की इच्छा से सीताजी हनुमानजी से बोलीं। 'हे हनुमान, वानर और मनुष्य इनकी मैत्री किस प्रकार हुई? मुझे तो यह बड़ा विचित्र लग रहा है जरा विस्तार से कहो' ॥ १९ ॥

पति विरह के ताप से जिसका शरीर दग्ध हो गया था तथा हनुमानजी को देखकर जिसका वह शोकरूप अग्नि बहुत कम हो गया था ऐसी जानकीजी को सुख देने के लिये हनुमानजी ने वह प्रभु का पवित्र वृत्त बड़ी कुशलतापूर्वक फिर कहा ॥ २० ॥

सीताजीने हनुमानजी से फिर पूछा 'हे पुत्र ! मेरे मन में एक शंका है। वानर तो कूदने-फांदने में ही शूर होते हैं। वे युद्ध में फिर कैसे स्थिर रह पायेंगे ? ॥ २१ ॥

इन्द्र०—

अत्स्यन्ति रक्षांसि नगोपमानि । क्रूराणि दुष्टानि भयानकानि ।
कीशांस्तु सौम्यान्खलु कर्कटीव । युद्धे भविष्यन्ति कथं स्थिरास्ते ॥२२॥

शार्दू०—

मातः सन्ति न कोमलाः कपिवरा ऊचे हनूमाँस्तदा
देहं पश्य बिभीहि मा तु हृदये सर्वेऽपि मत्सन्निभाः ।
इत्युक्त्वा ववृधे स हेमगिरिवत्प्राभूत्प्रचण्डः क्षणात्
भीमास्यो विकरालदन्तनिवहस्तप्तायसाक्षः पुनः ॥ २३ ॥

शार्दू०—

रूपं युद्धभयङ्करं जनकजा सम्प्रेक्ष्य तन्मारुतेः
प्रीताऽऽश्वस्तमना जगाद हनुमन् रूपं महत्संहर ।
सञ्जग्राह स वै क्षणान्निजतनुं प्राभूल्लघुर्वानरः
पप्रच्छास्त्यधुनापि कोऽपि मनसः शङ्काङ्कुरो ह्यम्ब ते ॥ २४ ॥

---

उन सौम्य वानरों को क्रूर, दृढ तथा पर्वत के समान आकार वाले भयंकर राक्षस ककड़ी के समान चबा जायेंगे। तब वे वानर युद्ध में कैसे स्थिर रह पायेंगे ? ॥ २२ ॥

हनुमानजी बोले 'माताजी ! ( हम सब ) वानर कोमल नहीं हैं। मेरा ही शरीर देख लीजिये, लेकिन मन में डरिये मत। सभी वानर मेरे ही समान हैं।' ऐसा कहकर वे एक क्षण में मेरु पर्वत के समान प्रचण्ड देह वाले हो गये। उनका मुख बड़ा ही भयंकर था दन्तसमूह विकराल था तथा आँखें तपे लोह के समान रक्तवर्ण थीं । २३ ॥

हनुमानजी का वह युद्ध भयंकर रूप देखकर सीताजी प्रसन्न एवं आश्वस्त हो गईं, तथा हनुमानजी से बोली। 'अपना यह महान् रूप समेट लो।' तब हनुमानजी एक क्षण में अपना रूप समेटकर छोटा वानर बन गये। तथा उन्होंने सीताजी से पूछा 'हे माताजी, अब भी आप के मन में कोई शंका का अंकुर है ? ॥ २४ ॥

भुजङ्ग०—
करोत्यस्थिवज्रं कृपादृष्टिरम्ब । प्रचण्डानलः पश्य संयाति शैत्यम् ।
प्लवङ्गा यदि घ्नन्ति रक्षांसि मातः । ततः किं विचित्रं कृपायां च सत्याम् ।२५

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे हनूमतः सीतया सह वार्तालाप इति तृतीयसर्गः ॥ ३ ॥



---

हे माताजी प्रभु की कृपादृष्टि अस्थि को वज्र बनाती है प्रचण्ड अग्नि को ठण्डी कर देती है। तो फिर उनकी कृपा होने पर वानर राक्षसों को जीत ले तो कौन विचित्र बात होगी ?' ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में लङ्का भयंकरकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी सीता के साथ वार्तालाप वर्णन करके तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



# अथ चतुर्थः सर्गः

उपजा०—

ततो ऽव्यमार्क्षीद्धनुमान्स्वचित्ते । दृष्टा मयाऽम्बा दशभालपुर्याम् ।
विज्ञाप्य सन्देशमिमं खरारेः । आश्वासिता सुष्ठु पुनः पुनश्च ॥ १ ॥

शालिनी०—

कार्यं सिद्धं यत्कृतेऽहं समुद्रम् । उल्लङ्घ्यायातोऽस्मि लङ्कां परन्तु ।
मातुः कृत्वा दुर्दशां मेऽपरोक्षे । शेते निःशङ्को दशास्यो न युक्तम् ॥२॥

मालिनी०—

न तु हननममुष्यैवं सुयुक्तं कृते मे
तदपि न च मनःसन्तुष्टिमार्गोऽवरुद्धः ।
अमितभयदकाण्डं वै करिष्येऽत्र तेन
सपदि सुविकरिष्ये स्वप्नसौख्यं ह्यमुष्य ॥ ३ ॥

मालिनी०—

अकरवमहमुत्सन्नं बलं दैविकं यत्
अतुलभयदकाण्डाद्भौतिकं ,नाशयामि ।

---

तत्पश्चात् हनुमानजी ने मन में सोचा रावण की लङ्का में मैंने माताजी का दर्शन कर लिया तथा इन्हें रामचन्द्रजी का सन्देश सुनाकर अच्छी तर से पुनः पुनः आश्वस्त कर दिया ॥ १ ॥

जिसके काम के लिये मैं समुद्र पार करके लङ्का आया हूँ वह तो मेरा कार्य सम्पन्न हो ही गया । लेकिन मेरे सामने माताजी की इस प्रकार दुर्दशा कर के रावण सुख से सो रहा है, यह ठीक नहीं है ॥ २ ॥

मुझे उसे मार डालना उचित नहीं है लेकिन तो भी मेरे मन के सन्तोष का मार्ग अवरुद्ध नहीं है । अब मैं अत्यन्त भयंकर काण्ड करूँगा उससे उसकी नींद हराम करूँगा ॥ ३ ॥

आधिदैविक बल तो मैंने पहले ही समाप्त कर दिया । अब अत्यन्त भयंकर काण्ड के माध्यम से आधिभौतिक बल भी नष्ट कर डालूंगा । इस प्रकार दोनों

द्वितयमिति विकृत्यान्यं विकुर्वे तृतीयम्
निजकृतफलभोगं लप्स्यते सुष्ठु दुष्टः ॥ ४ ॥

वसन्त०—

निश्चित्य वायुतनयो मनसेत्युवाच
सीतां तदा करसरोरुहयुग्मबद्धः ।
मे बाधते विकलता क्षुधया प्रभाते
मातः फलानि मधुराणि वने निरीक्ष्य ॥ ५ ॥

इन्द्र०—

ते रोचते चेतसि चेदिदानीम् । रस्यानि पक्कानि फलानि यानि ।
आस्वादयेयं विचरन्वनेऽस्मिन् । आज्ञां क्षुधार्ताय सुताय देहि ॥ ६ ॥

हारिणी०—

स्म वदति तदा स्नेहासिक्तं वचो निजपुत्रवत्
जनकतनया वत्साद्धचेवं यथा रुचिरस्ति ते ।
त्वमसि हनुमन्बुद्धेः शक्तेर्निधिस्त्वथ तेजसः
तदपि परिहर्तव्या दैत्यास्त्वया खलबुद्धयः ॥ ७ ॥

शालिनी०—

आशीर्भिस्ते रक्षितं कोऽस्ति शक्तः । द्रष्टुं मातः संसृतौ वक्रदृष्ट्या ।
इत्युक्त्वाऽसौ श्रद्धया तां प्रणम्य । तस्याः पश्यन्त्या ययौ वायुपुत्रः ॥८॥

---

को नष्ट कर के तीसरा आध्यात्मिक बल नष्ट करूँगा तभी वह दुष्ट अपने किये का फल खूब चखेगा ॥ ४ ॥

इस प्रकार निश्चय कर के हनुमानजी सीताजी से दोनों हाथ जोड़कर बोले । 'हे माताजी ! इस बन के मधुर फल देखकर मुझे भूख के कारण सबेरे-सबेरे ही बड़ी विकलता मालूम पड़ रही है ॥ ५ ॥

इस समय यदि आप को अच्छा लगता हो तो मैं वन में विचरण करते हुए इन रसदार तथा पके फलों का आस्वादन करूँ । कृपया इस भूखे पुत्र को आप आज्ञा प्रदान करें ॥ ६ ॥

तब सीताजी अपने पुत्र के समान ही स्नेह से युक्त वचन बोलीं । 'हे वत्स यदि तुम्हारी रुचि है तो खा लो । तुम तो तेज बल-बुद्धि सबके निधि हो लेकिन तो भी इन दुष्ट बुद्धि राक्षसों से बचे ही रहना' ॥ ७ ॥

हनुमानजी बोले, 'माताजी ! आप के आशीर्वाद से जिसकी रक्षा हो रही

मालिनी०—

विविधतरुभिरासीद्वाटिका सा समृद्धा
रघुपति दयिताऽऽसीत्संस्थिता यत्र सीता ।
सुललितरचनायां भव्यतायां वरिष्ठा
न्यवसदुत वसन्तः सर्वदा तत्र लुब्धः ॥ ९ ॥

मालिनी०—

जगति गुणिषु मान्या वाटिकाकर्मदक्षाः
असुरपतिनियुक्तास्तत्र गुर्व्या सुवृत्त्या ।
बहुधनबलसाध्याऽऽसीच्च तस्या व्यवस्था
अहरहरसुरेशः स्मैति ता रञ्जनार्थम् ॥ १० ॥

मालिनी०—

असुरकुलसुपूज्यायाः पुनर्देवतायाः
व्यलसदमितदीप्त्या मन्दिरं तत्र भव्यम् ।
जगति विदितमासीच्चैत्यनाम्ना विचित्रम्
श्रुतमभवदमुष्मिन्स्तम्भसाहस्रमुच्चम् ॥ ११ ॥

---

है उसे इस संसार में टेढ़ी नजर से देखने वाला कौन है ?' और ऐसा कहकर श्रद्धापूर्वक सीताजी को प्रणाम कर के सीताजी के देखते हुए हनुमानजी चले गये ॥ ८ ॥

रामचन्द्रजी की प्रिय पत्नी सीताजी जहाँ रहती थीं वह अशोक वाटिका कई प्रकार के वृक्षों से भरी-पूरी थी। सुन्दर रचना में तथा मनोहरता में सबसे श्रेष्ठ थी। वसन्त ऋतु लुब्ध होकर हमेशा वहीं रहता था ॥ ९ ॥

संसार में बाग के कार्य में जो विशेष दक्ष माने जाते थे उन्हें रावण ने अच्छी वृत्ति देकर उस वाटिका में रखा था। इसलिये उसकी व्यवस्था में भारी बाधा होती था। स्वयं रावण मनोरंजन के लिये प्रतिदिन वहाँ जाया करता था ॥ १० ॥

असुर कुल के पूज्य देवता भगवान् शंकर का अत्यन्त दीप्ति से शोभायमान तथा मनोहर मन्दिर उसी में विद्यमान था। वह 'चैत्यप्रसाद' नाम से जगत्प्रसिद्ध था। सुना जाता है कि उसमें ऊँचे-ऊँचे एक हजार स्तम्भ लगे थे ॥११॥

इन्द्र०—

निद्रां विकर्तुं हि दशाननस्य । विध्वंसनं सुन्दरवाटिकायाः ।
पर्याप्तमस्तीति धिया हनूमान् । चैत्यस्य चाप्यस्य तदा व्यमार्क्षीत् ॥१२

शार्दू०—

श्रीरामो जयतीत्युवाच हनुमानुत्पाट्य वृक्षोत्तमम्
एवं चाप्यपरं ततः परतरं तस्मात्परं तत्परम् ।
वृक्षं वृक्षमनु व्यभात्स हनुमानुत्पाटयँल्लीलया
अत्यल्पे समये बहून्तरुवरानुत्पाटयामास सः ॥ १३ ॥

शालिनी०—

शब्दस्तीव्रः पादपोत्पाटनस्य । श्रुत्वोन्निद्रः प्राभवत्कर्मचारी ।
रूपं दृष्ट्वाऽपाद्रवद्वायुसूनोः । अन्यान्सर्वान्बोधयामास शीघ्रम् ॥ १४ ॥

वसन्त०—

उद्यानरक्षकगणं प्रति ते प्रयाताः
सम्मोहितं किल सुरैर्मृतवत्प्रसुप्तम् ।
मुक्तैश्च मारुतिकृपालुतया स्वदुःखात्
तेऽशक्नुवन्कथमपि प्रतिबोद्धुमुच्चैः ॥ १५ ॥

---

हनुमानजी ने सोचा कि रावण की नींद हराम करने के लिये इस सुन्दर वाटिकाका तथा इस चैत्य प्रासादका विध्वंस करना ही पर्याप्त होगा ॥ १२ ॥

हनुमानजी ने एक उत्तम वृक्ष उखाड़कर 'भगवान रामजी की जय' का उच्चारण किया। इसी प्रकार दूसरा, तत्पश्चात् तीसरा, चौथा, पाँचवाँ इस तरह थोड़े ही समय में उन्होंने बहुत से वृक्ष उखाड़ डाले। वृक्ष के बाद वृक्ष उखाड़ते हुए वे वीर हनुमानजी बड़ी शोभा को प्राप्त हो रहे थे ॥ १३ ॥

पेड़ों के उखाड़ने का तीव्र शब्द सुनकर एक कर्मचारी की नींद टूट गई। लेकिन हनुमानजी का ( भयंकर ) रूप देखकर डर के मारे वह भागा तथा शीघ्रही उसने अन्य कर्मचारियों को जगाया ॥ १४ ॥

वे सब उद्यान के रक्षकों के पास गये। हनुमानजी की कृपा से जो देवता दुःखमुक्त हुए थे, उन्होंने उद्यान रक्षकों को ऐसा मोहित किया था कि वे मरे हुए से सोये थे। अतः वे कर्मचारी उन रक्षकों को बहुत प्रयत्न करने पर किसी प्रकार जाग पाये ॥ १५ ॥

शार्दू०—

ते भीता हनुमद्भयात्तदपि तूपालम्भमाश्रित्य ते
ऊचुर्युयमहो कथं प्रभवथ स्वप्ने निमग्ना इति ।
कश्चिद्दुष्टकपिर्विनाशयति हे संरक्षका वाटिकाम्
शीघ्रं हिंस्त कपिं न चेदसुरराड् वो हिंसिता निश्चितम् ॥ १६ ॥

शार्दू०—

शस्त्रास्त्रैः सह सज्जनाः पवनजं हन्तुं ययुस्ते तदा
चक्रैः प्रासगदाऽसिकुन्तविशिखैस्तस्योपरि प्राहरन् ।
कार्यं तस्य बभूव नैव शिथिलं शस्त्रास्त्रवृष्टया परम्
वज्राङ्गो हनुमान्स्थितस्तु गजराट् पुष्पैर्यथा ताडितः ॥ १७ ॥

शार्दू०—

उत्साहश्च बलञ्च शस्त्रनिचयो याता यदा संक्षयम्
शैथिल्यं न्यगमन्पलायितुममी चक्रुर्मनो निर्बलाः ।
वृक्षस्तत्र सुविस्तृतः पवनजेनोत्पाटितो लाघवात्
निक्षिप्तश्च तदाऽमुना बलवता हन्तुं सुदुष्टात्मनः ॥ १८ ॥

शार्दू०—

यातास्ते कृपणा मृतिं च युगपत्तेनैव मुक्त्वा तनूः
प्रायः सर्वनिशाचरा मृतिमिताः स्वल्पाश्च भिन्नाङ्गकाः ।

---

हनुमानजी के भय के मारे वे डर गये थे तो भी उन्हें उलाहना देते हुए वे बोले 'हे रक्षकों ! तुम लोग रक्षक होकर भी इस प्रकार नींद में कैसे मग्न हो जाते हो ? कोई दुष्ट वानर वाटिका को उखाड़ रहा है । शीघ्रही उसे मार डालिये नहीं तो निश्चितरूप से रावण तुमको मार डालेगा' ॥ १६ ॥

( कर्मचारियों के इस प्रकार कहने पर ) वे रक्षक अपने शस्त्रास्त्रों के साथ हनुमानजी को मारने के लिये गये । तथा उनके ऊपर चक्र, प्रास, गदा, तलवार, भाला, बाण आदि से प्रहार करने लगे । लेकिन उनकी उस शास्त्रवृष्टि से हनुमान जी का काम शिथिल नहीं हुआ । वे ऐसे स्थिर बने रहे जैसे फूलों से ताड़ित हुआ गजराज ॥ १७ ॥

जब उन राक्षसों का उत्साह, बल तथा शस्त्र समाप्त हुआ तब वे शिथिल हो गये और उन निर्बलों ने भाग जाने इच्छा की । उसी समय हनुमानजी ने एक बड़ा सा वृक्ष उखाड़कर सहज ही उन दुष्टों को मारने के लिये उन पर फेंका ॥१८॥

भग्नाङ्गा न्यगमन्दशानन गृहं स्वल्पाश्च शेषा मृतेः
चक्रुस्ते प्रतिबोधनं सुररिपोर्दुस्वप्नमग्नस्य ते ॥ १९ ॥

पृथ्वी०—

अहो सकलरक्षसामधिपते वचस्तेऽब्रुवन्
विनाशयति वानरः सुललितं वनं ते प्रियम् ।
गता वयममुं निहन्तुमवधीदसौ नः परम्
महाबलयुतः कपिस्त्वगपि तस्य वज्रोपमा ॥ २० ॥

वसन्त०—

इत्युक्तवत्सु वनरक्षकराक्षसेषु
धावन्त्यतीवजवतो दशवक्त्रधाम ।
काचिद्भयात्प्रमथितेव भृशं श्वसन्ती
सीतासुरक्षणकरीषु जगाम तत्र ॥ २१ ॥

वसन्त०—

बध्वा करौ वदति सा स्म भृशं सुभीता
राजञ्छृणु प्लवगरूपधरः प्रमत्तः ।
कश्चित्सुरोऽविशदशोकवने निशायाम्
उत्सादितं ह्यकुरुत प्रमदावनं ते ॥ २२ ॥

---

बेचारे रक्षक उतने ही प्रहार से एकही साथ देह त्यागकर मृत्यु को प्राप्त हुए। प्रायः सब मारे गये तथा बहुत थोड़े अंग भंग हुए तथा जीवित बच गये अंग भंग हुए तथा मृत्यु से बचे, चन्द राक्षस रावण के घर गये तथा उन्होंने दुःस्व न देखने वाले रावण को जगाया ॥ १९ ॥

वे बोले 'हे राक्षसों के अधिपते आपका प्रिय सुन्दर अशोक वन एक वानर नष्ट कर रहा है। हम उसे मार डालने के लिये गये परन्तु उसने ही हमको मार डाला। वह वानर महान बल वाला है तथा उसकी त्वचा भी वज्र के समान है' ॥ २० ॥

वन रक्षक इस प्रकार बोल ही रहे थे कि उसी समय सीताजी की रक्षिकाओं में से एक बड़े जोर से दौड़ती हुई वहाँ पहुँची। वह जोर से हाँफ रही थी तथा भय के कारण घबड़ाई हुई मालूम पड़ती थी ॥ २१ ॥

अत्यन्त घबराई वह हाथ जोड़कर बोली, हे राजन्! सुनिये कोई देवता

भुजङ्ग०—

निहन्तुं गता रक्षकास्तीक्ष्णशस्त्रैः। प्रहारानमीषां तु नामन्यतासौ।
सकृद् वृक्षघातेन सञ्चूर्णितास्ते। पुनर्वाटिकां संविकर्तुं स लग्नः।२३।

शार्दू०—

सर्वे वृक्षवराः सुदुर्लभतरा उत्पाट्य सम्पातिताः
कुञ्जाः पुष्पसुशोभिताः प्रमथिताः क्रीडास्थलं सादितम्।
सोपाना मणिनिर्मिताश्च सरसां भग्नाश्च छिन्ना गृहाः
हा हाऽसौ व्यकरोदशोकवनिकामेवं स धृष्टः कपिः॥ २४॥

उपजा०—

यत्रास्ति सीता स तमेव वृक्षम्। विहाय सर्वं व्यकरोन्न जाने।
विशिष्टहेतोः श्रमतोऽथवा तु। श्रमः कुतस्तस्य महाबलस्य॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जेऽशोकवाटिका-
विध्वंसनं नाम चतुर्थः सर्गः॥ ४॥

---

वानर रूप धारण करके रात में अशोक वन में घुसा है और उसने आपका वह प्रमदावन उजाड़ डाला है॥ २२॥

उसे तीक्ष्ण शस्त्रों से मारने के लिये रक्षक लोग गये थे परन्तु उनके प्रहारों को उसने कुछ भी नहीं गिना। (अन्त में) एकही बार वृक्ष का प्रहार करके उसने सबको पीस डाला तथा वह फिर वाटिका उजाड़ने में लगा है॥ २३॥

हाय! हाय! उसने तो सभी दुर्लभ तथा श्रेष्ठ वृक्ष उखाड़कर गिरा दिये हैं। फूलों से शोभमान कुञ्ज एकदम मथ डाले हैं। क्रीडास्थल नष्ट कर दिया है। सरोवरों की मणिनिर्मित सीढ़ियाँ तोड़ डाली हैं। तथा मकान छिन्न-भिन्न कर दिये हैं। इस प्रकार उसने सभी अशोक वाटिका नष्ट-भ्रष्ट कर डाली है॥ २४॥

जहाँ सीता है उसी वृक्ष को उसने छोड़ दिया है, बाकी सब का सब उजाड़ दिया है। यह पता नहीं कि सीता वाला वृक्ष उसने श्रम के कारण छोड़ दिया है या किसी और उद्देश्य से? लेकिन उस महाबलवान् को श्रम कहाँ से हो सकता है?॥ २५॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में लङ्का भयंकरकुञ्जके अन्तर्गत अशोक
वाटिका विध्वंस कहकर चौथा सर्ग समाप्त हुआ॥ ४॥

# अथ पञ्चमः सर्गः

शिख०—

विकृत्योद्यानं तत्पवनसुत ईषत्प्रशममैत
प्रपश्यन्युद्धार्थं पुनरपि सुयोगं स्थिरतया।
स्थिते तस्मिन्नेवं ध्वनिरभवदुच्चैर्निपतताम्
दशास्यः क्रुद्धस्तानतिबलवतोऽचोदयदुत ॥ १ ॥

उपजा०—

अशीतिसाहस्रमदो बलाढ्यम्। बलं तु युद्धोद्धतकिङ्कराणाम्।
सम्प्रेक्ष्य धीरो मुमुदे हनूमान्। उच्चैर्नदन्भूधरवद्बभूव ॥ २ ॥

उपजा०—

ते पर्यभूवन्सहसाऽञ्जनेयम्। रुषा वदन्तो युधि हिंस्त हिंस्त।
ततो हनूमानपि पुच्छतः स्वात्। चकार शब्दं तु तडित्कठोरम् ॥ ३ ॥

शिख०—

प्रशब्दात्तद्विभ्रृङ्खलितमभवत्किङ्करदलम्
प्रयासान्नेतॄणां कथमपि तदाभूत्स्थिरमदः।

---

इस प्रकार वह श्रेष्ठ उद्यान नष्ट-भ्रष्ट कर के युद्ध के अवसर की प्रतीक्षा करते हुए हनुमान्जी कुछ स्थिर हुए उनके इस प्रकार स्थिर रहते थोड़ी ही देर हुई कि योद्धाओं की आवाज मालूम पड़ी। उन बलवान योद्धाओं को क्रूर रावण ने प्रोत्साहित किया था ॥ १ ॥

किंकर नामक शक्तिमान् असुरों के दल को देखकर धैर्यवान् हनुमान्जी प्रसन्न हो गये और जोर से दहाड़ते हुए वे पर्वत के समान विशाल देह वाले हो गये। उस दल में अस्सी हजार राक्षस थे। तथा वे सब के सब युद्ध में निष्ठुर होने वाले थे ॥ २ ॥

'मार डालो ! मार डालो !' इस प्रकार जोर-जोर से कहते हुए उन्होंने हनुमान्जी का तिरस्कार किया। यह देखकर हनुमान्जी ने भी अपनी पुच्छ से बिजली की कड़क के समान भयंकर आवाज किया ॥ ३ ॥

उस पुच्छ के शब्द से किंकरों का वह दल तितर-बितर हो गया दलपतियों के प्रयत्नों से वह किसी प्रकार स्थिर हो पाया। तब हनुमान्जी ने शत्रुओं को

तदोचे गम्भीरं पवनतनयो मेघसदृशम्
वचो गर्जन्नुच्चैः परिचयमयं शत्रुभयदम् ॥ ४ ॥

उपजा०—
श्रीरामचन्द्रो जयतात्कृपालुः । तथा व्रताढ्या जनकात्मजा सा ।
असौ पुनर्लक्ष्मण उत्तमौजाः । जगर्ज वायोस्तनयो महात्मा ॥ ५ ॥

उपजा०—
रामस्य दासोऽस्मि खलाः शृणुध्वम् । अन्वीक्षितुं रामसतीं स्वशक्त्या ।
उल्लङ्घ्य सिन्धुं पुरमागतोऽस्मि । निशाचराणां च बलं निहन्तुम् ।६।

उपजा०—
विजित्य रक्षांस्यधिपं निहत्य । उपैमि रामं ह्यभिवन्द्य सीताम् ।
दशाननानां शतकानि मेऽग्रे । स्थातुं न शक्तानि कदापि युद्धे । ७ ॥

उपजा०—
स्वभाव एवैष हनूमतोऽस्ति । प्रवक्ति सामर्थ्यमसौ गिरा नो ।
तेषां विकर्तुं तु मनोबलं सः । अगर्जदेवं नच सोऽभिमानी ॥ ८ ॥

उपजा०—
परन्त्वभूत्किङ्करसैन्यसङ्घः । तेनैव भीतो गलितात्मशक्तिः ।
उद्यम्य शस्त्राणि च धर्मपूर्त्यै । पपात तस्योपरि तत्समन्तात् ॥ ९ ॥

---

डराते हुए, अपने बादल के आवाज के समान गम्भीर तथा ऊँचे आवाज से गर्जते हुए अपना परिचय दिया ॥ ४ ॥

श्रीरामचन्द्रजी की जय हो ! पतिव्रता सीताजी की जय हो ! उत्तम तेजस्वी लक्ष्मणजी की जय हो ! दुष्टों ! मैं रामचन्द्रजी का दास हूँ। अपने पौरुष से मैं समुद्र लांघकर जानकीजी को ढूंढ़ने के लिये तथा राक्षसों को मारने लिये लङ्का में आया हूँ। राक्षसों को जीतकर रावण को मारकर तथा सीताजी को प्रणाम कर मैं पुनः रामचन्द्रजी के पास जाऊँगा। कई सौ रावण मिलकर भी मेरे सामने युद्ध में कदापि नहीं ठहर सकते हैं ॥ ५-६-७ ॥

यह तो हनुमान्‌जी का स्वभाव ही है कि वे अपना सामर्थ्य अपनी वाणी से नहीं कहते हैं। लेकिन उनका मनोबल नष्ट करने के लिये वे इस प्रकार गर्जना किये अभिमान से नहीं ॥ ८ ॥

लेकिन उतने से ही वह किंकरों का सैन्यसमूह डर गया तथा उसका आन्तरिक बल नष्ट हो गया। अपने धर्म की पूर्ति के लिये वे शस्त्र उठाकर चारों तरफ से हनुमान्‌जी पर टूट पड़े ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—
गदाऽस्यृष्टयः शक्तयस्तोमराश्च । भुशुण्ड्यादिशस्त्राणि हस्ते गृहीत्वा ।
प्रजह्रुस्तदा तं निहन्तुं जवेन । अपाकर्तुमासन्न शक्ता यवं तम् ॥१०॥

उपजा०—
यथाऽचलाः सन्त्यचलाः सुवृष्ट्याम् । बभूव तद्वद्धनुमानकम्पः ।
शस्त्रास्त्रवृष्ट्या विकृतं न किञ्चित् । यतस्त्वगासीत्कुलिशेन तुल्या ।११।

उपजा०—
तदैव वायोः सुत ऐक्षतैकम् । तत्रैव तीक्ष्णं परिघं महान्तम् ।
तमेव हस्ते तरसा गृहीत्वा । निकन्दनं चारंभताञ्जनेयः ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—
रणे मारुतेः क्रुद्धमुदीप्तमास्यम् । सकृत्तेऽशकन्प्रेक्षितुं नो द्विवारम् ।
बलं लाघवं वीरतां स्फूर्तिमत्त्वम् । भवेदीक्षितुं तत्कथं कोऽपि शक्तः ॥१३।

उपजा०—
अशीतिसाहस्रमदो बलाढ्यम् । बलं समग्रं किल किङ्कराणाम् ।
हतं च रक्तस्य नदी विशाला । संवाहिता वायुसुतेन तत्र ।१४॥

---

गदा, तलवार, ऋष्टि, शक्ति, तोमर, भुंशुण्डी इत्यादि अपने-अपने शस्त्र हाथ में लेकर हनुमानजी को मारने के लिये उन्होंने बड़े जोर से आक्रमण किया लेकिन वे हनुमानजी को यव भर भी पीछे नहीं हटा सके ॥ १० ॥

घनघोर वृष्टि में जिस प्रकार पहाड़ अचल बने रहते हैं, उसी प्रकार उनकी शस्त्रास्त्रों की वर्षा में हनुमानजी अकम्पित बने रहे। उनकी त्वचा वज्र के समान होने से किंकरों के वे शस्त्रास्त्र उनका कुछ भी नहीं बिगाड़ सके ॥ ११ ॥

उसी समय हनुमानजी को वहाँ रखा हुआ एक भारी परिघ दीख पड़ा। फिर तो इसी को हाथ में लेकर उन्होंने किंकरों का सफाया करना शुरू किया ॥१२॥

वे किंकर हनुमानजी के क्रोधयुक्त तथा उद्दीप्त मुख को एक ही बार देख पाते थे; दुबारा नहीं। फिर उनका बल, शीघ्रता, वीरता तथा फुर्ती कोई कैसे देख सकता है ? ॥ १३ ॥

इस प्रकार ( थोड़े ही समय में ) अस्सी हजार किंकरों की वह श्रेष्ठ बल से युक्त सम्पूर्ण सेना वायुपुत्र हनुमानजीने मारकर खून की एक विशाल नदी बहा दी ॥ १४ ॥

पञ्चचा०—

हनूमताऽवशेषिता अपाद्रवन् तु येऽल्पकाः
विभिन्नगात्रका गता दशाननस्य मन्दिरम् ।
जितश्रमो मरुत्सुतस्तदोत्पपात वीर्यवान्
नगोपमं तु चैत्यमन्दिरं विभङ्क्तुमुद्यतः ॥ १५ ॥

स्रग्धरा०—

देवारेर्धर्मशत्रोः परमरतिमतः शङ्करे श्रेष्ठपुर्याम्
सौन्दर्ये भव्यतायां न च किमपि गृहं तत्र चैत्येन तुल्यम् ।
चैत्यः प्रासादराजो ह्यसुरकुलसुपूज्यस्य गङ्गाधरस्य
शम्भोरासीत्सुधाम स्ववदनहवनाद्यो दशास्ये सुतुष्टः ॥ १६ ॥

शालिनी०—

सम्पूज्याऽऽसीज्जानकी वायुसूनोः । प्राप्ता दुःखं दुःसहं राक्षसेशात् ।
पूज्यायाः वै देवताया गृहं सः । तेषां भञ्ज्यात्क्रोधशान्त्यै कथं नो ।१७।

उपजा०—

शब्दस्तडित्पातसमो बभूव । यदा हनूमान्निपपात चैत्ये ।
तन्मन्दिरं स्तम्भसहस्त्रयुक्तम् । बभूव भग्नं लवमात्रकाले ॥१८॥

---

हनुमान्‌जी द्वारा जानबूझकर ही न मारे हुए कुछ छिन्न-भिन्न अंगवाले किंकर जो संख्या में बहुत थोड़े थे, वे रावण के घर पर चले गये। लेकिन जिन्होंने श्रम को जीता था वे वीर्यवान् हनुमान्‌जी विना विश्राम किये ही पर्वत के समान ऊँचे चैत्य प्रासाद को भग्न करने के लिये तुरन्त उछल पड़े ॥ १५ ॥

जो देवताओं का और धर्म का शत्रु था, तथा जो शिवजी में परम भक्ति रखने वाला था, उस रावण की श्रेष्ठ नगरी लङ्का में चैत्य प्रासाद के समान सुन्दर तथा प्रशस्त कोई भी मन्दिर नहीं था। चैत्य श्रेष्ठ महल के रूप में था तथा रावण के किये स्वमस्तकों के हवन से प्रसन्न हुए गंगाधर शिवजी का धाम था ॥ १६ ॥

सीताजी हनुमान्‌जी की पूजनीया थीं और वे रावण द्वारा दारुण दुःख पा रही थीं। फिर अपने क्रोध की शान्ति के लिये रावण के पूजनीय देवता का मन्दिर हनुमान्‌जी क्यों न तोड़ डालें ॥ १७ ॥

जब हनुमान्‌जी चैत्य प्रासाद पर गिरे उस समय बिजली गिरने के समान

स्वागता०—

रक्षकाः समपतन्न तदग्रे । मेनिरे स्वकुशलं त्वपयाने ।
नाशकन्सुकृपणास्त्वपयातुम् । प्रागमन्यमपुरं क्षणमात्रे ॥ १९ ॥

उपजा०—

यावन्न योद्धुं कटकं ह्युपेतम् । यातुं मूर्ति रावणचोदितं यद् ।
तावन्महीसादकरोत्स चैत्यम् । महाबली मारुतिरप्रमेयः ॥ २० ॥

शालिनी०—

चैत्यं भित्वा वाटिकां चाप्यशोकाम् । वायोः पुत्रः सुष्ठु मन्येचकर्त ।
लङ्कापुर्या उन्नते मस्तके ते । मन्ये सत्यं रावणस्याभिमानम् ॥२१॥

उपजा०—

अशीतिसाहस्त्रमभूद्विनष्टम् । सैन्यं बलाढ्यं किल किङ्कराणाम् ।
चैत्योऽपि भूमावपतच्च भग्नः । श्रुत्वा दशास्यो विचचाल धैर्यात् ॥२२॥

पृथ्वी०—

व्यचिन्तयदसावहो मम समा मृताः किङ्कराः
कथं झटिति वानरादहह ! किं विधात्रा कृतम् ।

---

आवाज हुई तथा वह एक हजार खम्भों वाला विशाल मन्दिर पलक भर में भग्न हो गया ॥ १८ ॥

चैत्य के रक्षकों में हनुमान्जी के सामने जाने का साहस नहीं था। वे भागना ही चाहते थे। लेकिन बेचारे भाग भी नहीं पाये। क्षणभर में ही हनुमान्जी के हाथ से उन्होंने यमपुरी का रास्ता पकड़ा ॥ १९ ॥

रावण द्वारा प्रोत्साहित किया हुआ अन्य दल जब तक नहीं आया तब तक अनुपम महाबली हनुमान्जी ने चैत्य को भूमिसात् कर डाला ॥ २० ॥

इस प्रकार हनुमान्जी ने अशोकवाटिका तथा चैत्यप्रासाद को नष्ट कर के मानों लङ्का के दो उन्नत मस्तक काट डाले ( इससे भी ) यथार्थ ( कहा जाय ) तो ) मानों रावण का अभिमान ही नष्ट कर दिया ॥ २१ ॥

जब रावण ने सुना कि अस्सी हजार किंकरों का बलिष्ठ सैन्य नष्ट हुआ तथा चैत्य भी धराशायी हुआ; तो वह धैर्य से विचलित हुआ ॥ २२ ॥

उसने सोचा हाय ! मेरे समान ही बलवान अस्सी हजार किंकर एक वानर द्वारा थोड़ी ही देर में कैसे मार डाले गये ? विधाताने यह क्या किया ! अपने

शिरोभिरमरेश्वरः स्मरहरो मया तोषितः
तथा च शिवताण्डवादवकृपा कथं तन्मयि ॥ २३ ॥

पृथ्वी०-

करोति मयि सर्वदा शशिधरः कृपावर्षणम्
ददाति विजयं सदा मम कृते प्रसन्नो हृदि ।
विनश्यति जगत्प्रभोर्भ्रुकुटिभङ्गतः केवलम्
अहो स सहते कपेश्चपलतां न जाने कथम् ॥ २४ ॥

मालिनी०—

इति मनसि दशास्यः पीडितो नष्टधैर्यः
न च तदपि स चक्रे धैर्यभङ्गं प्रसिद्धम् ।
सुकुपितनयनाभ्यां क्रुद्धवद्दर्शयन्स्वम्
अवददथ निगन्तुं वै प्रहस्तस्य पुत्रम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे किङ्करैः सह युद्धं चैत्यविध्वंसनञ्चेति पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥

●

---

सिरों द्वारा तथा शिवताण्डवस्तोत्र द्वारा मैंने देवदेवेश्वर कामशत्रु भगवान शंकर को प्रसन्न किया था। लेकिन आज उनकी यह अवकृपा मेरे ऊपर कैसे हुई ॥ २३ ॥

वे चन्द्रशेखर भगवान् शंकर मेरे ऊपर हमेशा कृपा की वृष्टि करते थे तथा हृदय में प्रसन्न रहकर सदा मुझे विजय प्रदान करते आये हैं। उन प्रभु के केवल भृकुटी भंगमात्र से ही जगत् नष्ट हो जाता है; बड़े आश्चर्य की की बात है कि वे ही भगवान् आज उस वानर की चञ्चलता कैसे सहन कर रहे हैं ? ॥ २४ ॥

इस प्रकार रावण मनही मन अत्यन्त पीड़ायुक्त तथा धैर्यच्युत हो रहा था। लेकिन तो भी उसने बाहर से अपना धैर्य भंग प्रकट नहीं किया। क्रोधी नेत्रों से अपने को अत्यन्त गुस्सा भरा जैसे दिखाते हुए उसने प्रहस्तके पुत्र को युद्ध में जाने की आज्ञा दी ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चत्रिवाटिका में लङ्का भयंकर कुञ्ज के अन्तर्गत हनुमान्जी का किंकरों के साथ युद्ध तथा चैत्य को विध्वंस करना वर्णन करके पाँचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

●

# अथ षष्ठः सर्गः

शालिनी०—

जम्बूमाली यः प्रहस्तस्य पुत्रः । वेत्ताऽस्त्राणां तीव्रयुद्धोत्सुकश्च ।
श्रुत्वाऽऽदेशं हृष्टचेता बभूव । मन्ये दीपं प्रेक्ष्य हृष्टः पतङ्गः ॥ १ ॥

शिख०—

महादंष्ट्रः क्रूरः समरविजयी रासभयुजि
रथे स्थित्वा दुष्टः प्रचुरशरशस्त्रास्त्रलसिते ।
प्रतस्थे युद्धार्थं स्वगुणगणशंसां स्वमुखतः
मुहुः कुर्वन् रक्ताम्बरकुसुमालाविलसितः ॥ २ ॥

वसन्त०—

ज्याकर्षणात्स च चकार रवं विशिष्टम्
सम्प्रेक्ष्य तं पवनजोऽपि जहास किञ्चित् ।
उच्चैर्जगर्ज बलवान्तत ऊर्ध्वरेताः
कुर्वन्रवं गुणभवं सहसा नगण्यम् ॥ ३ ॥

---

प्रहस्तका पुत्र जम्बुमाली युद्ध के लिये अत्यन्त उत्सुक रहने वाला तथा अस्त्रों का जानकार था। रावण का आदेश सुनकर वह बड़ा प्रसन्न हुआ ? मानों दिया को देखकर पतंग प्रसन्न हुआ हो ॥ १ ॥

बड़ी-बड़ी डाढोंवाला क्रूर जम्बूमाली युद्ध में हमेशा विजय पाने वाला था। वह दुष्ट राक्षस अपने गदहे जुते हुए, प्रचुर मात्रा में बाण एवं शस्त्रास्त्रयुक्त रथ पर चढ़कर युद्ध के लिए निकल पड़ा। उसने लाल वस्त्र तथा लाल फूलों की माला पहिन रखी थी। वह अपने मुख ही से अपने गुणों की प्रशंसा करता हुआ जा रहा था ॥ २ ॥

हनुमान्‌जी को देखकर उसने धनुष की डोरी की विशेष आवाज किया। उसे देखकर हनुमान्‌जी भी थोड़ा हँसे। और उन बलवान उर्ध्वरेता ने ऐसी गर्जना की कि जम्बुमाली की धनुष की डोरी की आवाज को नगण्य कर दिया ॥ ३ ॥

शार्दू०—

तेनासौ कुपितः शरैः सुनिशितैर्विव्याध वायोः सुतम्
भेत्तुं किञ्चिदभूत्त्वचं स सफलो वज्रात्कठोरां तदा ।
नाराचैः प्रजहार हन्त दशभिर्बाह्वोस्तथा कर्णिना
वीरस्तच्छिरसि क्षणाच्च वदने तं चार्धचन्द्रेण च ॥ ४ ॥

उपजा०—

ततः प्रजग्राह शिलां हनूमान् । गुर्वीं निहन्तुं युधि राक्षसं तद् ।
चिक्षेप वेगेन तु तां बभञ्ज । प्रहस्तपुत्रो दशभिः शरैः स्वैः ॥ ५ ॥

उपजा०—

उत्पाट्य सालं पुनराञ्जनेयः । अभ्रामयत्तं जवतोऽन्तरिक्षे ।
क्षेप्तुं च तस्योपरितं निहन्तुम् । सङ्क्रीडयन्तत्तु रिपुं ह्यवेत ॥ ६ ॥

उपजा०—

तं भ्रामयन्तं दिवि सालवृक्षम् । ददर्श भीमाननमुग्रदर्पः ।
चकर्त सालं त्विषुभिश्चतुर्भिः । उत्साहयुक्तो युधि जम्बुमाली ॥ ७ ॥

---

उससे जम्बुमाली को बड़ा क्रोध आया तथा उसने हनुमान्जी को तीखे बाणों से बींध दिया। उसके बाण हनुमान्जी की वज्र के समान कठोर त्वचा को भी भेदनकर भीतर घुसने में समर्थ हो सके। उसने दस नाराचों से हनुमान्जी की भुजाओं में तथा एक कर्णी बाण से सिर में प्रहार किया। तत्पश्चात् एक अर्ध चन्द्राकार बाण से उनके मुख पर चोट पहुँचाई ॥ ४ ॥

तब हनुमान्जी ने उस राक्षस को मारने के लिये एक बड़ी भारी शिला उस पर दे मारी। लेकिन प्रहस्त पुत्र जम्बुमाली ने दस बाण मारकर उसे चूर-चूर कर दिया ॥ ५ ॥

फिर हनुमान्जी ने एक सालवृक्ष उखाड़कर उसी के प्रहार से जम्बुमाली को मारडालने के लिये उसे आकाश में घुमाना शुरू किया। यह सब लीला केवल शत्रु को खेलाने के ही लिये समझिये ॥ ६ ॥

जब उग्र अहंकार से युक्त जम्बुमाली ने भयंकर मुखवाले हनुमान्जी को सालवृक्ष को घुमाते हुए देखा तब बड़े उत्साह से चार बाण मारकर सालवृक्ष को काट डाला ॥ ७ ॥

उपजा०—

पञ्चेषुभिस्तस्य करे सुतीक्ष्णैः । एकेन वक्षस्यथ सन्तताड ।
स्तनान्तरे वै दशभिः पुनश्च । प्रहृत्य चोच्चैः स जगर्ज दैत्यः ॥ ८ ॥

उपजा०—

शरैरभूत्पूर्ण इवाञ्जनेयः । श्रान्तिर्न मोहो न तथापि तस्य ।
सम्प्रेक्ष्य धाष्ट्यं युधि राक्षसस्य । चिक्षेप भीमं परिघं हनूमान् ॥ ९ ॥

शिख०

प्रहाराच्छ्रोतारः शृणुतपविघोराद्धनुमतः
खरैरस्त्रैः शस्त्रैर्ध्वजवहनसूतैः सह रथी ।
बभूवैवं नष्टो न च तिलमपि प्रापुररयः
गतो जम्बूमाली यमसदनमेवं प्रमथितः ॥ १० ॥

पृथ्वी०—

अवैद्दशमुखो यदाऽम्रियत जम्बुमाली युधि
अचोदयदसौ पुनः सपदि सप्तमन्त्र्यात्मजान् ।
यथा हि शलभाः प्रसन्नमनसा प्रदीपं जवात्
प्रयान्ति कृपणा अमी पवनजं हि तद्वद् गताः ॥ ११ ॥

---

फिर पाँच बाण उनकी हथेलियों में मारे एक बाण से छाती में चोट की तथा दस बाण उनके स्तनों के बीच मारकर वह राक्षस बड़े जोर से गर्जना करने लगा ॥ ८ ॥

हनुमानजी के शरीर में तो बाण ही बाण हो गये। परन्तु न तो उनको थकावट आई न मोह हुआ। लेकिन इस प्रकार जब उस राक्षसकी ढीठता देखी तो उन्होंने एक भयंकर परिघ उस पर दे मारा ॥ ९ ॥

हे श्रोतागण ! उस हनुमानजी के वज्र के समान भयंकर प्रहार से गधे, अस्त्र, शस्त्र, ध्वज सवारी तथा सारथियों के साथ वह रथी इस प्रकार नष्ट हुआ कि शत्रु उसका तिल के समान भी टुकड़ा नहीं प्राप्त कर सकें। इस प्रकार जम्बुमाली हनुमानजी द्वारा मथित हो गया ॥ १० ॥

जब रावण ने जम्बुमाली की मृत्यु का समाचार जाना तब उसने शीघ्र ही मन्त्रियों के सात पुत्रों को युद्ध में जाने के लिये प्रेरित किया। जैसे टिड्डियों का दल प्रसन्न होकर दीपक के पास जाता है वैसे ही वे बेचारे हनुमानजी के पास प्रसन्न होकर चले गये ॥ ११ ॥

शार्दू०—

गत्वा ते सहसा ववर्षुरमितान्बाणान्सुतीक्ष्णांस्तदा
गर्जन्तः खलु हिंस्त हिंस्त गिरया सम्पर्यभूवंश्च तम् ।
आच्छन्नो हनुमानभूत्कपिवरो वृष्टया शराणां सकृत्
दृश्योऽभूत्स पुनर्यथा दिनमणिर्नीहारमुक्तोऽमलः ॥ १२ ॥

शार्दू०—

यष्टया यः सकृदाहतो भवति वै सर्पो यथा भीषणः
तद्वद्वायुसुतोऽभवत्प्रकुपितो गर्जन्पपातारिषु ।
चक्रे शत्रुनिकन्दनं स सहसा मुण्डैर्मही पूरिता
खं चीत्काररवेण चापि हनुमच्छब्देन सम्पूरितम् ॥ १३ ॥

शार्दू०—

पादाभ्यां निहता अमी करतलेनामुष्य मुष्टया तथा
केचिद्वज्रकठोरदीर्घवपुषा निष्पेशिता मारुतेः ।
केचित्पुच्छजवान्मृताश्च कतिचिद्वेगेन तज्जङ्घयोः
केचिद् गर्जनमात्रतो हनुमतो मन्त्रु भयात्केचन ॥ १४ ॥

---

उन मन्त्रियों के सातों पुत्रों ने 'मार डालो' 'मार डालो' ऐसी गर्जना करते हुए हनुमानजी का तिरस्कार किया तथा अगणित बाण हनुमानजी पर बरसाये। उस शरवृष्टि से हनुमानजी एकदम ढक गये। लेकिन जैसे सूर्य कुहरा से मुक्त होकर चमकता है वैसे ही वे शरवृष्टि से कुछ ही देर बाद दीखने लगे ॥ १२ ॥

छड़ी से एक बार पीटा गया साँप जिस प्रकार भयंकर होता हैं उसी प्रकार हनुमानजी अत्यन्त कुपित होकर जोर से गर्जना करते हुए शत्रुओं पर टूट पड़े। और शत्रुओं को मौत के घाट उतारने लगे। जमीन मस्तको से पट गई तथा आकाश राक्षसों के चीत्कारों से और हनुमानजी की गर्जना से निनादित हो गया ॥ १३ ॥

कुछ तो हनुमानजी के दोनों पैरों से मर गये, कुछ उनकी पकड़ से, कुछ मुक्के से, तथा कुछ उनकी वज्रसदृश कठोर तथा पर्वतप्राय देह से पीस डाले गये। कुछ उनकी पूँछ के झटके से, कुछ जंघाओं से मारे गये कुछ तो उनकी गर्जना से ही मर गये तथा कुछ भय से ॥ १४ ॥

शार्दू०—

अश्वेभोष्ट्रखराँस्तथोपकरणान्यन्यानि युद्धस्य वै
सर्वाण्युग्रबलो व्यनाशयदसौ भीमाननस्तद्रणे ।
एवं सर्वनिकन्दनं पवनजो रक्तेन लिप्तोऽकरोत्
तूष्णीं सौरिरिवाभवत्स भयदः कुर्वन्प्रतीक्षां रिपोः ।। १५ ।।

शालिनी०—

कीशः पुत्रान्मन्त्रिणां द्रागहिंसीत् । श्रुत्वा वार्तां राक्षसेशश्चकम्पे ।
भीमाद्यत्नात्किन्तु संवृत्य कम्पम् । युद्धार्थं सेनाग्रगानादिदेश ।।१६।।

उपजा०—

सेनाग्रगाः पञ्च बले विवृद्धाः । दुर्बुद्धयो नीतिविशारदाश्च ।
निशाचरा युद्धकलाप्रवीणाः । प्रतस्थिरे रावणशासनेन ।।१७।।

स्रग्धरा०—

ऊचे तान्राक्षसेशः परमनययुतं वाक्यमीषद्विचार्य
मन्यध्वं तं न वीराः कपिरिति समरे तस्य तर्क्यं न कर्म ।
प्रागैक्षे युद्धभूमौ प्रबलकपिवरान्नैकवारं परन्तु
नैनेनासन्कदाचित् कथमपि तुलनीया बले चापि मत्याम् ।।१८।।

---

घोड़े, हाथी, ऊँट, गधे तथा युद्ध के अन्यान्य उपकरण जो थे सभी को अमेय बलशाली तथा भयंकर मुखवाले हनुमानजी ने उस रण में नष्ट कर दिया। इस प्रकार सबका सफाया करने के बाद रक्त से नहाये हुए हनुमानजी यमराज के समान शत्रु की प्रतीक्षा करते हुए कुछ शान्त हुये ।। १५ ।।

बानर ने मन्त्रियों के सातों पुत्रों को भी शीघ्र ही मार डाला यह वार्ता सुनकर रावण काँपने लगा। बड़े प्रयत्न से उसने अपने कम्प को छिपाया तथा युद्ध के लिये सेना के आगे चलने वाले राक्षसों को आदेश दिया ।। १६ ।।

बल में बढ़े चढ़े वे सेना के आगे चलने वाले राक्षस संख्या में पाँच थे। वे दुष्टबुद्धि तथा युद्धनीति के ज्ञाता एवं युद्धकला में प्रावीण थे। वे सब रावण की आज्ञा से चल पड़े ।। १७ ।।

इन्हें रावण ने कुछ सोचकर यह नीति युक्त वाक्य कहा। हे वीरों ! युद्ध में उसको निरा वानर मत समझना उसका कर्म अत्यन्त भयंकर है। पहले मैंने युद्धमें बहुतेरे बन्दर बहुत बार देखे हैं परन्तु बल में तथा बुद्धि में इसके साथ उनकी तुलना नहीं हो सकती है ।। १८ ।।

पञ्चचा०—

अनेन मे सहायकाः सुरेन्द्रमानमर्दनाः
बिना सहायकेन वै हता रणे हठादहो ।
महर्षयस्तथा सुराश्च लोकपालकादयः
मया जिताः ससर्जुरेनमस्ति मे दृढं मतम् ॥ १९ ॥

पञ्चचा०—

परन्तु युद्धकौशले न कोऽपि वः कृते वरः
तथाप्यनिश्चितौ जयाजयौ हि युद्धभूमिषु ।
ततः परिश्रमेण तस्य शासनं भवेदतः
मतिं बलं परं स्वकं विधत्त वीक्ष्य वै क्रियाम् ॥ २० ॥

उपजा०—

एवं दशास्येन तु चोदितास्ते । सेनाग्रगाः पञ्च रथैः प्रयाताः ।
प्रदर्शयन्तोऽसुरसिद्धभावात् । दर्पं ह्यमर्षं महतीमहन्ताम् ॥ २१ ॥

स्रग्धरा०—

तत्रादौ दुर्धरस्तं सुनिशितविशिखैः पञ्चभिः प्राहरद्वै
तेनैवैद्वायुपुत्रो नभसि सपदि संवर्धयन्स्वं शरीरम् ।
मुञ्चन्तं तीक्ष्णबाणाञ्जलधरवदमुं दुर्धरं सन्निहन्तुम्
चण्डाद्वेगादमुष्मिन्नपतदपिनड्डुच्चैश्च साकं रथाश्वैः ॥ २२ ॥

---

यह अकेला है लेकिन इसने इन्द्र का मान मर्दन करने वाले मेरे अनेक साथी बलात् मार डाले हैं। निश्चित रूप से मालूम पड़ता है कि महर्षि, लोकपाल तथा देवता, जिनको मैंने जीता है उन्होंने ही इसकी रचना की हैं ॥ १९ ॥

लेकिन युद्ध कौशल में तुम लोगों से कोई श्रेष्ठ नहीं हो सकता है। तो भी युद्ध में जय या पराजय अनिश्चित ही होता है। इस लिये इस वानर को बड़े परिश्रम से दण्ड देना होगा। अतः अपना और पराया बल तथा बुद्धि को तौलकर कोई उपाय करना चाहिये ॥ २० ॥

इस प्रकार रावण द्वारा भेजे गये वे सेना के अग्रभाग में रहनेवाले राक्षस अपने पाँच रथों से गये। जाते समय वे अपने राक्षस-सुलभ-स्वभाव के कारण अभिमान गर्व तथा अहंकार व्यक्त कर रहे थे ॥ २१ ॥

युद्ध में सर्वप्रथम दुर्धर ने पाँच तीखे बाण हनुमानजी को मारे। उससे हनुमानजी अपना शरीर बढ़ाते हुए आकाश में चले गये और बरसात की बूँदों के

स्रग्धरा०—

दृष्ट्वा तन्मृत्युमूर्ध्वं युगपदगमतां द्वौ विरूपाक्ष एवम्
यूपाक्षश्चापि वेगात्तदुरसि गुरुभिर्मुद्गरैर्जघ्नतुस्तु ।
सालं प्रोत्पाट्य धीमान्दनुजवनकृशानुः सकृत्प्राहरन्तौ
तेनैवैतां मृतिं तौ युगपदतिबलौ भूमिमाश्लिष्य सुप्तौ ॥ २३ ॥

पृथ्वी०—

हरीश्वरमधावतां प्रघसभासकर्णौ ततः
त्रिशूलमथ पट्टिशं सुररिपू गृहीत्वा जवात् ।
ततः पवनजोऽग्रहीत् गिरिशिरः स्वहस्ते गुरु
उभावपि जघान तावतिबलो हनूमान्सकृत ॥ २४ ॥

शालिनी०—

शेषं सैन्यं वायुपुत्रेण नष्टम् । शस्त्रैरस्त्रैर्वाहनैश्चापि साकम् ।
हत्वा तत्प्रत्यैक्षतासौ पुनश्च । युद्धेच्छायाः सर्वथाऽतृप्त एव ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे जम्बुमालिनो बधः सप्तानाञ्च मन्त्रिपुत्राणां विनाशः सेनाग्रगानां हननञ्चेति षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥

---

समान बाणों को छोड़नेवाले दुर्धर के ऊपर प्रचण्ड वेग से गिरे। उससे रथ और घोड़े सहित दुर्धर का कचूमर निकल गया ॥ २२ ॥

दुर्धर को मारा गया देखकर विरूपाक्ष और यूपाक्ष दोनों भारी मुग्दर लेकर आकाश में गये और उन्होंने हनुमानजी की छाती में मुग्दरों का प्रहार कर दिया। तब राक्षस कुलरूप बनके लिये अग्निरूप हनुमानजी ने एक सालवृक्ष उखाड़कर एक ही बार उनपर प्रहार किया। लेकिन उतने ही से वे दोनों बलवान् राक्षस मृत्युको प्राप्त होकर भूमिका आलिंगन कर पड़े रहे ॥ २३ ॥

तत्पश्चात् वानरेश्वर हनुमानजी के पीछे प्रघस और भासकर्ण दोनों त्रिशूल और पट्टिश लेकर वेग से दौड़े! तब हनुमानजी ने एक भारी पर्वत शिखर लेकर उसी से एक ही बार में उन दोनों का काम तमाम कर दिया ॥ २४ ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी ने बाकी सैन्य को भी अस्त्र शस्त्र और वाहनों के साथ नष्ट कर दिया। सब सैन्य नष्ट करने के बाद युद्धेच्छा से सर्वथा अतृप्त हनुमानजी फिर योद्धाओं की प्रतीक्षा करने लगे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में लंका भंयकर कुञ्ज के अन्तर्गत जम्बुमालीका वध, सात मन्त्रिपुत्रों का सफाया तथा पाँच सेनाग्रगों का विनाश वर्णन करके छठाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

# अथ सप्तमः सर्गः

भुजङ्ग०—

हताः पञ्च सेनाग्रगा वानरेण । अभूच्चिन्तितो रावणोऽद्दोऽवगम्य ।
इदानीं पुनः कोऽस्ति सम्प्रेषणीयः । निहन्तुं कपिं युद्धमत्तं बलिष्ठम् ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

भृशं चिन्तितं प्रेक्ष्य तातं ततोऽक्षः । स्थितो नूतने यौवने योऽल्पबुद्धिः ।
जगादाभिमानी न चिन्तां कुरुष्व । अहं यामि युद्धे कपिं सन्निहन्तुम् ॥२॥

भुजङ्ग०—

दृढः स्यन्दनः स्वर्णजालेन युक्तः । महाघोषयुक्तःहयाश्चापि दिव्याः ।
सुतीक्ष्णैः शरैरक्षया तूणमाला । गदाः शक्तयश्चापि मे शत्रुहन्त्र्यः ॥३॥

भुजङ्ग०—

जिताः सर्वलोकास्तथा लोकपालाः । त्वया दिग्जये बन्धुना चापि भृण्मः ।
इदानीमहं यामि जेतुं प्लवङ्गम् । असङ्ख्यांश्च योधॄनहन्यश्च युद्धे ॥४॥

---

सेना में आगे रहने वाले पाँचो राक्षसों को वानर ने मार डाला यह जानकर रावण अत्यन्त चिन्तित हो गया। वह बड़ी व्यग्रता से सोचने लगा कि अब उस युद्धमत्त बलवान वानर को मारने के लिये किसको भेजा जाय ? ॥ १ ॥

अपने पिता को अत्यन्त चिन्तित देखकर अपरिपक्व बुद्धिवाला नवयुवक अक्षकुमार अभिमान के साथ बोला। हे पिताजी ! आप चिन्ता न कीजिये मैं उस वानर को मारने के लिये जाऊँगा ॥ २ ॥

सोने की जाली लगा हुआ मेरा रथ अत्यन्त मजबूत है तथा उसके चलते समय महान् घरघराहट होती है। उसमें दिव्य घोड़े जुते हैं। मेरे पास अत्यन्त तीक्ष्ण बाणों से खचाखच भरे कई अक्षय तरकस हैं। मेरी गदा तथा मेरी शक्तियाँ शत्रुओं को मार गिरानेवाली हैं॥ ३ ॥

पिताजी ! आपने तथा भाई मेघनाद ने दिग्विजय के समय सभी लोकों को तथा लोकपालों को जीता है ! इस समय उस असंख्य योद्धाओं को मार डालनेवाले वानर को जीतने के लिये मैं ही जाऊँगा।' ॥ ४ ॥

द्रुतवि०—
हनुमतस्तु विचार्य बलं तदा । दशमुखो विचचाल सकृत्परम् ।
सुतहठं सुदृढं परिपश्यता । इहि सुतेत्यमुना गदितं शनैः ॥ ५ ॥

शार्दू० —
तत्पश्चात्स्वरथेन वै हनुमता योद्धुं सहासौ ययौ
शंसन्नात्मबलं भृशं स्वमुखतः पश्यन्नुभौ स्वौ भुजौ ।
तं दृष्ट्वा हनुमानभूत्प्रमुदितः शत्रुञ्जयो वीर्यवान्
संविष्टं सुमहापशुं हि बधिकः सम्प्रेक्ष्य जाले यथा ॥ ६ ॥

मालिनी०—
त्रिभिरिषुभिरसौ सम्प्राहरद्वायुपुत्रम्
विविशुरुरगवत्ते मारुतेर्वज्रगात्रे ।
पुनरपि विशिखैस्तीक्ष्णैस्त्रिभिः प्राहरत्तम्
अकुरुत पुनरुच्चैरट्टहासं प्रहृत्य ॥ ७ ॥

स्वागता०—
प्राहरन्नभसि शस्त्रविदक्षः । वै शरं शरमनु प्लवगेन्द्रम् ।
वारयन्पवनजो व्यचरत्तान् । क्रीडयन्न सुरराट्सुतमेवम् ॥ ८ ॥

---

एक बार हनुमानजी के बल का विचार करके रावण कुछ विचलित हुआ परन्तु पुत्र का जोरदार हठ देखकर उसने धीरे से कहा 'अच्छा पुत्र जाओ' ॥५॥

तब वह अक्षकुमार अपने रथपर चढ़कर अपने ही मुख से अपने बल का बखान करता हुआ तथा अपनी भुजाओं को देखता हुआ हनुमानजी से लड़ने के लिये गया। उसे देखकर हनुमानजी ऐसे प्रसन्न हुए जैसे अपने जाल में फँसे हुए बहुत बड़े पशु को देखकर व्याध प्रसन्न होता है ॥ ६ ॥

पहले पहल अक्षकुमार ने हनुमानजी को तीन बाण मारे जो हनुमानजी के शरीर में सांप के समान घुस गये। तत्पश्चात फिर तीन अत्यन्त तीक्ष्ण बाण मारकर अक्षकुमार ठठाकर हँसा ॥ ७ ॥

शस्त्रविद्या का जानकार अक्षकुमार बाण के पीछे बाण छोड़ता हुआ, आकाश में विचरण करनेवाले हनुमानजी को बीधता था और हनुमानजी रावण के उस बेटे को खेलाते हुए उसके बाणों की वञ्चना करते हुए आकाश में विचरण करते थे ॥ ८ ॥

उपजा०—

गृह्णन्प्रहारं स्वतनौ क्वचित्सः । विवर्धयन्तस्य रुचिं तु युद्धे ।
आकाशमार्गे चपलश्चचार । प्रभुः स लीलापटुराञ्जनेयः ॥ ९ ॥

स्वागता०—

एष नैव भवति व्यथिताङ्गः । राक्षसनपि निहत्य बहूंश्च ।
मच्छरैः सुनिहते सति चापि । चिन्तनं ह्यकुरुताक्षकुमारः ॥ १० ॥

शिख०—

यदा किञ्चित्प्राभूच्छिथविशिखमाला तु शिथिला
सुकालं तं दृष्ट्वा दृढकरतलाद्वायुतनयः ।
जघानश्वान्दिव्यान्रथमपि बभञ्जातिसुदृढम्
पृथिव्यां ते सर्वे युगपदपतञ्छिन्नतनवः ॥ ११ ॥

शिख०—

रथे भग्ने सोऽक्षोऽसिधनुरिषुभिः साकमरथः
ततः स्थित्वाऽऽकाशे सुनिशितशरैः प्राहरदमुम् ।
गृहीत्वा कीशेन्द्रो नभसि तरसा तस्य चरणौ
धरण्यां सङ्क्रीडन्कुपितवदनः प्राक्षिपदमुम् ॥ १२ ॥

---

वे लीलापटु अंजनाकुमार हनुमानजी कभी कभी अपने शरीर पर बाण का प्रहार लेकर युद्ध में अक्षकुमार का हौसला बढ़ाते हुए आकाश में चपल गति से विचरण करते थे ॥ ९ ॥

कुछ देर बाद अक्षकुमार सोचने लगा, बहुत से राक्षसों को मारकर तथा मेरे बाणों से बिंध जाने पर भी इसको व्यथा नहीं होती है ( बड़े आश्चर्य की बात है । ) ॥ १० ॥

( चिन्तन के कारण ) जब उसके बाणों की झड़ी कुछ हल्की पड़ी तब ठीक समय जानकर अपने सुदृढ़ थप्पड़ों से हनुमानजीने उसके दिव्य घोड़ों को मार डाला तथा उसके सुदृढ़ रथको तोड़ दिया । वे सब गतप्राण तथा छिन्न भिन्न होकर धरती पर गिर पड़े ॥ ११ ॥

रथ भग्न हो जानेपर वह अक्षकुमार धनुष बाण तथा तलवार के साथ बिना रथ का ही आकाश में स्थित होकर अत्यन्त तीक्ष्ण बाणों से हनुमानजी पर प्रहार करने लगा । तब कुपित मुखवाले हनुमानजीने उसके दोनों पैर पकड़कर उसे खेल ही खेल में जमीन पर दे मारा ॥ १२ ॥

उपजा०—

सम्पश्यतां तत्परसेवकानाम् । जघान सोऽक्षं क्षणमात्रकाले ।
हत्वा पुनस्तानपि वायुपुत्रः । उच्चैर्जगर्जात्मबलेनपूर्णः ॥ १३ ॥

भुजङ्ग०—

दशास्यो यदावैत्स्वपुत्रस्य मृत्युम् । भृशं शोकमग्नस्तदासौ बभूव ।
स नो संवरीतुं स्वशोकं शशाक । तमेवं निरीक्ष्यावदन्मेघनादः ॥ १४ ॥

भुजङ्ग०—

पितर्यामि हन्तुं कपिं शोच मा त्वम् । मृतं जीवितं वा कपिं चानयामि ।
गतो मेऽनुजो वीरमार्गेण मृत्युम् । ततः शोचनीयस्त्वयैवं कथं सः ॥१५

शार्दू०—

ऊचे तं दशकन्धरो जगति ते भूयाद्यशोवर्धनम्
ऐच्छं पुत्र वदेस्त्वमित्थमिति वै त्वं मत्समोऽस्युत्तमः ।
पुत्रस्त्वं च भृशं प्रियो मम कृते त्वत्प्रेषणं नोचितम्
धर्मं नीतिमतं समीक्ष्य समरे त्वां प्रेषयामीन्द्रजित् ॥ १६ ॥

---

इस प्रकार हनुमान्‌जी ने अक्ष की रक्षा में तत्पर रहने वाले सेवकों के देखते क्षणभर में अक्षकुमार को मार डाला। अक्ष को मारकर फिर उसके सेवकों को भी मारकर, आत्मबल से भरपूर हनुमान्‌जी ने जोर से गर्जना की ॥ १३ ॥

जब रावण अक्षकुमार की मृत्यु का समाचार पाया तब वह अपने शोक का संवरण नहीं कर सका और बहुत शोकमग्न हुआ। रावण को शोकयुक्त देख कर उससे मेघनाद बोला ॥ १४ ॥

'हे पिताजी ! उस वानर को मारने के लिये मैं जाऊँगा। उसे जिन्दा या मरा जैसे भी हो ले आऊँगा। मेरा अनुज वीर मार्ग से मृत्यु को प्राप्त हुआ है, फिर वह आपके द्वारा इस प्रकार शोचनीय क्यों हो ?' ॥ १५ ॥

मेघनाद के इस प्रकार कहने पर रावण उससे बोला—'पुत्र ! जगत् में तुम्हारा यश वृद्धि को प्राप्त हो। तुम इसी प्रकार बोलोगे ऐसी ही मैंने इच्छा की थी। तुम युद्ध में मेरे ही समान हो। तुम मेरे अत्यन्त प्रिय पुत्र हो तथा मेरे लिये तुमको भेजना उचित नहीं है। लेकिन हे इन्द्रजित, धर्म तथा नीति की तरफ देख कर ही मैं तुम्हें भेज रहा हूँ ॥ १६ ॥

उपजा०—

गतेर्बलस्याथ मतेः प्रमाणम् । नैवास्ति तस्यामिततेजसश्च ।
शस्त्रास्त्रघातेन स नैव मर्ता । स्वतुल्यवीर्यं तमवेहि पुत्र ॥ १७ ॥

शिख०—

विधातव्यो यत्नस्तमतिबलिनं हन्तुमतुलम्
अमोघो यः सम्यक्कथमपि न युक्तो मृदुरणः ।
न सेनाभिः साकं गमनमुचितं पुत्र समरे
विधेह्यन्यं युक्तं त्वमपि रणविज्ञः स्वयमसि ॥ १८ ॥

उपजा०—

एवं दशास्येन सुशिक्षितोऽसौ । प्रशंसितो राक्षसपुङ्गवैश्च ।
रथेन दिव्येन दृढेन यातः । युद्धोत्सुकोऽमेयबलेन युक्तः ॥ १९ ॥

वसन्त०—

सम्प्रेक्ष्य मारुतसुतं रुधिरेण लिप्तम्
बीभत्सरूपधरमार्किसमं बलाढ्यम् ।
विस्फूर्ज्य चापमकरोदतितीव्रशब्दम्
दिव्यानिषून्खरतरान्धनुषो मुमोच ॥ २० ॥

---

हे पुत्र ! उस अमित तेजस्वी वानर की गति बल तथा बुद्धि का कोई माप नहीं है ( अर्थात् तीनों अतर्क्य है ) । शस्त्र के या अस्त्र के प्रहार से वह मरेगा नहीं उसे तुम अपने हो समान सामर्थ्य वाला समझो ॥ १७ ॥

हे पुत्र ! उस अत्यन्त बलवान् तथा अनुपम वानर को मारने के लिये ऐसा यत्न करो जो भली प्रकार अमोघ हो । उसके साथ मृदुता से लड़ना कभी भी ठीक नहीं है । तथा अन्य भी जो उचित मालूम पड़े उसे काम में ले आना क्योंकि तुम स्वयं भी रण के जानकार हो हो ॥ १८ ॥

इस प्रकार रावण द्वारा अच्छी तरह से पढ़ाया हुआ तथा राक्षसों द्वारा प्रशंसित हुआ मेघनाद एक सुदृढ़ तथा दिव्य रथ से रण के लिये चल पड़ा । वह बड़ा उत्साही तथा अत्यन्त बलशाली था ॥ १९ ॥

मेघनाद ने हनुमानजी को देखा । वे खून से लथपथ वीभत्स रूप धारण किये हुए थे । उन बल में बढ़े-चढ़े तथा यमराज के समान खड़े हनुमानजी को देखकर मेघनाद ने अपने धनुष की प्रत्यञ्चा का तीव्र शब्द किया तथा अत्यन्त तीक्ष्ण दिव्य बाणों को छोड़ा ॥ २० ॥

वसन्त०—

विश्रुत्य वायुतनयस्तु रथस्य घोषम्
भेरीमृदङ्गपटहानक शृङ्गघोषम् ।
विकृष्यमाणधनुषश्च गुणस्य घोषम्
ऐदुत्पतन्दिवि चकार बृहत्स्वघोषम् ॥ २१ ॥

वसन्त०—

तं क्रीडयन्पवनजो दिवि सञ्चचार
दूरं क्वचित्सुनिकटं क्व च लुप्ततामैत् ।
लीलापटुः क्वचिदिषून्वपुषा गृहीत्वा
उत्साहवृद्धिमकरोद्दशभालसूनोः ॥ २२ ॥

भुजङ्ग०—

तदाचिन्तयन्मानसे मेघनादः । हता येन कोटयोऽमिता राक्षसानाम् ।
अहो नैव कश्चिच्छ्रमस्तस्य चित्रम् । इदानीमपि क्षीणशक्तिर्न चायम् ।२३।

भुजङ्ग०

शरा ये तु शक्ता विभेत्तुं नगेन्द्रम् । विकर्तुं परं नाशकन्तेऽस्य किञ्चित् ।
न बाणेन मर्ता प्लवङ्गः कदापि । ततो ब्रह्मपाशेन बध्नामि कीशम् ।२४।

---

हनुमानजी ने मेघनाद के रथ की घरघर आवाज सुना । भेरी, मृदंग, पटह, आनक, सींग आदि बाजों की भी आवाज सुनी । खिंचे जाते हुए धनुष की डोरी की भी आवाज उन्होंने सुना । तब वे उछल करके आकाश में चले गये और स्वयं भी जोरदार आवाज उन्होंने किया ॥ २१ ॥

मेघनाद को खेलाते हुए हनुमानजी कभी निकट जाते, कभी दूर चले जाते, कभी अदृश्य हो जाते, इस प्रकार आकाश में चपलता से संचार करते थे । कभी-कभी बाणों को देह पर लेकर मेघनाद की उत्साह वृद्धि भी करते थे ॥ २२ ॥

तब मेघनाद ने सोचा अहो ! क्या आश्चर्य ! जिसने कई करोड़ राक्षस मार डाले उसको तनिक भी श्रम नहीं हुआ ? और अभी भी इसकी शक्ति क्षीण नहीं हुई है ॥ २३ ॥

मेरे पहाड़ों को भी तोड़ने की क्षमता रखने वाले बाण इसका कुछ भी नहीं बिगाड़ रहे हैं ? मालूम पड़ता है कि यह बाणों से नहीं मरेगा । तो फिर मैं इसको ब्रह्मपाश में बाँधूँगा ॥ २४ ॥

शालिनी०—

सञ्चिन्त्यैवं चेतसा मेघनादः । ब्राह्मे पाशे मारुतिं सन्निबद्धुम् ।
मुक्त्वा ब्रह्मास्त्रञ्चकारोच्चशब्दम् । चिन्ताग्रस्ताः सर्वदेवा अभूवन् ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जेऽक्षकुमारस्य हननं मेघनादेन सह युद्धञ्चेति सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥

---

इस प्रकार विचार करके हनुमानजी को ब्रह्मपाश में बाँधने के लिये उनपर ब्रह्मास्त्र का प्रयोग किया तथा बड़े जोर से गर्जना की। उस समय सभी देवता चिन्ता करने लगे अब क्या होगा ? ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में लंकाभयंकरकुञ्ज के अन्तर्गत अक्षकुमार का वध तथा मेघनाद के साथ युद्ध वर्णन करके सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥७॥

# अथाष्टमः सर्गः

शार्दू०—

ब्रह्मास्त्रं सहसा व्यभान्नभसि तच्छब्दाच्चकम्पे धरा
वैकल्यं न्यगमच्चराचरजगद्धा हेति चक्रे तदा।
दृष्ट्वा तद्धनुमानचिन्तयदिदं नो स्वीकरिष्ये यदि
सर्वं यास्यति संक्षयं मम कृते युक्तं न तत्सर्वथा ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

विकर्तुं न शक्तं हि किञ्चिन्ममेदम्। यतो ब्रह्मदेवो वरं प्रागदान्मे।
परं दातुमस्त्राय सम्मानमद्य। प्रहारात्ततो मूर्च्छनां नाटयामि ॥२॥

इन्द्र०—

नेष्यन्ति भूपं च ततोऽसुरा माम्। माता हृता येन यथा शुनाऽऽज्यम्।
वार्ता करिष्ये सह रावणेन। द्रक्ष्यामि चान्यं बहु यन्न दृष्टम् ॥३॥

इन्द्र०—

परपर्श हन्तास्त्रमनन्तवीर्यम्। वायोः सुतं शीघ्रमियाय शान्तिम्।
किन्त्वाञ्जनेयो निपपात भूमौ। ब्रह्मास्त्रपाशेन निबद्धवच्च ॥ ४ ॥

---

जब ब्रह्मास्त्र आकाश में चमका उसके शब्द से धरती काँपने लगी। सम्पूर्ण जगत् अत्यन्त विकल हो गया तथा हाहाकार करने लगा। ब्रह्मास्त्र को देखकर हनुमानजी ने मन में विचार किया कि यदि मैं इसको नहीं मानूँगा तो सब कुछ नष्ट हो जायगा और मेरे लिये वह उचित नहीं है ॥ १ ॥

ब्रह्माजी ने मुझे वर दे दिया है अतः यह अस्त्र मेरा बाल भी बाँका नहीं कर सकेगा। लेकिन आज इसको सम्मानित करने के लिये मैं मूर्च्छा का नाटक करूँगा ॥ २ ॥

फिर ये राक्षस मुझे राजा के पास ले चलेंगे। जैसे कुत्ता घी की चोरी करता है उसी प्रकार उसने माताजी का अपहरण किया है। फिर मैं रावण से बातें करूँगा। जो नहीं देखी गईं, ऐसी भी कई वस्तुएँ देखने को मिलेंगी। ( अतः मूर्च्छा ही ठीक है ) ॥ ३ ॥

खैर, ब्रह्मास्त्र आया उसने अनन्त सामर्थ्यवान् हनुमानजी का स्पर्श किया

उपजा०—
दैत्या अभूवन्परमाः प्रसन्नाः । जगर्जुरुच्चैर्जयतीन्द्रजिच्च ।
चक्रुस्तथा दुन्दुभिनादमुच्चैः । हनूमतस्ते परितो बभूवुः ॥ ५ ॥

शालिनी०—
केचित्क्रुद्धाः पादतः प्राहरन् तम् । केचिन्मुष्ट्या यष्टिकाभिस्तथैव ।
ऊचुः केचिद्रक्षसां शत्रुरेषः । बाढ़ं बद्धो हिंस्त मा मुञ्चतैनम् ॥ ६ ॥

शालिनी०—
केचिद् दृष्ट्वा तं विना बन्धनेन । सुष्ठुव्वज्ञास्ते चर्मरज्वा बबन्धुः ।
शान्तः सेहे मारुतिस्तच्च सर्वम् । ऊचे किञ्चिन्नैव भूमौ स्थितोऽसौ ॥७

भुजङ्ग०—
यदा मेघनादो ददर्शाञ्जनेयं । निबद्धं द्विधा चिन्तयामास तत्र ।
गतो मोघतां सर्वयत्नो यतोऽस्त्रम् । न सन्तिष्ठति ह्यन्यबन्धेन साकम् ॥८

भुजङ्ग०—
विजेताऽप्यजेताऽभवं युद्धभूमौ । जितो वानरोऽप्यत्र जेताऽभवच्च ।
प्रयोज्यं द्विवारं न चोक्तं तदस्त्रम् । अभूच्चिन्तया व्याकुलो मेघनादः ॥९॥

---

और वह शान्त हुआ । लेकिन हनुमानजी भूमि पर इस प्रकार गिरे जैसे उन्हें ब्रह्मास्त्र ने बाँध दिया हो ॥ ४ ॥

राक्षस बड़े प्रसन्न हुए । उन्होंने इन्द्रजित की जय के नारे लगाये तथा जोर-जोर से नगाड़े बजाये । वे हनुमानजी के चारों तरफ इकट्ठे हो गये । कुछ उनको लातों से मारने लगे, कुछ मुक्कों से तथा कुछ डण्डों से पीटने लगे । कुछ बोले—'बड़ी अच्छी बात हुई कि यह राक्षसों का शत्रु बँध गया । इसे मार डालो, छोड़ो मत' ॥ ६ ॥

कुछ अज्ञ राक्षस हनुमानजी को बन्धन से रहित समझकर चमड़े के रस्सों से बाँधने लगे । लेकिन हनुमानजी कुछ बोले नहीं । चुपचाप भूमि पर पड़े थे ॥७॥

जब मेघनाद ने हनुमानजी को चमड़े के रस्सों से बँधा देखा तो उसे बहुत चिन्ता हुई । वह मन हीं मन बोला मेरा सब परिश्रम व्यर्थ हुआ क्योंकि ब्रह्मास्त्र अन्य बन्धन के साथ रहता नहीं ॥ ८ ॥

युद्ध में मैं जेता होकर भी विजित हुआ और यह वानर विजित हुआ भी जेता बन गया । फिर उस अस्त्र का दुबारा भी प्रयोग नहीं हो सकता है । इस प्रकार मेघनाद चिन्ता से व्याकुल हो गया ॥ ९ ॥

शार्दू०—

मत्वा तं विजितं निशाचरगणा बद्धं वृथा चापि तम्
दर्पोक्तीर्जगदुर्मुहुः कटुतमाः शुश्राव ता मारुतिः ।
निन्युर्दुष्टनिशाचराः सदसि तं सन्ताडयन्तस्तदा
शान्तो निर्भय ऐत्तदापि हनुमान्सन्ताडयमानोऽपि तैः ॥ १० ॥

शार्दू०—

तं दृष्ट्वा व्यथया भयेन च विहीनं रावणः प्रावदत्
प्रष्टुं मन्त्रिण उद्धतं परिचयं ते चाप्यपृच्छन्ततः ।
कस्त्वं केन च चोदितोऽसि नगरे कस्मात्त्वमस्यागतः
सत्यं ब्रूहि न चेन्निशाचरवरास्त्वां हिंसितारो ध्रुवम् ॥ ११ ॥

भुजङ्ग०—

प्रलम्बेन पुच्छेन चक्रे स सम्यक् । दशास्यस्य सिंहासनादुच्चपीठम् ।
अभूदासनस्थो हनूमानमुष्मिन् । महाराडिवाभूच्च शोभायमानः ॥१२॥

वसन्त०—

तं मन्दरेण सदृशं ह्यसुराब्धिमध्ये
दृष्ट्वा स्थितं मथितुमब्धिमिवाञ्जनेयम् ।

---

केवल नाममात्र के बन्धन में होने पर भी राक्षसों ने हनुमानजी को विजित समझा तथा वे उन्हें दर्पभरे अत्यन्त कटु वाक्य सुनाने लगे । उन्हें हनुमानजी ने चुपचाप सुना । तत्पश्चात् वे दुष्ट निशाचर हनुमानजी को मारते हुए सभा में ले गये । हनुमानजी भी उनकी मार खाते हुए शान्त तथा निर्भय मुद्रा में सभा में गये ॥ १० ॥

भय तथा व्यथा से रहित हनुमानजी को देखकर रावण ने अपने मन्त्रियों से कहा, 'इसका परिचय पूछो ।' मन्त्री बोले —'हे वानर ! तू कौन है ? तुझे यहाँ किसने भेजा है ? तू कहाँ से आया है ? यह सब सत्य सत्य बता नहीं तो राक्षस तुझे निश्चित रूप से मार डालेंगे' ॥ ११ ॥

अपनी लम्बी पूँछ से हनुमानजी ने रावण के सिंहासन से भी भलीभाँति ऊँचा पीठ बनाया तथा उसपर वे महाराजा के समान आसनस्थ हो गये और बड़ी शोभा पाने लगे ॥ १२ ॥

असुरों के समाजरूप समुद्र को मथने के लिए मन्दराचल के समान हनुमान्

तत्तेजसा शमितदीप्तिरसौ समाजः
तूष्णीं तदाऽसहत तस्य समस्तधार्ष्ट्यम् ॥ १३ ॥

शार्दू०—

ऊचे वायुसुतोऽसुरेश्वर सदा सृष्टेर्लयः सम्भवः
स्थैर्यश्चापि भवन्ति यस्य मनसः सङ्कल्पतोऽनादितः ।
यं लोके बहुधा वदन्ति सुधियो यं प्राप्य नावर्तनम्
रामोऽसौ जनकात्मजा गुणमयी तस्यैव शक्तिः परा ॥ १४ ॥

शार्दू०—

तस्याहं लघुकिङ्करो जनकजामन्वीक्षितुं ह्यागतः
दृष्टा सुष्ठु मया सती जनकजा क्षुत्पीडया भक्षिता— ।
न्यासन्पक्वफलानि वानरतया विध्वंसिताः पादपाः
हन्तुं मामसुरा गता विनिहता युद्धे न दोषो मम ॥ १५ ॥

शार्दू०—

एकः सन्न बिभेमि बन्धनमिदं मत्या मया स्वीकृतम्
शक्तो नैव कदापि कोऽपि समरे योद्धुं मया राक्षसः ।

---

जी को विराजमान हुए देखकर, हनुमानजी के तेज से जिसका तेज ठंडा पड़ गया था ऐसा वह असुर समाज, उनकी सम्पूर्ण ढीठता शान्ति से सहन कर रह था ॥ १३ ॥

तब हनुमानजी रावण से बोले, 'हे असुरेश्वर ! सृष्टि का प्रादुर्भाव स्थैर्य तथा लय ये अनादि काल से ही जिनके संकल्प से होते रहते हैं, जिनको पण्डित लोग बहुत प्रकार से कहते हैं तथा जिनके प्राप्त होने पर पुनरागमन नहीं होता है, वे ही रामचन्द्रजी हैं और जनकजा उन्हीं की गुणमयी पराशक्ति हैं ॥ १४ ॥

उन्हीं रामचन्द्रजी का मैं एक छोटा सा सेवक हूँ तथा जनकजा को ढूँढता हुआ इस पुर में आया हूँ। मैंने उन सीताजी का दर्शन कर लिया है। पश्चात् भूख से पीड़ित होकर कुछ फल खाया हूँ और वानरी स्वभाव के कारण वृक्षों को तोड़ा हूँ। मुझे मारने के लिये जो असुर गये उनको मैंने (अपनी प्राणरक्षा के लिये) मारा। इसमें मेरा कोई भी अपराध नहीं है ॥ १५ ॥

अकेला होने पर भी मुझे किसी का डर नहीं है। यह बन्धन मैंने अपनी इच्छा से स्वीकृत किया है। रण में कोई भी राक्षस कभी भी मेरे साथ युद्ध नहीं

सोऽहं वच्म्यवगच्छ देह्यसुरराट् रामाय सीतां न चेद्
नाशस्ते भविता सुनिश्चितमिदं लङ्कानगर्या सह ॥ १६ ॥

शालिनी०—

जज्ञौ शक्तिं मारुतेर्मेघनादः । चक्रे व्यक्तं नैव हृत्स्थं भयं तु ।
नोचे किञ्चिच्छान्त आसीत्सभायाम् । बभ्रुः शान्तिं प्रेक्ष्य तच्छान्तिमन्ये ।१७।

शार्दू०—

वक्त्येषोऽति निरङ्कुशस्तदपि मे शान्ता सभा वर्तते
तद् दृष्ट्वाऽतिततापं राक्षसपतिः क्रुद्धोऽब्रवीन्मारुतिम् ।
रे शाखामृग यस्य बाहुबलतस्त्रस्यन्ति दिक्पालकाः
कैलासः सशिवश्चचाल विजिताः सर्वा दिशः पूर्णतः ॥ १८ ॥

शार्दू०—

देवेशो विजितोऽसकृच्छशिधरो येनास्ति सन्तोषितः
तस्मिन्राक्षसराजि तिष्ठति कपे रे मूर्ख किं जल्पसि ।
ऊचे वायुसुतः सहस्रभुजतोबाल्यादिभिर्निर्जितः
एकान्ते परदारहारकतया ख्यातश्च यस्तं ब्रुवे ॥ १९ ॥

---

कर सकता है। हे राक्षसराज ! वही मैं तुमसे कहता हूँ कि तुम रामचन्द्रजी को सीता को दे दो। यदि नहीं दोगे तो लंका नगरी के साथ ही तुम्हारा भी नाश होगा यह निश्चित है ॥ १६ ॥

हनुमानजी की शक्ति मेघनाद जानता था। लेकिन अपने दिल का भय वह व्यक्त न करते हुए शान्त बैठा था कुछ नहीं बोलता था। और उसको देखकर अन्य राक्षस भी तथैव मौन धारण किये हुए थे ॥ १७ ॥

यह तो अत्यन्त निरंकुश बक रहा है, और मेरी सभा एकदम शान्त बैठी है यह देखकर रावण सन्तप्त हो गया और क्रुद्ध होकर हनुमानजी से बोला—'रे बन्दर ! जिसके बाहुबल के कारण दिक्पाल तक डरते हैं, शिव सहित कैलास हिल गया था, दसो दिशाएँ पूर्णतः विजित हो चुकीं थीं, इन्द्र कई बार परास्त हो गया तथा जिसने शिवजी को पूर्ण सन्तुष्ट किया था उस राक्षसराज के रहते क्या मूर्खता पूर्ण बक-बक कर रहा है ?' फिर हनुमानजी बोले, 'सहस्रबाहु, बाली इत्यादि कई वीरों ने जिसको जीत लिया है तथा एकान्त पाकर दूसरों की औरतों को चुराने में जो विख्यात है उसी रावण से मैं कह रहा हूँ ॥ १८-१९ ॥

वसन्त०—

यस्याहनं निजसुतं स नपुंसकस्त्वम्
जल्पन्निति प्रशममिच्छसि सुष्ठ्वचैमि ।
एवं बलेन रहितं समरे निहत्य
नेच्छामि प्राप्तुमपकीर्तिमहो समन्तात् ॥ २० ॥

उपजा०—

श्रुत्वा चुकोपानिलजस्य वाक्यम् । दशाननोऽभूदतिरक्तनेत्रः ।
क्रोधातिरेकेण च कम्पमानः । आज्ञापयत्सर्वसभासदस्यान् ॥ २१ ॥

उपजा०—

सभासदो धावत शीघ्रमेव । कपिं निबध्नीत च हिंस्त मेऽग्रे ।
राजाज्ञया केचिदमुं निहन्तुम् । तदा ययुस्तत्क्षणमज्ञवीराः ॥ २२ ॥

शार्दू०—

बध्वाऽनेषत राक्षसाः पवनजं सन्ताप्यन्तःसभाम्
श्रुत्वा तत्तु विभीषणोऽपि झटिति द्रष्टुं गतो मारुतिम् ।
बद्धश्चापि सुरक्तरञ्जितमथाऽऽवृत्तं पुना राक्षसैः
दृष्ट्वा तं दुदुवे भृशं दशमुखं वाक्यं तदा प्रावदत् ॥ २३ ॥

---

जिसका अपना निजी पुत्र मैंने मार डाला वही तू नपुंसक इसी प्रकार बोलकर शान्ति की इच्छा कर रहा है यह तो मैं खूब जान रहा हूँ। तथा ऐसे निर्बल को रण में मारकर मैं चारों तरफ से अपकीर्ति प्राप्त करना नहीं चाहता हूँ ॥ २० ॥

हनुमानजी का वाक्य सुनकर रावण अत्यन्त क्रुद्ध हो गया, उसके नेत्र सुर्ख लाल हो गये। तथा अत्यन्त क्रोध के मारे काँपते हुए उसने सभी सभासदों को आज्ञा दी ॥ २१ ॥

'हे सभासदों ! शीघ्र ही दौड़ो इस बन्दर को बाँधो और मेरे सामने यहीं मार डालो।' राजाज्ञा मानकर उसी समय कुछ अज्ञानी सभासद हनुमानजी को मारने दौड़े ॥ २२ ॥

राक्षस हनुमानजी को बाँधकर तथा ताड़न करते हुए सभा में ले गये हैं; यह वृत्त सुनकर विभीषण भी शीघ्र ही हनुमानजी को देखने के लिये सभा में गया। वहाँ जाकर विभीषण ने देखा, हनुमानजी रस्सी में बँधे हुए हैं, खून से

शालिनी०—

राजन्दूता नैव वध्या भवन्ति। अन्यं दण्डं देहि कीशाय तस्मात्।
नीतिज्ञस्त्वं नैव योज्या ह्यनीतिः। श्रुत्वाऽसौ तद्वारयामास वीरान् ॥२४॥

स्रग्धरा०—

श्रोतारो वायुपुत्रः खलु जनकसुतां प्रेक्षितुं यात आसीत्
नासौ दौत्ये नियुक्तः कृतिरपि न च तस्याभवद्दूततुल्या।
क्रुद्धः पुत्रस्य मृत्योस्तदपि दशमुखो दूतवत्तं तु मत्वा
मायाया मारुतेस्तु व्यरमदविदितं चित्रमेतन्निबोध्यम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे हनुमद्बन्धनं सभायां रावणेन सह वार्ता चेत्यष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥



---

सने हुए हैं, तथा मारने वाले राक्षसों से घिरे हुए हैं। उस दशा में उन्हें देखकर विभीषण को अत्यन्त दुःख हुआ तथा वह रावण से बोला ॥ २३ ॥

'राजन्, दूत कभी भी वध्य नहीं होते हैं। इसलिये आप इस वानर को कोई अन्य दण्ड दीजिये। आप नीति के जानकार हैं, अनीति का उपयोग ठीक नहीं है। विभीषण का वाक्य सुनकर रावण ने राक्षसों को रोक दिया ॥ २४ ॥

हे श्रोताओं! हनुमानजी जनकसुता को ढूँढ़ने के लिये गये थे। (रावण के सम्बन्ध में) किसी दूतकर्म में उनकी नियुक्ति नहीं थी। उनकी कोई कृति भी दूत के समान नहीं थी। लेकिन रावण पुत्र की मृत्यु से क्रोधी होता हुआ भी (विभीषण के कहने से) हनुमानजी को दूत मानकर हनुमानजी की माया से ही (राक्षसों को उपर्युक्त आज्ञा दे चुकने पर भी) रुक गया, यह एक अविदित आश्चर्य भी समझने लायक है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में लङ्काभयंकरकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी का बँध जाना तथा सभा में रावण से वार्ता कहकर आठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥८॥



# अथ नवमः सर्गः

शार्दू०—

एवं ग्रस्तमतिस्तदा हनुमता वाक्यं दशास्योऽवदत्
वीराः स्नेहमयैः पटैः कुरुत वै पुच्छं कपेः प्रावृतम् ।
पश्चात्प्रज्ज्वलितं कुरुध्वमसुराः पुच्छेनहीनः कपिः
रामं प्रेत्य च चोदयिष्यति ततः सौभाग्यहर्ता बलात् ॥ १ ॥

शार्दू०—

तापान्नर्त्स्यति वेगतोऽयमिह सन्दग्धायमानोऽग्निना
हा ! हा ! प्रेक्ष्य ततो भविष्यति भृशं चास्मन्मनोरञ्जनम् ।
पुच्छेनास्म्यवमानितश्च कपिना मध्ये सभायां पुनः
अत्रैवैष च सुष्ठु लप्स्यति फलं दुष्कर्मणः स्वस्य च ॥ २ ॥

उपजा०—

वासांसि जीर्णानि वसामयानि । राजाज्ञया लातुमनेकभृत्याः ।
गताः हनूमान्व्यमृशत्तु तावद् । कार्यं स्वतः सिद्धमभून्ममेति ॥ ३ ॥

वसन्त०—

आध्यात्मिकादिषु मया द्वितयं विनष्टम्
यच्चाधिभौतिकबलं सुविनाश्यमेतत् ।

---

हनुमानजी की माया से जिसकी बुद्धि ग्रस्त थी ऐसा रावण सभासदों से बोला, 'वीरों ! वसायुक्त वस्त्रों को इसकी पूँछ में लपेट दो । उसके बाद उसमें आग लगा दो । तब यह पूँछजला अपशकुनी वानर हठ से सौभाग्य का अपहरण करता हुआ राम को ( आने को ) प्रेरित करेगा ॥ १ ॥

जब पूँछ में आग लगेगी तब यह अग्नि से जलने के कारण यहीं नाचना शुरू करेगा । फिर हम लोगों का भी बड़ा मनोरंजन होगा । पूँछ से ही तो इसने भरी सभा में मेरा अपमान किया है । उस दुष्कर्म का भी फल यह वानर यहीं पर चखेगा । इतना कहकर रावण बड़े जोर से हँसा ॥ २ ॥

राजाज्ञा से बहुत से सेवक नगर से वसायुक्त जीर्णवस्त्र लाने के लिये गये । तबतक हनुमानजी ने मन में सोचा मेरा कर्म तो स्वतः ही सिद्ध हो गया ॥ ३ ॥

आध्यात्मिक, आधिदैविक तथा आधिभौतिक बलों में से प्रथम दो तो मैंने

पुच्छानलेन तु दहानि पुरीं समग्राम्
शक्ष्यन्ति नैव मम वेगमिमे विरोद्धुम् ॥ ४ ॥

उपजा०—

महान्ति यन्त्राणि भयानकानि । वप्रे च गेहेषु च सुस्थितानि ।
पुर्याः सुदूरस्थितशत्रुवीरान् । हन्तुं प्रयोज्यानि विनाशयामि ॥ ५ ॥

उपजा०—

अन्यानि तद्वत्करणानि यानि । युद्धोपयोगीनि भयानकानि ।
न्यस्तानि हर्म्येषु सुरक्षितानि । विनाशयिष्यामि तदा व्यमार्क्षीत् ॥ ६ ॥

उपजा०—

तावद्वसाक्लिन्नपटान्स्वपृष्ठे । बृहत्सु भारेषु जना गृहीत्वा ।
बहूनि रक्षांस्यविशन्सभायाम् । पुच्छे निबद्धुं पवनात्मजस्य ॥ ७ ॥

उपजा०—

केचिद्धसन्तो वसनानि पुच्छे । बबन्धुरुत्साहयुताः परन्तु ।
आसीदनाच्छन्नमदः कथञ्चित् । याताः पुनर्लातुममी जवेन ॥ ८ ॥

---

नष्ट कर ही दिये हैं। तीसरा इनका यह आधिभौतिक बल नष्ट करना है। पूँछ में जो अग्नि लगेगी उसी से मैं सम्पूर्ण लङ्का जलाऊँगा। ये राक्षस मेरा वेग रोकने में समर्थ नहीं होंगे ॥ ४ ॥

मकानों में तथा परकोटे पर जो पुरी से दूर रहने वाले शत्रुओं को भी मारने के लिये काम में आनेवाले महान् भयङ्कर यन्त्र रखे हुए हैं, उन्हें मैं नष्ट कर डालूँगा ॥ ५ ॥

उसी प्रकार अन्य भी युद्धोपयोगी भयानक साधन हैं जो महलों में सुरक्षित हैं उनको मैं नष्ट कर डालूँगा ॥ ६ ॥

तब तक हनुमानजी के पूँछ में बाँधने के लिये वसा में सने हुए कपड़ों के बहुत से गट्ठर पीठ पर लादकर बहुत राक्षस सभा में प्रविष्ट हुए ॥ ७ ॥

कुछ उत्साही राक्षस हँसते हुए हनुमानजी की पूँछ में वस्त्र बाँधने लगे। लेकिन तो भी पूँछ के कुछ हिस्से पर वस्त्र पूरे नहीं पड़े। अतः वे फिर शीघ्र ही वस्त्र लाने के लिए नगर को चले गये ॥ ८ ॥

उपजा०—

पुनः पुनस्ते बहुवारमेवम् । चीराणि लातुं नगरं प्रयाताः ।
तथापि वासोभिरमुष्य पुच्छम् । सम्यक्तया नैव बभूव युक्तम् ॥ ९ ॥

उपजा०—

मायाश्च मन्त्राश्च दशाननस्य । रोद्धुं न शेकुर्बत पुच्छवृद्धिम् ।
क्रुद्धोऽभवत्तेन निशाचरेशः । कठोरचित्तस्त्वरयाऽऽदिदेश ॥ १० ॥

उपजा०—

सर्वाणि रक्षांसि पुरं प्रयान्तु । जीर्णानि वस्त्राणि नवानि चापि ।
सर्वाणि शीघ्रं समुपाहरन्तु । वसाश्च तैलञ्च घृतं तथैव ॥ ११ ॥

उपजा०—

हठेषु वै राजहठःप्रसिद्धः । कस्तस्य रोद्धा प्रभवेत्प्रजायाम् ।
पुनर्दशास्यः प्रथितः पृथिव्याम् । अमर्षशीलश्च खलश्च कोपी ॥ १२ ॥

उपजा०—

ततः समग्रं न चिरात्सभायाम् । उपस्थितं सर्वमभूद्यथाज्ञा ।
चीराणि तैलं च घृतं वसा च । प्राभूत्पुरं तै रहितं समस्तम् ॥ १३ ॥

---

इस प्रकार वे बार-बार वस्त्र लाने के लिये नगर को गये लेकिन तो भी हनुमानजी की पूँछ ( अधिकाधिक बढ़ते रहने से ) वस्त्रों से पूर्णतया युक्त नहीं हो पायी ॥ ९ ॥

रावण की सम्पूर्ण राक्षसी मायाएँ तथा मन्त्र शक्तियाँ हनुमानजी की पूँछ की वृद्धि को नहीं रोक पायीं । उससे राक्षसराज रावण कुपित हो उठा और उसने कठोर चित्त होकर शीघ्र ही राक्षसों को आदेश दिया ॥ १० ॥

सबके सब राक्षस शीघ्र ही नगर को जाँय और नये तथा पुराने सभी वस्त्र एवं सब की सब तेल घी तथा वसा यहाँ ले आवें ॥ ११ ॥

हठों में राजहठ प्रसिद्ध होता है । प्रजा में उसका रोकने वाला कौन होगा ? फिर रावण सम्पूर्ण भूमण्डल में क्रोधी अमर्षशील तथा दुष्ट कर के प्रसिद्ध भी था ॥ १२ ॥

खैर, रावण की आज्ञानुसार वस्त्र, तेल, घी, वसा सबका सब सभा में उपस्थित हुआ । सम्पूर्ण लंका नगरी उनसे बिलकुल खाली हो गई ॥ १३ ॥

उपजा०—

ऐक्षन्त तूष्णीं परमा विषण्णाः । सभासदः शक्रजिदादिवीराः ।
सर्वेऽन्वभूवन्पवनस्यपुत्रे । अदम्य वीरत्वमतर्क्यशक्तिम् ॥ १४ ॥

उपजा०—

बहूनि रक्षांसि पटैर्बबन्धुः । हनूमतः पुच्छमनन्तसङ्ख्यैः ।
रुद्धा ततस्तेन च पुच्छवृद्धिः । असीमलीलापटुना सभायाम् ॥ १५ ॥

शालिनी०—

दृष्ट्वा रुद्धां पुच्छवृद्धिं दशास्यः । सर्वैरास्यैरट्टहासश्चकार ।
दुष्टः शीघ्रं सेवकानादिदेश । भृत्याः पुच्छं वह्नि युक्तं कुरुध्वम् ।१६।

भुजङ्ग०—

अभूत्तस्य पुच्छं यदा वह्नियुक्तम् । प्रशान्तस्तथैवाञ्जनेयो बभूव ।
धियेच्छत्तु यःस्यां सुलीलासहायः । कथं शक्नुयादीश्वरं दग्धुमग्निः ।१७।

भुजङ्ग०—

प्रजज्वाल वह्निर्यदा सुष्ठु पुच्छे । तदाऽभ्रमयद्वह्नियुक्तं स पुच्छम् ।
सभायां सदस्यान्प्रदग्धुं ततश्च । पटाङ्गानि केशास्त्वभूवन्विदग्धाः ।१८।

---

मेघनाद वगैरह सब सभासदों को तथा राक्षस वीरों को बड़ा दुःख हो रहा था अतः वे अवाक् थे। शान्ति से तमाशा देख रहे थे। उन सभी ने हनुमानजी में अजेय वीरत्व का तथा अथाह शक्ति का अनुभव किया ॥ १४ ॥

बहुत से राक्षस हनुमानजी की पूँछ में अगणित वस्त्र बाँध रहे थे। जिनकी लीलापटुता की कोई थाह नहीं है, ऐसे हनुमानजी ने अपनी पूँछ की बढ़ोत्तरी रोक दी ॥ १५ ॥

जब पूँछ की बढ़ोत्तरी रुक गई तब रावण अपनी विजय समझकर दसों मुखों से ठठाकर हँसा। तथा शीघ्र ही उस दुष्ट ने सेवकों को आज्ञा दी, हे सेवकों ! अब शीघ्र ही पूँछ में आग लगा दो ॥ १६ ॥

जब हनुमानजी की पूँछ में आग लगा दी गई, वे उसी प्रकार शान्त बने रहे। 'इनकी लीला में सहायक होऊँ' ऐसी जिसकी सश्रद्ध इच्छा थी वह अग्नि ईश्वर को कैसे जला सकता ? ॥ १७ ॥

जब पूँछ में अग्नि अच्छी प्रकार से भड़क गया तब हनूमानजी ने अपनी अग्नि वाली पूँछ को सदस्यों को जलाने के लिये घुमाई। उसमें बहुतों के बाल और वस्त्र जल गये ॥ १८ ॥

भुजङ्ग०—
अपायन्भयात्ते विहायासनानि । प्रयातुं न शेकुर्निपेतुर्धरायाम् ।
स्वयं रावणो भीतियुक्तो बभूव । परं नानलस्तं तदा सन्ददाह ।।१९।।
भुजङ्ग०—
मनोरञ्जनेच्छां गृहीत्वा समाजः । प्रसन्नः स्थितः स्वासने किन्तु हन्त ।
अपश्यद्धनूमानमुष्यैव नृत्यम् । समाजस्य तद्राक्षसानां सभायाम् ।।२०।।
शार्दू०—
सन्द्रष्टुं ननु रक्षसां गतिविधिं तूष्णीं स्थितोऽसावभूत्
तापात्क्षीणबलं तथा च विकलं तं राक्षसा मेनिरे ।
ऊचे राक्षसराट् तदा पवनजं सम्प्रेक्ष्य शान्तं स्थितम्
यावच्छान्तवदस्ति हेऽसुरवरा बध्नीत तावद् दृढम् ।। २१ ।।
शार्दू०—
पश्चाद् भ्रामयतैनमेवमसुरा पुर्यां ज्वलन्तं बलात्
पापस्यास्य च घोषणां पथिषु वै कुर्वन्त उच्चैः पुनः ।
शेकुर्भ्रामयितुं तु ते पवनजं तस्यैव शान्त्या परम्
किञ्चित्तत्करकम्पने सति भयाद्दूरं भृशं दुद्रुवुः ।। २२ ।।

---

अपने आसन छोड़-छाड़ कर जब वे भागने लगे तो वे भाग भी नहीं पाये। बेचारे धरती पर गिर गये। स्वयं रावण भी डर गया था लेकिन उस समय अग्नि ने रावण को जलाया नहीं ।। १९ ।।

वह राक्षसों का समाज मनोरंजन की इच्छा से प्रसन्न होकर अपने अपने आसन पर बैठा था लेकिन हनुमानजी ने उस सभा में राक्षस समाज का ही नृत्य देखा ।। २० ।।

तत्पश्चात् राक्षसों की गतिविधि का निरीक्षण करते हुए हनुमानजी कुछ देर शान्त हुए। लेकिन राक्षसों ने माना कि अग्नितापको लेकर आई हुई विकलता के कारण इसका बल क्षीण हो गया है। हनुमानजी को शान्त पड़े देखकर रावण बोला—'हे राक्षसों ! जब तक यह शान्त है तभी तक इसे अच्छी तरह से बांध लो ।। २१ ।।

उसके बाद इसको जलते हुए ही, रास्ते में इसके पाप की उच्च स्वर से घोषणा करते हुए नगर में जबरदस्ती घुमा लो। रावण की आज्ञानुसार राक्षस हनुमानजी को उनकी शान्ति के कारण ही घुमा सके। लेकिन कहीं थोड़ा सा भी उनका हाथ हिल जाता था तो वे डर के मारे दूर भाग जाते थे।। २२ ।।

शार्दू०—

राक्षस्यः पवनात्मजस्य भयदं वृत्तं यदाऽवेदयन्
सङ्कल्पं जनकात्मजाऽकुरुत चेत्पत्यौ दृढा मे रतिः ।
तन्मेऽसौ प्रियकृत्तमः कपिवरः पीडाविमुक्तो भवेत्
दग्धाङ्गान्यपि तस्य पूर्वसदृशान्याशु स्युरेवं तदा ॥ २३ ॥

शार्दू०—

सर्वज्ञो हनुमानमूं जनकजाया भावनां स्वे हृदि
जज्ञौ तां मनसा प्रणम्य बहुधा व्यानञ्ज श्रद्धां तदा ।
बद्धोऽसावसुरैर्न किन्तु नगरं सम्प्रेक्षितुं स्वेच्छया
स्मृत्वा स्वां जननीमभून्न रुचिरं तद्बन्धनं तत्कृते ॥ २४ ॥

उपजा०—

स्वभाव एवैष हनूमतोऽस्ति । सङ्क्रीडयन्सुष्ठु हिनस्ति शत्रुम् ।
स्मृत्या परं वै जनकात्मजायाः । बभूव कर्तुं विवशस्त्वरां सः ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे हनुमतः
पुच्छलीलावर्णनं नाम नवमः सर्गः ॥ ९ ॥

---

जब राक्षसियों ने हनुमानजी का भयंकर वृत्त सीताजी को सुनाया तब उन्होंने 'यदि अपने पति में मेरा दृढ़ अनुराग है तो वह मेरा अत्यन्त प्रिय कार्य करने वाला वानर शीघ्र ही पीड़ा से विमुक्त हो तथा उसके जले हुए अंग पूर्ववत् दृढ़ हों' ऐसा दृढ़ संकल्प किया ॥ २३ ॥

सर्वज्ञ हनुमानजी सीताजी की उस भावना को अपने हृदय में समझ गये, तथा उन्होंने सीताजी को मन से प्रणाम करके अपनी श्रद्धा व्यक्त की । उनको राक्षसों ने बाँधा नहीं था किन्तु दिन में नगर अच्छी प्रकार देखने के लिये वे अपनी इच्छा से ही बँध गये थे । लेकिन माता सीता का स्मरण करने पर उन्हें वह बन्धन अच्छा नहीं लगा ॥ २४ ॥

यह तो हनुमानजी का स्वभाव ही है कि शत्रु को अच्छी प्रकार खूब खेला कर तब मारते हैं लेकिन माता सीताजी की स्मृति से वे शीघ्रता करने के लिये विवश हुए ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में लङ्काभयङ्करकुञ्ज के अन्तर्गत
हनुमानजी की युद्धलीला का वर्णन करके नवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥९॥

# अथ दशमः सर्गः

पञ्चचा०—

यदा स्मृताऽम्बिका हनूमताऽभवत्स चोदितः
न यापयन्क्षणं स वै जगर्ज मेघवद् बली।
निशाचराः प्रदुद्रुवुर्विहाय तं ततो जवात्
भयेन मूत्रमुत्सृजन्त एव तस्य गर्जनात् ॥ १ ॥

पञ्चचा०—

पुनश्चकार लाघवात्स्वदेहमञ्जना सुतः
लघुं भृशं तदा बभूव सर्वबन्धनात्पृथक्।
अशेषवस्त्रराशयो घृतादिभिश्च संयुताः
सकृत्तदापतन्क्षितौ बभूवुरग्निसात्क्षणात् ॥ २ ॥

पञ्चचा०—

तथैव किन्तु पुच्छलग्नपावको ज्वलन्नभूत्
तदद्भुतं बभूव सर्वरक्षसां प्रपश्यताम्।
सुदूरदेशमाश्रयन्त ईक्षणं तु केवलम्
प्रचक्रिरे निशाचरा भयेन मूढमानसाः ॥ ३ ॥

---

जब हनुमानजी को माता सीताजी की याद आई तब वे (शीघ्रता करने के लिये) प्रेरित हुए। एक क्षण भी न बिताते हुए बलवान् हनुमानजी ने बादलों के टकराने के समान भयंकर गर्जना की। उनकी गर्जना से राक्षस उन्हें छोड़कर भय के मारे पेशाब करते हुए बड़े वेग से भाग चले ॥ १ ॥

तब हनुमानजी ने सहज ही अपना शरीर अत्यन्त छोटा कर दिया। फिर तो वे सभी बन्धनों से तत्काल मुक्त हो गये। घी आदि से भीगे हुए सभी वस्त्र एक ही बार में जमीन पर गिर गये और उनका वह ढेर क्षण भर में जलकर राख हो गया ॥ २ ॥

लेकिन हनुमानजी की पूँछ में लगी हुई आग उसी प्रकार जल रही थी। उन राक्षसों के देखते यह एक बड़ी अद्भुत बात हुई। भय के मारे किंकर्तव्य विमूढ होकर वे राक्षस दूर देश में स्थित हुए केवल झांक रहे थे ॥ ३ ॥

पञ्चचा०—

पुनर्दधार भीमदेहमुग्रकर्मणः कृते
सुरक्तनेत्रमुग्रदंष्ट्रमार्किवद्भयानकम् ।
ततः स उत्पपात धाम्नि पार्श्ववर्तिनि प्रभुः
स्वपुच्छपावकेन तच्चकार वह्निभोजनम् ॥ ४ ॥

पञ्चचा०—

पुनस्ततोऽन्यहर्म्यमैद्बभूव सोऽग्निभोजनम्
पुनः परं ततः परं गतो दहन् गृहाण्यसौ ।
निमित्तमात्रमेव धावनं बभूव मारुतेः
ददाह वह्निरेव सेवयार्चितुं कपीश्वरम् ॥ ५ ॥

पञ्चचा०—

स्त्रियोर्भकाश्च बालका बहिर्गृहेभ्य आगताः
भृशं भयेन भाविताश्च रोदनं प्रचक्रिरे ।
निहन्तुमाञ्जनेयमस्त्रशस्त्रपाणयस्तदा
स्थितास्तु हर्म्यवासिनो विमोघयत्नतां गताः ॥ ६ ॥

---

तत्पश्चात् उग्र कर्म करने के लिए हनुमानजी ने अत्यन्त भयंकर देह धारण किया। यमराज के समान उनके उस भयंकर देह की आँखें अत्यन्त रक्त वर्ण की हो रही थीं। वे उछलकर पास वाले मकान पर कूद गये। तथा पूँछ वाली अग्नि से उन्होंने उसमें आग लगा दी ॥ ४ ॥

फिर वे दूसरे महल पर गये तथा उसमें भी आग लग गई। तत्पश्चात् फिर तीसरा फिर चौथा इसी प्रकार वे महलों को जलाते गये। हनुमानजी की दौड़-धूप केवल निमित्त मात्र ही हो जाती थी। अपनी सेवाओं से कपीश्वर हनुमान् जी की अर्चना करता हुआ अग्नि ही स्वयं उन महलों को जलाता था ॥ ५ ॥

अत्यन्त भयभीत होकर मकानों में से स्त्रियाँ छोटे बच्चे बालक आदि सभी बाहर आ गये और उन्होंने रोना शुरू कर दिया। जो समर्थ थे अपने शस्त्रार्थ हाथ में लेकर डट गये लेकिन उनका प्रयास असफल हुआ ॥ ६ ॥

पञ्चचा०—

अलक्ष्यताऽस्य पावके पुनश्च चञ्चला गतिः
पुनः कठोरचर्मता सति त्रये फलं कथम् ।
यदाऽभवन्समुद्यतास्तु वह्निशान्तिकर्मसु
परन्तु मोघतां गतानि तानि वै पुनः पुनः ॥ ७ ॥

पञ्चचा०—

अवैच्चरैर्यदा दशाननः स्वपुच्छवह्निना
कपिर्दहत्यमुष्य दुर्गमीशवत्पुरत्रयम् ।
प्रदर्शयन्स्वमुद्यतं दशाननोऽन्यकर्मणि
जगाद तान्कुरुध्वमात्मशक्तितोऽस्य शासनम् ॥ ८ ॥

पञ्चचा०—

दशाननो विभीषणश्च मेघनाद उद्गताः
प्रजाहितात्स्वधर्मतो बृहद्बले सति ह्यपि ।
न कुर्वते क्रियां भयाद्वयं कथं विचिन्त्य ते
निराश्रया विमूढकाः क्षतिं व्यलोकयन्दृशा ॥ ९ ॥

---

अग्नि के अन्दर एक तो साफ दीखता नहीं था, दूसरे हनुमानजी की गति अत्यन्त चञ्चल थी, तीसरे उनकी त्वचा वज्र के समान अभेद्य थी। तीनों के होने से वे महल मालिक कैसे सफल होते ? जब वे अग्नि बुझाने में जुट गये तो पुनः पुनः प्रयत्न करने पर भी उनके यत्न विफल सिद्ध हुए ॥ ७ ॥

जब चरों द्वारा रावण ने जाना कि वानर अपनी पुच्छ की अग्नि से उसी प्रकार पुर को जला रहा है जैसे शिवजी ने त्रिपुर को भस्म किया था तब रावण अपने को अन्य कर्मों में उद्यत जैसा दिखाता हुआ उन्हें बोला, 'आप लोग अपनी शक्ति से उसका शमन करें ॥ ८ ॥

उन्होंने सोचा रावण, विभीषण और मेघनाद ये महान् बल के होते हुए भी प्रजाहित से और स्वधर्म से विरक्त हो गये हैं। भय के मारे वे कोई क्रिया नहीं कर रहे हैं फिर हम लोग कैसे कर सकते हैं ऐसा सोचकर वे मूढ़ तथा निराश्रय होकर सब क्षति अपनी आँखों से देख रहे थे ॥ ९ ॥

पञ्चचा०—

सुतुङ्गहर्म्यमालिका महामदोद्धतास्तथा
अपारशस्त्रसङ्ग्रहा रथादिवाहनालयाः ।
शतघ्निका भयप्रदाश्च रत्नसङ्ग्रहास्तथा
धगद्धगत्प्रजज्वलुस्तु पुच्छवह्नियोगतः ॥ १० ॥

पञ्चचा०—

अयेऽम्ब ! तात ! पुत्र धाव ! भ्रातरेहि ! हा प्रिये !
भयानकं स्म चीत्करोति सर्वतस्तु तत्पुरम् ।
दशाननोऽहरत्स्त्रियं तु दण्डभागिनो वयम्
अहो कथं विडम्बना विधेरगद्यता सुरैः ॥ ११ ॥

पञ्चचा०—

प्रयाति यत्र पावकः स्म मन्दतां यदा भिया
व्यनाशयत्तदैव तस्य मारुतिः स्वयं भयम् ।
पुरानलस्तु रक्तमांसमादकैश्च तर्पितः
अतो गृहादिकं चकार भस्मसात्स कोपतः ॥ १२ ॥

---

अत्यन्त मदोद्धत के समान आकाश में ऊँचा सिर उठाई हुई महलों की कतारें, अपार शस्त्रसंग्रह, रथ आदि वाहनों के संग्रहालय, भयानक शतघ्नियाँ तथा रत्नों के संग्रह सब हनुमानजी की पुच्छाग्नि से धक् धक् जल रहे थे ॥ १० ॥

'अरी मैय्या !' 'हा पिताजी !' 'पुत्र, दौड़ो !' 'पतिदेव ! शीघ्र आइये !' 'हा ! मैं मरा !' इस प्रकार चारों तरफ से वह नगर भयानक रूप से चीत्कार कर रहा था। 'रावण ने स्त्री का हरण किया लेकिन उसका दण्ड हमारे मत्थे मढ़ा गया। अहो ! यह विधाता की कैसी विडम्बना है।' इस प्रकार वे राक्षस बोल रहे थे ॥ ११ ॥

जहाँ कहीं डर के मारे अग्नि मन्दता को प्राप्त होता था वहाँ पर स्वयं हनुमानजी अग्नि का डर नष्ट कर देते थे। पहले राक्षसों ने रक्त मांस तथा शराब आदि की आहुतियाँ देकर अग्नि को तृप्त किया था इसलिए अब वह अग्नि क्रोध के मारे उनके आवास वगैरह सब कुछ जला रहा था ॥१२॥

पञ्चचा०—

अचिन्तयद्दशाननः कपिश्चतुर्षु वा त्रिषु
गृहेषु वै विमुच्य वह्निमेष्यति क्षणाद् बहिः ।
परं ददाह मारुतिः पुरं समग्रमासुरम्
कयापि बाधया विना तताप तेन रावणः ॥ १३ ॥

पञ्चचा०—

अचिन्तयत्स्वचेतसा दशाननोऽग्निरेष वै
न मायया न मन्त्रशक्तितः प्रयास्यति क्षयम् ।
यतस्तयोः प्रयुक्तिरस्ति मारुतात्मजे वृथा
अपाकरोमि कण्टकं तु कण्टकेन तच्छुभम् ॥ १४ ॥

पञ्चचा० —

अचोदयद्विचिन्त्य नीरदेवतां पुरोपरि
जलं जवेन वर्षितुं निरस्तुमग्नि वर्धनम् ।
तदैव मारुतिश्चरन्प्रवेगतः पुनः पुनः
ददाह रावणस्य धाम वै समन्ततो बृहत् ॥ १५ ॥

पञ्चचा०—

यदा ददाह रावणस्य धाम वायुजो महान्
रतेर्गृहं सभागृहं प्रिया गृहाणि यान्यपि ।

---

रावण ने सोचा था कि यह वानर दो चार मकान जलाकर शीघ्र ही पुरी के बाहर चला जायेगा लेकिन हनुमानजी ने तो बिना किसी विघ्न बाधा के सम्पूर्ण लंका जला डाली, यह देखकर रावण भीतर ही भीतर जल उठा ॥ १३ ॥

रावण फिर अपने मन में सोचने लगा कि यह अग्नि माया द्वारा या मन्त्र शक्तिद्वारा तो नष्ट होने का नहीं क्योंकि उनका प्रयोग हनुमानजी पर असफल ही होगा। अब कण्टकेनैव कण्टम् इसी न्याय से काम चलाना अच्छा होगा ॥ १४ ॥

ऐसा सोचकर उसने वरुण को लंका पर जोरों से जल बरसाकर अग्नि की वृद्धि को रोकने के लिये प्रेरणा की। उसी समय अत्यन्त वेग से विचरण करते हुए हनुमानजी ने रावण के धाम को भी चारों तरफ से जलाना शुरू किया ॥ १५ ॥

जब वायुपुत्र हनुमानजी ने रावण का धाम जलाना शुरू किया तब रति-

पुनश्च शस्त्रसङ्ग्रहान् हयेभरासभादिकान्
समस्तवाटिका अपि क्षणाच्च रक्षसां पतेः ॥ १६ ॥

पञ्चचा०—

असौ तथापि शान्त एव मारुतेर्भयाद् गृहे
विमूढको विनष्टदर्प अश्मदेहितामितः।
प्रवेशितो यदाऽनलस्तु रावणस्य तद् गृहे
बलात्प्रचोदितोऽभवद्विनेच्छयाऽपि रावणः ॥ १७ ॥

पञ्चचा०—

जलेश्वरस्तदाऽकरोन्नभो बृहद्घनैर्युतम्
अवर्षयच्च वार्यसौ गजस्य हस्तवत्पृथु।
हनूमतः प्रकोपतो घृतं बभूव तज्जलम्
चतुर्गुणो जगाम वह्निरम्बरं भयङ्करः ॥ १८ ॥

पञ्चचा०—

द्रुतं बभूव काञ्चनं ववौ धरातले तदा
सुतुङ्ग मन्दिराणि यानि पेतुरग्नितापतः।

---

गृह, सभागृह, प्रियाओं के गृह, शस्त्रागार घोड़ा हाथी गधा इत्यादिकों की शालाएँ सब जला डाले, यहाँ तक कि लंकापति रावणकी वाटिकाएँ तक क्षण भरों में जला डालीं ॥ १६ ॥

( इतनी क्षति हो रही थी ) लेकिन रावण अपने घर में हनुमानजी के डर के मारे शान्त बैठा था। उसका दर्प नष्ट हो गया था, मनमें मूढता छाई हुई थी। वह पत्थर के समान निश्चल शरीर वाला हो रहा था लेकिन हनुमानजी ने जब उस मकान में भी आग लगाई तब बिना इच्छा के ही बलात् कुछ कार्य करने के लिये रावण प्रेरित हुआ ॥१७॥

उसी समय वरुण देवता ने आकाश को बड़े-बड़े मेघों से भर दिया तथा हाथी की सूड़ के समान मोटी धाराओं से जल बरसाना शुरू कर दिया। लेकिन हनुमानजी के कोप के कारण वह जल घी बन गया और भयंकर अग्नि की लपटें पहले की अपेक्षा आकाश में चौगुनी ऊँची जाने लगीं ॥ १८ ॥

उस बढ़ी हुई अग्नि के कारण सोना पिघल गया तथा वह जमीन पर बहने

पतन्ति तानि चक्रिरे ध्वनिं भयावहं परम्
मभार नैव रक्षसां बलं तदापि सज्जनाः ।। १९ ।।

पञ्चचा०—

कपीश्वरे प्रधावति प्रवेगतोऽस्य पादतः
गृहं प्रभग्नतां तु किञ्चिदैद् भृशं दृढं तदा ।
अधोमुखः शनिर्बभूव तत्र सज्जना गृहे
जगाद कोऽसि मारुतिं करोषि किं शनिस्त्वहम् ।। २० ।।

पञ्चचा०—

उवाच मारुती रविर्गुरुर्ममास्ति नान्यथा
गुरोः सुतोऽसि मे नमोऽस्तु ते ततो ग्रहेश्वर ।
जहार मेऽम्बिकां दशाननः सुदुष्टधीः शने
प्रवृत्तिमेव मातुरागतोऽस्मि लब्धुमुत्पतन् ।। २१ ।।

पञ्चचा०—

दशाननोऽग्निनादहत्तु पुच्छमुन्नतं मम
अतो दहामि तत्पुरं भृशं रुषा ग्रहेश्वर ।

---

लगा । ऊँचे-ऊँचे मकान अग्नि के ताप से भयंकर आवाज करते हुए धराशायी होने लगा । परन्तु इतने पर भी राक्षसों का दल मरा नहीं ।। १९ ।।

हनुमानजी के इस प्रकार अत्यन्त वेग से दौड़ने में उनके पैर से एक सुदृढ़ मकान खण्डित हो गया । सज्जनों । उस बन्द मकान में नीचे मुख लटकाए शनि था । वह हनुमानजी से बोला 'मैं शनि हूँ । तुम कौन हो ?' ।। २० ।।

हनुमानजी बोले 'सूर्य भगवान मेरे गुरु हैं । मैं झूठ नहीं बोल रहा हूँ । इस लिये आप मेरे गुरु पुत्र लगते हैं । हे ग्रहेश्वर, मैं आपको प्रणाम करता हूँ । मेरी माताजी को दुष्ट बुद्धि रावण हर लाया है । अतः माताजी का पता लगाने के लिए मैं समुद्र लांघकर यहाँ आया हूँ' ।। २१ ।।

रावण ने मेरी ऊपर उठी हुई पूँछ अग्नि से जला दी है इसलिए अत्यन्त क्रोध में भरकर मैं उसकी नगरी जला रहा हूँ । हे शनैश्चर, आप बन्धन से मुक्त हो

शनेऽभवस्तु बन्धनाद्विमुक्त इच्छसीह किम्
कृषीय किं भृशं प्रियं त्वदीयमद्य तद् वद ॥ २२ ॥

पञ्चचा०—

महत्सुखं त्वदेभ्युवाच तं शनिस्तु हर्षितः
दशाननोऽस्त्यधर्मकर्मकृत्सु मूर्ध्नि संस्थितः ।
बबन्ध मां कपे स धूर्तविद्यया छलेन च
कृतं त्वया प्रियं भृशं प्लवङ्ग पूर्वमेव मे ॥ २३ ॥

पञ्चचा०—

वरं ददामि यः पुमान्विभर्ति ते स्मृतिं हृदि
कदापि नैव पीडितो भविष्यतीति मे दृशा ।
निगद्य चैवमैच्छनिर्दिगन्तरं यथारुचि
दशाननस्य तत्पुरं विलोकयन् दृशा स्वया ॥ २४ ॥

स्रग्धरा०—

एधाश्चक्रेऽग्निरञ्भ्यो जगति गदति तत्कारणं नैव कोपः
हेतोर्वैज्ञानिकात्तन्न मम मतिगतं चेदृतं ते वदेयुः ।

---

गये हैं। अब आप क्या चाहते हैं? मैं आपका कौन सा प्रिय कार्य करूँ? उसे कहिये।' ॥ २२ ॥

अत्यन्त प्रसन्न होकर हनुमानजी से शनि बोला 'तुमने मुझे बहुत सुख दिया है'। सचमुच रावण अधर्म कर्म करने वालों में मूर्धन्य है। हे वानर, उसने मुझे धूर्त विद्या द्वारा तथा छल द्वारा बांध दिया था। तुमने पहले ही मेरा बहुत प्रियकार्य कर दिया है ॥ २३ ॥

मैं तुमको वर देता हूँ कि जो मनुष्य हृदय में तुम्हारा स्मरण करता है उसे मेरी दृष्टि द्वारा कुछ भी कष्ट नहीं होगा। इतना कहकर शनि अपनी अभिमत दिशा को चला गया। जाते समय शनि ने लंका को अपनी (दुष्ट) नजर से देखा था ॥ २४ ॥

पानी से अग्नि वृद्धि हुई, दुनिया में लोग कहते हैं कि इसमें हनुमानजी का कोप कारण नहीं था वह तो वैज्ञानिक कारण से हुआ था। लेकिन मैं उससे सहमत नहीं हूँ। यदि वही सत्य है तो वे लोग बतलायें कि किस हेतु से अत्यन्त तेज अग्नि

कस्माद्धेतोर्ममार ह्यसुरबलमहो वह्नितो नो प्रवच्मि
वायोः पुत्रः समर्थो रघुपतियशसे सर्वमेवं चकार ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे लङ्कादहनं शनेर्मुक्तिश्चेति दशमः सर्गः ॥ १० ॥



---

में भी असुरों का दल नहीं मरा ? मैं तो कहूँगा कि ये सब कार्य रामचन्द्रजी के यश के लिये हनुमानजी ही किये हैं ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में लंकाभयंकर कुंज के अन्तर्गत लंका दहन तथा शनि की मुक्ति वर्णन करके दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ १० ॥



# अथैकादशः सर्गः

ननु क्रियते किञ्चित्पिष्टपेषणं; सद्यः समाप्तस्य सर्गस्यान्तिम श्लोकस्य स्पष्टीकरणञ्चोपयुक्तत्वात् ।। १ ।।

कैश्चिदाधुनिकैः हनुमच्चरितलेखकैः स्वीकृतोऽयं वैज्ञानिको हेतुः । यथाऽणुद्वयं हाइड्रोजनस्याक्सीजनस्यैकोऽणुश्च मिलित्वा जलस्याणुद्वयं भवति । तीव्राग्निसंयोगात् द्वावपि विभक्तौ भवतः । विभाजने सति द्वावपि ज्वलने सहायकौ भवत इति ।। २ ।।

यद्येवमेवाभविष्यत्खाण्डववनदाहसमये वर्षाया रोधनकर्मणि श्रीकृष्णार्जुनौ व्यस्तौ नाभविष्यताम्; स्वयं चेन्द्रोऽपि वह्नेः शमनार्थं मेघान्प्रेरितान् नाकरिष्यत् ।। ३ ।।

कुतर्कवादिनां कृतेऽस्यापि प्रत्युत्तरं नाशक्यम् । परन्तु प्रत्युत्तरादौ ते ब्रुवन्तु 'हनुमत्कृपैव हेतुरस्ति' अस्मिन्मते तेषां काऽऽपत्तिः ? ।। ४ ।।

---

अब कुछ पिष्टपेषण कर रहा हूँ । साथ ही अभी हाल ही में समाप्त हुए दशम सर्ग के अन्तिम श्लोक का स्पष्टीकरण उपयुक्त होने से कर रहा हूँ ।।१।।

कुछ आधुनिक हनुमच्चरित लेखकों ने इस विज्ञान (साइन्स) सम्मत हेतुको स्वीकृत किया है । जैसे हाईड्रोजन के दो अणु और आक्सीजन का एक अणु मिलकर दो अणु जल के बन जाते हैं । ($2H_2+O_2=2H_2O$) तीव्र अग्नि के संयोग से दोनों विभक्त होते हैं । तथा विभाजित होने पर दोनों ज्वलन में सहायक होते हैं ।। २ ।।

(सज्जनों ?) यदि ऐसा ही होता तो खाण्डव वन के दहन के समय श्रीकृष्ण और अर्जुन वर्षा को रोकने के काम में व्यस्त नहीं होते; स्वयं इन्द्र भी अग्नि की शान्ति के लिये मेघों को प्रेरित नहीं करते ।। ३ ।।

खैर कुतर्क वादियों के लिए इसका भी प्रत्युत्तर अशक्य नहीं है परन्तु प्रत्युत्तर से पूर्व वे बतावें कि 'हनुमत्कृपा ही हेतु है' इस मत में उन्हें क्या आपत्ति है ? ।। ४ ।।

पुनर्यत्र सुवर्णमपि तीव्राग्निदाहेन द्रवीभूय जलवद्भूमौ ववौ तत्र राक्षसाः कथं न मम्रुः? कच्चिदस्यापि कश्चिद् वैज्ञानिको हेतुः ? ॥ ५ ॥

हनूमतः शिवत्त्वं वेदशास्त्रपुराणैः सुस्पष्टम् । नात्र कश्चिद्भावनातिरेकः । अतः सर्वसमर्थत्त्वात् हनुमत्कृपयैव जलेनाग्निविवर्धनं, राक्षसानामत्युग्रदाहेऽपि सुरक्षा च बभूवतुरित्येव मतं ग्रहणीयमिति ।६।

द्रुतवि०—

दशमुखो विममर्श तु रक्षसाम् । न हि कदापि बलं समतामियात् ।
हनुमतस्तु बलस्य रणाङ्गणे । सुरपुरेऽपि जिते सति राक्षसैः ॥७॥

द्रुतवि०—

अनलशक्तिरमुष्य कपेरहो । किमपि नैव विकर्तुमभूत्क्षमा ।
जलमहो भजते घृततुल्यताम् । श्रुतिगतं न जने क्वचिदीदृशम् ॥ ८ ॥

वसन्त०—

शक्ताऽस्ति मे न मतिरस्य बलावगाहे
लङ्काकृता प्रमथिता स्वबलेन येन ।

---

जहाँ तीव्र अग्नि दाह के कारण सोना भी पिघलकर जलके समान जमीन पर बहने लगा वहाँ राक्षस क्यों नहीं मरे ? क्या इसका भी कोई वैज्ञानिक हेतु है ? ॥ ५ ॥

हनुमानजी का शिवत्व वेद शास्त्र पुराणों द्वारा अत्यन्त स्पष्ट है। इसलिये सर्व समर्थत्व होने से उन्हीं की कृपा से जल पड़ने से अग्नि में वृद्धि तथा अत्यन्त दाह में भी राक्षसों की सुरक्षा ये दोनों कार्य हुए यही मत ग्रहणीय है ॥ ६ ॥

रावण ने मन में सोचा यद्यपि पहले राक्षसों ने स्वर्ग को जीता है लेकिन तो भी रण में राक्षसों का बल हनुमानजी के बल की समानता कदापि नहीं कर सकता है ॥ ७ ॥

अग्नि की शक्ति उस वानर का तनिक बाल बांका करने में भी असमर्थ हुई। इधर जल घी के समान हो रहा है। दुनिया में आज तक ऐसा कभी सुना नहीं गया है ॥ ८ ॥

क्या इसके डर के मारे स्वयं वरुण ही घी तो नहीं बरसा रहा है ? या इस

कच्चिन्न वर्षति घृतं वरुणोऽस्य भीत्या
सङ्कल्पशक्तिरथवा कपि सत्तमस्य ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

पुनः प्रेषिता लोकपाला निरोद्धुम् । गतिं मारुतेरावणेनैकवारम् ।
यमं चाधरद्वायुपुत्रः कराभ्याम् । मुखे प्राक्षिपत्तत्क्षणं वानरेन्द्रः ॥१०॥

भुजङ्ग०—

तथाऽन्ये च ये लोकपालाः प्रयाताः । निरोद्धुं गतिं वायुपुत्रस्य वह्नौ ।
निरस्ता स्वपुच्छेन ते किन्तु तेन । न शेकुः क्षणं ते तु योद्धुं तदग्रे ।११।

शार्दू०—

प्राभूत्संयमनीपुरी रविसुते क्षिप्ते हनूमन्मुखे
शास्तुर्हीनतया पुरश्च सकला लुप्ताव्यवस्थाऽभवत् ।
जग्मुर्ब्रह्मपुरीं ततः सुरगणा वृत्तान्तमूचुः पुनः
ब्रह्माणं प्रणिपत्य तं निजगदुर्युक्तां व्यवस्थां कुरु ॥ १२ ॥

शार्दू०—

लङ्कामैत्कमलासनः सुरगणैः साकं ददर्शानिलिम्
तीव्राग्नौ विचरन्तमेव वदने क्षिप्त्वा विवस्वत्सुतम् ।

---

वानर श्रेष्ठ की ही यह संकल्प शक्ति है ? अपने बल से जिसने इस प्रकार लंका नगरी का सत्यानाश किया उसके बलकी थाह पाने में मेरी बुद्धि असमर्थ हो रही है ॥ ९ ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी की गति रोकने के लिये रावण ने एक ही बार सभी लोकपालों को भेज दिया । तब कपीन्द्र हनुमानजी ने सर्वप्रथम यम को हाथ में पकड़ लिया और उसी समय मुख में डाल दिया ॥१०॥

अग्नि के अन्दर हनुमानजी की गति को रोकने के लिये यम के अतिरिक्त जो अन्य लोकपाल गये थे उन्हें हनुमानजी ने अपनी पूँछ से ही भगा दिया । वे हनुमानजी से लड़ने के लि एक क्षण भर भी स्थिर नहीं रह पाये ॥ ११ ॥

इधर जब हनुमानजी के मुख में यम रखे गये तब संयमनी पुरी की व्यवस्था शास्ता के बिना लुप्त हो गई । तब सब देवता ब्रह्म लोक को गये और उन्होंने ब्रह्माजी को प्रणाम करके संपूर्ण समाचार निवेदन किया कि आप इसकी उचित व्यवस्था करें ॥ १२ ॥

वायोः सूनुमसौ नुनाव विनतश्चक्रे पुनः प्रार्थनाम्
मुञ्चैनं स्थितये जनस्य सकलस्यास्यार्दितं शङ्कर ॥ १३ ॥

उपजा०—
हसन्हनूमांस्तु यमं व्यमुञ्चन् । स्वीकृत्य वाक्यं तु पितामहस्य ।
तस्मै ततोऽसौ प्रददौ वरं तु । त्वत्सेवको द्रक्ष्यति नैव सौरिम् ॥१४॥

उपजा०—
एवं हनूमान्प्रददाह लङ्काम् । प्रपश्यतां सर्वनिशाचराणाम् ।
नासीत्पुरे कापि बलिष्ठशक्तिः । या तं निरोद्धुं सफलोद्यमा स्यात् ।१५।

उपजा०—
कर्तुं ह्यकर्तुं ह्यपरश्च कर्तुम् । शक्तो हनूमान्प्रददाह सर्वम् ।
रक्षांसि हित्वा रघुनाथकीर्त्यै । धर्मज्ञधामानि च धर्मवृद्ध्यै ॥ १६ ॥

स्वागता०—
पुष्पकश्च न ददाह विमानम् । यन्ननाम हनुमन्तमथादौ ।
कुम्भकर्णसदनश्च तथैव । नैव रक्षितमतः परमन्यत् ॥ १७ ॥

---

( देवताओं की प्रार्थना पर ) ब्रह्माजी लंका को गये और उन्होंने मुखमें यमराज को रखकर भयंकर अग्नि में विचरण करने वाले हनुमानजी को देखा। तब उन्होंने हनुमानजी की स्तुति करके नम्रतापूर्वक प्रार्थना की कि आप संसार के आदर के पात्र स्वयं शंकर ही हैं। अतः संसार की स्थिरता के लिये आप यम को छोड़ दीजिये ॥ १३ ॥

हनुमानजी ने पितामह ब्रह्माजी का कहना स्वीकार करके किञ्चित् हँसते हुए यमराज को छोड़ दिया। तब ब्रह्माजी ने हनुमानजी को एक वर दिया कि आपका सेवक (भक्त) (पापियों के शासक) यम के पास नहीं जा सकता है ॥ १४ ॥

इस प्रकार हनुमानजी ने सभी राक्षसों के देखते संपूर्ण लंका जलाई। हनुमानजी को रोकने में सफलोद्यम हो सके ऐसी कोई भी बलिष्ठ शक्ति लंकापुरी में नहीं थी ॥ १५ ॥

कर्त्तुं अकर्त्तुं अन्यथाकर्त्तुं समर्थ हनुमानजी ने सब कुछ जला दिया परन्तु रामचन्द्रजी की कीर्ति उज्ज्वल करने के लिये राक्षसों को नहीं जलाया तथा धर्म की वृद्धि के लिये धर्मज्ञ राक्षसों के मकान नहीं जलाए ॥ १६ ॥

जिसने हनुमानजी को पहले प्रणाम किया था उस पुष्पक विमान को भी

उपजा०—

ततो हनूमांस्तु ददर्श लङ्काम् । दन्दह्यमानां विकरालरूपाम् ।
सन्तुष्टिमैत्पूर्णमनोरथोऽसौ । कार्यं स्वकं तत्सफलं व्यमार्क्षीत् ॥ १८ ॥

वसन्त०—

जानन्परं पुनरभूत्सुविषण्णचित्तः
लीलापटुः सुरगणानपि मोहयन्सः ।
चिन्तातुरो मनसि चाभवदाञ्जनेयः
हा ! हा ! मया जनकजाप्यनलेन दग्धा ॥ १९ ॥

शिख०—

भृशं खिन्नश्चित्ते पवनतनयोऽशोचदिति मे
वृथा जातं शौर्यं रघुपतिमहं कं नु सुखदम् ।
समाचारं वक्ष्ये श्रमफलमहो शून्यमभवत्
मया प्राप्ताऽकीर्तिर्व्यकरवमहं जीवनमपि ॥ २० ॥

शिख०—

व्यपाकर्तुं दैन्यं जगदुरमराः कर्णसुखदम्
न भीताः सुस्पष्टं जनकतनया जीवति वने ।

---

नहीं जलाया । कुंभकर्ण का मकान भी नहीं जलाया । तदुपरान्त फिर कुछ भी नहीं छोड़ा ॥ १७ ॥

जब हनुमानजी ने देखा कि लंका पुरी चारों तरफ से भयंकर रूप से जल रही है, तब उन्हें अत्यन्त सन्तोष हुआ क्योंकि उनका मनोरथ पूर्ण हो चुका था। उन्होंने वह अपना कार्य सफल समझा ॥ १८ ॥

लीलापटु अंजनापुत्र हनुमानजी देवताओं को मोह में डालते हुए सहसा अत्यन्त दुःख मग्न हो गये । वे सब कुछ जानते ही थे लेकिन तो भी 'हाय हाय ! मैंने तो जनकजा को भी जला डाला !' इस प्रकार शोक करते हुए चिन्ता मग्न हो गये ॥ १९ ॥

अत्यन्त खिन्न चित्त होकर हनुमानजी शोक कर रहे थे कि मेरा शौर्य व्यर्थ सिद्ध हुआ । अब रामचन्द्रजी को मैं कौन सा सुखद समाचार सुनाऊँ ? मेरे श्रमों का फल शून्य हो गया । मैंने अपकीर्ति प्राप्त की तथा जीवन भी बिगाड़ दिया ॥ २० ॥

पुरं दग्धं सर्वं न तु जनकजा नो पवनजः
वयं सन्तुष्टाः स्मः क्षतिविरहितौ प्रेक्ष्य नितराम् ।। २१ ।।

स्रग्धरा०—

गूढाऽगम्यास्ति लीला पवनसुतकृता सज्जना नैव तर्क्या
येते तद्वत्स सर्वं हृदयगतभयं देवतानां दशास्यात् ।
नष्टं कर्तुं समूलं सुनटवरममुं देवदेवं नमामि
किञ्चित्प्राभूत्समर्थस्तरलमतिवरस्तत्कृपालेशतोऽयम् ।। २२ ।।

शिख०—

गृहीत्वा शोकाग्निं जनकतनयायाः पवनजः
ततो दग्ध्वा लङ्कामकुरुत सुदीप्तं निजयशः ।
अहोऽसौ चित्रोऽग्निः पवनतनयादुन्नतिमितः
अपीदानीं पापं दहति पठनात्तत्सुयशसः ।। २३ ।।

वसन्त०—

लङ्काभयङ्कर इति ह्यभवत्सुपूर्णः
वायोः सुतस्य कृपया किल कुञ्ज एषः ।

---

हनुमानजी की दीनता नष्ट करने के लिये। निर्भय देवताओं ने उन्हें कान को सुख देने वाला वचन सुनाया। 'जनकजा तो ( अशोक ) वन में जी रही हैं। संपूर्ण पुर जल गया लेकिन न तो हनुमान जले हैं न जनकजा सीता जी जली हैं। हम इन दोनों को क्षतिविरहित देखकर बड़े प्रसन्न हैं' ।। २१ ।।

हनुमानजी की लीला गूढ़ तथा अगम्य है वह तर्क से समझ में आने वाली नहीं है (उसी लीला पटुता का आश्रय लेकर) देवताओं के हृदयगत भय को समूल नष्ट करने के लिये उन्होंने यत्न किया। उन नटवर श्रेष्ठ देवों के देव को मैं नमस्कार करता हूँ। यह मन्द बुद्धियों में श्रेष्ठ ( मैं ) उन्हीं के कृपालेश से कुछ समर्थ हो गया है ।। २२ ।।

हनुमानजी ने सीताजी से शोकाग्नि लेकर तथा उससे लंका को जलाकर अपना सुयश उद्दीप्त किया। लेकिन हनुमानजी द्वारा उन्नति को प्राप्त हुई वह आग ऐसी विचित्र है कि उसी सुयश के पठन से आज भी हमारे पाप जल जाते हैं ।।२३।।

( हे श्रोतागण ! ) हनुमानजी की कृपा से यह लंका भयंकरकुञ्ज हनुमानजी

संस्मारयन्हनुमतश्चरितं सुपुण्यम्
पूतानि नः श्रुतिपुटानि च सुष्ठु कुर्वन् ॥ २४ ॥

भुजङ्ग०—

अतोऽग्रे कथायां हनूमत्प्रयाणम् । तथा श्रावणं रामपत्न्याः प्रवृत्तेः ।
प्रयाणं पुना रामचन्द्रस्य लङ्काम् । प्रति श्रेष्ठकार्यं कपीन्द्रस्य वक्ष्ये ।२५।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां लङ्काभयङ्करकुञ्जे लोकपालानां
पराजयो हनुमल्लीलाशोकश्चेत्येकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

पूर्णोऽयं लङ्काभयङ्करकुञ्जः ।



---

के पुण्य चरित्र की याद दिलाता हुआ तथा यथार्थ में हमारे कर्ण पुटों को भली भाँति पवित्र करता हुआ संपूर्ण हुआ ॥ २४ ॥

आगे वाली कथा में हनुमानजी का (वापस) जाना, (रामचन्द्रजी को) सीताजी का पता बताना, रामचन्द्रजी का लंका को प्रणाम और उस समय हनुमानजी का किया हुआ श्रेष्ठ कार्य (इतना कथा भाग) कहूँगा ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में लंका भयकरकुंज के अन्तर्गत लोकपालों का
पराजय तथा हनुमानजी का लीलाशोक कहकर ग्यारहवाँ सर्ग
समाप्त हुआ ॥ ११ ॥

लंका भयंकरकुंज संपूर्ण ।



# ५. उद्योगकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

हरिणी०—

मदनदहनोऽदीव्यद्दास्यं दयालुरपीश्वरः
कपिवपुषि यत्सेवाधर्मं पुरा प्रतिपादयन् ।
पवनतनयं नत्वा वक्ष्ये जनास्तदनन्तरम्
चरितममलं दिव्यं पुण्यं मतेर्मलनाशनम् ॥ १ ॥

पृथ्वी०—

सुरोक्तवचनादभूत्सुविदितं विनष्टं भयम्
भृशं प्रमुदितोऽभवत्पवनजस्तदा हर्षितः ।
समुन्नतमुखाः सुराः प्रभवितुं न शेकुर्जनाः
दशाननभयादतः पवनजोऽकरोन्नाटकम् ॥ २ ॥

पृथ्वी०—

पुनः पवनजोऽभवज्जनकजां दृशा प्रेक्षितुम्
अतीव मनसाऽऽतुरो रुधिरलिप्तताया: परम् ।

---

काम का दहन करने वाले दयालु शिवजी ने स्वयं ईश्वर हो कर भी सेवा धर्म का प्रतिपादन करते हुये वानर शरीर में जो दास्य का पार्ट खेला हैं उसे सर्व प्रथम हनुमानजी को प्रणाम करके मैं कहूँगा । वह चरित्र निर्मल, दिव्य, पुण्य कारक तथा बुद्धि का मल नष्ट करने वाला है ॥ १ ॥

देवता लोग रावण के डर के मारे अपना मस्तक ऊपर नहीं उठा पाते थे इसीलिये हनुमानजी ने ( पश्चात्ताप का ) नाटक किया था । देवताओं के वचनों से यह स्पष्ट मालूम हुआ कि देवताओं के मन में जो रावण का भय था वह अब अच्छी तरह से नष्ट हो चुका है ॥ २ ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी माता सीताजी को प्रत्यक्ष देखने के लिये अत्यन्त आतुर हो गये, लेकिन देह खून से सना होने के कारण अभद्र दर्शन वाले शरीर से

अयान्न विममर्श वै मनसि मेऽत्र बीभत्सता
कदापि न च शस्यते मम कृते कथं यानि ताम् ॥ ३ ॥

उपजा०—

अविश्रमन्सागरमैद्धनूमान् । हार्दं सुखं वारिधयेऽपि दातुम् ।
यतोऽम्बुधेर्लङ्घनकाललब्धौ । सुस्वागतं कर्तुमियेष चासौ ॥ ४ ॥

द्रुतवि०—

हनुमदागमनं सरितां पतिः । अवजगाम भृशं मुदितोऽभवत् ।
अनुचरान्मतिमांस्त्वरयाऽऽदिशत् । हनुमतः स्नपने शुभदे भृशम् ॥ ५ ॥

उपजा०—

अध्यक्षतायामुदधेः सुभृत्याः । स्नानोपयुक्तानि तनोः श्रमार्थम् ।
व्रणोपयुक्तानि सुगन्धयुक्ता । न्यादाय वस्तूनि ययुर्बहूनि ॥ ६ ॥

उपजा०—

पश्चात्तमब्धिः स्नपयाञ्चकार । नवानि वस्त्राणि ददौ प्रहृष्टः ।
पुनः पुनस्तं प्रणिपत्य नम्रः । अनुत्तमं सौख्यमवाप भूरि ॥ ७ ॥

---

वे वहाँ गये नहीं। वे यही सोच रहे थे कि मेरी वीभत्सता मातृदर्शन के लिये ठीक नहीं है तो फिर मैं कैसे जाऊँ ?॥ ३ ॥

तुरंत बिना विश्राम किये ही वे समुद्र के किनारे पहुँच गये। वे समुद्र को सेवा का अवसर देकर हार्दिक सुख देना चाहते थे। क्योंकि आते समय ( उनके समुद्र लंघन के समय ) समुद्र ने ( मैनाक द्वारा ) उनका स्वागत करना चाहा था ॥ ४ ॥

समुद्र ने जान लिया की हनुमानजी आ रहे हैं अतः वे अत्यन्त आनन्दित हुए। बुद्धिमान समुद्र ने अपने भृत्यों को आदेश दिया कि वे हनुमानजी को स्नान कराने का पुण्यप्रद कार्य करें ॥ ५ ॥

तब समुद्र की अध्यक्षता में उसके चतुर भृत्य श्रम दूर करने वाली, घाव ठीक करने वाली तथा सुगन्ध युक्त बहुत सी वस्तुएँ लेकर चले ॥ ६ ॥

तत्पश्चात् प्रसन्न मन से हनुमानजी को स्नान कराकर नये वस्त्र समर्पित करके तथा नम्रता युक्त चित्त से वारंबार प्रणाम करके समुद्र ने प्रचुर मात्रा में बड़ा अनोखा सुख प्राप्त किया ॥ ७ ॥

उपजा०—

कृत्वा समीरात्मजपूजनं कः । लभेत सौख्यं न जना विशिष्टम् ।
एवं सुखं वारिधये स दत्त्वा । द्रष्टुं ततो मातरमैज्जवेन ॥ ८ ॥

शालिनी०—

सीता दृष्टाऽक्षुण्णवृक्षेण साकम् । दृष्टाऽस्पृष्टा वह्निना वातजेन ।
हर्षं प्राप्तो दर्शयन्देवताः सः । धावन्प्रीत्या वायुपुत्रो ननाम ॥ ९ ॥

शिख०—

हनूमन्तं दृष्ट्वा क्षतिविरहितं हृष्टवदनम्
प्रसन्नाऽभूत्सीता मनसि सुतरां प्रावददमुम् ।
हनूमंस्त्वां दृष्ट्वा तृपति मम दृष्टिः कपिवर
खलाञ्जित्वा युद्धे सकलपुरदाहं स्म कुरुषे ॥ १० ॥

शालिनी०—

कच्चित्पुत्र श्रान्तिबाधा न देहे । अग्नेः पीडाः ब्रूहि कच्चिच्छरीरे ।
शस्त्राघाताद् भग्नमङ्गं न कच्चित् । कच्चित्सूनो मानसं ते प्रसन्नम् ॥११॥

---

हनुमानजी का पूजन करके किसको विशेष सुख प्राप्त नहीं होगा ? इस प्रकार समुद्र को सुख प्रदान करने के पश्चात् माता सीता जी को देखने के लिये वे बड़े वेग से गये ॥ ८ ॥

सीताजी के पास जाकर उन्होंने देखा कि बिना किसी प्रकार की क्षति हुए वृक्ष के नीचे अग्नि द्वारा अछूती सीताजी ( बैठी ) हैं। उससे ( सर्वज्ञ ) हनुमानजी ने देवताओं को दिखाते हुए बड़े हर्ष को प्राप्त किया तथा दौड़कर बड़ी भक्ति से प्रणाम किया ॥ १० ॥

प्रसन्न मुख हनुमानजी को बिना क्षति हुए देखकर सीताजी भी अत्यन्त प्रसन्न हुईं। तथा उनसे बोलीं 'हे हनुमान्! तुमको देखकर मेरी दृष्टि बड़ी तृप्ति का अनुभव कर रही है। तुमने युद्ध में दुष्टों को जीतकर उनका संपूर्ण नगर जला दिया ॥ १० ॥

हे पुत्र ! कहो तुम थके तो नहीं हो ? तुम्हारा शरीर अग्नि में कहीं झुलसा तो नहीं है ? तथा युद्ध करते समय शस्त्राघात के कारण तुम्हारा कोई अंग तो नहीं टूट गया है ? तुम्हारा मन तो प्रसन्न है न ॥ ११ ॥

उपजा०—
प्रभोः कृपायाश्च तवाशिषश्च । स्वस्थः प्रसन्नोऽस्म्यवदद्धनूमान् ।
परन्तु सम्प्रेक्ष्य तवाम्ब दुःखम् । प्रयाति शान्तिं न मदन्तरात्मा ॥१२॥

शार्दू०—
ऊचेऽसौ पुनरम्ब देहचनुमतिं यास्यामि सा प्रावदत्
विश्रम्येह दिनं कुरुष्व गमनं श्वस्ते वपुः श्रान्तिमत् ।
नेत्रे त्वां तृपतो निरीक्ष्य सुत हे पश्चादतो मत्कृते
हन्त प्राणविशोषणं प्रतिदिनं याते त्वयि क्रोशनात् ॥ १३ ॥

शार्दू०—
रुध्वा कर्णपुटे जगाद हनुमान्मातर्वचस्ते कथम्
कर्णावश्रृणुतां तथा कथमिमौ सञ्छिन्नतां नागतौ ।
वज्राङ्गं प्रवदन्ति मां परमहं जाने न सत्यं न वा
हृत्कर्णं तु कठोरतामशनिजां व्याञ्जद्विजानामि तत् ॥ १४ ॥

शार्दू०—
विश्वासं कुरु मातराशु रघुनाथो हिंसिता रावणम्
पश्चात्प्राप्स्यसि तं सुनिश्चितमतः शोके तनुं मा दह ।

---

हनुमानजी बोले, 'हे माताजी, प्रभु की कृपा से तथा आपके आशीर्वाद से मैं बिलकुल स्वस्थ तथा प्रसन्न हूँ। लेकिन आप का ही दुःख देखकर मेरी अन्तरात्मा शान्ति नहीं प्राप्त कर रही है ॥ १२ ॥

तत्पश्चात् ( सब कार्य हो चुका ऐसा सोचकर ) हनुमानजी सीताजी से बोले 'हे माता जी ! आप अनुमति दीजिये मैं अब जाऊँगा। सीताजी बोलीं, हे पुत्र ! तुम्हारा शरीर थक गया है आज ( यहीं कहीं ) विश्राम करके कल चले जाना। तुम्हें देखकर मेरे नेत्रों को बड़ी तृप्ति मिल रही है तुम्हारे जाने के बाद मेरे लिये दिन रात रोते-रोते प्राणों को सुखा डालना यही तो रहेगा ॥ १३ ॥

दोनों कानों में अंगुलियाँ डालकर हनुमानजी बोले, 'हे माताजी, मेरे कानों ने आपका यह हृदय विदारक वचन कैसे सुना ? तथा सुनकर वे फूट क्यों नहीं गये ? मुझे लोग वज्रांग कहते हैं। मैं नहीं जानता हूँ कि वह सत्य है या झूठ, परन्तु मेरे हृदय तथा कानों ने अपनी वज्र जैसी कठिनता आज व्यक्त की है यह तो खूब जान रहा हूँ ॥ १४ ॥

धर्तुं नो हृदि सन्धृतिं जननि चेच्छक्तासि पृष्ठं मम
आरुह्योपविशाधुनैव रघुनाथं सुष्ठु नेतास्म्यहम् ॥ १५ ॥

स्रग्धरा०—

ऊचे सीताङ्गसङ्गः कथमपि न शुभोऽस्मत्कृते हीतरणाम्
हित्वा भर्तारमित्थं वदति दृढतया निश्चितं धर्मशास्त्रम् ।
वायोः सूनोऽवगच्छासुरकुलपहृताऽऽसं तदा शत्रुहस्ते
स्पृष्टं दुष्टेन मेऽङ्गं परकरपतिता चावशा किं नु कुर्याम् ॥ १६ ॥

शिख०—

प्रयाणं पृष्ठेन ह्यनुचितमतस्ते मम कृते
बलात्सम्यग् जित्वा युधि दशमुखं तीक्ष्णविशिखैः ।
विमर्द्यारीनन्यान् किल नयतु मां श्रीरघुपतिः
कृते भर्तुहीत्थं ह्यु चितमपरं नो कथमपि ॥ १७ ॥

स्रग्धरा०—

पातिव्रत्यात्तवैव स्म वदति हनुमान् रावणो मृत्युमेता
अस्मद्यत्ना निमित्तं दशवदनमृतौ सम्भविष्यन्ति तत्र ।

---

'हे माताजी ! आप विश्वास कीजिये कि श्रीरघुनाथ जी निश्चित रूप से रावण को शीघ्र ही मार डालेंगे । तत्पश्चात् आप उन्हें प्राप्त करेंगी ही । अतः आप शोक से शरीर न जलाएँ और यदि आप धैर्य धारण कर सकने में समर्थ नहीं हैं, तो आप मेरी पीठ पर बैठें । मैं आपको अभी भली भाँति से रघुनाथजी के पास ले चलूँगा' ॥ १५ ॥

सीताजी बोलीं—'धर्मशास्त्र की ऐसी सख्त आज्ञा है कि पति को छोड़कर दूसरे पुरुष का अंग स्पर्श हम स्त्रियों के लिये ठीक नहीं है । किन्तु हे वायुपुत्र, जब रावण मेरा अपहरण कर रहा था तब उस दुष्ट ने मेरे शरीर का स्पर्श किया था । उस समय मैं दूसरे के हाथ में पड़ी थी । मैं ( अबला ) उस समय क्या करती ? ॥ १६ ॥

तो इसलिये तुम्हारे पीठ पर ( स्वेच्छा से ) बैठकर जाना मेरे लिए अनुचित है । अपने बल तथा पौरुष द्वारा तीक्ष्ण बाणों से रावण को जीतकर तथा अन्य शत्रुओं का मर्दन करके श्रीरघुनाथ जी मुझे ( यहाँ से ) ले जांय । पति के लिये यही उचित होगा; अन्य किसी प्रकार नहीं ॥ १७ ॥

सत्यं सत्यं तदित्थं जननि ! धर धृतिं प्रावदद्वायुपुत्रः
सम्यङ्मातर्व्यवस्था सपदि च भविता सम्मता यादृशी ते ॥ १८ ॥

शार्दू०—

किष्किन्धागमने त्वरा समुचिता मातर्भृशं मत्कृते
किं ब्रूयां रघुनन्दनं जननि ते वक्तव्यरूपं वद ।
प्रादान्मे करुणाकरस्तव कृते ज्ञप्त्यै यथा मुद्रिकाम्
मातस्तस्य कृते प्रयच्छ कृपया चिह्नं स्वकं त्वं तथा ॥ १९ ॥

पृथ्वी०—

उवाच हनुमन्नसौ मम नतिं प्रभुं प्रापय
पुनर्वद कृपाकरं मम वचस्तु कृत्वाऽञ्जलिम् ।
स्थिताऽस्ति विरहानले जनकजात्विदानीमपि
विधारयति जीवनं तव कृते प्रभो कृच्छ्रतः ॥ २० ॥

पृथ्वी०—

प्रचण्डविरहानलः खरतरोऽदहिष्यत्तनुम्
प्रभोऽश्रुजलवर्षणं मम सदाऽभविष्यन्न चेत् ।

---

हनुमानजी बोले, 'आप के ही पातिव्रत्य के प्रभाव से रावण मृत्यु को प्राप्त होगा। रावण की मृत्यु में हम लोगों के प्रयत्न तो निमित्त मात्र ही होंगे। हे माता जी, यही सत्य है, यही सत्य है। आप धैर्य धारण करें। जैसी व्यवस्था आप चाहती हैं वैसी होगी ॥ १८ ॥

हे माताजी ! किष्किन्धा को शीघ्रता से जाना मेरे लिये अत्यन्त आवश्यक है। आप का कौन सा वक्तव्य रूप संदेश मैं रघुनाथजी को सुनाऊँ ? श्री रघुनाथजी ने जैसे पहिचान के लिये अपनी अंगूठी दे दी थी, उसी प्रकार आप भी रघुनाथजी के लिये कोई अपना चिह्न दीजिये ॥ १९ ॥

सीताजी बोलीं, 'हे हनुमान ! प्रथम रघुनाथजी से मेरा प्रणाम निवेदन करना। तत्पश्चात उन कृपा सागर के सामने हाथ जोड़कर ये वचन कहना। 'प्रभो आपके विरह रूप अग्नि में सुलगती हुई जनकजा केवल आप के लिये बड़ी कठिनाई से जीवन धारण कर रही है ॥ २० ॥

यदि मेरी अश्रुओं की वर्षा नहीं होती तो आपकी विरह व्यथा रूप धधकती हुई प्रचण्ड अग्नि इस शरीर को जला डालती। हे नाथ ! मुझ निष्पाप प्रिया को

किमर्थमजहाः पते ननु निरागसं मां प्रियाम्
कथं न कुरुषे कृपां रघुपते दयालुर्भव ॥ २१ ॥

मालिनी०—

निरचिनुत दशास्यो मासमेकं मदर्थे
तदुपरि स निहन्ता मां ध्रुवं दुष्टबुद्धिः ।
जनकसदसि दीनोद्धारणं चाकरोस्त्वम्
विपुलभुजबलेनाद्यापि मामुद्धरस्व ॥ २२ ॥

स्रग्धरा०—

ऊचे सीता पुनस्तं विपुलशरबलं वर्णयन्ती खरारेः
गाथां काकस्य हृष्टा त्रिजगति शरभीत्याऽटतो रक्षणार्थम् ।
दत्वा चूड़ामणिं स्वं ह्यवददनिलजं सा मणिं मच्छिरस्थम्
पादे पत्युः समर्प्य प्रणतिमपि च मे ज्ञप्तिमेवं कुरुष्व ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

कृतो मेऽपमानो दशास्येन हृत्वा । पुनः कामकीटोऽकरोद्दुष्टवार्ताम् ।
सति त्वय्यपि प्रेक्षकेऽभीषयन्माम् । समग्रं खरारिं यथोक्तं वदादः ॥२४॥

---

आपने किस कारण से त्याग दिया ? तथा (अब भी) मेरे ऊपर क्यों नहीं कृपा कर रहे हैं ? हे रघुपति, दया कीजिये ॥ २१ ॥

रावण ने मेरे लिये एक मास की अवधि निश्चित की है उसके बाद वह दुष्ट बुद्धि मुझे मार डालेगा । जनक की सभा में इस दीना का उद्धार आपने किया था उसी प्रकार आज भी अपने विपुल भुजबल से मेरा उद्धार कीजिये' ॥ २२ ॥

तब रामचन्द्रजी के बाण का प्रभाव वर्णन करती हुई सीताजी ने काक (जयन्त) की कथा सुनाई जो बाण के डर के मारे तीनों जगत में घूमा था। तत्पश्चात् हनुमानजी को चूड़ामणि देती हुई सीताजी बोलीं—'यह मेरे शिर में रहने वाली मणि रघुनाथजी के चरणों में समर्पित करके मेरा प्रणाम तथा पहचान दे देना ॥ २३ ॥

एक तो रावण ने मेरा अपहरण करके मेरा अपमान किया है। फिर उस काम के कीड़े ने दुष्टता भरी बातें की। तुम्हारे सामने भी उसने मुझे डराया। यह सब कुछ रघुनाथजी से ठीक-ठीक कहना ॥ २४ ॥

स्वागता०—

उद्यमेन हि भविष्यति कार्यम् । उद्यमोऽत्र सुमहान्प्रविधेयः ।
शीघ्रमेव करणीयमपीदम् । कार्यमस्ति सुत वच्म्यत एव ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे हनूमतः सीतया सह वार्ता नाम प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥



---

उद्योग से ही कार्य होगा अतः इस ( महान ) कार्य के लिए महान उद्योग करना होगा । हे हनुमान, यह कार्य शीघ्र ही करने लायक है इस लिए मैं कह रही हूँ ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में उद्योग कुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी की सीता के साथ वार्ता कथन करके पहला सर्ग पूर्ण हुआ ॥ १ ॥



# अथ द्वितीयः सर्गः

पृथ्वी०—

उवाच पवनात्मजोऽम्ब वचनं मया ते श्रुतम्
अरोचत भृशं श्रुतिप्रियमदस्तु मह्यं शृणु ।
निशाचरजयं दशाननवधं च कर्तुं तथा
प्रभोः सुयशसः कृतेऽद्भुतरणं करिष्यामहे ॥ १ ॥

उपजा०—

चिन्ता न कार्या मनसा कथञ्चित् । त्वयाऽत्र मातर्भव धैर्ययुक्ता ।
उक्त्वेति नत्वा मृदुपादपद्मे । पश्चात्प्रयातुं सहसोत्पपात ॥ २ ॥

शार्दू०—

दृष्ट्वाऽरिष्टगिरिं दृढं पवनजस्तुङ्गं सुयुक्तं भृशम्
तुष्टः सागरलङ्घनार्थमगमत्तं पादपैः शोभितम् ।
वृद्धोऽत्रावततार वायुतनयो भीत्या चकम्पे गिरिः
तत्रस्था ऋषिसत्तमाः झटिति खं प्रायन्विहायाश्रमान् ॥ ३ ॥

---

हनुमानजी बोले, 'हे माताजी ! आपका कहना मैंने सुना तथा मेरे कानों को वह बहुत अच्छा लगा । सुनिये राक्षसों पर विजय, रावण का वध तथा प्रभु का सुयश इन्हें सम्पादन करने के लिए हम लोग महान् युद्ध करेंगे ॥ १ ॥

हे माताजी, आप धैर्य धारण कीजिये ! आप को कभी भी तथा किंचित् भी चिन्ता नहीं करनी चाहिये ।' इस प्रकार बोलकर सीताजी के मृदुल पद कमलों में प्रणाम करके हनुमानजी वहाँ से जाने के लिये आकाश में उछल पड़े ॥ २ ॥

समुद्र के उस पार जाने के लिये यह ऊँचा और सुदृढ़ पर्वत उपयुक्त है ऐसा सोचकर हर्षित होकर हनुमानजी वृक्षों से शोभित अरिष्टगिरि पर उतर पड़े । बढ़े हुए उनके शरीर को देखकर डर के मारे वह पर्वत काँप उठा । तथा उस पर्वत पर रहने वाले ऋषि श्रेष्ठ उसी समय अपने-अपने आश्रमों को छोड़कर आकाश में चले गये ॥ ३ ॥

पृथ्वी०—

महेन्द्रगिरितो यथोदपतदञ्जनायाः सुतः
तथैव स तदाऽकरोन्निजतनुं प्रवृद्धां शनैः ।
पुनश्च दिवि पश्यतां चकितदृक्सुराणां तदा
जगर्ज गिरिभङ्गवद्बधिरतां जगत्प्रागमत् ॥ ४ ॥

स्वागता०—

मज्जयन्पदजवेन गिरिं तम् । पूर्ववत्सह तृणेन धरण्याम् ।
उत्पपात दिवि चापि पृथिव्याम् । तन्वनैर्व्विकलतां निजशब्दात् ॥ ५ ॥

शिख०—

त्रिकूटस्था लङ्का सुनिकटतयाऽकम्पत भृशम्
प्रदाहाज्जीवन्तः कथमपि च कृच्छ्रेण कृपणाः ।
रवादुर्व्याः कम्पात् मृतवदभवन्राक्षसवराः
स्वयं लङ्केशोऽपि सहदशमुखैस्तत्र पतितः ॥ ६ ॥

शिख०—

कठोरः क्रूरश्चाप्यलभत गतिं राक्षसगणः
कथं स्त्रीणां ब्रूयां प्रकृतिमृदुलानाञ्च कुशलम् ।

---

जिस प्रकार महेन्द्र गिरि पर से अंजना नन्दन हनुमानजी उछले थे उसी प्रकार उस समय भी उन्होने धीरे-धीरे अपना शरीर बढ़ाया । फिर आकाश में देवताओं के देखते ही हनुमानजी ने ऐसी गर्जना की मानों पहाड़ फट गया हो । उस गर्जना से सम्पूर्ण जगत् बहिरा हो गया ॥ ४ ॥

पहले के समान ही उस पर्वत को भी पैरों की धमक से भूमि में धँसाकर अपने शब्द से आकाश एवं पृथ्वी पर विकलता को फैलाते हुए हनुमानजी बड़े वेग से उछले ॥ ५ ॥

त्रिकूट पर्वत पर बसी हुई लंका अत्यन्त निकट होने के कारण जोर से हिली । अग्निदाह से अपने को किसी प्रकार बचाते हुए बलवान राक्षस ( भी ) हनुमानजी की गर्जना से तथा भूकम्प के कारण मृत के समान हो गये ॥ ६ ॥

शरीर से कठोर और स्वभाव से क्रूर राक्षसों की जब यह दशा हुई तो फिर स्वभाव से ही जो मृदु थीं उन स्त्रियों की कुशलता मैं कैसे कहूँ ? गर्भवती

निपेतुर्मूर्च्छायां मृतिमपि गतास्ताः कतिपयाः
सगर्भाणां गर्भाः सुबहुलभयेनैव पतिताः ॥ ७ ॥

उपजा०—

एवं हनूमान्व्यकरोत्समग्रम् । मनोबलं राक्षसपुङ्गवानाम् ।
सम्पूरयन्वेगरवेण कृत्स्नम् । खमम्बुधिं द्रागुदलङ्घयत्सः ॥ ८ ॥

उपजा०—

मैनाक आसीत्पुनरुद्यतस्तम् । संसेवितुं रवे सहसा प्रवृद्धः ।
स्पृष्ट्वा कृपालुः स च पूर्ववत्तम् । न यापयन्कालमियाय शीघ्रम् ॥ ९ ॥

उपजा०—

समीपमैद्वायुसुतो यदा हि । कूलस्य चक्रे निजशब्दमुच्चैः ।
प्रसन्नताक्षूचकमुन्नतास्यः । संश्रावयन्वानरवीरमुख्यान् ॥ १० ॥

शिख०—

ध्वनिं श्रुत्वा वीराः पवनतनयस्यातिबलिनः
अभूवन्संहृष्टा मुहुरुदपतन्सागरतटे ।
विधून्वन्तो वस्त्राण्यथ नभसि ते वृक्षशिरसि
स्वपुच्छानुद्यम्याकृषत रवमुच्चैः किलकिला ॥ ११ ॥

---

स्त्रियों के गर्भ भारी डरके मारे गिर गये, कुछ तो मूर्च्छाक्रान्त हो गईं तथा कुछ मर तक गईं ॥ ७ ॥

इस प्रकार हनुमानजी ने श्रेष्ठ राक्षसों का ( भी ) मनोबल गिराकर अपने वेग के कारग उत्पन्न हुए आवाज से संपूर्ण आकाश निनादित करते हुए शीघ्र ही समुद्र पार कर दिया ॥ ८ ॥

रास्ते में मैनाक पर्वत ने उनका अच्छी प्रकार से स्वागत करना चाहा तथा उनका स्वागत करने के लिए वह बढ़ा । लेकिन कृपालु हनुमान पहले के समान ही उसका स्पर्श करके अधिक समय न बिताते हुए आगे बढ़े ॥ ९ ॥

जब हनुमानजी समुद्र किनारे के पास आ गए तब उन्होंने वानर वीरों को सुनाते हुए अपना मुख कुछ ऊपर उठाकर हर्ष सूचक शब्द किया ॥ १० ॥

अमित बलशाली पवन पुत्र हनुमान जी की वह हर्ष सूचक ध्वनि सुनकर वानरवीर अत्यन्त हर्षित हुए तथा वे समुद्र के तटपर बारंबार उछलने कूदने लगे ।

वसन्त०—

हृष्टेषु तेषु हनुमान्न्यपतद्धरण्याम्
संवर्धयन्कपिबलस्य सुखं यदा हि ।
उत्कण्ठिताः कपिवराः परितो बभूवुः
श्रोतुं प्रभञ्जनसुतस्य समग्रवृत्तम् ॥ १२ ॥

मालिनी०—

प्रमुखमथ विशिष्टं सर्वनेतारमादौ
अनमदथ स वृद्धं मारुतिर्जाम्बवन्तम् ।
पुनरभवदसावन्येषु शिष्टेषु नम्रः
धृतविनयशरीरो मानदः सङ्ग्रहार्थम् ॥ १३ ॥

मालिनी०—

पुनरमिलदसौ स्वैः प्रेमभावाच्च मित्रैः
मनसि मुमुदिरे ते मारुतेः प्रेक्ष्य भावम् ।
सकृदपि हनुमान्यं प्रीतिदृष्टया ददर्श
अनुभवति स कीशो धन्यतां स्वां स्म चित्ते ॥ १४ ॥

---

वृक्षों पर चढ़कर उन्होंने अपने वस्त्र हिलाये तथा अपने पुच्छों को ऊपर उठाकर हर्ष सूचक किलकिला शब्द किया ॥ ११ ॥

उस हर्षित हुए कपि दल का आनन्द और भी बढ़ाते हुए जब हनुमानजी उनके बीच में उतर पड़े तो उत्कंठित हुए उन वानरों ने हनुमानजी का संपूर्ण वृत्त सुनने के लिये उन्हें घेर लिया ॥ १२ ॥

सब में प्रमुख, सबके नेता तथा सबमें वृद्ध जाम्बवान् को हनुमानजी ने पहले पहल प्रणाम किया, उसके बाद अन्य श्रेष्ठ वानरों को भी प्रणाम किया। दूसरों को मान देने वाले हनुमानजी का यह कार्य लोक संग्रह के लिये ही हुआ। मानो विनय ने ही शरीर धारण किया हो ॥ १३ ॥

तत्पश्चात् अपने समवयस्कों से वे बड़े प्रेम भाव से मिले। हनुमानजी का अपने प्रति ऐसा प्रेम देखकर वे मन ही मन बड़े ही आनन्दित हुए। एक बार भी जिसे हनुमानजी स्नेह भरी दृष्टि से देखते थे वह अपनी धन्यता अनुभव करता था ॥ १४ ॥

उपजा०—

यवीयसो भक्तियुता अमुष्मिन् । अमुं नमन्तः परितो बभूवुः ।
जलैश्च पुष्पैश्च फलैः समर्च्य । अमुष्य चक्रुः पदसेवनं ते ॥ १५ ॥

उपजा०—

समुत्सुका वानरपुङ्गवास्ते । श्रोतुं समाचारममुष्य पार्श्वे ।
उपाविशन्भूमितले प्रहृष्टाः । तस्यास्यचन्द्रं च विलोकयन्तः ॥ १६ ॥

शार्दू०—

ऊचे वायुसुतः प्लवङ्गमवरा आयं पुरं रक्षसाम्
दृष्टा कीशवरा मया जनकजा शोकात्तपन्ती भृशम् ।
वार्ता चापि कृता मया सह तया पत्यौ स्वके तुष्टया
उक्त्वैवं विरराम वायुतनयः श्रेष्ठस्तदाऽमानिनाम् ॥ १७ ॥

शार्दू०—

कां वार्तां जनकात्मजाऽकुरुत वै हे मारुते ब्रूहि ताम्
जिज्ञासावति ऋक्षराजि वदति प्रोचे हनूमांस्तदा ।
साक्षादिच्छति यः पतिव्रतमहो द्रष्टुं स पश्येद् दृशा
वैदेहीं दशभालदुर्गवनिकायां दुःखमग्नां भृशम् ॥ १८ ॥

---

हनुमानजी से छोटे जो कि उनमें बड़ी भक्ति रखते थे उन्हें नमस्कार करते हुए उन्हें घेरकर उनका जल पुष्प तथा फलों से सत्कार करने लगे। तथा उनके चरण दबाने लगे ॥ १५ ॥

सभी वानर समाचार सुनने के लिये बड़े उत्सुक थे अतः उन्हें घेरकर उनका मुख मंडल देखते हुए वे सब जमीन पर बैठ गए। सबका चित्त अत्यन्त आनन्दित था ॥ १६ ॥

श्री हनुमानजी बोले, 'हे वानर श्रेष्ठों, मैं राक्षसों के पुर को गया। मैंने जनक पुत्री सीताजी को देखा। वह शोक से अत्यंत तप्त हो रही हैं। मैंने उनके साथ बातें भी कीं। वे अपने पति में ही अनुरक्त हैं।' अमानियों में श्रेष्ठ हनुमान जी इतना ही बोलकर रूक गये ॥ १७ ॥

'हे हनुमानजी ! सीताजी ने तुम्हारे साथ कौन सी वार्ता की ? इस प्रकार जाम्बवान् के पूछने पर हनुमानजी बोले, 'जिसको साक्षात् पतिव्रत का दर्शन

शालिनी०—

शुद्धाचारस्तीव्रनिष्ठा धृतिश्च । कृच्छ्रेऽप्यस्या नैव लुप्ताः कथञ्चित् ।
पुर्यां पापाचारिणां सा वसन्ती । पातिव्रत्यादेव संरक्षितास्ति ॥ १९ ॥

उपजा०—

निद्राशनाभ्यां रहितां कृशाङ्गीम् । कटूक्तिभिस्तां हृदि खिद्यमानाम् ।
ऋक्षेश संस्मृत्य दुनोमि चित्ते । तस्या न सह्यः खलु दुःखभारः ॥२०॥

शार्दू०—

ऊचे ऋक्षपतिः पुनः पवनजं कच्चित्त्वया तत्पुरे
युद्धस्यावसरोऽपि राक्षसगणैः साकं हि जातो वद ।
आमूचेऽनिलजोऽभवं रिपुपुरे किञ्चित्प्रवृत्तो रणे
तस्मिन्नान्वभवं परं कथमपि श्रान्ति रणे स्वल्पके ॥ २१ ॥

शालिनी०—

जानक्यास्तत्प्रेक्ष्य दुःखं परन्तु । किञ्चिद्वक्ष्ये मेऽतिधाष्टर्यं क्षमस्व ।
नान्यैर्वाक्यैर्यापयन्तः क्षणार्धम् । मन्ये शीघ्रं जाम्बवन् याम युक्तम् ॥२२॥

---

करना हो वह रावण के किले के उद्यान में बैठी हुई दुःखमग्ना सीताजी का दर्शन करे ॥ १८ ॥

उनके शुद्धाचार तीव्रनिष्ठा तथा सदाचार अत्यन्त दुःख में भी किञ्चित् भी लुप्त नहीं हुए हैं। पापियों के पुरी में रहती हुई वे अपने पातिव्रत्य से ही सुरक्षित हैं ॥ १९ ॥

निद्रा तथा आहार के बिना वे अत्यन्त कृश हो गई हैं। तथा रावण द्वारा कहे हुए कटु वाक्यों से दुःखी हो रही हैं। उनके लिये यह दुःख भार सहन शक्ति के बाहर है। उनका स्मरण होते ही मेरा चित्त दुःख से भर आता है ॥ २० ॥

इसके बाद ऋक्षपति जाम्बवान् ने हनुमानजी से पूछा 'क्या तुमको उस पुरी में राक्षसों के साथ युद्ध भी करना पड़ा ?' हनुमानजी बोले, हाँ मैंने थोड़ा सा युद्ध का भी अवसर प्राप्त किया। लेकिन उस थोड़े से युद्ध से मुझे कोई थकावट नहीं मालूम पड़ी ॥ २१ ॥

परन्तु हे जाम्बवान् ! जनकनन्दिनी का वह दुःख देखकर मैं कुछ कहूँगा वह मेरी धृष्टता क्षमा करना। मुझे लगता है कि हम लोगों को अन्य बातों में समय न बिताते हुए यहाँ से शीघ्रातिशीघ्र किष्किन्धा को प्रयाण करना चाहिये। यही उचित है ॥ २२ ॥

उपजा०—

गत्वाऽतिशीघ्रं रघुनायकाय । निवेदयेम प्लवगेश्वराय ।
पश्चाद्यथाऽऽदेक्ष्यति राघवेन्द्रः । तथा विधेयं न विचारणाऽत्र ॥ २३ ॥

शालिनी० —

ऊचुः सर्वे युक्त एवास्ति मन्त्रः । उच्चैर्जेता राघवेन्द्रो जगर्जुः ।
अग्रे कृत्वा ऋक्षराजाङ्गदौ च । शीघ्रं किष्किन्धां प्रति प्रागमन्ते ॥ २४ ॥

पञ्चचा० —

उवाच नो पराक्रमं स्वकं कदापि मारुतिः
परं सुविस्तृतं जगाद रावणस्य दुष्टताम् ।
तथैव जानकीव्रतस्य संस्तुतिं पुनः पुनः
अमानिताप्रशिक्षणं चकार मारुतिस्तु नः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे मारुतेः प्रत्यागमनं नाम
द्वितीयः सर्गः ॥ २ ॥

---

शीघ्रातिशीघ्र जाकर हम लोग रघुनाथजी से तथा वानरेश से संपूर्ण वृत्त निवेदन करेंगे। उसके पश्चात् जैसी रघुनाथजी आज्ञा देंगे वैसा ही हम लोग करेंगे यही ठीक होगा' ॥ २३ ॥

सभी एक मुख से बोले 'ठीक ही है ऐसा ही हो।' तत्पश्चात् रामचन्द्रजी के जयकार की उच्च स्वर से गर्जना करके उन्होंने शीघ्र ही किष्किन्धा को प्रयाण किया ॥ २४ ॥

रावण की दुष्टता तथा सीताजी के पातिव्रत्य की श्रेष्ठता हनुमानजी ने बारंबार वर्णन की परन्तु अपना पराक्रम थोड़ा भी नहीं कहा। इस प्रकार हनुमानजी ने अमानिता कैसी होनी चाहिये यह पाठ हमें अच्छी तरह से पढ़ाया ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में उद्योग कुंज के अन्तर्गत हनुमानजी का लंका से लौटना वर्णन करके दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ २ ॥

# अथ तृतीयः सर्गः

पञ्चचा०—

मनोबले जवात्प्रहृत्य मारुतिर्यदाऽगमत्
धगद्धगत्प्रजज्वलुर्गृहाणि तीव्रवह्निना ।
समस्तराक्षसास्तदा स्थले स्थले स्थिताः परम्
हतप्रभा निरुद्यमाः सचेतनास्तु यद्यपि ॥ १ ॥

इन्द्र०—

चक्रे न वार्तां सह केन कोऽपि । यद्यप्यमी नैव मृता अभूवन् ।
चोरेष्वपेतेष्वपि भीतियुक्ताः । वार्तां न कुर्वन्ति यथा गृहस्थाः ॥ २ ॥

स्वागता०—

रावणोऽपि हुतभुक्खरतापात् । वारयन्निजतनुं कृपणस्तु ।
धारयन्धृतियुतो निजदेहम् । प्रावदत्स्वमनसैव गृहे स्वे ॥ ३ ॥

भुजङ्ग०—

अधर्मे रतोऽशासमुर्वीमहं तुं । विजानन्तृणं सर्वदेवाधिपांश्च ।
परन्त्वद्य नष्टः स दर्पोऽभवन्मे । न किञ्चिद्भवे रोचते मह्यमत्र ॥ ४ ॥

---

राक्षसों के मनोबल पर अत्यन्त जोरदार प्रहार करके जब हनुमानजी गये उस समय भयंकर अग्नि में लंका के महल धक् धक् करके जल रहे थे । संपूर्ण राक्षस जहाँ के तहाँ देह को अग्नि से बचाते हुए पड़े थे । यद्यपि वे जीवित थे, उनका तेज नष्ट हो गया था तथा उन्हें क्या करना चाहिये यह सूझ नहीं रहा था ॥ १ ॥

वे मरे नहीं थे तो भी कोई किसी से बात नहीं कर रहा था जैसे डाकुओं के चले जाने के बाद भी डर के मारे गृहस्थ लोग बातें नहीं करते ॥ २ ॥

राक्षसराज रावण भी अग्नि के तीव्र ताप से अपने शरीर को बचाता हुआ बेचारा बन गया था । लेकिन धैर्य से देह धारण करता हुआ अपने घर में मन ही मन सोच रहा था ॥ ३ ॥

'देवताओं के सभी अधिपतियों को कुछ भी न समझते हुए मैंने अधर्म पूर्वक

भुजङ्ग०—
पुरा वेदशास्त्रेषु दृष्टं मयास्ति । क्वचिद्धर्मवृद्धिः क्वचिद्धर्महानिः ।
स्वभावाद्धि सृष्टौ सदा सम्भवन्ति । विनश्यन्ति वा चक्रनेमिक्रमेण ॥५॥
भुजङ्ग०—
अधर्मो विनंष्टाऽनुमन्ये पृथिव्याम् । अकार्षीद्यतो वानरो मां विरक्तम् ।
स एकस्त्वहं सर्व सैन्येन साकम् । प्रदग्धं पुरं तेन सर्वं तथापि ॥६॥
भुजङ्ग०—
जितोऽहं पुरा वालिना ह्येकवारम् । तदाऽऽसं विना राक्षसैश्चापि पुत्रैः ।
तथा दूरदेशस्थितो नो स्वदेशे । जितोऽहं परं सत्सु सर्वेष्विदानीम् ॥७॥
भुजङ्ग०—
सुरेन्द्रादयो लोकपाला न शक्ताः । तथा दिग्गजा बाधितुं मामभूवन् ।
अयं कोऽस्ति मे धर्षकः श्रेष्ठवीरः । प्रचण्डानले सम्प्लवन्दिव्यदेही ॥ ८ ॥
भुजङ्ग०—
बली विष्णुदेवः परं नाकरोत्सः । अकार्षीदयं घोरकृत्यं यथा हि ।
पुरारिस्तु मन्ये कपेर्देहमेत्य । अधर्मस्य नाशाय दाहं करोति ॥ ९ ॥

---

पृथ्वी का शासन किया । परन्तु हाय ! मेरा वह दर्प आज नष्ट हुआ । अब मुझे संसार में कुछ भी अच्छा नहीं लग रहा है ॥ ४ ॥

पहले मैंने वेद शास्त्रों में देखा है कि जैसे घूमते हुए चक्र के आरे क्रमशः ऊपर के नीचे तथा नीचे के ऊपर होते जाते हैं, वैसे ही सृष्टि में कभी धर्म का उत्थान तथा कभी धर्म का पतन स्वभावतः ही होता आया है तथा ( समय आने पर ) विपरीत होता गया है । ॥ ५ ॥

मुझे मालूम पड़ता है कि पृथ्वी पर अब अधर्म की हानि होने वाली है क्यों कि एक वानर ने मुझे आज विरक्त बना डाला । वह अकेला था तथा मैं सभी राज्य के साथ था तो भी उसने मेरा संपूर्ण नगर जला डाला ॥ ६ ॥

एक बार बालि नामक वानर ने पहले भी मुझे जीता था । लेकिन उस समय मैं अकेला था तथा दूर देश में भी था । परन्तु इस समय मैं सबके होते हुए भी विजित हो गया ॥ ७ ॥

इन्द्रादि लोकपाल तथा दिग्गज भी मुझे जीत लेने में असमर्थ रहे लेकिन यह प्रचण्ड अग्नि में उछलने कूदने वाला दिव्य देह वाला कौन वीर है जो आज मेरी मिट्टी पलीत कर दिया ॥ ८ ॥

देवताओं में विष्णु बड़ा बली माना जाता है परन्तु उसने भी ऐसा घोर

पृथ्वी०—

अहो खरविराधदूषणसुबाहवो मत्समाः
परन्तु निहता अमी निजकरेण रामेण ते ।
अतः स हि विभाति मे हरिरिति स्वयं निश्चितम्
निहन्तुमसुरानसौ नरतनौ प्रविष्टो ध्रुवम् ॥ १० ॥

पृथ्वी०—

स्वयं हरिहरौ विनष्टुमिति चेत्पुरीमागतौ
जयस्य मम संसृतौ न च कदापि सम्भावना ।
परं मम कृते स्वयं हरिहरौ धरामागतौ
यशःप्रदमिदं भृशं मम भवेन्मृतिर्यद्यपि ॥ ११ ॥

पञ्चचा०—

सुनिश्चितः पराजयस्तथापि मे मनोदशा
हतप्रभा निरुद्यमा कदापि नो भविष्यति ।
अतोऽप्यहं यथाबलं करोमि तत्प्रतिक्रियाम्
जनाः क्रिया प्रकुर्वते प्रसिद्धये हि संसृतौ ॥ १२ ॥

---

कृत्य कभी नहीं किया जैसा इसने किया है। मालूम पड़ता है कि त्रिपुर को भस्म करने वाले शिवजी ने ही वानर शरीर धारण करके अधर्म का नाश करने के लिए मेरी पुरी जलाई है ॥ ९ ॥

अहो ! खर, विराध, दूषण और सुबाहु ये सब मेरे ही समान बलवान थे परन्तु राम ने अपने हाथ से उन्हें मार डाला । अतः मुझे मालूम पड़ता है कि निश्चित रूप से वही विष्णु है। तथा असुरों को मार डालने के लिये उसने मनुष्य शरीर धारण किया है ॥ १० ॥

यदि इस प्रकार शिव और विष्णु दोनों मेरी लंका नगरी को नष्ट करने के लिये आ चुके हैं तो अब संसार में मेरी विजय की कोई संभावना नहीं मालूम पड़ती है। लेकिन मेरे लिये स्वयं शिव और विष्णु धरातल पर आ गये हैं, यह क्या मेरे लिये कम यश की बात है ? मेरे लिये तो ऐसी मृत्यु भी श्रेयस्कर ही है ॥ ११ ॥

अतः यद्यपि मेरी पराजय सुनिश्चित है तो भी मेरी मनोदशा हतप्रभ तथा निरुद्यम कभी भी नहीं होगी। मैं अपनी शक्ति के अनुसार उसका प्रतीकार अवश्य करूँगा। संसार में लोग प्रसिद्धि के लिये ही तो क्रियाएँ करते हैं' ॥ १२ ॥

शार्दू०—

दौरात्म्यं क्व च सौम्यता क्व मनसो लङ्कापतेश्चिन्तने
श्रोतारः परिवर्तनं कथमभूच्चिन्त्यं प्रवक्ष्ये तु तत् ।
अन्ते हन्त परायणे दशमुखे ह्येवं तदा चिन्तने
सौम्योऽभूदनलोऽग्निशान्तिमसुराश्चक्रुर्गृहान्निर्गताः ॥ १३ ॥

शार्दू०—

वह्नौ शान्तिमितेऽकरोद्दशमुखो ह्यावाहनं मन्त्रिणाम्
लङ्कायाश्च निरीक्षणं पुनरसौ चक्रे स्वयं तैः सह ।
भावं नैव स दर्शयन्स्वमनसश्चक्रे समीक्षां पुरः
आहूता ह्यमुना सभा सपदि वै क्षीणात्मनां रक्षसाम् ॥ १४ ॥

इन्द्र०—

स्थित्वा सभायां स उवाच वाक्यम् । सम्बोधयन्तान्सकलासुरांश्च ।
हे राक्षसा गच्छत मा निराशाम् । कृच्छ्रे हि यो धैर्ययुतः स धीरः ॥१५॥

उपजा०—

विजित्य शक्रं बलिना समृद्धिः । भुक्ता पुनस्तं तु जिगाय शक्रः ।
तथापि नाभूत्स विषादमग्नः । धैर्याच्च यत्नात्पुनराप लक्ष्मीम् ॥१६॥

---

श्रोतागण ! यह एक विचारणीय बात है कि कहाँ तो लंकाधिप रावण की वह क्रूर दुष्टता और कहाँ यह सौम्य चिन्तन ? यह परिवर्तन कैसे हुआ ? इस प्रश्न का उत्तर मैं ( इसी कुंज के ) अन्त में कहूँगा अस्तु इस प्रकार जब दशानन रावण चिन्तन में मग्न था धीरे-धीरे अग्नि कुछ शान्त हुआ राक्षस घरों से निकल निकल कर अग्नि को पूर्ण शान्त करने लगे ॥ १३ ॥

अग्नि के शान्त होने पर रावण ने अपने मन्त्रियों को बुलाया तथा संपूर्ण लंका का निरीक्षण उन मन्त्रियों के साथ स्वयं उसने ( भी ) किया । अपने आन्तरिक भाव को स्पष्ट न करते हुए ( ही ) उसने सब निरीक्षण किया । तथा शीघ्र ही क्षीण मनोबल वाले राक्षसों की एक ( आम) सभा बुलाई ॥ १४ ॥

सभा में स्थित होकर सभी राक्षसों को संबोधित करता हुआ वह बोला 'हे राक्षसों ! आप निराश न होइये । कठिन परिस्थिति में जो धैर्ययुक्त होता है वही धैर्यवान् कहा जाता है ॥ १५ ॥

( देखिये ) इन्द्र को जीतकर ( असुर श्रेष्ठ ) बलि ने सम्पत्ति का भोग

शार्दू०—

जित्वाऽस्माँल्लघुवानरः पुरमथो दग्ध्वा गतः स्वं स्थलम्
एतद्दैवबलं बुधाः शृणुतमद्वाक्यं हि शास्त्रोद्धृतम् ।
वाय्विन्द्रानिलसर्वशक्तिनिचयो मोघस्तृणे प्राभवत्
तुच्छे यक्षपुरस्कृते ह्यु पनिषद्वाक्यात्प्रसिद्धं जने ।। १७ ।।

शार्दू०—

विश्वामित्रबलं बृहत्तु निहतं धेन्वा वसिष्ठस्य यत्
प्रह्लादोऽगणयद्धिरण्यकशिपोः शक्ति न किञ्चिल्लघुः ।
दैवं प्राप्य सुदुर्बलोऽपि जयति श्रेष्ठं सुसिद्धं पुरा
दग्ध्वा सर्वपुरं गतो लघुकपिः दैवप्रभावाद्धि तत् ।। १८ ।।

शार्दू०—

दुःखं सौख्यमपि स्थिरे न हि सदा बुद्ध्याः स्वया पश्यत
कालौ दुःखदसौख्यदौ मतिमता नेयावतो धैर्यतः ।

---

किया। लेकिन फिर उनको जीतकर इन्द्र ने सम्पत्ति को छीन लिया। लेकिन तो भी वे दुःख में डूब नहीं गये। धैर्य से और यत्न से उन्होंने पुनः सम्पत्ति प्राप्त किया ।। १६ ।।

हम लोगों को जीतकर तथा हमारा पुर जलाकर एक छोटा सा वानर अपने स्थान को सुरक्षित चला गया। प्रबुद्ध राक्षसों ! यही दैव बल है। आप मेरे शास्त्र सम्मत वाक्य को सुनिये किसी तुच्छ यक्ष द्वारा प्रस्तुत किये गये एक तृण पर वायु इन्द्र तथा अग्नि की संपूर्ण शक्तियाँ निष्फल हुई थीं। यह उपनिषद् वाक्यों द्वारा प्रसिद्ध ही है ।। १७ ।।

विश्वामित्र की महान सेना वसिष्ठ की एक गाय ने समाप्त कर डाली। छोटे से प्रह्लाद ने हिरण्यकशिपु ( जैसे दिग्गज वीर ) की शक्ति को कुछ भी नहीं गिना। इसलिये हे राक्षसों ! दैव को पाकर अत्यन्त दुर्बल भी दूसरे श्रेष्ठ पुरुष को जित लेता है यह कई उदाहरणों से सिद्ध हो जाता है यहाँ भी दैव के प्रभाव से ही एक छोटा सा वानर हमारी पुरी जलाकर चला गया है ।। १८ ।।

राक्षसों ! आप अपनी बुद्धि से देखिये दुःख तथा सुख हमेशा स्थिर नहीं रहते हैं। इस लिये सुखद तथा दुःखद दोनों ही काल बुद्धिमानों को धैर्य से बिताने

धैर्यं धारयतातएव मनसा धैर्यं हि शान्तिप्रदम्
कर्तव्यं कुरुताद्भुतं ह्यविरलं शीघ्रं समृद्ध्यै पुनः ॥ १९ ॥

शालनी०—
नेयः कालो हन्त नालस्ययुक्तः । कार्यस्तद्वद्विग्रहः स्वैर्जनैर्नो ।
योज्यो देहः सर्वकल्याणकार्ये । स्वार्थान्धत्वं नैव धार्यं कदापि ॥ २० ॥

शालिनी०—
एवं सान्त्वं श्रावयित्वा वचस्तान् । कर्तव्यार्थं प्रेरणां चापि चक्रे ।
व्यस्तः प्राभूत्तान्स्वयं शिक्षयन्सः । व्यर्थं कालं नैव किञ्चिन्निनाय ॥२१॥

शालिनी०—
सद्यो भाव्यं घोरयुद्धं स जज्ञौ । दग्धं सर्वं किन्तु युद्धोपयुक्तम् ।
यस्मात्कस्मात्तस्य चक्रे उपायात् । भीमोद्योगी सङ्ग्रहं दत्तचित्तः ॥२२॥

शालिनी० —
धाम्नां भूयो वाटिकानां पथाञ्च । दग्धोद्धारं शीघ्रमेवाकरोत्सः ।
भीमोद्योगं प्रेक्ष्य रक्षांसि तस्य । स्वं स्वं गेहं वासयोग्यं प्रचक्रुः ॥२३॥

---

चाहिये। इसलिये आप धैर्य धारण करें। क्योंकि धैर्य ही शान्ति देने वाला है। अतः शीघ्र ही समृद्धि को पाने के लिये विरत न होते हुए अत्यन्त अद्भुत रूप से कर्तव्य कीजिये ॥ १९ ॥

आप को चाहिये कि आप अपना काल आलस्य के साथ न बितावें उसी प्रकार अपने ही स्वजनों से झगड़ा नहीं करना चाहिये। स्वार्थ के कारण अन्धा बनना भी ठीक नहीं है। जिसमें सबका हित हो उसी कार्य में आप अपना शरीर लगाएँ ॥ २० ॥

इस प्रकार राक्षसों को सन्त्वना पूर्ण वाक्य सुनाकर तथा कर्त्तव्य करने के लिये प्रेरणा देकर रावण उन्हें शिक्षा देता हुआ ऐसा कार्यव्यस्त हुआ कि थोड़ा भी समय उसने व्यर्थ नहीं बिताया ॥ २१ ॥

शीघ्र ही घोर युद्ध होने वाला है यह उसे मालूम था लेकिन युद्धोपयुक्त वस्तुएँ तो जल चुकी थीं अतः दत्तचित्त हुए रावण ने जिस किसी उपाय से उनका फिर से संग्रह किया ॥ २२ ॥

जले हुए मकानों का उद्यानों का तथा मार्गों का उसने शीघ्र ही पुनः निर्माण किया। इस प्रकार रावण का अत्यन्त बृहद् उद्योग देखकर राक्षसों ने भी अपना अपना मकान रहने लायक बना दिया ॥ २३ ॥

शार्दू०—

अत्यल्पे समये दशाननपुरी प्राभूत्पुनर्निर्मिता
चक्रे सङ्गठनं ततो दशमुखः सेनाग्रगानां पुनः ।
युद्धं भाव्यमवश्यमेव न रणे भेयं कदाप्युक्तवान्
शक्तिं पश्यत मे रणेऽसुरवरा नेष्ये क्षयं वो भयम् ॥ २४ ॥

शिख०—

प्लवङ्गो रक्षांसि ह्यजयददहच्चापि नगरम्
श्रुतं दृष्टं नैव क्वचिदपि तथा कल्पितमपि ।
महत्ता कालस्यासुरवरगणा नो बलवतः
सदा कालो नैवं भवति फलदाता कथमपि ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे रावणस्य स्वात्मन्येव चिन्तनं राक्षसानां सेनाग्रगानाञ्च शिक्षणं चेति तृतीय सर्गः ॥३॥



---

थोड़े समय में रावण की नगरी पुनर्निर्मित हुई। तत्पश्चात् रावण ने फिर एक सेना में आगे रहने वाले वीरों को बुलाया तथा कहा कि 'देखिये अब युद्ध अवश्य होना है। आप युद्ध में तनिक भी न डरें, रण में आप मेरा बल देख लेंगे मैं आपका भय नष्ट कर डालूँगा ॥ २४ ॥

एक वानर ने राक्षसों को जीत कर नगर जलाया। इस तरह की बात न तो कभी सुनी न देखी न कभी कल्पना में तक आई। यह सब काल की ही महत्ता है बलवान की नहीं। लेकिन इस प्रकार काल हमेशा कभी भी फलप्रद नहीं होता है।' ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में उद्योगकुञ्ज के अन्तर्गत रावण का अपने मन में ही चिन्तन राक्षसों को तथा सेनाग्रगों को पढ़ाना कहकर तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



# अथ चतुर्थः सर्गः

उपजा०—

प्रायोपविष्टान्कपिसत्तमांश्च । उक्त्वा प्रवृत्तिं जनकात्मजायाः ।
वरप्रभावाच्च मुनेः प्रलभ्य । पक्षद्वयं गृध्रवरोऽगमत्खम् ॥ १ ॥

उपजा०—

चित्ते व्यमार्क्षीत्प्रवदन्ति कीशाः । हरिः स्वयं भूतलमागतोऽस्ति ।
तत्पुण्यहस्तेन ममापि बन्धुः । प्राप्तो गतिं यां मुनयो लभन्ते ॥२॥

उपजा०—

तिर्यक्शरीरं घृणितं च खाद्यम् । तस्मिन्कथं यज्ञतपोजपाश्च ।
सौभाग्यतो मे हरिदर्शनञ्च । भ्रातुः सकाशात्सुलभं सुपुण्यम् ॥ ३ ॥

वसन्त०—

एवं विमृश्य स तु गृध्रवरो जवेन
यातो भृशं प्रमुदितोऽमल–ऋष्यमूकम् ।
स्थित्वाऽम्बरे स विनतो रघुनाथमूचे
अस्म्यग्रजो रघुपते प्रणतो जटायोः ॥ ४ ॥

---

प्रायोपवेषण का निश्चय किये हुए वानर वीरों को गृध्रवर संपातिने सीता का पता बताया। (तत्कालही) मुनि के वरदान के कारण दोनों पंख प्राप्त करके वह आकाश में उड़ गया। (यहाँ तक की कथा श्रोताओं ने पहले ही सुनी है।) ॥ १ ॥

सम्पाति ने सोचा भगवान् हरि स्वयं ही भूतल पर अवतीर्ण हो गये हैं ऐसा सब वानर कहते हैं। तथा उनके पुण्यकरों से मेरे भाई जटायु ने मुनियों को प्राप्त होने वाली गति को पाया ॥ २ ॥

मेरा तिर्यक् योनिका शरीर है तथा भोजन भी घृणित है। इससे मुझसे यज्ञ जप-तप कैसे हो सकते हैं? अहा! आज मेरा बड़ा ही सौभाग्य है कि मेरे लिए भी अपने भाई के माध्यम से हरि का महान् पुण्यमय दर्शन सुलभ होगा ॥ ३॥

इस प्रकार विचार करके वह गृध्रवर संपाति बड़े वेग से ऋष्यमूक पर्वत पर गया। उसका चित्त निर्मल था ही बड़े हर्ष का अनुभव हो रहा था उसे।

वसन्त०—

सम्प्रेक्ष्य तं सुकृपया रघुनाथ ऊचे
एह्येहि गृध्रवर सुष्ठु समोऽसि पित्रा ।
कच्चिद्वदासि कुशली कथमागतोऽसि
भूमाववातरदसौ शनकैः प्रहृष्टः ।। ५ ।।

शार्दू०—

साद्यन्तं निजगाद वृत्तमखिलं स्वं रामचन्द्रं ततः
हेतुं चागमनस्य वक्ति तदनु स्वर्ज्वया स्ववाचा तदा ।
रामोऽपृच्छदमुं यथा जलनिधेस्तीरात्वया प्रेक्षिता
सीता कच्चिदितोऽपि पश्यसि दृशा चेत्पश्यसि ब्रूहि तत् ।। ६ ।।

शार्दू०—

किं कुर्वन्ति च वानरा वद ततो यत्नं दृशा निश्चितम्
सर्वं द्रक्ष्यसि मद्वरादपि लघु स्पष्टं निशायामपि ।
आमूचे स च राम सुन्दरवने सीतां प्रपश्यामि ते
आसीनां कृपणां च साश्रुनयनां खिन्नां कृशां त्वां विना ।। ७ ।।

---

आकाश में स्थित होकर वह रघुनाथजी से बोला 'मैं जटायुका बड़ा भाई (संपाती) आपको परिणाम कर रहा हूँ ।' ।। ४ ।।

संपाति को कृपा पूर्वक देखते हुए रामचन्द्रजी बोले 'आइये गृध्रवर ! आप तो भली प्रकार मेरे पिता के समान हैं ?' ( रामचन्द्रजी के सौहार्द्र से प्रभावित होकर ) अत्यन्त आनन्दित होकर धीरे से वह आकाश से भूमि पर उतर पड़ा ।। ५ ।।

उसने अपना वृत्तान्त शुरू से अन्त तक रामचन्द्रजी को सुनाया तथा ऋष्य-मूक पर्वत पर आने का अपना हेतु भी सरल भाषा में बता दिया । रामचन्द्रजी ने उससे पूछा 'हे गृध्रवर ! जैसे आपने समुद्र के किनारे से सीता को देखा था क्या आप यहाँ से भी उसे उसी तरह देख सकते हैं ? और यदि देख सकते हैं तो उसे कहिये ।। ६ ।।

अपनी दूर दृष्टि से देखकर निश्चित रूप से यह भी बताइये कि वानर लोग कौन सा उद्योग कर रहे हैं । मेरे वरदान से छोटी वस्तु को भी आप देख लेंगे तथा रात में भी देखने में समर्थ होंगे ।' संपाति बोला, 'हे रामचन्द्रजी मैं एक सुन्दर

शार्दू०—

तत्पश्चात्क्रमशो जगाद चरितं वायोः सुतस्याद्भुतम्
पश्यन्स्पष्टतया तदा बलवतश्चावारिधेर्लङ्घनात् ।
शृण्वन्तश्चरितं भृशं सुरुचिरं तन्द्रां क्षुधां व्यस्मरन्
सुग्रीवस्त्वथ लक्ष्मणो रघुवरश्चासन्भृशं विस्मिताः ॥ ८ ॥

वसन्त०—

अन्वीक्षणं पुरि तथा भवनेषु तस्य
लीलापटोरथ दशानन—मन्दिरेषु ।
मौढ्यं तथा पवनजस्य पुनर्बभाषे
वार्तां पुनश्च सह तस्य विभीषणेन ॥ ९ ॥

वसन्त०—

सीतासुदर्शनमथो दशवक्त्रवार्ताम्
तस्याश्च तद्विलपनं करुणां भयञ्च ।
वार्तां पुनर्हनुमता सह सञ्जगाद
दानं तथा रघुपतेः करमुद्रिकायाः ॥ १० ॥

---

वन में बैठी हुई आपकी सीता को देख रहा हूँ। वे आपके बिना खिन्न मन से रो रही हैं। वे कृश तथा दयनीय हो रही हैं ॥ ७ ॥

उसके बाद वानरों का समाचार बताते हुए उसने बलवान् हनुमानजी का अद्भुत चरित्र वर्णन किया। वह आँखों से साफ देखता था तथा उस अद्भुत चरित्र को बोलता जाता था। समुद्र लघन से लेकर जो जो चरित हुआ वह सब वैसा ही उसने कहा। हनुमानजी का चरित्र सुनने वाले सुग्रीव लक्ष्मण तथा रा मचन्द्रजी बड़े विस्मित हो रहे थे तथा वे तन्द्रा तथा भूख भी भूल गये ॥ ८ ॥

लीलापटु हनुमानजी का लंका के विभिन्न स्थानों में, मन्दिरों में तथा रावण के भवनों में सीता का ढूंढ़ना, हनुमानजी का विभीषण के साथ बातें करना, सीता जी का शुभ दर्शन करना, रावण के साथ सीताजी का विलाप, करुणा एवं भय, फिर हनुमानजी का सीताजी से बातें करना, हनुमानजी का सीता को रामचन्द्रजी की अंगूठी देना, सीताजी की शंका का समाधान करने के लिये हनुमानजी का भयंकर रूप धारण करना, अशोक वाटिका उजाड़ना, चैत्यप्रासाद का विध्वंस करना, हनुमानजी का तुमुल युद्ध करना, सभा में अपना शौर्य दिखाना, लंका का अग्नि

भुजङ्ग०—

पुनर्धारणं भीमरूपस्य चोक्तम् । समाधानमुर्वीसुतासंशयस्य ।
पुनर्वाटिकायाः समुत्सादनञ्च । तथा चापि चैत्यस्य विध्वंसनञ्च ॥११॥

भुजङ्ग०—

पुनर्युद्धमूचे भृशं वर्णयन्सः । सभायां पुनर्मारुतेः शौर्यमूचे ।
पुरस्याग्निदाहो विशेषेण चोक्तः । पुनः कारितं स्नानमम्भोधिनोक्तम् ॥१२

वसन्त०—

वार्तां पुनर्हनुमतः सह सीतया च
उल्लङ्घनं पुनरसौ जलधेर्जगाद ।
हर्षं पुनः प्रकटितं कपिवीरमुख्यैः
सुस्वागतं हनुमतः कपिभिः कृतं यत् ॥ १३ ॥

उपजा०—

प्रस्थानमूचे कपिसत्तमानाम् । समुद्रकूलाद् हृदि हर्षितानाम् ।
तीव्राच्च वेगात्क्रमणं पथश्च । जगाद तेषां निकटे स्थितिञ्च ॥ १४ ॥

शार्दू०—

ऊचेऽसौ तदनन्तरं रघुपते प्रोक्तः समग्रो मया
वृत्तान्तो भवितासि वै परमतो युद्धोद्यमे तत्परः ।
तस्मान्मे गमनं भृशं समुचितं मे भाति मत्या स्वया
वृद्धः क्षीणबलो न चेद्दशमुखं ह्येकोऽहनिष्यं क्षणात् ॥ १५ ॥

---

कांड करना, समुद्र का हनुमानजी को दिव्य स्नान कराना, फिर सीताजी से बातें करना, फिर हनुमानजी का समुद्रलंघन करना, वानरों का हर्षित होना, वानरों द्वारा हनुमानजी का स्वागत होना, प्रमुदित वानरों का समुद्र के किनारे से प्रस्थान करना, उनका तीव्र वेग से मार्ग तय करना तथा वानरों का किष्किन्धा के निकट आ जाना यह सब आँखों देखा समाचार सम्पाति ने क्रमशः यथार्थ रूप से सुनाया है ॥ ९-१४ ॥

तत्पश्चात् संपाति बोला, 'हे रामचन्द्रजी, आप से मैंने संपूर्ण वृत्त बताया तथा आप भी अब युद्ध के उद्योग में व्यस्त होनेवाले हैं। इस लिये अब मेरा यहाँ से जाना ही उचित है, ऐसा अपनी बुद्धि के अनुसार मुझे मालूम पड़ रहा है। मैं बूढ़ा

भुजङ्ग०—

यदाऽहं प्रदग्धो न पश्चादपश्यम् । प्रभो ज्ञातिबन्धुं न कञ्चित्कदापि ।
अतो यामि द्रष्टुं स्वकाञ्ज्ञातिबन्धून् । तवैवाज्ञया नान्यथा ब्रूहि तन्मे ।१६

शार्दू०—

रामः प्रावददेतुमुद्यतममुं स्वस्थानमीषद्धसन्
कल्याणं तव याहि सौम्य सुखतः सम्पश्य बन्धून्स्वकान् ।
सुग्रीवस्त्वथ लक्ष्मणो रघुवरो गृध्रे गते भूभृतः
तृप्तिं नान्वभवन्पुनः पुनरपि स्मृत्वा बलं मारुतेः ॥ १७ ॥

शालिनी०—

एवं कालो नैव यातोऽतिदीर्घः । रक्तस्नातस्तावदैद्भीतचित्तः ।
मातुर्भ्राता कीशराजस्य नम्रः । उचे बिभ्यत्पाहि मां वानरेश ॥१८॥

द्रुतवि०—

मधुवनं मथितं कपिभिः शृणु । पवनजाङ्गदतारगजादिभिः ।
जनकजामवलोक्य समागतैः । इति दशास्वहमस्मि निपातितः ॥१९॥

---

हूँ तथा मेरा बल क्षीण हो गया है नहीं तो रावण को तो मैं अकेले हीं क्षण भर में मार डालता ॥ १५ ॥

जब मैं चला था उसके बाद अब तक मैंने अपने किसी जातिवांधव को देखा नहीं। इस लिये अब मैं अपने जातिबांधवों को देखने के लिये आप को आज्ञा से ही जाऊँगा अन्यथा नहीं। अतः आप मुझे जाने की अनुमति दीजिये ॥ १६ ॥

अपने जाने के इच्छुक उस गृध्रराज को रामचन्द्रजी हँसते हुए बोले 'आपका कल्याण हो। आप सुख पूर्वक जाइये और अपने जाति बांधवों का दर्शन कीजिये। संपाति के ऋष्यमूक पर्वत से जाने के बाद राम लक्ष्मण तथा सुग्रीव हनुमानजी के उस उत्कृष्ट बल का स्मरण करते हुए तृप्त नहीं हो रहे थे ॥ १७ ॥

इस प्रकार अधिक काल नहीं बीता होगा, तब तक बहुत घबड़ाया हुआ सुग्रीव का मामा आया डरता हुआ तथा नमस्कार करता हुआ वह बोला 'हे वानरेन्द्र मेरी रक्षा करो।' उसका सभी शरीर खून से लथपथ था ॥ १८ ।

वह बोला हे वानरेश जनकजा को देखकर आये हुए हनुमान अंगद तार गज इत्यादि वानरों ने मधुवन उजाड़ कर दिया और मेरी यह दशा कर डाली है ॥ १९ ॥

शार्दू०—

ऊचे वानरराण्न धेहि कटुतां कार्यं कृतं तैर्बृहत्
प्रीत्या मातुल सत्कृते भव कृपायुक्तो भृशं तेषु वै ।
शीघ्रं गच्छ तथा कपीन्प्रवद मे सन्देशमित्थं शुभम्
कीशेशः कुरुते प्लवङ्गमवराः प्रीतः प्रतीक्षां हि वः ॥ २० ॥

द्रुतवि०—

त्वरितवेगयुतो गतवान्वनम् । दधिबलो ह्यवदत्प्रति वानरान् ।
कपिवराः कपिराड् भृशमुत्सुकः । स्मरति वो धरणीधरसानुनि ॥२१॥

पृथ्वी०—

भवद्भिरपराधितं कपिपतिः स्वयं क्षान्तवान्
कुरुध्वमुचितं धिया किल विमृश्य कीशाः स्वयम् ।
उवाच हनुमानहो कपिवरा न किञ्चिद्भयम्
अतः समुचितं भृशं गमनमस्ति शीघ्रं गिरौ ॥ २२ ॥

पृथ्वी०—

मया प्रथममेव वः प्रति मतं स्वकं व्यञ्जितम्
भयं किमपि वः कृते शृणुत नाणुमात्रं क्वचित् ।
स्वरो वदति वानरा दधिबलस्य नम्रः स्वतः
न शब्दमपि चावदत्कटुतया प्लवङ्गेश्वरः ॥ २३ ॥

---

सुग्रीव बोला हे मामाजी आप उन वानरों के प्रति कटुता न धारण करें। उन्होंने बहुत बड़ा काम किया है। आप शीघ्र ही जाइये और उन वानरों को मेरा यह शुभ सन्देश सुनाइये कि 'अत्यन्त प्रसन्न मन से वानरराज आपकी प्रतीक्षा कर रहे हैं' ॥ २० ॥

( वानरेश की आज्ञानुसार ) दधिबल ने शीघ्रातिशीघ्र जाकर वानरों से कहा कि 'हे वानरों ! ऋष्यमूक पर्वत की चोटी पर वानरेश आपकी प्रतीक्षा कर रहे हैं ॥ २१ ॥

आपने जो अपराध किया है, उसके लिये वानरेश सुग्रीव ने आप को, क्षमा किया है। अब आप अपनी बुद्धि से सोचकर उचित कार्य करें। ( दधिबल का वाक्य सुनकर ) हनुमानजी बोले, 'हे वानरों ! अब हमारे लिये थोड़ा भी भय नहीं है, इसलिये शीघ्र ही हम लोगों का पर्वत पर जाना ही अत्युत्तम होगा ॥ २२ ॥

मैंने आप से पहले ही अपना मत व्यक्त किया था कि आप के लिए थोड़ा

उपजा०—

न यापयन्तः समयं प्लवङ्गाः । शीघ्रं भृशं याम किलर्ष्यमूकम् ।
भुवन्स एवं स्वयमुत्पपात । प्रचोदयन्तान्गमनाय शीघ्रम् ॥ २४ ॥

स्रग्धरा०—

भीतास्ते वानरेशात्कतिपयकपयो मृत्युभीत्या अभूवन्
वायोः पुत्रस्य मन्त्रान्मधुवनमभवत् धर्षितं तेन कीशैः ।
ज्ञप्त्यै तद्वानराणां प्लवगपतिमतावस्ति कोपो न वेति
द्रष्टव्या मारुतेः साऽभिलषितफलदा लोकदृष्ट्याऽपि नीतिः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे सम्पाते रामं प्रति प्रत्यक्षमीक्षितहनुमल्लीलाकथनं नाम चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥



---

सा भी भय नहीं है । हे वानरों ! दधिबल का स्वर स्वतः ही यह कह रहा है कि हमारे प्रति वानरेश ने एक शब्द भी कटुता से नहीं कहा है ॥ २३ ॥

इसलिये हम लोग अब समय न बिताते हुए शीघ्र ही ऋष्यमूक पर्वत पर जाँय ।' इस प्रकार कहकर अन्य वानरों को शीघ्रता से गमन करने के लिये प्रेरित करते हुए हनुमानजी स्वयं ही प्रथम उछल पड़े ॥ २४ ॥

कई वानर मृत्यु भय के मारे वानर राज सुग्रीव से ( मिलने में ) डर रहे थे। उन वानरों को सुग्रीव के मन में क्रोध है या नहीं यह दिखाने के लिये हनुमान जी की सलाह से वानरों ने मधुवन उजाड़ दिया था । ( पाठकों ! ) लोक दृष्टि से भी अभिमत फल को देने वाली हनुमानजी की वह नीति ध्यान देने लायक है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में उद्योग कुञ्ज के अन्तर्गत सम्पाति का प्रत्यक्ष देखी हुई हनुमानजी की लीला का रामचन्द्रजी से कहना वर्णन करके चौथा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ४ ॥



# अथ पञ्चमः सर्गः

स्वागता०—

उत्पतन्तमनिलात्मजमादौ । प्रेक्ष्यवानरवरा अपि शीघ्रम् ।
यातुमम्बरपथोदपतन्ते । निर्भयाः हनुमतः कृपयैव ॥ १ ॥

शालिनी०—

प्रक्षेपण्या गोलका यान्ति यद्वत् । तद्वद्याता यूथपा उत्पतन्तः ।
अग्रे कृत्वा बालिपुत्रर्क्षराजौ । प्रागच्छन्ते ऋष्यमूकं जवेन ॥ २ ॥

द्रुतवि०—

जयति राजमणी रघुनायकः । गिरिवरे प्रवदन्त अवातरन् ।
अनुपमं प्रददन्त अमी सुखम् । रघुवराय भृशं व्यथितात्मने ॥ ३ ॥

हरिणी०—

प्रथममभवन्प्रीत्या सर्वे नताश्चरणे प्रभोः
कपिपतिमथो नत्वा पश्चादमी प्लवगोत्तमाः ।
समुपविविशू रामस्याग्रेऽवदत्तत ऋक्षवान्
सुविनतशिरा वृद्धो नेता पुनः सुकृताञ्जलिः ॥ ४ ॥

---

हनुमानजी को पहले ही उछलते हुए देखकर अन्य वानर भी आकाश मार्ग से जाने के लिये शीघ्र ही उछल पड़े। हनुमानजी की कृपा से उन्हें कोई भय नहीं था ॥ १ ॥

जैसे गोफन से छूटे हुए पत्थर वेग से जाते हैं उसी प्रकार वे उछलते हुए यूथप वली अंगद और ऋक्षराज जाम्बवान् को आगे करके ऋष्यमूक पर्वत को जा रहे थे ॥ २ ॥

व्यथित अन्तःकरण वाले रामचन्द्रजी को अनुपम सुख प्रदान करते हुए वे वानर, 'राजाओं में श्रेष्ठ श्रीरघुनाथजी की जय हो।' ऐसा कहते हुए ऋष्यमूक पर्वतपर उतर पड़े ॥ ३ ॥

सर्व प्रथम उन्होंने रामचन्द्रजी के चरणों में प्रणाम किया तत्पश्चात् सुग्रीव को प्रणाम करके वे वानर रामचन्द्रजी के सामने बैठ गये। तब सबसे वृद्ध नेता जाम्बवान् नम्रता से मस्तक झुकाकर तथा हाथ जोड़कर बोला ॥ ४ ॥

पृथ्वी०—

प्रभो तव कृपाप्रसादबलतस्तु शक्ता वयम्
अभूम तव भामिनीं जनकजां किलान्वीक्षितुम् ।
पुराण्युपवनानि सङ्कुलितवृक्षमालास्तथा
गिरींश्च सरितातटान्सुरगृहाणि याता वयम् ॥ ५ ॥

शालिनी० —

एवं स्वामिन्देशदेशान्तरेषु । रात्रावह्नयेवं सदा सावधानः ।
कुर्वन्सीतान्वेषणं नः समूहः । दीर्घंकालं चानयत्कार्यमग्नः ॥ ६ ॥

उपजा०—

क्षुधाश्रमो नैव तृषा च तन्द्रा । निद्रा न किञ्चिद् गणिता प्लवङ्गैः ।
चक्रुः श्रमं कीशवराः समस्ताः । सत्यं ब्रुवे देव विमुक्तकण्ठः ॥ ७ ॥

वसन्त०—

दृष्ट्वा तु वायुतनयस्य विशेषकार्यम्
कीशैः कृतं यदपि कार्यमभून्नगण्यम् ।
संरक्षिता अपि वयं पवनात्मजेन
मृत्योर्मुखे निपतिता बहुधा समस्ताः ॥ ८ ॥

---

'प्रभो ! आपके कृपा प्रसाद के बल से ही हम लोग आपकी प्रिया जानकीजी को ढूढ़ने में समर्थ हो सके । गाँवों में, उपवनों में, घनी वृक्षमालाओं में, पहाड़ों पर, नदियों के तटों पर तथा देवमन्दिरों में हम लोग गये ॥ ५ ॥

और हे स्वामिन् ! इसी प्रकार दिन रात सीताजी को ढूँढ़ते हुए हमारे समूह ने कार्य में मग्न रहकर दीर्घकाल बिता दिया । ६ ॥

भूख, थकावट, प्यास, आलस्य तथा निद्रा इनको वानरों ने कुछ भी नहीं समझा । इस प्रकार हे देव ! मैं मुक्तकण्ठ से प्रशंसा कर रहा हूँ कि सभी वानरों ने अत्यन्त परिश्रम किया है ॥ ७ ॥

लेकिन हनुमानजी का विशेष कार्य देखकर वानरों का किया हुआ सभी कार्य नगण्य हो गया । इस वायुपुत्र ने तो मृत्यु के मुख में पड़े हुए हम लोगों की भी कई बार सुरक्षा की है ॥ ८ ॥

४५

उपजा०—

तेनैव दृष्टा जनकात्मजाऽस्ति । उल्लङ्घ्य सिन्धुं शतयोजनञ्च ।
सुविस्तृतं वृत्तममुष्य किन्तु । प्रभो न चास्माभिरपि श्रुतं तत् ।। ९ ।।

शार्दू०—

तत्पश्चाद्रघुनायकः पवनजं प्रीतो भृशं प्रावदत्
देयं ते मम सन्निधौ शृणु कपे नैवास्ति किञ्चिद्यतः ।
कीशानां बहुधाऽनिलात्मज पथि प्राणास्त्वया रक्षिताः
जानक्या अपि मेऽपि जीवनकरस्त्वं सत्यमेतद् ब्रुवे ।। १० ।।

शालिनी०—

ब्रूह्यादौ हे मारुते क्षेमवार्ताम् । सीताया मे हार्ददाहस्य शान्त्यै ।
कच्चित्सीता मत्स्मृतिं धारयन्ती । शोकावेगान्नातिकार्श्यं गताऽस्ति ।।११

शिख०—

नतो भूत्वा रामं जनकतनयां चापि हनुमान्
अवोचत्त्वां नत्वा जनकतनयाऽपृच्छदनघा ।
त्वदीयं ते भ्रातुः कुशलमखिलं ते प्रियतमा
कपीनां सर्वेषामपि कपिपतेः शोकविकला ।। १२ ।।

---

सौयोजन चौड़ा समुद्र लांघकर उसी ने जनकात्मजा का दर्शन किया है। लेकिन अभी तक उसका सुविस्तृत वृत्तान्त हम लोग भी नहीं सुन पाये हैं ।। ९ ।।

तब अत्यन्त प्रसन्न होकर रामचन्द्रजी हनुमानजी से बोले 'हे वायुपुत्र ! तुमने तो रास्ते में सभी वानरों के कई बार प्राण बचाये हैं तथा मैं सत्य कहता हूँ कि मेरे लिये तथा जानकी के लिये भी तुम्हीं जीवन दाता हो ।। १० ।।

हे हनुमानजी ! मेरे हृदय के दाह की शान्ति के लिये सर्व प्रथम सीता की कुशल वार्ता कहो। क्या मेरा स्मरण करने वाली सीता शोकावेग के कारण अत्यधिक कृश तो नहीं हुई है ? ।। ११ ।।

( विनम्र ) हनुमानजी ने सर्वप्रथम रामचन्द्रजी को तथा सीताजी के लिए प्रणाम किया। फिर वे बोले, 'हे प्रभो, आपकी शोक विकला प्रियतमा जनकतनया ने आपको प्रणाम करके सर्वप्रथम आपकी, आपके भाई की तथा संपूर्ण वानरों की कुशल पूछी है।' ।। १२ ।।

पृथ्वी०—

पुनः पवनजः कृताञ्जलिरुवाच वृत्तं ततः
प्रभोऽस्ति जनकात्मजा सुकृपणा भृशं विह्वला।
कथं निजगिरा ब्रुवीय कुदशां प्रियायास्तव
अहो न गदिता हि सा रघुपते सुयुक्ता भृशम् ॥ १३ ॥

शिख०—

मनस्तुष्टयै किञ्चित्कथमपि वदिष्यामि तदपि
जगादेत्युक्त्वाऽसौ जनकतनयायाः स्थितिममुम्।
पुनर्ज्ञप्त्यै चूडामणिमपि पदि प्रार्चयदसौ
अवोचत्काकीयां पुनरपि कथां मातृकथिताम् ॥ १४ ॥

पृथ्वी०—

उवाच रघुनायकः पवनजात्र युद्धं ध्रुवम्
रणार्थमुचितं कपे वद किमस्ति कार्यं यतः।
स्वकं परमथो बलं कपिवरेक्षितं यत्त्वया
तथा खलु समीक्षितं स्थलमदः समन्तात्पुनः ॥ १५ ॥

पृथ्वी०—

ततः पवनजो नतः प्रभुपदे मतेः सागरः
त्रिकूटगिरिवर्णनं रघुपतिं प्रति प्रावदत्।

---

हनुमानजी हाथों की अञ्जलि बांधकर रामचन्द्रजी से बोले, हे प्रभो, बेचारी जनकतनया अत्यन्त विह्वल दशा में रहती हैं। आपकी प्रिया की वह कुदशा मैं अपनी वाणी से कैसे कहूँ? प्रभो उसे न कहा जाय यही ठीक होगा ॥ १३ ॥

लेकिन तो भी आत्मसन्तोष के लिये कुछ तो कहूँगा ही।' इस प्रकार कह कर उन्होंने सीताजी की स्थिति रामचन्द्रजी को सुना दी। पहचान के लिये सीताजी की दी हुई चूड़ामणि रामचन्द्रजी के चरणों में समर्पित की। तथा कौआ (जयन्त) वाली सीताजी की कही हुई कथा सुनाई ॥ १४ ॥

फिर हनुमानजी से रामचन्द्रजी बोले, 'हे हनुमान्, अब युद्ध होना निश्चित है। इसलिये यह कहो कि युद्ध के लिये हम लोगों के लिये कौन सा कार्य उचित होगा? क्योंकि अपना और शत्रु का दोनों का जो बल तुमने अच्छी तरह देखा है। तथा वह स्थल भी सभी तरफ से तुमने देखा है ॥ १५ ॥

उवाच रचनां पुनर्दशमुखस्य दुर्गस्य सः
अमुष्य दृढतां तथा रुचिरतां प्रशंसन्भृशम् ।। १६ ।।

भुजङ्ग०—

इदानीं परं दुर्गदार्ढ्यञ्च शोभा । प्रभो त्वत्कृपातो विनष्टाऽस्ति विद्धि ।
समस्तानि तेनैव लङ्कानगर्याम् । मनःशक्तिहीनानि रक्षांसि सन्ति ।।१७

भुजङ्ग०—

परं प्राप्यकालं दशास्यः पुनश्च । प्रभाव्यं रणं यश्च जानाति सम्यक् ।
भवेत्कार्यमग्नो भृशं वेगतोऽसौ । पुनर्वर्धयन्दुर्गशक्तिं तथैव ।। १८ ।।

भुजङ्ग—

विनष्टं प्रभो पूर्ववत्संस्थितञ्चेत् । प्रयाता ध्रुवं सुष्ठु दुर्जेयतां सः ।
अतो लम्भयन्तो दशास्यं न कालम् । प्रतिष्ठामहे देव शीघ्रातिशीघ्रम् ।१९

शालिनी०—

अम्बाया मे दुःखभारं समीक्ष्य । दूयेऽद्यापि ह्येतदर्थं रणार्थम् ।
कालं नैवं यापयन्तः क्षणार्धम् । मन्ये लङ्कां याम शीघ्रातिशीघ्रम् ।।२०

---

तब प्रभु के चरणों में प्रणत महाबुद्धिमान् हनुमानजी ने रामचन्द्रजी को त्रिकूट पर्वत का संपूर्ण वर्णन यथावत् सुनाया, तथा रावण के दुर्ग की रचना एवं दृढ़ता अत्यन्त प्रशंसा करते हुए सुनाई। वे बोले ।। १६ ।।

'परन्तु इस समय वह दुर्ग की दृढ़ता तथा वह शोभा आपकी कृपा से नष्ट हो चुकी है इसे आप समझिये। और उसी से लंकानगरी में इस समय संपूर्ण राक्षस मनोबल से हीन हो गये हैं ।। १७ ।।

लेकिन युद्ध होना (अनिवार्य है यह) अच्छी प्रकार से जानने वाला रावण, पुनः दुर्ग की शक्ति बढ़ाता हुआ अति वेग से कार्यरत हो सकता है ।। १८ ।।

हे प्रभो, जो विनष्ट हुआ है यदि वह पूर्ववत् हो जायगा तो रावण आसानी से जीता नहीं जा सकता है। अतः रावण को सुअवसर प्रदान न करते हुए हम लोग शीघ्रातिशीघ्र यहाँ से कूच करें ।। १९ ।।

माताजी का असह्य दुःख देखकर मेरा मन अभी भी दुःखी हो रहा है। अतः आधाक्षण भी न बिताते हुए हम लोग शीघ्रातिशीघ्र लंका को प्रस्थान करें' ।। २० ।।

वसन्त०—

सम्मानितं हनुमतो वचनं समस्तैः
रामो जनेषु जयतीति जगर्जुरुच्चैः ।
उद्यम्य वानरवरा निजपुच्छवृन्दम्
उत्तस्थुरेवमुरसा भृशमुत्सुकास्ते ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

ततः प्रावदत्कोशराड् वायुपुत्रम् । त्वया सुष्ठु संसेवितो रामचन्द्रः ।
अतस्त्वं वहस्वात्मपृष्ठे तमेव । तथा लक्ष्मणस्यास्ति वोढाङ्गदश्च ॥२२

स्रग्धरा०—

स्वीचक्राते प्रहृष्टौ कपिपतिवचनं मारुतिश्चांगदश्च
तौ प्रीत्याऽऽरुह्य कीशौ दशवदनपुरं प्रस्थितौ राघवेन्द्रौ ।
एवं कीशाः प्रहृष्टाः सह कपिपतिना तत्र लङ्कां प्रयातुम्
प्रातिष्ठन्तोत्प्लवन्तो जयति रघुपतिः स्वैर्मुखैरुच्चरन्तः ॥२३॥

मालिनी०—

स्वयमिति रघुनाथं सेवमानो हनूमान्
असकृदकुरुतैवं कीर्तिवृद्धिं प्रयत्नात् ।

---

हनुमानजी का कहना सभी ने माना तथा जोर से 'रामचन्द्रजी की जय' के नारे लगाते हुए अपनी पूँछें ऊपर उठाकर वे अपने आसन से उठे। (उन्होंने दिखाया) कि वे (युद्ध के लिये) अत्यन्त उत्सुक हैं ॥ २१ ॥

तब हनुमानजी से सुग्रीव बोला, हे हनुमानजी, आपने रामचन्द्रजी की अच्छी सेवा की है इस लिये आप ही उन्हें अपनी पीठ पर ले लीजिये तथा अंगद लक्ष्मणजी को अपनी पीठ पर ले लेगा ॥ २२ ॥

हनुमानजी ने तथा अंगद ने भी वह सुग्रीव का कहना बड़ी प्रसन्नता से स्वीकार किया। तथा वे दोनों वानर वीर रामचन्द्रजी और लक्ष्मणजी को पीठपर चढ़ाकर लंका जाने के लिये चल पड़े। इसी प्रकार सभी वानरेश सुग्रीव के साथ अत्यन्त प्रसन्न मन से लंका के लिये प्रस्थित हुए। वे सब उछलते कूदते हुए तथा रामचन्द्रजी की जय के नारे लगाते हुए जा रहे थे। ॥ २३ ॥

सज्जनों ! उदार हनुमानजी ने इस प्रकार स्वयं ही रामचन्द्रजी की सेवा

रघुपतिमहिमानं व्यज्य कार्ये प्रसक्तिम्
पवनसुत उदारोऽवर्धयद्वानराणाम् ।। २४ ।।

मालिनी०—

अनुपमरणलीलाभिः स्वकाभिस्त्वमीषाम्
अकुरुत विजयाशां वानराणां सुपुष्टाम् ।
नभसि सुरवराणां हर्षवृद्धिं चकार
अहमितिमतिहेयत्वं स नोऽपाठयच्च ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे हनुमदादिवानराणामृष्यमूकं प्रति गमनं, रामस्य वृत्तनिवेदनं लङ्कां प्रति प्रस्थानञ्चेति
पञ्चमः सर्गः ।। ५ ।।



---

करते हुए कई बार प्रयत्न पूर्वक उनकी कीर्ति का वर्धन किया। तथा रामचन्द्रजी की महिमा व्यक्त करके वानरों की लगन राम कार्य में बढ़ाई ।। २४ ।।

अपनी अनुपम रणलीलाओं द्वारा उन वानरों में विजय की आशा पुष्ट कर आकाश में देवताओं का आनन्द बढ़ाया। तथा हम लोगों को अहंकारयुक्तबुद्धि के हेयत्वका पाठ पढ़ाया ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में उद्योग कुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानादि वानरों का ऋष्यमूक को जाना, रामचन्द्रजी को वृत्त निवेदन करना तथा लंका के लिये प्रस्थान करना वर्णन करके पाँचवां सर्ग समाप्त हुआ ।। ५ ।।



# अथ षष्ठः सर्गः

भुजङ्ग०—

दशास्योऽन्वभून्मेघनादोऽस्ति खिन्नः
रुचिस्तस्य नैवास्ति कार्येषु काचित् ।
उदासीनवद् दृश्यते शोकमग्नः
अमुं प्रेक्ष्य रक्षांस्यपि स्फूर्तिहीनाः ॥ १ ॥

शार्दू०—

नीत्वा तं दशकन्धरः स्वसदने कक्षे विशेषे पुनः
पप्रच्छात्मज ते मुखं प्रमुदितं खिन्नं कथं लक्ष्यते ।
कच्चिन्मे वचनं त्वया सदसि सच्छास्त्रोद्धृतं न श्रुतम्
त्वद्दैन्यं न तदापि याति विलयं मन्ये विचित्रं भृशम् ॥ २ ॥

उपजा०—

निःश्वस्य दीर्घं स उवाच तातम् । त्वत्सन्निधौ प्राभवदीदृशोऽहम् ।
मयेन्द्रसौरी वरुणादयश्च तृणेन तुल्या गणिताः स्वदर्पात् ॥ ३ ॥

---

रावण ने अनुभव किया कि मेघनाद अभी भी खिन्न ही है। उसे किसी भी कार्य में किसी प्रकार की रुचि नहीं है। वह उदासीन के समान दीखता है लेकिन शोक में मग्न है। और उसी को देखकर राक्षस स्फूर्तिहीन बने हैं ॥ १ ॥

तब रावण ने मेघनाद को अपने महल के खास कमरे में ले जाकर पूछा 'हे पुत्र, हमेशा प्रसन्न रहने वाला तुम्हारा मुख खिन्न क्यों दीख रहा है ? क्या तुमने मेरा शास्त्रप्रमाणों से युक्त भाषण नहीं सुना ? और उस पर भी तुम्हारी, दीनता नष्ट नहीं हुई ? मुझे तो यह बड़ा विचित्र सा लग रहा है ! ॥ २ ॥

व्यथित मन से दीर्घं निश्वास छोड़कर मेघनाद रावण से बोला 'पिताजी ! आपके सम्पर्क में रहकर मैं इतना बड़ा हुआ। मैंने अपने दर्प के कारण इन्द्र, यम, वरुण आदि लोक-पालोंको तिनके के समान समझा ॥ ३ ॥

उपजा०—

पराभवं मे न कदाऽपि शक्ताः । रणे समर्था अरयः प्रदातुम् ।
सोऽहं दृशा स्वं नगरं ह्यपश्यम् । ज्वलद्विमूढोऽहह ! वानरेण ॥ ४ ॥

उपजा०—

धिक्पौरुषं मे विशिखान्धनुश्च । धिगस्त्रविद्याश्च रथाश्वसूतान् ।
धिङ्मन्यमानं कमपि स्वतुल्यम् । नैवास्त्रविद्यासु बलेषु माञ्च ॥ ५ ॥

शार्दू०—

उक्त्वैवं स बभूव शोकनिरतो वक्तुं न चैच्छत्ततः
ऊचे राक्षसराट् सुपुत्र भव मा शोकेन दुःखी वृथा ।
कालं प्राप्य सुदुर्बलो विजयते युद्धे बलिष्ठं हसन्
मत्वा कालबलं विशेषविपरीतं याहि शान्ति सुत ॥६ ॥

भुजङ्ग०—

जयादेन्द्रजित्तं ह्यु पालम्भवाक्यम् । स्वकं दुर्बलत्वं भवेन्मा प्रसिद्धम् ।
तथा चित्ततुष्टिर्भवेदेतदर्थम् । पितस्त्वेवमित्थं जिता ये वदन्ति ॥७॥

---

अब तक समरांगण में मुझे पराजय प्रदान करने में शत्रु कभी भी समर्थ नहीं हो पाये हैं। लेकिन हाय! वही मैं, एक बन्दर द्वारा जलाये जाते हुए अपने नगर को अपनी आँखों द्वारा देखता रहा ॥ ४ ॥

मेरे पौरुष को धिक्कार है, मेरे धनुष बाणों को धिक्कार है, मेरी अस्त्रविद्या, रथ, घोड़े, तथा सारथि सबको धिक्कार है; उसी प्रकार अस्त्रविद्या में अपने समान किसी को न समझने वाले मुझको भी धिक्कार है !' ॥ ५ ॥

इस प्रकार बोलकर शोक में मग्न हुए मेघनाद को फिर कुछ भी बोलने की इच्छा नहीं हुई। उससे राक्षसराज रावण बोला 'पुत्र ! तुम शोक से वृथा ही दुःखी मत होओ! देखो सुकाल को पाकर अत्यन्त दुर्बल भी बलिष्ठ को हँसते हँसते जीत लेता है। वर्तमान समय में कालबल विशेष विपरीत है ऐसा समझकर तुम शान्त हो जाओ' ॥ ६ ॥

रावण को उलाहना देता हुआ मेघनाद बोला 'हे पिताजी अपनी दुर्बलता प्रसिद्ध न हो, तथा चित्ततुष्टि बनी रहे एतदर्थ विजित पुरुष ऐसी ही बातें किया करते हैं ॥ ७ ॥

भुजङ्ग०—

पितः किं वदेयं रणे धीरवीराः । मया प्रेक्षिता हन्त कार्पण्यमाप्ता ।
मृता मच्छरैश्छिन्नविच्छिन्नगात्रा । न शक्ता अभूवन्नमो स्थातुमग्रे ॥८॥

स्वागता०—

किन्तु वानरवरो विचरन्मे । बाणजालपरिबद्ध इवासौ :
निर्भयः परिहरन्विशिखान्मे । नाभवत्कथमपि क्षतियुक्तः । ९॥

भुजङ्ग०—

समानान्तरा यान्ति मेऽवार्यबाणाः । तथाप्युग्रवीर्यस्त्वकार्षीद्बलिष्ठः ।
पितर्वञ्चना हन्त तेषां स चापि । समुल्लङ्घ्य तान्प्राप्य सूक्ष्मं स्थलञ्च ।१०

उपजा०—

शरेष्वमोघेष्वमितेषु चाल्पाः । गताः स्वलक्ष्यं ह्यभवन्तु भग्नाः ।
शरेषु लग्नेष्वविशन् शरीरे । स्वल्पास्तु कष्टाय न वा न जाने ॥११॥

स्रग्धरा०—

कुर्वे नाहं कदाचिन्मृदुरणमरिभिः साकमत्यन्तघोरः
भेत्तुं शक्ताः शरा मे प्रवरनगमहो किन्त्वभूवन्विमोघाः ।

---

पिताजी ! क्या कहूँ मैंने बहुत से धैर्यवान् वीर रण में देखे हैं। लेकिन बेचारे सबके सब मेरे बाणोंसे छिन्न भिन्न होकर मर गये वे मेरे सामने स्थिर नहीं रह पाये ॥ ८ ॥

लेकिन वह वानर श्रेष्ठ मेरे बाणों के जालसे जकड़ा हुआ भी निर्भय होकर मेरे बाणों से बचता हुआ विचरण कर रहा था और उसमें उसकी कुछ भी क्षति नहीं हुई ॥ ९ ॥

निवारण करने में असंभव ऐसे मेरे वाण समानान्तर जाते हैं, लेकिन तो भी वह उग्रवीर्य, बलिष्ठ वानर अतिसूक्ष्म स्थल पाकर उसी में से निकलकर बाणों से अपने को बचता था ॥ १० ॥

मेरे छोड़े हुए असंख्य अमोघ बाणों में से बहुत थोड़े बाण अपना लक्ष्यवेध करने में सफल हो पाये लेकिन प्रायः सब के सब टूट गये बहुत चन्द से बाण उसके शरीर में घुस पाये। वे घुसे हुए बाण उसे कुछ कष्ट भी पहुँचा पाये या नहीं मैं नहीं कह सकता हूँ ॥ ११ ॥

अत्यन्त घोर स्वभाव वाला मैं शत्रुओं के साथ कभी भी सौम्य युद्ध नहीं करता हूँ। मेरे बाण बड़े बड़े पहाड़ों का भेदन करने में समर्थ हैं परन्तु वे सब विफल

तादृग्बाणाः कदाचित्कथमपि न मया प्राग्रणे हन्त मुक्ताः
यादृक्कोशेन साकं सुतुमुलसमरे प्राक्षिपं तं निहन्तुम् ॥ १२ ॥

इन्द्र०—
ब्रह्मास्त्रबद्धोऽपि न तेन रुद्धः । अस्मत्सभायामपि निर्भयः सः ।
पुच्छे प्रदीप्तेऽपि न तद्विषादः । अग्नौ प्लवन्नैव बभूव दग्धः ॥ १३ ॥

उपजा०—
यदा स सक्तः पुरदाहनेऽमुम् । हन्तुं मया सर्वबलं प्रयुक्तम् ।
परं न किञ्चिद् ह्यभवत्स रुद्धः । खिन्नं मनो मे ह्यभवत्तदैव ॥ १४ ॥

शालिनी०—
नाहं जाने वानरेन्द्रः क एषः । श्रान्तिं याता मे धियस्तद्विचिन्त्य ।
तेन ध्वस्तः केवलं नैव दुर्गः । अस्मत् सौख्यं सर्वमेवाहृतञ्च ॥१५॥

स्रग्धरा०—
रूक्षो वायुः प्रवाति क्षणमपि सुखदो नैव दुर्गे सदैव
सर्वे कुर्वन्ति कूपा अकथभयदशब्दं भृशं भीषयन्तः ।

---

हो गये। उस अत्यन्त तुमुल युद्ध में मैंने जितने बाण उस बानर को मारने में खर्च किये, उतने बाण पहले किसी भी युद्ध में मैंने खर्च नहीं किये थे ॥ १२ ॥

ब्रह्मास्त्र से बँधा होने पर भी वह अपने निश्चय से रुका नहीं। हमारी सभा में वह निर्भय था। पूँछ में अग्नि लगने पर भी उसे विषाद नहीं हुआ तथा अग्नि में कूदता हुआ भी वह जला नहीं ! ॥ १३ ॥

जब वह नगर जलाने में व्यस्त था तब उसे मारने में मैंने अपना संपूर्ण बल लगाया लेकिन उससे वह रुका नहीं। मेरा मन तभी से दुःखी रहता है ॥ १४ ॥

यह वानरेन्द्र कौन है उसे मैं नहीं जानता। मेरी बुद्धि यही विचार करते करते थक गई है। उसने केवल हमारा दुर्ग ही ध्वस्त नहीं किया है बल्कि उसने हमारा संपूर्ण सुख हरण कर लिया है ॥ १५ ॥

हमारे दुर्ग में हमेशा रूखी हवा चलने लगी है; वह एक क्षण के लिये भी सौम्य नहीं होती है। सभी कुएँ अत्यन्त डराते हुए ऐसा भयंकर शब्द करते हैं जो कहते नहीं बनता है। आकाश धूलि से व्याप्त रहने लगा है। राक्षसों के मन में महान् अतृप्ति तथा अशान्ति का अनुभव हो रहा है ऐसा मैं देख रहा हूँ। बुरे

आकाशं पांसुयुक्तं जनमनसि महाऽतृप्त्यशान्ती निरीक्षे
दुःस्वप्नैः स्वप्नकालो न भवति सुखदो हन्त्यसौ नः प्रसादम् ॥१६

स्रग्धरा०—

यामः सन्तुष्टिहेतोर्यदि पितरथ वा देवतानां स्थलानि
नो स्वीकुर्वन्ति पूजां न च ददति शमं सन्ति निष्प्राणवत्ताः ।
मन्येऽहं वानरस्ता अकुरुत मृतिकाः सम्प्लवन्नात्मशक्त्या
नाभूवन्तास्तु शक्ताः किमपि खलकपेः कर्तुमायञ्जडत्त्वम् ॥ १७ ॥

शार्दू०—

ते विश्रुत्य वचः सभागतमथो दृष्ट्वाऽपि कार्यं तव
स्फूर्तं नैव मनस्तथापि भवति स्मृत्वा कपेर्गौरवम् ।
यत्किञ्चित्पुनरर्जितं शृणु पितर्युद्धोपयुक्तं त्वया
नष्टं कर्तुमदोऽपि नैव चिरकालं वानरो वाञ्छिता ॥ १८ ॥

भुजङ्ग—

विनष्टं हि सर्वं पितर्यस्य सम्यक् । भवेत्सुप्रसन्नः कथं मानसे सः ।
पुनर्युद्धमस्ति ध्रुवं भाव्यमेवम् । समीक्ष्येति कश्चित्ततुष्टिं लभेत ॥१९॥

---

स्वप्नों के कारण दुःखप्रद हुआ हमारा निद्राकाल हमारा संपूर्ण सुख नष्ट कर रहा हैं ॥ १६ ॥

हे पिताजी ! हम यदि सन्तोष प्राप्त करने के लिये अपने देवताओं के स्थानों में जाते हैं तो वे न तो हमारी पूजा ग्रहण करते हैं न हमें शान्ति प्रदान करते हैं। मैं समझता हूँ कि इस अग्नि में कूदनेवाले वानर ने उन्हें निष्प्राण कर दिया है। वे देवता भी उस वानर का कुछ भी नहीं बिगाड़ सके हैं तथा जड़ हो चुके हैं ॥ १७ ॥

हे पिताजी, सभा में आपका भाषण सुनकर तथा आपका किया हुआ कार्य देखकर भी मेरा मन उस वानर की गुरुता का स्मरण करके स्फूर्तियुक्त नहीं हो पा रहा है। हे पिताजी, आपने थोड़ा बहुत जो कुछ युद्धोपयुक्त वस्तुओं का पुनः संग्रह किया है, उसे भी नष्ट करने के लिये वह वानर अधिक समय नहीं चाहेगा ॥ १८ ॥

हे पिताजी, जिसका सर्वस्व नष्ट हो गया हो, वह अपने मन में कैसे प्रसन्न हो सकता है ? फिर युद्ध भी होना सुनिश्चित है ऐसा जानता हुआ कौन चित्त-सन्तोष प्राप्त कर सकता है ?' ॥ १९ ॥

शार्दू०—

ऊचे तं दशकन्धरः श्रृणु शुभां वक्ष्यामि ते धारणाम्
यां धृत्वा दृढविभ्रमं स्वमनसः सूनो क्षणाज्जेष्यसि ।
ब्रह्मा विष्णुशिवौ च यत्त्रयमदः सृष्टेस्तु सञ्चालकम्
तत्सङ्कल्पबलेन सम्भवति सा लोपं तथा गच्छति ।। २० ।।

शार्दू०—

तस्मिन्विष्णुशिवौ महाबलयुतौ लीलाकरौ संसृतौ
धृत्वाऽनेकवपूंषि भक्तरतये धर्मस्य वृद्ध्यै तथा ।
आयातस्तु यदा कदा क्षितितले हन्तुं तथाऽधर्मिणः
एको द्वावपि वा क्वचित्तु युगपत्प्राप्ताविदानीमुभौ ।। २१ ।।

शार्दू०—

युद्धे यः खरदूषणौ त्रिशिरसञ्चैको ह्यहन्मत्समान्
सत्यं नैव नरः स्वयं हरिरसौ निःसंशयं विद्धि तत् ।
तद्वद्योऽदहदेक एव नगरं ह्यस्मासु वै सत्स्वपि
नैवासौ प्लवगः परं शशिधरोऽस्मद्दैवतं कौलिकम् ।। २२ ।।

शार्दू०—

अस्मान्धर्मविरोधिनः शमयितुं प्राप्तावुभावीश्वरौ
संसारेऽस्ति भृशं यशःप्रदमिदं हे पुत्र चास्मत्कृते ।

---

रावण बोला, 'हे पुत्र ! सुनो । मैं तुम्हें एक धारणा बतलाऊंगा जिसे धारण करके अपने मन के दृढ़ विभ्रम को तुम क्षण भर में जीत लोगे । देखो, ब्रह्मा, विष्णु और शिव ये तीनों ही सृष्टि के संचालक हैं । उन्हीं के संकल्प से सृष्टि उत्पन्न होती है तथा नष्ट होती है ।। २० ।।

उनमें भी विष्णु और शिव यह दोनों महाबलवान् हैं । भक्तों के प्रेम के लिये धर्म की वृद्धि करने के लिए तथा अधर्मियों को मारने के लिए अनेक शरीर धारण करके संसार में यदा कदा आकर लीला करते हैं । कभी अकेले आते हैं तो कभी दोनों मिलकर आते हैं । इस समय वे दोनो मिलकर आये हुए हैं ।। २१ ।।

युद्ध में जिसने मेरे समान (बलवाले) खर, दूषण और त्रिशिरा को अकेले ही मार डाला सचमुच वह मनुष्य नहीं है उसे निःसंशय विष्णु ही समझो । और उसी प्रकार हम सबके होते हुए भी जिस अकेले ने हमारा सब नगर जला डाला, वह बानर नहीं है वे हमारे कुल देवता भगवान् शंकर ही हैं ।। २२ ।।

स्मर्तारश्चरितस्य चास्य जगति प्राप्स्यन्ति मोक्षं भवात्
सौभाग्याच्चरितस्य चास्य भवितास्मोऽभिन्नमङ्गं वयम् ॥ २३ ॥

शार्दू०—

सूनो पश्य वयं निशाचरतया धर्मद्रुहस्तामसाः
द्वेषादेव शुभा भविष्यति गतिर्नः सत्यमित्थं तयोः ।
युद्धे नैव कदापि पुत्र विजयाशायाश्च सम्भावना
किन्त्वस्त्यत्र मृतेर्ध्रुवं शृणु रणे सम्भावना नान्यथा ॥ २४ ॥

इन्द्र०—

उत्तिष्ठ तस्माद्भव कार्यमग्नः । सम्पूर्णशक्त्या तुमुलाहवाय ।
किन्त्वान्तरं भावमदर्शयन्स्वम् । स्फीतं भृशं त्वं सुयशो लभस्व ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे मेघनादस्य मनोदशावर्णनं,
रावणस्य हार्दभावोद्घाटनञ्चेति षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥

---

वे दोनों ईश्वर हम धर्मविरोधियों को शान्त करने के लिये ही प्राप्त हुए हैं। संसार में हम लोगों के लिये यह तो बड़ी ही, यश प्रदान करने वाली बात है। इस चरित्र को जो स्मरण करेंगे वे संसार सागर से मोक्ष प्राप्त करेंगे और बड़े ही सौभाग्य से हम इसी चरित्र के अभिन्न अंग बनेंगे। ॥ २३ ॥

हे पुत्र, देखो। हम लोग निशाचर होने के कारण स्वभाव से ही तामस तथा धर्मद्रोही हैं। अतः हम लोगों की शुभगति उनसे द्वेष करने से ही होगी यही सत्य बात है। इस युद्ध में हमारे विजय की कोई भी आशा नहीं है प्रत्युत यहाँ हमारी मृत्यु की ही संभावना है, इसमें कोई अन्यथा विचार नहीं है ॥ २४ ॥

इसलिये हे पुत्र, तुम खड़े हो जाओ और तुमुल युद्ध के लिये संपूर्ण शक्ति लगाकर तैयार हो जाओ तथा अत्यधिक यश प्राप्त करो। लेकिन अपना आन्तरिक भाव प्रसिद्ध मत करना ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में उद्योग कुञ्ज के अन्तर्गत मेघनाद की मनोदशा का वर्णन तथा रावण का उसके प्रति हृदयस्थ भाव को प्रकट करना वर्णन करके छठां सर्ग सम्पूर्ण हुआ ॥ ६ ॥

# अथ सप्तमः सर्गः

स्वागता०—

वानराः पवनजादय एवम् । प्रस्थिताः प्रमुदिताः प्लवमानाः ।
राघवो विजयते गिरयोच्चैः । गां नभो दशदिशो ध्वनयन्तः ॥ १ ॥

स्वागता०—

यात्रया रघुवरौ न कथञ्चित् । क्लेशितौ प्रभवतामत एव ।
वानरा द्रुतगतिं च विहाय । मन्दमन्दमगमन्मुदितास्याः ॥ २ ॥

मालिनी०—

तदपि पथि सुदीर्घं यापयन्तो न कालम्
जलनिधितटदेशं प्रागता वानरेन्द्राः ।
रघुपतिहनुमन्तावीक्षमाणास्तु दृग्भिः
पवनजकृतकार्यं वर्णयन्तः स्मरन्तः ॥ ३ ॥

शार्दू०—

तैर्दीर्घा दशयोजना कपिवरैर्व्याप्ता समन्ताद्धरा
वृक्षाः पर्वतकन्दरा गिरिगुहाः पूर्णा अभूवंश्च तैः ।

---

हनुमानजी के साथ बानर कूदते-फाँदते हुए चल पड़े। वे आकाश पृथ्वी तथा संम्पूर्ण दिशाओं को निनादित करते हुए 'रामचन्द्रजी की जय' के नारे लगाते जा रहे थे ॥ १ ॥

यात्रा के कारण रामचन्द्रजी को और लक्ष्मणजी को क्लेश न हो, इसलिये प्रसन्न मुद्रा वाले वे वानर शीघ्र गति का त्याग कर मन्द मन्द गति से ही गये ॥ २ ॥

मन्द गति से जाने पर भी वे वानर विशेष अधिक समय न बिताते हुए शीघ्र ही समुद्र तटपर पहुँच गये। रामचन्द्रजी का एवं हनुमानजी का अपनी आँखों से दर्शन करते हुए तथा हनुमानजी का कार्य वर्णन करते हुए वे गये थे ॥ ३ ॥

उन वानरों ने समुद्र के किनारे जाकर दस योजन लम्बी चौड़ी भूमि व्याप्त कर दी। उस भूमि के संपूर्ण वृक्ष कन्दराएँ तथा गुहाएँ वानरों से ठसाठस भर गईं।

नासीत्क्वापि धरा तदा कपिवरैर्हीना तदा याऽभवत्
किं वोद्वेलितसागरोऽपरतरः शाखामृगाणामसौ ॥ ४ ॥

उपजा०—
उपस्थिते वानरराजि पार्श्वे। श्रीरामचन्द्रे च तथा हनूमान्।
समीक्ष्य धर्मं लघुसेवकस्य। सामान्यकीशेन समो बभूव ॥ ५ ॥

मालिनी०—
सुलघु किमपि कार्यं नाभवत्तत्र सम्यक्
पवनतनयसम्मत्या विना युद्धहेतोः।
स्वयमपि कपिनाथः प्राप्तकार्ये स्म धीमान्
अनुभवति हनूमत्सम्मतिर्नावमान्या ॥ ६ ॥

उपजा०—
एकैव तेषां कपिसत्तमानाम्। आसीत्समस्या कथमब्धिवारि।
उत्तीर्य गच्छेम समुद्रपारम्। विचारणार्थं समुपाविशन्ते ॥ ७ ॥

शार्दू०—
चत्वारो रजनीचरास्तु नभसो लङ्कानगर्या दिशः
आगच्छन्ति जवेन वानरवरा एवं ह्यपश्यन्तदा।
एते के खलु चिन्तयन्त इति तेऽभूवन्रणायोद्यताः
राजानं ह्यवदन्प्रदेहयनुमतिं हिंस्मस्त्विमान् सत्वरम् ॥ ८ ॥

---

उस समय कहीं वानरों से रिक्त भूमि नहीं थी। मानो वानरों का वह एक समुद्र ही उमड़ पड़ा हो ॥ ४ ॥

सुग्रीव तथा रामचन्द्रजी के पास ही स्थित होने के कारण हनुमानजी छोटे सेवक के धर्म के अनुसार सामान्य वानर के समान हो गये थे ॥ ५ ॥

तथापि युद्ध के उद्देश्य से किया जाने वाला छोटा सा कार्य भी हनुमानजी की सम्मति के बिना नहीं होता था। बुद्धिमान् सुग्रीव स्वयं भी प्राप्त कार्य में हनुमानजी की सम्मति अपरिहार्य है इसका अनुभव करता था ॥ ६ ॥

उन वानरों की एक ही समस्या थी कि समुद्र का जल लाँघकर हम लोग कैसे उस पार जाँय। अतः विचार करने के लिये वे एकत्र हुए ॥ ७ ॥

तब तक वानरों ने देखा कि चार राक्षस लंका नगरी की दिशा से आकाश मार्ग से आ रहे हैं। 'ये कौन हैं।' ऐसा सोचने वाले वे वानर सहसा युद्ध के लिये

भुजङ्ग०—

इमे सन्ति रक्षांसि दुष्टानि राजन् । अवैतुं बलं नः प्रभो साधुवेषाः ।
दशास्येन सम्प्रेषिताश्छन्नरूपाः । वधार्हा इमे सन्ति नः सुष्ठ्वेहि ॥९॥

स्वागता०—

सुस्थिरा नभसि हन्त बभूवुः । प्रावदत्पुनरथो वच एकः ।
राघवः परमकारुणिकोऽस्ति । तत्कृते प्रणमनं मम कीशाः ॥ १० ॥

स्रग्धरा०—

भ्राता लङ्काधिराजो मनसि परमहो दुःखमग्नोऽहमस्मि
वाग्बाणैः सम्प्रविद्धः किल दशवदनस्यागतस्तेन सत्यम् ।
सम्पत्तीः पुत्रदारान्दशवदनपुरे मोहमुक्तो विहाय
कीशा मे ज्ञापयध्वं सपदि रघुपतिं दीनवाचः शरण्यम् ॥ ११ ॥

उपजा०—

उक्त्वेति वाचं रजनीचरोऽसौ । तूष्णीमभूदम्बरसंस्थितस्तद्- ।
वृत्तं समग्रं रघुवंशनाथम् । प्लवङ्गमा ज्ञापयितुं प्रयाताः ॥ १२ ॥

---

उद्यत हो गये और सुग्रीव से बोले 'राजन्, आप हमें अनुमति दीजिये । हम शीघ्र ही इनको मार डालेंगे ॥ ८ ॥

हे राजन् ! ये दुष्ट राक्षस हैं तथा रावण ने हमारा बल जानने के लिये इनको भेजा है । ये साधुओं जैसा कपट वेष धारण किये हैं लेकिन हमारे लिये ये वध के योग्य हैं । ऐसा आप निश्चित समझिये ।' ॥ ९ ॥

तब तक आकाश में से आये हुए वे चारों राक्षस आकाश में ही स्थिर हो गये तथा उनमें से एक यह वाक्य बोला 'हे वानरों ! रामचन्द्रजी अत्यन्त करुण स्वभाव वाले हैं उनके लिये मेरा प्रणाम है ॥ १० ॥

मैं लंकाधिपति रावण का छोटा भाई हूँ । लेकिन सत्य कहता हूँ कि रावण के वचनरूपी बाणों से बुरी तरह से विद्ध होने के कारण बड़ा दुःखी हूँ । और उसी से संपत्ति, पुत्र, स्त्री वगैरह लंका में छोड़कर मोहमुक्त होकर मैं यहाँ आया हूँ । आप मेरे दीन वचन उन शरणागत वत्सल के पास पहुँचायें' ॥ ११ ॥

इस प्रकार बोलकर वह आकाश में स्थित राक्षस चुप हो गया । तथा वानर उस वृत्त को रामचन्द्रजी को सुनाने के लिये चले गये ॥ १२ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वोवाच कपीश्वरो रघुपते कश्चिद्दशास्यानुजः
आयातः श्रयितुं प्रवक्ति मधुरं नम्रश्च बद्धाञ्जलिः ।
विश्वासो न तु तस्य कोऽपि नितरां कार्यस्तु शाखामृगैः
सुप्ताञ्छ्रान्ततनून्निशासु समरान्नो चात्र हिंस्याद्यतः ॥ १३ ॥

शार्दू०—

दुष्टाः क्रूरतमास्तथा कपटिनो मायाविनो राक्षसाः
शत्रोः पक्षत आगता रघुपतेः विश्वासपात्राणि नो ।
तस्मान्निग्रह एव वै समुचितस्तेषां सुदुष्टात्मनः
मृत्युर्वा दशकन्धरेण कुटिलास्ते सन्ति सम्प्रेषिताः ॥ १४ ॥

उपजा०—

उवाच रामः कपियूथपा भोः । यूयं मतौ चापि बले वरिष्ठाः ।
ब्रूध्वं मतं बुद्धिसुनिश्चतं स्वम् । अस्मत्कृते किं प्रविधेयमत्र ॥ १५ ॥

स्रग्धरा०—

तत्रादौ बालिपुत्रः स्म वदति सुमतं सम्परीक्षाऽत्र कार्या
कीशाः शत्रोः सकाशादसुरवर इहायात्यसौ तर्क्य एव ।

---

वानरों से वह समाचार सुनकर सुग्रीव बोला, 'हे रामचन्द्रजी, कोई रावण का भाई आश्रय के लिये आया है। वह हाथों को जोड़कर बड़ी ही नम्र तथा मधुर वाणी बोल रहा है, लेकिन वानरों को उसका कोई विश्वास नहीं करना चाहिये क्योंकि वह युद्ध श्रम से थककर सोये हुए हमको मार सकता है ॥ १३ ।

हे रामचन्द्रजी, दुष्ट क्रूरतम कपटी तथा मायावी राक्षस, उसमें भी शत्रु पक्ष से आये हुए, विश्वासपात्र नहीं हो सकते हैं। इसलिये उन दुष्टों को दण्ड देना ही उचित है या उन्हें मार डाला जाय क्योंकि उन कुटिलों को रावण ने भेजा हैं।' ॥ १४ ॥

तब रामचन्द्रजी बोले, 'हे यूथपों ! आप लोग बुद्धि में तथा बल में श्रेष्ठ हैं। हम लोगों को क्या करना चाहिये इस विषय में अपना-अपना मत कहिये' ॥ १५ ॥

सर्वप्रथम अंगद ने अपना मत कहा कि 'हेरामचन्द्रजी, इनकी अच्छी तरह से परीक्षा की जाय। हे वानरों ! यह शत्रु के पास से आया हुआ है। अतः विचारणीय तो है ही। अच्छी प्रकार परीक्षा लिये बिना विश्वास पात्र नहीं हो

विश्वासार्होऽस्ति नैवं कथमपि सहसा सम्परीक्षां विनासौ
दोषाधिक्याच्च हेयो बहुगुणयुततायाश्च चेयो ब्रुवेऽहम् ॥ १६ ॥

शिख०—

अदेशोऽकालोऽयं स्म वदति पुनर्ऋक्षकुलपः
अतस्तर्क्योऽस्माभिर्दशवदनबन्धुः पुनरसौ ।
परीक्ष्याचारैस्ते वदति शरभः स्वात्ममतितः
शमेन प्रष्टव्यं ह्यवददथ मैन्दो रिपुमतम् ॥ १७ ॥

हरिणी०—

असहत हनूमाँस्तां वार्तां जगाद कृताञ्जलिः
शृणु रघुपते कार्यं दृष्ट्वा शुभं वचनं मम ।
कथमपि न तल्लोभान्मोहाच्छलादथवा ब्रुवे
प्रवरसचिवानां ते वाणी व्यनक्ति सदोषताम् ॥ १८ ॥

द्रुतवि०—

न सहसा परभावसमीक्षणम् । भवति वच्मि कदापि रघूत्तम ।
वदनमेव निरीक्ष्य तथाऽम्बके । कथमपि स्वरभिन्नतयैव तद् ॥ १९ ॥

---

सकता है। इसमें यदि दोष अधिक हो तो इसे त्याग दिया जाय तथा गुणों की अधिकता हो तो इसे मिला लेना चाहिये' ॥ १६ ॥

जाम्बवान् बोला 'यहाँ आने का इसका देश तथा काल दोनों अनुचित है अतः यह विचारणीय तो है ही। इसमें भी यह रावण का भाई भी है'। फिर शरभ अपनी बुद्धि के अनुसार बोला 'गुप्तचरों द्वारा इनकी परीक्षा ली जाय।' मैन्द बोला 'इससे शत्रु का मन्तव्य क्या है यह शान्ति से पूछा जाय'। ॥ १७ ॥

लेकिन हनुमानजी को ये बातें सहन नहीं हुईं। वे हाथ जोड़कर बोले, हे रघुपते, कार्य पर दृष्टि रखकर आप मेरे शुभ वचन को सुनिये ! अपना कथन मैं लोभ से मोह से या छल से युक्त होकर नहीं कहूँगा। आपके श्रेष्ठ सचिवों की वाणी यहाँ सदोषता व्यक्त कर रही हैं ॥ १८ ॥

देखिये, दूसरे के भाव की समीक्षा तत्काल कभी भी नहीं होती है। जो भी कुछ होती है वह उसके मुख, आँखें तथा आवाज के निरीक्षण से ही होती है ॥ १९ ॥

शिख०—

अदोषा वागस्य विमलरवगाम्भीर्यमपि च
मुखाकारः सौम्यश्छलकपटदम्भैर्विरहितः ।
अशङ्कः स्वस्थोऽयं मनसि खलु मे भाति नितराम्
अतस्तर्क्योऽस्माभिर्न हि कपिवरा राक्षसवरः ॥ २० ॥

उपजा०—

युक्त्वैव कार्ये प्रभवेत्परीक्षा । कार्ये नियुक्तिः सहसा सदोषा ।
वृथा नियुक्तिर्हचरसुरे चराणाम् । यतोऽपरोक्षा स्थितिरस्य दृश्या ॥२१॥

भुजङ्ग०—

तमोविग्रहं राक्षसेशं विहाय । परस्त्रीहरो यश्च धर्मस्य शत्रुः ।
असावागतस्त्वां प्रभुं सत्वमूर्तिम् । सुदेशे सुकाले न तर्क्यः कदापि ॥२२॥

भुजङ्ग०—

अहन्वालिनं चाददास्त्वं समृद्धिम् । कपीशाय देवासुरस्त्वां शरण्यम् ।
उपायात एवं समृद्ध्यै विमृश्य । भृशं देशकालोचितं तत्कथं नो ॥२३॥

शार्दू०—

पृच्छायां मुहुरस्य यास्यति मनोऽश्रद्धालुतां हे प्रभो !
लाभात्सत्सुहृदो ह्यवेहि च भविष्यामस्ततो वञ्चिताः ।

---

इसकी वाणी में कोई दोष नहीं है । आवाज गंभीर तथा निर्मल है । मुख का आकार सौम्य तथा छल, कपट, दंभ आदि से रहित है । यह निःशंक है तथा स्वस्थ है । इसलिये यह राक्षस हम लोगों के लिए कदापि शंकास्पद नहीं हो सकता है ॥ २० ॥

किसी कार्य में इसे लगाकर ही इसकी परीक्षा होगी । परन्तु एकदम किसी काम में इसे लगाना भी सदोष ही होगा । इसकी स्थिति साफ है अतः इस पर गुप्तचरों की नियुक्ति भी व्यर्थ ही होगी ॥ २१ ॥

धर्म के शत्रु तथा परस्त्री का हरण करने वाले तमोविग्रह रावण को छोड़कर यह आप सत्वमूर्ति के पास आ गया है अतः बिल्कुल शुभ देश में तथा शुभ काल में आया है । इसलिये हम लोगों के लिये बिल्कुल शंकास्पद नहीं है ॥ २२ ॥

हे देव ! आपने बाली को मारकर सुग्रीव को समृद्धि प्रदान की; ऐसा विचार करके यह असुर आप शरण्य के पास आया है फिर इसका यह आना देश काल के अनुरूप कैसे नहीं होगा ? ॥ २३ ॥

दौरात्म्यं शरणागतस्य हृदि नो त्वत्सन्निधौ स्थास्यति
सङ्ग्राह्यः खलु कार्यसाधकतया मे भाति बुद्ध्या स्वया ॥ २४ ॥

शालिनी०—

वृत्तं सर्वं ज्ञातमासीत्तथापि । ऊचे किन्तु ज्ञानहीनेन तुल्यः ।
बुद्धेस्तन्वन्सूक्ष्मतामाञ्जनेयः । प्रेक्ष्यं विज्ञाश्चारुलीलापटुत्वम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे विभीषणागमनं तन्मेलनार्थं वानराणां विमर्शः हनूमन्मतञ्चेति सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥



---

इससे बारंबार पूछा जाय तो इसका मन अश्रद्धालु बन जायगा और इस प्रकार हम एक अच्छे मित्र से वंचित हो जायेंगे। आपकी सन्निधि में शरणागत के चित्त में दुरात्मा का भाव रह ही नहीं सकता है। अतः कार्य सिद्धि की दृष्टि से मुझे अपनी बुद्धि से यह अपनाने लायक है ऐसा लगता है।' ॥ २४ ॥

सज्जनों! हनुमानजी को बिभीषण का सभी वृत्त ज्ञात था। लेकिन यहाँ वे अपनी बुद्धि की सूक्ष्मता व्यक्त करते हुए अनभिज्ञ के समान बोले। यह हनुमानजी का सुन्दर लीला पटुत्व देखने लायक है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में उद्योग कुञ्ज के अन्तर्गत विभीषण का आना तथा उसके मिलने के विषय में वानरों की बातचीत वर्णन करके सातवां सर्ग समाप्त हुआ ॥





श्रद्धाप्रसूनबन्धः।
उद्योगकुञ्जेऽष्टमे सर्गे
चतुर्थः श्लोकः।

# अथाष्टमः सर्गः

शालिनी०—

वाचः श्रुत्वा मन्त्रिणां रामचन्द्रः । प्रीतः प्राभूच्चावदन्मन्त्रिणस्तान् ।
वाण्या ब्रूते तेऽस्मि वीराः सकृद्यः । स्वीकुर्वे तं यद्यपि भ्रष्टयोनिः ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

भृशं यूयमब्रूत युक्तं सुमन्त्रम् । व्रतं किन्तु मे यूथमुख्या अभङ्गम् ।
अतो यात तं चानयध्वं ममाग्रे । सखाऽसौ भवेन्मे यथा वानरेशः ॥ २ ॥

शालिनी०—

श्रुत्वाऽऽदेशं वायुपुत्रादिवीराः । प्रीत्या गत्वा चानयन्राक्षसं तम् ।
नेत्राम्भोभिः क्लेदयन्रामपादौ । नम्रो भूत्वा दण्डवच्चाब्रवीत्सः ॥ ३ ॥

मालिनी०—

श्रवणसुखदलीलासागरं संश्रयन्भोः
मनसि मुदित उच्चैर्विश्रवःपुत्र एषः ।
तमुरसि निजश्रद्धायाः प्रसूनैः समर्च्य
सफलश्रमसमूहः संसृतौ भाग्यशाली ॥ ४ ॥

---

सब मन्त्रियों की सलाह सुनकर रामचन्द्रजी प्रसन्न होकर उनसे बोले 'हे वीरों, "मैं आपका हूँ" ऐसा एक बार भी जो कहता है, भले ही वह भ्रष्ट जाति में जन्मा हो उसे मैं स्वीकार करता हूँ ॥ १ ॥

आपकी सलाह बहुत ही उत्तम है परन्तु हे यूथपों ! मेरा व्रत भी अभंग है। इसलिये आप लोग जाइये और उसे ले आइये। जैसे वानरेश मेरे मित्र हुए वैसे ही ये भी मेरे मित्र होंगे ॥ २ ॥

रामचन्द्रजी का आदेश सुनकर हनुमान आदि वीर बड़े प्रसन्न होकर गये और उस राक्षस को ले आये। वह राक्षस (विभीषण) दण्ड के समान पृथ्वी पर गिर कर अपने अश्रुओं से रामचन्द्रजी के चरण भिगोते हुए बोला ॥ ३ ॥

'कानों के लिये सुखद ऐसी लीलाओं के समुद्र जो रामचन्द्रजी हैं उनका आश्रय ग्रहण करता हुआ यह विश्रवा पुत्र (विभीषण) अत्यन्त आनन्दित है। तथा अपने हृदय के श्रद्धासुमनों से रामचन्द्रजी का अर्चन करके जिसका संपूर्ण श्रम

उपजा०—
उत्थाप्य भूम्यास्तु बलात्खरारिः । रक्षोवरं तं हृदु रसाऽऽलिलिङ्ग ।
पश्चाद् गृहीत्वा जलधेः स वारि । लङ्केशतायास्तिलकश्चकार ॥ ५ ॥

उपजा०—
सर्वेषु सत्सूपविशत्सु तेषु । विशेष हृष्टेषु समुद्रतीरे ।
विभीषणं प्रावददार्तिहारी । रामो बलं ब्रूहि सखेऽसुराणाम् ॥ ६ ॥

भुजङ्ग०—
बलं किं दशास्यस्य बन्धोश्च तस्य । तथा पुत्रपौत्रेषु का शक्तिरस्ति ।
कियन्तस्तु सेनाधिपा रावणस्य । तथा सन्ति सेनाग्रगाः कीदृशाश्च ।७।

भुजङ्ग०—
त्वमासीर्दशास्यस्य मन्त्रीति श्रृण्मः । वदादश्च का शस्त्रसम्पत्तिरस्ति ।
कथं दुर्गदाढ्यं च रक्षाव्यवस्था । जयेद्वा कथं राक्षसान् वानरेन्द्रः ॥८।

स्रग्धरा०—
नत्वाऽसौ रामचन्द्रं स्म वदति वचनं वर्णयन्राज्यलक्ष्मीम्
लङ्कायाः स्वर्णपुर्याः प्रदहनसमयात्प्राक्स्थितां स्वर्गतुल्याम् ।

---

सफल हुआ है ऐसा यह (विभीषण) संसार में बड़ा भाग्यशाली हुआ है ॥ श्रद्धा-प्रसूनबन्धः ॥ ४ ॥

जमीन पर गिरे हुए उस राक्षसश्रेष्ठ को रामचन्द्रजी ने जबरदस्ती उठाकर हृदय से आलिंगन किया । तत्पश्चात् तुरन्त ही उन्होंने समुद्र जल मंगाकर विभीषण का लंकेश पद के लिये तिलक कर दिया ॥ ५ ॥

उस समय उन सभी के अत्यन्त प्रसन्नता से, समुद्र किनारे बैठकर, दुःख का हरण करने वाले रामचन्द्रजी विभीषण से बोले, हे मित्र, असुरों का बल कितना है । यह मुझे सुनाओ ॥ ६ ॥

दशानन का बल कितना है ? उसका भाई कितना बलवान् है ? रावण के पुत्र और पौत्रों का सामर्थ्य कैसा है ? रावण के सेनाधिपति कितने हैं ? सेना के अग्रभाग में रहने वाले कैसे हैं ? ॥ ७ ॥

तुम रावण के मन्त्री हो ऐसा हमने सुना है । अतः यह भी बताओ कि राक्षसों की शस्त्र सम्पत्ति कितनी है ? दुर्ग की दृढ़ता कैसी है ? रक्षाव्यवस्था किस प्रकार है ? तथा राक्षसों को मेरी वानरी सेना किस प्रकार जीत सकती है ? ॥ ८ ॥

पश्चादूचे परं नो शृणु किमपि भयं वानराणां कृतेऽस्ति
प्रायः सर्वं विनष्टं पवनजसुयशो वर्धयद्वह्निदाहे ॥ ९ ॥

उपजा० —
महोद्यमः किन्तु दशाननोऽस्ति । सर्वं कृतं तेन पुनस्तथैव ।
यद्यप्यदः पूर्ववदस्ति दृष्टया । न पूर्ववत्तत्क्षमतां बिभर्ति ॥ १० ॥

उपजा० —
महान्ति यन्त्राणि भयानकानि । योग्यानि तप्तायसगोलकांश्च ।
क्षेप्तुं निहन्तुं च रिपून्रणस्थान् । नष्टानि वायोस्तनयप्रभावात् ॥ ११ ॥

उपजा० —
सेनाग्रगानामथ मन्त्रिणाञ्च । व्यनाशयत्स्वान्तबलं हनूमान् ।
निहत्य सेनां नगरं प्रदह्य । स्वरौद्ररूपेण च भीषयित्वा ॥ १२ ॥

मालनी० —
बलिषु कपिवरोऽयं नोपमेयस्त्रिलोक्याम्
सति बलवति चास्मिन्सेवके काऽत्र चिन्ता ।
बलवति सति तद्वद्वानरेशस्य सैन्ये
इह रघुकुलभानो काऽत्र चिन्ता कृपालो ॥ १३ ॥

---

विभीषण ने सर्वप्रथम रामचन्द्रजी को प्रणाम किया तत्पश्चात् लंका दहन से पहले जो स्वर्ग तुल्य समृद्धि सोने की लंका में थी उसका वर्णन किया। लेकिन फिर ( अन्त में ) कहा 'वानरों के लिये उससे कोई भी भय नहीं है क्योंकि वह सब वैभव हनुमानजी का यश बढ़ाता हुआ अग्निदाह में नष्ट हो चुका है ॥ ९ ॥

लेकिन दशानन महान् उद्यमी है उसने जो जो अग्नि से नष्ट हो चुका था वह सब पुनः पूर्ववत् बना डाला है परन्तु पहले जैसी क्षमता उसमें नहीं है ॥ १० ॥

रण में स्थित शत्रुओं को मारने के लिये तपे हुए लोहे के गोले फेकने में काम आने वाले अत्यन्त भयंकर यन्त्र सब हनुमानजी के प्रभाव से नष्ट हो चुके हैं ॥ ११ ॥

सेना को मारकर, नगर जलाकर तथा अपने भयंकर रूप से राक्षसों को डरा कर हनुमानजी ने मन्त्रियों का तथा सेनाग्रगों का अन्तर्मनोबल नष्ट कर डाला है ॥ १२ ॥

ये कपिवर हनुमानजी त्रिलोक के बलवानों में उपमा रहित हैं। और ऐसे

शालिनी० —

अहमपि निजशक्त्या युद्धमुग्रं करिष्ये
तुमुलयुधि निविष्टः संहरिष्यामि शत्रून् ।
समुचितनिजमन्त्रैस्ते करिष्ये सहायम्
प्रतियवगतसौक्ष्म्यं देव जानामि सुष्ठु ॥ १४ ॥

शार्दू०—

मन्ये राघव वायुसूनुरपरो दग्धा पुराणां शिवः
शक्तोऽसौ खलु एकलोऽपि समरे हन्तुं दशास्यान्बहून् ।
मन्ये चित्रमतीव यद्‌बलवता रक्षोधिपो नो हतः
आनीता च कथं न भूमितनया रक्षांसि जित्वा रणे ॥१५॥

हरिणी०—

असहत वचो वायोः पुत्रो जगाद परिवर्तितुम्
प्रकृतविषयं स्तुत्याः स्वायाः कथं कपिवाहिनी ।
जलनिधिमिमं तीर्त्वा पारं गमिष्यति सुखेन वै
असुरवर यो मन्त्रो युक्तो विमृश्य वद तत्कृते ॥ १६ ॥

---

बलवान् सेवक के रहते कौन चिन्ता है ? फिर इनके अतिरिक्त अन्य बहुत से बलवान् वानरों के रहते हे कृपालो, यहाँ चिन्ता की क्या बात है ? ॥ १३ ॥

मैं भी अपनी शक्ति के अनुसार अत्यन्त उग्रयुद्ध करूँगा। और घमासान युद्ध में प्रवेश करके शत्रुओं का संहार करूँगा। लंका की पगपग की विशेषता मुझे अच्छी तरह से ज्ञात है। अतः अपनी समुचित सलाहों से मैं आपकी सहायता करूँगा ॥ १४ ॥

हे रामचन्द्रजी, मैं तो समझता हूँ कि हनुमानजी दूसरे त्रिपुरदाहक शिव ही हैं। ये अकेले ही बहुत से रावणों को मारने में समर्थ हैं। मुझे यह भी बात आश्चर्य लगती है कि इन बलवान् हनुमानजी ने रावण को मारकर तथा राक्षसों को जीतकर उसी समय सीताजी को क्यों नहीं लाया ? ॥ १५ ॥

वायुपुत्र हनुमानजी को वह वाक्य असह्य हुआ तथा अपनी स्तुति के प्रकृत विषय में परिवर्तन लाने के लिये विभीषण से बोले, हे असुर श्रेष्ठ ! वानरों की सेना समुद्र लांघकर उस पार किस प्रकार सुख से जा सकेगी इस विषय में जो उचित सलाह हो उसे विचार कर कहिये ॥ १६ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वा वायुसुतस्य कर्म कपयः प्राप्ताः स्मयं मानसे
श्रोतुं काञ्चिदपि स्पृहां स्तुतिवचो नो वीक्ष्य ते विस्मिताः ।
चातुर्यं त्ववलोक्य तस्य कपयः प्राप्ता भृशं विस्मयम्
ईशत्त्वं ह्यपि स्वीकृतं कतिपयैः कीशैरमुष्यात्मनि ॥ १७ ॥

शालिनी०—

ईशं मत्वा तस्य वाक्यं प्रयत्नात् । कर्तुं प्रीत्या ते तदा प्रायतन्त ।
कापीच्छाऽऽसीन्नैव वायोः सुतस्य । रामेच्छायाः कापि भिन्ना परन्तु ॥१८

भुजङ्ग०—

स्थितः सर्वदाऽऽसीत्स पार्श्वे प्रभोश्च । अतो नैव संसेवितुं तेऽशकन्तम् ।
दृढा कामना मारुतेः सेवनस्य । अमीषामतृप्तैव हृतस्था बभूव ॥१९

इन्द्र०—

यावत्समुद्रस्य तटे खरारिः । मन्त्रानुसारं तु विभीषणस्य ।
आस्तीर्य दर्भान्जलधेः प्रसादे । उपोषितोऽभूद्विनतश्च सम्यक् ॥ २० ॥

---

विभीषण से हनुमानजी का कार्य सुनकर वानरों के मन में विस्मय हुआ अपनी स्तुति सुनने के लिये उनकी रूचि न देखकर उन्हें और भी विस्मय हुआ। उनका चातुर्य देखकर उन्हें अत्यन्त विस्मय हुआ। कुछ वानरों ने अपने मन में हनुमानजी का ईश्वरत्त्व तक स्वीकार किया ॥ १७ ॥

हनुमानजी को शंकर समझकर वे हनुमानजी की आज्ञा का पालन प्रयत्न पूर्वक करते थे तथा उसमें हर्ष का अनुभव करते थे। परन्तु हनुमानजी की कोई भी इच्छा रामचन्द्रजी की इच्छा से भिन्न नहीं थी ॥ १८ ॥

हनुमानजी हमेशा रामचन्द्रजी के पास ही रहते थे अतः वे वानर हनुमानजी की कुछ भी सेवा नहीं कर पाते थे। हनुमानजी की सेवा करने की उनकी दृढ़ इच्छा मन ही मन अतृप्त ही बनी रहती थी ॥ १९ ॥

विभीषण की सलाह के अनुसार जब तक रामचन्द्रजी समुद्र के किनारे समुद्र की प्रसन्नता के लिये दर्भ बिछाकर तीन दिन उपवास किये थे तभी तक वानरों ने

उपजा०—

तावत्कथञ्चित्कपयोऽलभन्त । कालं तु संसेवितुमाञ्जनेयम् ।
निनाय कालं परमाञ्जनेयः । वार्तासु कीशैर्न भवन्सुसेव्यः ॥ २१ ॥

इन्द्र०—

वार्तासु पुण्याः स उवाच हृष्टः । पापापहर्त्री रघुनाथगाथाः ।
श्रीरामसेवासु च वानराणाम् । श्रद्धां वितन्वन्निजलक्ष्यपूर्त्यै ॥ २२ ॥

भुजङ्ग०—

अभूत्सागरो नैव रामे प्रसन्नः । तदा रामचन्द्रोऽभवत्क्रोधयुक्तः ।
अभूदुग्ररूपः समुद्रस्य शास्ता । ततः प्रादुरासीत्समुद्रो भयार्तः ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

उपायस्ततः सागरः प्रावदत्तम् । अभून्निश्चितं बन्धनं तेन सेतोः ।
हृता रामबाणेन पीडोदधेश्च । समुद्रेच्छया कुक्षिदेशं विनाश्य ॥ २४ ॥

शार्दू०—

दासस्यापि रमापतेः समुचितं चक्रे तु यः स्वागतम्
रामेऽसौ सति याचके पुनरहो भूमिस्थितेऽनश्नति ।

---

हनुमानजी का सेवा करने का कुछ समय पाया। लेकिन हनुमानजी ने उनका वह समय उनसे सुसेव्य न होते हुए बातों में ही बिता दिया ॥ २०–२१ ॥

लेकिन बातों में वे अपने लक्ष्य की पूर्ति के लिये पापहरण करने वाली पुण्यमयी रामचन्द्रजी की गाथाएँ ही सुनाया करते थे। उनके द्वारा वे रामचन्द्रजी की सेवा में वानरों की श्रद्धा बढ़ाते थे ॥ २२ ॥

जब रामचन्द्रजी पर समुद्र प्रसन्न नहीं हुआ तब रामचन्द्रजी ने उग्र रूप धारण करके समुद्र का शासन किया तब समुद्र भयार्त होकर प्रकट हुआ ॥ २३ ॥

तत्पश्चात् समुद्र ने रामचन्द्रजी को उपाय बता दिया जिससे समुद्र पर सेतु बांधना निश्चित हुआ। धनुष पर रखे हुए रामचन्द्रजी के बाण ने समुद्र की इच्छा से (द्रुमकुल्य नामक) समुद्र के किनारे रहने वाले देश नष्ट कर समुद्र की पीड़ा हरण की ॥ २४ ॥

रामचन्द्रजी के दास का भी जिसने स्वागत किया वही समुद्र स्वयं रामचन्द्रजी के जमीन पर बैठकर अनशन द्वारा धरना देकर खुशामद करने से भी राम-

अभ्यर्क्ति न जहौ ह्यमुष्य परमं दुःखं दृशा पश्यता
मन्ये मारुतिनैव तज्जलनिधेरेवं कृतं शिक्षणम् ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे विभीषणस्य शरणागतिः, वार्ता, समुद्रस्य शासनं, सेतुबन्धस्य निश्चयश्चेत्यष्टमःसर्गः ।।८।।

---

चन्द्रजी के सामने नहीं होता है। बड़ी आश्चर्य की बात है। मैं समझता हूँ कि समुद्र का परम दुःख देखकर हनुमानजी ने ही उसको इस प्रकार शिक्षा दी होगी ।२५।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में उद्योगकुञ्ज के अन्तर्गत विभीषणशरणागति समुद्र शासन, सेतुबन्धननिश्चय वर्णन करके आठवाँ सर्ग समाप्त हुआ।

# अथ नवमः सर्गः

पञ्चचा०—

सुनिश्चितं बभूव सेतुबन्धनं सरित्पतौ
नलस्तु विश्वकर्मणः सुतो बभूव सेतुकृत् ।
तथैव नील उत्सुकः सहायकोऽभवत्तदा
तयोः करैः शिलादिके विसर्जितेऽप्सु चातरत् ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

समन्तात्कपीन्द्रा बृहद्वृक्षभारान् । शिला आददुश्चाद्रिशृङ्गाणि चापि ।
नलस्याथ नीलस्य हस्तेष्वदुस्ते । उभौ चक्रतुस्तावमीभिश्च सेतुम् ॥२॥

मन्दाक्रा०—

सेतुं चक्रुः प्रथमदिवसे योजनानि द्विसप्त
पश्चाच्चक्रुर्ह्यपरदिवसे विंशतिं योजनानि ।
तस्माद्प्येकमधिकममी वै तृतीयेह्नि चक्रुः
श्वस्तस्मात्तेऽक्लृपत किल चैकं जवाच्चाधिकं वै ॥ ३ ॥

मन्दाक्रा०—

अह्नयह्नीत्थं त्वरितमभवत्तत्र सर्वैः प्लवङ्गैः
सेतोः कार्यं विरतिरहितैः पञ्चमेह्नि ह्यशेषम् ।

---

समुद्र पर सेतु बांधने का निश्चय हुआ । उस समय विश्वकर्मा के पुत्र नल ने सेतु बनाया कार्योत्साही नील उसका सहायक बना । उन दोनों के हाथों से जल पर छोड़े हुए शिला वगैरह तैरते थे ।। १ ।।

चारों तरफ से वानर वीर वृक्षों के बड़े बड़े भार शिला तथा पर्वत के शिखर ले आते थे और नल नील के हाथों में देते थे । वे दोनों उनकी सहायता से सेतु निर्माण करते थे ।। २ ।।

पहले दिन उन्होंने चौदह योजन सेतु बनाया । तथा दूसरे दिन उन्होंने बीस योजन सेतु बनाया । तीसरे दिन इक्कीस योजन सेतु बनाया तथा चौथे दिन उन्होंने बाईस योजन बनाया । ।। ३ ।।

तस्य श्रेयः पवनतनये योऽकरोद्वानराँस्तान्
स्फूर्ताञ्छक्तान्प्रभुपदरतान्सर्वथोत्साहिताँश्च ॥ ४ ॥

हरिणी०—

पवनतनयश्चक्रे लीलां तदां सुमनोहराम्
हिमगिरिशिरः किञ्चिद्दीर्घं ग्रहीतुमसौ गतः ।
अतिगुरु बभूवादो वायोः सुतोऽद उवाच वै
रघुपतिपदे सेवार्थं त्वां नये भव मा गुरु ॥ ५ ॥

वसन्त० —

गोवर्धनो भगवतोऽप्रथिता विभूतिः
आसीदसौ जगति पर्वतशृङ्गभूता ।
सम्मानदः पवनजः प्रणिपत्य चोचे
विज्ञाप्य तं गिरिवरं मृदुवाक्यमेवम् ॥ ६ ॥

उपजा०—

उद्धारणार्थं जगतो दशास्यात् । अवातरच्छ्रीहरिरेव भूमौ ।
तद्दर्शनं पापशमं तु कर्तुम् । कच्चिन्मनो नोत्सहते त्वदीयम् ॥७॥

---

दिनों दिन अधिकाधिक शीघ्रता से संपन्न होता हुआ वह सेतुकार्य पाँचवें दिन समाप्त हुआ। उसका संपूर्ण श्रेय हनुमानजी को ही था। उन्होंने ही वानरों को स्फूर्तियुक्त, उत्साहित शक्तियुक्त तथा प्रभु चरणों में श्रद्धा युक्त बनाया था ॥ ४ ॥

उस समय हनुमानजी ने एक सुन्दर लीला की। वे सेतु के लिये हिमालय का एक लम्बा चौड़ा शिखर लेने गये। लेकिन उस समय वह शिखर भारी बन गया। तब हनुमानजी उससे बोले 'मैं आपको रामचन्द्रजी की सेवा के लिये ले जा रहा हूँ। आप भारी मत बनिये!' ॥ ५ ॥

( हिमालय के अन्तर्गत ) उस पर्वत शिखर के रूप में गोवर्धन नाम की वह एक भगवान की अप्रसिद्ध विभूति ही थी। दूसरों को मान देने के स्वभाव वाले हनुमानजी ने गोवर्धन को प्रणाम करके उसे संबोधित करते हुए यह मृदु वाक्य कहा ॥ ६ ॥

'( हे गिरिराज, ) रावण के चंगुल से जगत का उद्धार करने के लिये श्री हरि ही भूमि पर अवतीर्ण हुए हैं। उन श्री हरि का पाप नाशक दर्शन करने के लिये क्या आपका मन उत्साहित नहीं हो रहा है? ॥ ७ ॥

उपजा०—

दूर्वादलाभं मृदुलं तदङ्गम् । सदा प्रसन्नं वदनारविन्दम् ।
द्रष्टुं च कन्दर्पजितः स्वरूपम् । कच्चिन्मनो नोत्सहते त्वदीयम् ॥८॥

शार्दू०—

आमूचे मुदितः स मारुतसुतं यास्यामि साकं त्वया
लाभस्यावसरः क्वचित्सुकृतिनैवं लभ्यते जीवने ।
सत्यं त्वत्कृपयैव मेऽत्र हनुमन् सौभाग्यवत्त्वं जने
शीघ्रं तत्र नयस्व मां सुकृपया यत्रास्ति सर्वेश्वरः ॥ ९ ॥

उपजा०—

ततो गृहीत्वा पवनात्मजस्तम् । चचाल गन्तुं प्रति रामचन्द्रम् ।
पथ्येव कश्चित्प्लवगोत्तमस्तम् । अश्रावयच्छ्रीरघुनन्दनाज्ञाम् ॥ १० ॥

शार्दू०—

कार्यं पूर्णमभूदतः कपिवरा मा लान्तु वृक्षादिकम्
यद्यद्यस्य करेऽस्त्यसौ सपदि तत्तत्रैव भूमौ क्षिपेत् ।
स्वे स्वे जातिगणे भवन्तु मिलिता ऋक्षाश्च कीशा जवात्
श्रुत्वा तद् व्यथितोऽभवत्पवनजो वाण्या निबद्धो यतः ॥ ११ ॥

---

उनका वह दूर्वादल के समान श्यामल अंग, हमेशा प्रसन्न रहने वाला मुख कमल तथा उनका कामदेव को जीतने वाला सौन्दर्य देखने के लिये क्या आपका मन उत्साहित नहीं हो रहा है ?' ॥ ८ ॥

तब अत्यन्त उत्साहित होकर गोवर्धन बोला 'हाँ हनुमानजी, सचमुच ऐसा सुअवसर किसी भाग्यवान को भी क्वचित् ही मिल जाता है। मैं आपके साथ चलूँगा। आप मुझे वहाँ ले चलिये जहाँ वे सर्वेश्वर हैं। सचमुच मेरा सौभाग्य आपकी कृपा पर ही निर्भर है ॥ ९ ॥

तब हनुमानजी गोवर्धन को लेकर रामचन्द्रजी के पास चले। लेकिन मार्ग में ही किसी वानर ने उन्हें रामचन्द्रजी की आज्ञा सुना दी ॥ १० ॥

'सेतु का कार्य पूर्ण हो चुका है। इसलिये वानर और रीछ अब वृक्षादि समान न लावें। जिसके हाथ में जो वस्तु है वह वहीं पर जमीन पर रखें और शीघ्र ही अपने अपने जातिगणों में सम्मिलित हो जाँय।' प्रभु की आज्ञा सुनकर गोवर्धन से वचन बद्ध होने के कारण हनुमानजी बड़े व्यथित हुए ॥ ११ ॥

भुजङ्ग०—
अनुल्लङ्घनीयं प्रभोः शासनं तद् । सुसम्मानयन् हन्त तत्रैव भूमौ ।
नगेन्द्रं व्रजे स्थापयामास विज्ञः । परां खिन्नतां लीलयाऽदर्शयच्च ॥१२॥

उपजा०—
जगाद कृत्वा नमनं नगेन्द्रः । हे मारुते स्वं वचनं स्मरेति ।
सत्यं दयालौ त्वयि विश्वसन् तु । तृष्णाकुलोऽहं प्रभुदर्शनार्थम् ॥१३॥

उपजा०—
जगाद तं वायुसुतोऽनयाहि । नाहं स्वतन्त्रः प्रभुसेवकोऽस्मि ।
तथापि धृत्वोद्धततां त्वदर्थे । अभ्यर्थयिष्ये नग देवदेवम् ॥१४॥

शार्दू०—
दत्वाऽऽश्वासनमैज्जवात्पवनजो नत्वा प्रभुं प्राभवत्
तूर्ष्णीं किञ्चिदभूत्परन्तु विमना भूत्वा निबद्धाञ्जलिः ।
ऊचे तं रघुनन्दनः पवनजावैमि त्वदीयं मनः
शीघ्रं गच्छ तथा ध्रुवं मम वचो गोवर्धनं ज्ञापय ॥ १५ ॥

भुजङ्ग०—
अहं भाविनि द्वापरान्ते नगेन्द्र । धरामागमिष्यामि कृष्णावतारे ।
तदा त्वत्तनौ दीर्घकालं करिष्ये । स्वका बाललीला जनानां हिताय ॥१६॥

---

प्रभु की उस अपरिहार्य आज्ञा को सम्मान देते हुए हनुमानजी ने गोवर्धन को वहीं व्रजभूमि में स्थापित किया । तथा उन लीला पटुने अत्यन्त खिन्नता व्यक्त की ॥ १२ ॥

तब गोवर्धन हनुमानजी को प्रणाम करके बोला 'हे मारुते आप अपने वचन का स्मरण रखें । आप दयालु पर विश्वास करके ही मैं प्रभु दर्शन का प्यासा हूँ' ॥ १३ ॥

तब हनुमानजी बोले, 'हे नगेन्द्र ! मैं स्वतन्त्र नहीं हूँ । मैं तो प्रभु का दास हूँ । लेकिन आप के लिये थोड़ा ढ़ीठ बन कर प्रभु से कुछ याचना करूँगा ॥ १४ ॥

गोवर्धन को इस प्रकार आश्वासन देकर हनुमानजी शीघ्र ही चले गये और रामचन्द्रजी को प्रणाम करके हाथ जोड़कर कुछ खिन्न से होकर चुप बने रहे । उन्हें रामचन्द्रजी बोले, "हे हनुमान् ! मैं तुम्हारे मन की बात जानता हूँ । तुम शीघ्र ही जाओ और मेरा सुनिश्चित् वाक्य गोवर्धन को सुनाओ ॥ १५ ॥

'हे नगेन्द्र मैं आगे आने वाले द्वापर युग के अन्त में कृष्ण रूप में पृथ्वी पर

वसन्त०—

लब्धं त्वया किमिपि नैव कदापि मत्तः
दत्त्वेदमेव मनसाऽनृणतां लभेय ।
कर्तुं प्रियं तव कपे वरदोऽस्मि तस्मै
लब्धुं तथा किमपि ते ह्युपकारसौख्यम् ।। १७ ।।

शिख०—

भृशं हृष्टो भूत्वा पवनतनयोऽयाद्व्रजधराम्
प्रभोर्वाक्यं चारु ह्यवदद्थ गोवर्धनमदः ।
जहर्षाद्रिः श्रुत्वा पवनतनयाद्रामवचनम्
परं किञ्चित्खिन्नो वचनमवदन्मारुतसुतम् ।। १८ ।।

द्रुतवि०—

प्रकटिता जडता हनुमन्मया । तव करे प्रथमं जडबुद्धिना ।
फलममुष्यतु सुष्ठु मयाऽर्जितम् । रघुपतेरभवं चिरवञ्चितः ।। १९ ।।

पृथ्वी०—

परन्तु कृपणोऽप्यहं तव कृपाप्रसादात्कपे
सुदीर्घसमयं प्रभुं निजतनौ धरिष्ये मुदा ।

---

आऊँगा । उस समय भक्तों के हित के लिये तुम्हारे शरीर पर दीर्घकाल तक अपनी बाल लीलाएँ करूँगा" ।। १६ ।।

हे कपिवर, आजकल तुम मुझसे कुछ भी प्राप्त नहीं किये, ( कम से कम ) यही देकर मन ही मन कुछ उऋणंता प्राप्त करूँ । तुम्हारा प्रिय करने के लिये तथा तुम्हारे उपकार का कुछ सुख प्राप्त करने के लिये ही मैं उसे वर दे रहा हूँ ।। १७ ।।

फिर तो हनुमानजी अत्यन्त आनन्दित होकर व्रज भूमिको गये तथा वह प्रभु का सुन्दर वाक्य उन्होंने गोवर्धन को सुनाया । उस सुखद रामवचन को सुनकर गोवर्धन भी प्रसन्न हुआ परन्तु कुछ खिन्न सा होकर वह हनुमानजी से बोला ।।१८।।

'हे हनुमानजी आपके हाथ में पहले पहल मुझ जड़ बुद्धिने जड़ता प्रकट की उसका फल मैं अच्छी प्रकार पा गया । क्योंकि रघुनाथजी से मैं चिर काल तक वंचित रहा ।। १९ ।।

परन्तु बेचारा होकर भी आपके कृपा प्रसाद से मैं हर्षित होकर प्रभु की दीर्घ

अहं पवनपुत्र ते उपकृतिं न कर्तुं क्षमः
ऋणी किल तवास्मि यावदुत जन्मजन्मान्तरम् ॥ २० ॥

पञ्चचा०—

नमस्कृतो नगेन्द्रतो जगाम मारुतात्मजः
प्रणम्य राममब्रवीत्प्रभो तवाज्ञया व्रजे ।
निवेदितं गिरीश्वरं प्रति प्रभो मया वचः
अतः परं कृषीय किं तवाज्ञया ध्रुवं वद ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

प्रसन्नोऽवदद्रामचन्द्रः कपीन्द्रम् । कुरुष्वोचितां वानरेशेन साकम् ।
व्यवस्थां यथा वानरा ऋक्षवीराः । समुद्रस्य पारं प्रयायुः समस्ताः ॥२२॥

उपजा०—

सर्वे मिलित्वा कपियूथपास्ते । विभीषणश्चाङ्गदजाम्बवन्तौ ।
प्लवङ्गमेशश्च समीरपुत्रः । चक्रुर्व्यवस्थामुचितां समग्राम् ॥ २३ ॥

उपजा०—

आरुह्य वायोः सुतमङ्गदञ्च । ऐतामुभौ राघवलक्ष्मणौ च ।
शनैः कपीनां स महासमूहः । प्लवन्नगच्छत्सरितेशपारम् ॥ २४ ॥

---

काल तक अपने शरीर पर धारण करूँगा। मैं आपका प्रत्युपकार करने में समर्थ नहीं हूँ। मैं आपका जन्म जन्मान्तर तक ऋणी रहूँगा ॥ २० ॥

गोवर्धन ने हनुमानजी को प्रणाम किया और हनुमानजी वहाँ से चल दिये। समुद्र के किनारे रामचन्द्रजी को प्रणाम करके उन्होंने बताया, 'आपका वाक्य मैंने गिरिराज को सुनाया। अब इसके पश्चात् मैं आपकी आज्ञा से क्या करूँ ?'॥२१॥

रामचन्द्रजी प्रसन्न होकर हनुमानजी से बोले 'अब तुम वानरेश के साथ व्यवस्था करो जिससे सभी वानर तथा ऋक्षवीर समुद्र के पार चले जाँय ॥ २२ ॥

तत्पश्चात् विभीषण अंगद, जाम्बवान्, सुग्रीव हनुमानजी सहित सभी यूथपों ने समुद्र पार' जाने के लिये उचित व्यवस्था कर दी ॥ २३ ॥

उस व्यवस्थानुसार हनुमानजी और अंगद की पीठ पर चढ़कर रामचन्द्रजी और लक्ष्मणजी गये तथा कुदते फांदते हुये ही धीरे धीरे वह वानरों का महासमूह भी समुद्र के पार हुआ ॥ २४ ॥

मालनी०—

व्यदधत शिविरं वै वायुपुत्रः सुबेले
अतिकुटिलधियो ये राक्षसा जज्ञिरे तद् ।
पवनसुत भयेनात्यर्दितास्ते बभूवुः
प्रतिकरणमतो नो कर्तुमायन्भयात्ते ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे हनुमतो गोवर्धनोद्धारण-
लीला नाम नवमः सर्गः ॥ ९ ॥



वायु पुत्र हनुमानजी ने वानरों का पड़ाव सुबेल पर्वत पर डाला । अत्यन्त कुटिल स्वभाव वाले राक्षसों ने वह जाना । हनुमानजी भय के मारे वे अत्यन्त त्रस्त हो गये थे । अतः डर के मारे प्रतिकार करने नहीं गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में उद्योग कुञ्ज के अन्तर्गत गोवर्धनोद्धार लीला वर्णन करके नवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।



# अथ दशमः सर्गः

शिख०—

पितुर्गूढं मन्त्रं भयदमथ कीर्तिप्रदमपि
अभूद्व्यक्तं श्रुत्वा न किमपि भयं वासवजिति ।
जगादासौ तातं मम निखिलमोहः क्षयमितः
अतः कुर्वे वाक्यं विगतभयमोहस्तव पितः ॥ १ ॥

उपजा०—

चक्रे ततो द्राग्बृहदुद्यमं सः । ध्रुवां मृतिं स्वां मनसा विमृश्य ।
सन्त्यज्य दैन्यं पुनरुत्थितं तम् । रक्षांसि दृष्ट्वा स्मयमापुरुच्चैः ॥ २ ॥

उपजा०—

युद्धोत्सुकस्कः हतमानसः कः । स्वधर्मपूर्त्यै समरे क एता ।
युक्त्वा चरान्सुष्ठ्ववगच्छति स्म । न्यवेदयत्तत्पितरं पुनश्च ॥ ३ ॥

शालिनी०—

प्रायः सर्वे राक्षसाः क्षीणदर्पाः । मद्यं पीत्वा व्यस्मरन्दुःखभारम् ।
केचिच्छूरा जल्पने चाटुकाराः । अत्यल्पा ये धर्मनिष्ठाः स्वभावात् ॥४॥

---

पिता की भयावह परन्तु कीर्तिप्रदान करने वाली गुप्त सलाह सुनकर मेघनाद के मन में भय नहीं हुआ। वह रावण से बोला 'हे पिताजी, मेरा संम्पूर्ण मोह नष्ट हो गया है। तथा भय एवं मोह से रहित होकर मैं आपकी आज्ञा का पालन करूँगा।' ॥ १ ॥

फिर मेघनाद ने अपनी मृत्यु निश्चित है ऐसा मानकर शीघ्र ही युद्ध के लिये महान उद्योग किया। दैन्य को त्याग कर उत्साहित हुए मेघनाद को देखकर राक्षसों को बड़ा विस्मय हुआ ॥ २ ॥

मेघनाद ने गुप्तचरों को नियुक्त करके कौन युद्ध के लिये उत्सुक है? कौन उत्साह हीन है? कौन धर्म के लिये युद्ध करने वाला है? इत्यादि का पूरा पता लगाया तथा वह सब अपने पिता को बताया ॥ ३ ॥

प्रायः सभी राक्षसों का अहंकार समाप्त हो गया था। वे शराब पीकर दुःख

उपजा०—

समुद्रमुत्तीर्य विनावरोधम् । शाखामृगा राक्षसराजधान्याम् ।
आगत्य तिष्ठन्ति गिरौ सुबेले । ज्ञात्वा चकम्पेऽसुरसैन्यवृन्दः ॥ ५ ॥

उपजा०—

पुनर्ययौ बालिसुतस्तु दुर्गे । हतोऽमुनैको दशभालपुत्रः ।
गत्वा सभायामवमन्य राजम् । उक्ता यथेच्छं च दुरुक्तवाचः ॥ ६ ॥

उपजा०—

दशाननः किन्तु शशाक नैव । किञ्चिद्विकर्तुं खलु तस्य दृष्ट्वा ।
रक्षोगणोऽभूत्परमो विषण्णः । जहुः समन्तान्निजजीवनाशाम् ॥ ७ ॥

उपजा०—

स्त्रियोऽप्यनिन्दन्दशमुण्ड एषः । मर्ता स्वयं नोऽपि निहत्य दुष्टः ।
सीतामहार्षीत्स्वमृतेः कृतेऽसौ । सति प्रियाणां पशुवत्समूहे ॥ ८ ॥

शार्दू०—

दीनोद्विग्नमनाश्च वासवजितं मन्दोदरी प्रावदत्
मन्ये राक्षसराण्निशाचरकुलं हन्तास्ति शीघ्रं ध्रुवम् ।

---

को भुला रहे थे कुछ चापलूस राक्षस बकबक करने में ही शूर थे। स्वभाव से धर्म निष्ठा वाले राक्षस अत्यन्त थोड़े थे ॥ ४ ॥

बिना किसी विरोध के समुद्र को पार कर वानर लंका की सीमा में आकर सुबेल पर्वत पर टिके हैं, यह जानकर असुरों का संम्पूर्ण सैन्य काँप उठा ॥५ ॥

फिर दूत बनकर बाली का पुत्र अंगद लङ्का में गया। उसने एक रावण का लड़का मार डाला। सभा में जाकर राजाका अपमान करके उसे न कहने योग्य बातें यथेच्छ कह डाली ॥ ६ ॥

लेकिन रावण उसका कुछ भी बिगाड़ नहीं सका यह देखकर राक्षस अत्यन्त विषाद में डूब गये। उन्होंने अपने जोवन की आशा छोड़ दी ॥ ७ ॥

स्त्रियाँ भी रावण की निन्दा करती हुई कह रही थीं 'यह दस मुण्डा अपने भी मरेगा तथा हम को भी मार डालेगा, पशुओं के झुंड के समान औरतों का झुंड होते हुए भी इसने अपनी मौत के लिये ही सीता की चोरी की है ॥ ८ ॥

बेचारी मन्दोदरी भी अत्यन्त दुःखिनी थी। एक दिन वह मेघनाद से बोली 'बेटा, मुझे मालूम पड़ता है कि राक्षसराज राक्षसों के कुल को शीघ्र ही मरवा

सौख्यं प्राप्स्यति चेदसौ खरजिते सीतां स्वयं दास्यति
त्यागं किन्तु स शिक्षितोऽपि कुरुते दुष्टस्य नो कर्मणः ॥ ९ ॥

शार्दू०—
मत्वा योषितमिन्द्रजिन्ममवचो नासौ भृशं मन्यते
धर्मं प्रेक्ष्य मुहुर्मुहुस्त्वनुचितं मच्छिक्षणं तं प्रति ।
भावी नैव जयः कदापि समरे युद्धोत्सुकः किन्त्वसौ
मन्ये तस्य धियो हृता बलवता कालेन हन्तुं ध्रुवम् ॥ १० ॥

शार्दू०—
कामं युद्ध्यतु संयुगे भगवता सार्धं स चेदिच्छति
सीतायै प्रददात्यसौ प्रतिदिनं दुःखं किमर्थं वने ।
अन्याः सन्ति पुरे स्त्रियो जगति वा कामस्य शान्त्यै भृशम्
सीतायास्तपसा विनक्ष्यति परं लोकद्वयं त्वत्पितुः ॥ ११ ॥

शार्दू०—
नीतोऽनेन विभीषणोऽपि सरलः शत्रुत्वमुक्त्वा कटु
सम्प्राप्ते समरे भृशं सुनिकटं नीतिं पितुस्ते शृणु ।

---

देंगे। यदि वे स्वयं ही राम को सीता दे देते तो सुख प्राप्त करते लेकिन सीख देने पर भी वे अपने दुष्ट कर्मों को छोड़ नहीं रहे हैं ॥ ९ ॥

हे इन्द्रजीत ! मुझे स्त्री समझकर वे मेरी बात पर ध्यान नहीं देते हैं। और मैं उन्हें बारंबार शिक्षा दूँ, यह स्त्री धर्म के अनुसार ठीक नहीं है। युद्ध में विजय तो होने की नहीं परन्तु वे युद्ध की इच्छा कर रहे हैं। मैं निश्चित रूप से समझ रही हूँ कि बलवान काल ने उन्हें मारने के लिये उनकी बुद्धि हरण कर ली है ॥ १० ॥

यदि उनकी इच्छा ही है तो वे भले ही भगवान् के साथ युद्ध कर लें परन्तु वे अशोक वन में सीता को प्रतिदिन क्यों दुःख देते हैं ? काम की शान्ति के लिये तो बहुत सी स्त्रियाँ पड़ी हैं। सीता की तपस्या के कारण तुम्हारे पिता का इहलोक और परलोक दोनों नष्ट हो जायेंगे ॥ ११ ॥

युद्ध सन्निकट होने पर भी कटु बोलकर इन्होंने निष्पाप विभीषण को शत्रु बनाया यह अपने पिता की नीति सुन लो ! पुत्र ! आत्मा में बड़ी वेदना हो रही

आत्मा सीदति पुत्र मे क्षणमपि प्राप्नोमि निद्रां न वै
अग्रे किं भवितेति हन्त मनसा चिन्तां करोमीन्द्रजित् ॥ १२ ॥

उपजा०—
निवेदितं त्विन्द्रजिता समग्रम् । यदा स्वपित्रे न चकार कोपम् ।
दशाननस्तं निजगाद वाक्यम् । धृत्वाऽद्भुतां शान्तिमभूतपूर्वाम् ॥१३॥

उपजा०—
पराजयोऽस्मिन्युधि निश्चितोऽस्ति । मर्तार एते युधि योधमुख्याः ।
अचिन्तयं स्वे हृदि पुत्र किञ्चित् । पुरीश्वरः को भवितुं सुयोग्यः ॥१४॥

शार्दू०—
कालं प्राप्य विभीषणः कुवचसा निष्कासितोऽतो मया
शक्तोऽसौ खलु सेवितुं रघुवरं सत्वानुरागी यतः ।
यातासौ न यमालयं भगवता रामेण संरक्षितः
रामो न्यायकरस्ततस्तु नगरं तस्मै ध्रुवं दास्यति ॥ १५ ॥

स्रग्धरा०—
गुह्यं भूयः प्रवक्ष्ये शृणु मम वचनं हृद्गतं त्वां ब्रवीमि
सीतायां नास्ति किञ्चित्कथमपि हृदि मे दुष्टभावस्त्विदानीम् ।

---

है । क्षणभर भी नींद नहीं आती है । हाय ! आगे क्या होगा यही चिन्ता बनी रहती है ॥ १२ ॥

जब इन्द्रजित ने ये सब बातें रावण से कह दीं तब रावण ने बिल्कुल क्रोध नहीं किया । मुखमण्डलोंपर पहले कभी न देखी हुई ऐसी शान्ति धारण करके वह बोला ॥ ३ ॥

रावण बोला, पुत्र ! सुनो । इस युद्ध में हमारी पराजय निश्चित है । हम तथा ये सभी राक्षस मारे जाने वाले हैं । मैंने थोड़ा अपने मन में सोचा, लंका का स्वामी कौन होगा ? ॥ १४ ॥

( उसी सोच के निष्कर्ष के अनुसार ) मैंने विभीषण को कुछ कड़वी बातें सुनाकर यहाँ से हटा दिया । सत्व गुण में अनुरक्त होने के कारण वह राम की सेवा कर सकता है । भावी युद्ध में राम द्वारा सुरक्षित होने के कारण वह मरेगा नहीं और अन्त में न्यायकारी राम निश्चित रूप से इस नगर को उसी के हाथ में सौंप देगा ॥ १५ ॥

और भी अपने हृदय की एक अत्यन्त गुप्त बात मैं तुमसे कहता हूँ सुनो ।

विश्वाम्बां तां तु मन्ये प्रतिदिवसमहं यामि तद्दर्शनार्थम्
वाचो याः कामिवन्मे हृदि सुनिहितभावस्य वै गोपनार्थम् ॥१६॥

स्रग्धरा०—

दग्ध्वाऽगच्छद्यदासावसुरकुलसुपूज्यः शिवः कीशरूपः
चक्रं वैचारिकं सञ्चरति मनसि मेऽनुग्रहेणास्य सम्यक् ।
प्राक्सीतां येन केनाहरमहमुरसो दुष्टभावेन किन्तु
जाने सुष्ठु त्विदानीं शिवकृतकृपया सैव विश्वस्य माता ॥१७॥

शालिनी०—

कामात्क्रोधाद्वा भयाद्भक्तितो वा। कार्यः सम्बन्धः सहेशैर्वदन्ति ।
स्पष्टं युक्तं यत्तु शास्त्राणि पुत्र । सत्यं माता तद्विधानाद् हृतास्ति ॥१८

उपजा०—

आयास्यदेवं यदि जानकी नो । कार्याऽभविष्यत् गतये सुसेवा ।
परन्तु सेवा कठिनैव मन्ये । यतः स्वभावः खलु तामसो नः ॥१९॥

---

इस समय मेरे मन में सीताजी के प्रति बिल्कुल दुष्ट भाव नहीं है। मैं उन्हें विश्व की माता मानता हूँ। प्रति दिन उनके दर्शन के लिये ही उनके पास जाता हूँ। तथा अपने हृदय स्थित भावों को (जगत् की नजर से) छिपाने के लिये ही मैं कामी के समान वचन बोलता हूँ ॥ १६ ॥

वानर रूप में असुर कुल पूज्य शिवजी हमारा नगर जलाकर जब से गये हैं, उनके अनुग्रह से ही मेरे मन में वैचारिक चक्र घूम रहा है। पहले मैंने सीताजी को भले ही जिस किसी भाव से हर लिया हो; परन्तु इस समय शिवजी की कृपा से निश्चित जानता हूँ कि वे ही विश्व की माता हैं ॥ १७ ॥

हे पुत्र, काम से क्रोध से भय से या श्रद्धा से जिस किसी भाव से ईश्वर के साथ सम्बन्ध जोड़ना चाहिये, ऐसा जो स्पष्ट और उचित वाक्य शास्त्र कहते हैं सचमुच उसी विधान से मेरे द्वारा माता हरी गई है ॥ १८ ॥

यदि इस प्रकार जानकी जी नहीं आतीं तो सुगति के लिये हमे सेवा करनी पड़ती। लेकिन हमारा स्वभाव तामसी होने से मैं सेवा को अत्यन्त कठिन मानता हूँ ॥ १९ ॥

शालिनी०—

सत्यं सत्यं नोऽभविष्यद्यदीत्थम् । तत्रैवासौ तेजसा माऽदहिष्यत् ।
सर्वज्ञा सम्प्रेक्ष्य नीतिं च भावम् । लीलां कर्तुं प्रागताऽस्मत्पुरं सा ॥२०॥

स्रग्धरा०—

सूनो दुष्टस्वभावान्न च किमपि तदा द्रागजानां सुगूढम्
जाने सुष्ठु त्विदानीं शिवकृतकृपया सर्वमेवं यथार्थम् ।
यद्यन्मज्जीवनेऽस्मिन्नकरवमखिलं मेऽस्ति मेऽस्तीति मत्वा
तत्सर्वं तस्य लीला निखिलजनपतेरन्यथा नैव किञ्चित् ॥ २१ ॥

शार्दू०—

पश्याद्यापि कृपां जहाति नगरं नो कोऽप्यहो राक्षसः
पश्यन्तः स्वमृतिं ध्रुवां परमहो सङ्गं न मुञ्चन्ति मे ।
जाने किन्त्वधुना विशेषकृपया तस्यैव सत्यं हृदि
यत्तस्यास्ति मतं तदेव भवति क्वाप्यन्यथा नो सुत ॥ २२ ॥

शिख०—

पुरं दग्धं तेनाहमपि सदसि क्षीणमदताम्
बलान्नीतः पुत्रो हत इति तदक्लिष्टकृतयः ।

---

हे पुत्र, यही सत्य है। यदि यह इसी प्रकार सत्य नहीं होता तो पंचवटी में ही वह मुझे अपने तेज से भस्म कर डालतीं। वह सर्वज्ञ माता नीति और भाव देखकर ही लीला करने के लिये हमारे पुर में आई हैं ॥ २० ॥

हे पुत्र, अपने दुष्ट स्वभाव के कारण उस समय मैं यह अत्यन्त गूढ बात नहीं जानता था, लेकिन शिवजी की कृपा से इस समय सब यथार्थ रूप से जान रहा हूँ। मेरा है, मेरा है, ऐसा मानकर मैंने अपने जीवन में जो कुछ किया वह सब उन्हीं सम्पूर्ण जगत के पिता की लीला है अन्य ? कुछ भी नहीं ॥ २१ ॥

उन्हीं शिवजी की कृपा तो देखो कोई भी राक्षस पुर को छोड़ नहीं रहा है। वे अपनी मृत्यु को स्पष्ट देख रहे हैं परन्तु मेरा साथ नहीं छोड़ रहे हैं। लेकिन इस समय मैं उनकी विशेष कृपा से जान रहा हूँ कि जैसी उनकी इच्छा है वैसा ही होता है अन्य नहीं ॥ २२ ॥

उन्होंने मेरा पुर जलाया, सभा में बल पूर्वक मेरा मद ठंडा कर दिया मेरा पुत्र मार डाला ये उनकी सहज कृतियाँ हैं। मेरा पाप अनंत है; वह इन कृतियों

अनन्तं मे पापं कथमपि न तुल्यं तु कृतिभिः
परन्तून्मील्यासौ हृदयनयनं मे प्रभुरितः ।। २३ ।।

स्वागता०—

नाकरोत्किमपि सादितमीशः । किन्त्वदाद्बहुसुखं स च मह्यम् ।
यद्विवेककलनां हृदि सम्यक् । मेऽकरोत्परमकारुणिकोऽसौ ।। २४ ।।

स्रग्धरा०—

प्राप्तेयुद्धेऽसुराणां मृतिभिरविकलश्चान्तरे त्यक्तसङ्गः
किन्तूद्योगेऽप्रमत्तः कथमपि न भवन्कामनायुक्तचित्तः ।
तल्लीलायां तु रुच्या प्रियसुत भवितुं संस्थितो दासवच्च
उग्रं युद्धं करिष्ये त्वमपि कुरु दृढामेवमेवात्मनिष्ठाम् ।।२५।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे हनूमत्कृपया रावणस्य
कर्मयोगव्यवस्थितिर्लीलासहायको भवितुं निश्चयश्चेति
दशमः सर्गः ।। १० ।।

---

की तुलना में कहीं अधिक है । लेकिन तो भी वे मेरे प्रभु मेरा हृदय नेत्र खोल कर चले गये ।। २३ ।।

उन्होंने मेरा कुछ भी नहीं बिगाड़ा हैं, उन्होंने मुझे बहुत सुख प्रदान किया है । क्योंकि उन परम करुणाकर ने मेरे हृदय में सम्यक् विवेक का स्फुरण करा दिया ।। २४ ।।

हे प्रिय पुत्र ! होने वाले युद्ध में सर्व संग परित्याग करके, होने वाली राक्षसों की मौतों से विकल न होता हुआ किसी प्रकार की कामना चित्त में न रखता हुआ; लेकिन युद्धोद्योग में प्रमत्त न होता हुआ मैं, उन्हीं की लीला में बड़े चाव से दास के समान संस्थित होने के लिये उग्र युद्ध करूँगा और हे पुत्र तुम भी ऐसी ही दृढ़ आत्मनिष्ठा रखो ।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में उद्योग कुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी की कृपा से रावण की कर्मयोग व्यवस्थिति और लीला में सहायक होने के लिये निश्चय कहकर दसवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ।। १० ।।

# अथैकादशः सर्गः

शिख०—

सुबेले कीशानां समरशिविरे निर्भयतया
कपीन्द्राः स्वच्छन्दा गिरिशिरसि चेरुः प्रमुदिताः ।
गिरन्तः श्रीरामो जयति जयतीत्युच्चवचनम्
भयं नासीत्तेषां परमकृपया श्रीहनुमतः ॥ १ ॥

शालिनी०—

दौत्याज्ज्ञात्वा बालिपुत्रस्य सम्यक् । भाव्यं युद्धं वानरेन्द्रा जहर्षुः ।
आसन्सर्वे तीव्रयुद्धोत्सुकास्ते । आज्ञां राज्ञो नाप्नुवन्किन्तु कीशाः ॥२॥

द्रुतवि०—

पवनजः कपिपुङ्गववाहिनीम् । सुकृपया स्वयमेव समैक्षत ।
परममुष्य जगाम न मन्दताम् । रघुपतेः पदपङ्कजसेवनम् ॥ ३ ॥

वसन्त०—

स्वैर्मुख्ययूथपजनैः परिवेष्टितस्तु
रामः शिलातलगतोऽकुरुताढ्यलीलाम् ।

---

इधर सुबेल पर्वत पर वानरों के पड़ाव में वानर लोग भय रहित तथा प्रमुदित होकर घूम रहे थे। श्रीरामचन्द्रजी की जय के गगन भेदी नारे लगाने वाले उनको श्रीहनुमानजी की कृपा से कुछ भी भय नहीं था ॥ १ ॥

अंगद के दूत कार्य से युद्ध होगा ऐसा जानकर वानरों को बड़ा हर्ष हुआ। वे युद्ध के लिये बड़े उत्सुक थे लेकिन राजा की तरफ से उन्हें आज्ञा नहीं मिल रही थी ॥ २ ॥

हनुमानजी कपिवरों की उस विशाल सेना का स्वयं ही निरीक्षण करते थे लेकिन उससे उनकी रामचरणों की सेवा में कमी नहीं आई (यह एक अद्भुत बात हुई) ॥ ३ ॥

उस समय अपनी सेना के मुख्य यूथपों से घिरे शिलातल पर बैठे रामचन्द्रजी

चन्द्रं कलङ्कितमुवाच समीक्ष्य वाक्यम्
ब्रूध्वं किमस्ति रजनीशतनौ कलङ्कः ॥ ४ ॥

स्रग्धरा०—

तत्रादौ वानरेशः स्म वदति सुमतं प्राञ्जली रामचन्द्रम्
छाया भूमेर्निशेशे प्रकटमिति सखे नैव किञ्चिद्विचार्यम् ।
ऊचे कश्चिन्निशेशोऽभवदतिजवतस्ताडितो राहुणाऽयम्
चिह्नं तस्यैव मन्ये सुतनुहिमकरे दृश्यतेऽद्यापि सम्यक् ॥ ५ ॥

द्रुतवि०—

तत उवाच कपिर्निजकल्पनाम् । रतिमुखं कृतवांश्चतुराननः ।
अहरदिन्दुतनोः कतिचिद् द्युतीः । हिमकरस्तु बभूव कलङ्कितः ॥ ६ ॥

द्रुतवि०—

गरसहोदरतां स्मरता स्वकाम् । हिमकरेण तु दत्तमिदं स्थलम् ।
निजतनौ गर एव विलोक्यते । विरहिणः प्रदहन् ह्यवदत्प्रभुः ॥ ७ ॥

स्रग्धरा०—

नेदं खं धूलिधूतं च घनविरहितं साधनाशुद्धदेहः
नेन्दुः शुभ्रश्चकासत्तवपदरतियुक्तं तु चित्तं ह्यमुष्मिन् ।

---

ने एक श्रेष्ठ लीला की। चन्द्रमाको कलंकयुक्त देखकर वे बोले 'आप सब लोग बतायें। यह चन्द्रमा के शरीर पर कलंक क्या है?' ॥ ४ ॥

सर्व प्रथम सुग्रीव ने अपना मत कहा 'हे मित्र, इसमें कोई विचारने की बात नहीं है। यह तो चन्द्रमा पर जमीन की छाया पड़ी है।' कोई और यूथप बोला—'राहु द्वारा चन्द्रमा अत्यन्त जोर से ताड़ित हुआ है, निश्चय ही उसी का यह चिह्न चन्द्रमा के सुन्दर शरीर पर दीख रहा है ॥ ५ ॥

तत्पश्चात् और एक बानर अपनी कल्पना बोला 'जब ब्रह्मा ने रति का मुख बनाया उस समय चन्द्रमा के शरीर में से कुछ तेज निकला था। उसी से चन्द्रमा कलंकित हो गया है ॥ ६ ॥

रामचन्द्रजी बोले 'विष के साथ भ्रातृत्व का निर्वाह करते हुए हिम शीतल चन्द्रमा ने अपने शरीर में विष को स्थान दिया। वही विरहियों को सन्तप्त करने वाला विष कलंक रूप में दीख रहा है।' ॥ ७ ॥

हनुमानजी बोले 'हे प्रभो यह धूलि तथा बादल से रहित आकाश है वह

नायं कश्चित्कलङ्कः सजलघनवपुः संस्थितश्चेतसि त्वम्
ऊचे वाक्यं हनूमांश्चकितकपिवरैः प्रेक्षितश्चादरेण ॥ ८ ॥

पृथ्वी०—

सदा पवनजो जगाद वचनं तु भक्त्याऽऽप्लुतम्
कदापि न निरर्थकं कपिवरान्प्रदातुं सुखम् ।
शृणुध्वमपरं वचः पवनजोक्तमेवं पुरा
अदोऽपि च भविष्यति श्रुतिसुखाय युष्मत्कृते ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

यदा कार्यमासीद्भवद्दीर्घसेतोः । नगेन्द्रास्तरन्तीति रामो ददर्श ।
अपृच्छत्कथं पर्वताः सन्तरन्ति । अहो चित्रमेतत्तु यद् ब्रूत कीशाः ॥१०॥

भुजङ्ग०—

अवोचत्कपिः कश्चिदुक्तिं तदैव । प्रभो नाममाहात्म्यतस्ते तरन्ति ।
लघून्प्रस्तरान्प्राक्षिपत्सोऽब्धिनीरे । न्यमज्जन्परं ते कपीन्द्रान्स ऊचे ॥११॥

---

आकाश नहीं है, वह साधना से शुद्ध हुआ देह है। यह चमकता हुआ शुभ्र चन्द्रमा, चन्द्रमा नहीं है, वह उस देह में स्थित आपके पद में रतियुक्त चित्त है। और यह कोई कलंक नहीं है, उसी चित्त में अवस्थित जलधर मेघ के समान रंगवाले आप ही हैं। हनुमानजी का यह वाक्य सुनकर चकित होकर अत्यन्त आदर की दृष्टि से वानरों ने उन्हें देखा ॥ ८ ॥

इस प्रकार वानरों को सुख देने के लिये हनुमानजी हमेशा भक्ति से पूर्ण वचन ही बोलते थे कभी भी निरर्थक नहीं। अब इसी प्रकार हनुमानजी द्वारा पहले कहा हुआ अन्य वचन सुनिये। वह भी आपके लिये कर्णसुख प्रदान करने वाला होगा ॥ ९ ॥

जब समुद्रपर लम्बे पुल का कार्य हो रहा था तब रामचन्द्रजी ने देखा पर्वत पानी में तैर रहे हैं। उन्होंने पूछा 'ये पर्वत क्यों तैर रहे हैं? हे वानरों! इसमें जो विचित्र बात हो उसे कहिये।' ॥ १० ॥

उसी समय एक वानर बोला 'हे प्रभो, ये तो आपके नाम के माहात्म्य से तैर रहे हैं।' तब रामचन्द्रजी ने कुछ छोटे पत्थर जल में फेंके, लेकिन ये सब डूब गये। तब उन्होंने वानरों से पूछा! ॥ ११ ॥

उपजा०—

मन्नाममाहात्म्यबलात्तरन्ति ! नगाः परं मत्करमुक्तखण्डः ।
कथं जले मज्जति कीशमुख्याः ! मन्ये विचित्रं वदतात्र हेतुम् ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—

यदा वानराः प्रागमन्मूकतां ते । जगादाञ्जनेयस्तु कृत्वाञ्जलिं तम् ।
प्रभो वञ्चितस्तेऽवलम्बाद्भवेऽस्मिन् । विना मज्जनं काऽपरा तद्गतिर्वै ।१३।

भुजङ्ग—

उक्त्वा युक्तिं सेतुबन्धस्य चाब्धिः । यातोऽव्यक्तिं शीघ्रमेवं यदा हि ।
रामोऽवोचत्कीशयूथाधिपांश्च । वीराः कार्ये मा कुरुध्वं विलम्बम् ॥ १४ ॥

मालिनी०—

अब्धौ सेतुं सन्निबध्नीत शीघ्रम् । सम्यग्यायाद्वाहिनी येन पारम् ।
ऊचे युक्तं जाम्बवान्वाक्यमेवम् । त्वन्नाम्नाब्धेर्लङ्घने नैव कष्टम् ॥ १५ ॥

उपजा०—

तदावदद्वायुसुतः प्रशंसन् । रामस्य शौर्यं सुवचः कवीशः ।
प्रभो प्रतापी बडवानलस्ते । अशोषयत्प्राग्जलधिं समस्तम् ॥ १६ ॥

---

'मेरे नाम के माहात्म्य के बल से ये पर्वत तैरते हैं लेकिन मेरे द्वारा छोड़ा हुआ पत्थर जल में डूब जाता है, बड़ी विचित्र बात है। आप लोग बताइये इसमें क्या कारण है ?' ॥ १२ ॥

जब सभी वानर इस प्रश्न को सुनकर मौन हो गये तब हनुमानजी हाथ जोड़ कर बोले 'हे प्रभो, आपके अवलम्ब से जो वञ्चित हुआ, डूबने के अतिरिक्त उसकी अन्य कौन सी गति होगी ? ॥ १३ ॥

जब सेतु बन्ध की युक्ति बताकर समुद्र शीघ्र ही अन्तर्धान हो गया, तब रामचन्द्रजी यूथपों को बोले 'हे वीरों ! आप लोग अधिक विलम्ब न करें।' ॥ १४ ॥

शीघ्र ही समुद्र पर सेतु बांधिये जिससे संम्पूर्ण सेना पार जा सके।' जाम्बवान बोला आपके नाम से समुद्रोल्लंघन में कुछ भी कष्ट नहीं होगा ॥ १५ ॥

उस समय कपियों के ईश हनुमानजी रामचन्द्रजी की प्रशंसा करते हुए सुन्दर वचन बोले—हे प्रभो, आप का प्रताप वड़वानल है उसने पहले ही पूरे समुद्र को सोख लिया था ॥ १६ ॥

उपजा० —

परं वधूभिर्द्विषतां पुनश्च । सम्पूरितः स्वाश्रुभिरब्धिरुच्चैः ।
क्षारोऽभवत्किन्तु न पेय एव । यतोऽश्रुपूर्णोऽस्ति पयोधिरेषः ॥ १७ ॥

शालिनी० —

श्रुत्वाऽत्युक्तिं मारुते रामचन्द्रः । कीशैः साकं तत्र किञ्चिज्जहास ।
एवं कुर्वन्भाववृद्धिं वचोभिः । कार्योत्साहं वायुपुत्रस्ततान ॥ १८ ॥

उपजा० —

एवं सुबेले भगवान्खरारिः । गोष्ठीषु मग्नः सहकीशमुख्यैः ।
परन्तु गोष्ठ्यां हनुमत्प्रसङ्गात् । स्वादो भृशं भक्तियुतो ववर्ध ॥ १९ ॥

उपजा० —

आमोदमग्नस्तु दशाननोऽपि । सह प्रियाभिः शिखरे तृतीये ।
हतस्तु रामेण दशाननस्य । एकेन बाणेन तदैव दर्पः ॥ २० ॥

उपजा० —

भक्तिं कपीनां परिवर्धयँस्तु । श्रीरामदास्यं ह्यकरोद्धनूमान् ।
दशाननस्यान्तरभाववृद्धिम् । चक्रे सुरेभ्यश्च ददौ सुसौख्यम् ॥ २१ ॥

---

लेकिन आपके शत्रुओं की स्त्रियों ने अपने अश्रुओं से उसे लबालब भर दिया यह समुद्र अश्रुपूर्ण होने से ही खारा अर्थात् न पीने योग्य हुआ है !' ॥ १७ ॥

हनुमानजी की अत्युक्ति सुनकर रामचन्द्रजी वानरों के साथ कुछ हँसे। इसी प्रकार हनुमानजी ने अपने वचनों द्वारा वानरों की भाववृद्धि करके रामकार्य में उनका उत्साह बढ़ाया ॥ १८ ॥

इस प्रकार सुबेल पर्वत पर भगवान् रामचन्द्रजी वानर यूथपों के साथ गोष्ठी में मग्न थे। लेकिन उस गोष्ठी में हनुमानजी के विशेष संग से भक्तियुक्त स्वाद बढ़ गया ॥ १९ ॥

उसी समय रावण भी अपनी स्त्रियों के साथ तीसरे शिखर पर आमोद में मग्न था परन्तु वह रावण का दर्प रामचन्द्रजी ने एक ही बाण से नष्ट कर डाला ॥ २० ॥

वानरों की भक्ति पुष्ट करते हुए हनुमानजी ने रामचन्द्रजी का दास्य किया, रावण के आन्तरिक भावों में वृद्धि की तथा देवताओं को सुख दिया ॥ २१ ॥

उपजा०—

पूर्णोऽभवद् वायुसुतप्रसादात् । उद्योगकुञ्जोऽयमतीव चित्रः ।
भवेदयं तत्कृपयैव सम्यक् । अस्मन्मनःकल्मषदारुदावः ॥ २२ ॥

मालिनी०—

रघुपतिशुभकीर्त्यै योऽभवद्रामदासः
तमनिलसुतमीशं विश्वनाथं नमामि ।
जनहितकरकार्यं यस्य गूढं च पुण्यम्
सुतरलमतिभिर्मे नावगम्यं कदापि ॥ २३ ॥

उपजा०—

सम्पूर्णसूत्राण्यथ चालयन्तम् । स्वं दासवत्किन्तु निदर्शयन्तम् ।
पङ्गुं पुनर्मां पथि सारयन्तम् । नतोऽस्मि भक्तान्परिपालयन्तम् ॥ २४ ॥

भुजङ्ग०—

अतोऽग्रे श्रृणुध्वं जना युद्धकुञ्जम् । भृशं वर्णितं युद्धमुग्रं तु यस्मिन् ।
अभूद्यद्दशास्येन साकं प्रसिद्धम् । हनूमत्कृतं श्रेष्ठकार्यं च गीतम् ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामुद्योगकुञ्जे सुबेलपर्वते हनूमद्रामयोर्लीला-
संस्मरणानीत्येकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

सम्पूर्णोऽयमुद्योगकुञ्जः ।

---

सज्जनों ! इस प्रकार हनुमानजी की कृपा से यह उद्योग कुंज पूर्ण हुआ । यह उन्हीं की कृपा से हमारे मानसिक पाप रूप लकड़ियों को जलाने के लिए दावाग्नि रूप हो ॥ २२ ॥

रामचन्द्रजी की शुभ कीर्ति के लिये जो रामदास हुए उन वायुपुत्र हनुमानजी को मैं प्रणाम करता हूँ । उनका कार्य भक्तों के लिये हितकर, गूढ़ तथा पुण्यप्रद है । वह मेरी चंचल बुद्धि से कदापि समझने योग्य नहीं है ॥ २३ ॥

संपूर्ण सूत्रों को चलाने वाले परन्तु अपने को दास के समान दिखाने वाले, तथा मुझ पंगु को रास्ते पर चलाने वाले तथा भक्तों का प्रतिपालन करने वाले हनुमानजी को मैं प्रणाम करता हूँ, ॥ २४ ॥

सज्जनों ! अब इसके पश्चात् जिसमें रामचन्द्रजी के साथ हुए युद्ध का वर्णन किया है तथा हनुमानजी का श्रेष्ठ कार्य वर्णन किया है उस युद्ध कुञ्ज को सुनिये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में उद्योग कुंज के अन्तर्गत सुबेल पर्वत पर रामचन्द्रजी तथा हनुमानजी के कुछ लीला संस्मरण कहकर ग्यारहवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ॥

# ६. युद्धकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

द्रुतवि०—

पवनजं प्रलयङ्करमीश्वरम् । परमतीव नमामि शिवङ्करम् ।
प्रतिबभौ कुपितश्च सुकर्कशः । समुहती हृदि किन्तु कृपालुता ।। १ ।।

पञ्चचा०—

प्रचोदिता दशाननेन राक्षसा अवादयन्
रणाय वाद्यवृन्दमुच्चशब्दतः पुनः पुनः ।
बलात्समागतास्तदा महास्त्रशस्त्रपाणयः
निशाचरा भयङ्कराः परन्तु दीनमानसाः ॥ २ ॥

पञ्चचा०—

अवेत मे वचो निशाचराञ्जगाद रावणः
भयेन भावितं स्त्रियोक्तमात्मवञ्चकं मतम् ।
श्रुतं धृतं च सुष्ठु येन नैव यात्वसौ रणे
तमद्य हन्मि निश्चितं नपुंसकं ब्रुवे ऋतम् ।। ३ ।।

---

साक्षात्प्रलयंकर शिव के रूप परन्तु अत्यन्त कल्याणकारी ऐसे हनुमानजी को मैं प्रणाम करता हूँ। वे ( युद्ध लीला में ) क्रुद्ध और कठोर मालूम पड़ते थे परन्तु उनके हृदय में महान् कृपालुता भरी रहती थी ।। १ ।।

रावण के द्वारा प्रेरित किये राक्षसों ने युद्ध के लिये रण वाद्यों को बड़े ऊँचे स्वर से बार बार बजाया। तब सभी राक्षस अपने हाथों में बड़े-बड़े अस्त्र-शस्त्र लेकर अनिच्छा से आये। देखने में वे बड़े भयंकर लगते थे परन्तु उनके मन में दीनता थी। ।। २ ।।

उन इकट्ठे हुए राक्षसों से रावण बोला, 'हे राक्षसों ! मेरी बात सुनो। भयभीत औरतों ने जो मत व्यक्त किया है, अपने आपको ठगने वाले उस मत को जिसने सुना और धारण किया वह युद्ध में न जाँय। मैं सत्य कहता हूँ उस नपुंसक को निश्चित रूप से आज मार डालूँगा। शूरवीर के लिये स्पृहणीय कर्म जो युद्धकर्म

वसन्त०—

शूरोचिते युधि न यस्य मनः प्रसन्नम्
किं तस्य रावणपुरे वसतो हि लाभः।
उक्त्वेति राक्षसवरान्दशकन्धरोऽसौ
चक्रेऽथ सैन्यरचनां समयानुकूलाम् ॥ ४ ॥

शार्दू०—

द्वारे पूर्वदिशो नियुक्तिमकरोद्वीरः प्रहस्तस्य सः
याम्यस्थे तु महोदरस्य च महापार्श्वस्य संयोजनाम्।
पश्चादिन्द्रजितो नियुक्तिमकरोद् द्वारे प्रतीच्यां स्थिते
आत्मानं शुकसारणौ च बलवाञ्चक्रे तुरीये स्थितम् ॥ ५ ॥

शिख०—

विरूपाक्षं मध्ये ह्यकुरुत नियुक्तं दशशिराः
नियुज्यैवं पश्चात्प्रतिदिशि सुविज्ञोऽसुरबलम्।
सहस्राणां कृत्वा दशशतमसौ युद्धचतुरम्
प्रसन्नोऽभूत्पश्चान्निजबलमदः प्रेक्ष्य मनसि ॥ ६ ॥

पञ्चचा०—

बिभीषणस्य मन्त्रिभिस्तु पक्षिरूपधारिभिः
समीक्षिता व्यवस्थितिर्दशाननस्य तत्पुरः।

---

है उसमें जिसका मन प्रसन्न नहीं होता है रावण के पुर में उसके रहने से क्या लाभ ? इस प्रकार राक्षसों को बोलकर रावण ने समयानुकूल सैन्य की रचना की ॥ ४ ॥

पूरब के द्वार पर उसने प्रहस्त को नियुक्त किया। दक्षिण द्वार पर महोदर और महापार्श्व को रखा। इन्द्रजित को पश्चिम द्वार में नियुक्त किया ! शुक, सारण तथा स्वयं रावण ये उत्तर के द्वारपर स्थित हुए ॥ ५ ॥

मध्य भाग में विरूपाक्ष को नियुक्त किया तत्पश्चात् सुविज्ञ रावण ने प्रत्येक दिशा में एक-एक करोड़ युद्धचतुर राक्षसों का दल नियुक्त किया और वह अपनी सेना को देखकर बड़ा प्रसन्न हुआ ॥ ६ ॥

पक्षियों के रूप धारण कर बिभीषण के मन्त्रियों ने वह रावण के पुर की

निरूपिता तदैव सुष्ठु सा विभीषणं प्रति
विभीषणाच्च राघवोऽप्यवैत्तदाऽरिवार्तिकाम् ॥ ७ ॥

इन्द्र०—

ज्ञात्वाऽसुराणां बलसन्नियुक्तिम् । रामोऽपि चक्रे कपिवाहिनीनाम् ।
शीघ्रं नियुक्तिं सह मन्त्रिभिः स्वैः । सुष्ठ्वञ्जनानन्दनसम्मता या ॥८॥

शार्दू०—

याम्यस्थं गवयो गजश्च ऋषभस्तारासुतश्चागमन्
वीरौ राघवलक्ष्मणौ कपिवरैः सार्कं स्थितौ चोत्तरे ।
द्वौ मैन्दद्विविदौ स्थितौ कपिवरौ नीलश्च पूर्वे तदा
मध्यं योद्धुमिता सुकण्ठपृतना राज्ञा सहोत्साहिता ॥ ९ ॥

उपजा०—

तथैव यत्रेन्द्रजिता प्रतीच्याम् । सुरक्षिताऽऽसीद्दशकोटिसेना ।
योद्धुं गतो वायुसुतोऽप्रमेयः । प्रमाथिनाऽथोप्रघसेन साकम् ॥ १० ॥

उपजा०—

सुरक्षितुं ता अपि कीशसेनाः । बह्व्यो नियुक्ता अपराश्च सेनाः ।
सञ्चालिताः सुष्ठु सुयोग्यवीरैः । पुर्यां नियुक्ता बहवश्चराश्च ॥११॥

---

व्यवस्था देखी तथा भली प्रकार वह बिभीषण को सुना दी । बिभीषण से रामचन्द्रजी भी शत्रु के समाचार से अवगत हुए ॥ ७ ॥

राक्षसों की दृढ नियुक्ति को जानकर रामचन्द्रजी ने भी शीघ्र ही अपने मन्त्रियों के साथ वानरी सेनाओं की नियुक्ति की । वह नियुक्ति हनुमानजी की ही सम्मति से हुई थी ॥ ८ ॥

मैन्द, द्विविद और नील ये पूर्व दिशा में गये । दक्षिण दिशा में गवय गज ऋषभ और अंगद गये रामचन्द्रजी और लक्ष्मणजी उत्तर दिया में स्थित रहे तथा मध्य भाग में सुग्रीव की उत्साहित सेना राजा सहित स्थित हुई ॥ ९ ॥

उसी प्रकार पश्चिम दिशा में जहाँ इन्द्रजित् द्वारा दस करोड़ सेना सुरक्षित थी अनुपम वीर हनुमानजी प्रघस और प्रमाथि के साथ स्थित हुए ॥ १० ॥

उन वानरी सेनाओं की सुरक्षा के लिये और भी सुयोग्य वीरों द्वारा संचालित बहुत सी सेनाएँ नियुक्त की ! तथा लंका में भी बहुत चरों को नियुक्त किया गया ॥ ११ ॥

शार्दू०—

भेरीशङ्खरवैर्भृशं खरतरैः खं पूरितं प्राभवत्
युद्धोन्मत्ततया कृतैःकपिवराणां सिंहनादैस्तथा ।
कीशा रामजयं च रावणजयं रक्षांसि वै मेनिरे
संहारस्य च सूचकाः कुशकुना दृश्या अभूवन्तदा ।। १२ ।।

उपजा०—

कीशाश्च रक्षांसि यदाऽलभन्त । युद्धार्थमाज्ञां निजशासकैश्च ।
उत्पेतुरुच्चैः कुपिताः समीक्ष्य । समान्प्रतिद्वन्द्विन उत्सुकाश्च ।।१३।।

वसन्त०—

दन्तैर्नखैः करतलैरथ मुष्टिकाभिः
वृक्षैर्नगैश्च कपयोऽरिहणो बभूवुः ।
रक्षांसि किन्तु विविधैः परिघादिशस्त्रैः
जघ्नुः प्लवङ्गमवरान्सह वाहनैः स्वैः ।। १४ ।।

द्रुतवि०—

पवनजं युधि वीक्ष्य निशाचराः । न भवितुं भयतो ह्यशकन्स्थिराः ।
अमितशक्तिरमुष्य समीक्षिता । नगरदाहकृतः समरेऽपि तैः ।।१५।।

---

भेरी तथा शंखों के अत्यन्त कर्णकटु आवाज से तथा युद्धोन्मादयुक्त वानरों के सिंहनाद से आकाश निनादित हो उठा । वानर रामचन्द्रजी की जय तथा राक्षस रावण की जय मना रहे थे । उस समय महान् संहार की सूचना देनेवाले कुशकुन प्रकट हुए ।। १२ ।।

वानरों और राक्षसों ने जब अपने-अपने शासकों से युद्ध के लिये आज्ञा प्राप्त की तब वे युद्धोत्सुक वीर अपने समान प्रतिद्वन्द्वियों को देखकर बड़े क्रोध से उन पर टूट पड़े ।। १३ ।।

वानर नखों से थप्पड़ों से, घूसों से वृक्षों से तथा पर्वत शिखरों से शत्रुओं को मारते थे, जब की राक्षस अपने वाहनों के साथ परिघादि शस्त्रों से वानरों को मारते थे ।। १४ ।।

हनुमानजी को देखकर भय के मारे राक्षस स्थिर नहीं रह पाते थे, क्योंकि नगर जलाने वाले तथा युद्ध में विजय पाने वाले हनुमानजी का अमित बल उन्होंने देखा था ।। १५ ।।

स्वागता०—

इन्द्रजिद्धनुमता सह योद्धुम् । निश्चितो न तु बभूव तदग्रे ।
गोचरे पवनजे सति युद्धे । प्रविशत्कपिदले परिहृत्य ॥ १६ ॥

द्रुतवि०—

प्रभुयशो भवतूज्ज्वलतेजसा । जगति सुप्रथितं हृदि धारणा ।
हनुमतः प्रबभूव तु तत्कृते । अकुरुताथ बलेन न संयुगम् ॥ १७ ॥

पञ्चचा०—

विनेच्छयैव दर्शयन् त्वयुध्यताञ्जनासुतः
अपाद्रवन्तु राक्षसा भयानका अपि क्षणात् ।
मृताभियाऽपरे यतो बलं ह्यमुष्य जज्ञिरे
बभूव चाल्पहस्तचालनान्निकन्दनं महत् ॥ १८ ॥

उपजा०—

सर्वासु सेनासु स ऐत्समन्तात् । विभीषयन्राक्षसवीरमुख्यान् ।
तस्मिन् तु याते निकटे बभूवुः । स्फूर्ताश्च कीशा असुरा जिताश्च ॥१९॥

---

इन्द्रजित हनुमानजी के साथ लड़ने के लिये नियुक्त हुआ था परन्तु वह कभी हनुमानजी के सामने नहीं हुआ । हनुमानजी को देखने पर वह उनसे बचता हुआ कपियों में घुस जाता था ॥ १६ ॥

प्रभु का यश उज्वल तेज से युक्त होकर जगत् में प्रसिद्ध हो यही उनके हृदय में धारणा थी । इस लिये उन्होंने बल पूर्वक युद्ध नहीं किया ॥ १७ ॥

इच्छा के विना ही केवल दिखाते हुए हनुमानजी युद्ध कर रहे थे । लेकिन तो भी उनके युद्ध में भयंकर राक्षस भी तुरन्त भागने लगते थे । कुछ तो उनके डर के मारे वहीं ढेर हो जाते थे क्योंकि हनुमानजी का बल वे जानते थे इस प्रकार उनके अत्यल्प युद्धसे ही भयंकर संहार हो जाता था ॥ १८ ॥

मुख्य-मुख्य राक्षस वीरों को डराते हुए हनुमानजी चारों तरफ की सभी सेनाओं में जाते थे । । युद्ध में वे जहाँ उपस्थित हो जाते थे । वहाँ वानर जीत जाते थे और राक्षस हार जाते थे ॥ १९ ॥

उपजा०—

वायोः सुते त्वन्यदिशि प्रयाते । लेभे सुकालं युधि मेघनादः ।
तदैव हन्तुं स शशाक कीशान् । जवाद्धनूमान्पुनरैन्निरोद्धुम् ॥२०॥

भुजङ्ग०—

स गत्वा क्वचिद्दुर्गमध्ये जगर्ज । विमानानि भञ्जंस्तु रक्षोवराणाम् ।
न मार्गोवरुद्धोऽभवत्क्वापि तस्य । यतस्तस्य कर्माणि जज्ञुः समस्ताः ॥२१॥

उपजा०—

नासीत्प्रियः कस्य तदाऽत्मदेहः । को वै हठाद्यमपुरे निजवासमैच्छत् ।
विहङ्गमाः प्रेक्ष्य भवन्ति भीताः । श्येनं यथाऽमुं तु निरीक्ष्य दैत्याः ॥२२॥

उपजा० —

प्रत्येक गुल्मेऽन्वभवन्कपीन्द्राः । सदाऽऽञ्जनेयोऽस्ति न एव गुल्मे ।
तथैव रक्षांस्यपि चान्वभूवन् । अतो न शेकुः सफलत्वमाप्तुम् ॥२३॥

द्रुतवि०—

व्यरमदेकपलं हनुमान्क्वचित् । अरिमनांसिरणे परिवर्धयन् ।
व्यजयतारिदलं प्लवगाँस्तदा । पुनरसावजयन्निजसंस्थितेः ॥ २४ ॥

---

जब हनुमानजी अन्य दिशाओं में जाते थे तब मेघनाद अच्छा अवसर पाता था और उसी समय वह वानरों को मारने में समर्थ हो जाता था। लेकिन फिर तुरन्त ही उसे रोकने के लिये हनुमानजी आ धमकते थे ॥ २० ॥

कभी-कभी वे लंका के भीतर जाते थे और श्रेष्ठ राक्षसों के महलों को ढहाते हुए गर्जना करते थे। उनके कर्मों को सभी जानते थे अतः उनका मार्ग कहीं भी अवरुद्ध नहीं होता था ॥ २१ ॥

किसको अपना देह प्रिय नहीं था ? तथा कौन जान बूझकर यमपुर में अपना वास चाहता था ? अरे ! जैसे बाज को देखकर पंछी भयभीत हो जाते हैं वैसे ही हनुमानजी को देखकर राक्षस भयभीत हो जाते थे ॥ २२ ॥

वानरों के प्रत्येक गुल्म में सभी वानर यही अनुभव करते थे कि हमारे ही गुल्म में हनुमानजी हैं। राक्षस भी उसी प्रकार अनुभव करते थे इस लिये वे कभी सफलता नहीं प्राप्त कर सके ॥ २३ ॥

युद्ध में शत्रुओं के मन बढ़ाते हुए हनुमानजी कभी-कभी रुक जाते थे और उसी समय शत्रु वानरों को जीत लेते थे। फिर हनुमानजी अपनी स्थिति से उन्हें जीत लेते थे ॥ २४ ॥

शार्दू०—

खद्योतो द्युतिभिर्दिवि द्युमणिवद्विद्योतते गर्वितः
यावन्नैव रविर्विशेद्दिवि विभुर्विश्वस्य वै दीपकः।
तद्वद्राक्षसदर्पदर्शकबृहन्नादोऽम्बरेऽविद्यत
यावद्वज्रतनोः स्वरः पवनजस्याश्रूयतोच्चो न तैः॥ २५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जे रामरावणयुद्धारम्भः
हनुमद्युद्धपरिचयश्चेति प्रथमः सर्गः॥ १॥

---

जैसे अपने तेज से गर्वित जुगनू आकाश में तभी तक चमकता है जब तक आकाश में विश्व का दीपक सूर्य नहीं प्रवेश करता है, उसी प्रकार राक्षसों का अहंकार सूचक महानाद आकाश में तभी तक गूँजता था जबतक उन्होंने वज्रांग हनुमानजी का ऊँचा स्वर नहीं सुना॥ २४॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में युद्ध कुञ्ज के अन्तर्गत राम रावण युद्धारंभ तथा हनुमानजी के युद्ध का परिचय कह कर पहला सर्ग समाप्त हुआ॥ १॥

# अथ द्वितीयः सर्गः

पञ्चचा० —

खरारिकीर्तिवर्धनं भवेत्तथान्यवानराः
रणेन तृप्तमानसा भवन्त्वतो हनूमता ।
कृता रणे प्लवङ्गवत्तदा क्रियाः सुकोमलाः
क्वचिन्न रौद्ररूपधारणं कृतं बलीयसा ॥ १ ॥

पञ्चचा०—

मृतास्तथापि राक्षसा अमुष्य युद्धलीलया
अभून्महान्स धैर्यवर्धको दलस्य तेन हि ।
गतिस्तु वायुना समा तनुश्च वज्रसन्निभा
पुनः प्रवञ्चनापटुः स को बभूव तत्समः ॥ २ ॥

मालनी०—

अवसरमरये प्राग्यच्छति स्माविरोधी
सुतुमुलरणभूमौ क्रीडयन् तं हनूमान् ।
युधि सति बलनाशे उद्यतोऽसावपेतुम्
प्रहरति मृदुमुष्टिं स्माञ्जनेयो निहन्तुम् ॥ ३ ॥

---

रामचन्द्रजी की कीर्ति बढ़े तथा अन्य वानरों को इच्छा भर युद्ध मिल जाय इस लिये हनुमानजी ने युद्ध में अत्यन्त कोमल क्रियाएँ की । उन बलवान ने कभी भी रौद्र रूप नहीं धारण किया ॥ १ ॥

लेकिन तो भी उनकी युद्ध लीला से अनेक राक्षस मारे गये और उसी से वे अपने दल के महान् धैर्य वर्धक हुए उनकी गति वायु के समान थी, शरीर वज्र के समान कठोर था और दूसरों को भुलवाने में अत्यन्त कुशल थे । उनके समान और था ही कौन ? ॥ २ ॥

युद्ध में शत्रु को खेलाते हुए तथा बिल्कुल प्रतिकार न करते हुए पहले उसे प्रहार करने का खूब अवसर देते थे बाद में जब उसका बल नष्ट होकर वह भागने को सोचने लगता तो हनुमानजी उसका काम तमाम करने के लिये उसे एक हल्की सी मुट्ठी मार देते थे ॥ ३ ॥

इन्द्र०—

आसीच्छिवेऽनन्यरतिस्तु येषाम् । यत्नेन तान्वायुसुतो जघान ।
प्रायच्छदूर्ध्वां गतिमैश्वरीं स्वाम् । छित्वा त्वमीषां भवबन्धनानि ॥ ४ ॥

इन्द्र०—

सम्प्रेक्ष्य रामं कमलायताक्षम् । येषां मनांसि स्थिरतामवापुः ।
रामं प्रति प्रक्षिपति स्म मुक्त्यै । तेभ्यो ददौ रामकृपा स्वधाम ॥ ५ ॥

उपजा०—

प्राप्या गतीस्ते मुनिभिस्त्ववापुः । दृष्टैव रामं पवनात्मजञ्च ।
रतिर्न येषां न हरौ न शम्भौ । शाखामृगैरन्यतमैर्हतास्ते ॥ ६ ॥

शार्दू०—

धूम्राक्षस्त्रिशिरा निकुम्भ उत वा देवान्तकोऽकम्पनः
एते सन्निहता रणे हनुमता सौभाग्यवन्तस्तदा ।
संदृष्टं मुखमण्डलं हनुमतः प्राणान्तकाले च तैः
प्राप्तं सर्वशिवार्चनस्य सुफलं धन्यं कृतं जीवनम् ॥ ७ ॥

शालिनी०—

आसन्नेते योधमुख्या बलिष्ठाः । नामोल्लेखो रामगाथासु येषाम् ।
तद्वच्चान्ये ये हता वातजेन । शैवं लोकं प्राप्नुवन् तेऽघनाशात् ॥८॥

---

जिनका भगवान शिव में अनन्य प्रेम था उन्हें हनुमानजी ने बल पूर्वक मार डाला। तथा भवबन्धनों को छेद कर उन्हें शिव संबन्धी उँची गति दे दी ॥ ४ ॥

कमल के समान विस्तृत नेत्रवाले रामचन्द्रजी को देखकर जिनके मन स्वभावतः समाहित हुए थे उनकी मुक्ति के लिये हनुमानजी उन्हें रानचन्द्रजी की तरफ फेंक देते थे और राम कृपा से वे साकेतधाम चले जाते थे ॥ ५ ॥

इस प्रकार वे राक्षस रामचन्द्रजी और हनुमानजी का दर्शन कर मुनियों द्वारा प्राप्त करने लायक गतियों को प्राप्त करते थे। जिनका न शिवजी में प्रेम था न रामचन्द्रजी में प्रेम था उन राक्षसों को दूसरे-दूसरे वानरों ने मार डाला ॥ ६ ॥

धूम्राक्ष, त्रिशिरा, निकुंभ देवान्तक अकंपन ये सब सौभाग्यवान् राक्षस हनुमानजी द्वारा रण में मारे गये। उन्होंने प्राणान्त के समय हनुमानजी का मुख मण्डल देखा तथा शिवार्चनका फल प्राप्त कर अपना जीवन धन्य किया ॥ ७ ॥

ये सब रावण के मुख्य योद्धा में से थे। इनके नामों का उल्लेख रामायण

शार्दू०—

हन्ताभून्निहतो यदा कपिवरैः सेनाधिपो रक्षसाम्
प्राभूद्राक्षसराट् प्रहस्तमरणात् क्षुब्धो भृशं नाटयन् ।
यो याति म्रियतेऽब्रवत्स कुपितो यास्याम्यहं संयुगे
तीव्रे वानरसूदने निजबलात् द्रक्ष्यामि तेषां बलम् ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

स्वयं युद्धभूमौ स योद्धुं प्रयातः । कपीनां महत्सूदनं चाकरोत्सः ।
भयात् दुद्रुवुर्वानरा युद्धभूम्याः । कृता मूर्च्छिता यूथपा यत्र तत्र ॥१०॥

भुजङ्ग०—

रणे वर्धमानं दशास्यस्य तेजः । ददर्शाञ्जनेयो जवादुत्पपात ।
गतो रावणस्याग्रभागे कपीन्द्रः । हनूमानहं प्रावदद्भीषयन् तम् ॥११॥

भुजङ्ग०—

करं दर्शयन्स्वं जगादासुरेशम् । करो मे शरीरात्पृथक्ते चिदंशम् ।
चिरात्संवसन्तं तु देहालयेऽस्मिन् । करिष्यत्ययं पश्य ते कालमेनम् ॥१२॥

---

की कथा में हुआ है । इसी प्रकार हनुमानजी द्वारा मारे गये अन्य राक्षस भी पाप नाश होने से ऊँचे लोकों को प्राप्त हुए ॥ ८ ॥

जब वानरों द्वारा राक्षसों का सेनापति 'प्रहस्त' मारा गया तो उसकी मृत्यु के कारण नाटक करता हुआ रावण अत्यन्त उत्तेजित हुआ । बड़े क्रोध से तड़क कर वह बोला 'जो भी जाता है मर जाता है ! आज मैं उनका नाश करने के लिये जाऊँगा उनका बल देख लूँगा !' ॥ ९ ॥

तब स्वयं रावण ही युद्ध भूमि में गया और उसने वानरों का महान् संहार कर डाला । वानर डर के मारे रण छोड़ कर भागने लगे । उसने जहाँ तहाँ यूथपों को भी मूर्च्छित कर दिया ॥ १० ॥

रावण के बढ़ते हुए तेज को हनुमानजी ने देखा । वानरेन्द्र बड़े वेग से कूद कर रावण के सामने गये । उसे डराते हुए अपना हाथ दिखाकर वे बोले, हे रावण ! मैं हनुमान हूँ । मेरे इस हाथ को देख । यह तेरा काल है । तेरे इस देहरूप घोसले में देर तक रहने वाले चेतन अंश को तेरे शरीर से अलग कर देगा ? ॥ ११-१२ ॥

उपजा०—

स मन्यमानः कुलदैवतं तम् । ऊचे रणोक्ति प्रहरस्व पूर्वम् ।
सम्प्रेक्ष्य ते बाहुबलं प्लवङ्ग । पश्चाद्धनिष्याम्युरसा प्रणम्य ।। १३ ।।

उपजा०—

प्रागेव पुत्रो निहतो मया ते । ऊचे हनूमान्स्मर राक्षसेश ।
समीक्ष्य धर्मं प्रजहार मुष्टया । भक्तस्य कीर्त्यै चलितो हनूमान् ।।१४।।

उपजा०—

ततो हनूमान्प्रजहार तस्मिन् । विचिन्त्य रामस्य यशो न नश्येत् ।
चचाल रक्षोऽधिपतिः परन्तु । उत्थाय वायोस्तनयं शशंस ।। १५ ।।

शिख०—

प्रहारादेकस्माच्चलितमकरोर्मां कपिवर
रिपुःश्लाघ्यो वीर त्वमसि रणभूमौ किल मम ।
ततस्तद्वत्प्रोचे पवनतनयो धिङ्मम बलम्
यतोऽरे त्वामीक्षे युधि सकुशलं मद्धतमपि ।। १६ ।।

---

हनुमानजी को अपना कुल देवता मानने वाले रावण ने उनको मनही मन प्रणाम किया तथा ऊपर से इस प्रकार रणोक्तिमात्र बोला 'हे वानर तुम पहले प्रहार करो तुम्हारा बाहुबल देखकर तब मैं तुम्हें मारूँगा ।। १३ ।।

हनुमानजी बोले, 'हे राक्षसराज ! तुम्हारा पुत्र मैं पहले ही मार चुका हूँ । उसे तो याद करो ।' तब रावण ने धर्म पर दृष्टि रखकर हनुमानजी पर घूसे का प्रहार किया । हनुमानजी रावण की कीर्ति के लिये थोड़े विचलित हुए ।। १४ ।।

तब हनुमानजी ने भी रामचन्द्रजी का यश नष्ट न हो ऐसी अपनी धारणा पर दृष्टि रखते हुए रावण पर प्रहार किया । उस प्रहार से रावण विचलित तो हुआ परन्तु फिर उठकर हनुमानजी की प्रशंसा करने लगा ।। १५ ।।

'हे कपिवर तुमने एक ही प्रहार से मुझे विचलित कर दिया अतः सचमुच रण भूमि में तुम मेरे प्रशंसनीय शत्रु हो ।' तब उसी प्रकार नाटकी स्वर में हनुमानजी बोले 'मेरे बल को धिक्कार है ! क्योंकि हे दुश्मन ! मेरे द्वारा मारे जाने पर भी मैं तुझे कुशल पूर्वक देख रहा हूँ । ।। १६ ।।

स्रग्धरा०—

दुर्बुद्धे ! मा प्रजल्प प्रहर मयि पुनस्त्वां हनिष्यामि पश्चात्
क्रोधान्धं दर्शयन्स्वं हनुमति समरे प्राहरद्युक्तचित्तः।
नेच्छन्युद्धं हनूमान्व्यथितवदभवद्रामकीर्त्यै शिवो यः
उत्थायासौ चिरेणासुरपतिमवदद्युद्धचमानं सहान्यैः ॥ १७ ॥

उपजा०—

युद्धे प्रसक्तेन परेण साकम्। इच्छामि योद्धुं न रिपो त्वयैवम्।
एवं विमुक्तो दशकन्धरोऽसौ। हनूमता तत्किल रामकीर्त्यै ॥१८॥

शालिनी०—

पश्चाद्युद्धं राक्षसेशश्चकार। कुर्वन्नस्त्रै मूर्च्छितान्वानरेन्द्रान्।
चक्रे शेषो राक्षसेशेन साकम्। घोरं युद्धं रावणो व्याकुलोऽभूत् ॥१९॥

शार्दू०—

शक्त्याऽसौ प्रजहार तत्र कुपितो दत्ता तु या ब्रह्मणा
तद्वक्षस्यपतन्मुहुः शितशरैः संवार्यमाणाऽपि सा।
उद्धर्तुं न शशाक रावणबलं मूर्च्छान्वितं लक्ष्मणम्
धाष्टर्यं तस्य समीक्ष्य मारुतिरमुष्मिन्प्राहरन्मुष्टिकाम् ॥ २० ॥

---

हे दुष्ट, बकबक मत कर तुम मुझे फिर मारो उसके बाद मैं तुझे मार डालूँगा।' तब रावण अपने को क्रोधान्ध जैसे दिखाते हुए हनुमानजी पर प्रहार किया तब रामचन्द्रजी के यश के लिये रावण के साथ युद्ध न चाहने वाले स्वयं शिव हनुमान रूप में व्यथित के समान हो गये। तथा बहुत देर बाद मूर्च्छा से उठ कर दूसरों से युद्ध करने में लगे रावण से बोले ॥ १७ ॥

'हे शत्रो ! दूसरों से युद्ध करने में रुचि रखने वाले तुमसे मैं युद्ध करना नहीं चाहता हूँ इस प्रकार बोलकर हनुमानजी ने रावण को छोड़ दिया। वह केवल रामचन्द्रजी की कीर्ति के लिये ही ॥ १८ ॥

तत्पश्चात् रावण ने बड़े-बड़े वानरेन्द्रों को मूर्च्छित करते हुए भयंकर युद्ध किया। तब लक्ष्मणजी ने रावण के साथ घोर युद्ध किया कि उससे रावण विकल हो गया ॥ १९ ॥

तब उसने ब्रह्माजी की दी हुई शक्ति से लक्ष्मणजी पर प्रहार किया। वह शक्ति तीक्ष्ण बाणों से बारंबार निवारण करने का प्रयत्न करने पर भी लक्ष्मणजीकी छाती में लगी। उस शक्ति के लगने से मूर्च्छित हुए लक्ष्मणजी को रावण उठा नहीं

शिख०—

प्रहारात्तद्रक्षोऽधिपतिरभवद् व्याकुलतया
रथोपस्थे भ्रष्टो भवितुमशकन्नो स्थिरवपुः ।
धरण्यां तत्पश्चात्पतनमभवत्तस्य समरे
मुखाद् दृक्कर्णेभ्यो रुधिरमतिवेगान्निरसरत् ॥ २१ ॥

पृथ्वी०—

अहन्पवनजोऽसुरेशमिति शिक्षयँल्लीलया
ममार न च किन्त्वसौ हनुमता हतस्तद्रणे ।
अरक्षदसुरेश्वरं पवनजः स्वसङ्कल्पतः
प्रभोः सुयशसः कृते दशमुखोऽमरिष्यन्न चेत् ॥ २२ ॥

पञ्चचा०—

समुज्जहार लक्ष्मणं सुखेन मारुतिस्तदा
निनाय राघवं प्रति क्षणात्समुत्थितोऽभवत् ।
ततो भृशं चिरेण रावणो सचेतनोऽभवत्
पुनर्बभूव युद्धकर्मणि क्रमात्समुद्यतः ॥ २३ ॥

स्रग्धरा०—

दृष्ट्वा युद्धोत्सुकं तं पवनतनय ऐच्छावदद्रामचन्द्रम्
हित्वा युद्धाभिमानं ह्यनुचरवदमुं हे प्रभो शौर्यसिन्धो ।

---

पाया। लेकिन यह उसकी धृष्टता देखकर हनुमानजी ने रावण पर एक घूँसे का प्रहार किया ॥ २० ॥

उस प्रहार से रावण व्याकुल होकर रथ के पिछले भाग में गिर गया लेकिन वहाँ भी वह छटपटाहट के कारण स्थिर नहीं रह सका वहाँ से वह जमीन पर गिर गया। उसके मुख आँखे तथा कानों से अत्यन्त वेग से खून बह रहा था ॥ २१ ॥

हनुमानजी ने रावण को शिक्षा देते हुए सहज ही में घूसा मारा था लेकिन हनुमानजी द्वारा मारा जाकर भी वह युद्ध में मरा नहीं। हनुमानजी ने अपने संकल्प से रामचन्द्रजी के यश के लिये उसकी रक्षा की, नहीं तो रावण मर ही जाता।२२।

हनुमानजी लक्ष्मणजी को बड़ी आसानी से उठा लिये और उन्हे रामचन्द्रजी के पास ले गये वहाँ वे क्षण भर में ठीक हो गये। उसके बहुत देर बाद रावण की चेतना लौटी ॥ २३ ॥

मत्स्कन्धस्थस्तु भूत्वा कुरु नगरपतेः शासनं देव शीघ्रम्
योद्धाऽभूद्रामचन्द्रोऽभवदनिलसुतो वाहनं विश्वनाथः ॥ २४ ॥

शालिनी०--

सत्यं भूतेऽनागते वर्तमाने। ऐतिह्यं पौराणिकं वैदिकं वा।
स्मार्तं तद्वत्तादृशं नोपमानम्। ईदृक् त्यागे कः समर्थो विनेशम् ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायांयुद्धकुञ्जे हनूमद्रावणयोर्मुष्टिका युद्धं रामरावणयोर्युद्धे वाहनभवनञ्चेति द्वितीयः सर्गः ॥ २ ॥



---

रामचन्द्रजी को युद्धोत्सुक देखकर हनुमानजी उनके पास गये। अपने उग्र युद्ध का अभिमान छोड़कर सेवक के समान बोले, 'हे प्रभो ! हे शौर्यसिन्धो ! आप मेरे कन्धों पर बैठकर तब लंकापति का नाश कीजिये। इस प्रकार रामचन्द्रजी योद्धा बने और विश्वनाथ हनुमानजी वाहन बन गये ॥ २४ ॥

यह सत्य है कि इस तरह का उदाहरण वर्तमान भूत भविष्य में तथा इतिहास में पुराणों में वेदों में स्मृतियों में कहीं भी नहीं है। इतना त्याग करने में भगवान् शंकर को छोड़कर और कौन समर्थ हो सकता है ? ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में युद्धकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमान और रावण का मुष्टियुद्ध, राम रावण युद्ध में हनुमानजी का वाहन बनना कहकर दूसरा सर्ग समाप्त हुआ।



# अथ तृतीयः सर्गः

शालिनी०—

हन्तामुष्मिन्द्वन्द्वयुद्धे पराऽभूत् । रामेणासौ राक्षसेशः परन्तु ।
नामुं वीरो रामचन्द्रो जघान । श्रान्तं दृष्ट्वा राक्षसेशं जगाद ॥ १ ॥

शार्दू०—

गन्तुं त्वऽनुमन्यसुरेश याहि नगरं श्रान्तोऽसि युद्धे भृशम्
श्वो मे पश्य पराक्रमं स्थिरतया विश्रम्य चोत्साहितः ।
यातः सोऽपि पुरं निवेशितशरैः सङ्क्लिश्यमानस्तनौ
साकं जीवित सैनिकैः कतिपयैः शान्तः परं स्वात्मनि ॥ २ ॥

उपजा०—

गतः स्वहर्म्ये ह्यभवद्विशल्यः शान्तः । स्थितोऽम्लानमुखो विविक्ते ।
ननाम शीर्ष्णा पवनात्मजाय । कुलाधिदेवः शशिशेखरो यः ॥ ३ ॥

उपेन्द्र०—

अनुगृहीतोऽस्मि पिनाकपाणे । कृपालुना देव महान्खलोऽपि ।
पराजितो वानरवीरमुख्यैः । दुनोमि किञ्चिन्न तदाऽप्यवोचत् ॥ ४ ॥

---

रामचन्द्रजी और रावण के उस द्वन्द्वयुद्ध में रावण पराभूत हो गये । वीरश्रेष्ठ रामचन्द्रजी ने उसे मारा नहीं । रावण को थका हुआ देखकर वे उससे बोले ॥ १ ॥

'हे असुरेश ! मैं अनुमति देता हूँ तुम अपने नगर को चले जाओ । युद्ध में तुम बहुत थक गये हो । विश्राम करके उत्साहित होकर कल आ जाना तथा सुस्थिर होकर मेरा पराक्रम देख लेना । रावण भी शरीर में घुसाए हुए बाणों से वेदना का अनुभव करता हुआ बचे खुचे राक्षसों के साथ लंका को चला गया लेकिन भीतर से वह शान्त था ॥ २ ॥

अपने महल में जाकर वह शल्यरहित हुआ तथा ग्लानि से रहित उसने एकान्त कमरे बैठकर शान्तचित्त से हनुमानजी के लिये मस्तक झुकाकर प्रणाम किया जो रावण के कुलदेव शिव ही थे ॥ ३ ॥

वह बोला—हे पिनाकपाणे, महान् दुष्ट होते हुए भी मेरे ऊपर आप कृपालु ने बड़ा अनुग्रह किया । वानरवीरों द्वारा मैं पराजित हुआ, लेकिन तब भी मेरे मन को थोड़ा भी खेद नहीं हुआ ॥ ४ ॥

उपजा०—

मूढोऽभविष्यं यदि युद्धभूमौ । सह्योऽभविष्यन्न पराजयोऽयम् ।
युद्धे जितः सन्नपि चिन्तयँस्त्वाम् । कृपाप्रसादादजहां न शान्तिम् ॥ ५ ॥

स्रग्धरा०—

चक्रांङ्काया नरेशोऽलभत रघुपतेर्दर्शनं पादघातात्
वायोः पुत्रस्य युद्धे मधुचरितमदो वर्णयिष्येऽश्वमेधे ।
श्रोतारोऽत्रापि रक्षोऽधिपतिरलभताक्लिष्टतां कर्मयोगे
तद्वन्मुष्टेः प्रहाराद्युधि पवनसुतस्यैव मन्ये कृपायाः ॥ ६ ॥

भुजङ्ग०—

अवायन्पुरे सर्वरक्षांसि वृत्तम ! पराभूद्रणे रावणो रामचन्द्रात् ।
तथा चाशकद्वज्रमुष्टिं न सोढुम् । रणे वायुपुत्रस्य मूर्च्छान्वितोऽभूत् ॥७॥

भुजङ्ग०—

न रामस्य युद्धस्य सम्भावनाऽऽसीत् । अकस्माद्रजन्यां तथाऽयुक्तकाले ।
परं मारुतेर्युद्धसम्भावनाऽऽसीत् । प्लवन्नुत्पतन्यः कपित्वाच्चचार ॥८॥

---

युद्ध भूमि में इस समय यदि मैं मूढ़ होता तो यह पराजय मेरे लिये असह्य होती। युद्ध में पराजित होकर भी आपके कृपा प्रसाद से मेरी बुद्धि ने शान्ति का त्याग नहीं किया है ॥ ५ ॥

हे श्रोतागण ! जैसे चक्रांका नगरी के राजा सुबाहु ने हनुमानजी के पैर की ठोकर से रामचन्द्रजी का दर्शन पाया था, वैसे ही मैं समझता हूँ कि यहाँ भी रावण ने हनुमानजी के कृपामुष्टिप्रहार से ही कर्मयोग में सहजता प्राप्त की। सुबाहु के अत्यन्त मधुर उस चरित को मैं अश्वमेध कुञ्ज में कहूँगा ॥ ६ ॥

लंका में सब राक्षसों ने वृत्त अवगत किया की रावण रामचन्द्र से पराभूत हो गया तथा वह हनुमानजी की वज्रमुष्टि सहन नहीं कर पाया मूर्च्छाग्रस्त हो गया। ॥ ७ ॥

रामचन्द्रजी के साथ रात में तथा अयुक्त समय में अचानक युद्ध की संभावना नहीं थी लेकिन वानरी स्वभाव से कूदते छलांग मारते हुए चलने के कारण हनुमानजी के साथ युद्ध की संभावना थी ही ॥ ८ ॥

शालिनी०—

श्रुत्वाकिञ्चिच्छब्दमात्रं समस्ताः । आशङ्कन्तोच्चैर्हनूमान्न कच्चित् ।
आयात्येवं हन्तुमस्मान्बलिष्ठः । भीत्यापश्यन्राक्षसाश्चञ्चलाक्षाः ॥९॥

स्वागता०—

भूषिता वरविशेषत आसन् । राक्षसास्तु कतिचिद्भयहीनाः ।
केचिदायुधविशेषत आसन् । संयुता गतभया अमुनैव ॥१०॥

स्वागता०—

व्यश्वसन्वरबलेऽथच शस्त्रे । नास्ति कोऽपि युधि शूरतरोऽस्मद् ।
किन्तु तानपि चकार हनूमान् । योधनात्तरवरतराद्भयभीतान् ॥११॥

भुजङ्ग०—

दशास्यस्ततोऽबोधयत्कुम्भकर्णम् । गरिष्ठस्तु रक्षःसु यो भीमदेहः ।
बहूंश्चाशयित्वा मृगेभाजमेषान् । असुं पायितं रक्तमुष्णं च मद्यम् ॥१२॥

शार्दू०—

रक्ताक्षः सुरया विलुम्पितमतिः प्राकारमुल्लङ्घ्य सः
अत्युग्रो भयदश्च पर्वतसमो गर्जन्रणे संस्थितः ।

---

थोड़ा शब्द सुनने मात्र से ही सभी राक्षस आशंका करने लगते थे कि कहीं बलिष्ठ हनुमान तो नहीं आ रहे हैं। तथा डर के मारे उनकी आँखे चंचल होकर इधर उधर देखने लग जातीं ॥ ९ ॥

कुछ राक्षसों को विशेष वरदान प्राप्त था। उसी के बलपर वे भयरहित रहा करते थे। कुछ राक्षसों के पास प्रचण्ड शक्ति वाले हथियार थे, उन्हीं के बल पर वे भयरहित रहा करते थे ॥ १० ॥

उन्हें अपने प्राप्त वरदान पर तथा श्रेष्ठ हथियार पर विश्वास था कि दुनिया में हमसे बढ़कर कोई शूर नहीं है, लेकिन हनुमानजी ने अपने कठोरतम युद्ध से उन्हें भयभीत कर दिया था ॥ ११ ॥

तत्पश्चात् रावण ने कुम्भकर्ण को जगाया जो संपूर्ण राक्षसों में अत्यन्त भयंकर तथा भारी शरीर वाला था। उसे बहुत से हिरन, हाथी, बकरे तथा भेड़ें खिलाकर गरम-गरम रक्त तथा शराब पिलाई ॥ १२ ॥

जिसकी बुद्धि लुप्त हुई थी ऐसा वह लाल-लाल आँखों वाला पर्वत के समान भयंकर कुम्भकर्ण परकोटा लाँघकर बड़े जोर से गर्जना करता हुआ युद्ध

भीताः कीशवराः प्रदुद्रुवुरमुं दृष्टवा रणाद्वेगतः
रोद्धुं नैव शशाक सुण्ठु युवराट् तान्नष्टधैर्यास्तदा ॥ १३ ॥

इन्द्र०—

सम्प्राप्य देहं दशभालबन्धोर्भिन्ना । अभूवन्गिरयश्च वृक्षाः ।
अपैच्च सैन्यं भयतो न किञ्चित् । शेकुर्विकर्तुं दलवीरमुख्याः ॥१४॥

स्रग्धरा०—

कार्पण्यं प्रेक्ष्य युद्धे प्लवगदलपतीनां तथा वानराणाम्
लीलाक्रोधात्समर्थः पवनतनय ऐदुग्ररूपोऽन्तरिक्षे ।
वर्षां चक्रे गिरीणां निजभुजबलतः कुम्भकर्णे ह्यजस्रम्
सोऽयात्तेनैव युद्धे प्रशमितमदतां रक्तपूर्णो बभूव ॥ १५ ॥

शिख०—

रणश्लाघी कोऽयं मयि समरभूमौ स कुपितः
ननादोच्चैर्वीरं पवनतनयं भूधरकरम् ।
ददर्शासौ क्षीबः प्रकुपितमना रक्तनयनः
अहञ्छूलेनासावुरसि बलिनं वायुतनयम् ॥ १६ ॥

---

भूमि में डट गया। उस अति उग्र राक्षस को देखकर डरके मारे वानर रण छोड़-कर भागने लगे। उनका धैर्य नष्ट हो गया था। अतः अंगद भी उन्हें रोक नहीं सके ॥ १३ ॥

उस रावण के भाई कुम्भकर्ण के शरीर पर टकराकर वृक्ष और पर्वत छिन्न-भिन्न होने लगे। इस प्रकार अन्य सैन्य तो भाग गये तथा यूथपति भी उसका कुछ बिगाड़ नहीं सके ॥ १४ ॥

यूथपों की तथा अन्य वानरों की किंकर्तव्यमूढ़ता देखकर समर्थ हनुमानजी लीला पूर्वक क्रोधी हो गये तथा उग्ररूप धारण कर आकाश में गये। वहाँ से उन्होंने अपने भुजबल से कुम्भकर्ण पर पर्वतों की अनवरत वर्षा शुरू की। उस वर्षा से वह रक्त से लथपथ हुआ और उसकी नशा टूट गई ॥ १५ ॥

'मुझसे रण की इच्छा करने वाला कौन है?' वह क्रोध से तिलमिला कर चिल्लाया। उसी समय उसने हाथ में पर्वत लिये हनुमानजी को देखा। देखते ही उसने अपना शूल हनुमानजी की छाती में मारा। ॥ १६ ॥

भुजङ्ग—
विकर्तुं न शक्तं रणे किञ्चिदस्त्रम् । कदाप्याञ्जनेयस्य का शूलवार्ता ।
परं मारुतिर्दर्शयन्वानरत्वम् । शिवत्वे स्थिते लीलयेदं न्यमार्क्षीत् ॥ १७॥

शार्दू०—
योद्धव्यं न मया कदापि समरेऽस्मिन्कुम्भकर्णेन वै
कर्तुं रामयशः समुज्ज्वलमतो युद्धं भृशं नोचितम् ।
युद्धे चेन्निहतो मयाऽसुरवरः सम्यग्यशोवर्धनम्
नो सिद्धं भवितां प्रभोर्मम कृते मूर्च्छैव युक्ता भृशम् ॥१८॥

हरिणी०—
अभवदिति संमूर्च्छाग्रस्तो रणे पवनात्मजः
अकुरुत खं चीत्कारस्योद्वमन् रुधिरं जवात् ।
अकुरुत भृशं हाहाकारं प्लवङ्गदलं तदा
परमसुखिनोऽभूवन्तस्यासुराः पतनाद्भुवि ॥ १९ ॥

शार्दू०—
शूलेनैव पुनः कृताः सुविकला युद्धेऽमुना यूथपाः
क्रोधान्धेन मुखे करेण युगपत्क्षिप्ताः प्लवङ्गास्तदा ।

---

कोई भी अस्त्र हनुमानजी का कभी भी कहीं भी कुछ भी नहीं बिगाड़ सकता है फिर शूल के विषय में कहना ही क्या ? लेकिन हनुमानजी अपने को वानर के समान दिखाते हुए भीतर से विचार करने लगे ॥ १७ ॥

रामचन्द्रजी का यश उज्जवल करने के लिये मुझे इस युद्ध में कुम्भकर्ण के साथ लड़ना नहीं है । अतः अधिक युद्ध ठीक नहीं है । युद्ध में यदि यह असुर श्रेष्ठ कुंभकर्ण मुझसे मारा गया तो प्रभु का यशोवर्धन सिद्ध नहीं होगा, अतः मेरे लिये मूर्च्छा ही ठीक रहेगी ॥ १८ ॥

इस प्रकार रण में हनुमानजी मूर्च्छा ग्रस्त हो गये । उन लीला पटु ने वेग से रक्त वमन करते हुए महान चीत्कार किया । उससे वानर दल में हाहाकार मच गया उनके पृथ्वी पर गिरने से राक्षस सुखी हो गए ॥ १९ ॥

फिर उसी शूल से कम्भकर्ण ने यूथपों को विकल कर दिया । उस क्रुद्ध ने अपने मुख में एक ही बार बहुत से वानर रख लिये । वह भयंकर राक्षस रक्त को

बीभत्सः स लिहन्मुखेन रुधिरं स्वादन्पुनर्वानरान्
युद्धाग्रे विचचार लुप्तमतिको रक्षांसि चादन्नपि ।। २० ।।

शार्दू०—

कीशेशस्तत उत्थितो गिरिवरं हस्ते गृहीत्वा बली
शंसन्स्वं प्रजहार तेन गिरिणाऽसौ कुम्भकर्णे जवात् ।
छिन्नोऽभूत्स गिरिः परन्तु सहसा सम्प्राप्य वक्षो महत्
तेनासौ विकलस्त्वमैन्न बहुलं क्रुद्धः परं प्राभवत् ।। २१ ।।

स्रग्धरा०—

बीभत्सः कुम्भकर्णः सुकुपितनयनः प्राहरच्छूलमुग्रम्
मृत्योरास्ये निविष्टः कपिपतिरभवद्वायुपुत्रो ददर्श ।
त्यक्त्वा मूर्च्छामगच्छत्सपदि सुनटवद्भीमशूलं ग्रहीतुम्
तत् कालास्यं गृहीत्वाऽभनगनिलसुतो जानुमारोप्य वीरः ।।२२।।

स्रग्धरा०—

मध्ये भग्नं तदाऽभूत् किलदशशतभारस्य कालायसं वै
दृष्टवा तं भग्नमेवं हतकुमतिबलः प्राभवत्कुम्भकर्णः ।

---

चाटता हुआ फिर नशा चढ़ जाने के कारण बुद्धि लुप्त होने से वानरों को और राक्षसों को भी खाता हुआ रण में विचरण करने लगा ।। २० ।।

तब बलवान सुग्रीव हाथ में एक पर्वत श्रेष्ठ को लेकर उठा और अपनी प्रशंसा करते हुए उसने उस गिरि श्रेष्ठ से कुम्भकर्ण पर प्रहार किया। कुम्भकर्ण के विशाल वक्ष से टकराकर वह पर्वत चूर-चूर हुआ। उस प्रहार से कुम्भकर्ण विशेष विकल तो नहीं हुआ लेकिन अत्यन्त क्रुद्ध हो गया ।। २१ ।।

क्रुद्ध नेत्र वाले भयंकर कुम्भकर्ण ने अपने उग्र शूल से उसपर प्रहार किया। मूर्च्छित हनुमानजी ने देखा कि सुग्रीव अब मृत्यु के मुख में पहुँच गये हैं तो वे छीला पटु नट तुरन्त ही मूर्च्छा को त्याग कर शूल को पकड़ने के लिये चले गये। तथा उस काल के मुख शूल को पकड़कर अपने घुटने में लगाकर उन्होंने उसे तोड़ डाला ।। २२ ।।

वह कालमुख शूल दस हजार भार काले लोहे का बना हुआ था। उसको इस प्रकार टूटा हुआ देखकर कुम्भकर्ण की दुष्ट बुद्धि का बल नष्ट हो गया। उसकी जयाशा शान्त हुई। तथा उसने रावण के समान ही हनुमानजी को भली प्रकार

प्राभूच्छान्ता जयाशा दशमुखवदसौ मारुतिं सुष्ठु जज्ञौ
सम्यग्दृष्टिं च लेभे प्रभुपदरतये मत्तताया विमुक्तः ॥ २३ ॥

स्रग्धरा०—

कीशैः साकं स पश्चादकुरुत समरं लेशमात्रं प्रबुद्धः
यत्कीशेशेन साकं न तु स विनिहतस्तद्वशस्थेऽप्यमुष्मिन् ।
विद्धोऽसौ लक्ष्मणास्त्रात्तदपि न युयुधे नो कटूक्तिं जगाद
आदत्कीशान्स्वभावात्खरतरजठराग्नेः कृते राक्षसांश्च ॥ २४ ॥

उपजा०—

एवं सुगत्यै परिहृत्य सर्वान् । जगाम रामं प्रति कुम्भकर्णः ।
रामं प्रपश्यन्मृतिमैच्चिरान्नो । व्यनाशयत्तस्य मदं हनूमान् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जे हनुमत्कृपया शमितजयाशस्य
प्राप्तप्राप्तव्यस्य च कुम्भकर्णस्य मृत्युरिति तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥

---

जाना । मत्तता से विमुक्त होकर प्रभु चरणों की रति के लिये सम्यक् दृष्टि प्राप्त की ॥ २३ ॥

उसके बाद प्रबुद्ध कुम्भकर्ण ने वानरों के साथ बहुत थोड़ा युद्ध किया । जो कि सुग्रीव के साथ हुआ लेकिन उसके वश में होने पर भी उसने उसे मारा नहीं । लक्ष्मणजी के अस्त्र से विद्ध होने पर भी न तो उसने युद्ध किया न कोई कटु वाक्य कहा । तीव्र जठराग्नि के तृप्त्यर्थं स्वभाव से ही उसने वानर और राक्षस भी खाये ॥ २४ ॥

इस प्रकार सुगति के लिये सभी से बचता हुआ कुम्भकर्ण शीघ्र ही रामचन्द्रजी के पास गया तथा रामचन्द्रजी को देखता हुआ शीघ्र ही मृत्यु को प्राप्त हुआ लेकिन उसका मद हनुमानजी ने ही ठंडा कर दिया था ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में युद्ध कुंज के अन्तर्गत हनुमानजी की कृपा से
प्राप्तव्य को प्राप्त हुए तथा तथा जयाशा से मुक्त हुये कुम्भकर्ण की मृत्यु
कहकर तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थः सर्गः

भुजङ्ग०—

हते कुम्भकर्णे दशास्यो बभूव । भृशं शोकमग्नो रुरोदार्त उच्चैः ।
अहो मे भुजो दक्षिणः सम्पपात । कथं संसृतौ हन्त जीवेयमस्याम् ॥१॥

उपजा०—

देवाश्च यक्षा उरगास्तथैव । जिता बलिष्ठा अपि दिग्गजेन्द्राः ।
इन्द्रोऽपि नाकाधिपतिः परन्तु । रणे तदग्रे न शशाक योद्धुम् ॥२॥

उपजा०—

सम्प्रेषितोऽसौ युधि यत्र यत्र । पराजितोऽभून्न कदापि पूर्वम् ।
कथं स ऋक्षैर्मनुजैश्च कीशैः । हतो यथेभस्तु पिपीलिकाभिः ॥ ३ ॥

उपजा०—

मन्ये बलं नो सफलत्वहेतुः । चेदीश्वरेच्छा न सहायिकाऽस्ति ।
अहो कथं कालविडम्बनैषा । शृणोमि शान्तं तमनन्तशौर्यम् ॥ ४ ॥

उपजा०—

वदन्ति केचिद्धरिरेव रामः । योऽहन्ससैन्यान्खरदूषणादीन् ।
हा ! हन्त तेनैव हतोऽनुजो मे । मां रावणं रावयितुं हतोऽस्मि ॥ ५ ॥

---

कुम्भकर्ण के मारे जाने पर रावण अत्यन्त शोक मग्न हो गया। तथा आर्त होकर उच्च स्वर से रोने लगा। 'हाय ! मेरी दाहिनी भुजा गिर गई। अब मैं संसार में कैसे जीऊँ ? ॥ १ ॥

उसने देवता, यक्ष तथा नागों को जीत लिया था। स्वर्गाधिपति इन्द्र भी उसके सामने युद्ध नहीं कर पाया ॥ २ ॥

वही कुंभकर्ण चीटियाँ जिस प्रकार हाथी को मार दें उसी प्रकार मनुष्य वानर और ऋक्षों द्वारा कैसे मारा गया ? ॥ ३ ॥

मैं समझता हूँ कि यदि ईश्वरेच्छा साथ न दे तो कितना भी बड़ा बल सफलता का हेतु नहीं बन सकता है। हाय ! यह कैसी काल की विडम्बना है कि वह अनन्त शौर्य वाला कुम्भकर्ण शान्त हुआ ऐसी बात मैं सुन रहा हूँ ॥ ४ ॥

कुछ लोग कहते हैं कि सैन्य सहित खरदूषणों को मारने वाला राम, विष्णु

उपजा०—

तद्वत्पुरं मेऽदहदीशवद्यः । रक्षस्सु पुर्यां सुरजित्सु सत्सु ।

स एव बन्धोरभिनङ्महत्तत् । शूलं हताशं ह्यकरोदयं च ॥ ६ ॥

उपजा० —

इमावभूतां समरे निमित्तम् । भ्रातुर्वधे मे ह्यपरं न किञ्चित् ।

हा ! काविमावत्र समागतौ मे । दुःखं प्रदातुं मरणेन तुल्यम् ॥ ७ ॥

इन्द्र०—

भ्रात्रा बिना किं मम जीवनेन । जह्यां स्वदेहं कृपणो रणेऽहम् ।

हा ! क्वासि बन्धो कथमैं विहाय । शोकाम्बुधौ मामिह सन्निमग्नम् ॥८॥

शालिनी०—

हे श्रोतारो राक्षसेशो न किञ्चित् । चक्रे शोकं कर्मयोगे प्रसिद्धः ।

प्राभूद्यो वै वायुसूनोः कृपायाः । पात्रं शोकस्तस्य कस्माद् ब्रुवन्तु ॥९॥

उपजा०—

प्रेते स कस्मिन्नपि योधमुख्ये । व्यानञ्ज शोकं परमं दशास्यैः ।

सम्प्रेक्ष्य शोकं भवति स्म कश्चिद् । युद्धोत्सुकश्चापरयोधमुख्यः ॥१०॥

---

ही है। हाय ! उसी ने मुझ रावण ( रुलाने वाले ) को रुलाने के लिये मेरे अनुज को मार डाला है। हाय ! मैं मारा गया ॥ ५ ॥

उसी प्रकार देवताओं को जीतने वाले अनेक राक्षसों के होते हुए भी भगवान् शंकर के समान जिसने मेरा पुर जलाया, उसी हनुमान ने मेरे भाई का महान् शूल तोड़ डाला तथा उसे हताश कर डाला ॥ ६ ॥

ये ही दोनों मेरे भाई के बध के कारण हुए हैं और कोई नहीं। हाय मुझे मृत्यु के समान दुःख देने के लिये ये दोनों कहाँ से आ गये हैं ? ॥ ७ ॥

भाई के बिना मेरे जीने से क्या लाभ ? अब किंकर्तव्य विमूढ़ हुए मुझको युद्ध में देह त्याग देना चाहिये। हाय ! हा ! भैय्या ! तुम मुझे यहाँ शोक समुद्र में डुबाकर कैसे चले गये ?' ॥ ८ ॥

हे श्रोतागण, यह बताइये कि जो हनुमानजी की कृपा का पात्र हुआ उसे शोक कैसे हो सकता है ? कर्मयोग में सिद्धि को प्राप्त हुए रावण ने तनिक भी शोक नहीं किया था ॥ ९ ॥

किसी भी मुख्य योद्धा के मरने पर रावण दसों मुखों से महान् शोक व्यक्त

वसन्त०—

नैवेक्षितानि दशभालमुखानि सम्यक्
तैः शोकनक्रमथितानि कदापि पूर्वम् ।
अप्राप्नुवन्बहुसुखं दशभालराज्ये
सञ्चिन्त्य वै तदसुराः प्रययू रणार्थम् ।। ११ ।।

उपजा०—

व्याजेन शोकस्य पुनर्दशास्यः । उवाच रक्षांसि सुगूढगर्भैः ।
शब्दैः स्वकीयैस्तु यथार्थदृष्टिम् । प्राङ्मेघनादं निजगाद यां सः ।।१२।।

उपजा०—

अवागमन्तामधिकारिणो ये । स्वधर्मनिष्ठा अनृताद्विभीताः ।
व्याञ्जंस्तु शेषाः स्वसहानुभूतिम् । मत्वा दशास्यं बहुशोकमग्नम् ।।१३।।

भुजङ्ग०—

दशास्यस्य सम्प्रेक्ष्य शोकं महान्तम् । तदा भ्रातरः सूनवोऽमुष्य केचिद् ।
अभूवन्भृशं चोदिताः सर्पतुल्याः । विनिश्चित्य मृत्युं जयं वा प्रयाताः ।१४।

---

करता था । तथा उसका वह शोक देखकर दूसरा योद्धा युद्ध के लिये उत्साहित हो जाता था ।। १० ।।

रावण के योद्धाओं ने पहले कभी भी रावण के मुखों को शोक रूप ग्राह से ग्रस्त नहीं देखा था । तथा उन्हें रावण के राज्य में अत्यन्त सुख प्राप्त हुआ था । अतः धर्म समझकर ही वे रण में चले जाते थे ।। ११ ।।

पुनः शोक के निमित्त से रावण ने अपने अत्यन्त गूढ अर्थ से युक्त शब्दों द्वारा सभी राक्षसों को उसी यथार्थ दृष्टि को बताया जिसको पहले मेघनाद को उसने बताया था ।। १२ ।।

उस दृष्टि को जो धर्मनिष्ठ थे तथा जो झूठ से डरते थे उन्हीं अधिकारियों ने जाना तथा अन्य राक्षसों ने रावण को अत्यन्त शोकमग्न देखकर अपनी सहानुभूति व्यक्त की ।। १३ ।।

अस्तु रावण का महान् शोक देखकर उसके कुछ भाई तथा पुत्र सांप के समान उत्तेजित हुए और या तो जय प्राप्त करेंगे नहीं तो मृत्यु का वरण करेंगे ऐसा निश्चय करके रण में चले गये ।। १४ ।।

वसन्त०—

देवान्तकस्त्रिवदनश्च नरान्तकश्च
रक्षोऽधिपस्य तनया अतिकायमुख्याः ।
मत्तो महोदर इति द्वितयं च बन्ध्वोः
सर्वे गताः सुकुपिताः समरे जवेन ॥ १५ ॥

पञ्चचा०—

नरान्तको हतोऽङ्गदेन रावणस्य यः सुतः
तथाऽतिकायलक्ष्मणौ रणङ्करौ मृतोऽसुरः ।
महोदरः पुनर्हतस्तु नीलतो रणाङ्गणे
तथर्षभो जघान तस्य बन्धुमुद्यमी महान् ॥ १६ ॥

उपजा०—

तावद्धनूमान्निजघान युग्मम् । सून्वोर्दशास्यस्य रणे बलिष्ठम् ।
देवान्तको वै त्रिशिराश्च मुक्तौ । हनूमतः पुण्यकरात्सभाग्यौ ॥ १७ ॥

उपजा०—

मृतेषु सर्वेषु पुनर्दशास्यः । व्यानग्भृशं शोकजनं पुनश्च ।
ऊचे वचो नम्रतयेन्द्रजित्तम् । पितः प्रियं तेऽद्य रणे करिष्ये ॥ १८ ॥

---

उस समय देवान्तक, त्रिशिरा नरान्तक तथा अतिकाय ये चार रावण के पुत्र एवं मत्त और महोदर ये दो रावण के भाई क्रुद्ध होकर युद्ध करने के लिये रण में चले गये ॥ १५ ॥

रावण के पुत्र नरान्तक को अंगद ने मार डाला तत्पश्चात् अतिकाय और लक्ष्मणजी भिड़ गये । उस भिड़न्त में असुर मारा गया । नील ने महोदर का काम तमाम कर दिया । तथा महाउद्यमी ऋषभ ने महोदर के भाई मत्त को यमधाम भेज दिया ॥ १६ ॥

तब तक हनुमानजी ने देवान्तक और त्रिशिरा इन दोनों रावण पुत्रों को मार डाला । वे दोनों भाग्यवान् राक्षस हनुमानजी के पुण्य करों से मुक्ति को प्राप्त हुए ॥ १७ ॥

उन सब के मारे जाने पर रावण ने पुनः अत्यन्त शोक व्यक्त किया । तब इन्द्रजित ने उसे प्रणाम करके कहा कि 'हे पिताजी ! आज रण में मैं आपका प्रिय कार्य करूँगा ॥ १८ ॥

उपजा०—
ततोऽसुरोऽसौ हवनश्चकार । ब्रह्मास्त्रलब्ध्यै विधिवत्पुनश्च ।
ब्रह्मास्त्रयन्त्रेण रथादिकञ्च । तत्राभिमन्त्र्य ह्यभवत्सुसिद्धः ॥ १९ ॥

इन्द्र०—
ब्रह्मास्त्रमुग्रं पुनराजुहाव । हन्तुं कपीन्द्रांश्च रघूत्तमौ च ।
प्रादुर्बभूवास्त्रमदो यदा हि । तत्रास लोको भयतोऽस्त्रदीप्त्या ॥ २० ॥

उपजा० —
अदृश्यतामैत्स ततोऽन्तरिक्षे । रथाश्वशस्त्रैः सह युद्धभूमौ ।
ब्रह्मास्त्रमन्त्रेण ततोऽभिमन्त्र्य । ववर्ष भीमान्विशिखान्सुतीक्ष्णान् ॥ २१ ॥

इन्द्र०—
रामोऽपि सेहे विशिखाञ्छरीरे । रामानुजश्चापि तथैव शान्तः ।
हा हा प्रचक्रुः कृपणाः प्लवङ्गाः । केचिन्मृता वक्तुमहो न शेकुः ॥२२॥

उपजा०—
नगश्च वृक्षश्च करे गृहीत्वा । आयन्बलिष्ठाः कपिपुङ्गवा ये ।
द्रष्टुं न शेकुर्दशभालपुत्रम् । प्रत्यागमन्ते व्यथिता निराशाः ॥ २३ ॥

---

तब उस असुर ने ब्रह्मास्त्र प्राप्ति के लिये विधिवत् हवन किया तथा ब्रह्मास्त्र मन्त्र से रथादि साधन भी अभिमन्त्रित करके वह अलौकिक शक्ति से सम्पन्न हुआ ॥ १९ ॥

तब उसने वानरों को तथा राम लक्ष्मण को मारने के लिये उग्र ब्रह्मास्त्र का आवाहन किया । वह ब्रह्मास्त्र जब प्रकट हुआ तब सम्पूर्ण भूमण्डल अस्त्र की दीप्ति से डर गया तथा बेचैन हो गया ॥ २० ॥

तब रण में वह अदृश्य होकर अपने रथ घोड़े और अस्त्रों सहित आकाश में गया । और वहीं से ब्रह्मास्त्र मन्त्र से अभिमन्त्रित भयंकर तीक्ष्ण बाणों की वर्षा करने लगा ॥ २१ ॥

रामचन्द्रजी भी अपने शरीर पर बाणों की मार सह रहे थे । उसी प्रकार लक्ष्मणजी भी शान्ति से उसे सहन कर रहे थे । बेचारे वानर हाय ! हाय ! करने लगे कुछ तो वहीं ढेर हो गये बोल भी नहीं पाये ॥ २२ ॥

कपियों में जो बलवान् थे वे हाथ में वृक्ष तथा पर्वत शिखर लेकर आकाश

उपजा०—
न कुम्भकर्णे न दशानने च । सङ्घातको नेन्द्रजिति प्रहारः ।
कृतोऽतिघोरः पवनात्मजेन । कदापि रामस्य यशः समीक्ष्य ॥ २४ ॥

मालिनी०—
प्रहरति मयि नायं मारुतिः प्रेक्ष्य दुष्टः
अमनुत वरलब्धे रक्षितोऽस्मि प्रभावात् ।
किमपि युधि हनूमन्तं न मेनेऽत एव
पुनरपि विजयेच्छा तद् हृदि प्रादुरासीत् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जे कुम्भकर्णे मृते सति रावणस्य शोकव्याजोक्तिर्देवान्तकादीनां हननम्, मेघनादेन ब्रह्मास्त्रप्रकटनञ्चेति चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥



---

में गये परन्तु वे मेघनाद को देख नहीं पाये अतः निराश होकर व्यथित मन से लौट आये ॥ २३ ॥

हनुमानजी ने रामचन्द्रजी के यश की तरफ देखकर रावण कुम्भकर्ण तथा मेघनाद पर कभी भी घातक प्रहार नहीं किया था । ॥ २४ ॥

यह हनुमान मुझपर प्रहार नहीं कर रहा है यह देखकर दुष्ट मेघनाद ने समझा कि मैं वर प्राप्ति के प्रभाव से सुरक्षित हूँ । अतः उसने हनुमानजी को कुछ भी नहीं समझा तथा उसके हृदय में पुनः विजयाशा उत्पन्न हुई ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकामें युद्धकुञ्ज के अन्तर्गत कुम्भकर्ण के मारे जाने पर रावण की शोकव्याजोक्ति, देवान्तकादिकों का हनन मेघनाद के द्वारा ब्रह्मास्त्र प्रकट होना कहकर चौथा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ४ ॥



# अथ पञ्चमः सर्गः

स्रग्धरा०—

वायोः पुत्रं च रामं न किमपि गणयन्निन्द्रजित्स्वाभिमानी
सत्ये युक्ते विमृष्टे पितुरपि वचने शङ्कमानोऽल्पबुद्धिः ।
अस्त्रं चक्रेऽतिघोरं प्रकटितमसुरो ब्रह्मदत्तं विधानात्
हन्तुं शत्रूनवर्षद्बहुविधविशिखान्कालदूतान्करालान् ॥ १ ॥

शार्दू०—

सुग्रीवाङ्गदजाम्बवत्प्रभृतयः पेतू रणे मूर्च्छिताः
सर्वे वानरयूथपाः सुविकला मूर्च्छानिमग्नाः कृताः ।
प्राभूतां युधि मानदौ रघुवरावस्त्राय सम्मूर्च्छितौ
प्राभूत्सर्वदलं तदा सुविकलं ब्रह्मास्त्रसन्ताडितम् ॥ २ ॥

इन्द्र०—

सम्प्राप्य राकामुपसञ्जहार । अस्त्रं स्वकं रावणसूनुरुग्रम् ।
सम्मूर्छितौ प्रेक्ष्य रघूत्तमौ सः । उच्चैर्जगर्जैच्च पुरं स्तुतोऽन्यैः ॥ ३ ॥

---

अपने पिता के खूब सोचकर बोले हुए उचित तथा सत्य वचन पर भी शंका करने वाले तथा हनुमानजी को और रामचन्द्रजी को कुछ भी न समझने वाले अल्प बुद्धि तथा अभिमानी इन्द्रजित ने अत्यन्त घोर ब्रह्मास्त्र प्रकट किया तथा शत्रुओं को मारने के लिये असंख्य बाणों की वर्षा की मानों काल के दूत दौड़ रहे हों ॥ १ ॥

सुग्रीव, अंगद, जाम्बवान् आदि बलवान् वीर मूर्च्छाग्रस्त होकर गिर गये तथा अन्य यूथप भी विकल होकर मूर्च्छित हो गये । राम और लक्ष्मण अस्त्र को सम्मान देने के लिये मूर्च्छाग्रस्त के समान पड़े थे । इस प्रकार संपूर्ण दल ब्रह्मास्त्र से अभिभूत होकर अत्यन्त विकल हुआ ॥ २ ॥

जब रात्रि का समय आया तब मेघनाद ने उस उग्र अस्त्र का उपसंहार किया । रामचन्द्रजी तथा लक्ष्मण दोनों को मूर्च्छित पड़े देखकर जोर से गर्जना की और लंका को प्रस्थान किया । सभी राक्षस उसकी स्तुति कर रहे थे ॥ ३ ॥

शार्दू०—

साक्षाच्छङ्कर एव वायुतनयो दण्डयस्तदस्त्रात्कथम्
सोऽभून्नो समयः कृते हनुमतो नाटयस्य वै रामवत् ।
सेवां कर्तुमसावभूत्परिकरं बध्वा समर्थः स्थितः
ब्रह्मास्त्रान्न विभीषणोऽपि विकलो देवेच्छयाऽभूत्तदा ॥ ४ ॥

शार्दू०—

पश्चात्कीशदले मृतांश्च विकलान्द्रष्टुं गतौ सोल्मुकौ
वायोः पुत्रविभीषणौ कपिवरानाश्वासयन्तौ तदा ।
ऋक्षेशं तु विभीषणः सुविकलं दृष्ट्वाऽवदज्जाम्बवन्
साधो जीवनधारणं तु कुरुते कच्चिद्भवान्भाग्यतः ॥ ५ ॥

शार्दू०—

ऊचेऽसौ व्यथितोऽस्मि राक्षसपते द्रष्टुं न शक्नोम्यतः
जाने त्वां वचनात्परं न बहुलं वक्तुं समर्थस्त्वहम् ।
कच्चिज्जीवति राक्षसेश हनुमाञ्चेदस्ति शीघ्रं वद
श्रुत्वा प्रश्नममुष्म राक्षसपतिस्त्वाश्चर्यमुग्धोऽब्रवीत् ॥ ६ ॥

---

हनुमानजी जो साक्षात् शंकर ही थे, उस अस्त्र से प्रताड़ित कैसे हो सकते थे ? उनके लिए वह समय रामचन्द्रजी के समान नाटक करने का भी नहीं था। अतः सेवा करने के लिए वे समर्थ हनुमानजी कमर कसकर तैयार हो गये। उस समय किसी अदृष्ट की प्रेरणा से विभीषण भी विकल नहीं हुआ था ॥ ४ ॥

तत्पश्चात् विभीषण और हनुमानजी वानरों को आश्वासन देने के लिये तथा कौन मरे हैं, कौन घायल हैं, यह देखने के लिये हाथ में मशालें लिये हुए गये। जब उन्होंने अत्यन्त विकल जाम्बवान् को देखा तो विभीषण ने पूछा 'हे साधो जाम्बवान् ! क्या आप बड़े भाग्य से जीवित तो हैं ? ॥ ५ ॥

जाम्बवान् बोला, हे राक्षसराज ! मैं अत्यन्त व्यथित होने के कारण आपको देखने में भी असमर्थ हूँ। आपके आवाज से मैं आपको पहचानता हूँ। लेकिन अधिक बोलने में असमर्थ हूँ। हे राक्षसराज ! हनुमानजी जीवित हैं क्या ? यदि हैं तो शीघ्र कहिये। उसका प्रश्न सुनकर विभीषण बड़ा आश्चर्यचकित हुआ और बोला ॥ ६ ॥

द्रुतवि०—

रघुपतेः कुशलं न च पृच्छसि । तदनुजस्य च कीशपतेस्तथा ।
पवनजस्य परन्तु विशेषतः । अतिविचित्रमिदं प्रतिभाति मे ॥ ७ ॥

शिख०—

स ऋक्षेशो वृद्धः सरलमनसा नातिचकितः
जगादेदं धैर्यादवितथमथो निश्चितमतम् ।
वयं मृत्युग्रस्ताः हनुमति मृते यद्यपि धृताः
वयं स्थैर्यं प्राप्ताः सति पवनजे यद्यपि मृताः ॥ ८ ॥

द्रुतवि०—

पवनवज्जववान्कपिकुञ्जरः । अनलवच्च पराक्रमवान्पुनः ।
पवनजो धरते यदि जीवनम् । कपिदलं न मरिष्यति तद् ध्रुवम् ॥ ९ ॥

पृथ्वी०—

तदैव हनुमान्स्पृशंस्तु चरणौ तमूचेऽधुना
स्थितोऽस्मि लघुसेवको दिशतु यच्च कार्यं मया ।
बभूव विगता व्यथा पवनजस्य तत्स्पर्शतः
पुनश्च शुभदर्शनादभवदुत्थितश्चावदत् ॥ १० ॥

---

आप रामचन्द्रजी का कुशल समाचार नहीं पूछ रहे हैं। लक्ष्मणजी तथा सुग्रीव का भी नहीं पूछ रहे हैं। लेकिन हनुमानजी का कुशल समाचार विशेष रूप से पूछ रहे हैं। यह मुझे बड़ा विचित्र मालूम पड़ रहा है ॥ ७ ॥

सरल स्वभावी वृद्ध जाम्बवान् ने विशेष चकित न होते हुए अपना निश्चित एवं यथार्थ मत कहा। यद्यपि हम सबको पृथ्वी धारण कर रही है तो भी यदि हनुमानजी मरे हैं तो हम भी काल के कलेवा ही हैं, और यदि हम सब मर जांय और हनुमानजी हैं तो हमारी स्थिरता निश्चित है ॥ ८ ॥

वायु के समान वेगवाले तथा अग्नि के समान पराक्रम वाले कपि श्रेष्ठ हनुमानजी यदि जीवन धारण कर रहे हैं तो वानर दल नहीं मर सकता है यह निश्चित है ॥ ९ ॥

उसी समय हनुमानजी जाम्बवान् का चरण स्पर्श करते हुए बोले, हे ऋक्षराज ! इस समय आपका छोटा सेवक मैं यहीं उपस्थित हूँ। मुझे क्या करना चाहिये सो आप कहिये। हनुमानजी के उस चरण स्पर्श से तथा शुभ दर्शन से जाम्बवान् की व्यथा रफूचक्कर हो गई और वह उठ बैठा तथा बोला ॥ १० ॥

स्वागता०—

तात जीवनकरो बहुधा त्वम् । प्राभवः कपिवरेभ्य इदानीम् ।
अप्युपस्थित इहास्ति यशोदः । त्वत्कृते सुसमयः कुरु कार्यम् ॥ ११ ॥

स्वागता०—

मारुते हिमगिरिं प्रति याहि । पश्य चर्षभगिरिं च शिवाद्रिम् ।
शोभितोऽचलवरद्वयमध्ये । ओषधेर्गिरिवरोऽस्ति चकासत् ॥ १२ ॥

पृथ्वी०—

सुवर्णकरणी विशल्यकरणी च सञ्जीवनी
गिरेः शिरसि सन्ति हे पवनपुत्र सन्धान्यपि ।
चतुष्कमद आनयातिजवतो हनूमन्भुवे
सुजीवनकरः पुनर्भव रणे कपीनां कृते ॥ १३ ॥

शार्दू०—

तस्मिन्नुक्तवतीति नो पवनजो व्यर्थं क्षणं यापयन्
हृष्टोऽमेयबलेन पूरिततनुः प्राभूत्प्रचण्डो भृशम् ।
आरुह्याद्रिवरं तदैव मलयं यक्षादिकान्व्याकुलान्
कुर्वन्भीमजवेन तत्र घनवद्धीरो जगर्जोत्पतन् ॥ १४ ॥

---

हे तात ! तुम वानरों के लिये पहले बहुत बार जीवन प्रदान करने वाले हुए हो । इस समय भी तुमको यश प्रदान करने वाला अच्छा अवसर प्राप्त हुआ है अतः कार्य करो ॥ ११ ॥

हे हनुमान् ! तुम शीघ्र ही हिमालय पर्वत को जाओ । वहाँ तुम ऋषभगिरि तथा शिवाद्रि नामक दो पर्वतों को देखोगे, उन दोनों के बीच में चमकता हुआ औषधियों का पर्वत बड़ी शोभा दे रहा है ॥ १२ ॥

हे हनुमान् ! उस पर्वताशिखर पर सुवर्णकरणी, विशल्यकरणी, सञ्जीवनी और सन्धानी ये चार औषधियाँ हैं । उन्हीं चारों औषधियों को तुम अति शीघ्र ले आओ तथा वानरों के लिये तुम पुनः जीवन प्रदान करने वाले हो जाओ ॥ १३ ॥

जाम्बवान् के इस प्रकार कहने पर हनुमानजी ने एक क्षण भी व्यर्थ नहीं विताया । वे हर्षित होकर तथा अनन्त बल से पूर्ण होकर अत्यन्त प्रचण्ड आकार वाले हो गये । तब वे मलय नामक पर्वत श्रेष्ठ पर चढ़ कर अपनी बादल के

शार्दू०—

जग्मुस्तेन समं शिलास्तरुवरा ऋक्षास्तथा वानराः
जङ्घावेगवशात्परन्तु विनिपेतुस्ते पुनः सागरे।
लङ्काया गृहगोपुराणि च महद्द्वारं चकम्पे भृशम्
क्षुब्धा भूमिरभूत्तथा जलधयो रक्षांस्यशोचन्तदा ॥ १५ ॥

उपजा०—

प्रसार्य वायोस्तनयः स्वहस्तौ। खे प्रस्थितो वायुपथेन तूर्णम्।
उड्डीयमानः स निरीक्षकाणाम्। नाभूच्चिरं दृग्विषयः प्रवेगात् ॥ १६ ॥

शालिनी०—

इन्तागच्छद्वायुपुत्रो हिमाद्रिम्। दृष्टं सम्यक्तेन मार्गे समग्रम्।
उक्तं प्राग्यदृक्षराजा पुनश्च। दृष्टः पश्चादोषधीनां नगेन्द्रः ॥ १७ ॥

उपजा०—

यदारुरोहानिलसूनुरद्रिम् । दिव्यौषधीश्चाचरदीक्षमाणः ।
किन्त्वोषधीर्नाशकदीक्षितुं सः । अव्यक्तिमायंस्त्वरया यतस्ताः ॥ १८ ॥

---

समान भयङ्कर गर्जना से यक्षादिकों को विकल करते हुए बड़े जोर से उछल पड़े ॥ १४ ।

हनुमानजी की जंघाओं के वेगसे उनके साथ ही कई शिलाएँ, वृक्ष वानर और ऋक्षादि आकाश में गये परन्तु बाद में वे समुद्र में गिर गये। उनके पैर की धमक से लंका के घर मन्दिर तथा द्वार हिल गये। समुद्र में और भूमि में उत्तेजना आई अर्थात् भूकम्प होने लगा ॥ १५ ॥

अपने दोनों हाथ पसार कर वे आकाश में वायु के मार्ग से चल पड़े। उन आकाश में उड़ने वाले हनुमानजी को अत्यन्त वेग के कारण प्रेक्षकजन अधिक देर तक नहीं देख सके ॥ १६ ॥

इस प्रकार वायुपुत्र हनुमानजी हिमालय के पास गये। मार्ग में जैसा जाम्बवान् ने कहा था वैसा ही सब कुछ उन्होंने देखा। अन्त में वह औषधियों का पर्वत भी उन्होंने देखा ॥ १७ ॥

जब हनुमानजी उस पर्वत पर चढ़ गये और औषधियों को देखते हुए घूमने लगे तो वे औषधियों को नहीं देख पाये। क्योंकि वे सब गुप्त हो गईं ॥ १८ ॥

भुजङ्ग०—

अभूत्क्रोधयुक्तो गिरौ वायुपुत्रः । दहत्क्रोधपूर्णं बभूवाक्षियुग्मम् ।
जगर्जासि कस्त्वं विरोधी प्रभोर्मे । बलात्त्वाममर्षिन्पिनष्म्यद्य मूढ ॥ १९ ॥

इन्द्र० —

उत्पाटितं तेन बलाच्छिरस्तद् । वृक्षैश्च नागैः सह धातुभिश्च ।
हस्ते गृहीत्वा च तदुत्पपात । लङ्कां प्रयातुं हनुमान्बलिष्ठः ॥ २० ॥

इन्द्र०—

शब्दायमानं भृशमुग्रवेगम् । उड्डीयमानं गिरिहस्तमेवम् ।
पश्यन्त आसन्पथि खेचरास्तम् । केनास्ति तुल्यो गदितुं न शेकुः ॥२१॥

उपजा० —

संस्तूयमानः पथि खेचरैः सः । एवं ययौ भीषणयुद्धभूमिम् ।
जगर्ज रामो जयतीति कुर्वन् । वर्षां सुधाया इव वानरेषु ॥ २२ ॥

पञ्चचा०—

अभून्नतः प्रभोः पदे ततश्च तत्क्षणं जवात्
स वायुनन्दनस्तु रामलक्ष्मणौ तथा कपीन् ।

---

तब हनुमानजी उस पर्वत पर गरम हो गये । क्रोध के मारे उनकी आँखों से मानों अङ्गार बरसने लगा । उन्होंने गर्जना की 'अरे मूढ़ पर्वत ! मेरे प्रभु का विरोध करने वाला तू है, कौन ? अरे अमर्षी स्वभाव वाले पर्वत, तुझको मैं अभी पीस डालूँगा ॥ १९ ॥

इतना कहकर उन्होंने उस पर्वत को वृक्षों, हाथियों तथा उसमें रहने वाले धातुओं सहित उखाड़ डाला । उसे हाथ में लेकर बलिष्ठ हनुमान् लंका में जाने के लिये वहाँ से उछल पड़े ॥ २० ॥

हाथ में पर्वत लेकर अत्यन्त वेग से जाने के कारण आकाश को निनादित करते हुए हनुमानजी को रास्ते में बहुत से आकाशचारियों ने देखा, लेकिन हनुमान जी के लिये वे किसी की उपमा नहीं दे सके ॥ २१ ॥

इस प्रकार आकाशचारियों से प्रशंसित होते हुए हनुमानजी 'रामचन्द्रजी की जय' गर्जना करके वानरों पर मानों अमृत की वर्षा करते हुए उस भयानक रणभूमि में पहुँच गये ॥ २२ ॥

रामचन्द्रजी के दोनों पदारविन्दों को प्रणाम करने के पश्चात् हनुमानजी ने तुरन्त ही अतिशीघ्रता से राम लक्ष्मण को तथा अन्य वानरों को ( औषधियों की

चकार हृष्टमानसांश्च ते जगर्जुरुत्थिताः
तदाऽऽञ्जनेयरामलक्ष्मणाः सदा जयन्त्विति ॥ २३ ॥

शार्दू०—

श्रुत्वा वानरसैनिकेष्वपि भवन्तं हर्षनादं तदा
हर्षोऽभूद्गलितो निशाचरगणानां ज्ञानतो मोहवत् ।
ज्ञात्वा वायुसुतेन तत्कृतमिति प्राभूत्पुरं शोकभाक्
रात्रावह्न्यसुरा भयादनिलजं संसस्मरुः सर्वदा ॥ २४ ॥

द्रुतवि०—

हिमगिरिं प्रति वायुसुतोऽगमत् । कपिदलं ह्यकरोत्पुनरुत्थितम् ।
दशमुखस्य सुतोऽवजगाम तद् । पवनजं हृदि शम्भुममन्यत ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जे ब्रह्मास्त्रेण कृताया वानरसेनाया दुःस्थितेर्हनुमत्कृतं निवारणं नाम पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥



---

सहायता से ) हर्षित किया । तब उन सब सचेत हुए, वानरों ने उठकर गर्जना की 'हनुमान-राम-लक्ष्मण की जय ।' ॥ २३ ॥

वानरों की सेना में होने वाले हर्षनाद को सुनकर राक्षसों का हर्ष इस प्रकार नष्ट हुआ, जैसे ज्ञान से मोह नष्ट होता है । और ( सेना को जिलाने का ) यह कार्य हनुमान जी ने किया है यह जानकर लङ्का शोकमग्न हुई । राक्षसलोग डर के मारे दिन-रात हनुमानजी का ही स्मरण करने लगे ॥ २४ ॥

हनुमानजी हिमालय को गये तथा उन्होंने ( वहाँ से औषधियाँ लाकर ) सारी सेना को जिलाया, यह समाचार जब मेघनाद ने पाया तब उसने हनुमानजी को शिवजी ही माना ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में युद्धकुञ्ज के अन्तर्गत ब्रह्मास्त्र द्वारा हुई वानर सेना की दुर्दशा का हनुमानजी द्वारा निवारण कहकर पांचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठः सर्गः

भुजङ्ग०—
प्रजह्रे रणे यद्यपि भ्रान्तबुद्धिः । बृहद् ब्रह्मदण्डेन कीशादिकेषु ।
क्षतिर्नाभवत्कापि युद्धे कपीनाम् । यतो जीवयामास तान्वायुपुत्रः ॥ १ ॥

उपजा०—
नाभूत्क्षतिः किन्तु निशाचराणाम् । यायान्न वृद्धिं रिपुमर्दनेच्छा ।
अतः प्लवङ्गेश्वर आदिदेश । दग्धुं निशायामसुरेश दुर्गम् ॥ २ ॥

द्रुतवि०—
कपिबलं तरसा तत आपतत् । असुरदुर्गमथो सह चोल्मुकैः ।
कपिवरा नगरं ददहुस्तदा । शुशुभिरे तमसि ह्युडुपुञ्जवत् ॥ ३ ॥

स्रग्धरा०—
चीत्कारै राक्षसानां ह्यथ च कपिवराणाञ्च सन्तर्जनैश्च
आकाशं शब्दपूर्णं स्म भवति भयदं रात्रिकाले समग्रम् ।
ज्याशब्दं तत्र चक्रे रघुपतिरपि तच्छब्दतः प्राभ्यभूवन्
चीत्कारास्तर्जनानि ह्यनिलसुतरवोऽश्रूयतात्रापि नाल्पः ॥ ४ ॥

---

यद्यपि बुद्धिभ्रम के कारण मेघनाद ने अत्यन्त घोर ब्रह्मास्त्र से वानरों पर प्रहार किया था तो भी उससे वानरों की कुछ भी क्षति नहीं हुई । क्योंकि हनुमान जी ने उन सबको जिला दिया ।। १ ।।

वानरों की किसी प्रकार कोई क्षति नहीं हुई, परन्तु राक्षसों का शत्रु पर विजय पाने का हौसला न बढ़े, इसलिए सुग्रीव ने वानरों को आदेश दिया कि तुम लोग रात में ही रावण का दुर्ग जला दो ।। २ ।।

तब वानर सैन्य मशालें लेकर बड़े वेगसे लंकापर टूट पड़ा । और उन्होंने लंका को जलाना शुरू किया । उस समय अंधेरे में वे ऐसे शोभा दे रहे थे जैसे रात में तारकाओं के पुञ्ज ।। ३ ।।

उस रात्रि में राक्षसों के चीत्कारों से तथा वानरश्रेष्ठों की गर्जनाओं से निनादित आकाश बड़ा भयंकर मालूम पड़ता था । उसी समय रामचन्द्रजी ने भी अपनी धनुषकी प्रत्यञ्चा का टंकार कर दिया । उस टंकार से वानरों की गर्जनाएँ

इन्द्र—

द्वारं बभञ्जैकशरेण रामः । कुर्वन्दशास्यं भयभावितञ्च ।
कृत्वा ध्वनिं तत्तु पपात भीमम् । कुर्वन्दशास्यस्य बलं सुतुच्छम् ॥ ५ ॥

उपजा०—

यूपाक्षकुम्भावथ शोणिताक्षः । प्रजङ्घयुक्ताः सह कम्पनेन ।
निकुम्भमुख्यास्त्वरया प्रयाताः । योद्धुं दशास्येन तु चोदितास्ते ॥ ६ ॥

भुजङ्ग—

प्रहाराद्धतः कम्पनस्त्वङ्गदस्य । प्रजङ्घोपि तेनैव नीतो मृतिं च ।
अभून्मैन्दहस्तस्तु यूपाक्षकालः । कपीशोऽवधीत्कुम्भमुग्रायुधश्च ॥ ७ ॥

भुजङ्ग०—

निकुम्भस्ततः शक्तिमानाजगाम । ममाराञ्जनेयात्परं शीघ्रमेव ।
ननादातिभीमं स देहं विमुञ्चन् । परन्तूच्चलोकं स लेभे ततश्च ॥ ८ ॥

उपजा०—

ततो दशास्यस्य सुतेन साकम् । ख्यातो य आसीन्मकराक्षनाम्ना ।
कारुण्यसिन्धुर्युयुधे खरारिः । जघान शीघ्रञ्च चकार धन्यम् ॥ ९ ॥

---

तथा राक्षसों के चीत्कार सर्वथा नगण्य हो गये। परन्तु हनुमानजी का स्वर वैसी ही तीव्रता से सुनाई पड़ता था ॥ ४ ॥

रामचन्द्रजी ने अपने एक बाण से रावण को भयभीत करते हुए लंका का एक द्वार ढहा दिया। वह द्वार बड़े ही भयंकर शब्दों के साथ रावण का बल अत्यन्त तुच्छ करता हुआ गिर पड़ा ॥ ५ ॥

उस समय यूपाक्ष, कुम्भ, शोणिताक्ष, प्रजंघ, कम्पन तथा निकुम्भ ये राक्षस रावण की प्रेरणा से युद्ध करने के लिये चले ॥ ६ ॥

अंगद के एक ही प्रहार से कम्पन धराशायी हो गया। प्रजंघ को भी अंगद ने ही मौत के घाट उतार दिया। यूपाक्ष को मैन्द ने मार डाला तथा सुग्रीव ने भयंकर शस्त्र वाले कुम्भ का काम तमाम कर डाला ॥ ७ ॥

तत्पश्चात् महाबलवान् निकुम्भ आया लेकिन वह भी शीघ्र ही हनुमानजी के हाथ से परलोक सिधार गया। मरते समय उसने बड़े जोर-जोर से डकराते हुए प्राण छोड़े ( लेकिन हनुमानजी के हाथ से गति होने से ) उसे ऊँचे लोक में स्थान मिला ॥ ८ ॥

तत्पश्चात् रावण के पुत्र के साथ स्वयं रामचन्द्रजी युद्ध किये। वह रावण-

भुजङ्ग०—

पुनश्चोदितो मेघनादः प्रयातुम् । दशास्येन युद्धे गतः सोऽपि हृष्टः ।
जुहावानले पूर्ववच्चास्त्रलब्ध्यै । अभूदस्त्रयुक्तः पुनस्तेन चासौ ॥१०॥

भुजङ्ग०—

चकारोग्रकोपं पुनः पूर्ववत्सः । व्यमुञ्चच्छरानस्त्रमन्त्रप्रयुक्तान् ।
पुना राघवौ सुष्ठु विव्याध तैश्च । तथा यूथपान्पूर्ववद् व्योमसंस्थः ॥११॥

मालनी०—

अमुरसुलभभावान्मद्यपानाच्च तीव्रात्
निजमनसि तदासौ चिन्तयामास मूढः ।
पुनरपि यदि कीशाः संहताश्चेन्मयैते
पवनतनय एभ्यो जीवनं दास्यतीति ॥ १२ ॥

उपजा०—

विलुप्तबुद्धिः स च मद्यपानात् । नोग्राच्च युद्धात्पवनात्मजस्य ।
क्रूरस्वभावो विममर्श चित्ते । तमः प्रधानार्चक उग्रकर्मा ॥ १३ ॥

---

पुत्र मकराक्ष नाम से प्रसिद्ध था। करुणासागर रामचन्द्रजी ने उसे शीघ्र ही मार-कर धन्य कर दिया ॥ ९ ॥

तब रावण ने रण में जाने के लिए पुनः मेघनाद को ही प्रेरित किया। तब वह हर्षित होकर रण में गया। उसने अस्त्र प्राप्ति के लिए अग्नि में पूर्ववत् हवन किया। उससे वह पुनः ब्रह्मास्त्र से युक्त हुआ ॥ १० ॥

फिर उसने पहले के समान ही बड़ा भारी क्रोध किया तथा ब्रह्मास्त्र मन्त्र से अभिमन्त्रित करके बाणों को बरसाया। आकाश में स्थित रहकर उसने राम-लक्ष्मण को तथा यूथपों को पूर्ववत् बींध डाला ॥ ११ ॥

आसुरी स्वभाव के कारण तथा खूब शराब पीने के कारण ( बुद्धि लुप्त होने से ) उस मूढ़ ने सोचा कि ये वानर वीर यदि मेरे द्वारा मारे जायेंगे तो भी हनुमान इन्हें फिर जिला देगा ॥ १२ ॥

तमोगुण प्रधान पूजन करने वाला तथा घोर कर्म करने वाला मेघनाद शराब पीने के कारण लुप्त बुद्धि हो रहा था। हनुमानजी के सौम्य युद्ध को देख कर उस क्रूर स्वभाव वाले राक्षस ने सोचा ॥ १३ ॥

वसन्त०—

जेष्यामि वानरगणं मुहुरुग्रकृत्यम्
मायां विधाय कुटिलां युधि दर्शयित्वा ।
ज्ञास्यन्ति नैव कपयः सरलाः स्वभावात्
हास्यन्ति निश्चितमिमं क्षयमासुरञ्च ॥ १४ ॥

शालिनी०—

मिथ्यासीतां निर्ममे माययाऽसौ । याने स्वस्य स्थापयित्वाऽम्बरस्थः ।
उच्चैरूचे हन्म्यहं पश्यतैनाम् । युध्यध्वे यस्याः कृते कीशवीराः ॥१५॥

उपजा०—

कुर्वन्सुदुष्टो मुहुरट्टहासम् । आकृष्य चित्तं कपिवाहिनीनाम् ।
यूथाधिपानामपि पश्यतां सः । जघान सीताञ्च पुनर्ननाद ॥ १६ ॥

शार्दू०—

जज्ञौ वायुसुतः कुनिश्चयममुष्याभून्न रुष्टः परम्
ईशत्वं न च दर्शयन्कटुवचांस्यूचे नदन्मेघवत् ।
मोघा यद्यपि जानकी विनिहता हन्तुं स युक्तोऽमुना
दृष्ट्वा किन्तु यशः प्रभोः स हननात्प्राभूदुदासीनवत् ॥ १७ ॥

---

अब मैं अपनी कुटिल माया से और एक घोर कृत्य रण में दिखाकर वानरों को जीतूँगा । उसका मर्म ये सीधे-सादे स्वभाव वाले जानेंगे नहीं, और इस राक्षसों के हत्याकाण्ड को ये छोड़ देंगे ॥ १४ ॥

उसने माया से झूठी सीता बनाई । उसे अपने यान में स्थापित करके वह आकाश में स्थित हो गया । तथा बानरों को संबोधित करके वह जोर से बोला, हे वानरों ! तुम जिसके लिए युद्ध कर रहे हो उस सीता को तो मैं मार रहा हूँ, देखिये ॥ १५ ॥

तत्पश्चात् उस दुष्ट ने बार-बार अट्टसास करते हुए वानर वाहिनी का चित्त आकर्षित करके यूथाधिपातियों के देखते, उस मायामयी सीता को मार डाला तथा जोर से गर्जना की ॥ १६ ॥

हनुमानजी ने उसका वह दुष्ट निश्चय जाना था । परन्तु वे क्रुद्ध नहीं हुए, अपनी शिवता न दिखाते हुए वे मेघ के समान गर्जना करके मेघनाद को कड़े वचन सुनाने लगे । यद्यपि उसने माया की सीता को मारा था, लेकिन तो भी वह अपने

मन्दाक्रा०—

औदासीन्यं युधि कुफलदं मा भवेत्सोऽत एव
चक्रे युद्धं न वधमकरोन्मेघनादस्य किन्तु ।
प्राप्ता गुर्वी पवनजशिला नैव युद्धे यतोऽरिम्
शक्तः कोऽरिः पवनजजवं कर्तुमेवं विमोघम् ॥ १८ ॥

स्रग्धरा०—

रुध्वाऽसौ वानराणां कुसमयजनितं युद्धवैराग्यमेवम्
पश्चादूचे प्लवङ्गान्नहि बहुसमरो युक्त एवं कृते नः ।
नैवेद्यं वृत्तमादौ रघुपति कपिराड्भ्यां कपीन्द्राः सुयुक्तम्
पश्चात्कुर्याम सम्यग् यदपि रघुपतेर्नः कृते शासनं भोः ॥ १९ ॥

शिख०—

महानादं श्रुत्वा पवनतनयस्यापि जवतः
अगादीदृक्षेशं रघुपतिरितः पश्चिमदिशम् ।
न कश्चित्संसारे प्रतिभट इहामुष्य तदपि
अहो गर्जत्युच्चैः पवनतनयः पश्य तमिति ॥ २० ॥

---

कर्म के कारण प्राण दण्ड के योग्य था, फिर भी प्रभु का यश देखकर उसको मारने से हनुमानजी उदासीन हो गये ॥ १७ ॥

तथापि मेरी उदासीनता कुफल देने वाली न हो, इसलिए उन्होंने मेघनाद के साथ युद्ध किया लेकिन उसका वध नहीं किया। क्योंकि उनकी फेंकी हुई भारी-भारी शिला मेघनाद तक नहीं पहुँच पाई। कौन ऐसा शत्रु है जो इस प्रकार हनुमानजी के वेग को वृथा कर सकता है ? ॥ १८ ॥

(अपने युद्ध से) वानरों के कुसमय जनित युद्ध वैराग्य को रोककर फिर वे वानरों से बोले—( हे वानरों ! ) अब हम लोगों के लिए अधिक युद्ध ठीक नहीं है, हम लोग सर्वप्रथम वानरेश तथा रामचन्द्रजी को यह वृत सुनाएँ, तत्पश्चात् रामचन्द्रजी की जैसी आज्ञा होगी वैसा ही हम लोग करें। यही अच्छा होगा ॥ १९ ॥

इधर हनुमानजी की महागर्जना सुनकर रामचन्द्रजी जाम्बवान् से बोले—आप शीघ्र ही पश्चिम दिशा को जाइये। यद्यपि हनुमानजी का सामना करने वाला प्रतिभट कोई नहीं है, तथापि ये हनुमानजी बड़े जोर से गर्जना कर रहे हैं आप उन्हें देखिये ॥ २० ॥

द्रुतवि०—

पवनजस्तु बली पथि चर्क्षवान् । मिमिलतुर्ययतू रघुपुङ्गवम् ।
रघुपतिर्ह्यकरोद् बहुरोदनम् । तमकरोच्छमितं तु विभीषणः ॥ २१ ॥

उपजा०—

विभीषणो वक्ति पुनः स्म रामम् । होता सुगुह्ये शृणु मेघनादः ।
सिद्धिं प्रयाते दशभालपुत्रे । दुर्जेयतामेष्यति दुष्टरक्षः ॥ २२ ॥

वसन्त०—

हन्तव्य एष हवनात्खलु पूर्वमेव
तस्मिन्वदामि सरलां किल युक्तिमेकाम् ।
व्यस्तं करोतु हनुमान्समरे तमुग्रे
शेषः प्रयातु हवनस्य गृहं च तावत् ॥ २३ ॥

वसन्त०—

योद्धुं प्लवङ्गमवरेषु न कोऽपि शक्तः
हित्वा समीरतनयं सह तेन मन्ये ।
शेषेऽस्ति चापि निखिलो गुणसङ्ग्रहो यः
आवश्यकोऽस्ति दशभालसुतं निहन्तुम् ॥ २४ ॥

---

सज्जनों ! इस प्रकार चले हुए हनुमानजी और जाम्बवान् रास्ते में ही एक दूसरे से मिले तथा वे फिर रामचन्द्रजी के पास गये। ( उस वृत्त को सुनकर ) रामचन्द्रजी ने बड़ा गहरा शोक प्रकट किया परन्तु विभीषण ने उनको शान्त किया ॥ २१ ॥

फिर रामचन्द्रजी से विभीषण बोला, हे रामचन्द्रजी ! मेघनाद अब अत्यन्त गुप्त स्थान में हवन करने वाला है। यदि इसमें उसे सफलता मिलेगी तो वह दुष्ट राक्षस बड़ी कठिनाई से जीता जा सकेगा ॥ २२ ॥

इसलिए उसको हवन से पहले ही मार डालना चाहिए। एतदर्थं मैं एक सरल युक्ति बताता हूँ। हनुमानजी उसे अपने तीव्र युद्ध में व्यस्त रखें और तब तक लक्ष्मणजी हवन के स्थान पर पहले ही चले यांय ॥ २३ ॥

मैं समझता हूँ कि मेघनाद के साथ लड़ने के लिए वानर सैन्य में हनुमानजी को छोड़कर कोई भी योद्धा नहीं है। तथा लक्ष्मण में भी वह संपूर्ण गुणों का समूह उपस्थित है जो मेघनाद को मारने के लिए आवश्यक है ॥ २४ ॥

शार्दू०—

पश्चाद्युद्धमभूद्यथाऽसुरवरः प्रागादिशत् बुद्धिमान्
घोरं गर्जनतर्जनैः सुविपुलं वाग्युद्धयुक्तं तथा।
पश्यन्वायुसुतं तथा रघुवरं चान्ते ममारेन्द्रजित्
कृत्वाऽपूर्वरणं ह्यवाप्य बहुलं स्फीतं यशः संसृतौ ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जे मेघनादमृत्यु र्नाम षष्ठः सर्गः ॥६॥



---

तत्पश्चात् जैसा सुझाव विभीषण ने दिया था वैसा ही युद्ध हुआ। घनघोर गर्जना होने के साथ तथा बहुत से वाद-विवाद के साथ हुए उस युद्ध में इन्द्रजीत ने अपूर्व युद्ध किया। अन्त में उसने हनुमानजी तथा रामचन्द्रजी का दर्शन करते हुए मृत्यु का वरण करके संसार में अविरल यश प्राप्त किया ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में युद्धकुञ्ज के अन्तर्गत मेघनाद की मृत्यु को कहकर छठाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६ ॥



# अथ सप्तमः सर्गः

भुजङ्ग०—

मृते मेघनादे दशास्यो मनस्वी । अकार्षीत्तदा दीर्घशोकं विशिष्टम् ।
प्रवृत्तोऽभवज्जानकीं सन्निहन्तुम् । सुपार्श्वेण संवारितोऽसौ परन्तु ॥ १ ॥

शालिनी०—

नासीत्कश्चिद्वैरभावश्च मोहः । बुद्धौ सत्यं रक्षसां सङ्ग्रहार्थम् ।
शोकं व्याञ्जीत्सर्वथा सोऽत एव । क्रोधं चैवं चेतसा किन्तु शान्तः ॥ २॥

शालिनी०—

क्रोशन्तीनां सोऽश्रृणोत्क्रोशमुच्चम् । उक्तास्ताभिश्चाप्यवाच्यास्तु वाचः ।
नाभूत्कष्टी मारुतेः सत्कृपाऽऽप्तः । सोढुं शक्तः प्राभवत्सर्वदुःखम् ॥३॥

पञ्चचा०—

सदाशिवः सदार्चितः सदानदक्षिणादिभिः
दशाननेन रावणेन तज्जनेन धीमता ।
स्वजीवने गृहे वनेऽपि तत्परेण सेवने
अभूदतः स्वतः स कीशरुपभृद्गुरुस्ततः ॥ ४ ॥

---

मेघनाद के मर जानेपर मनस्वी रावण ने ( आन्तरिक ) विशिष्ट भाव से अत्यन्त दीर्घ शोक प्रकट किया । क्रोध के मारे वह सीताजी को भी मार डालने को तैयार हुआ । परन्तु सुपार्श्व ने उसका निवारण किया ॥ १ ॥

( सज्जनों ! ) सचमुच में रावण के बुद्धि में वैर मोह आदि भाव बिल्कुल नहीं है । वह तो बिल्कुल राक्षसों के कल्याण के लिए ही शोक और क्रोध व्यक्त करता था । परन्तु चित्त में शान्त था ॥ २ ॥

( विधवा बनी हुई ) स्त्रियों का कुररी के समान ऊँचे स्वर वाला रुदन तथा (शोकावेग में) उनके द्वारा बोले गये, न कहने योग्य कटु शब्द सुनकर रावण तनिक भी दुःखी नहीं हुआ । क्योंकि हनुमानजी की कृपा प्राप्त होने से सभी दुःख सहन करने में वह समर्थ हुआ ॥ ३ ॥

हमेशा ( जीवों का ) कल्याण करने वाले शिवजी का शिवभक्त रावण ने सदा ही दान दक्षिणा आदि से पूजन किया था । अपने जीवन में घर में हो या वन

स्वागता०—

आदिशद्दशमुखो ह्यपरेऽह्नि । राक्षसान् रघुपतिं विनिहन्तुम् ।
तानहन्रघुपतिस्त्वरयैव । अष्टमांशसमये तु दिनस्य ॥ ५ ॥

शार्दू०—

शिष्टै राक्षससैनिकैः कतिपयै साकं स्वतो रावणः
योद्धुं तत्समरे जगाम सकलाः प्रायो विनष्टा रणे ।
तद् दृष्ट्वा कुपितोऽभवद्दशमुखो वेगात्तदाऽयुध्यत
शेषोऽच्छित्त धनुस्तु राक्षसपतेरश्वानहंश्चानुजः ॥ ६ ॥

स्वागता०—

स्वानुजे दशशिराः कुपितोऽभूत् । प्राक्षिपत्पविसमां विकरालाम् ।
शक्तिमुग्रबलवान् हृदि शान्तः । आवृणोत्तदनुजं त्वहिराजः ॥ ७ ॥

हरिणी०—

तदुरसि तदा लग्ना शक्तिः पपात स भूतले
कपिदलमकार्षीद्वै हा ! हा ! भृशं दुदुवे हृदि ।

---

में हो, उसने यह काम तत्पर होकर किया था। अतः वही शिव स्वयं ही वानररूप धारण करके उसके गुरुदेव बने थे ॥ ४ ॥

अस्तु, दूसरे दिन रावण ने राक्षसों को आदेश दिया कि तुम लोग राम को मार डालो। ( राजाज्ञा मानकर गये हुए ) उन राक्षसों को रामचन्द्रजी ने दिन के आठवें भाग में ही मौत के घाट उतार दिया ॥ ५ ॥

तब बचे-खुचे कुछ राक्षस सैनिकों के साथ स्वयं रावण युद्ध में गया, लेकिन वे भी सैनिक प्रायः सभी विनष्ट हो गये। वह सब देखकर रावण क्रुद्ध हो गया और अत्यन्त तेजी से युद्ध करने लगा। परन्तु लक्ष्मणजी ने उसका धनुष काट डाला तथा रावण के ही भाई विभीषण ने उसके घोड़ों को मार डाला ॥ ६ ॥

तब रावण अपने अनुज विभीषण पर कुपित हो गया और उस महाबली ने वज्र के समान महा भयंकर शक्ति विभीषण पर छोड़ी। परन्तु हृदय में वह शान्त ही था। विभीषण को उस समय लक्ष्मणजी ने अपनी ओट में कर दिया ॥ ७ ॥

फलतः वह शक्ति लक्ष्मणजी की ही छाती में लगी और वे भूमि पर गिर पड़े। उनके गिरने से वानर दल में हाहाकार मच गया। सारा दल अत्यन्त दुःखी

परमकुपितो रामो युद्धं चकार सहामुना
विवशमकरोल्लङ्केशं स्वं पुरं तु पलायितुम् ।। ८ ।।

पञ्चचा०—

पुनर्जगाम राघवो बभूव यत्र लक्ष्मणः
भृशं शुशोच वीक्ष्य तं त्वचेतनं भुवि स्थितम् ।
प्लवङ्गमाः सुदुःखिता विमूढभावमाप्नुवन्
न किन्तु वीक्षितुं शशाक मारुतिस्तु तद्दशाम् ।। ९ ।।

शार्दू०—

संस्फूर्तः स बभूव हेमगिरिवद् ब्रूते स्म यूथाधिपान्
ब्रूध्वं किं करवाणि हे कपिवराः शोकः कथं व्यज्यते ।
युष्माभिर्मयि संस्थिते ह्यनुचरे व्यङ्ग्यो न शोकोऽप्यणुः
दुःखं नैव सहे प्रभोः कपिवरा दूये भृशं प्रेक्ष्य तत् ।। १० ।।

शार्दू०—

कच्चित्स्वर्गसुधां हरेयममराञ्जित्वा बलात्स्वर्गतः
वा हत्वा विषमत्तपन्नगवरान्पातालकुण्डोद्भवाम् ।
नो चेच्छेषमुखे सुधांशुमुडुपं निःसारयिष्याम्यहम्
मृत्योर्वा हननं करोमि नितरां मृत्योर्भयं सादितुम् ।। ११ ।।

---

हो गया। तब अत्यन्त कुपित रामचन्द्रजी ने रावण के साथ युद्ध किया तथा रावण को लंका में भाग जाने के लिए विवश किया ।। ८ ।।

तत्पश्चात् रामचन्द्रजी वहाँ गये जहाँ लक्ष्मणजी मूर्च्छित थे। उन्हें चेतना रहित देखकर उन्होंने अत्यन्त शोक किया। उस समय दुःखी वानर किंकर्तव्य विमूढ़ हो रहे थे। लेकिन हनुमानजी उस दशा को नहीं देख सके ।। ९ ।।

स्फूर्तियुक्त होकर वे सुमेरु के समान हो गये और यूथाधिपतियों से बोले, हे यूथपों! आप लोग शोक क्यों व्यक्त कर रहे हैं? आप लोग बतलाइये मैं क्या करूँ? मुझ जैसे सेवक के रहते आपको थोड़ा भी शोक व्यक्त नहीं करना चाहिए। मुझे प्रभु का दुःख सहन नहीं हो रहा है। तथा उसे देखकर मुझे बड़ी व्यथा हो रही है ।। १० ।।

क्या मैं देवताओं को बलपूर्वक जीतकर स्वर्ग से अमृत हर लाऊँ? या विषमत्त सर्पों को कुचलकर पाताल के कुण्डों में से अमृत ले आऊँ? अथवा क्या अमृत-

उपजा०—
स्वभाव एवैष हनूमतोऽस्ति । प्रवक्ति सामर्थ्यमसौ गिरा नो ।
निराशतां नाशयितुं दलस्य । प्रावोचदेवं न च सोऽभिमानी ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—
ब्रुवन्तं तमेवं जगादर्क्षराजः । समर्थोऽसि शक्तोऽसि कर्तुं समग्रम् ।
यथा वक्षि सम्यग् हनूमन्नवेहि । जगद्दुःखदं नैव कार्यं कदापि ॥१३॥

पञ्चचा०—
ततोऽवदद् बिभीषणोऽस्ति भीषणा परिस्थितिः
सुषेणमानयाञ्जनेय शत्रुदुर्गतो जवात् ।
गुणी पटुश्च वैद्यकर्मणीत्यसौ स्मृतः पुरे
स लक्ष्मणं करिष्यते सुनिश्चितं समुत्थितम् ॥ १४ ॥

उपजा०—
ज्ञात्वा प्रवृत्तिं भवनस्य तस्य । जगाम लङ्कां शनकैर्हनूमान् ।
वार्तां स मेने कृतकर्महन्त्रीम् । बलान्निवासं तत उज्जहार ॥ १५ ॥

---

मय किरणों वाले चन्द्रमा को ही इनके मुख में निचोड़ दूँ ? या मृत्यु का भय नष्ट करने के लिए मृत्यु को ही मार डालूँ ? ॥ ११ ॥

( सज्जनों ! ) हनुमानजी का यह स्वभाव ही है कि अपने ही मुख से अपना सामर्थ्य नहीं व्यक्त करते हैं। परन्तु दल का नैराश्य नष्ट करने के लिए वे इस प्रकार बोले अन्यथा नहीं ॥ १२ ॥

अस्तु, इस प्रकार बोलने वाले हनुमानजी से जाम्बवान् बोला, 'हे हनुमानजी, आप जैसा कहते हैं, वह सब कुछ वैसा ही करने में आप समर्थ हैं। परन्तु संसार जिससे दुःखी हो ऐसा काम नहीं करना चाहिये' ॥ १३ ॥

उस समय विभीषण बोला, 'हे हनुमानजी ! परिस्थिति बड़ी नाजुक है आप शीघ्र ही लंका से सुषेण वैद्य को ले आइये। वह लंका में वैद्यकर्म में सबसे अनुभवी है वह निश्चय ही लक्ष्मणजी को ठीक कर देगा ॥ १४ ॥

सुषेण के भवन का पता जानकर हनुमानजी धीरे से ही लंका में गये। तब उन्होंने सुषेण से बात करना काम में बाधक समझा। तब उन्होंने उसके भवन को बल पूर्वक उखाड़ लिया ॥ १५॥

शालिनी०—

धाम्ना साकं वैद्यराजं निनाय । जज्ञुर्नैवं राक्षसा अद्भुतं तद् ।
दृष्ट्वाऽमुष्मिंल्लाघवं नोपमेयम् । सर्वेदेवाः विस्मतास्तं शशंसुः ॥१६॥

शार्दू०—

शेषं हन्त समीक्ष्य हृष्टमनसा ब्रूते स्म वैद्यो वचः
आस्यं त्वस्य गतं न विकृतिमिदं श्यामं न भूतं क्वचित् ।
मर्ता नैव लभेत चेत्कपिवराः सूर्योदयात्प्रागयम्
सन्धान्यादिचतुष्टयं हिमगिरेर्दिव्यौषधीनामृतम् ॥ १७ ॥

शार्दू०—

अश्रौषं हनुमान्गतो हिमगिरिं लातुं चतुष्कं रणात्
तद्वद्वै पुनरेत्वसावतिजवादायातु यावन्निशा ।
वैद्ये चोक्तवतीति हन्त जवतो वायोः सुतः प्रागमत्
राकायां त्वरया नदञ्जयतु वै रामः समर्थो जने ॥ १८ ॥

मालिनी०—

निबिडतमसि पश्यन्नागरान्दीपपुञ्जान्
नभस उडुसमाजञ्चोग्रवेगः स यातः ।

---

और सुषेण को मकान सहित रणभूमि में ले आये । हनुमानजी के उस अद्भुत कार्य को राक्षस नहीं जान पाये। हनुमानजी की यह अनुपम कार्यकुशलता को देखकर सभी देवता विस्मित होकर उनकी प्रशंसा करने लगे ॥ १६ ॥

वैद्य ने लक्ष्मणजी को देखा और कहा कि इसका मुख विकृत नहीं हुआ है। इसमें कहीं कालापन भी नहीं आया है, अतः हे वानरों ! यदि ये सूर्योदय के पहले संधानी आदि चारों औषधियाँ हिमालय से प्राप्त करेंगे तो मर नहीं सकते हैं। यह निश्चित है ॥ १७ ॥

मैंने सुना है कि ये हनुमानजी पहले एक बार रणभूमि से उन चारों औषधियों को लाने के लिए गये थे। उसी प्रकार इस समय भी वे जाँय और जब तक रात है तभी तक शीघ्र ही लौट आवें । वैद्य के इतना कहते ही हनुमानजी 'समर्थ रामचन्द्रजी की जय हो'। यह उच्चारण करके रात में ही बड़ी शीघ्रता से चल पड़े ॥ १८ ॥

रात के घोर अंधेरे में नगरों के दीपक पुंजोंको तथा आकाश के तारका

जनसुखविकृतिर्मा सम्भवेद्रात्रिकाले
अकुरुत न स तस्मात्तीव्रशब्दं समर्थः ।। १९ ।।

शालिनी०--

शेषश्चक्रे मूच्छितं राक्षसेशः । पश्चाद्युद्धेऽसौ पराऽभूत्खरारेः ।
तूष्णीं नाभूच्चोदयामास शीघ्रम् । कार्यं कर्तुं कालनेमिं स ऊचे ।।२०।।

पञ्चचा०-

कृतो मयैकतापसस्तु मूच्छितो रणे शृणु
चिकित्सितो न चेद्भवेत्स पूर्वमर्कदर्शनात् ।
प्रयास्यति ध्रुवं मृति ततोऽपरोऽपि नंक्ष्यति
यतो भृशं रतिस्तयोर्जयाय मे भविष्यति ।। २१ ।।

पञ्चचा०-

अमुं चिकित्सितुं तु शत्रुपक्ष उद्यतिष्यते
हिमालयाच्चतुष्टयं तु लातुमोषधेजर्वात् ।
विहाय मारुतिं तु नास्ति कोऽपि वानरः क्षमः
यतः स एकदा हिमालयं रणाद् गतः पुरा ।। २२ ।।

---

पुंजोंको देखते हुए हनुमानजी तीव्र वेग से जा रहे थे। रात्रि के समय लोगों के निद्रा सुख में विकृति न आवे इसलिए वे समर्थ हनुमानजी तीव्र शब्द नहीं होने देते थे ।। १९ ।।

रावण ने लक्ष्मण को मूच्छित किया और उसके बाद रामचन्द्रजी के साथ हुए युद्ध में उसका पराभव हुआ। लेकिन वह शान्त नहीं बैठा उसने कार्य करने के लिए कालनेमि को प्रेरित किया। वह बोला ।। २० ।।

( हे कालनेमि ! ) सुनो, मैंने एक तापस को मूच्छित कर दिया है। यदि उसकी चिकित्सा सूर्यदर्शन से पहले नहीं हुई तो वह निश्चय ही मर जायेगा। साथ ही साथ दूसरा भी मर जायेगा क्योंकि उन दोनों में बड़ा प्रेम है। उनका वह प्रेम मेरी विजय के लिये कारण बनेगा ।। २१ ।।

उसकी चिकित्सा करने का प्रयत्न शत्रु अवश्य करेंगे, लेकिन हिमालय से चार औषधियों को हनुमान को छोड़ और कोई भी वानर नहीं ला सकता है। क्योंकि वह एक बार पहले भी रणभूमि से उन्हें लाने के लिए गया था ।। २२ ।।

स्रग्धरा०—

गन्तव्यं कालनेमे न तु भव भयवान्नैव योद्धव्यमस्ति
मायाकौशल्ययोगात्पवनसुतसृती रोधनीया त्वयास्ति ।
नागच्छेद्वायुपुत्रः सुनियतसमयात्प्रागतो गच्छ शीघ्रम्
यत्ने याते प्रसिद्धिं सपदि मम पुरे मन्त्रितां लप्स्यसे त्वम् ॥ २३ ॥

स्रग्धरा०—

शत्रुत्वं स्वस्तये नो सहरघुपतिना देवशत्रो स ऊचे
दत्त्वा सीतामतस्त्वं कुरु रणशमनं तञ्च गत्यै भजस्व ।
ऊचे क्रुद्धो दशास्यो भवसि मम गुरुर्गच्छ शीघ्रं न चेत्त्वाम्
हन्म्यत्रैवासिना वै मम कुरु रुचितः पाठनं सुष्ठु पश्चात् ॥ २४ ॥

उपजा०—

मृतिर्वरा नैव दशास्य हस्तात् । हनूमतः किन्तु पवित्रहस्तात् ।
इत्थं विचिन्त्यैकपलं स यातुम् । स्मरन्हनूमन्तमभूत्सुसिद्धः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जे रावणस्य युद्धे लक्ष्मणमूर्च्छा
रामात्पराभवः कालनेमिना सह वार्ता चेति सप्तमः सर्गः ॥७॥

---

हे कालनेमि ! तुम्हें उसके लिए जाना है। लेकिन डरो मत, तुम्हें युद्ध नहीं करना है। ( केवल ) अपने माया कौशल से हनुमान का मार्ग रोकना है। जिससे वह सूर्योदय से पहले नहीं आ पावे। अतः शीघ्र ही जाओ। यदि यत्न सफल हुआ तो शीघ्र ही तुम मेरे मन्त्री बन जाओगे' ॥ २३ ॥

कालनेमि बोला, हे देवशत्रु ! रामचन्द्रजी के साथ शत्रुता अच्छी नहीं है। आप उन्हें सीता दीजिये, युद्ध समाप्त कीजिए तथा सद्गति के लिए उनका आश्रय लीजिए। तब अत्यन्त क्रोध करके रावण बोला—'तुम क्या मेरे गुरु बन रहे हो ? शीघ्र ही चले जाओ, नहीं तो यहीं पर तलवार से तुम्हारी गर्दन उड़ा दूँगा ! बाद में तुम मुझे पढ़ाते रहना।' ॥ २४ ॥

रावण के हाथों से मृत्यु होना अच्छा नहीं है। उससे हनुमानजी के पवित्र हाथों से मरना अच्छा। इस प्रकार एक पल भर सोचकर कालनेमि वहाँ जाने के लिए तैयार हो गया ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में युद्धकुंज के अन्तर्गत रावण के युद्ध में
लक्ष्मणजी की मूर्च्छा, रामचन्द्रजी द्वारा पराभव, कालनेमि के साथ
वार्ता कहकर सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ७ ॥

# अथाष्टमः सर्गः

स्वागता०—

कालनेमिरतनोन्निजमायाम् । आश्रमं रचितवान्पथि सुष्ठु ।
कानने हिमगिरेस्तलभागे । आश्रमः सुरुचिरस्तु रराज ॥ १ ॥

उपजा०—

मायाप्रभावात्समकल्पयत्सः । गन्तुं प्रवेगेण न कोऽपि शक्तः ।
भवेत्पिपासाकुलताप्रतप्तः । सीम्न्याश्रमस्याम्बरमार्गतोऽपि ॥ २ ॥

शिख०—

समृद्धो रुद्राक्षैरतिरुचिरपीताम्बरधरः
जटाधारी भूत्वा पुनरभवदाराधन परः ।
निधायाग्नौ श्रेष्ठं मलयगिरिकाष्ठं सुरभितम्
स्थितः पश्यन् रात्रौ पवनतनयं तत्र बकवत् ॥ ३ ॥

शालिनी० —

यत्सङ्कल्पादेव सृष्टेः प्रतिष्ठा । नाशस्तद्वद्यस्य सङ्कल्पमात्रात् ।
मुग्धं कर्तुं तं कथं शक्नुयात्तद् । मायाधीशं मायया क्षुद्ररक्षः ॥ ४ ॥

---

वहाँ कालनेमि ने अपनी माया फैलाई। उसने मार्ग में एक खासा आश्रम बनाया। वह आश्रम हिमालय के तलहटी के वन में बड़ा सुन्दर मालूम पड़ता था ॥ १ ॥

अपनी माया के प्रभाव से उसने यह भी संकल्प किया कि आश्रम की सीमा में से आकाश मार्ग से भी कोई तीव्र गति से न जा पावे तथा जानेवाला प्यास के मारे परेशान हो ॥ २ ॥

बहुत सी रुद्राक्ष की मालाएँ, सुन्दर पीत वस्त्र तथा भव्य जटाजूट से शोभायमान वह कालनेमि अग्नि में चन्दन की सुगन्धित लकड़ी डालकर, उस रात्रि में बगुले के समान हनुमानजी की प्रतीक्षा करता हुआ मानो हनुमानजी की आराधना कर रहा था ॥ ३ ॥

( सज्जनों ) जिनके संकल्पमात्र से ही सृष्टि की स्थिति है, तथा जिनके संकल्पमात्र से ही सृष्टि का नाश होता है, उन मायाधीश को वह क्षुद्र राक्षस कैसे मोहित कर सकता है ? ॥ ४ ॥

शार्दू०—

गच्छन्वायुसुतोऽन्वभून्निजगतौ काञ्चित्तु विक्षिप्तताम्
तृष्णां चापि विवेद सर्वविदसौ तत्कारणं सज्जनाः।
मायां तां कुमतेरभूत्पवनजः शक्तोऽत्रमन्तुं परम्
तत्रैवावततार हृष्टमनसा कर्तुं कृपां रक्षसि ॥ ५ ॥

उपजा०—

गत्वाश्रमेऽसौ तमुवाच नम्रः। तृष्णाकुलोऽहं शृणु हे महात्मन्।
प्रादात्तदाऽसौ कपटी महात्मा। कमण्डलुं घोरविषेण पूर्णम् ॥ ६ ॥

उपजा०—

उवाच तं मारुतिरप्रमेयः। तं वञ्चयन्सस्मितगूढभावः।
नाल्पेन वारा भवितास्मि तृप्तः। जलाशयं दर्शय मां महात्मन् ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

तत उवाच मुनिः कपटात्मकम्। मृदु वचो हितचिन्तकवत्तदा।
इहि कपे पिब शुद्धजलं भृशम्। सरसि मज्ज ततः शृणु मद्वचः ॥ ८ ॥

---

जाते हुए हनुमानजी ने अपनी गति में कुछ विक्षेप का अनुभव किया तथा प्यास का अनुभव किया, लेकिन वे सर्वज्ञ उसका कारण तो जानते ही थे। उस दुष्ट बुद्धि की माया का उल्लंघन करने में समर्थ होकर भी, उस राक्षस पर कृपा करने के लिए वे बड़े प्रसन्न होकर वहीं उतर गये ॥ ५ ॥

आश्रम में जाकर हनुमानजी कालनेमि से नम्रतापूर्वक बोले, हे महात्मन्! मैं प्यास से अत्यन्त व्याकुल हूँ! तब उस कपटी महात्मा ने अत्यन्त भयंकर विष से पूर्ण अपना कमण्डलु दे दिया ॥ ६ ॥

तब गूढ़ भाव से हँसकर अनुपम हनुमानजी ने उस ठग को ठगते हुए कहा—'हे महात्मन्! इस थोड़े से जल से मेरी तृप्ति नहीं होगी, मुझे जलाशय दिखाइये' ॥ ७ ॥

तब वह मुनि कपटयुक्त मृदु वाक्य बोला। मानों महान हितचिन्तक हो'। 'हे वानर! वहाँ जाओ और भरपेट शुद्ध जल पियो, तत्पश्चात् नहा लो! मेरी बात सुनो ॥ ८ ॥

शार्दू०—

जाने सिद्धिबलाद्रणो भवति वै रामस्य लङ्कापुरि
भर्ता राक्षसराट् तथा च रघुनाथस्तत्र जेता ध्रुवम् ।
आसीद् वानर लक्ष्मणः सुविकलः शक्त्याऽऽहतो रावणात्
ईक्षे किन्तु समुत्थितं सकुशलं शेषं त्विदानीं शृणु ॥ ९ ॥

शार्दू०—

जाने यासि वनौषधीर्हिमगिरेर्लातुं कपे सत्वरम्
सिद्धं किन्त्वभवत्प्रयोजनमतो नावश्यिका ते त्वरा ।
सङ्ग्राह्या नितराममूर्न सुलभा युद्धोपयुक्ताः हि ताः
तस्मात्ते गमनं कपे समुचितं मह्यं भृशं रोचते ॥ १० ॥

उपजा० —

परन्तु वैद्येन च वञ्चितोऽसि । हृतेन शत्रोः पुरतस्त्वयैव ।
प्रोक्तः सुमन्त्रो न तु येन दृश्याः । भवन्ति ता ओषधयः कपीन्द्र ॥ ११ ॥

शिख०—

अतः स्नातो भूत्वा भव शुचितनुः शुद्धपटधृक्
ततो दास्ये तुभ्यं नयनबलवृद्ध्यै समुचितम् ।

---

मैं अपनी सिद्धि के बल से जानता हूँ कि लंका में राम का युद्ध हो रहा है तथा उस युद्ध में निश्चित रूप से राम विजयी होगा । हे वानर, कुछ देर पहले रावण की शक्ति से आहत होकर लक्ष्मण अत्यन्त विकल हो रहा था, परन्तु अब मैं देख रहा हूँ कि वह उठ बैठा है ॥ ९ ॥

सिद्धि के बल से मैं यह भी जान रहा हूँ कि तुम हिमालय से वनौषधियाँ लाने के लिए शीघ्रता से जा रहे हो, लेकिन प्रयोजन सिद्ध हो चुका है । इसलिए तुम्हारी शीघ्रता अनावश्यक है । परन्तु वे दुर्लभ औषधियाँ युद्धोपयुक्त होने से उनका संग्रह बिल्कुल आवश्यक है । इसलिए तुम्हारा जाना उचित ही है तथा मुझे भी बहुत अच्छा लगता है ॥ १० ॥

लेकिन तुम्हारे ही द्वारा शत्रु-दुर्ग से अपहृत किये वैद्य ने तुम्हें ठग लिया है । उसने जिस मन्त्र से वे औषधियाँ दीखती हैं वह मन्त्र नहीं बताया है ॥ ११ ॥

इसलिये स्नान करके शुद्ध होकर तथा शुद्ध वस्त्र पहनकर आ जाओ, तब मैं तुम्हें नेत्रबल की वृद्धि के लिये समुचित मन्त्र दूँगा जिससे हे वानर श्रेष्ठ !

सुमन्त्रं येन त्वं भवसि सफलो हे कपिवर !
परं नो स्नातव्यं लवमपि समुन्मील्य नयने ॥ १२ ॥

पञ्चचा०—

अभूत्तदेव यद्धि वाञ्छितं हनूमता धिया
यतः स ऐच्छदुद्धृता भवेत्तदाऽप्सरा इति ।
स्थिता बभूव या जले जलौकसस्तनौ तदा
विधानतस्तदुद्धृतिर्हनूमता सुनिश्चिता ॥ १३ ॥

द्रुतवि०—

विशति वायुसुतेऽभयदातरि । सरसि मज्जितुमेवमथाप्सराः ।
जलचरी मकरी पदमग्रहीत् । स्वसुगताविव वायुसुतस्य सा ॥ १४ ॥

उपजा०—

त्यक्त्वा शरीरं घृणितं मकर्याः । दिव्याङ्गना सुष्ठु तदैव साऽभूत ।
बद्धाञ्जलिः सम्प्रणिपत्य हृष्टा । तुनाव पश्चाद्वचनं जगाद ॥१५ ॥

भुजङ्ग०—

प्रभो नैष साधुः परं दुष्टरक्षः । विकर्तुं तु कार्यं तवेदं स्थितं यद् ।
अवेह्याश्रमो मायया कल्पितोऽस्ति । जहीदं न चेद्धानिरस्ति ध्रुवं ते ॥१६॥

---

तुम्हारा आना सफल होगा । लेकिन तुम्हें तनिक भी आँखें खोलकर नहीं नहाना चाहिये ।' ॥ १२ ॥

उस सरोवर में एक अप्सरा मकरी के रूप में रहती थी । उसका उद्धार हनुमानजी द्वारा होना निश्चित था । उसी का उद्धार हनुमानजी चाहते थे अतः जो कुछ हुआ, हनुमानजी की इच्छानुसार ही हुआ ॥ १३ ॥

अभय पद देनेवाले हनुमानजी के नहाने के लिये सरोवर में घुसते ही जलचरी मकरी के रूप में रहनेवाली उस अप्सरा ने उनका पैर पकड़ लिया मानो अपनी सद्गति के लिये ही उसने यह कार्य किया ॥ १४ ॥

तत्काल ही मकरी का निन्द्य शरीर त्याग करके वह दिव्यांगना हो गई । हर्षित मन से हाथ जोड़कर नमस्कार करके उसने स्तुति की तथा यह बात कही ॥ १५ ॥

वह बोली प्रभो ! यह साधु नहीं है, यह तो दुष्ट राक्षस है । और आप के

शार्दू०—

इत्युक्त्वाऽन्तरधीयतैकनिमिषे लब्ध्वा गतिं मारुतेः
पश्चाद्वायुसुतोऽप्ययात्तु मुनये दातुं महादक्षिणाम् ।
दृष्ट्वा तं कपटी मुनिश्चकितदृग्भीतो भृशं प्राभवत्
ऊचे वायुसुतो गृहाण परमां मद्दक्षिणां हे मुने ॥ १७ ॥

शालिनी०—

उक्त्वा चैवं प्राहरन्मुष्टिकां तम् । आस्यं पश्यन्वायुसूनोर्मृतोऽसौ ।
प्रेते तस्मिन्नाश्रमो नो सरस्तद् । किन्त्वासीत्तद्रक्षसो ध्वस्तदेहः ॥१८॥

भुजङ्ग०—

प्रयच्छन्गतिं हन्त तस्मै हनूमान् । प्रयातो जवादोषधीनां नगेन्द्रम् ।
अगच्छन्परं पूर्ववल्लुप्ततां ताः । पुनर्वायुपुत्रो गिरिं चोज्जहार ॥१९॥

शार्दू०—

आयातुं सगिरिश्चचाल हनुमान्यातस्त्वयोध्यापुरः
ऊर्ध्वं तं भरतो ददर्श सहसा मेनेऽस्ति रक्षः खलः ।

---

कार्य में बाधा डालने के लिये यहाँ बैठा है । यह आश्रम माया से कल्पित है । आप इसे मार डालिये नहीं तो आप की हानि होगी यह निश्चित है ॥ १६ ॥

हनुमानजी द्वारा गति को प्राप्त हुई वह अप्सरा इतना कहकर पल भर में अदृश्य हो गई । तत्पश्चात् हनुमानजी मुनि को महा दक्षिणा देने के लिये आश्रम में गये । उन्हें देखकर कपटी मुनि हक्का बक्का हो गया तथा बहुत डर गया । उससे हनुमानजी बोले 'हे मुनिजी ! मेरी महादक्षिणा ले लो' ॥ १७ ॥

ऐसा बोलकर हनुमानजी ने उस पर एक घूँसे का प्रहार किया । उसी से वह हनुमानजी का मुख देखता हुआ मर गया । उसके मरने पर न तो वह आश्रम रहा न वह सरोवर रहा । केवल उस राक्षस का मृत देह पड़ा था ॥ १८ ॥

इस प्रकार हनुमानजी कालनेमि को गति देकर शीघ्र ही औषधियों के पर्वत पर गये । लेकिन वे औषधियाँ पहले के समान ही लुप्त हो गईं । तब हनुमानजी ने भी पहले के समान ही उस पर्वत को उखाड़ लिया ॥ १९ ॥

तत्पश्चात् वहाँ से रणभूमिको आने के लिये हनुमानजी चल पड़े । जब वे अयोध्या के ऊपर से चल रहे थे उन्हें भरत ने देखा । तथा समझा कि कोई दुष्ट

बाणात्तं प्रजहार फालरहितात्तेनैव सोऽभ्रंसत
भूमौ वायुसुतो वदन्विजयते रामस्तु लीलापटुः ॥ २० ॥

स्रग्धरा०—

रामोपानत्समर्चां पुनरवधपुरश्छत्ररक्षां च कर्तुम्
आसीज्जाग्रत्स रात्रावपि न च विरमन्रामकार्ये सतर्कः ।
श्रीरामेत्युच्चरन्सोऽतिविकलमनसा यापयन्कालमासीत्
छत्रोपानत्समर्चास्विति न च विरतः प्राहरद्वायुपुत्रम् ॥ २१ ॥

शार्दू०—

तं दृष्ट्वा भरतोऽभवत्सुविकलो मत्वा प्रभोः सेवकम्
दुष्टोऽस्मीत्यवदद् भृशं प्रकृतितो मुञ्चञ्जलं नेत्रयोः ।
कार्यं वै विकृतं मया रघुपतेर्दुष्टेन दुर्बुद्धिना
नाभूवं प्रभुकार्यसाधकतया युक्तो जने क्वाप्यहम् ॥ २२ ॥

पृथ्वी०—

क्षमस्व शतधा प्रभो कुरु पुनः क्षमां तत्परम्
प्रमत्तमतिसेवकं तवकृपाबलाज्जीवितम् ।

---

राक्षस है अतः बिना फर का बाण मार दिया। लेकिन उससे ही हनुमानजी 'रामचन्द्रजी की जय हो ?' कहते हुए भूमिपर गिर पड़े ॥ २० ॥

रामचन्द्रजी की खड़ाऊँ की भली प्रकार पूजा तथा अयोध्या के छत्र की रक्षा करने के लिये रात में भी जागते हुए भरत जी कभी भी कार्य से विमुक्त नहीं होते थे। राम कार्य के लिये वे बिल्कुल दत्तचित्त थे। मुख से राम राम का उच्चारण करते हुए अत्यन्त दुःखी मन से कालयापन कर रहे थे। अयोध्या के छत्र तथा रामचन्द्रजी के खड़ाऊ की पूजा से विरत न होने वाले उन्हीं भरतजी ने हनुमानजी को बाण मारा था ॥ २१ ॥

उन्हें देखकर तथा यह प्रभु का कोई सेवक ही है ऐसा जानकर भरतजी अत्यन्त विकल हो गये। अपने कोमल स्वभाव के कारण आँखों से टप् टप् अश्रु बहाते हुए वे बोले—'मैं बड़ा दुष्ट हूँ। मुझ दुष्ट दुर्बुद्धि ने रघुनाथजी के कार्य में बाधा डाल दी। मैं कभी भी प्रभु के कार्य में सहायक नहीं हुआ'। ॥ २२ ॥

हे प्रभो ! प्रमाद ही करने का जिसका स्वभाव है, उस मुझ सेवक को जो आपकी ही कृपा से जीवित है—आप सैकड़ों बार क्षमा करें तथा फिर भी क्षमा

शरेण मम ते जनोऽस्ति विकलः प्रभो नो सहे
यदि त्वयि रतिस्तु मे भवतु वानरश्चेतनः ॥ २३ ॥

अनुष्टुभ्०—

यावद् भ्रातृस्मृतौ दीनो याचमानो मुहुः क्षमा—।
मकरोन्न वचः पूर्णं मनोनम्रत्वसूचनम् ॥ २४ ॥

अनुष्टुभ्०—

तावदेव शिरो नत्वा वानरः शिवदेवता ।
रामेत्युक्त्वा सुखं प्रादाच्छत्रोपानन्निषेविणे ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जे कालनेमये चाप्सरसे च मोक्षं दत्त्वा हनूमतोऽयोध्यां प्रति प्रस्थानं नामाष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥



---

ही करते जाँय। मेरे बाण से आपका सेवक विकल हो रहा है। प्रभो! मैं उसे नहीं सहन कर सकता हूँ। यदि मेरा आप पर प्रेम है तो यह बानर सचेत हो जाय।' ॥ २३ ॥

भाई की स्मृति में दीन तथा बारम्बार क्षमा माँगने वाले भरतजी ने अपने मनकी विनम्रता को सूचित करने वाला वह वाक्य जब तक पूरा नहीं किया उससे पहले ही वानररूप कल्याणकारी देवता हनुमानजी ने नम्रता से 'राम' ऐसा उच्चारण करके उस छत्रोपानत्समर्चक भरतजी को सुख प्रदान किया ॥ छत्रोपानद्बन्ध ॥ २४ ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में युद्धकुंज के अन्तर्गत अप्सरा को तथा कालनेमि को गति देकर हनुमानजी का अयोध्या में आना वर्णन करके आठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ८ ॥






छत्रोपानद् बन्धः

युद्धकुञ्जेऽष्टमे सर्गे श्लोकौ
चतुर्विंशः पञ्चविंशश्च

# अथ नवमः सर्गः

शार्दू०—

रक्षोभिः प्रहृतो भृशं शितशरैर्यो नाप काञ्चित्क्षतिम्
सोऽवन्यां निपपात फालरहिताद् बाणाद्विचिन्त्यं कथम् ।
साक्षाद्धर्मरतेर्बभूव भरतो मूर्तिर्जगद्वन्दिता
रामेणाऽपि मुहुः स्मृतः प्रतिपलं तं प्रेक्षितुं सोऽपतत् ॥ १ ॥

शालिनी०—

आसन्सर्वे रामसम्बन्धिनो ये । दिव्यात्मानस्ते तु साकेतधाम्नः ।
त्यागं वैराग्यं सुभावं च तेषाम् । लोके व्यक्तीकर्तुमुर्व्यां पपात ॥ २ ॥

पञ्चचा०—

यदोत्थितो बभूव मारुतिः स्मरन्रघूत्तमम्
हृदा ननन्द वीक्ष्य राघवानुजः प्रभोर्जनम् ।
अवागमत्परिस्थितिं ततोऽभवत्स दुःखभाक्
परन्तु विस्तृतेर्भयान्न वर्णयामि तद्रतिम् ॥ ३ ॥

---

राक्षसों द्वारा अत्यन्त तीक्ष्ण बाणों से विद्ध होने पर भी जिनकी कुछ भी क्षति नहीं हुई वे हनुमानजी बिना फर के बाण से ही भूमि पर कैसे गिरे? यह एक विचारणीय बात है। भरत साक्षात् भ्रातृधर्म की मूर्ति ही थे, जगत्पूज्य थे तथा स्वयं रामचन्द्रजी भी पदे पदे उनका स्मरण करते थे अतः उन्हें देखने के लिए वे गिरे ॥ १ ॥

रामचन्द्रजी के जितने सम्बन्धी थे वे सबकी सब साकेत धाम की दिव्यात्माएँ थीं। उनका त्याग उनका वैराग्य तथा उनका सुन्दर स्पृहणीय भाव समाज में व्यक्त करने के लिये ही वे भूमिपर गिरे थे ॥ २ ॥

अस्तु, जब हनुमानजी रामचन्द्रजी का स्मरण करते हुए उठ बैठे तब उन रामचन्द्रजी के सेवक को देखकर भरतजी को बड़ी ही हार्दिक प्रसन्नता हुई। सभी परिस्थिति मालूम होने पर उन्हें बड़ा दुःख हुआ, लेकिन विस्तार भय से मैं उनके प्रेम का वर्णन नहीं कर रहा हूँ ॥ ३ ॥

शिख०—

समाचारं ज्ञात्वा सपदि किल कौतूहलयुताः
अयोध्यायास्तावच्छतशतजना म्लानवदनाः ।
निशायामागच्छन्पवनतनयप्रेक्षणपराः
अपादत्राणास्ते शयनवसनाश्लिष्टवपुषः ॥ ४ ॥

भुजङ्ग—

व्यवस्था चराणामभूत्तत्र सम्यक् । अरिघ्नाग्रजाच्चोदितैस्तैर्नगर्याम् ।
इदं ज्ञापितं तत्क्षणं तेन पुर्याः । विहायासनान्यागता धावमानाः ॥५॥

मालनी०—

विरहविकलचित्ता नैव पुष्टा जनास्ते
प्रियरघुपतिवार्तामागताः श्रोतुकामाः ।
सुखदशयनमुत्सृज्योच्चतो वा तृषार्ता
जनमनसि तदाऽऽसीत्तीव्रमौत्सुक्यमेवम् ॥ ६ ॥

पञ्चचा०—

तदैव राममातरोऽपि सस्नुषाः समागताः
सुमन्त्रमुख्यमन्त्रिणामुपस्थितो गणस्तथा ।

---

तब तक वह समाचार प्राप्त करके मुरझाये हुए मुखवाले सैकड़ों व्यक्ति अयोध्या से वहाँ आये । उन्होंने शयनवस्त्रों को बदलने में तथा जूता वगैरह पहनने में भी वृथा समय खोना उचित नहीं समझा । उस रात में वे हनुमानजी को देखने के लिये आये थे । उनके मन में रामचन्द्रजी का समाचार जानने के लिये महान् कौतूहल था ॥ ४ ॥

अयोध्या में चरों की व्यवस्था अच्छी थी । शत्रुघ्न के बड़े भाई भरतजी द्वारा प्रेरित हुए उन चरों ने अयोध्या में जाकर वह वृत्त बताया । उसे सुनकर तत्क्षण ही वे अपने अपने बिछौनों को छोड़कर पुरी से दौड़ते हुए आये थे ॥ ५ ॥

रामचन्द्रजी से हुए विरह के कारण उनके चित्त विकल थे, वे हृष्ट पुष्ट नहीं थे । उनके मनमें रामचन्द्रजी का समाचार सुनने के लिये ऐसी उत्सुकता थी कि वे सुखद शयन छोड़कर ऐसे आये थे मानों प्यास से अत्यन्त आर्त हो रहे हों ॥ ६ ॥

उस समय रामचन्द्रजी की माताएँ भी अपनी पुत्रवधुओं सहित आ गईं ।

वसिष्ठमुख्यविप्रवृन्द आगतः पुनस्तदा
सद्युत्सुकास्तथाऽन्यनागरा अपि व्यथायुताः ॥ ७ ॥

पञ्चचा०—

सुमित्रयोक्तमाञ्जनेय धन्यतामितः सुतः
यतोऽत्यजत्कलेवरं प्रभोः कृते स धर्मतः ।
ततो नयारिसूदनं भवेन्न राम एकलः
तथा वदस्व राघवं तु विस्मरेति लक्ष्मणम् ॥ ८ ॥

शालिनी०—

प्राणोत्सर्गः स्वामिनः कार्यसिद्धौ । कार्यो धर्मः सेवकस्यास्ति हीत्थम् ।
नातः किञ्चिल्लक्ष्मणः शोचनीयः । रुद्धः कण्ठो नाशकद्वक्तुमूर्ध्वम् ॥९॥

वसन्त०—

विश्रुत्य मातृवचनं रिपुसूदनस्तु
हृष्टो बभूव निजगाद समीरपुत्रम् ।
हे वीर मामपि नयस्व नगेन साकम्
मात्रीप्सितं सुतनयेन सुपूरणीयम् ॥ १० ॥

---

सुमन्त्रादि मन्त्री भी आ गये तथा वसिष्ठादि विप्रगण भी आ गये तथा अन्य नगरवासी भी अत्यन्त उत्सुक होकर आ गये ॥ ७ ॥

उस समय सुमित्राजी हनुमानजी से बोलीं—'हे हनुमान ! मेरा पुत्र धन्य हो गया क्योंकि उसने अपने स्वामी के लिये धर्मानुसार अपना शरीर त्याग दिया है । अब तुम शत्रुघ्न को ले जाओ, क्योंकि राम अकेला नहीं होना चाहिये । तथा राम से कहो कि वह लक्ष्मण को भूल जाँय ॥ ८ ॥

स्वामी की कार्य सिद्धि के लिये प्राण त्याग देना चाहिये यह तो सेवक का धर्म ही है । इसलिये लक्ष्मण तनिक भी शोक करने लायक नहीं है ।' परन्तु कण्ठ रुद्ध होने के कारण वे आगे बोल नहीं सकीं ॥ ९ ॥

अपनी माता का वचन सुनकर शत्रुघ्नजी हर्षित हुए और हनुमानजी से बोले—'हे वीर मुझे भी इस पहाड़ के साथ ले चलो । माता की इच्छा सुपुत्र को पूर्ण करनी ही चाहिये' ॥ १० ॥

उपेन्द्र०—

तदोर्मिलोवाच सलज्जतायाः । किमर्थमेवं क्रियते कुशङ्का ।
अनन्तसौभाग्यनिदर्शकं मे । मनो निरुद्विग्नमतीवशान्तम् ॥ ११ ॥

शार्दू०—

कौशल्या ह्यवदत्समीरतनयं माऽभद्रमेवं वचः
रामं ब्रूहि कदाप्यहं शृणु कपे ज्येष्ठास्मि चास्या यतः ।
पञ्चत्वं यदि लक्ष्मणो युधि गतः सीता न लब्धा तथा
नागन्तव्यमलक्ष्मणेन नगरं तद्वद्विना सीतया ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—

अपश्यद्धनूमांस्तदा सज्जसेनाम् । हयैः कुञ्जरैः स्यन्दनैश्चापि वीरैः ।
रणायोत्सुकामुच्चघोषान्नदन्तीम् । अयोध्यापती रामचन्द्रो जयेत ॥ १३ ॥

शालिनी०—

शत्रुघ्नस्यादेशमात्रेण सेना । गन्तुं लङ्कां प्रस्तुताभून्निशायाम् ।
सर्वे हृष्टा रामसेवाप्रसङ्गात् । मृत्युं तस्मान्मेनिरे नो विशिष्टम् ॥१४॥

---

तब सलज्ज स्वभाववाली उर्मिलाजी बोलीं—'ऐसी कुशंका क्यों की जा रही है ? अनन्त सौभाग्य का दर्शन कर मेरा मन अत्यन्त शान्त है। उसमें थोड़ी भी उद्विग्नता नहीं है।' ॥ ११ ॥

उस समय कौशल्याजी हनुमानजी से बोलीं—हे हनुमान ! ऐसा अभद्र वचन राम को कभी भी मत सुनाना ( तुम मेरी ही बात मानो ), क्योंकि मैं इससे बड़ी हूँ। राम से कहो कि यदि युद्ध में लक्ष्मण काम आया और यदि सीता प्राप्त नहीं हुई तो तुमको विना सीता के तथा विना लक्ष्मण के अयोध्या को नहीं आना चाहिये।' ॥ १२ ॥

तत्पश्चात् उस रात में ही हाथी, घोड़े, रथ तथा योद्धाओं से सज्जित सेना हनुमानजी ने देखी। वह युद्ध के लिये अत्यन्त उत्सुक थी तथा 'अयोध्यापति रामचन्द्रजी की जय' के नारे लगा रही थी ॥ १३ ॥

शत्रुघ्न के तनिक से आदेश से उस रात में ही वह सेना लंका जाने के लिये तैयार खड़ी थी। उस सेना के सभी वीर राम की सेवा के अवसर के कारण अत्यन्त प्रसन्न थे। उन्होंने मृत्यु को कुछ भी नहीं समझा ॥ १४ ॥

उपजा०—

गुरुर्वसिष्ठः प्रजगाद तत्र । प्रेष्या न सेना न च कोऽपि वीरः ।
स्वयं समर्थो रघुनायकोऽस्ति । अन्ते समग्रं भविता शुभं नः ॥१५॥

उपजा०—

अस्त्युर्मिला सत्यवती सुशीला । स्पृशत्यसत्यं हि कदापि नेमाम् ।
वैधव्यतप्ता भविता न चेयम् । तद्भागिनी याऽघमलेन लिप्ता ॥१६॥

शार्दू०—

शीघ्रं यातु कपिस्त्वरा समुचिता किञ्चिद्विलम्बो न तु
सर्वे यान्तु शमं शुभं प्रभविताऽस्मच्छीघ्रता नोचिता ।
वेगः सर्वमनोरथस्य सहसा वैफल्यमैत्सर्वथा
प्राभूवन् तु निशम्य तद्विमनसः श्रीरामभक्ता अमी ॥ १७ ॥

शार्दू०—

शेकुर्नैव समर्चितुं रघुपतिं ते सेवयाऽतोऽवदन्
धन्या वानरवाहिनी रघुपतेर्या सेवने तत्परा ।
ऊचे वायुसुतं तदैव भरतो बाणोपविष्टो भव
शीघ्रं वायुसुतेहि मे शरसहायाद्युद्धभूमिं जवात् ॥ १८ ॥

---

तब गुरु वसिष्ठ बोले--'सुनो ! यहाँ से न तो कोई सेना भेजनी है, न किसी वीर को भेजना है । राम स्वयं समर्थ है तथा अन्त में हम सबका शुभ होने वाला है ॥ १५ ॥

यह उर्मिला सत्यवती तथा शीलवती है, इसे असत्य कभी भी स्पर्श नहीं कर सकता है । यह वैधव्य से पीड़ित होने वाली नहीं है । जो पाप से युक्त होती है, उसी के भाग्य में वैधव्य होता है ॥ १६ ॥

यह वानर शीघ्र ही जाँय । थोड़ा भी विलम्ब न करें । इनका शीघ्रता से जाना परमावश्यक है । यहाँ के सभी लोग शान्त हो जाँय । हमारी जल्दीबाजी कदापि ठीक नहीं है सबका कल्याण होने वाला है' । वह वशिष्ठजी का वाक्य सुनकर सबके मनोरथ का वेग विफल हो गया तथा वे रामचन्द्रजी के भक्त मन मारकर रह गये ॥ १७ ॥

वे अपनी सेवा से रामचन्द्रजी की समर्चा नहीं कर सके, इसलिये कहने लगे कि वह वानरों की सेना धन्य है जो रामचन्द्रजी की सेवा कर रही है । तब भरतजी

भुजङ्ग०—
उवाचाञ्जनेयस्तु यास्यामि शीघ्रम् । न चिन्तां कुरुष्वेषुणा तुल्यमेव ।
मुहूः रामभक्तान्प्रणम्याञ्जनेयः । ब्रुवन्रामरामेति नामोत्पपात् ॥१९॥

भुजङ्ग०—
पुनस्तीव्रवेगोऽगमद्युद्धभूमिम् । हनूमान्यदा हर्षवर्षां प्रकुर्वन् ।
कृतो वानरैर्हर्षनादस्तदैव । समुद्धार्यते पुच्छवृन्दः स्म तैश्च ॥२०॥

शालिनी०—
भूमावद्रिं वायुपुत्रो निधाय । रामं चासौ वृद्धवीरान्ननाम ।
सर्वे कीशा मारुतिं चाभिनन्द्य । व्याञ्जञ्छ्रद्धां पूर्णतो हर्षमग्नाः ॥२१॥

उपजा०—
तावच्चिकित्सामकरोत्सुषेणः । स्वस्थोऽभवल्लक्ष्मण उत्थितश्च ।
पुनर्जगर्जुः कपयः प्लवन्तः । नः प्राणदाता हनुमाञ्जयेत ॥ २२ ॥

भुजङ्ग०—
अवैद्राक्षसेशो हतः कालनेमिः । तथा जीवितो लक्ष्मणोऽभूत्पुनश्च ।
न हर्षो न शोको दशास्यस्य चित्ते । अभूच्छोकमग्नो परान्दर्शयन्सः ॥२३॥

---

हनुमानजी से बोले--'मेरे बाणपर बैठ जाओ, मेरे बाण की सहायता से शीघ्र ही रणभूमि में पहुँच जाओगे' ॥ १८ ॥

हनुमानजी बोले—'आप चिन्ता न कीजिये, मैं बाण के समान ही शीघ्रता से जाऊँगा। तत्पश्चात् उन राम भक्तों को प्रणाम करके तथा 'राम राम' का उच्चारण कर हनुमानजी उछल पड़े। ॥ १९ ॥

तत्पश्चात् जब तीव्र वेगवाले हनुमानजी हर्ष की वर्षा करते हुए रणभूमि में पहुँच गये तब बानरों ने हर्षनाद करके तथा अपनी पूँछें ऊपर उठाकर हर्ष प्रकट किया ॥ २० ॥

हनुमानजी ने पर्वत को पृथ्वी पर रखकर रामचन्द्रजी को तथा वृद्ध वानरों को प्रणाम किया। अन्य वानरों ने अत्यन्त हर्षित होकर हनुमानजी का अभिनन्दन करके अपनी पूरी श्रद्धा व्यक्त की ॥ २१ ॥

तब तक सुषेण ने लक्ष्मण की चिकित्सा की तथा लक्ष्मणजी भी स्वस्थ होकर उठ बैठे। तब हर्ष से उछलते हुए वानरों ने गर्जना की 'हमारे प्राणदाता आञ्जनेय हनुमानजी की जय हो' ॥ २२ ॥

जब रावण ने जाना कि कालनेमि मारा गया तथा लक्ष्मणजी जीवित हुए

भुजङ्ग०—

भवत्येव यद्भाव्यमीशेच्छयास्ति । विचिन्त्येति रक्षांसि शोके ममज्जुः ।
न सम्भावना जीवनस्येति जज्ञुः । मृतिं स्वां प्रपश्यन्त आसन्यतस्ते ॥२४॥

उपजा०—

अविश्रमन्वायुसुतो बलिष्ठः । अद्रिञ्च वैद्यञ्च पुनर्निनाय ।
संस्थापयामास तथा यथाऽऽस्ताम् । शीघ्रं रणार्थं पुनराजगाम ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्र-वाटिकायां युद्धकुञ्जेऽयोध्यामागतस्य हनूमतो रामभक्तानां त्यागवैराग्यभावनानां लोके व्यक्तीकरणम्, लङ्कायामागमनम्, लक्ष्मणस्य स्वस्थीकरणं हर्षश्चेति नवमः सर्गः ॥ ९॥



---

हैं उसके चित्त में न तो हर्ष था न विषाद। लेकिन दूसरों को दिखाते हुए वह शोक-मग्न हुआ ॥ २३ ॥

ईश्वर की इच्छा से जो होना है होकर ही रहेगा, ऐसा सोचकर राक्षस शोक में डूब गये। अपने जीवन की कोई संभावना नहीं है, यह उन्होंने जाना क्योंकि वे अपनी मौत को स्पष्ट देख रहे थे ॥ २४ ॥

इधर बलवान् हनुमानजी वैद्य को और पर्वत को भी अपने-अपने स्थान पर ले गये तथा उन्हें पहले के समान स्थापित कर फिर युद्ध के लिये उपस्थित हुए ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में युद्धकुञ्ज के अन्तर्गत अयोध्या में आये हुए हनुमानजी का राम भक्तों के त्याग, वैराग्य तथा सद्भावनाओं को लोक में व्यक्त करना, लंका में आना, लक्ष्मणजी का स्वस्थ होना तथा हर्ष वृद्धि करना कहकर नवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ॥ ९ ॥



# अथ दशमः सर्गः

भुजङ्ग०—

हते कालनेमौ दशास्यः स्वचित्ते । व्यमार्क्षीद्धुता योधमुख्याः समस्ताः ।
हुता युद्धसत्रे च सम्बन्धिनो मे । पृथिव्यां नकोऽप्यस्ति मत्पक्षपाती ॥१॥

भुजङ्ग—

अहं यामि युद्धेऽद्य निर्धूतमोहः । बृहद्युद्धसत्रं तु कर्तुं समाप्तम् ।
अकस्मात्स्मृतः किन्तु तेनात्मपुत्रः । अभूद्यस्तु पातालराज्योपविष्टः ॥२॥

इन्द्र०—

आक्रष्टुमेवं स चकार रात्रौ । आवाहनं मन्त्रविधानदक्षः ।
मन्त्रप्रभावादहिरावणोऽपि । लङ्कां प्रयातुं विवशो बभूव ॥ ३ ॥

उपजा०—

कथं निशायां सहसा स्मृतोऽहम् । पित्रा यतो यामि जवेन लङ्काम् ।
तेनाहमाकृष्ट इतो बलेन । मन्त्रस्य मन्ये स हृदि व्यमार्क्षीत् ॥ ४ ॥

---

कालनेमि के मरने पर रावण ने अपने मन में सोचा--मेरे सभी योद्धा मारे गये और इस युद्धसत्र में सभी सम्बन्धियोंकी आहुतियाँ पड़ गईं । अब पृथ्वी में मेरा पक्षपात करने वाला कोई नहीं है ॥ १ ॥

आज मैं इस भारी युद्ध सत्र को समाप्त करने के लिये सभी मोह को तिलांजलि देकर युद्ध में जाऊँगा । लेकिन अचानक उसे अपने पुत्र की स्मृति हुई जो पाताल के राज्य पर आसीन था ॥ २ ॥

अहिरावण का आकर्षण करने के लिये मंत्र विधान में निपुण रावण ने रात में ही आवाहन किया । मंत्र के प्रभाव से उसी समय अहिरावण भी लंका की तरफ खिचने लगा ॥ ३ ॥

अहिरावण ने मन में सोचा, ऐसी रात में पिता ने मेरा क्यों स्मरण किया हैं ? क्योंकि मैं बड़े वेग से लंका को जा रहा हूँ । मालूम पड़ता है कि उन्होंने मन्त्र के बल से मेरा आकर्षण किया है ॥ ४ ॥

शालिनी०—

रक्षोऽगच्छत्तीव्रवेगेन लङ्काम् । युद्धोद्योगं वानराणामपश्यत् ।
गत्वा पुर्यां रावणं सन्ददर्श । पप्रच्छामुं संस्मृतोऽहं किमर्थम् ॥ ५ ॥

पृथ्वी०—

उवाच स सुतं शृणुष्व विकृता पुरा मे स्वसा
कृता दशरथात्मजेन विपिनेऽसहे नैव तद् ।
ततः स्त्रियमहं ह्यमुष्य कुपितोऽहरं यत्नतः
स चापि कपिवाहिनीं बलवतीं गृहीत्वा स्थितः ॥ ६ ॥

शालिनी०—

प्राभूद्युद्धं तेन साकं ततश्च । प्रेतास्तस्मिन्कुम्भकर्णादयश्च ।
शेषो योद्धा कोऽपि मे नैव पुत्र । सूनो तस्मात्संस्मृतस्त्वं मयेति ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

तमहिरावण एवमवोचत । न कुरु शोकमहो पितरीदृशम् ।
दशरथस्य सुतौ स्वपुरं नये । बलिमिषेण हिनस्मि पुनश्च तौ ॥ ८ ॥

पृथ्वी०—

भविष्यति नभः प्रभायुतमतीव रात्रौ यदा
अवेहि विजयं स्वकं ह्यपहृतो रिपुश्चाभवत् ।

---

वह राक्षस इस प्रकार तीव्र वेग से लंका गया। उसने वानरों का युद्धोद्योग देखा तथा पुरी में जाकर रावण से मिलकर उसने पूछा कि 'आपने मेरा स्मरण क्यों किया है ?' ॥ ५ ॥

तब रावण अपने पुत्र से बोला कि 'दशरथ के पुत्र ने मेरी बहिन को वन में विकृत कर दिया। मुझे वह सहन नहीं हुआ। तब मैंने कुपित होकर यत्न पूर्वक उसकी स्त्री हर ली और वह भी वानरों की बलवान् सेना लेकर चढ़ बैठा है ॥ ६ ॥

फिर उसके साथ युद्ध हुआ। उस युद्ध में मेरे कुम्भकर्णादि सभी योद्धा मारे गये। अब मेरे पास कोई भी योद्धा शेष नहीं है। हे पुत्र ! इसीलिये मैंने तुम्हारा स्मरण किया है ॥ ७ ॥

अहिरावण बोला—'हे पिताजी ! आप शोक न कीजिये, मैं उन दशरथ के

जगाम स रणे ददर्श पवनात्मजं राक्षसः
स्वपुच्छकृतवेष्टनं कपिदलस्य रक्षारतम् ॥ ९ ॥

मालिनी०—
यवमपि न ददर्श क्वापि छिद्रं प्रवेष्टुम्
अभवदतिनिराशः किन्तु पश्चात्स दैत्यः ।
अकुरुत निजरूपं रावणस्यानुजेन
सदृशमथ निवेष्टुं चागमद्द्वारमार्गात् ॥ १० ॥

वसन्त०—
लीलापटुः पवनजो हृदि तस्य पापम्
ज्ञात्वापि नो प्रतिचकार गतः स मध्ये ।
सुप्ताः प्लवङ्गमवरा न च तत्तु जज्ञुः
मुग्धाः बभूवुरहिरावण मायया ते ॥ ११ ॥

पञ्चचा०—
जहार रामलक्ष्मणौ शनैः स हृष्टमानसः
अमन्यतात्ममाययाभवं जयी कृतोद्यमः ।

---

दोनों पुत्रों को अपने नगर ले जाऊँगा तथा बलि के निमित्त से उनको मार डालूँगा ॥ ८ ॥

'जब आकाश अत्यन्त प्रकाशयुक्त होगा तब समझ लीजिये कि आपके शत्रु का अपहरण हो गया'। इतना कहकर वह राक्षस रण में गया तथा उसने पूँछ का घेरा बनाकर वानर दल की रक्षा में दत्तचित्त हुए हनुमानजी को देखा ॥ ९ ॥

भीतर घुसने के लिये पूँछ के घेरे में उसने यव भर भी छेद नहीं देखा तब वह अत्यन्त निराश हो गया। लेकिन पुनः उसने द्वार मार्ग से सफलता पूर्वक भीतर प्रवेश करने के लिये विभीषण के समान अपना रूप बनाया ॥ १० ॥

लीलापटु हनुमानजी ने मन में उसका पाप जानकर भी कुछ भी प्रतीकार नहीं किया। इस प्रकार अहिरावण घेरा के भीतर चला गया। अहिरावण के माया से मोहित होने के कारण वानर कुछ भी नहीं जान पाये ॥ ११ ॥

अत्यन्त हर्षित होकर उसने धीरे से ही राम लक्ष्मण का अपहरण किया तथा अपने मन में समझा कि अपनी माया के प्रभाव से ही मेरी विजय हो गई है।

प्रकाशितं बभूव खं तदैव तस्य मायया
सुनिद्रिताः प्लवङ्गमाः समुत्थितास्ततः परम् ॥ १२ ॥

पञ्चचा०—

दलं न रामलक्ष्मणौ ददर्श नेत्रसौख्यदौ
अभूददर्शनं प्रभोरसह्यमेव तत्कृते ।
न वीक्ष्य कामपिप्रवृत्तिसूचिरेऽञ्जनासुतम्
क्व रामलक्ष्मणौ नु कच्चिदाञ्जनेय वेत्सि तत् ॥ १३ ॥

स्रग्धरा०—

ऊचे वाक्यं हनूमान्सुचकितमनसा नैव जाने क्व तौ स्तः
अस्मास्वासन्नुभौ तौ सुशयनसमयात्प्राङ्मया सुष्ठु दृष्टौ ।
पश्चात्किञ्चिन्न रक्षः कथमपि निविशत्सैन्यमध्ये ह्यपश्यम्
यद् हर्तुं शक्नुयात्तावहमपि चकितः केन मार्गेण विष्टम् ॥ १४ ॥

पृथ्वी०—

जगाद तत्र ऋक्षवान्पवनजं भृशं विह्वलः
त्वमेव हनुमन्विपत्तिषु महासहायोऽसि नः ।
प्रयुङ्क्ष्व मतिमन्स्वकं मतिबलं तथा दैहिकम्
परं जवत आनयात्र हनुमन्प्रभू सत्वरम् ॥ १५ ॥

---

तथा मैं सफल हो गया हूँ। उसकी माया से उसी समय आकाश प्रकाशयुक्त हो गया। तत्पश्चात् निद्रा में मुग्ध हुए वानर भी जाग गये ॥ १२ ॥

तब उन्होंने नेत्रों को सुख देने वाले राम लक्ष्मणजी को नहीं देखा। दल के लिये उनका लुप्त होना असह्य हो गया। जब किसी प्रकार भी उनका पता नहीं लगा तो उन्होंने हनुमानजी से पूछा—'हे अञ्जनापुत्र! क्या आप उन्हें जानते हैं? ॥ १३ ॥

चकित होकर हनुमानजी भी बोले—'वे कहाँ हैं यह मैं भी बिल्कुल नहीं जानता हूँ। सोने से पहले वे दल में थे, यह तो मैंने अच्छी तरह से देखा था, परन्तु उसके पश्चात् किसी राक्षस को दल में प्रविष्ट होते मैंने नहीं देखा जो कि उनका अपहरण कर सके! मैं भी बड़ा आश्चर्यचकित हूँ कि वह किस मार्ग से प्रविष्ट हुआ?' ॥ १४ ॥

तब अत्यन्त विह्वल जाम्बवान् हनुमानजी से बोला, हे हनुमानजी, विपत्ति

इन्द्र०—

प्राप्ताऽभविष्यद्यदि तत्प्रवृत्तिः। नादास्यमेवं कथनावकाशम्।
एवं वदन्वायुसुतः पुनश्च। स्मृत्वा कथञ्चिन्निजगाद वाक्यम् ॥१६॥

उपजा० —

विभीषणः किन्तु समुद्रकूलात्। आयात आसीत्कृतनित्यकर्मा।
सर्वेषु सुप्तेष्वविशद्बलेऽस्मिन्। अतः परं कोऽप्यभवन्न विष्टः ॥१७॥

पञ्चचा०—

कपीन्विभीषणस्तदा जगाद नागमं क्वचित्
अहो प्रभुं विहाय चिन्तनीयमस्ति कारणम्।
असंशयं विधाय मत्समां तनुं स्वमायया
भवेद्दशास्ययोधमुख्य आगतो दले ध्रुवम् ॥ १८ ॥

इन्द्र०—

ये के तु शक्ता मम रूपमाप्तुम्। प्रायो मृताः क्षीणमनास्तु बन्धुः।
ज्ञातं हनूमन्नहिरावणस्तु। पातालपस्तावहरद् ध्रुवं तद् ॥१९॥

---

में हम लोगों के तुम्हीं महान् सहायक होते आये हो। अपना महान् बुद्धिबल तथा दैहिक बल का प्रयोग करके आप शीघ्र उन दोनों प्रभुओं को ले आइये ॥ १५ ॥

'उनका पता मालूम होता तो मैं ऐसा कहने के लिये अवसर ही नहीं देता।' इस प्रकार बोलते हुए हनुमानजी ने कुछ स्मरण कर इस प्रकार कहा ॥ १६ ॥

'ये विभीषण अवश्य ही सबके सोने के बाद समुद्र के किनारे से नित्यकर्म करके आये और दल में प्रविष्ट हुए। उसके बाद कोई नहीं आया था' ॥ १७ ॥

तब विभीषण बोला—'अरे! मैं तो प्रभु को छोड़कर शाम को कहीं भी नहीं गया था। इसका कारण जरूर विचारणीय है। निश्चित है कि मेरे ही समान शरीर धारण करके रावण का कोई योद्धा दल में आकर घुसा होगा ॥ १८ ॥

लेकिन जो कोई मेरा रूप धारण कर सकते हैं, वे सब मर गये हैं। मेरे बन्धु का चित्त क्षीण हो गया है ( वह भी नहीं आया होगा )। हाँ, अब समझ में आया निश्चित रूप से अहिरावण ने ही उनका अपहरण किया है ॥ १९ ॥

स्वागता०—

सर्ववित्स तु विभीषणवाक्यात् । प्राप्य बन्धुयुगलस्य सुवार्ताम् ।
ईशतां प्रकटयन्न हनूमान् । उत्पपात सहसा बलभीमः ॥ २० ॥

शार्दू०—

पातालं तदनन्तरं पवनजः प्राप्तः क्षणाच्छीघ्रगः
द्वारस्थो मकरध्वजो हनुमतो मार्गविरोद्धाऽभवत् ।
कस्त्वं पृच्छति मारुतौ स हनुमत्पुत्रोऽस्म्यहं प्रावदत्
कस्त्वं पृच्छसि मां क्व गच्छसि तथा कस्मादसि प्रस्थितः ॥ २१ ॥

शार्दू०—

जातस्त्वं कथमूर्ध्वरेतसि कपे ऊचे हनूमाँस्तदा
सत्यं ब्रूहि न चेदिहैव हनुमाँस्त्वां संहरिष्याम्यहम् ।
आदौ त्वां प्रणतोऽस्म्युवाच स पुनः लङ्काप्रदग्धुस्तव
स्वेदं सिन्धुजले पपौ जलचरी जातोऽस्मि तस्मादहम् ॥ २२ ॥

स्रग्धरा०—

अद्याहं भाग्यवान्यज्जनकपदनतेः प्राप्तवान्सुष्ठुसौख्यम्
किं ते कार्यं प्रकुर्यां पितरिति तनयस्ते स्थितः सेवितुं त्वाम् ।

---

विभीषण के वाक्य से राम लक्ष्मणों की वार्ता सुनकर अपनी ईश्वरता प्रकट न करते हुए सर्वज्ञ तथा भयंकर बल वाले हनुमानजी सहसा आकाश में उछल पड़े ॥ २० ॥

तत्पश्चात् अत्यन्त तीव्र वेग वाले हनुमानजी एक क्षण में पाताल को गये । लेकिन द्वार में रहने वाले मकरध्वज नामक वानर ने हनुमानजी का मार्ग रोक लिया । हनुमानजी ने उससे पूछा तुम कौन हो ? वह बोला, 'मैं हनुमानजी का पुत्र हूँ । तुम कौन हो ? कहाँ जाओगे ? तथा कहाँ से आये हो' ? ॥ २१ ॥

तब हनुमानजी बोले—'सही-सही तू ऊर्ध्वरेता हनुमानपुत्र कैसे हुआ ? असत्य बोलेगा, तो मैं हनुमान तुझे यहीं मार डालूँगा' । वह बोला—'हे पिताजी ! प्रथम मैं आपको प्रणाम करता हूँ । लंकादहन के बाद आपका पसीना समुद्र जल में पड़ा । उसको मकरी पी गई और उसी से मेरी उत्पत्ति हुई ॥ २२ ॥

आज मैं बड़ा भाग्यवान् हूँ । क्योंकि पिता को प्रणाम करने का सौभाग्य मुझे मिला है । मैं आपका कौन सा कार्य करूँ ? हे पिताजी ! आपका पुत्र आपकी

हन्तुं यास्यामि सूनो नगरपतिमहं योऽहरत्स्वामिनौ मे
आश्वेमीतो विलम्बः शृणु सुत भवति प्रावदन्मारुतिस्तम् ॥२३॥

स्रग्धरा०—

इत्युक्त्वैवोद्यतोऽभूत्पवनतनय एतुं सुतं लङ्घयित्वा
ऊचेऽसौ द्वाररक्षा मम पुरपतिना मत्कृते निश्चिताऽस्ति ।
तातस्त्वं किन्तु सत्यं कथमपि न भवाम्यात्मधर्माद्विरुद्धः
युद्धे जित्वैव मां त्वं प्रभवसि नगरं नान्यथा शक्त एतुम् ॥ २४ ॥

उपजा०—

वदन्न कांक्षे तव धर्महानिम् । चकार युद्धं स्वसुतेन साकम् ।
तस्यैव पुच्छेन तमेव बध्वा । यातः पुरं तीव्र जवो हनूमान् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जेऽहिरावणोपाख्याने रामलक्ष्मणापहरणं,
हनूमत.सुतेन सह युद्धञ्चेति दशमः सर्गः ॥ १० ॥



---

सेवा करने के लिये उपस्थित है' । उससे हनुमानजी बोले—'हे पुत्र ! जिसने मेरे दोनों स्वामियों का हरण किया है उस तुम्हारे नगरपति को मारने के लिये मैं शीघ्र जा रहा हूँ, मुझे विलम्ब हो रहा है ।' ॥ २३ ॥

ऐसा कहकर हनुमानजी अपने पुत्र को लांघकर जाने के लिये उद्यत हुए परन्तु वह बोला, 'हे पिताजी ! मेरे स्वामी ने मेरे लिये द्वाररक्षा का कार्य निश्चित किया है । आप मेरे पिता हैं । परन्तु मैं अपने धर्म से विपरीत कार्य नहीं करूँगा । अतः युद्ध में मुझे जीत कर ही आप नगर में जा सकते हैं, अन्यथा नहीं ॥ २४ ॥

'मैं तुम्हारे धर्म की हानि नहीं चाहता हूँ' ऐसा कहकर हनुमानजी ने अपने पुत्र से युद्ध किया । तथा उसकी पूँछ में उसको बाँध कर हनुमानजी वेग से नगर में प्रवेश कर गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में युद्धकुञ्ज के अन्तर्गत अहिरावण के उपाख्यान में रामलक्ष्मण का अपहरण तथा हनुमानजी का पुत्र के साथ युद्ध वर्णन करके दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ १० ॥



# अथैकादशः सर्गः

इन्द्र०—

एवं हनूमान्स्वसुतं निबध्य। तस्यैव पुच्छेन तमेव सुष्ठु।
शीघ्रं गतो राजगृहं जवेन। शुश्राव वाद्यस्वनमुच्चघोषम् ॥ १ ॥

शालिनी०—

सर्वे पौरा राजगेहे बभूवुः। हृष्टास्या अभ्यागता उत्सवार्थम्।
अद्यामीषां देवता वै बली द्वौ। प्राप्ता चारू दुर्लभौ शुद्धकायौ ॥ २ ॥

शालिनी०—

पूजास्थाने प्रागमद्वायुपुत्रः। सूक्ष्माद्देहात्स्वामिनौ सन्ददर्श।
आस्तां स्नातौ रक्तवस्त्राङ्कितौ तौ। रक्तस्रग्भी रक्तगन्धेन युक्तौ ॥ ३ ॥

हरिणी०—

विकटवदना दृष्टा देवी पुनश्च हनूमता
असितगिरिवद् दृष्टो हृष्टोऽमुना त्वहिरावणः।
प्रकृतिकुटिला दैत्याः सर्वे तथैव तदाऽमुना
पवनतनयः सर्वं दृष्ट्वाऽभवद् हृदि हर्षवान् ॥ ४ ॥

---

इस प्रकार हनुमानजी अपने ही पुत्र को उसी की पूँछ से कसकर बाँधकर शीघ्र ही राजगृह को गये। वहाँ पर उन्होंने ऊँचे स्वर से धमाधम बजने वाले वाद्यों की आवाज सुनी ॥ १ ॥

सभी नागरिक उस समय अत्यन्त हर्षित होकर उत्सव मनाने के लिये राजगृह में आये हुए थे। आज उनकी देवी शुद्ध तथा सुन्दर शरीरवाले दो नर-बली प्राप्त करने वाली थी ॥ २ ॥

अत्यन्त सूक्ष्म देह धारण कर हनुमानजी पूजा स्थान में गये वहाँ उन्होंने अपने दोनों स्वामियों को देखा। उस समय उन्हें स्नान करा कर लाल वस्त्र पहनाये गये थे, लाल चन्दन लगाया गया था तथा लाल फूलों की मालाएँ पहनाई गयी थीं ॥ ३ ॥

फिर हनुमानजी ने उनकी देवी देखी। काले पहाड़ के समान बैठे हर्षित मनवाले अहिरावण को देखा। स्वभाव से कुटिल ऐसे सभी राक्षसों को देखा तथा सब कुछ देखकर वे बड़े हर्षित हुए ॥ ४ ॥

उपजा०—

सूक्ष्मेण देहेन यदा हनूमान् । पस्पर्श देवीं ह्यभवद् भयार्ता ।
विसृज्य तं विग्रहमैद्दिगन्तम् । विवेश तस्मिन्पवनात्मजश्च ॥ ५ ॥

मालिनी०—

दधिघृतमधुदुग्धादीनि तैरर्पितानि
पवनतनय आदत्तानि संलेलिहानः ।
मनसि मनसि चोचुर्देवताऽस्त्यद्य हृष्टा
दधिघृतमधुदुग्धादीनि साक्षाददन्ती ॥ ६ ॥

स्वागता०—

आशयन्बहुगुणं परमान्नम् । राक्षसाः सुबहुलं हनुमन्तम् ।
श्रद्धया परमया प्रणुवन्तः । सोऽपि तद् हृदि हसन्प्रजघास ॥ ७ ॥

शार्दू०—

अन्ते सत्पथपूजितेऽनिलसुते खड्गं गृहीत्वा महत्
स्थित्वा रक्तपटान्वितौ सुनिकषा रक्ताम्बरोऽसौ बली ।
ऊचे तावहिरावणो रघुवरौ दास्यामि देव्यै बली
स्मर्तव्यो यदि कोऽपि रक्षकजनो वामस्ति शक्तः क्षितौ ॥ ८ ॥

---

सूक्ष्म देह से ही जब हनुमानजी ने देवी का स्पर्श किया तब देवी भयभीत हो गई और उस विग्रह को छोड़कर अन्य दिशा की ओर चली गई। तथा उस विग्रह में स्वयं हनुमानजी प्रविष्ट हुए ॥ ५ ॥

राक्षसों के अर्पित किये हुए दही, घी, शहद, दूध इत्यादि वस्तुओं को हनुमान जी खूब चाटते हुए बड़े प्रेम से खाते थे। तब सब राक्षस मन ही मन कहते थे कि हमारे अर्पित किये दही, घी, शहद तथा दूध इत्यादि वस्तुओं को प्रत्यक्ष खानेवाली यह देवी आज बहुत प्रसन्न है ॥ ६ ॥

तब उन्होंने अत्यन्त श्रद्धा से स्तुति करते हुए बहुत से मेवा आदि से युक्त खीर प्रचुर मात्रा में हनुमानजी को खिलाई तथा हनुमानजी भी हँसते-हँसते वह सब खा गये ॥ ७ ॥

अन्त में जब ( देवी रूपधारी ) हनुमानजी की पूजा हो गई तब रक्तवस्त्र-धारी बलवान् अहिरावण महान् तलवार लेकर रक्तवस्त्राङ्कित राम लक्ष्मण के पास खड़ा होकर बोला—'अब मैं तुमको देवी के लिये बलि दूँगा। यदि तुम्हारा कोई समर्थ रक्षक पृथ्वी पर हो तो उसका स्मरण करो' ॥ ८ ॥

पञ्चचा०—

तदैव कट्ट कट्ट कट्ट दन्तमर्दनं कृतम्
हनूमता जगर्ज सिंहवत्स भीषयन्नमून् ।
बभूव तस्य नेत्रयुग्ममग्निमुद्वमत्तदा
तथा बभूव कोपतो वपुर्भयानकं भृशम् ॥ ९ ॥

वसन्त०—

खड्गं जहार हनुमानहिरावणस्य
प्राकारमेव कुरुते स्म रिपून्निहन्तुम् ।
लाङ्गूलतो दृढमथ परितः सुदीर्घम्
नापद्रवेत्किमपि रक्ष इतोऽत एव ॥ १० ॥

द्रुतवि०—

तमहिरावण इच्छति घातितुम् । स्म निजसैनिकसंघविनाशकम् ।
प्रहृत उग्रतयाऽप्यमुना रणे । न च बली विरराम समीरजः ॥११॥

स्रग्धरा०—

चीत्कारा राक्षसानां विशिखगुणरवाश्चापि पातालपस्य
वायोः पुत्रस्य शब्दादतितुमुलतया प्राभिभूता बभूवुः ।

---

उसी समय हनुमानजी ने कट्ट कट्ट कट्ट करके दाँत किटकिटाए और राक्षसों को डराते हुए सिंह के समान भयंकर गर्जना की। उस समय उनकी दोनों आखों से मानों अङ्गार बरस रहे थे तथा क्रोध के कारण शरीर अत्यन्त भयंकर हो गया था ॥ ९ ॥

हनुमानजी ने झपटकर अहिरावण की तलवार छीन ली। तत्पश्चात् उन्होंने अपनी पूँछ का चारों तरफ से एक विशाल एवं सुदृढ़ परकोटा बनाया जिससे कोई भी राक्षस भाग न जा सके ॥ १० ॥

अहिरावण अपने सैनिक समुदाय के विनाशक हनुमानजी को मार डालना चाहता था। परन्तु अहिरावण द्वारा अधिकतम बल का प्रयोग करके प्रहार करने पर भी बलवान् हनुमानजी अपने कार्य से विरत नहीं हुए ॥ ११ ॥

हनुमानजी के महाभयंकर शब्द से राक्षसों के चीत्कार तथा अहिरावण के प्रत्यंचा और बाणों के शब्द नगण्य हो रहे थे। उस समय सभी को मारकर

हत्वा सर्वान्हनूमान्परिमितसमये युद्धसत्रञ्चकार
अन्ते पातालराज्ञो ह्यकुरुत हननं युद्धसत्रस्य पूर्त्यैं ॥ १२ ॥

शार्दू०—
प्राभूत्सर्वधरा तदास्थिरुधिरैर्मांसादिभिः पूरिता
स्त्रीणां रोदनतोऽभवन्मुखरितं सर्वं पुरं रक्षसाम् ।
आसीत्तस्य बलं जनाः कथमपि न्यूनं न लङ्काधिपात्
सर्वं किन्तु हतं क्षणाद्धनुमता रामस्य सम्पश्यतः ॥ १३ ॥

द्रुतवि०—
हनुमता लघुता तु सदा भृता । रघुपतेर्यशसे परमेकदा ।
हनुमतोऽपि कृते रघुनायकः । अपहृतोऽतुलशक्तियुतः स्वयम् ॥ १४ ॥

स्रग्धरा०—
आरोह्याञ्जनेयो रघुवरयुगलं स्कन्धयोः शीघ्रमेव
पातालात्प्रस्थितोऽभूत्पथि पवनजं दृष्टवान् राघवेन्द्रः ।
वृत्तं ज्ञात्वा समग्रं प्लवगवरममुं मोचयित्वा दयालुः
पातालेशस्य हृष्टो ह्यकुरुततिलकं रामचन्द्रस्तदैव ॥ १५ ॥

---

हनुमानजी ने वह युद्ध रूप यज्ञ किया और अन्त में उसकी पूर्णाहुति के रूप में अहिरावण को भी मौत के घाट उतार दिया ॥ १२ ॥

वहाँ की सम्पूर्ण भूमि रक्त मांसादि से पूर्ण हो गई तथा वह राक्षसों का सम्पूर्ण नगर स्त्रियों के रुदन की आवाज से शब्दायमान हो गया। सज्जनों! अहिरावणका सम्पूर्ण सैन्य रावण से कम नहीं था। परन्तु रामचन्द्रजी के देखते-देखते एक क्षण में वह सैन्य हनुमानजी ने मार डाला ॥ १३ ॥

रामचन्द्रजी के यश के लिये हनुमानजी हमेशा छोटे बनते थे परन्तु स्वयं अतुल शक्तिसम्पन्न होते हुए भी रामचन्द्रजी एक बार हनुमानजी के लिये अपहृत हुए थे ॥ १४ ॥

अपने कन्धों पर राम-लक्ष्मण को चढ़ाकर हनुमान जी शीघ्र ही पाताल से चल पड़े। रास्ते में हनुमानजी के पुत्र मकरध्वजको रामचन्द्रजी ने देखा। तथा उसका वृत्त जानकर दयालु रामचन्द्र जी ने उसको छुड़ाकर उस समय पातालेश के पद पर उसका अभिषेक कर दिया ॥ १५ ॥

भुजङ्ग०—
गृहीत्वा हनूमान्पुनः स्वामिनौ स्वौ । अगच्छत्समर्थः क्षणाद्युद्धभूमिम् ।
जगर्जुः कपीन्द्रा भृशं हर्षमग्नाः । हनूमांस्तथा राघवौ सञ्जयेयुः ॥१६॥

शालिनी०—
ज्ञात्वा वृत्तं राक्षसेशोऽपरेऽह्नि । सर्वः सङ्गः प्रोज्झितो येन सम्यक् ।
युद्धं कर्तुं दुर्गतो निर्जगाम । चक्रे युद्धं भीषणं रामकीर्त्यै ॥१७॥

उपजा०—
दृष्ट्वा खरारिं पवनात्मजञ्च । अन्ते दशास्यो हृदि हृष्ट आसीत् ।
किन्त्वन्तरे नैव बहिः कदापि । बहिस्तु कोपी युयुधेऽरिवत्सः ॥१८॥

उपजा०—
प्राप्तव्यमासीद्धरिधाम तस्य । यद्यप्यसौ शम्भुसमर्चकोऽभूत् ।
रामाय दातुं यश आञ्जनेयः । नायुध्यतान्ते सह रावणेन ॥ १९ ॥

स्वागता०—
प्राप्य कालमुचितं रघुनाथः । तं जघान समरे शरसङ्घैः ।
सोऽत्यजन्निजवपुर्दशभालः । संस्मरन्रघुपतेः कमलास्यम् ॥ २० ॥

---

तत्पश्चात् अपने दोनों स्वामियों को लेकर समर्थ हनुमान जी क्षण भर में लंका की युद्ध भूमि में पहुँच गये उन्हें देखकर वानरों ने अत्यन्त हर्षित होकर हनुमानजी तथा राम-लक्ष्मण का जय-जयकार किया ॥ १६ ॥

रावण सर्वसंगपरित्याग कर चुका था उसने अहिरावण का वृत्त सुना और दूसरे दिन वह युद्ध के लिये दुर्ग से निकला। रामचन्द्रजी की कीर्ति के लिये उसने भयंकर युद्ध किया ॥ १७ ॥

अन्त में रामचन्द्रजी और हनुमानजी को देखकर रावण मन ही मन बड़ा हर्षित हुआ लेकिन वह हर्ष भीतरी था। प्रकट रूप में तो वह शत्रु के समान क्रुद्ध होकर युद्ध कर रहा था ॥ १८ ॥

यद्यपि वह शिव पूजक था, लेकिन अन्त में उसको हरिधाम प्राप्त होना था। अतः रामचन्द्रजी को यश प्रदान करते हुए हनुमानजी ने अन्त में रावण के साथ युद्ध नहीं किया ॥ १९ ॥

उचित समय पाकर रामचन्द्रजी ने रावण को युद्ध में अपने शरसमूहों से मार डाला। तथा रावण ने भी रामचन्द्रजी के कमल के समान मुख का स्मरण करते हुए अपना शरीर छोड़ दिया ॥ २० ॥

पञ्चचा०—

शब्दपुञ्जतस्तु युद्धकुञ्ज आत्ममुञ्जकः[१]
हनूमतः प्रसादतो गतः सुपूर्णतां यतः।
सुकल्पनोद्भवोऽल्पमानसेऽस्ति जल्पनं वृथा
करोति सत्वरं वरं वरं ददत्तु तदृतम् ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

ददानं वरं सत्वरं तं कृपालुम् । नमाम्याञ्जनेयं समर्थं पुनश्च ।
तदूर्ध्वं न शक्तोऽस्मि कर्तुं कथञ्चित् । यतोऽहन्तया दूषितं मेऽस्ति सर्वम् ॥ २२

भुजङ्ग०—

न नत्यामपि स्वाधिकारोऽस्ति कश्चित्
यतः सापि दुष्टा परं तत्स्वभावम् ।
प्रपश्यन्नहं धृष्टतां धारयामि
यतस्तं कृपालुं जनाः सुष्ठ्नवैमि ॥ २३ ॥

वसन्त०—

कुञ्जेऽग्रिमे हनुमतः सह राघवेणा-
योध्यापुरीगमनमूर्ध्वमतः प्रवक्ष्ये ।

---

शब्दसमूह से ही पाठकों की आत्मशुद्धि करनेवाला यह युद्धकुञ्ज हनुमान जी की कृपा प्रसाद से ही पूर्ण हो गया। क्योंकि ( प्रचुर भाषाज्ञान के संस्कार से हीन ) अल्पमन में अच्छी कल्पनाओं का उदय होना बिल्कुल असत्य ( बकवाद ) है। परन्तु शीघ्र ही श्रेष्ठवर देने वाले हनुमानजी ने उसे सत्य किया है॥ २१॥

उन वर देनेवाले कृपालु तथा समर्थ अञ्जनापुत्र हनुमानजी को मैं नमस्कार करता हूँ। नमस्कार के उपरान्त मैं कुछ कर भी नहीं सकता हूँ। क्योंकि मेरा सब कुछ अहन्ता से दूषित है॥ २२॥

नमस्कार में भी मेरा कोई अधिकार नहीं है क्योंकि वह भी दूषित है ही। लेकिन हे सज्जनों! हनुमानजी के स्वभाव को देखकर ही मैं यह ढीठता धारण कर रहा हूँ। क्योंकि उन कृपालु को मैं खूब जानता हूँ॥ २३॥

सज्जनों! इसके आगे अगले कुञ्ज में हनुमानजी का रामचन्द्र जी के साथ

---

१. मुञ्ज (भ्वा० पर० सक०) शुद्धौ ।

मार्गे चकार हनुमाञ्जनरञ्जनार्थम्
लीलास्तु तास्तरलया स्वधिया प्रवक्ष्ये ॥ २४ ॥

इन्द्र०—

यद्यप्युक्तास्ता मया दुष्टवाचा । वर्ण्यस्तासां किन्तु दोषापहर्ता ।
हेम प्राप्तं दूषितस्थानतोऽपि । गेहे स्वे सङ्गृह्यते सुष्ठ्वदोऽपि ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां युद्धकुञ्जेऽहिरावणवधो रावणवधश्चेत्येकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

॥ सम्पूर्णोऽयं युद्धकुञ्जः ॥



---

अयोध्या को प्रकाश होगा उसको कहूँगा। भक्तों के मनोरंजन के लिये हनुमानजी ने मार्ग में जो लीलाएँ की हैं उन्हें मैं अपनी चञ्चल बुद्धि से कहूँगा ॥ २४ ॥

यद्यपि मैंने उन्हें अपनी दूषित वाणी से कहा है तो भी उनका वर्ण्यविषय जो हनुमानजी हैं वे दोषों का अपहरण करनेवाले हैं। देखिये, दूषित स्थानमें भी जो सुवर्ण प्राप्त होता है उसको भी घर में संगृहीत किया ही जाता है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में युद्ध कुञ्ज के अन्तर्गत अहिरावणवध तथा रावणवध वर्णन करके ग्यारहवाँ सर्गसमाप्त हुआ ॥ ११ ॥

युद्धकुञ्ज सम्पूर्ण।



## ७. अयोध्याप्रस्थानकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

भुजङ्ग०—

नमोऽस्त्वञ्जनासूनवे क्षेमधाम्नि । शिवो यस्तु साक्षाद्दयालुः शरण्यः ।
अभूल्लीलया सेवितुं रामचन्द्रम् । नतः सेवकः शिक्षयन्दासधर्मम् ॥१॥

मालिनी०—

युधि दशवदनस्य प्रेक्ष्य मृत्युं कपीन्द्राः
जयति रघुकुलार्कश्चेति हृष्टा जगर्जुः ।
जयति तदनुजो यो वानरेशस्तथैव
जयति कपिवराणां प्राणदाताऽऽञ्जनेयः ॥ २ ॥

उपजा०—

देवाश्च यक्षादय आन्तरिक्षाः । प्रसूनवृष्ट्या निजहर्षमुच्चैः ।
व्याञ्जन्समस्ताः शिरसा नमन्तः । रामञ्च सौमित्रिमथाञ्जनेयम् ॥३॥

वसन्त०—

इन्द्रादयः प्रमुदिता दशभालमृत्योः
व्यक्ता बभूवुरखिला युधि लोकपालाः ।

---

दयालु तथा सबके लिये आश्रय देने लायक साक्षात् शंकरजी होते हुए भी जो भक्तों को दासधर्म की शिक्षा देते हुए लीला से रामचन्द्रजी की सेवा करने के लिये विनम्र सेवक बने, उन सुखशान्ति के धाम अंजना पुत्र को मेरा नमस्कार हो ॥ १ ॥

युद्ध में रावण की मृत्यु देखकर वानरों ने हर्षित होकर 'रामचन्द्रजी की जय' ! 'लक्ष्मणजी की जय' ! 'वानरेश सुग्रीव की जय' ! 'वानरों के प्राणदाता अंजनापुत्र हनुमानजी की जय' के नारे लगाए ॥ २ ॥

आकाश में रहने वाली यक्षादि देव जातियाँ दिव्य फूलों को बरसाकर रामचन्द्रजी, लक्ष्मणजी और हनुमानजी को नतमस्तक होकर अपना हर्ष व्यक्त कर रही थीं ॥ ३ ॥

रावण की मृत्यु से हर्षित हुए इन्द्रादि लोकपाल युद्ध स्थल में प्रकट हो

बध्वाञ्जलीर्नतिपरा रघुवंशनाथम्
बाढं मृतः सुररिपुर्हर्य वदन्नुवन्तः ॥ ४ ॥

मालिनी०—

मनसि मनसि पश्चान्मारुतिं प्राणमन् ते
युधि गुरुतमभारो येन सम्पादितोऽभूत् ।
पवनजकृतकार्यं नैव सम्पादनीयम्
कथमपि भुजदण्डैर्लोकपानां बभूव ॥ ५ ॥

उपजा०—

युद्धावशिष्टा असुरा विहाय । शस्त्राणि सर्वाण्यनमन्भयार्ताः ।
पलायनं क्षेमकरं कदापि । नास्तीति जज्ञुर्न हताः प्लवङ्गैः ॥ ६ ॥

उपजा०—

दशास्यमृत्योरभवत्समाप्तं । वैरं वृथा किं हननेन मत्वा ।
नतांश्च तान्कोऽपि जघान कीशः । न्यवारयत्तान्प्रथमं हनूमान् ॥ ७ ॥

पञ्चचा०—

विभीषणः शुशोच वीक्ष्य वै मृतं तदाऽग्रजम्
स्वयं परन्तु राघवो जगाद तं वचस्तदा ।

---

गये तथा रामचन्द्रजी को स्तुति पूर्वक नमस्कार करके बोले—'बड़ी हर्ष की बात है कि यह देवताओं का शत्रु मारा गया' ॥ ४ ॥

तत्पश्चात् जिन्होंने युद्ध का अधिकतर भार वहन किया था उन हनुमानजी को लोकपालों ने मन ही मन प्रणाम किया। लोकपालों के भुजदण्डों में उतना सामर्थ्य नहीं था कि वे उस कार्य को कर सकें, जो कार्य हनुमानजी ने किया था ॥ ५ ॥

युद्ध में मरने से बचे जो कुछ राक्षस थे, वे अपने हाथों में से शस्त्रों को फेंककर भयभीत होकर नमस्कार कर रहे थे। उन्होंने जान लिया कि अब भाग जाने में कल्याण नहीं है। रावण की मृत्यु से ही वैर समाप्त हो गया, अब मार काट करना वृथा है। ऐसा विचार कर उन नतमस्तक राक्षसों को किसी वानर ने नहीं मारा (क्योंकि) हनुमानजी ने उन्हें पहले ही बरज रखा था ॥ ६-७ ॥

उस समय अपने बड़े भाई की मृत्यु देखकर विभीषण शोक करने लगा। लेकिन स्वयं रामचन्द्रजी उससे बोले, (हे मित्र !) आपका अग्रज इस प्रकार शोक

कदापि नैव शोचनीय ईदृशस्तवाग्रजः
रणे बली च वेदविच्च कर्मयोगतत्त्ववित् ॥ ८ ॥

पञ्चचा०—

तदैव दारयूथ आगतो दशाननस्य वै
भृशं रुरोद वीक्ष्य रावणं मृतं तदा प्रभुः ।
विभीषणं जगाद गच्छ शोकमार्जनं कुरु
स एव बान्धवः स्मृतोऽसुखेऽपि योऽस्ति बान्धवः ॥ ९ ॥

शालिनी०—

पत्न्यो भ्रातुस्ते भृशं शोकमग्नाः । क्लिश्यन्त्येता मोहमग्नास्तु भर्तुः ।
शान्तिं ताभ्यो देहि वैराग्यवाक्यैः । भ्रातुश्चापि प्रेतकार्यं कुरुष्व ॥१०॥

हरिणी०—

भवतु बलवान्युद्धे भ्राता जगाद विभीषणः
अपि स बहुविद्दुष्टस्तद्वन्न धर्मपरायणः ।
परधनहरः स्त्रीचौरश्च प्रभो कुटिलः पुनः
न स खलु मया प्राप्तुं योग्यः क्रिया मृतिहेतुकाः ॥ ११ ॥

---

करने लायक कदापि नहीं है। क्योंकि वह रण में बली, वेदों का ज्ञाता तथा कर्मयोग के तत्त्व को जाननेवाला था।' ॥ ८ ॥

उसी समय रावण की स्त्रियाँ वहाँ पहुँच गईं। तथा अपने स्वामी को मरा देखकर वे सब रोने लगीं। तब रामचन्द्रजी विभीषण से बोले, 'मित्र! शीघ्र ही जाइये और इन स्त्रियों का शोक दूर कीजिये क्योंकि सच्चा सम्बन्धी वही कहलाता है जो दुःख में भी सम्बन्धी रहता है ॥ ९ ॥

देखिये, ये आपके भाई की स्त्रियाँ शोक में डूब रही हैं तथा ये अपने पति में मोह होने के कारण अत्यन्त दुःखी हो रही हैं। आप उन्हें वैराग्य बोधक वाक्यों से शान्ति प्रदान कीजिए तथा अपने भाई का भी प्रेतकार्य कीजिये ॥ १० ॥

विभीषण बोला, 'हे प्रभो! मेरे भाई साहब भलेही युद्ध में बली हों तथा भले ही बहुत कुछ जानने वाले हों, लेकिन दुष्ट थे, धर्मपरायण नहीं थे, परधन के हरण करने वाले थे, स्त्रियों की चोरी करने वाले थे तथा कुटिल थे। वे मेरे द्वारा और्ध्वदैहिक क्रिया को प्राप्त करने लायक नहीं हैं।' ॥ ११ ॥

उपजा०—

आमृत्युवैरं शृणु राम ऊचे। पश्चाद्यथा ते मम चासुरेशः।
तस्मात्समुत्तिष्ठ कुरुष्व सर्वम्। यथा विधानोक्तमदः समस्तम्॥ १२॥

द्रुतवि०—

अकुरुताग्रजदाहमुदारधीः। विधिविधानत एत्य विभीषणः।
अभयमासुरराज्यमघोषयत्। पुनरुपागतवान्रघुनायकम्॥ १३॥

द्रुतवि०—

रघुपतिस्त्वरया पुनरादिशत्। स्वनगरं प्रति याहि विभीषण।
असुरराड् भव गच्छ मदाज्ञया। त्वमनु यान्तु कपीन्द्रगणास्तथा॥ १४॥

द्रुतवि०—

न नगरे प्रविशामि परं शृणु। क्षणमपि प्रथितं पितुराज्ञया।
मम समः किल लक्ष्मण एष्यति। पवनजश्च तथा प्रियकृत्तमः॥ १५॥

शार्दू०—

सर्वैस्तैर्ह्यनुमोदिता कपिवरैराज्ञा प्रभोरुत्सुकैः
सर्वे कीशवरा विभीषणमनु ह्यायन्तदोत्साहिताः।

---

रामचन्द्रजी बोले—'देखिये वैर मृत्युतक ही होता है। मृत्यु के बाद यह राक्षसेश्वर जैसा आपका वैसा ही मेरा भी है। इसलिये उठिये और विधान के अनुसार सभी कार्य कीजिये।'॥ १२॥

तब उदारबुद्धि विभीषण ने पुर में जाकर रावण का दाह संस्कार वगैरह कृत्य किया तथा राक्षस राज्य के लिये अब कोई भय नहीं है ऐसी घोषणा की। तत्पश्चात् वह पुनः रामचन्द्रजी के पास गया॥ १३॥

शीघ्रही रामचन्द्रजी ने उसे पुनः आदेश दिया। 'हे विभीषण, आप नगर को जाइये तथा मेरी आज्ञा से आप असुरों के राजा होइये। आपके पीछे ये सब वानर चले जायेंगे॥ १४॥

पिताजी की आज्ञा से मैं थोड़ी देर भी नगर में नहीं जा सकता हूँ यह सभी जानते हैं। अतः मेरे ही समान यह लक्ष्मण आप के साथ जायेगा तथा ये अत्यन्त प्रियकार्य करनेवाले हनुमानजी भी चले जायगे॥ १५॥

उत्कण्ठित हुए वानरोंने उस प्रभु की आज्ञा का अनुमोदन किया। तथा वे सभी वानर बड़े उत्साहके साथ विभीषणके पीछे गये। वहाँ उन सभी ने मिलकर

चक्रुस्तत्र विभीषणस्य तिलकं राज्याभिषेकं तथा
शेषाः सर्वनिशाचरा मुमुदिरे दृष्ट्वा स्वराज्यं पुनः ॥ १६ ॥

द्रुतवि० —

सदकरोत्प्लवगांश्च विभीषणः । नवपटै रुचिराभरणैस्तथा ।
नतशिराः स बभूव पुनः पुनः । रघुपतेरनुजं प्रति सादरम् ॥ १७ ॥

उपजा० —

ततः स ऊचे पुनराञ्जनेयं । नत्वा मुहुर्हर्षितरोमजालः ।
त्वयैव मे दुःखदशा निरस्ता । शक्नोम्यतः सेवितुमद्य रामम् ॥ १८ ॥

उपजा० —

कर्माणि तेऽपश्यमसम्भवानि । तर्क्याणि केनापि न तानि किञ्चित् ।
मन्ये पुरारिर्हनुमंस्त्वमेव । नमो नमस्ते च पुनर्नमस्ते ॥१९॥

उपजा० —

ज्ञातं मया नो तव गूढरूपम् । त्वमाशुतोषः प्रणमामि तुभ्यम् ।
यन्मेऽपराधान्वितमस्ति कर्म । मत्वाल्पबुद्धिं किल तत्क्षमस्व ॥२०॥

---

विभीषण का राज्य तिलक किया। उस समय लंका में फिर अपना ही राज्य देखकर राक्षसों को प्रसन्नता हुई ॥ १६ ॥

तब विभीषण ने नये वस्त्र तथा सुन्दर आभूषणों से वानरों का सत्कार किया। तत्पश्चात् वह बड़े आदर के साथ लक्ष्मणजी के सामने नतमस्तक हुआ ॥ १७ ॥

उसके बाद वह हनुमानजी को बार-बार प्रणाम करके बोला 'हे हनुमानजी! आपने ही मेरी दुर्दशाका नाश किया है। इसीलिये मैं रामचन्द्रजी की सेवा कर पा रहा हूँ। मैंने आपके असम्भव कार्य देखे हैं। उन कार्यों के विषय में कोई कल्पना भी नहीं कर सकता है। मैं समझता हूँ कि आप ही शिव हैं। मैं आपके लिये बार बार प्रणाम करता हूँ। मैंने आपका यह गूढ रूप जाना नहीं। आप तो शीघ्र ही प्रसन्न होनेवाले ( शिव ) हैं। मैं आपको प्रणाम करता हूँ। मेरे द्वारा जो अपराध युक्त कार्य हुआ हो उसके लिए आप मुझे अल्पबुद्धि समझकर क्षमा करें।' इतना कहते कहते विभीषण को रोमांच हो आया ॥ १८-१९-२० ॥

उपजा०—

ऊचे हनूमान् कृपया त्वरस्व । युक्तं प्रभुं द्रागुपयाम मित्र ।
माताऽधुनाप्यस्त्यसुखे निमग्ना । मुख्यं यदद्याप्यवशिष्टमेव ॥ २१ ॥

हरिणी०—

पवनतनयः प्राभूदेवं नुतश्च नमस्कृतः
शशिधरमभुं मत्वाऽन्येषां स्मयेन च पश्यताम् ।
हृदि मुमुदिरे प्रायः सर्वेऽनिलात्मजपूजया
न तु कतिपये सोढुं शेकुः स्तुतिं तु हनूमतः ॥ २२ ॥

द्रुतवि०—

पवनजः प्रणुतोऽभवदेकलः । कपिषु वीक्ष्य विभीषणतस्तदा ।
कतिपये कपयो हृदि मेनिरे । अनुचितं ह्यभिमानवशात्परम् ॥ २३ ॥

स्वागता०—

सम्मतं सदसि किन्तु बहूनां । लक्ष्मणस्य च तथा ह्यसुराणाम् ।
प्रेक्ष्य मारुतसुतस्य बलं ते । प्राब्रुवन्किमपि नो कटुवाक्यम् ॥२४॥

---

हनुमानजी बोले, 'हे मित्र ! कृपा करके शीघ्रता कीजिये । हम लोग शीघ्रही प्रभु के पास जाँय यही ठीक होगा । सभी सुखी हो गये परन्तु माताजी अभी दुःख में ही हैं । जो मुख्य कार्य है वह तो अभी तक बाकी ही है ।' ॥ २१ ॥

इस प्रकार जब विभीषण हनुमानजी को शिव मानकर नमस्कार कर रहे थे तथा उनकी स्तुति कर रहे थे । सभी लोग आश्चर्य से वह सब देख रहे थे । हनुमानजी की पूजा से प्रायः सभी प्रसन्न थे, परन्तु कुछ वानर उनकी स्तुति नहीं सहन कर पाये ॥ २२ ॥

वानरो में से केवल हनुमानजी की ही बिभीषण ने स्तुति की थी । परन्तु अभिमान के कारण कुछ वानरों ने उसे अनुचित समझा ॥ २३ ॥

परन्तु उसमें बहुत से वानरों की, राक्षसों की तथा लक्ष्मणजी की भी सम्मति सी देखकर और हनुमानजी के बल का विचार कर उस समय उन्होंने कोई कटु वाक्य नहीं बोला ॥ २४ ॥

उपजा०—

सम्पन्न एवं प्रबभूव सम्यक् । राज्याभिषेकस्तु विभीषणस्य ।
उपागमन्ते तत आदरेण । रामं सुधीरं त्वरया सुबेले ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे रावणे मृते सर्वेषां विभिन्नभावानां वर्णनम्, दाहसंस्कारः, विभीषणराज्याभिषेकश्चेति प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥



---

अस्तु, विभीषण का राज्याभिषेक भली प्रकार सम्पन्न हो गया । तत्पश्चात् वे सब शीघ्र ही बड़े आदर के साथ पुनः रामचन्द्रजी के पास सुवेल पर्वत पर गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या प्रस्थान कुञ्ज के अन्तर्गत रावण के मरने पर सभी के विभिन्न भावों का वर्णन, रावण का दाहसंस्कार तथा विभीषण राज्याभिषेक कहकर पहला सर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥



# अथ द्वितीयः सर्गः

भुजङ्ग०—

समाप्येति राज्याभिषेकस्य कार्यम् । उपायन्कपीन्द्राः पुना रामचन्द्रम् ।
तथा राक्षसा राक्षसेशेन साकम् । प्रभुं सेवितुं सुष्ठु विस्मृत्य वैरम् ॥१॥

उपजा०—

समीक्ष्य रामं समुखोपविष्टम् । ऊचे हनूमांञ्छृणु राघवेन्द्र ।
कृतास्त्वयैवं सुखिनः समस्ताः । माताऽस्ति किन्त्वेकतमा विषण्णा ॥२॥

वसन्त०—

सत्यं ब्रुवे पवनसम्भव सर्वकार्यम्
सुष्ठु त्वयैव कृतमस्ति जगाद रामः ।
कार्यं त्वयैव यदपि ह्यवशिष्टमस्ति
शीघ्रं प्रियां समुपयाहि ततो हनूमन् ॥ ३ ॥

वसन्त०—

तां ब्रूहि हे जनकजे निहतो दशास्यः
यस्त्वां जहार च ददौ बहुदुःखमेवम् ।

---

उपर्युक्त प्रकार से विभीषण के राज्याभिषेक का कार्य समाप्त करके वानर तथा विभीषण के साथ राक्षस भी सभी वैर भूलकर रामचन्द्रजी की सेवा करने के लिये उनके पास पहुँच गये ॥ १ ॥

( मित्र की राज्यप्राप्ति से हर्षित ) रामचन्द्रजी को सुखपूर्वक बैठे हुए देख कर हनुमानजी बोले—'हे रघुपुंगव ! अबतक आपने सबको सुखी किया है। लेकिन अकेली माताजी अभी दुःखी हैं। ( उन्हें भी सुखी कीजिये। )' ॥ २ ॥

रामचन्द्रजी बोले—'हे हनुमानजी ! तुम ठीक कहते हो, सभी कार्य अब तक भली भाँति तुम्हीं ने किया है तथा जो कार्य शेष है वह भी तुम्हीं को करना है। इसलिये तुम मेरी प्रिया के पास चले जाओ ॥ ३ ॥

और उससे कहो हे जनकजे ! जिसने तुम्हारा हरण किया तथा तुम्हें अत्यन्त

भृत्यैः सुतैः सहचरैः सह बन्धुभिश्च
संरावयन्कुलवधूस्तु यथा कुरर्यः ।। ४ ।।

उपजा०—

ऊचे हनूमान्सुखदं सुवाक्यम् । इच्छेन्न कः श्रावयितुं तदम्बाम् ।
मुहुर्मुहू रामपदे प्रणम्य । भूत्वा प्रसन्नो दिवमुत्पपात ।। ५ ।।

वसन्त०—

सीता बभूव निरता स्मरणे खरारेः
बध्वा दृशौ स्वचरणे विमनाः परन्तु ।
शुश्राव मारुतसुतस्य रवं तदैव
मातर्नतोऽस्मि हनुमाँस्तव पादपद्मे ।। ६ ।।

द्रुतवि०—

जनकजाऽमृतवर्षतोऽभवत् । प्रमुदिता तृपिता तु जगाद तम् ।
रघुपतेः कुशलं सुत मे वद । पवनपुत्र उवाच कृताञ्जलिः ।। ७ ।।

उपजा०—

सलक्ष्मणस्ते कुशली खरारिः । कपीशमुख्यैः सहकीशवीरैः ।
हतो दशास्यो युधि दुष्टबुद्धिः । साकं स्वकैर्बन्धुभिरात्मजैश्च ।। ८ ।।

---

दुःख दिया वह रावण अपनी कुलवधुओंको कुररी के समान रुलाता हुआ पुत्र, बन्धु, अनुचर तथा मित्रों सहित मारा गया ।। ४ ।।

हनुमानजी बोले—ऐसा सुख देने वाला सुन्दर वाक्य माताजी को सुनाने की कौन नहीं इच्छा करेगा ? और वे रामचन्द्रजी के चरणों में बार-बार प्रणाम करके बहुत प्रसन्न होकर आकाश में उछल पड़े ।। ५ ।।

सीताजी अपने ही पैरों पर दृष्टि रखकर रामचन्द्रजी का स्मरण कर रही थीं । उसी समय अकस्मात् उन्होंने हनुमानजी का वाक्य सुना—'माताजी ! यह हनुमान् आपके चरणकमलों में प्रणाम कर रहा है' ।। ६ ।।

इस अमृतवर्षा से सीताजी प्रमुदित हुईं । किन्तु ( किसी दूसरे ही अमृतकी प्यास होने से ) प्यासी ( ही बनी ) सीताजी हनुमानजी से बोलीं—'हे पुत्र ! रघुनाथजी की कुशल कहो ।' तब हनुमानजी हाथ जोड़कर बोले ।। ७ ।।

'लक्ष्मणजीके साथ आपके स्वामी खरशत्रु रघुनाथजी कुशलपूर्वक हैं । तथा वानरेशके साथ सम्पूर्ण वानरी सेना भी कुशलपूर्वक है । रावण अपने बन्धु-बान्धवों के साथ युद्धमें मारा गया है ।' ।। ८ ।।

पृथ्वी०—

भृशं प्रमुदिता जगाद जनकात्मजा मारुतिम्
ददामि किमु पारितोषिकमहं समं वार्तया ।
भविष्यसि बली रणे गुणिषु वर्य आरोग्यवान्
युतः सकल सिद्धिभिः पुनरहो सुराणां प्रियः ॥ ९ ॥

पृथ्वी०—

भविष्यसि पुनर्ध्रुवं रघुपतेः कृपाभाजनम्
सुरैरपि तदाऽनुमोदितमदः प्रसूनैर्दिवः ।
भृशं प्रमुदितोऽभवत्पवनजो जनन्या गिरा
अभूत्प्रणतसेवकः पवनजः शिवो यः स्वयम् ॥ १० ॥

भजङ्ग०—

कथं पुत्र नष्टोऽभवद्राक्षसेशः । अयुध्यन्त कीशाः कथं सा जगाद ।
तदा युद्धवार्तां जगादाञ्जनेयः । भृशं वर्णयन्रामशौर्यं प्रसन्नः ॥११॥

वसन्त०—

ऋक्षेशशेषकटकेशनिशाचरेशाः
सर्वेऽभवन्युधि कृतान्तसमाः करालाः ।
शेषैः प्लवङ्गमवरैरपि युद्धकार्यम्
सम्पादितं निजबलेन सुदुर्मदैश्च ॥ १२ ॥

---

अत्यन्त प्रमुदित होकर सीताजी हनुमानजी से बोलीं, हे पुत्र ! इस वार्ता के समान मैं तुम्हें क्या इनाम दूँ ? तुम रण में बलवान होओगे, गुणियों में श्रेष्ठ होओगे, आरोग्यवान् होओगे, सम्पूर्ण सिद्धियों से युक्त होओगे तथा देवताओं को प्रिय होओगे । तुम रघुनाथजी के प्रिय होओगे ।' देवताओं ने आकाश से फूल बरसाकर उस कथन का समर्थन किया । हनुमानजी भी सीताजी की वाणी से अत्यन्त प्रमुदित हुए । जो स्वयं शिव थे वे इस प्रकार ( कुशलता से ) विनम्र सेवक बने थे ॥ ९-१० ॥

तब सीता जी ने पूछा—'हे पुत्र ! रावण किस प्रकार नष्ट हुआ ? वानरों ने उसके साथ किस प्रकार युद्ध किया ? यह सब सुनाओ ।' तब हनुमानजी ने रामचन्द्रजी का शौर्य वर्णन करते हुए युद्ध का सम्पूर्णवृत्तान्त सुनाया ॥ ११ ॥

ऋक्षेश-जाम्बवान्, शेष-लक्ष्मण, कटकेशसुग्रीव तथा निशाचरेश-विभीषण ये

भुजङ्ग०—

उवाचाञ्जनेयं पुनर्जानकीदम् । हनूमन्कुरुष्वाशु युक्तं प्रयत्नम् ।
प्रभोर्येन हीक्षेय पादारविन्दे । तदेवास्ति मे पुत्र सर्वोच्चसौख्यम् ॥ १३॥

द्रुतवि०—

परमकारुणिका जनकात्मजा । सुविदिता स्वगुणे प्रभवेज्जने ।
अत उवाच वचः पवनात्मजः । परममोहनिबद्धमनुष्यवत् ॥ १४ ॥

शार्दू०—

शीघ्रं द्रक्ष्यसि राघवेन्द्रचरणौ किन्त्वम्ब किञ्चिच्छृणु
राक्षस्यो ह्यभवन्निमास्तव कृते सन्तापदात्र्यो भृशम् ।
मातस्तत्प्रतिशोद्धुमिच्छसि यदि ह्यत्रैव सन्ताडिताः
मद्धस्तेन भवन्त्वतो ह्यनुमतिं ते साम्प्रतं प्रार्थये ॥ १५ ॥

मालिनी०—

सुकरुण हृदया सा तत्तु विश्रुत्य सीता
पवनतनयमूचे तात मा मेति वाक्यम् ।
शृणु सुत न हि कापि प्राणिषु व्यक्तिरस्ति
कथमपि निज गात्रैर्या न युक्ताऽपराधैः ॥ १६ ॥

---

सब युद्ध में काल के समान भयङ्कर हो गये थे । तथा अन्यान्य युद्धमत्त वानरवीरों ने भी युद्ध का कार्य सम्पादित किया ॥ १२ ॥

तत्पश्चात् सीताजी ने हनुमान जी से कहा, 'हे हनुमान् ! शीघ्र ही ऐसा प्रयत्न करो जिससे मैं प्रभु के पादपद्मों का दर्शन करूँ । हे पुत्र ! मेरे लिये वही सर्वोच्च सुख है ॥ १३ ॥

परमकृपालु सीताजी अपने गुण में जगत् में प्रसिद्ध हों ऐसा सोचकर हनुमानजी अत्यन्त मोह में फँसे हुए मनुष्य के समान सीताजी से बोले ॥ १४ ॥

'हे माताजी, आप तो शीघ्र ही रघुनाथ जी के चरणों का दर्शन करेंगी । परन्तु थोड़ी मेरी बात सुनिये । आपको इन राक्षसियों ने बड़ा भय दिखाया है । यदि आपकी इच्छा उसका बदला लेने की हो, तो मेरे द्वारा ये राक्षसियाँ यहीं पर अच्छी प्रकार से पिटी जावें । और एतदर्थ मैं आपकी अनुमति की प्रार्थना कर रहा हूँ ।' ॥ १५ ॥

हनुमानजी के उस वाक्य को सुनकर सीताजी बोलीं—'हे पुत्र ! बिल्कुल

शार्दू०—

नादत्ते परकश्मलं क्वचिदहो चारित्र्यवान्सज्जनः
नैवासौ प्रतिशोद्धुमिच्छति जने तेनैव मान्यो यतः ।
लोकानामहिते रता अघकृतो हिंसापराः सन्ति ये
मोहात्कार्यमशोभनं न च शुभं तेषामपि प्राणिनाम् ।। १७ ।।

उपजा०—

आर्येण कारुण्यमतः सदैव । कार्यं वधार्हेष्वपि वायुपुत्रः ।
पापेषु पुण्येष्वितरेषु सत्सु । ततः पुनः किं करणीयमेव ।। १८ ।।

शिख०—

पराधीनास्त्वेता दशवदनसेवासु निरताः
कटूक्तीर्याः सूनो दशमुखवचः कर्तुमवदन् ।
मृते तस्मिन्किन्तु प्रकृतिकृपणा भीतमनसा
वदन्तीमाः सूनो कटु किमपि नो मां प्रति सुत ।। १९ ।।

उपेन्द्र०—

नमन्ति सर्वाः हनुमन्भिया माम् । मुहुः क्षमायै कृपणा ब्रुवन्ति ।
स्तुवन्ति भूयो निजजीवनाय । दण्डचा न चेमा हनुमन्कदापि ।।२०।।

---

नहीं । ऐसा कदापि मत करो । देखो संसार में ऐसा कोई भी व्यक्ति नहीं है, जिसके शरीर से कभी अपराध हुए ही न हों ।। १६ ।।

चारित्र्यवान सज्जन कभी भी दूसरे का पाप ग्रहण नहीं करता है और न वह बदला लेने की इच्छा करता है। और उसी से उसे सब लोग मानते हैं। जन समाज का अहित करने वाले जो पापी तथा हिंसक हैं उन प्राणियों का भी ( बदला लेने की भावना से ) अहित करना अच्छा नहीं है ।। १७ ।।

इस लिये श्रेष्ठ पुरुष को चाहिए कि वह बध लायक पुरुषों पर भी कृपा ही करें फिर अन्य पापी तथा पुण्यवानों के रहने पर कृपा करनी चाहिये इसमें कहना ही क्या ? ।। १८ ।।

हे पुत्र ! रावण के मरते ही स्वभाव से ही असहाय ये राक्षसियाँ अत्यन्त डरी हुई हैं। और अब मुझ किसी प्रकार का कटुवाक्य नहीं कहती हैं ।। १९ ।।

डरके मारे ये अब प्रणाम करती हैं। तथा ये दयनीया मुझे दया के लिये

पृथ्वी०—

जगाद पवनात्मजो जनकजां प्रसन्नो भृशम्
भवेन्न कथमीदृशी रघुपतेर्दयार्द्रा प्रिया ।
प्रसादमगमन्मनांसि रजनीचरीणामपि
सुरा अपि दिवो ववर्षुरमिताः प्रसूनाञ्जलीः ॥ २१ ॥

द्रुतवि०—

तत उवाच समीरसुतो वचः । रघुपतिं प्रति यामि जवाच्छृणु ।
तव कृते प्रभुदर्शनमम्ब हे । सपदि कारयितुं सुलभं शुभे ॥ २२ ॥

शालिनी०—

भूयो भूयो मातरं तां प्रणम्य । यातुं प्राभूदुद्यतो वायुपुत्रः ।
मातश्चित्ते धैर्यमीषद्धरस्व । इत्युक्त्वाऽसावुत्पपातान्तरिक्षे ॥ २३ ॥

पञ्चचा०—

ततः प्रणम्य राघवं जगाद वातजो वचः
समुत्सुका प्रियाऽस्ति ते विलोकितुं पदद्वयम् ।
तदाऽऽदिशद्रघूत्तमः सुदीर्घमुच्छ्वसन्वचः
विभीषणं समानयेति सुष्ठु भूषितां प्रियाम् ॥ २४ ॥

---

प्रार्थना करती हैं। अपनी सुरक्षा के लिये मेरी स्तुति करती हैं। अतः हे हनुमान, ये राक्षसियाँ कदापि दण्ड पाने लायक नहीं हैं ॥ २० ॥

तब हनुमानजी बहुत प्रसन्न होकर बोले' रघुनाथजी की प्रिया इस प्रकार दयालु क्यों न होगी ?' राक्षसियों के चित्त भी बड़े प्रसन्न हुए ! देवताओं ने भी आकाश से फूलों की अंजलियों पर अंजलियाँ समर्पित कीं ॥ २१ ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी सीताजी से बोले 'हे कल्याण प्रद माताजी अब मैं आपके लिये अविलंब प्रभुदर्शन की व्यवस्था कराने के लिये शीघ्र ही प्रभु के पास जा रहा हुँ ॥ २२ ॥

सीताजी को बारम्बार प्रणाम करके हनुमानजी जाने के लिये तयार हो गये हे माताजी ! थोड़ी देर आप धैर्य धारण कीजिये ऐसा कहकर वे आकाश में उछल पड़े ॥ २३ ॥

फिर शीघ्र ही रामचन्द्रजी के पास आकर नमस्कार कर हनुमानजी बोले 'हे प्रभो ! आपकी प्रिया आपके चरणों का दर्शन करने के लिये उत्सुक हैं। तब

शार्दू०—

तत्पश्चात्समलङ्कृता जनकजा रक्षोऽधिपेनानघा
आनीताऽग्नि परीक्षिता च विबुधैः सर्वैर्मुहुः शंसिता ।
श्रद्धावद्भिरथेक्षिता कपिवरै रामस्य पार्श्वे पुनः
आसीना मुदितेक्षिता हनुमता प्राप्तं च सौख्यं भृशम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे हनूमतः सीतां प्रति रावणवधसमाचारश्रावणं, सीताया दयार्द्रहृदयत्वस्य प्रदर्शनं, सीतारामयोर्मिलनात्सुखानुभवनञ्चेति द्वितीयः सर्गः ॥ २ ॥



---

रामचन्द्रजी ने दीर्घ निःश्वास छोड़कर विभीषण को आदेश दिया कि 'हे मित्र ! आप मेरी प्रिया को वस्त्राभूषणों से युक्त कर ले आइये ॥ २४ ॥

तत्पश्चात् विभीषण द्वारा वस्त्राभूषणों से सत्कृत करके लाई गई, अग्नि में परीक्षित होकर निष्पाप सिद्ध हुई, सभी देवताओं द्वारा प्रशंसा की गई, श्रद्धायुक्त वानरों द्वारा देखी गई तथा अन्त में रामचन्द्रजी के पार्श्व में बैठी हुई प्रमुदित सीताजी को देखकर हनुमानजी ने अत्यन्त सुख प्राप्त किया ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्याप्रस्थान कुंज के अन्तर्गत हनुमानजी का सीताजी को रावण वध का समाचार सुनाना, सीता के दयार्द्र हृदय का प्रदर्शन करना, सीताजी तथा रामचन्द्रजी के मिलन से सुख का अनुभव करना, वर्णन करके दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ २ ॥



# अथ तृतीयः सर्गः

पञ्चचा०—

विभीषणेन पूजितः समीरजस्तु शम्भुवत्
निरीक्ष्य तत्प्लवङ्गमा विमृश्य कर्म मारुतेः ।
शिवः स एव भावनां प्रचक्रिरे सुनिश्चिताम्
समार्चिषू रघूत्तमस्य पश्यतोऽपि ते क्वचित् ॥ १ ॥

पञ्चचा०—

तदाऽवदन्प्लवङ्गमा यदस्ति नीचसेवनम्
प्रभोश्च ते च कुर्म आञ्जनेय नः कपीन्वद ।
महात्मना त्वया शिवेन नीचसेवनं कृतम्
प्रपश्यतां न आञ्जनेय नोचितं कदापि तत् ॥ २ ॥

पञ्चचा०—

बलात्परन्तु भक्तितः खरारिसेवनञ्च तैः
हृतं कथञ्चिदेवमाञ्जनेयतः शनैः शनैः ।
अतः शशाक नो स सेवितुं प्रभुं यथा पुरा
बभूव चिन्तितस्तदा कृषीय किं व्यचिन्तयत् ॥ ३ ॥

---

विभीषण ने हनुमानजी का शिवजी के समान पूजन किया यह देखकर तथा हनुमानजी के किये हुये अमानुष कार्यों को सोचकर कुछ श्रद्धालु वानरों ने ही शिव हैं ऐसी निश्चित भावना की तथा उन्हें शिव समझकर अज्ञानवश कभी-कभी उन्होंने रामचन्द्रजी के सामने भी उनका समादर किया ॥ १ ॥

वे वानर उनसे बोले 'हे अजना पुत्र ! प्रभु की तथा आपकी जो भी नीच सेवा टहल होगी, उसे आप हमसे कहिये, हम करेंगे । महान् आत्मा आप शिव ने हम लोगों के देखते प्रभु की नीच सेवा की, यह कदापि उचित नहीं है ।' ॥ २ ॥

धीरे-धीरे उन वानरों ने श्रद्धायुक्त होने से थोड़ो जबरदस्ती से ही कुछ रामचन्द्रजी की सेवाओं को हनुमानजी से छीन लिया । अतः हनुमानजी पहले जैसी प्रभु की सेवा नहीं कर पाते थे । वे बड़े चिन्तित रहने लगे कि अब मुझे क्या करना चाहिये ? ॥ ३ ॥

मन्दाक्रा०—

तावद्रामः सहकपिवरैर्ऋक्षरक्षोभिरेतु
लङ्कापुर्या अवधनगरीमुद्यतो भ्रातृरत्या ।
आरुह्याभूदसुरपतिना प्रस्तुतं पुष्पयानम्
आसीत्त्वेकः पवनतनयश्चिन्तितः कोशकार्यैः ॥ ४ ॥

पञ्चचा०—

चचाल पुष्पकं तदा शनैः शनैर्दिवः पथा
अदर्शयत्प्रभुः प्रियां स्ववामभङ्गमास्थिताम् ।
रणस्थलं यथा यथाऽभवद्रणो जगाद तत्
पराक्रमं जगाद चापि वानरैः कृतं रणे ॥ ५ ॥

मालिनी०—

तदुपरि रणलीलां प्रावदद्रामचन्द्रः
पवनसुतकृता या श्रावयन्भूमिकन्याम् ।
निज हृदि न नदन्तुः किन्तु येऽमर्षयुक्ताः
किमपि न च विवक्तुं तेऽशकन्प्रेक्ष्य रामम् ॥ ६ ॥

उपजा०—

रामेच्छयाऽवातरदब्धिपारं । भूमौ विमानं मुनिभिस्तु दृष्टम् ।
समागतास्ते त्वरयाब्धितीरे । विलोकितुं राममनन्तशौर्यम् ॥ ७ ॥

---

तब तक रामचन्द्रजी वानर, भालू तथा राक्षसों के साथ विभीषण द्वारा लाये गये पुष्पक यान में बैठकर अयोध्या जाने के लिये तैयार हो गये। ( सभी प्रसन्न थे ) परन्तु अकेले हनुमानजी वानरों के कार्यों से चिन्तित थे ॥ ४ ॥

धीरे-धीरे पुष्पक विमान आकाश मार्ग से चल पड़ा। प्रभु अपने वामांग में बैठी हुई सीताजी को रणक्षेत्र दिखाने लगे तथा रण कैसे हुआ यह बताने लगे। वानरों ने जैसा पराक्रम किया वह भी सब सीताजी को उन्होंने बताया ॥ ५ ॥

तत्पश्चात् रामचन्द्रजी ने सीताजी को सुनाते हुए हनुमानजी के किये हुए युद्ध का वर्णन किया। जो अमर्षयुक्त वानर थे वे उससे प्रसन्न नहीं हुए, परन्तु रामचन्द्रजी को देखकर वे वाद-विवाद नहीं कर पाये ॥ ६ ॥

जब विमान ने समुद्र पार किया तब रामचन्द्रजी की इच्छा से वह नीचे उतरा। जब मुनियों ने विमान को उतरते हुए देखा तो वे अनन्त शौर्यवान् रामचन्द्रजी को देखने के लिये शीघ्रतासे समुद्र के किनारे आये ॥ ७ ॥

शार्दू०—

ऊचे राममसौ मुनीश्वरगणो दिष्ट्या हतो रावणः
सीता चापि सुरक्षिता सुरगणैः प्राप्ता त्वया हे प्रभो ।
युद्धे नैव मृतः प्लवङ्गमवरो ह्येकोऽपि चित्रं भृशम्
दुष्टाः किन्तु हतास्त्वया रघुपते ज्ञात्वा प्रसन्ना वयम् ॥ ८ ॥

उपजा०—

उवाच रामो मुनिसत्तमाँस्तान् । कृतो मया विप्रवधो रणेऽस्मिन् ।
तत्पापशान्त्यै करवाण्यहं किम् । ब्रूध्वं विनिश्चित्य निजं सुमन्त्रम् ॥९॥

शालिनी०—

ऊचुः सर्वे सर्वसामर्थ्यवाँस्त्वम् । पापं पुण्यं नैव किञ्चित्प्रभो ते ।
पृच्छा चेत्ते मानुषं भावमेत्य । प्रायश्चित्तं तत्र शम्भोः प्रतिष्ठा ॥१०॥

पञ्चचा०—

ततोऽवदद्रघूत्तमः प्रयाहि मारुते जवात्
तथा हि लाहि दिव्यलिङ्गमीश्वरस्य सत्वरम् ।
करेण मेऽत्र सुप्रतिष्ठितं भविष्यति द्विजाः
यथाऽऽदिशन्ति कार्यमेव तद्धि याहि सत्वरम् ॥ ११ ॥

---

वे मुनि रामचन्द्रजी से बोले—'बड़े हर्ष की बात है कि रावण मारा गया तथा देवताओं द्वारा सुरक्षित सीता को आपने प्राप्त किया। युद्ध में एक भी वानर नहीं मरा लेकिन सभी दुष्ट राक्षसों को आपने मारा यह विचित्र बात जानकर हम लोग बड़े प्रसन्न हैं'। ॥ ८ ॥

तब उन मुनिवरों से रामचन्द्रजी बोले—'हे मुनिवरों! इस रण में मैंने ब्राह्मणों का वध किया है, उस पाप की शान्ति के लिये मुझे क्या करना चाहिये? इस विषय में आप लोग निश्चित विचार कर कुछ सलाह दीजिये ॥ ९ ॥

तब वे मुनि बोले 'हे रामचन्द्रजी! आप सर्वसामर्थ्यवान् हैं। आपके लिये न पाप है, न पुण्य। यदि आप मनुष्य भाव की दृष्टि से पूछते हैं तो उसके लिये शिवप्रतिष्ठा करना ही प्रायश्चित्त है ॥ १० ॥

तब रामचन्द्रजी हनुमानजी से बोले—'हे हनुमानजी! तुम शीघ्र ही चले जाओ तथा शंकर भगवान् का लिङ्ग ले आओ। वह मेरे द्वारा यहीं पर प्रतिष्ठित होगा। ब्राह्मण जो आदेश देते हैं वहीं करना चाहिये, अतः शीघ्र ही चले जाओ ॥ ११ ॥

उपजा०—

ततोऽञ्जनानन्दन ऐच्छिवाद्रिम् । लातुं शिवाद्रेः शिवलिङ्गमेकम् ।
परन्तु तस्मिन्नभवद्विलम्बः । नैवागमद्वायुसुतो जवी यः ॥१२॥

उपजा०—

निर्धारिता विप्रगणेन वेला । समागता किन्तु न लिङ्गमासीत् ।
ततो रमानिर्मितलिङ्गमेव । संस्थापयामास रघूत्तमोऽतः ॥१३॥

द्रुतवि०—

रघुपतिस्तु ननाम नुनाव च । शशिधरः प्रकटोऽभवदम्बरे ।
गिरिजया सह हृष्टमना भृशम् । वरमदाद्रघुनाथधियेप्सितम् ॥ १४ ॥

शिख०—

ततोऽव्यक्ति यातो रघुपतिनुतो भालनयनः
हनूमाँस्तत्पश्चात्करकमलयो लिङ्गयुगलम् ।
गृहीत्वोपायातः कुपितवदभूत्प्रेक्ष्य सकलम्
प्लवङ्गाः शेषश्च जनकतनया चापि जहसुः ॥ १५ ॥

शार्दू०—

क्रुद्धोऽभूद्धनुमाँस्तताड चरणाभ्यां तत्र पृथ्वीतलम्
मग्नौ तच्चरणौ परं क्षितितले वेगेन तत्पादयोः ।

---

तब हनुमानजी शीघ्र ही एक शिव लिङ्ग लाने के लिये कैलाश चले गये। लेकिन उनको आने में विलम्ब हो गया। यद्यपि हनुमानजी वेगवान् थे, परन्तु वे समय पर नहीं आये ॥ १२ ॥

ब्राह्मणों ने जो मुहुर्त निश्चित किया था, वह मुहुर्त आ पहुँचा, परन्तु लिङ्ग का पता नहीं था। तब सीताजी के हाथ से बना हुआ लिङ्ग ही रामचन्द्रजी ने वहाँ स्थापित किया ॥ १३ ॥

रामचन्द्रजी ने लिङ्ग को नमस्कार करके स्तुति की तब अत्यन्त प्रसन्न होकर पार्वतीजी सहित शिवजी आकाश में प्रकट हुए तथा उन्होंने रामचन्द्रजी को इच्छित वर दिया ॥ १४ ॥

जब रामचन्द्रजी द्वारा स्तुति किये हुए शिवजी अन्तर्धान हो गये तब हनुमानजी अपने दोनों हाथों में दो लिङ्ग लेकर आ गये। तथा वह सम्पूर्ण दृश्य देखकर अत्यन्त कुपित हो गये। उनको कुपित देखकर वानर, लक्ष्मण तथा सीताजी भी सबके सब हँसने लगे ॥ १५ ॥

उन्मत्तः प्रललाप सम्प्रति मया व्यर्थः श्रमः कारितः
कः प्राप्तः प्रभुणापि मे बलवतः कृत्वोपहासं निधिः ॥ १६ ॥

उपजा०—

नापश्यमीशं सदयं शिवाद्रौ । आराधनाऽभूदत एव कार्या ।
तथैव नीतः समयोऽधिको मे । प्राभूद्विलम्बो मम कोऽपराधः ॥ १७ ॥

पञ्चचा०—

उवाच तं रघूत्तमः कपीन्द्र सौम्यतामिहि
स्थितिं समीक्ष्य बालुकामयं मयैव पूजितम् ।
अतिक्रमोऽभविष्यदत्र चेदहं न पूजनम्
प्रतीक्षमाण आञ्जनेय चाकरिष्यमुत्सुकः ॥ १८ ॥

द्रुतवि०—

न च पृथक् हनुमँस्त्वमसि ब्रुवे । मदिति कोपयुतो भवसीह किम् ।
यदपि मत्कृतमस्ति समीरज । तदवगच्छ कृतं हनुमँस्त्वया ॥ १९ ॥

उपेन्द्र०—

तथापि कोपो न बभूव शान्तः । क्रुद्धोऽवदत्तं हनुमान्पुनश्च ।
लिङ्गद्वयं यत्नत आहरं यद् । द्वयस्य किं तस्य भविष्यतिद्राक् ॥ २० ॥

---

हनुमानजी का क्रोध और भी भड़क गया। उन्होंने अपने पैर पृथ्वी पर जोर से पटक दिये लेकिन उनके पैर के वेग से वे पृथ्वी में धँस गये। तब वे पागल के समान बोलने लगे। वे बोले—'इस समय मुझसे क्यों व्यर्थ ही श्रम कराया गया? प्रभु ने भी मुझ बलवान् का उपहास करके कौन-सी सम्पत्ति प्राप्त की? ॥ १६ ॥

दयालु शिवजी को मैंने कैलास पर नहीं देखा इसलिये मुझे उनकी आराधना करनी पड़ी। उसी आराधना ने मेरा बहुत-सा समय ले लिया और मुझे विलम्ब हुआ। इसमें मेरा क्या अपराध है?' ॥ १७ ॥

रामचन्द्रजी हनुमानजी से बोले 'हे कपि श्रेष्ठ! शान्त हो जाओ। परिस्थिति को देखकर ही मैंने यह बालू का लिङ्ग स्थापित किया है। उत्सुक होकर मैं यदि तुम्हारी प्रतीक्षा करता हुआ पूजन नहीं करता, तो मुहुर्त का अतिक्रमण हो जाता ॥ १८ ॥

हे हनुमान्! सुनो! तुम मुझसे पृथक् नहीं हो, फिर ऐसे क्रोधयुक्त क्यों हो जाते हो? जो कुछ मैंने किया है उसे तुमने ही किया है, ऐसा समझो ॥ १९ ॥

लेकिन हनुमानजी का क्रोध शान्त नहीं हुआ, वे क्रोध में ही रामचन्द्रजी

उपजा०—

उवाच शान्तो रघुनन्दनस्तम् । न वीर किञ्चिद्विकृतं तवात्र ।
उत्पाटयेदं रजसस्तु लिङ्गम् । अत्रैव लिङ्गं तव पूजयामि ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

स्वपुच्छेन कोपी हनूमान्समन्तात्
प्रजग्राह लिङ्गं सुरक्ताक्षियुग्मः ।
अशक्तोऽभवच्चालनायोद्यतोऽपि
ततः कोपवान्पूर्णशक्त्योद्यतोऽभूत ॥ २२ ॥

शार्दू०—

लिङ्गोत्पाटनतत्परस्य सहसा पुच्छं गतं भग्नताम्
वेगात्तेन पपात वायुतनयो भूमौ तदा मूर्च्छितः ।
सर्वे सञ्जहसुर्बभूव हनुमान्यत्नेन मूर्च्छोत्थितः
तद्वन्नष्टमदो बभूव हनुमाञ्छान्तश्च स्वस्थस्तथा ॥ २३ ॥

उपजा०—

तमेवमुत्थापितमीक्षमाणाः । ऋक्षाः प्लवङ्गा व्यमृशन्स्वचित्ते ।
नैषोऽस्ति शम्भुर्हनुमान्परन्तु । अस्मादृशो वानर एव कश्चित् ॥ २४ ॥

---

से बोले—'बड़े परिश्रम से मैंने जो दोनों लिङ्ग लाये हैं आखिर उनका क्या होगा ?' ॥ २० ॥

रामचन्द्रजी उनसे शान्तिपूर्वक बोले, 'हे वीर तुम्हारा कुछ भी बिगड़ा नहीं है। यह बालू का ही तो लिङ्ग है इसे उखाड़ डालो ! मैं इसी स्थान पर तुम्हारा लाया हुआ लिङ्ग स्थापित करूँगा ॥ २१ ॥

क्रोध के मारे हनुमानजी के दोनों नेत्र अत्यन्त रक्तवर्ण हो गये थे। उन्होंने क्रोधावेश में ही अपने पूँछ से लिङ्ग को चारों तरफ से लपेट लिया। लेकिन वे उसे हिलाने में भी असमर्थ हुए। तब क्रोधयुक्त हनुमानजी ने अपनी पूरी शक्ति लगाई ॥ २२ ॥

परन्तु लिङ्ग के उखाड़ने में लगे हनुमानजी की पूँछ टूट गई और हनुमानजी धड़ाम से एक तरफ भूमि पर गिर गये और मूर्च्छित हो गये। सभी लोग फिर हँसे। हनुमानजी बहुत यत्न करने पर मूर्च्छा से जाग पाये। उस समय उनका गर्व नष्ट हो चुका था और वे शान्त तथा स्वस्थ हो गये थे ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

भवेच्छङ्करो रामदासः किमर्थम् । परेषां हि हास्याय कोपोऽस्य मोघः ।
तदाऽमर्षिणस्तत्र कृत्वाऽट्टहासम् । भृशं दर्शयाञ्चक्रिरे हर्षवृद्धिम् ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे रामेश्वरप्रतिष्ठा
हनुमल्लीलाक्रोधश्चेति तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥



---

प्रयत्नों से मूर्च्छा से उठे हुए हनुमानजी को देखकर वानर और भालू मन में सोचने लगे कि यह हनुमान् शंकर-वंकर नहीं है, बल्कि हम जैसा ही एक वानर मात्र है ॥ २४ ॥

भगवान् शंकर रामचन्द्रजी के दास क्यों होते ? और उनका निर्बल क्रोध दूसरों की हँसी का कारण क्यों होता ? उस समय कुछ अमर्ष युक्त वानरों ने जोर से अट्टहास करके अपना हर्ष प्रकट किया ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्याप्रस्थान कुञ्ज के अन्तर्गत
रामेश्वर प्रतिष्ठा तथा हनुमानजी का लीला क्रोध वर्णन करके
तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



# अथ चतुर्थः सर्गः

उपजा०—

पुनः पुना रामपदे प्रणम्य । उवाच शान्तो हनुमान्प्रसन्नः ।
नुवन्प्रभुं संसदि वानराणाम् । सम्पश्यतां वै हसताश्च चित्ते ॥ १ ॥

शार्दू०—

निर्लेपं निरुपाधिमीश्वरमजं शुद्धं विभुं निर्गुणम्
ध्येयं निर्मलयोगिनां विरहितं त्वां देशकालादिकैः ।
गोविप्रोन्नतिकारकं सुपरमं धर्मोन्नतेः कारणम्
वन्दे त्वां जनरक्षकं जनहितं लीलावपुर्धारिणम् ॥ २ ॥

शार्दू०—

मत्स्यं वा मनुरक्षकं जलनिधौ भूधारकं कच्छपम्
वेदोद्धारकृतं वराहवपुषं प्रह्लाददेवं हरिम् ।
त्वां वैरोचनिसत्कृतं परशुरामं क्षात्रवंशान्तकम्
वन्दे रावणशासकं मम मदस्योत्सादकं हृत्पतिम् ॥ ३ ॥

---

शान्त और प्रसन्न हनुमानजी बारंबार रामचन्द्रजी के चरणों में प्रणाम करके रामचन्द्रजी की स्तुति करने लगे। उस समय वह वानरों की सभा मन ही मन हँसती हुई उन्हीं को देख रही थी ॥ १ ॥

हनुमानजी बोले—'संसार से अलिप्त, उपाधि रहित, ईश्वर, अजन्मा, शुद्ध, व्यापक, गुणरहित, निष्पाप योगियों के ध्येय, देशकालादिकों से रहित, गोब्राह्मणों की उन्नति करनेवाले सर्वश्रेष्ठ, धर्मोन्नतिके कारण, भक्तों की रक्षा करने वाले तथा भक्तों के हित के लिये लीला से शरीर धारण करने वाले आपको मैं नमस्कार करता हूँ ॥ २ ॥

मनु की रक्षा करने वाले मत्स्य स्वरुप, समुद्र में पृथ्वी को धारण करने वाले कच्छप स्वरूप, वेदों का उद्धार करनेवाले वराह स्वरूप, प्रह्लाद के देव नृसिंह स्वरूप, बलिद्वार सत्कार प्राप्त वामन स्वरूप, क्षत्रियवंश नष्ट करने वाले परशुराम स्वरूप, रावण का शमन करने वाले तथा मेरे गर्व को उखाड़ फेकने वाले मेरे हृदयेश रामचन्द्रस्वरूप आपको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ३ ॥

शार्दू०—

कृष्णं बुद्धमधर्मिभारहरणं कल्किं नतोऽस्मीश्वरम्
व्यासं चाश्वगलं पृथुञ्च कपिलं धन्वन्तरिं नारदम् ।
हंसं दत्तमथर्षभं नरमथो नारायणं मोहिनीम्
वन्दे त्वां सनकादिवेदवपुषं यज्ञं गजोद्धारकम् ॥ ४ ॥

भुजङ्ग०—

नमो विश्वधात्र्यै ममाऽप्यम्बिकायै। अभिन्नादिशक्त्यै खरारेः पुनश्च ।
पुनर्नः शिशुभ्यस्तु सर्वप्रदात्र्यै । तथा स्नेहदृष्ट्या किरन्त्यै कृपां स्वाम् ॥५॥

भुजङ्ग०—

नमस्ते प्रभो भक्तकल्याणकारिन् । विनष्टो मदो मे दयालो कृतोऽद्य ।
पुनर्मां प्रभो शार्ङ्गधन्वन् क्षमस्व । सदा देव ते नीचसेवां कृषीय ॥६॥

स्वागता०—

तं तथा गतमदं निजगाद । राघवः स्मितमुखस्तु कपीन्द्रम् ।
स्थापयात्र हनुमन्निजहस्तात् । लिङ्गमेकमित उत्तरभागे ॥ ७ ॥

---

कृष्णस्वरूप, बुद्धस्वरूप, अधर्मियों का भार हरण करने वाले कल्किस्वरूप आप ईश्वर को मैं प्रणाम करता हूँ। व्यास, हयग्रीव, पृथु, कपिल, धन्वन्तरि, नारद, हंस, दत्तात्रेय, ऋषभदेव, नरनारायण, मोहिनी, सनकादि चतुष्टय, यज्ञ पुरुष तथा गजेन्द्र का उद्धार करने वाले हरि आदि अवतार धारण करने वाले आपको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ४ ॥

विश्व को धारण करने वाली रामचन्द्रजी की अभिन्न शक्ति, हम सब शिशुओं को सब कुछ देने वाली तथा स्नेह दृष्टि से अपनी कृपा को वितरित करने वाली मेरी माताजी को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ५ ॥

भक्तों का कल्याण करने वाले दयालु प्रभो, आज आपने मेरा गर्व नष्ट कर दिया। हे शार्ङ्गधनुष धारण करनेवाले प्रभो ! मेरे अपराध क्षमा करें। हे देव ! मैं आपकी नीच सेवा करता रहूँ ॥ ६ ॥

हनुमानजी को गर्वहीन देखकर किञ्चित् हँसते हुए उन्हें रामचन्द्रजी बोले—'हे हनुमान् ! तुम अपने हाथ से एक लिङ्ग यहाँ से उत्तर दिशा में स्थापित करो' ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—
हनुमदीश्वर एवममुष्य वै। भवतु नाम जने प्रथितं ब्रुवे।
त्वमपि गुप्तपदो न च पुच्छवान्। पवनपुत्र भवात्र सदा स्थितः ॥ ८ ॥

उपजा०—
हतास्त्वया ब्रह्मनिशाचराणां। यथा मया रौद्ररणे समूहाः।
तत्पापशान्त्यै त्वमपि स्वनाम्नः। लिङ्गं हनूमन्निह पूजयैकम् ॥ ९ ॥

उपजा०—
अनर्चितं स्थास्यति यद् द्वितीयम्। भूमण्डले मारुतपुत्र सत्यम्।
आगत्य भूमौ पुनरेव तत्तु। संस्थापयिष्यामि भविष्यतीति ॥१०॥

उपजा०—
स्पृष्ट्वैव रामस्तु पुनश्च पुच्छम्। चक्रे त्वखण्डं प्रथमं यथाऽऽसीत्।
अनुगृहीतोऽभवदाञ्जनेयः। रामस्य पादौ प्रणमन्मुहुश्च ॥११॥

पञ्चचा०—
बभूव लिङ्गपूजनं कृतं यदा हनूमता
तदैव वै बभार दिव्यतामदश्चिरन्तनीम्।

---

और उसका हनुमदीश्वर यह नाम जगत् में प्रसिद्ध हो। तुम भी गुप्त पाद तथा पुच्छरहित विग्रह में अपनी सदैव स्थिति यहाँ करो ॥ ८ ॥

जैसे मैंने इस घोर युद्ध में ब्रह्म राक्षसों को मारा है, वैसे ही तुमने भी मारा है। उस पापशान्ति के लिये तुम भी अपने नाम के लिङ्ग की यहाँ पूजा करो ॥ ९ ॥

और जो दूसरा लिङ्ग है वह बहुत समय तक अनर्चित ही रहेगा। मैं सत्य कहता हूँ कि भविष्य में जब मैं भूतल पर आऊँगा तो उसकी प्रतिष्ठा करूँगा ॥ १० ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी की पूँछ को केवल छूकर रामचन्द्रजी ने फिर पहले जैसा कर दिया। रामचन्द्रजी के दोनों चरणों में प्रणाम करने वाले हनुमानजी अनुगृहीत हो गये ॥ ११ ॥

जब हनुमानजी लिंग पूजन कर चुके उसी समय उस लिंग ने दिव्यता धारण की। अत्यन्त आनन्द को बिखेरते हुए वे अद्भुत जगदीश्वर अत्यन्त शोभा पाने लगे। जो भक्तों पर कृपा करने वाले हनुमदीश्वर हुए। उस हनुमदीश्वर नामक

बभौ भृशं किरन्प्रमोदमद्भुतो जनेश्वरः
बभूव यो हनूमदीश्वरः कृपाकरो जने ॥ १२ ॥

आर्या०—

रामेणापि नुतोऽसौ हनूमदीश्वर उमापतेर्लिंगम् ।
पुनरायातो व्यक्तिं शिवस्तु पुनरैत्स्वगन्तव्यम् ॥ १३ ॥

वसन्त०—

साक्षाच्छिवः पवनजो निजलिङ्गमेत्र
लातुं गतः शिवगिरिं नटवज्जवेन ।
तत्रास्ति तर्क्यमभवत्स कथं विलम्बी
तत्कारणं शृणुत यत्परमादरेण ॥ १४ ॥

वसन्त०—

कस्मान्मदो हनुमति स्वयमीश्वरो यः
रामेण तस्य शमनं ह्यभवत्कथं तद् ।
भग्नं बभूव सहसा कथमस्य पुच्छम्
तत्कारणं शृणुत यत्परमादरेण ॥ १५ ॥

द्रुतवि०—

कपिषु शङ्करता प्रथिताऽभवत् । कपिवरैरत एव सुभक्तितः ।
अपहृतं हनुमत्प्रभुसेवनम् । रघुपतिं न शशाक स सेवितुम् ॥ १६ ॥

---

शिव लिंग की स्तुति रामचन्द्रजी ने भी की । तब शिवजी फिर प्रकट हुए और फिर ( अदृश्य होकर ) अपने गन्तव्य स्थान को चले गये । हनुमदीश्वरबन्धः ॥ १२-१३ ॥

सज्जनों ! हनुमानजी साक्षात् शिव ही हैं । फिर वे अपना ही लिङ्ग लाने के लिये नट के समान बड़े वेग से कैलाश क्यों गये ? और वहाँ उन्हें देर क्यों हुआ ? यह वीचारणीय बात है । इसका जो कारण है उसे आदर के साथ सुनिये ॥ १४ ॥

जो स्वयं ईश्वर है उन्हें गर्व कहाँ से हुआ ? तथा रामचन्द्रजी द्वारा उसका शमन कैसे हुआ ? स्वयं ईश्वर की पूँछ कैसे टूट गई ? इसका जो कारण है उसे आदर के साथ सुनिये ॥ १५ ॥

हनुमानजी का शंकरत्त्व वानरों में प्रसिद्ध हुआ । अतः वानरों ने श्रद्धा से उनकी कुछ प्रभु सेवा छीन ली । उससे वे रामचन्द्रजी की सेवा नहीं कर सके ॥ १६ ॥




हनुमदीश्वरबन्धः।

अयोध्याप्रस्थानकुञ्जे चतुर्थे सर्गे
द्वादशस्त्रयोदशश्च श्लोकौ।

उपजा० —

तस्तार मायामत एव गूढाम् । साक्षाच्छिवो मारुतिरप्रमेयः ।
साभूत्कृतार्था यशसे खरारेः । दातुं प्रभोर्मारुतये सुसेवाम् ॥ १७ ॥

शार्दू० —

साक्षाच्छङ्कर एव वायुतनयो येषां दृढा धारणा
हस्तक्षेप इहास्य कर्मणि शुभो नो नेति तेऽचिन्तयन् ।
जहुस्ते न हनूमतः किमपि कार्यं रामसेवान्वितम्
किन्त्वन्येऽल्पधियोऽहरन्त हनुमत्कार्यं कथञ्चित्तदा ॥ १८ ॥

वसन्त० —

तेषां धियो हनुमता दृढमाययैव
सम्मोहिताः पवनजो न शिवो व्यमाक्षुः ।
प्राप्ता पुनर्हनुमता निजरामसेवा
सम्मोहितैः कपिवरैरितरैरलिप्ता ॥ १९ ॥

शार्दू० —

रामस्यापि दयालुता सुविदिता प्राभूज्जने तेन हि
प्राभूद्रामकथासु निश्चितमिदं वैचित्र्यवृद्धिस्ततः ।

---

इसी लिये अनुपम हनुमानजीने, जो साक्षात् शिव ही हैं। अपनी अत्यन्त गूढ माया का विस्तार किया। वह माया रामचन्द्रजी के यश के लिये तथा हनुमान जी को पूर्ववत् प्रभु सेवा प्राप्त करने के लिये अमोघ सिद्ध हुई ॥ १७ ॥

हनुमानजी साक्षात् शिवजी ही हैं ऐसी जिनकी दृढ़ धारण थी, उन्होंने सोचा कि इनकी क्रियाओं में हमारा हस्तक्षेप अच्छा नहीं है। अतः उन्होंने हनुमानजी का रामसेवायुक्त कोई भी कार्य हरण नहीं किया। लेकिन जिन अल्प बुद्धि वानरों ने उनके कुछ कार्य का हरण किया था उनकी बुद्धियाँ हनुमानजीने अपनी जबरदस्त माया से मोहित की तथा उन्हीं वानरोंने समझा कि हनुमान शिव नहीं है। इस प्रकार अन्य सम्मोहित वानरों से अछिप्त ऐसी अपनी प्रभु सेवा हनुमानजी ने प्राप्त की ॥ १८ ॥ १९ ॥

उससे रामचन्द्रजी की भी दयालुता जगत् में प्रसिद्ध हुई तथा राम की चरित कथाओं में विलक्षणता भी आ गई। हनुमानजी की जबरदस्त माया वृथा

माया या तु हनूमतो बलवती यायात्कथं मोघताम्
तस्याः कर्म निरीक्ष्य मारुतिरभूत् हृष्टो भृशं स्वात्मनि ॥ २० ॥

द्रुतवि०—
रघुवरो मनसा व्यमृशत्तदा । मम कृते हनुमानकरोद् बृहत् ।
अनुपमं च तथा परमोज्ज्वलम् । सुयश उत्करणं शुभचिन्तकः ॥ २१ ॥

द्रुतवि०—
मम कृतेऽस्त्युचितं प्रतिपादनम् । परमयं वरतामिह नेच्छति ।
विनतसेवकवत्स्थितिमिच्छति । इति विचिन्त्य ततो निजगाद सः ॥२२॥

शार्दू०—
यैर्लोके न समर्थितो हनुमता संस्थापितो विग्रहः
लप्स्यन्ते न कदापि पूजनफलं रामेश्वरस्यास्य ते ।
तस्मादेव हनूमदीश्वरसमर्चाऽऽवश्यका प्राभवत्
तस्थौ तत्र पुनर्यथा प्रभुवचः प्रीत्या हनूमानपि ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—
कलौ चाप्यसौ मारुतेर्विग्रहोऽर्च्यः । स्थितो गुप्तपादस्तथा छिन्नपुच्छः ।
यशोवर्धयन्रामचन्द्रस्य लोके । सुसम्पूज्यते श्रद्धया रामभक्तैः ॥२४॥

---

कैसे हो सकती है ? उसका वह कार्य देखकर हनुमानजी मनही मन बड़े प्रसन्न हुए ॥ २० ॥

रामचन्द्रजी ने मन में सोचा मेरे शुभ चिन्तक हनुमानजी ने मेरे लिये अनुपम तथा अत्यन्त उज्ज्वल यशस्त्याग किया है ॥ २१ ॥

मेरे लिये वही उचित है कि मैं उनके यशका प्रतिपादन करूँ । लेकिन ये श्रेष्ठता नहीं चाहते हैं किन्तु नम्र सेवक के समान ही रहना चाहता है, इस प्रकार सोचकर वे बोले ॥ २२ ॥

जिन्होंने हनुमान के स्थापित किये लिंग का पूजन नहीं किया है उनको इस रामेश्वर के पूजन का फल नहीं मिलेगा । तभी से हनुमदीश्वर की पूजा आवश्यक हो गई । और हनुमानजी भी रामचन्द्रजी की आज्ञानुसार वहाँ पुच्छहीन तथा गुप्त पाद विग्रह में स्थित हो गये ॥ २३ ॥

कलियुग में भी वह हनुमानजी का पूजनीय विग्रह रामचन्द्रजी का यश बढ़ाता हुआ स्थित है । तथा रामभक्तों द्वारा श्रद्धा से पूजित होता है ॥ २४ ॥

शार्दू०—

सेवायां रघुनन्दनस्य हनुमांश्चक्रे त्वदो नाटकम्
तज्ज्ञातं न जना विना कतिपयैः केनापि चित्रं न तद् ।
मायां तस्य दुरत्ययां जगति को ज्ञातुं क्षमस्तेन सा
अध्यारोप्य निराकृताऽपि विदिता प्राभूज्जने दासता ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे हनूमतो लीला नाटकं नाम चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥



---

रामचन्द्रजी की सेवा के लिये हनुमानजी ने वह नाटक दिखाया। वह कुछ ही लोगों को छोड़कर किसी ने भी नहीं जाना। हनुमानजी की माया बड़ी दुस्तर है। उसी माया के कारण ही प्रतिपादन करके निराकृत करने पर भी लोक में उनकी दासता ही प्रसिद्ध हो गई ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या प्रस्थानकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी का लीलानाटक कहकर चौथा सर्गसमाप्त हुआ ॥ ४ ॥



# अथ पञ्चमः सर्गः

स्वागता०—

स्थापितो हनुमदीश्वर एवम । सज्जनाः हनुमता भृणुतोर्ध्वम् ।
पुष्पकं पुनरथोऽम्बरमार्गात् । प्रस्थितं रघुपतेः पुरमेतुम् ।। १ ।।

द्रुतवि०—

अवततार कपीशपुरे पुनः । नगरवासिन उत्सुकतायुताः ।
समपतन्निव दीर्घबुभुक्षिताः । रघुपतिं हनुमन्तमपीक्षितुम् ।। २ ।।

भुजङ्ग०—

चरैः शुश्रुवुस्तेऽखिलं युद्धवृत्तम् । महत्पौरुषं वायुपुत्रस्य चापि ।
अतो विस्मयाविष्टचित्ताः समस्ताः । अपश्यन्हनूमन्तमुत्फुल्लनेत्राः ।। ३ ।।

उपजा०—

रामश्च सीतां पुनराञ्जनेयं । सम्बन्धिनः स्वांश्च समीक्ष्य सर्वे ।
प्रसन्नचित्ता अभवन्प्लवङ्गाः । वृद्धाश्च बालाश्च युवासमाजः ।।४।।

शालिनी०—

किष्किन्धायां वानरेशस्य पुर्याम् । स्थेयं नासीद्दीर्घकालं परन्तु ।
लुब्धाः कीशा दर्शनार्थं समस्ताः । रुध्वाऽतिष्ठन्प्रेमिणो यानमार्गम् ।।५।।

---

सज्जनों। हनुमानजी ने इस प्रकार हनुमदीश्वर लिंग स्थापित किया। तत्पश्चात् पुष्पक विमान अयोध्या जाने के लिये पुनः आकाश मार्ग से चल पड़ा ।। १ ।।

फिर वह विमान किष्किन्धा में उतर गया। वहाँ के अत्यन्त उत्सुकतायुक्त नगरवासी रामचन्द्रजी का तथा हनुमानजी का दर्शन करने के लिये ऐसे टूट पड़े जैसे कई दिन के भूखे हों ।। २ ।।

गुप्त चरों द्वारा उन्होंने सम्पूर्ण युद्धवृत्त जान लिया था तथा हनुमानजी का महान् पराक्रम भी जान लिया था। और इसीलिये वे विस्मयमुग्ध नेत्रों से हनुमानजी को देख रहे थे ।। ३ ।।

रामचन्द्रजी सीताजी हनुमानजी तथा अपने अपने सम्बन्धियों को देखकर वृद्ध युवा तथा बाल सभी किष्किन्धा के नागरिक बड़े प्रसन्न हो रहे थे ।। ४ ।।

पञ्चचा०—

शनैश्चचाल पुष्पकं दिवञ्जाम नागराः
प्लवङ्गमा अलोकयन्सुदुःखिनो भृशं तदा ।
हनूमतस्तु सङ्गतस्ततर्प नैव कोऽप्यतः
अदर्शनं न तस्य वै इयेष कोऽपि वानरः ॥ ६ ॥

वसन्त०—

गत्वाऽभवन्नभसि तीव्रजवं विमानम्
पप्रच्छ मारुतसुतो रघुनाथमेवम् ।
इच्छामि हे कमलनेत्र विलोकितुं मे
मातुः पदे कुरु कृपां भगवन्कृपालो ॥ ७ ॥

उपजा०—

गृहात्प्रभोऽहं गतवानयोध्याम् । बाल्ये वयस्येव तथाऽद्य यावत् ।
अम्बां न पश्चादमिलं कदापि । तीव्रोत्सुकोऽहं पददर्शनार्थम् ॥ ८ ॥

उपजा०—

तस्मिन्भविष्यामि कृपाजलाब्धे । अवेहि सत्यं न भृशं विलम्बी ।
पश्येव यानं शृणु तीव्रवेगात् । शीघ्रं मिलिष्यामि न काऽपि शङ्का ॥९॥

---

सुग्रीव की राजधानी किष्किन्धा में अधिक समय रुकना नहीं था परन्तु दर्शन के लोभी प्रेमी वानर विमान का मार्ग रोककर खड़े हो गये थे ॥ ५ ॥

धीरे धीरे पुष्पक विमान चल पड़ा और फिर आकाश में उड़ गया। अत्यन्त दुःखी नगरवासी वानर उसे देखते ही रह गये। हनुमानजी के संग से उनकी तृप्ति नहीं हुई थी इसलिये उनका जाना कोई भी वानर चाहता नहीं था ॥ ६ ॥

विमान जब आकाश में गया तो थोड़ी ही देर में उसका वेग बढ गया। तब हनुमानजी ने रामचन्द्रजी से पूछा 'हे कमल के समान नेत्र वाले प्रभो' मैं अपनी माता के चरणों का दर्शन करना चाहता हूँ। आप मुझपर कृपा करें ॥ ७ ॥

हे प्रभो, मैं बचपन में ही घर से अयोध्या को गया था तथा आजतक फिर कभी माताजी को मिला नहीं था अतः मैं उनके चरणों का दर्शन करने के लिये अत्यन्त लालायित हो रहा हूँ ॥ ८ ॥

हे कृपा सागर आप सच मान लीजिये कि उसमें मुझे देर नहीं लगेगी।

पृथ्वी०—

उवाच रघुनन्दनः शृणु कपे तवाम्बास्ति या
ममापि न मृषा ब्रुवे निखिलवानराणामपि ।
शुभाच्चरणदर्शनात्सपदि पावयिष्यामि वै
कदापि न च वञ्चितः पदनतेर्भविष्याम्यहम् ॥ १० ॥

उपजा०—

पुनः पुनर्वायुसुतो बभूव । रामाय नम्रो हृदि हर्षितश्च ।
रामाज्ञया काञ्चनपर्वतं तद् । यानं प्रयातुं तरसोत्पपात ॥ ११ ॥

स्वागता०—

अञ्जना कनकपर्वतशृङ्गे । स्वे गृहे सुविकला परमाऽऽसीत् ।
तां विहाय हनुमान्गतवान्प्राक् । शोकसागरतले विनिमग्नाम् ॥ १२ ॥

स्वागता०—

एष्यति ध्रुवमहो मम पुत्रः । दास्यते बहुसुखं स च मह्यम् ।
एवमेव मनसा विमृशन्ती । दीर्घकालमनघा किल निन्ये ॥ १३ ॥

---

अत्यन्त वेग से आकर मार्ग में ही मैं पुष्पक से आ मिलूँगा इसमें कोई शक नहीं है' ॥ ९ ॥

रामचन्द्रजी बोले 'हनुमानजी ! सुनो ! मैं झूठ नहीं बोलता हूँ । जो तुम्हारी माँ हैं वे मेरी भी माँ हैं, तथा सभी वानरों की माँ है । उनके चरणों के शुभ दर्शनों से मैं अपने को पवित्र करूँगा । मैं उनकी चरणवन्दना से कभी भी वंचित नहीं रहूँगा ॥ १० ॥

हनुमानजी ने हर्षातिरेक में रामचन्द्रजी के बारम्बार चरण छूए । तत्पश्चात् रामचन्द्रजी की आज्ञा से पुष्पक विमान काञ्चन पर्वत की तरफ जाने के लिये अति वेग से उड़ने लगा ॥ ११ ॥

उधर काञ्चन पर्वत के शिखर पर अञ्जना अपने घर में अत्यन्त बेचैन थी । उसको शोक समुद्र में डुबाकर कई वर्ष पहले ही हनुमानजी चले गये थे ॥ १२ ॥

मेरा पुत्र निश्चित ही आवेगा तथा अपने दर्शन से मुझे बहुत सुख देगा ऐसा ही विचार करनेवाली सरल स्वभाववाली बेचारी अञ्जनाने कड़े कष्ट से वह अत्यन्त दीर्घकाल बिताया था ॥ १३ ॥

स्वागता०—

गच्छतः शशिधरेण सहास्यम् । मारुतेरकलुषं मृगवत्तद् ।
अश्रुपूर्णनयने च तथैव । प्रेक्षणं च परिवृत्य मुहुस्तद् ॥ १४ ॥

स्वागता०—

व्यस्मरत्क्षणमसौ न कथञ्चित् । निद्रिताऽपि सहसा प्रवदन्ती ।
क्वासि हा ! हृदयखण्ड हनूमन् । नो शशाक शयितुं किल पश्चात् ॥१५॥

स्वागता०—

माधवं शशिधरञ्च नुवन्ती । देवता उडुगणांश्च तथैव ।
भूधरानपि सदा प्रणमन्ती । याचते स्म हनुमत्कुशलं सा ॥ १६ ॥

स्रग्धरा०—

पत्युः सेवा क्रमात्सा कथमपि भवितुं दुःखमुक्ता शशाक
यातोऽसौ युद्धभूमिं प्रियनिजदयितां दुःखमग्नां विहाय ।
सा रात्रावह्नि हित्वा सुखदहृदयजं नास्मरत्किञ्चिदन्यत्
तस्याः दुःखं तु दृष्ट्वा चरमचरमभूद्दुःखमग्नं समस्तम् ॥ १७ ॥

---

शिवजी के साथ जानेवाले बाल हनुमानजी का मृग के समान वह मुख मण्डल, उनकी वे अश्रुपूर्ण आँखें तथा उनका बार-बार मुड़ कर देखना अञ्जना को क्षणभर के लिये भी नहीं भूलता था। यहाँ तक कि सोती हुई वह 'हे हनुमान, तुम कहाँ हो ? ऐसा कहती हुई अचानक उठ जाती थी। और फिर वह सो नहीं पाती थी ॥ १४-१५ ॥

भगवान् विष्णु तथा भगवान् शिव को वह स्तुति करती थी। देवताओं को तथा तारागणों की भी स्तुति करती थी। पहाड़ों की भी हमेशा वन्दना करती थी। और अन्त में यही माँगती थी कि 'मेरा हनुमान् कुशल से रहे' ॥ १६ ॥

वह अपने पति कि सेवा में अपने को बसाकर कुछ अंश में उस दुःख से मुक्ति पा लेती थी। लेकिन वह भी अपनी प्रिय स्त्री को दुःख में डूबी छोड़कर युद्ध में गया था। अब वह दिन रात अपने प्राण प्यारे हनुमान को छोड़कर किसी भी अन्यका स्मरण नहीं करती थी। उसका वह बढ़ा हुआ दुःख देखकर समस्त चराचर जगत् दुःखी हो रहा था ॥ १७ ॥

वसन्त०—

किन्त्वद्य साऽनुभवति स्म हृदा प्रहर्षम्
जज्ञौ न तत्कथमसौ कृपणाऽऽर्तचित्ता ।
वामो भुजश्च नयनं स्फुरतः स्म वेगात्
स्वप्नं ददर्श च शुभं सुखदं निशायाम् ॥ १८ ॥

वसन्त०—

कच्चिन्न मे हृदयखण्ड उपैति माऽद्य
दातुं भृशं सुबहुलं सुखमम्बिकायै ।
इत्थं मुहुर्मनसि तत्किल चिन्तयन्ती
खे पर्वते च बहुवारमसावपश्यत् ॥ १९ ॥

उपजा०—

तदैव यानं दिवि पुष्पकाख्यम् । दिव्यं शुभं मञ्जु सुदर्शनीयम् ।
अव्यक्तरीत्या कनकाद्रिमैत्तद् । शशाक वेत्तुं न तदाऽञ्जनाऽपि ॥ २० ॥

उपजा०—

मन्दः सुगन्धश्च सुशीतलश्च । वायुर्ववौ वै त्रिविधः सुरम्यः ।
पुष्पाण्यकस्मान्नभसः किरत्तद् । अवातरत्पुष्पकमैक्षताम्बा ॥ २१ ॥

---

आज वह बड़े आनन्द का अनुभव कर रही थी। लेकिन उस आनन्द का कारण क्या है इसको वह बेचारी दुःखिनी नहीं जान पाई। बाईं भुजा में तथा बाएँ नेत्र में बारम्बार स्फुरण हो रहा था। रात में भी उसने बहुत अच्छा सपना देखा था ॥ १८ ॥

क्या माता को अत्यन्त सुख देने के लिये आज मेरा प्राणप्यारा हनुमान तो नहीं आ रहा है ? ऐसा ही चिन्तन करती हुई अंजना ने कई बार पर्वत पर तथा आकाश में आशाभरी नजरों से देखा ॥ १९ ॥

उसी समय पुष्पक नामक वह विमान हेमगिरि पर आ गया। वह रमणीय तथा सुखद होने से अत्यन्त मनोहर था। वह दिव्य विमान ऐसे अव्यक्त रीति से आया कि उसको अंजना भी नहीं जान पाई ॥ २० ॥

उसके उतरते समय पर्वतपर शीतल मन्द सुगन्ध वायु चलने लगी और आकाश में से पृथ्वीपर फूल बिखेरते हुए वह विमान हेमगिरिपर उतर गया। तब अञ्जना ने उसे देखा ॥ २१ ॥

स्वागता०—

पुष्पकञ्च समपश्यदथाम्बा । प्राभवत्सुचकिता मुदिता च ।
सन्ददर्श च तदा हनुमन्तम् । पुष्पकाच्च जवतोऽवतरन्तम् ॥ २२ ॥

हरिणी०—

सपदि शिशुवद्धावन्प्रीत्या गतो हनुमाँस्तदा
अभवदुरसि श्लिष्टस्तस्याः प्रदातुमसौ सुखम् ।
नयनयुगलं तस्या अश्रूण्यमुञ्चदहो भृशं
निरसरदमुष्या वात्सल्यात्पयोधरयोः पयः ॥ २३ ॥

हरिणी०—

सुतमिलनजं सौख्यं प्राप्नोदसौ विरहाकुला
चिरविरहिता प्राभून्माताञ्जना स्वसुताद्यतः ।
न हि सुखमदः शक्यं वक्तुं कदापि कवेर्गिरा
कथमहमदो वक्तुं शक्तो भवेयमकाव्यविद् ॥ २४ ॥

मालिनी०—

सुचिरविरहतप्तौ मातृवत्सावुभौ तौ
सपदि मिमिलतुर्यौ वानरेन्द्रैश्च दृष्टौ ।

---

पुष्पक को देखकर माता अंजना चकित तथा हर्षित हुई । उस समय उसने पुष्पक विमान से शीघ्रता से उतरते हुए हनुमानजी को भी देखा ॥ २२ ॥

अंजना को सुख देने के लिये हनुमानजी दौड़कर शीघ्रही अंजना के हृदय में एक शिशु के समान चिपक गये । अंजना के नेत्रों से अजस्र अश्रु प्रवाह चल पड़ा । तथा उसके दोनों स्तनों से उमड़ते हुए वात्सल्यके कारण दुग्ध निकलने लगा ॥ २३ ॥

हनुमानजी से अंजना बहुत दिन की बिछुड़ी हुई थी । उस विरह तप्त माताने पुत्र मिलन का सुख अनुभव किया । वह सुख कैसा था यह कहने में कवि की वाणी भी असमर्थ होगी फिर मेरे जैसा काव्य को न जानने वाला उसका वर्णन कर ही कैसे सकता है ? ॥ २४ ॥

अत्यन्त दीर्घकाल से बिछुड़े हुए वे माता और पुत्र मिल रहे थे उन्हें सब

यदपि जगति वात्सल्यं तथा मातृभक्तिः
युगपदभवदुच्चैस्तत्समावेशितं वा ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे पुष्पकस्य हेमगिरिं प्रतिगमनं हनुमतोऽञ्जनया सह मिलनञ्चेति पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥

---

वानर देख रहे थे। वानरों ने ऐसा अनुभव किया मानों सम्पूर्ण जगत् में जितनी मातृभक्ति है तथा जितना वात्सल्य है वह सब का सब वहाँ एक साथ एकत्रित हुआ है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या प्रस्थान कुञ्ज के अन्तर्गत पुष्पक का हेमगिरी पर जाना तथा हनुमानजी का माता के साथ मिलन वर्णन करके पाँचवा सर्ग समाप्त हुआ। ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठः सर्गः

उपजा०—

मोदं जनन्यै हनुमान्प्रयच्छन् । एवं समर्थः शिशुवद्बभूव ।
उवाच पश्चान्निजमातरं सः । समागतोऽस्ति प्रभुरम्ब साक्षात् ॥ १ ॥

वसन्त०—

ऋक्षेशशेषकटकेशनिशाचरेशैः
साकं प्रभुर्गृहमिहात्र समागतोऽस्ति ।
तावत्प्रभुः परिकरेण सहावतीर्य
पश्यन्नभूत्तनयमातृसमागमं तम् ॥ २ ॥

वसन्त०—

प्रीतेः सुतस्य विरतां सुसमाधितस्ताम्
सर्वो गतः सपदि नम्रतया समूहः ।
दृष्टवाऽञ्जनापि मुदिता नितरां बभूव
रामं च लुब्धनयना जनकात्मजाञ्च ॥ ३ ॥

वसन्त०—

यावन्न सा भवितुमैच्छदतीव हृष्टा
नम्रा प्रभुं किसलयाक्षमनन्तमाद्यम् ।

---

माता को सुख प्रदान करने के लिये समर्थ हनुमानजी इस प्रकार शिशु के समान हो गये थे। उसके बाद वे अपनी माता से बोले 'हे माताजी साक्षात् प्रभु आ गये हैं ॥ १ ॥

केवल अकेले प्रभु ही नहीं है बल्कि ऋक्षेश ( जाम्बवान् ) शेष ( लक्ष्मण ) कटकेश ( सुग्रीव ) निशाचरेश ( बिभीषण ) इत्यादि वीरों के साथ वे यहीं पर अपने घरपर आये हैं। तब तक इधर रामचन्द्रजी भी सभी समाज के साथ विमान से उतरकर उस मातापुत्र के मिलन को देख रहे थे ॥ २॥

पुत्रवात्सल्य की समाधि में से उत्थित हुई माताजी के पास रामचन्द्रजी आदि सभी समूह बड़ी नम्रता से गया। अंजना भी रामचन्द्रजी तथा सीताजी को देखकर अत्यन्त हर्षित हो गईं। उसके नेत्र उनके दर्शनों के लोभी हो रहे थे।

तावत्स्वयं रघुपतिः प्रणतो बभूव
व्याहृत्य नाम जनकस्य तदाऽञ्जनां तु ॥ ४ ॥

द्रुतवि०—
जनकजाऽपि ननाम पुनश्च ताम् । रघुपतेरनुजोऽप्यनमत्पुनः ।
दलमपि प्रणनाम पुनस्ततः । परिचयं हनुमानवदत्तदा ॥ ५ ॥

शालिनी०—
सुग्रीवस्यादेशतः केसरी प्राक् । किष्किन्धायामेव कीशेन्द्र आसीत् ।
तस्मादेवाशक्नुवन्सुष्ठु कर्तुं । एवं सर्वे दर्शनं ह्यञ्जनायाः ॥ ६ ॥

शार्दू०—
आनन्दाश्रुयुता जगाद वचनं माताऽञ्जना वानरान्
धन्याऽहं खलु संसृतौ कपिवरा माता प्रभोः प्राभवम् ।
यः सम्पूर्णचराचरस्य सविता त्राता तथा ध्वंसकः
ब्रूतेऽसौ जननीति मां नतशिरा मानं प्रयच्छन्नहो ॥ ७ ॥

स्वागता०—
अम्बिकोपकृतिरेवमशक्या । आनृणो भवति नैव सुतोऽतः ।
किन्त्वहो हनुमताऽनृणताऽऽप्ता । दर्शनं जगति कारयताऽस्य ॥ ८ ॥

---

अति हर्ष के कारण मुग्ध हुई अंजना को जब तक कमल के समान नेत्र वाले रामचन्द्रजी को प्रणाम करने का होश नहीं आया तब तक रामचन्द्रजी ने ही पिता का नाम लेकर अंजना को प्रणाम किया ॥ ३–४ ॥

फिर सीताजी ने भी प्रणाम किया तथा लक्ष्मणजी ने भी प्रणाम किया। इसी प्रकार सारे दल ने प्रणाम किया। हनुमानजी ने सबका परिचय बताया ॥५॥

सुग्रीव के आदेश से केसरी पहले ही किष्किन्धा में रुक गये थे। और इसी लिए सभी लोग भली भाँति अंजना का दर्शन कर सके थे ॥ ६ ॥

आँखों में आनन्दाश्रु भरकर माता अंजना वानरों से बोलीं, 'हे वानरों। संसार में मैं सचमुच धन्य हो गई क्योंकि मैं प्रभु की माता हो गई। अहो! जो सम्पूर्ण चराचर विश्व का उत्पत्ति कर्ता रक्षक तथा विनाशकारी है, वह नतमस्तक होकर मुझे मान देता हुआ माँ कहता है ॥ ७ ॥

पुत्र द्वारा माता का प्रत्युपकार असम्भव है। इसलिये पुत्र माता के ऋण से उऋण नहीं हो पाता है। परन्तु मुझे इसका दर्शन कराने वाले हनुमान ने विश्व-भर में आज ही वह उऋणता प्राप्त की ॥ ८ ॥

शार्दू०—

सत्यं वच्मि न कोऽपि मेऽस्ति हनुमान्रामस्तु धाता परः
विश्वाम्बा जनकात्मजाऽस्य जननी भारं वहन्ती त्वहम् ।
सेवां कर्तुमयं परौ स्वपितरौ प्राप्तस्त्विदानीमृतम्
चाञ्चल्यं परमस्य वीक्ष्य मनसा चिन्तां प्रकुर्वे सदा ।। ९ ।।

पृथ्वी०—

उवाच हनुमान्प्रभुः करुणयास्ति पूर्णः स्वयम्
त्रुटिं स्मरति नैव मे भवति वै कृपालुर्भृशम् ।
यथा रघुपतिस्तथा जनकजा कृपासागरा
कदापि कुपिता जने भवति नो वधार्हेष्वपि ।। १० ।।

पृथ्वी०—

तवैव यशसा जगद् हनुमताऽवदज्जाम्बवान्
अवेहि धवलीकृतं सुतवती सुमाताऽस्यतः ।
तवैव तनये स्थिते जलधिबन्धनं प्राभवत्
शशाक दशकन्धरं च समरे निहन्तुं प्रभुः ।। ११ ।।

शार्दू०—

श्रुत्वा तद्वचनं बभूव सहसा माताऽञ्जना स्तम्भिता
क्रुद्धास्या च तथैव सा पवनजं दूरं तदा प्राक्षिपत् ।

---

मैं सच कहती हूँ हनुमान, मेरा कोई भी नहीं है। सबसे बड़ा पालनकर्ता ( पिता ) तो राम ही हैं। और विश्व की माँ सीता ही इसकी माँ हैं, मैं तो केवल भार ढोनेवाली हूँ। और यह सत्य है कि अब यह अपने श्रेष्ठ माता पिता के पास पहुँच गया है। लेकिन इसकी चंचलता से मुझे बड़ी चिन्ता होती है ।। ९ ।।

हनुमानजी बोले 'प्रभु स्वयं करुणा से पूर्ण हैं वे मेरी गलतियों की तरफ ध्यान नहीं देते हैं तथा मुझपर बड़े कृपालु रहते हैं। जैसे रघुनाथजी हैं वैसे ही जनकजा भी कृपा की समुद्र ही हैं। वे तो मृत्युदण्ड के योग्य प्राणियों पर भी कभी भी कुपित नहीं होती हैं।' ।। १० ।।

जाम्बवान् बोला, 'हे माताजी आप के ही यश से हनुमानजी ने विश्व को प्रकाशित किया है इसलिये आपही पुत्रवती सुमाता हैं। आपके ही पुत्र के रहते समुद्र बन्धन हो पाया और प्रभु रावण को मार सके।' ।। ११ ।।

६५

ऊचे त्वं मम प्राभवः कुतनयो दुग्धं कृतं लज्जितम्
कृष्णं दर्शयितुं कथं स्ववदनं शक्तोऽभवो मातरम् ।। १२ ।।

शार्दू०—
कच्चिन्नैव विचिन्तितं कुमतिना माताऽपि किं वक्ष्यति
नाभून्नष्टमिदं कथं निजबलं सङ्गृह्णतस्ते वपुः ।
वा प्रागेव नपुंसकात्र न कथं गर्भच्युतः प्राभवः
शीघ्रं मत्पुरतो व्यपेहि विकृता मद्दुग्धकीर्तिस्त्वया ।। १३ ।।

शालिनी०—
क्रोधावेशाद्वेपमानां तदाम्बाम् । वक्तुं नान्यः कोऽपि किञ्चिच्छशाक ।
ऊचे नम्रः शान्तचित्तो हनूमान् । नत्वा मातुः पादपद्मेऽप्रमादी ।। १४ ।।

उपजा०—
त्वत्पादयोर्वै शपथेन यच्च । सत्यं ब्रुवे तच्छृणु मातरीषद् ।
दशाननानां शतकं न किञ्चित् । मन्ये रणे ते पयसः प्रभावात् ।। १५ ।।

पृथ्वी०—
दशाननवधोऽभविष्यदथ चेत्कराभ्यां मम
न मातरभविष्यदुन्नतयशाः प्रभुस्तेन वै ।

---

जाम्बवान् का वह वाक्य सुनकर माता अंजना एकदम स्तंभित सी हो गई। उसके मुख पर क्रोध झलकने लगा और उसने हनुमानजी को दूर झिड़क दिया तथा बोली, 'रे हनुमान्, तू तो मेरा कुपुत्र हुआ। तूने मेरे दूध को लजाया है। यह तेरा काला मुख तू अपनी माता को कैसे दिखा सका ? ।। १२ ।।

तुझ दुष्ट बुद्धि ने यह भी नहीं विचार किया कि मेरी माता क्या कहेगी ? अपने बल को चुरानेवाले तेरा यह शरीर उसी समय नष्ट क्यों नहीं हुआ ? अथवा अरे नपुंसक। तूँ पहले ही गर्भ से गिर क्यों नहीं गया ? जा जल्दी मेरे सामने से दूर हट जा। तूने मेरे दूध की कीर्तिको बट्टा लगा दिया ।। १३ ।।

इस प्रकार क्रोधावेश के कारण काँपती हुई माता अंजना को कोई भी कुछ कह नहीं सका। लेकिन अप्रमत्त तथा शान्तचित्त हनुमानजी माता के चरण छूकर विनम्रता से बोले ।। १४ ।।

हे माताजी ! आपके चरणों की शपथ खाकर मैं जो कुछ सत्य कहता हूँ उसे थोड़ा सुन लीजिये। आपके दूध के प्रभाव से मैं युद्ध भूमि में सैकड़ों रावणों को कुछ भी नहीं गिनता हूँ ।। १५ ।।

अहं तु लघुसेवको मम कृते सुयुक्ता जने
क्रिया खलु भवेद्यथा रघुपतेर्यशो विस्तृतम् ॥ १६ ॥

पृथ्वी०—

यथैव सहसाऽभवत्प्रकुपिताऽञ्जना सज्जना:
तथैव शममागता हनुमतः सुयुक्तोत्तरात् ।
उवाच शममागतां हनुमतोऽम्बिकां लक्ष्मणः
किमस्ति महदद्भुतं पयसि ते विशेषं वद ॥ १७ ॥

वसन्त०—

कौतूहलं मनसि मेऽस्ति भृशं विवृद्धम्
ज्ञातुं पयोऽमृतगुणं तव नोपमेयम् ।
विज्ञापयिष्य इतरान्यदि मन्यसे तद्
धाष्ट्र्यं क्षमस्व परमं वदतात्तदम्ब ॥ १८ ॥

उपजा०—

किञ्चिद्धसन्ती जननी जगाद । कुमार वाक्यं समयानुकूलम् ।
प्रवक्षि मन्ये न कदापि धाष्ट्र्यम् । पश्यन्तु सर्वे पयसोऽमृतत्त्वम् ॥१९॥

---

हे माताजी ! यदि मेरे हाथों रावण मारा जाता तो उससे प्रभु की यशश्री उन्नत नहीं होती, मैं तो छोटा सा सेवक हूँ। मेरे लिये वे ही क्रियाएँ उचित हैं जिनसे प्रभु का यश दूर तक फैले ॥ १६ ॥

जिस प्रकार शीघ्रता से माता अंजना आग बबूला हो गई थीं, हनुमानजी के युक्तियुक्त उत्तर के कारण उसी शीघ्रता से वह शान्त भी हो गईं। उस शान्त हुई माता अंजनासे लक्ष्मणजी बोले, 'माताजी ! आप के दूध में ऐसी कौन सी विशेष अद्भुत शक्ति है ? ॥ १७ ॥

आपके दूधरूप अमृत का अनुपम गुण जानने के लिये मेरे मन में महान् कौतूहल हो रहा है। यदि आप उसे अन्य लोगों को बताने लायक समझती हों तो उसे कहिये । आप मेरी बहुत बड़ी ढीठता को क्षमा करें॥ १८ ॥

किञ्चित् हँसती हुई माता अंजना बोली, 'हे कुमार, तुम प्रसंग के अनुसार ही कह रहे हो। मैं इसे ढीठता नहीं समझती हूँ। अच्छा, अब सब लोग मेरे दूधका अमृतत्त्व देखें ॥ १९ ॥

शालिनी०—

इत्युक्त्वाऽनावृत्य मात्रा स्तनं स्वम्
हस्ताभ्यां सम्पीड्यनिस्सारितं तत् ।
दुग्धं दिव्यं वज्रकल्पं बलिष्ठम्
पार्श्वस्याद्रेः सानुनि प्राक्षिपत्तद् ॥ २० ॥

मालिनी०—

तडतडतडशब्दस्तत्र चोच्चैर्बभूवः
गिरिशिखरमगच्छद्भुग्नतां प्रेक्षितं तैः ।
सकलकपय उच्चैर्विस्मये संनिमग्नाः
जयति जयति माता ते जगर्जुर्नमन्तः ॥ २१ ॥

उपजा०—

कुमारदुग्धं सबलं ममेदम् । हनूमता पीतममोघमेवम् ।
जगाद माता प्रभवेद्धनूमान् । शक्तो दशास्यं न कथं निहन्तुम् ॥ २२ ॥

शार्दू०—

ऊचे तां हनुमान्प्रभोर्विरहितो भ्राताऽस्ति दुःखी भृशम्
सोऽप्यन्येऽपि तथैव सन्ति विकला द्रष्टुं प्रभुं सत्वरम् ।
आज्ञां देहि यथा प्रभुर्विरहितेभ्यः सुष्ठु यच्छेत्सुखम्
आयास्यामि जवात्स्मरिष्यसि यदा मातर्भविष्यत्यृतम् ॥ २३ ॥

---

ऐसा कहकर माता अंजना ने अपना स्तन आवरण रहित करके उसे दोनों हाथों से जोर से दबाया और वह वज्र के समान बलिष्ठ दिव्य दुग्ध बाहर निकालकर उसकी धारा समीपवर्ती पर्वत पर छोड़ी ॥ २० ॥

उस दूध की धारा पड़ते ही तड़ तड़ तड़ ऐसा जोर से शब्द हुआ और उस शब्द के साथ उन सभी ने देखा कि वह पर्वत शिखर भग्न हुआ । सभी वानर अथाह विस्मय में डूब गये । उन्होंने माताजी को प्रणाम करते हुए 'अंजना माता की जय' के नारे लगाये ॥ २१ ॥

अंजना बोली 'कुमार ! मेरा यही सबल और अमोघ दूध हनुमान ने पिया है । तब वह रावण को कैसे नहीं मार सकता ? ॥ २२ ॥

तब हनुमानजी बोले माताजी ! प्रभु के भाई प्रभु के विरह में अत्यन्त दुःखी रहते हैं वे तथा और भी प्रभु को शीघ्र ही देखने के लिये बेचैन हैं । अतः आप

वसन्त०—

घ्रात्वा ततः शिर उवाच हनूमतः सा
सेवस्व पुत्र रघुनाथपदारविन्दम् ।
हे भक्तवत्सल विभो त्वमपि क्षमस्व
कीशोचितां चपलतां यदि पुत्रतः स्यात् ।। २४ ।।

उपजा०—

एवं ब्रुवन्तीं प्रणिपत्य हृष्टाः। प्रतस्थिरे हेमगिरेः समस्ताः ।
मातुः प्रभावं पवनात्मजस्य । स्फीताञ्च भक्तिं मनसा स्मरन्तः ।।२५।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जेऽञ्जनायाः क्रोधो, हनूमता तच्छमनं हेमगिरेः प्रस्थानञ्चेति षष्ठः सर्गः ।। ६ ।।



---

आज्ञा दीजिये जिससे प्रभु उन दुःखियों को सुख प्रदान कर सकें। और जब भी भविष्य में आप मेरा स्मरण करेंगी उसी समय मैं आऊँगा यह सत्य है ।। २३ ।।

तब अंजना हनुमानजी का माथा सूँघकर बोली 'हे पुत्र! जाओ और इन रघुनाथजी के चरणों की सेवा करो।' तत्पश्चात् वह रामचन्द्रजी से बोलीं—'हे भक्तों पर कृपा करने वाले प्रभो, आप भी यदि वानरी स्वभाव के कारण हनुमान द्वारा कुछ चपलता हो तो उसे क्षमा कीजिये।। २४।।

इस प्रकार बोलती हुई अंजना को प्रणाम कर वे सब हर्षित होकर चल पड़े। अंजना का प्रभाव तथा हनुमानजी की अविरल भक्ति उन्हें विस्मृत नहीं होती थी।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्याप्रस्थान कुञ्ज के अन्तर्गत अंजना का क्रोध, हनुमानजी द्वारा उसका शमन तथा हेमगिरि से प्रस्थान कहकर छठाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। ६ ।।



# अथ सप्तमः सर्गः

इन्द्र०—

साक्षात्प्रभावं पयसोऽञ्जनायाः । दृष्ट्वा कपीन्द्राश्चकिता बभूवुः ।
येऽमर्षयुक्ताः कपयः परन्तु । दोलायमानां स्थितिमाप्नुवन्ते ॥१॥

उपजा०—

गच्छन्त आसन्रघुनायकेन । साकं परं नो स्थिरमानसास्ते ।
हनूमतः शाङ्करताऽस्ति नो वा । विचिन्तयन्तो न च शान्तिमायन् ॥२॥

उपजा०—

शेकुस्तु निष्क्रष्टुममो न किञ्चित् । सम्मोहिता मारुतिमाययैव ।
पृच्छाम कं विज्ञवरं समर्थम् । व्यचिन्तयन्ते कृपणाः प्लवङ्गाः ॥३॥

शिख०—

गतं यावद्यानं सुरसरिति तावद्रघुपतिः
प्रसन्नस्तद्वेगादवतर धरामादिशदद: ।
शुभे गङ्गातीरे ह्यवतरति तस्मिन्सति स वै
गतो भारद्वाजाश्रममनुगतैः साकमितरैः ॥ ४ ॥

---

अंजना के दूध का प्रभाव अपनी आँखों से देखकर वानर अत्यन्त चकित हुए थे। लेकिन जो अमर्षयुक्त वानर थे वे हनुमानजी के विषय में अपनी धारणा पर कभी स्थिर हो जाते थे कभी विचलित हो जाते थे ॥ १ ॥

वे रामचन्द्रजी के साथ जा रहे थे लेकिन उनके मन स्थिर नहीं थे। हनुमानजी शंकर हैं या नहीं ? इस विषय में वे निश्चित निष्कर्ष पर नहीं पहुँच पाये थे। अतः उन्हें शान्ति नहीं मिल रही थी ॥ २ ॥

हनुमानजी की माया से मोहित होने के कारण वे किसी निष्कर्ष पर नहीं पहुँच पाते थे अतः असमर्थ होकर वे सोचने लगे थे कि यह बात किस समर्थ विज्ञ-श्रेष्ठ से पूछी जाय ॥ ३ ॥

जब पुष्पक विमान गंगा किनारे गया तब उसके वेग से प्रसन्न हुए रामचन्द्र-जी ने उसे पृथ्वी पर उतरने का आदेश दिया। पवित्र गंगा किनारे विमान के उतरने पर रामचन्द्रजी सभी परिकर के साथ भरद्वाज आश्रम गये ॥ ४ ॥

मालिनी०—

अवतरति विमाने मारुतिं रामचन्द्रः
स्म वदति कपिसिंहं या ह्ययोध्यां जवेन ।
कुरु मम गुरुकार्यं नो त्वदन्येन कार्यम्
अविचलमतिमाँस्त्वं पश्य मद्भ्रातृभावम् ।। ५ ।।

मालिनी०—

यदि नरपतिपीठे तस्य वाञ्छा कपे स्यात्
पुनरपि वनवासं वीर यास्यामि शीघ्रम् ।
विकलहृदयवाँश्चेदीक्षमाणः स मां स्यात्
कुरु शमनममुष्य व्यग्रतायाः हनूमन् ।। ६ ।।

भुजङ्ग०—

अयोध्यामगच्छत्ततो वायुपुत्रः । प्रभोराज्ञयाऽऽकाशमार्गेण शीघ्रम् ।
खरारिर्भरद्वाजवासं जगाम । मुनिः प्राभवत्प्रेक्ष्य तं सुप्रसन्नः ।।७।।

स्रग्धरा०—

आतिथ्यं सुष्ठु चक्रे रघुकुलतिलकस्यात्मभावेन हृष्टः
ऋद्ध्या सिद्ध्या च सम्यक्स मुनिरकरोत्सुव्यवस्थां दलस्य ।

---

जब विमान उतर गया तब रामचन्द्रजी वानरों में सिंह हनुमानजी से बोले 'हे हनुमान, तुम शीघ्रही अयोध्या जाओ और मेरा एक अत्यन्त जिम्मेदारी का कार्य है उसे करो जो केवल तुम्हीं कर सकते हो। तुम्हारी बुद्धि सुस्थिर है तुम मेरे भाई भरत के भाव को देख लेना ।। ५ ।।

हे वीर यदि वह राज सिंहासन चाहता हो तो मैं शीघ्रही फिर वनवासको जाऊँगा और यदि वह मेरी बाट जोहता हुआ बेचैन हो तो मेरा समाचार बताकर उसकी व्यग्रता नष्ट कर दो ।। ६ ।।

रामचन्द्रजी की आज्ञा से हनुमानजी आकाश मार्ग से शीघ्र ही अयोध्या चले गये और रामचन्द्रजी भरद्वाज मुनि के आश्रम पर गये। भरद्वाज मुनि उन्हें देखकर बड़े प्रसन्न हुए ।। ७ ।।

तथा उन्होंने अत्यन्त हर्षित होकर आत्मभाव से रामचन्द्रजी का आतिथ्य किया फिर ऋद्धि सिद्धियों द्वारा सम्पूर्ण दल का भी भलीभाँति सत्कार किया।

स्थातव्यं तैर्न यावत्पवनतनय आयात्ययोध्यानगर्याः
तावत्ते हृष्टचित्ताः सकल कपिवरा बभ्रमुर्यत्र तत्र ॥ ८ ॥

स्रग्धरा०—

केचित्कीशा अपश्यन्नुटजगतमुनिं साधनाया निवृत्तम्
तेजःपुञ्जं तपस्यास्वविरतनिरतं सेवमानं विविक्तम् ।
सर्वज्ञं प्रेक्ष्य तं ते कतिपयकपयः श्रद्धया तत्र जग्मुः
वार्तां कांश्चिद्दयार्द्रोऽकुरुत स कपिभिः प्रेक्ष्य तान्रामदासान् ॥९॥

स्रग्धरा०—

प्रेक्ष्यामीषां समूहं ह्यपरकपिवरा आगतास्तत्र चैवम्
प्रायः सर्वं दलं तत्किल समुपययौ प्रेक्षितुं तं मुनीन्द्रम् ।
जज्ञौ रामोऽपि सर्वं ह्यपि निजपरिचर्यासु लग्नान्समस्तान्
ऋक्षेशं वानरेशं गजगयगवयांश्चावदत्तत्र गन्तुम् ॥ १० ॥

उपजा०—

तावद्भरद्वाजमुनिः सशेषः । श्रीरामसेवामकरोन्मनस्वी ।
सम्यक्स्वयं स्वैः सह योग्यशिष्यैः । यतो हनूमानभवद्विलम्बी ॥ ११ ॥

---

जबतक हनुमानजी अयोध्या नगरी से लौटकर नहीं आते हैं तबतक उन्हें वहीं पर रहना था । अतः वे वानर बड़े आनन्द से इधर उधर घूमने लगे ॥ ८ ॥

कुछ वानरों ने एक झोपड़ी में अपनी नित्य साधना से निवृत्त होकर बैठे हुए किसी मुनि को देखा । वे बड़े तेजःपुंज थे तथा एकान्त में रहकर हमेशा तपस्या में ही लगे रहते थे । उन सर्वज्ञ मुनि को देखकर कुछ वानर श्रद्धा से उनके पास गये । वे दयालु मुनि भी उन्हें रामचन्द्रजी के सेवक जानकर उनसे कुछ वार्ता करने लगे ॥ ९ ॥

उन वानरों को मुनि से बातें करते देख धीरे धीरे अन्य वानर भी वहाँ आने लगे । इस प्रकार प्रायः सभी दल उन मुनि को देखनेके लिये वहाँ उपस्थित हुआ । यह बात सर्वज्ञ रामचन्द्रजी भी जान गये तथा उन्होंने अपनी सेवा में लगे जाम्बवान् सुग्रीव गज गवय आदि सभी को वहाँ जाने के लिये प्रेरित किया ॥१०॥

तब तक रामचन्द्रजी की सेवा लक्ष्मणजी सहित मनस्वी भरद्वाज मुनि तथा उनके कुछ सुयोग्य शिष्यों ने भली भाँति सम्हाल ली । क्योंकि हनुमानजी को आने में विलम्ब हो रहा था ॥ ११ ॥

हरिणी०—

समुपविविशुः सर्वे तत्र प्लवङ्गवरास्तदा
पवनतनयं हित्वा तद्वद्विना रघुनन्दनौ ।
सदसि वदति स्मैवं कश्चित्कपिश्चतुरो वचः
नय मुनिवरास्माकं शङ्कां क्षयं कृपया प्रभो ॥ १२ ॥

शिख०—

बलेऽस्माकं कश्चिन्मुनिवर हनूमानिति कपिः
बले बुद्धौ सम्यक् सकलकपिवीरेषु स वरः ।
शिवं मत्वा केचित्प्रणतिमपि कुर्वन्ति कपयः
भवेत्सर्वं ज्ञातं मुनिवर समस्तञ्च भवता ॥ १३ ॥

उपेन्द्र०—

बले विवृद्धोऽस्मदसौ न शङ्का । यतोऽमुना दिव्यपयो निपीतम् ।
द्युलोकपेभ्यश्च वरानवाप । कथं बलिष्ठो न भवेद्धनूमान् ॥ १४ ॥

उपजा०—

परं शिवत्त्वं न हि माननीयम् । सिद्धं न तर्केण कदापि तत्तु ।
शिवः क्व रामस्य सुपूजनीयः । क्व रामसेवारत एष कीशः ॥ १५ ॥

---

उधर राम-लक्ष्मण तथा हनुमानजी से रहित वे सभी वानर मुनि के पास बैठे थे। उस सभा में अच्छा मौका पाकर एक चतुर वानर मुनि से बोला 'हे प्रभो, हमारी एक शंका है उसका आप निरसन कीजिये' ॥ १२ ॥

हे मुनिवर! हमारे दल में हनुमान् नामक एक वानर है। वह बल में तथा बुद्धि में सभी वानरों से भलीभाँति श्रेष्ठ है। उसको शिव समझकर कुछ वानर प्रणाम भी करने लगे हैं। आप सर्वज्ञ को यह सब ज्ञात ही होगा। १३ ॥

वह बल में हमसे अधिक बलवान् है इसमें कोई शंका नहीं है। क्योंकि उसने दिव्य दुग्ध पिया है और आकाशस्थ लोकपालों से वरदान भी प्राप्त किये हैं फिर वह सबसे बलवान क्यों न होगा? ॥ १४ ॥

लेकिन उसकी शिवता मानने लायक नहीं है। क्योंकि वह तर्क से सिद्ध नहीं होती है। कहाँ तो रामचन्द्रजी के भी पूज्य शिवजी और कहाँ यह रामचन्द्रजी की सेवा करने वाला वानर? ॥ १५ ॥

शार्दू०—

इन्द्रास्त्रात्कथमाहतोऽभवदसौ चेच्छङ्करः शैशवे
सर्वेशे सति सोऽभवद्वरनिधेर्लब्धा कथं लोकपैः ।
शप्तश्चापि कथं मुने द्विजवरैश्चेन्मारुतिः शङ्करः
ख्यातो वायुसुतो जने परमसौ शम्भुः कथं प्राभवत् ॥ १६ ॥

वसन्त०—

सूर्यात्पपाठ सकलं कथमीश्वरोऽसौ
कीशेश्वरं किल नमन्स कथं पुरारिः ।
प्रायाच्च वालिभयतः कृपणो वनं यः
तर्क्योऽस्ति तस्य शिवता नितरां मुनीन्द्र ॥ १७ ॥

शार्दू०—

सीतान्वेषणतत्पराः कपिवरा आसन्यदा व्याकुलाः
क्षुत्तृड्श्रान्तिभिराञ्जनेयसहिता याता तदा क्वशतां ।
तद्वद्यो हि तपस्विनीं क्षितिबिलान्निःसारणं प्रार्थयत्
कीशानामपि चात्मनः शशिधरः प्रोच्येत लोकैः कथम् ॥ १८ ॥

---

यदि वह शंकर है तो शिशु अवस्था में इन्द्र के वज्र से आहत क्यों हुआ ? सबका ईश्वर होने पर भी वह लोकपालों द्वारा वरनिधि प्राप्त क्यों हुआ ? और हे मुने, यदि हनुमान् शंकर है तो उसे ब्राह्मणों का शाप कैसे लगा ? उसकी वायुपुत्र करके लोक में प्रसिद्धि है फिर वह शंकर कैसे हुआ ? ॥ १६ ॥

जिसने सब कुछ सूर्य से पढ़ा, वह शंकर कैसे हो सकता है ? जो वानरेश को प्रणाम करता है वह शिव कैसा ? हे मुनीन्द्र, जो बाली के डर के मारे बेचारा बनकर वन में गया उसकी शिवता बिल्कुल शंकास्पद है ॥ १७ ॥

जब सीताजी को ढूंढ़ने वाला इस हनुमान सहित वानर समूह भूख-प्यास और थकावट से व्याकुल हुआ था, उस समय इसकी शिवता कहाँ गई थी ? उसी प्रकार जिसने अपने को तथा वानरों को बिल से बाहर निकालने के लिये तपस्विनी से प्रार्थना की उसको लोग शंकर कैसे कह सकते हैं ? ॥ १८ ॥

शालिनी०—

मूर्च्छाग्रस्तो राक्षसेशस्य मुष्टया । युद्धे प्राभूद्यः कथं शङ्करोऽसौ ।
भक्तः प्राभूद्रावणः शङ्करस्य । चक्रे युद्धं तेन साकं कथं तद् ॥१९॥

उपजा०—

विशेषमाश्चर्यमयं पुनस्तद् । कथं स लातुं निजलिङ्गमेव ।
यातः शिवोपासनया कथं तद् ! लब्धं बभूवाथ कथं विलम्बी ॥ २० ॥

उपजा० —

क्रोधः पुनस्तस्य सुतर्क्य एव । यन्मोघताया जहसुः समस्ताः ।
तत्पुच्छभङ्गश्च विमूढता च । पुनश्च तर्क्यं स्तवनं खरारेः ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

समर्थोऽसि सम्यङ्मुने संशयस्य
समुत्पाटने मूलतो दिव्यशक्त्या ।
मया जल्पितं नोचितं चेत्कृपालो
प्लवङ्गोऽस्मि मत्वा मुने तत्क्षमस्व ॥ २२ ॥

---

युद्ध में जो रावण के घूँसे से मूर्च्छित हुआ था वह कैसे शंकर हो सकता है ? रावण तो शिवजी का भक्त था, यदि यह शिव है तो इसने रावण के साथ क्यों युद्ध किया ? ॥ १९ ॥

और विशेष आश्चर्य की बात यह है कि वह अपना ही लिंग लाने के लिये कैलास कैसे गया ? और उसको पाने के लिये शिवोपासना क्यों करनी पड़ी ? और उसमें उसको देर क्यों हुई ? ॥ २० ॥

फिर उसका वह क्रोध भी विचारणीय है, जिसकी व्यर्थता से सभी लोग हँसे थे। उसकी पूँछ का टूटना, उसकी मूढ़ता, उसका किया वह रामचन्द्रजी का स्तवन सभी विचारणीय है ॥ २१ ॥

हे मुनीश्वर ! आप अपने दिव्य शक्ति से मेरे इस संशय को जड़से उखाड़ने में समर्थ हैं। यदि मेरा बकना उचित न हो तो हे कृपालो, मैं वानर हूँ ऐसा समझकर आप मुझे क्षमा कीजिये' ॥ २२ ॥

उपजा०—

अमर्षयुक्ता भयभाविताश्च । जिज्ञासवश्चापि विशिष्ट भक्ताः ।
विश्रुत्य वाक्यं मनसि प्रसन्नाः । तस्मै ददुस्ते बहुसाधुवादम् ।। २३ ।।

शालिनी०—

एवं प्रायः शङ्कमानाः समस्ताः । चित्ते स्वे न्यूनाधिकास्तारतम्यात् ।
किन्त्वासन्येऽमर्षयुक्ताः समस्ताः । शङ्कापङ्के ते विशेषेण मग्नाः ।।२४।।

उपजा०—

विश्रुत्य वाक्यं सहसा जहास । प्रसन्नचित्तो मुनिसत्तमोऽसौ ।
निमीलिताक्षश्च बभूव पश्चात् । स्मरन्हनूमज्जन गूढरूपम् ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रख्यानकुञ्जे रामस्य भरद्वाजाश्रमं प्रतिगमनं, हनूमतोऽयोध्यां प्रति प्रेषणम् कञ्चिन्मुनिवरं प्रति कपिवरस्य हनूमतः शिवत्त्वं सत्यं न वेति विषये पृच्छा चेति सप्तमः सर्गः ।।७।।



---

उन प्रश्नों को सुनकर जो अमर्षयुक्त थे, जो हनुमानजी से डरते थे, जो जिज्ञासु थे तथा जो हनुमानजी के विशेष भक्त थे वे सभी मन में प्रसन्न हुए और उन्होंने साधु साधु करके उसकी प्रशंसा की ।। २३ ।।

इस प्रकार प्रायः सभी मनही मन शंका करते थे। कोई अधिक तो कोई कम लेकिन जो अमर्षशील थे वे विशेष रूप से शंकारूप कीचड़ में फँसे हुए थे ।। २४ ।।

उस वानर के प्रश्नों को सुनकर वे मुनि श्रेष्ठ प्रसन्नता से हँस दिये और तत्पश्चात् उन्होंने हनुमानजी के सर्वसाधारण के लिये अत्यन्त गूढ़ ऐसे रूप का ध्यान करते हुए आँखे मीच ली ।। २५ ।।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या प्रख्यानकुञ्ज के अन्तर्गत रामचन्द्रजी का भरद्वाज मुनि के आश्रम को गमन, हनुमानजी को अयोध्या भेजना, तथा किसी मुनिवर को हनुमानजी का शिवत्त्व सत्य है या झूठ इस विषय में किसी वानर का प्रश्न कहकर सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।।७।।



# अथाष्टमः सर्गः

पृथ्वी०—

समाहितमना बभूव सहसा मुनिर्वानराः
जहुः प्रकृतिचञ्चला निजक्रिया यथा स्तम्भिताः ।
यदा स पुनरुत्थितः सपदि हृष्टरोमान्वितः
बभौ प्रमुदितो भृशं सुकृपया कपीन्प्रावदत् ॥ १ ॥

स्रग्धरा०—

कीशा लोकैः समस्तैर्यदि सहजधिया यस्य मायाऽवगम्या
किं तन्मायापतित्वं सकलनिजजनेभ्यो विशेषश्च तस्मिन् ।
सेन्द्रं साम्भोजयोनि प्लवगवर कृतं येन विश्वं विमुग्धम्
तन्मायाऽचिन्तनीया खलु जगति भवत्वेव गूढातिगूढा ॥ २ ॥

स्रग्धरा०—

ईशः शम्भुः स सत्यं निखिलभुवनपोऽस्त्याञ्जनेयोऽवयात
लीलास्तस्यावगन्तुं सुतरलमतिभिर्नो क्षमाःस्मो ब्रवीमि ।
तासां ज्ञप्त्यै किमर्थं कथमिति च वचो नैव युक्तं कदापि
तासामर्थः कपीन्द्राः पवनजकृपयैवावगन्तव्य एवम् ॥ ३ ॥

---

जब वे मुनिश्वर ध्यान में एकाग्रचित्त हुए तब वानर भी अपनी प्रकृति सिद्ध चंचल क्रियाएँ छोड़कर स्तम्भित के समान हो गये । जब वे मुनीश्वर ध्यानसे विरत हुए तब उन्हें रोमांच हो रहा था तथा वे बड़े हर्षित मालूम पड़े । तत्पश्चात् वे वानरों से बोले ॥ १ ॥

'हे वानरों ! यदि सभी लोग अपनी साधारण बुद्धि से जिसकी माया जान जायँ उसका मायापतित्व ही क्या है ? और उसमें अपने सभी जनों से विशेषता ही क्या रही ? जिसने इन्द्र सहित तथा ब्रह्माजी सहित यह समस्त विश्व मोहित किया है, उसकी माया अचिन्त्य तथा गुह्य से गुह्य होनी चाहिये ॥ २ ॥

वे अंजना के पुत्र हनुमानजी सम्पूर्ण भुवनों के पति शिवजी ही हैं इसे आप सत्य समझिये । मैं कहता हूँ कि अपनी चंचल बुद्धि द्वारा उनकी लीलाओं को

स्रग्धरा०—

केचिल्लीलाविलासा निखिलजनविनोदाय बोध्यास्तु सर्वैः
केचित्तर्केण बोध्या शृणुत किल कृतास्तेन हेतोर्विशेषात् ।
केचिद्देवैस्तु बोध्या न च मनुजगणैश्चर्मदृष्ट्या निबोध्याः
केचिन्नो सन्ति बोध्याः अपि सुरमतिभिर्देवदेवेश्वरस्य ॥ ४ ॥

स्रग्धरा०—

तर्केणामुष्यभावः कथमपि न कपीन्द्रा निबोध्योऽत एव
बालो नावैति यद्वन्निजजनककृतं नैव तत्कार्यभावम् ।
मिष्टान्नार्थं गतो वै किल मम जनको मत्कृते मन्यतेऽसौ
मिष्टान्नं चेन्न लब्धं निजपितरमुपालम्भते तद्वदेव ॥ ५ ॥

स्रग्धरा०—

दृश्यन्ते नाट्यमञ्चे ललितयुवतिवेषेणयुक्ताः पुमांसः
स्त्रीत्वं मिथ्यैव तेषां पवनतनयसेवाऽस्ति तद्वत्खरारेः ।

---

समझने के लिये हम लोग समर्थ नहीं हैं। उनकी जानकारी के लिये 'कैसे ? और क्यों ?' ये प्रश्न ठीक नहीं हैं। उन लीलाओं का तात्पर्य हनुमानजी की कृपा से ही समझने लायक है ॥ ३ ॥

उनके कुछ लीलाविलास सभी के रंजनार्थ किये गये हैं उन्हें सभी समझ सकते हैं। कुछ लीलाविलास किसी खास हेतु से किये गये हैं उन्हें तर्क से जाना जा सकता है। कुछ लीलाविलासों को देवता ही समझ सकते हैं, मनुष्य नहीं। तथा उन देवदेवश्वर के कुछ लीलाविलास ऐसे हैं जिन्हें देवता भी नहीं समझ सकते हैं ॥ ४ ॥

अतः केवल तर्क द्वारा उनका भाव कभी भी समझने लायक नहीं है। जैसे छोटा बालक अपने पिता के कार्यों को और कार्यों के भावों को नहीं जानता है। वह तो समझता है कि मेरे पिताजी मेरे लिये मिठाई लाने गये हैं। और यदि मिठाई नहीं मिली तो पिता को वह उलाहना देता है ( वैसी ही ये शंकाएँ हैं ) ॥ ५ ॥

देखिये नाट्य मंचपर पुरुष भी स्त्रियों का-सा सुन्दरवेष धारण किये दीखते हैं, उनका स्त्रीत्व मिथ्या ही है। इन हनुमानजीका रामचन्द्रजी की सेवा करना भी उसी प्रकार है। इन सब लीलाओं से हम लोगों के पाप नष्ट होते हैं तथा

दिव्या लीलाः समस्ताः प्रभवति मलहानिः प्रमोदश्च ताभ्यः
अस्मत्कल्याणकामौ कुरुत इति कृपां श्रद्धयैवास्ति वीक्ष्याः ॥ ६ ॥

उपजा० —
तस्येशता तर्कबलेन चापि । प्रकाशते सुष्ठु विवेचिता चेत् ।
अदोऽपि वक्ष्ये कपयः शृणुध्वम् । श्रव्यं सुपुण्यं हनुमच्छिवत्वम् ॥ ७ ॥

शिख०—
जटायुः सम्पातिः शृणुत रविमेतुं व्यवसितौ
परं दग्धौ यातुं न हि बलयुतौ तावशकताम् ।
कथं नेशोऽसौ स्याच्छिशु वयसि यः सूर्यमगमत्
मुखे क्षिप्तो भानुर्न तु रविमितः केवलमसौ ॥ ८ ॥

पृथ्वी०—
अहोऽस्य पदवेगतो गिरिरभूत्क्षितौ वेशितः
शिवः स न कथं सुरैः सुरवरैश्च दृष्टः स्मयात् ।
सुरेन्द्रमदमोचना अगणिताः अभूवन्पुरे
कथं शिवतया विना पवनजेन दग्धं पुरम् ॥ ९ ॥

---

प्रसन्नता मिलती है। अतः ये दोनों हम लोगों के कल्याण के लिए ही ऐसी कृपा कर रहे हैं। ये लीलाएँ हमको श्रद्धा से देखनी चाहिए ॥ ६ ॥

यदि अच्छी तरह से विवेचन किया जाय तो तर्कंकी सहायता से भी हनुमानजी की अत्यन्त पुण्यदायक तथा श्रवणामृतोपम शिवता स्पष्ट होती है। अब उसे मैं कहूँगा ॥ ७ ॥

जटायु और सम्पाति दोनों बलवान् सूर्य के पास जाने के लिये तैयार हो गये थे लेकिन जल गये नहीं जा सके। फिर जो शिशु अवस्था में ही सूर्य के पास गया वह शिव कैसे नहीं हो सकता है? और केवल सूर्य के पास ही नहीं गया था उसने सूर्य को मुख में भी डाल दिया था ॥ ८ ॥

अहो! जिनके पैरों के वेग से सम्पूर्ण पर्वत भूमि में धँस गया वे शिव कैसे नहीं होंगे? जिनको देवताओं ने तथा देवश्रेष्ठों ने भी आश्चर्य से देखा था। लंका में इन्द्र का मद चूर्ण करनेवाले अगणित वीर थे फिर उसी लंका को शिवता के बिना हनुमानजी ने कैसे जलाया? ॥ ९ ॥

उपजा०—

विना शिवत्वं कथमाञ्जनेयः। लातुं हिमाद्रेरभवत्समर्थः।

द्रोणाचलं तीव्रजवो निशायाम्। प्राणप्रदाता च रणेऽभवद्वः॥ १०॥

भुजङ्ग०—

न पातालपो रावणान्न्यूनशक्तिः। अभूत्तस्य सैन्यं यथा रावणस्य।

य एकोऽवधीत्तं ससैन्यं मुहूर्ते। कथं शङ्करो नास्ति वातात्मजोऽसौ॥११

शिख०—

स कर्तुं सम्मान्यं कुलिशमभवत्तेन विकलः

तथाऽऽसीद्भव्यं तज्जगति विदितं नाम हनुमान्।

वराणां सम्प्राप्तिः कुपितमुनिशापश्च कपयः

न चक्राते वृद्धिं कथमपि न हानिं हनुमतः॥ १२॥

शार्दू०—

शक्या नैव शिशोः कदापि मधुरा लीला समर्थे सति

तस्माल्लब्धुमिति ह्यबुद्धशिशुतां सत्यां वराणां श्रियाम्।

विप्राणां मतयोऽमुना सुपटुना शापाय सञ्चोदिताः

शक्तोऽभूदमुनैव सौख्यममितं दातुं पितृभ्यामसौ॥ १३॥

---

बिना शिवता के हनुमानजी ( रातोरात ) अत्यन्त वेग से द्रोणगिरि लाने में कैसे समर्थ हो सके। तथा उस कष्ट से वे आप लोगों के प्राणदाता कैसे बने ? ॥ १० ॥

अहिरावण का सम्पूर्ण बल रावण से कम नहीं था। उसका सैन्य भी रावण जैसा ही था उन सबको जिन अकेले ने एक मुहुर्त में ही मौत के घाट उतार दिया वे वायुपुत्र हनुमान कैसे शिव नहीं हैं ? वज्र को सम्मानित करने के लिये वे वज्र से विकल जैसे हो गये थे। उनका 'हनुमान्' यह नाम भी संसार में प्रसिद्ध होना था। वैसे तो वरों की प्राप्ति तथा कुपित मुनियों का शाप, न तो हनुमानजी की कोई वृद्धि कर सकते हैं और न हानि कर सकते हैं॥ ११-१२॥

समर्थ होने पर शिशुओं जैसी मधुर लीला सम्भव नहीं होती है। इसलिये वरश्रीके होने पर भी ( लोकदृष्टि से ) अबोध शिशुता प्राप्त करने के लिये, उन लीलापटु ने विप्रों की बुद्धि में वैसा शाप देने के लिये प्रेरणा की॥ १३॥

स्रग्धरा०—

केनासावुत्प्लवन्खे प्रतिरविमकथोऽनुगृहीतो वरेण
केनासौ बोधितोऽभूत्सकलकपिगणाह्वानकाले समर्थः ।
नैवासौ शापयुक्तो न च वरनिधितः शोभितोऽन्यैः कदाचित्
क्रीडञ्छम्भुः स्वयम्भुः स्थितिभवविलयैर्लीलया सोऽस्ति साक्षात् ॥ १४

भुजङ्ग०—

पठित्वा वसिष्ठाच्च नत्वाऽन्यवृद्धान्
कपीशञ्च लङ्केशमुक्त्वा स्वमित्रम् ।
निबद्धः पुनर्नागपाशे रणे यः
कथं रामचन्द्रो रमेशस्तथापि ॥ १५ ॥

भुजङ्ग०—

अकार्याच्च कार्याच्च लिप्तो न किञ्चित् । जने ईशवर्यो यतोऽसौ समर्थः ।
अकर्तुं च कर्तुं तथाऽन्यथच्च कर्तुम् । परं सङ्ग्रहार्थं जनानां प्रवृत्तः ॥१६॥

द्रुतवि०—

जगति सर्वकरः स तु यद्यपि । न हि करोति तथापि सदा तथा ।
अपि तु यद्भवितास्ति यदृच्छया । तदनुसारमसौ कुरुते भुवि ॥ १७ ॥

---

पहले पहल सूर्य की तरफ झपटने वाले हनुमानजी को किसने वर द्वारा अनुगृहीत किया था ? तथा सुग्रीव की आज्ञा से थोड़े ही समय में वानरों को बुलाते समय किसने उनको बोधन किया था ? न उनको किसी ने वर दिया था न शाप दिया था । वे तो सृष्टि की उत्पत्ति, स्थिति तथा लय के रूप में खेलने वाले साक्षात् स्वयंभू शंकर भगवान् ही हैं ॥ १४ ॥

जिन्होंने वसिष्ठ जी से शिक्षा पाई, जो अन्य वृद्धों को प्रणाम करते हैं, जो वानरेश सुग्रीव को तथा लंकेश विभीषण को मित्र कहते हैं, जो रण में नागपाश में बँध गये थे वे ही रामचन्द्रजी विष्णु कैसे हो गये ? ॥ १५ ॥

ईश-श्रेष्ठ हनुमानजी कभी भी कार्याकार्य से लिपायमान नहीं होते हैं क्योंकि वे कर्तुं अकर्तुं अन्यथाकर्तुं समर्थ हैं । लेकिन लोकसंग्रह के लिये ही उनकी प्रवृत्ति होती है ॥ १६ ॥

यद्यपि वे संसार में सब कुछ कर सकते हैं तो भी वे सदा ही वैसा नहीं करते हैं । होनी के अनुसार ही वे क्रियाएँ करते रहते हैं ॥ १७ ॥

भुजङ्ग०—

अतो वालिनः सूर्यसूनोर्हनूमान्
न रक्षां चकारेशतायां स सत्याम् ।
रणः स्याद्यदि प्राभविष्यत्स वध्यः
अतः शान्त आसीद्यतस्तन्न भव्यम् ॥ १८ ॥

शालिनी०—

यद्यैषिष्यद्विग्रहो मा भवेत्सः । शक्तः कश्चिन्नाभविष्यद्विकर्तुम् ।
भव्यं नासीत्किन्तु तद्वानरेन्द्राः । दृष्ट्वा भव्यं प्राचरद्वै तथाऽसौ ॥१९॥

भुजङ्ग०—

तथैवेशतायां स सत्याञ्चकार । न सीताप्रवृत्तेः कपीञ्ज्ञापनं प्राक् ।
पिपासाक्षुधाश्रान्तिभिर्दूयमानान् । परं गूढवत्सोऽपि सीदंश्चचार ॥२०॥

शिख०—

दले तस्मिन्नासन्कपिपतिचिता यूथपतयः
तथाऽमात्याः कीशाः क्वचिदपि न निम्नस्तरगतः ।
अमीषां सूक्ष्मा धीर्बलमपि पुराभूत्सुविदितम्
निरालस्यं तद्वत्कपिषु सुविशिष्टं स्मृतमभूत् ॥ २१ ॥

---

और इसीलिये हनुमानजी ने ईश्वरत्व होते हुए भी बाली से सुग्रीव की रक्षा नहीं की । क्योंकि यदि युद्ध होता तो बाली हनुमानजी का वध्य होता लेकिन वैसी होनी नहीं थी । अतः वे शान्त ही बने रहे ॥ १८ ॥

यदि वे इच्छा करते कि विग्रह न हो तो उनकी इच्छा के विपरीत कोई कुछ भी नहीं कर पाता । लेकिन हे वानरेन्द्रों ! वैसी होनी नहीं थी । होनी को देखकर उन्होंने वैसा ही आचरण किया ॥ १९ ॥

उसी प्रकार ईश्वरत्व के होने पर भी उन्होंने भूख-प्यास तथा थकान से परेशान हुए वानरों को पहले सीताजी का पता नहीं बताया था । और वे भी दुःख पाते हुए घूमते रहे ॥ २० ॥

उस दल में जो वानर सम्मिलित किये गये थे वे यूथपति तथा मन्त्री स्तर के ही थे । इससे निम्नस्तर का एक भी वानर नहीं था । उनकी, विद्या, बुद्धि, शक्ति तथा निरालस्य सम्पूर्ण कपियों में प्रख्यात था ॥ २१ ॥

शिख०—

परन्त्वालस्यात्ते तदुपरि बभूवुर्बलमदात्
निबद्धास्ते सर्वे स्मरमधुरपाशे दृढतया।
तपोऽमीभिर्व्याजात्पवनतनयोऽकारयदुत
अभूवन्ते युद्धे श्रमसहनदेहाः किल ततः ॥ २२ ॥

उपजा०—

साक्षाच्छिवोऽसौ जगदीश्वरोऽसौ
श्रीरामसेवास्वभवत्प्लवङ्गः ।
लीलापटुत्वान्नटवत्पृथिव्याम्
स्यात्कीदृशं शिक्षयितुं सुदास्यम् ॥ २३ ॥

वसन्त०—

इच्छत्यतः स शिवता न भवेत्प्रसिद्धा
श्रीरामसेवनमखण्डतया भवेच्च।
कुर्यात्ततः स कथमीश्वरतां प्रसिद्धाम्
कृच्छ्रे तथा गिरिबिले प्रवदन्तु कीशाः ॥ २४ ॥

---

लेकिन उसके पश्चात् आलस्य के कारण वे (प्रायः) सभी कामदेव के मधुर पाश में दृढ़ता से जकड़ गये थे। सीतान्वेषण के बहाने हनुमानजी ने उनसे कुछ तप कराया जिससे आगे हुए युद्ध में उनके शरीर युद्ध का श्रम सहन करने वाले हुए ॥ २२ ॥

हनुमानजी साक्षात् शिव हैं जगत् के इश्वर हैं। लेकिन अच्छा दास्य कैसे होना चाहिये इसकी जगत् को शिक्षा देने के लिये नटके समान अपनी लीला पटुता से वानर बने हैं। और रामचन्द्रजी को उन्होंने सेव्य बनाया ॥ २३ ॥

दास्य की शिक्षा के लिये ही वे चाहते हैं कि शिवत्व प्रसिद्ध न हो और रामचन्द्रजी की सेवा अबाधित रूप से चले। अब वानर लोग ही बतावें कि वे दुःख में तथा स्वयंप्रभावाले बिल में अपनी ईश्वरता कैसे प्रकट करते ? ॥ २४ ॥

शालिनी० —

कीशा ऋक्षा राक्षसाश्चापि सर्वे । शृण्वन्तोऽभूवन्मुनेर्भाषणं तद् ।
नो सन्दिग्धं ग्राह्यमन्यैश्च युक्तम् । प्रेम्णा शान्त्या श्रद्धया चापि भक्त्या ।२५

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे सर्वज्ञमुनेः कीशान्प्रति हनूमतः शङ्करताप्रतिपादनं नामाष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥



---

असंदिग्ध, युक्तियुक्त तथा सर्वथा ग्राह्य उस मुनीश्वर के भाषण को वे वानर, ऋक्ष, तथा राक्षस भी बड़े प्रेम से, शान्ति से श्रद्धा से तथा भक्ति से सुन रहे थे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या प्रस्थान कुञ्ज के अन्तर्गत सर्वज्ञ-मुनि का वानरों के प्रति हनुमानजी की शंकरता का प्रतिपादन कहकर आठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ८ ॥



# अथ नवमः सर्गः

उपजा०—

उवाच पश्चान्मुनिराट् प्लवङ्गान् । भूयः शृणुध्वं कपयो वचो मे ।
सुयुक्तियुक्तं न वृथाप्रलापम् । परन्तु गोप्यं न च तत्प्रकाश्यम् ॥ १ ॥

स्रग्धरा०—

आसीद्भक्तो विशिष्टो दशवदन उमाप्राणनाथस्य वित्त
सम्पूर्णे जीवने स्वे शशिधवलतनुः पूजितस्तेन शम्भुः ।
शङ्कर्ता देवदेवः करुणजलनिधिः ह्याशुतोषो महेशः
सद्गत्यै तस्य सेव्यः कथममरवरोऽसौ भवेन्नो सतर्कः ॥ २ ॥

स्रग्धरा०—

गन्तव्यः किन्तु रामो जलधरसदृशस्तस्य चान्ते बभूव
तस्माच्छम्भुर्दशास्यं कपितनुभृदकार्षीत्स्थितं योगमार्गे ।
आसक्तिं चाप्यहन्तां ह्यपहरति पुनर्लोभमोहौ स्म तुष्टः
युक्तः प्राभूद्दशास्यो रघुकुलतिलके सम्प्रवेष्टुं च तेन ॥ ३ ॥

---

तत्पश्चात् वे मुनीश्वर वानरों से बोले 'हे वानरों ! अब और भी एक बात सुनिये । वह युक्तियुक्त है वृथा बकबक नहीं है लेकिन उसे गुप्त ही रखिये किसी को बताइये मत ॥ १ ॥

उमा के प्राणपति भगवान शिव का रावण एक विशेष भक्त था । अपने संपूर्ण जीवन में उसने चन्द्रमा के समान श्वेतवर्णवाले, भक्तों का कल्याण करने वाले, करूणासमुद्र, शीघ्र प्रसन्न होने वाले, महान् ईश्वर शिवजी का पूजन किया था । ( थोड़ा सोचिये ) वे शिवजी रावण की सद्गति के लिये कैसे नहीं सतर्क होंगे ? ॥ २ ॥

लेकिन अन्त में रावण का गन्तव्य मेघ के समान वर्णवाले रामचन्द्रजी हुए । और इसी लिये सन्तुष्ट शिवजी ने ( अपने शिव रूप से न आकर ) वानर रूप से आकर उसकी अहन्ता आसक्ति, लोभ, मोह आदि का अपहरण कर उसे योग मार्ग में स्थित कर दिया । और उसी से रावण रामचन्द्रजी में प्रवेश करने लायक हो गया ॥ ३ ॥

द्रुतवि०—

यदपि वायुसुतोऽकुरुतेश्वरः । दशमुखस्य कृतेऽतिकृपाकरः ।

सपदि लम्भयितुं ननु राघवम् । दशमुखं किल हे कपिसत्तमाः ॥ ४ ॥

भुजङ्ग०—

प्लवङ्गैः कृतं तच्छिवत्वं प्रसिद्धम् । अमुष्येच्छया स्याददस्त्वप्रसिद्धम् ।

यतोऽभूत्स कीशः प्रभोः सेवनार्थम् । हृता चापि तद्रामसेवाप्लवङ्गैः ॥५॥

उपजा०—

केनाप्युपायेन भवेद्विनष्टम् । ख्यातं प्लवङ्गेषु च यच्छिवत्वम् ।

विचिन्त्य चेत्थं हनुमान्स्वमायाम् । लीलापटुश्चाप्यतनोद्बलिष्ठाम् ॥ ६ ॥

शार्दू०—

आदातुं निजलिङ्गमेव गमनं तस्मिन्विलम्बः पुनः

सोपालम्भवचः पुना रघुपतिं प्रोक्तं च कोपः कृतः ।

लिङ्गोत्पाटनकौशलेऽसफलता तत्पुच्छभङ्गस्तवः

सर्वेषां सुविमोहने हनुमतो मायां ध्रुवं वित्त ताम् ॥ ७ ॥

---

हे वानरश्रेष्ठों ! अत्यन्त कृपालु शिवजी ने वायुपुत्र हनुमान रूप में रावण के लिये जो कुछ किया वह रावण को रामचन्द्रजी में प्राप्त कराने के लिये ही किया ॥ ४ ॥

वानरों ने उनकी शिवता प्रसिद्ध की लेकिन उनकी इच्छा थी कि वह अप्रसिद्ध ही रहे क्योंकि वे प्रभुसेवा के लिये ही वानर हुए हैं। उनकी प्रभु सेवा भी वानरों ने छीन ली ॥ ५ ॥

हनुमानजी ने सोचा कि वानरों में जो मेरी शिवता प्रसिद्ध हुई है वह किसी उपाय से नष्ट हो और ऐसा ही सोचकर हनुमानजी ने अपनी बलिष्ठ माया फैला दी ॥ ६ ॥

अपना ही लिङ्ग लाने के लिये जाना, उसमें विलम्ब करना, रामचन्द्रजी को उलाहना भरे वाक्य बोलना, क्रोध करना, लिंग उखाड़ने में असफलता तथा पूँछ का टूटना यह सब निश्चित रूप से सभी को मोह में डालने के लिये उनकी माया ही समझिये ॥ ७ ॥

स्वागता०—
तत्परं मुनिवरेण सुचारु । प्रोक्तमीशचरितं समुदारम् ।
मोहिनीमनुगतस्य कपीन्द्रान् । वीर्यपातनममुष्य तथोक्तम् ॥ ८ ॥

शिख०—
जडो वीर्यांशो यो मदनदहनस्याकथगतेः
अभूज्जन्मस्थानं रजतकनकानां सुविदितम् ।
चिदंशं वै चित्त्वा सुरगणहितार्थं च मरुताऽ
ञ्जनायां तं क्षिप्त्वा जनकपदमाप्तं हनुमतः ॥ ९ ॥

इन्द्र ०—
प्रत्येककल्पे भुवनेश एवम् । भूत्वा हनूमान्कुरुते सुचारूम् ।
लीलां स्वकां लोकहितार्थमेव । गूढां तथा कल्मषनाशिनीं च ॥ १० ॥

शार्दू०—
कल्पेऽस्मिन्नपतच्छिवस्य कपयो रेतः पुरा धावतः
लीलायां किलमोहिनीमनु तदा प्राभूद्धनूमाँस्ततः ।
युष्माभिस्त्वखिलं श्रुतं हनुमतो वृत्तं समस्तैः परम्
प्राक्कल्पे स यथाऽऽगतः क्षितितलं तद्वै प्रवक्ष्येऽधुना ॥ ११ ॥

---

तत्पश्चात् उन मुनीश्वर ने मोहिनी के पीछे दौड़े हुए शिवजी का अत्यन्त उदार चरित उन वानरों को सुनाया तथा उनका वीर्य गिराना भी सुनाया ॥ ८ ॥

शिवजी के ( दिव्यातिदिव्य ) वीर्य का जो जड़ अंश था वह सुवर्ण तथा रजत के स्थानों ( खानों ) के रूप में संसार के काम आया यह ( भागवतादि ग्रन्थों से ) सुविदित है । तथा चेतन अंश जो था उसे ( शिवाज्ञा से ही ) वायु ने इकट्ठा कर दिया और समय पाकर उसको अंजना की कुक्षि में स्थापित करके हनुमानजी का पिता होने का सौभाग्य प्राप्त किया ॥ ९ ॥

प्रत्येक कल्प में भुवनेश शिवजी इस प्रकार हनुमान होकर लोकहित के लिये अपनी अत्यन्त सुन्दर गूढ़ तथा पापनाशक लीलाएँ करते हैं ॥ १० ॥

हे कपिवरों ! इस कल्प में मोहिनी के पीछे दौड़नेवाले शिवजी का वीर्य गिर गया था तथा उसी से हनुमानजी की उत्पत्ति हुई । वह वृत्त आपने भलीभाँति सुन ही लिया है । लेकिन अब मैं पिछले कल्प में हनुमानजी कैसे भूतल पर आये थे वह कहूँगा ॥ ११ ॥

पृथ्वी०—

तदाऽपि कृपयोऽन्वयात सकलाः प्रभोः सेवकाः
अभूद्दशरथः पिता रघुपतेर्यथा सम्प्रति ।
चकार स सुतेष्टियज्ञमभवद्धुताशस्तदा
करे सुतदपायसं सुकृपया गृहीत्वा स्थितः ॥ १२ ॥

स्वागता०—

पायसं दशरथाय ददौ सः । सोऽप्यऽददत वै महिषीभ्यः ।
तत्त्रिधा नृपवरस्तु विभज्य । अग्रहीषत मुदा तदमूश्च ॥ १३ ॥

वसन्त०—

प्राप्ते चरौ दशरथस्य तदा महिष्यः
कौतूहलेन तमपूर्वचरुं गृहीत्वा ।
आसन्यदा सुतदपायसमीक्षमाणाः
तावत्पपात कुररी नभसो जवेन ॥ १४ ॥

भुजङ्ग०—

सुमित्राञ्जलेः साऽहरत्पायसं तत् । जगामाम्बरं सा पुनर्डीयमाना ।
हृतं पायसं पक्षिणा प्रेक्ष्य दीना । सुमित्रा विषादे निमग्ना बभूव ॥१५॥

---

हे रामचन्द्रजी के सेवकों ! जैसे इस समय रामचन्द्रजी के पिता दशरथजी थे वैसे ही उस समय भी रामचन्द्रजी के दशरथजी ही पिता थे। उन्होंने भी पुत्रेष्टि यज्ञ किया था। उस समय हाथ में पुत्र प्रदान करने वाला चरु लेकर स्वयं अग्नि प्रकट हुआ था ॥ १२ ॥

और अग्नि ने वह खीर दशरथजी को दे दी। उन दशरथजी ने वह खीर तीन समान भाग करके अपनी तीनों रानियों को दे दी। रानियों ने भी बड़े हर्ष के साथ वह खीर ले ली ॥ १३ ॥

चरु प्राप्त होने पर वे दशरथजी की रानियाँ उस चरु को हाथ में लेकर जब बड़े कुतूहल के साथ उसे देखने लगीं तब तक आकाश से एक चील बड़े जोर से झपटी ॥ १४ ॥

उस चील ने सुमित्रा की अञ्जलि में से चरु छीन लिया और वह फिर उड़ती हुई आकाश में चली गई। इधर चील ने अञ्जलि में से चरु छीन लिया यह देखकर बेचारी सुमित्रा बड़ी दुःखी हुई ॥ १५ ॥

पञ्चचा० —

बभूव काचिदप्सराः स्मृता सुवर्चलेति सा
पुराऽपराधिनीममूं शशाप पद्मसम्भवः ।
हृतं तयैव पायसं स्वशापमुक्तये तदा
यतोऽब्जयोनिना कृतं विधानमुत्तमं तथा ॥ १६ ॥

शालिनी० —

कौशल्या तां दुःखिनीं प्रेक्षमाणा । प्रादात्किञ्चित्पायसं स्वं दयार्द्रा ।
कैकेय्यापि दत्त ईषच्चरुः स्वः । चित्ते तेनाभूत्सुमित्राऽतिहृष्टा ॥१७॥

स्रग्धरा० —

कौशल्यायाः कपीन्द्रा रघुकुलतिलकः प्रादुरासीत्पृथिव्याम्
कैकेय्याश्चापि तद्वत्स्म भवति भरतः प्रेममूर्तिः प्रसिद्धः ।
काले प्राप्ते सुयोग्ये रघुकुलतिलकस्यानुगो लक्ष्मणोऽभूत्
तद्वच्छत्रुघ्न आसीद्भरतमनुगतो द्वौ सुमित्रासुतौ तौ ॥ १८ ॥

स्रग्धरा० —

किन्त्वाकाशे कुरर्याऽपहृतचरुवरः पुष्कलोयश्चतुर्भ्यः
अञ्जल्यामञ्जनाया अपतदनिलयत्नात्तदा यस्तु शैवः ।

---

एक सुवर्चला नाम की अप्सरा थी। उसके द्वारा कुछ अपराध होने से ब्रह्माजी ने उसे शाप दिया था। ( उसी शाप से वह चील बनी थी ) उसी शाप से मुक्त होने के लिये उसने वह खीर छीन ली थी। क्योंकि उसके उद्धार के लिये ब्रह्माजी ने वैसा ही उत्तम विधान किया था ॥ १६ ॥

दयालु कौशल्या ने उसे दुःखिनी देख अपने में से कुछ खीर दे दी। तत्पश्चात् कैकेयी ने भी अपने में से कुछ खीर दे दी। उससे सुमित्रा अत्यन्त आनन्दित हुई ॥ १७ ॥

हे वानरों ! कौशल्या से रघुकुलतिलक रामचन्द्रजी पृथ्वी पर प्रकट हुए। उचित काल प्राप्त होने पर रामचन्द्रजी के पीछे चलने वाले लक्ष्मणजी प्रकट हुए और उसी प्रकार भरत के पीछे चलने वाले शत्रुघ्न प्रकट हुए। वे दोनों सुमित्रा के पुत्र हुए ॥ १८ ॥

लेकिन चील द्वारा छीना गया चारु का वह भाग जो इन चारों से अधिक था वह शिवजी से सम्बन्धित था। वायु के प्रयत्न से वह चील की चोंच का ग्रास

साऽऽसीदेकाग्रचित्ता मनसि शशिधरं पुत्रलब्ध्यै स्मरन्ती
मत्वा दत्तः प्रसादोऽमरवरशिवेनेति हृष्टा बभूव ॥ १९ ॥

शालिनी०—
ऊचे कार्यं मे सुसिद्धं प्रसादात् । तुष्टस्याहो मन्मथारेः शिवस्य ।
स्मृत्वा नत्वा भालचन्द्रं मुहुः सा । आदत्पुण्यं पायसं पुत्रकामा ॥२०॥

उपजा०—
बभूव तस्माद्धनुमान्बलिष्ठः । मासे तु चैत्रे शुभपूर्णिमायाम् ।
ग्रहेषु सूर्योदयकाललब्धौ । उच्चेषु केन्द्रेषु चतुर्षु सत्सु ॥ २१ ॥

शिख०—
यथा दीपाद्दीपः प्रभवति हि दीप्तेर्वितरकः
तयोस्तुल्या दीप्तिर्नहि भवति दीप्तौ विषमता ।
हरी रामस्तद्वत्समविभुतया विश्वविदितौ
तथैवेशश्चासौ पवनज उभौ तुल्यविभवौ ॥ २२ ॥

शिख०—
हरेः शम्भोरैक्यं ह्यपि सुविदितं ग्रन्थ दशकैः
स्वतः सिद्धस्तस्माज्जनक तनयेशश्च हनुमान् ।

---

अञ्जना की अञ्जलि में गिर गया। अञ्जना उस समय पुत्र प्राप्ति के लिये एकाग्र होकर मन में शिवजी का स्मरण कर रही थी। अञ्जलि में उस चरु को देखकर भगवान् शिवजी ने प्रसाद दिया, समझकर वह अत्यन्त हर्षित हुई ॥१९॥

वह बोली—'मेरा कार्य अत्यन्त प्रसन्न हुए शिवजी के प्रसाद से सिद्ध हो गया। तथा उस पुत्रेच्छा वाली अञ्जना ने बारम्बार शिवजी का स्मरण तथा नमन करके वह पुण्यमय चरु खा लिया ॥ २० ॥

और उसी चरु से चैत्र मास की पूर्णिमा को बलिष्ठ हनुमानजी प्रकट हुए। उस समय सूर्योदय हो रहा था और ( तात्कालिक कुण्डली में ) चारो केन्द्रों में चार उच्चके ग्रह स्थित थे ॥ २१ ॥

जैसे दीपक से ( जलाया हुआ ) दीपक प्रकाश वितरण करने में समर्थ होता है, उन दोनों का प्रकाश समान ही होता है। उसी प्रकार विष्णु भगवान् तथा ( उन्हीं के अवतार ) भगवान् राम दोनों ही समान प्रभुता से विश्वमान्य हैं। ठीक उसी प्रकार शंकर भगवान् तथा ( उन्हीं के अपर शरीर ) हनुमानजी भी समान ईश्वरत्व वाले हैं ॥ २२ ॥

उभौ तुल्यौ स्तस्तौ ह्यमितमहिमानौ च वरदौ
प्रणम्यौ भक्तानां सहजसुखदौ विश्वपितरौ ॥ २३ ॥

स्रग्धरा०—

सर्वेषां सोऽस्ति तस्मात्सकलकपिवराः सर्वतः सेवनीयः
सेवाधर्मं त्विदानीं प्रकटयितुमभूत्रामदासोऽवयात ।
युष्माभिस्तस्य नैवं कथमपि हरणीया प्रभोः पादसेवा
पश्यन्तस्तस्य लीलाः प्रणमत मनसा नो शरीरेण किन्तु ॥ २४ ॥

इन्द्र०—

सौभाग्यवन्तः खलु वानरेन्द्राः । यूयं यतो वानरदेहधारी ।
साक्षाच्छिवः क्रीडति देवदेवः । युष्माभिरेवं निकटे समर्थः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे सर्वज्ञमुनिना
कपीन्प्रति हनूमतः शिवत्वं तथा पूर्वकल्पीय हनुमदवतरणकथनं
नाम नवमः सर्गः ॥ ९ ॥



---

लेकिन पचासों ग्रन्थों से शिव और विष्णु की एकता प्रमाणित है। इससे स्वतः स्पष्ट हो जाता है कि 'भगवान राम और श्री हनुमानजी' दोनों ही समान हैं। दोनों ही अचिन्त्य ईश्वरत्व वाले, भक्तों को वर देने वाले, भक्तों के लिये प्रणाम करने योग्य, सहज सुख देनेवाले तथा विश्व को उत्पन्न करने वाले हैं ॥२३॥

इसलिये हनुमानजी सभी द्वारा सर्वदा ही सेवन करने योग्य हैं। लेकिन इस समय सेवा धर्म को प्रकट करने के लिये वे रामचन्द्रजी के दास हो गये हैं। यह भी समझिये। इसलिये आपको उनकी प्रभुपाद सेवा का इस प्रकार हरण नहीं करना चाहिये। आप उनकी लीलाओं को देखते हुए उन्हें मनसे प्रणाम करें लेकिन ( उनके लक्ष्य की पूर्ति के लिये ) शरीर से प्रणाम न करें ॥ २४ ॥

हे वानरेन्द्रों ! आप सचमुच बड़े भाग्यवान् हैं। क्योंकि वानररूपधारी साक्षात् देवदेव शिवजी आपके निकट में रहकर क्रीड़ा कर रहे हैं ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में अयोध्या प्रस्थान कुञ्ज के अन्तर्गत सर्वज्ञ
मुनि द्वारा वानरों के प्रति हनुमानजी का शिवत्व तथा पूर्वकल्प की
हनुमत्प्राकट्य की कथा सुनाना कहकर नवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ९ ॥



# अथ दशमः सर्गः

द्रुतवि०—

मुनिवरस्य बभूव मनस्तदा । परममोदनिमग्नमतोऽभवत् ।
पुनरथो स समाधिसुखे स्थिरः । कपिवरैश्चकितैश्च तदेक्षितः ॥ १ ॥

उपजा०—

शान्ता सभा यद्यपि वानरेन्द्रैः । सुचञ्चलैर्ऋक्षवरैश्च पूर्णा ।
नो स्पन्दनं वै पवनोऽपि चक्रे । शृण्वन्स्वसूनोर्गुरुतामसौ वा ॥ २ ॥

भुजङ्ग०—

सभायां तदाऽऽसीद्द्विजः कश्चिदिच्छन्
हनूमत्कथां वक्तुमेकां सुगूढाम् ।
स ऋत्विग्बभूवासुरेशस्य विद्वान्
सदाचारसम्पन्न आसीत्सुयोग्यः ॥ ३ ॥

इन्द्र०—

राज्याभिषेको भविता खरारेः । एकोऽपि विप्रः प्रभवेदमुष्मिन् ।
लङ्कानगर्या इति राक्षसेशः । विचिन्त्य निन्ये सुविशिष्टविप्रम् ॥ ४ ॥

---

इतनी बात कहकर उन मुनिवर का मन ऐसा आनन्द में मग्न हुआ कि उनकी स्वतः ही समाधि लग गई। और उन्हें वानर लोग आश्चर्यचकित होकर देखने लगे ॥ १ ॥

यद्यपि वह सभा अत्यन्त चंचल वानरों से खचाखच भरी थी लेकिन तो भी वहाँ बिल्कुल शान्ति थी। यहाँ तक कि वायु भी स्पन्दन नहीं कर रहा था मानों वह भी अपने पुत्र की महिमा को ( मुग्ध होकर ) सुन रहा हो ॥ २ ॥

उस सभा में एक ब्राह्मण भी बैठे थे। वे भी हनुमानजी की एक अत्यन्त गूढ़ कथा कहना चाहते थे। वे विभीषण के पुरोहित थे और विद्वान् सदाचार सम्पन्न तथा अत्यन्त योग्य थे ॥ ३ ॥

रामचन्द्रजी का राज्याभिषेक होनेवाला है उसमें लंका का भी एक विप्र होना चाहिये ऐसा सोचकर विभीषण उन विशिष्ट ब्राह्मण को ले गया था ॥ ४ ॥

शालिनी०—

आसीदानन्दे निमग्नो मुनिः सः । योगाभ्यासैः संयतात्मा यतोऽसौ ।
कीशा धृष्टाश्चञ्चलाङ्गाः स्वभावात् । शेकुः स्थातुं नैव कालं सुदीर्घम् ॥५॥

भुजङ्ग०—

स्थितः श्रेष्ठविप्रः सभायां ततोऽसौ । तथोवाच कीशाः समस्ता अवेत ।
हनूमच्चरित्रं मया यच्च दृष्टम् । न केनापि यज्ज्ञातमेकं बिना माम् ॥६॥

शार्दू०—

आगच्छन्नरवानरा मम पुरे तीर्त्वाऽगमं वारिधिम्
ज्ञात्वादोऽसुरराडभूत्सुचकितः शान्त्यै स ऐच्छद् द्विजान् ।
मामाहूय स आदिशद् द्विजवरानुष्ठानमेकं कुरु
दुर्गाया विधिवत् सपाठमथ वै युक्त्वा शुभं सम्पुटम् ॥ ७ ॥

शालिनी०—

सम्पूर्णत्वं यात्वनुष्ठानमेकम् । प्राप्तं कष्टं रक्षसां येन विप्र ।
नष्टं शीघ्रं सर्वथा स्यात्समन्तात् । योगात्सम्यक्ते सदाचारितायाः ॥ ८ ॥

शार्दू०—

घोराः पापपरायणाः कुमतयः प्रायः प्रकृत्याऽसुराः
ऐक्षं तैः किल नादृता कतिपयान् हित्वा सदाचारिता ।

---

वे आनन्दमग्न मुनीश्वर योगाभ्यास की आदत होने से देर तक उसी अवस्था में बैठे रहे। परन्तु वानर स्वभाव से ही ढीठ तथा चंचल होने से दीर्घकाल तक स्थिरता से नहीं बैठ सके ॥ ५ ॥

तब वे श्रेष्ठ विप्र सभा में खड़े हो गये और बोले—'हे वानरों! हनुमानजी की एक कहानी सुनिये जो स्वयं मैंने देखी है और मेरे सिवा अन्य कोई उसे नहीं जानता है ॥ ६ ॥

जब राक्षसराज रावण ने जाना कि दुर्गम समुद्र को पारकर वानर और मनुष्य मेरे पुर के पास आ गये हैं तो वह बड़ा चकित हो गया और उसने शान्ति के लिये ब्राह्मणों से मिलना चाहा। तब उसने मुझे बुलाकर कहा—'हे विप्रवर! आप एक दुर्गा का अनुष्ठान कीजिये जिसमें शुभ संपुट के साथ पाठ भी हो ॥ ७ ॥

इस प्रकार एक अनुष्ठान पूर्ण हो जिससे आपकी सदाचारिता की सहायता से राक्षसों पर आया हुआ कष्ट चारों तरफ से बिल्कुल नष्ट हो जाय।" ॥ ८ ॥

नासीद्यद्यपि माननीयपदवी काचिद् द्विजानामभूत्
लङ्केशस्तु तथापि युद्धविजये मामस्मरद्वानराः ॥ ९ ॥

उपजा०—

नोल्लङ्घनीयाऽधिपतेस्तु वाणी । कदापि मत्वा प्रजया ततोऽहम् ।
सुनिश्चयं प्राक्कृतवान्स्वचित्ते । कर्तुं सुसम्पन्नमदो विधानात् ॥ १० ॥

उपजा०—

आसन्न विज्ञाः सहकारिणो मे । आसीदतोऽसौ गुरुकार्यभारः ।
सम्पादनीयः पुनरल्पकाले । मयैव नान्येन महासमस्या ॥ ११ ॥

भुजङ्ग०—

अवैत्तन्न जाने कथं वायुपुत्रः । उपैन्मां स भूत्वा युवा ब्रह्मचारी ।
अभूद्दत्तचित्तश्च नः सेवनार्थम् । स्वयं सर्वकर्माणि चक्रे स दक्षः ॥१२॥

भुजङ्ग०—

अयच्छज्जलं स्नानकाले स्वयं नः
विमुक्तानि वासांसि वै क्षालयित्वा ।
व्यवस्थाकरो नः स सन्ध्यादिकानाम्
सदोपस्थितोऽभूत्सुबद्धाञ्जलिर्नः ॥ १३ ॥

---

प्रायः राक्षस स्वभाव से ही क्रूर पाप परायण तथा कुबुद्धि होते हैं मैंने देखा है कि उनमें से कुछ ही राक्षसों को छोड़कर किसी ने भी कभी सदाचारिता का आदर नहीं किया। हे वानरों! यद्यपि लंका में ब्राह्मणों की कोई कदर नहीं थी लेकिन तो भी रावण ने युद्ध में विजय प्राप्त करने के लिए मुझे बुलाया ॥ ९ ॥

प्रजा द्वारा राजा की आज्ञा का उलंघन नहीं होना चाहिए ऐसा मानकर उस समय मैंने शीघ्र ही उसे विधि विधान से संम्पन्न करने का निश्चय किया ॥ १० ॥

जितने मेरे सहकारी थे वे विशेष जानकार नहीं थे इस लिये वह भारी कार्य मुझे ही संपादन करना था। और वह भी थोड़े समय में और कोई जानकार सहायक भी नहीं, बड़ी टेढ़ी समस्या थी ॥ ११ ॥

हनुमानजी ने वह कैसे जाना यह मैं नहीं जानता हूँ लेकिन वे युवा ब्रह्मचारी होकर मेरे पास आये तथा हम सब ब्राह्मणों की सेवा में दत्त चित्त हो गये। अत्यन्त दक्षता से वे स्वयं ही सब काम कर लेते थे ॥ १२ ॥

नहाने के समय स्वयं उन्होंने ही हमें जल दिया। हमारे छोड़े हुए वस्त्रों को

उपजा०—

कुण्डानि सर्वाणि समेखलानि । वेद्यश्च चक्राणि च मण्डलानि ।
तेनैव कौशाः किल निर्मितानि । पश्यन्त आस्मास्य वयं पटुत्वम् ॥१४॥

स्वागता०—

नम्रता पटुतया सह कौशाः । दुर्लभा जगति किन्त्विति तस्मिन् ।
प्राभवाम चकिता ह्यवलोक्य । नः कृतेऽपरिचितैव कपीन्द्राः ॥१५॥

स्वागता०—

प्रावदं पवनजं वद कस्त्वम् । आगतोऽसि वद सम्प्रति कस्मात् ।
सेवसे द्विजजनान्कथमेवम् । इच्छसि द्विज धिया वद तत्किम् ॥१६॥

स्रग्धरा०—

बद्ध्वा हस्तावबोचत्पवनतनय इच्छामि किञ्चिद्द्विजेन्द्र
प्राप्तव्यं किन्तु सम्यक् खलु तव कृपया नान्यथाऽतो यतेऽहम् ।
तुष्ट्यै ते कस्य लोके वदतु भवति कः सेवको नेच्छुको यः
तुभ्यं दास्यामि विप्राहमवदमविलम्बं ध्रुवं मद्वशे चेत् ॥१७॥

शार्दू०—

वायोः पुत्र उवाच मां कपिवरा योज्यं च यत्सम्पुटम्
दुर्गामन्त्रजपे दशास्यजयदं हे विप्र तत्सम्पुटे ।

---

धोकर शीघ्र ही उन्होंने हमारे सन्ध्यादिकों की व्यवस्था की । वे हमेशा हाथ जोड़कर हम लोगों के पास ही खड़े रहते थे ॥ १३ ॥

मेखलाओं सहित सभी कुण्ड वेदियाँ चक्र और मण्डल आदि सब उन्होंने ही बनाए । हम लोग केवल उनका कौशल देख रहे थे ॥ १४ ॥

पटुता के साथ नम्रता का होना संसार में दुर्लभ है, हम लोगों को वह अपरिचित ही था लेकिन उनमें वह देखकर हम लोग बहुत चकित हो गये ॥ १५ ॥

मैंने उन्हें पूछा "हे विप्र तुम कौन हो ? इस समय कहाँ से आये हो ? तुम ब्राह्मणों की सेवा क्यों कर रहे हो ? तथा अपने मन में तुम क्या चाहते हो उसे कहो" ॥ १६ ॥

तब दोनों हाथ जोड़कर हनुमानजी मुझसे बोले" हे विप्रश्रेष्ठ मैं कुछ चाहता हूँ जरूर लेकिन मेरा प्राप्तव्य आपके ही हाथ में है । अन्य किसी के नहीं । और इसी लिये मैं आपकी प्रसन्नता के लिये प्रयत्न कर रहा हुँ । किसी प्रकार की इच्छा न होने वाला ससार में कौन किसका सेवक होता है ?" मैं झट से बोला, "यदि वह मेरे हाथ में है तो मैं तुम्हें वह अवश्य दूँगा ।" ॥ १७ ॥

कृत्वेषत्परिवर्तनं कुरु जपं नश्यन्तु येनासुराः
धर्मश्चापि जयेद्भवेद्वसुमती पापाद्विमुक्ता तथा ॥ १८ ॥

भुजङ्ग०—
भृशं प्राभवं विस्मितस्तन्निशम्य । परं यत्प्रतिज्ञातमसीदहेयम् ।
अवोचं न वैमुख्यमेष्यामि दत्तात् । परं ब्रूहि कस्त्वं महाधर्मगोप्ता ॥१९॥

उपजा०—
अवेहि वायोस्तनयं स ऊचे । मां येन लङ्का प्रथमं प्रदग्धा ।
पृथ्वीं य उद्धर्तुमिहागतोऽस्ति । तस्यास्मि दूतो रघुनन्दनस्य ॥ २० ॥

द्रुतवि०—
द्विजसुहृद्य उदारमनाः स्वयम् । स रघुनन्दन एव सुपूजितः ।
भवतु हे द्विज नैव दशाननः । त्वमसि तेन मयेति सुसेवितः ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—
कथं गुह्यमुद्देश्यमासीत्सुरारेः । हनूमद्धिया ज्ञातमेवं विचिन्त्य ।
अवायं शिवत्त्वं न किञ्चित्तदाऽहम् । भृशं विस्मितः प्राभवं तेन कीशाः ॥२२॥

---

हे वानरों ! तब हनुमानजी मुझसे बोले, "दुर्गा मन्त्र जप में जो संपुट युक्त करना है उसमें थोड़ा परिवर्तन करके जप कीजिये जिससे राक्षस नष्ट हो जाँय । धर्म की भी जय हो और पृथ्वी पाप से मुक्त हो ।" ॥ १८ ॥

यह सुनकर मैं बड़ा चकित हो गया लेकिन जो प्रतिज्ञा थी वह अटल थी अतः मैं बोला, मैंने जो तुम्हें वचन दिया है उससे मैं मुख नहीं मोड़ूँगा लेकिन यह तो बताओ ऐसे धर्म के महान् रक्षक तुम हो कौन ?" ॥ १९ ॥

तब हनुमानजी बोले" मुझे आप वायु का पुत्र हनुमान जानिये, जिसने पहले पहल आकर लंका जलाई थी । जो पृथ्वी का उद्धार करने के लिये यहाँ अवतार लिये हैं उन्हीं रामचन्द्रजी का मैं दूत हूँ ॥ २० ॥

हे द्विज ! जो विप्रों के मित्र हैं तथा जो स्वयं ही अत्यन्त उदार हैं वे रामचन्द्रजी ही आपके द्वारा भली भाँति पूजित हों ( अधर्मी ) रावण न ( पूजित ) हो इसीलिये मैंने आपकी सेवा की है ॥ २१ ॥

उस समय मैंने हनुमानजी का शिवत्त्व जाना नहीं था । अतः उनकी बुद्धि ने वह रावण का गुप्त उद्देश्य कैसे जाना ऐसा विचार कर मैं बहुत ही विस्मित हुआ ॥ २२ ॥

शिख०—

जयाशायाः पूर्त्यै युधि सुबहुलान्येवमुरसो
भवेयू रक्षांसि प्रबलमिति कुर्वन्ति कृपणा-
न्यवश्यं यत्नं वै पवनज करान्मृत्युसदनम्
गतान्युर्व्यास्तेषां कथमपि न वेत्ता भुवि मिलेत् ॥ २३ ॥*

इन्द्र०—

उक्त्वेति तूष्णीमभवत्स विप्रः । विज्ञापयन्वायुसुतस्य कार्यम् ।
गुप्ताश्च तस्याद्भुतगूढलीलाम् । ज्ञातां न केनाप्युपसंस्थितेन ॥ २४ ॥

उपजा०—

यथा यथा शुश्रुवुरस्य सौक्ष्म्यम् । क्षेत्रस्य कार्यस्य च विप्रमुख्यात् ।
तथा तथाऽऽश्चर्यमये समुद्रे । मग्ना बभूवुः कपयोऽधिकं ते ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे दशानेन कारितस्य
दुर्गामन्त्रजपानुष्ठानस्य हनूमत्प्रयासेन वृथाकरणं नाम
दशमः सर्गः ॥ १० ॥

---

इसी प्रकार अपने हृदय की जयाशा की पूर्ति के लिये रण में ऐसे ही ( गुप्त रूप से ) प्रबल प्रयत्न करने वाले तथा बेचारे बनकर हनुमानजी के हाथ से मृत्यु को प्राप्त होने वाले बहुत से राक्षस अवश्य होंगे लेकिन उनका जानने वाला ( भी ) पृथ्वी पर नहीं होगा' ॥ २३ ॥

इस प्रकार वानरों से हनुमानजी के कार्य को तथा सभा में उपस्थित किसी से भी न देखी हुई उनकी गूढ़ लीला को वर्णन करके वे ब्राह्मण चुप हो गये ॥ २४ ॥

वे वानर जैसे-जैसे हनुमानजी के कार्य को तथा उनके कार्य क्षेत्र की सूक्ष्मता सुनते गये वैसे-वैसे वे आश्चर्य के समुद्र में अधिकाधिक (गहरे) डूबते गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या प्रस्थान कुञ्ज के अन्तर्गत
रावण द्वारा कराये जाने वाले दुर्गामन्त्रानुष्ठान का हनुमानजी द्वारा
वृथा करना कहकर दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ १० ॥



---

टिप्पणी—त्रयोविंशतितमस्य श्लोकस्यान्वयः*—एवं उरसः जयाशायाः पूर्त्यै युधि इति प्रबलं यत्नं कुर्वन्ति पवनजकरात् उर्व्याः मृत्युसदनं गतानि कृपणानि रक्षांसि अवश्यं सुबहुलानि भवेयुः (च) तेषां वेत्ता भुवि कथमपि न मिलेत् ।

# अथैकादशः सर्गः

भुजङ्ग०—

सुसम्पादयन् रामचन्द्रस्य कार्यम् । स्वयं रामचन्द्रेण सञ्चोदितोऽतः ।
अयोध्यामगच्छद्धनूमाञ्जवेन । चकारात्मनो विप्ररूपं ततोऽसौ ॥१॥

भुजङ्ग०—

गुहां चागमद्रामचन्धोः शनैः सः । स्थितश्चापि पश्यन्गुहास्ये गुहां ताम् ।
अभूत्सुष्ठु लिप्ता गुहा गोमयेन । किरन्ती चतुर्दिक्षु वा भावशुद्धिम् ॥२॥

पृथ्वी०—

बभूव भरतोऽश्रुपूर्णनयनो गुहायाँ स्थितः
विषण्णवदनः प्रभोश्चरणपादुकापूजकः ।
अभूत्स विकलो ददर्श हनुमाँस्तमेवं स्थितम्
तथाऽतिसरलाकृतेः सुकरुणं वचश्चाशृणोत् ॥ ३ ॥

पृथ्वी०—

उवाच स पुनः पुनश्चरणपादुकां श्रावयन्
प्रभुर्न कथमागतो हृदयदाहशान्तिप्रदः ।
समाप्तवदभूत्सुदीर्घवनवासकालः परम्
न काऽपि रघुनन्दनस्य मधुरा सुवार्ता श्रुता ॥ ४ ॥

---

स्वयं रामचन्द्रजी का आदेश था अतः हनुमानजी उनका कार्य सम्पन्न करते हुए अयोध्या पहुँचे । उस समय उन्होंने अपना रूप ब्राह्मण का बनाया था ॥ १ ॥

फिर वे भरतजी की गुहा के पास गये और धीरे से उस गुहा के मुख में बैठकर उसे देखने लगे । वह गुहा गोबर से लीपी गई थी मानों उस गुहा के चारों तरफ भाव शुद्धि छलक रही थी । ॥ २ ॥

रामचन्द्रजी की पादुकाओं के पूजक भरतजी के नेत्र आँसुओं से पूर्ण थे उनके मुख पर विषाद छाया था तथा वे अत्यन्त बेचैन थे । हनुमानजी ने उन्हें इस प्रकार बैठे देखा तथा वे उन सरलता की मूर्ति भरतजी की बातें सुनने लगे ॥ ३ ॥

पादुकाओं को सुनाते हुए भरतजी बारंबार कह रहे थे 'हृदयदाह के शान्ति

पृथ्वी०—

मया कुटिलबुद्धिना सुबहुलं कृतं दुष्कृतम्
अतः स सदयोऽपि मां खलवरं ध्रुवं व्यस्मरत् ।
तथापि करुणानिधेरकरवं प्रतीक्षां भृशम्
बभूव परमावधिर्न तु सहे प्रतीक्षामतः ॥ ५ ॥

शालिनी०—

एवं वैकल्यं जवाद्वर्धमानम् । शान्त्या स्थित्वा वायुपुत्रो ददर्श ।
दुःखं दृष्ट्वा दुःसहं किन्त्वमुष्य । शान्त्या स्थातुं नो क्षणार्धं शशाक ॥ ६ ॥

पृथ्वी०—

उवाच पवनात्मजोऽसि विकलः प्रभो यत्स्मृतौ
स एव रघुनन्दनः पथि गतः प्रयागे स्थितः ।
प्रियाऽनुजकपीश्वरैः सकुशलः सहान्यैस्तथा
तवैव विकलः स्मृतौ परमसौ प्रभो विद्धि तद् ॥ ७ ॥

शिख०—

असौ प्रेम्णो मूर्तिः परमसुखमत्तस्त्वनुमतः
प्रियं श्रुत्वा वाक्यं ह्यवददथ कस्त्वं द्विजवर ।
ऋजुत्वात्तस्यासौ द्विजवपुषि नो स्थातुमशकत
स्थितोऽभूत्स्नेहार्द्रः पवनतनयः कीशवपुषा ॥ ८ ॥

---

करने वाले प्रभु अभी क्यों नहीं आये ? सुदीर्घ वनवास का काल अब समाप्त हो है लेकिन अभी तक रघुनाथजी की कोई सुखद वार्ता सुनने को नहीं मिली ! ॥ ४ ॥

मुझ कुटिल बुद्धि ने बहुत पाप किया है इसलिये रघुनाथजी दयावान होते हुए भी मुझ दुष्ट को भूल गये हैं यह निश्चित है। लेकिन तो भी मैंने उन करूणा निधि की बहुत प्रतीक्षा की और अब काफी समय बीत चुका इस लिये मुझे यह प्रतीक्षा सहन नहीं हो रही है।' ॥ ५ ॥

इस प्रकार तेजी से बढ़ती हुई भरतजी की विकलता को हनुमानजी शान्ति से देख रहे थे लेकिन उनका वह दुःसह दुःख देखकर वे आधा क्षण भी शान्ति से नहीं बैठ पाये ॥ ३ ॥

हनुमानजी बोले 'हे प्रभु जिनकी स्मृति में आप इतने बेचैन हैं वे ही प्रभु रास्ते में हैं और प्रयाग तक आ चुके हैं। वे अपनी प्रिया तथा अनुज के साथ कुशल पूर्वक हैं। लेकिन आपकी ही स्मृति में वे बेचैन रहते हैं ॥ ७ ॥

पृथ्वी०—

प्लवङ्गवपुषा स्थितः पवनजो यदा तत्क्षणम्
अवैद्विरहशोकवान्स भरतो मिमेलोरसा ।
भृशं व्यलसतां तडिद्घनसमौ मिलन्तावुभौ
सुभक्तिसलिलोदरौ नयनवारिवर्षाकरौ ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

तडागौ यथा वारिपूर्णौ मिलन्तौ । समृद्धौ जलस्याधिकत्वाद्विभातः ।
अभातां तथा प्रेमपूर्णावुभौ तौ । नमद्भिः सुरैः प्रेक्षितौ हृष्टचित्तैः ॥१०

भुजङ्ग०—

पुनः पृच्छता रामबन्धोर्हनूमान् । अवोचन्द्रसाढ्यं प्रभोर्युद्धवृत्तम् ।
वदन्तौ तदा रामसाधुस्वभावम् । निमग्नावभूतां कथास्वाददक्षौ ॥११॥

शिख०—

यदा नन्दिग्रामे भरतहनुमन्तौ प्रभुयशः
अभूतां गायन्तौ प्रभुयशसि विस्मृत्य सकलम् ।

---

वे प्रेम मूर्ति भरतजी हनुमानजी का प्रिय वाक्य सुनकर अत्यन्त सुख को प्राप्त हुए। उन्होंने पूछा हे द्विज श्रेष्ठ आप कौन है? भरतजीकी सरलता से हनुमानजी अपने ब्राह्मण शरीर में स्थित नहीं रह सके और वे दयालु हनुमानजी अपने वानर शरीर में प्रकट हुए ॥ ८ ॥

जब हनुमानजी अपने वानर शरीर से प्रकट हुए तब भरतजी ने उन्हें तत्क्षण पहचाना और वे प्रभु विरह के शोक में मग्न भरतजी हनुमानजी से छाती से छाती लगाकर बड़े प्रेम से मिले। श्यामवर्ण भरतजी और हेमवर्ण हनुमानजी दोनों मिलते समय बादल और विद्युत के समान शोभा दे रहे थे उनके भीतर भक्ति रूप जल था तथा वे अश्रुरुप से उस जल की वर्षा कर रहे थे ॥ ९ ॥

जैसे जल से लबालब भरे दो तालाब जल की अधिकता के कारण बिलकुल मिल जाते हैं इसी प्रकार वे भी प्रेम की अधिकता से बिलकुल मिल गये थे और उन्हें देखकर हर्षित हुए देवता उन्हें आकाश में से प्रणाम कर रहे थे ॥ १० ॥

फिर भरतजी के पूछने पर हनुमानजी ने बीर रस पूर्ण रामचन्द्रजी के युद्ध का वृत्तान्त सुनाया उस समय वे दोनों रामकथास्वादमर्मज्ञ रामचन्द्रजी के साधु स्वभाव का वर्णन करने में तल्लीन हो गये थे ॥ ११ ॥

तदैवाभूवन्ते पवनजशिवत्वञ्च विभुताम्
प्लवङ्गाः शृण्वन्तो मुनिवचनतो विस्मित हृदः ॥ १२ ॥

पञ्चचा०—

ऋतं जनेषु मानदोऽस्ति यः पुमान्स्वभावतः
भवत्यवश्यमेव वायुपुत्रवत्स मानभाक् ।
स चारु केकयीसुतं निगद्यवृत्तमैज्जवात्
गुहं तथैव चावदत्पुनः प्रयागमैज्जवात् ॥ १३ ॥

स्वागता०—

आगतः पवनजोऽवधपुर्याः । वानरा अवययुस्त्वरयाऽतः ।
श्रद्धया मुनिवरं प्रणिपत्य । रामचन्द्रमुपजग्मुरथामी ॥ १४ ॥

वसन्त०—

तैः प्रेक्षितः पवनजः शिवमेव मत्वा
नत्वा मुहुर्मनसि चापि समर्चयित्वा ।
मत्वा कपिं पवनजं सुकृतापराधाः
मार्ष्टुं तदत्र सरलाः ह्यभवन्प्रवृत्ताः ॥ १५ ॥

---

जब नन्दि ग्राम में भरत और हनुमानजी सब कुछ भूलकर रामचन्द्रजी का यश वर्णन कर रहे थे उसी समय इधर वानर भी विस्मित होकर मुनीश्वर द्वारा हनुमानजी की शिवता और व्यापकता सुन रहे थे ॥ १२ ॥

सत्य है जो संसार में दूसरों को मान देने का स्वभाव वाला होता है वह हनुमानजी के समान ही अवश्यमेव मान का भागी होता है। अस्तु हनुमानजी भरत को वह वृत्त सुनाकर फिर गुह को भी वृत्त सुनाकर शीघ्र ही प्रयाग में आ गये ॥ १३ ॥

हनुमानजी अयोध्या से आ गये हैं यह जानकर शीघ्र ही उन मुनिवर को प्रणाम करके सभी वानरी सेना रामचन्द्रजी के पास आ गई ॥ १४ ॥

सभी वानरों ने हनुमानजी को शिव रूप में देखा उन्हें मन ही मन बारंबार प्रणाम किया तथा उनकी मानसिक पूजा करके उन्हें वानर समझकर जो उन्होंने पहले अपराध किये थे उन अपराधों का परिमार्जन करने में तत्परता की ॥ १५ ॥

शालिनी०—

सर्वज्ञोऽसौ वायुपुत्रः समर्थः । जज्ञौ सर्वं पूजनं तत्कपीनाम् ।
ज्ञातं पूजाकारणं चापि तेषाम् । पूजां स्वीकृत्येषदीशो जहास ।। १६ ।।

भुजङ्ग०—

ततः सोऽब्रवीद् भ्रातृवृत्तं खरारिम् । तदोत्कण्ठितः प्राभवद्रामचन्द्रः ।
भृशं प्रेक्षितुं भ्रातरं प्रस्थितोऽभूत । विमानस्थितो वानरैःसाकमेव ।।१७।।

उपजा०—

गतं विमानं भरताश्रमं तम् । सुखं प्रदातुं भरताय हार्दम् ।
अभूदवस्था महती विचित्रा । विक्षिप्तवत्तद्रघुनाथबन्धोः ।। १८ ।।

उपजा०—

तत्प्रेम तस्थौ हृदये न चाल्पे । प्रेमाधिकत्वात्प्रभुभक्तिमूर्तेः ।
हृष्टास्तथोत्कण्ठयुताः पुनश्च । पौरास्तदा सम्मिलिताः समस्ताः ।।१९।।

स्वागता०—

स्वागतं भवति यादृशमाढ्यम् । प्राभवद्रघुपतेः खलु तद्वत् ।
स्वागतं सुजन रञ्जनमेव । नाब्रवं परमविस्तृतिभीत्या ।। २० ।।

---

सर्वज्ञ और समर्थ वायु पुत्र हनुमानजी वानरों का वह मानसिक पूजन जान गये और उसका कारण भी जान गये । तब वे उनकी पूजा स्वीकार करके किञ्चित् हँस दिये ।। १६ ।।

उन्होंने भरतजी का वृत्त रामचन्द्रजी को सुनाया । तब रामचन्द्रजी भरतजी को देखने के लिये अत्यन्त उत्सुक हो गये और वानरों सहित विमान में बैठकर प्रयाग से चल दिये ।। १७ ।।

भरतजी को हार्दिक सुख प्रदान करने के लिए जब विमान उन के आश्रम पर पहुँच गया तब उन रामचन्द्रजी के भाई की अवस्था पागल के समान बड़ी ही विचित्र हुई ।। १८ ।।

उन प्रभु शक्ति की मूर्ति भरतजी का प्रेम अधिक बढ़ जाने के कारण उनके हृदय में समाता नहीं था । तब तक उसी समय हर्षित तथा उत्सुकता युक्त सभी नगरवासी भी वहाँ आये ।। १९ ।।

जैसे श्रेष्ठ स्वागत होता है वैसा ही रामचन्द्रजी का स्वागत हुआ । लेकिन सुजनों को प्रिय लगनेवाले उस स्वागत का वर्णन विस्तार भय से मैंने नहीं किया ।। २० ।।

स्वागता०—
आरुरोह रघुनाथ उतैकम् । दिव्ययानमथ बन्धुसमेतः ।
प्रस्थितः कपिवरैः सह पुर्याम् । स्वागतं युवतयो ह्यपि चक्रुः ॥ २१ ॥

स्वागता०—
वर्धयन्प्रभुयशस्तु हनूमान् । लीलया प्लवगवद्विचचार ।
किन्तु तस्य कृतयः कपिवीरैः प्रेक्षिताः परमविस्मितनेत्रैः ॥ २२ ॥

शिख०—
अयोध्याप्रस्थाने यदपि कथनीयं सुचरितम्
मया प्रोक्तं कुञ्जे तरलमतिना तत्तु हनुमत्- ।
कृपायाः सान्निध्याद्विनतशिरसा नौमि स मयि
न पश्यन्मद्दोषान्भवतु सदयः कीशदलवत् ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—
सुपुण्यं हनूमच्चरित्रं सुगूढम् । शुभं भक्तिदं शान्तिदं मुक्तिदञ्च ।
प्रवक्ता परं मन्दबुद्धिस्त्वमुष्य । सदाऽनुग्रहेणैव शक्तोऽभवं तु । २४ ॥

---

तब रामचन्द्रजी एक दिव्य सवारी में बन्धुओं सहित बैठकर वानरों के साथ अयोध्या के लिये चल दिये। अयोध्या पहुँचने पर युवतियोंने पर (धान के लावा आदि से) उनका स्वागत किया ॥ २१ ॥

उस समय हनुमानजी प्रभु का यश बढ़ाते लुए लीला से एक वानर के समान ही विचरण कर रहे थे लेकिन उनकी सभी कृतियाँ वानरवीर अत्यन्त विस्मित होकर देख रहे थे ॥ २२ ॥

(सज्जनों) अयोध्या प्रस्थान कुञ्ज में जो कुछ हनुमानजी का चरित कहनाथा उसे मुझ चंचल बुद्धि ने हनुमानजी की कृपा के सान्निध्य से ही कह दिया। मैं उनकी स्तुति करता हूँ। वे मेरे दोषों को न देखकर वानर दल के समान ही मुझपर दयालु हों ॥ २३ ॥

हनुमानजी का चरित अत्यन्त गूढ, पुण्यप्रद, भक्ति शान्ति तथा मुक्ति देने वाला है, परन्तु उसका कहने वाला मुझ जैसा मन्दबुद्धि है। लेकिन उनके सदा अनुग्रह से ही मैं उसे कह सका ॥ २४ ॥

भुजङ्ग०—

अयोध्याख्यकुञ्जे प्रवक्ष्येऽत ऊर्ध्वम् । कृतं वायुपुत्रेण दास्यं खरारेः ।
सुरम्यं हनूमच्चरित्रं सुपुण्यम् । अहो वञ्चिता बुद्धिमन्तोऽपि येन ।।२५।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याप्रस्थानकुञ्जे हनूमता रामं प्रति भरतवृत्तज्ञापनं कपिभिः सह रामस्य प्रस्थानं, अयोध्यायां स्वागतं चेत्येकादशः सर्गः ।। ११ ।।

।। सम्पूर्णोऽयमयोध्याप्रस्थानकुञ्जः ।।

---

इसके बाद अयोध्या कुञ्ज नामक अगले कुञ्ज में हनुमानजी के किये रामचन्द्रजी के दास्य को मैं कहूँगा। जिसमें बुद्धिमानों को भी उन्होंने वञ्चित किया है वह उनका चरित अत्यन्त पुण्य प्रद हैं ।। २५ ।।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में अयोध्या प्रस्थान कुंज के अन्तर्गत हनुमानजी का रामचन्द्रजी को भरतजी का वृत्त बताना रामचन्द्रजी का वानरों के साथ प्रस्थान और अयोध्या में उनका स्वागत कहकर ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। ११ ।।

## ८. अयोध्याकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

**शिख०—**

स्वयं शम्भुर्भूत्वाऽपि तु जगति लीलापटुतया
विमुग्धा विद्वांसो ह्यपि किल भवन्त्येव विवशाः ।
न मन्तुं यत्साम्यं रघुकुलसवित्रा सह बलात्
नमस्तस्मै प्रीत्याऽमितकुशलधाम्ने हनुमते ॥ १ ॥*

**शार्दू०—**

रामो वानरपुङ्गवैः सह गतः पुर्यां सुसम्मानितोऽ-
योध्यायां च मिमेल विह्वलजनैः सर्वत्र सर्वैः सह ।
पश्चात्सुष्ठ्वथ सत्कृतान्कपिवरान्सोऽकारयन्नागरैः
लोकैर्मोदसमुद्रमज्जनपरैः श्रीरामराज्येच्छुकैः ॥ २ ॥

**वसन्त०—**

दत्तानि भव्यभवनानि विभूषितानि
हर्म्योपमानि सुखदानि तदा कपिभ्यः ।
वायोः सुतस्तु चरणाश्रित एव भक्तः
भूमौ चकार निजवासमधः खरारेः ॥ ३ ॥

---

लीला में पटु होने के कारण स्वयं शंकर भगवान् होते हुए भी जिनका साम्य रामचन्द्रजी के साथ न मानने के लिये विद्वान् भी मोहित तथा विवश हो ही जाते हैं, उन अतीव कुशल के धाम श्री हनुमानजी को मेरा प्रणाम हो ॥ १ ॥

रामचन्द्रजी वानर वीरों के साथ सम्मानित होकर अयोध्या में चले गये। वे नगर में सर्वत्र सभी प्रेमविह्वल जनों से मिल लिये। तत्पश्चात् उन्होंने आनन्द के समुद्र में मग्न तथा रामचन्द्रजी का राज्याभिषेक चाहने वाले अयोध्यावासियों से वानरों का भी खूब सत्कार कराया ॥ २ ॥

---

* टिप्पणी प्रथम श्लोकस्यान्वायः—लीलापटुतया स्वयं शम्भुः भूत्वा हि अपि रघुकुलसवित्रा सह यत्साम्यं न मन्तु किल विद्वांसः अपि बह्वान् विमुग्धाः विवशाः (च) भवन्ति एव, तस्मै अमितकुशलधाम्ने हनुमते प्रीत्या नमः ।

शालिनी०—

ऐच्छन्सर्वे सेवितुं रामचन्द्रम् । त्यक्त्वा सौख्यं किन्तु सम्यग्जहार ।
सेवाः सर्वाः वायुपुत्रः खरारेः । सर्वे तूष्णीं प्रेक्षमाणाः बभूवुः ॥ ४ ॥

शिख०—

अयोध्यायामेवं पुरजनगणानां पवनजः
दृशां लक्ष्यः प्राभूत्प्रभुचरणसेवारततया ।
महाकौतूहल्यान्मुनिवरगणस्यापि सदसि
अयं धन्योऽवोचँस्त्यजति चरणौ नो रघुपतेः ॥ ५ ॥

उपजा०—

एवं व्यतीतानि दिनान्यभूवन् । सुखेन कीशर्क्षनिशाचराणाम् ।
राज्याभिषेकस्य तदाऽऽजगाम । दिनं विशिष्टं सकलेप्सितं यत् ॥ ६ ॥

शालिनी०—

इच्छा तीव्रा द्रष्टुमासीदमीषाम् । रामं राज्यारूढमेकं सुसेव्यम् ।
प्रत्यैक्षन्तामुष्य राज्याभिषेकम् । तस्मादौत्कण्ठ्येन युक्ताः समस्ताः ॥७

---

उन्होंने वानरों को महल के समान सुखद भव्य भवन दिये लेकिन हनुमानजी तो रामचन्द्रजी के चरणाश्रित भक्त हुये थे अतः उन्होंने अपना स्थान रामचन्द्रजी के आसन के नीचे भूमि पर ही बनाया ॥ ३ ॥

रामचन्द्रजी की सेवा सभी करना चाहते थे लेकिन संपूर्ण सुख त्यागकर हनुमानजी ने उनसे रामचन्द्रजी की सभी सेवाओं को छीन लिया । अन्य सभी लोग देखते ही रह गये ॥ ४ ॥

इस प्रकार अयोध्या में (भी) प्रभु चरणों की सेवा में रत होने के कारण हनुमानजी पर नागरिकों की नजरें बलात् केन्द्रित हुईं । सभा में मुनिगण भी उन्हें बड़े कुतूहल से देखते थे। वे सब कहने लगे सचमुच यह बड़ा धन्य है जो कि प्रभु के चरणों को छोड़ता ही नहीं ॥ ५ ॥

जब अयोध्या नगरी में उन वानर रीछ तथा निशाचरों के कुछ दिन सुख पूर्वक बीते तब सभी लोग जिसकी इच्छा कर रहे थे, वह रामचन्द्रजी के राज्याभिषेक का दिन आ गया ॥ ६ ॥

राजपद पर बैठे हुए एकमात्र सेव्य रामचन्द्रजी को सभी लोग देखना चाहते थे । अतः वे उस दिन की बड़ी उत्कण्ठा से प्रतीक्षा कर रहे थे ॥ ७ ॥

उपजा०—

देवाश्च यक्षादय आन्तरिक्षाः । नृणां शरीराणि वराणि धृत्वा ।
समागताः किन्तु न कोऽप्यवैत्तद् । यतोऽतिहर्षेऽभिरता बभूवुः ॥ ८ ॥

शार्दू०—

वेदा देववरादिकाः सुनृतनूर्धृत्वाऽऽगताः प्रेक्षितुम्
रामं राज्यपदाधिरूढमभवन्तुष्टास्तु दृष्ट्वेप्सितम् ।
प्रापुः सर्वजनाः पदं सुरुचिरं रामप्रजानां जने
सर्वेषां सुमनोरथः सुफलदः प्राभूत्ततः पूर्णतः ॥ ९ ॥

इन्द्र०—

ब्रह्मा च वेदाश्च सुराश्च यत्र । विस्मृत्य रूपं ननृतुर्विलज्जाः ।
तं को जनो वर्णयितुं समर्थः । राज्याभिषेकं रघुनन्दनस्य ॥ १० ॥

स्रग्धरा०—

प्रादात्स्वां रत्नमालां स जनकतनयायै तदा वायु दत्ताम्
पश्यन्त्यै सर्वकीशान्स्वमनसि मुदितान्सुष्ठु लब्धोपहारान् ।
किन्त्वेकं वायुपुत्रं प्रभुचरणरतं नोपहारेण युक्तम्
ऐच्छत्तस्मै प्रदातुं न च किमपि परं प्रावदद् भर्तुरग्रे ॥ ११ ॥

---

आकाश में रहने वाले देवता तथा यक्षादि सुन्दर मनुष्य शरीर को धारण कर आ गये थे । लेकिन अयोध्यावासी इतने हर्षित थे कि उन्होंने उनको पहचाना नहीं ॥ ८ ॥

वेद और श्रेष्ठ देव भी सुन्दर मनुष्य शरीरों को धारण कर रामचन्द्रजी को देखने के लिये आये थे तथा रामचन्द्रजी को राज्यपद पर आरुढ़ हुए देखकर अपनी इच्छा पूर्ति के कारण अत्यन्त सन्तुष्ट हुए । सभी मनुष्यों ने रामचन्द्रजी की प्रजा का सुन्दर पद प्राप्त किया । इस प्रकार सबका सुन्दर फल देने वाला सुन्दर मनोरथ पूर्ण हो गया ॥ ९ ॥

जहाँ ब्रह्माजी वेद और देव अपना स्वरूप भूलकर हर्ष के मारे लज्जा छोड़कर नाचने लगे थे उस रामचन्द्रजी के राज्याभिषेक का वर्णन कौन कर सकता है ? ॥ १० ॥

उस अवसर पर रामचन्द्रजी ने एक बहुमूल्य माला सीताजी को दी । वह उन्हें वायु ने दी थी । सीताजी देख रहीं थी कि सभी वानरों को भली भाँति

उपजा०—

तदीङ्गितं प्रेक्ष्य रघूत्तमस्ताम् । यस्मै प्रिये इच्छसि देह्यवाच ।
ददौ प्रसन्ना पवनात्मजाय । वात्सल्ययुक्ता जनकात्मजा सा ॥१२॥

शार्दू०—

मालां प्रेक्ष्य जहर्ष वायुतनयो मातुः प्रसादं पुनः
कृत्वा हस्तगतां निरीक्षणमसौ कर्तुं बभूवोद्यतः ।
प्राभूत्तस्य निरीक्षणं तु सकलैः कौतूहलादीक्षितम्
नापश्यत्तु सभासदः स इतरान्सम्प्रेक्षमाणानमुम् ॥ १३ ॥

पृथ्वी०—

ततान पदसेवने रघुपतेः स्वकां वागुराम्
परं सदसि कोऽपि तत्किमपि नैव जज्ञौ मतम् ।
यदा पवनजोऽक्षिपन्मणिवरं मुखे लीलया
जहास सकला सभा न स तदाऽप्यपश्यत्सभाम् ॥ १४ ॥

पृथ्वी०—

प्रपश्यत वनेचरस्य मतिहीनतां तेऽवदन्
सुखाद्यमिति मन्यते मणिमयं हसन्तः पुनः ।

---

उपहार मिल गये हैं लेकिन प्रभुचरणों में प्रेम रखनेवाले हनुमानजी को कुछ नहीं मिला ! वे उन्हें वह हार देना चाहती थीं लेकिन पति के आगे कुछ बोल नहीं पाती थीं ॥ ११ ॥

सीताजी का मनोभाव समझकर रामचन्द्रजी बोले 'प्रिये ! तुम इस हार को जिसको देना चाहती हो उसको दे दो'। तब वात्सल्यमयी सीताजी ने वह माला प्रसन्नता से हनुमानजी को दे दिया ॥ १२ ॥

माला देखकर तथा माताजी का प्रसाद मानकर हनुमानजी अत्यन्त हर्षित हुए। हाथों में माला लेकर उन्होंने उसे देखना शुरू किया। उनके उस माला निरीक्षण को सभी लोग बड़े कौतूहल से एकटक देख रहे थे। लेकिन उन देखनेवालों को हनुमानजी ने नहीं देखा ॥ १३ ॥

रघुनाथजी की पाद सेवा भली भाँति प्राप्त करने के लिये हनुमानजी अपना जाल फैला रहे थे लेकिन उनका मन्तव्य किसी ने भी नहीं जाना। जब उन्होंने उस माला की एक मणि अपने मुख में डाल दिया सारी सभा हँसते-हँसते लोट पोट हो गई। लेकिन तो भी हनुमानजी ने सभा की तरफ नहीं देखा ॥ १४ ॥

यदोद्वमदास्यतो मणिवरं विभिन्नं करे
ततर्प हसनात्सभा न च तदा हसन्ती भृशम् ॥ १५ ॥

पृथ्वी०—

पुनः स वदनेऽक्षिपन्मणिवरं यदाऽन्यं तथाऽ-
वमच्च शकलान्यमुष्य च करे ह्यपश्यत् दृशा ।
सभा प्रहसनं बभूव शमितं विनाशात्परं
ददर्श हनुमानदो न तु ययौ प्रभञ्जन्मणीन् ॥ १६ ॥

उपजा०—

भञ्जन्सुरत्नानि स वज्रदन्तैः । एवं गतो द्रष्टुमदोऽशकन्नो ।
बिभीषणोऽपृच्छदमुं किमर्थम् । व्यर्थं सुरत्नानि भनक्षि वीर ॥ १७ ॥

शालिनी०—

नो दृष्ट्वाहं बाह्यतो रामरूपम् । द्रष्टुं रूपं चान्तरे सम्भनज्मि ।
नेक्षे रामं वायुपुत्रोऽब्रवीत्तम् । नातः सङ्ग्राह्योऽस्ति हारो ममायम् ।१८

शार्दू०—

कच्चित्ते वपुषि स्थितोऽस्ति रघुनाथो ब्रूहि सत्यं तथा
नोचेत्कच्चिददोऽपि हेयमिति तं प्रोचे तु रक्षोधिपः ।

---

पुनः पुनः हँसते हुए सभी कह रहे थे, 'इस जंगली की निबुंद्धिता तो देखो, इस मणियुक्त हार को भी यह खाने को वस्तु ही समझ रहा है।' जब हनुमानजी उस श्रेष्ठ मणि के टुकड़े अपने हाथ पर थूककर (उन्हें देखने लगे) तब सारी सभा हँसते-हँसते तृप्त ही नहीं हो रही थी। ॥ १५ ॥

जब हनुमानजी ने दूसरा मणि मुख में डाल दिया और उसके टुकड़े हाथपर थूककर उनको देखना शुरू किया तब वह बहुमुल्य मणियों का विनाश देखकर सभा का हँसना एकदम बन्द हुआ। लेकिन हनुमानजी ने सभा की तरफ देखा ही नहीं वे तो एक के बाद दूसरा मणि फोड़ते जा रहे थे ॥ १६ ॥

इस प्रकार हनुमानजी उन बहु मूल्य रत्नों को अपने वज्रतुल्य दातों से फोड़ते जा रहे थे। उस विनाश को विभीषण नहीं देख सका। उसने पूछा 'हे वीर ! ये बहुमूल्य रत्न व्यर्थ क्यों फोड़ रहे हो ॥ १७ ॥

हनुमानजी उससे बोले 'इन रत्नों के बाहरी भाग में रामचन्द्रजी का रूप न देखकर इनके भीतर रामचन्द्रजी को देखने के लिये मैं इन्हें फोड़ रहा हूँ। इनमें रामचन्द्रजी का दर्शन नहीं हो रहा है। अतः यह हार मेरे लायक नहीं है ॥ १८ ॥

सत्यं वक्ष्यसुराधिपामिति वदन्वक्षो ददाराव्यथः
हा ! हा ! तत्र भृशं सभासदगणाश्चक्रुस्तथा देवताः ॥ १९ ॥

शालिनी०—

साक्षाद्रामः सीतया सार्धमेव । लोकैर्दृष्टो वक्षसि स्पष्टमेव ।
सर्वेऽवोचन्रामदासो हनूमान् । नान्यःकश्चिन्मुक्तकण्ठैः प्रसन्नाः ॥ २० ॥

उपजा०—

स्वभाव एवैष हनूमतोऽस्ति । व्यनक्ति सामर्थ्यमसौ वृथा नो ।
प्रदर्शनं वक्षस एवमत्र । कथं स चक्रे सुविचार्यमेव ॥ २१ ॥

उपजा०—

द्विसप्तवर्षाणि वने उषित्वा । चिरात्स्वपुर्यां प्रभुरागतोऽभूत् ।
सर्वेऽप्यवाञ्छन्प्रभुपादसेवाम् । तस्याः कृते ते बहवो निपेतुः ॥ २२ ॥

उपजा०—

क्वचिद्विवादोऽपि न तत्र चित्रम् । रामो यतोऽभूत्प्रभुरेव साक्षात् ।
सुदूरदेशस्थितवानरो यः । युक्तिं विना तां कथमाप्नुयाद्वै ॥२३॥

---

तब उनसे विभीषण बोला 'सच-सच बताइये क्या आपके शरीर में रघुनाथ जी हैं ? यदि नहीं तो क्या यह भी आपके पास रहने लायक नहीं है ? व्यथारहित हनुमानजी बोले 'हाँ ! असुरेश ! आप ठीक कहते हैं।' और ऐसा कहकर उन्होंने अपनी छाती (नाखून गड़ा कर) फाड़ डाली उस समय सभी सभासद तथा देवता आदि में हाहाकार मच गया ॥ १९ ॥

सभी लोगों ने हनुमानजी के छाती में देखा कि सीताजी के साथ रामचन्द्रजी विराजमान हैं। तब सभी प्रसन्न होकर मुक्त कण्ठ से कहने लगे हनुमान ही 'रामदास' है। अन्य कोई भी इस तरह का 'रामदास' नहीं है ॥ २० ॥

यह हनुमानजी का स्वभाव ही है कि वे अपना सामर्थ्य अकारण ही व्यक्त नहीं करते हैं। फिर इस प्रकार छाती (फाड़कर उसमें रामचन्द्रजी को) दिखाने का क्या कारण है ? यह सोचने लायक है ॥ २१ ॥

चोदह वर्ष वन में बिताकर रामचन्द्रजी अपनी पुरी में आये थे। अतः सभी रामचन्द्रजी की चरण सेवा चाहते थे और उसके लिये वे अधिक संख्या में टूट पड़ते थे ॥ २२ ॥

रामचन्द्रजी साक्षात् प्रभु थे। अतः उनकी चरण सेवा के लिए उनमें विवाद




रक्षोविदारक हनुमद् बन्धः।
अयोध्याकुञ्जे प्रथमे सर्गे
पञ्चत्रिंशः श्लोकः।

उपजा०—

तेनैव कश्चिन्न शशाक हर्तुम् । हनूमतः स्वां प्रभुपादसेवाम् ।
तथैव दृष्ट्वा प्रभुसेवकं तम् । शशाक वक्तुं न च शब्दमेकम् ॥ २४॥

शार्दू०—

योऽकार्षीदुज्ज्वलं स्वं जगति सुविदितं रामदासस्तु नाम
रामेणागीयतास्य स्वगुणगणकथाऽतीव चित्रं च धाम ।
संगृह्णन्सर्वलोकान्भजति मनसि यो रामचन्द्रं सदैव
प्राप्तुं सेवां यथावत्सदसि स विददारात्मवक्षो हनूमान् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकामयोध्याकुञ्जेऽयोध्यामागतस्य रामस्य,
स्वागतं, वानराणामपि स्वागतं, रामराज्याभिषेकः तत्र च
प्रसङ्गवशात् हनुमता स्ववक्षसि रामं दर्शयित्वा पूर्ववत्
रामसेवायाः प्राप्तिरिति प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥

●

---

भी हो जाना कोई विचित्र बात नहीं थी ऐसी परिस्थिति में दूर देश में रहने वाला एक वानर बिना युक्ति के चरण सेवा खास रूप से कैसे प्राप्त कर सकता था ॥ २३ ॥

और इसी कारण से कोई भी व्यक्ति उनकी अपनी प्रभुपाद सेवा को उनसे छीन नहीं सका और उनको सच्चा प्रभु सेवक मानकर कोई एक शब्द भी नहीं बोल सका ॥ २४ ॥

जिन्होंने अपना जगत्प्रसिद्ध 'रामदास' यह नाम उज्ज्वल किया जिनकी गुण गणों की कथा तथा अत्यन्त विचित्र प्रताप स्वयं रामचन्द्रजी ने भी गाया जो केवल लोक संग्रह के लिये सदा रामचन्द्रजी का भजन करते हैं उनहीं हनुमानजी ने सम्यक् प्रकार से राम सेवा प्राप्त करने के लिए सभा में अपनी छाती फाड़ दी थी । वक्षोविदारकहनुमद्बन्धः ॥ २५ ॥

इस प्रकर श्री हनुमच्चरित्रवाटिका मे अयोध्या कुंज के अन्तर्गत अयोध्या में आये
रामचन्द्रजी का तथा वानरों का स्वागत रामराज्याभिषेक, हनुमानजी
द्वारा अपने छाती में रामचन्द्रजीको दिखाकर पहले जैसी राम
सेवा प्राप्ति कहकर पहला सर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥

●

# अथ द्वितीयः सर्गः

शालिनी०—

दृष्ट्वा रामं वायुसूनोः शरीरे । कोऽयं कोऽयं सर्वलोकाः अवोचन् ।
आकाशस्थाः किन्तु देवा जगर्जुः । वायोः पुत्रो रामदासो जयेत् ।।१।।

शार्दू०—

तत्क्षेत्रं सहसाऽभवद् हनुमता संयुक्तमुच्चैरिति
तद्वार्तैव तदा जनैः सदसि तैः सम्प्रोच्यमानाऽभवत् ।
चक्रुः स्वैस्तु दले दले पृथगमी मित्रैस्तदा वार्तिकाः
काचित्साऽपि कथा भविष्यति जना युष्मन्मनोरञ्जिका ।। २ ।।

शार्दू०—

सर्वानेन जिता सभा तु कपिना सन्दर्शयित्वा प्रभुम्
स्वस्मिन्वक्षसि मानवा लघुतराः स्वस्मात्प्रभावात्कृताः ।
ऊचे कश्चिदतीव शक्तिसदनो वेगी च कीशोऽस्त्ययम्
गच्छन्युद्धधरां सभूधरकरो दृष्टो मयैषोऽत्र वै ।। ३ ।।

शार्दू०—

अस्याश्चर्ययुता रणेषु कृतयः गीताः प्लवङ्गैर्भृशम्
अश्रौषं चकितोऽभवं हृदि भृशं कश्चित्तृतीयोऽवदत् ।

---

हनुमानजी के शरीर में रामचन्द्रजी को देखकर सभी लोग 'यह कौन है ? 'यह कौन है ? ऐसा कहने लगे । लेकिन आकाश में स्थित देवों ने गर्जना की 'रामदास वायुपुत्र की जय ।, ॥ १ ॥

वह संपूर्ण क्षेत्र ऐसा हनुमानजी से भावित हुआ कि सभी लोग हनुमानजी की ही वार्ता करने लगे ! अपने अपने दल में वे पृथक् पृथक् वार्ताएँ करते थे । थोड़ी वह भी झांकी आपके लिये मनोरंजक ही होगी ॥ २ ॥

कोई बोला' इस वानर ने अपने वक्षस्थल में रामचन्द्रजी को दिखाकर संपूर्ण सभा जीत ली और अपने प्रभाव से मनुष्यों को नगण्य कर दिया ।' कोई अन्य बोला 'यह बड़ा बलवान है तथा इसका वेग भी अत्यन्त तीव्र है । हाथ में पर्वत लेकर इसको यहाँ से युद्धभूमि में जाते हुए मैंने देखा है' ॥ ३ ॥

पूर्वं ह्येष उवास वर्षबहुलं बाल्ये महाराड्गृहे
रामस्याभवदेष रञ्जनपरः कश्चिच्चतुर्थोऽवदत् ॥ ४ ॥

शार्दू०—

ऊचे आमपरः स्मरामि रुचिरं कीशं तु रामाश्रितम्
रामो यत्र गतो गतः कपिरयं तत्रैव साकं तदा।
विश्वामित्रमखे यदा रघुपतिर्गन्तुं ह्यभूदुद्यतः
लुप्तोऽभूत्सहसा पुनर्न हनुमान्केनापि दृष्टः पुरा ॥ ५ ॥

शिख०—

प्लवाद्यैस्तेजस्वी शिशुवयसि सूर्यं प्रति पुरा
गृहीत्वा हस्ताभ्यां वदनगतमकं ह्यकुरुत।
प्रकाशो लुप्तोऽभूद्विकलमभवद्विश्वमखिलम्
अहोऽचिन्त्यं कर्म ! ह्यवददिति कश्चिन्नरवरः ॥ ६ ॥

हरिणी०—

इममपि वयं श्रृण्मो बाल्ये रवेरपठत्पुरा
स्म चलति तदा पृष्ठं देशं मुखं तु रविं प्रति।

---

'वानरों के कहे हुए इसके द्वारा रण में किये गये आश्चर्य कारक कार्यों को सुनकर मैं बड़ा चकित हो गया' तीसरा बोला। चौथा बोला 'अरे ! यह तो महाराज दशरथजी के यहाँ पहले बहुत वर्ष तक रह चुका है। और इसने रामचन्द्रजी का मनोरंजन भी किया है ॥ ४ ॥

एक अन्य बोला 'हाँ हाँ मुझे भी खूब याद है, एक सुन्दर वानर रामचन्द्रजी के साथ रहता था और जहाँ जहाँ रामचन्द्रजी जाते थे वहाँ वहाँ वह वानर उन्हीं के साथ जाता था। जब रामचन्द्रजी विश्वामित्रजी मुनि के यज्ञ में जाने लगे तभी यह गायब हुआ था। उसके बाद किसी ने इसको देखा नहीं' ॥ ५ ॥

फिर और एक बोला 'यह तेजस्वी कपि शिशु अवस्था में एक ही छलांग में सूर्य के पास गया था। और दोनों हाथों से सूर्य को पकड़कर उसे मुख में डाल दिया। उस समय प्रकाश बिल्कुल लुप्त हो गया था। अहो ! क्या ही विचित्र कार्य है ? ॥ ६ ॥

अत्यन्त चकित होकर और कोई बोला। 'हमने यह भी सुना है कि सूर्य से ही यह विद्या पढ़ा है। उस समय यह पीछे की तरफ चलता था तथा इसका मुख

इति हनुमता विद्याऽधीताऽमुना सह गच्छता
चकितमनसा काचिद् व्यक्तिर्जगाद तदा जनान् ॥ ७ ॥

स्रग्धरा०—
ऊचे कश्चित्तदैव शृणुत मम वचो गूढभावेन पूर्णम्
कीशानां स्वागतार्थं मम सुतनियतिस्तेन वार्ता श्रुताऽस्ति ।
तस्या निष्कर्ष इत्थं प्रभवति हनुमानस्ति साक्षात्स्मरारिः
मन्ये सत्यं वचस्तन्न खलु शिवतया कार्यसिद्धिर्विनैवम् ॥ ८ ॥

स्वागता०—
हन्त मारुतसुतोऽविकलोऽभूत् । प्रेक्षकास्तु चकितास्तमपश्यन् ।
वक्षसो निरसरद्रुधिरं तद् । किन्त्वसौ स्थिरतयैव हि तस्थौ ॥ ९ ॥

शार्दू०—
कार्यं किं न शशाक कोऽपि सदसि ह्येवं स्थिते मारुतौ
चित्ते चिन्तयितुं चचाल रघुनाथस्तत्र सर्वेश्वरः ।
स्पृष्ट्वा तस्य वपुश्चकार सहसा प्राभूद्यथा सुन्दरम्
प्राशंसन्पवनात्मजं रघुवरं चोन्मुक्तकण्ठैर्जनाः ॥ १० ॥

---

सूर्य की तरफ था । इसी प्रकार हनुमान ने सूर्य के साथ ही चलते हुए सभी विद्याएँ पढ़ी हैं ।' ॥ ७ ॥

उसी समय एक और व्यक्ति बोला, 'सभी लोग मेरे भी गूढ़ भाव से पूर्ण वाक्य को सुनें' । देखिये (रामचन्द्रजी द्वारा) मेरे पुत्र की नियुक्ति वानरों का स्वागत करने के लिए हुई है उसी ने एक बात वानरों के मुख से सुनी है उसका निष्कर्ष यही निकलता है कि हनुमान साक्षात् शिव ही हैं । मुझे भी वह बात सत्य मालूम पड़ती है क्यों कि विना शिवता के इस प्रकार कार्य सिद्धि नहीं हो सकती है ॥ ८ ॥

इधर हनुमानजी की छाती से खून की धारा बह रही थी उन्हें सब लोग चकित होकर देख रहे थे क्योंकि छाती फटने से हनुमानजी में विकलता नहीं आई थी तथा वे स्थिरता से वैसे ही खड़े थे ॥ ९ ॥

हनुमानजी के इस प्रकार स्थिर खड़े रहने पर अब क्या करना चाहिये इस विषय में कोई भी कुछ सोच नहीं सका । तब सर्वेश्वर रामचन्द्रजी स्वयं अपने आसन से उठे और उन्होंने हनुमानजी के वक्षस्थल को स्पर्श करके उसको पहले जैसा सुन्दर बना दिया । तब सभी लोग हनुमानजी की तथा रामचन्द्रजी की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा करने लगे ॥ १० ॥

भुजङ्ग०—

अशेषं सुसम्पन्नमेवं सुपुण्यम्। अभूद्रामराज्याभिषेकस्य कार्यम्।
गता यक्षदेवादिकास्तृप्तनेत्राः। मुहुः प्रेक्ष्य रामञ्च वातात्मजञ्च ॥११॥

स्वागता०—

वानरा अपि गृहाण्यभिगन्तुम्। चोदिता रघुवरेण न तृप्ताः।
राघवे निजमनांसि समर्प्य। कर्षिता इव गृहाणि निजग्मुः ॥१२॥

स्वागता०—

कीशराण्मनसि चिन्तितवांस्तु। शङ्करादनुचिता मम सेवा।
प्रावदत्पवनजं स तु तस्मात्। सेवको रघुवरस्य भवेति ॥१३॥

हरिणी०—

पवनतनयं नत्वा व्याजात्तथा मनसा मुहुः
मुनिनिगदितां गूढां तस्य स्मरन्त इवेशताम्।
कपिवरगणा ऋक्षाश्चैवं तथाऽसुरसत्तमाः
कथमपि गताः स्वं स्वं स्थानं भृशं हृदि दुःखिताः ॥ १४ ॥

---

इस प्रकार रामराज्याभिषेक का कार्य पूर्ण हो गया। अब उसमें कोई भी कार्य शेष नहीं रहा। तब यक्ष देवता आदि रामचन्द्रजी को तथा हनुमानजी को बारम्बार देखकर अपने नेत्रोंको तृप्त करके अपने गन्तव्य को गये ॥ ११ ॥

वानर भी रामदर्शन से तृप्त नहीं हो रहे थे। किन्तु स्वयं रामचन्द्रजी द्वारा अपने-अपने घर जाने की प्रेरणा करने पर रामचन्द्र जी में अपने मन समर्पण करके अपने-अपने घरों को ऐसे गये जैसे कोई खींचा जाता हुआ अनिच्छा से जाता है ॥ १२ ॥

सुग्रीव ने मन में विचार किया कि भगवान् शंकर से अपनी सेवा कराना अनुचित है। अतः वह हनुमानजी से बोला, अब आप रघुनाथजी की ही सेवा किया करें ॥ १३ ॥

तत्पश्चात् वे वानर, ऋक्ष तथा राक्षस मन ही मन हनुमान्जी को प्रणाम करके या किसी बहाने से उन्हें प्रणाम करके मुनि द्वारा कही उनकी शिवता को स्मरण करते हुए उनसे विरह के कारण अत्यन्त व्यथित मन से किसी प्रकार अपने-अपने स्थान को गये ॥ १४ ॥

शार्दू०—

ऐच्छद्यो रघुनाथसेवनमथो सङ्गं पुनर्मारुतेः
आदिष्टः प्रभुणा प्रयातुमथ किष्किन्धां हताशोऽमुना।
नत्वा वायुसुतं जगाद हनुमन्मां राघवं स्मारय
चातुर्यं युवराज एवममुना ज्ञातं प्रणत्यां कृतम्॥ १५॥

स्वागता०—

मित्रवत्सुदृढरागनिबद्धौ । चक्रतुः प्रहसनं बहुधा तौ।
शङ्करेण सह तन्न तु युक्तम्। क्षम्यतामिति ननाम स तस्मात्॥ १६॥

उपजा०—

प्रोवाच भक्तिं हनुमानमुष्य। श्रीरामचन्द्रं प्रबभूव सोऽपि।
भृशं प्रसन्नोऽङ्गदसत्स्वभावात्। भावं सुगूढं च तथाऽवगम्य॥ १७॥

इन्द्रवज्रा०—

यातेषु सर्वेषु पुरी स्थिराऽभूत्। दोलायमानाऽऽगत लोकवृन्दैः।
सौम्ये प्रवाते प्रभवन्ति शान्ताः। दोलायमानास्तरवो यथा हि॥ १८॥

---

अंगद रामचन्द्रजी की सेवा करना चाहता था तथा हनुमानजी का साथ भी चाहता था परन्तु रामचन्द्रजी ने उसे घर जाने का आदेश दिया अतः वह हताश हो गया था। जाते समय हनुमानजी को प्रणाम करके वह बोला—'हनुमान जी! आप मेरा स्मरण प्रभु को दिलाते रहें। भावग्राही हनुमान् प्रणाम करने के लिये की हुई उस अंगद की चतुराई को समझ गये॥ १५॥

पहले मित्र के समान सुदृढ़ प्रेम में बँधे उन दोनों ने आपस में कई बार हँसी-मजाक किया था। लेकिन शिवजी के साथ वह अनुचित था। अतः उसी की क्षमा माँगने के लिए ही उसने हनुमानजी को प्रणाम किया था॥ १६॥

फिर प्रभु के पास आकर हनुमानजी ने अंगद की भक्ति प्रभु को सुना दी। तब वे भी अंगद के सुन्दर स्वभाव के कारण तथा उसके भीतरी भाव को जानकर बहुत ही प्रसन्न हुए॥ १७॥

जैसे आँधी के शान्त होने पर झकझोर खाने वाले वृक्ष शान्त हो जाते हैं वैसे ही आगन्तुकों के समुदायों से चहल-पहलयुक्त अयोध्या नगरी सबके जाने के बाद स्थिर सी हो गई॥ १८॥

उपजा०—

प्रीत्या प्रचक्रुः स्वकमेव कार्यम् । प्रजाः स्वधर्माश्रितमेव नान्यत् ।
न चक्रुरीर्ष्यामवरा वरैश्च । ते विप्रराजन्यविशश्च शूद्राः ॥ १९ ॥

उपजा०—

सङ्घर्षभीतिर्न च रोगभीतिः । न चोरभीतिर्न च राजभीतिः ।
न चेतिभीतिः सति रामराज्ये । प्रजाः स्वधर्मे निरता यतस्ताः ॥ २० ॥

उपजा०—

वायोः सुतः सम्मिलितो बभूव । रामस्य पुर्यामचिरेण सुष्ठु ।
जगाम निःशङ्कतया स यत्र । कुत्रापि राज्ये भवनेषु चापि ॥ २१ ॥

शालिनी०—

ऐक्षन्तामुं श्रद्धया सर्वपौराः । वात्सल्येनाम्बास्तथा सुप्रसन्नाः ।
रामः सार्धं भ्रातृभिर्भ्रातृवत्तम् । प्रेम्णा भक्त्या बालकास्तं पितेव ॥२२॥

इन्द्र०—

प्रायः सदोवास कृताञ्जलिः सः । भृत्येन तुल्यः प्रभुणैव साकम् ।
आज्ञाकरश्चैव रघूत्तमस्य । नालस्ययुक्तो न तथा प्रमादी ॥ २३ ॥

---

रामचन्द्रजी के राजा होने पर ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्रात्मक चारों वर्ण की सभी प्रजा प्रसन्नतापूर्वक अपना-अपना स्वधर्मविहित कार्य ही करती थी, अन्य नहीं। निम्न वर्ग के लोग उच्चवर्गियों के साथ ईर्ष्या नहीं करते थे ॥ १९ ॥

सभी प्रजा स्वधर्म में निरत थी इसलिये रामराज्य में संघर्ष का डर, चोरों का डर, राजभीति तथा इतिभीति बिल्कुल नहीं थी ॥ २० ॥

अयोध्या में हनुमानजी शीघ्र ही अच्छी प्रकार हिल-मिल गये। वे भवनों में राज्य में जहाँ कहीं भी निःशङ्क चले जाते थे ॥ २१ ॥

सभी नागरिक उन्हें श्रद्धा की दृष्टि से देखते थे। सीताजी प्रभृति माताएँ उन्हें पुत्रतुल्य वात्सल्यकी दृष्टि से देखती थीं। भाइयों सहित रामचन्द्रजी उन्हें भाई के समान देखते थे। तथा बालक उन्हें पिता के समान देखते थे ॥ २२ ॥

लेकिन हनुमानजी सेवक के समान हाथ जोड़कर प्रायः रामचन्द्रजी के पास ही बैठे रहते थे। और आलस्य से रहित होकर तथा अप्रमत्त रहकर रामचन्द्रजी की आज्ञाओं का पालन करते थे ॥ २३ ॥

स्रग्धरा०—

स्वर्णाभं पुष्टगात्रं तनुधृतविनयं चोर्ध्वलाङ्गूलयुक्तम्
पश्यन्तं रामपादावभिमतसुखदौ साश्रुनेत्रं ब्रुवन्तम् ।
हा हा कष्टं ! वनेषु ह्यटितुमशकतां हा कथं कोमलौ हा !
पादत्राणेन हीनाविति हृदि विलपन्तं ह्यपश्यञ्जनास्तम् ।। २४ ।।

इन्द्र०—

लीलापटुत्वादिति वातजस्य । अचिन्त्यगम्भीरतमाच्च भावात् ।
मन्तुं कपिं तं च न शूलपाणिम् । कश्चिद्विमुग्धः प्रभवेत्कथं नो ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे हनूमद्विषये जनानां वार्ता, आगन्तुकानां स्वस्वगृहं प्रतिगमनम्, अयोध्यायां हनूमत्स्थितिश्चेति द्वितीयः सर्गः ।। २ ।।



---

सुनहरे रंग के, पुष्ट शरीर वाले तथा पुच्छ को ऊपर उठाये हनुमानजी ऐसे बैठते थे मानों साक्षात् विनय ने ही शरीर धारण कर लिया हो । इच्छित सुख प्रदान करने वाले रामचन्द्रजी के चरणों को देखकर अश्रुओं से भींगी आँखों वाले हनूमानजी इस प्रकार बोला करते थे 'हाय ! बड़े दुःख की बात है, ये पैर बिना जूता के वन में कैसे घूम सके ? और इसी प्रकार रोते-कलपते हनुमानजी को लोग देखा करते थे ।। २४ ।।

हनुमानजी की ऐसी लीलापटुता के कारण तथा अचिन्त्य गम्भीरतम भाव के कारण उन्हें शंकर न समझकर वानर ही समझने के लिये कोई भी (पुरुष) क्यों नहीं मुग्ध होगा ? ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्याकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी के विषय में जनों की वार्ताएँ, आगन्तुकों का अपने-अपने घर जाना तथा अयोध्या में हनुमानजी की स्थिति कहकर दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ।। २ ।।



# अथ तृतीयः सर्गः

उपजा०—

सङ्कोचयुक्तो भरतो यथाऽभूत् । स्वभावसिद्धः परमानुरागी ।
सङ्कोचभावान्वित एव चाभूत् । तथैव रामः सह बन्धुभिः स्वैः ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

अमीषां यदा वार्तिका काचिदासीत् । भवन्तीपरं प्राभवन्नैव शीघ्रम् ।
न यावद्भवेत्सुष्ठु सङ्कोचनाशः । कथं वार्तिका सम्भवेद् ब्रूत तेषाम् ॥२॥

उपजा०—

सङ्कोचनाशस्य न काचिदासीत् । सम्भावना तत्र दृढात्स्वभावात् ।
अहो हनूमान्न तदाऽभविष्यत् । वार्ताऽभविष्यत्सुगमा न तेषाम् ॥३॥

शालिनी०—

निःसङ्कोचोऽसौ बभाषे चतुर्भिः । वात्सल्याप्तश्चापि मात्रा तथैव ।
तद्वत्सर्वाभिर्महामातृभिश्च । एवं सर्वैः साकमुच्चैः प्रसन्नः ॥ ४ ॥

उपजा०—

ते चक्रिरे यद्यपि वायुपुत्रे । प्रीतिं समस्ताः सुतवत्सदैव ।
परन्त्वसौ भ्रातृचतुष्टयं च । अम्बां च हित्वा न जगाम दूरम् ॥ ५ ॥

---

स्वभावसिद्ध परम अनुरागी भरतजी जैसे संकोची स्वभाव के थे वैसे ही रामचन्द्रजी भी अपने भाइयों के साथ संकोची स्वभाव के थे ॥ १ ॥

जब उनको कोई बातचीत करनी होती थी तो वह शीघ्र ही नहीं होती थी । बताइये जब तक पूर्णतया संकोच का नाश नहीं होगा तब तक उनकी बातचीत कैसे होती ? ॥ २ ॥

दृढ़ स्वभाव के कारण संकोच नाश की कोई सम्भावना नहीं थी । सज्जनों ! यदि वहाँ हनुमानजी नहीं होते तो उनकी बातचीत सुगम नहीं होती ॥ ३ ॥

हनुमानजी चारों भाइयों के साथ निःसंकोच बातें किया करते थे । उसी प्रकार वात्सल्य प्राप्त होने से माता सीताजी के साथ भी तथा कौशल्यादि सभी महामाताओं के साथ भी तथा अन्य सभी के साथ अत्यन्त प्रसन्न मन से बातें करते थे ॥ ४ ॥

यद्यपि वे सब हनुमानजी पर पुत्र के समान स्नेह करते थे लेकिन तो भी हनुमानजी चारों भाई तथा माता सीताजी को छोड़कर दूर नहीं जाते थे ॥ ५ ॥

स्वागता०—

राघवस्य नगरे निवसन्वै । को बभूव हनुमान्यदि पृच्छा ।
उत्तरं किल भविष्यति नाल्पम् । सर्वमेव स बभूव यतस्तद् ॥ ६ ॥

शार्दू०—

मन्त्री-सेवक-दूत-मल्लविजयी-द्वारोपवेशी-भट-
संरक्षाकर-कीर्तिवर्धन-जवी-संवाहकत्वेष्वसौ ।
ख्यातो दाससुरक्षको जनगुरुर्नम्रो मनोरञ्जकः
वार्ताः कारयिता तथैव हनुमान्प्राभूदयोध्यापुरि ॥ ७ ॥

उपजा०—

प्रदर्शयन्नैव परं शिवत्वम् । सन्दर्शयन्स्वामनभिज्ञताञ्च ।
विमोहयन्सर्वजनाश्चकार । प्रभोर्मनोरञ्जनमाञ्जनेयः ॥ ८ ॥

स्वागता०—

एकदा तु हनुमानुदितेऽर्के । प्रागमज्जनकजागृहकक्षे ।
देह्युवाच मधुरं तनयाय । मातरस्मि बहुलः क्षुधयाऽऽर्तः ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

तदा जानकी प्रावदत्तिष्ठ वत्स । प्रदास्ये क्षणार्धेऽधुनैवाशनं ते ।
वदन्तीति शीघ्रं बभूवाशनार्थम् । तदा स्नानकार्ये प्रवृत्ता जवेन ॥ १० ॥

---

अयोध्या में रहने वाले हनुमानजी कौन थे ? ऐसा यदि कोई पूछेगा तो उसका उत्तर थोड़ा नहीं होगा क्योंकि अयोध्या में वे सब कुछ थे ॥ ६ ॥

मन्त्री, सेवक, दूत, मल्लों पर विजय पाने वाले, द्वारपाल, योद्धा, सबकी रक्षा करने वाले, रामचन्द्रजी की कीर्ति बढ़ाने वाले, वेगवान् वाहन होने में उनकी प्रसिद्धि थी। रामभक्तों की रक्षा करने वाले, रामभक्तों के गुरु, नम्र मनोरंजक तथा बातचीत कराने वाले होने में भी उनकी प्रसिद्धि थी और ये ही सब काम हनुमानजी अयोध्या में करते थे ॥ ७ ॥

अपनी सर्वोच्च शिवता को प्रदर्शित न करते हुए तथा अपनी अनभिज्ञता को दिखाकर सभी को मोहित करते हुए वे प्रभु का मनोरंजन करते थे ॥ ८ ॥

एक बार हनुमानजी सूर्योदय के समय सीताजी के कमरे में गये तथा बोले हे माताजी, मैं भूख से बहुत पीड़ित हूँ। आप अपने पुत्र को कुछ प्रिय पदार्थ खाने को दीजिये ॥ ९ ॥

तब सीताजी उनसे बोलीं, 'वत्स ! थोड़ी देर रुक जाओ। मैं अभी तुम्हें

उपजा०—

तावद्धनूमानकरोत्प्रसन्नः । श्रीरामनाम्नः स्मरणं सुपुण्यम् ।
स्नानान्निवृत्ता न चिरेण माता । समागता वायुसुतेन दृष्टा ॥ ११ ॥

उपजा०—

सिन्दूरबिन्दुं शिरसा निधाय । विभूषयित्वा स्वशिरोऽमुनैव ।
ददौ ततो मोदकपात्रमेव । रामप्रिया मारुतये तदा हि ॥ १२ ॥

स्रग्धरा०—

सोऽभूत्सम्प्रेक्षमाणः परमरुचिकरं मातृसिन्दूरबिन्दुम्
ऊचे मातः किमर्थं स्वशिरसिरुचिरो धारितो बिन्दुरेषः ।
आयुर्वृद्ध्यै स्वभर्तुः स्म वदति जननी बिन्दुमेनं बिभर्मि
श्रुत्वा तद्वायुपुत्रोऽभवदतिचकितोऽचिन्तयन्मानसे स्वे ॥ १३ ॥

शिख०—

अहो बिन्दुं धृत्वा भवति चिरजीवी रघुपतिः
ध्रुवं पूर्णे लेपे प्रभुरमरतां प्राप्स्यति सति ।
कथं नो कुर्वन्ति प्रभुयशसि कार्यं सुसरलम्
जनाः कुर्वेऽद्यैवं मम भवतु कामं प्रहसनम् ॥ १४ ॥

---

खाने को दूँगी ।' और ऐसा कहकर हनुमानजी को शीघ्र ही खिलाने के लिये वे जल्दी से नहाने लगीं ॥ १० ॥

तब तक हनुमानजी प्रसन्न होकर पुण्यमय रामनाम का स्मरण करने लगे । थोड़ी ही देर में स्नान से निवृत्त होकर सीताजी आईं । हनुमानजी उन्हें देख रहे थे ॥ ११ ॥

उन्होंने झटपट अपनी माँग में सिन्दूर का विन्दु लगाकर उसीसे अपना सिर विभूषित करके हनुमानजी को लड्डुओं से भरा हुआ पूरा पात्र ही दे दिया ॥१२॥

लेकिन हनुमानजी तो माताजी के सिर पर के उस अत्यन्त सुन्दर सिन्दूर के बिन्दु को देख रहे थे । हनुमानजी ने पूछा 'माताजी ! आपने यह बिन्दु क्यों धारण किया है ?' सीताजी बोलीं, 'भर्ता की आयुष्यवृद्धि करने के लिये मैं इसे धारण करती हूँ' उस बात को सुनकर हनुमानजी चकित हुए और अपने मन में बिचार करने लगे ॥ १३ ॥

बड़े आश्चर्य की बात है, केवल एक बिन्दु धारण करने से रघुनाथजी चिरजीवी होते हैं । तो फिर सम्पूर्ण शरीर पर लेप होने पर वे अमरही हो

द्रुतवि०—

अमरता रघुनाथकरे स्थिता । प्रभविता स्वतनावलेपितः ।
यदि मया सुवयःप्रदरक्तिमा । प्रभुयशः प्रभविष्यति चोन्नतम् ।। १५ ॥

पञ्चचा०—

समाप्य भोजनं तदा विमर्शनाद्विलम्बितम्
हनूमता तु तैलपात्रमेव शीर्ष्णि रिक्ततम् ।
तदैव नीतमेव तेन तैलसिक्तदेहताम्
पुनः स सर्वतोऽरुणोऽभवद्यथा विमर्शितम् ।। १६ ।।

मालिनी०—

सदसि स गतवान्द्राक् पूर्णकामः प्रसन्नः
जहसुरति सदस्याः प्रेक्ष्य रूपं विचित्रम् ।
अवददवधनाथो मारुतेऽद्य त्वयैवम्
कनकवपुषि सिन्दूरं किमर्थं विलिप्तम् ।। १७ ।।

उपजा०—

उवाच रामं तत आञ्जनेयः । सिन्दूरबिन्दुर्जनकात्मजायाः ।
आयुष्यवृद्धिं कुरुते त्वदीयाम् । श्रुतं मयेत्थं कथितं तयैव ॥ १८ ॥

---

जायेंगे। प्रभु को अमर बनाने का इतना सरल कार्य ये लोग क्यों नहीं करते हैं? मैं आजही इसको कर डालूंगा भले ही मेरी हँसी हो जाय। ।। १४ ।।

यदि मैंने इस उम्र बढ़ानेवाली लालिमा का लेप शरीर पर कर दिया तो प्रभुका यश भी उन्नत होगा ।। १५ ।।

तब हनुमानजी ने इसी चिन्तन के कारण विलम्बित हुए अपने भोजन को समाप्त कर एक तेल भरा पात्र लेकर अपने सिरपर उसको खाली कर दिया। उससे उनका सारा शरीर तेल से तर हो गया। और फिर जैसा सोचा था। वैसा ही उन्होंने सम्पूर्ण शरीर पर सिन्दूर की लालिमा लगा ली ।। १६ ।।

इस प्रकार इच्छा पूर्ण होने से अत्यन्त प्रसन्न हुए हनुमानजी शीघ्रही सभा में गये। हनुमानजी का यह विचित्र रूप देखकर सभा के सदस्य भी ठहाका मारकर हँस दिये। तब अयोध्यापति रामचन्द्रजी बोले 'हे हनुमानजी, आज आपने अपने सुनहरे शरीर पर यह सिन्दूर क्यों पोत दिया है? ।। १७ ।।

तब अंजनानन्दन हनुमानजी रामचन्द्रजी से बोले 'माता जानकीजी का

उपजा०—

कर्तुं ततस्त्वामजरामरञ्च। सिन्दूरलिप्तोऽस्म्यत एव देव।
श्रुत्वोत्तरं तस्य सभासदस्ते। भृशं समस्ता जहसुः पुनस्ते ॥ १९ ॥

शिख०—

ततः शान्तो भूत्वा स्म वदति सदस्यान्रघुपतिः
सदस्या भौमोऽद्यानिलतनयमूर्तिं क्षितितले।
करिष्यन्ते सम्यग्यदि विविधवाञ्छाऽऽकुलजनाः
विलिप्तां सिन्दूरैः परमसफलाः स्युर्ममवरात् ॥ २० ॥

उपजा०—

वदन्ति सर्वे सरलोऽमलश्च। तथा भृशं भावुकआञ्जनेयः।
वाणी मनोभ्यामथ देहयोगात्। अतोऽधिका काऽस्ति विडम्बनाऽस्य ॥२१॥

मालिनी० —

सकलगुणनिधानो ज्ञानिनामग्रगण्यः
पवनतनय एवं ज्ञानिनां तत्सभायाम्।
कथमिति लघुवार्त्तां रञ्जनार्थं स चक्रे
रघुपतिवरदानं तेन लब्धं कथं तत् ॥ २२ ॥

---

सिन्दूर बिन्दु आपकी आयुष्य वृद्धि करता है ऐसा ही उन्होंने कहा था। उसे मैंने सुना है ॥ १८ ॥

इसलिये हे देव। आपको अजर-अमर बनाने के लिये ही मैंने सिन्दूर पोत लिया है। हनुमानजी का उत्तर सुनकर वे सदस्य पुनः एक बार जोर से हँसे ॥ १९ ॥

जब प्रहसन शान्त हुआ तब रामचन्द्रजी सभी सभासदस्यों से बोले 'हे सदस्यों आज मंगलवार है। आज के दिन जो व्यक्ति भूतलपर हनुमानजी की मूर्ति को विविध कामनाओं के लिये, भली भाँति सिन्दूर से लिप्त करेंगे उनकी कामनाएँ मेरे वरदान से पूर्ण हुआ करेंगी।' ॥ २० ॥

लोग कहते हैं हनुमानजी सरलस्वभावी है, शिशुवत् निष्पाप हैं, बड़े भोले भाले हैं। लेकिन इससे अधिक हनुमानजी का क्या मखौल उड़ाया जा सकता है ? ॥ २१ ॥

सकल गुण निधान और ज्ञानियों में अग्रगण्य हनुमानजी ने ज्ञानियों की उस सभा में केवल मनोरंजन के लिये इतनी छोटी वात क्यों की ? तथा उन्हें वह रघुनाथजीका वरदान क्यों मिला ? ( यह सोचने की बात है ) ॥ २२ ॥

भुजङ्ग०—
अनन्तोऽकथो यश्च नो वेदवेद्यः । तथा निष्कलङ्को न सापेक्ष ईशः ।
कृपालुः परं भक्तवृन्दं सुपुण्यम् । अभूत्सेवकः पाठयन्दास्यधर्मम् ॥२३॥

भुजङ्ग०—
प्रसङ्गानुकूलं तथाऽऽवश्यकञ्च । स चक्रे कदाचिन्महत्कर्म तस्मिन् ।
प्रसिद्धं विमृश्यैव कार्यं कृतं तत् । कदाचिच्छिवत्त्वं मुनीशैश्च भक्तैः ॥२४॥

शार्दू०—
स्पष्टं वायुसुतोऽकरोदिति शुभां लीलां यतः शक्नुयुः
निर्णेतुं सुधियोऽपि नैव हृदये शम्भूर्हनूमान्न वा ।
पूज्यत्वं प्रभवेत्तथैव जगति स्याच्चापि तस्येङ्गितम्
तस्मादेव वरप्रदो रघुवरो रामेश्वरे प्राग्यथा ॥ २५ ॥

इति श्री हनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे हनूमतः कार्याणि, विज्ञानाञ्च विमोहनार्थं स्वशरीरे सिन्दूरलेपनलीलेति तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥



---

जिनका अन्त नहीं है, जो कहने में नहीं आते हैं। जो कलंक से रहित हैं, जिन्हें किसी की भी अपेक्षा नहीं है, जो ईश्वर हैं, लेकिन अत्यन्त कृपालु हैं वे ही ( शिवजी ) भक्तों को पुण्यप्रद दास्यधर्म का पाठ पढ़ने के लिये स्वयं ही सेवक बने हैं ॥ २३ ॥

उसमें प्रसंगानुसार अर्थात् आवश्यकतानुसार उन्होंने कभी कभी अमानुष कार्य कर डाले हैं। उन्हीं कार्यों पर विचार करके मुनीश्वरोंने तथा भक्तों ने उनकी शिवता कभी प्रकाश में लाई ॥ २४ ॥

स्पष्ट है कि ( उसी शिवता को छिपाने के लिये ) हनुमानजी ने ऐसी शुभ लीला की जिससे विज्ञ लोग भी अपने मनमें हनुमानजी शिव हैं या नहीं इसका निर्णय न कर सके। जैसे रामेश्वर स्थापना के समय ( हनुमानजी के यशस्त्याग पर ही ) वर मिला था वैसे ही यहाँ भी हनुमानजी का दास्य भी बना रहे तथा उनकी पूज्यता भी तथैव बनी रहे इसीलिये रामचन्द्रजी ने उन्हें वर दिया ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में अयोध्या कुञ्ज के अन्तर्गत विज्ञोंको
मोहित करनेके लिये हनुमानजी की सिन्दूरलेपन लीला कहकर
तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



# अथ चतुर्थः सर्गः

भुजङ्ग०—

सदा रामसेवापरो वायुपुत्रः। सतर्कोऽभवत्सर्वथा दत्तचित्तः।
स शक्तस्तथा चञ्चलश्चैव चक्रे। सुलघ्वीश्च गुर्वीस्तदा सर्वसेवाः ॥१॥

वसन्त०—

रामास्यवीक्षणपरो ह्यभवत्सदैव
ज्ञात्वैव हीङ्गितमसावकरोद् व्यवस्थाम्।
तेनैव नान्यमनुजोऽलभतैकदापि
श्रीरामसेवनसुपुण्यरसानुभूतिम् ॥ २ ॥

भुजङ्ग०—

सुमित्रासुतौ केकयीसूनुरेव। अमन्यन्त ये रामसेवां स्वकीयाम्।
विहीनास्तयाऽऽसन्न हृष्टा मनःसु। विदेहात्मजा चापि कार्पण्यमाप्ता ॥३॥

शालिनी०—

जज्ञुः सर्वे रामदासो हनूमान्। युक्तः सेवायाम सावेव हन्त।
किन्त्वात्मानं प्रेक्ष्य हीनं तया तु। जन्म व्यर्थं मेनिरे स्वस्य सर्वे ॥ ४ ॥

---

हमेशा सतर्क तथा दत्तचित्त होकर सदा रामसेवा में तत्पर रहनेवाले हनुमानजी शक्तिमान तथा चंचल होने से छोटी बड़ी सभी सेवाएँ कर लेते थे ॥ १ ॥

वे हमेशा रामचन्द्रजी का मुख निहारते रहते थे। और उनका मनोभाव समझकर पहले ही उसकी व्यवस्था करते थे। और उसीसे कोई भी अन्य व्यक्ति रामचन्द्रजी के पुण्यमय सेवारस का अनुभव नहीं कर पाता था ॥ २ ॥

लक्ष्मण भरत और शत्रुघ्न रामसेवा पर अपना अधिकार समझते थे। लेकिन अपनेको उससे हीन देखकर उनके मनमें प्रसन्नता नहीं थी। यहाँ तक कि सीताजी भी बेचारी बन जाती थीं ॥ ३ ॥

सब जानते थे कि असली 'रामदास' हनुमानजी ही हैं और वे ही रामचन्द्रजी की सेवा ठीक ठीक कर सकते हैं परन्तु अपनेको रामसेवा से हीन देखकर उन्होंने अपना जन्म व्यर्थ माना ॥ ४ ॥

उपजा०—

परन्तु दृष्ट्वा पवनात्मजस्य । प्रभावमेवं ह्यपरैरदम्यम् ।
रामं च वाञ्छन्तममुष्य सेवाम् । शेकुः प्रवक्तुं न च शब्दमेकम् ॥ ५ ॥

स्वागता०—

एकदा जनकजां प्रति जग्मुः । भ्रातरो विमनसो ह्यवदन् ताम् ।
अम्ब वायुतनयः प्रभुसेवाम् । एक एव कुरुतेऽहरहः सः ॥ ६ ॥

स्वागता०—

वञ्चिताः किल वयं हि समस्ताः । स्वस्तु वीक्ष्य रघुपुङ्गववाञ्छाम् ।
अम्ब नङ्क्ष्यति कदेयमवस्था । प्रावदज्जनकजाभृणुतात्र ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

सुबृहती प्रभुसेवनकर्मणाम् । प्रभवतात्सह कर्तृभिरेकदा ।
पवनजेन विना किल सूचिका । रघुपतेस्तु करेण समर्थिता ॥ ८ ॥

शालिनी०—

शय्यात्यागात्स्वप्नकालं पुनश्च । रामस्यासन्याश्च सेवाः समस्ताः ।
सर्वाश्चक्रुः सूचिकायां निबद्धाः । कः कर्ता स्यादङ्कितं चापि तासाम् ॥९॥

---

लेकिन दूसरों से आक्रान्त न होनेवाला हनुमानजी का प्रभाव देखकर तथा उन्हीं से सेवा चाहनेवाले रामचन्द्रजी की तरफ देखकर वे एक शब्द भी नहीं बोल पाते थे ॥ ५ ॥

इस प्रकार दुःखी मन वाले वे तीनों भाई मिलकर एक बार सीताजी के कक्ष में गये । और बोले 'माताजी ! हनुमानजी तो प्रतिदिन रामचन्द्रजी की संपूर्ण सेवा अकेले ही कर लेते हैं ॥ ६ ॥

केवल रघुनाथजीकी इच्छा समझकर ही हम लोगों को सेवाओं से वञ्चित होकर उदास हो जाना पड़ता है। यह हमारी दुर्दशा कब समाप्त होगी ?' तब सीताजी बोलीं सुनिये ॥ ७ ॥

'एक बहुत बड़ी प्रभु सेवाओंकी सूची बन जानी चाहिये उसमें उनको कौन करेगा यह भी अंकित होना चाहिए। और वह सूची रघुनाथजी के हाथ से समर्थित होनी चाहिये ॥ ८ ॥

तत्पश्चात् सभी ने मिलकर प्रातः शय्यात्याग से लेकर रात शय्या ग्रहण तक जितनी प्रभुकी सेवाएँ थीं उन सबको सूची में अंकित किया तथा उनका कर्ता कौन हो यह भी उसमें अंकित किया ॥ ९ ॥

शालिनी०—

सेवा काचिन्नैव तत्सूचिकायाम् । आसीत्कार्या या तु वातात्मजेन ।
एवं कृत्वा सूचिकाँ रामकक्षम् । जग्मुर्यायोः सूनुना प्रेक्ष्य हीनम् ॥१०॥

द्रुतवि०—

पवनजः प्रभुसेवनतत्परः । क्वचिदसौ ददतेऽवसरं न नः ।
तत इयं तव सेवनतालिका । भवतु सुष्ठ्वधुनैव समर्थिता ॥ ११ ॥

शार्दू०—

कर्तुं तां बलिनीं तदा जनकजाऽवोचत्प्रभुं विस्मितम्
शीघ्रं नाथ ! इयंश्व एव भवतास्त्वद्राजमुद्राङ्किता ।
दृष्टा सा प्रभुणापि नैव किमपि स्पष्टं मतं व्यञ्जितम्
स्वीकृत्येत्यवदच्छ्व एव भवितेयं राजमुद्राङ्किता ॥ १२ ॥

शार्दू०—

रात्रिः सा गमिता सुखेन रमया तद्वत्त्रिभिर्भ्रातृभिः
हृत्वाऽऽसन्मुदिता भृशं पवनजात्सर्वं प्रभोः सेवनम् ।
ऐन्द्रायोस्तनयो यथा प्रतिदिनं रामस्य कक्षे यदा
सेवां कर्तुमसौ बभूव चकितः शेषेण रुद्धस्तदा ॥ १३ ।

---

उस सूची में एक भी सेवा ऐसी नहीं थी जो हनुमानजी के लिये छोड़ी हो। और इस प्रकार सूची बनाकर, कक्ष में हनुमानजी नहीं हैं यह देखकर वे सब रामचन्द्रजी के पास गये ॥ १० ॥

वे बोले, हे प्रभो, हनुमानजी आपकी सेवा तत्पर रहकर करते हैं हम लोगों को कभी सेवा का अवसर ही नहीं देते हैं। इसलिये यह आपकी सेवाओं की सूची ( हमने बनाई ) है। यह अभी आपके द्वारा समर्थित हो जानी चाहिये ॥ ११ ॥

सूचीको सबल बनाने के लिये सीताजी भी रामचन्द्रजी से बोलीं 'हे नाथ ! यह सूची कल ही आपकी राजमुद्रा से युक्त हो जानी चाहिये। रामचन्द्रजीने भी सूची देखी लेकिन अपना कोई भी मत व्यक्त नहीं किया। केवल उसपर हस्ताक्षर करके कहा कि कल ही यह राजमुद्रांकित होगी ॥ १२ ॥

वह रात तीनों भाइयोंने तथा सीताजी ने बड़े सुख से बिताई। वे हनुमानजी की सबकी सब प्रभु सेवा हरण करके बड़े हर्षित थे। दूसरे दिन प्रतिदिन के समान हनुमानजी सेवा करने के लिये रामचन्द्रजी के कक्ष में गये लेकिन लक्ष्मणजी ने उन्हें रोका यह देखकर वे बड़े चकित हुए ॥ १३ ॥

शिख०—

स रुद्धोऽपृच्छत्तं चकितमनसा किन्तु विकलः
किमर्थं रुद्धोऽस्मि प्रभुचरणसेवासु निरतः ।
तदोचे शेषस्तं ह्यभवदखिलं ह्यः पवनज
रजन्यां सेवानां प्रभुकृतमशेषं वितरणम् ।। १४ ।।

शिख०—

त्वयोपस्थातव्यं न तु तव तदाऽऽसीत्स्थितिरपि
अतस्त्वां त्यक्त्वैवं वितरणमभूत्कार्यमिति वै ।
कृताः सेवाः स्मृत्वा मनसि भव तूष्णीं पवनज
न शोच्यं यद्भूतं पवनसुत शास्त्रं प्रवदति ।। १५ ।।

पृथ्वी०—

प्रभोर्वितरणं जगाद हनुमान् यदि प्रेक्षितुम्
क्षमोऽस्मि किल दर्शयन्तु कृपया कृपासागराः ।
कृतं किमपराधितं खलु मया वियुक्तोऽभवम्
प्रभोश्चरणसेवनादिति कथं भवेदुद्धृतिः ।। १६ ।।

भुजङ्ग०—

अपश्यत्ततः सूचिकां वायुपुत्रः । न दृष्ट्वा स्वकां रामसेवां तदाऽसौ ।
अभूच्छोकमग्नः परं तत्तु जज्ञौ । ध्रुवं किञ्चिदस्त्यत्र कार्यं सुबद्धम् ।।१७

---

कुछ आश्चर्य के साथ किन्तु दुःखी मन से हनुमानजी ने पूछा 'प्रभुचरणों की सेवा में मुझ दत्तचित्त को क्यों रोका जा रहा है ?' तब लक्ष्मणजी बोले, 'हे हनुमानजी कल प्रभु की सभी सेवाओं का प्रभु ने ही बटवारा किया ।। १४ ।।

आपको उस समय उपस्थित होना चाहिये था परन्तु आप वहाँ नहीं थे । इसलिये आपको छोड़कर सेवाओं का वितरण करना पड़ा । आपने ( अब तक ) जो सेवाएँ की हैं उन्हें ही स्मरण कर आप चित्त में शान्ति प्राप्त कीजिये । शास्त्र भी कहता है बीते हुए का शोक नहीं करना चाहिये ।' ।। १५ ।।

हनुमानजी बोले 'यदि उस वितरण को मैं देखने योग्य होऊँ तो कृपा के समुद्रों ! आप मुझे वह दिखाइये । मैंने ऐसा कौन सा अपराध किया कि मैं प्रथम चरण सेवासे पृथक् हो गया ? मेरा उद्धार कैसे होगा ! ।। १६ ।।

तत्पश्चात् हनुमानजीने वह सूची देखी और अपने लिये एक भी सेवा न

उपजा०—

सर्वज्ञ एवास्ति समीरपुत्रः । विज्ञाय सर्वं घटितं यथा तद् ।
लीलापटुत्वस्य ततान जालम् । व्यञ्ज्यार्जवं स्वं प्रणतो जगाद ॥१८॥

भुजङ्ग०—

सदा सूचिका माननीया मयाऽपि
यतो राजमुद्राङ्किता सुष्ठु साऽस्ति ।
परं प्रार्थये या च नोल्लेखिताऽस्ति
प्रभोः सा च सेवा तु कार्या मयैव ॥ १९ ॥

हरिणी०—

इदमपि भवेन्मुद्रायुक्तं यथान्यदभूत्कृतम्
प्रभवतु ततो यन्मत्कार्यं प्रभो ! ह्यनुमोदितम् ।
रघुपतिरदः श्रुत्वा किञ्चिज्जहास सकृत्तदा
पवनतनयस्याभूद्वाक्यं तथा च समर्थितम् ॥ २० ॥

शालिनी०—

पृष्टः का ते सूचिकाबाह्यसेवा । कार्या सौहार्देन या वै त्वयैवम् ।
ऊचे भव्यो जृम्भमाणः प्रभुश्चेत् । कुर्यां क्षेम्णे छोटिकानादमेवम् ॥२१

---

देखकर वे शोकमग्न हो गये लेकिन यह भी जान गये कि यहाँ निश्चित रूप से कुछ योजनाबद्ध कार्य है ॥ १७ ॥

हनुमानजी तो सर्वज्ञ हैं ही उन्होंने जैसा कुछ वह हुआ था सब समझ लिया और अपने लीला पटुता का जाल बिछाना शुरू किया। वे अपनी सरलता दिखाते हुए प्रणाम करके बोले ॥ १८ ॥

'यह सूची मेरे लिये भी माननीय है क्योंकि इस पर राजमुद्रा भी लगी है लेकिन मैं प्रार्थना करता हूँ कि इस सूची में जो सेवा अंकित नहीं है वह मेरे ही द्वारा सम्पन्न हो ॥ १९ ॥

और यह भी मुद्रायुक्त होना चाहिये जैसे अन्य सूची मुद्रायुक्त हुई है। और हे प्रभो ! जो मेरा कार्य हो वह आपके द्वारा भी अनुमोदित हो।' रामचन्द्रजी हनुमानजीका वाक्य सुनकर एक बार कुछ हँस दिये और हनुमानजी के वाक्य को भी समर्थन प्राप्त हो गया ॥ २० ॥

जब हनुमानजी से पूछा गया कि सूची से बाहर की वह कौनसी सेवा है जिसे आप सौहार्दपूर्वक करना चाहते हैं ? तब वे बोले—'यदि प्रभु को जँभाई आवेगी तो कुशलता के लिये मैं चुटकी बजाया करूँगा।' ॥ २१ ॥

इन्द्र०—

आश्चर्यमग्ना अभवन्समस्ताः । सौक्ष्म्यं मतेः प्रेक्ष्य समीरजस्य ।
अस्माभिरद्यैव पराजितस्त्वम् । मन्तव्यमस्तीति परं न जज्ञुः ॥२२॥

द्रुतवि०—

तत उषस्युपविष्ट उदारधीः । रघुपतेः पुरतः पवनात्मजः ।
सुमुखमण्डलवीक्षणतत्परः । अवजगाम परं न च तद्विना ॥ २३ ॥

शालिनी०—

कस्यां सेवायां नियुक्तः क एवम्
तस्यां चासौ सुष्ठु युक्तोऽस्ति नो वा ।
नापश्यत्तत्प्रेक्षमाणो हनूमान्
एकाग्रोऽभूद्रामवक्त्रारविन्दम् ॥ २४ ॥

शालिनी०—

भोज्यं पेयं चापि विश्रामवार्ताम् । हित्वा सम्यग्वायुपुत्रस्तथैव ।
तस्थौ प्रीत्या रामवक्त्रं प्रपश्यन् । द्रष्टव्यं तच्चारु लीलापटुत्वम् ॥ २५

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे हनूमतो रामसेवां हर्तुम्
लक्ष्मणभरतशत्रुघ्नसीताभिः कृतं कैतवं नाम चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥

---

हनुमानजी की बुद्धि की सूक्ष्मता देखकर सबको बड़ा आश्चर्य हुआ। लेकिन आज ही हमको पराजय स्वीकार करनी है यह उन्होंने नहीं जाना ॥ २२ ॥

तब उषःकाल से ही उदारबुद्धि हनुमानजी रामचन्द्रजी के सामने ही उनका सुन्दर मुखमण्डल देखते हुए बैठ गये। ( और उसीको देखते रहे ) अन्य कुछ भी उन्होंने नहीं जाना ॥ २३ ॥

किस सेवा में कौन नियुक्त है और उसमें वह ठीक-ठीक कार्य कर रहा है या नहीं, यह उन्होंने कुछ भी नहीं देखा। वे तो रामचन्द्रजी के मुख कमल को देखते हुए वहीं एकाग्रचित्त हुए थे ॥ २४ ॥

खाना, पीना तथा आराम करना सबको बिल्कुल छोड़-छाड़कर हनुमानजी रामचन्द्रजी के मुख को देखते हुए जमकर बैठे थे : वह उनका लीलापटुत्व देखने ही लायक है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में अयोध्याकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी से रामचन्द्रजी की सेवाओं का हरण करने के लिये लक्ष्मण भरत, शत्रुघ्न तथा सीता द्वारा की हुई धोखाधड़ी कहकर चौथा सर्ग पूर्ण हुआ ॥ ४ ॥

# अथ पञ्चमः सर्गः

भुजङ्ग०—

प्रपश्यन्तदा रामवक्त्रारविन्दम् । जनैस्तैर्हसद्भिस्तु दृष्टो हनूमान् ।
परं केन भावेन मामत्र लोकाः । प्रपश्यन्ति नैवाञ्जनेयो ददर्श ॥१॥

पञ्चचा०—

ततस्तथैव सूचिकाक्रमेण सुष्ठु सज्जनाः
शनैः शनैरभूद्दिनं व्यतीतमेवमादितः ।
समागता तदा निशा जगाद जानकी वचः
गृहं निगच्छ मारुते त्वया कृता स्वका क्रिया ॥ २ ॥

स्वागता०—

तामुवाच हनुमाञ्छृणु मातः । सीमिता अपरराघवसेवाः ।
जृम्भणस्य नियतो न च कालः । नात एव मम सीमितसेवा ॥ ३ ॥

वसन्त०—

कर्तुं तथैव रघुनाथसमर्थितां ताम्
त्वत्सूचिकां जगति सुष्ठु सुपालिताञ्च ।
ईक्षेय देवमुखमण्डलमम्ब रात्रौ
ऐक्षं दिने रघुपतेः कृपया यथा हि ॥ ४ ॥

---

रामचन्द्रजी का मुखकमल जमकर देखने वाले हनुमानजी को देखकर सभी हँस रहे थे। लेकिन लोग मुझे किस भाव से देख रहे हैं इस तरफ हनुमानजी ने ध्यान ही नहीं दिया ॥ १ ॥

अस्तु शुरू से लेकर ( अन्त तक ) सूची के क्रम के अनुसार धीरे-धीरे दिन व्यतीत हुआ। जब रात हुई तब सीताजी हनुमानजी से बोलीं 'हे हनुमान्, अब तुम अपने घर को चले जाओ तुम अपनी सेवाएँ कर चुके हो' ॥ २ ॥

हनुमानजी बोले—'माताजी ! सुनिये। रघुनाथजी की अन्य सेवाएँ तो सीमित हैं। जम्भाई का कोई निश्चित समय नहीं होता है इसलिये मेरी सेवा की तो कोई सीमा ही नहीं है ॥ ३ ॥

हे माताजी ! आपकी बनाई हुई तथा रघुनाथजी द्वारा समर्पित की हुई उस

उपजा०—

त्वयाऽद्य सूनो रघुनाथसेवा। कृता न भुक्त्वा न कदापि सुप्त्वा।
भुक्त्वा च पीत्वा च तथैव सुप्त्वा। श्व एहि विश्रम्य जगाद सीता ॥५॥

उपजा०—

कथं निगच्छेयमितः स ऊचे। रात्रौ न किं जृम्भणमस्ति भव्यम्।
मामीक्षमाणं प्रभुवक्त्रपद्मम्। कदापि मातर्भविता न कष्टम् ॥ ६ ॥

उपजा०—

या स्वीकृताऽभूत्प्रभुणैव सुष्ठु। त्वया च बन्धुत्रितयेन सृष्टा।
तां राजमुद्राङ्कितसूचिकां वै। उल्लङ्घयेयं कथमम्ब दासः ॥ ७ ॥

उपजा०—

निशम्य वायोस्तनयस्य वाक्यम्। प्रदर्शयच्चाविरलां सुभक्तिम्।
युक्त्या गृहं प्रेषयितुं कपीन्द्रम्। उवाच सीता मृदुवाक्यमेवम् ॥ ८ ॥

द्रुतवि०—

अनुभविष्यति ते स्थितिमात्रतः। असुविधां प्रभुरत्र निशासु च।
इहि गृहं पुनरेहि दिने सुत। पुनरपि प्रभुसेवनमाचर ॥ ९ ॥

---

तालिका का ठीक-ठीक पालन करने के लिये जैसे दिन में मैंने रघुनाथजी का मुखमण्डल देखा वैसे ही उन्हीं की कृपा से रात में भी मुझे देखना चाहिये' ॥ ४ ॥

सीताजी बोलीं 'हे पुत्र! आज तुमने बिना खाये-पिये तथा बिना विश्राम किये दिन भर रघुनाथजी की सेवाएँ की हैं। अब तुम खा-पीकर तथा विश्राम करके रात में सोकर कल फिर आ जाना' ॥ ५ ॥

हनुमानजी बोले 'हे माताजी, मैं यहाँ से कैसे जाऊँ? क्या रात में जँभाई नहीं आवेगी? प्रभु का मुख देखते हुए मुझे थोड़ा भी कष्ट नहीं होगा ॥ ६ ॥

जिसको प्रभु ने अपनी स्वीकृति दे दी है तथा जिसको आपने और तीनों भाइयों ने मिलकर बनाया है उस राजमुद्रांकित सूची का उल्लंघन मुझ दास द्वारा कैसे होगा?' ॥ ७ ॥

हृदय की अविरल भक्ति सूचित करने वाला वह हनुमानजी का वाक्य सुनकर हनुमानजी को युक्ति से घर भेजने के लिये सीताजी ने यह मृदु वाक्य कहा ॥ ८ ॥

'हे पुत्र! तुम्हारी स्थिति से ही रात में प्रभु असुविधा का अनुभव करेंगे। इसलिये घर चले जाओ और कल आकर फिर सेवा करना' ॥ ९ ॥

स्वागता०—

नाधिकं प्रवचनं सह मात्रा । युक्तमस्ति हनुमानिति वीक्ष्य ।
तत्स्थलादपजगाम परन्तु । चिन्तयन्मनसि किं प्रविधेयम् ॥ १० ॥

शार्दू०—

कालो नो खलु जृम्भणस्य नियतः सञ्चिन्त्य वायोः सुतः
शीघ्रं तद्गृहमारुरोह बलवाँश्चोपाविशद्वीरवत् ।
कुर्वन्नामजपं मुहुर्मुहुरसौ वै छोटिका वादयन्
न स्यां सेवकधर्मतो हि विमुखश्चेज्जृम्भणं स्याद्यतः ॥ ११ ॥

स्वागता०—

छोटिका स्वनमसाविति कुर्वन् । सन्ददर्श बहवो जनयूथान् ।
गच्छतो रघुपतेर्भवनं ये । चिन्तयाऽतिविकला व्यथितास्याः ॥१२॥

शार्दू०—

श्रोतारः शृणुताभवत्प्रतिफलं तच्छोटिकावादनात्
रामो जृम्भणकार्यमेव कुरुते स्माव्याहतं चामुना ।
नाशक्नोद्गदितुं किमर्थमिति तत्तूद्घाटितास्यो यतः
लोकोऽमन्यत राघवोऽस्ति विकलस्तस्मादभूच्चिन्तितः ॥ १३ ॥

---

माताजी के साथ अधिक बोलना ठीक नहीं है ऐसा सोचकर हनुमानजी उस स्थान से हट गये । परन्तु मन में सोचने लगे अब क्या करना चाहिये ? ॥ १० ॥

जंभाई का कोई निश्चित समय नहीं होता है, यह सोचकर बलवान् हनुमान जी शीघ्र ही उस मकान पर चढ़ गये और यदि जंभाई आवे तो मैं सेवा कर्म से वंचित न होऊँ । इसलिये उन्होंने वीरासन से बैठकर राम नाम का जप करते हुए चुटकियाँ बजाना शुरू किया ॥ ११ ॥

चुटकी बजाने में लगे हनुमानजी ने देखा चिन्ता से विकल तथा दुःखी मन से बहुत से आदमी रामचन्द्रजी के भवन की तरफ जा रहे हैं ॥ १२ ॥

हे श्रोतागण ! सुनिये । हनुमानजी के उस चुटकी बजाने का और ही फल हुआ रामचन्द्रजी को अखण्ड रूप से जंभाई आने लगी । वे मुख खुला होने के कारण कुछ बोल भी नहीं पाये । अन्य लोगों ने माना कि रामचन्द्रजी विकल हो गये हैं तथा वे चिन्तित हो गये ॥ १३ ॥

उपजा०—

पुनर्वसिष्ठं हनुमान्ददर्श । समागतं कार्यविशेषमग्नम् ।
वृद्धाम्बिकानां त्रितयं पुनश्च । भ्रातृत्रयं चापि समाविशत्तद् ॥ १४ ॥

स्वागता०—

किं करोषि पवनात्मज चात्र । पृष्ठतो ह्यवददेकमनुष्यः ।
संस्मृतोऽसि मुनिना त्वरतां तद् । स्थेयमत्र न कपे क्षणमेकम् ॥ १५ ॥

स्वागता०—

संस्मृतोऽस्मि मुनिना वद कस्मात् । प्रावदत्पवनजः स उवाच ।
राघवः सुविकलोऽस्ति न कोऽपि । वेत्ति केन विधिनाऽस्य निवृत्तिः ॥१६

भुजङ्ग०—

वसिष्ठः प्रवक्त्याञ्जनेयस्य कार्यात्
प्रभुर्दूयते लात शीघ्रं क्व सोऽस्ति ।
ततो वादयञ्छोटिकाः शीघ्रमेव
गतो मारुती रामचन्द्रस्य कक्षे ॥ १७ ॥

बसन्त०—

स्पृष्ट्वा वसिष्ठचरणौ हनुमान्नतोऽभूत्
तेनैव सन्ततरवः करछोटिकानाम् ।

---

फिर हनुमानजी ने किसी कार्य में व्यस्त जैसे वसिष्ठ मुनि को आते देखा, कौशल्यादि तीनों वृद्ध माताओं को देखा । भरतादि तीनों भाइयों को भी रामचन्द्र जी के मकान में जाते हुए हनुमानजी ने देखा ॥ १४ ॥

अचानक पीछे से एक आदमी बोला 'हे हनुमानजी ! आप यहाँ क्या कर रहे हैं ? आपको वसिष्ठजी ने स्मरण किया है । शीघ्रता कीजिये । आपको अब यहाँ एक क्षण भी नहीं रुकना है' ॥ १५ ॥

हनुमानजी ने पूछा 'मुझे मुनिजी ने किसलिये स्मरण किया है ?' तब वह बोला—'रामचन्द्रजी विकल हो गये हैं । लेकिन कोई नहीं जानता है कि उसकी निवृत्ति किस प्रकार होगी ? ॥ १६ ॥

वसिष्ठजी कहते हैं कि हनुमानजी के कार्य से प्रभु दुःख पा रहे हैं वे कहाँ हैं उन्हें शीघ्र ही ले आओ । तब हनुमानजी चुटकी बजाते हुए ही रामचन्द्रजी के कक्ष में गये ॥ १७ ॥

भग्नोऽभवत्प्रभुरपि प्रकृतिं प्रयातः
स्वास्थ्यं प्रभोरकुरुतान्यजनान्प्रसन्नान् ॥ १८ ॥

वसन्त०—
वत्सासि केन परिपीडित एवमुच्चैः
पृच्छन्तमित्थमवदत्खरजिद्वसिष्ठम् ।
अद्याऽभवद्वितरणं मम सेवनस्य
वायोः सुतोऽलभत तत्र विशेषसेवाम् ॥ १९ ॥

स्रग्धरा०—
लब्धा सा जृम्भमाणे मयि सति मुनिराट् छोटिकावादनस्य
सोऽभूत्कुर्वन्तथैवाशनशयनवचोभिर्विना दत्तचित्तः ।
कृत्वा रात्रौ पृथक्तं जनकतनययाऽन्याय्यकार्यं कृतं वै
तस्माद् हर्म्योपरिष्टादयमपि च सदा छोटिकावादकोऽभूत् ॥२०॥

भुजङ्ग०—
अयं छोटिकावादने चेन्नियुक्तः । तथाऽभूदजस्त्रं रवोऽनेन तासाम् ।
अहो छोटिकावादनस्य प्रभावात् । ममास्यं कथं जृम्भणं ब्रूत जह्यात् ॥२१

शालिनी०—
श्रुत्वा वाक्यं रामचन्द्रस्य सीता । ऊचे वत्स प्राभवोऽन्यायभागी ।
सर्वाः सेवाः सुष्ठु कार्यात्त्वयैव । मान्यः सर्वैं रामदासो यतोऽसि ॥२२

---

वसिष्ठजी के चरणों का स्पर्श करके हनुमानजी ने उन्हें प्रणाम किया। उससे ही चुटकी बजाने का क्रम टूट गया और रामचन्द्रजी स्वस्थ हो गये। प्रभु के स्वास्थ्य ने सभी लोगों को प्रसन्न किया ॥ १८ ॥

'वत्स ! तुम इतने पीड़ित किस कारण से हुए ?' ऐसा वसिष्ठजी के पूछने पर रामचन्द्रजी बोले—'आज मेरी सेवाओं का वितरण हुआ। उसमें हनुमानजी को एक विशेष सेवा मिली ॥ १९ ॥

हे मुनिराट्! वह सेवा यह कि मेरे जंभाई लेने पर वे चुटकियाँ बजाएं। हनुमानजी भी बिना खाये पिये तथा विश्राम किये सेवा करते रहे। रात में उन्हें मुझसे पृथक् करके जनकतनया ने अन्याय का कार्य कर डाला। तब ये हनुमानजी महल के ऊपर जाकर अखण्ड रूप से चुटकियाँ बजाने लगे ॥ २० ॥

यदि इनकी नियुक्ति चुटकियाँ बजाने के काम में हुई, और इन्होंने चुटकियों का आवाज अखण्ड रूप से करना शुरू किया तब इनकी चुटकियों के प्रभाव से मेरा मुख जंभाई कैसे त्यागता ?' ॥ २१ ॥

शालिनी०—

तस्मादेनां सूचिकां दारयामि । हर्ता नेतः कोऽपि ते सेवनस्य ।
सेवां त्वत्तो हीच्छति त्वार्यपुत्रः । सेवस्वैनं त्वं यथापूर्वमेव ॥२३॥

पञ्चचा०—

तदाऽऽप राघवः प्रसन्नतां भृशं निशम्य च
अभूत्प्रसन्न आञ्जनेय एवमम्बिकावरम् ।
मुहुर्मुहुर्ननाम राममम्बिकां च मारुतिः
तथाऽश्रुभिर्मुहुश्चकार पादसेचनं तयोः ॥ २४ ॥

उपजा०—

विमोहयन्विज्ञजनाञ्छिवोऽभूत् । लीलापटुत्वादिति वायुपुत्रः ।
कथं भवेल्लोकदृशा सुगम्यः । अचिन्त्यविश्वेश्वरताप्रभावः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे कैतवस्य वैफल्य पुनर्हनुमता रामसेवायाः प्राप्तिर्नाम पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥



---

रामचन्द्रजी का वाक्य सुनकर सीताजी हनुमानजी से बोलीं 'वत्स ! तुम्हारे ऊपर अन्याय हुआ । अब सभी सेवाएँ तुम्हीं किया करो क्योंकि सर्वमान्य 'रामदास' तुम्हीं हो ॥ २२ ॥

अब इससे आगे तुम्हारी सेवाएँ कोई भी नहीं छीनेगा । और इसीलिये मैं इस सूची को फाड़ रही हूँ । आर्यपुत्र भी तुम्हीं से सेवा चाहते हैं । अतः तुम पहले जैसी ही इनकी सेवा करो' ॥ २३ ॥

तब रामचन्द्रजी बड़े प्रसन्न हुए । हनुमानजी ने रामचन्द्रजी को और सीता जी को बारम्बार प्रणाम किया और अपने अश्रुओं से उनके पैर सींच दिये ॥ २४ ॥

अपनी लीला पटुता के कारण विशेषज्ञों को भी मोहित करते हुए शिवजी इस प्रकार हनुमान् हुए थे । भला बतलाइये उनकी अचिन्त्य विश्वेश्वरता का प्रभाव अन्य लोगों के लिये कैसे सुगम हो सकता है ? ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में अयोध्या कुंज के अन्तर्गत धोखाधड़ी की विफलता तथा हनुमानजी द्वारा पुनः राम सेवा की प्राप्ति कहकर पाँचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥



# अथ षष्ठः सर्गः

उपजा०—

धन्याः सभाग्याः पवनात्मजस्य । कथाः पिबन्तोऽपि न तृप्तिमन्तः ।
तान् सादरोऽहं शिरसा नमामि । इत्थं विचित्रं हि तदीयवृत्तम् ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

नरेशोऽभवद्राघवो विष्णुरेव । तदाऽऽयान्ति तं स्मेक्षितुं मण्डलेशाः ।
दिवश्चापि देवाश्च देवर्षयश्च । मुनीनां समूहाश्च यक्षादयोऽपि ॥ २ ॥

स्वागता०—

एकदा रघुवरं प्रति जग्मुः । नारदादिमुनयो महनीयाः ।
आगताश्च पथि ते उपयान्तम् । काशिराजमवलोकितवन्तः ॥ ३ ॥

शार्दू०—

प्राभूत्तान्प्रति काशिराण्नतशिरास्तं नारदः प्रावदत्
रामं त्वं नम तत्परं भव नतः सर्वान्मुनीन्यत्नतः ।
मा मा तत्र तु कौशिकं भव नतः क्षत्रीयजातिर्यतः
नानिष्टस्य कुरुष्व कामपि हृदि त्वं काशिराट् कल्पनाम् ॥ ४ ॥

---

हनुमानजी की कथाओं का सेवन करते हुए जिन्हें तृप्ति नहीं होती है, वे सचमुच बड़े धन्य हैं, बड़े भाग्यवान् हैं। मैं उन्हें आदर के साथ प्रणाम करता हूँ क्योंकि उनका चरित ऐसा ही विचित्र है ॥ १ ॥

भगवान् विष्णु ही स्वयं रामचन्द्रजी के रूप में राजा हो गये थे। अतः उनके दर्शन के लिये छोटे राज्यों के अधिपति, स्वर्ग से देव-देवर्षि, मुनि तथा यक्ष वगैरह आया करते थे ॥ २ ॥

एक बार नारदादि महामुनि रामचन्द्रजी के पास गये थे और उनका दर्शन कर वापस आ रहे थे। मार्ग में उन्होंने रामचन्द्रजी का दर्शन करने हेतु जाने वाले काशिराज को निकट आते हुए देखा ॥ ३ ॥

उन महामुनियों को देखकर काशिराज ने उन्हें प्रणाम किया। तब उससे नारदजी बोले—'हे काशिराज! ( रामचन्द्रजी के दरबार में जाकर ) रामचन्द्रजी

उपजा०—

उक्तं शिरोधार्यमिति ब्रुवन्सः । नत्वा पुनस्तान्निजगाम राजा ।
पुरीमयोध्याञ्च ददर्श रामम् । मुनीश्वरैः सेवितमेव तत्र ॥ ५ ॥

शिख०—

नतो भूत्वा रामं मुनिगणमसौ काशिनृपतिः
परं नैवापश्यत्सकृदपि दृशा कौशिकमुनिम् ।
ततो विश्वामित्रः कुपितनयनस्तन्मुनिगणे
सभाया निष्क्रान्ते ह्यवददिति वाक्यं रघुपतिम् ॥ ६ ॥

पृथ्वी०—

कथं रघुपतेऽपकर्म सहसे स्वयं संस्थितः
सुदुष्टमतिकाशिराट्कृतमदः कथं नेक्षसे ।
नतो मुनिगणं परं सदसि मामवामन्यत
अपश्यदथ मां सभा स्वमनसा हसन्ती भृशम् ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

कथमनादरमत्र सहेय ते । सुविदुषां सदसि ह्यथ धर्मिणाम् ।
प्रकुपितस्त्रिशरीं निशितां पृथक् । रघुपतिर्ह्यकरोदवदच्च तम् ॥ ८ ॥

---

को प्रणाम करना । तत्पश्चात् सभी मुनियों को प्रणाम करना । लेकिन विश्वामित्र को प्रणाम मत करना क्योंकि वे क्षत्रिय हैं । और इस विषय में अपने अनिष्ट की कुछ भी कल्पना मत करना' ॥ ४ ॥

'आपका वाक्य शिरोधार्य है' ऐसा कहकर उन महामुनियों को प्रणाम करके काशिराज अयोध्या चला गया और उसने मुनिगणों से सेवित रामचन्द्रजी का दर्शन किया ॥ ५ ॥

काशिराज ने रामचन्द्रजी को प्रणाम करके मुनिगण को भी प्रणाम किया लेकिन एक बार भी विश्वामित्र की तरफ नहीं देखा । उन मुनिगणों के सभा से बाहर जाने के बाद विश्वामित्र क्रोध के मारे रक्त नेत्र होकर रामचन्द्रजी से बोले ॥ ६ ॥

'हे राम ! तुम स्वयं उपस्थित होकर भी यह अपकर्म कैसे सहन कर रहे हो ? इस अत्यन्त दुष्ट बुद्धिवाले काशिराज ने जो किया है उसे कैसे नहीं देख रहे हो ? उसने सभी मुनियों को प्रणाम किया लेकिन मेरा अपमान किया और सारी सभा खूब हँसती हुई मुझे देखती रही ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

तमवमन्तृवरं मुनिसत्तम । सपदि हन्मि शरत्रितयेन वै ।
दिनकरे गगने सति संस्थिते । अरुणनेत्र उवाच रघूत्तमः ॥ ९ ॥

शार्दू०—

देहे वृश्चिकदंशतः कटुतमा संवेदना प्रसृता
तद्वत्सर्वपुरे बभूव विदितं रामेण यन्निश्चितम् ।
अश्रौषीदद आगतालयगतो वृत्तं ह्यथो काशिराट्
चिन्तावानभवत्तदैव सुतरां मृत्युं ध्रुवं प्रेक्ष्य सः ॥ १० ॥

वसन्त०—

अन्वीक्षितुं स भयतो ह्यगमत्सुरर्षिम्
सम्प्रेक्ष्य तं सपदि तच्चरणौ ननाम ।
ऊचे मुनेऽकरवमद्य वचस्तवैव
प्राभूत्परं मम कृते मृतिकारणं तद् ॥ ११ ॥

द्रुतवि०—

सुरमुनिस्तु जगाद तटस्थवत् । बिभिहि मा नृपते भव सुस्थिरः ।
मृतिमवाप्स्यसि रामकराच्छुभाम् । परमसौ न बभूव शमान्वितः ॥१२॥

---

तुम्हारी विद्वानों की तथा धर्मज्ञों की सभा में मैं अपना अनादर कैसे सह लूँ ?' तब रामचन्द्रजी ने कुपित होकर तीन तीक्ष्ण बाण अलग निकालकर मुनि से कहा ॥ ८ ॥

'हे मुनिश्रेष्ठ ! आपका अपमान करनेवाले को सूर्यास्त से पहले ही मैं इन तीन बाणों से मार डालूँगा । उस समय उनके नेत्र क्रोध से लाल हो रहे थे ॥ ९ ॥

बिच्छू काटने पर जैसे उसकी वेदना तुरन्त शरीर में फैलती है उसी प्रकार रामचन्द्रजी ने जो प्रतिज्ञा की थी वह तुरन्त नगर भर में फैल गई । अतिथिशाला में ठहरे हुए काशिराज ने भी वह समाचार सुना और वह निश्चित रूप से अपनी मृत्यु जानकर बड़ी चिन्ता में पड़ गया ॥ १० ॥

वह डरके मारे ( पहले ) नारदजी को ढूँढ़ने लगा । जब वे मिले तब उनके चरणों में प्रणाम कर उनसे बोला—'हे मुने ! मैंने आपका वचन पालन किया; लेकिन अब वह मेरे लिये मृत्यु का कारण बन गया है ॥ ११ ॥

देवर्षि नारद तटस्थ के समान बोले—'हे राजन् ! तुम डरो मत सुस्थिर हो

स्रग्धरा०—

वैकल्यं तस्य दृष्ट्वा परमकरुणया प्रावदत्तं सुरर्षिः
याहि स्वर्णाद्रिपृष्ठं पवनतनयमातास्ति तत्रैव तस्याः ।
सम्यक्पादौ गृहीत्वा न च वद वचनं काशिराट् त्वं न यावत्
सम्पूर्णाश्वासनार्थं खलु सुदृढतया सा प्रतिज्ञास्यतीति ।। १३ ।।

भुजङ्ग०—

अगच्छत्ततोऽसौ सुवर्णाद्रिमेव । तथा प्रेक्ष्य दूराद्भूमञ्जनन्याः ।
प्रजग्राह पादावसौ साश्रुनेत्रः । अवोचत्तथा त्राहिमामम्ब धावन् ।।१४।।

स्वागता०—

अञ्जना सुकृपया तमवोचत् । रोदिषीति वद वत्स किमर्थम् ।
नास्ति ते भयमतः परमत्र । किन्त्वसौ न शममैत्परमार्तः ।। १५ ।।

शिख०—

परं भीतं दृष्ट्वा पवनसुतमाता तमवदत्
त्रिवारं व्याहृत्य श‍ृणु नरपते वच्मि शपथात् ।
करिष्ये चार्त्यास्ते सपदि शमनं काऽस्ति वद सा
जगादासौ भीतो जननि विनिहन्ता रघुपतिः ।। १६ ।।

---

जाओ । रामचन्द्रजी के पुण्यमय हाथों से तुम मृत्यु को प्राप्त होओगे । लेकिन वह शान्त नहीं हुआ ।। १२ ।।

उसकी बेचैनी देखकर परम दयालु नारद मुनि उससे बोले—'हे काशिराज ! तुम हेमगिरि पर जाओ, वहीं पर हनुमानजी की माता हैं । तुम उनके पैर पकड़ना, लेकिन जब तक पूर्ण आश्वासन के लिये वह प्रतिज्ञा नहीं करेगी तब तक कुछ बोलना मत ।। १३ ।।

तब वह काशिराज हेमगिरि को गया । वहाँ हनुमानजी की माता अंजना को देखकर दूर से ही दौड़कर उसने उनके पैर पकड़ लिये और बोला 'हे माताजी, रक्षा कीजिये ।' उसके नेत्रों से अश्रुधारा बह रही थी ।। १४ ।।

कृपालु अंजना उससे बोलीं—'वत्स ! तुम क्यों रो रहे हो ? अब तुम्हें भय नहीं है । लेकिन वह अत्यन्त आर्त राजा शान्त नहीं हुआ ।। १५ ।।

उसे अत्यन्त भयभीत देखकर अंजना बोलीं—'हे राजन ! मैं तुम्हारा दुःख शपथपूर्वक दूर करूँगी ऐसा तीन बार कहती हूँ । तुम अपना दुःख बताओ ।' तब राजा बोला 'मुझे रामचन्द्रजी मारने वाले हैं' ।। १६ ।।

शार्दू०—

श्रुत्वा नाम रघूत्तमस्य जननी प्राभूद्धि चिन्तातुरा
किं भव्यं वचनस्य चेन्मम सुतो वै धाम नायास्यति।
माता स्याद् बहुचिन्तिता च हनुमान्नादस्त्ववेयात्तथा
तच्छक्यं प्रभवेत्कथं त्रिसमये चेन्मारुतिः शङ्करः ॥ १७ ॥

उपजा०—

जज्ञौ हनूमान्हृदये तदैव। माताऽस्ति चिन्ताकुलिता प्रतप्ता।
ददर्शरामं स्वकरौ निबध्य। उवाच रामस्तव कामना का ॥ १८ ॥

उपजा०—

दिनानि यातानि बहूनि देव। अगच्छमम्बां प्रति नो कदापि।
भवेत्तवाज्ञा स जगाद चेद्धि। गच्छेयमम्बां प्रति दर्शनार्थम् ॥ १९ ॥

शालिनी०—

ऊचे रामो गच्छ हे वायुपुत्र। सौख्यं मात्रे देहि संसेवमानः।
अम्बां पश्चान्मत्स्मृतिं ज्ञापयित्वा। भूयो भूयो मन्नतिं प्रापयेति ॥ २० ॥

---

रामचन्द्रजी का नाम सुनकर अंजना चिन्ता से बेचैन हो गई। यदि मेरा पुत्र हनुमान् नहीं आयेगा तो मेरे वचन का क्या होगा ?' सज्जनों ! यदि हनुमानजी शिव हैं तो माता अत्यन्त चिन्तित हों और हनुमानजी उसे न जानें, यह त्रिकाल में भी कैसे सम्भव है ? ॥ १७ ॥

हनुमानजी ने उसी समय जान लिया कि माताजी चिन्ता से बेचैन हैं। उन्होंने हाथ जोड़कर रामचन्द्रजी की तरफ देखा। रामचन्द्रजी बोले—'हनुमानजी, तुम्हारी क्या इच्छा है ? ॥ १८ ॥

हनुमानजी बोले 'हे देव ! बहुत दिन बीत गये मैं अपनी माताजी के दर्शन के लिये नहीं गया हूँ। यदि आपकी आज्ञा होगी तो मैं माताजी के दर्शनार्थ जाऊँगा' ॥ १९ ॥

रामचन्द्रजी बोले—'हे हनुमानजी ! तुम चले जाओ और माताजी की अच्छी प्रकार सेवा करके उन्हें सुख प्रदान करो। तत्पश्चात् मेरी भी स्मृति माताजी को दिलाकर मेरा बारम्बार प्रणाम पहुँचा दो' ॥ २० ॥

स्वागता०—

उत्पपात तरसेव सुपर्णः । प्रागमत्पवनजः कनकाद्रिम् ।
मातरं सपदि चापि मिमेल । तार्क्ष्यवद्विनतया सह सम्यक् ।। २१ ।।

शार्दू०—

दृष्ट्वा तं मुमुदेऽञ्जनाऽवददमुं पुत्रागतश्चिन्तिता
आसं कार्यवशात्परन्तु हनुमँस्त्वां प्रेक्ष्य नन्दाम्यहो ।
ऊचे तां हनुमान्वदाम्ब किमदो येनासि चिन्तातुरा
पीत्वा ते च पयोऽमृतं मम कृते प्राप्यं न किं संसृतौ ।। २२ ।।

उपजा०—

पुनः प्रभुर्मेऽस्ति दयासमुद्रः । सामर्थ्यवांश्चापि सदा विनम्रः ।
त्वत्पादपद्मे विनतो मुहुः सः । तद् ब्रूहि चिन्ताकुलताऽस्ति येन ।।२३।।

शालिनी०—

ऊचे सैनं पश्य भूपं हनूमन् । रामो हन्तुं यत्कृते प्रत्यजानात् ।
अस्त्यायातो मत्समीपे तदर्थे । दातुं त्राणं प्रत्यजानां शरण्या ।। २४ ।।

---

तब हनुमानजी वहाँ से गरुड़ के समान बड़े वेग से उछल पड़े और हेमगिरि पर पहुँच गये। गरुड़ जैसे विनता से मिले थे वैसे ही वे अपनी माता अंजना से मिले ।। २१ ।।

हनुमानजी को देखकर अंजना अत्यन्त प्रसन्न हुई और बोली 'हे पुत्र ! तुम आ गये। बड़ी अच्छी बात हो गई। किसी कार्यवश मैं बड़ी चिन्ता में थी, लेकिन अब तुम्हें देखकर मुझे हर्ष हो रहा है।' हनुमानजी उनसे बोले—'माताजी आप जिसके लिये चिन्तित हैं वह बात कहिये। आपका अमृत के समान दूध पीकर मेरे लिये क्या अप्राप्य है ? ।। २२ ।।

और मेरे प्रभु भी दया समुद्र हैं। वे सामर्थ्यवान् होते हुए भी सदा विनम्र रहते हैं। उन्होंने आपके लिये बारम्बार प्रणाम किया है। अब आप जिसके लिये चिन्तित हैं उसे कहिये ।। २३ ।।

अंजना बोलीं—'हनुमान् ! इस राजा को देखो। इसको मारने की राम ने प्रतिज्ञा कर ली है और यह उसीके लिये मेरे पास आया है। मुझ शरणागतवत्सला ने इसे बचाने की प्रतिज्ञा कर ली है ।। २४ ।।

उपजा०—

कार्यं विशिष्टं कठिनं पुनश्च । प्रतिज्ञयो र्युद्धमवेहि सत्यम् ।
रामस्य मे चापि तवैव शक्तौ । आलम्बिताऽस्मीत्यवयाहि सुष्ठु ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे विश्वामित्रावमन्तृ रामकोप-
भाजनस्य काशिराजस्य हनूमद्बलालम्बितयाऽञ्जनया रक्षण-
प्रतिज्ञाकरणं तं रक्षितुं हनुमन्तं प्रति कथनञ्चेति
षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥



---

यह ( जान बचाने का ) कार्य विशेष तो है परन्तु कठिन भी है। राम की प्रतिज्ञा और मेरी प्रतिज्ञा दोनों प्रतिज्ञाओं का युद्ध ही समझ लो। लेकिन मैं तो तुम्हारे ही बल पर अवलम्बित हूँ ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में अयोध्याकुञ्ज के अन्तर्गत विश्वामित्रजी का
अपमान करनेवाले तथा रामचन्द्रजी के क्रोधभाजन बने हुए काशिराज को
जीवनदान की अंजना द्वारा प्रतिज्ञा करना और उसकी रक्षा करने के
लिये हनुमानजी से कहना यह कहकर छठां सर्ग समाप्त हुआ ॥६॥



# अथ सप्तमः सर्गः

उपजा०—

नोल्लङ्घनीयं वचनं जनन्याः । उक्तं तया किं पुनराग्रहेण ।
परोपकारेण च सुष्ठु युक्तम् । श्रुत्वैव तत्स्वीकरणीयमेव ।। १ ।।

स्वागता०—

किन्तु तत्र रघुनाथदृढोक्तिः । सेवकः पवनजोऽस्ति च यस्य ।
नैव चापि जननी ह्यवमान्या । चिन्तितोऽभवदतोऽनिलपुत्रः ।। २ ।।

शार्दू०—

नत्वा मातृपदे जगाद हनुमाँस्स्तोकोऽस्ति कालः परम्
आज्ञां देहि करोमि कर्म स वदन् नत्वा पुनर्मातरम् ।
आकाशं च जगाम काशिनृपतिं हस्ते गृहीत्वा जवात्
भूपं त्रातुमवातरत्स सरयूतीरे सकाशीपतिः ।। ३ ।।

शालिनी०—

गच्छन्नासीन्मन्दिरं मन्दरश्मिः । सूर्योऽतोऽसौ काशिराजं जगाद ।
स्थातुं नीरे रामरामेति वक्तुम् । शीघ्रं चासौ प्रागमद्रामकक्षम् ।। ४ ।।

---

( पुत्रके लिये ) प्रथम तो मातृवचन ( जरा भी ) उपेक्षाणीय नहीं है, उसमें भी जो आग्रह पूर्वक कहा हो और उसमें भी परोपकार से भली भाँति युक्त हो ( तो उस विषय में कहना ही क्या है ) उसे तो सुनते ही स्वीकार करना चाहिये ।। १ ।।

लेकिन उधर जिनके सेवक हनुमानजी हैं उन्हीं रामचन्द्रजी की दृढ़ प्रतिज्ञा । इधर माता की प्रतिज्ञा में भी टालमटोल नहीं होनी चाहिये। हनुमानजी बड़े चिन्तित हुए ।। २ ।।

मातृ चरणों में प्रणाम करके हनुमानजी बोले, 'माताजी समय बहुत थोड़ा है। लेकिन आज्ञा दीजिये कार्य तो करूँगा ही।' ऐसा बोलकर पुनः माताजी को प्रणाम कर काशिराज को हाथ में लेकर वे बड़े वेग से आकाश में चले गये। और राजा की रक्षा करने के लिये वे काशिराज सहित सरयू किनारे उतर पड़े ।। ३ ।।

वसन्त०—

राम प्रणम्य हनुमान्निजगाद् वाक्यम्
याचे प्रभो सुवरदैकवरं कृपालो ।
ऊचे तदा रघुपतिर्न च मेऽस्ति किञ्चित्
शक्नोमि यन्न हनुमञ्छृणु ते प्रदातुम् ॥ ५ ॥

स्रग्धरा०—

दृष्ट्वा रामं प्रसन्नं स्म वदति हनुमान्रक्षकः स्यां सदैव
नाम्नस्ते जापकानां जगति यदि भवेद् देवदेवोऽपि शत्रुः ।
घोराद्घोरः प्रहारोऽपि तु समरगतेनामुना देव याचे
हन्तुं भक्तं कृतश्चेत्प्रभवतु नितरां जापके ते विमोघः ॥ ६ ॥

मालिनी०—

वरदरघुपतेः सम्प्राप्य चेत्थं वरं सः
पवनतनय आगच्छच्च नीरे स्थितोऽभूत् ।
शशिधरपुरराजः पार्श्वभागे स गत्वा
बिभिहि कमपि नैव प्रावदद् ब्रूहि 'राम' ॥ ७ ॥

---

मन्द प्रकाशवाले सूर्य अस्ताचल पर पहुँच रहे थे। इसलिये हनुमानजी काशिराज से बोले "जल में खड़े रहो और 'राम राम' कहो" तथा वे स्वयं शीघ्रही रामचन्द्रजी के कक्ष में चले गये ॥ ४॥

रामचन्द्रजी को प्रणाम करके वे बोले 'वरदायक प्रभो ! मैं एक वर मांग रहा हूँ' तब रामचन्द्रजी बोले 'हनुमान् ! सुनो, मेरे पास कोई भी वस्तु ऐसी नहीं है जिसे मैं तुम्हें न दे सकूँ" ॥ ५ ॥

रामचन्द्रजी को प्रसन्न मुद्रा में देखकर हनुमानजी बोले 'प्रभो ! मैं आप के नामके जापकों का हमेशा रक्षक बना रहा हूँ। और आपके नाम जापक का शत्रु युद्ध क्षेत्र में अत्यन्त घातक प्रहार भी कर ले तो भी वह आपके नाम जापक पर, बिल्कुल वृथा हो। भले ही वह शत्रु देवाधि देव क्यों न हो' ॥ ६ ॥

वरदायक रामचन्द्रजी से ऐसा ही वर प्राप्त करके हनुमानजी काशिराजके पास ही जाकर जलमें खड़े हुए और बोले 'अब तुम किसी से मत डरो। बस 'राम राम' कहते चलो' ॥ ७ ॥

भुजङ्ग०—
अवायञ्जना यं निहन्तास्ति रामः । स रक्ष्योऽभवद्वायुपुत्रस्य चित्रम् ।
स्थितोऽसौ जले सञ्जपन्रामनाम । हनूमानमुष्यैव पार्श्वे स्थितोऽस्ति ॥८

शालिनी०—
सम्मर्दोऽभून्नागराणां सुबद्धः । नद्यास्तीरे वायुपुत्रश्च भूपम् ।
औत्सुक्यात्सम्प्रेक्षमाणस्तथैव । कल्याणार्थं भावयन्भालचन्द्रम् ॥ ९ ॥

शार्दू०—
कच्चिच्छक्ष्यति रक्षितुं पवनजो भूपं शरेभ्यो जले
कच्चिद्वा हनुमान्मरिष्यति शरैरद्यैव राज्ञा सह ।
वा कच्चिद्रघुनन्दनो निजवचस्तं रक्षितुं हास्यति
एवं सर्वसमागताः स्वमनसा चक्रुर्भृशं चिन्तनम् ॥ १० ॥

उपजा०—
सूर्यास्तकाले कुपितो बभूव । रामः शरं स्वे धनुषि प्रयुज्य ।
जहौ निहन्तुं स च काशिराजम् । चचाल बाणः सरयू तटं सः ॥ ११ ॥

उपजा०—
सम्प्रेक्ष्य तं कालमुखं प्रचण्डम् । अग्निं महान्तञ्च तथोद्वमन्तम् ।
हा हेति चक्रुः सकला जनास्ते । भीत्या प्रपन्नाश्च बभूवुरीशम् ॥ १२ ॥

---

अयोध्या के नागरिक भी यह समाचार जान गये कि जिसको रामचन्द्रजी मारने वाले हैं हनुमानजी उसके रक्षक बन गये हैं। वह राजा जल में खड़ा 'राम राम' जप रहा है और हनुमानजी उसी के बगल में खड़े हैं॥ ८॥

बड़ी उत्सुकता से हनुमानजी को और राजा को देखने के लिये सरयू किनारे नागरिकों की एक भीड़ सी इकट्ठी हो गई। वे सब, सबके कल्याण के लिये भगवान् शंकर को मना रहे थे॥ ९॥

क्या हनुमानजी भी राजा के साथ आज ही मारे जायेंगे ? अथवा क्या रामचन्द्रजी हनुमानजी की रक्षा करने के लिये अपने वचन का त्याग करेंगे ? इसी प्रकार की तरह तरह की चिन्ताएँ वे आये हुए सज्जन अपने मन में कर रहे थे।॥ १०॥

जब सूर्यास्त होने को आया तब रामचन्द्रजी कुपित हुए और उन्होंने अपना बाण धनुष पर रखकर काशिराज को मारने के लिये छोड़ दिया। और वह बाण सरयूतट की तरफ चल दिया॥ ११॥

उपजा०—

भयेन राजा भृशमुच्चशब्दात् । पश्यन्कपीन्द्रं च जजाप रामम् ।
सम्भ्रामयन्स्वां हनुमान्गदाञ्च । समाह्वयन्रामशरं बभूव ॥ १३ ॥

स्रग्धरा०—

आश्चर्यं किन्तु दृष्टं नगरजनसमूहेन हे श्रोतृवृन्द
तस्यावाकाशगर्भे रघुवरविशिखो नष्टवेगोऽसमर्थः ।
ईषत्स्थित्वान्तरिक्षे पुनरपि स शरोऽपैत्पुना रामचन्द्रम्
हन्तुं नैवाशकं ते स्मवदति विशिखो जापकं रामनाम्नः ॥ १४ ॥

शिख०—

भृशं क्रुद्धो भूत्वा रघुपतिरमुञ्चच्छितशरम्
द्वितीयं यातस्तु प्रथमवदभूद्धि प्रतिहतः ।
तदा राजा कुर्वन्पवनतनयाज्ञां रघुपतिम्
जपन्नासीन्नद्यां जनकसुतया साकमुरसि ॥ १५ ॥

---

उस वाण से अग्नि की भयानक लपटें निकल रही थीं। काल के फैले हुए भयानक मुख के समान उस बाण को देखकर सभी नागरिक हाहाकार करने लगे तथा डर के मारे ( मनही मन ) शिवजी की शरण में गये ॥ १२ ॥

भयके मारे राजा हनुमानजी की तरफ देखकर अत्यन्त जोर से राम नाम जप रहा था और हनुमानजी अपनी गदा घुमाते हुए रामचन्द्रजी के बाण को ललकार रहे थे ॥ १३ ॥

हे श्रोताओं ! लेकिन नागरिकों ने वहाँ दूसरा ही आश्चर्य देखा । रामचन्द्रजी के उस बाण का वेग नष्ट हुआ और वह आगे जाने में असमर्थ हुआ । थोड़ी देर आकाश में स्थित होकर वह बाण पुनः वहाँ से दूर चला गया । रामचन्द्रजी के पास जाकर वह बोला, 'आपके 'राम' नाम के जापक को मैं मार नहीं सका ॥ १४ ॥

तब अत्यन्त क्रुद्ध होकर रामचन्द्रजीने दूसरा अत्यन्त तीक्ष्ण बाण छोड़ा । लेकिन वह भी पहले के समान ही असफल हो गया । उस समय हनुमानजीकी आज्ञा का पालन करता हुआ राजा 'सीता' के साथ 'राम' नाम का मनही मन जप कर रहा था ॥ १५ ॥

पृथ्वी०—

उवाच विशिखः प्रभो विकुरुषे कथं नो बलम्
अदाः पवनसूनवे वरमतो न युङ्क्ताद्धि नः ।
स जापयति भूभृता सजनकात्मजं नाम ते
गदाकरसरोरुहः स्वयमसौ जले तिष्ठति ॥ १६ ॥

पृथ्वी०—

तदा भृकुटिभङ्गवान्रघुपतिर्नदीमैज्जवात्
ददर्श पवनात्मजं शिवपुरो नृपं चाप्सु सः ।
जनास्तु भविता विधे ! किमिति मानसे चिन्तिताः
तथा मुनिवरा अपि स्वयमसौ मुनिः कौशिकः ॥ १७ ॥

वसन्त०—

दृष्ट्वा प्रभुं पवनजः प्रणनाम चाप्सु
राजाऽपि भीतमनसा प्रणनाम तद्वत् ।
आसीत्परं सहनुमत्करुणावलम्बी
रामं जपञ्जनकजाश्च तथाऽऽञ्जनेयम् ॥ १८ ॥

---

रामचन्द्रजी के पास जाकर दूसरा बाण बोला 'प्रभो ! आपही हमारा बल क्यों खण्डित कर रहे हैं ? आपने हनुमानजी को वर दे दिया है अतः आप हमें इस काम में न भेजें । वे हनुमानजी राजा से 'सीता' सहित आपका 'राम' नाम जपवा रहे हैं । और वे स्वयं हाथ में गदा लेकर जलमें खड़े हैं । ॥ १६ ॥

तब रामचन्द्रजी स्वयं ही शीघ्रता से सरयू तट पर गये । उनकी भृकुटियाँ अतिक्रोध के मारे टेढ़ो हो रही थीं । उन्होंने जल में खड़े काशिराज को तथा हनुमानजी को देखा सभी नागरिक 'हे विधाता ! अब क्या होगा ?' इस प्रकार मनमें चिन्ता करने लगे । मुनि समाज भी चिन्तित था । स्वयं विश्वामित्रजी को भी बड़ी चिन्ता हो रही थी ॥ १७ ॥

प्रभुको देखकर हनुमानजी ने जलमें ही प्रणाम किया । तथा डरे हुए राजा ने भी इसी प्रकार प्रणाम किया । लेकिन उसे तो हनुमानजी की कृपा का ही सहारा था । अतः वह 'राम' 'सीता' तथा 'हनुमान' तीनों का जप कर रहा था ॥ १८ ॥

स्रग्धरा०—

बाणं योक्तुं तृतीयं स्मभवति विवशो रामचन्द्रो रुषैव
हा हा चक्रुः समस्ताः शमिति मुनिगणस्तत्र चोचे वसिष्ठः ।
काकुत्स्थं सत्प्रतिज्ञं नृपतिशुभगतिं प्रेक्ष्य हे बुद्धिमँस्त्वम्
मन्यस्वेदं हनूमन्न कुरु रिपुसमं कर्म रामाद्विरुद्धम् ।। १९ ।।

उपजा०—

ऊचे हनूमान्वद हे मुनीश । स्वामी क्वमे क्वास्मि च तस्य दासः ।
दत्ता महत्ता प्रभुणैव मह्यम् । कपिस्त्वहं सर्वगुणैर्विहीनः ।। २० ।।

हरिणी०—

रघुकुलगुरो कच्चिच्छक्यो रणःप्रभुणा सह
अपितु वचनायामुष्यैवं करोमि समर्पणम् ।
महति सबले नाम्नि प्रीत्या तथाऽऽत्मसमर्पणम्
किमधिकमतः सौभाग्यं मे गुरो प्रभविष्यति ।। २१ ।।

---

क्रोध के मारे रामचन्द्रजी तीसरा बाण भी धनुष पर रखने के लिये विवश हुए। सभी लोग हाहाकार करने लगे। मुनि समाज भी 'कल्याण हो, कल्याण हो' ऐसा कहने लगे तब वशिष्ठजी हनुमानजी से बोले 'हे हनुमानजी, देखिये राम की प्रतिज्ञा झूठी नहीं हो सकती है। राजा की भी अच्छी ही गति होगी ( यही सब विचार करके ) आप मेरी बात मान लें कि शत्रु के समान राम का विरोधी कार्य न कीजिये ।। १९ ।।

हनुमानजी बोले 'हे मुनीश्वर, कहाँ तो मेरे स्वामी कहाँ मैं उनका दास। प्रभु ने ही मुझको महत्ता दे दी है। मैं तो सभी गुणों से हीन एक वानर हूँ ।।२०।।

हे रघुकुल के गुरो ! क्या मेरा प्रभु के साथ कभी युद्ध भी सम्भव हो सकता है ? किन्तु मैं उन्हीं के वचन के लिये अपना समर्पण कर रहा हूँ। तथा उनके महान और सबल नाम के लिये आत्म समर्पण कर रहा हूँ। मेरे लिये इससे अधिक क्या सौभाग्य होगा ? ।। २१ ।।

पृथ्वी०—

ततोऽसफलयत्नवान्कुलगुरुर्व्यमाक्षीत्प्रभोः
अहो पवननन्दनो मतिमतां वरो दुर्जयः।
मतौ तु परिवर्तनं हनुमतः परं दुष्करम्
शिवः स परिवर्तितः किल भवेत्कथं मद्बलात् ॥ २२ ॥

स्रग्धरा०—

विश्वामित्रोऽपि तत्रागमदतिविकलो भूपमूचे वसिष्ठः
हे राजन्कौशिकोऽयं कुरु नतिममलां स्वीकुरुष्वापराधम्।
विश्वामित्रं तु दृष्ट्वा शिवपुरनृपतिः प्राणमद्दण्डवत्तम्
विश्वामित्रोऽप्युवाच व्यथितहृदयवान्राम संरक्ष भूपम् ॥ २३ ॥

शालिनी०—

प्रायश्चित्तं प्राभवत्सम्यगत्र। नातो युक्ता राजहत्या त्वयैवम्।
युक्तं बाणं सङ्गृहाणातिशीघ्रम्। शान्ताश्चित्ते सर्वलोका भवन्तु ॥ २४ ॥

शार्दू०—

वायोः पुत्रमतेर्बलाद्रघुपतिः सत्यप्रतिज्ञोऽभवत्
मातुश्चापि बभूव वाञ्छितमदो राजापि मुक्तोऽभवत्।

---

अपना प्रयत्न निष्फल हुआ देखकर गुरु वशिष्ठजी ने सोचा ये हनुमानजी तो बुद्धिमानों में श्रेष्ठ हैं तथा कभी जीते नहीं जा सकते हैं। इनकी बुद्धि में परिवर्तन करना अत्यन्त दुष्कर काम है। ये तो शिवजी ही हैं फिर मेरे बुद्धि बल से कैसे परिवर्तित हो सकते हैं ? ॥ २२ ॥

अत्यन्त बेचैन मन वाले विश्वामित्रजी भी वहाँ आये। वसिष्ठजी ने राजा से कहा 'राजा ! ये विश्वामित्रजी हैं इन्हें तुम सरल मन से नमस्कार करो और अपना अपराध स्वीकार करो। विश्वामित्रजी भी रामचन्द्रजी से बोले, 'हे राम ! राजा की रक्षा करो' ॥ २३ ॥

अब इसका ठीक ठीक प्रायश्चित्त हो चुका इसलिये अब तुम्हारे द्वारा राजहत्या ठीक नहीं है। धनुष पर रखा हुआ यह बाण शीघ्र ही उतार लो जिससे सभी को मनमें शान्ति मिले ॥ २४ ॥

प्रापुःसर्वजनास्ततो बहुसुखं शान्तिं च ये साधवः
प्राशंसन्पवनात्मजं परमसौ नत्वाऽऽप सौख्यं प्रभुम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे हनूमता स्वबुद्धिबलेन रामप्रतिज्ञापूर्तिर्मातृप्रतिज्ञापूर्तिः काशिराजविमोचनं, सर्वेभ्यः शान्तिप्रदानं चेति सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥



---

सज्जनों ! हनुमानजी के बुद्धिबल से रामचन्द्रजी सत्य प्रतिज्ञ हो गये, माता की भी इच्छा पूर्ण हुई। राजा भी मृत्यु के मुख में से सकुशल छूट गये। सभी नागरिकों को सुख मिला। सभी साधुओं ने शान्ति प्राप्त की। इन सभी ने हनुमानजी की अत्यन्त प्रशंसा की, लेकिन हनुमानजी को तो रामचन्द्रजी को प्रणाम करने से ही अत्यन्त सुख मिला ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में अयोध्याकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी द्वारा रामचन्द्रजी की प्रतिज्ञा पूर्ति, माता अंजना की प्रतिज्ञा पूर्ति, काशिराज को छुड़ाना, सबको शान्ति प्रदान करना, इत्यादि कार्य सम्पन्न होना कहकर सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ७ ॥



# अथाष्टमः सर्गः

शार्दू०—

बह्व्यः शक्तय ईश्वरस्य भुवने कार्यान्विताः सन्ति वै
सङ्कल्पाञ्जनमानसे सुबहुलानुत्पादयन्त्यस्तथा ।
धर्माधर्ममयास्तथाऽतिजटिलाः कामादिभिर्भाविताः
अज्ञानेन जनान्पुनः पुनरथो सम्भ्रामयन्त्यो भृशम् ॥ १ ॥

शिख०—

समुद्धर्त्री घोराद्भवजलनिधेरस्ति सुजनाः
गुरुर्नाम्नी शक्तिर्भवति सुलभा साऽपि जगति ।
समुद्धर्तुं जीवानतिकरुणदा युक्तसमये
प्रदात्र्यात्मज्ञप्तेर्जगति गुरुतत्त्वं सुविदितम् ॥ २ ॥

शिख०—

ऋते ज्ञानान्मुक्तिर्न भवति वदन्त्यत्र कवयः
गुरोर्हीनः कश्चित्कथमपि न बोधं प्रलभते ।
गुरोर्यन्माहात्म्यं जगति विदितं तत्समुचितम्
यतोऽसौ सम्पूज्यः प्रभवति वरिष्ठैरपि जनैः ॥ ३ ॥

---

धर्म एवं अधर्म से सम्बन्धित, काम क्रोधादि विकारों से प्रभावित, तथा विश्लेषण करने में अत्यन्त जटिल ऐसी ईश्वर की अनन्त शक्तियाँ, जीवों के मनमें तदनुसारी अनेक संकल्प उठाती हुई तथा जीवों को आज्ञा में ही रखकर इस भवाटवी में बार बार घुमाती हुई कार्य कर रही हैं ॥ १ ॥

लेकिन हे सज्जनों ! अत्यन्त कृपा से भावित तथा इस भयानक भवाटवी से नियत समयपर आत्मज्ञान देकर जीवों का उद्धार करने वाली एक 'गुरु' नामक ईश्वर की शक्ति भी संसार में सुलभ है। वह संसार में 'गुरुतत्त्व' करके प्रसिद्ध है ॥ २ ॥

ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं होती है ऐसा विशेषज्ञ लोग कहते हैं। लेकिन कोई भी जीव किसी भी प्रकार उस ज्ञान को बिना गुरु के नहीं प्राप्त कर सकता है।

उपजा०—

रामोऽप्यभूत्स्वात्पठितो गुरोश्च । शस्त्रास्त्रविद्यासु च धर्मशास्त्रे ।
सम्प्राप्य कालं स तथाऽऽत्मबोधे । गुरोर्वसिष्ठात्सति हीश्वरत्वे ।। ४ ।।

भुजङ्ग०—

प्रसिद्धं तथैवाञ्जनेयस्य वृत्तम् । अमुष्यात्मविद्यार्जनं रामचन्द्रात् ।
ब्रुवेऽदस्तु तद्वद्यथा भूतमासीत् । परं सा तु लीला महेशस्य वित्त ।। ५ ।।

पञ्चचा० —

अथैकदा बभूव मारुतिस्तु पादसेवने
रतः स्थितश्च पादपीठमाश्रितः समाहितः ।
रघूत्तमः समादिशत्तदा प्रियां धरासुताम्
सुशोभने प्रपश्य वायुपुत्रमेनमुत्तमम् ।। ६ ।।

पञ्चचा०—

अनन्यभक्त आवयोस्तथा च निर्मलः पुनः
अतः परं किमस्ति युक्तमात्मतत्त्वभाजनम् ।
वदैनमस्ति यच्च मे स्वरूपमच्युतं प्रिये
यथार्थमेव यच्च तेऽपि रूपमुत्तमं वद ।। ७ ।।

---

इस प्रकार गुरु की जो महिमा प्रसिद्ध है वह उचित ही है। क्योंकि गुरु वरिष्ठ से वरिष्ठ जीवों के भी पूज्य ही होते हैं ।। ३ ।।

रामचन्द्रजी ने स्वयं ईश्वर होते हुए भी शस्त्रास्त्रविद्या तथा धर्मशास्त्र वगैरह अपने गुरु से पढ़े थे तथा उचित समय पाकर गुरु वसिष्ठजी से ही आत्म ज्ञान प्राप्त किया था ।। ४ ।।

सज्जनों ! उसी प्रकार हनुमानजी का भी वृत्तान्त है। जिस तरह रामचन्द्रजी से उन्होंने आत्मविद्या पढ़ी थी उसी तरह मैं उसे कहता हूँ, लेकिन वह महादेवजी की लीला ही समझिये ।। ५ ।।

एक बार हनुमानजी रामचन्द्रजी के चरणों की सेवा में रत होकर पादपीठ के पास ही एकाग्र होकर बैठे थे। उस समय उन्हें देखकर रामचन्द्रजी ने सीताजी को आदेश दिया कि हे प्रिये ! इस उत्तम हनुमानजी को देखो ।। ६ ।।

यह हम दोनों का अनन्य भक्त है। इसका चित्त निर्मल है। इससे अधिक

शार्दू०—

ऊचे तं जनकात्मजा रघुपतिं ब्रह्माद्वयं विद्धि यद्
सर्वोपाधिविवर्जितं च हनुमन्सच्चित्प्रमोदात्मकम् ।
शान्तं निर्मलमेकमव्ययमजं निर्वाणरूपं तथा
सत्तामात्रमगोचरं सुविपुलं वेदान्तवेद्यं विभुम् ॥ ८ ॥

उपजा०—

मामादिमायां हनुमन्नवेहि । सर्गादिमध्यान्तकरीं परन्तु ।
सान्निध्यमात्रेण विभोस्तु कुर्वे । अनादिकालात्किल सर्वकर्म ॥ ९ ॥

इन्द्र०—

यद्यप्यहं कर्म करोमि वत्स । प्रभोस्तु सान्निध्यत एव किन्तु ।
आरोप्यते तन्मम सर्वकर्म । निर्वाणरूपेऽविकले तु मुग्धैः ॥ १० ॥

मन्दाक्रा०—

सम्प्राकट्यं शृणु रघुपतेः शोभना बाललीलाः
तत्पश्चात्तद् गुरुवरगृहे सर्वविद्यार्जनञ्च ।
उद्वाहो वै शृणु सह मयाऽऽरण्यवासस्तथैव
मच्चौर्यं वै दशवदनतो रोदनं तेन चास्य ॥ ११ ॥

---

आत्मतत्त्व का सुपात्र और कौन होगा ? इसलिये हे प्रिये, तुम मेरा जो अच्युत रूप है, और तुम्हारा भी जो यथार्थ उत्तम रूप है उसे इससे कहो ॥ ७ ॥

तब सीताजी हनुमानजी से बोलीं 'हे वत्स, जो ब्रह्म अद्वितीय, सभी उपाधियों से रहित, सच्चिदानन्द स्वरूप, शान्त, निर्मल, एक अव्यय, अजन्मा निर्वाणरूप, सत्तामात्र, अगोचर, भरपूर, वेदान्त से जानने योग्य तथा व्यापक हैं ये रघुनाथजी वही ब्रह्म हैं यह तुम जानो ॥ ८ ॥

और हे हनुमान ! मुझे तुम सर्ग का आदि मध्य और अन्त करने वाली आदिमाया जानो । लेकिन मैं इन व्यापक के सहारे से ही अनादि काल से सभी काम करती हूँ ॥ ९ ॥

हे वत्स ! यद्यपि इन प्रभुके सान्निध्य मात्र से मैं ही सब कुछ करती हूँ तो भी मेरे उस सभी काम को माया मुग्ध लोग इन अविकल निर्वाण स्वरूप प्रभु पर ही थोपते हैं ॥ १० ॥

और भी सुनो ! रघुनाथजी का प्रकट होना, उनकी सुन्दर बाल लीलाएँ,

मन्दाक्रा०—

कीशाधीशेन च सह वने कारिता या च मैत्री
द्रष्टुं मां ते जलनिधिजलोल्लङ्घनं प्रेक्षणश्च ।
युद्धं रौद्रं कपिदलकृतं मत्कृते चापि वत्स
अन्ते रक्षोऽधिपतिमरणं तस्य सम्बन्धिनाश्च ॥ १२ ॥

पृथ्वी०—

मयैव सकलं कृतं परमदो विमुग्धैर्जनैः
प्रभौ खलु निरञ्जने सकलमेवमारोपितम् ।
न तिष्ठति न यात्ययं न कुरुते न चाकाङ्क्षते
अयं त्वविचलो गुणाननुगतस्तथा भासते ॥ १३ ॥

शार्दू०—

तत्पश्चादवदत्स्वयं रघुपतिर्वायोः सुतं लीलया
ह्यात्मानात्मपरात्मनां स्थिरमते तत्त्वं प्रवक्ष्ये शृणु ।
यद्वद्भिन्नतया वियत्तु सलिले सन्दृश्यते मारुते
आकाशं सुमहत्तथैव तदवच्छिन्नं च बिम्बात्मकम् ॥ १४ ॥

शालिनी०—

तद्वद् बुद्धौ चेतनोऽपि त्रिधास्ति । एको व्याप्तः सर्वसिद्धः प्रसिद्धः ।
तद्वचान्यो बुद्धयवच्छिन्न उक्तः । बुद्धावन्यो बिम्बितोऽसौ तृतीयः ॥१५॥

---

गुरुगृह में विद्यार्जन करना, मेरे साथ विवाह, वनवास होना, रावण द्वारा मेरी चोरी होना तथा इनका रोना, सुग्रीव द्वारा की हुई मैत्री, मुझे देखने के लिये तुम्हारा समुद्रोल्लघन तथा मुझे ढूंढ़ना, मेरे लिये वानरों का किया हुआ भयंकर युद्ध और अन्त में रावण की तथा उसके सम्बन्धियों की मौत यह सब कुछ मैंने ही किया है, परन्तु माया मुग्ध, लोग उस सभी कर्म को इन निरंजन प्रभुपर थोपते हैं। ये न तो स्थिर हैं न चलते हैं, न इच्छा करते हैं। ये तो अविचल हैं लेकिन गुणों के अनुसार वर्तते मालूम पड़ते हैं ॥ ११-१२-१३ ॥

उसके बाद स्वयं रामचन्द्रजी लीला से हनुमानजी से बोले 'हे स्थिर बुद्धि-वाले हनुमान् ! मैं तुम्हें आत्मा, अनात्मा तथा परात्मा इनका तत्त्व कहूँगा। सुनो, महान आकाश, जल द्वारा व्याप्त आकाश और बिम्ब में मालूम पड़नेवाला आकाश ये जैसे जल के सम्पर्क से भिन्न भिन्न मालूम पड़ते हैं ॥ १४ ॥

शालिनी०—

बुद्धौ चान्त्यो बिम्बितो यस्तृतीयः । उक्तं तत्त्वाभासचैतन्यमेवम् ।
बुद्धिः साकं तेन कार्यं करोति । आत्मन्यज्ञास्तत्समारोपयन्ति ॥१६॥

शालिनी०—

भ्रान्त्या तैर्जीवत्वमारोप्यतेऽस्मिन् । आत्मन्येवं तत्तु मिथ्यैव विद्धि ।
बुद्धिः कार्यं किन्त्वविद्याप्रसूतम् । आत्मा प्रोक्तो वत्स विच्छेदहीनः ॥१७॥

भुजङ्ग०—

विकल्पेन चामुष्य विच्छेदसिद्धिः । अविच्छिन्नचिद्भासमाना परन्तु ।
महावाक्ययोगादमुष्यैकताऽस्ति । परब्रह्मणा सार्धमेवेत्यवेहि ॥१८॥

भुजङ्ग०—

यदा ब्रह्मणा सार्धमेकत्वमेवम् । महावाक्यसिद्धं विजानाति जीवः ।
अविद्याविनाशस्तु कार्येण साकम् । भवत्येव सन्दिग्धताहीन एव ॥१९॥

इन्द्र०—

विज्ञाय तत्त्वं मम दास एवम् । युक्तः प्रवेष्टुं भवति स्वरूपे ।
लब्ध्वा न भक्तिं बहुशास्त्रयोगात् । ज्ञानं न मोक्षं शतजन्मसाध्यम् ॥२०॥

---

उसी प्रकार बुद्धि के सम्पर्क से चेतन भी तीन प्रकार का भासता है। एक तो सर्वव्यापी चेतन प्रसिद्ध ही है। दूसरा बुद्धि द्वारा व्याप्त चेतन तथा तीसरा बुद्धि में बिम्बित चेतन ॥ १५ ॥

बुद्धि में बिम्बित जो अन्तिम तथा तीसरा चेतन है वह 'आभास चैतन्य' कहा जाता है। उसी के सहारे से बुद्धि कार्य करती है लेकिन अज्ञ पुरुष उसी का आरोपण आत्मा पर करते हैं ॥ १६ ॥

हे वत्स ! वे भ्रम से आत्मा पर जीवत्व का आरोप करते हैं लेकिन वह वृथा है। क्योंकि बुद्धि स्वयं अविद्या का कार्य है और आत्मा वस्तुतः अविच्छिन्न कहा गया है ॥ १७ ॥

अतः आत्मा का विच्छेद भी विकल्प से ही माना हुआ है। लेकिन अविच्छिन्न चेतन ( जीव ) भी भासता है ही। परब्रह्म के साथ ही उसकी एकता महावाक्यों द्वारा बतलाई जाती है यह समझ लो ॥ १८ ॥

जब जीव महावाक्यों द्वारा सिद्ध हुई अपनी एकता अच्छी प्रकार समझता है उस समय अपने कार्यों सहित अविद्या निःसन्देह नष्ट हो जाती है ॥ १९ ॥

शार्दू०—

वायोः पुत्र परं रहस्यसहितं प्रोक्तं शुभं हृद्गतम्
भूत्वा भावित आञ्जनेय कृपया साक्षान्मया नान्यथा ।
नाभक्ताय शठाय चापि न परं देयं कदाचिच्छृणु
शक्रभीरपि चेन्मिले सुविपुला मूर्खेन वै तत्कृते ।। २१ ।।

वसन्त०—

संश्रुत्य तत्परमगुह्यवचः खरारेः
आनन्दसागरनिमग्न इवाञ्जनेयः ।
रामं पुनः पुनरपि प्रणमन्विनीतः
सीतां तथैव बहुलं सुखमाप हार्दम् ।। २२ ।।

स्वागता०—

आत्मबोध इति वायुसुतेन । लीलया रघुपतेश्च तदाऽऽप्तः ।
यद्यपि स्वयमसौ जगदीशः । ईश्वरस्तु कृतकौतुक एव ।। २३ ।।

शार्दू० —

अत्यन्तं सुखिनौ चकार पितरौ भूत्वा य आज्ञापरः
पश्चात्सूर्यमुखात्पपाठ सकलं विद्याश्च शास्त्रादिकम् ।

---

मेरा दास इसी तत्व को समझ कर मेरे स्वरूप में प्रवेश करने लायक होता है। लेकिन बिना शक्ति के केवल शास्त्रों द्वारा सौ जन्मों में भी न तो ज्ञान सम्भव है न मोक्ष संभव है ।। २० ।।

हे हनुमानजी ! यह रहस्य सहित परमगूढ़ शुभ हृदगत् स्वयं मैंने कृपा से युक्त होकर ही तुम्हारे प्रति कहा है। अन्यथा नहीं। यदि कोई मूर्ख अभक्त या इसको अत्यन्त विपुल इन्द्र की सम्पत्ति से खरीदना चाहे तो भी उसे यह नहीं देना चाहिये' ।। २१ ।।

वह रामचन्द्रजी का परम गुह्य वाक्य सुनकर हनुमानजी मानों आनन्द समुद्रमें निमग्न हो गये। और रामचन्द्रजी को तथा सीताजी को नम्रता से बारम्बार प्रणाम करते हुए उन्होंने अतीव हार्दिक सुख प्राप्त किया ।। २२ ।।

उस समय इसी प्रकार हनुमानजी ने रामचन्द्रजी से आत्मज्ञान प्राप्त किया था। यद्यपि वे स्वयं जगदीश्वर हैं तो भी उन ईश्वर का यह एक कौतुक ही हुआ ।। २३ ।।

पश्चाद्दासतया निनाय सुजना वर्षाणि यः कानिचित्
ज्ञानाप्तेः स चकार नाटकमिदं तद्वत्सुलीलापटुः ।। २४ ।।

शार्दू०—
भूमौ ये प्रभवन्ति शिक्षणपरा दिव्यावतारा जनान्
वर्तन्ते भुवि लोकसङ्ग्रहकरा यद्यप्यमी हीश्वराः ।
मार्गस्तैश्च निर्दशितो भवति वै गम्यो जनैः स्वस्तये
तद्वद्वायुसुतोऽपि शिक्षणपरो लीलाकरः प्राभवत् ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे हनुमतः सीतारामयोः
सकाशादात्मज्ञानप्राप्तिर्नामाष्टमः सर्गः ।। ८ ।।



---

जैसे उन्होंने आज्ञापालक होकर अपने माता पिता को सुख दिया, जैसे सूर्य से सभी विद्याओं को तथा शास्त्रों को पढ़ लिया, उसके बाद जैसे उन्होंने दास्य करते हुए कुछ वर्ष बिताए उसी प्रकार उन लीलापटु ने ज्ञान प्राप्ति का भी यह एक नाटक ही किया ।। २४ ।।

भक्तों को शिक्षा प्रदान करने वाले पृथ्वी पर भगवान के जो दिव्य अवतार होते हैं, वे यद्यपि ईश्वर होते हैं तो भी लोक संग्रह के लिये ही वे पृथ्वी पर आचरण करते हैं। सुख शान्ति के लिये उनके द्वारा निर्दिष्ट मार्ग ही जीवों के लिये प्रशस्त होता है। हनुमानजी भी उसी प्रकार लीला करते थे।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या कुञ्ज के अन्तर्गत सीताजी से
और रामचन्द्रजी से हनुमानजी का आत्मज्ञान प्राप्ति वर्णन करके
आठवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ।। ८ ।।



# अथ नवमः सर्गः

पृथ्वी०—

अमन्यत विदेहजा पवनजं सुतं वत्सला
बभूव सुतवत्सुधीः पवनजोऽपि तस्याः कृते ।
सदाऽन्वभवदुत्तमं सुखमथाशयन्ती सुतम्
अमन्यत हि मातृवत्पवनजोऽपि तां निश्छलः ॥ १ ॥

पञ्चचा०—

समागतैकदा हनूमतस्तु जन्मकालिकी
तिथिस्तदा विदेहजा स्वयं पपाच भोजनम् ।
व्यवस्थितिर्बभूव तत्र सर्वकर्मचारिणाम्
इयेष सा न किन्तु तान् हनूमतः कृते तदा ॥ २ ॥

वसन्त०—

एवं स्वयं जनकजा पवनात्मजाय
सुव्यञ्जनानि विविधानि बहूनि पेचे ।
जज्ञावसौ प्रथममेव समाशयन्ती
तं प्रत्यहं तु बहुभुक्पवनात्मजोऽस्ति ॥ ३ ॥

---

वात्सल्यमयी सीताजी हनुमानजी को पुत्र समझती थीं। हनुमानजी भी उनके लिये पुत्र के समान ही हो गये थे। वे हनुमानजी को खिलाने में बड़े सुख का अनुभव करती थीं तथा निश्छल हनुमानजी भी उन्हें माता के समान ही मानते थे ॥ १ ॥

एक बार हनुमानजी की जन्मतिथि आ गई। उस दिन सीताजी ने स्वयं अपने हाथों से रसोई बनाई। हाँलाकि वहाँ सभी कर्मचारियों की व्यवस्था थी लेकिन सीताजी ने हनुमानजी के लिये उनको नहीं चाहा ॥ २ ॥

इस प्रकार स्वयं सीताजी ने हनुमानजी के लिये बहुत से अच्छे-अच्छे पकवान बनाए। हनुमानजी को प्रतिदिन खिलाने वाली सीताजी को मालूम ही था कि हनुमानजी बहुत खाने वाले हैं ॥ ३ ॥

वसन्त०—

पेचेऽत एव बहुलानि सुपुष्कलानि
सा व्यञ्जनानि पवनात्मजतृप्तिहेतोः ।
आहूय भूमितनया तत आञ्जनेयम्
भोज्यादिकान्समुपहृत्य जगाद भुङ्क्ष्व ॥ ४ ॥

वसन्त०—

मात्रा विनिर्मितमदः स्वकरेण भोज्यम्
वात्सल्ययुक्तमनसा हनुमानवेत्य ।
वात्सल्यपूरितमदः प्रणमन्समस्तम्
उत्साहितो भृशमसावघसत्सुरस्यम् ॥ ५ ॥

उपजा०—

सकृद् गृहीत्वान्नसुपुष्कलस्य । स्थालीं हनूमान्वदनेऽक्षिपच्च ।
रिक्ताः कृताः सङ्ग्रसतामुनैवम् । स्थाल्यश्च बह्व्यः सुसमाहितेन ॥६॥

उपजा०—

पुनः पुनः सोपजहार भोज्यम् । जघास सर्वं परमाञ्जनेयः ।
तृप्तः कथं वै प्रभवेद्धनूमान् । जग्ध्वा महातृप्तिकरं सुभोज्यम् ॥ ७ ॥

---

इसलिये हनुमानजी की तृप्ति के लिये उन्होंने बहुत से व्यंजन बहुत अधिक मात्रा में बनाए। तब सीताजी हनुमानजी को बुलाकर सभी व्यंजन परोसकर उनसे बोलीं 'अब खा लो।' ॥ ४ ॥

यह भोजन माताजी के हाथ का बना हुआ है तथा वात्सल्य युक्त मन से बनाया हुआ है ऐसा जानकर हनुमानजी ने उस भोजन को प्रणाम करके वह वात्सल्य भावपूरित संपूर्ण स्वादिष्ट भोजन बड़े उत्साह के साथ खाया ॥ ५ ॥

वे एक ही बार बहुत से अन्न से भरी थाली उठाकर मुख में डाल देते थे। और इस प्रकार एकाग्र मन से खाते हुए उन्होंने बहुत सी थालियाँ खाली कर डालीं ॥ ६ ॥

सीताजी बार-बार भोजन परोसती थीं और हनुमानजी उन सभी पदार्थों को खा जाते थे। उस महातृप्तिकर सुस्वादु अन्न को सीमित मात्रा में खाकर हनुमानजी कैसे तृप्त होते? ॥ ७ ॥

उपजा०—

तत्रापि रुद्रात्मक आञ्जनेयः। यायात्कथं सीमितभोजनेन।
तृप्तिं शनैः सोपजहार सर्वम्। बुभुक्षितोऽदोऽपि जघास किन्तु ॥ ८ ॥

वसन्त०—

एवं ददत्यविरतं जनकात्मजाऽन्नम्
चिन्तां जगाम महतीं तु जवात्तदैव।
कृत्वाऽऽह्निकं रघुपतिः स्वयमाजगाम
भुञ्जन्तमैक्षत तदा पवनात्मजं सः ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

तमेकाग्रचित्तेन भुञ्जन्तमेवम्। अजानन्तमन्यत्कथञ्चिद्विनान्नम्।
हनूमन्तमन्वेत्य रामो लिलेख। तदाऽस्योंं नमः शङ्करायेति शीर्ष्णि ॥ १०

इन्द्र०—

तदैव तृप्तः सहसा बभूव। समाधितश्चोत्थित आञ्जनेयः।
प्रणम्य रामं च तथाम्बिकाञ्च। जगाद वाक्यं प्रहसन्हनूमान् ॥ ११ ॥

शालिनी०—

मातुर्वात्सल्यं भवेद्भाग्यलभ्यम्। यस्मिन्नुच्चैर्मिश्रितं तत्कथं भोः।
दातुं तृप्तिं शक्नुयाद्भोजनं मे। जिह्वायां संवर्धयल्लोलुपत्वम् ॥ १२ ॥

---

और उसमें भी हनुमानजी स्वयं रुद्र ही ठहरे, फिर वे उस सीमित भोजन से कैसे तृप्त होते? धीरे-धीरे सीताजी ने पूरा-का पूरा सामान परोसा लेकिन हनुमानजी वह सब खा गए ॥ ८ ॥

इस प्रकार अनवरत रूप से हनुमानजी को अन्न परोसने वाली सीताजी बड़ी चिन्तित हुईं। लेकिन उसी समय प्रतिदिन का नियम पूर्ण करके स्वयं रामचन्द्रजी वहाँ आये और उन्होंने हनुमानजी को भोजन करते हुए देखा ॥ ९ ॥

उन एकाग्रचित्त से भोजन करने वाले तथा अन्न को छोड़कर और कुछ भी न जानने वाले हनुमानजी के पीछे जाकर रामचन्द्रजी ने उनके सिरपर 'ॐ नमः शिवाय' लिखा ॥ १० ॥

मानो समाधि से उठे हुए हनुमानजी अकस्मात् उसी समय तृप्त हो गये फिर सीताजी को तथा रामचन्द्रजी को प्रणाम करके हँसते हुए बोले ॥ ११ ॥

भाग्य से मिलने वाला माताजी का वात्सल्य जिसमें परिपूर्ण रूप से मिश्रित

वसन्त०—

सम्प्रेक्ष्य तं रघुपतिः प्रहसन्नुवाच
यस्तच्छिवत्वमवयाति हृदा स्म सम्यक् ।
तद्वच्च तन्मनस आन्तरिकं च भावम्
व्याजादतः स शिवतां प्रकटीचकार ।। १३ ।।

वसन्त०—

भुक्तो हि येन रविरद्रिनिवेशनश्च
भूमौ कृतं पदजवेन कथं स तृप्येत् ।
इत्थं बली वदत सीमितभोजनेन
श्रुत्वाद ऐत्पवनजो विनतोऽन्यकार्ये ।। १४ ।।

पञ्चचा०—

स्थिते तदेति शासके जना रघूत्तमे सति
सदाऽऽपुरुत्तमं सुखं विनाऽऽधिरुङ्मलैरहो ।
ततोऽपि किन्तु सौख्यमापुरुत्तमं हनूमतः
सुलीलया च या बभूव बोधभक्तिवर्धना ।। १५ ।।

उपजा०—

अथैकदा भक्तवरान्सभायाम् । समागतान्सुष्ठु बिभीषणादीन् ।
वसिष्ठकुम्भोद्भवकौशिकादीन् । अन्याँस्तथा ज्ञानवतो मुनीन्द्रान् ।१६।

---

हुआ है ऐसा भोजन मेरी जिह्वा की लोलुपता बढ़ाता हुआ मुझे तृप्त करने में कैसे समर्थ होगा ?' ।। १२ ।।

रामचन्द्रजी हनुमानजी का शिवत्व तथा उनके मन का आन्तरिक भाव जानते थे अतः हनुमानजी को इस प्रकार बोलते हुए देखकर व्याज से ही उनका शिवत्व प्रकट करते हुए वे बोले ।। १३ ।।

जिसने सूर्य भक्षण किया तथा पैर की धमक से ही पर्वत भूमि में धँसा दिया जो ऐसा बली है वह सीमित भोजन से कैसे तृप्त होगा ?' यह सुनकर विनम्र हनुमानजी ( संकोच पूर्वक ) अन्य कार्य के लिए चले गये ।। १४ ।।

रामचन्द्रजी के राजा होने पर प्रजा को आधिव्याधि तथा गन्दगी से रहित हमेशा सभी सुख प्राप्त होता था। लेकिन उससे भी हनुमानजी की ज्ञान तथा भक्ति बढ़ाने वाली लीला से उन्हें अधिक सुख मिलता था ।। १५ ।।

शालिनी०—

दृष्ट्वा हृष्टः प्राभवद्रामचन्द्रः । आपृच्छत्तान्क्षेमवार्ताश्च धीमान् ।
तावद्यातो वायुपुत्रः सभायाम् । दृष्टोऽभिज्ञैः पूज्यदृष्ट्येशवत्सः ॥१७

उपजा०—

प्रणम्यं रामं समुपाविशत्स्वे । स्थाने नियुक्ते चरणे प्रभोश्च ।
हित्वा तदान्यान्रघुनन्दनस्तम् । पप्रच्छ कस्त्वं हनुमन्तमेवम् ॥१८॥

शालिनी०—

भक्ता जज्ञुस्तं च भक्तावतंसम् । ज्ञातारो ये ज्ञानिनामग्रगण्यम् ।
कस्त्वं रामे पृच्छतीत्थं सदस्याः । ऐच्छञ्छ्रोतुं तत्र तस्योत्तरं वै ॥१९॥

भुजङ्ग०—

व्यमार्क्षीत्स वक्ष्ये सुदासोऽस्मि ते चेत्
हसिष्यन्ति मां ज्ञानिनस्तत्त्वविज्ञाः ।
वदिष्यामि चेदस्मि सम्यक्त्वमेव
हसिष्यन्ति भक्ता वदेयं किमत्र ॥ २० ॥

वसन्त०—

प्रीत्या प्रणम्य रघुनाथपदारविन्दे
स्थित्वा समागतसभाऽभिमुखो विनीतः ।

---

एक बार रामचन्द्रजी की सभा में विभीषण वगैरह भक्त श्रेष्ठों की मंडली तथा वसिष्ठ अगस्त्य आदि ज्ञानी मुनि आये थे। उन्हें देखकर रामचन्द्रजी अत्यन्त आनन्दित हुए तथा उन्हें कुशल क्षेम पूछने लगे । तब तक सभा में हनुमान जी भी आये उन्हें जानकर व्यक्तियों ने शिव के समान ही पूज्य दृष्टि से देखा ॥ १६ ॥ ॥ १७ ॥

हनुमानजी रामचन्द्रजी को प्रणाम करके प्रभु के चरणों के पास अपने नियत स्थान पर बैठ गये । तब रामचन्द्रजी ने औरों को छोड़कर हनुमानजी से ही पूछा 'तुम कौन हो ?' ॥ १८ ॥

सभी भक्त उन्हें भक्तों में श्रेष्ठ मानते थे । तथा ज्ञानी भी उन्हें ज्ञानियों में श्रेष्ठ मानते थे जब रामचन्द्रजी ने उनसे पूछा 'तुम कौन हो ?' तो वे सबके सब उनका उत्तर सुनने के लिये बड़े इच्छुक हुए ॥ १९ ॥

हनुमानजी ने सोचा 'मैं आपका दास हूँ' ऐसा यदि मैं उत्तर दूँगा तो सभी ज्ञानी मुझे हँसेंगे । और 'मैं आप से अभिन्न हूँ' ऐसा यदि मैं उत्तर दूँगा तो सभी मुझे हँसेंगे अब मैं क्या उत्तर दूँ ? ॥ २० ॥

कौतूहलेन सभया सुनिरीक्षितोऽसौ
बद्धाञ्जलिः प्रवदति स्म च रामचन्द्रम् ।। २१ ।।

उपजा०—
दासोऽस्मि ते राघव देहदृष्ट्या । अंशोऽस्मि ते ईश्वर जीवदृष्ट्या ।
अहं त्वमेवेति च वस्तुतस्तु । सुनिश्चिता मे मतिरित्थमस्ति ।।२२।।

उपजा०—
हनूमतो वाक्यमदो विचित्रम् । श्रुत्वा बभूवुश्चकिताः समस्ताः ।
सत्कर्मिणो ज्ञानयुताश्च भक्ताः । ते साधुवादं ददिरे ह्यमुष्मै ।।२३।।

उपजा०—
अवागमद्भक्तजनोपदेशम् । भक्तेः परायाः खलु भक्तवृन्दः ।
अवागमज्ज्ञानिजना अदस्तु । ब्रह्मास्मि वाक्यस्य विवेचनञ्च ।।२४।।

द्रुतवि०—
अनुभवन्ति परं स्म तु कर्मठाः । पवनजस्य सुकर्मविवेचनम् ।
इति तदा सकला अवदन्ततः । पवनजं प्रति संसदि साध्विति ।।२५।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे हनुमतो महाभोजनं,
हनूमन्तं प्रतिरामस्य कस्त्वमिति पृच्छा चेति नवमः सर्गः ।।९।।

---

प्रेम से रामचन्द्रजी के चरणों में प्रणाम करके नम्र हनुमानजी सभा के सामने खड़े होकर हाथ जोड़कर देव-देव रामचन्द्रजी से बोले। उस समय उन्हें संपूर्ण सभा बड़े ध्यान से देख रही थी ।। २१ ।।

हनुमानजी बोले 'हे प्रभो ! मैं देह दृष्टि से आपका दास हूँ। हे ईश्वर ! जीव दृष्टि से मैं आपका अंश हूँ। और वस्तुतः मैं और आप एक ही हैं' ऐसी ही मेरी निश्चित की हुई बुद्धि है ।। २२ ।।

हनुमानजी का वह विचित्र वाक्य सुनकर कर्मयोगी भक्ति योगी तथा ज्ञान योगी सभी बड़े चकित हुए। और वे सब के सब उन्हें साधुवाद देने लगे ।। २३ ।।

भक्त लोगों ने उस वाक्य को पराभक्ति का उपदेश माना, ज्ञानियों ने उसे 'अहं ब्रह्मास्मि' का विवेचन माना, और कर्म योगियों ने उसको कर्म का अच्छा (सर्व श्रेष्ठ) विवेचन माना। इस प्रकार मन में धारणाकर उस सभा में सभी हनुमानजी को साधु-साधु कहने लगे ।। २४-२५ ।।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्याकुंज के अन्तर्गत हनुमानजी का
महाभोजन तथा रामचन्द्रजी का हनुमानजी से प्रश्न 'तुम कौन हो'
कहकर नवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। ९ ।।

# अथ दशमः सर्गः

शार्दू०—

सीता गर्भवती बभूव सुजनाः सम्प्राप्य कालं यदा
तस्या एव शुभेच्छया रघुपतिस्तां प्रापयत्काननम् ।
लोके दुर्यशसो भयान्मृदुमना भूत्वा कठोरस्तदा
वाल्मीकेः सुखदाश्रमं जनकजा प्राप्ता तदा विश्रुतम् ॥ १ ॥

पृथ्वी०—

यदा जनकजा गता स्वभवनाद्वनं वातजः
बभूव विकलो भृशं खलु वने जनन्याः स्थितेः ।
विविक्तगृहसंस्थितिं प्रभुरपि प्रचक्रे ततः
रुरोच न च कस्यचित्स्थितिरपि ह्यमुष्मै गृहे ॥ २ ॥

भुजङ्ग०—

यदान्तःपुरे यापयन्कालमासीत् । प्रभुः सीतया साकमेकान्तवासे ।
तदैवांशहीनः कथञ्चिद् बभूव । सदारामसेवाप्रसङ्गो ह्यमुष्य ॥ ३ ॥

भुजङ्ग०—

गतायां जनन्यां हि सत्यां ततोऽपि । अभून्न्यून एवास्य सेवाप्रसङ्गः ।
यतो रामचन्द्रः सदैकान्तवासम् । समैच्छद् गृहे नैव कस्यापि सङ्गम् ॥४

---

सज्जनों ! समय पाकर सीताजी गर्भवती हो गईं और उनकी शुभ इच्छा से तथा समाज में अपयश होने के डर से मृदुचित्तवाले रामचन्द्रजी ने कठोर होकर उन्हें अरण्य में भेज दिया। उस समय वे वाल्मीकि के सुखद आश्रम में पहुँच गईं ऐसा सुना जाता है ॥ १ ॥

जब सीताजी भवन से वन में गईं, तब हनुमानजी माताजी के अरण्यवास के कारण अत्यन्त विकल हो गये। प्रभु रामचन्द्रजी भी उसी के कारण एकान्त में रहने लगे थे। अपने पास उन्हें किसी की भी उपस्थिति अच्छी नहीं लगती थी ॥ २ ॥

जब सीताजी के पास प्रभु अन्तःपुर में एकान्तवास में थे उसी समय से हनुमानजी की अखण्ड रामसेवा कुछ अंश में कम हुई थी ॥ ३ ॥

भुजङ्ग०—

सदैकान्तवासात्खरारेः स्वकक्षे । अरण्यप्रयाणात्तथा रामपत्न्याः ।
पुरे शोकसंवेदना प्रसृताऽऽसीत् । परं शासनं नाभवत्तेन नष्टम् ।। ५ ।।

स्वागता०—

रामशासनकलेव वदन्ति । रामशासनकलैव सुविज्ञाः ।
नाममात्रमपि नैव तदाऽघम् । दुःखचिह्नमपि तत्र न किञ्चिद् ।। ६ ।।

स्वागता०—

धर्मकर्मनिरता जनयूथाः । वाञ्छितानि झटिति स्म लभन्ते ।
ईति भीतिरपि नैव तदाऽऽसीत् । यापयन्ति समयं स्म सुखेन ।।७।।

स्वागता०—

दण्डनीयपुरुषो न तदाऽऽसीत् । चेत्क्वचिद्रघुपतिः स्वयमेव ।
शासनं स्म कुरुते त्वरयैव । शम्बुकस्य च शुनश्च यथाऽऽसौ ।। ८ ।।

भुजङ्ग०—

अतो राजकार्येऽपि नावश्यकोऽभूत् । विशेषःप्रबन्धो यतस्तत्प्रतिष्ठा ।
हनूमत्कृतेनैव किञ्चित्स्वकार्यम् । तदाऽऽसीत्कथं यापयेत्स्वं दिनं सः ।।९

---

माताजी के अरण्य में जाने पर तो उनकी सेवा और भी कम हो गई। क्योंकि रामचन्द्रजी हमेशा एकान्त चाहते थे। किसी का भी साथ अपने घर में नहीं चाहते थे ।। ४ ।।

रामचन्द्रजी के हमेशा एकान्त में रहने से तथा सीताजी के अरण्यवास से अयोध्या में एक शोक संवेदना सी फैल गई थी। लेकिन उससे शासन व्यवस्था नष्ट नहीं हुई थी ।। ५ ।।

रामचन्द्रजी की शासन कला रामचन्द्रजीकी शासनकला के समान ही थी ऐसा विद्वान् कहते हैं। उस समय नाममात्र भी पाप नहीं था तथा दुःख का चिह्न भी नहीं था ।। ६ ।।

सम्पूर्ण जनसमाज धर्म कार्य ही करता था और ( उसी से ) उनकी इच्छाएँ शीघ्र ही पूर्ण हो जाती थीं। ( टिड्डी, चूहे, परचक्र वगैरह ) ईतियों से भय नहीं था। सभी अपना जीवन सुख से व्यतीत कर रहे थे ।। ७ ।।

उस समय कोई दण्डनीय पुरुष नहीं था। यदि क्वचित् होता भी था तो स्वयं रामचन्द्रजी तत्काल ही उसकी व्यवस्था करते थे। जैसे शम्बुक को और कुत्ते को उन्होंने न्याय दिया था ।। ८ ।।

स्वागता०—
कालयापनमसावत एव । कर्तुमैद् गिरिशिरः सुविविक्तम् ।
कीर्तयन्रघुपतेः शुभनाम । आनिशं स्वसमयञ्च निनाय ॥१०॥

स्वागता०—
तत्र वीक्ष्य पृथुलाः सुविशालाः । सर्वतो गिरिशिलाश्च विकीर्णाः ।
कल्पना मनसि तस्य तु जाता । राघवस्य लिखितुं सुचरित्रम् ॥११॥

भुजङ्ग०—
अभूवञ्छिलास्तस्य पत्राणि सुष्ठु । नखो दक्षिणस्तस्य चानामिकायाः ।
अभूल्लेखनी वज्रकल्पा शिलासु । कविः प्राभवच्चाञ्जनेयः सुविज्ञः ॥१२॥

भुजङ्ग०—
न मेने स वर्षां प्रवातञ्च शीतम् । तथा नातपं नैव विक्षेपमन्यम् ।
कदाचिद्विमुग्धस्तु सोऽश्रूणि मुञ्चन् । न कर्तुं शशाकात्मकाव्यं निलीनः ॥१३

शार्दू०—
जग्ध्वा किञ्चिदसौ प्रभातसमये शीघ्रं ययौ भूभृतम्
एकाग्रः किल नान्वभूतप्रतिदिनं सूर्यः कदास्तङ्गतः ।

---

इसीलिये राजकार्य में भी कोई विशेष प्रबन्ध की आवश्यकता नहीं थी क्योंकि वह भलीभाँति ठीक था । अतः हनुमानजी के लिये उस समय कोई कार्य नहीं था । तब वे अपना दिन कैसे व्यतीत करें ? ॥ ९ ॥

अतः कालयापन करने के लिये ही वे एकान्त पर्वत शिखर पर जाने लगे और वहाँ रामचन्द्रजी के शुभ नाम का कीर्तन करते हुए दिन का समय बिताने लगे ॥ १० ॥

उस पर्वत पर चौड़ी और विशाल पर्वत शिलाएँ चारों तरफ बिखरी पड़ी थीं । उन्हें देखकर हनुमानजी के मन में रामचन्द्रजी का सुन्दर चरित लिखने की कल्पना उत्पन्न हो गई ॥ ११ ॥

फिर क्या था, वे ही बिखरी शिलाएँ उनके लिये ग्रन्थ के पत्र बन गईं । उनकी दाहिनी अनामिका का वज्रतुल्य नाखून उनके लिये लेखनी बन गई और और कवि हो गये सुविज्ञ हनुमानजी ! ॥ १२ ॥

उस चरित को लिखते समय वर्षा, आँधी, ठंडी धूप तथा अन्य विक्षेपों को उन्होंने कुछ भी नहीं गिना । कभी-कभी रस में विभोर होने के कारण आँसू बहाते हुए उसी में लीन होने के कारण वे अपना काव्य नहीं लिख पाते थे ॥ १३ ॥

पश्चाद्याति गृहं स्म राघवनतिं कर्तुं सदा मारुतिः
तादात्म्येन हनूमता विलिखितं काव्यं सुरम्यं तदा ॥ १४ ॥

द्रुतवि०—
हनुमतो गमनं प्रति भूभृतम् । प्रतिदिनं प्रबभूव तदा बलात् ।
पुरजनस्य कुते विषयो दृशाम् । तदवगन्तुममी न तु चाशकन् ॥१५॥

उपजा०—
महर्षयः किन्तु समाधियोगात् । जज्ञुः समस्तां हनुमत्क्रियां ताम् ।
बाल्मीकिराद्यः कविसत्तमोऽपि । तत्रागतः कार्यवशादजानात् ॥१६॥

शालिनी०—
द्रष्टुं रामं चैदयोध्यां कदाचित् । भर्तुर्वृत्तं श्रावयिष्यँस्तु सीताम् ।
तत्र श्रुत्वा मारुतेः काव्यकार्यम् । तस्मिन्स्वस्मान्नैव मेने विशेषम् ॥१७॥

उपजा०—
योद्धा रणे यो बहुघोरकर्मा । दास्ये पुनर्यस्य रतिः सुनिम्ना ।
तत्रापि योऽसौ पशुयोनिमाप्तः । किं तत्कवित्वं तरलं कपित्वम् ॥१८॥

---

वे सवेरे ही थोड़ा सा खाकर पर्वत पर चले जाते थे और लिखने में ऐसे तल्लीन हो जाते थे कि सूर्य कब अस्त हुआ इसका भी उन्हें ध्यान नहीं रहता था। तत्पश्चात् वे रात में रामचन्द्रजी को प्रणाम करने के लिये घर आते थे। और इसी तरह तदाकार होकर हनुमानजी ने वह रमणीय काव्य लिखा था ॥ १४ ॥

हनुमानजी का इस प्रकार प्रतिदिन पहाड़ पर चला जाना अयोध्यावासियों के लिये बलात् आखों का विषय बन गया था। लेकिन काव्य के विषय में वे कुछ भी नहीं जान सके ॥ १५ ॥

लेकिन महर्षियों ने वह हनुमानजी की समस्त क्रिया समाधिकी सहायता से जान ली। और कार्यवश अयोध्या में गये हुए वाल्मीकि मुनि ने भी महर्षियों से उसको सुना ॥ १६ ॥

रामचन्द्रजी का दर्शन करने के लिये तथा सीताजी को रामचन्द्रजी का वृत्त सुनाने की इच्छा से वे कभी-कभी अयोध्या आया करते थे। जब वहाँ उन्होंने हनुमानजी के काव्य लेखक के विषय में सुना तो उस काव्य को उन्होंने अपने काव्य से विशेष नहीं माना ॥ १७ ॥

जो युद्ध क्षेत्र में अत्यन्त निष्ठुर कर्म करने वाला है, तथा जो अपनी नीच

स्रग्धरा०—

प्रातः सन्ध्यानिवृत्तो ह्युर्षसि मुनिवरः खाच्च विद्याधराणाम्
अश्रौषीत्स्पष्टवाक्यं पवनसुतकृतं रामवृत्तं सुचारु।
नो भूतं नैव भव्यं रसमयमिति काव्यं त्रिलोक्यां कदापि
श्रुत्वा तच्चित्रवाक्यं चकितमुनिवरः खादमूनाजुहाव ॥१९॥

शार्दू०—

यूयं के वदथात्र किं वदत हे को वायुपुत्रो महान्
क्वासौ रामकथां करोति मतिमान्ब्रूध्वं च सा कीदृशी।
इत्थं पृच्छति तन्मुनौ प्रजगदुर्विद्याधराः स्मो वयम्
आयामस्तु गिरेर्वने हनुमता यस्मिन्कथा लिख्यते ॥ २० ॥

उपजा०—

रामस्य योद्धास्ति धुरन्धरो यो। लङ्का प्रदग्धा कुपितेन येन।
स एव वायोः सुत आञ्जनेयः। कथां स शैले कुरुते कपीन्द्रः ॥२१॥

---

वृत्ति के कारण दासत्व ही करता है, और उसमें भी जो पशुयोनि में जन्मा है उसकी कविता तो चंचल कविता ही हो सकती है ( ऐसा उन्होंने माना ) ॥ १८ ॥

एक बार वे अपनी प्रातः सन्ध्या से निवृत्त हुए ही थे कि आकाश से उन्हें विद्याधरों का बोला हुआ स्पष्ट वाक्य सुनाई दिया। विद्याधर बोले, 'वायुपुत्र द्वारा बनाया रामचरित बहुत ही सुन्दर है। ऐसा रसमय काव्य त्रिलोकी के अन्दर न कभी हुआ न होगा।' वह विचित्र वाक्य सुनकर चकित हुए वाल्मीकि मुनि ने आकाश से उन्हें बुलाया ॥ १९ ॥

आप लोग कौन हैं? आप क्या कह रहे हैं? तथा बताइये वायुपुत्र कौन हैं? वे बुद्धिमान् वायुपुत्र कहाँ रामकथा लिख रहे हैं? वह कथा कैसी है? ऐसा उन मुनि के पूछने पर वे बोले- 'हम लोग विद्याधर हैं और जहाँ हनुमानजी द्वारा राम कथा लिखी जा रही है वहीं से हम लोग आ रहे हैं ॥ २० ॥

जो रामचन्द्रजी के सर्व श्रेष्ठ योद्धा हैं तथा जिन्होंने कुपित होकर लंका

वसन्त०--

ब्रूयाम किं मुनिवरास्य कवित्वशक्तिम्
विद्याधरा अपि वयं न च शक्नुमस्ताम् ।
वक्तुं कदापि वचसा यत उत्तमा सा
आढ्यार्थमौक्तिक निगुम्फितमालिका वा ॥ २२ ॥

वसन्त०—

छन्दोऽक्षराणि मधुराण्यथ सेवितुं तम्
प्रायः प्रयान्ति निकषा रचनासु भूत्वा ।
तेषां विकृत्य रचनां कुरुते स हृद्यम्
रम्यं क्रमं सुललितं सुकवीश एवम् ॥ २३ ॥

वसन्त०—

एकं य इच्छति शतं खलु रूप्यकाणाम्
भाग्येन चेत्स लभते दशलक्षसङ्ख्यम् ।
तुष्टिस्तु निःसरति तद्वदनाद्यथा हि
व्यक्तस्तदक्षरगणेषु तथा प्रसादः ॥ २४ ॥

---

जब्काई वे ही अंजना पुत्र हनुमानजी हैं। और वे ही पर्वत पर कथा लिख रहे हैं ॥ २१ ॥

हे मुनिवर, हम उनकी कवित्वशक्ति को कैसे कहें। हम विद्याधर हैं लेकिन हम भी उसे अपनी वाणी से कहने में असमर्थ हैं क्योंकि वह बहुत ही उत्तम है। मानों सुन्दर अर्थ रूप मोतियों को गुथी हुई माला ! ॥ २२ ॥

मधुर-मधुर छन्द और अक्षर सुन्दर रचना में होकर उनकी सेवा में उनके पास प्रायः चले जाते हैं। लेकिन वे सुन्दर कवियों के ईश्वर उनका क्रम बिगाड़कर ऐसा रम्य तथा लालित्यपूर्ण क्रम बनाते हैं कि जो सौ रूपया चाहता है उसको यदि दस लाख रूपये मिल जाँय तो उसके मुख पर जैसी प्रसन्नता व्यक्त होती है वैसी ही प्रसन्नता उन अक्षरगणों से व्यक्त होती है ॥ २३-२४ ॥

इन्द्र०—

उक्त्वेति याताः स्वपथं प्रणम्य । विद्याधराः किन्तु मुनिस्तदैव ।
द्रष्टुं ययौ तां कवितामयोध्याम् । स्थातुं क्षणं नो सदने शशाक ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे रामसेवाहीनतया हनुमतो गिरिशिरसि रामकथालेखनेन कालयापनं, विद्याधरेभ्यश्च तस्या गुणश्रवणाद्वाल्मीकिमुनेरयोध्याप्रस्थानं नाम दशमः सर्गः ॥ १० ॥



---

इस प्रकार बोलकर वे विद्याधर वाल्मीकि मुनि को प्रणाम करके आकाश मार्ग को चले गये। लेकिन वाल्मीकि मुनि अब वहाँ क्षण भर भी नहीं ठहर सके। वे उस कविता को देखने के लिये शीघ्र ही अयोध्या पहुँच गए ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्याकुञ्ज के अन्तर्गत रामसेवा से हीन होने के कारण हनुमानजी का रामकथा लेखन से कालयापन, विद्याधरों से कथा का गुणगान सुनकर वाल्मीकि मुनि का अयोध्या प्रस्थान कहकर दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ १० ॥



# अथैकादशः सर्गः

स्रग्धरा०—

गत्वाऽयोध्यां मुनीन्द्रः सुगठितवपुषं मारुतिं सन्ददर्श
गन्ता सद्यस्तु सोऽभूद् गिरिशिखरमदस्तत्कथालेखनार्थम् ।
पप्रच्छामुं प्रसन्नो वद पवनज हे साम्प्रतं किं करोषि
ऊचे तत्राञ्जनेयो निजकरकमले श्रद्धया सन्निबद्ध्य ॥ १ ॥

शालिनी०—

आज्ञा का ते सेवकोऽहं तवाग्रे । कुर्यां कार्यं किं प्रियं ते मुनीन्द्र ।
हित्वा सङ्कोचं मुने ब्रूहि तच्च । प्रीतो भूत्वा मारुतिं सोऽप्युवाच ॥ २ ॥

शार्दू०—

अश्रौषं पवनात्मजाद्य कुरुषे काव्यं महत्सुन्दरम्
तद्द्रष्टुं मम मानसे बलवती वाञ्छास्ति चेत्ते प्रियम् ।
ऊचे तं हनुमान्कपेश्चपलता कस्मात्प्रिया सम्भवेत्
धन्या सा यदि वीक्षितुं मुनिवरा इच्छन्ति तां त्वादृशाः ॥ ३ ॥

---

अयोध्या जाकर वाल्मीकि मुनि ने उत्तम शरीर सौष्ठव से युक्त हनुमानजी को देखा। वे शीघ्र ही कथा लेखन के लिये पहाड़ पर जानेवाले थे। उनसे वाल्मीकिजी ने पूछा—'हे हनुमानजी ! इस समय आप क्या कर रहे हैं ? तब हनुमानजी श्रद्धा से हाथ जोड़कर उनसे बोले ॥ १ ॥

'आपकी क्या आज्ञा हैं ? यह सेवक आपके सामने उपस्थित है। मैं आपका कौनसा प्रिय कार्य करूँ ? आप संकोच छोड़कर उसे कहिये।' तब मुनि भी प्रसन्न होकर उनसे बोले ॥ २ ॥

'हे वायुपुत्र ! आजही मैंने सुना कि आप एक अत्यन्त सुन्दर काव्य रचना कर रहे हैं। यदि आप पसन्द करें तो मैं उसे देखना चाहता हूँ।' उन्हें हनुमानजी बोले, 'बन्दरकी चंचलता कैसे सुन्दर होगी ? लेकिन यदि आप जैसे मुनिश्रेष्ठ उसे देखना चाहते हैं तो वह धन्य हो ॥ ३ ॥

उपजा०—

ततो भुजे वायुसुतो मुनीन्द्रम् । आरोप्य भूभृच्छिखरं प्रतस्थे ।
प्राप्तः क्षणात्तन्मुनिराड् ददर्श । बह्वीः शिलास्तत्र कथाङ्किताश्च ॥ ४ ॥

वसन्त०—

यद्यप्यमूः क्रमगता लिखिताः समस्ताः
कष्टाच्छशाक मुनिराट् पठितुं बृहत्त्वात् ।
उत्साहितः स कतिचित्पठितुं शशाक
श्रान्तः परं मुनिवरो व्यथितो बभूव ॥ ५ ॥

भुजङ्ग०—

अगच्छत्पठन्रामकाव्यं क्रमेण । प्रयुक्तैर्निगूढैः सुभावैश्च साकम् ।
तथा रागिणीतालमात्राभिरेव । सुरम्यं परं दुर्गमं द्विस्वभावम् ॥ ६ ॥

उपजा०—

विस्मृत्य सर्वं प्रबभूव मुग्धः । मुनिः कथायां पवनात्मजस्य ।
श्रमं परं सोऽगणयन्न किञ्चित् । रसेन काव्यस्य सुलोलुपश्च ॥ ७ ॥

शार्दू०—

भावेशेन शिवेन वै विलिखितं श्रीरामवृत्तं शुभम्
रामस्यैव कृते कृतेन वपुषा तं सेवितुं स्वेच्छया ।

---

तत्पश्चात् हनुमानजी अपनी भुजा पर मुनीश्वर को बैठाकर उस पर्वत शिखर के लिये चल पड़े। थोड़ी ही देर में वहाँ पहुँचकर वाल्मीकिजी ने देखा कि वहाँ बहुत सी शिलाएँ कथा लिखी हुई पड़ी हैं ॥ ४ ॥

यद्यपि वे सबकी सब क्रमशः लिखकर रखी हुई थीं। वाल्मीकिजी उन्हें बड़ी होने के कारण बड़े कष्ट से पढ़ पाते थे। उत्साहपूर्वक वे कुछ शिलाएँ पढ़ पाये थे, लेकिन थकान के कारण उन्हें व्यथा होने लगी ॥ ५ ॥

लेकिन तो भी वे प्रयुक्त हुए अत्यन्त गूढ़ भावों के कारण समझने में दुर्गम तथा राग रागिनी ताल मात्रा में बद्ध होने के कारण अत्यन्त रम्य ऐसे उस दोनों गुणों से युक्त काव्य को पढ़ते गये ॥ ६ ॥

काव्य से प्रवाहित होने वाले रस से अत्यन्त लुब्ध होकर वे मुनि श्रमों को कुछ भी न गिनते हुए सब कुछ भूलकर मुग्ध हो गये ॥ ७ ॥

तस्मिन्भूभृत उच्चसानुनि परो विद्येश्वरो यः स्वयम्
मुह्येन्नैव शशाङ्कशेखरकृताच्छ्रीरामवृत्तात्स कः ॥ ८ ॥

उपजा०—

अहं त्वविद्यापतिताधिदेवः । तस्मिन्प्रसन्नो मुनिसत्तमेऽभूत् ।
तेनैव भावाश्च रसाश्च दिव्याः । ते एव दुःखाय मुनेर्बभूवुः ॥ ९ ॥

उपजा०—

यथा यथा काव्यरसेषु वृद्धिम् । ददर्श वाल्मीकिमुनिस्तथैव ।
अभूद्विषण्णो न शशाक सोढुम् । अश्रूण्यमुञ्चद्विवशः स्वभावात् ॥१०॥

शार्दू०—

दुन्वन्तं तमथो ददर्श हनुमान्पप्रच्छ किं दूषणम्
काव्ये मे मुनिराट् तदेव वदतादेवं कथं रोदिषि ।
ऊचेऽसौ पवनात्मजं शृणु कपे काव्यं रसाढ्यं महत्
नो भूतं भविता तथा त्रिजगतः काव्यं यथा त्वत्कृतम् ॥ ११ ॥

---

रामचन्द्रजी की सेवा करने के लिये अर्थात् उन्हीं के लिये बनाये हुए अपने ( वानर ) शरीर से भावों के ईश्वर तथा विद्या के सर्वश्रेष्ठ अधीश्वर साक्षात् शशांक शेखर महादेवजी ने उस पर्वत के ऊँचे शिखर पर जो रामकथा लिखी उस रामकथा से कौन नहीं मुग्ध होगा ? ॥ ८ ॥

लेकिन अविद्या में पड़े जीवों का देव जो 'अहं' है वह उस समय उन मुनि पर प्रसन्न हुआ और उसी से वे ही दिव्य भाव तथा रस मुनि के लिये दुःख के कारण बन गये ॥ ९ ॥

काव्य के रस में होनेवाली वृद्धि को जैसे जैसे मुनि देखते गये वैसे वैसे ही उनका दुःख बढ़ता गया और ( अन्त में ) वे न सह सकने के कारण स्वाभाविक रूप से विवश होकर आँसू बहाने लगे ॥ १० ॥

इस प्रकार दुःख पाने वाले उन मुनि को देखकर हनुमानजी बोले—'हे मुनिवर, मेरे काव्य में क्या दूषण है ? उसे कहिये । आप क्यों रो रहे हैं ?' तब मुनि हनुमानजी से बोले, 'हे कपे, काव्य तो रस के कारण अत्यन्त श्रेष्ठ है । जैसा आपका काव्य है वैसा तीनों लोकों में न हुआ है न होगा ॥ ११ ॥

शार्दू०--

अन्या रामकथा मयाऽपि लिखिता नासौ गुणाढ्या परम्
ऐच्छं सा प्रभवेज्जने निरूपमा काव्येषु सर्वेष्वपि ।
दृष्ट्वा त्वत्सुकथां मनोरथमदः प्राभूद् हतं मूलतः
तस्माद्रोदिमि मोहतो न च धिया रोद्धुं न शक्नोमि तद् ॥ १२ ॥

स्रग्धरा०--

भूत्वा गम्भीर ईषत्स्म वदति हनुमाँस्त्वादृशे श्रेष्ठपुंसि
चेन्मत्काव्यं विषादं मुनिवर तनुते किं नु कुर्वीय हन्त !
ब्रूहि त्वच्चेतसे यत्सपदि शमकरं नैव कुर्वे तदन्यत्
वाल्मीकिःप्रावदत्त्वं कुरु निज कवितां मारुते सुष्ठु नष्टाम् ॥ १३ ॥

उपजा०--

न यापयित्वा हनुमान्क्षणार्धम् । जग्राह सर्वं लिखितं शिलासु ।
समुद्रगर्भे क्षिपति स्म सम्यक् । सम्पश्यतस्तस्य मुनेस्तदेव ॥१४॥

भुजङ्ग०--

मुनिस्त्वब्रवीत्प्रेक्ष्य दुस्तर्क्यकर्म । हनूमँस्त्वया दर्शितस्त्याग एवम् ।
मुनीनां कृतेऽपीदृगुच्चैरसाध्यः । जने दुर्लभो वै यशस्त्याग एवम् ॥१५॥

---

मैंने भी एक रामकथा लिखी है। वह इस प्रकार गुणों में श्रेष्ठ नहीं है, लेकिन मेरी अभिलाषा थी कि वह कथा सभी काव्यों में अनुपम हो। परन्तु आपकी कविता देखकर वह मेरा मनोरथ जबरदस्ती नष्ट हुआ और इसी मोह के कारण मैं रो रहा हूँ। अपनी बुद्धि से मैं इस रोने को रोकने में असमर्थ हूँ ॥ १२ ॥

हनुमानजी कुछ गंभीर हो गये और बोले 'आप जैसे श्रेष्ठ पुरुष में यदि मेरा काव्य दुःख का विस्तार करता हैं अब मैं क्या करूँ? अपने चित्त के लिये जो भी शान्ति दायक उपाय मालूम पड़े उसे कहिये। मैं वही करूँगा अन्य कुछ भी नहीं तब वाल्मीकि बोले अपनी कविता संसार से बिल्कुल नष्ट कर दीजिये ॥ १३ ॥

हनुमानजी ने क्षण भर भी न बिताते हुए वह सब शिलालिखित काव्य उसी समय उन मुनि के सामने ही समुद्र में डुबो दिया ॥ १४ ॥

जिसकी कोई कल्पना भी नहीं कर सकता है। हनुमानजी के उस कर्म को

वसन्त०—

किञ्चिद्धसन्पवनजस्तु जगाद वाक्यम्
जह्यां मुने तवकृते शुभमेव किञ्चित् ।
उक्त्वेति तं मुनिवरं हनुमान्निनाय
तस्याश्रमं च पुनरैन्निजगेहमेव ॥ १६ ॥

इन्द्र०—

आस्वादितुं रामकथां रजन्याम् । विद्याधराः किन्नरयक्षसङ्घाः ।
शैले यदा सम्मिलिताः समन्तात् । दृष्ट्वा न काव्यं व्यथिता बभूवुः ॥१७॥

पृथ्वी०—

भृशं सुविकलास्तदा प्रजगदू रसाकर्पिताः
गतं क हनुमत्कृतं रघुपतेश्चरित्रं महत् ।
सुखेन रसलोलुपैः सुबहुलास्तु नीता निशाः
विलुप्तमभवत्क तत्तु सहसा हताः स्मो वयम् ॥ १८ ॥

भुजङ्ग०—

तदा चारणः कश्चिदूचे मयाऽद्य । प्रभाते मुनिः प्रेक्षितो वातजेन ।
सहात्रामुना प्रेक्षितं सर्वकाव्यम् । तदादेशतो रामकाव्यं विनष्टम् ॥ १९ ॥

---

देखकर मुनि बोले 'हे हनुमानजी आपने मुनियों के लिए भी अत्यन्त असाध्य ऐसा त्याग दिखाया है । इस तरह का यश का त्याग संसार में दुर्लभ है' ॥ १५ ॥

कुछ हँसते हुए हनुमानजी बोले हे मुने, आपके लिये मैं कुछ त्याग करूँ यह तो अच्छा ही है ।' ऐसा बोलकर हनुमानजी ने उन मुनिवर को उनके अश्रम पर पहुँचाया और फिर अपने घर गये ॥ १६ ।

रात में जब रामकथा का आस्वादन करने के लिये विद्याधर किन्नरादि आकाशचारियों के समूह चारों तरफ से इकट्ठे हो गये तो वहाँ रामकाव्य न देखकर वे बड़े दुःखी हुए ॥ १७ ॥

वे काव्य रस के लालची लोग अत्यन्त व्यथित होकर कहने लगे 'हाय ! हनुमानजी द्वारा रचित वह महान् रामचरित कहाँ गया ! हम काव्य रस के लोभियों ने बहुत सी रात्रियाँ ( यहाँ ) सुख से बिताई थीं । वह चरित एकाएक कहाँ लुप्त हो गया ? हाय !' हम तो मारे गये ! १८ ॥

तब एक चारण बोला आज सबेरे मैंने हनुमानजी के साथ एक मुनि को

शार्दू०—

दुष्टः कोऽस्ति मुनी रसाढ्यकविताया नाशको मन्दधीः
किं प्राप्तं ह्यमुना विनाश्य कवितां काव्यस्य विद्रोहिणा ।
तद्वच्चापि कथं विनाशितमदः शीघ्रं कपीन्द्रेण भोः
हा कष्टं ! त्विति वादिनो गिरिवरात्कष्टेन याता अमी ॥ २० ॥

शार्दू०—

त्यागाः सन्ति जनेऽमिताः परमहो एवं भृशं दुर्लभः
कर्तुं सुष्ठु शशाक नैव मनुजो देवश्च यक्षादिकः ।
श्रीचैतन्यमहाप्रभुर्भगवतः साक्षाद्विभूतिस्तु तम्
चक्रे तस्य बभूव वायुतनयस्त्वाद्यः प्रतिष्ठापकः ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

यथार्थं प्रवक्ष्ये जने त्यागमात्रे । समावेशितं पण्डितैर्यत्तु तस्य ।
प्रतिष्ठापकः प्राभवद्वायुपुत्रः । यतस्त्यागयुक्तं हि तस्यास्ति सर्वम् ॥२२॥

इन्द्र०—

कल्याणकामो जगतो महेशः । सङ्गृह्य शम्भुस्त्वमसौ बभूव ।
रामस्य दासो हनुमान्प्रसिद्धः । त्यागाय मूर्ताय नमोऽस्तु तस्मै ॥२३॥

---

देखा था । और उसने सब काव्य देखा । उसी के आदेश से वह रामकाव्य नष्ट हो गया ॥ १९ ॥

ऐसी श्रेष्ठ रसमयी कविता का नाश करने वाला वह मन्द बुद्धि तथा दुष्ट मुनि कौन है ? उस काव्य के विद्रोही ने कविता को नष्ट करके क्या पाया ? और हनुमानजी ने भी जल्दीबाजी में आकर वह काव्य क्यों नष्ट कर दिया ? हाय हाय ! यह तो बड़े दुःख की बात है' ऐसा कहते हुए वे बड़े कष्ट से उस पर्वत से चले गये ॥ २० ॥

संसार में त्याग बहुत से हैं, परन्तु ऐसा त्याग बहुत ही दुर्लभ है । आजतक ऐसा त्याग मनुष्य, देव, यक्षादि में से कोई भी नहीं कर सका है । जो भगवान की साक्षात् विभूति थे केवल उन श्रीचैतन्य महाप्रभु ने ही उसे कर दिखाया है । परन्तु उसके आद्यप्रतिष्ठापक हनुमानजी ही थे ॥ २१ ॥

मैं यथार्थ ही कहूँगा कि जो भी पण्डितों ने त्यागमात्र में समाविष्ट किया है उस सबका प्रतिष्ठापक वायुपुत्र हनुमानजी ही हैं । क्योंकि उनका सब कुछ त्याग युक्त ही है ॥ २२ ॥

शिख०—

अयोध्यायामेवं परमकरुणो वायुतनयः
अकार्षीद्या लीला जनहितकरः सर्वसुखदाः ।
अयोध्याख्ये कुञ्जे सुतरलधिया प्रावदममूः
कृपादृष्ट्याऽस्यैवं भवतु स कृपालुर्मयि सदा ॥ २४ ॥

भुजङ्ग०—

रामाश्वमेधे चरितं सुपुण्यम् । कुञ्जेऽग्रिमे वायुसुतस्य वक्ष्ये ।
युद्धं कृतं चापि शिवेन साकम् । विशिष्टभावेन तदाऽतिपुण्यम् ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायामयोध्याकुञ्जे वाल्मीकिना हनूमत्काव्यस्य आस्वादनं विषादश्च; तत्र हनुमता समुद्रगर्भे काव्यसम्छावनं चेत्येकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

॥ सम्पूर्णोऽयमयोध्याकुञ्जः ॥



---

जगत् के कल्याण की इच्छा से महादेवजी अपनी शंभुता समेटकर राम के दास हो गये । वे ही हनुमान रूप से प्रसिद्ध हो गये । उन मूर्तिमान त्याग को मेरा नमस्कार है ॥ २३ ॥

परम कृपालु हनुमानजी ने अयोध्या में जो जनहितकारी तथा सभी को सुख देनेवाली लीलाएँ कीं उनको मैंने उन्हीं की कृपादृष्टि से अयोध्याकुञ्ज में कहा । वे मुझपर सदा कृपालु बने रहें ॥ २४ ॥

रामचन्द्रजी के अश्वमेध यज्ञ में हनुमानजी ने जो पुण्यमय चरित किया है तथा उसीमें शिवजी के साथ भी हनुमानजी ने शिष्ट भाव से युद्ध किया था उसे भी अगले कुञ्ज में कहूँगा ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में अयोध्या कुञ्ज के अन्तर्गत वाल्मीकि द्वारा हनुमानजी के काव्य का आस्वादन, खेद प्रकट करना, हनुमानजी द्वारा समुद्र में काव्य डुबाना कहकर ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥११॥

॥ अयोध्याकुञ्ज सम्पूर्ण ॥



# ९. रामाश्वमेधकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

इन्द्र०—

दासेभ्य आदर्श इति त्रिलोक्याम् । यद्दास्यमुत्कृष्टमनिन्द्यमस्ति ।
तस्मै नमः श्रीपवनात्मजाय । साक्षाच्छिवायाद्भुतवानराय ॥ १ ॥

उपजा०—

अवोचमादावजहात्प्रियां स्वाम् । जनापवादाद्रघुनाथ एवम् ।
अभूत्स पश्चात्सुविविक्तकक्षे । समाहितात्मा पुनरल्पभाषी ॥ २ ॥

इन्द्र०—

कार्याणि सर्वाण्यभवन्तथैव । प्राभून्न तैः किन्तु पुरः प्रसादः ।
प्रजास्तथा सन्त्यधिपो यथैव । दुःखेन राज्ञो व्यथिता अतस्ताः ॥ ३ ॥

शालिनी०—

यावद्राजा नो भवेत्तुष्टचित्तः । तावत्तुष्ट्यै कोऽपि यत्नो हि मोघः ।
नान्तः शक्यः स्थूलदीपैरसङ्ख्यैः । रात्रेर्यावन्नैव सूर्योदयः स्यात् ॥ ४ ॥

---

जिनका उत्कृष्ट तथा अनिन्द्य दास्य दासों के लिये आदर्शस्वरूप है उन श्री हनुमानजी के लिये नमस्कार हो। वे साक्षात् शिव ही हैं लेकिन अद्भुत वानर के रूप में प्रकट हुए हैं।। १ ।।

रामचन्द्रजी ने जनापवाद के कारण अपनी प्रिया सीता को त्याग दिया था तथा उसके बाद वे बहुत कम बोलते थे और एकाग्र होकर एकान्त कमरे में रहने लगे थे। यह मैंने पहले ही कहा ।। २ ।।

सभी राजकार्य उसी प्रकार चलता था लेकिन उससे अयोध्या प्रसन्न नहीं थी। जैसा राजा होता है वैसी ही प्रजा होती है। अतः रामचन्द्रजी के दुःख से प्रजा भी दुःखी थी ।। ३ ।।

जैसे जब तक सूर्योदय नहीं होता है तब तक मोटे-मोटे असंख्य दीपकों से भी रात नष्ट नहीं होती है, उसी प्रकार जब तक राजा तुष्टचित्त नहीं होता है तब तक संतोष के लिये किया गया कोई भी प्रयत्न वृथा है ।। ४ ।।

मालिनी०—

रघुपतिमनसोऽयं प्रोच्चनैराश्यभावः
यदि न स गुरुकार्ये मङ्क्ष्यति द्राङ्न नंष्टा ।
मुनिभिरिति विमृश्यादिष्ट एवं खरारिः
यज मखपुरुषं त्वं वाजिमेधेन राम ॥ ५ ॥

वसन्त०—

गुर्वाज्ञया रघुपतिर्निममज्ज कार्ये
शीघ्रं तदैव हयमेधमखस्य पुण्ये ।
चिक्ये गुरुर्विधिविधानत एकमश्वम्
मोक्तुं बबन्ध कनकस्य ललाटपट्टम् ॥ ६ ॥

शार्दू०—

मुक्तोऽभूच्च हयो गतस्तमनु तद्रक्षासु रामानुजः
शत्रुघ्नस्तु पुनर्गताः कपिवरा ऋक्षास्तथा राक्षसाः ।
आसन्ये च निमन्त्रिता हयमखे रामेण पूर्वं तदा
दातुं ते निजयोगदानममला यज्ञाय तत्रागताः ॥ ७ ॥

मालिनी०—

पवनतनयमूचे रामचन्द्रस्ततश्च
इहि सपदि हनूमन्रक्षितुं वाहिनीं मे ।

---

रामचन्द्रजी के मन का यह तीव्र निराशा का भाव जब तक वे किसी बड़े कार्य में मग्न नहीं होंगे तब तक नष्ट नहीं होगा ऐसा सोचकर मुनियों ने रामचन्द्र जी को आदेश दिया—'हे राम ! आप यज्ञ पुरुष को अश्वमेध यज्ञ से सन्तुष्ट कीजिये' ॥ ५ ॥

गुरु की आज्ञा से रामचन्द्रजी अश्वमेध यज्ञ के पुण्य कार्य में जुट गये। वशिष्ठजी ने विधि विधान के अनुसार एक घोड़ा चुना और उसे छोड़ने के लिये उसके सिर पर सुनहरा पट्ट बाँध दिया ॥ ६ ॥

वह घोड़ा छोड़ दिया गया और उसके पीछे उसकी रक्षा में शत्रुघ्नजी के साथ वानर, भालू और राक्षस गये। वे सब यज्ञ में निमन्त्रित थे और यज्ञ के लिये अपना योगदान देने के लिये आये हुए थे ॥ ७ ॥

त्वमसि मम बलं त्वत्कोऽपि नान्यः समर्थः
मतिषु गतिषु तद्वद् धैर्यशौर्यादिकेषु ॥ ८ ॥

मालिनी०—
ननु जनकसुतायास्त्वद् बलेनैव लब्धा
दशमुखनगरे हे शौर्यसिन्धो प्रवृत्तिः ।
उदतरमुदधिं त्वद्बाहुवीर्येण वीर
अहनमथ दशास्यं त्वद्बलेनैव सत्यम् ॥ ९ ॥

मालिनी०—
शृणु युधि मम बन्धुर्नष्टधैर्यः कदाचित्
पवनतनय चेत्स्याद् धापयामुं सुधैर्यम् ।
तव करकमले तं न्यासरूपं ददामि
कुरु मम गुरुकार्यं मारुते त्वां ब्रवीमि ॥ १० ॥

भुजङ्ग०—
उवाचाञ्जनेयस्तदा रामचन्द्रम् । प्रभो सेवकोऽहं सदोपस्थितस्ते ।
यथाऽऽज्ञा तथैवैमि दत्ता त्वया मे । महत्ता प्रभो स्वामिना सेवकाय ॥११॥

---

तब रामचन्द्रजी हनुमानजी से बोले—'हे हनुमान् ! तुम भी शीघ्र ही मेरी सेना की रक्षा के लिये चले जाओ । तुम्हीं मेरा बल हो । बुद्धि में, वेग में, धैर्य में, शौर्य में तथा अन्यान्य गुणों में तुमसे अधिक सामर्थ्यवान् कोई भी नहीं है ॥ ८ ॥

हे शौर्यसिन्धु हनुमानजी, तुम्हारे ही बलपर मैंने लंका में स्थित सीता का पता पाया, तुम्हारे ही बाहुबल से मैंने समुद्र पार किया तथा तुम्हारे ही बलपर मैंने रावण को मारा यह सत्य है ॥ ९ ॥

हे हनुमान्, सुनो ! यदि युद्ध में कभी मेरे भाई का धैर्य नष्ट हो जाय तो तुम उसे ढाढ़स बँधाना । मैं उसे तुम्हारे कर-कमलों में धरोहर के रूप में सौंप रहा हूँ । अतः मेरा यह भारी काम तुम करो ॥ १० ॥

तब हनुमानजी रामचन्द्रजी से बोले 'हे प्रभो, इस सेवक की उपस्थिति सदा आपके पास है । जैसी आपकी आज्ञा है उसी प्रकार मैं जाऊँगा । ( यह तो मेरा कर्तव्य ही है ) लेकिन आप स्वामी ने मुझ सेवक को ( अपने स्वभाववश ) यह बड़ाई दे दी हैं ।' ॥ ११ ॥

शार्दू०—

उक्त्वैवं हनुमान्मुहुः प्रभुपदे नत्वा समोदोऽगमत्
सुग्रीवाङ्गदनीलमैन्दशरभर्क्षेशासुरेशास्तथा ।
अन्ये चापि समस्तयूथपतयो याताः प्रसन्नास्तदा
दृष्ट्वा वायुसुतस्य संस्थितिममी आसन्प्रसन्ना भृशम् ॥ १२ ॥

द्रुतवि०—

मुनिवरेण पुरा परिशिक्षिताः । हनुमतः सुकृपां हृदि तेऽस्मरन् ।
हनुमतः शशिशेखरताश्च तैः । स्वसुमनोभिरभूत्स नमस्कृतः ॥१३॥

द्रुतवि०—

प्रमुदिता प्रबभूवुरमी यतः । निकटतां च हनूमत आप्नुवन् ।
प्लवगरूप शिवस्य पुनश्च ते । नमनसौख्यपिपासितवानराः ॥१४॥

उपजा०—

यथोपदेशो मुनिना कृतोऽभूत् । नतास्तथा तं मनसा मुहुश्च ।
माहात्म्यमप्यन्वभवन्स्वकं ते । तेषां शिवः सन्निकटे स्थितोऽतः ॥१५॥

---

इस प्रकार कहकर रामचन्द्रजी के चरणों में प्रणाम करके हनुमानजी बड़े प्रसन्न होकर गये । उनके साथ ही सुग्रीव, अंगद, नील, मैन्द, शरभ, जाम्बवान्, विभीषण तथा अन्य यूथप भी प्रसन्न होकर चले गये । हनुमानजी की स्थिति देखकर वे बहुत ही सप्रन्न थे ।। १२ ।।

मुनिद्वारा सिखाये गये उन्होंने हनुमानजी की कृपा का स्मरण किया तथा हनुमानजी की शिवता का भी स्मरण किया और उन्होंने हनुमानजी को मन ही मन प्रणाम किया ।। १३ ।।

हनुमत्प्रणति के तीव्र इच्छुक वे वानर अत्यन्त हर्षित थे । क्योंकि उन्होंने वानर रूपधारी शिव की अर्थात् हनुमानजी की अत्यन्त निकटता प्राप्त की थी ।। १४ ।।

जैसा मुनि ने उन्हें उपदेश दिया था उसी प्रकार उन्होंमे हनुमानजी को बारंबार मन ही मन प्रणाम किया । और अपनी महत्ता का भी उन्होंने अनुभव किया क्योंकि साक्षात् शिव उनके बिल्कुल निकट स्थित थे ।। १५ ।।

भुजङ्ग०—

दशास्येन साकं यदा युद्धमासीत् । शिवत्वं श्रुतं नो प्लवङ्गैरमुष्य ।
अभूवन्सशङ्कास्तु यैरीक्षितं ते । इदानीं तु तत्सुष्ठु तैर्ज्ञातमासीत् ॥१६॥

उपजा०—

उपस्थितिश्चापि बभूव पूर्वम् । श्रीरामचन्द्रस्यद शास्य युद्धे ।
सङ्कोचभावः प्रबभूव तेन । स साम्प्रतं नास्त्यत एव हृष्टाः ॥१७॥

द्रुतवि० —

मुनिवरेण तु ते परिशिक्षिताः । कपिवरा प्रकटं न च चक्रिरे ।
स्वमनसैव नमन्त उतात्मनि । अनुभवन्ति सुखं स्म सुमूकवत् ॥१८।

उपजा०—

सेनास्वभूवन्बहवो मनुष्याः । ज्ञातं शिवत्वं नितरां न तैस्तु ।
जज्ञुर्न किञ्चित्कपिवाहिनीनाम् । भवत्सुखं मारुति सङ्गमेन ॥१९॥

शालिनी०—

नेता शत्रुघ्नोऽभवद्धन्त तत्र । सेनाध्यक्षौ पुष्कलः कालजिच्च ।
अन्ये सर्वे योधमुख्या बभूवुः । एवं यातास्ते प्रहृष्टाः समस्ताः ॥२०॥

---

जब रावण के साथ युद्ध हो रहा था उस समय उन्होंने स्पष्ट रूप से उनकी शिवता नहीं सुनी थी । जिन्होंने कुछ अनुमान लगाया था वे भी कुछ अंश में शंकित थे । लेकिन इस समय वे शंकाएँ नहीं थीं ॥ १६ ॥

पहले राम रावण युद्ध में रामचन्द्रजी की उपस्थिति थी उससे कुछ संकोच भी था । वैसा संकोच अब नहीं था । इसलिये उन्हें विशेष हर्ष था ॥ १७ ॥

लेकिन मुनि द्वारा सिखाए हुए वे वानर उस हर्ष को प्रकट नहीं कर रहे थे । मन ही मन हनुमानजी को नमस्कार करके गूँगे के समान सुख का अनुभव करते थे ॥ १८ ॥

उस सेना में बहुत से ऐसे मनुष्य थे जिन्हें हनुमानजी की शिवता बिल्कुल मालूम नहीं थी । अतः वे वानर वाहिनियों को हनुमानजी के संग से होनेवाले सुख को नहीं जानते थे ॥ १९ ॥

सम्पूर्ण सेना के नेता शत्रुघ्नजी थे, सेनाध्यक्ष पुष्कल तथा कालजित् थे और अन्य सब योद्धा थे । इसी प्रकार वे बड़ी प्रसन्नता से जा रहे थे ॥ २० ॥

इन्द्र०--

रामाश्वरक्षारतवाहिनी सा। सत्कारमाप्ता पृथिवीपतिभ्यः।
प्रायः सदा किन्त्वभवन्नमीषु। केचिद्विशिष्टा रुरुधुर्हयं ये ॥२१॥

उपजा०--

तत्राभवत्कार्यमवश्यमेव। युद्धं तु सम्यक्सुमहद्धनूमान्।
कथं रणेऽक्रीडदमुष्यवृत्तम्। वक्ष्ये जनास्तच्छृणुतात ऊर्ध्वम् ॥२२॥

उपजा०--

युद्धेतरत्तेन कृतं यदासीत्। तस्यैव वक्ष्ये कृपया यथार्थम्।
विभाति चित्रं न तु चित्रमस्ति। शिवस्य वै वानरविग्रहस्य ॥२३॥

इन्द्र०--

यच्चाप्यवोचं गदितास्मि यच्च। तच्चाप्यमुष्येश्वरतां बिलोक्य।
स्त्रीवेषधारी बत चेन्नटः स्यात्। कच्चिन्नरत्वं विगतं ह्यमुष्य ? ॥२४

शार्दू०--

येषामस्ति भृशं प्रियो रघुपतिर्वन्द्योऽनुषङ्गात्कपिः
ते एवात्र न युक्ततामनुभविष्यन्तीति मन्ये जनाः।

---

रामचन्द्रजी के अश्व की रक्षा में रत वह सेना प्रायः सभी राजाओं से सत्कार ही पाती थी। लेकिन कुछ विशिष्ट राजा ऐसे भी थे जिन्होंने उस अश्व को रोका ॥ २१ ॥

वहाँ अवश्य ही बड़े-बड़े युद्ध करने पड़े। उन युद्धों में हनुमानजी ने अपनी रण-क्रीड़ा कैसे की उसका वृत्त मैं अब कहूँगा। हे सज्जनों, उसे आप सुनिये ॥२२॥

युद्ध के अतिरिक्त भी उन्होंने जो कुछ किया उसे उन्हीं की कृपा से यथार्थ रूप से कहूँगा। शिवजी के वानराकार विग्रह का वह चरित बड़ा विचित्र जैसा मालूम पड़ना है परन्तु वह विचित्र नहीं है ॥ २३ ॥

अब तक मैंने जो कुछ कहा तथा आगे भी जो कुछ कहूँगा वह उनकी शिवता को देखकर ही कहूँगा। देखिये, कोई नट यदि स्त्री-वेष धारण करता है तो क्या उसकी नरता भी समाप्त हो जाती है ? ॥ २४ ॥

मैं समझता हूँ कि जिनको रामचन्द्रजी में अधिक प्रेम है तथा उनके श्रेष्ठ सेवक होने के नाते हनुमानजी वन्दनीय हैं, वे ही यहाँ कुछ अटपटेपन का अनुभव

येषामिष्टतमोऽस्ति मारुतसुतस्तेषां कृते सज्जनाः
अत्यावश्यकता भृशं सुरतये भावस्य मन्येऽस्य भोः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे शत्रुघ्नप्रमुखानां
हनुमदादिकपीनां हयमनुप्रस्थानं; तत्र तेषां हनूमन्तं प्रति
शिवभावना; हनुमद्भक्तानां कृते तस्या अत्यावश्यकता-
कथनञ्चेति प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥



---

करेंगे। लेकिन हे सज्जनों! जिनके इष्ट श्री हनुमानजी ही हैं उनके लिये इस भाव की अत्यन्त आवश्यकता है ऐसा मैं मानता हूँ ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में रामाश्वमेधकुञ्ज के अन्तर्गत शत्रुघ्न की
अध्यक्षता में हनुमत्प्रभृति वानरों का घोड़े के पीछे प्रस्थान करना, वहाँ
उनकी हनुमानजी के प्रति शिवभावना, हनुमद्भक्तों के लिये उसकी
अत्यन्त आवश्यकता कहकर पहला सर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥



# अथ द्वितीयः सर्गः

उपजा०—

प्लवङ्गमा यद्यपि नैव मार्गे । वातात्मजाङ्घ्रि सरला प्रणेमुः ।
मत्वा शिवं तं कपिवन्न चक्रुः । स्वभावसिद्धां सह तेन वार्ताम् ।। १ ।।

बसन्त०—

व्यमार्क्षीद्धनूमाँस्तु गच्छन्स्वचित्ते । विजानन्ति कीशा इमे मच्छिवत्वम् ।
न कुर्वन्ति वार्तां मया साकमेते । शिवं मां तु मत्वा स्थितिश्चिन्तनीया ।२।

उपजा०—

तावत्प्लवङ्गैः सह योधमुख्यैः । न्यगच्छदश्वश्च्यवनाश्रमं सः ।
मुनिं समस्ता प्रणनाम सेना । ज्ञात्वा समस्तं च्यवनो जगाद ।। ३ ।।

उपजा०—

अहो समुच्चारितमेकवारम् । नामैव यत्क्षालयति ह्यशेषम् ।
पापं स यज्ञं कुरुते विचित्रम् । रामः प्रभुर्मे स च दीनबन्धुः ।। ४ ।।

---

यद्यपि सरलस्वभावी वानरों ने मार्ग में हनुमानजी के चरणों में प्रणाम नहीं किया लेकिन उन्हें शिव समझकर पहले के समान स्वभाविकरूप से उनसे बातें भी नहीं की ।। १ ।।

हनुमानजी जाते-जाते अपने मन में विचार कर रहे थे कि ये वानर मेरी शिवता को जानते हैं इस लिये मुझे शिव समझकर मेरे साथ पहले जैसी बातें नहीं करते हैं यह भी स्थिति विचारणीय है ।। २ ।।

तब तक वह अश्व उन योद्धाओं के साथ तथा वानरों के साथ च्यवनाश्रम में पहुँच गया । सभी सेना ने मुनि को प्रणाम किया तथा सब वृत्त जानकर च्यवन मुनि बोले ।। ३ ।।

'अहो जिनका भली भाँति उच्चारण किया नाम भी संपूर्ण पाप को धो डालता है वे ही मेरे दीन बन्धु प्रभु यज्ञ कर रहे हैं यह बड़ी विचित्र बात हैं ।। ४ ।।

शालिनी०—

जिह्वा सा या शोभते रामनाम्ना । कुर्वन्ती तत्सेवनं चादरेण ।
हीना तस्माद्या तु सा सर्पतुल्या । सर्वानन्यान्सन्दशन्ती कटूक्त्या ॥५॥

उपजा०—

एवं वदन्तं रघुनाथभक्तम् । शत्रुघ्न ऊचे शृणु हे मुनीन्द्र !
श्रीरामयज्ञो भवतात्पवित्रः । उपस्थितेः सुष्ठु सुशोभितस्ते ॥ ६ ॥

भुजङ्ग०—

उवाचाञ्जनेयस्तु शत्रुघ्नमेवम्
मुनिं प्रापयिष्यामि ते स्वीकृतिश्चेत् ।
क्षणात्प्रापयित्वाऽऽगमिष्यामि शीघ्रम्
तदोवाच शत्रुघ्न आमैहि शीघ्रम् ॥ ७ ॥

पृथ्वी०—

क्षणात्पवनजः समैधत तदा विवृद्धः क्रमात्
प्लवङ्गमनरासुरैरपि बभूव दृष्टः स्मयात् ।
सुवर्णगिरिवद् बभूव नचिरात्परं नैव सः
बभूव भयवर्धनोऽपितु विशेषशान्तो बभौ ॥ ८ ॥

---

जो राम नाम से शोभित होती है तथा राम नाम का सेवन बड़े आदर के साथ करती है वही जीभ, जीभ है और उससे रहित कटुवचनों द्वारा दूसरों को डँसने वाली जीभ तो साँप के ही समान है।' ॥ ५ ॥

उन रामचन्द्रजी के भक्त को इस प्रकार बोलते हुए सुनकर शत्रुघ्नजी बोले 'हे मुनीन्द्र ! ( हमारी हार्दिक इच्छा है कि ) आपकी उपस्थिति से श्री रामचन्द्रजी का यज्ञ पवित्र तथा सुशोभित हो' ॥ ६ ॥

तब हनुमानजी शत्रुघ्नजी से बोले 'यदि आपकी स्वीकृति हो तो मैं इन मुनि को अयोध्या पहुँचा दूँ । इन्हें क्षणभर में पहुँचाकर मैं शीघ्र ही आ जाऊँगा।' तब शत्रुघ्न बोले, 'हाँ ठीक तो है, लेकिन शीघ्र ही आ जाना।' ॥ ७ ॥

तब हनुमानजी बढ़ने लगे और अपना शरीर उन्होंने क्रमशः खूब बढ़ाया। उस समय उन्हें वानर मनुष्य तथा राक्षस आश्चर्य से देख रहे थे। वे थोड़े ही समय में सोने के पर्वत के समान हो गये। लेकिन उनका वह शरीर अत्यन्त शान्त था भयंकर नहीं था ॥ ८ ॥

भुजङ्ग०—

उपावेशयद्वायुपुत्रः समस्तान् । स्वदेहे दृढे आश्रमस्थान्मुनींस्तान् ।
ततश्चोत्पपाताम्बरं तीव्रवेगः । क्षणात्प्रापयामास चामूनयोध्याम् ॥९॥

शार्दू०—

हन्तासौ त्वरितं मिमेल जवतस्तानापयित्वा दले
साधूनां वहनं बभूव हनुमत्कार्यं स्वकं तत्ततः ।
कैङ्कर्यस्य बभूव पालनमपि प्राप्ता पृथक्तेप्सिता
तेभ्यो ये विबभुस्तु तच्छिवतया सङ्कोचभावान्विताः ॥ १० ॥

शालिनी०—

स्थाने स्थाने सङ्कुलाः साधुवृन्दैः । यत्राभूवन्नाश्रमाः काननेषु ।
तत्राश्वो बभ्राम सर्वेषु मार्गे । सर्वान्साधून्वायुपुत्रो निनाय ॥११॥

उपजा०—

एवं ददन्नैव तदा कपिभ्यः । कालं हनूमांस्तु चकार सेवाम् ।
परं चिरं नैव शशाक तद्वत् । व्याजेन गन्तुं स तदा मुनीनाम् ॥१२॥

---

तब हनुमानजी ने उस आश्रम के सभी मुनियों को अपने सुदृढ़ देहपर बैठाया और वे आकाश में उड़े। तीव्र वेग वाले हनुमानजी ने उन्हें शीघ्र ही अयोध्या पहुँचा दिया ॥ ९ ॥

उन मुनियों को अयोध्या पहुँचाकर वे शीघ्र ही फिर अपने दल में आ मिले। तब से महात्माओं को अयोध्या पहुँचाना यह एक हनुमानजी का निजी कार्य बन गया। इससे दासता का भी पालन हुआ और उनकी शिवता ज्ञात होने के कारण विशेष संकुचित मालूम पड़ने वाले वानरों से पृथकता भी प्राप्त हुई जिसे हनुमानजी चाहते थे ॥ १० ॥

वन में स्थान-स्थान पर जहाँ महात्माओं से परिपूर्ण आश्रम थे वहाँ-वहाँ प्रायः सभी में मार्ग से चलता हुआ अश्व घूमा और उन सभी महात्माओं को हनुमानजी अयोध्या ले गये ॥ ११ ॥

इसी प्रकार उन वानरों को ( संकोच का ) अवसर न देते हुए हनुमानजी सेवा करते रहे। लेकिन वे उसी प्रकार मुनियों के बहाने देर तक नहीं जा सके ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—

यतोऽश्वः सुबाहोर्नगर्यास्तु सीम्नि । प्रविष्टो हृतश्चापि पुत्रेण तस्य ।
सुबाहुः स्वयं सद्गुणागार आसीत् । अभूच्चैकपत्नीव्रती विष्णुभक्तः ।१३।

उपजा०—

पराक्रमी युद्धकलाप्रवीणः । अधर्मभीरु र्निजधर्मदक्षः ।
विहाय विष्णोर्मधुराः सुलीलाः । श्रोतुं न चैच्छत्किमपि द्वितीयम् ॥१४

उपजा०—

विप्रान्समानर्च स विष्णुभावात् । व्रतानि चक्रे हरितुष्टयेऽसौ ।
सर्वं हि कार्यं स चकार हीत्थम् । प्रीत्या हरेरेव कृतेऽप्रमादी ॥१५॥

स्वागता०—

एकदा हरिमनाः स महीपः । सेवितुं गुरुवरं ह्यसिताङ्गम् ।
आश्रमं हि गतवान्सुविनीतः । पर्यपृच्छदथ तं निजशङ्काम् ॥१६॥

शार्दू०—

कः स्रष्टा जगतस्तथाऽस्ति चरमं गम्यं च सर्वस्य किम्
ऊचेऽसौ मुनिराडनादिरगुणोऽजन्मा च रामः परः ।

---

क्योंकि घोड़ा राजा सुबाहु की नगर सीमा में घुस गया था और उसके पुत्र ने घोड़े को पकड़ लिया था । राजा सुबाहु स्वयं सद्गुणों को भण्डार था । वह एक पत्नीव्रती राजा बड़ा विष्णु भक्त था ॥ १३ ॥

स्वयं पराक्रमी तथा युद्धकला में भी अत्यन्त कुशल था । अपने धर्म में दक्ष था अधर्म से डरनेवाला था । वह श्रीविष्णु की मधुर लीलाओं के अतिरिक्त दूसरी बात सुनना भी नहीं चाहता था ॥ १४ ॥

वह ब्राह्मणों में श्रीविष्णु की भावना करके ही उनका सत्कार करता था तथा विष्णु के ही प्रीत्यर्थं व्रत उपवास करता था इसी प्रकार वह संपूर्ण कार्य विष्णु की प्रसन्नता के लिये ही बड़े प्रेम से किया करता था । उसमें प्रमाद नहीं होने देता था ॥ १५ ॥

जिसका मन हरिमय हुआ था ऐसा वह राजा सुबाहु एक बार अपने गुरु असितांग मुनि के आश्रम पर गया और उसने उनसे अपनी शंकाएँ पूछी ॥ १६ ॥

उसने पूछा—'जगत् को उत्पन्न करनेवाला कौन है ? तथा अन्त में सब को कहाँ पहुँचना है ?' मुनिराज बोले 'अनादि निर्गुण अजन्मा तथा सर्वश्रेष्ठ रामही में

सर्वेषां चरमं स एव गमनीयं विद्धि निःसंशयम्
सन्देहो न बभूव तस्य मनसो नष्टः पुनः पृष्टवान् ॥ १७ ॥

उपेन्द्र०—
कथं स्यादकर्ता च विश्वस्य स्रोता । अजन्मा कथं संसृतौ देहधारी ।
कथं निर्गुणो गौणकार्ये निबद्धः । कथं रामचन्द्रश्च सर्वस्य गम्यः ॥१८॥

शार्दू०—
क्रुद्धोऽभून्मुनिराड्वाच कुरुषे शङ्कां मदुक्तावपि
तस्मान्मूढ भविष्यसि क्वचिदपि ज्ञानाधिकारी न वै ।
तेनाभूत्स विषादवान्मुनिवरं नत्वा मुहुः प्रार्थयत्
मा मा क्रुध्य मुने कृपां कुरु न मे धाष्टर्यं परन्त्वज्ञता ॥ १९ ॥

पञ्चचा०—
मुनिर्जगाद तेन तुष्टचित्त आत्मनि प्रभुः
यदा हि मारुतात्मजो जनाभिरक्षकः पदा ।
प्रताडयिष्यति स्वयं स चाश्वरक्षको हृदि
तदैव ते समग्रपापसञ्चयो विनंक्ष्यति ॥ २० ॥

---

अन्त में सबको पहुँचना है। ऐसा तुम निःसंशय जानो।' लेकिन उससे राजा के मन का सन्देह नष्ट नहीं हुआ वह पुनः पूछ बैठा ॥ १७ ॥

'विश्व को उत्पन्न करने वाला अकर्ता कैसे ? संसार में अजन्मा कैसे देह धारण करेगा ? त्रिगुणमय कार्य में निगुंण कैसे बँध गया ? रामचन्द्रजी सबके अन्तिम गम्य कैसे हैं ?' ॥ १८ ॥

उसकी शंकाओं को सुनकर असितांग मुनि क्रुद्ध हो गये और बोले 'मूर्ख ! तू मेरी बात पर भी शंका करता है ? जा, तू कभी भी ज्ञान का अधिकारी नहीं होगा वह सुनकर राजा को बड़ा दुःख हुआ। वह बारंबार प्रणाम करके मुनि की प्रार्थना करने लगा। 'हे मुने ! मैंने जो पूछा है वह ढीठ बनकर नहीं पूछा है। मैंने अपने अज्ञान के नाश के लिये ही यह पूछा है ॥ १९ ॥

तब वे मुनि मन में प्रसन्न होकर बोले 'जब भक्तों की रक्षा करने वाले प्रभु वायुपुत्र हनुमानजी रामाश्वमेध के घोड़े की रक्षा करते हुए आकर स्वयं ही अपनी लात तुम्हारे छाती में मारेंगे तभी तुम्हारा सम्पूर्ण पाप नष्ट होगा' ॥ २० ॥

वसन्त०—

नत्वा मुनिं स निजधाम तदा जगाम
कालं निनाय युगतुल्यमधैर्ययुक्तः ।
रामाश्वमेधहयरक्षकमाञ्जनेयम्
प्रत्यैक्षतानिलसुतं भृशमुत्सुकोऽसौ ।। २१ ।।

उपजा०—

सदा स्मरन्वायुसुतं बभूव । कृपाकरं ज्ञानघनं सुबाहुः ।
अये हनूमँस्त्वरयोद्धरस्व । दीनं प्रपन्नं बहुधा स ऊचे ।। २२ ।।

उपजा०—

आदिष्टवान्सर्वजनान्स राज्ये । रामाश्वमेधस्य हयः क्वचिच्चेत् ।
पुरस्य सीम्नि प्रविशेत्तदैव । गृह्णीत सर्वे तमवश्यमेव ।।२३।।

स्वागता०—

ज्ञापनं कुरुत तत्क्षणमेव । मां परं न कुरुतात्र बिलम्बम् ।
संकुलो हि समरो बत कार्यः । वच्मि वस्तदवगच्छत सर्वे ।।२४।।

---

तब मुनि को नमस्कार करके वह राजा अपने घर चला गया । अधैर्य युक्त होने से बीच वाला उसका समय एक युग के समान बीत गया । वह अत्यन्त उत्सुक होकर रामाश्वमेध के घोड़े की रक्षा करने वाले हनुमानजी की प्रतीक्षा कर रहा था ।। २१ ।।

कृपालु तथा ज्ञानिनामग्रगण्य हनुमानजी का वह हमेशा स्मरण करता था । तथा हे 'हनुमान् ! इस शरणागत दीन का शीघ्र ही उद्धार कीजिये' ऐसा वह बार बार बोला करता था ।। २२ ।।

उसने अपने राज्य में सभी को आदेश दिया था कि रामचन्द्रजी के अश्वमेध यज्ञ का अश्व यदि नगर की सीमा में आ जाय तो उसी समय उसे अवश्य पकड़ो ।। २३ ।।

घोड़े को पकड़कर थोड़ा भी विलम्ब न करते हुए शीघ्र ही मुझे सूचित करो । मैं जो कहता हूँ उसे सभी समझ लो । उस समय हमें तुमुल युद्ध करना है ।। २४ ।।

उपजा०—

एवं स औत्कण्ठ्यवशेन सुष्ठु । उन्मत्तवद्वायुसुतं स्मरंश्च ।
दिनानि निन्ये सुबहूनि किन्तु । न वायुपुत्रागमनं बभूव ।। २५ ।।

इति श्री हनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे मुनिजनान्रामाश्वमेधे प्रापयतः हनूमतः कालयापनं, सुबाहो राज्ये हयप्रयाणञ्चेति द्वितीयः सर्गः ।। २ ।।



---

अतीव उत्कण्ठा के कारण पागल के समान उस राजा ने हनुमानजी को याद करते हुए इस प्रकार बहुत से दिन बिताये लेकिन तबतक हनुमानजी का आगमन नहीं हुआ ।। २५ ।।

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में रामाश्वमेध कुञ्ज के अन्तर्गत मुनियों को अश्वमेध यज्ञ में ले जाते हुए हनुमानजी का समय बिताना, राजा सुबाहु के राज्य में घोड़े का पहुँचना, वर्णन करके दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ।। २ ।।



# अथ तृतीयः सर्गः

शार्दू०—

अश्वोऽसौ प्रविवेश सीम्नि दमनाख्यस्तं सुबाहो सुतः
सञ्जग्राह बलाद्बबन्ध च पुनस्तातं तथाऽबोधयत् ।
घोरं युद्धमभूत्ततस्तु दमनो युद्धं चकाराद्भुतम्
सोऽहन्घोरतमे रणे सुबहुलानन्तेऽभवन्मूर्च्छितः ॥ १ ॥

द्रुतवि०—

रघुपतेर्हयमेधहयः पुरे । अपहृतोऽथ सुबाहुरवैदिति ।
प्रमुदितः स बभूव भृशं हृदि । पवनजं निजपापशमं स्मरन् ॥ २ ॥

उपजा०—

तदैव सेनापतिमादिदेश । युद्धाय सैन्यं भवतात्सुनद्धम् ।
एवं महीपः सह सेनयाऽसौ । चकार युद्धाय मुदा प्रयाणम् ॥ ३ ॥

स्वागता०—

मूर्च्छिते तु दमने सति सर्वे । व्यूहबद्धरचनासु बभूवुः ।
चक्रिरे सुतुमुलं रणमेवम् । रौद्ररक्ततटिनी प्रसृताऽभूत् ॥ ४ ॥

---

जब घोड़ा सीमा में प्रविष्ट हुआ तब सुबाहु के दमन नामक पुत्र ने उसको बलपूर्वक पकड़ लिया तथा अपने पिता को भी समाचार दिया। दमन के साथ सेना का भीषण युद्ध हुआ उसमें दमन ने अद्भुत युद्ध किया और बहुत से योद्धाओं को मारकर अन्त में वह मूर्च्छित हुआ ॥ १ ॥

अपनी पुरी की सीमा में रामचन्द्रजी के अश्वमेध यज्ञ का घोड़ा पकड़ा गया यह जानकर अपने पाप का शमन करने वाले हनुमानजी को स्मरण करके राजा सुबाहु मन ही मन अत्यन्त हर्षित हुआ ॥ २ ॥

उसी समय उसने सेनापति को आदेश दिया कि युद्ध के लिये (अपनी) सेना तैयार हो जाय। और इस प्रकार उस हर्षित हुए राजा ने सेना के साथ युद्ध के लिये प्रयाण किया ॥ ३ ॥

दमन के मूर्च्छित होने पर वे सब व्यूह में बद्ध हो गये और ऐसा तुमुल युद्ध किये कि रक्त की एक भयंकर नदी प्रवाहित हुई ॥ ४ ॥

शार्दू०—

चित्राङ्गोऽनुपमः सुबाहुतनयो युद्धे चकाराद्भुतम्
कार्यं किन्तु पुनर्हतः स समरे कृत्वा रणक्रीडनम् ।
पुत्रस्तं भरतस्य सन्निहतवान्योद्धाऽतुलः पुष्कलः
दृष्ट्वा तन्मरणं चुकोप युयुधे वेगेन राजा भृशम् ॥ ५ ॥

उपजा०—

वातात्मजं तत्र स युद्धमानः । ददर्श हेमाभमतीवपुण्यम् ।
मुक्तिप्रदं प्रेक्ष्य भृशं जहर्ष । दूराच्च हृष्टो मनसा ननाम ॥ ६ ॥

शालिनी०—

वायोः पुत्रः सङ्गरे मग्न आसीत् । विव्याधामुं तीक्ष्णबाणैः सुबाहुः ।
योद्धुं साकं स्वेन राजा प्रहृष्टः । चक्रे आकृष्टं हनूमन्तमेवम् ॥७॥

भुजङ्ग०—

अधावद्धनूमान्सुबाहुं निरोद्धुम् । तमेवं ततः सम्मुखं प्रेक्ष्य राजा ।
तताडाञ्जनेयं शरैः स्वैः पुनश्च । परं मारुतिस्तान्बभञ्जोर्ध्वरेताः ॥८॥

द्रुतवि०—

यदपि जन्मनि जन्मनि साधनम् । सुतपसा स्वशरीरनिपीडनम् ।
सुकृतमद्य भविष्यति निश्चितम् । सफलमेवमहो विममर्श सः ॥ ९ ॥

---

चित्रांग नाम के सुबाहु के पुत्र ने युद्ध में अत्यन्त अद्भुत कार्य किया। लेकिन फिर वह रण क्रीडा करके रण में ही मारा गया। भरतजी का पुत्र पुष्कल एक अतुलनीय योद्धा था। उसने चित्रांग को मार दिया। चित्रांग की मृत्यु देखकर सुबाहु क्रुद्ध हुआ और अति वेग से युद्ध करने लगा ॥ ५ ॥

वेग से लड़ते हुए उस राजा ने अत्यन्त पुण्यमय तथा स्वर्ण वर्ण हनुमानजी को देखा। अपने उस मुक्तिदाता को देखकर राजा ने हर्षित होकर दूर से ही मन ही मन प्रणाम किया ॥ ६ ॥

हनुमानजी भी युद्ध में व्यस्त थे। उन्हें सुबाहु ने तीक्ष्ण बाणों से बीध दिया और इस प्रकार अपने साथ युद्ध करने के लिये उन्हें आकृष्ट किया ॥ ७ ॥

हनुमानजी शीघ्र ही सुबाहु का निरोध करने चले। हनुमानजी को अपने सम्मुख देखकर राजा ने अपने बाणों से पुनः उन पर प्रहार किया। लेकिन ऊर्ध्व-रेता हनुमानजी ने उन्हें तोड़ दिया ॥ ८ ॥

भुजङ्ग०—

अतोऽयुध्यतासौ सुबाहुः प्रहृष्टः। स्वशक्तिं नियुज्याञ्जनेयेन साकम्।
ततो मारुतिस्तद्रथं तेन सार्धम्। तदा वेष्टितं पुच्छरज्वा चकार ॥१०॥

भुजङ्ग०—

अभून्निर्भयः किन्तु धीरः सुबाहुः। शरैः प्राहरन्मारुतेर्वज्रगात्रे।
हनूमानभूत्तेन रक्तेन सिक्तः। प्रसन्नः परं प्रेक्ष्य शौर्यं ह्यमुष्य ॥११॥

उपजा०—

एवं सुबाहोः शरपूजनेन। भृशं हनूमानभवत्प्रसन्नः।
तस्मै प्रदातुं निज साधनायाः। फलं ततस्तन्निकटं जगाम ॥ १२ ॥

शिख०—

कृपामूर्तिस्तुष्टः पवनतनयो वक्षसि पदा
ततास्डोच्चै राज्ञः कुपितवदनः किन्तु समरे।
पपातोर्व्यां मृत्युप्रमथित इवासौ विशिथिलः
अभूद्धाहाकारः समरशिविरे तस्य पतनात् ॥ १३ ॥

---

सुबाहु सोच रहा था 'अहा ! मैंने जन्म जन्म में जो कुछ साधना की है, कठिन तप द्वारा शरीर को कष्ट दिया है तथा जो कुछ पुण्य किया है वह सबका सब आज निश्चित ही सफल होगा ॥ ९ ॥

और इसीलिये सुबाहु अत्यन्त हर्षित होकर अपनी पूरी शक्ति लगाकर हनुमानजी के साथ युद्ध कर रहा था। तब हनुमानजी ने अपनी पूँछ रूपी रस्सी में सुबाहु सहित उसके रथ को लपेट लिया ॥ १० ॥

लेकिन धैर्यवान् सुबाहु निर्भय ही था। वह तीक्ष्ण बाणों से हनुमानजी के वज्रतुल्य शरीर में प्रहार कर ही रहा था। उससे हनुमानजी रक्त से नहा उठे। लेकिन राजा का शौर्य देखकर वे (मन ही मन) प्रसन्न हो रहे थे ॥ ११ ॥

इस प्रकार हनुमानजी सुबाहु के उस शरपुष्पों से किये पूजन से अत्यन्त प्रसन्न हुए और उसे अपनी साधना का फल देने के लिये उसके निकट गये ॥१२॥

कृपालु हनुमानजी ने राजा के वक्षस्थल में जोर से अपनी लात मारी। उससे वह राजा वज्र की चोट खाये हुए के समान भूमि पर गिर पड़ा। मृत्यु द्वारा मथे हुए के समान उसके सभी अंग ढीले पड़ गये थे। उसके गिरने से उसके शिविर में महान हाहाकार छा गया ॥ १३ ॥

मालिनी०—

इति पतितसुबाहुर्मूच्छितः सन्ददर्श
अतुलितविभयोद्दीप्तं विशालं सुरम्यम् ।
अमितविभवयुक्तं सर्वदा सौख्यपूर्णम्
विमलमथसुदिव्यं सुष्ठु साकेतधाम ॥ १४ ॥

मालिनी०—

सुललितवरपीठासीनमिन्द्रादिभिश्च
निखिलविबुधवर्गैः साङ्गवेदैश्चतुर्भिः ।
ऋषिमुनिनरदैत्यैरर्च्यमानं समन्तात्
चकितमतिरपश्यत्तत्र रामं सुबाहुः ॥ १५ ॥

उपजा०—

सङ्ग्रामभूमौ पतितः सुबाहुः । तथापि युद्धं न बभूव शान्तम् ।
सर्वेऽप्ययुध्यन्त तथैव शूराः । विचिन्त्य शूरोचितधर्मकार्यम् ॥१६॥

उपजा०—

पश्चाद्यदोत्थानमभूत्सुबाहोः । विमूर्च्छितस्यानिलजे क्षणेन ।
सन्देहमुक्तः स उवाच सेनाम् । उच्चैः समस्ता विरता भवन्तु ॥१७॥

---

मूर्च्छित पड़ा हुआ सुबाहु अतुलनीय प्रकाश से युक्त, विशाल, सुन्दर हमेशा सुखद, पाप रहित तथा अत्यन्त दिव्य ऐसे साकेत धाम को मूर्च्छा में देख रहा था ॥ १४ ॥

उस साकेत धाम में सुन्दर आसन पर विराजमान तथा इन्द्रादिदेव गण, अंगों सहित चारों वेद, ऋषि-मुनि, मनुष्य, राक्षस इत्यादि द्वारा चारों तरफ से पूजित रामचन्द्रजी को सुबाहु न देखा। उन्हें देखकर उसकी बुद्धि चकरा गई ॥ १५ ॥

इधर संग्राम भूमि में सुबाहु के गिरने पर भी युद्ध शान्त नहीं हुआ। शूरोचित धर्म कार्य का विचार करके वीर उसी प्रकार युद्ध कर रहे थे ॥ १६ ॥

थोड़ी देर बाद जब हनुमानजी के कृपाकटाक्ष से मूर्च्छित सुबाहु मूर्च्छा से उठा तो वह सन्देह मुक्त होकर पुकार कर अपनी सेना से बोला, 'सभी वीर युद्ध से विरत हो जाँय ॥ १७ ॥

शार्दू०—

धन्योऽस्म्यद्य हनूमतः करुणया सन्देहहीनोऽभवम्
धूलिस्तच्चरणस्य वक्षसि महाभाग्यादहं प्राप्तवान् ।
तेनापश्यमहं खरारिविभुतां दिव्यं प्रभावं तथा
सर्वेषामिह गम्य एक उचितो रामोऽस्ति जानाम्यतः ॥ १८ ॥

उपजा०—

तदश्वमेधाय ममास्तु सर्वम् । समर्पितं सुष्ठ्ववयात सर्वे ।
सर्वेषु रत्नोपमसंज्ञितानि । वस्तूनि देयानि जनास्तदर्थे ॥ १९ ॥

द्रुतवि०—

तत उदारमती विमलौ मुदा । मिमिलतुर्भरतानुजभूभृतौ ।
पवनजस्तु ममज्ज तदा स्वयम् । कपिषु नैच्छदसौ निजपूज्यताम् ॥२०॥

भुजङ्ग०—

सुबाहुः परं मारुतेर्भक्त आसीत् । विशेषेण तं प्रार्चितुं प्राज्ञ ऐच्छत् ।
प्रयत्नात्तमन्वेष्टुमुग्राच्छशाक । हनूमान्कथं स्यान्न भक्ते कृपालुः ॥२१॥

उपजा०—

मुहुर्मुहुर्वायुसुतं ननाम । सुबाहुरेवं प्रवदन्महात्मा ।
हे देव हे वायुसुताञ्जनेय । गुरुर्मदीयः करुणाकरस्त्वम् ॥ २२ ॥

---

हनुमानजी की कृपा से आज मैं धन्य हो गया । मेरा संदेह नष्ट हो गया । बड़े भाग्य से मैंने उनके चरणों की धूलि अपने हृदयस्थल में प्राप्त की । और उसी से मैंने रामचन्द्रजी की व्यापकता तथा दिव्य प्रभाव देखा । और अब मैं समझ गया कि सभी के लिये पहुँचने का एकमात्र समुचित स्थान रामचन्द्रजी ही हैं ॥ १८ ॥

उनके अश्वमेध के लिये मेरा सर्वस्व समर्पण हो । हे सज्जनों ! सभी वस्तुओं में से जो उत्तमोत्तम वस्तुएँ हों वे सब यज्ञ के लिये दी जाँय । यह भली भाँति समझ लो ।' ॥ १९ ॥

तब दोनों उदार बुद्धिवाले शत्रुघ्नजी और सुबाहु हर्षित होकर मिले । लेकिन हनुमानजी वानरों के झुण्ड में लापता हो गय । वे अपनी पूज्यता नहीं चाहते थे ॥ २० ॥

लेकिन सुबाहु हनुमानजी का भक्त था और वह ज्ञानी राजा विशेष रूप से

उपजा०—

वदन्ति केचित्त्वमसि स्मरारिः । दासोऽस्सि दास्यस्य तु शिक्षणाय ।
जाने यथार्थं न हि देव किञ्चित् । अस्मत्कृते त्वं तु महेश एव ॥२३॥

शालिनी०—

ज्ञातं ज्ञातव्यं मया वायुपुत्र । प्राप्तं प्राप्तव्यं पुनर्विश्वनाथ ।
तद्वत्कर्तव्यं कृतं चाञ्जनेय । घोरच्छापादुद्धृतोऽहं त्वया यत् ॥ २४ ॥

उपजा०—

यथा यथासावकरोद्धनूमत् । स्तुतिं तथा वायुसुतो बभूव ।
सङ्कोचयुक्तो मनसा न चैच्छत् । सेहे परं भक्तकृपाकरोऽदः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे सुबाहूद्धारवर्णनं
नाम तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥



---

उनको पूजा करना चाहता था। अत्यन्त प्रयत्न से वह उन्हें ढूँढ़ सका। आखिर हनुमानजी भक्त पर कृपालु कैसे नहीं होते ? ॥ २१ ॥

वह बार बार हनुमानजी को प्रणाम करते हुए बोला 'हे देव ! हे वायुपुत्र ! हे आञ्जनेय ! आपही मेरे परम कृपा करने वाले गुरु हैं। ॥ २२ ॥

कुछ लोग कहते हैं कि आपही शिवजी हैं और दास्य की शिक्षा देने के लिये दास बने हैं। हे देव ! मै यथार्थ रूप से कुछ भा नहीं जानता हूँ लेकिन हमारे लिये तो आप शिव हीं हैं ॥ २३ ॥

हे वायु पुत्र ! मैं समझने लायक वस्तु को समझ गया। हे विश्वनाथ ! मैं प्राप्तव्य वस्तुको पा गया। हे आञ्जनेय ! मैं सम्पूर्ण कर्तव्य कर चुका। क्योंकि आपने मेरा उद्धार किया है' ॥ २४ ॥

जैसे जैसे सुबाहु स्तुति करता जाता था वैसे वैसे हनुमानजी संकोचयुक्त होते जाते थे। वे हृदय से अपना स्तुति नहीं चाहते थे परन्तु भक्त पर कृपा परवश होकर सब सहन कर रहे थे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में रामाश्वमेध कुञ्ज के अन्तर्गत सुबाहु का उद्धार वर्णन करके तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



# अथ चतुर्थः सर्गः

\उपजा०—

सुबाहुपुत्रैरभवद्विमुक्तः । अश्वो यदा तीव्रतया चचाल ।
चचाल सैन्यं हनुमाँस्तथैव । स्तुतेर्विरक्तः प्रचचाल शीघ्रम् ॥ १ ॥

उपेन्द्र०—

तटं नर्मदायाः प्रसन्नो गतोऽश्वः । भवन्सत्कृतो राजभी रामभक्तैः ।
जगामाश्रमं वृक्षयुक्तं च तस्थौ । गता सर्वसेना तदा तेन साकम् ॥२॥

भुजङ्ग०—

स आरण्यकस्याश्रमो रामभक्तैः । अभूत्सङ्कुलः साधकैस्तस्य शिष्यैः ।
सआसीत्स्वयं सर्वथा सिद्धिमाप्तः । अजानाच्च सर्वं यथाऽऽम्रं करस्थम् ॥३॥

उपजा०—

शिवः स्वयं वानरदेहधारी । भूतोऽस्ति दासो जनशिक्षणाय ।
दास्यं कथं स्यादिति सत्कृपालुः । अदोऽपि तेनावगतं समग्रम् ॥ ४ ॥

---

राजा सुबाहु के पुत्रों द्वारा जब घोड़ा छोड़ दिया गया तब वह तीव्र वेग से चल पड़ा। उसके पीछे पीछे सभी सेना चल पड़ी और स्तुति से विरक्त हनुमानजी और भी शीघ्रता से चल दिये ॥ १ ॥

तत्पश्चात् वह घोड़ा राजाओं द्वारा तथा रामभक्तों द्वारा सत्कार पाता हुआ बड़ी प्रसन्नता से नर्मदा के तटपर गया। वहाँ पर वह एक घने वृक्षों से युक्त आश्रम में जाकर खड़ा हुआ ॥ २ ॥

वह आश्रम आरण्यक मुनि का था। उनके शिष्यों से साधकों से तथा अन्यान्य रामभक्तों से परिपूर्ण था। स्वयं वे मुनि सिद्ध थे। सभी गुह्य वस्तुओं को करतलामलकवत् जानते थे ॥ ३ ॥

सत्कृपा करनेवाले शंकर भगवान्, दास्य कैसे होना चाहिये इसकी भक्तों को शिक्षा देने के लिये स्वयं ही वानर रूप धारण किये हुए हैं। यह उन्हें खूब मालूम था ॥ ४ ॥

भुजङ्ग०—
शिवत्वे प्रसिद्धे सुदास्यस्य शिक्षा । प्रदानं न सम्पन्नतां यास्यतीत्थम् ।
मतं मारुतेर्ज्ञातमासीच्च तेन । यतो भक्त आसीत्स विज्ञो विशिष्टः ॥५॥

भुजङ्ग०—
नता सर्वसेना स्थिताऽभूत्तदग्रे । वृथाऽन्याऽस्ति चर्चेति मत्वा जगाद ।
स रामस्य दिव्यान्गुणान्भावपूर्णः । अभूदश्रुपूर्णं भृशं नेत्रयुग्मम् ॥६॥

उपजा०—
यदा स जज्ञौ रघुनाथ एव । व्यमुञ्चदश्वं हयमेधयज्ञे ।
तस्यैव सेना समुपस्थिताऽस्ति । हयेन साकं मुमुदे भृशं सः ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—
रघुपतेर्गुणकीर्तनतो भृशम् । सजलनेत्रयुतं नतमस्तकम् ।
पवनजश्च विवेद पुनर्यदा । प्रमुदितः सहसा निजगाद सः ॥ ८ ॥

स्वागता०—
अद्य मे सफलमस्ति जनन्याः । जन्मदानमथ मेऽपि जपादिः ।
मारुतिं रघुपतेः प्रियदासम् । संसृतेस्तु भयनाशकमीक्षे ॥ ९ ॥

---

शिवत्व प्रसिद्ध होने पर दास्य की शिक्षा प्रदान करने का कार्य नहीं सिद्ध होगा यह हनुमानजी का (आन्तरिक) मत भी उन्हें मालूम था क्योंकि वे एक विशिष्ट ज्ञानी भक्त थे ॥ ५ ॥

जब सभी सेना नमस्कार करके उनके सामने खड़ी हुई, तो उन्होंने अन्य चर्चा वृथा है ऐसा मानकर रामचन्द्रजी के ही दिव्य गुणों को कहना शुरू किया। वे अत्यन्त भावुक भी थे अतः उनके नेत्रों से प्रेमाश्रु बहने लगे ॥ ६ ।

(देह स्थिति में आकर) जब उन्होंने जाना कि स्वयं रामचन्द्रजी ने ही अश्वमेध यज्ञ के लिये अश्व छोड़ा है और उन्हीं की सेना घोड़े सहित उपस्थित है तो वे अत्यन्त आनन्दित हुए ॥ ७ ॥

उन्हीं के किये रामचन्द्रजी के गुण कीर्तन से नतमस्तक तथा अश्रु पूर्ण हुए हनुमानजी को जब उन्होंने जाना तो उनका 'आनन्द' और बढ़ गया (आनन्दातिरेक में) वे सहसा बोल पड़े ॥ ८ ॥

आज मेरी माता का मुझे जन्म देना सफल हुआ तथा मेरा भी जपादि साधन सफल हुआ क्योंकि मैं आज संसार के भय को नष्ट करनेवाले रामचन्द्रजी के प्रिय दास हनुमानजी को देख रहा हूँ ॥ ९ ॥

शार्दू०—

श्रोतारो मुनिराण्न चेद्धनुमतो वेत्ताऽभविष्यद् हृदा
शम्भुत्त्वस्य कथं विहाय नितरां शत्रुघ्नमेवं तदाऽ- ।
वक्ष्यद्दर्शनमात्रतो हनुमतः साफल्यमाप्तोऽस्म्यहम्
स्पष्टं नैव जगाद मारुतिमतं जज्ञौ यतो हार्दिकम् ।। १० ।।

द्रुतवि०—

मुनिवरः खलु विज्ञविभूषणः । पवनजो जनपालक ईश्वरः ।
मिमिलतुर्ऋ श्मश्रुयुतावुभौ । अकथभावयुतौ स्थिरदेहिनौ ।। ११ ।।

वसन्त०—

ताभ्यां कृतं तदनु वै रघुनाथलीला-
गानं तथैव मधुभावसमन्विताभ्याम् ।
पश्चाद्धयोऽपि विचचाल ततः स्वभावात्
सेनाऽनु तं गतवती पवनात्मजोऽपि ।। १२ ।।

द्रुतवि०—

न शिवता विदिता प्रभवेदतः । अयततानिलजस्तु सदा जने ।
जगति कार्यमभूत्तु सदाऽमुना । यदशकन्न च कर्तुमुतापरः ।। १३ ।।

---

हे श्रोतागण ! यदि अपने हृदय में मुनि हनुमानजी के शिवत्त्व को नहीं जानते तो वे शत्रुघ्नजी को बिल्कुल छोड़कर हनुमानजी के ही दर्शन से मेरा सब सफल हुआ ऐसा क्यों कहते ? साथ साथ वे हनुमानजी का आन्तरिक मत भी खूब जानते थे इसीलिये स्पष्ट रूप से नहीं बोले ।। १० ।।

ज्ञानियों के विशेष भूषण वे मुनि तथा जन पालक ईश्वर हनुमानजी दोनों ( प्रेम पूरित होकर ) मिले । उस समय उनके देह बिल्कुल स्थिर थे और आँखों से प्रेमाश्रु बह रहे थे । लेकिन उनके ( हृदय में उमड़ते हुए ) भावों को (वाणी द्वारा) कौन कह सकता है ? ।। ११ ।।

उसके बाद उन दोनों ने उसी प्रकार हृद्य भाव से युक्त होकर थोड़ा रामचन्द्रजी की लीलाओं का गान किया । तत्पश्चात् अश्व भी स्वभावतः वहाँ से चल दिया और उसके पीछे पीछे सेना के साथ हनुमानजी भी चले गये ।। १२ ।।

जगत् में अपना शिवत्व प्रसिद्ध न हो इसलिये हनुमानजी बराबर प्रयत्न

भुजङ्ग०—

क्वचित्तापसैर्भक्तियुक्तैर्नमद्भिः । तथा श्रेष्ठभक्तैः क्वचित्संस्तुवद्भिः ।
कृतं व्यञ्जितं तच्छिवत्वं जनेषु । मतं किन्तु हार्दं न जानद्भिरस्य ॥१४

शालिनी०—

प्राप्ते काले वायुपुत्रोऽपि चक्रे । लीला एवं मोहयँस्तत्र याभिः ।
विद्वांसोऽपि प्राभवन्मोहमग्नाः । शम्भुर्नैवायं दृढं मेनिरे ते ॥ १५ ॥

उपजा०—

उपस्थितो यत्र शिवः परन्तु । बभूव लीला सफला ततोऽपि ।
यतः शिवे वायुसुते न भेदः । फलोपलब्धिर्बहुला ततश्च ॥ १६ ॥

इन्द्र०—

अत्रापि कर्ता हनुमान्सुचारूम् । लीलां विशिष्टां सह शङ्करेण ।
लीलापटुस्तच्छृणुतादरेण । तां दासदृष्टिं सुजना विहाय ॥ १७ ॥

द्रुतवि०—

मुनिवरैश्च धरापतिभिस्तदा । स हयमेधहयो बहुसत्कृतः ।
सपदि वीरमणेः पुरमागतः । जगति तत्किल देवपुरं स्मृतम् ॥ १८ ॥

---

करते थे। लेकिन प्रायः उनको ऐसे काम करने पड़े जिनको दूसरा कोई न कर सके ॥ १३ ॥

परन्तु कभी कभी उन्हें नमस्कार करनेवाले भक्त तपस्वियों ने तथा उनकी स्तुति करने वाले श्रेष्ठ भक्तों ने उनका शिवत्व समाज में प्रसिद्ध किया। वे हनुमानजी के हृदयस्थ भाव से अनभिज्ञ थे ॥ १४ ॥

समय पाकर हनुमानजी भी जनों को मोहित करते हुए ऐसी लीलाएँ करते थे कि जिनसे विद्वान् भी मोहाच्छन्न होकर ये शंकर भगवान् नहीं हैं ऐसा दृढ़ता से मानने लगते थे ॥ १५ ॥

लेकिन जिस लीला में शंकर भगवान् भी साथ साथ रहते थे वह लीला और भी सफल हो जाती थी। क्योंकि शंकर भगवान् और हनुमानजी में भेद नहीं है और इसी लिये फलोपलब्धि अधिक होती थी ॥ १६ ॥

हे सज्जनों ! यहाँ भी हनुमानजी शंकर भगवान् के साथ एक विशेष लीला करने वाले हैं। उस सुन्दर लीला को आप दास दृष्टि को छोड़कर सुनें ॥ १७ ॥

मुनिवरों द्वारा तथा राजाओं द्वारा वह अश्वमेधीय अश्व अत्यन्त सत्कार

उपजा०—

रुक्माङ्गदो वीरमणेः सुपुत्रः । जग्राह तं रामहयं हठेन ।
युद्धाय सर्वः पुरसैन्यसंघः । जगाम शीघ्रं युयुधे ततश्च ॥ १९ ॥

उपजा०—

तदाऽञ्जनेयेन चकार युद्धम् । भ्राता नरेशस्य तु वीरसिंहः ।
तच्छस्त्रविद्धो हनुमानहन्तम् । मुष्ट्या सकृत्पातयति स्म भूमौ ॥ २० ॥

उपजा०—

रुक्माङ्गदश्चाथ शुभाङ्गदश्च । दृष्ट्वा पितृव्यं पतितं धरायाम् ।
निपेततुर्वायुसुते जवेन । पुच्छेन तौ वायुसुतो जघान ॥ २१ ॥

शार्दू०—

तावद्वीरमणिश्चकार बलवानन्यत्र युद्धं महत्
चक्रे तं तु विमूर्च्छितं भरतपुत्रः सत्प्रतिज्ञो रणे ।
भक्तान्प्रेक्ष्य विमूर्च्छिताञ्छशिधरः प्राप्तो रणे सायुधः
संहारं स च पार्षदैरथ गणैः साकं चकाराद्भुतम् ॥ २२ ॥

---

पाता हुआ शीघ्र ही राजा वीरमणि के नगर में आ गया। उस नगर का नाम देवपुर था ॥ १८ ॥

राजा वीरमणि के पुत्र रुक्मांगदने रामचन्द्रजी के घोड़े को हठ पूर्वक पकड़ लिया। तब पुर की सेना भी शीघ्र ही युद्ध के लिये गई और युद्ध करने लगी ॥ १९ ॥

उस युद्ध में हनुमानजी के साथ वीरमणि के भाई वीरसिंह ने युद्ध किया। वीरसिंह के शस्त्रों से विद्ध हुए हनुमानजी ने एक घूसा मारकर उसे जमीन पर गिरा दिया ॥ २० ॥

तब अपने चाचा को पृथ्वी पर गिरा देखकर रुक्माङ्गद और शुभाङ्गद दोनों हनुमानजी पर टूट पड़े। लेकिन हनुमानजी ने उन दोनों को अपनी पूँछ से मार डाला ॥ २१ ॥

तबतक बलवान् वीरमणि भी अन्यत्र महान् युद्ध कर रहा था। लेकिन सत्यप्रतिज्ञ भरतपुत्र पुष्कल ने उस युद्ध में उसे मूर्च्छित कर दिया। इस प्रकार अपने भक्तों को मूर्च्छित पड़े देखकर भगवान् शंकर भी अपने आयुधों के साथ वहाँ आ धमके। और उन्होंने अपने पार्षदों और गणों के साथ अद्भुत संहार कर डाला ॥ २२ ॥

पञ्चचा०—

शिवेच्छया चकार वीरभद्रको रणं भृशम्
कृतं तु पुष्कलेन तेन साकमद्भुतं रणम् ।
रणे परन्तु वीरभद्रको जघान पुष्कलम्
चकर्त तस्य मस्तकं जगर्ज तत्र मेघवत् ॥ २३ ॥

शालिनी०—

शत्रुघ्नोऽभूद् व्याकुलस्तस्य मृत्योः । चक्रे युद्धं घोरमीशेन साकम् ।
किन्तूमेशो वक्षसीषुं तु तस्य । तस्मिन्युद्धेऽवेशयत्पातयन्तम् ॥२४॥

शार्दू०—

दृष्ट्वा तौ निहतौ बभूवुरपरे तूष्णीं भिया यूथपाः
येऽमन्यन्त शिवं ध्रुवं पवनजं ये चाप्यशङ्कन्त वै ।
तेऽयुध्यन्त समीक्ष्य धर्मभुरसा कृच्छ्रेण भीतातस्था
किन्त्वैक्षन्त समीरजं सुविकलाः सर्वे प्रपन्ना इव ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे हनूमतः शिवतां जानताऽऽरण्यकमुनिना सह समागमः पश्चाद्वीरमणेः पुरे सङ्ग्रामप्रारम्भश्चेति चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥

---

शिवजी की इच्छा से वीरभद्र ने अत्यन्त ( घोर ) युद्ध किया । पुष्कल ने भी उसके साथ वैसा ही अद्भुत युद्ध किया । लेकिन अन्त में वीरभद्र ने पुष्कल को मार डाला और उसका मस्तक काटकर मेघ के समान गर्जना की ॥ २३ ॥

पुष्कल की मृत्यु से शत्रुघ्न बड़े व्याकुल हुए और उन्होंने शंकर भगवान् के साथ घोर युद्ध किया । लेकिन शंकर भगवान् ने उनकी छाती में एक बाण घुसाकर उन्हें गिरा दिया ॥ २४ ॥

उन दोनों को मारे गये देख कर अन्य यूथप डर के मारे निष्क्रिय से हो गये । जो हनुमानजी को निश्चित रूप से शिव मानते थे तथा जो उनके शिवत्व में शंका करते थे वे सबके सब मन में धर्म की तरफ देखकर ही युद्ध कर रहे थे । वे दुःख के मारे डर गये थे । सभी शरणागत होकर हनुमानजी की तरफ देख रहे थे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में रामाश्वमेधकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी के शिवत्व के ज्ञाता आरण्यकमुनि से समागम राजा वीरमणि की पुरी में युद्ध प्रारम्भ कहकर चौथा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ४ ॥



# अथ पञ्चमः सर्गः

स्रग्धरा०—

सर्वेषां दृष्टिलक्ष्यं युधि पवनसुतोऽचिन्तयत्सर्वथाऽहम्
अस्मीदानीमतोऽहं युधि सकलदृशा गूढलीलां प्रकुर्याम् ।
इत्थं चित्ते गृहीत्वा युधि मृतवपुषोः पुष्कलारिघ्नयोः सः
कृत्वा रक्षाव्यवस्थां सुकुपितनयनो युद्धभूमौ जगाम ॥ १ ॥

उपजा०—

विवर्धयन्रामदले हनूमान् । उत्साहमेवं युधि कम्पयन्स्वम् ।
पुच्छंजवेनैत् हरसन्निधौ च । क्रुद्धो भृशं शङ्करमेवमूचे ॥ २ ॥

शार्दू०—

अश्रौषं रघुनन्दनस्य कुरुषे नित्यं समर्चां शिव
किन्त्वीक्षे तदलीकमेव नितरां हन्तासि निःसंशयम् ।
दासानां रघुनन्दनस्य च तथा धर्मात्मनां तामसः
त्वां धर्मद्रुहमद्य दण्डितमहं सत्यं करिष्ये शठम् ॥ ३ ॥

---

हनुमानजी ने सोचा इस समय मैं सभी की दृष्टियों का लक्ष्य हो रहा हूँ। अतः इस समय युद्ध में मैं कुछ लीला करूँ। और चित्त में ऐसा ही निश्चय करके शत्रुघ्न के तथा पुष्कल के मृत शरीरों की रक्षा की व्यवस्था करके क्रोध के मारे आँखे तरेर कर वे युद्ध में गये ॥ १ ॥

इस प्रकार रामचन्द्रजी के पक्ष का उत्साह बढ़ाते हुए अपनी पूँछ कम्पाते हुए बड़ी तेजी से वे शिवजी के पास गये और अत्यन्त क्रुद्ध होकर शिवजी से बोले ॥ २ ॥

'हे शिव ! मैंने सुना है कि तुम नित्य प्रति रघुनाथजी की पूजा करते हो। लेकिन देखता हूँ कि वह बात बिलकुल झूठी है। तुम तो रघुनाथजी के दासों को मारनेवाले तामस प्रकृति के हो। आज मैं तुम धर्मद्रोही शठ को दण्ड दूँगा' ॥ ३ ॥

शार्दू०—

ऊचे तं शशिशेखरोऽपि विहसन्धन्योऽसि निःसंशयम्
सत्यं वक्षि रघूत्तमोऽस्ति परमाराध्यो ममाहं परम् ।
भक्तं रक्षितुमस्मि युद्धनिरतो धर्म्यं हि युद्धं मम
भक्तो वीरमणिर्ममास्ति परमो भक्तो हि रक्ष्यो यतः ॥ ४ ॥

पृथ्वी०—

चुकोप हनुमान्भृशं हिमकराङ्कितस्योत्तरात्
अहंश्च शिलया तदा पृथुलया च गुर्व्या भृशम् ।
चकार रथभञ्जनं ध्वजशराश्वसूतैः सह
रथे सुविकृते तदा वृषभमारुरोहेश्वरः ॥ ५ ॥

शिख०—

वृषारूढं दृष्ट्वा मदनदहनं वायुतनयः
अभूत्क्रुद्धश्चित्ते त्रिपुरदहने रक्तनयनः ।
अहन्नुद्धृत्यैकं विपुलदलशालं स्मरहरम्
अपश्यन्सर्वेऽन्ये विकटमिति युद्धं स्थिरदृशा ॥ ६ ॥

---

भगवान् शंकर भी हँसते हुए हनुमानजी से बोले 'तुम निस्सन्देह धन्य हो। और जो कह रहे हो बिल्कुल ठीक कह रहे हो। रघुनाथजी सचमुच मेरे परमाराध्य हैं। लेकिन भक्त की रक्षा करने के लिए मैं युद्ध कर रहा हूँ। वीरमणि मेरा परम भक्त है, और भक्त सदा रक्षणीय होता है। इसलिये मेरा युद्ध धर्मानुकूल है' ॥ ४ ॥

शिवजी का उत्तर सुनकर हनुमानजी अत्यन्त कुपित हुए और उन्होंने एक अत्यन्त भारी तथा लम्बी चौड़ी शिला शिवजी पर दे मारी। उस शिला से शिवजी का रथ ध्वजा, बाण और घोड़े सारथी सहित चूर-चूर हो गया। रथ टूट जाने पर शिवजी बैल पर चढ़ कर आये ॥ ५ ॥

काम को जलाने वाले शिवजी को बैल पर चढ़कर आया देख हनुमानजी शिवजी पर मन ही मन अत्यन्त कुपित हुए उनके दोनों नेत्र क्रोध के मारे सुर्ख लाल पड़ गये। उन्होंने एक घने पत्तों वाला सालवृक्ष उखाड़ कर शिवजी पर दे मारा। अन्य सभी लोग इस विकट युद्ध को एकटक देख रहे थे ॥ ६ ॥

पृथ्वी०—

मुमोच शशिशेखरः प्रलयवह्निदीप्तं शितम्
त्रिशूलमथ मारुतौ युधि पुनर्हनूमानपि ।
बबन्ध गिरिजापतिं सपदि पुच्छरज्वा दृढम्
शिवे प्रहृतवानसौ सुविकलः शिवः प्राभवत् ॥ ७ ॥

उपजा०—

जगाद शम्भुर्हनुमन्तमेवम् । हृष्टोऽस्मि ते योधनतोऽवयाहि ।
वृणीष्व कञ्चिद्वरमुत्तमं मत् । प्राप्योऽस्मि नाल्पैर्यजनादिकैश्च ॥ ८ ॥

उपजा०—

हसन्हनूमाञ्छिवमेवमूचे । अप्राप्तमीशेह न मां तु किञ्चित् ।
सत्यं कदाचिद् रघुनाथदासम् । साकेतराजस्य कृपा प्रसादात् ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

यदीच्छाऽस्ति ते रुद्र मह्यं प्रदातुम् । वरं रक्षणं तन्मृतानां कुरुष्व ।
न यावद्धिमाद्रेर्जवादौषधीनाम् । अहं रुद्र लायां चतुष्कं हि तावद ॥१०॥

वसन्त०—

ऊचे तथास्त्विति निगूढवचः शिवोऽपि
पश्चाद् गतः पवनजस्त्वरया हिमाद्रिम् ।

---

तब शिवजी ने प्रलय की अग्नि के समान चमकने वाला अपना तीक्ष्ण शूल हनुमानजी पर छोड़ा। हनुमानजी ने भी शिवजी को अपनी पूँछ में बाँध कर उन्हें मारना शुरू किया। तब शिवजी व्याकुल हो गये ॥ ७ ॥

शिवजी हनुमानजी से बोले 'मैं तुम्हारे युद्ध से बहुत प्रसन्न हूँ। तुम मुझसे एक उत्तम वर माँग लो। यह समझ लो कि मैं अल्प यज्ञादिकों से प्रसन्न होने वाला नहीं हूँ।' ॥ ८ ॥

तब हनुमानजी हँसते हुए शिवजी से बोले 'हे ईश ! मुझ रघुनाथजी के दास के लिये उन साकेतराज की कृपा से यहाँ कभी भी कुछ भी अप्राप्त नहीं है। यह मैं सत्य कहता हूँ' तुम भी यह समझ लो ॥ ९ ॥

और यदि मुझे वर देने की तुम्हारी ही कुछ इच्छा है, तो जब तक मैं हिमालय से ( संजीवनी आदि ) चार औषधियाँ न लाऊँ तब तक तुम इन मृतकों की रक्षा करो।' ॥ १० ॥

शिवजी भी 'तथास्तु' यह गूढ़ वचन बोले। तदनन्तर हनुमानजी शीघ्र ही

तावच्छिवः सह दलेन चकार रक्षाम्
यावन्न वायुसुत आगतवान्पुनश्च ॥ ११ ॥

स्रग्धरा०—
वार्ता युद्धञ्च सम्यक् पवनसुतकृतं पार्वतीशेन साकम्
दृष्ट्वा श्रुत्वा च सर्वे पवनतनय ईशोऽस्ति नैवेति जज्ञुः ।
आसन्ये सुष्ठु विज्ञा मुनिवरकथनात्प्रायशस्तेऽपि मुग्धाः
मायाभ्यां मुग्धचित्ताः शृणुत हनुमतः शङ्करस्यापि सम्यक् ॥१२

स्रग्धरा०—
द्रष्टव्योऽगेह इच्छारहितशशिधरः कामहा पूर्णकामः
तद्वद्विष्णुः समर्थस्त्विह भवत उभौ लीलयैकोऽपरस्य ।
दासः स्वामी सुहृद्वा न निजसुखकृते विश्वकल्याणकामौ
तस्मिञ्छम्भुश्चकार प्रतिकृतिमपरां वायुपुत्रं सुदास्ये ॥ १३ ॥

उपजा०—
नैवात्मसौख्याय बभूव दासः । लीलाकरो वायुसुतः परन्तु ।
दास्यं कथं स्यादिति शिक्षयन्नः । कल्याणकामो जगतो न शङ्का ॥१४॥

---

हिमालय को गये और जब तक वे वापस नहीं आये तब तक शिवजी ने अपने दल के साथ ( मृतकों की ) रक्षा की ॥ ११ ॥

हनुमानजी का पार्वतीपति शिवजी से जो युद्ध हुआ तथा जो बातें हुईं उन्हें देखकर और सुनकर सभी लोग हनुमानजी शिव नहीं हैं यही समझ गये। मुनिवर के कथन से जो हनुमानजी को शिव ही समझते थे वे भी प्रायः सभी मुग्ध हो गये। शिवजी की और हनुमानजी की दोनों मायाओं ने उन्हें अच्छी तरह से मोहित किया था ॥ १२ ॥

देखिये अगेह अनीह ऐसे जो शंकर भगवान् हैं वे काम को नष्ट करने वाले पूर्ण काम हैं। और भगवान् विष्णु भी उसी प्रकार समर्थ हैं। वे दोनों विश्व के कल्याण की कामना से एक दूसरे के कभी स्वामी कभी सेवक कभी मित्र बनकर लीला करते हैं। उसमें उनकी अपने सुख की कामना नहीं है। उसी लीला के अन्तर्गत अच्छे दास्य के लिए शिवजी ने हनुमान नामक एक अपनी ही अन्य प्रतिकृति बनाई ॥ १३ ॥

अतः लीला पटु हनुमानजी अपने सुख के लिए दास नहीं हुए हैं बल्कि

उपजा०—

यतो बभूवुर्बहवोऽवतारा: । दिग्दर्शनार्थं जगतो न शङ्का ।
व्यक्तं न केनापि कृतं सुदास्यम् । विनाञ्जनेयेन पुरा कदापि ॥१५॥

शार्दू०—

छिन्वन्तं पवनात्मजं निरुरुधुर्देवा गिरावोषधीः
उक्त्वा सर्वपरिस्थितिं पुनरसावूचे हनिष्यामि तान् ।
कर्तारो ह्यवरोधमीषदपि ये रामस्य कार्ये सुराः
प्रायच्छन्स्तुतिपूर्वकं सुरवरास्तस्मै तदैच्छत्स यत् ॥ १६ ॥

शिख०—

गृहीत्वा ताः शीघ्रं पवनतनयो हन्त रणमैत्
ततस्तद्वच्छीघ्रं पवनतनयेनौषधिरसौ ।
यदा श्लिष्टा किञ्चिद्धुरततनयस्योरसि तदा
सजीवोऽभूच्छीघ्रं सपदि स च सुप्तोत्थित इव ॥ १७ ॥

स्रग्धरा०—

शत्रुघ्नं घ्रापयित्वा स्म वदति हनुमाञ्चेदहं वाङ्मनोऽङ्गैः
दासो रामस्य शीघ्रं प्रभुरयममुना मे भवेदुत्थितोऽत्र ।

---

जगत् के कल्याण की इच्छा से दास्य कैसे होना चाहिये यह हमें सिखाने के लिए दास हुए हैं इसमें शक नहीं है ॥ १४ ॥

क्योंकि जगत् के दिग्दर्शन के लिए बहुत से अवतार हुए हैं यह निर्विवाद है परन्तु हनुमानजी को छोड़कर अन्य किसी ने भी सुन्दर दास्य को व्यक्त नहीं किया है ॥ १५ ॥

जब हनुमानजी पर्वत पर औषधियाँ लेने लगे तब कुछ देवताओं ने उन्हें रोकना चाहा । तब हनुमानजी ने सभी परिस्थिति उन्हें बतलाई तथा यह भी कहा 'हे देवताओं ! रघुनाथजी के कार्य में जो थोड़ा भी अवरोध करेंगे उन्हें मैं मार डालूँगा । तब उन देवताओं ने जो हनुमानजी चाहते थे वही उन्हें स्तुति-पूर्वक प्रदान किया ॥ १६ ॥

उन औषधियों को लेकर हनुमानजी शीघ्र ही रण में आये और वैसे ही शीघ्रता से जब उन्होंने वह औषधि पुष्कल के वक्षस्थल पर छुला दी । तब उसी समय वह सोकर उठे हुए की तरह जीवित हो गया ॥ १७ ॥

शत्रुघ्नजी को औषधि सुँघाकर हनुमानजी बोले 'यदि मैं शरीर वाणी मन करके रघुनाथजी का दास होऊँ तो उसके प्रभाव से ये मेरे प्रभु उठ जाँय' ।

तत्कालं व्युत्थितोऽभूत्पवनजवचसाऽरिघ्न एवं रणार्थम्
श्रोतारो वायुपुत्रोऽकुरुत सुयशसा युक्तमेवं खरारिम् ।। १८ ।।

मालिनी०—
स्वयमपि हनुमानासीत्प्रदातुं समर्थः
सकलमपि पदार्थं जीवनं चापि सुष्ठु ।
रघुपतियशसेऽसौ किन्तु चक्रे सुगूढाम्
इति सुललितलीलां दर्शयन्किङ्करं स्वम् ।। १९ ।।

भुजङ्ग०—
ततो जीवयामास शीघ्रं हनूमान् । मृतान्मूर्च्छितांस्तद्रणस्थान्समग्रान् ।
पुनस्तेऽभवन्युद्धकार्ये निमग्नाः । अरेः संविकर्तुं रणोन्मादमुच्चैः ।।२०

उपजा०—
अपातयन्तत्र पुनर्धरायाम् । रामानुजो वीरमणिं प्रतापी ।
शम्भुः पुनस्तं विकलं चकार । उग्रेण युद्धेन पुनः पुनश्च ।। २१ ।।

शार्दू०—
ऊचे वायुसुतः प्रभो न समयः शौर्यस्य नान्यैः समः
ईशोऽयं युधि युध्यते स्वयमहो कालस्य कालो महान् ।
स्मृत्वा स्वाग्रजमेव देव भव नः संरक्षकः कृच्छ्रतः
ध्यातस्तेन रघूत्तमः समुचितं मत्वा वचो मारुतेः ।। २२ ।।

---

तब शत्रुघ्नजी भी हनुमानजी के वाक्य प्रभाव से युद्ध के लिये उठ बैठे। हे श्रोतागण ! हनुमानजी ने इस प्रकार रामचन्द्रजी को यश से युक्त किया ।। १८ ।।

स्वयं हनुमानजी भी सभी पदार्थ तथा जीवन भी देने में भलीभाँति समर्थ थे। लेकिन रामचन्द्रजी के यश के लिए अपने को दास दिखाते हुए उन्होंने यह लीला की ।। १९ ।।

तत्पश्चात् हनुमानजी ने उस रण में जो मरे थे तथा जो मूर्च्छित थे उन सबको जिलाया। और वे सब फिर शत्रु का रणोन्माद ढीला करने के लिए युद्ध में निमग्न हो गये ।। २० ।।

तब शत्रुघ्नजी ने फिर वीरमणि को धरती पर गिरा दिया। और शिवजी ने भी उग्र युद्ध करके शत्रुघ्नजी को बार-बार विकल किया ।। २१ ।।

तब हनुमानजी शत्रुघ्नजी से बोले "हे प्रभो ! यह समय अन्य समयों के समान शौर्य का समय नहीं है। ये स्वयं काल के काल महान् ईश लड़ रहे हैं। अतः हे देव ! आप अपने अग्रज का स्मरण करके ही हम लोगों की कष्ट से रक्ष

भुजङ्ग०—

तदैवागतो रामचन्द्रः समस्ताः । प्रणेमुः सरुद्रा रणे सर्ववीराः ।
ततः शङ्करो रामचन्द्रं जगाद । क्षमस्वापराधं कृता धृष्टतेयम् ।।२३।।

वसन्त०—

रामो जगाद तत ईशमहो महेश
जानासि कश्चिदपि भेद उतावयोर्नो ।
भक्तप्रपालनपरा विबुधाः स्वभावात्
युक्तं हि तद्विबुधवन्द्य कृतं त्वयाऽपि ।। २४ ।।

स्रग्धरा०—

पश्चाच्छम्भुः प्रसन्नोऽतिकरुणहृदयो जीवयामास भूपम्
पुत्रैः सार्कं स चाभूद्रघुपतिचरणस्यार्चने दत्तचित्तः ।
रामोऽयोध्यामगच्छत्तदुपरि च शिवोऽव्यक्तिमैत्सैनिकाश्च
अश्वे याते प्रचेलुर्हयमनु मुदिता रक्षणार्थं समस्ताः ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे वीरमणिना सह युद्धं शिवयुद्धं चेति पञ्चमः सर्गः । ५ ।।

---

करें ।' हनुमानजी का समुचित वाक्य मानकर शत्रुघ्नजी ने रामचन्द्रजी का ध्यान किया ।। २२ ।।

उसी समय रामचन्द्रजी भी आ गये और उन्हें शिवजी सहित सभी वीरों ने प्रणाम किया । तब शिवजी रामचन्द्रजी से बोले 'मैंने यह ढीठता की है आप हमारे अपराध क्षमा करें ।' ।। २३ ।।

तब रामचन्द्रजी शिवजी से बोले 'हे महेश ! आप तो जानते ही हैं कि हम दोनों में कुछ भी भेद नहीं है । देवता तो स्वभावतः भक्तों का पालन करने वाले होते ही हैं । तो फिर हे देववन्द्य ! आपने भी जो किया है उचित ही किया है ।। २४ ।।

तत्पश्चात् अत्यन्त करुण हृदय शिवजी ने वीरमणि को जिलाया । तब राजा भी अपने पुत्र तथा पौत्रों के साथ रामचन्द्रजी के चरणों की पूजा में दत्तचित्त हुआ । रामचन्द्र जी भी अयोध्या चले गये । शिवजी अदृश्य हो गये और अन्य सेना घोड़े के चल देने पर उसके पीछे-पीछे उसकी रक्षा के लिये प्रसन्नता से चली गई ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में रामाश्वमेध कुञ्ज के अन्तर्गत वीरमणि के साथ युद्ध और शिवयुद्ध वर्णन करके पाँचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। ५ ।।

●

# अथ षष्ठः सर्गः

शार्दू०—

अश्वो देवपुराच्चचाल मुदिता याताऽनु तं वाहिनी
देशाद्देशमसौ भ्रमन्कनककूटं पर्वतं चागमत् ।
गात्रस्तम्भवशाद्बभूव सहसा मार्गे जडस्तत्र सः
अश्वं चालयितुं बभूव नितरां मोघप्रयत्नस्तदा ।। १ ।।

उपजा०—

किमत्र कार्यं हयगात्रबन्धे । उपाविशन् चिन्तयितुं समस्ताः ।
अन्वेषणीयो ननु कार्यसिद्ध्यै । अचिन्तयन्योगिवरो वनेऽस्मिन् ।। २ ।।

शालिनी०—

जज्ञुश्चारैः शौनको योगिराजः । आस्तेऽत्रैव स्वाश्रमे नातिदूरम् ।
गत्वा पप्रच्छुर्विनम्रा अमुं ते । गात्रस्तम्भोऽश्वस्य कस्मान्मुनीन्द्र ।।३।।

शार्दू०—

कश्चिद् ब्राह्मण आप्तवानृषिवरैः शापं तु रक्षो भव
विप्रस्तत्र रुरोद ते करुणया प्रोचुस्तदा ब्राह्मणाः ।
रामाश्वं हयमेधमुक्तमथ चेत्त्वं मायया स्तम्भितम्
सम्यग्विप्रकरिष्यसि प्रभविताऽस्यास्तीर्णशापस्तदा ।। ४ ।।

---

अश्व देवपुर से चल पड़ा और सेना भी उसके पीछे-पीछे गई। तत्पश्चात् वह अश्व कई देश घूमता हुआ हेमकूट पर्वत पर गया और अकस्मात् गात्रस्तम्भ होने के कारण रास्ते में ही जड़वत् हो गया। उसे चलाने के लिये बहुत प्रयत्न किया गया लेकिन सब व्यर्थ हो गया ।। १ ।।

अश्व के गात्रस्तम्भ के लिये अब क्या करना चाहिये ? यह विचार करने के लिये वे सब बैठ गये। उन्होंने बैठक में यही निर्णय लिया कि इसी वन में कोई योगिराज हों तो उन्हें ढूंढ़ना चाहिये ।। २ ।।

चरों द्वारा उन्हें मालूम हुआ कि पास ही में योगिराज शौनक जी अपने आश्रम में विराजमान हैं। तब उन्होंने आश्रम में जाकर प्रणाम कर शौनकजी से पूछा --'हे मुनीन्द्र ! कृपया बतलाइये, घोड़े का गात्रस्तम्भ कैसे हुआ ? ।। ३ ।।

शौनकजी बोले—'हे वीरों, पहले किसी ब्राह्मण को ऋषियों द्वारा शाप

वसन्त०—

तेनैव बन्धनमिदं कृतमस्ति वीराः
तद्विम्यतः सपदि तस्य निवारणार्थम् ।
रक्षः शृणोतु रघुनाथगुणानुवादम्
एवं स शौनकमुनिर्निजगाद वाक्यम् ॥ ५ ॥

भुजङ्ग०—

ततस्ते गता यत्र चासूद्धयोऽसौ । अरण्ये स्थितो रक्षसा स्तम्भिताङ्गः ।
प्रवक्ता भवेत्कः प्रभोः सुष्ठु वेत्ता । तदाऽचिन्तन्योधमुख्याः समस्ताः ॥६॥

शालिनी०—

वाग्मी ज्ञाता सेवको राघवस्य । सङ्गीतज्ञः कोऽधिको वायुपुत्रात् ।
तस्मात्सर्वे चिक्यिरे वायुपुत्रम् । वक्तुं तस्मिन्रामगाथां सुपुण्याम् ॥७॥

भुजङ्ग०—

यदा प्राभवद्वायुपुत्रः प्रवृत्तः । खरारेर्गुणान्गातुमानन्दकन्दः ।
नरा राक्षसा वानराश्चापि सर्वे । अभूवन्विमुग्धाः हनूमत्स्वरेण ॥ ८ ॥

उपजा०—

गुणानुवादो बहुधा श्रुतस्तैः । रामस्य किन्त्वेवमभूतपूर्वः ।
श्रुतो न काव्ये मधुरे निबद्धः । अतो न तृप्ति हृदि तेऽन्वभूवन् ॥ ९ ॥

---

मिला था कि तुम राक्षस हो जाओ' । जब वह ब्राह्मण रोने लगा तब वे ब्राह्मण बोले—'रामचन्द्रजी के अश्वमेध यज्ञ के छोड़े गये अश्व को यदि तुम माया से स्तम्भित करोगे तो तुम शाप से मुक्त हो जाओगे' । यह घोड़े का गात्रस्तम्भ उसी राक्षस का किया हुआ है । उसका शीघ्र ही निवारण करने के लिये मैं एक उपाय बताता हूँ । वह उपाय यही है कि वह राक्षस रामचन्द्रजी का गुणानुवाद सुने ॥ ४-५ ॥

तब वे सब राक्षस द्वारा स्तम्भित किये घोड़े के पास अरण्य में आये और विचार करने लगे कि प्रभु को ठीक-ठीक जानने वाला वक्ता कौन बनेगा ? ॥ ६ ॥

भाषण का चातुर्य, ज्ञान, राम की सेवा तथा संगीत का ज्ञान इनमें हनुमान जी से बढ़कर था ही कौन ? अतः सर्वसम्मति से रामचन्द्रजी की पुण्यगाथा कहने के लिये हनुमानजी ही चुने गये ॥ ७ ॥

जब आनन्दकन्द हनुमानजी रामचन्द्रजी के गुणों को गाने में प्रवृत्त हुए तब उनके स्वर से ही मनुष्य वानर और राक्षस अत्यन्त मुग्ध हो गये ॥ ८ ॥

शार्दू०—

रक्षो येन कृतो हयो विशिथिलः प्रारम्भतः प्राभवत्
मुग्धं तेन लयं गतो हयतनोः स्तम्भस्ततोऽश्वोभृशम् ।
तत्राह्लेषत चाभवद्यत उतासौ स्तम्भमुक्तस्तदा
अन्ते वायुसुताज्ञयाऽगमदसौ विप्रः स्वलोकं नतः ॥ १० ॥

शिख०—

अगायत्कार्यार्थं न च पवनजो भावसहितम्
खरारेर्वृत्तं तत्परमद उताभूत्सुसफलम् ।
सति श्रेष्ठे गीते पवनजदृशा भावसहिते
समस्तास्तद्गानाद्युगपदभविष्यञ्जडधियः ॥ ११ ॥

भुजङ्ग०—

विनाशं गते गात्रबन्धे हयोऽसौ । पुरं कुण्डलाख्यं गतो यत्र चाभूत् ।
महाधार्मिको बुद्धिमाँश्चाथ शास्ता । न राज्ये ह्यमुष्याभवत्क्वापिपापम् ।१२

---

रामचन्द्रजी का गुणानुवाद तो उन्होंने पहले कई बार सुना था लेकिन मधुर काव्य में निबद्ध किया हुआ ऐसा अपूर्व गुणानुवाद उन्होंने सुना नहीं था और इसीलिए उनके हृदय को तृप्ति नहीं होती थी ॥ ९ ॥

जिस राक्षस ने घोड़े को विशेष रूप से शिथिल किया था वह भी शुरू से ही मुग्ध हो गया था । अतः गात्रस्तम्भ ढीला पड़ गया । इधर घोड़ा भी जोर-जोर से हिनहिनाने लगा था क्योंकि वह गात्रस्तम्भ से मुक्त हो गया था और अन्त में वह ब्राह्मण भी नमस्कार करके हनुमानजी की आज्ञा से अपने लोक को चला गया ॥ १० ॥

हनुमानजी ने वह रामचन्द्रजी का गुणानुवाद घोड़े का गात्रस्तम्भ दूर करने के लिये ही गाया था । मस्ती के साथ नहीं गाया था । लेकिन तो भी उससे सफलता मिल गई । यदि हनुमानजी की दृष्टि से वह खुदमस्ती से गाया होता तो समस्त चराचर जगत् एक साथ उसी में झूमने लग जाता ॥ ११ ॥

गात्रबन्ध विनष्ट होने पर वह घोड़ा कुण्डलपुर की सीमा में गया । जहाँ एक महाधार्मिक तथा बुद्धिमान राजा राज्य कर रहा था । उसके राज्य में कहीं भी पाप नहीं था ॥ १२ ॥

मालिनी०—

स सुरथ इति नाम्ना ख्यात आसीन्नरेशः
रघुपतिवरभक्तः सुष्ठु चासौ बभूव।
अभवदपि च वृन्दापूजनं तत्र नित्यम्
सुखसदनमिवासीत्तेन राज्यं समस्तम् ॥ १३ ॥

उपजा०—

श्रीरामभक्त्यैव यमः प्रसन्नः। प्रादादमुष्मै च वरं महान्तम्।
भयं न मत्तो भवितास्ति मृत्युः। ते नैव सीतापतिदर्शनात्प्राक् ॥१४॥

भुजङ्ग०—

यदाऽसौ समाचारमापत्सुचारुम्। हयो राघवस्यागतो राज्यसीम्नि।
तदोत्कण्ठितो दर्शनार्थं खरारेः। अनन्दद् भृशं रामदासो नृपालः ॥१५॥

उपजा०—

हयं निजग्राह स सेवकैः स्वैः। बबन्ध चामुं मनसि प्रसन्नः।
यतः स रामस्य हयो बभूव। आसीत्सुदासः सुरथो हि यस्य ॥१६॥

द्रुतवि० —

पवनजो ह्यवदद्भरतानुजम्। अपहृतो हयमेधहयोऽभवत्।
नृपतिना सुरथेन वद प्रभो। सपदि किं करणीयमतः परम् ॥१७॥

---

वह राजा सुरथ नाम से प्रसिद्ध था। वह भी रामचन्द्रजी का उत्तम भक्त था। उसके राज्य में तुलसी का भी नित्य पूजन होता था और इसीलिये सम्पूर्ण राज्य सुख का आवास हो रहा था ॥ १३ ॥

उनकी रामभक्ति से ही प्रसन्न होकर यमराज ने उन्हें महान् वर दिया था, 'मुझसे तुम्हें कोई भय नहीं है तथा रामचन्द्रजी के दर्शन से पहले तुम्हारी मृत्यु नहीं होगी ॥ १४ ॥

'रामचन्द्रजी का घोड़ा अपने राज्य की सीमा में आया है।' यह अति सुन्दर समाचार जब उसने पाया तब वह रामचन्द्रजी के दर्शनों के लिये लालायित रहने का रामचन्द्रजी का सेवक राजा सुरथ बड़ा ही आनन्दित हुआ ॥ १५ ॥

उसने अपने सेवकों द्वारा घोड़े को पकड़ा और मन में अत्यन्त प्रसन्न होकर उसे बाँध दिया क्योंकि जिनका दास राजा था उन्हीं रामचन्द्रजी का वह अश्व था ॥ १६ ॥

तब हनुमानजी शत्रुघ्नजी से बोले 'हे प्रभो! सुरथ नामक राजाने हमारा

भुजङ्ग०—
ततः प्रेषितो बालिपुत्रः सुविज्ञः। स दौत्ये प्रयुक्तो गतो राजमूचे।
महाशक्तिमानाञ्जनेयस्तु येन। प्लवाद्वारिराशिं समुल्लङ्घ्य चैकात् ॥१८

भुजङ्ग०—
प्रवृत्तिर्विदेहात्मजायाश्च लब्धा। हता राक्षसा एकलेनैव तत्र।
विनष्टो कृतो रक्षसां पाद एकः। प्रदग्धाऽसुरेशस्य लङ्का पुनश्च ॥१९॥

भुजङ्ग०—
जिता देवताः सूर्यदेवो गृहीतः। स एवात्र सेना सुरक्षाकरोऽस्ति।
न विज्ञाय चापल्यमेवं कुरुष्व। न चेत्सौरिगेहं निगन्तासि विद्धि ॥२०॥

उपजा०—
सत्कृत्य सम्यक्सुरथस्तमूचे। आगत्य यावन्न रघूत्तमोऽत्र।
करोति मां वानरवीर धन्यम्। अश्वं न हास्यामि कदापि तावत् ॥२१॥

शार्दू०—
युद्धं निश्चितमित्यवेत्य सुरथो हृष्टो गतः सङ्गरे
यातं चम्पकमोहकादिदशकं राज्ञः सुतानां तथा।
योद्धारोऽपि गतास्तदा प्रमुदिता राजाज्ञया तं रणम्
युद्धं नातिचिरादभूत्सुतुमुलं शूरेभ्य आनन्ददम् ॥ २२ ॥

---

अश्वमेधीय घोड़ा पकड़ा है। अब हमको क्या करना चाहिये उसे शीघ्र ही कहिये।' ॥ १७ ॥

तब उन्होंने बाली पुत्र अंगद को दूत बनाकर भेजा। वह इस कार्य में नियुक्त अंगद जाकर सुरथ से बोला, हे राजन्! जिसने एकही छलांग में समुद्र को लांघ कर सीताजी का पता प्राप्त किया, जिस अकेलेने ही राक्षसों को मारकर सेना का चौथाई भाग विनष्ट किया और रावण की लंका जलाई, सभी देवताओं को जीत लिया, सूर्य को पकड़ लिया, वेही महाबली हनुमानजी हमारी सेना की सुरक्षा कर रहे हैं। इसप्रकार जानकर आपको ऐसी चपलता नहीं करनी चाहिये। अन्यथा आप यमराज के अतिथि बनेंगे यह समझ लीजिये ॥१८-१९-२०॥

सुरथ ने अंगद का भली-भांति सत्कार किया और वह अंगद से बोला, हे वानरवीर! जब तक रामचन्द्रजी यहाँ आकर मुझे धन्य नहीं करेंगे तब तक मैं घोड़े को कदापि नहीं छोड़ूंगा ॥ २१ ॥

युद्ध निश्चित है यह जानकर सुरथ हर्षित होकर युद्ध के लिये गया। चम्पकमोहकादि राजा के दस पुत्र भी चले गये। तथा राजाज्ञा से सभी योद्धा

पञ्चचा०—

चकार मूर्च्छितं तदैव पुष्कलं तु चम्पकः
ततो ववर्ष चम्पके समीरजो दृढाः शिलाः।
परं बभञ्ज चम्पकः शिला अमूः शरैः शितैः
स्मरन्रघूत्तमं हृदा बलेन तेन नान्यथा ॥ २३ ॥

पृथ्वी०—

बभूव कुपितस्तदा पवनजो जगामाम्बरम्
निनाय सुरथात्मजं दिवि ततो जवाद्वीर्यवान्।
तथाऽक्षिपदमुं क्षितौ सुरथजं गृहीत्वा पदे
तदेति युधि मूर्च्छितो हनुमता कृतश्चम्पकः ॥ २४ ॥

शिख०—

कृतः पुत्रो मूर्च्छान्वित इति विजानन्हनुमता
भविष्यत्येवान्ते ध्रुवमिह शुभं रामकृपया।
धिया मत्वा चैवं पवनतनयं प्रेक्ष्य सुरथः
अभूद् हृष्टो योद्धुं युधि हनुमता साकमगमत् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे हनुमता हयगात्रस्तम्भ
निवारणं सुरथस्य नगरे युद्धारम्भश्चेति षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥

---

युद्ध के लिये चले गये। थोड़ी ही देर में शूरों को आनन्द देनेवाला तुमुल युद्ध शुरू हुआ ॥ २२ ॥

इसमें चम्पक ने पुष्कल को मूर्छित कर दिया। तब हनुमानजी ने चम्पक पर भारी शिलाओं की वर्षा की परन्तु चम्पक ने हृदय में रामचन्द्रजी का स्मरण करके उसी बल से ही उन भारी शिलाओं को अपने पैने बाणों से तोड़-फोड़ डाला ॥ २३ ॥

तब हनुमानजी भी क्रुद्ध हो गये और आकाश में गये। वे अपने साथ सुरथ पुत्र चम्पक को भी ले गये और आकाश में से ही चम्पक के पैर पकड़ कर बड़े जोर से उसे पृथ्वी पर पटक दिया और इस प्रकार युद्ध में हनुमानजी द्वारा चम्पक मूर्च्छित हुआ ॥ २४ ॥

हनुमानजीने पुत्रों को मूर्च्छित किया यह जानकर, रामचन्द्रजी की इच्छा से अन्त में सब मंगल ही होगा ऐसा बुद्धि से निश्चय कर, हनुमानजी को देखकर हर्षित होकर सुरथ उन्हीं के साथ लड़ने लगा ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनु मानचरित्रवाटिका में रामाश्वमेध कुञ्ज के अन्तर्गत घोड़े का गात्रस्तम्भ निवारण तथा सुरथ के नगरमें युद्धारम्भ कहकर छठां सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

# अथ सप्तमः सर्गः

शार्दू०—

जज्ञावेव कृपाकरः पवनजो राजाऽस्ति भक्तोत्तमः
ऐच्छच्चापि रघूत्तमस्य चरणौ प्राप्नोतु राजा हृदि ।
राज्ञा वै निजधर्मपालनमसौ किन्तूद्यतः कारयन्
नेच्छन्युद्धरतो बभूव हनुमान् स्नेहस्तु हार्दो भृशम् ॥ १ ॥

मालिनी०—

युधि पवनजमेवं सुस्थिरं प्रेक्ष्य युद्धं
तमिति सुरथ ऊचे रामसेवारतोऽसि ।
वयमपि रघुनाथस्यैव पादाब्जदासाः
परमहमधुना त्वां वीर नेष्ये निबध्य ॥ २ ॥

द्रुतवि०—

परमधार्मिकवृत्तिपरायणः । रघुपतौ स बभूव रतो यतः ।
रणगतोऽप्यभवत्कुपितो न तम् । पवनजो निजगाद सुकोमलम् ॥ ३ ॥

भुजङ्ग०—

वयं रामदासाश्च यूयं तथैव । ग्रहीतासि चेन्मां हि कामं गृहाण ।
प्रभुर्मोचयिष्यत्ववश्यं बलान्माम् । स्मृतो दुःखमुक्त्यै प्रभुर्वेदविज्ञैः ॥ ४ ॥

---

हनुमानजी तो जानते ही थे कि राजा एक उत्तम भक्त है और रामचन्द्रजी के चरणों को प्राप्त करे यह भी वे चाहते थे। लेकिन राजा द्वारा स्वधर्म पालन कराने के लिये ही युद्ध में रत हुए। उनके हृदय में राजा के प्रति अत्यन्त स्नेह था ॥ १ ॥

हनुमानजी को इस प्रकार युद्ध के लिये सुस्थिर खड़े देखकर राजा सुरथ उनसे बोला 'हे वीर ! आप रामचन्द्रजी की सेवा में लगे रहते हैं। हम भी रघुनाथजी के चरणकमलों के दास हैं। लेकिन आज मैं आपको बाँधकर ले जाऊँगा ॥ २ ॥

राजा सुरथ रण में स्थित था तो भी हनुमानजी उस पर क्रुद्ध नहीं हुए क्योंकि परम धार्मिक आचरण वाला वह राजा रामचन्द्रजी का दास था। हनुमानजी उससे कोमल ही वचन बोले ॥ ३ ॥

वसन्त०—

उक्त्वेति तौ न कुपितौ युधि सम्प्रवृत्तौ
वातात्मजश्च सुरथश्च तदा हसन्तौ ।
विव्याध वायुतनयं सुरथः शरैः स्वैः
पश्चाद् बभञ्ज हनुमान्नृपकार्मुकं तद् ॥ ५ ॥

उपजा०—

जग्राह राजा धनुरन्यदेव । बभञ्ज तच्चापि स आञ्जनेयः ।
जग्राह यद्यत्सुरथः स चापम् । बभञ्ज तत्तद्धनुमान्समर्थः ॥ ६ ॥

उपजा०—

बभञ्ज चैवं धनुषामशीतिम् । राज्ञो हनूमाँस्तरसा स्मितास्यः ।
एकोनपञ्चाशदमुष्य नष्टम् । तदा कृतं मारुतिना रथानाम् ॥ ७ ॥

उपेन्द्र०—

व्यमुञ्चदस्त्रं चतुराननस्य । बली हनूमानगिलच्चदोऽपि ।
उपाय आसीन्न तदा द्वितीयः । मुमोच रामास्त्रमतो महीपः ॥ ८ ॥

---

'हम भी श्रीरामचन्द्रजी के दास हैं आप भी उन्हीं के दास हैं। आप मुझे बाँधना चाहते हैं, भले ही बाँध लें। प्रभु मुझे अवश्य ही बलपूर्वक छुड़ा देंगे क्योंकि वेदज्ञ लोग कहते हैं कि प्रभु के स्मरण से दुःख से छुटकारा हो जाता है ॥ ४ ॥

इस प्रकार बोल कर हनुमानजी और सुरथ हँसते हुए युद्ध में प्रवृत्त हुए। उनके मन में क्रोध नहीं था। प्रथम सुरथ ने अपने बाणों से हनुमानजी को बींध दिया। तब हनुमानजी ने राजा का वह धनुष तोड़ दिया ॥ ५ ॥

राजा ने दूसरा धनुष लिया लेकिन हनुमानजी ने उसे भी तोड़ दिया। इसी प्रकार राजा जिस-जिस धनुष को उठाता था समर्थ हनुमानजी उसी को तोड़ डालते थे ॥ ६ ॥

इसी क्रम से हँसते हुए हनुमानजी ने सुरथ के अस्सी धनुष तोड़ दिये और उनचास रथ नष्ट-भ्रष्ट कर डाले ॥ ७ ॥

तब राजा ने ब्रह्मास्त्र का प्रयोग किया परन्तु बलवान् हनुमानजी उसे निगल गये। अब अन्य कोई उपाय नहीं था। अतः सुरथ ने रामास्त्र का प्रयोग किया ॥ ८ ॥

उपजा०—

स्वस्वामिनोऽस्त्रं हनुमाँस्तु मन्तुम् । स्वयं निबद्धश्च जगाद भूपम् ।
बद्धोऽस्मि मत्स्वामिन एव राजन् । अस्त्रेण मन्ये नितरां दृढे ॥९॥

शिख०—

निबद्धं तं दृष्ट्वा पवनतनयं सर्वसुभटाः
निमग्ना आश्चर्ये कथमयमभून्निर्जित इति ।
गता योद्धुं राज्ञा सह परमभूवन्सुविजिताः
निबद्धास्ते राज्ञाऽथ च विनिहता सुष्ठु तरसा ॥ १० ॥

भुजङ्ग०—

रथे स्थापयित्वा निबद्धान्समस्तान् । पुरं प्रागमद्धन्त तस्थौ सभायाम् ।
हनूमन्तमूचेऽसि पादाब्जभृङ्गः । खरारेस्तदावाहनं द्राक्कुरुष्व ॥११॥

द्रुतवि०—

पवनजस्तु ददर्श भटान्स्वकान् । सुरथपाशनिबद्धतनूनतः ।
रघुपतिं स नुवाव तदा भृशम् । सपदि मोचयितुं दृढबन्धनात् ॥१२॥

शार्दू०—

पूर्णस्त्वं पुरुषोत्तमश्च परमः पापापहारी पुनः
पूर्णं प्रापयिता पुराणपुरुषः प्राणाधिपः पावनः ।

---

अपने स्वामी के अस्त्र को मान देते हुए हनुमानजी स्वयं ही उसमें बँध गये और राजा से बोले हे राजन् ! मैं अपने स्वामी के अस्त्र से बँध गया हूँ । मैं इसे बहुत मानता हूँ ॥ ९ ॥

हनुमानजी को बँधे हुए देखकर अन्य सभी योद्धा 'ये कैसे विजित हो गये ?' ऐसे कहते हुए आश्चर्य में पड़ गये । वे राजा के साथ लड़ने गये परन्तु वे सबके-सब सुरथ द्वारा या तो मारे गये या बाँध दिये गये ॥ १० ॥

उन बँधे हुए समस्त वीरों को रथ में रखकर राजा सुरथ अपने पुर में गया और अपनी सभा में स्थित होकर हनुमानजी से बोला, 'आप तो रामचन्द्रजी के पदपंकज भ्रमर हैं । अब आप शीघ्र हो रामचन्द्रजी का आवाहन कीजिये' ॥११॥

हनुमानजीने देखा कि अपने पक्ष के सभी योद्धा सुरथ के पाश में बँधे हुए हैं अतः उनको शीघ्र ही दृढ़ बन्धन से छुड़ाने के लिये उन्होंने रामचन्द्रजी की खूब स्तुति की ॥ १२ ॥

पूतात्मापि च पार्वतीपतिपतिः प्रेम्णा प्रसीदन् प्रभो
पाहीमं हनुमन्तमेहि पतितं हस्ते रिपोर्मत्पते ॥ १३ ॥

शार्दू०—
जिह्मे मीह हृदा हसिष्यति जनः शत्रुश्च हर्षिष्यति
जिह्वा व्याहरति ह्यहर्निशमहो तस्यापि हे त्वां हरे।
हा हा! हास्यति हन्त नो स हि हरे मां त्वां विनावेह्यतः
पाहीमं हनुमन्तमेहि पतितं हस्ते रिपोर्मत्पते ॥ १४ ॥

शार्दू०—
मुक्तात्मा मम मानभाक् च परमः स्वामी मनोज्ञो महान्
मायेशः कमलेक्षणोऽमृतमयो मायामनुष्यो मखः।
त्वं भीमोऽमितविक्रमश्च समरे मान्यो महद्भिः सदा
पाहीमं हनुमन्तमेहि पतितं हस्ते रिपोर्मत्पते ॥ १५ ॥

शार्दू०—
त्वं तत्त्वं तु पितामहश्च जगतो माता च धाता तथा
त्वं तापत्रयतापितेषु तनुषे शान्तिं च भक्तिं गतिम्।

---

हनुमामजी बोले—'हे प्रभो! आप स्वयं पूर्ण हैं, पुरुषोत्तम हैं, पाप का अपहरण करनेवालों में श्रेष्ठ हैं। अल्पज्ञ जीवको पूर्ण से मिलानेवाले हैं, पुरातन पुरुष हैं, प्राणों के अधिपति हैं, पतित पावन हैं, पवित्रात्मा हैं, शिवजी के स्वामी हैं, प्रेम से प्रसन्न होनेवाले हैं, हे मेरे स्वामिन्! आप आइये और शत्रु के हाथ मे पड़े हुए इस हनुमान को रक्षा कीजिये ॥ १३॥

शत्रु हर्षित होंगे और समाज हँसेगा यह सोचकर मैं मनही मन बड़ा शरमिंदा हो रहा हूँ। लेकिन शत्रु भी आपको ही दिन-रात रटता रहता है। हाय! हाय! वह तो आपके बिना मुझे कभी नहीं छोड़ेगा यह समझ लीजिये और इसी लिये हे मेरे स्वामिन्! आइये और शत्रु के हाथ में पड़े हुए इस हनुमान को रक्षा कोजिये ॥ १४ ॥

आप मुक्त पुरुष हैं, मेरे सम्मान के अधिकारी हैं, मेरे परम स्वामी हैं, सबके मनको जाननेवाले हैं, महान् हैं, मायापति हैं, कमलाक्ष हैं, अमृतमय हैं, यज्ञस्वरूप हैं, आप माया से मनुष्य हुए हैं, आप युद्ध में बड़े भयंकर होते है तथा अमित पराक्रम वाले हैं, बड़े बड़ों के सदा मान्य हैं, अत हे मेरे स्वामिन्, आप आइये और शत्रु के हाथ में पड़े इस हनुमानकी रक्षा कोजिये ॥ १५ ॥

भक्तस्ते परमत्र सीदति तथा त्वत्तस्त्वरां याचते
पाहीमं हनुमन्तमेहि पतितं हस्ते रिपोर्मत्पते ॥ १६ ॥

उपजा०—

ज्ञात्वा समस्तं सुरथस्य वृत्तम् । रामस्ततः पुष्पकमारुरोह ।
मृदङ्गशङ्खस्वरनादितं यत् । सुमङ्गलं पुष्पसुशोभिताङ्गम् ॥ १७ ॥

वसन्त०—

प्रस्थानतो रघुपतेरभवद्विवृद्धः
मोदः स्वतो मनसि रामपदाश्रितानाम् ।
तत्कम्बुकण्ठजसुखं हनुमाञ्जगाद
सन्दर्शयँस्तु सुरथञ्च रिपुघ्नमेवम् ॥ १८ ॥

इन्द्र०—

संश्रूयतां भो मुरजस्य नादः । संश्रूयतां वा दरसिद्धनादः ।
यो ज्ञायते वामुरसि प्रमोदः । स ज्ञायतां भो दरकण्ठमोदः ॥ १९ ॥

---

आपही परम तत्त्व हैं, जगत् के पितामह माता तथा पालन करनेवाले हैं। आप तीनों तापों से सन्तप्त हुए जीवों में अपनी भक्ति, शान्ति तथा सुमति का विस्तार करते हैं। लेकिन आपका ही यह भक्त यहाँ बहुत दुःख पा रहा है और आप से शीघ्रता की याचना कर रहा है। अतः हे मेरे स्वामिन्, आप आइये और शत्रु के हाथ में पड़े इस हनुमान की रक्षा कीजिये ॥ १६॥

सुरथ का सम्पूर्ण वृत्त जानकर इधर रामचन्द्रजी पुष्पक विमान पर चढ़े (और चल दिये)। उस पुष्पक विमान के चलते समय उसमें से शंख और मृदंग के मधुर स्वर निस्सृत होते थे। वह मंगलमय विमान चारों तरफ से फूलों से सुशोभित था ॥ १७ ॥

रामचन्द्रजी के प्रस्थान से उन सभी रामचरणानुरागियों के हृदयों में स्वतः ही आनन्द की वृद्धि होने लगी थी। शंख के समान गलावाले रामचन्द्रजी से सम्बन्धित उसी आनन्द की तरफ संकेत करते हुए हनुमानजी सुरथ से तथा शत्रुघ्न जी से बोले ॥ १८ ॥

आप दोनों महानुभाव यह मृदंग का शब्द सुनिये। अथवा यह शंख की दिव्य आवाज सुनिये। और आप दोनों को अपने हृदय में जो आनन्द मालूम पड़ रहा है वह शंख के समान गलावाले रामचन्द्रजी से ही सम्बन्धित हैं ऐसा आप जानिये (मुखबन्धः) ॥ १९ ॥

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सं | श्रू | य | तां | भो | मु | र | ज | स्य | ना | दः |
| सं | श्रू | य | तां | वा | द | र | सि | द्ध | ना | दः |
| यो | ज्ञा | य | ते | वा | मु | र | सि | प्र | मो | दः |
| स | ज्ञा | य | तां | भो | द | र | क | ण्ट | मो | दः |

मुरजबन्धः।

रामाश्वमेधकुञ्जे सप्तमे सर्गे एकोनायेंशः श्लोकः।

पृथ्वी०—

पुनः पवनजो जगाद सुरथं प्रसन्नो भृशम्
प्रभुस्तु सुरथागतो न च भवन्विलम्बी क्षणम् ।
भयं न इति राघवेण झटिति स्वयं नाशितम्
करिष्यति मनोरथं सुफलं तथा तेऽप्यसौ ॥ २० ॥

द्रुतवि०—

विकिरदेव परां मुदितां क्षितौ । अवततार ततो न चिराददः ।
रघुपतेः सुखदं किल पुष्पकम् । सुरथ ऐद्विनतश्च कृताञ्जलिः ॥२१॥

वसन्त०—

धावन्पपात् जवतः सुरथः खरारेः
प्रक्षाल्य नेत्रसलिलैश्चरणौ जगाद ।
कार्यं त्वदीयमवरुद्धमभून्मयैवम्
देवापराधिनि जने करुणां कुरुष्व ॥ २२ ॥

उपेन्द्र० —

तमुत्थाय हृष्टोऽवदद्रामचन्द्रः । कृतं सुष्ठु युक्तं स्वधर्मे स्थितोऽसि ।
भृशं मे प्रियोऽस्यस्मि सुष्ठु प्रसन्नः । हनूमानभूत्तच्च दृष्ट्वाऽतिहृष्टः ॥२३॥

---

फिर हनुमानजी अत्यन्त प्रसन्न होकर सुरथ से बोले, 'हे राजन् ! देखिये क्षणभर भी बिलम्ब न करते हुए ये हमारे प्रभु आ गये। हमारा भय तो स्वयं उन्होंने ही नष्ट कर दिया और आप की भी अभिलाषा वे भलीभाँति पूरी करेंगे ॥ २० ॥

पृथ्वीपर परम आनन्द को बिखेरते हुए वह रामचन्द्रजी का सुखद पुष्पक विमान शीघ्रही उतर गया तब सुरथ हाथ जोड़कर बड़े विनीत भाव से वहाँ गया ॥ २१ ॥

वेग से दौड़ते हुए राजा सुरथ रामचन्द्रजी के चरणों पर गिर गया और नेत्रों के अश्रुओं से उनके चरण धोते हुए वह बोला 'हे प्रभो आपका कार्य मैंने इस प्रकार अवरुद्ध किया है। हे देव ! अपराधी जनपर दया कीजिये ॥ २२ ॥

सुरथ को उठाकर रामचन्द्रजी बोले 'तुमने तो ठीक ही किया है। तुम अपने धर्म पर स्थित हो। तुम मेरे अत्यन्त प्रिय हो। मैं तुम्हारे ऊपर प्रसन्न हूँ' ॥ २३ ॥

शार्दू०—

धन्योऽभूत्सुरथस्तथा भटसमूहो बन्धमुक्तोऽभवत्
प्राभूवन्सुसमुत्थिताश्च सुभटाः शस्त्रैर्मृताः सर्वशः।
अन्येषामपि चाभवन्सुसफलाः सम्प्रेक्ष्य रामं दृशः
पश्चाच्छीघ्रतया तदैव रघुनाथः पुष्पकेणैत्पुरम् ॥ २४ ॥

उपजा०—

ततः पुनः सत्कुरुते स्म सेनाम्। प्रीत्या महत्या सुरथः समस्ताम्।
अश्वोऽप्यगच्छच्छनकैस्ततश्च । तमन्वगच्छत्पृतना समस्ता ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां अश्वमेधकुञ्जे सुरथप्रसङ्गो नाम
सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥



---

राजा सुरथ धन्य हो गया। सम्पूर्ण योद्धा बन्धमुक्त हो गये। जो युद्ध में शस्त्रों द्वारा मारे गये थे वे चारों तरफ से उठ बैठे। रामचन्द्रजी को देखकर अन्य लोगों की भी दृष्टियाँ सफल हो गईं। रामचन्द्रजी भी शीघ्रता से पुष्पक विमान से अयोध्या गये ॥ २४ ॥

तत्पश्चात् राजा सुरथ ने सारी सेना का सत्कार किया। घोड़ा भी धीरे-धीरे चल पड़ा। और सभी सेना उसके पीछे गई ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में रामाश्वमेधकुंज के अन्तर्गत सुरथ का
प्रसंग कहकर सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ७ ॥



# अथाष्टमः सर्गः

वसन्त०—

अश्वस्तु कुण्डलपुरादथ सम्प्रतस्थे
पश्चात्स रामनगरीमभियातुमासीत् ।
गत्योद्यतस्त्वरितया सुभटा अवायन्
मार्गे न वै रणमतः परमस्ति भव्यम् ॥ १ ॥

स्वागता०—

आश्रमैश्च विविधैः खलु पूताम् । लङ्घयञ्छुभधरां स्पृहणीयाम् ।
प्राप्नुवन्मुनिवरैरथ सुष्ठु । आदरं स हय ऐत्सह तैश्च ॥ २ ॥

उपजा०—

वाल्मीकिना क्लृप्तशुभाश्रमोऽभूत् । तत्रैव रम्यः शुचिसाधकाढ्यः ।
तस्मिन्गतोऽश्वस्तु हृतस्तदैव । अभूद्विचित्रा घटनाश्रमेऽपि ॥ ३ ॥

भुजङ्ग०—

जहौ जानकीं रामचन्द्रो जनोक्त्या । मुनीनीक्षितुं योत्सुकाऽभूत्स्वचित्ते ।
ततस्तन्निमेषेणैव रामाज्ञया वै । निनायाश्रमं तं शुभं लक्ष्मणस्ताम् ॥४॥

---

कुण्डलपुर से घोड़ा चल पड़ा और वह अयोध्या की तरफ अति वेग से जाने लगा। तब योद्धाओं ने समझा कि अब इसके उपरान्त रास्ते में कहीं युद्ध नहीं होगा ॥ १ ॥

विविध आश्रमों द्वारा पवित्र उस स्पृहणीय तथा शुभ भूमि को लांघता हुआ तथा मुनियों से भली भाँति सत्कार पाता हुआ वह अश्व सेना के साथ ( अयोध्या की तरफ ) जा रहा था ॥ २ ॥

महर्षि वाल्मीकि द्वारा बना शुभ आश्रम भी वहीं पर था जो पवित्रात्मा साधकों की उपस्थिति से श्रेष्ठ बना हुआ था। उसमें अश्व गया और पकड़ा गया। इस प्रकार आश्रम में भी यह एक विचित्र घटना घटी ॥ ३ ॥

लोकनिन्दा के कारण रामचन्द्रजी ने सीताजी को त्याग दिया था। मुनियों के दर्शन करने के लिये सीताजी के मन में बड़ी उत्कण्ठा थी इसलिये उसी बहाने से रामचन्द्रजी की आज्ञा से लक्ष्मणजी उन्हें उस शुभ आश्रम पर ले गये थे ॥ ४ ॥

शार्दू०—

आसीद् गर्भवती तदा जनकजा कालेन साऽजीजनत्
पुत्रौ द्वौ परमौ शुभौ कुशलवौ यौ रामवत्सुन्दरौ।
संस्काराश्च तयोः प्रसन्नमनसा वाल्मीकिना कारिताः
शस्त्रास्त्राण्यपि सन्ददौ मुनिवरस्ताभ्यां यतः क्षत्रियौ ॥ ५ ॥

उपजा०—

शस्त्रास्त्रसञ्चालन सिद्धहस्तौ। आस्तां गताचाश्रमहोमकार्ये।
लातुं प्रभाते समिधो यदा तौ। अपश्यतामश्वमसुं विचित्रम् ॥ ६ ॥

शार्दू०—

भाले तस्य बभूव पट्टलिखितं शस्त्रास्त्रविद्यो भुवि
गृह्णात्वश्वमिमं न चेत्स मनुतां रामस्य सम्पूज्यताम्।
तद् दृष्ट्वा रघुनाथपुत्रयुगलं जग्राह तं वाजिनम्
जानन्तौ न सुतौ स्वयं रघुपतेरावां स्व एवं तदा ॥ ७ ॥

उपजा०—

तदैव याताः हयरक्षकास्ते। अन्वीक्षितुं वाजिनमग्रगा ये।
निरीक्ष्य बालौ नवनीरदाभौ। पप्रच्छुरश्वोऽत्रहृतोऽस्ति केन ॥ ८ ॥

---

उस समय सीताजी गर्भवती थीं। कुछ काल पश्चात् उन्होंने कुश और लव नामक दो पुत्रों को जन्म दिया वे दोनों रामचन्द्रजी के समान ही सुन्दर थे। उन दोनों के संस्कार वाल्मीकिजी ने ही प्रसन्न मन से कराये। वे क्षत्रिय थे। अतः वाल्मीकिजी ने उन्हें शस्त्र और अस्त्र दे दिये ॥ ५ ॥

अस्त्रों और शस्त्रों के संचालन में वे दोनों अत्यन्त निपुण थे। जब वे आश्रम के होमकार्य के लिये समिधा लाने के लिये गये थे तब उन्होंने उस विचित्र घोड़े को देखा ॥ ६ ॥

उस घोड़े के मस्तक पर लगाये पट्ट में लिखा था कि 'पृथ्वी पर जो भी शास्त्रास्त्र का जानकार हो वह इस अश्व को पकड़े नहीं तो वह रामचन्द्रजी की पूज्यता स्वीकार करे।' उसे देखकर उन रघुनाथजी के दोनों पुत्रों ने उस घोड़े को पकड़ा। वे नहीं जानते थे कि हम दोनों रघुनाथजी के ही पुत्र हैं ॥ ७ ॥

उसी समय घोड़े के रक्षक जो सेना के आगे-आगे चलते थे घोड़े को ढूँढ़ने के लिये आये। उन्होंने नवीन मेघ के समान कान्ति वाले उन दोनों को देखा और पूछा 'इस आश्रम में घोड़े का अपहरण किसने किया ? ॥ ८ ॥

शिख०—

मयैवाश्वो बद्धः स्म वदति कुशस्तत्र वचनम्
न कांक्षे युष्माकं हयमिह परं तस्य शिरसि ।
निबद्धो यः पट्टः सपदि प्रभवेच्चेन्निरसितः
तदैवाश्वं कामं नयत सुभटा नान्यकरणैः ॥ ९ ॥

उपजा०—

न शुश्रुवुस्ते वचनं हयमुष्य । मत्वैव बालं नितरां तमैच्छन् ।
नेतुं हयं चिच्छिदतुः परन्तु । तेषां भुजाँस्तौ रघुनाथपुत्रौ ॥ १० ॥

शार्दू०—

युद्धं कार्यमभूत्ततो भटसमूहाः प्राभवन्नुद्यताः
धर्मं पालयितुं मनःसु सहसा मत्वा रणं निश्चितम् ।
सौन्दर्यं सुतयोर्निरीक्ष्य सकला बाल्यं पुनः कोमलम्
चित्ते स्वे व्यमृशन् हसिष्यति जनो नैवोचितः सङ्गरः ॥ ११ ॥

उपेन्द्र०—

तयोर्मोहकं रूपमेवं निरीक्ष्य । भृशं सामदानादिभि र्भेदनैश्च ।
उपायैरनेकैरमी प्रायतन्त । तदा प्राप्तुमश्वं परं नाशकन्ते ॥ १२ ॥

---

तब कुश बोला हे योद्धाओं! आपका घोड़ा मैंने ही बाँध दिया है। मैं आपका अश्व नहीं चाहता हूँ लेकिन उसके सिर में बांधा हुआ पट्ट शीघ्र ही हटा दिया जाय तो आप उसे ले जा सकते हैं। अन्य किसी भी उपाय से नहीं ॥ ९ ॥

उन योद्धाओं ने कुश की बात नहीं सुनी। उसे निरा बालक समझकर उन्होंने घोड़े को ले जाना चाहा परन्तु रघुनाथजी के पुत्रों ने उनके हाथ काट डाले ॥ १० ॥

अब तो युद्ध करना ही था। सभी योद्धा अपने मन में युद्ध निश्चित मानकर धर्म पालन करने के लिये युद्ध के लिए उद्यत हो गये। लेकिन उनका सौन्दर्य देखकर तथा कोमल बाल्य देखकर वे विचार करने लगे कि यह युद्ध उचित नहीं है सब लोग हमें हँसेंगे ॥ ११ ॥

उनका मोहक रूप देखकर साम दानादि अनेक उपायों से उन्होंने घोड़ा प्राप्त करने के लिये प्रयत्न किया। लेकिन वे घोड़ा नहीं प्राप्त कर सके ॥ १२ ॥

उपजा०—

जज्ञौ हनूमान्सकलं परन्तु । ऊचे न किञ्चित्स बभूव तूष्णीम् ।
सर्वे सदा यद्यपि मेनिरे ते । अमुष्य मन्त्रान्न स किन्त्ववोचत् ॥ १३ ॥

स्रग्धरा०—

आसीद्भाव्या सुकीर्तिर्युधि लवकुशयोः पुत्रयो राघवस्य
तद्वद्भावी विनष्टो निखिलभटसमूहस्य योद्धृत्वमानः ।
आसीत्स्वीकार्यमत्रापि पवनतनयेनामुयोर्बन्धनञ्च
तस्मात्कार्यं तदा किं न स इति विषये प्रावदत्स्वं सुमन्त्रम् ॥ १४ ॥

स्वागता०—

हन्त युद्धनिरता अभवन्ते । वायुजोऽपि युयुधे सह तैश्च ।
कालजित्प्रथममैन्मृतसंज्ञाम् । भीषणाल्लवशराद्रणभूमौ ॥ १५ ॥

उपेन्द्र०—

अगच्छन्ततः पुष्कलश्चाञ्जनेयः । तथा रामबन्धुश्च योद्धुं जवेन ।
लवेनैव साकं तदा पुष्कलोऽग्रे । चकाराद्भुतं युद्धमन्ते पपात ॥ १६ ॥

स्वागता०—

पुष्कलोऽतुलरथी निपपात । प्रेक्ष्यतद्रघुपतेर्लघुबन्धुः ।
प्राभवत्सुविकलश्च परन्तु । वेगतोऽनिलज ऐद्दिवि योद्धुम् ॥ १७ ॥

---

यद्यपि हनुमानजी सब कुछ जानते थे । तथा उनकी सलाह भी सभी हमेशा मानते थे लेकिन तो भी उस समय हनुमानजी कुछ भी नहीं बोले ॥ १३ ॥

रामचन्द्रजी के दोनों पुत्र कुश और लव का सुयश फैलना था, तथा सभी योद्धाओं का योद्धापन का घमंड नष्ट होना था, हनुमानजी को भी वहाँ उनका बन्धन स्वीकार करना था । इसलिये क्या करना चाहिये अथवा क्या नहीं इस विषय में उन्होंने कुछ भी अपनी सलाह नहीं दी ॥ १४ ॥

खैर ! वे युद्ध करने लगे । हनुमानजी भी उन लोगों के साथ ही युद्ध करने लगे । सर्वप्रथम लव के तीक्ष्ण बाण से सेनापति कालजित् मारा गया ॥ १५ ॥

तब लव के साथ युद्ध करने के लिये पुष्कल हनुमानजी तथा शत्रुघ्नजी बड़ी शीघ्रता से गये । सर्व प्रथम पुष्कल ने युद्ध किया वह अद्भुत युद्ध करके अन्त में गिर पड़ा ॥ १६ ॥

अनुपम रथी पुष्कल गिर गया यह देखकर शत्रुघ्नजी व्याकुल हो गये । तब हनुमानजी लव के साथ लड़ने के लिये वेग से आकाश में गये ॥ १७ ॥

उपजा०—
ववर्ष चाभ्याहतवृक्षवर्षाम् । वातात्मजो वज्रवपुर्जवेन ।
वव्रश्च सर्वां लव एवमेव । लवाद्विवेकीव सुविघ्नबाधाः ॥ १८ ॥

उपेन्द्र०—
ततः पुच्छरज्वा हनूमाँस्तु बध्वा । लवं चान्तरिक्षं जगामोग्रवेगः ।
ततो वज्रमुष्ट्या लवस्तस्य पुच्छे । जवात्प्राहरन्मातरं स्वां प्रणम्य ॥१९॥

स्वागता०—
हन्त मन्तुरुत तस्य जनन्याः । पुच्छबन्धनमभूद्बलहीनम् ।
प्राभवज्झटिति बन्धनमुक्तः । सज्जना जनकजासुत एवम् ॥ २० ॥

उपजा०—
स बन्धमुक्तः कुपितो बभूव । विव्याध बाणैरमितैः कपीन्द्रम् ।
नेच्छन् रणं वायुसुतो वृथैव । अचेतनोऽभूच्च पपात भूमौ ॥ २१ ॥

द्रुतवि०—
मम सदैव हि दास्यकृतः कृते । विहननं रघुनाथसुतस्य वै ।
समुचितं न कदापि समीक्ष्य सः । युधि पपात वृथैव सुमूर्च्छितः ॥२२॥

---

वज्रवपु वायुपुत्र ने आकाश से बड़े वेग के साथ वृक्षों की अनवरत वर्षा की लेकिन उस वर्षा को लव ने ऐसे काट दिया जैसे विवेकी पुरुष विघ्न बाधाओं को शीघ्र ही काट देता है ॥ १८ ॥

तब अपनी पुच्छ रूप रस्सी से लव को बांधकर प्रचण्ड वेग वाले हनुमानजी आकाश में उड़ गये। लव ने भी सीताजी को प्रणाम करके अपनी वज्रमुष्टि से उनके पुच्छ पर प्रहार किया ॥ १९ ॥

अस्तु सज्जनों! लव की माता को मान देने वाले हनुमानजी का पुच्छ बन्धन ढीला पड़ गया। और इस प्रकार लव शीघ्र ही बन्धन से मुक्त हुआ ॥२०॥

बन्धन से मुक्त हुआ लव अत्यन्त कुपित हुआ और उसने हनुमानजी को असंख्य बाणों से बींध दिया। युद्ध न चाहने वाले हनुमानजी झूठे ही अचेतन होकर पृथ्वी पर गिर गये ॥ २१ ॥

सदा रघुनाथजी का दास्य करने वाले मेरे लिये रघुनाथजी के पुत्र को मारना कदापि उचित नहीं है ऐसा विचार कर वे युद्ध में वृथा ही मूर्च्छित होकर गिर गये ॥ २२ ॥

शालिनी०—

सीतापुत्रः प्राहरद् वायुपुत्रे । नत्वा सीतां वर्धयन्तन्महत्ताम् ।
प्राभूत्सम्यङ् मूर्च्छितो वायुपुत्रः । सङ्कल्पात्स्वान्नान्यहेतो विंशेषात् ।२३।

शालिनी०—

शत्रुघ्नोऽभूत्कोपयुक्तस्ततश्च । युद्धं चक्रे रामपुत्रेण साकम् ।
जेयो नासीद्रामपुत्रस्त्वकस्मात् । शत्रुघ्नेषुस्तस्य वक्षो बिभेद ।। २४ ।।

उपजा०—

पश्यन्नभूत्तद्धनुमान्समस्तम् । स्थितोऽभवन्मूर्च्छितवद्रणे यः ।
लीलापटुत्वान्न तु कोऽपि जज्ञौ । तं मेनिरे मूर्च्छितमेव सर्वे ।। २५ ।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे लवपराक्रमो
नामाष्टमः सर्गः ।। ८ ।।



---

वह सीताजी का पुत्र सीताजी को नमस्कार करके ही हनुमानजी को बाण मारता था। अतः सीताजी की महत्ता बढ़ाते हुए हनुमानजी अपने ही संकल्प से मूर्च्छित हुए थे अन्य किसी हेतु से नहीं ।। २३ ।।

तब शत्रुघ्नजी कुपित हुए और उन्होंने रामचन्द्रजी के पुत्र के साथ युद्ध किया। रामचन्द्रजी का पुत्र लव अजेय था लेकिन अकस्मात् शत्रुघ्न के एक बाण ने लव की छाती का भेदन किया ।। २४ ।।

हनुमानजी युद्ध में मूर्च्छित के समान गिरे थे तो भी वे सब देख रहे थे। लेकिन उनकी लीलपटुता के कारण उन्हें कोई नहीं जानता था। सब उन्हें मूर्च्छित ही समझते थे ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका के अन्तर्गत रामाश्वमेधकुञ्ज के अन्तर्गत
लव पराक्रम वर्णन करके आठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। ८ ।।



# अथ नवमः सर्गः

उपजा०—

मूर्च्छान्विते रामसुते भटास्ते । भृशं जहृषुः स यतो जितोऽभूत् ।
संस्थाप्य शीघ्रं स्वरथे रिपुं तम् । इयेष नेतुं शिविरं रिपुघ्नः ॥ १ ॥

उपजा०—

कुशस्तदाऽभूद्युधि सन्निमग्नः । अन्यैर्भटैः साकमसाववैत्तद् ।
लवं रिपुर्वै नयते निबध्य । उग्रायुधस्तत्र जगाम शीघ्रम् ॥ २ ॥

शालिनी०—

युद्धं नाल्पं तेन साकं बभूव । रामभ्रातुस्तच्च जज्ञौ लवोऽपि ।
सन्धि प्राप्य स्यन्दनात्कूर्दते स्म । बन्धं छित्त्वा प्राभवद्युद्धमग्नः ॥ ३ ॥

स्वागता०—

चक्रतुः कुशलवौ रणमुग्रम् । कोमलौ तु जवतो युयुधाते ।
पातिता बहुभटा रणभूमौ । शत्रवोऽपि नितरां प्रशशंसुः ॥ ४ ॥

---

लव के मूर्च्छित होने पर वे सब योद्धा बहुत हर्षित हुए । क्योंकि वह जीत लिया गया था । शत्रुघ्नजी उस शत्रु को अपने रथ में रखकर अपने शिविर को ले जाना चाहते थे ॥ १ ॥

तब तक कुश अन्य भटों के साथ जूझने में व्यस्त था जब उसे मालूम हुआ कि शत्रु लव को बांधकर ले जा रहे हैं तो वह तीक्ष्ण आयुध वाला कुश शीघ्र ही वहाँ पहुँच गया ॥ २ ॥

तब शत्रुघ्नजी का कुश के साथ विलक्षण युद्ध हुआ । जब लव भी यह जान लिया तो वह भी मौका देखकर बन्धन तोड़कर रथ से कूद पड़ा और फिर युद्ध में लग गया ॥ ३ ॥

कुश और लव अब और भी विलक्षण युद्ध करने लगे । वे शरीर से कोमल थे परन्तु अति वेग से युद्ध कर रहे थे । उन्होंने बहुत से योद्धा रण में मार गिराये । उनके युद्ध की शत्रु भी प्रशंसा कर रहे थे ॥ ४ ॥

उपजा०—
पुनश्च शत्रुघ्नमपातयत्सः । कुशः प्रतिज्ञाय शरैस्त्रिभिः स्वैः ।
जवेन यातः सुरथो निहन्तुम् । न्यपातयत्तं च कुशस्तदैव ॥ ५ ॥

द्रुतवि०—
पुनरयुध्यत मारुतिरुत्थितः । प्रहरति स्म सकृत्तरुणा तदा ।
स च बभूव पुनः शरताडितः । स्वयमसौ निपपात रणे परम् ॥ ६ ॥

शालिनी०—
राजा कीशानामभूत्तत्र नेता । मूर्च्छाग्रस्तेष्वन्यनेतृष्वगच्छत् ।
शत्रोरग्रे किन्तु शीघ्रं बबन्ध । सम्यक् तोयेशस्य पाशे लवस्तम् ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—
अजयतैवमसौ निखिलान्भटान् । भरत आगतवान्पुरतस्ततः ।
स युयुधे भृशमुग्रतया परम् । तमपि बन्धुवरौ युधि जघ्नतुः ॥ ८ ॥

भुजङ्ग०—
अगच्छत्पुनस्तद्रणं लक्ष्मणोऽपि । चकारोग्रयुद्धं भृशं किन्तु सोऽपि ।
महद्युद्धसत्रे हुतः सम्पपात । अगच्छत्ततो रामचन्द्रोऽपि युद्धे ॥ ९ ॥

---

फिर कुश ने तीन बाण निकालकर प्रतिज्ञा पूर्वक शत्रुघ्नजी को गिरा दिया। तब उसे मारने के लिए राजा सुरथ अतिवेग से गया लेकिन कुश ने उसे भी गिरा दिया ॥ ५ ॥

फिर हनुमानजी मूर्च्छा से उठकर कुश से लड़ने लगे। उन्होंने एक ही बार वृक्ष का प्रहार कुश पर किया कि वे बाण से आहत हुए और फिर स्वयं ही रण में गिर गये ॥ ६ ॥

इस प्रकार अन्य सब नेताओं के गिर जाने पर सुग्रीव नेता बनकर शत्रु के सामने गया। लेकिन कुश ने उसे तुरन्त ही वरुण के पास में बाँध लिया ॥ ७ ॥

इस प्रकार कुश ने समस्त भटों को जीत लिया। तब अयोध्या से भरतजी आये। वे भी खूब जोर शोर से लड़े परन्तु उन्हें भी उन दोनों भाइयों ने मार डाला ॥ ८ ॥

तत्पश्चात् फिर लक्ष्मणजी भी आ गये। उन्होंने भी अति विलक्षण युद्ध किया। लेकिन वे भी उस युद्ध रूप महासत्र में आहुति बन गये। फिर रामचन्द्रजी भी आ गये ॥ ९ ॥

उपजा०—

कृत्वोत्तरीयं स्वतनौ रथे सः। बभूव सुप्तो युयुधे न किञ्चित्।
यमावचैतां युधि मूर्च्छितं तम्। तत्सन्निधौ नैव गतावतस्तौ ॥ १०॥

इन्द्र०—

जित्वा समस्तामिति रामसेनाम्। साश्वावयातां निजमातरं तौ।
वातात्मजं कीशपतिं च हृष्टौ। पुच्छे च बध्वाऽगमतां गृहीत्वा ॥११॥

शालिनी०—

सीतामूचातेऽम्ब रामाश्वमेध। स्याश्वस्त्वावामग्रहीष्टाद्य पश्चात्।
युद्धं प्राभूत्तस्य ये योधमुख्याः। आवाभ्यां सम्पातिता युद्धभूमौ ॥१२॥

शालिनी०—

अन्ते रामोऽप्यागतस्तत्र सोऽपि। सुप्तो युद्धे मूर्च्छितो वा मृतो वा।
पश्चात्कीशौ द्वौ बलाढ्यौ निबध्य। क्रीडां कर्तुं चाश्रमं तावलाव ॥१३॥

भुजङ्ग० —

भृशं जानकी शोकमग्ना बभूव
युवाभ्यामनर्थः कृतः सा जगाद।
हयो वां पितुस्तत्र हा! सर्वसेना
युवाभ्यां हता स्तः क्व कीशौ ब्रुवाथाम् ॥ १४ ॥

---

उन्होंने युद्ध नहीं किया। वे अपने उत्तरीय वस्त्र को ओढ़कर रथ में लेट गये। दोनों भाइयों ने उन्हें मूर्च्छित जाना अतः वे उनके पास नहीं गये ॥ १० ॥

इस प्रकार समस्त रामचन्द्रजी की सेना को जीतकर वे दोनों भाई घोड़ा लेकर अपनी माता के पास गये। हनुमानजी और सुग्रीव को उन्हीं की पूँछ में बांध कर वे अपने साथ ले गये।: ११ ॥

घर जाकर वे सीताजी से बोले 'हे माताजी! आज हम दोनों ने राम नामक राजा का अश्वमेध यज्ञ का घोड़ा पकड़ा। उसके बाद युद्ध हुआ। युद्ध में हम दोनों ने उस राजा के मुख्य मुख्य योद्धा प्रायः सभी मार डाले ॥ १२ ॥

अन्त में वह राम भी आ गया और वह भी युद्ध में लेट गया। पता नहीं मरा है या मूर्च्छित है। तत्पश्चात् बल में श्रेष्ठ दो वानरों को हम खेलने के लिये आश्रम में ले आये हैं' ॥ १३ ॥

सीताजी अत्यन्त शोकमग्न हुई और बोलीं 'तुमने अनर्थ कर डाला। वह

भुजङ्ग०—

ब्रुवन्तीति सा निर्गता शीघ्रमेव । तदा स्वोटजादाञ्जनेयं ददर्श ।
सुकण्ठं तथा तौ स्वपुच्छे निबद्धौ । अकार्षीदमू बन्धमुक्तौ ततश्च ।। १५ ।।

उपजा०—

ननाम हृष्टः पवनात्मजस्ताम् । आख्यात्पुनस्तां प्रति युद्धवृत्तम् ।
श्रुत्वैव वृत्तं दुदुवे भृशं सा । सङ्कल्पमेवं मनसा चकार ।। १६ ।।

द्रुतवि०—

यदि विहाय सदा परचिन्ततम् । मम मनो रघुनाथपदाम्बुजम् ।
स्मरति तेन भवेत्खलु जीविता । रघुपतेः सकला पृतना क्षणात् ।। १७ ।।

उपजा०—

जीवन्तु सर्वे मृतका भवन्तु । छिन्नाङ्गमुयुक्ताः पुनरङ्गयुक्ताः ।
व्यपैतु मूर्च्छा युधि मूर्च्छितानाम् । भवेच्च सेना सुखभागिनी सा ।।१८।।

भुजङ्ग०—

अपृच्छत्पुनर्जानकी वायुपुत्रम् । जितः प्राभवो बालकात्त्वं कथं तद् ।
तदा वायुपुत्रो मुहुस्तां प्रणम्य । वितन्वन्स्वनिष्ठां हसन्नेवमूचे ।।१९।।

---

घोड़ा तो तुम्हारे पिता का ही था । और हाय ! उनकी सारी सेना तुमने मार डाली ? और वे दोनों बन्दर कहाँ हैं ? बताओ ।' ।। १४ ।।

और इसी तरह बोलती हुई वे कुटिया से शीघ्र ही बाहर आ गईं । पास ही उन्होंने हनुमानजी को और सुग्रीव को अपनी-अपनी पूँछ में बँधे देखा । तब सीताजी ने उन्हें बन्धन से छुड़ा दिया ।। १५ ।।

हनुमानजी ने हर्षित होकर माताजी की चरण वन्दना की और उस युद्ध का संपूर्ण वृत्त सुनाया । वह वृत्त सुनकर सीताजी बड़ी दुःखी हुईं और उन्होंने अपने मन में यह संकल्प किया ।। १६ ।।

अन्य चिन्तन छोड़कर मेरा मन यदि रघुनाथजी के चरण कमलों का ही चिन्तन करता है तो उसके प्रभाव से रघुनाथजी की सारी सेना शीघ्र ही जीवित हो जाय ।। १७ ।।

जो मरे हैं वे सब जीवित हो जायँ, जिनके अंग कट गये हैं वे फिर अंगयुक्त हो जाँय, जो मूर्च्छित हैं उनकी मूर्च्छा दूर हो जाय । इस प्रकार संपूर्ण सेना सुखी हो जाय ।। १८ ।।

उपजा०—

वयं जिता नैव कदापि मातः। आत्मैव पुत्रोऽपरदेहधारी।
तस्मात्स्त एतावपरौ प्रभू मे। नान्येन युद्धे विजिता अतः स्मः ॥२०॥

उपजा०—

रणाभिमानं परिमर्दितुं नः। लीलैव मे स्वामिन एवमस्ति।
प्रभुर्यतो दासजनेषु दोषान्। द्रष्टुं न शक्नोति सुपालकत्वात् ॥ २१ ॥

शालिनी०—

त्यक्ता साभूद्रामचन्द्रेण तस्मात्। वायोः सूनुं प्रेक्ष्य किञ्चिद्रुरोद।
तावद्वाल्मीकिर्गतस्तत्र शीघ्रम्। ऊचे युक्तं वाक्यमेवं विचार्य ॥ २२ ॥

शालिनी०—

यास्यामीतः सीतया साकमेव। यज्ञेऽयोध्यां चापि साकं यमाभ्याम्।
यायात्साश्वो वायुपुत्रस्तु शीघ्रम्। अन्यैर्वाक्यैर्यापनीयो न कालः ॥२३॥

स्वागता०—

कीशराट् पवनजश्च तदैव। वाजिना सहगतौ शिबिरं स्वम्।
प्राभवज्जनकजावचसैव। उत्थिता रघुपतेः पृतनाऽपि ॥ २४ ॥

---

तत्पश्चात् सीताजी ने हनुमानजी से पूछा, 'हनुमान्! तुम बालकों द्वारा विजित हुए सो कैसे? तब हनुमानजी उन्हे बारंबार प्रणाम करके अपनी निष्ठा का विस्तार करते हुए कुछ हँसते हुए बोले ।। १९ ॥

'माताजी हमारी हार कहाँ हुई है? आत्मा ही अन्य शरीरधारी पुत्र होता है। इसलिये ये दोनों मेरे स्वामी ही हैं। इसलिये हम दूसरे से नहीं हारे हैं ॥ २० ॥

हमारा रण का घमंड नष्ट करने के लिये यह मेरे स्वामी की लीला ही है। क्योंकि वे अच्छे स्वामी होने से दासों में रहने वाले दोषों को नहीं देख सकते हैं ॥ २१ ॥

रामचन्द्रजी ने सीताजी का त्याग किया था। अतः हनुमानजी को देखकर वे कुछ रोने लगीं। तब तक शीघ्र ही वहाँ वाल्मीकि मुनि पहुँच गये और कुछ सोचकर उन्होंने यह युक्त वाक्य कहा ॥ २२ ॥

'मैं सीताजी के तथा इन लड़कों के साथ यज्ञ के लिये अयोध्या आनेवाला हूँ। इसलिये ये हनुमान अश्व लेकर शीघ्र ही चले जाँय। अन्य बातों में समय बिताना ठीक नहीं है।' ॥ २३ ॥

उपेन्द्र०—

अयोध्यां गतः पुष्पकेणैव रामः । अयोध्या ततो नातिदूरे बभूव ।
विमुक्तो हयश्चाप्ययोध्यां चचाल । गता सर्वसेनाऽपि चान्वश्वमेव ॥ २५॥

इति श्री हनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे कुशलवयोः
पराक्रमः हनूमत्सीतयोर्वार्ता चेति नवमः सर्गः ॥ ९ ॥



---

तब सुग्रीव और हनुमानजी घोड़े के साथ अपने शिविर को गये। उधर सीताजी के वचन से ही सभी सेना ( पूर्ववत् ) उत्थित हो गई ॥ २४ ॥

तब रामचन्द्रजी पुष्पक विमान से ही अयोध्या गये। अयोध्या वहाँ से अधिक दूर नहीं थी। छूटा हुआ अश्व भी अयोध्या की ही तरफ चल पड़ा और सभी सेना उसी के पीछे-पीछे चली ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में रामाश्वमेध कुंज के अन्तर्गत कुश
और लव का पराक्रम तथा हनुमानजी और सीताजी की
वार्ता कहकर नवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ९ ॥



# अथ दशमः सर्गः

शालिनी०—

अश्वोऽयोध्यामागतस्तेन साकम् । आयाता सा हर्षिता चापि सेना ।
सम्यक् चक्रुर्नागराः स्वागतं च । सर्वाऽयोध्या हर्षपूर्णा बभूव ॥ १ ॥

शिख०—

अभूत्सुष्ठु श्लाघ्यं रघुपतिपुरं मङ्गलमयम्
सुगन्धैः पुष्पैस्तोरणनवपताकाभिरतुलम् ।
तथा स्फीतं प्राभूद्विविधनरपालैश्च मनुजैः
समायातैः पुण्ये रघुपतिमखे हृष्टवदनैः ॥ २ ॥

उपजा०—

यदाऽत्यजद्राघवपुङ्गवः प्राक् । जनापवादेन विदेहकन्याम् ।
दिनानि यातानि बहूनि किन्तु । नाभूत्ततो राजगृहं प्रहृष्टम् ॥ ३ ॥

उपजा०—

ऊचुः पुरे केचन यत्र तत्र । आयास्यतीहैव मखेऽद्य सीता ।
यतः सुकण्ठेन कृतं प्रसिद्धम् । वाल्मीकिवाक्यं रघुनाथपुर्याम् ॥ ४ ॥

---

अश्व अयोध्या में वापस आ गया । उसके साथ-साथ संपूर्ण सेना भी बड़े हर्ष के साथ आई । नगर वासियों ने उनका यथोचित स्वागत किया । सभी अयोध्या हर्ष से पूर्ण हो गई ॥ १ ॥

सुगन्धित पुष्पों से बने तोरणों से तथा नई पताकाओं से अयोध्या नगरी ने अतुलनीय शोभा धारण की थी । वह उस समय रामचन्द्रजी के यज्ञ में आये हुए हर्षित मन वाले मनुष्यों तथा राजाओं से परिपूर्ण हो गई थी ॥ २ ॥

जब रामचन्द्रजी ने लोकापवाद से सीताजी को त्याग दिया था तब से अब तक बहुत दिन बीत गये लेकिन उसके बाद राजगृह कभी भी हर्षित नहीं हुआ था ॥ ३ ॥

जहाँ तहाँ कुछ लोग यह भी कहते थे कि सीताजी भी यहीं यज्ञ में आने वाली हैं । क्योंकि वाल्मीकि द्वारा कहे हुए वाक्य का सुग्रीव ने प्रचार किया था ॥ ४ ॥

शालिनी०—

सीतायास्तत्पुत्रयुग्मं बलिष्ठम् । अक्रीडद्यद्युद्धभूमौ वरास्यम् ।
आयाताऽस्मिँस्तैः श्रुतं यज्ञकार्ये । आसन्नस्मादेव सर्वे प्रहृष्टाः ॥ ५ ॥

द्रुतवि०—

पवनजोबुधे बु किल भावि यत् । रघुपतिर्न चिराच्च गमिष्यति ।
परमसौ न च तद्विनिदर्शयन् । प्रविचचार मखेऽन्यजनो यथा ॥ ६ ॥

पञ्चचा०—

मखे बभूव कार्यमग्न आञ्जनेय आदितः
प्रकाशयन्न शम्भुतां प्रदर्शयँश्च दासताम् ।
प्रिया समागता रघूत्तमस्य तत्र जानकी
यमौ तथा बभूवतुस्तया सहैव तन्मखे ॥ ७ ॥

उपजा०—

बाल्मीकिना साकमुपागतास्ते । सीता च तौ किन्तु यमौ तदाऽऽस्ताम् ।
आकर्षणं सर्वजनस्य सम्यक् । अगायतां रामकथां यतस्तौ ॥८॥

भुजङ्ग०—

कथामश्रृणोद्रामचन्द्रः स्वकीयाम् । सुताभ्यां सुगीतां प्रसन्नो बभूव ।
तथाऽन्येऽपि तां शुश्रुवु र्दत्तचित्ताः । ननन्दुस्तथा पूर्णतः काव्यगानात् ॥९

---

सीताजी के सुन्दर मुखवाले तथा बलिष्ठ पुत्र जिन्होंने रणक्रीड़ा की थी वे भी यज्ञ में आने वाले हैं यह उन्होंने सुना था और इसीलिये वे अतिहर्षित थे ॥ ५ ॥

जो होनेवाला है उसे तो हनुमानजी जानते ही थे कि रामचन्द्रजी शीघ्र ही धरातल से जाने वाले हैं, लेकिन उसे न दर्शाते हुए जैसे अन्य व्यक्ति ( कार्य करते हुए ) घूम रहे थे वैसे वे भी घूम रहे थे ॥ ६ ॥

और इसी तरीके से वे अपने शंकरत्त्व को स्पष्ट न करते हुए तथा दासत्व को दिखाते हुए शुरु से ही कार्यव्यस्त रहते थे । उस यज्ञ में सीताजी भी आईं थीं और उनके साथ उनके दोनों पुत्र भी थे ॥ ७ ॥

सीताजी और उनके वे दोनों पुत्र वाल्मीकि मुनि के साथ ही आये थे । राम कथा गान करने के कारण सभी समाज के लिये वे भलीभाँति आकर्षण बने हुये थे ॥ ८ ॥

अपने पुत्रों द्वारा गाई गई अपनी कथा रामचन्द्रजी ने भी सुनी और वे बड़े

स्वागता०—

यत्कृते हनुमता निजकाव्यम् । क्षिप्तमम्बुधिजलेऽतुलनीयम् ।
तत्तदेव हि बभूव मुनीन्द्रः । येन चाभवदसौ कविराद्यः ॥ १० ॥

द्रुतवि०—

हनुमता रचितं सुजनाः परम् । भृशमभूद्रसयुक्तमतोऽपि तद् ।
पवनजः प्रबभूव परं हृदि । प्रमुदितः कविताश्रवणेन हि ॥ ११ ॥

हरिणी०—

भवति जगति प्रायः सर्वं यथाविधिकल्पितम्
न च रघुपतेर्वासस्तेनाभवत्प्रियया सह ।
जनकतनयायाः किन्त्वासीद्धरागमनं तदा
अपि रघुपतिर्याता शीघ्रं स्वधाम ततः परम् ॥ १२ ॥

शिख०—

सभाया मोदोऽतो न च परमभूद्दीर्घसमयः
यतोऽवोचत्सीतामृषिसदसि रूक्षं रघुपतिः ।
परित्यक्तां साध्वीं निज विशुचितायाः सदसि वै
प्रमाणं सुस्पष्टं झपदि कुरु यत्प्रस्तुतमिति ॥ १३ ॥

---

प्रसन्न हुए । दूसरे लोगों ने भी उसे बड़े ध्यान से सुना और उस काव्यगान से सभी ने पूर्ण आनन्द प्राप्त किया ॥ ९ ॥

जिसके लिये हनुमानजी ने अपना अनुपम काव्य समुद्र में फेंक दिया था वही वह काव्य था और उसी से वे 'आदिकवि' कहलाये ॥ १० ॥

सज्जनों, हनुमानजी का बनाया वह काव्य इससे भी अधिक रसयुक्त था । लेकिन हनुमानजी उसको भी सुनकर प्रमुदित ही हुए ॥ ११ ॥

जगत् में जो कुछ भी होता है प्रायः सभी विधान के अनुसार ही होता है। और उसी से अब रामचन्द्रजी का वास सीताजी के साथ नहीं होना था। सीताजी पृथ्वी में समाने वाली थीं और उसके बाद रामचन्द्रजी भी शीघ्र ही अपने धाम जाने वाले थे ॥ १२ ॥

इसलिये सभा का वह आनन्द अधिक समय ठहरने वाला नहीं था। क्योंकि रामचन्द्रजी ने त्यागी हुई साध्वी सीताजी को ऋषियों की सभा में रूखा वाक्य कहा कि तुम अपनी विशुद्धता का जो भी प्रमाण हो उसे इस सभा में सबके सामने रखो ॥ १३ ॥

वसन्त०—

सत्याः कृते यदुचितं भवतीह कर्म
तद्वत्कृतं तु जनकात्मजया सभायाम् ।
ज्ञात्वा स्वभर्तृगमनं निकटं स्वधाम
याता स्वयं प्रथममेव मिषेण तेन ॥ १४ ॥

भुजङ्ग०—

यदि स्यां शुचिर्मे धरा सन्ददातु । स्थलं स्वोदरे पश्यतां सज्जनानाम् ।
न यावद्वचः पूर्णतामैत्तदैव । धरण्यां गता जानकी तावदेव ॥१५॥

स्वागता०—

हन्त प्रस्तुतिरभूच्छुचितायाः । चक्रिरेऽचरचरा अपि हा हा !
तत्क्षणं सदसि सर्वसदस्याः । प्राभवन्नुरसि तीव्रविषण्णाः ॥१६॥

स्वागता०—

प्राभवज्जनकजा जननीव । वत्सला पवनजे भृशमेव ।
पुत्रवत्पवनजोऽपि सदैव । श्रद्धया जनकजां प्रणनाम ॥ १७ ॥

शालिनी०—

साकं शेषेणोद्यता सम्प्रयातुम् । ऊचे सीता वायुपुत्रं तदैव ।
सर्वे भोगा यान्त्वनु त्वां वरान्मे । प्रीत्या यत्र क्वापि लोके वसन्तम् ॥१८

---

एक सती के लिये जैसा कार्य उचित होता है वैसा ही (आदर्श) कार्य सीताजी ने सभा में किया। अपने पति का स्वधाम गमन शीघ्र ही होने वाला है यह जानकर वे उस बहाने से पहले ही चली गईं ॥ १४ ॥

'यदि मैं शुद्ध होऊँ तो इन सज्जनों के देखते ही धरणी माता मुझे अपने उदर में स्थान दें।' यह सीताजी का वचन जबतक पूर्ण नहीं हुआ तबतक सीताजी पृथ्वी में समा गईं ॥ १५ ॥

शुद्धता की प्रस्तुति होने पर सारा चराचर समाज हाहाकार करने लगा। सभी सदस्यों के हृदयों में तीव्र विषाद छा गया ॥ १६ ॥

हनुमानजी के लिये सीताजी माता के समान वात्सल्यमयी थीं और हनुमान जी भी उन्हें सदा पुत्र के समान ही श्रद्धा से प्रणाम करते थे ॥ १७ ॥

जब सीताजी लक्ष्मण के साथ (वाल्मीकि आश्रम को) जानेवाली थीं उसी समय वे हनुमानजी से बोली थीं कि तुम जहाँ कहीं भी प्रेम से रहोगे मेरे वरदान से सभी भोग तुम्हारे पीछे-पीछे वहाँ प्राप्त होते रहेंगे ॥ १८ ॥

वसन्त०—

सम्यग्ददर्श हनुमाञ्जनकात्मजायाः
भूम्या सहैव गमनं सहसा धरण्याम् ।
अन्यैर्जनैः सह बभूव विषादमग्नः
सर्वेशतां पवनजो न तु दर्शयन्स्वाम् ॥ १९ ॥

उपजा०—

तस्थौ न पश्चाद्भगवान्धरायाम् । सुदीर्घकालं त्वरयैव यातः ।
निनाय सर्वं सचराचरञ्च । स आत्मना साकमथो स्वधाम ॥२०॥

द्रुतवि०—

द्विविदजाम्बवदादिकयूथपाः । कतिपया न्यवसन्तु धरातले ।
पवनजोऽसुरराट् च तथैव तौ । निवसतः स्म यतश्चिरजीविनौ ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

तदोवाच रामो हनूमन्तमेवम् । वसोर्व्यां महात्मन्ददन्मज्जनेभ्यः ।
विमुक्तिं तथा क्षेमयोगानमीषाम् । वहँस्त्वं हि मे कार्यकर्ता सदैव ॥२२॥

शालिनी०—

मत्वा वाक्यं रामचन्द्रं स ऊचे । शृण्वन्भूमौ तावकीं पुण्यगाथाम् ।
वत्स्याम्येवं यावदर्कोडुपौ खे । देवावेतात्सञ्चरिष्यन्ति सत्यम् ॥ २३॥

---

पृथ्वी माता के साथ ही सीताजी का अचानक भूगर्भ में जाना हनुमानजी ने भलीभाँति देखा। और वे अपना सर्वेशत्त्व न दिखाते हुए अन्य लोगों के साथ ही दुःख में मग्न हो गये ॥ १९ ॥

तत्पश्चात् भगवान रामचन्द्रजी भी दीर्घकाल तक पृथ्वी पर रुके नहीं। वे शीघ्र ही चले गये। वे अपने साथ संपूर्ण चराचर को अपने धाम को ले गये ॥ २० ॥

द्विविद, जाम्बवान् आदि कुछ यूथप पृथ्वी पर ही रह गये, हनुमानजी और बिभीषण भी उसी प्रकार चिरजीवी होने से यहीं रह गये ॥ २१ ॥

तब रामचन्द्रजी हनुमानजी से बोले 'हे हनुमान ! तुम मेरे भक्तों को मुक्ति देते हुए तथा उनका योग-क्षेम चलाते हुए मेरे कार्यकर्ता बनकर सदैव पृथ्वी पर रहो ॥ २२ ॥

रामचन्द्रजी का कहना मानकर वे रामचन्द्रजी से बोले—'मैं आपकी पुण्य-गाथा सुनता हुआ जब तक आकाश में सूर्य और चन्द्रमा ( तथा अन्य ) विचरण करते रहेंगे तब तक पृथ्वी पर रहूँगा इसे आप सत्य समझ लें।' ॥ २३ ॥

उपजा०—

एवं स्वकं कार्यमथाञ्जनेये। समर्प्य यातः सुखतः स्वधाम।
जगाम रामः सह सर्वभक्तैः। चराचरेणाथ पुरो रमेशः॥ २४॥

उपजा०—

ततो हनूमान्रघुनाथकार्यम्। कुर्वन्स्थितोऽभूत्कृपया धरायाम्।
स्वं किन्तु दासं किल पूर्ववत्सः। प्रदर्शयन्नेकतमो ह्यमानी॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जेऽश्वस्य प्रत्यावर्तनं,
यज्ञसमाप्तिः, सीताया रामस्य च धरातलादुद्गमनं
हनुमते वरप्रदानञ्चेति दशमः सर्गः॥ १०॥



---

इस प्रकार हनुमानजी को अपना कार्य सौंपकर सभी भक्तों के साथ तथा अयोध्या के सभी चराचर के साथ रामचन्द्रजी सुख पूर्वक अपने धाम को चले गये॥ २४॥

तब एकमात्र अमानी हनुमानजी रामचन्द्रजी का कार्य करते हुए लेकिन अपने को दास के ही समान दिखाते हुए कृपापूर्वक धरातल पर स्थित हो गये॥ २५॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में रामाश्वमेध कुञ्ज के अन्तर्गत घोड़े का
वापस आना, यज्ञ समाप्ति सीता एवं रामचन्द्रजी का धरातल से
जाना तथा हनुमानजी को वरदान देना कहकर
दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ॥ १०॥



# अथैकादशः सर्गः

वसन्त०—

एवं कृता हनुमता रघुनाथसेवा
साक्षात्परं शशिधरेण शिवेन चासौ।
सम्यक्तया किल मया कथिता स्वमत्या
प्रागेव मारुतिकृपालुतयैव किन्तु ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

किमर्थं कृतं रामदास्यं शिवेन। किमर्थं कृतं रामदास्यं शिवेन।
किमर्थं कृतं रामदास्यं शिवेन। त्रिधा सुष्ठु युक्तं कथं तच्छृणुध्वम् ॥२॥

भुजङ्ग०—

अभूद्रामचन्द्रो हरिर्नैव शङ्का। अभूज्जीवनं तस्य मर्यादयैव।
कृपालुस्तथा सर्वभक्तेषु तद्वत्। भवेत्तस्य भक्तिर्जने सुप्रसिद्धा ॥ ३ ॥

भुजङ्ग०—

भृशं रामनाम्नः प्रचारो भवेच्च। यदेकं महन्मार्गपाथेयमेव।
मुमुक्षोः कृते तत्कृते प्रस्थितस्य। अतस्तत्कृतं रामदास्यं शिवेन ॥ ४ ॥

---

इस प्रकार हनुमानजी ने अर्थात् साक्षात् शिवजी ने रामचन्द्रजी की सेवा की और वह मैंने केवल हनुमानजी की ही कृपा से अबतक बता दी ॥ १ ॥

( लेकिन ) रामचन्द्रजी का दास्य शिवजी ने क्यों किया ? रामचन्द्रजी का दास्य शिवजी ने क्यों किया ? रामचन्द्रजी का दास्य शिवजी ने क्यों किया ? इस प्रकार त्रिवार पूछना ही ठीक है। कैसे ? सो सुनिये। ॥ २ ॥

रामचन्द्रजी साक्षात् विष्णु भगवान् ही थे यह निर्विवाद है। वे मर्यादा-पुरुषोत्तम थे तथा सभी भक्तों पर कृपा करने वाले थे। उनकी भक्ति लोक में प्रसिद्ध हो, उनका 'रामनाम' जो कि मोक्षार्थी के लिये मोक्षमार्ग में एक महान् संबल है, उसका प्रचार हो, इसीलिये शिवजी ने वह रामचन्द्रजी का दास्य किया था ॥ ३-४ ॥

भुजङ्ग०—
स्वकामीशतां सङ्गृहीतुं समर्थः । तथा सुष्ठु कर्तुं समर्थः सुदास्यम् ।
सुदीर्घं तदा जीवनं सीमितं नो । क्षमः कोऽस्ति युक्तः शिवादन्य एवम् ॥५

भुजङ्ग०—
स्वयं देवदेवः स भूत्वाऽपि लोके । परं देवदेवं सुसम्यक्सिषेवे ।
अहो त्यागमेवं न कर्तुं क्षमोऽन्यः । अतस्तत्कृतं रामदास्यं शिवेन ॥ ६ ॥

भुजङ्ग०—
सुदास्यञ्च सख्यञ्च वात्सल्यमेव । तथा चापि कान्ता च शान्तश्च तद्वत् ।
जनानां रतेः प्रायशः सन्ति भावाः । प्रभुः प्राप्यते यैः पुराणेषु गीतैः ॥७॥

भुजङ्ग०—
क उच्चोऽस्ति निम्नः क एवं ममात्र । न तर्क्यं परं कः प्रभूतैः सुसेव्यः ।
यदीत्थं हि पृच्छा स्वयं दास्यभावः । मतौ काशते नान्य एवं सुसिद्धम् ॥८

भुजङ्ग०—
स्वतो धारणा जीवमात्रस्य चित्ते
अहं निम्नजीवस्तथा श्रेष्ठ ईशः ।
नियन्ता स चाहं लघुर्यन्त्रमात्रम्
प्रभुः सोऽस्ति नित्योऽस्म्यहं दासमात्रः ॥ ९ ॥

---

स्वयं देवाधिदेव होकर भी समाज में अन्य देवाधिदेव की शिवजी ने समुचित सेवा की। इस प्रकार अपने ईश्वरत्व को समेटकर दूसरे ईश्वर का दास्य करना और वह भी सीमित नहीं, जीवन पर्यन्त करना इस प्रकार का त्याग करके सेवा करना यह शिवजी को छोड़कर अन्य कौन कर सकता है? और इसीलिये शिवजी ने वह रामचन्द्रजी का दास्य किया था ॥ ५ ॥ ६ ।

प्रायः दास्य, सख्य, वात्सल्य, कान्ता और शान्त इन्हीं पुराणोक्त भावों से भक्त भगवान् को प्राप्त करते हैं ॥ ७ ॥

इनमें कौन उच्च है? तथा कौन नीच है? इसका निर्णय करना यह मेरा उद्देश्य नहीं है लेकिन कौन सा भाव अधिकतर लोगों को अपनाने योग्य है? ऐसा यदि पूछा जाय तो स्वयं दास्य भाव ही बुद्धि में ठहरता है। अन्य नहीं, यह निर्विवाद है ॥ ८ ॥

जीवमात्र के चित्त में यह धारणा स्वतः सिद्ध है कि मैं जीव अर्थात् निम्न

भुजङ्ग०—
अतः सर्वजीवेषु सुस्पष्टमेव । स्वतः सिद्धभावोऽस्ति दास्यं न चान्यत् ।
अतो भिन्नभावाः सुसिद्धं तथैव । न पुष्यन्ति चित्ते विना साधनेन ॥१०॥

भुजङ्ग०—
परं सुष्ठु तेष्वप्ययं दास्यभावः । समस्तेषु सम्मिश्रितस्तारतम्यात् ।
अतः सार्वभौमोऽस्ति दास्यं न शङ्का । सदा सर्वभावेषु तत्सुष्ठ्ववेत ॥११

भुजङ्ग०—
निगन्तुं प्रभुं सर्वभावेशमाद्यम् । जगच्चालकं जीवमात्रस्य गम्यम् ।
न चात्युक्तिरस्मिन्नयं राजमार्गः । प्रकथ्येत सम्यङ्मया चेत्सुयुक्तम् ॥१२

भुजङ्ग०—
ततो राजमार्गेण गन्तोर्मुमुक्षोः । कथं स्यात्सुदास्यं च कर्तव्यनिष्ठा ।
तथा त्यागभावेन चास्थाऽर्जवश्च । पुनर्ब्रह्मचर्यं निरालस्यमत्र ॥१३॥

भुजङ्ग०—
यतोऽसौ सुसिद्धः पुना राजमार्गः । स्वभावात्प्रभूताः प्रयास्यन्ति तेन ।
अमीषां कृते कर्तुमादर्शदास्यम् । अतस्तत्कृतं रामदास्यं शिवेन ॥१४॥

---

श्रेणी का हूँ और ईश्वर श्रेष्ठ हैं वे नियन्ता है। मैं छोटा यन्त्रमात्र हूँ। वे प्रभु हैं और मैं सदा ही उनका मात्र दास हूँ ॥ ९ ॥

इसलिये बिल्कुल स्पष्ट है कि सभी जीवों में दास्य भाव स्वतः सिद्ध होता है! अन्य भाव नहीं। इससे यह भी सहज ही सिद्ध हो जाता है कि दास्य से अन्य भाव चित्त में बिना साधना के पुष्ट नहीं होते हैं ॥ १० ॥

लेकिन उन सभी भावों मे भी यह दास्यभाव तारतम्य से थोड़ा या बहुत सम्मिश्रित रहता ही है। इसलिए सभी भावों में यह दास्य भाव सदा सम्राट् है इसमें कोई शक नहीं है यह समझिये ॥ ११ ॥

अतः जो जगच्चालक हैं सभी भावों के ईश्वर हैं तथा प्राणिमात्र के एकमात्र गन्तव्य हैं उनके प्रति जाने के लिए यदि मैं दास्यभाव को 'राजमार्ग' कहूँ तो यह अत्युक्ति नहीं होगी यथार्थ ही होगा ॥ १२ ॥

तब उस राजमार्ग से जाने वाले मुमुक्षु का दास्य कैसे होना चाहिये? कर्तव्यनिष्ठा, आस्था, सरलता, ब्रह्मचर्य, निरालस्य कैसे होने चाहिए? ॥ १३ ॥

क्योंकि दास्यभाव स्वतः सिद्ध है फिर राजमार्ग भी है। अतः स्वाभाविक

भुजङ्ग०—

परेषां कृते येन दास्यस्य नाट्यम् । कृतं वै यतोऽसावकामः प्रसिद्धः ।
कथं दासतायां भवेत्तस्य चेष्टा । कथं रामदासो भवेद्वायुपुत्रः ॥१५॥

भुजङ्ग०—

अहो जन्मकाले सुनीचग्रहाणाम् । यदाधिक्यमुच्चैस्तदा जातकं तद् ।
▫स्वके जीवने निश्चितं स्वामिनोऽत्र । करोत्येव दास्यं श्रुतं ज्यौतिषेऽस्ति ॥१६

भुजङ्ग०—

यदा पूर्णिमायां स जातो हनूमान् । मधौ दृश्यतां तस्य या कुण्डली सा ।
* न चैकोऽपि नीचग्रहो वर्ततेऽत्र । कथं रामदासो भवेद्वायुपुत्रः ॥१७॥

---

ही बहुत से जीव उस मार्ग का अनुसरण करेंगे । उनके लिए आदर्श दास्य करने के लिए शिवजी ने वह रामचन्द्रजी का दास्य किया था ॥ १४ ॥

दूसरों के लिए जिन्होंने दास्य का नाट्य किया, वे ( शिव ) तो इच्छारहित हैं यह प्रसिद्ध है । फिर उनकी दासता में चेष्टा क्यों हो ? अत: सोचिये हनुमानजी 'रामदास' कैसे हुए ? ॥ १५ ॥

जब जन्मकाल में बहुत से ग्रह नीचे के होते हैं तब वह जातक अपने जीवन में निश्चित रूप से अपने स्वामी का दास्य करता है ऐसा ज्योतिष शास्त्र में सुना जाता है । जब हनुमानजी का जन्म चैत्र की पूर्णिमा को हुआ था उस समय की जो कुण्डली है उसे देखिये । इसमें एक भी ग्रह नीच का नहीं है फिर हनुमानजी 'रामदास' कैसे हुए ? यह तो बड़ी आश्चर्य की बात है ॥ १६-१७ ॥

---

▫ त्रिभिरुच्चैर्भवेद्राजा त्रिभि: स्वस्थैश्च मन्त्रिण: ।
त्रिभिर्नीचैर्भवेद्दास: त्रिभिरस्तैर्भवेज्जड़: ॥




* श्रीहनूमत्कुण्डली चैत्रे मासि पूर्णिमायां यदा जन्म ।

भुजङ्ग०—

परं सुष्ठु सूच्चस्थितानां ग्रहाणाम् । स्थितिर्वर्तते सर्वथा या न हेया ।
यदा कार्तिके जात आसीद्धनूमान् । श्रुतिंभास्करो नीचराशौ तदाऽभूत् ॥१८

भुजङ्ग० —

दृढा धारणा मेऽस्ति साऽपि ग्रहाणाम्
स्थितिर्निश्चितं सम्बलिष्ठा भवेद्या ।
रवेर्नीचता वक्रतायै मुखस्य
मया नैव लब्धा परं कुण्डली सा ॥ १९ ॥

उपजा०—

वदन्ति केचिद्धनुमाञ्छिवस्य । एकादशांशः स कथं शिवस्य ।
मान्योऽवतारः समतां शिवस्य । यायात्कथं चैव सदाशिवस्य ॥२०॥

शिख०—

स्वयं जातः शम्भुः पवनसुत इत्थं विलिखितम्
पुराणे वाय्वाख्ये[1] पुनरपि शिवाख्येऽपि[2] बहुधा ।

---

लेकिन इस कुण्डली में तो चारों केन्द्रों में चार उच्चग्रह बैठे हैं। शुक्र भी उच्च का है यह स्थिति तो सर्वथा विचारणीय है। जब हनुमानजी कार्तिक में जन्म लिये थे, सुना जाता है कि उस समय सूर्य नीच राशि में थे ॥ १८ ॥

लेकिन मेरी दृढ़ धारणा ऐसी है कि वह भी ग्रहस्थिति जो होगी सो इसी प्रकार बलिष्ठ ही होगी। सूर्य की नीचता मुख की ( हनु की ) वक्रता के लिये होगी। लेकिन मुझे वह कुण्डली मिली नहीं है ॥ १९ ॥

कुछ लोग कहते हैं कि हनुमानजी शिवजी के ग्यारहवें अंश हैं। वे शिवजी के पूर्णावतार कैसे माने जायें ? तथा वे सदा कल्याणमय शिवजी की समता को कैसे प्राप्त होंगे ? ॥ २० ॥

( सो सुनिये ) स्वयं शंकर भगवान् ही हनुमानजी हुए हैं ऐसा वायुपुराण

---

१. आश्विनस्यासिते पक्षे स्वात्यां भौमे चतुर्दशी ।
मेषे लग्नेऽञ्जनीगर्भात्स्वयं जातो हरः शिवः ॥

२. अञ्जनीगर्भसम्भूतो हनूमान्पवनात्मजः ।
यदा जातो महादेवो हनूमान्सत्यविक्रमः ॥ वायु० ६०।७३ ।

अपि प्रोक्तं तारे शृणुत श्रुतिसारोपनिषदि[३]
मकारस्त्वोङ्कारे पवनतनयः शङ्करमयः ॥ २१ ॥

शार्दू०—

सूर्याद्द्वादश एव विष्णुरवधेश्चेत्प्रभुस्तद्भवः
मान्यो वायुसुतः कथं वदत नो रुद्राच्च एकादशः ।
यः शक्तो भगवान् सदा जगति वै कर्तुं ह्यकर्तुं तथा
अन्यथापि कथं भवेन्न परमश्चैकादशांशोऽपि सः ॥ २२ ॥

शार्दू०—

स्वर्णाभः सुरराट् स वानरशरीरः शङ्करोऽशिक्षयत्
सुष्ठु स्यात्किल सर्वथा सुसफलं दास्यं कथं स्वामिनः ।
दास्यं दिक्षु युगे युगे सुयशसे सम्यक्तया यद्ययौ
रक्तास्यः स च मारुतिः परिरमेद्रामाश्वरक्षापरः ॥ २३ ॥

उपजा०—

रामाश्वमेधो नवमस्तु कुञ्जः । उक्तः सुपुण्यः कृपया हि यस्य ।
धिया विहीनेन मया समग्रः । नमोऽस्तु तस्मै पवनात्मजाय ॥२४॥

---

में तथा शिवपुराण में भी कई बार लिखा है। तारसारोपनिषद् में भी लिखा है कि ओंकार में जो मकार है वह शिवस्वरूप हनुमान ही हैं ॥ २१ ॥

सूर्य के बारहवें अंश विष्णु हैं उनके अवतार जो रामचन्द्रजी हैं वे यदि प्रभु माने जाते हैं, फिर रुद्र से जो ग्यारहवें हैं वे हनुमान् कैसे नहीं मान्य होंगे ? जो शंकर भगवान् संसार में कर्तुं अकर्तुं अन्यथाकर्तुं सभी में समर्थ हैं वे ग्यारहवें अंश से अवतार लेकर भी पूर्णांशयुक्त कैसे नहीं हो सकेंगे ? ॥ २२ ॥

( अपने ) स्वामी का दास्य सर्वथा सुसफल कैसे हो इसकी सुनहरे वानर शरीर वाले देवेश्वर शिवजी ने शिक्षा दी। जिनका दास्य युग-युग में भली प्रकार प्रसृत होकर यश का कारण बना. वे रामचन्द्रजी के अश्व की रक्षा करने वाले रक्तवर्ण मुखवाले हनुमानजी ( मुझ पर ) प्रसन्न हों ॥ २३ ॥

यह अति पुण्यमय नवाँ रामाश्वमेधकुञ्ज मुझ निर्बुद्धि ने जिनकी कृपा से पूर्णरूपेण कहा उन हनुमानजी को मेरा प्रणाम हो ॥ २४ ॥

---

३. यो ह वै श्रीपरमात्मा नारायणः स भगवान्मकारवाच्यः शिवस्वरूपो हनूमान् भूर्भुवः सुवस्तस्मै वै नमोनमः । ( तारसारोपनिषद् ३।३ )

उपजा०—

कुञ्जेऽग्रिमे वायुसुतेन लीलाः । कृता यदा द्वापरकाल योगे ।
कृष्णेन साकं मदमोचनेन । स्वया धिया चञ्चलया प्रवक्ष्ये ।।२५।।

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां रामाश्वमेधकुञ्जे 'किमर्थं कृतं रामदास्यं शिवेन' इति प्रश्नस्य त्रिधोत्तरम्, एकादशांशोऽपि पूर्णावतार एव हनुमानिति कथनञ्चेत्येकादशः सर्गः ।।११।।

सम्पूर्णोऽयं रामाश्वमेधकुञ्जः ।।



---

सज्जनों ! अगले कुञ्ज में गर्वापहारी हनुमानजी ने द्वापरयुग में कृष्ण भगवान् के साथ जो लीलाएं कीं उन्हें मैं अपनी चचल बुद्धि से कहूँगा ।। २५ ।।

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में रामाश्वमेधकुञ्ज के अन्तर्गत शिवजी ने रामचन्द्रजी का दास्य क्यों किया ? का तीन प्रकार से उत्तर तथा ग्यारहवें अंश होकर भी हनुमानजी पूर्ण क्यों हैं ? यह कहकर ग्यारहवां सर्ग समाप्त हुआ ।। ११ ।।

रामाश्वमेधकुञ्ज सम्पूर्ण ।



## १०. द्वापरकुञ्जः

# अथ प्रथमः सर्गः

मन्दाक्रा०—

रामं सेवाभिरर्कं सुतसचिवतया युक्तमन्त्रैः सुकण्ठम्
सौशील्येनाञ्जनां वै चरणनिहननाच्छ्रेष्ठभक्तं सुबाहुम् ।
वाल्मीकिं त्यागबुद्ध्या ह्यभिलषितवरैर्भक्तियुक्तांश्च तुष्टान्
एकश्चक्रेऽप्रमादी स जयति भगवानाञ्जनेयः प्रभुर्नः ॥ १ ॥

उपजा०—

विहाय काञ्चित्पवनात्मजादीन् । इतः प्रयाते रघुवंशनाथे ।
साकेतलोकं सह सर्वभक्तैः । वसुन्धराऽभूत्परमा विषण्णा ॥ २ ॥

उपजा०—

परन्त्वसह्यः स विषादवेगः । नाभूच्चिरं दुःखमयः कृतेऽस्याः ।
यतो हनूमानभवत्सुलग्नः । तदैव कर्तुं प्रभुदत्तसेवाम् ॥ ३ ॥

उपजा०—

एकेन देहेन गतः स शीघ्रम् । साकेतलोकं प्रभुसेवनार्थम् ।
सृष्ट्वाऽपरं किम्पुरुषेऽवसच्च । तथाऽन्यदेहेन हिमालयेऽपि ॥ ४ ॥

---

जिन अकेले हनुमानजी ने रामचन्द्रजी को सेवा से, सूर्य को; सूर्यपुत्र सुग्रीव के मन्त्रित्व से, सुग्रीव को युक्त सलाहों से, माता अंजना को अपनी सुशीलता से, सुबाहु को लात मारकर, वाल्मीकि को स्वार्थ त्याग से और भक्तों को इच्छित वरों को देकर सन्तुष्ट किया उन अप्रमत्त अंजनापुत्र हनुमानजी की जय हो, वे हमारे प्रभु हैं ॥ १ ॥

केवल हनुमानजी प्रभृति कुछ ही लोगों को छोड़कर बाकी सभी भक्तों के साथ रामचन्द्रजी के साकेत लोक को जाने पर पृथ्वी को अपार कष्ट हुआ ॥ २ ॥

लेकिन वह दुःखावेग उसके लिए अधिक समय तक दुःखमय नहीं हुआ क्योंकि हनुमानजी प्रभु की दी हुई सेवा करने के लिए उसी समय से भली प्रकार लग गये थे ॥ ३ ॥

एक शरीर से वे प्रभु की सेवा करने के लिये शीघ्र ही साकेत धाम गये।

शालिनी०—

साकं शेषेणोद्यता सम्प्रयातुम् । ऊचे सीता वायुपुत्रं तदैव ।
सर्वे भोगा यान्त्वनु त्वां वरान्मे । प्रीत्या यत्र क्वापि लोके वसन्तम् ॥५॥

उपजा०—

प्रवीणगन्धर्वजनाः सदैव । तं श्रावयन्ति प्रभुपुण्यगाथाः ।
हिमालये किम्पुरुषे तथैव । सतालवाद्यैर्मधुरैः स्वरैश्च ॥ ६ ॥

वसन्त०—

साकेतलोकमधिगन्तुमभूत्त्वरावान्
स्वीयं यदा रघुवरो हनुमान्तमूचे ।
वत्स्यामि भूतलगतस्तवपुण्यगाथा
यावज्जनेषु भगवन्प्रचरिष्यतीह ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

तदनुसारमसावददाद्वरम् । प्रविचरिष्यति सार्कनिशाकरः ।
नभसि यावदखण्डतया क्षितौ । स्वरूचितः पवनात्मज वत्स्यसि ॥ ८ ॥

---

दूसरा शरीर धारण करके किंपुरुष वर्ष में रहने लगे और अन्य देह से हिमालय में भी रहने लगे ॥ ४ ॥

जब सीताजो लक्ष्मणजी के साथ वाल्मीकि आश्रम जा रही थीं उसी समय उन्होंने हनुमानजी से कहा था 'तुम जहाँ कहीं रहोगे मेरे वरदान से सभी भोग तुम्हारे पीछे-पीछे वहीं तुम्हारे पास आवेंगे' ॥ ५ ॥

हिमालय में तथा किंपुरुषवर्ष में उन्हें गानकलापटु गन्धर्व लोग वाद्यों तथा अपने मधुर आवाजों से रामचन्द्रजी की पुण्यमय कथाएँ सुनाया करते थे ॥ ६ ॥

जब रामचन्द्रजी अपने साकेत धाम को जाने के लिए शीघ्रता करने लगे थे तब हनुमानजी उनसे बोले—'हे प्रभो ! जब तक आपकी पुण्य गाथाएँ समाज में प्रचलित रहेंगी तब तक मैं पृथ्वी पर रहूँगा' ॥ ७ ॥

उनके कहने के अनुसार ही रामचन्द्रजी ने उन्हें वर दिया 'हे वायुपुत्र ! जब तक आकाश में सूर्यसहित चन्द्रमा अव्याहत रूप से विचरण करता रहेगा तब तक तुम इच्छानुसार रहोगे ॥ ८ ॥

उपजा०—

यत्रापि रामस्य कथा सुगीताः । शृणोति तत्रानिलपुत्र एत्य ।
सृष्ट्वेति रूपाणि बहूनि चासौ । श्रीरामगाथां पिबति प्रयत्नात् ॥ ९ ॥

उपजा०—

करोति भक्तार्त्तिविनाशनञ्च । पूर्त्तिं च तेषां शुभकामनानाम् ।
सम्प्रायणं वै सुपथि त्वमीषाम् । करोति शश्वद् हनुमाँस्तथैव ॥ १० ॥

द्रुतवि०—

स ददते रघुनाथरतिं पुनः । पशुपतेरपि भक्तिमथापि च ।
निजरतिं च यथार्थमसावतः । जगति भक्तिवणिक्सुपुरातनः ॥ ११ ॥

शिख०—

न तर्क्यं त्वस्माभिः पवनसुतकार्यं कियदिति
स्वरूपं माहात्म्यं ह्यथ विविधलीलाः पुनरपि ।
कृते प्रज्ञाढ्यानामपि जगति ता नैव सुगमाः
कथं पूर्णत्वात्तज्जगति विदितं सम्प्रति भवेत् ॥ १२ ॥

---

अतः जहाँ कहीं भी रामचन्द्रजी की कथा गाई जाती है, वहाँ वायुपुत्र हनुमानजी जाकर उसे सुनते हैं। इस प्रकार वे बहुत से रूप धारण कर प्रयत्नपूर्वक रामचन्द्रजी की गाथाओं का आस्वादन करते हैं।। ९ ॥

वे भक्तों का दुःख दूर करते हैं तथा उनकी शुभकामनाओं की पूर्ति करते हैं, उनको सन्मार्ग पर लाते हैं, यही काम हनुमानजी हमेशा उसी प्रकार करते आ रहे हैं ॥ १० ॥

वे रामचन्द्रजी की भक्ति देते हैं उसी प्रकार भगवान् शिवजी की भी भक्ति देते हैं, अपनी भी देते हैं और इसीलिए सचमुच में वे भक्ति का विक्रय करने वाले अति पुराने बनिया ही हैं ॥ ११ ॥

हनुमानजी क्या कार्य करते हैं यह हमारी समझ के बाहर की बात है। फिर उनका स्वरूप उनका माहात्म्य तथा उनकी तरह-तरह की लीलाएँ तो श्रेष्ठ बुद्धिमानों के लिए भी समझने में सुगम नहीं हैं। फिर जगत् में सर्वसाधारण के लिए वह पूर्णरूपेण कैसे ज्ञात होगा ? ॥ १२ ॥

शिख०—

गते रामे धामाभवदथ भुवि द्वापरयुगम्
प्रवृत्तं किन्त्वासीत्पवनतनयस्यैव वरता।
यतस्तृप्तिं शान्तिं सुगतिमथ मोक्षं च सुरतिम्
स एवासीद्यच्छन्प्रभुपदरतेभ्यस्तु सकलम् ॥ १३ ॥

पृथ्वी०—

न तत्तु विदितं तथा विलिखितं क्वचित्पुस्तके
जनाः हनुमता कियन्त इह वै समुद्धारिताः।
बभूवुरखिला जना रघुपतेश्च सम्पूजकाः
अभून्न सुपुरातनो यत उदारधी राघवः ॥ १४ ॥

भुजङ्ग०—

अभाग्यं तु नस्ता यतः पुण्यगाथाः
अभूवन्प्रसिद्धाः क्षितौ नैव हन्त।
यदि स्यात्कृपा नानुभूताऽप्यमीभिः
कृपालुस्त्वभूद्येष्वसौ नैव चित्रम् ॥ १५ ॥

---

रामचन्द्रजी के साकेत जाने पर पृथ्वी पर द्वापर युग हुआ। लेकिन हनुमानजी की ही श्रेष्ठता थी क्योंकि प्रभुपद रतों को तृप्ति, शान्ति, गति, मुक्ति तथा अच्छी रति आदि वे ही दे रहे थे ॥ १३ ॥

रामचन्द्रजी के पश्चात् हनुमानजीने कितनों का उद्धार किया यह न तो कोई जानता है न किसी ग्रन्थ में उसका उल्लेख है। उस समय तो उदारबुद्धि रामचन्द्रजी के अधिक पुराने न होने के कारण प्रायः सभी रामचन्द्रजी के ही भक्त होंगे ॥ १४ ॥

यह हमारा दुर्भाग्य है कि वे पुण्यगाथाएँ पृथ्वी पर प्रसिद्ध नहीं हुईं। ( क्योंकि हमारे हनुमानजी ऐसे अमानी हैं कि ) हनुमानजी की की हुई कृपा को जिनपर वे कृपालु हुए थे उन्होंने भी नहीं जानी होगी। यह कोई आश्चर्य की बात नहीं ॥ १५ ॥

भुजङ्ग०—

कृपां शम्भुभक्तेषु चक्रे तथैव । यतोऽसौ स्वयं शम्भुरस्त्येव साक्षात् ।
अमुष्यैव वक्ष्ये सुवृत्तं सुरस्यम् । सुपुण्यं महद्वै यदुक्तं पुराणे ॥ १६

शार्दू०—

शम्भोर्मुख्यगणो बभूव मणिभद्रः सर्वलोकैर्नतः
शम्भोर्भक्तिवशाद्बभूव वरदाता चन्द्रसेनाय सः ।
प्रायच्छन्मणिमुत्तमं कनकदं सर्वार्थसिद्धिप्रदम्
अन्ये मत्सरिणो नराधिपतयः सोढुं तु तन्नाशकन् ॥ १७ ॥

भुजङ्ग०—

उपायैरनेकैस्तु ते नैव शेकुः । मणिं प्राप्तुमन्ते बभूवुः समस्ताः ।
रणायोद्यताश्चन्द्रसेनं विजेतुम् । अरुन्धन्तदैवोज्जयिन्याश्च मार्गान् ॥ १८ ॥

द्रुतवि०—

विपदि शङ्कर एव सहायकः । इति विचिन्त्य चकार शिवार्चनम् ।
नरपतिर्विधिवत्स्वगृहे च तत् । पुरजना अपि वीक्षितुमागताः ॥ १९ ॥

---

वे स्वयं शंकर भगवान् हैं ही इसलिए शिवभक्तों पर भी वे कृपा करते थे। पुराणों में कहा हुआ उसी का सरस वृत्त ( अब ) मैं कहूँगा ॥ १६ ॥

सभी द्वारा प्रणम्य ऐसा मणिभद्रनामक एक शिवजी का मुख्य गण हुआ। व राजा चन्द्रसेन की शिवभक्ति के कारण राजा के लिए वरदाता हो गया। उसने सभी प्रकार की सिद्धि देनेवाला तथा सुवर्ण देनेवाला एक उत्तम मणि राजा को दिया। लेकिन दूसरे राजा मत्सर के कारण इसे सहन नहीं कर सके ॥ १७ ॥

उन्होंने मणि प्राप्त करने के लिए बहुत प्रयत्न किये लेकिन वे उसे नहीं ले सके। अन्त में वे सब चन्द्रसेन को जीतने के लिए उद्यत हो गये और उन्होंने उसी समय उज्जयिनी के मार्ग रोक लिये ॥ १८ ॥

विपत्ति में शिवजी ही सहायक हैं, ऐसा विचारकर राजा चन्द्रसेन ने अपने महल में विधिवत् शिवजी की पूजा की। राजा की वह पूजा देखने के लिए नगरवासी भी आ गये ॥ १९ ॥

पृथ्वी०—

बभूव लघुबालकः पुरजनेषु मात्रा सह
दर्दश शिवपूजनं नरपतेर्भृशं ध्यानतः ।
कुतूहलयुतो ययौ स्वसदनं विविक्ते स्थले
चकार शिवविग्रहं सपदि बालकश्चाश्मिकम् ॥ २० ॥

भुजङ्ग०—

यथाऽऽसीज्जनाश्चन्द्रसेनस्य दृष्टा । शिवार्चामुनाऽसौ तथा कर्तुमैच्छत् ।
परं मृत्तिकाप्रस्तरैश्चोपलब्धैः । तदा बालबुद्धया यतो ज्ञानहीनः ॥२१

द्रुतवि०—

छलविहीनमतिः स तृणाङ्कुरैः । शिवमपूजयदुत्सुकतायुतः ।
शिवशिवेति वदँश्च ननर्त सः । इति बभूव शिवार्चनतत्परः ॥२२ ॥

मन्दाक्रा०—

मात्राऽऽहूतोऽप्यथ न च गतो भोजनार्थं स बालः
वारं वारं सपदि कुपिता प्राभवत्तेन माता ।
तत्रागत्याकुरुत विकृतं पूजनं कोपयुक्ता
याता माता कुपितमनसा नष्टसञ्ज्ञः स चाभूत् ॥ २३ ॥

---

उन नगरवासियों में एक छोटा बालक भी अपनी माता के साथ आया था। उसने राजा के उस पूजन को बड़े ध्यान से देखा। महान् कुतूहलयुक्त वह बालक जब अपने घर आया तब एकान्त स्थान में जाकर उसने शीघ्र ही एक पत्थर का शिवविग्रह बनाया ॥ २० ॥

जैसी उसने राजा चन्द्रसेन की पूजा देखी थी वैसी ही पूजा वह करना चाहता था लेकिन ज्ञानहीन तथा निश्छल बुद्धि होने के कारण ( सहज ) उपलब्ध मिट्टी, पत्थर, तिनके तथा घास आदि द्वारा उत्सुक होकर उसने पूजा की और फिर 'शिव' 'शिव' ऐसा बोलता हुआ वह नाचने लगा। इस प्रकार वह शिवपूजा में तत्पर हुआ ॥ २१-२२ ॥

भोजन करने के लिये माता के बार-बार बुलाने पर भी वह भोजन के लिये नहीं गया। तब उसकी माता को क्रोध हुआ। वहाँ आकर उसने वह पूजा तहस-नहस कर डाली और क्रोध के मारे वह ( बिना कुछ बोले ) चली गई। इधर बालक अपनी पूजा बिगड़ी देखकर गिरकर बेहोश हो गया ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

अकामः स चाभूच्छिशुः शुद्धभावः । अपाप्मा शिशुत्वात्तथा ज्ञानहीनः ।
हनूमान्स्वयं शङ्करो यः प्रसिद्धः । दयालुः शिशुं प्रेक्ष्य हृष्टो बभूव ॥२४

भुजङ्ग०—

समुद्धर्तुमुर्वीपतीश्चन्द्रसेनम् । तथा नागरान्क्षेत्रसम्पर्किणश्च ।
तथा लिङ्गमाहात्म्यवृद्ध्यै हनूमान् । अकार्षीच्चरित्रं शुभं तच्छृणुध्वम् ॥२५

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे रामस्य साकेतगमनानन्तरं हनूमत्स्थितिः, प्रसङ्गवशान्महाकालनगर्याः गोपकुमारस्योपाख्यानं नाम प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥



---

वह शिशु निष्काम था तथा उसका भाव शुद्ध था। शिशु होने से वह निष्पाप तथा ज्ञानहीन था। दयालु हनुमानजी जो स्वयं शिवजी हैं वे उस बालक को देखकर प्रसन्न हुए ॥ २४ ॥

उस समय शत्रु राजाओं का, चन्द्रसेन का, नगरवासियों का तथा उस क्षेत्र से सम्पर्क रखने वालों का उद्धार करने के लिये तथा लिंग की महत्ता की वृद्धि के लिये हनुमानजी ने जो चरित किया उसे सुनिये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में द्वापरकुञ्ज के अन्तर्गत रामचन्द्रजी के साकेत जाने के पश्चात् हनूमानजी की स्थिति, प्रसंगवश महाकालनगरी के गोप कुमार का चरित कहकर पहला सर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥



# अथ द्वितीय: सर्गः

इन्द्र०—

दृष्ट्वा शिवार्चां विकृतां स बालः । दुःखातिरेकेण विमूर्च्छितोऽभूत् ।
क्रोधाच्च माता न हि तं ददर्श । शिश्ये न भुक्त्वा विमनास्तथैव ॥ १ ॥

पृथ्वी०—

चिरेण पुनरुत्थितः शिशुरसौ निशायामभूत्
ददर्श शिवविग्रहं सुरुचिरं सुपूजान्वितम् ।
सुवर्णमणिभिर्युतं निखिलमन्दिरं प्राभवत्
शुभं सुरभितं तथा रुचिररत्नदीपैर्युतम् ॥ २ ॥

भुजङ्ग०—

भृशं विह्वलः प्रेक्षमाणो बभूव । तदा शङ्करं प्रेममग्नः शिशुः सः ।
गतः स्वं गृहं मातरं तत्प्रवक्तुम् । ददर्शाद्भुतं हेमपूर्णं गृहं स्वम् ॥ ३ ॥

द्रुतवि०—

सुरवधूमिव मातरमैक्षत । विविधभूषणभूषितदेहिनीम् ।
अकुरुताम्बनिबोधनमुत्सुकः । चकितचक्षुरसावपि चाभवत् ॥ ४ ॥

---

अपनी शिवपूजा को तहस-नहस हुई देखकर वह बालक अत्यन्त दुःख के कारण बेहोश हो गया। क्रोध के कारण उसकी माता भी उसे देखने नहीं गई तथा दुःख के कारण बिना खाये पिये वैसे ही सो गई ॥ १ ॥

रात में वह शिशु बहुत देर से मूर्च्छा से उठा। उसने देखा कि अपना शिव विग्रह सुन्दर ( लिंग में परिवर्तित ) हुआ है। और उस पर अच्छी प्रकार पूजा चढ़ी हुई है। वह सारा मकान सोने और मणियों से निर्मित हुआ था। वह निर्दोष तथा सुन्दर रत्नों के दीपकों से जगमग करता हुआ सुगन्धित द्रव्यों से युक्त हो रहा था ॥ २ ॥

तब उस शिवलिंग को देखकर वह शिशु प्रेम में बड़ा विह्वल हो गया और सब समाचार माता को सुनाने के लिये अपने घर गया। तो अपने घर को भी सोने से बना हुआ अद्भुत रूप में देखा ॥ ३ ॥

सुरसुन्दरियों के समान बहुत से आभूषणों से भूषित देहवाली अपनी माता

उपजा०—

जग्मुः शनैः पौरजनाः समस्ताः । विहाय निद्रां समुपागतास्ते ।
द्रष्टुं नरेशोऽप्यथ मन्दिरं तद् । आगच्छदाश्चर्ययुतो निशायाम् ॥ ५ ॥

वसन्त०—

दृष्ट्वा जनाः शिवकृपामभवन्प्रहृष्टाः
सङ्कीर्तनं शिवशिवेति तदा ह्यकुर्वन् ।
वृत्तं तु तच्चरगणैररयोऽपि जग्मुः
ज्ञात्वाऽथ ते सपदि सम्मिलिता बभूवुः ॥ ६ ॥

स्वागता०—

ईदृशा अकथभक्तिमया वै । यत्र सन्ति शिशवोऽपि महान्तः ।
शङ्करस्य कृपयैव समस्तम् । तत्र रक्षितमिति व्यमृशन्ते ॥ ७ ॥

भुजङ्ग०—

अतश्चन्द्रसेनेन साकं रिपुत्वम् । विनाशाय नो नोचितं तत्कदापि ।
तदाऽऽयन्विचिन्त्येति शस्त्राणि । हित्वा शिवं प्रेक्षितुं गोपपुत्रं च धन्यम् ॥८

---

को उसने देखा । तब उसने उत्सुकता से अपनी माता को जगाया और सब कुछ देखकर वह भी आश्चर्य में डूब गई ॥ ४ ॥

धीरे धीरे यह समाचार सभी नागरिकों ने पाया और वे निद्रा छोड़कर वह सब देखने इकट्ठे हो गये । आश्चर्ययुक्त होकर राजा चन्द्रसेन भी रात में ही वह मन्दिर देखने के लिये आ गया ॥ ५ ॥

उस शिव कृपा को देखकर सभी लोग बड़े हर्षित हुए और शिव, शिव ऐसा नाम संकीर्तन उन्होंने शुरू किया । उस वृत्त को चरों द्वारा शत्रुओं ने भी जाना और जानकर वे शीघ्र ही एकत्रित हुए ॥ ६ ॥

उन्होंने विचार किया कि जहाँ ऐसे-ऐसे महान् शिशु हैं जो कि अद्भुत शक्ति से सम्पन्न हैं वहाँ तो सभी कुछ भगवान् शंकर द्वारा ही सुरक्षित है ॥ ७ ॥

इसलिये राजा चन्द्रसेन के साथ हमारी जो शत्रुता है वह हमारे ही विनाश के लिए है । यह ठीक नहीं है । इस प्रकार विचार करके शस्त्रास्त्रों को छोड़कर वे भी उस शिवलिंग को तथा उस धन्य गोप कुमार को देखने गये ॥ ८ ॥

उपजा०—

बहूनि वस्तूनि सुदुर्लभानि । दत्त्वाऽभ्यनन्दञ्छिशुमीशभक्तम् ।
तं सर्वराष्ट्रेषु च सुस्थितानाम् । गोपालकानामधिपं प्रचक्रुः ॥ ९ ॥

वसन्त०—

प्रादुर्बभूव हनुमान्सहसा तदैव
साक्षाच्छिवः शशिधरः कपिरूपधारी ।
कर्तुं स्मरारिचरणे सुदृढां रतिश्च
संक्षेमयोगवहनं कृपयैव कर्तुम् ॥ १० ॥

पृथ्वी०—

बभूवुरतिविस्मिताः सुविनता नरेन्द्रास्तदा
विलोक्य पवनात्मजं मनसि चन्द्रसेनादयः ।
शिशुः पुनरसौ भृशं हनुमतः कृपाभाजनः
नुनाव हृदि हर्षितो न पठितोऽपि चित्रं भृशम् ॥ ११ ॥

उपजा०—

नमामि वातात्मजमाञ्जनेयम् । कृपाकरं भक्तजने द्रवन्तम् ।
उद्यद्दिनेशाभमतीव सौम्यम् । श्रीरामदासायितविग्रहं त्वाम् ॥१२॥

---

उन राजाओं ने बहुत सी दुर्लभ वस्तुएँ उस शिवभक्त शिशु को दीं और उसे सम्पूर्ण राष्ट्रों में बसे हुए गोपालों का राजा बनाया ॥ ९ ॥

( जब इतनी बात हुई ) तब शिवचरणों में उनकी प्रीति दृढ़ कराने के लिये तथा भलीप्रकार उनके योगक्षेम को वहन करने के लिये साक्षात् शशांक शेखर शिवजी वानर शरीर वाले होकर अर्थात् हनुमानजी उस समय कृपापूर्वक प्रकट हुए ॥ १० ॥

हनुमानजी को देखकर चन्द्रसेनादि सभी राजा उन्हें प्रणाम करते हुए मन ही मन बड़े विस्मित हो रहे थे। और वह शिशु जो हनुमानजी का कृपाभाजन बन गया था, हृदय में हर्षित होकर बिना पढ़े ही हनुमानजी की स्तुति करने लगा यह भी एक बड़ी विचित्र बात हुई ॥ ११ ॥

मैं आप वायुपुत्र को एवं अंजनापुत्र को प्रणाम करता हूँ। आप भक्तों पर कृपा करने वाले, उगते हुए सूर्य के समान वर्ण वाले, परम सौम्य तथा श्रीरामचन्द्रजी के दासपन को प्राप्त हुए हैं ॥ १२ ॥

उपजा०—
दयान्वितं कुण्डलमण्डितञ्च । श्रीरामनामाविरतं जपच्च ।
नमामि धीमन् हनुमन्तवेदम् । सदा प्रसन्नं वदनारविन्दम् ।। १३ ।।

उपजा०—
हिरण्मयं रत्नवरैर्लसद्यत् । प्रभामयं ते मुखचन्द्रयोगात् ।
धन्यं पुना रामपदाग्रसङ्गात् । वन्दे शिरोभूषणमक्षशत्रो ।। १४ ।।

उपजा०—
समुन्नतं वै दृढमायतं यत् । सुवर्णहारैरतिशोभितञ्च ।
वज्रात्कठोरञ्च सुदर्शनीयम् । नमामि वक्षो रघुनाथधाम ।। १५ ।।

उपजा०—
दृढौ प्रलम्बौ गजहस्ततुल्यौ । सुदर्शनीयौ वलयाङ्गदैश्च ।
श्रीरामसेवासु सदैव लग्नौ । पुण्यौ भुजौ ते प्रणमामि देव ।। १६ ।।

उपजा०—
शुभौ सुपुष्टौ बलिवर्दवच्च । रामः सबन्धुः समभूषयद्यौ ।
महाद्रिभारोद्वहने समर्थौ । स्कन्धौ पुनीतौ परमौ नमामि ।। १७ ।।

---

हे बुद्धिमान् हनुमानजी ! आपका दयायुक्त, कुण्डलमण्डित, हमेशा रामनाम जपनेवाला तथा सदा प्रसन्न रहनेवाला जो मुखकमल है उसे मैं नमस्कार करता हूँ ।। १३ ।।

जो सोने का बना है, श्रेष्ठ रत्नों से शोभायमान है, आपके मुखचन्द्रमा में संयोग करके प्रकाशमान है तथा रामचन्द्रजी के पदाग्र स्पर्श से जो धन्य है उस आपके मुकुट की मैं वन्दना करता हूँ ।। १४ ।।

जो उभरा हुआ है, मजबूत है, विस्तृत है, सोने के हारों से शोभायमान है, वज्र से भी कठोर है, दर्शन करने लायक है, तथा रघुनाथजी का धाम है, उस आपके वक्षस्थल को मैं प्रणाम करता हूँ ।। १५ ।।

जो मजबूत हैं, लम्बी हैं, हाथी की सूँड़ के समान हैं, वलय और अंगदादि आभूषणों से दर्शनीय हैं, रामचन्द्रजी की सेवा में सदा व्यस्त रहती हैं ऐसी आपकी पुण्यकारक दोनों भुजाओं को मैं प्रणाम करता हूँ ।। १६ ।।

जो शुभ हैं, बैल के समान पुष्ट हैं, भाई सहित रामचन्द्रजी ने जिन्हें भूषित

उपजा०—

शक्तं तडिच्छब्दकरं सुदीर्घम् । दग्धा पुरी येन दशाननस्य ।
शस्त्रं बलिष्ठं रिपुमर्दनाय । नमामि पुच्छं जनपालकं ते ।। १८ ।।

उपजा०—

रामस्य कार्याय च धावमानौ । सदैव पूज्यौ चरणौ ययोर्वै ।
प्रभावविज्ञस्तु सुबाहुरीषद् । अभीष्टदौ तौ प्रणमामि भूयः ।। १९ ।।

उपजा०—

नुवन्तमेवं हनुमानपश्यत् । तं गोपबालं कृपया पुनश्च ।
तावन्महीपा लिखिता इवासन् । पश्यन्त उच्चां हनुमत्कृपां ताम् ।। २० ।।

स्रग्धरा—

ऊचे तान्वायुपुत्रः शृणुत नरवरा मेघगम्भीरवाण्या
ध्यातव्यं गोपबालः परकृतशिवपूजां च दृष्ट्वोद्यतोऽभूत ।
अज्ञानी मन्त्रहीनो न च विधिविहिते पूजने प्रेमतस्तु
श्रद्धायाश्चार्चयित्वाऽलभतशिवकृपां स्पष्टमेवाद्वितीयाम् ।। २१ ।।

---

किया था तथा जो बड़े बड़े पर्वतों का भार वहन करने में समर्थ हैं आपके उन परम पवित्र कंधों को मैं प्रणाम करता हूँ ।। १७ ।।

बिजली के समान शब्द करने वाली, लम्बी, शक्तिमान ऐसी जो आपकी पूँछ है जिसके द्वारा रावण की नगरी जलाई गई, जो शत्रुमर्दन करने के लिये आप का एक बलिष्ठ शस्त्र है उस भक्तों का पालन करनेवाली पूँछ को मैं नमस्कार करता हूँ ।। १८ ।।

राम कार्य के लिये दौड़ने वाले, सदा पूजनीय ऐसे आप के दोनों चरण, जिनका थोड़ा सा प्रभाव राजा सुबाहु जानता है, उन अभीष्ट के देनेवाले दोनों चरणों को मैं पुनः पुनः नमस्कार करता हूँ ।' ।। १९ ।।

उस स्तुति करनेवाले गोपाल बालक को हनुमानजी ने पुनः कृपा पूर्वक देखा । तब तक वे राजा हनुमानजी को उस उच्च कृपा को देखते हुए चित्र लिखित हो गये थे ।। २० ।।

उन राजाओं से अपनी मेघ के समान गम्भीर वाणी से हनुमानजी बोले—हे राजाओं ! देखिये ! यह अज्ञानी गोप बालक दूसरे की की हुई शिवपूजा को

स्रग्धरा—

राजानोऽतः समस्ताः शृणुत हितकरं यद् ब्रुवे सुष्ठु धार्यम्
हित्वा शम्भुं न काचिज्जगति गतिरहो प्राणिमात्राय सत्यम् ।
इत्युक्त्वा वायुपुत्रो निखिलशिवसदाचारमूचे शिशुं तम्
पश्चात्प्रीत्या बभाषे स नरपतिगणं चन्द्रसेनं शिशुं च ॥ २२ ॥

उपजा०—

भुक्त्वैष भोगान्विविधान्महात्मा । अन्ते गतिं प्राप्स्यति मोक्षनाम्नीम् ।
तथाऽस्यवंशे भविता यशस्वी । नन्दोऽष्टमो भाग्यवतां वरिष्ठः ॥ २३ ॥

उपजा०—

तस्यैव कृष्णो भगवान्मुरारिः । भूभारहर्ता भविता सुपुत्रः ।
एषोऽत ऊर्ध्वं भविता प्रसिद्धः । गोपालराट् श्रीकरनामधारी ॥ २४ ॥

---

देखकर बड़े प्रेम से मन्त्र हीन तथा विधान से रहित शिवपूजन में प्रयत्नशील हुआ और इस प्रकार श्रद्धा से पूजकर ऐसी अनूठी शिवकृपा को प्राप्त हुआ यह स्पष्ट ही है ॥ २१ ॥

अतः हे समस्त राजाओं ! भली प्रकार धारण करने लायक जो मैं हितकर वचन कहता हूँ, उसे सुनिये । प्राणिमात्र के लिये शिवजी को छोड़कर संसार में कोई भी गति नहीं है यही सत्य है ।' इतना कहकर हनुमानजी ने सम्पूर्ण शिव-सम्बन्धी सदाचार उस बालक को बतलाए और फिर वे प्रसन्न होकर राजाओं को चन्द्रसेन को तथा उस शिशु को बोले ॥ २२ ॥

'यह महात्मा ( गोप बालक ) विविध भोगों को भोगकर अन्त में मोक्ष नाम की गति प्राप्त करेगा । इसके वंश में आठवाँ भाग्यवानों में श्रेष्ठ 'नन्द' होगा । उसी नन्द के पुत्र भू-भार हरण करने वाले भगवान विष्णु होंगे । और अब आगे के लिए यह गोपालों का राजा 'श्रीकर' नाम धारण करके प्रसिद्ध होगा ॥ (२३-२४) ॥

शिख०—

कृपादृष्ट्या भङ्क्त्वा सकलसुखदात्र्या पवनजः,
अमीषां सन्तापान्मलजनितकष्टानि च जनाः ।
यथाऽऽगच्छद् व्यक्तिं सकलनृपतीनां दृशि तदा
तथैवैदव्यक्तिं शिवपदरतिं तेषु वितरन् ॥ २५ ॥

इति श्री हनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापुरकुञ्जे श्रीकरगोपोपाख्यान-समाप्तिरिति द्वितीयः सर्गः ।



---

हनुमानजी ने सभी सुख देनेवाली अपनी कृपा दृष्टि से उन सबके सन्तापों को तथा पाप जनित कष्टों को नष्ट करके उन्हें शिवचरणों में प्रेम प्रदान किया। और वे जैसे व्यक्त हुए थे उसी प्रकार अन्तर्धान हो गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में द्वारपरकुंज के अन्तर्गत श्रीकरगोपाख्यान समाप्ति करके दूसरा सर्ग पूर्ण हुआ ॥ २ ॥



# अथ तृतीयः सर्गः

उपजा०—

वदन्ति केचिन्न च रामसेवाम्, विना हनूमत्स्थितिरस्ति काचिद् ।
सेवैव रामस्य तु तस्य सर्वम्, श्रीरामनिर्माल्यमसौ भुनक्ति ॥ १ ॥

स्रग्धरा—

श्रोतारो निर्विवादं रघुपतिपदसेवां हनूमान्करोति,
चिन्त्यं कच्चिद्धनूमत्स्थितिरपि भुवने काचिदन्या विनाऽमूम् ।
शम्भोस्तत्त्वोपदेशं स कथमकुरुत श्रीकरं रामहीनम्
सिद्धं तस्माद्धनूमत्स्थितिरपि रघुनाथेन हीनास्ति काचिद् ॥ २ ॥

स्रग्धरा—

कश्चिद्देवः पृथिव्यामवतरति कदाचित्तु हेतोर्विशेषात्
कच्चिन्नो तस्य काचित्स्थितिरपरतरा हेतुना तेन हीना ?
भूमौ स्थित्वा सुदास्यं भवतु कथमसौ शिक्षयामास सर्वान्,
कच्चिन्नाज्ञत्वमेवं वदत इति पदं नोऽस्य दास्येन हीनम् ? ॥ ३ ॥

---

कुछ लोग कहते हैं कि राम सेवा के बिना हनुमानजी की कोई स्थिति नहीं है। रामचन्द्रजी की सेवा ही उनका सर्वस्व है और रामचन्द्रजी की भुक्त वस्तु का ही वे उपभोग करते हैं ॥ १ ॥

हे श्रोतागण ! यह निर्विवाद है कि हनुमानजी रामचन्द्रजी की सेवा करते हैं। लेकिन यह विचारणीय बात है कि क्या जगत में रामसेवा के बिना उनकी अन्य कोई स्थिति नहीं है ? देखिये। उन्होंने श्रीकर गोप को रामहीन शिवतत्त्वोपदेश कैसे किया ? इसलिये यह सिद्ध हो जाता है रामचन्द्रजी से पृथक् भी हनुमानजी की कोई स्थिति है ॥ २ ॥

कोई देव किसी विशेष हेतु से अवतार धारण करता है, तो क्या उस हेतु से हीन उसकी अन्य कोई स्थिति ही नहीं है ? पृथ्वी पर स्थित होकर उन्होंने दास्य कैसे होना चाहिये यह सभी को शिक्षा दी फिर दास्य से पृथक् उनकी कोई स्थिति नहीं है ऐसे कहने वाले का क्या यह अज्ञान नहीं है ? ॥ ३ ॥

स्रग्धरा—

कृष्णो भूत्वा नटस्तु क्षिपति सुफलमांसं त्वचामत्ति हृष्टः,
ब्रूध्वं कच्चिद्धयमुष्य प्रियमशनमदः कृष्णवेषे स्थितस्य।
तद्वद्यः कीशदेहं जगति नटवरो धारयामास शम्भुः
कच्चिद्ब्रूतास्य सत्यं प्रियमशनमहो रामनिर्माल्यमेव ?॥ ४॥

इन्द्र०—

रामेण हीना ह्यपरापि गाथा। लोके प्रसिद्धा पवनात्मजस्य।
सङ्गीतविज्ञानमनुष्य तेन। ख्यातंजनेऽभूदितरेभ्य आढ्यम्॥ ५॥

स्वागता०—

बाणशुक्रबलिभिर्वृषपर्वा। साकमैदथ विरोचनपित्रा।
गौतमाश्रममथातिथिरूपः। तस्य शिष्यमवधीद् वृषपर्वा॥ ६॥

उपजा०—

आसीत्स पूजानिरतस्तदैव। जगाम शिष्यो ह्यवधूतवेषः।
तमन्तरा चेशमसौ स्थितोऽभूत। नाभूदपेतो निहतोऽमुनातः॥ ७॥

---

एक नट ( नाटक में ) कृष्ण होकर प्रसन्नता से गूदा फेककर छिलका खाता है। तो कहिये क्या कृष्णवेष में स्थित रहने पर भी उस नट का छिलका ही बहुत प्रिय आहार है ? उसी प्रकार नटकर शिवजी ने वानर देह धारण किया तो सच सच कहिये क्या राम निर्माल्य ही उनका प्रिय आहार है ?॥ ४॥

रामचन्द्रजी से रहित एक अन्य भी हनुमानजी की कथा लोक में प्रसिद्ध है। उसमें उनका अन्य लोगों की अपेक्षा अत्यन्त बढ़ा चढ़ा संगीत विज्ञान प्रसिद्ध हुआ था॥ ५॥

एक बार राक्षस श्रेष्ठ वृषपर्वा बाण, शुक्र, बलि और प्रह्लादजी के साथ महर्षि गौतम के आश्रम पर अतिथि रूप में पहुँच गया। उस समय प्रसंगवशात् उसने गौतमजी के शिष्य को मार डाला॥ ६॥

जब वृषपर्वा पूजा कर रहा था उस समय वह शिष्य नंगा-धड़ंगा अवधूत वेष में वहां गया और वह शिवजी और वृषपर्वा के बीच खड़ा हुआ और हटा नहीं, इसलिये उसने उसे मार डाला॥ ७॥

९०

भुजङ्ग०—

हतः किन्तु शिष्यः प्रियो गौतमस्य । अभूच्छङ्करात्मेति नाम्ना प्रसिद्धः ।
व्यमुञ्चत्ततो गौतमः स्वं शरीरम् । विषादेन तत्राभवद्भीमदृश्यम् ॥ ८ ॥

भुजङ्ग०—

ततस्तत्यजू राक्षसेशाः स्वदेहान् । सशुक्राः क्रमेणेति चाभून्मृतानाम् ।
समूहस्ततः सा रूरोदार्तवाण्या । अहल्या शिवस्तच्च शुश्राव सर्वम् ॥९॥

शार्दू०—

गत्वेशो गिरिजापतिर्झटिति ताञ्चक्रे तदा जीवितान्
श्रद्धावांश्च नुनाव गौतममुनिः शम्भुस्तमूचे पुनः ।
प्रीतोऽस्म्यद्य भृशं मुने त्वयि शृणु त्यागाच्च ते साहसात्
कञ्चिच्छ्रेष्ठवरं वृणीस्व मुनिराट् प्रोचे तदा गौतमः ॥ १० ॥

उपजा०—

दत्तं त्वया दर्शनमद्य शम्भो । तव स्मरारे वर एष एव ।
इच्छाऽस्तिचेत्किञ्चिदहं वृणीय । आतिथ्यमीशाद्य विभो गृहाण ॥११॥

---

लेकिन वह तो गौतमजी का प्रिय शिष्य था । उसका 'शंकरात्मा' यह नाम प्रसिद्ध था । तब उस दुःख के कारण गौतमजी ने भी अपना देह त्याग दिया । वह दृश्य बड़ा भयंकर हो गया ॥ ८ ॥

तब गुरु शुक्राचार्य सहित उन राक्षसोंने भी क्रमशः अपने शरीर त्याग दिये । वहाँ तो शवों का ढेर-सा लग गया । तब अहल्या बड़े आर्त स्वर से रोने लगी । उसका रोना शिवजी ने सुना ॥ ९ ॥

गिरिजापति शिवजी ने शीघ्र ही वहाँ जाकर उन सबको जीवित कर दिया । तब श्रद्धावान गौतम मुनिने शिवजी की स्तुति की । शिवजी बोले 'मुने ! मैं आपके त्याग से तथा साहस से आज आपपर प्रसन्न हूँ । अतः कोई श्रेष्ठ वर मुझसे माँगिये । तब गौतमजी उनसे बोले ॥ १० ॥

'हे शंभो ! आज आपने दर्शन दिया यही आपका वर है । और यदि आपकी इच्छा है कि मैं कुछ माँगूं तो हे ईश, हे विभो, आज आप मेरा आतिथ्य ग्रहण करें ॥ ११ ॥

उपजा०—
बभूवतुर्ब्रह्महरी शिवेन । साकं शिवाद्रेः सुसमागतौ यौ ।
पाको न यावद्भवति स्म सिद्धः । क्रीडां जले तावदमी प्रचक्रुः ॥ १२ ॥

स्वागता०—
आगतः शृणुत तत्र सुरर्षिः । गानमारभत चारुरवेण ।
आर्द्रवस्त्रयुतमेव तथैव । श्रोतुमैत्त्रयमदो मुनिगीतम् ॥ १३ ॥

स्वागता०—
आजगाम हनुमानपि गातुम । गानतो हनुमतस्त्रितयं तत् ।
प्राभवत्परममन्त्रविमुग्धम् । प्राभवंश्च शिथिला अपि दैत्याः ॥ १४ ॥

उपजा०—
एवं निमग्नः स बभूव तेषाम् । समूह ऐच्छन्न भवेद्विरामः ।
निमन्त्रिताः स्मो मुनिनेति सम्यक् । विसस्मरुस्ते हनुमत्स्वरेण ॥ १५ ॥

भुजङ्ग०—
ततो गौतमो भोजनार्थं निनाय । अमून्मन्त्रमुग्धान्बलाद्बोधयित्वा ।
पुनर्भोजनान्तेऽपि ते श्रोतुमैच्छन् । महत्सुस्वरं वायुपुत्रस्य गानम् ॥ १६ ॥

---

शिवजी के साथ ब्रह्माजी और विष्णुजी भी थे जो कैलास से ही शिवजी के साथ आये थे । जब तक रसोई नहीं हुई तब तक उन्होंने जलक्रीड़ा की ॥ १२ ॥

उसी समय कहीं से नारदजी आये और उन्होंने सुन्दर स्वर से गाना प्रारम्भ किया । तब उन मुनि के गीत को सुनने के लिये वे तीनों गीले ही वस्त्रों से वहाँ गये ॥ १३ ॥

तब वहाँ पर हनुमानजी भी गाने के लिये आ गये । हनुमानजी के गान से तो वे तीनों अत्यन्त मन्त्र मुग्ध हो गये । राक्षस भी शिथिल हो गये ॥ १४ ॥

हनुमानजी के गान में मग्न वह समूह गान में विराम नहीं चाहता था । हनुमानजी के मधुर स्वर के कारण हमें गौतम मुनि का निमन्त्रण है यह भी वे भूल गये ॥ १५ ॥

तब उन सभी मन्त्र मुग्धों को जबरदस्ती जगाकर गौतमजी भोजन के लिये ले गये । भोजन के उपरान्त भी उन्होंने हनुमानजी का ही गाना सुनने की इच्छा की ॥ १६ ॥

भुजङ्ग०—

ततश्चाप्सरोदिव्यगन्धर्वकन्याः । तथा किन्नराश्चापि विद्याधराश्च ।
तदोपस्थिताः प्राभवन्देवयूथाः । पुनश्चाभवन्मारुतिस्तत्र गाता ॥ १७ ॥

शार्दू०—

आसन्मारुतिगानतस्तु सहसा सर्वे विमुग्धा इति
नाङ्गं किञ्चिदकम्पतेपदपि तेषां मन्त्रमुग्धात्मनाम् ।
लुप्ता वाद्यरवा यतो विगलितान्यासन्सुवाद्यानि वै
गाता मारुतिरेव तत्र सकलाः श्रोतार आसन्तदा ॥ १८ ॥

भुजङ्ग०—

समाप्तौ पुनर्लेभिरे देहसंज्ञाम् । तदा शङ्करो मारुतेरञ्जलौ वै ।
निधायैकपादं ततोऽन्यं स पादम् । शरीरे तदाऽभ्रामयत्सुप्रसन्नः ॥ १९ ॥

उपजा०—

तदाऽवदत्केशव आञ्जनेयात् । धन्यो न चान्यो यत आर्चमीशम् ।
सहस्रपद्मैर्न परं शिवेन । दत्तं स्वपादाब्जमिति प्रयत्नात् ॥ २० ॥

---

( अब की बार तो ) अप्सराएँ दिव्य गन्धर्वों की कन्याएँ किन्नर विद्याधर तथा देवों के समूह के समूह वहाँ आ पहुँचे और उस जमघट में फिर हनुमानजी गाने लगे ॥ १७ ॥

हनुमानजी के गान से वे सबके सब ऐसे विमुग्ध हुए थे कि उन मन्त्रमुग्धों का एक भी अंग थोड़ा सा भी नहीं हिल रहा था। सभी वाद्यों के स्वर लुप्त हो गये थे। क्योंकि वादकों के हाथों से वे मधुर वाद्य गिर चुके थे। वहाँ तो बस! एक हनुमानजी ही गा रहे थे और सब मन्त्रमुग्ध होकर सुन रहे थे ॥ १८ ॥

गान की समाप्ति पर उन सबको देह का स्मरण हो आया। तब शिवजी ने हनुमानजी की अंजलि में एक पैर दिया और प्रसन्न होकर दूसरा पैर उन्होंने हनुमानजी के शरीर पर घुमाया ॥ १९ ॥

तब विष्णुजी बोले—'हनुमानजी के समान कोई अन्य धन्य नहीं है क्योंकि मैंने एक हजार कमलों से ईश्वर की पूजा की परन्तु मुझे प्रयत्न करने पर भी शिवजी ने इस प्रकार अपना पादपद्म नहीं दिया था ॥ २० ॥

भुजङ्ग०—

वयं मारुतेर्गानमश्रौष्म सम्यक् । अहो तद्रसे विद्रुताः प्राभवाम ।
परं मानसे तृप्ततां नान्वभूम । न भूतं न भव्यं वदन्तोऽपजग्मुः ॥ २१ ॥

उपजा०—

ख्यातं पृथिव्यामपि लोकदृष्ट्या । आसीत्स सङ्गीतकलोपदेष्टा ।
उपादिशद्याष्टिकमाञ्जनेयः । सङ्गीतविद्यां प्रथितां समस्ताम् ॥ २२ ॥

स्वागता०—

आञ्जनेयहनुमत्पदयुक्ते । संहिते ह्यपितु सम्प्रति लुप्ते ।
किन्तु सम्प्रति तदुद्धरणानि । पुस्तकेषु लिखितानि मिलन्ति ॥ २३ ॥

उपजा०—

आचार्य आसीत्स च गायकानाम् । यतः स्मृतोऽसौ बहुपुस्तकेषु ।
अनूपसङ्गीतविलासवत्सु । प्रच्छादनोद्वाहितनामयुक्तान् ॥ २४ ॥

---

तत्पश्चात् धीरे-धीरे वह सब समूह उस स्थान से हट गया। जाते समय वे सब कह रहे थे 'हमने हनुमानजी का गायन भली प्रकार सुना। बड़ी आश्चर्य की बात है कि हम तो उससे बिल्कुल पिघल गये थे। उस गान से हमें तृप्ति हो नहीं हुई। सचमुच ऐसा गायन न तो हुआ न होगा।' ॥ २१ ॥

सो तो लोकदृष्टि से भी यह प्रसिद्ध है कि हनुमानजी संगीत कला के उपदेशक रहे हैं। उन्होंने याष्टिक मुनि को समस्त संगीत विद्या का उपदेश दिया था यह प्रसिद्ध है ॥ २२ ॥

आञ्जनेय संहिता और हनुमत्संहिता नाम की दो संहिताएँ ( पहले थीं ) वे इस समय लुप्त हो गई हैं। लेकिन उनमें से लिखे हुए कुछ उद्धरण पुस्तकों में मिलते हैं ॥ २३ ॥

वे गान-विद्या के प्रवर्तक थे क्योंकि 'अनूप संगीत विलास' जैसी बहुत सी पुस्तकों में उनको उसी प्रकार कहा गया है। सन्धि-प्रच्छादन, उद्वाहन, प्रकाश, गीत, भाल, विन्दु, भद्र आदि ( संगीतालंकारों ) को हनुमानजी ने कहा है, यह प्रमाणित है ॥ २४ ॥

पञ्चचा०—

प्रकाशसन्धिगीतभालबिन्दुभद्रकाँस्तथा
उवाच मारुतिः पुरा प्रमाणितं सुनिश्चितम् ।
स्वगानतः कृताः सुरा विलुप्तचेतना अतः
गुरुर्बभूव गानविज्ञ आञ्जनेय उत्तमः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे हनूमतो गानाचार्यत्व-वर्णनं नाम तृतीयः सर्गः ।

---

अतः सुनिश्चित है। अपने गान से उन्होंने देवताओं को भी चेतनाहीन बना डाला इसलिये हनुमानजी गानविद्या के जानकार उत्तम गुरु हुए ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में द्वापरकुंज के अन्तर्गत हनुमानजी का गानाचार्यत्व वर्णन करके तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थः सर्गः

भुजङ्ग०—

प्रकाश्यान्बहून्दीपका दर्शयन्ति । समीपस्थितान्नैव दूरस्थिताँस्तु ।
उपायाति कोऽपि प्रदीपं यदा हि । क्रमाद्दीपकस्तं प्रकाशीकरोति ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

यशो वै वितन्वन्प्रभोर्वायुपुत्रः । प्रकाश्योऽभवद्वायुपुत्रः प्रभोश्च ।
यतो व्यक्त आसीत्स रामावतारेऽथ । कृष्णावतारेऽपि मध्ये न दृष्टः ॥२॥

पृथ्वी०—

अतोऽहमपि चाभवं सुविवशः प्रवक्तुं जनाः
अमुष्य चरितं शुभं यदपि कृष्णकालेऽभवत् ।
यतो लघुतमापि नो सुविदिता पृथिव्यां कथा
अमुष्य स च सेवको रघुपतेः स्थितो यद्यपि ॥ ३ ॥

मालिनी०—

पवनतनय आसीदेकदा पुण्यतीर्थे
रघुपतिचरणाब्जध्याननिष्ठो विविक्ते ।
स्थितमथ तमपश्यत्सव्यसाची विलोक्य
कनकवपुरमुष्य प्राभवद्विस्मितास्यः ॥ ४ ॥

---

निकट रहनेवाली बहुत-सी वस्तुओं को दीपक प्रकाशित करता है परन्तु दूर रहनेवाली वस्तुओं को वह प्रकाशित नहीं करता है। यदि कोई दीपक के पास आने लगता है तो दीपक उसे क्रमशः प्रकाशित करता है ॥ १ ॥

प्रभु का यश बढ़ाते हुए हनुमानजी भी प्रभु के 'प्रकाश्य' बन गये थे क्योंकि वे रामावतार में व्यक्त थे और कृष्णावतार में भी व्यक्त थे लेकिन बीच में नहीं मालूम पड़े ॥ २ ॥

इसलिये मैं भी उनका कृष्णावतार काल का चरित ही कहने के लिये विवश हूँ क्योंकि यद्यपि वे रामचन्द्रजी के सेवक रूप में पृथ्वी पर स्थित थे तो भी उस समय की कोई छोटी से छोटी भी कथा प्रसिद्ध नहीं है ॥ ३ ॥

एक बार हनुमानजी किसी पुण्यतीर्थ में एकान्त स्थान में रामचन्द्रजी के

भुजङ्ग०—

धनुर्विधया सोऽभिमानी बभूवा । अभूत्तस्य रोगः प्रवृद्धो विशेषः ।
समुत्सादनं तस्य कृष्णो ववाञ्छ । अतः पार्थ ऐत्तेन सम्प्रेरितोऽसौ ॥ ५ ॥

उपजा०—

आकृष्टचित्तः कपिनाऽर्जुनोऽभूत् । बलादतोऽसावमुमभ्यगच्छत् ।
भवान्क एवं चकितो जगाद । उवाच तं मारुतिरप्रमेयः ॥ ६ ॥

शालिनी०—

त्रेतान्ते भूभारहर्ता बभूव । विष्णुः साक्षाद्राघवेन्द्रो धरायाम् ।
तस्यासं प्राक्सेवको द्वापरेऽस्मिन् । तेनादिष्टोऽद्यापि भूमौ चरामि ॥ ७ ॥

शार्दू०—

अश्रौषं विजयोऽवदद्रघुपतिं यस्य स्त्रियं जानकीम्
रक्षोऽधीश उताहरत्स च तदा युद्धं चकाराद्भुतम् ।
अश्रौषं ह्यपि तद् बबन्ध स जले सेतुं गिरीणां दृढम्
तन्नाम्नस्तु सरित्पतौ गिरवरास्तेरूर्यथा दारवः ॥ ८ ॥

---

चरणों के ध्यान में स्थित होकर बैठे थे। उन्हें सव्यसाची अर्जुन ने देखा। उनका सुनहरा शरीर देखकर बड़ा चकित हुआ ॥ ४ ॥

उसे अपनी धनुर्विद्या का अभिमान था और वह अभिमान वाला रोग विशेष बढ़ गया था। भगवान् कृष्ण उस रोग को नष्ट करना चाहते थे। अतः उन्हीं की प्रेरणा से अर्जुन वहाँ गया था ॥ ५ ॥

( सुनहरे रंग के ) वानर ने अर्जुन का चित्त हठात् आकृष्ट कर लिया था अतः वह उनके पास गया और उसने चकित होकर पूछा—'आप कौन हैं ?' उससे अतुलित ( बली ) हनुमानजी बोले ॥ ६ ॥

'त्रेता युग के अन्त में भूभार हरण करने वाले रघुनाथजी हुए। वे साक्षात् विष्णु ही थे। पहले मैं उन्हीं का सेवक था और उन्हीं की आज्ञा से अब भी भूमि पर विचरण कर रहा हूँ ॥ ७ ॥

अर्जुन बोला—'हाँ, जिनकी स्त्री को रावण हर ले गया था तथा जिन्होंने अद्भुत युद्ध किया था उन रघुनाथजी को मैंने सुना है। मैंने यह भी सुना है कि उन्होंने जल पर पर्वतों का बड़ा सुदृढ़ पुल बनाया था। उनके नाम से बड़े-बड़े पर्वत लकड़ी के समान समुद्र में तैरते थे ॥ ८ ॥

उपजा०—

पराक्रमस्तेऽपि मया श्रुतोऽस्ति । लङ्कानगर्यां कृत आञ्जनेय ।
तद्धन्त सर्वं खलु युक्तमेव । ईषत्तु तस्मिन्न च युक्तमासीत् ॥९॥

शिख०—

धनुर्विद्यावन्तौ खलु रघुवरौ विश्वविदितौ
महाबाहू ख्यातौ ह्यमितमहिमानावरिहणौ ।
कथं बाणैः सेतुर्न तु जलनिधौ तावकुरुताम्
व्ययः शक्तेः कालस्य च किल यथा स्यान्न बहुलः ॥ १० ॥

पृथ्वी०—

उवाच विहसन्ततः पवनजः शरैर्निर्मितोऽ
भविस्यदुदधौ कदापि सुदृढो न सेतुस्तथा ।
न चापि कपिवाहिनी शरभवात्पुनः सङ्क्रमात्
कदाप्युदधिलङ्घने सुसफलाऽभविष्यद् ध्रुवम् ॥ ११ ॥

वसन्त०—

उच्चैर्हसन्प्रवदति स्म धनञ्जयस्तम्
विद्या न सा कपिवरास्ति यया सुबद्धः ।
सेतुर्जने न कपिभारमहो सहेत
उक्त्वेति पाण्डुतनयः स पुनर्जहास ॥ १२ ॥

---

लंका में किया हुआ तुम्हारा भी पराक्रम मैंने सुना है। खैर, और सब तो जैसा हुआ ठीक ही हुआ एक थोड़ी सी बात उसमें ठीक नहीं थी ॥ ९ ॥

रामचन्द्रजी और लक्ष्मणजी दोनों विश्वविदित धनुर्विद्या वाले थे। उनकी भुजाएँ दीर्घ थीं उनकी महिमा अमित थी। वे शत्रुओं को मारने में प्रसिद्ध थे। उन्होंने समुद्र पर बाणों से क्यों नहीं पुल बनाया? जिससे शक्ति और काल का बहुत सा व्यय नहीं होता ॥ १० ॥

तब हँसते हुए हनुमानजी बोले—'समुद्र पर बाणों से बना पुल कदापि सुदृढ़ नहीं होता और वानरों की सेना भी उस बाण के पुल से समुद्रोल्लंघन करने में निश्चय ही कदापि सफल नहीं होती' ॥ ११ ॥

तब ठहाका मारकर हँसता हुआ अर्जुन हनुमानजी से बोला—'हे कपिवर,

द्रुतवि०—

इतिहसन्विजयो मदसंयुतः । उपजहास तदा रघुनायकौ ।
पवनजः सहितुं न शशाक तत् । तमवदच्च कृपालुतया परम् ॥ १३ ॥

मालिनी०—

सरसि यदि शराणां सङ्क्रमः स्यान्न दीर्घः
न च मम तनुभारं सोऽपि सोढुं समर्थः ।
यदि लघुतमसेतुर्मां विधर्तुं न शक्तः
जलनिधिगतसेतोः का कथा पाण्डुपुत्र ॥ १४ ॥

पृथ्वी०—

तमर्जुन उवाच हे पवनजात्र कुर्वेऽचिरात्
दृढं सरसि सङ्क्रमं तदुपरि प्लवस्वेच्छया ।
क्वचित्स तव कूर्दनाद्यदि भवेत्कपे खण्डितः
भविष्यति हि भस्मसात्तनुरियं चितायां मम ॥ १५ ॥

उपजा०—

शिवो हनूमाँस्तु भवापहारी । जानाति सर्वं स्वकरस्थवद्यत् ।
भूतं च भव्यं यद् ईश्वरोऽसौ । विलोक्य भव्यं स जगाद तद्वत् ॥ १६ ॥

---

जिस विद्या के द्वारा बना पुल वानर का भार न सहे वह तो विद्या ही नहीं है' और ऐसा कहकर वह फिर एक बार हँसा ॥ १२ ॥

इस प्रकार गर्व से हँसते हुए अर्जुन ने रामचन्द्रजी और लक्ष्मणजी का उपहास किया । हनुमानजी उसे सहन नहीं कर सके । लेकिन तो भी कृपापूर्वक ही वे उससे बोले ॥ १३ ॥

'यदि ( इस सामने वाले ) सरोवर पर बाणों का छोटा सा पुल बन जाय तो वह भी मेरा भार सहने में असमर्थ होगा । जब बहुत छोटा पुल मुझे धारण करने में असमर्थ होगा तो फिर हे अर्जुन ! समुद्र पर बने लम्बे पुल की तो बात ही क्या है ? ॥ १४ ॥

तब अर्जुन हनुमानजी से बोला—'हे वायुपुत्र ! इस सरोवर पर मैं शीघ्र एक दृढ़ पुल बनाऊँगा, तुम उसपर खूब इच्छा भर उछल-कूद कर लेना । हे कपिवर ! यदि कहीं भी वह तुम्हारी उछल-कूद से खण्डित हो जाय तो मेरा शरीर चिता में भस्म होगा ॥ १५ ॥

पृथ्वी०—

उवाच पवनात्मजो यदि विभिन्नतां यास्यति
न सेतुरिषुसम्भवो मम जवात्ततस्ते रथे।
भविष्यति हि संस्थितिर्मम सदैव सत्यं ब्रुवे
सहायमपि ते सदैव समरे करिष्ये ध्रुवम् ॥ १७ ॥

शालिनी०—

भूत्वा हन्तोत्साहयुक्तः किरीटी। चक्रे सेतुं श्रेष्ठबाणैः सुबद्धम्।
बद्ध्वा सेतुं प्रावदद्वायुपुत्रम्। सेतौ सम्यङ्नृत्य संपूर्णशक्त्या ॥१८॥

शिख०—

यदा न्यस्तोऽङ्गुष्ठो विशिखभवसेतौ हनुमता
अभूदस्तव्यस्तस्तडतडरवं चाकुरुत सः।
पपातासावन्ते सरसि सहसा भग्नगिरिवत्
विकुर्वन्बीभत्सोर्युगपदभिमानं च सुयशः ॥ १९ ॥

उपजा०—

विषादयुक्तः शमिताभिमानः। चक्रे चितां तत्र धनञ्जयोऽपि।
न्यवारयत्तं न च वायुपुत्रः। यतो विजज्ञौ स किमस्ति भव्यम् ॥२०॥

---

हनुमानजी तो संसार का अपहरण करने वाले शिवजी ही ठहरे! ईश्वर होने से वर्तमान भूत और भविष्य की सभी बातें हाथ में रखे हुए पदार्थ की तरह स्पष्ट जानते थे। अतः भावों के अनुसार ही वे बोले ॥ १६ ॥

हनुमानजी बोले, 'मैं सत्य कहता हूँ कि यदि मेरे वेग से बाण का बना पुल भग्न नहीं होगा तो तुम्हारे रथपर मेरी स्थिति सदा बनी रहेगी और युद्ध में मैं तुम्हारी सहायता भी करूँगा यह सुनिश्चित है ॥ १७ ॥

तब अर्जुन ने उत्साहित होकर अपने श्रेष्ठ बाणों द्वारा एक पुल बनाया। और बनाकर वह हनुमानजीसे बोला—'आप पूरी शक्ति लगाकर भली प्रकार पुल पर नाच लो।' ॥ १८ ॥

जब हनुमानजी ने उस शरसेतु पर अपना अंगूठा रखा तभी वह डाँवाडोल होने लगा तथा तड़-तड़-तड़ ऐसा आवाज करने लगा और अन्त में अर्जुन का अभिमान और सुयश दोनों को साथ ही नष्ट करता हुआ भग्न हुए पर्वत शिखर के समान सरोवर में गिर गया ॥ १९ ॥

पृथ्वी०—

ददाह स पुनश्चितामथ निवेष्टुमासीत्स्थितः
तदैव समुपस्थितो द्विजवरो युवा कश्चन।
उवाच स कथं तनुं दहसि वै चितायां वृथा
किमस्ति वद मामदो दहसि येन देहं स्वकम् ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

श्रुतं तेन सर्वं यदाऽसौ जहास। तथोवाच केनास्ति दृष्टं न तत्तु।
प्रतिज्ञातमेवं युवाभ्यां न युक्तम्। इदानीमहं सर्वसाक्षी भवामि ॥ २२ ॥

शालिनी०—

पार्थः कुर्याद् बाणसेतुं पुनश्च। कीशो भञ्ज्यात्तं पुनर्मेऽपरोक्षे।
दृष्ट्वा वक्ष्ये निर्णयं न्याय्यमेव। कार्यं सम्यक्तद्युवाभ्यामवेताम् ॥ २३ ॥

शालिनी०—

तस्य श्रुत्वा वाक्यमूचे हनूमान्। साधो वाक्यं युक्तमेव ब्रवीषि।
नैराश्यात्तत्पाण्डुपुत्रोऽपि मत्वा। प्रत्यावृत्तो देहदाहस्य कृत्यात् ॥ २४ ॥

---

तब अभिमान ठंडा पड़ जाने से दुःखी हुए अर्जुन ने भी चिता बनाई। लेकिन क्या होने वाला है यह हनुमानजी जानते थे अतः उन्होंने उसे चिता बनाने से रोका नहीं ॥ २० ॥

जब अर्जुन चिता में आग लगाकर उसमें प्रवेश करने के लिये तैयार हो गया। उसी समय वहाँ पर एक युवक ब्राह्मण उपस्थित हुए। वे अर्जुन से बोले 'तुम अपना देह चिता में वृथा ही क्यों जला रहे हो? जिस कारण से तुम देह जला रहे हो वह बात क्या है यह मुझे बता दो ॥ २१ ॥

जब उन ब्राह्मण ने सब सुना तो वे हँस दिये और बोले, 'तुम दोनों ने जो प्रतिज्ञा की है वह ठीक नहीं है क्यो कि वह किसी ने देखी सुनी नहीं। अबकी बार मैं सबका साक्षीदार बनूगाँ ॥ २२ ॥

अर्जुन पुनः बाणों द्वारा पुल बनाएँ और ये वानर मेरे सामने उसे भंग कर दें। तब सब कुछ देखकर मैं न्याय के अनुसार निर्णय दूँगा और वही आप लोगों को करना होगा यह समझिये' ॥ २३ ॥

उन ब्राह्मण का वाक्य सुनकर हनुमानजी बोले 'हे साधु पुरुष, आप ठीक ही कह रहे हैं।' निराशमन वाला अर्जुन भी वह बात मानकर आत्मदाह के कृत्य से निवृत्त हुआ ॥ २४ ॥

भुजङ्ग०—

असौ ब्रह्मचारी स्वयं वासुदेवः । प्रदातुं जयं पाण्डुपुत्राय तस्थौ ।
अजानान्न तं पाण्डुपुत्रो विमुग्धः । कथं शङ्करस्तस्य विज्ञो भवेन्नो ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे हनुमदर्जुनयोर्मिलनं, अर्जुन-स्याभिमानस्य खण्डनञ्चेति चतुर्थः सर्गः ॥ ४ ॥



---

वे ब्रह्मचारी स्वयं भगवान् कृष्ण ही थे और अर्जुन को विजय दिलाने के लिये आये थे। मुग्ध अर्जुन ने उन्हें नहीं जाना लेकिन शिव उन्हें कैसे नहीं जानते ? ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में द्वापर कुंज के अन्तर्गत हनुमानजी
और अर्जुन का मिलन तथा अर्जुन के अभिमान का खण्डन
कहकर चौथा सर्ग समाप्त हुआ ।



# अथ पञ्चमः सर्गः

**उपजा०—**

अभूद्गतोत्साह इयेष नैव । कर्तुं पुनः सङ्क्रममर्जुनस्तु ।
इयेष किन्तु स्वपराजयेन । जह्यां स्वदेहं हि तदेव युक्तम् ।। १ ।।

**स्वागता०—**

चोदितो द्विजवरेण परन्तु । प्राभवद् व्यवसितः स कथञ्चित् ।
संविधातुमिषुभिः किल सेतुम् । किन्त्वभून्निजजये स निराशः ।। २ ।।

**शालिनी०—**

एवं नैराश्येन युक्तः स चक्रे । भूयः सेतुं चोदितो ब्राह्मणेन ।
ऊचे पश्चान्मारुतिं ब्राह्मणोऽसौ । भङ्क्तुं सेतुं स्वेच्छया सम्प्लवस्व ।।३।।

**शालिनी०—**

न्यस्तोऽङ्गुष्ठः पूर्ववत्तेन सेतौ । नाभूत्सेतोर्भञ्जनं तेन किञ्चित् ।
न्यस्तः पादो वायुपुत्रेण तस्मात् । सेतोर्नाभूद्भञ्जनं वै तथापि ।। ४ ।।

---

अर्जुन का उत्साह तो समाप्त हो गया था वह फिर से पुल बनाना नहीं चाहता था। अपने पराजय के कारण वह चाहता था कि मैं अपना देह त्याग दूँ यही अच्छा होगा ।। १ ।।

लेकिन ब्राह्मण द्वारा प्रेरित होकर कुछ बेमन से ही वह बाणों से पुल बनाने में प्रवृत्त हुआ। लेकिन (भीतर से ) वह अपनी विजय के बारे में निराश ही था ।। २ ।।

इस प्रकार ब्राह्मण के कहने से निराश युक्त मन से उसने फिर पुल बनाया। तब वे ब्राह्मण हनुमानजी से बोले 'अब आप सेतु भंग करने के लिये इच्छानुसार कूदिये ।। ३ ।।

जब हनुमानजी ने पुलपर पहले जैसा अंगूठा रखा तो उससे पुल का कुछ भी नहीं बिगड़ा। तब हनुमानजी ने अपना एक पैर पुलपर रखा लेकिन तब भी सेतु टूटा नहीं ।। ४ ।।

शालिनी०—

शक्ति काञ्चित्सज्जनास्तेन युक्त्वा । न्यस्तः पादः किन्तु सेतुर्न भग्नः ।
ईषच्छक्त्या रक्तिमाऽदृश्यतैवम् । नीरे प्राभूद्वेगतो विस्तरन् तु ॥५॥

उपजा०—

पार्थस्य शुष्कं वदनं पुनश्च । उत्साहयुक्तं प्रबभूव तेन ।
परन्तु जज्ञौ न स किं रहस्यम् । जयस्य तस्याप्यनपेक्षितस्य ॥ ६ ॥

उपजा०—

पार्थाय दातुं विजयं द्विजो यः । आयात आसीत्स च कृष्णचन्द्रः ।
कृपाकरः कूर्मवपुर्बभूव । लीलासहायः पवनात्मजस्य ॥७॥

द्रुतवि०—

निविविशे स जले मृदुसङ्क्रमम् । दृढतरं किल कारयितुं परम् ।
पवनजस्य तु तल्लघुभारतोऽ । वमदजो रुधिरं वदनात्तदा ॥ ८ ॥

स्वागता०—

सङ्ग्रहीतुमनिलात्मज एवम् । नाटकं तु विजयं वदति स्म ।
ते सखा विजयमर्जुन तुभ्यम् । संस्थितोऽस्ति कृपया खलु दातुम् ॥ ९ ॥

---

हे सज्जनों तब हनुमानजी ने कुछ बलपूर्वक पैर रखा परन्तु पुल टूटा नहीं। लेकिन थोड़ी सी शक्ति लगाने से ही सरोवर के जल में कुछ लालिमा सी वेग से बढ़ती हुई दीखने लगी ॥ ५ ॥

अर्जुन का मुरझाया हुआ मुख पुनः उत्साहित हुआ। लेकिन उस अनपेक्षित विजय का क्या रहस्य है यह उसने नहीं जाना ॥ ६ ॥

अर्जुन को विजय दिलाने के लिये जो ब्राह्मण आये थे वे भगवान् कृष्ण ही थे। अर्जुन पर कृपा करने के लिए तथा हनुमानजी की लीला में सहायता करने के लिये उन्होंने कछुआ का रूप धारण किया था ॥ ७ ॥

और वे हनुमानजी के लिये मृदु पुल को अधिक दृढ़ बनाने के लिये जल में घुसे थे। वे ही कछुआ रूप धारी भगवान् हनुमानजी के उस थोड़े से बल से मुख में से रक्त उगलने लगे थे ॥ ८ ॥

तब उस नाटक को समेटने के लिये हनुमानजी अर्जुन से बोले 'हे अर्जुन! तुम्हारे सखा कृपापूर्वक तुम्हे विजय दिलाने के लिये उपस्थित हुए हैं ॥ ९ ॥

उपजा०—

धन्योऽसि धन्योऽसि भृशं प्रियोऽसि । प्रभोर्यतस्तस्य कृपाप्रसादात् ।
सम्यक्तया मामजयोऽस्मि हृष्टः । पराजयो युक्ततमो जयान्मे ॥१०॥

उपेन्द्र०—

यदेत्यवोचद्धनुमान्प्रसन्नः । तदैव हित्वा स च कूर्मदेहम् ।
विहाय सेतुं च पृथग् बभूव । श्रीकृष्णरूपेण हसन्स्थितोऽभूत् ॥ ११ ॥

शालिनी०—

लुप्ते कूर्मे कृष्णरूपे समस्तः नीरे । सेतुर्भग्नगात्रः पपात ।
आदावेवाभूद्विनष्टोऽर्जुनस्य । गर्वः प्राभूत्किन्तु जेता किरीटी ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—

विनम्रावभूतां तदा सुप्रसन्नौ । मुहुर्वायुपुत्रार्जुनौ तावुवाच ।
युवां मे प्रियौ द्वावपीच्छामि किन्तु । हनूमत्सहायं किरीटी लभेत ॥१३॥

पञ्चचा०—

ततोऽपरं वपुः ससर्ज मारूतिर्जनेश्वरः
ध्वजोपरि स्थितो बभूव चार्जुनस्य लीलया ।
अतोऽर्जुनः कपिध्वजो निगद्यते जनैरिह
असावभूद्धरः सदैव सङ्गरेषु तेन हि ॥ १४ ॥

---

तुम सचमुच में धन्य-धन्य हो और प्रभु के अत्यन्त प्रिय हो। क्यों कि तुमने उनकी कृपा से मुझे भली प्रकार जीत लिया। मैं प्रसन्न हूँ। मेरी पराजय जय की अपेक्षा ठीक है।' ॥ १० ॥

जब इस प्रकार हनुमानजी प्रसन्न होकर बोल चुके तब भगवान् सेतु से अलग हुए और वे कछुए का शरीर त्याग कर श्रीकृष्ण रूप से उपस्थित हो गये ॥ ११ ॥

कृष्ण रूप कछुए के लुप्त होने पर पूरा का पूरा पुल भग्न होकर पानी में गिर गया। अर्जुन का गर्व तो पहले ही नष्ट हो चुका था परन्तु अर्जुन ही विजयी हुआ ॥ १२ ॥

तब हनुमानजी और अर्जुन दोनों प्रसन्न होकर भगवान् कृष्ण के प्रति विनम्र भक्ति से झुके। कृष्ण उन्हें बोले 'तुम दोनो मेरे प्रिय हो लेकिन मेरी इच्छा थी कि अर्जुन हनुमानजी की सहायता प्राप्त करें।' ॥ १३ ॥

पृथ्वी०—

अभाययदसौ रिपून्भयदगर्जनात्तर्जनात्
तथा भयदर्शनाद्विकृतरूपतः सर्वथा।
परं भयदगर्जनादरिविनाशलीलैव सा
विनश्यति जगद्यतः सपदि तस्य सङ्कल्पतः ॥ १५ ॥

भुजङ्ग०—

महाभारतं प्राभवद्युद्धमुग्रम् । अमुष्मिन्यदाऽयुध्यतोच्चैः किरीटी ।
अमर्षिस्वभावेन कर्णेन साकम् । अभूत्कृष्ण एवास्य यन्ता तदाऽपि ॥१६॥

स्रग्धरा—

क्षिप्तः कर्णेन बाणाद्धयसहितरथो हस्तमात्रो यदा हि
ऊचे कृष्णः सहर्षो युधि पटुरसि ते योधनं धन्यमस्ति ।
सेहे तन्नैव पार्थो ह्यवददथ वचः शंससेऽरिं वृथैव
कच्चिन्मे नेक्षसेऽत्र क्षिपति रिपुरथं योजनानीषुरुच्चैः ॥ १७ ॥

---

तब जनेश्वर हनुमानजी अपना और एक रूप बनाकर उस रूप से अर्जुन की ध्वजा पर लीला से स्थित हो गए। इसी लिए अर्जुन को लोग कपिध्वज कहते हैं। और कपिध्वज होने से ही वह युद्ध में सदा श्रेष्ठ हो जाता था ॥ १४ ॥

अपने भयंकर गर्जन तर्जन से तथा महाभयंकर विकृत रूप दिखाकर हनुमानजी शत्रुओं को डराते थे। लेकिन भयंजर गर्जन से शत्रुनाश होना यह उनकी एक लीला ही है क्योंकि उनके एक हल्के संकल्प से ही सृष्टि नष्ट हो जाती है ॥ १५ ॥

महाभारत एक बहुत बड़ा युद्ध हुआ। उसमें जब अर्जुन अमर्षी स्वभावी कर्ण के साथ लड़ रहा था उस समय भी अर्जुन के सारथी कृष्ण भगवान् ही थे ॥ १६ ॥

उस समय जब कर्ण ने अपने बाण से अर्जुन का रथ घोड़ों सहित हाथभर पीछे हटाया तब भगवान कृष्ण अत्यन्त हर्ष के साथ बोले 'वाह ! तुम युद्ध में पटु हो। तुम्हारा युद्ध धन्य है !' लेकिन अर्जुन को वह सहन नहीं हुआ। वह बोला 'आप शत्रु की वृथा ही प्रशंसा क्यों कर रहें है ? क्या आप देख नहीं रहे हैं कि मेरा बाण शत्रु के रथ को योजनों दूर फेंक रहा है ?' ॥ १७ ॥

द्रुतवि०—

तमवदत्प्रहसञ्छृणु फाल्गुन। पवनजस्तु महान्प्रलयङ्करः।
तव रथोपरि तिष्ठति सुष्ठ्वसौ। तवरथे स्थिरता न भवेत्कथम्॥ १८॥

उपजा०—

शान्तः परं नैव बभूव तुष्टः। तदाऽर्जुनोऽतौ भगवान्कपीन्द्रम्।
उवाच किञ्चिद्रथतो भवोर्ध्वम्। पृथग्जहौ सोऽपि रथं स्मितास्यः॥ १९॥

भुजङ्ग०—

ततो वायुपुत्रेण हीनोऽर्जुनस्य। बभूवेषुणा स्यन्दनः सम्प्रविद्धः।
भ्रमंश्चक्रवद्योजनानि प्रयातः। अवैदर्जुनो वायुपुत्रस्य कार्यम्॥ २०॥

वसन्त०—

दुर्योधने युधि मृते प्रबभूव शान्तिः
युद्धं समाप्तमभवद्विजयं जगाद।
कृष्णो रथादवतराद्य सखे ममादौ
पप्रच्छ तं प्रवदसीति सखे किमर्थम्॥ २१॥

भुजङ्ग०—

अदोऽवैष्यसि त्वं स्वयं पाण्डुपुत्र। कुरुष्वाद्य वाक्यं प्रभुस्तं जगाद।
अथावातरत्पार्थ आदौ पुनश्च। प्रभुः कृष्णचन्द्रोऽपि पश्चादमुष्य॥२२॥

---

कृष्ण हँसते हुए अर्जुन से बोले 'अर्जुन! सुनो। हनुमानजी महाप्रलयंकर के रूप हैं वे तुम्हारे रथ पर सुस्थिर होकर बैठे हैं फिर तुम्हारे रथ में स्थिरता क्यों नहीं होगी?॥ १८॥

अर्जुन चुप हो गया परन्तु उसका मन सन्तुष्ट नहीं था। तब भगवान कृष्ण ने हनुमानजी से कहा 'आप थोड़ा रथ छोड़कर आकाश में स्थित होइए' हनुमानजी भी हँसते हुए रथ से पृथक् हो गये॥ १९॥

जब हनुमानजी से विरहित अर्जुन का रथ कर्ण के बाण से विद्ध हुआ तब वह चक्र के समान घूमता हुआ योजनों दूर फेका गया। अर्जुन ने हनुमान जी का कार्य जान लिया॥ २०॥

खैर युद्ध में दुर्योधन के मरने पर शान्ति हो गई। युद्ध शान्त हुआ। तब कृष्ण अर्जुन से बोले 'हे मित्र! आज तुम मुझसे पहले रथ से उतरो' अर्जुन बोला 'हे मित्र आज आप ऐसी बात क्यों कह रहे हैं?'॥ २१॥

शालिनी०—

शब्दं कुर्वन्मारुतिः प्रागमत्खम् । साश्वो दग्धः स्यन्दनोऽसौ पुनश्च ।
ऊचे कृष्णो विस्मयाविष्टचित्तम् । दग्धोऽभूत्ते स्यन्दनः पूर्वमेव ॥ २३ ॥

द्रुतवि०—

गाङ्गेयराधेयकृपीसुतैश्च । शल्यादिभिर्द्रोणकृपादिभिश्च ।
दग्धो रथः किन्तु हनूमतस्तु । स्थित्यैव सोऽभून्न यथा प्रदग्धः ॥ २४ ॥

हरिणी०—

इति हनुमतो रक्ष्यः प्राभूद्रणेषुधनञ्जयः
अपि च करुणापात्रं प्राभूदमुष्य वृकोदरः ।
इति हनुमता कार्यं सम्पादितं युधि भारते
किल यत उभौ स्तम्भावास्तामुष्य रणस्य तौ ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे अर्जुनस्य हनुमत्कृपाभाजनतावर्णनं
नाम पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥



---

प्रभु बोले 'उसे तो स्वयं ही जान जाओगे । पहले बात तो मानो ।' अर्जुन उतर पड़ा और उसके पश्चात् कृष्ण भी रथ से उतर पड़े ॥ २२ ॥

तब जोर से शब्द करते हुए हनुमानजी भी आकाश में गये और बाद में वह रथ घोड़ों सहित जलकर राख हो गया । आश्चर्य चकित अर्जुन से कृष्ण बोले 'हे अर्जुन तुम्हारा रथ तो पहले ही जल चुका था ॥ २३ ॥

भीष्म, कर्ण, अश्वत्थामा, शल्य, द्रोणाचार्य, कृपाचार्य आदि द्वारा तुम्हारा रथ कभी का जल चुका था । परन्तु हनुमानजी की स्थिति से ही वह वैसा ही खड़ा था मानो वह, बिल्कुल न जला हो ॥ २४ ॥

इस प्रकार युद्ध में सदा ही अर्जुन हनुमानजी का रक्षणीय रहता था । इसी प्रकार भीमसेन भी रक्षणीय रहता था । और इस तरह महाभारत में हनुमानजी ने बहुत बड़ा कार्य सम्पादन किया क्योंकि उस युद्ध के वे ही दोनों स्तम्भ थे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में द्वापरकुंज के अन्तर्गत अर्जुन का हनुमानजी की कृपा का भाजन होना वर्णन के पाँचवा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥



# अथ षष्ठः सर्गः

स्वागता०—

प्रावदं कथमभूदधिकारी । अर्जुनः पवनजस्य कृपायाः ।
प्राभवत्किल तथैव च भीमः । वक्ष्यते तदपि सुष्ठु मयाऽत्र ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

यदैदर्जुनोऽस्त्रेच्छुकः शक्रलोकम् । स्त्रिया साकमन्ये च ये पाण्डुपुत्राः ।
गताः पुण्यभूमिं बदर्याः समीपम् । नरस्याथ नारायणस्याश्रमं ते ॥ २ ॥

वसन्त०—

ऊषुर्दिनानि कतिचिच्छुभपुण्यभूमौ
तस्याममी सुखत एकदिने सुरम्यम् ।
सौगन्धिकं सुकमलं पवनो जहार
हैमं विचित्रमथ तच्च ददर्श कृष्णा ॥ ३ ॥

पञ्चचा०—

बभूव विस्मिता तदा निरीक्ष्य पद्मसौष्ठवम्
इयेष तत्प्रदातुमाद्यपाण्डवाय शोभनम् ।
तथोपलब्धिरेवमेव चेद्भवेन्मनोहृताम्
सुसङ्ग्रहस्य तं नयेयमाश्रमं च काम्यके ॥ ४ ॥

---

अर्जुन हनुमानजी की कृपा का अधिकारी कैसे हुआ यह मैंने कहा! भीमसेन भी इसी तरह हनुमत्कृपाधिकारी बना था अब वह भी कथा मैं कहूँगा ॥ १ ॥

जब अर्जुन अस्त्र प्राप्ति की इच्छा से स्वर्ग चला गया तब द्रौपदी के साथ अन्य पाण्डव बद्रिकाश्रम की पास की पूण्य भूमि को गये। वहीं पर नरनारायणाश्रम था ॥ २ ॥

उस सुन्दर पुण्यभूमि में वे कुछ दिन रहे। एक दिन हवा के झोंके के साथ एक सोगन्धिक कमल उड़कर आया वह बड़ा ही विचित्र था तथा सोने का बना था। उस पर द्रौपदी की नजर पड़ी ॥ ३ ॥

वह उस कमल के सुन्दर आकार को देखकर बड़ी चकित हुई और उसने उसे धर्मराज को देना चाहा। तथा वह चाहती थी कि यदि ऐसा ही और भी




हेमपद्मबन्धः।
द्वापरकुञ्जे षष्ठे सर्गे
सप्तमः श्लोकः।

वञ्चचा०—

सुदुर्लभानि किन्तु तानि लातुमस्ति को वरः
यतोऽर्जुनोऽस्ति शक्रधाम्नि धर्मराण्न तत्कृते ।
सुयुक्त एवमस्ति नैव कोमलौ यमौ यतः
वृकोदरस्तु योग्य एवमित्थमस्ति मे मतम् ॥ ५ ॥

शार्दू०—

किर्मीरश्च बको हतौ बलवता भीमेन चोत्पीडकौ
सर्वेषामभवत्स कल्पतरुवल्लाक्षागृहाग्नौ पुरा ।
यद्दीर्घं भुजयुग्ममुन्नततमं वक्षो दृढं वज्रवत्
लातुं शक्ष्यति भीम एव सबलः पद्मानि हैमानि मे ॥ ६ ॥

उपजा०—

विचिन्त्य भीमस्य बलं समग्रम् । कृष्णा निमग्ना मधुकामनायाम् ।
तद् हेमपद्मस्य च मन्त्रणार्थे । भीमस्य पार्श्वं कमलेक्षणेता ॥ ७ ॥

भुजङ्ग०—

अभिप्रायमुक्त्वा स्वकं भीमसेनम् । असौ प्राभवत्प्रार्थयन्तीव तूष्णीम् ।
सदा दुःखतप्तां प्रियामीक्षितुं सः । प्रसन्नामुवाचैमि कर्तुं प्रियं ते ॥८॥

---

मनोहर कमलों का संग्रह हो जाय तो मैं उन्हें काम्यकवन में अपने आश्रम में ले चलूँगी ॥ ४ ॥

लेकिन ऐसे अत्यन्त दुर्लभ कमलों को लाने के लिये कौन योग्य होगा ? क्यों कि अर्जुन तो स्वर्ग गये हैं । धर्मराज को भेजना ठीक नहीं है । नकुल सहदेव तो अभी कोमल हैं । ये भीमसेन ही भेजने योग्य हैं ऐसा मेरा मत है ॥ ५ ॥

भीमसेनने समाज को पीड़ा पहुँचानेवाले किर्मीर तथा बक ये दोनों बलवान् राक्षस मार डाले । पहले लाक्षागृहदाह के समय ये सबके लिए कल्पवृक्ष के समान हो गये थे । जिनकी दोनों भुजाएँ दीर्घ हैं तथा वक्षस्थल उभरा हुआ तथा वज्र के समान दृढ़ है वे ही सबल भीमसेन मेरे लिए स्वर्णपद्म ला सकते हैं ॥ ६ ॥

भीमसेन के सम्पूर्ण बल का विचार करके द्रौपदी उस स्वर्णपद्म की मधुर कामना में मगन हो गई और सलाह करने के लिये वह कमल-लोचना भीम के पास गई ( हेमपद्म बन्ध ) ॥ ७ ॥

अपना अभिप्राय भीमसेन के पास व्यक्त करके वह प्रार्थना करती हुई चुप

पञ्चचा०—

अहन्तया वृकोदरः प्रभावितो मुहुर्मुहुः
विलोकयन्भुजौ स्वकौ गतः प्रसन्नतायुतः ।
गदायुतः सरो यतस्तदद्भुतं शुभाम्बुजम्
समागतं प्रचण्डवातवेगतो यदृच्छया ॥ ९ ॥

द्रुतवि०—

निजरवात्स हरीनपि भाययन् । स्वपनसौख्ययुतांश्च विबोधयन् ।
बलमदात्तरवोऽपि विमर्दयन् । दशदिशश्च गतो विनिनादयन् ॥ १० ॥

द्रुतवि०—

कपिवरस्तु बभूव पथि स्थितः । अवजगाम वृकोदर उद्यतः ।
सुरधरां प्रति यातुमसौ परम् । भुजबलेन सदैव मदोद्धतः ॥ ११ ॥

उपेन्द्र०—

भवेद्विनष्टो न सुरापराधात् । यतोऽनुजोऽमुष्य वृकोदरोऽभूत् ।
निरुध्य मार्गं न्यपतत्पृथिव्याम् । प्रदर्शयन्स्वं जरसाऽल्पशक्तिम् ॥१२॥

---

हो गई । तब हमेशा दुःखसन्तप्त रहनेवाली प्रिया को प्रसन्न मुद्रा में देखने के लिए भीमसेन बोला 'मैं तुम्हारा प्रिय कार्य करूँगा ॥ ८ ॥

अहंकार से प्रभावित भीम गदा लेकर अपने दोनो भुजदण्डों को देखता हुआ बड़ी प्रसन्नता से उस सरोवर की तरफ गया जिधर से वह सुन्दर कमल प्रचण्ड वायुवेग से अकस्मात् उड़कर आया था ॥ ९ ॥

उस समय भीम अपनी गर्जना से सिंहों को भी डराता हुआ, सोये हुए प्राणियों को जगाता हुआ, बलमद से बड़े बड़े वृक्षों का मर्दन करता हुआ, तथा दसों दिशाओं को निनादित करता हुआ जा रहा था ॥ १० ॥

कपिवर हनुमानजी वहीं पर भीम के मार्ग में थे। उन्होंने जाना कि यह वृकोदर देव भूमि की तरफ जाना चाहता है लेकिन यह अपने भुजबल के कारण सदा मदोन्मत्त रहता है ॥ ११ ॥

चूँकि वृकोदर उनका छोटा भाई था अतः वह देवताओं के अपराध के कारण नष्ट न हो जाँय इसलिए वे उसका मार्ग रोककर अपने को बुढ़ापे के कारण निर्बल जैसे दिखाते हुए पृथ्वीपर पड़े रहे ॥ १२ ॥

शिख०—

ध्वनिं कुर्वन्पुच्छाद्बहुलभयदं विद्युदिव सः
व्यभात्कान्त्या केशैः कनकसदृशैर्विद्युदिव सः ।
तथा सम्यक् हित्वा निजचपलतां विद्युदिव सः
परं दुष्प्रेक्ष्योऽभूत्पवनतनयो विद्युदिव सः ॥ १३ ॥

शालिनी०—

शक्त्या मत्तोऽमर्षयुक्तस्तथैव । यद्यप्यासीत्सज्जना भीमसेनः ।
रम्भारण्ये पुच्छभूतात्प्रशब्दात् । ईषद्भीतो हृष्टरोमा बभूव ॥ १४ ॥

शालिनी०—

शृण्वञ्शब्दं मारुतेः पुच्छभूतम् ज्ञातुं । कस्माच्छ्रूयते शब्द एषः ।
तस्मिन्क्षेत्रे भीमसेनश्चचार । अन्ते चासावाञ्जनेयं ददर्श ॥ १५ ॥

इन्द्र०—

दृष्ट्वा तमेवं कुपितो बभूव । उच्चैर्जगर्जात्मबलेन सम्यक् ।
कुर्वन्नवज्ञां कपिकुञ्जरोऽपि । उन्मील्य किञ्चिन्नयने जगाद ॥ १६ ॥

---

अपनी पूँछ से वे बिजली की कड़क के समान आवाज करते थे। वे अपने सुवर्णवर्ण केशों के कारण बिजली के समान ही शोभा दे रहे थे। उस समय उन्होंने बिजली के समान अपनी चंचलता छोड़ दी थी लेकिन तो भी बिजली के समान ही वे पवनपुत्र दुष्प्रेक्ष हो रहे थे ॥ १३ ॥

हे सज्जनों! यद्यपि भीम शक्तिमत्ता के कारण गर्वित तथा अमर्षी स्वभाव वाला था तो भी उस केला के वन में हनुमानजी की पूँछ से हुए शब्द से भीम के रोंगटे खड़े हो गए। तथा वह कुछ भयभीत हो गया ॥ १४ ॥

हनुमानजी की पूँछ से हुए शब्द को सुनकर यह कहाँ से सुनाई दे रहा है यह जानने के लिए भीम उस क्षेत्र में घूमा और अन्त में उसने हनुमानजी को देखा ॥ १५ ॥

उस बूढ़े बन्दर को लेटे देखकर भीम क्रुद्ध हो गया और उसने बड़ी जोर से गर्जना की। तब कपिकुञ्जर हनुमानजी ने भी उसकी अवज्ञा करते हुए कुछ कुछ आँखे खोलकर उससे कहा ॥ १६ ॥

शार्दू०—

रुग्णं मां सुखनिद्रितं कथमहो सम्बोधयन्गर्जसि
कार्या प्राणिषु कच्चिदेषु सुदया नावैषि भूत्वा नरः ।
कस्त्वं का तव कामना क्व च पुनर्गन्तासि सत्यं वद
सिद्धानां गतिरस्ति मर्त्यमनुजानां भद्र नातः परम् ॥ १७॥

भुजङ्ग०—

अयं सिद्धमार्गो न गम्यो मनुष्यैः
दयावानहं त्वामतो वारयामि ।
अतः स्वागतं कन्दमूलानि भुक्त्वा
निवर्तस्व मर्तासि चेन्नो वृथा त्वम् ॥ १८॥

स्रग्धरा—

ऊचे तं भीमसेनः कपिवपुषि भवान्कोऽस्ति का जन्मभूमिः
चान्द्रोऽहं पाण्डुपुत्रः पवनभवतनुर्नाम मे भीमसेनः ।
ऊचे तं वायुपुत्रः कपिरहमिति नो शक्ष्यसि त्वं प्रयातुम्
याहि क्षेम्णा गृहं स्वं यदि न हि भविता त्वत्कृते प्राणबाधा ॥ १९ ॥

---

मैं रोगी सुख से सो रहा था तुम मुझे जगाते हुए क्यों गर्जना कर रहे हो ? क्या मनुष्य होकर भी इन प्राणियों पर दया करनी चाहिए यह तुम नहीं जानते हो ? तुम कौन हो ? तुम्हारी क्या इच्छा है ? कहाँ जा रहे हो ? सब सत्य सत्य कहो । हे भद्र ! इससे आगे सिद्ध ही जा सकते हैं अन्य मर्त्य पुरुष नहीं ॥ १७॥

यह सिद्ध मार्ग है। अतः मनुष्यों द्वारा जाने योग्य नहीं है। इसीलिए मैं दया से तुम्हें मना कर रहा हूँ। तुम्हारा स्वागत है। तुम कन्दमूल फल खाकर यहीं से लौट जाओ नहीं तो तुम वृथा ही मारे जाओगे।' ॥ १८॥

उन्हें भीम बोला, 'आप वानर शरीरवाले कौन हैं ? आपकी जन्मभूमि कहाँ है ? मैं चन्द्रवंशी पाण्डुपुत्र हूँ। मेरा वायु से जन्म हुआ है। मेरा नाम भीमसेन है।' उससे हनुमानजी बोले, 'मैं एक वानर हूँ। तुम आगे नहीं जा सकोगे। तुम कुशलपूर्वक घर चले जाओ। यदि नहीं जाओगे तो तुम प्राण संकट में पड़ोगे ॥ १९॥

वसन्त०—

क्वचिचन्न वा प्रभविताऽत्र शरीरबाधा
पृच्छामि नो प्रथममत्र सृतिं प्रदेहि।
भीमो जगाद मदवान् हनुमान्तमूचे
गन्तव्यमेव यदि मामिहि लङ्घयित्वा ॥ २० ॥

उपजा०—

व्याप्तः शरीरेषु जगाद भीमः। आत्मा न तल्लङ्घनकार्यमुक्तम्।
अज्ञास्यमेवं यदि नो कपे त्वाम्। अलङ्घयिष्यं हनुमानिवाब्धिम् ॥ २१ ॥

पृथ्वी०—

क एष हनुमानुवाच हनुमान्पुरा लङ्घितः
समुद्र उत येन तां वद कथां शुभां वेत्सि चेत्।
ममाग्रजममुं ह्यवेहि स च रामपत्न्याः कृते
अलङ्घयदुदारधीर्जलधिमेव भीमोऽवदत् ॥ २२ ॥

इन्द्र०—

तेनास्मि तुल्योऽहमपि प्लवङ्ग। शक्तोऽस्मि सम्यक्तव निग्रहेऽहम्।
उत्तिष्ठ देहि त्वरया सृतिं मे। नेष्ये न चेत्त्वां यमधाम विद्धि ॥२३॥

---

मदोद्धत भीम बोला 'यहाँ मेरा शरीर संकट में पड़ेगा या नहीं यह मैं नहीं पूछ रहा हूँ। पहले मुझे मार्ग दे दो।' तब हनुमानजी बोले, 'यदि तुम्हे जाना ही है तो मुझे लांघकर चले जाओ।' ॥ २० ॥

भीम बोला, 'शरीरों में आत्मा व्याप्त रहता हैं इसलिए उसका लंघन नहीं करना चाहिए ऐसा कहा गया है। यदि मैं यह नहीं जानता तो तुम्हें वैसा ही लांघ जाता जैसे हनुमानजीने समुद्र को लांघा था ॥ २१ ॥

हनुमानजी बोले 'यह हनुमान कौन है? जिसने पहले समुद्र लांघा था। यदि तुम जानते हो तो उस कथा को कहो।' भीम बोला उन्हें तुम मेरे बड़े भाई जानो! उन उदारबुद्धि ने रामचन्द्रजी की पत्नी के लिए समुद्रही लांघा था ॥२२॥

मैं भी उन्हीं के समान हूँ। मैं तुम्हारा निग्रह करने में समर्थ हूँ। उठकर शीघ्र ही मुझे रास्ता दे दो नहीं तो मैं तुम्हें यमसदन पहुँचाऊँगा यह समझ लो ॥ २३ ॥

द्रुतवि०—

कपिवरस्तमवैद्बलदर्पितम् । उपहसन्प्रजगाद वचस्त्विदम् ।
भवतु शं मम पुच्छमपाकुरु । तदनु गच्छ सुखेन दयां कुरु ॥ २४ ॥

शिख०—

असौ तं गच्छन्तं कुपितमददादुत्तरमिति
सुदुर्दर्पं दीनः पददलितवद्दर्पदलनः ।
अमुं मायामुग्धोऽकुशलमतिमान्भीम उरसा
अवायाद्विवृद्धं विविधगदवन्तं सुविकलम् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे हनूमद्भीमसेनयोर्मिलनं
नाम षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥



---

हनुमानजी ने भीमसेन को बलदर्पित जाना । तब उन्होंने उपहास करते हुए कहा, 'तुम्हारा भला हो कृपया मेरी पूँछ हटाकर तब आगे चले जाना ॥२४॥

उन दर्पदलन हनुमानजी ने दुर्दान्त दर्पवाले भीम को पददलित के समान दीनता से इस प्रकार उत्तर दिया । मायामुग्ध तथा अकुशल मति भीम ने मनही मन उन्हें वृद्ध तथा विविध रोगों से युक्त विशेष विकल हुआ जाना ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में द्वापरकुंज के अन्तर्गत हनुमान और भीमसेन का मिलन वर्णन करके छठां सर्ग समाप्त हुआ ॥ ६ ॥



# अथ सप्तमः सर्गः

उपजा०—

करेण वामेन बलाभिमानी । जग्राह पुच्छं ह्यवमत्य भीमः ।
शशाक नोद्धर्तुमदः परन्तु । क्रुद्धोऽभवत्ताडितसर्पवत्सः ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

उभाभ्यां कराभ्यां स जग्राह पुच्छम् । समुद्धर्तुमुर्व्याः परं नो शशाक ।
मुहुः संयुयोजात्मशक्तिं समग्राम् । परं साऽपि हन्ताद्य कार्पण्यमाप्ता ॥२॥

भुजङ्ग०—

अभूत्स्वेदयुक्तो बलस्य प्रयुक्त्या । परं नाशकत्पुच्छमुद्धर्तुमस्य ।
जितो नाभवद्वै पुराऽसौ कदापि । इदानीं परं नष्टदर्पो बभूव ॥ ३ ॥

इन्द्र०—

पप्रच्छ भीमश्च स नष्टदर्पः । नत्वा मुहुः कोऽसि समर्थ एवम् ।
देवोऽसि सिद्धोऽसि च गुह्यको वा । चेन्मन्यसे युक्तमदो वदात्र ॥४॥

---

बल के अभिमानी भीम ने हनुमानजी का अपमान करते हुए बाएँ हाथ से उनकी पूँछ पकड़ी परन्तु वह उसे उठा नहीं सका, तब वह चोट खाये हुए सर्प के समान कुपित हुआ ॥ १ ॥

उसने दोनों हाथों से पूँछ पकड़ी लेकिन वह पूँछ नहीं उठा सका। फिर उसने अपना पूरा बल लगाया लेकिन आज तो उसका पूरा बल भी बेचारा बन गया ॥ २ ॥

पूरा बल लगाने से वह पसीना से तर हो गया लेकिन पूँछ को नहीं ही उठा सका। वह पहले कभी इस प्रकार पराजित नहीं हुआ था लेकिन इस समय उसका दर्प नष्ट हो गया था ॥ ३ ॥

तब कुछ कुछ डरे हुए तथा दर्प नष्ट हुए भीमसेन ने बारम्बार प्रणाम कर पूछा 'इस प्रकार समर्थ आप कौन हैं ? देव हैं या गुह्यक ? अथवा सिद्ध हैं ? यदि आप उचित समझते हों तो बताइये ॥ ४ ॥

शार्दू०—

ऊचे तं हनुमांस्तु चेत्तव हृदि ज्ञातुं सुकौतूहलम्
अब्ध्युल्लङ्घयिताऽस्मि विद्धि हनुमान्वक्ष्ये कथां मे शृणु ।
क्षेत्रे केसरिणोऽभवं सुविदितं जातोऽञ्जनायामहम्
वायोः पुत्रमथो वदन्ति सुजना रामस्य दूतश्च माम् ॥ ५ ॥

शार्दू०—

पश्चाद्रामकथा तदा हनुमता संश्राविता स्वानुजम्
उक्तश्चापि यदा पुरा रघुपतिर्यातुं बभूवोद्यतः ।
तं नत्वा सुकृताञ्जलिर्मुहुरहं स्वेच्छां तदा व्यानजम्
वत्स्याम्यत्र महीतले तव कथा यावज्जनैर्वक्ष्यते ॥ ६ ॥

उपजा०—

वरेण तस्यैव सुखेन भूमौ । वसामि शृण्वन्निह रामगाथाम् ।
गन्धर्वराजोऽप्सरसां गणाश्च । मां श्रावयन्ति प्रभुवृत्तगाथाम् ॥ ७ ॥

शालिनी०—

भ्रातर्दिव्यो देवमार्गोऽयमस्ति । गम्यो नैव स्वल्पसत्वैर्नरैस्तु ।
तस्मात्सम्यक् रोधितोऽयं मयाऽत्र । अत्रैवेदं तत्सरो यत्र यासि ॥८॥

---

तब उससे हनुमानजी बोले 'यदि तुम्हारे मन में उसे जानने के लिए कौतूहल है तो समुद्रोल्लंघन करनेवाला हनुमान मैं ही हूँ मैं अपनी कथा कहता हूँ सुनो। केसरी नामक वानर के क्षेत्र में मैं उत्पन्न हुआ हूँ मेरी माता का नाम अंजना है लोग मुझे 'वायुपुत्र' तथा 'रामदास' भी कहते हैं' ॥ ५ ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी ने अपने छोटे भाई भीमसेन से रामकथा सुनाई तथा यह भी कहा कि जब रामचन्द्रजी यहाँ से जाने को उद्यत हुए तब मैंने बारम्बार नमस्कार करके हाथ जोड़कर अपनी इच्छा व्यक्त की कि जब तक आपकी कथा लोग कहते रहेंगे तब तक मैं यहीं पृथ्वी पर रहूँ ॥ ६ ॥

उसी वर से मैं रामकथा सुनता हुआ सुखपूर्वक पृथ्वी पर रहता हूँ। गन्धर्वराज तथा अप्सराओं के समूह मुझे रामचन्द्रजी की गाथाएँ सुनाया करते हैं ॥ ७ ॥

हे भाई! यह दिव्य देवमार्ग है अल्पसत्व मनुष्यों के लिये जाने लायक

शिख०—

ततः प्रीतो भूत्वा परमविनतः पाण्डुतनयः
हनूमन्तं नत्वाऽवददहह ! धन्योऽस्मि जगति ।
यतोऽदृष्टं पूर्वं सकलगुणवन्तं कपिवरम्
महाभाग्यादीक्षे परमकरुणं स्वाग्रजमहम् ॥ ९ ॥

उपजा०—

बन्धो तवानुग्रहतोऽस्मि धन्यः । प्रसन्नचित्तो भवतात्कृपालुः ।
रूपं धृतं वारिधिलङ्घनार्थम् । कौतूहलं मे हृदि वीक्षितुं तत् ॥ १० ॥

पृथ्वी०—

भविष्यसि न वीक्षितुं पवनजोऽवदत्तत्क्षमः
न कोऽपि मनुजोऽथवाऽन्य तनुभृत्क्षमः प्रेक्षितुम् ।
बभूव समयस्तदाऽन्यतम ईदृशोऽभून्न सः
अतिक्रमणमस्ति नोचितमिति ध्रुवं विद्धि तत् ॥ ११ ॥

उपजा०—

नरा नदीवृक्षसुरर्षयोऽपि । कालानुसारं भुवि संभवन्ति ।
बलं शरीरञ्च तथा प्रभावः । युगे भवन्त्येव युगानुसारम् ॥ १२ ॥

---

नहीं है और इसीलिये मैंने इसे भली प्रकार रोका था। जिस सरोवर को तुम जाना चाहते हो वह तो यहीं पर है ॥ ८ ॥

तब प्रसन्न मन पाण्डुपुत्र भीमसेन अति नम्रता से हनुमानजी से बोला—'अहो ! दुनिया में आज मैं धन्य हो गया क्योंकि पहले कभी न देखे हुए सकल गुणनिधान मेरे ज्येष्ठभ्राता परम कृपालु कपिवर हनुमानजी को बड़े भाग्य से मैंने देखा ॥ ९ ॥

हे भाई ! मैं आपके अनुग्रह से धन्य हूँ। आप प्रसन्न हो जाइये और कृपा कीजिये ( आपने जो समुद्रोल्लंघन करने के लिये रूप धारण किया था उसे देखने के लिये मेरे मन में बड़ा कुतूहल है ॥ १० ॥

हनुमानजी बोले—तुम उसे देखने में समर्थ नहीं हो सकोगे। कोई भी मनुष्य तथा अन्य शरीरधारी उसको देखने में समर्थ नहीं होगा। तब दूसरा ही समय था वर्तमान जैसा नहीं था। अतः समय का अतिक्रमण उचित नहीं है यह तुम निश्चित जानो ॥ ११ ॥

मनुष्य, नदियाँ, वृक्ष तथा देवर्षि भी काल के ही अनुसार ही पृथ्वी पर

वसन्त०—

पश्चाज्जगाद हनुमान्युगभूतधर्मान्
कालक्रमेण परिवर्तनशीलरूपान् ।
नैवोचितः पुनरुवाच पुरायुगीयम्
द्रष्टुं त्वया न च कदापि हठोऽस्ति युक्तः ॥ १३ ॥

उपजा०—

कार्यस्त्वया नैव हठोऽनुजातः । निवर्तितव्यं तु सुखेन गेहम् ।
परं हठी तं निजगाद भीमः । यास्याम्यदृष्ट्वा न तवोग्ररूपम् ॥ १४ ॥

शार्दू०—

दृष्ट्वा तस्य हठं चकार विकटं रूपं हनूमाँस्तदा
भव्यं यद्धृतमब्धिलङ्घनपरेणोग्रं च तेनाद्भुतम् ।
सम्पूर्णं कदलीवनं हनुमतो देहादभूत् पूरितम्
धृत्वा तिष्ठति गन्धमादनगिरिः पृष्ठे सुमेरूं यथा ॥ १५ ॥

शार्दू०—

सुष्ठु व्याप्तमभून्नभः सपदि तद्दिव्याद्भुतात्तेजसः
प्राभूत्प्रज्ज्वलितं व्यभाच्च परितः दुष्प्रेक्ष्यरूपात्कपेः ।
तद् दृष्ट्वा निमिमील नेत्रयुगलं भीमो भियाऽप्युद्धतः
हृष्टै रोमगणैर्भिया समुदितैर्व्याप्तः समन्तादभूत् ॥ १६ ॥

---

होते हैं। उनका बल, शरीर और प्रभाव प्रत्येक युग में युग के अनुसार ही होता है ॥ १२ ॥

तत्पश्चात् हनुमानजी ने प्रत्येक युग में कालक्रम से परिवर्तित होनेवाले धर्मों को कहा तथा फिर यह भी कहा 'पहले युग के रूप को देखने के लिये तुम्हारा हठ कदापि उचित नहीं है यह समझ लो ॥ १३ ॥

इसलिये हे अनुज! तुम हठ मत करो। तुम सुख से अपने घर को लौट जाओ'। लेकिन हठी भीमसेन बोला—'मैं आपका रूप देखे बिना नहीं लौटूँगा ॥ १४ ॥

भीम का हठ देखकर हनुमानजी ने समुद्रोल्लंघन करने के लिये जो अद्भुत रूप धारण किया था वही विकट रूप प्रकट किया। वह सम्पूर्ण केला का वन हनुमानजी के शरीर से व्याप्त हो गया मानो गन्धमादन पर्वत सुमेरु पर्वत को पीठ पर लेकर स्थित हुआ हो ॥ १५ ॥

शालिनी०—

रक्ते नेत्रे तीक्ष्णदंष्ट्राः करालाः। जिह्वादीर्घोष्ठौ च लेलिह्यमाना
दीर्घं पुच्छं सम्भ्रमन्मृत्युतुण्डम्। चक्रुर्दुष्प्रेक्ष्यं भृशं तं हरीन्द्रम्॥ १७॥

उपजा०—

उवाच तं मारुतिरेवमेव। शक्तोऽसि रूपं मम द्रष्टुमत्र।
अहं परं दर्शयितुं समर्थः। अतोऽपि भीमं विकरालरूपम्॥ १८॥

शिख०—

न शक्तस्त्वां द्रष्टुं हयवददथ भीमो नतशिराः
प्रचण्डं दुष्प्रेक्ष्यं प्रखरमिति मध्याह्नरविवत्।
ज्वलन्तीरीक्षे हे सकलदिश उच्चैस्तु भयदाः
भृशं भीतं मत्वा निजवपुरिदं संहर विभो॥ १९॥

भुजङ्ग०—

तमेवं विलोक्याञ्जनेयस्तदैव। महद्धार्दवैकल्ययुक्तं सुभीतम्।
भृशं भीमरूपं स्वकं सञ्जहार। ततः स्वस्थतामाप्तवान्भीमसेनः॥ २०॥

---

उनके अद्‌भुत दिव्य तेज से सारा आकाश मण्डल तत्क्षण व्याप्त हो गया। देखने में कठिन उस रूप के कारण आकाश चारों तरफ से प्रज्ज्वलित जैसा मालूम पड़ता था उसे देखकर उद्धत स्वभावी भीम ने भी डर के मारे अपने दोनों नेत्र मूँद लिये। डर के मारे खड़े हुए रोंगटों से उसका शरीर चारों तरफ से व्याप्त हुआ॥ १६॥

भयंकर लाल नेत्र, विकराल दाढ़ें, लम्बी तथा होठों को चाटने वाली जीभ और चारों तरफ घूमने वाला मृत्यु का मुख स्वरूप उनकी पूँछ इनसे वे वानरेन्द्र दीखने में अत्यन्त भयंकर लगते थे॥ १७॥

तब हनुमानज़ी भीमसेन से बोले—'तुम मेरा इतना ही रूप देख सकोगे, परन्तु मैं तो इससे भी भयंकर और विकराल रूप दिखा सकता हूँ॥ १८॥

तब भीम नतमस्तक होकर बोला—'मैं मध्याह्न के सूर्य के समान प्रचण्ड तथा देखने में कठिन ऐसे आपको नहीं देख सकता हूँ। आपके रूप के कारण सभी दिशाएँ भयंकर तीव्रता से जल रही हैं ऐसा मैं देख रहा हूँ। मुझे डरा हुआ समझ कर हे प्रभो! आप अपने इस शरीर को समेट लीजिये'॥ १९॥

भुजङ्ग०—

तमेवं सुसौम्यं भवन्तं जगाद्
पुनर्भीमसेनो नमस्कृत्य वाक्यम् ।
अपश्यं प्रभो ते सुदुष्प्रेक्ष्यरूपम्
न सम्यक्तया किन्त्वपश्यं भियाऽहम् ॥ २१ ॥

उपजा०—

साकं त्वया नो शतकं दशानाम् । दशाननानामपि तोलनीयम् ।
प्राप्तुं कथं भूमिसुतां दशास्यात् । युद्धश्रमोऽभूदिति कार्य उग्रः ॥ २२ ॥

द्रुतवि०—

तमवदद्धनुमाञ्छृणु कारणम् । स समरः खलु येन कृतोऽभवत् ।
रघुपतेरिह वर्धयितुं यशः । न च मया स्वबलं युधियोजितम् ॥ २३ ॥

स्रग्धरा—

ऊचे भीमान्कठोरान्विविधनृपतिधर्मान्हनूमाँस्ततश्च
अत्रस्थोऽहं निवेद्यो न कमपि भुवने वच्मि बन्धो स्मरादः ।
मोघं नो दर्शनं मे किमपि वरय मद्वीर कच्चिन्निहन्याम्
शत्रुं ते वाऽस्य राज्यं सधनजनमहं प्रस्तरैर्नाशयेयम् ! ॥ २४ ॥

---

इस प्रकार भीम को बड़े ही विकल हृदयवाला तथा अत्यन्त भयभीत देख कर हनुमानजी ने अपना वह महाभयंकर रूप समेट लिया। तब भीमसेन ने कुछ स्वस्थता प्राप्त की ॥ २० ॥

उन सौम्य हुए हनुमानजी से नमस्कार करके भीमसेन बोला—'हे प्रभो ! मैंने आपका देखने में अत्यन्त दुस्सह ऐसा रूप किसी तरह देखा लेकिन डर के मारे उसे भली प्रकार नहीं देख पाया' ॥ २१ ॥

आपके साथ में एक हजार रावण भी तुले नहीं जा सकते हैं फिर एक रावण से भूमिसुता जानकी प्राप्त करने के लिए इतना उग्र युद्धश्रम क्यों करना पड़ा ?' ॥ २२ ॥

तब उनसे हनुमानजी बोले, 'जिसके लिये वह युद्ध करना पड़ा उसका कारण मैं तुम्हें बताता हूँ सुनो। रामचन्द्रजी का यश बढ़ाने के लिये मैंने अपने बल का युद्ध में उपयोग किया ही नहीं।' ॥ २३ ॥

स्रग्धरा—

ऊचे तं भीमसेनस्त्वत्कृतकृपया सुष्ठु जेष्याम एवम्
तद्युद्धे गर्जनं ते विजयरथगतो वर्धयिष्यामि भीम।
यूयं तेनैव सम्यक्किल सहजतया जेष्यथारीन्समग्रान्
एवं चोभौ ब्रुवन्तौ मिमिलतुरुरसैतां दिशं स्वेप्सितां तौ ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे हनुमद्भीमयोर्मिलनं
नाम सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥

●

---

तत्पश्चात हनुमानजी ने भीमसेन से विविध कठोर राजधर्मों का विवेचन किया तथा कहा 'मैं यहाँ रहता हूँ यह बात संसार में किसी से भी मत कहना यह याद रखो। मेरा दर्शन अमोघ है। अतः हे वीर! कुछ मांग लो। क्या मैं तुम्हारे शत्रुओं को मार डालूँ? या उनके राज्य को ही जन धन सहित पत्थरों से नष्ट कर डालू? ॥ २४ ॥

तब उन्हें भीम बोला 'आपकी की हुई कृपा से ही हम शत्रुओं को जीतेंगे' हनुमानजी बोले 'मैं अर्जुन के रथ पर बैठे बैठे तुम्हारी गर्जना को बढा दूंगा जिससे तुम संपूर्ण शत्रुओं को भली प्रकार आसानी से जीत लोगे। इस प्रकार बोलते हुए वे दोनो छाती से छाती मिलाकर मिले और फिर अपनी अपनी इच्छित दिशा को चले गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में द्वापरकुञ्जके अन्तर्गत हनुमानजी
और भीमसेन का मिलन कहकर सातवां सर्ग समाप्त हुआ।

●

# अथाष्टमः सर्गः

उपजा०—

भीमस्य दर्पश्च तथाऽर्जुनस्य। एवं हतो वायुसुतेन पूर्वम्।
मन्ये हनूमानभवत्पृथिव्याम्। युगे तृतीये जनदर्पहन्ता॥ १॥

उपजा०—

सुदर्शनं चाप्यथ सत्यभामा। तार्क्ष्यश्च तेनैव कृता अदर्पाः।
वक्ष्याम्यमूं पुण्यकथां यतोऽदः। भृशं विचित्रं हनुमच्चरित्रम्॥ २॥

स्रग्धरा—

अश्रौषीत्सत्यभामा रघुपतिरकरोद्रोदनं द्वापरादौ
रक्षोराजेन याभूदिह जनकसुतायाः पुरा चौर्यलुप्तिः।
भर्तारं स्पष्टमूचे मदपि सुललिता कच्चिदासी ह्यदासौ
यत्राभूद्रोदनार्थं विवश इति भवान् रामदेहे विमुग्धः॥ ३॥

शार्दू०—

दुर्वासाः ह्यभवच्च चक्रमथितो भूत्वाऽपि कोपी तथा
शम्भोरंशभवो भृशं मदयुतं तस्माददः प्राभवत्।
श्रेष्ठं शस्त्रमहं प्रभोरिति सदा मेने हृदा तत्पुनः
कोऽन्यो मत्समतामियाज्जगति वै दर्पेण सम्पूरितम्॥ ४॥

---

प्राचीन काल में इस प्रकार भीम और अर्जुन का दर्प हनुमानजी ने नष्ट कर दिया था। मैं समझता हूँ कि तीसरे युग में अर्थात् द्वापर युग में भूतलपर भक्तों का दर्प हनन करने का ही कार्य हनुमानजी ने किया था॥ १॥

इसी प्रकार उन्होंने सुदर्शन चक्र सत्यभामा और गरुड़ इनको भी दर्परहित बनाया था। वह भी पुण्य कथा मैं कहूँगा क्यों कि हनुमानजी का चरित्र अति-विचित्र है॥ २॥

सत्यभामा ने सुना कि जब द्वापर से पहले राक्षसराज रावण ने जानकी जी की चोरी की थी तब रामचन्द्रजी रोये थे। उसने अपने पतिदेव कृष्णचन्द्रजी से स्पष्ट रूप से पूछा 'आप राम शरीर में (जानकी की चोरी होने पर) मुग्ध होकर रोये थे। क्या वह मुझसे भी अधिक सुन्दरी थी?'॥ ३॥

वसन्त०—

तद्वद्बलेन च जवेन च वैनतेयः
प्राभूत् भृशं मदयुतो निहतोऽपि वज्रात् ।
नाभूज्जितः कथमपि प्रबभूव तेन
दर्पेण पूरित इवास्ति भृशं स्म दोषी ॥ ५ ॥

उपजा०—

दर्पोऽहङ्कारो मदश्चेति दोषाः । ख्याताः खाद्यं भक्तहृत्स्थाः प्रभूणाम् ।
प्रीतिं कुर्वन्तो जने क्षालयन्ति । दोषान्सर्वान्भक्तकल्याणकामाः ॥ ६ ॥

उपजा०—

इयेष कृष्णस्त्रितयस्य दर्पम् । सम्मार्ष्टुमुच्चै र्युगपच्छृणुध्वम् ।
सस्मार तस्मिन्पवनात्मजं सः । शिवः स्वयं यो जनदर्पहारी ॥ ७ ॥

पृथ्वी०—

अवैत्पवनजो यदा जनविदूषणोन्मार्जने
स्मृतोऽस्मि हरिणा जगाम झटिति ह्यसौ द्वारिकाम् ।
प्रविश्य स तदा वनं विकरणे बभूवोद्यतः
न्यवेदयदहः प्रभुं सपदि कर्मचारी तदा ॥ ८ ॥

---

दुर्वासा मुनि शिवजी के अवतार तथा परम क्रोधी होकर भी सुदर्शन चक्र द्वारा परेशान हुए थे इस लिये वह अहंकार से पूर्ण हो गया। था मैं प्रभु का सर्व श्रेष्ठ शस्त्र हूँ ऐसा वह मनही मन मानता था। मेरी समता को और कौन प्राप्त कर सकता है ? और इस प्रकार उसे भी अहंकार हुआ था ॥ ४ ॥

इसी प्रकार बलमद से और वेग के मद से गरुड़ भी अहंकारी हुआ था। क्यों कि वज्र से आहत होने पर भी वह विजित नहीं हुआ था उसी से वह भी दर्पपूर्ण अर्थात् अत्यन्त दोष युक्त हुआ था ॥ ५ ॥

भक्तों के हृदय में रहने वाले दर्प अहंकार और मद ये दोष तो ईश्वरों के खाद्य करके प्रसिद्ध हैं। भक्तों के कल्याण की इच्छा वाले वे प्रीति करते हुए उनके दोषों को धो डालते हैं ॥ ६ ॥

कृष्णचन्द्रजी इन तीनों का दर्प एक ही साथ धो डालना चाहते थे। उसके लिये उन्होंने हनुमानजी का स्मरण किया जो साक्षात् भक्तों का दर्प हरण करने वाले शिवजी हीं हैं ॥ ७ ॥

पृथ्वी०—

सुपर्णमवदत्प्रभुर्गरुड सत्वरं सेनया
सहेहि कुरु शासनं खलकपेः कुरु प्रस्तुतम् ।
उवाच गरुडो विना पृतनयैव शक्तोऽस्मि तम्
ग्रहीतुमहमेमि तं प्रभुरुवाच 'शीघ्रं' हसन् ।। ९ ।।

पृथ्वी०—

अयान्पवनजं प्रति प्रबलदर्पसम्पूरितः
जगाद विकरोषि किं वनमिदं वृथा मर्कट ।
प्रभुः स्मरति चाधुनैव नगरे कपे त्वामतः
भवोत्थित इतः कपे झटिति चेन्न नेष्ये बलात् ।। १० ।।

भुजङ्ग०—

तदा प्रेक्ष्य कार्यं स्वयं सर्ववेत्ता । उदासीनवत्प्रावदद्वायुपुत्रः ।
न मे कार्यमस्त्यत्र युष्मत्पुरीशात् । अयोध्यापतेर्मेऽस्ति कार्यं परान्नो ।।११।।

---

जब हनुमानजी ने जाना कि भक्तों का अहंकार दूर करने के लिये प्रभु ने मेरा स्मरण किया है तो वे शीघ्र ही द्वारिका पहुँच गये और राजवन में प्रवेश कर के उसे नष्ट भ्रष्ट करने लगे। कर्मचारियों ने वह समाचार प्रभु से निगदन किया ।। ८ ।।

तब प्रभु गरूड़ से बोले 'हे गरूड़ ! तुम शीघ्र ही सेना के साथ जाओ और उस दुष्ट वानर को दण्ड दो उसे पकड़कर यहीं ले आओ। गरूड़ बोला' 'मैं तो बिना सेना के भी उसे पकड़ने समर्थ हूँ' । हँसकर प्रभु बोले, 'ठीक है जल्दी करो' ।। ९ ।।

बल के दर्प से पूर्ण गरूड़ हनुमानजी के पास गए और बोला, 'रे बन्दर ! क्यों वनको वृथा ही नष्ट कर रहा है ? प्रभु तुझे नगर में स्मरण कर रहे हैं, इस लिये उठकर यहाँ से शीघ्र ही चल नहीं तो जबरदस्ती पकड़कर मैं तुझे ले जाऊंगा ।। १० ।।

तब कार्य को देखते हुए, सर्ववेत्ता हनुमानजी उदासीन के समान गरूड़ से बोले 'आपके पुरीश से मुझे कोई मतलब नहीं है। मुझे तो अयोध्यापति से मतलब है अन्य किसी से नहीं ।। ११ ।।

उपजा०—

बलाभिमानी गरूडो बभूव । क्रुद्धोऽवदत्तं प्रवदन्ति लोकाः ।
जानीहि मामुग्रबलं सुपर्णम् । मन्यस्व शीघ्रं शुभमन्यथा नो ॥ १२ ॥

शिख०—

हसन्नूचे किञ्चित्पवनतनयो दर्पदलनः
मया दृष्टाः पूर्वं सुबहुलखगाः पश्य विहग ।
भुनजयत्रेदानीं न भव विपरीतो गृहमिहि
सुपर्णोऽभूत्तस्मात्पदनिहत काकोदर इव ॥ १३ ॥

स्वागता०—

संपपात गरुडः प्लवगेन्द्रे । कर्षणं हनुमतः स पदैच्छत् ।
किन्तु मारुतसुतश्चपलाङ्गः । अग्रहीत्खगपतिं बलभीमः ॥ १४ ॥

इन्द्र०—

चिक्षेप पश्चात्तरसा खगेशम् । अब्धौ सुदूरं न्यपतत्सुपर्णः ।
हृत्वा खगेशस्य बलाभिमानम् । प्राणावशेषं त्वकरोत्तमेवम् ॥ १५ ॥

शार्दू० —

हन्तासौ न हतः समुद्रपतितः प्राभूत्परं श्रीहतः
उद्धर्तुं स शशाक देहमुदधेर्नीरान्महायत्नतः ।
प्रायात्कंसनिषूदनं प्रति जलैः क्लिन्नाङ्गयुक्तस्तथा
ऊचे तं भगवान्कथं तव शरीरे क्लिन्नता दृश्यते ॥ १६ ॥

---

गरूड़ तो बलाभिमानी था ही क्रुद्ध होकर हनुमानजी से बोला 'मुझे लोग अत्यन्त बली गरूड़ कहते हैं, समझे ! शीघ्र ही बात मान ले नहीं तो तेरा कल्याण नहीं है ॥ १२ ॥

दर्पदलन हनुमानजी किंचित् हँसते हुए बोले 'रे पंछी, मैंने ( तेरे जैसे ) बहुत से पंछी देखे हैं। इस समय मैं खा रहा हूँ अतः उसमें बाधा न पहुँचा घर चला जा। गरूड़ पैर की चोट खाये साँप के समान अति क्रुद्ध हुआ ॥ १३ ॥

तब गरूड़ वानरेन्द्र हनुमानजी पर झपटा। वह पैर से हनुमानजी को पकड़ना चाहता था लेकिन चपल शरीर वाले तथा भयंकर बल वाले हनुमानजी ने पक्षिराज गरूड़ को पकड़ लिया ॥ १४ ॥

और बड़े वेग से समुद्र में फेक दिया। गरूड़ बहुत दूर जाकर समुद्र में गिरा इस प्रकार गरूड़ का बलाभिमान हरण करके प्राण ही शेष छोड़ दिये ॥ १५ ॥

उपजा०—

त्वामन्वशासं कपि निग्रहार्थम् । मद्वाटिकां यो विकरोति धृष्टः ।
स्नातुं समुद्रं कथमेविहाय । वदैवमाज्ञां मम वैनतेय ॥ १७ ॥

उपजा०—

विनष्टदर्पः स उवाच कृष्णम् । क्षिप्तोऽस्मि तेनैव समुद्रनीरे ।
स वक्ति मन्ये न च ते पुरीशम् । दासोऽस्म्ययोध्याधिपतेरवेहि ॥ १८ ॥

द्रुतवि०—

उदपतं भगवन्कपिनिग्रहे । स्वबलतो न स किन्त्वबिभेत्कपिः ।
परमसौ क्षिपति स्मबलोद्धतः । अकुरुतोदधिगर्भगतं च माम् ॥ १९ ॥

द्रुतवि०—

पुनरुवाच सुपर्णमुदारधीः । पुनरपीहि कपिं प्रति तं वद ।
अवधनाथ उतात्र कपे भृशम् । स्मरति चैहि पुरे कपिसत्तम ॥ २० ॥

---

समुद्र में गिर जाने से वह मरा नहीं लेकिन श्रीहत होगया । गहरे जल में से अपने शरीर को वह बड़े यत्न से निकल पाया । तब जल से भीगे देहसे कंस को मारने वाले कृष्णचन्द्रजी के पास गया । उसे भगवान बोले 'तुम्हारा शरीर गीला क्यों दीख रहा हैं ? ॥ १६ ॥

और हे गरुड़ ! मेरी वाटिका जो नष्ट कर रहा है उस वानर को दण्ड देने के लिये मैंने तुम्हें आज्ञा दी थी फिर तुम मेरी आज्ञा को टालकर समुद्र स्नान करने कैसे गये ? ॥ १७ ॥

बलमद के ठण्डे होने से शान्त हुआ गरूड़ बोला, 'उसी ने तो मुझे समुद्र में फेंक दिया । वह कहता है ' मैं तुम्हारे पुरीश को नहीं मानता हूँ मैं तो अयोध्या पति का दास हूँ यह समझ लो ।" ॥ १८ ॥

हें भगवन् ! तब मैं उसे दण्ड देने के लिये अपनी शक्ति भर जोर लगाकर उस पर टूट पड़ा । लेकिन वह डरा नहीं ! उस बलोद्धत ने मुझे दूर फेंक दिया और मुझे समुद्र के गहरे जल में डुबाया ॥ १९ ॥

उदार बुद्धि भगवान् फिर गरूड़ से बोले, 'तुम फिर उस बानर के पास चले जाओ और उससे कहो "हे कपिसत्तम ! अयोध्यापति ही आपका यहाँ बहुत स्मरण कर रहे हैं ।" ॥ २० ॥

उपजा०—

बलस्य दर्पोऽभवदत्र शान्तः । जवस्य दर्पस्तु तथैव वृद्धः ।
तस्मात्पुनः प्रेषितवान्कृपालुः । कृष्णः खगेशं प्रति वायुपुत्रम् ॥ २१ ॥

मालिनी०—

हृदि निजकरणीयं प्रेक्ष्य गर्वापहारी
मलयगिरिमितोऽभून्मारुतिः किन्तु तावद् ।
पुनरपि गुरुडोऽसौ तं प्रति प्राप्त आसीत्
कपिवर मम वाणी श्रूयतामेवमूचे ॥ २२ ॥

भुजङ्ग०—

अयोध्यापतिर्द्वारिकायां स्थितोऽस्ति । स्मृतोऽस्यद्य तेनैव कीशाह्वयामि ।
भवारूढ एतुं क्षणात्पृष्ठभागम् । ममेमं न चेदेष्यसित्वं बिलम्बात् ॥२३॥

स्वागता०—

गच्छ भद्र किल मत्प्रथमं त्वम् । प्रस्थितुं तदनु पक्षिवरेतः ।
मानसं तु पुनरेव करिष्ये । प्रावदत्पवनजः स चचाल । २४ ॥

---

बल का दर्प तो ठंडा हो गया था परन्तु अभी वेग का दर्पतो बढ़ा था ही। इस लिये कृपालु भगवान कृष्ण ने गरूड़ को पुनः हनुमानजी के पास भेज दिया ॥ २१ ॥

लेकिन गर्व के अपहरण करने वाले हनुमानजी अपने कार्य का मन में विचार कर तबतक मलय पर्वत पर गये। फिर गरूड़ उनके पास पहुँच गये और 'हे कपिवर ! आप मेरी बात सुनिये।' इस प्रकार बोले ॥ २२ ॥

अयोध्यापति ही द्वारका में बैठे हैं और उन्होंने ही आपको स्मरण किया है और इसी लिये मैं आपको बुलाने आया हूँ। अतः शीघ्र ही पहुँचने के लिए आप मेरी इस पीठ पर चढ़ जाइये नहीं तो आप बड़े बिलम्ब से पहुँच पायेंगे ॥ २३ ॥

हनुमानजी बोले, 'हे भद्र, तुम मुझसे पहले यहाँ से चल दो। हे पक्षिवर ! तुम्हारे जाने के बाद मैं जाने की बात सोचूंगा। गरूड़ चुप चाप चल दिया ॥ २४ ॥

शालिनी०—

प्रभृत्पश्चात्प्रस्थितो वायुपुत्रः । चण्डाच्छब्दाल्लङ्घयन्वैनतेयम् ।
रोषाद्यान्तं तीव्रवेगेन मार्गे । प्राप्तः शीघ्रं द्वारिकामाञ्जनेयः ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे सुपर्णसुदर्शनसत्यभामानां गर्वापहारकस्य द्वारिकां प्रति प्रस्थानं नामाष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥

---

गरूड़ के जाने के बाद हनुमानजी चले। रास्ते में रोष के कारण अतितीव्र वेग से जाने वाले गरूड़ को प्रचण्ड शब्द के साथ लांघकर शीघ्र ही द्वारका पहुँच गये ॥ २४ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमानचरित्रवाटिका में द्वापरकुञ्ज के अन्तर्गत गरूड़, सुदर्शन तथा सत्यभामा इनका गर्व हरण करने वाले हनुमानजी का द्वारिका को प्रस्थान कहकर आठवां सर्ग समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

# अथ नवमः सर्गः

पञ्चचा०—

निगद्य वैनतेयमेवमैद् गृहे तदा प्रभुः
सुदर्शनं जगाद चक्र! शक्तिमज्जनेऽस्यतः ।
मदाज्ञया न कोऽपि मे गृहं विशेत्तथा कुरु
जगाम तन्नमन्मुहुः परं मदेन पूरितम् ॥ १ ॥

वसन्त०—

अन्तःपुरे स च विवेश ततः स्मितास्यः
ऊचे 'प्रिये! त्वर भृशं' प्रति सत्यभामाम् ।
आयास्यति प्लवगराट् रघुनाथभक्तः
रामो भवामि भव भूमिसुता त्वमद्य ॥ २ ॥

शालिनी ०—

वंशी चाञ्चल्यं च वर्हं विहाय । तूणं बाणान्कार्मुकं चापि धृत्वा ।
दर्पाहारी गूढलीलापटुः सः । प्राभूत्कृष्णो रामचन्द्रस्तदैव ॥ ३ ॥

शालिनी०—

सर्वेष्वङ्गेषूत्तमान्हृष्टचित्ता । धृत्वाऽलङ्कारांस्तथा सत्यभामा ।
आसीनाभूद्वामपार्श्वे च भर्तुः । पूर्णा साऽऽसीत्किन्तुसौन्दर्यदर्पात् ॥४॥

---

गरुड़ को इस प्रकार आज्ञा देकर भगवान घर में गये और सुदर्शन चक्र से बोले, 'संसार में तुम बड़े शक्तिशाली हो अतः मेरी आज्ञा से घर में कोई भी प्रवेश न करे ऐसी व्यवस्था करो ।' वह भी प्रणाम करके चला गया लेकिन भीतर से अहंकार से पूर्ण था ॥ १ ॥

भगवान फिर हँसते हुए अन्तः पुर में चले गये और सत्यभामा से बोले, हे प्रिये अत्यन्त शीघ्रता करो । रामचन्द्रजी के भक्त वानरेन्द्र हनुमानजी आ रहे हैं मैं तो राम बनूँगा और आज तुम झटपट सीता बनकर आओ ॥ २ ॥

बाँसुरी चंचलता और मोर पंख को छोड़कर और तरकस धनुष बाण लेकर कृष्णचन्द्रजी उसी समय रामचन्द्रजी बन गये ॥ ३ ॥

मालिनी०—

पवनतनय आयाति स्म हर्म्यं यदा हि
अकुरुत बलदर्पाद्बोधनं तस्य चक्रम् ।
अवददद उतासौ भावयन्मत्प्रभुर्माम्
स्मरति सपदि चाह्वानं कृतं तेन मेऽस्ति ।। ५ ।।

भुजङ्ग०—

स्वसामर्थ्यदर्पेण चक्रं पुनश्च । उवाचाञ्जनेयं न जाने कपे त्वाम् ।
न जाने स्मृतः कृष्णचन्द्रेण नो वा । कदापि प्रदास्यामि नाज्ञां प्रवेष्टुम् ।।६।।

भुजङ्ग०—

यदीच्छाऽस्ति ते कीश जानीय गत्वा । न यास्यामि सेवां विहायान्यकार्ये ।
न शक्तोऽसि जेतुं कपे मां कदापि । यथेच्छं निवर्तस्व वा तिष्ठ वेति ।।७।।

मन्दाक्रा०—

शुश्रावादोऽनुनयविनयेनापि किञ्चिद्यदा नो
चिक्षेपास्येऽकुरुत मदनाशं तु शीघ्रं हनूमान् ।
पश्चाद्धर्म्ये पवनतनयः चक्रसम्पूरितास्यः
हृष्टो विष्टो विनतशिरसा कृष्णचन्द्रं ननाम् ।। ८ ।।

---

अपने सभी अंगो में उत्तमोत्तम अलंकार धारण करके हर्षित हुई सत्यभामा भी शीघ्र ही अपने पति के बाएँ भाग में आकर बैठ गई। वह सौन्दर्य के घमंड से पूर्ण थी ।। ४ ।।

जब हनुमानजी महल के पास गये तो बलाभिमानी सुदर्शन चक्र ने उन्हें रोका। हनुमानजी उसे मनाते हुए बोले, 'देखिये, मेरे प्रभु मेरा स्मरण कर रहे हैं, और उन्होंने ही मुझे शीघ्र ही बुलाया है ।। ५ ।।

बलोद्धत चक्र हनुमानजी से फिर बोला हे वानर! मैं तुम्हें जानता नहीं हूँ तथा कृष्णचन्द्रजी ने तुम्हारा स्मरण किया है या नहीं यह मैं नहीं जानता हूँ। मैं तुम्हें भीतर जाने के लिये कदापि आज्ञा नहीं दे सकता हूँ ।। ६ ।।

यदि तुम चाहो कि मैं स्वयं जाकर भली भाँति पूछूँ, सो मैं सेवा छोड़कर अन्य काम करने के लिये नहीं जाऊँगा। तुम्हारी मर्जी है चाहे ठहरो चाहे चले जाओ। तुम मुझे जीत नहीं पाओगे ।। ७ ।।

द्रुतवि०—

अकुरुतेक्षणमेव न चावदत् । पवनजस्तमुवाच यदूत्तमः ।
वदसि नो हनुमन्वद तत्कथम् । किमिदमस्ति मुखे तव मारुते ।। ९ ।।

वसन्त०—

चक्रं सुदर्शनमतीवविनीतभावात्
निःसारयन्पवनजः स्वमुखादुवाच ।
रुद्धोऽस्म्यनेन परमाल्पबलेन देव !
तेनाक्षिपं स्वदने मदमत्तमेवम् ।। १० ।।

उपजा०—

चकार वार्तामिति वायुपुत्रः । ननाम नो किन्तु स सत्यभामाम् ।
बभूव पार्श्वे कृपणोपविष्टा । कर्तुं विमर्शं न शशाक बुद्ध्या ।। ११ ।।

उपजा०—

पश्यन्कृपालुः प्रबभूव तस्याः । कार्पण्यमेवं भगवान्स्मितास्यः ।
जगाद पश्चाद्धनुमान्स्वयं तम् । कार्यानुरूपं यत ईश्वरोऽसौ ।। १२ ।।

---

अनुनय विनय करने पर भी जब उसने एक भी नहीं सुनी तब हनुमानजी ने चक्र को पकड़ कर मुख में रख लिया और उसका अहंकार नष्ट किया । फिर मुख में चक्र लिये ही हनुमानजी ने महल में प्रवेश किया और बड़े हर्ष के साथ कृष्णचन्द्रजी को प्रणाम किया ।। ८ ।।

हनुमानजी केवल देख रहे थे बोल नहीं रहे थे । तब उन्हें यदूत्तम कृष्णचन्द्रजी बोले, 'हनुमानजी तुम बोलते क्यों नहीं हो ? और तुम्हारे मुख में यह क्या है ? ।। ९ ।।

सुदर्शन चक्र को अपने मुख से बाहर निकालते हुए हनुमानजी अत्यन्त विनीत भाव से बोले 'हे देव ! इस अत्यन्त अल्प बलवाने ने मुझे रोका था इस लिये मैंने इस मदमत्त को अपने मुख में रख लिया !' ।। १० ।।

इस प्रकार हनुमानजी बातें कर रहे थे परन्तु उन्होंने सत्यभामा को प्रणाम नहीं किया । वह बेचारी पास ही बैठी हुई थी तथा अपनी बुद्धि से ( क्या करना चाहिये इस विषय में ) कुछ भी विचार नहीं कर पाई ।। ११ ।।

इस प्रकार उसकी किंकर्तव्य विमूढ़ता को भगवान् भी हँसते हुए खूब देख रहे थे । हनुमानजी भी ईश्वर ही थे अतः कार्य के अनुसार वे स्वयं ही बोल उठे ।। १२ ।।

भुजङ्ग०—

मया हन्त ते दर्शनं देव लब्धम् । प्रभो चात्र सुष्ठ्वस्ति सर्वं परन्तु ।
न मात्रा विना मानसं सुप्रसन्नम् । अभूत्क्वास्ति सा ब्रूहि तुष्ट्यै ममेति ।१३।

भुजङ्ग०—

प्रपश्यामि ते वामभागे परन्तु । स्त्रियं काञ्चिदन्यां विचित्रं विभाति ।
प्रभो ब्रूहि दास्यै सुदासीषु कस्यै । अदा अद्य पीठं विशिष्टं कृपालो ॥१४॥

स्वागता०—

प्रेक्षणीयमभवन्मुखमस्याः । प्रागमज्झटिति सा स्थलमन्यत् ।
साऽप्यवैज्जनकजा रुचिरास्या । सुन्दरी मदधिका न च शङ्का ॥ १५॥

पृथ्वी०—

उवाच भगवान्ततः पवनजं जवात्प्रेषितः
मयाऽऽह्वयितुमाञ्जनेय गरुडः कपे क्वास्त्यसौ
सुमन्दगतिरस्त्यसौ पवनजोऽवदच्चेत्त्वया
स्मृतोऽस्मि तव सेवकः कथमयं व्रजेन्मन्दताम् ॥ १६ ॥

उपजा०—

जवेन गन्तव्यमभूद् द्युमार्गे । तेनागतोऽसौ विकलः खगेशः ।
श्वसञ्जवेनोच्चरवेण तेन । श्रुतोभयोः सा निजवेगवार्ता ॥ १७ ॥

---

'हे देव ! मैंने आपका दर्शन पाया । यहाँ और सब तो ठीक है लेकिन माता जानकी के विना मेरा मन प्रसन्न नहीं हो रहा है। इस समय वे कहाँ है, यह मेरे सन्तोष के लिये कहिये ॥ १३ ॥

मुझे बड़ा बिचित्र सा लग रहा है कि यहाँ तो आपके पार्श्व में कोई दूसरी ही स्त्री बैठी है। हे कृपालु प्रभो कहिये आज आपने माताजी का विशिष्ट स्थान दासियों में से कौन सी भाग्यवान् दासी को देरखा है ? ॥ १४ ॥

सत्यभामा का मुख देखने लायक हो गया था वह झट से वहाँ से हटकर अन्यत्र चली गई। वह भी समझ गई कि सीताजी मुझसे अत्यन्त सुन्दरी थीं इसमें शक नहीं है ॥ १५ ॥

तब भगवान् बोले, 'हे कपिवर हनुमानजी ! मैंने तुम्हें शीघ्र बुलाने के लिये गरूड़ को भेजा था वह कहाँ है। हनुमानजी बोले, 'वह तो बड़ा मन्दगति पक्षी है। जब आपने मेरा स्मरण किया है तब आपका यह सेवक मन्दता को कैसे प्राप्त होगा ? ॥ १६ ॥

शालिनी०—

चक्रं ताक्ष्यः सत्यभामा तथैव। एवं प्राभूवन्तदा धूतदर्पाः।
एवं दर्पो वायुपुत्रेण नीतः। भक्तश्रेष्ठानां क्षयं कृष्णकाले ॥ १८ ॥

स्वागता०—

प्राभवन्क्षपितदर्पबलास्ते । भीमचक्रगरुडार्जुनसत्याः।
केवलं हनुमता न तु वक्ष्येऽ- । न्यानपि प्रहृतदर्पबलाँस्तान् ॥ १९ ॥

भुजङ्ग०—

हताः शत्रवः केन सर्वाधिकाश्च
महाभारते तत्सुनिष्क्रष्टुमेवम्।
यदा बर्बरीकोऽभिपृष्टोऽद्रिशीर्णि
स्थितो मुण्डरूपेण यो द्रष्टुमाजिम् ॥ २० ॥

भुजङ्ग०—

स ऊचे गदाशङ्खचक्राब्जधारी। तथा भालचन्द्रोऽवधिष्टामुभौ तान्।
अपश्यं न चान्यं हता येन वीराः। कमन्यं वदेयं न दृष्टो मया यः ॥२१॥

---

आकाश मार्ग से जिसको बड़े वेग से जाना पड़ा था और उससे जो विकल हुआ था वह गरूड़ जोर से हाँफते हुआ आ चुका था और उसने उन दोनों की अपने वेग के सम्बन्ध में होने वाली बातें सुनी ॥ १७ ॥

इस प्रकार सुदर्शन चक्र गरुड़ और सत्यभामा ये अहंकारहीन हुए। और इसी तरह हनुमानजी ने कृष्णावतार काल में श्रेष्ठ भक्तों का दर्प नष्ट किया था ॥ १८ ॥

उस समय केवल भीम, अर्जुन, सुदर्शन चक्र, गरुड़ और सत्यभाया ये ही हनुमानजी द्वारा दर्प हीन नहीं हुए थे। अब मैं अन्य भी बहुत से हनुमानजी द्वारा दर्पहीन होने वालों को कहूँगा ॥ १९ ॥

महाभारत में सबसे अधिक शत्रु किसने मारे इसका सही निष्कर्ष प्राप्त करने के लिये, युद्ध देखने के लिये जो मस्तक रूप से पर्वत शिखर पर स्थित था उस बर्बरीक से जब पूछा गया तब वह बोला कि एक शंख चक्र गदा पद्मधारी था, तथा एक व्यक्ति ललाट पर चन्द्रमा धारण किये था दोनों ने ही शत्रुओं को मारा है और अन्य किसी को भी शत्रुओं को मारते हुए मैंने नहीं देखा है। अतः जिसको मैंने नहीं देखा उस कौन से अन्य पुरुष को मैं बताऊँ ? ॥ २० ॥ २१ ॥

उपजा०—

कृष्णः स्मृतो भारतयुद्धभूमौ । मनीषिभिः सङ्गरकारकोऽत्र ।
स एव विष्णुः कृतसैन्यनाशः । ददर्श यं तद्युधि बर्बरीकः ॥ २२ ॥

उपजा०—

ददर्श तद्वद्युधि भालचन्द्रम् । त्रिशूलहस्तं ह्यथ बर्बरीकः ।
स एव साक्षाद्धनुमानवेत् । सोऽपि स्थितः पार्थरथोपविष्टः ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

अभूतामुभौ सक्रियौ रावणार्थे । परं भारते तौ तटस्थावभूताम् ।
परं कारकौ सुष्ठु तावेव वित्त । यतो बर्बरीकेन दृष्टावुभौ तौ ॥ २४ ॥

उपजा०—

एवं बहूनां मदमोचनं सः । चकार युद्धे कृपया तथैव ।
सन्तारयन्रामशिवानुगाँश्च । स्वभावतोऽव्यक्त इवेति सिद्धम् ॥२५॥

इति श्री हनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे सत्यभामासुपर्णसुदर्शनानां
हनुमता मदमोचनं तथा भारतेऽपि मुख्यकारकत्वसम्पादनं
नाम नवमः सर्गः ॥ ९ ॥



---

मनीषी लोग महाभारत युद्ध भूमि में भगवान् कृष्ण को युद्ध का कारक बताते हैं। वे ही सैन्य नष्ट करने वाले विष्णु हैं जिनको बर्बरीक ने उस युद्ध में देखा था ॥ २२ ॥

उसी प्रकार बर्बरीक के द्वारा देखा हुआ त्रिशूल हस्त तथा भालचन्द्र पुरुष साक्षात् हनुमानजी ही समझिये वे भी अर्जुन के ही रथ पर बैठे थे ॥ २३ ॥

वे दोनों रावण के लिये सक्रिय थे लेकिन महाभारत में तटस्थ थे। लेकिन वे ही दोनों कारक थे क्योंकि उन्हें बर्बरीक ने देखा था ॥ २४ ॥

इस प्रकार हनुमानजी ने 'कृपायुक्त होकर रामचन्द्रजी और शिवजी के भक्तों को गति देते हुए' लेकिन अपना शिव भाव व्यक्त न करते हुए बहुतों का अहंकार नष्ट किया यह सिद्ध हुआ ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में द्वापरकुंज के अन्तर्गत हनुमानजी का सत्यभामा, सुपर्ण, सुदर्शन इनका गर्व नष्ट करना तथा महाभारत में भी मुख्य कारकत्व सम्पादन करना कहकर नवां सर्ग समाप्त हुआ ॥ ९ ॥



# अथ दशमः सर्गः

पृथ्वी०—

जना अपठतैवमत्र हनुमानभूद् द्वापरे
सुभक्तमदमोचनः सुकृपया समर्थो महान् ।
चकार मदखण्डनं पवनजः शनेरेकदा
असावपि कथा भृशं सुललिता शृणुध्वं क्रमात् ॥ १ ॥

उपजा०—

अथैकदा प्राभवदाञ्जनेयः । सङ्कीर्तने प्रेमनिमग्नचित्तः ।
रामस्य नाम्नस्तु वने विविक्ते । गायंश्च नृत्यंश्च हसँस्तथैव ॥२॥

भुजङ्ग०—

स्वयं शङ्करो यस्तथा पूर्णकामः । न कार्यं न लभ्यं न तस्यावगम्यम् ।
परं सङ्ग्रहार्थं जनानां प्रवृत्तः । अभूद्दास्यभक्तौ स आदर्श एवम् ॥३॥

स्वागता०—

सन्ददर्श शनिरुग्रमनास्तम् । यो दृशैव विकरोत्यथ लक्ष्यम् ।
नाशकत्किमपि तस्य विकर्तुम् । प्राभवत्परमविस्मितचित्तः ॥ ४ ॥

---

सज्जनों ! द्वापर युग में महान् तथा समर्थ हनुमानजी अच्छे-अच्छे भक्तों का अहंकार कृपालुता से नष्ट करने वाले हुए ऐसा आपने पढ़ा । एक बार उन्होंने शनि का भी अहंकार खण्डित किया था वह कथा बड़ी सुन्दर है उसको भी क्रमशः सुनिये ॥ १ ॥

एक बार हनुमानजी एकान्त स्थान में गाते हुए नाचते हुए तथा हँसते हुए राम नाम के संकीर्तन में निमग्न हुए थे ॥ २ ॥

जो स्वयं शिवजी हैं पूर्ण काम हैं उनके लिये न तो कोई कर्तव्य है न ज्ञातव्य है न प्राप्तव्य है । लेकिन जनसंग्रह के लिये ही कर्म में प्रवृत्त होते हैं । और इसी लिये वे दास्यभक्ति के आदर्श बन गये थे ॥ ३ ॥

जो केवल दृष्टिमात्र से ही अपने लक्ष्य को बिगाड़ देता है उस शनि की दृष्टि हनुमानजी पर पड़ी । लेकिन उसकी दृष्टि से हनुमानजी का कुछ भी नहीं बिगड़ा । अतः वह बड़ा चकित हुआ ॥ ४ ॥

द्रुतवि०—

निजबलं ह्यवलोक्य स कुण्ठितम् । सपदि रोषयुतो हृदि चाभवत् ।
पवनजं प्रति दर्पयुतोऽगमत् । कटुवचः प्रकृतेर्निजगाद सः ॥ ५ ॥

भुजङ्ग०—

कपे मोचितोऽहं त्वया नैव शङ्का । अभूत्किन्तु कालस्तदा नो यथाऽद्य।
अयं द्वापरान्तो न रामस्य कालः । अहं चास्मि शक्तः पुनर्जर्जरस्त्वम् ॥६॥

भुजङ्ग०—

अतः पीडयिष्यामि हे मारुते त्वाम्
अवैतासि शक्तिं हनूमन्ममापि ।
उवाचाञ्जनेयोऽस्मि देवो न मर्त्यः
अतो गच्छ कुर्वन्यजीवं स्वलक्ष्यम् ॥ ७ ॥

द्रुतवि०—

शनिरुवाच कपेऽखिलदेवताः । दिवि भवन्ति गता इह नैव ताः ।
कलियुगागमनं भविता परम् । त्वमसि भूमितले विचरन्मुदा ॥ ८ ॥

उपजा०—

प्रकाशयन्नैव बलं हनूमान् । चकार यत्नं परिहर्तुमार्किम् ।
जगाद वाक्यानि बहूनि किन्तु । सुश्राव किञ्चिन्न शनैश्चरोऽसौ ॥ ९ ॥

---

अपना बल कुण्ठित हुआ देखकर वह तुरन्त क्रोध युक्त हुआ और अहंकार से पूर्ण वह हनुमानजी के पास गया तथा अपने स्वभाव के अनुसार ही कटु वचन बोलने लगा ॥ ५ ॥

'हे वानर ! इसमें शक नहीं कि तुमने मुझको ( रावण के बन्दी से गृह ) छुड़ाया था, लेकिन वह समय दूसरा था वर्तमान जैसा नहीं था। यह द्वापर है राम का काल नहीं है। मैं शक्तिमान हूँ और तुम बूढ़े हो गये हो।' ॥ ६ ॥

इसलिये हे मारुते, अब मैं आपको पीड़ा दूंगा और तुम भी मेरी शक्ति जान जाओगे।' हनुमानजी बोले, 'मैं मर्त्य मनुष्य नहीं हूँ मैं देवकोटि में आता हूँ अतः तुम किसी दूसरे जीव को अपना लक्ष्य बनाओ।' ॥ ७ ॥

शनि बोला, 'रे वानर, सब देवता तो स्वर्ग में गये हैं वे यहाँ नहीं हैं। अब कलियुग आने वाला है लेकिन तुम तो पृथ्वी पर ही बड़े आनन्द से घूम रहे हो।' ॥ ८ ॥

वसन्त०—

अन्ते जगाद पवनात्मज एहि शीघ्रम्
वाक्यं भृशं हितकरं न च मन्यसे चेत् ।
तत्रागमच्छिरसि वै पवनात्मजस्य
सौरिस्तदा सपदि हृष्टमना यदा हि ॥ १० ॥

शार्दू०—

कण्डूमन्वभवत्तदा शिरसि वै कर्तुं चिकित्सां तदा
ऐच्छद् धर्तुमसौ बृहद् गिरिवरं स्वे मूर्ध्नि सौरिः परम् ।
ऊचे हा हनुमन्करोषि किमिदं मैवं कुरु प्रार्थये
ऊचे वायुसुतः क्रमं कुरु निजं मा रुन्त्स्व मां स्वक्रमात् ॥ ११ ॥

शार्दू०—

अद्रिं किन्तु दधार वायुतनयो तेनैव सीदन्भृशम्
उच्चैस्तत्र चकार सूर्यतनयो हाहेति शब्दं भृशम् ।
वर्षाणां शृणु मद्वचोऽत्र हनुमन् सार्धद्वयं पूर्णतः
नो स्थास्यामि परं दिनद्वयमथो वा स्तोककालं ततः ॥ १२ ॥

---

अपना बल प्रकट न करते हुए ही हनुमानजी शनि से बचना चाहते थे (क्योंकि वह गुरू पुत्र था) लेकिन शनि ने एक नहीं सुनी ॥ ९ ॥

तब अन्त में हनुमानजी बोले 'यदि तुम हितकर बात न मानकर आनाही चाहते हो तो शीघ्र ही आओ ।' जब शनि हर्षित होकर हनुमानजी के सिर पर आया तब हनुमानजी को सिर में कुछ खुजली का अनुभव हुआ । उसकी चिकित्सा करने के लिये उन्होंने अपने सिर पर एक बड़ा सा पर्वत रखना चाहा लेकिन शनि बोला 'हा हा हनुमान ! यह क्या कर रहे हो ? मैं प्रार्थना करता हूँ ऐसा मत करो ।' तब हनुमानजी बोले तुम अपना काम करो मुझे भी अपने काम से मत रोको !' ॥ १० ॥ ११ ॥

लेकिन हनुमानजी ने वह पर्वत सिर पर धारण किया उससे अत्यन्त क्लेश पाता हुआ शनि हाहाकार करने लगा तथा गिड़गिड़ाने लगा, 'हे हनुमानजी आपके सिर पर मैं पूरे ढ़ाई साल नहीं रहूँगा दो ही दिन रहूँगा, या उससे भी कम ही काल रहूँगा ॥ १२ ॥

शार्दू०—

नो शुश्राव परन्तु तत्पवनजोऽन्यं भूधरं न्यस्तवान्
चीत्कारञ्च चकार सोऽवददमुं त्रायस्व मां मारुते ।
नायास्यामि कदापि मुञ्च हनुमन् त्रायस्व मां कष्टतः
नो श्रुत्वा परमाञ्जनेय उदितं जग्राह चान्यं गिरिम् ।। १३ ।।

पृथ्वी०—

अभूत्सुविकलो जगाद पवनात्मजं सूर्यजः
म्रिये पवनपुत्र मा भव कठोर एवं हृदि ।
प्रभो सपदि रक्ष मां न च जनेऽपि ते मद्दशा
भविष्यति विनाशिका न खलु बाधिका मुञ्च माम् ।। १४ ।।

हरिणी०—

पवनतनयोऽमुञ्चत्प्राणाञ्शनेश्च महाबलः
परमविनतो भूत्वा चासौ नुनाव ननाम च ।
दमनमभवद्दर्पस्यैवं शनेस्तु हनूमता
शनिरपि ततोऽगच्छच्छान्तो यथाऽभिमतां दिशम् ।।१५ ।।

---

हनुमानजी ने भी शनि की एक नहीं सुनी तथा और एक पहाड़ सिर पर रखा । तो शनि चीत्कार करने लगा तथा हनुमानजी से बोला,'हे मारूते मेरी रक्षा करो । अब मैं आप पर कभी नहीं आऊँगा । मेरी कष्ट से रक्षा कीजिये ।' फिर हनुमानजी ने शनि की बात न सुनकर और एक पर्वत सिर पर रखने के लिये हाथ में लिया ।। १३ ।।

सूर्य पुत्र शनि अत्यन्त विकल था ही ( और एक पर्वत को देखकर ) वह हनुमानजी से बोला 'हे पवनपुत्र ! अब मैं मर जाऊँगा । आप हृदय में इतने कठोर मत होइये । प्रभो ! मेरी रक्षा कीजिये । अब ( आगे के लिये ) आपके भक्त के लिये भी मेरी दशा नाशक या बाधक नहीं होगी । मुझे छोड़िये ।। १४ ।।

महाबली हनुमानजी ने शनि के प्राणों को छोड़ दिया । और शनि भी अति नम्र होकर प्रणाम करके स्तुति करने लगा । इस प्रकार शनि का भी दर्पदलन हनुमानजी द्वारा हो गया था । तत्पश्चात् शान्त शनि अपनी अभिमत दिशा को गया ।। १५ ।।

स्वागता०—

एवमेवमभवद्रविसूनोः । दर्पखण्डनमथो गतकल्पे ।
तत्रसोऽकुरुतमारुतिवैरम् । प्राप्तवान्स्वकृतकर्मफलञ्च ॥ १६ ॥

पृथ्वी०—

विवादमकरोद्भृशं स गत आञ्जनेयं प्रति
तदापि परिहर्तुमैच्छदनिलात्मजस्तं परम् ।
इयेष रविजो बलात्पवनजेन साकं रणम्
इयेष मदखण्डनं किल शनेः स कर्तुं परम् ॥ १७ ॥

भुजङ्ग०—

स उद्धृत्य पुच्छं प्रजग्राह तस्मिन्
शनिं तेन चाभूदसौ पुच्छरज्वा ।
तदाऽऽकण्ठबद्धः समन्तात् दृढं सः
न शक्तोऽभवच्चालने स्थाणुकल्पः ॥ १८ ॥

उपजा०—

तथैव चोत्थाय शनिं गृहीत्वा । अभूत्प्रवृत्तः पवनात्मजोऽसौ ।
जवात्ततः सेतुपरिक्रमे स्वे । धावन्भृशं सूर्यसुतेन साकम् ॥ १९ ॥

---

पिछले कल्प में भी ऐसा ही हनुमानजी द्वारा शनि का दर्प खण्डन हुआ था। उस समय उसने हनुमानजी से वैर किया और फिर अपने किये का फल खूब चखा ॥ १६ ॥

उसने हनुमानजी के पास जाकर खूब वाद विवाद किया लेकिन तो भी हनुमानजी उससे बचना ही चाहते थे। लेकिन जब उसने हनुमानजी से जबरदस्ती युद्ध ही करना चाहा तब हनुमानजी ने उसका मद नष्ट करने की इच्छा की ॥ १७ ॥

उन्होंने अपनी पूँछ उठाकर उसमें शनि को जकड़ लिया उससे पूँछ रूप रस्सी से चारों तरफ से शनि गले तक बंध गया और ठूँठ के समान अंग हिलाने में भी असमर्थ हो गया ॥ १८ ॥

तब उसी प्रकार शनि को साथ लिये दिये उठकर हनुमानजी खूब दौड़ते हुए सेतु परिक्रमा करना शुरू किये ॥ १९ ॥

मालिनी०—

मध्ये मध्ये सूर्यपुत्रं हनूमान् । पुच्छाघातैः स्वल्पकैः प्रस्तरेषु ।
सौरेरून्मादं विकर्तुं बलस्य । वेगाद्धावन्ताडयामास भूमौ ॥ २० ॥

उपजा०—

भेजे स कष्टं पथि कृष्यमाणः । प्राभूत्तदैवात्मबलेन हीनः ।
शशाक सोढुं न च कष्टभारम् । सम्यग्जितोऽभूत्कृपणः शनि सः ॥२१॥

स्वागता०—

चीच्चकार कृपणः शनिरूच्चैः । हा म्रिये ! कुरुदयां मयि वीर ।
तिष्ठ वायुसुत मा भव रूष्टः । मुञ्च मां पवनपुत्र नमामि ॥ २२ ॥

बसन्त०—

रूध्वा गतिं सुकृपया स्थिरतामवाप
वायोः सुतो रविसुतं निजगाद वाक्यम् ।
शक्त्याऽनयैव भजसे ननु दर्पमेवम्
मोक्ष्यामि नैवमधुना खलु दुष्टबुद्धे ॥ २३ ॥

---

वेग से दौड़ते हुए हनुमानजी शनि का बलोन्माद दूर करने के लिये बीच-बीच में कंकरीली जमीन पर छोटे-छोटे पूंछ के आघातों से शनि का ताड़न भी करते थे ॥ २० ॥

इस प्रकार रास्ते में खींचा जाता हुआ वह शनि बड़े कष्ट को प्राप्त हुआ और उसी समय आत्मबल से हीन हो गया। बेचारा शनि भली भांति विजित हो चुका था क्योंकि वह कष्ट उसे सहन नहीं हो रहा था ॥ २१ ॥

वह चीत्कार कर उठा 'हा ! मैं मरा। हे वीर ! मेरे ऊपर दया कीजिये। अब रुक जाइये। ऐसे रूष्ट मत होइये। मुझे छोड़िये। मैं आपको प्रणाम करता हूं।' ॥ २२ ॥

दया करके थोड़ा रुककर वे वायुपुत्र सूर्यपुत्र शनि से बोले 'क्या इसी बल पर इतना घमण्ड करते थे ? अरे दुष्ट बुद्धि ? मैं तुम्हें अभी नहीं छोडूगां ॥ २३ ॥

शार्दू०—

ऊचेऽसौ न च बाधितास्तवजना मद्दृष्टितोऽतः परम्
वायोः पुत्र कदापि वै भुवि भविष्यन्तीति सत्यं ब्रुवे।
नौमि त्वां शरणागतं निपतितं कृच्छ्रे भृशं मुञ्च माम्
रक्तस्नातममुं व्यमुञ्चदिति सन्तप्तं भृशं मारुतिः॥ २४॥

उपजा०—

ततः परं वायुसुतस्य भक्तम्। नो सन्ददर्शार्किरतो वदन्ति।
शनेः कुदृष्टिर्यदि सम्पतेत्तु। तदाऽऽञ्जनेयं भजताशु विज्ञाः॥ २५॥

इति श्री हनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे हनुमता
शनेर्दर्पदलनं नामदशमः सर्गः॥ १०॥

---

वह बोला, मैं सत्य कहता हूँ अब आगे के लिये पृथ्वी पर मेरी दृष्टि से आपके भक्त (भी) कभी बाधित नहीं होंगे। मैं आपकी स्तुति करता हूँ। इस अत्यन्त कष्ट में पड़े शरणागत को आप छोड़ दीजिये।' तब खून से लथपथ हुए सन्तप्त शनि को हनुमानजी ने छोड़ दिया॥ २४॥

तत्पश्चात् फिर शनि ने किसी हनुमानजी के भक्त पर दृष्टि नहीं डाली। इसी लिये जानकार व्यक्ति कहते हैं कि यदि शनि की कुदृष्टि पड़ती हो तो शीघ्र ही हनुमानजी का भजन करो॥ २५॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में द्वापर कुंज के अन्तर्गत हनुमानजी द्वारा शनि का दर्प दलन कहकर दसवां सर्ग समाप्त हुआ॥ १०॥

# अथैकादशः सर्गः

उपजा०—

कुर्वन् हनूमानिति दर्पभङ्गम् । गुणे च शक्तौ महतां विरेजे ।
महत्सु यः सुष्ठु महान् परन्तु । तस्याप्यहन्तां व्यकरोत्स एवम् ॥ १ ॥

शालिनी०—

किन्तु प्राभूद्वायुपुत्रस्य कोऽपि । हेतुर्नान्यो दर्पभङ्गे विशिष्टः ।
तेषां कल्याणार्थमेवास्य यत्नः । काचिन्नैव स्वार्थलिप्सा ह्यमुष्य ॥ २ ॥

उपजा०—

सत्यं चचारानिलपुत्र एवम् । कुर्वन्कृपां स्नेहमपि ह्यमीषु ।
यतो न दर्पः सुखहेतुरस्ति । परं परो ह्यात्मसुखस्य विघ्नः ॥ ३ ॥

द्रुतवि०—

यदपि किन्तु चकार स संसृतौ । हृदि विमृश्य यथा प्रथिताजने ।
स्वशिवता न कदापि भवेत्तथा । अविकृता च भवेन्निजदासता ॥ ४ ॥

---

इस प्रकार गुण और शक्ति में जो बढ़े-चढ़े थे उनका दर्प भंग करते हुए हनुमानजी शोभित हुए। महान व्यक्तियो में भी जो भली प्रकार महान थे उनका भी दर्प उन्होंने इस प्रकार नष्ट किया ॥ १ ॥

लेकिन इस प्रकार दर्प भंग करने में अपनी स्वार्थ लिप्सा को लेकर उनका कोई भी हेतु नहीं था। उनका यत्न तो उनके कल्याण के लिये ही होता था ॥२॥

दर्प, सुख का हेतु कभी नहीं हो सकता है उलटा वह आत्म सुख की प्राप्ति में महान् विघ्न स्वरूप है। अतः यह सत्य है कि हनुमानजी उन पर स्नेह एवं कृपा ही करते हुए विचरण करते थे ॥ ३ ॥

उन्होंने जो कुछ किया मन में यही सोच समझ कर किया कि शिवता प्रसिद्ध न हो तथा दासता में कमी न आवे ॥ ४ ॥

स्वागता०—

सम्भ्रमे निपतिताः खलु तेन । किङ्करं पवनजं प्रवदन्तः ।
कारका भगवतामवताराः । सम्भ्रमे नहि पतन्ति कदापि ।। ५ ।।

इन्द्र०—

ईशावताराः सनकादयश्च । भृग्वङ्गिरो व्याससुरर्षयश्च ।
अन्ये च ये कारककोटिमाप्ता । जज्ञुः परं शङ्करमभ्रमास्तम् ।। ६ ।।

द्रुतवि०—

तमुपजग्मुरमी नतमस्तकाः । उपविशन्ति तदा स्म यदा कदा ।
श्रुति पुटानिनि जान्युपदेशतः । हनुमतः पुपुवुर्बहुधा जनाः ।। ७ ।।

उपजा०—

अथैकदा ये सनकादयश्च । प्रह्लादयुक्ताः हरिभक्तिसिद्धाः ।
ऋषीश्वराश्चापि गताः समीपम् । पप्रच्छुरेवं हृदयस्थशङ्काम् ।। ८ ।।

स्वागता०—

वेदशास्त्रमुनयश्च पुराणा-न्यादिशन्ति वद किं प्लवगेन्द्र ।
तत्त्वमेकमिह वायुसुतस्ताम् । प्रावदच्च गुरुलभ्यसुगूढम् ।। ९ ।।

---

उससे हनुमानजी को 'दास' कहने वाले सभी संभ्रम में पड़ गये । लेकिन जो कारक कोटि में आते हैं तथा जो ईश्वर कोटि में आते हैं वे कभी संभ्रम में नहीं पड़ते हैं ।। ५ ।।

अतः सनकादि ईश्वरावतार तथा भृगु, अंगिरा, व्यास, नारद तथा अन्य कारक और भगवदवतार थे वे उन्हें बिना किसी भ्रम के शिव जी ही जानते थे ।। ६ ।।

वे यदा कदा नत मस्तक होकर हनुमानजी के पास जाते थे तथा हनुमानजी के उपदेशों से प्रायः अपने कर्ण पुटों को पवित्र करते थे ।। ७ ।।

एक बार हरिभक्ति में सिद्ध प्रह्लाद, सनकादि चारों भाई तथा बड़े-बड़े ऋषि हनुमानजी के पास गये और उन्होंने अपने हृदय की एक शंका पूछी ।। ८ ।।

'हे वानरेन्द्र ! वेद शास्त्र मुनि तथा पुराण कौन से एक तत्त्व का उपदेश करते हैं ? तब उनसे हनुमानजी गुरु द्वारा प्राप्त होने वाला गूढ़ रहस्य बोले ।। ९ ।।

स्वागता०—

ब्रह्म राम इति सुष्ठ्ववयात् । राम एव तपसः फलमन्त्यम् ।
राम एव परमं विभुतत्त्वम् । ब्रह्मतारकमथो किल तद्वत् ॥ १० ॥

उपेन्द्र०—

ततः प्रस्तुताश्चक्रिरे चान्यशङ्काः । अमी सुष्ठु रामाङ्गसम्बन्धिनीश्च ।
हनूमानमून्रामरूपं जगाद । तथा राममन्त्रांश्च साङ्गानवोचत् ॥ ११ ॥

उपजा०—

गूढं रहस्यं च तथा जगाद । रामाङ्गमूचे प्रणवं ततश्च ।
एवं समस्ताः कृपया ह्यमुष्य । निरस्तशङ्कावरणा अभूवन् ॥ १२ ॥

मालिनी०—

उपनिषदि कथा सा विस्तृता वर्णितास्ति
क्वचिदपि न स ऊचे शङ्करोऽस्मीति वाक्यम् ।
कमपि परिचयं स्वं सुष्ठ्वदान्नो हनूमान्
अवददिति नितान्तं रामदासोऽस्मि सर्वान् ॥ १३ ॥

भुजङ्ग०—

व्यतीतान्यभूवन्दिनान्येवमेव । युगे द्वापरे मारुतेर्लीलयात्र ।
तदन्तो यदाऽऽसीत्पृथिव्यां हि भावी । स्वधामैच्छदेतुं हरिर्वासुदेवः ॥ १४

---

हनुमानजी बोले, "राम ही ब्रह्म हैं"। 'राम' ही तप का अन्तिम फल हैं। 'राम' ही परम व्यापक तत्त्व हैं। तथा 'राम' ही तारक ब्रह्म हैं ॥ १० ॥

फिर उन्होंने 'राम' के अंग सम्बन्धी अपनी शंकाएँ उपस्थित की तब हनुमान जी ने उन्हें 'राम' का स्वरूप बतलाया तथा अंगों सहित 'राम' मन्त्रों को बतलाया ॥ ११ ॥

तथा अन्य भी रहस्यों को बतलाया। प्रणव को भी 'राम' का अंग बतलाया इस प्रकार हनुमानजी की कृपा से वे सब शंका रहित हो गये ॥ १२ ॥

वह कथा उपनिषदों में विस्तार से वर्णित की गई है। वे कभी भी 'मैं शंकर हूँ' यह वाक्य नहीं बोले। उन्होंने किसी को भी अपना परिचय नहीं दिया। वे सबसे हमेशा यही कहते रहे कि 'मैं राम का दास हूँ ॥ १३ ॥

इन्द्र०—
सिद्धाश्च यक्षाश्च सुरासुराश्च । गन्धर्वगुह्यादिकसूक्ष्मदेहाः ।
कृष्णेन साकं न्यवसन्त भूमौ । अचिन्तयन्त्यक्तुमिमां धरा ते ॥ १५ ॥
उपजा०—
भावी कलिः पापसमाकुलात्मा । स्थेयं न भूमौ व्यमृशन्समस्ताः ।
महर्षयश्चापि विहाय भूमिम् । स्वर्गं तथाऽन्यान्विगताः स्वलोकान् ॥ १६
उपजा०—
कलेर्भयेनैवमभूत्प्रवृत्ता । सूक्ष्मेऽम्बरे चञ्चलता स्वभावात् ।
परं हनूमान्न बभूव किञ्चित् । चलः कलेर्दोषभयेन तत्र ॥ १७ ॥
उपजा०—
अहो शनिर्नैव बभूव शक्तः । यत्कार्यमल्पं ह्यपि वै विकर्तुम् ।
यः शङ्करो विश्वविनाशकारी । कस्तस्य शक्तो भवितुं विकर्ता ॥१८॥
शालिनी०—
आसीत्कार्यं तेन वै रामकार्यम् । शम्भोर्भक्तानां समुद्धारणञ्च ।
चापि स्वेषां सेवकानां तथैव । तेनैवासौ सुष्ठु चाभूत्स्थिरोऽत्र ॥ १९ ॥

---

इसी प्रकार द्वापर युग के दिन भी हनुमानजी के लीला करते करते बीत गये । जब द्वापर का अन्त होना था तब वसुदेव पुत्र कृष्णस्वरूप हरि ने अपने धाम जाने की इच्छा की ॥ १४ ॥

सिद्ध यक्ष, देवता, राक्षस, गन्धर्व, गुह्यक तथा अन्य सूक्ष्म शरीरधारी जो कृष्ण के साथ पृथ्वी पर रहते थे, उन्होंने पृथ्वी को छोड़ने का विचार किया ॥१५॥

अब पाप से परिपूर्ण स्वभाव वाला कलियुग आने वाला है। अतः अब पृथ्वी पर नहीं रहना चाहिये ऐसा सभी सोच रहे थे । महर्षि लोग भी पृथ्वी को छोड़कर स्वर्ग तथा अपने अन्य अन्य लोकों को चले गये ॥ १६ ॥

कलि के भय से सूक्ष्म जगत् इस प्रकार चंचल हो गया लेकिन कलि के दोषों के डर से हनुमानजी उस समय चलायमान नहीं हुए ॥ १७ ॥

शनि जिनका थोड़ा भी कार्य नहीं बिगाड़ सका जो विश्व विनाशकारी स्वयं भगवान शंकर ही हैं भला उनका कौन क्या बिगाड़ सकता है ? ॥ १८ ॥

उन्हें रामकार्य करना था शिवभक्तों का उद्धार करना था। इसी तरह हनुमद्भक्तों का भी उद्धार करना था। इसी लिये वे पृथ्वी पर स्थिर हो गये ॥ १९ ॥

शालिनी०—

प्राप्ते काले कृष्णचन्द्रो जगाम । वैकुण्ठाख्यं वैष्णवं स्वस्य लोकम् ।
आयातोऽभूत्तत्क्षणं दोष धाम । भूमौ पश्चात्पापपूर्णः कलियः ॥२०॥

उपजा०—

पूर्णोऽभवद् द्वापरकुञ्ज एषः । वातात्मजस्यैव कृपाकटाक्षात् ।
यतो विना तेन विनिष्क्रियोऽस्मि । प्राणेन हीनं वपुरस्ति यद्वत् ॥२१॥

शालिनी०—

तस्येच्छाऽभून्मा भवेत्तच्छिवत्वम् । लोके ख्यातं दास्यनिर्वाहनार्थम् ।
तस्येशत्वं किन्तु मत्पूर्वमेव । प्रोक्तं ग्रन्थे नैव दोषोऽस्ति मेऽत्र ॥२२॥

शालिनी० —

किञ्चित्स्पष्टं कृतं किन्तु तेभ्यः । एषा तस्येच्छैव नैवान्यथा तत् ।
लोके सर्वं कार्यमीशेच्छयैव । सम्पन्नत्वं याति को मेऽत्र दोषः ॥२३॥

उपजा०—

पठन्तु सर्वे कलिकालकुञ्जे । प्रोक्तं मया मारुतिकार्यमुच्चम् ।
कलौ युगे सर्वमलाब्धिरूपे । यथा श्रुतं प्रोक्तमतः परं यत् ॥ २४ ॥

---

समय आने पर भगवान् कृष्ण भी वैकुण्ठ नामक अपने वैष्णव धाम को गये। तब उसी समय दोष का खजाना कलि पृथ्वी पर आ गया ॥ २० ॥

( सज्जनों ! ) यह द्वापर कुंज हनुमानजी के कृपा कटाक्ष से पूर्ण हो गया क्योंकि विना उनके कृपा कटाक्ष के मैं बिल्कुल निष्क्रिय हूँ जैसे विना प्राण का शरीर ! ॥ २१ ॥

उनकी इच्छा थी कि दास्य के निर्वाह के लिये शिवता प्रसिद्ध न हो परन्तु उनका शिवत्व मुझसे पहले बहुत ग्रन्थों में कहा है। अतः मेरा कोई दोष नहीं है ॥ २२ ॥

लेकिन उन ग्रन्थों से भी कुछ और स्पष्ट रूप से मैंने ( उनके शिवत्व को ) कहा है। यह तो उन्हीं की इच्छा है अन्य कुछ नहीं। क्यों कि संसार में सब कुछ ईश्वर की इच्छा से ही सम्पन्न होता है फिर मेरा कौन सा दोष ? ॥ २३ ॥

इसके बाद सब पापों का समुद्र रूप जो कलियुग है उसमें जो हनुमानजी का उत्तम कार्य मैंने कलिकालकुंज के अन्तर्गत कहा है उसे सभी लोग पढ़ें ॥ २४ ॥

भुजङ्ग०—

यथार्थो न कोऽप्यस्ति वेत्ता ह्यमुष्य
स्वकार्यस्य सम्यक् परं यच्च गीतम् ।
प्रवक्ष्ये तदेवात्र जानीत सुष्ठु
कृपायाः कटाक्षेण तस्यैव किन्तु ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां द्वापरकुञ्जे सनकादीनामृषीश्वराणां हनूमत्सङ्गसेवनं, द्वापरान्ते कलिभयेन सूक्ष्मजगतश्चाञ्चल्यं चेत्येकादशः सर्गः ॥

॥ सम्पूर्णोऽयं द्वापरकुञ्जः ॥



---

यथार्थ में उनके कार्य को भली प्रकार जानने वाला अन्य कोई भी नहीं है। लेकिन जो कुछ ( अन्य ग्रन्थों में ) कहा गया है उसी को मैं उन्हीं की कृपा कटाक्ष के सहारे से कहूँगा ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में द्वापरकुंज के अन्तर्गत सनकादि ऋषीश्वरों का हनुमत्संग सेवन तथा द्वापरयुग के अन्त में कलि के डर के मारे सूक्ष्म जगत् की चंचलता वर्णन करके ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ११ ॥



# ११. कलिकालकुञ्जः

## अथ प्रथमः सर्गः

शार्दू०—

मत्पूज्यो हनुमान्प्रभुर्हृदि हनूमन्तं दयालुं भजे
प्राप्यं शर्म हनूमता हनुमते तस्मै नमः स्वामिने ।
श्रेष्ठः कोऽस्ति हनूमतो हनुमतः स्मृत्यैव पुण्यं महत्
ऐश्वर्यस्य परा स्थितिर्हनुमति प्रीतो हनूमन्भव ॥ १ ॥

स्रग्धरा—

याते कृष्णे स्वलोकं कलियुगमभवत्प्राप्तमुर्व्यां तदैव
प्राभूत्पृथ्वी समस्ता कलिमलमथिता धर्महानिस्ततोऽभूत् ।
सर्वे देवाः प्रयातुं व्यवसितमतयः स्वर्गलोकं सुखाय
आसीत्स्थेयं तु यैस्ते कथमपि कृपणास्तत्र तस्थुः पृथिव्याम् ॥ २ ॥

उपजा०—

प्रतीक्षमाणा निजमुक्तिकालम् । कलौ स्थिता दुःखयुता समस्ताः ।
किन्त्वाञ्जनेयः कृपया जनानाम् । कल्याणकामः स्थिरतामवाप ॥३॥

---

प्रभु हनुमानजी मेरे पूज्य है। उन दयालु हनुमानजी को मैं भजता हूँ। सुख हनुमानजी द्वारा ( ही ) प्राप्त करने लायक है। स्वामी हनुमानजी के लिये मेरा प्रणाम है। हनुमानजी से और कौन श्रेष्ठ है ? हनुमानजी के स्मरण से ही बड़ा पुण्य होता है। ऐश्वर्य की सर्वश्रेष्ठ स्थिति हनुमानजी में ( ही ) है। हे हनुमानजी आप प्रसन्न हो ॥ १ ॥

कृष्ण भगवान् के जाते ही पृथ्वी पर कलियुग प्राप्त हुआ, सम्पूर्ण पृथ्वी कलिके मलसे प्रायः सन्तप्त हुई और धर्म की हानि हो गई। सभी देवता सुख के लिये स्वर्गलोक जाने के लिये सोचने लगे। जिनको ( कुछ देर तक ) ठहरना था वे किसी प्रकार लाचार होकर पृथ्वी पर रहने लगे थे ॥ २ ॥

वे सब अपने ठहरने के समय की समाप्ति की बाट जोहते हुए कलियुग में बड़े दुःख से स्थित हुए। लेकिन हनुमानजी भक्तों के कल्याण की इच्छा से अत्यन्त कृपा करके पृथ्वी पर ही अविचल रूप से स्थिर हुए ॥ ३ ॥

शिख०—

कथं जीवास्तीर्त्वा कलिमलसमुद्रं सुकृपणाः
लभेरन्सत्सौख्यं कलिमथितबुद्धया विमृशता ।
ददाना भक्तेभ्यो हरिहररतिं या करुणया
कृतेशेनैवेयं परनिजतनुर्वायुतनयः ॥ ४ ॥

उपजा०—

प्रत्येककल्पे हनुमन्मिषेण । शम्भुर्जनानां कुरुते दयार्द्रः ।
समुद्धृतिं भिन्नतया परन्तु । भवन्ति गाथाः खलु कल्पभेदात् ॥ ५ ॥

शिख०—

पुराकल्पे राज्ञा कलिमलबलोत्सन्नमतिना
द्विजेभ्यः स्वां वृत्तिं पवनतनयोऽदापयदसौ ।
विधर्मं सन्त्यज्य ह्यभवदनुरक्तो हरिपदे
पुराणैर्गीतं तच्छृणुत रुचिरं पापशमनम् ॥ ६ ॥

मन्दाक्रा०—

धर्मारण्यं विधिहरिहरै र्निर्मितं पुण्यतीर्थम्
तत्रोषुर्ये परमसुखिनो वाडवा वासितास्तैः ।
प्राभूद्भीत्या जनविरहितं तत्तु लोहासुरस्य
नैर्जन्यं तत्स्थलविकरणं द्वादशाब्दं बभूव ॥ ७ ॥

---

बेचारे जीव कलियुग के प्रभाव से दूषित हुई बुद्धि से कलिकल्मषों का समुद्र पार करके असली सुख कैसे प्राप्त करेंगे ? ऐसा विचार करने वाले शिवजी ने कृपा पूर्वक भक्तों को विष्णु और शिव की भक्ति देने वाली यह एक अपनी ( ही ) दूसरी प्रतिमा बनाई ( जो ) हनुमान ( रूप से स्थित ) है ॥ ४ ॥

प्रत्येक कल्प में हनुमानजी के बहाने दयालु शिवजी भक्तों का उद्धार करते हैं । कल्पभेद के कारण हनुमानजी की वे सब कथाएँ भिन्न-भिन्न होती हैं ॥ ५ ॥

पिछले कल्प में कलि के पाप के प्रभाव से जिसकी बुद्धि लुप्त हुई थी ऐसे राजा द्वारा हनुमानजी ने ब्राह्मणों को अपनी वृत्ति प्रदान की । वह राजा विधर्म को त्यागकर विष्णुके चरणों में अनुरक्त हुआ । वह पाप नाशक कथा पुराणों में कही गई है । उसे सुनिये ॥ ६ ॥

पहले धर्मारण्य नामक पुण्यतीर्थ ब्रह्मा, विष्णु और शिव इन तीनों ने

शालिनी०—

ज्ञात्वा वृत्तं रामचन्द्रो वसिष्ठात् । धर्मारण्यं यातुमैच्छत्तदैव ।
तीर्थात्तीर्थं संनिमज्जञ्जगाम । धर्मारण्यं तीर्थमुद्धर्तुकामः ॥ ८ ॥

द्रुतवि०—

परिकरोऽपि बभूव सहामुना । हनुमदादिकसर्वं सुमन्त्रिणः ।
रघुवरोऽकुरुतामरपूजनम् । विबुधपितृमखाँश्च यथाविधि ॥ ९ ॥

शिख०—

निमग्नस्यामुष्य त्रिविधशुभकार्येषु सुजनाः
व्यतीताभूदेवं परमसुखदात्र्यर्धरजनी ।
स्त्रिया आक्रोशोऽभूत्परमकरुणस्तत्र च वने
अरण्याधिष्ठात्र्या कृत इति स जज्ञौ रघुपतिः ॥ १० ॥

पञ्चचा०—

कथं त्वमम्ब रोदिषीति प्रच्छके रघूत्तमे
उवाच सा स्वकां दशां तदा रघूत्तमं प्रति ।
निरस्य तीर्थजीर्णतां तदुद्धृतिं चकार सः
समस्तवाडवाः पुनश्च वासिता यथा पुरा ॥ ११ ॥

---

निर्माण किया। वहाँ पर उन्हीं के द्वारा बसाये हुए ब्राह्मण सुखपूर्वक रहने लगे। आगे चलकर वह धर्मारण्य लोहासुर के डरके मारे निर्जन हो गया और उसकी वह निर्जनता बारह वर्ष तक बनी रही ॥ ७ ॥

वह सब वृत्त वसिष्ठजी से जानकर धर्मारण्य तीर्थ का उद्धार करने की इच्छा वाले रामचन्द्रजी एक तीर्थ से दूसरे तीर्थ में जाकर नहाते हुए धर्मारण्य को गये ॥ ८ ॥

उनके साथ उनका अनुगत समूह था तथा हनुमानजी आदि सभी मन्त्री थे। वहाँ पर रामचन्द्रजी ने देवताओं का पूजन किया तथा विधान के अनुसार देवयज्ञ तथा पितृयज्ञ किये ॥ ९ ॥

इस प्रकार तीन प्रकार के शुभ कार्यों में रत रहने वाले रामचन्द्रजी की आधी रात परम सुख से बीती तब उस बन में किसी स्त्रीका अत्यन्त करुण रोना सुनाई दिया। रामचन्द्रजी को मालूम हुआ कि वह आक्रोश धर्मारण्य की अधिष्ठात्री देवी ने किया था ॥ १० ॥

शालिनी०—

तेषां सेवायां पुनर्वैश्यशूद्राः । शुद्धाचाराः स्थापितास्तेन सम्यक् ।
स्थाने स्थाने निर्मिताः कूपवाप्यः । धर्मारण्यं कारितं पूर्ववत्तद् ॥१२॥

उपजा०—

ग्रामाश्च दत्ता रघुपुङ्गवेन । तेभ्यो महान्तो द्विजपालकेन ।
देयं द्विजेभ्यस्तु कदा कियच्च । चक्रे स सर्वं दृढसंविधानम् ॥१३॥

स्रग्धरा—

अन्ते प्रादाद्द्विजेभ्यः सकलविधिममुं ताम्रपट्टेऽङ्कयित्वा
मन्ता पट्टस्य भावी सुरपुरसुखभाग्दुःखभाक्चावमन्ता ।
भावी हीत्थं प्रचक्रे स तदुपरि दृढं शासनं वज्रलेपम्
रक्षायै वायुपुत्रं समकुरुत नियुक्तं च पश्चात्खरारिः ॥१४॥

द्रुतवि०—

स्मरत पूजयतानिलपुत्रकम् । जययशः सुधनानि स दास्यति ।
सुखदसुन्दरदारवरात्मजान् । उपदिदेश तदा रघुनायकः ॥ १५ ॥

---

'हे माताजी, आप क्यों रो रहीं हैं ?' ऐसा रामचन्द्रजी के पूछने पर उसने अपनी दशा का वर्णन रामचन्द्रजी से किया। तब रामचन्द्रजी ने तीर्थ का जीर्णोद्धार कर सभी ब्राह्मणों को पहले जैसे ही बसाया ॥ ११ ॥

फिर उनकी सेवाके लिये शुद्धाचारी वैश्य और शूद्रोंको भी स्थापित किया। जगह-जगह कूप तथा बावलियाँ बनवाकर धर्मारण्य पूर्ववत् बनाया ॥ १२ ॥

द्विजपालक रामचन्द्रजी ने उन द्विजों को बहुत से बड़े-बड़े गाँव दिये और सभी को ब्राह्मणों के लिये कब कितना दान देना चाहिये उसका एक सुदृढ़ संविधान बनाया ॥ १३ ॥

और अन्त में वह विधान ताम्र पट्ट पर अंकित करके ब्राह्मणों को दे दिया। और पट्ट को मानने वाला स्वर्ग सुख भागी होगा तथा न मानने वाला दुःखभागी होगा यह अपनी अत्यन्त अपरिहार्य आज्ञा जारी की। और उन सबकी रक्षा के लिये वायुपुत्र हनुमानजी को भली-भाँति नियुक्त किया ॥ १४ ॥

वहाँ की प्रजाको रामचन्द्रजी ने उपदेश दिया कि आप हनुमानजी का स्मरण तथा पूजन करें वे ही आपको जय, यश, धन, सुख देने वाली सुन्दर स्त्रियाँ तथा श्रेष्ठ पुत्र देंगे ॥ १५ ॥

शार्दू०—

धर्मारण्यविकासकृद्रघुवरो यातः पुनः स्वां पुरीम्
धर्मारण्यनिवासिनोऽपि हनुमत्पूजापराः प्राभवन् ।
प्राप्तं सर्वमभीप्सितं सुबहुलं तैर्मारुतेः पूजनात्
तेषां वायुसुतः प्रबन्धमकरोद्रामस्य सेवामपि ॥ १६ ॥

स्वागता०—

वाडवा विपुलया सुखलब्ध्या । प्राभवन्प्रमुदिता निज धाम्नि ।
वाञ्छितं हनुमतः कृपयैव । प्राप्नुवन्त उत सर्वं समृद्धिम् ॥१७॥

उपजा०—

भट्टारिका काननदेवतायाः । रामं प्रति प्राक्कृपणा रुरोद ।
प्राभूत्प्रसन्ना परमा हनूमत् । प्रबन्धकार्येण हृदि द्विजानाम् ॥ १८ ॥

पजा०

एवं व्यतीतानि बहूनि वर्षा- । ण्यैद्रामचन्द्रः पुनरेकदा तत् ।
वनं प्रपश्यन्सुखिनः समस्तान् । विप्रानभूत्सोऽतिशयः प्रसन्नः ॥ १९ ॥

वसन्त०—

प्रागेव तत्र मधुवासनिको बभूव
ग्रामौ बभूव किल माण्डलिकस्तथैव ।
मोहेरको रघुवरेण कृतः पुनश्च
सीतापुरं जनकजाऽऽग्रहतः कृतश्च ॥ २० ॥

---

धर्मारण्य का विकास करने वाले रामचन्द्रजी फिर अपनी पुरी अयोध्या को गये। इधर धर्मारण्य निवासी भी हनुमानजीकी पूजामें तत्पर हो गये। इस प्रकार उन्होंने सभी इच्छित पदार्थ हनुमानजी के पूजन से प्राप्त किये और हनुमानजी उनका प्रबन्ध भी करते थे तथा रामचन्द्रजी की सेवा भी करते थे ॥ १६ ॥

अत्यन्त सुख प्राप्ति के कारण वे ब्राह्मण अपने घरों में बड़े आनन्दित हुए। हनुमानजी की कृपा से उन्होंने सभी इच्छित समृद्धि प्राप्त की थी ॥ १७ ॥

धर्मारण्य की अधिष्ठात्री देवी भट्टारिका जो पहले रामचन्द्रजी के पास रोई थी वह हनुमानजी के ब्राह्मणों के प्रबन्धकार्य से मनही मन अत्यन्त सन्तुष्ट हुई ॥ १८ ॥

इस प्रकार बहुत से वर्ष बीत गये। रामचन्द्रजी फिर एक बार धर्मारण्य को गये और सबको सुखी देखकर बहुत प्रसन्न हुए ॥ १९ ॥

शिख०—

पुनर्विप्रेभ्यः सोऽमितधनमदाद्यज्ञमिषतः
ततोऽयोध्यां हृष्टः सहपरिकरेणैद्रघुपतिः ।
अभूद्धर्मारण्ये पवनतनयस्यैव वरता
भृशं प्रीत्याऽऽनर्चुः पवनतनयं वाडवगणाः ॥ २१ ॥

उपेन्द्र०—

क्रमेण कालस्य गतान्यहानि । समीरजं पूजयताममीषाम् ।
ततो धरण्यामभवत्प्रविष्टम् । युगं तृतीयं क्रमशस्तु तेन ॥ २२ ॥

उपजा०—

एकेन पादेन ततोऽपि हीनः । बभूव धर्मः परिवर्तमानः ।
तथापि वायोस्तनयः समग्रम् । ददन्नभूद्विप्रगणाय सौख्यम् ॥ २३ ॥

द्रुतवि०—

कलियुगं तत आगतवत्तदा । अभवदेकपदं सुकृतं भुवि ।
विजहुरप्यवनीममरास्तदा । सुखविहीनतया न च शोभनाम् ॥२४॥

---

वहाँ 'मधुवासनिक' तथा 'माण्डलिक' नामक गाँव तो पहले से ही थे। 'मोहेरक' नामक ग्राम रामचन्द्रजी ने बसाया तथा सीताजी के आग्रह से 'सीतापुर' नामक ग्राम बसाया गया ॥ २० ॥

फिर रामचन्द्रजी ने यज्ञ के बहाने उन ब्राह्मणों को अगणित धन दिया और तत्पश्चात् वे अपने अनुगतों के साथ बड़े हर्षित होकर अयोध्या गये ॥ २१ ॥

कालक्रम के अनुसार हनुमानजी को पूजने वाले उन ब्राह्मणों के बहुत दिन बीत गये। तब क्रमशः तीसरा द्वापर युग पृथ्वी में प्रविष्ट हुआ। उससे युगानुसार बदलने वाला धर्म एक पाद से हीन हो गया। लेकिन तो भी हनुमानजी ब्राह्मणों को पूर्ववत् सभी सुख दे रहे थे ॥ २२ ॥ २३ ॥

तत्पश्चात् कलियुग आ गया तब पृथ्वीमें सुकृत एक पाद ही रह गया। सुख विहीन होने से सुशोभित न होने वाली भूमि को देवताओं ने छोड़ दिया ॥ २४ ॥

शालिनी—

पापं वृद्धिं यास्यति प्रेक्ष्य चित्ते । गन्ता ह्रासं सूनृता चाप्यवन्याम् ।
धर्मारण्यं राघवः साञ्जनेयः । हित्वाऽगच्छत्सेतुबन्धं तदैव ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे धर्मारण्योपाख्याने
प्रथमः सर्गः ॥ १ ॥

---

अब पाप की वृद्धि होगी तथा पृथ्वी में सद्भावना का ह्रास होगा। यह देखकर रामचन्द्रजी हनुमानजी के साथ धर्मारण्य छोड़कर सेतुबन्ध को गये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में कलिकालकुंज के अन्तर्गत धर्मारण्यो
पाख्यान का प्रारंभ करके पहला सर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥

# अथ द्वितीयः सर्गः

शार्दू०—

कालं प्राप्य बभूव कश्चन कलौ शास्ता विधर्मी खलः
'आमो' नाम बभूव तस्य तनयाऽऽसीद्रत्नगङ्गा प्रिया।
दत्ता तेन सुता विवाहविधिना धर्माधमन्त्रे पुनः
प्रख्यातं तु कुमारपाल इति तन्नामाभवत् सज्जनाः ।। १ ।।

शालिनी०—

प्रादादामो कन्यकायै समस्तम् । धर्मारण्यं दक्षिणायाँ वरस्य ।
जामाताऽभूच्छासकस्तत्र तेन । धर्मारण्ये स्थापिता राजधानी ।। २ ।।

शालिनी०—

वर्णाचारा वैष्णवा वैदिकाश्च । लुप्ता राज्ये निम्नधर्माश्रितानाम् ।
सर्वे भ्रष्टाः पूजनं प्रारभन्त । हित्वा पूर्वा देवता नूतनानाम् ।।३।।

शालिनी०—

हिंसां मत्वा यज्ञयागादिकानाम् । चक्रुः सर्वे शासनात्त्यागमेव ।
पूजा नासीद्वैदिकानां द्विजानाम् । सर्वेऽनाथा बभ्रमुर्वृत्तिहीनाः ।।४।।

---

तब कलियुग में समय पाकर कोई विधर्मी दुष्ट राजा धर्मारण्यका शासक हुआ। उसका नाम 'आमो' था। और उसे एक 'रत्नगंगा' नामकी अत्यन्त प्रिय कन्या थी। उस 'आमो' ने अपनी कन्या को विवाहविधिसे एक अन्य अधार्मिक को दे दिया। सज्जनों ! उसका नाम 'कुमार पाल' था ।। १ ।।

उस समय 'आमो' ने अपनी पुत्री को वरदक्षिणा में धर्मारण्य दे दिया। अतः धर्मारण्यका शासक 'कुमारपाल' हो गया और उसने अपनी राजधानी धर्मारण्यमें ही बना ली ।। २ ।।

उस नीच धर्माश्रित राजाके राज्य में श्रौत या वैष्णव वर्णाश्रमाचार लुप्त हो गये ( सभी भ्रष्ट होकर पहले वाले देवताओंका पूजन छोड़कर नये देवताओं का पूजन शुरू कर दिये ।। ३ ।।

अहिंसाको ( सर्वोपरि ) मानकर उन्होंने राजाज्ञा से यज्ञयागोंका त्याग

स्वागता०—
वाडवा नरपतिं प्रति जग्मुः । दक्षिणां नरपतेरथ लब्धुम् ।
किन्त्वसौ न कणिकामपि तेभ्यः । संददावपरधर्मरतत्वात् ॥५॥

शार्दू०—
ऊचेऽसौ न ददामि किञ्चिदपि वो हिंसारतेभ्यो धनम् ।
ऊचुस्ते श्रुतिसम्मते निहनने प्रोक्तं न पापं क्वचित् ।
नो शुश्राव कुमारपाल उचितं वाक्यं तु तेषां ततः
आमोराजममी गताः सुविकला वृत्या विहीना यतः ॥ ६ ॥

शालिनी०—
आमो राज्ञा पाठितोऽप्युग्रदर्पः । ऊचे स्पष्टं नैव दास्यामि किञ्चित् ।
इज्याव्याजात्प्राणिहिंसारतेभ्यः । एभ्यो राजन्पूजयिष्यामि नेमान् ॥७॥

शार्दू०—
रामः क्वास्ति सलक्ष्मणः क्व हनुमान्याता मृतस्त्वं पुरा
विप्रा दर्शयतैकदापि किल तान्पट्टं प्रदत्तं न चेत् ।
नो चेत्स्वीकुरुतोत्तमं सुसुखदं भद्धर्ममुच्चं द्विजाः
श्रुत्वा तच्च कुमारपालवचनं विप्रा व्यमाक्षुंस्तदा ॥ ८ ॥

---

किया। वैदिक ब्राह्मणों की कोई मान्यता नहीं थी। वे बेचारे आमदनी न होने से अनाथ होकर मारे-मारे घूम रहे थे ॥ ४ ॥

तब धर्मारण्य वाले ब्राह्मण राजा 'कुमारपाल' के पास दक्षिणा प्राप्त करने के लिये गये। किन्तु दूसरे हीं धर्मका अवलम्बी होने से उसने उन्हें थोड़ीसी भी दक्षिणा नहीं दी ॥ ५ ॥

वह बोला 'हिंसामें रत रहने वालों को मैं थोड़ा भी धन नहीं दूंगा।' तब ब्राह्मण बोले 'वेद सम्मत हिंसा में कहीं भी पाप नहीं बताया गया है।' ब्राह्मणों का उचित वाक्य भी 'कुमार पाल' ने नहीं सुना। तब वे बेचारे ब्राह्मण विकल होकर 'आमो' के पास गये क्योंकि उनकी वृत्ति नष्ट हुई थी ॥ ६ ॥

'आमो' के पढ़ाने पर भी वह उग्रदर्प राजा 'कुमारपाल' स्पष्ट बोला हे राजन् यज्ञ के बहाने से प्राणि हिंसा करने वाले इन ब्राह्मणों को मैं कुछ भी नहीं दूंगा और न इनकी पूजा करूँगा ॥ ७ ॥

शार्दू०—

मन्ये रामभरुत्सुतौ द्विजवरा नास्मरन्तस्तदा
दुष्प्रारब्धवशेन वा बलवता कालप्रभावेण वा।
श्रोतारः पवनात्मजं रघुपतिं स्मृत्वा विशुद्धात्मना
को विन्देत भयं जना लवमहो दुःखं च तापं तथा ॥ ९ ॥

उपजा०—

विप्राः पुनस्ते कृपणाश्च दीनाः। हन्तोपविष्टाः सकलाः सभायाम्।
प्राभूत्सुबुद्धिर्हनुमत्प्रसादात् । अमीषु ते सस्मरुराञ्जनेयम् ॥१०॥

भुजङ्ग०—

वयमाक्षु द्विजा नः सहायः खरारिः। दयालुः शरण्येषु वातात्मजश्च।
स्थितौ सेतुबन्धे तु यौ स्तः सुदूरम्। निगच्छाम तत्रैव तौ भावयाम ॥११

उपजा०—

अस्मत्प्रसिद्धा बहुसङ्ख्यवर्गाः। प्रत्येक वर्गस्य किलैक एकः।
याथाच्च तौ भावयितुं सुविज्ञः। शीघ्रं द्विजाः सम्प्रति सेतुबन्धम् ॥१२

---

राम कहाँ है ? लक्ष्मण कहां है ? हनुमान कहाँ है ? वे पहलेही मर चुके हैं। उन्हें एक बार भी मुझे दिखा दो। नहीं तो उनका दिया हुआ पट्ट ही दिखा दो। और यदि वह भी नहीं तो आप लोग मेरा उत्तम संपूर्ण सुख देनेवाला तथा उच्च धर्म स्वीकार करो।' वह कुमारपाल का वचन सुनकर वे ब्राह्मण बड़े विचार में पड़ गये ॥ ८ ॥

सज्जनों। मैं समझता हूँ कि वे ब्राह्मण उस समय कालके प्रभाव से हो दुष्प्रारब्ध के कारण रामचन्द्रजी का तथा हनुमानजीका स्मरण नहीं करते होंगे। क्यों कि विशुद्ध भाव से रामचन्द्रजी का और हनुमानजी का स्मरण करके किसको थोड़ासा भी दुःख, ताप या भय हो सकता है ? ॥ ९ ॥

उन बेचारे सभी दीन ब्राह्मणों ने फिर सभा की। हनुमानजीकी कृपासे उनमें सुबुद्धि हो गई और उन्होंने हनुमानजीका स्मरण किया ॥ १० ॥

उन ब्राह्मणोंने विचार किया कि हमारे सहायक रामचन्द्रजी हैं तथा शरणागत की रक्षा करने वालों में दयालु हनुमानजी हैं। लेकिन वे बहुत दूर सेतुबन्ध में स्थित हैं। हम वहीं जायेंगे और उनको मनायेंगे ॥ ११ ॥

हे ब्राह्मणों हममें बहुत प्रकार के द्विज हैं। अतः प्रत्येक वर्गका एक-एक श्रेष्ठ विप्र उन्हें मनाने के लिये शीघ्रही यहाँसे सेतुबन्ध को जाँय ॥ १२ ॥

उपजा०—

यश्चेहते नैवमितः प्रयाणम् । भावी द्विजो जाति बहिष्कृतोऽसौ ।
निश्चित्य चेत्थं गतवन्ति तेषाम् । तदा सहस्राणि दशाष्टकानि ॥१३॥

स्वागता०—

प्रेक्ष्य तान्नरपतिश्चकितोऽभूत् । गच्छतो द्विजवरान्धृतलक्ष्यान् ।
विड्जना अवरजाश्च निरोद्धुम् । प्रेषिता नृपतिना दृढविप्रान् ॥१४॥

स्वागता०—

बोधितं तदपि नो विरराम । यत्त्रयं द्विजसहस्रगणस्य ।
पूर्ववन्न चलितं निजलक्ष्यात् । वाडवेषु च विरेमुरुतान्ये ॥ १५ ॥

भुजङ्ग०—

कृतं निश्चितं वाडवैस्तैर्मनस्सु । भृशं दुःखितैः प्रस्थितैर्वृत्तिहीनैः ।
करिष्यामहे दर्शनं वायुसूनोः । चतुर्विद्यकास्ते स्मृता ये न याताः ॥१६

शिख०—

निराहाराः केचिल्लघुतमफलाहारनिरताः
तृणाहारास्तद्वत्कठिननियमास्तत्र बहवः ।
स्मरन्तः श्रीरामं पवनतनयञ्चापि हृदये
शनैर्याता विप्राः पवनजकृपाभाजनजनाः ॥ १७ ॥

---

जो द्विज यहाँ से प्रयाण करना नहीं चाहेगा वह जातिसे बहिष्कृत होगा । और ऐसाही निश्चय करके अठारह हजार विप्र (सेतुबन्ध को) चले ।। १३ ।।

उन ध्येयारूढ़ विप्रोंको देखकर राजा बड़ा चकित हुआ और उसने उन दृढ़ विप्रौंको रोकने के लिये बहुत से वैश्य और शूद्र भेजे ।। १४ ।।

उनमें से वैश्य शूद्रों द्वारा समझाये जानेपर भी तीन हजार विप्र नहीं रुके वे अपने ध्येयपर पूर्ववत् अड़े रहे । अन्य ( पन्द्रह हजार ) वहीं रुक गये ।। १५ ।।

चले हुए उन वृत्तिहीन तीन हजार विप्रों ने अपने मनमें यह पक्की धारणा बना ली थी कि हम हनुमानजीका दर्शन (जरूर) करँगे । जो नहीं गये वे विप्र चातुर्विद्य कहलाए ।। १६ ।।

वे हनुमानजीकी कृपा के अधिकारी ब्राह्मण कुछ तो निराहारी, कुछ स्वल्प फलाहारी, कुछ तृणाहारी तथा अन्य कठिन नियम वाले हृदयमें हनुमानजीको स्मरण करते हुए धीरे-धीरे चल पड़े ।। १७ ।।

भुजङ्ग०—
हनूमन्हनूमन्निति व्याहरन्तः । तथा रामरामेति याम्यां प्रयाताः ।
द्विजानां मनांस्येवमासन्निमग्ना । न्यमीषाँ तदा राघवे मारुतौ च ॥१८

शार्दू०—
सर्वज्ञौ हनुमांस्तथा रघुपतिर्वृत्तं तु तज्जज्ञतुः
नोचे किन्तु समीरजः किमपि वाक्यं सेवकत्वात्प्रभुम् ।
ऊचे राम इहीति वायुतनयं दुन्वन्ति वै वाडवाः
धर्मारण्यनिवासिनो सति मयि द्रव्येण हीना यतः ॥ १९ ॥

पृथ्वी०—
जगाम हनुमाँस्तदाऽऽदिशति राघवे सत्वरम्
ददर्श स च वाडवान्सुविकलान्कृशान्दुर्बलान् ।
चकार वटुसन्निभं निजवपुस्तथैत्तान्प्रति
ननाम शिरसा ततोऽवददसौ भवन्तस्तु के ? ॥ २० ॥

पृथ्वी०—
क्व गच्छथ ? तथा किमस्त्यभिमतं द्विजा वो वने ?
अतीवविकलान्पथि द्विजवरान्प्रपश्यामि वः ।
द्विजाः पथि विरेमिरे द्विजसहानुभूत्या क्षणम्
न वायुतनयं ह्यवेयुरखिला अतः प्रावदन् ॥ २१ ॥

---

'हनुमान-हनुमान' तथा 'राम-राम' इस प्रकार बोलते हुए वे दक्षिण दिशाको जाने लगे। उनके मन उस समय रामचन्द्रजीमें तथा हनुमानजी में डूबसे गये थे ॥ १८ ॥

सर्वज्ञ हनुमानजी तथा रामचन्द्रजी दोनों ही वह वृत्तजाना लेकिन सेवक होने से हनुमानजी प्रभु से कुछ बोले नहीं। तब रामचन्द्रजी ही बोले 'हनुमान ! तुम जाओ। देखो मेरे रहते हुए भी ये धमरिण्य निवासी विप्र दुःख पा रहे हैं क्यों कि वे द्रव्य से हीन हो गये हैं ॥ १९ ॥

रामचन्द्रजी के आज्ञा देनेपर हनुमानजी शीघ्रही गये तथा उन्होंने उन दुःख पानेवाले कृश तथा दुर्बल ब्राह्मणों को देखा। अपना स्वरूप उन्होंने बटुके समान बनाया और वे उनके पास गये। सिर नवाकर उन्हें प्रणाम करके वे बोले 'आप कौन हैं ?' ॥ २० ॥

शार्दू०—

धर्मारण्यनिवासिनो द्विज वयं यामस्तु रामेश्वरम्

दुःखं श्रावयितुं निजं रघुपतिं वायोः सुतं चोरसः।

ऊचे वायुसुतः कलौ क्व रघुनाथः क्वाञ्जनानन्दनः

कामं गच्छत वाडवाः स्वभवनं नो चेद्वनं स्वेच्छया ।। २२ ।।

शिख०—

विना प्राप्तिं वृत्ते रघुपतिकृताया द्विजवर

न यास्यामो गेहं पथि भवतु कामं मृतिरपि ।

हनूमान्रामश्च द्विज शरणदौ नः प्रभवताम्

विनिश्चित्यैतत्तु स्म इह कटुसृत्यां व्यवसिताः ।। २३ ।।

शालिनी०—

इत्युक्त्वा ते शान्तचित्ताः प्रयाताः । स्वायाः सृत्या नैवरुष्टा अभूवन् ।

प्रस्थानात्प्राग्वायुपुत्रोऽपरेऽह्नि । व्यक्तो भूत्वा ब्राह्मणाँस्ताञ्जगाद ।।२४

---

आप लोग कहाँ जा रहे हैं ? इस प्रकार वनमें (जानेसे) आप का क्या अभिप्राय है ? हे द्विजवरों ! मैं आपको रास्ते के कष्ट से अत्यन्त विकल देख रहा हूँ । उन वटुकी सहानुभूति से वे ब्राह्मण क्षणभर रुक गये लेकिन उन्होंने हनुमान-जीको पहुचाना नहीं । इस लिये बोले ।। २१ ।।

'हे द्विज ! हम धमरिण्य में रहने वाले ब्राह्मण अपने दिलका दुःख राम-चन्द्रजीको तथा हनुमानजीको सुनाने के लिये रामेश्वरको जा रहे हैं ।' हनुमानजी बोले कलियुग में रामचन्द्रजी कहां हैं ? हनुमानजी कहाँ हैं ? खैर आप अपनी इच्छासे चाहें तो वन को जाँय चाहे घर जाँय ।' ।। २२ ।।

'हे द्विजवर ! रामचन्द्रजी की बनाई हुई वृत्तिके प्राप्त हुए बिना हम लोग घर नहीं जायेंगे । भले ही रास्ते में हमारी मृत्यु हो । हनुमानजी और राम-चन्द्रजी हमें शरण प्रदान करने वाले हों यह निश्चय करके ही हम इस दुर्गम मार्ग से जाने के लिये तैयार हो गये हैं ।' ।। २३ ।।

ऐसा बोलकर वे शान्तचित्तसे अपने रास्ते से चल पड़े । उन्हें क्रोध बिल्कुल-नहीं आया । दूसरे दिन ब्राह्मणों के चलने के पहले ही हनुमानजी व्यक्त होकर उन ब्राह्मणों से बोले ।। २४ ।।

शार्दू०—

भूभृद्भिस्त्वसकृच्छिरः प्रणतिभिः सम्माननीयानिमान्
दूये विप्रवरा निरीक्ष्य चरणान्भग्नान्युतान्कण्टकैः।
पांसुप्रस्तरकण्टकैः कठिनतां वृद्धां च दृष्ट्वा पथः
मन्ये नैव शुभं तथा सुखमयं भव्यं प्रयाणं हि वः ॥ २५ ॥

इतिश्री हनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे धर्मारण्योपाख्याने
द्वितीय सर्गः ॥ २ ॥



---

'हे विप्रवरों ! राजाओंद्वारा अपने विनम्र मस्तकों से बारंबार सम्मान प्राप्त करने लायक इन फटे हुए तथा काँटे चुभे हुए आपके चरणों को देखकर मुझे बड़ी वेदना हो रही है। और धूलि कंकड़ तथा कांटोंद्वारा मार्ग की बढ़ी हुई कटुता देकर मुझे लगता है कि आपका प्रयाण सुखमय तथा कल्याणमय नहीं होगा ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्र वाटिका में कलिकालकुञ्जके अन्तर्गत
धर्मारण्योपाख्यान का दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ २ ॥



# अथ तृतीयः सर्गः

वसन्त०—

ऊचे पुनः पवनपुत्र इतौ धरायाः
रामश्च वायुतनयश्च कलेर्भयेन ।
तस्माच्च भूसुरवरा अवगच्छतैवम्
मोघं प्रयाणमित गेहमतः सुखेन ।। १ ।।

शालिनी०—

ऊचुर्विप्राः प्राग्वयं देवमुख्यैः । धर्मारण्ये स्थापिताः किन्तु पश्चात् ।
प्राभूद्धेयं तत्तु लोहासुरस्य । भीत्या रामो नः पुनः स्थापकोऽभूत् ।।२।।

शालिनी०—

दत्तं सर्वं नः कृते तेन सर्वम् । कृत्वा सम्यक् सौख्यदं संविधानम् ।
विप्रेभ्यः किं देयमन्यैः समग्रम् । दत्तं नस्तत्ताम्रपट्टोऽङ्कयित्वा ।। ३ ।।

उपजा०—

आद्वापरान्तं शृणु येऽपि भूपाः । बभूवुरुर्व्यां जनपालकास्तु ।
पट्टाङ्कितं नः प्रददुः समग्रम् । मत्वा प्रमाणं रघुनाथपट्टम् ।। ४ ।।

---

फिर हनुमानजी उन्हें बोले 'कलियुगके डरके मारे रामचन्द्रजी और हनुमानजी दोनों पृथ्वीपरसे चले गये हैं। इसलिये हे ब्राह्मण श्रेष्ठों! आपका जाना वृथा है। आप सुखसे घर चले जाइये ।। १ ।।

तब वे ब्राह्मण बोले पहले हमें ( ब्रह्मा, विष्णु शिव इन ) देवमुख्यों ने धर्मारण्य में बसाया लेकिन लोहासुर के डर के मारे हमें धर्मारण्य छोड़ना पड़ा। तत्पश्चात् रामचन्द्रजी ने हमें फिर धर्मारण्य में बसाया ।। २ ।।

अन्यों द्वारा विप्रों को क्या-क्या मिलना चाहिये इसका भली प्रकार संविधान बनाकर उन्होंने हमको सब कुछ दे दिया। अन्तमें वह विधान भी ताम्र-पट्टपर अंकित करके हमको दे दिया ।। ३ ।।

द्वापर युगके अन्ततक जो भी प्रजापालक राजा पृथ्वीपर हो गये उन्होंने रामचन्द्रजी के पट्टको प्रमाण मानकर पट्टमें लिखा सब कुछ हमको दे दिया ।।४।।

शालिनी०—

आमो राजा वर्तमानस्त्विदानीम् । धर्मारण्यं दत्तवान्कन्यकायै ।
जामात्रे वै धर्महन्त्रे स किन्तु । ब्रूते रामं मारुतिं वा न मन्ये ।।५।।

शालिनी०

राज्ञां चैवं वैश्यशूद्रादिकानाम् । लुप्ता सर्वा धर्मबुद्धिस्तथैव ।
यद्वद्राजा तत्प्रजा तद्वदस्ति । मन्यन्ते नो मारुतिं नो खरारिम् ।।६।।

शिख०—

ततो वृत्त्या हीनाः परमकृपणाः सम्प्रति वयम्
ध्रुवं विश्वस्यैवं हनुमति तथा श्रीरघुपतौ ।
निगच्छामः प्राप्त्यै विधिविहितवृत्तेर्यदि न तत्
करिष्यामः सत्यं ह्यनशनत एवात्महननम् ।। ७ ।।

वसन्त०—

लीलापटुः पवनजः पुनरब्रवीत्तान्
कुर्वन्नमून्विकटविभ्रमजालयुक्तान् ।
नो सम्भवः कलियुगे सुरसङ्गमोऽतः
वासं प्रयात न वनं गहनं हसंश्च ।। ८ ।।

---

धर्मारण्यके वर्तमान राजा 'आमों' ने धर्मारण्यको अपने लड़कीको अर्थात् धर्मका हनन करने वाले अपने दामाद को दे दिया। वह बोलता है कि मैं रामको तथा हनुमानको नहीं मानता हूँ ।। ५ ।।

जैसा राजा होता है वैसी ही प्रजा होती है । अतः क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र सबकी धर्मबुद्धि लुप्त हो गई है। वे न तो रामचन्द्रजीको मानते हैं न हनुमानजीको मानते हैं ।। ६ ।।

तब वृत्तिसे हीन होकर हम वर्तमान समयमें हनुमानजीपर तथा रामचन्द्रजीपर निश्चित विश्वास करके पट्टके अनुसार अपनी वृत्ति प्राप्त करने के लिये जा रहे हैं। और यदि वैसा नहीं होगा तो यह निश्चित है कि हम अनशन करके ही आत्म हत्या करेंगे ।। ७ ।।

लीलापटु हनुमानजी उन्हें सुदृढ़ विभ्रम के जालसे मुक्त करते हुए जरा हंसकर बोले 'हे विप्रों ! कलियुगमें देवताओं का संगम संभव नहीं है अतः आप घर को जाइये घने वनको मत जाइये ।। ८ ।।

स्वागता०—

वाडवा द्विजवरं जगदुस्ते । कोऽसि विप्रवर रूपधरस्त्वम् ।
कच्चिदस्ति रघुवंश दिनेशः । मारुतिर्वदतु विप्र भवान्वा ॥ ९ ॥

स्वागता०—

यच्च देव भवता यदितं ह्यः । तद्वदेव वदति ह्यपरेद्युः ।
नैव देव कृपणास्तु परीक्ष्याः । वाडवाः करुणया भव युक्तः ॥ १० ॥

स्रग्धरा—

उद्यन्मार्तण्डवर्णं प्रकटितमभवन्मारुतेर्दिव्यरूपम्
उद्धर्तुं ब्राह्मणांस्तान्परमकरुणया कृच्छ्रतः सुप्रसन्नम् ।
लाङ्गूलं चापि दीर्घं दशवदनपुरं येन दग्धं बलिष्ठम्
प्राभूदुल्लासदन्तरकृपणमतिमतां वाडवानां कृतेऽपि ॥ ११ ॥

पृथ्वी०—

जगाद पुनरञ्जनासुतमिति द्विजा वित्त माम्
प्रपश्यत महोदधिं च शुभसेतुबन्धं पुनः ।
विभीषणसुपालितामसुरपूर्णलङ्कापुरीम्
शुभञ्च शिवविग्रहं द्विजवरास्तु रामेश्वरम् ॥ १२ ॥

---

तब वे ब्राह्मण उन द्विजश्रेष्ठ से बोले 'आप विप्ररूप धारण करने बाले कौन हैं ? क्या आप रघुवंशके सूर्य रामचन्द्रजी तो नहीं हैं ? अथवा आप हनुमानजी तो नहीं हैं ? ॥ ९ ॥

जैसे आपने कल कहा था दूसरे दिन भी आपने वैसाही कहा । हे देव ! हम वेचारे ब्राह्मण अब परीक्षा के लायक नहीं हैं । अब आप कृपासे ही युक्त हो जाइये ॥ १० ॥

तब अत्यन्त करुणापूर्वक उन ब्राह्मणोंका दुःखसे उद्धार करने के लिये उगते हुए सूर्य के समान वर्णवाला हनुमानजीका दिव्य रूप प्रकट हुआ । जिसके द्वारा लंका जलाई गई वह दीर्घ और बलिष्ठ लांगूल भी प्रकट हुआ जो उन किंकर्तव्यविमूढ़बुद्धियों के लिये आनन्द देनेवाला हुआ ॥ ११ ॥

तब हनुमानजी बोले 'हे विप्रों ! आप मुझे अंजना पुत्र जानिये । यह देखिये यह रहा समुद्र और यह सेतुबन्ध । उस बिभीषण द्वारा पालित लंकापुरी को देखिये तथा हे ब्राह्मणों ! शिवजी का यह शुभ लिंग रामेश्वर देखिये ॥ १२ ॥

स्रग्धरा—

चातुर्विद्या द्विजा ये सुनियमनिरतैः साधुवृन्दैर्वरिष्ठैः
प्रक्षिप्ताः स्थाननष्टाः सुरसरिदुदकेनाभिषिच्येश्वरं तु ।
सञ्जाताः क्षीणपापाः पुनरपिरघुनाथेन संस्थापितास्ते
दृश्यन्ते सिन्धुतीरेऽघमवनतिकृते पुण्यकार्यञ्च वृद्धयै ॥ १३ ॥

उपजा०—

पूर्वेण पुण्येन समस्तविप्राः । युष्मासु भक्तिः परिलक्ष्यतेऽद्य ।
मयाऽपि पूर्वं हरिरर्चितोऽभूत् । तेनैव पुण्येन हि वो निरीक्षे ॥१४॥

स्वागता०—

निश्चलाऽस्ति भवतां शुभबुद्धिः । दुर्लभा कलियुगे खलु विप्राः ।
सुप्रसन्नमथ तेन हि वित्त । मां व उत्तमवरं किल दास्ये ॥ १५ ॥

शिख०—

पृथिव्यां धन्योऽहं कृतनिखिलकार्यः पुनरपि
यतोऽद्याहं भाग्याद् द्विजचरणसामीप्यमलभे ।
अभून्मे वासोऽतः परमसुखदायी च सफलः
प्रवृद्धे घोरेऽस्मिन्नपि कलियुगे धर्मरहिते ॥ १६ ॥

---

अच्छे नियमोंमें रत वरिष्ठ साधुओं के समूहों द्वारा जो चातुर्विद्य ब्राह्मण जातिबहिष्कृत किये गये थे उन स्थान नष्ट ब्राह्मणों का पाप गंगाजलसे रामेश्वर का अभिषेक करके नष्ट हुआ और उन्हे रामचन्द्रजी ने पुनः स्थापित किया है देखिये समुद्र किनारे वेही दीख रहे हैं। पापसे अवनति होती है पुण्यसे वृद्धि होती है ॥ १३ ॥

हे समस्त ब्राह्मणों ! पहले पुण्य के फलस्वरूप ही आज आप में भक्ति मालूम पड़ रही है। मैंने भी पहले हरिका पूजन किया था इसी लिये मैं आपका दर्शन कर रहा हूँ ॥ १४ ॥

आपकी शुभ बुद्धि निश्चल है। ऐसी बुद्धि कलियुग में दुर्लभ है उसीसे आप मुझे सुप्रसन्न समझिये ।मैं आपको उत्तम वर दे दूँगा ॥ १५ ॥

पृथ्वी में आज मैं धन्य हूँ, कृतकृत्य हूँ, क्यों कि आज मैंने बड़े भाग्यसे ब्राह्मणों के चरणों की समीपता प्राप्त की है, और इसी लिये इस धर्मरहित बढ़े हुए घोर कलियुगमें भी मेरा रहना सफल तथा परम सुखद हुआ ॥ १६ ॥

मालिनी०–

पवनजघन आसीद्‌घनो ब्राह्मणाद्रौ
करुणसलिलवर्षां वर्षितुं कष्टतप्ते ।
प्रथमसलिलयोगान्मृत्तिकागन्धकल्पम्
स्तुतिमयशुभवाक्यं निःसृतं नः सुखाय ॥ १७ ॥

शालिनी०—

ऊचुर्विप्रा जीवनं नोऽस्ति धन्यम् । धर्माः सर्वे देहगेहादयश्च ।
धन्या पृथ्वी धर्मयुक्ताऽद्य देव । पश्यामोऽत्र ब्रह्मबन्धुं यतस्त्वाम् ॥१८॥

शार्दू०—

भक्तं दाशरथेस्तथाऽक्षहननं रक्षःपुरीदाहनम्
सीतादुःखविनाशनं सकरुणं त्वां वज्रहस्तं पुनः ।
सीताया विरहाग्नितापशमनं रामस्य दासं तथा
स्वाष्टाङ्गैः प्रणता व्यथाविकलविप्रास्त्वां प्रभो मारुते ॥ १९ ॥

शार्दू०—

देवं विप्रगणस्य वायुतनयं श्रीरामसेवारतम्
त्वां गोब्राह्मणपालकं ह्यसितवक्त्रं रुद्ररूपं विभुम् ।
व्याघ्युत्सादनमञ्जनासुतमहेयंज्ञोपवीतान्वितम्
स्वाष्टाङ्गैः प्रणता जवाज्जलनिधेरुल्लङ्घितारं स्वयम् ॥ २० ॥

---

कष्टरूपतापसे तप्त, ब्राह्मणरूप पर्वतपर, हनुमानजी रूप मेघ करुणा रूप जल वरसाने लगा तो कृपारूप प्रथम जलके कारण स्तुतिमय शुभवाक्य रूप तप्त मिट्टीका सुगन्ध निकला जो हम लोगों के लिये सुखका कारण बना ॥ १७ ॥

ब्राह्मण बोले, 'हमारा जीवन धन्य है। हमारा धर्म कर्म तथा देह एवं गेह भी धन्य है। यह धर्मयुक्त पृथ्वी भी धन्य है, क्यों कि हम आप ब्रह्मबन्धु को देख रहे हैं ॥ १८ ॥

हे प्रभो, रामचन्द्रजी के भक्त, अक्षकुमारको मारने वाले, लंकाका दहन करने वाले, सीताजीका दुःख नष्ट करने वाले, हाथ में वज्र लिये हुए, सीताजी के विरहमय तापका शमन करने वाले, रामचन्द्रजी के दास, तथा करुण हृदय वाले आप हनुमानजीको आठों अंगों सहित हम सब व्यथासे विकल हुए ब्राह्मण नमस्कार करते हैं ॥ १९ ॥

पञ्चचा०—

पुनर्नतिस्तु सेतुबन्धकारिणं हि नः पुनः
नुतो नतस्तदा बभूव सुप्रसन्न ईश्वरः।
जगाद वो वरं ददामि यत्प्रियं वदन्तु माम्
तदोचिरे द्विजाः प्रसन्नमानसास्तु मारुतिम् ॥ २१ ॥

पञ्चचा०—

धृतं त्वया समुद्रलङ्घनार्थमाञ्जनेय यत्
वपुः सुमेरुवत्तदेव दर्शयाद्य नः प्रभो।
तथा प्रदेहि नः प्रतीतिरूपमेकमुत्तमम्
भुवस्तु येन धार्मिको भवेत्कुमारपालकः ॥ २२ ॥

पञ्चचा०—

न चेत्कुमारपालकं विनाशयेति सत्वरम्
यथोचितं कुरुष्व तत्तु सर्ववित्कपीश्वर।
अहो यदि प्रसन्नचित्त आत्मनि द्विजेष्वसि
स्वरूपदर्शनं कपीश कारयैव नः प्रभो ॥ २३ ॥

---

ब्राह्मणों के देव वायुके पुत्र, रामचन्द्रजीकी सेवा में रत रहने वाले, गो ब्राह्मणों के पालक, काले मुखवाले रुद्र रूप, व्यापक व्याधियों को नष्ट करने वाले, अंजनाके पुत्र, सर्पों के यज्ञोपवीतवाले, तथा वेगसे स्वयं ही समुद्र लांघने वाले आपको हम लोग आठों अंगों से नमस्कार करते हैं ॥ २० ॥

सेतुबन्धन करनेवाले आपको हमारा प्रणाम है। इस प्रकार ब्राह्मणों द्वारा स्तुति किये हुए तथा नमस्कार किये हुए हनुमानजी प्रसन्न हुए और बोले, मैं आपको वर दे रहा हूँ आप जो प्रियवस्तु हो उसे माँगिये।' तब वे ब्राह्मण प्रसन्न मनसे हनुमानजी से बोले ॥ २१ ॥

'हे अंजना पुत्र ! आपने समुद्र लंघन करने के लिये जो समेरु के समान रूप धारण किया था उसे दिखाइये। तथा ऐसी कोई प्रतीतिरूप एक उत्तम वस्तु दीजिये जिससे कुमारपाल धार्मिक हो जाय ॥ २२ ॥

यदि नहीं तो कुमार पाल को आप शीघ्रही नष्ट कर दें। हे सर्वज्ञ कपीश्वर आप जैसा उचित समझें वैसा ही कीजिये। और यदि आप सचमुच हम ब्राह्मणों पर मन में प्रसन्न हैं तो अपने उस रूप का दर्शन तो अवश्य ही कराइये ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

ततो दर्शितं रूपमुग्रं विशिष्टम् । द्विजाः प्रेक्ष्य तत्प्राभवन्भीतियुक्ताः ।
शनैर्धैर्यमालम्ब्य सर्वेऽवदन्ते । यथा वर्णितं तद्वदेवास्ति रूपम् ॥२४॥

शार्दू०—

कृत्वा भूसुरतोषणं पवनजो भूयः सुसौम्योऽभवत्
शेकुर्नैव विलोकितुं क्षणमदो रूपं द्विजा मारुतेः ।
हस्तैर्नेत्रनिमीलनं सुकृपणाश्चक्रुर्द्युतेर्मारुतेः
तं दृष्ट्वा पुनरागतं लघुतनौ प्रीता द्विजाः प्राभवन् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे धर्मारण्योपाख्याने
तृतीयः सर्गः ॥ ३ ॥



---

तब हनुमानजी ने अपने उस बिशेष उग्र रूपको दिखाया। वे ब्राह्मण उस रूपको वेखकर डर गये। फिर कुछ धैर्य धारण करके धीरेसे बोले 'हाँ जैसा वर्णन किया जाता है वैसा ही रूप है ॥ २४ ॥

ब्राह्मणों को सन्तोष प्रदान कर फिर हनुमानजी अत्यन्त सौम्य हुए। वे ब्राह्मण क्षणभर भी हनुमानजी के उस रूपको नहीं देख सके हनुमानजी की दीप्ति के कारण उन वेचारों ने हाथों से नेत्र मूँद लिये। फिर उन्हें छोटे शरीर में आये देखकर वे ब्राह्मण बड़े प्रसन्न हुए ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में कलिकालकुंज के अन्तर्गत
धर्मारण्योपाख्यान का तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



# अथ चतुर्थः सर्गः

उपेन्द्र०—

ददौ हनूमान्द्विजसत्तमेभ्यः । प्रसन्नचित्तः सुफलानि पश्चात् ।
गृहाण हे विप्रगणोपहारम् । जगाद ते जगृहुरात्मतुष्ट्यै ॥ १ ॥

वसन्त०—

षाण्मासिकं व्रतमदः कठिनं त्वमीषाम्
पूर्णं बभूव हनुमत्करदत्तदिव्यैः ।
रस्यैः फलैरनुबभूवुरमी स्वदेहे
तृप्तिं च शक्तिमुरसा बहुलां प्रशान्तिम् ॥ २ ॥

उपजा०—

हास्यामि रामेशमहो द्विजेन्द्राः । नैवेत्युवाचानिलजः पुनः सः ।
स्वकुक्षिरोमाश्रितभूर्जपत्रा- । न्विते ददौ द्वे पुटिके द्विजेभ्यः ॥ ३ ॥

उपजा०—

उवाच विप्रान्पुनराञ्जनेयः । नृपं द्विजा भो वदत प्रदातुम् ।
वृत्तिं समस्तां प्रभुणा निबद्धाम् । प्रशासतस्तं तु न याचमानाः ॥ ४ ॥

---

तत्पश्चात् प्रसन्नचित्त हनुमानजी ने उन विप्रवरों को कुछ फल दिये और बोले 'हे विप्रगण ! यह उपहार ले लीजिये ।' विप्रों ने भी आत्मतुष्टयर्थ उन्हें ले लिया ॥ १ ॥

छः महीनों से चला हुआ ब्राह्मणों का वह व्रत हनुमानजी के हाथों द्वारा दिये दिव्य रसदार फलों से पूर्ण हुआ । उससे उन्होंने अपने शरीर में तृप्ति शक्ति तथा मन में अत्यन्त शान्ति का अनुभव किया ॥ २ ॥

फिर हनुमानजी ने 'हे द्विजेन्द्रों ! मैं रामेश्वर को बिल्कुल नहीं छोड़ूंगा ।' ऐसा कहते हुए अपनी कोरव में से कुछ रोम उखाड़ कर दो पुड़िया बनाई और उन ब्राह्मणों को दे दी ॥ ३ ॥

और उन ब्राह्मणों से कहा, 'हे ब्राह्मणों आप लोग राजा से प्रभु की बनाई समस्त वृत्ति देने के लिये कहिये, लेकिन याचना करते हुए नहीं, उस पर शासन करते हुए कहिये ॥ ४ ॥

द्रुतवि०—

शृणुत नो यदि दास्यति वृत्तिकाम् । कुरुत नष्टममुष्य गृहादिकम् ।
द्विजवरा मम वामशरीरजाम् । क्षयकरीं पुटिकां प्रतिमुञ्चत ॥५॥

भुजङ्ग०—

क्षमायाचनापूर्वकं चेन्नरेशः । प्रदातुं समग्रं भवेदुद्यतो वः ।
तदैवापरां मुञ्चतैनां यया यत् । प्रदग्धं पुनर्लप्स्यते सुप्रतिष्ठाम् ॥ ६ ॥

उपजा०—

ततः समस्ता द्विजपुङ्गवास्ते । सम्प्राप्य हृष्टाः पुटिकाद्वयं तत् ।
प्रसन्नतां स्वां तु बहिः किरन्तः । जगर्जुरुच्चैर्जयताद्धनूमान् ॥ ७ ॥

स्वागता०—

तानुवाच हनुमान्प्रभुकीर्त्यै । उष्यतां त्र्यमहो रजनीनाम् ।
धर्मकर्मनियमेषु चरन्तः । रामतीर्थफलमाप्स्यथ सम्यक् ॥ ८ ॥

स्वागता०—

ब्रह्मयज्ञमकरोद् द्विजवृन्दः । त्र्याह्निकं पवनजेन यथोक्तम् ।
ब्रह्मघोषबधिरं वनमासीत् । देवताः परमतृप्तिमवापुः ॥ ९ ॥

---

और हे विप्रों ! सुनिये । यदि वह वृत्ति नहीं देगा तो मेरे बाएँ शरीर से उत्पन्न क्षय करने वाली पुड़िया छोड़ दीजिये ॥ ५ ॥

और यदि वह राजा फिर क्षमा याचना पूर्वक सभी वृत्ति देने के लिये उद्यत हो जाय । उसी हालत में दूसरी पुड़िया को छोड़ दीजिये जिससे जला हुआ सब फिर प्रतिष्ठित' हो जायेगा ॥ ६ ॥

तब वे समस्त ब्राह्मण श्रेष्ठ उन दोनों पुड़ियों को प्राप्त करके अत्यन्त प्रसन्न हो गये और अपनी प्रसन्नता को मानो बाहर उंड़ेलते हुए ऊँचे स्वर से गर्जना किये 'हनुमानजी की जय' ॥ ७ ॥

तब रामचन्द्रजी कीर्ति बढ़ाने के लिये उन्हें हनुमानजी बोले, हे ब्राह्मणों ! आप लोग धर्म कर्म के नियमों में रहकर तीन रातें यहाँ बिताइये तो आप इस रामतीर्थ का फल भली-भाँति प्राप्त करेंगे ॥ ८ ॥

हनुमानजी के कहने के अनुसार उन ब्राह्मणों ने तीन दिन का ब्रह्मयज्ञ किया । उनके ब्रह्मघोष से सारा बन मानों बहरा हो गया तथा देवता पूर्ण तृप्त हो गये ॥ ९ ॥

द्रुतवि०—

तत उवाच स विप्रगणो वचः । परिसमाप्य शुभं क्रतुकर्म तत् ।
पवनपुत्र कुरु त्रुटिते क्षमाम् । कुरु कृपां न च विस्मर नो द्विजान् ॥१०

शालिनी०—

श्वो यास्यामो रक्षितास्त्वन्महिम्ना । धर्मारण्यं संस्मरन्तः कृपां ते ।
रामं तद्वत्संस्मरन्तो हनूमन् । आज्ञां गन्तुं देहि तुभ्यं नताः स्मः ॥११॥

पृथ्वी०—

उवाच पवनात्मजो द्विजवराः सुखं प्राप्स्यथ
प्रयात सदनं कदापि कुरुताशुभं कर्म मा ।
चकार दशयोजनां गिरिशिलां तदा प्रस्तुताम्
सुखेन रजनीमिमां नयत वै शिलायां द्विजाः ॥ १२ ॥

इन्द्र०—

सुप्ताः शिलायां द्विजपुङ्गवास्ते । जज्ञुर्न किञ्चित्सुखनिद्रया ते ।
तेभ्यो ददच्छ्रीकरवत्समृद्धिम् । प्रीतोऽभवद्वायुसुतोऽप्रमेयः ॥ १३ ॥

---

तब वे ब्राह्मण वह यज्ञकर्म समाप्त करके हनुमानजी से बोले 'हे हनुमान जी ! हमारी गलतियों के लिये क्षमा कीजिये तथा कृपा कीजिये और हम ब्राह्मणों को आप भूले नहीं ॥ १० ॥

आप की महिमा से रक्षित होकर कल हम आप की कृपा का स्मरण करते हुए धर्मारण्य को जायेंगे । आप हमें आज्ञा प्रदान करें । हम आप को प्रणाम करते हैं ॥ ११ ॥

हनुमानजी बोले 'हे ब्राह्मणों ! आप लोग सुख प्राप्त करेंगे । अब घर को जाइये । कभी भी अशुभ कर्म मत कीजिये ।' तब दस योजन लम्बी-चौड़ी शिला सामने रखकर हनुमानजी बोले, 'हे ब्राह्मणों ! आज की रात यहीं शिला पर बिताइये ॥ १२ ॥

रात में वे ब्राह्मण उसी शिला पर सोये । सुख पूर्वक निद्रामें होने के कारण उन्होंने कुछ भी नहीं जाना । श्रीकरके समान ही उनको भी समृद्धि देने वाले अनुपम हनुमानजी उन पर प्रसन्न हुए थे ॥ १३ ॥

शालिनी०—

रात्रावेवासौ शिला विप्रयुक्ता । धर्मारण्यं प्रापिता वातजेन ।
निद्राऽपेता ब्राह्मणानां यदा हि । आश्चर्याब्धौ ते निमग्ना बभूवुः ॥१४॥

शालिनी०—

लुप्तः क्वाब्धिस्तीव्रगम्भीरघोषः
लुप्ता क्वास्मद्ब्रह्मयज्ञस्य शाला ।
कोऽयं देशः स्मो वयं क्वात्र सर्वे
चित्ते स्वे स्वे ब्राह्मणास्ते व्यमार्क्षुः ॥ १५ ॥

स्रग्धरा—

प्रातःकालेऽपि विप्राः किमपि न हि विदुर्नैव शेकुस्त्वमीषाम्
आश्चर्ये सन्निमग्नाः किमिदमिति धियो निश्चयं कर्तुमज्ञाः ।
तत्रासन्नुच्चहर्म्या अमितविभववन्तो ध्वजास्तोरणाश्च
पर्यङ्काः स्वर्णपूर्णाः सुरपुररमणीवत्स्त्रियो भूषिताङ्गाः ॥ १६ ॥

शार्दू०—

तत्रस्था अभवन् तदा सुचकिता विप्राः श्रिया प्राप्तया
पश्चाद्दीर्घशिलां पुराद्बहिरमी दृष्ट्वाऽभवन्विस्मिताः ।
जग्मुस्ते पथिका द्विजाः सुबहुलां लक्ष्मीं गृहीत्वाऽऽगताः
सर्वे ते विविदुः कृपां हनुमतस्तां नो चिराद् वाडवाः ॥ १७ ।

---

ब्राह्मणों के साथ ही वह शिला हनुमानजी ने रातोंरात धर्मारण्य में पहुँचा दी । जब ब्राह्मणों की निद्रा टूटी तो वे बड़े आश्चर्य में पड़ गये ॥ १४ ॥

अपने-अपने मन में वे विचार करने लगे, 'अरे ! गम्भीर घोष करने वाला वह समुद्र कहाँ चला गया ? हमारी ब्रह्मयज्ञ की यज्ञशाळा कहाँ चली गई ? यह कौन सा देश है ? इस समय हम कहाँ है ? ॥ १५ ॥

प्रातःकाल होने पर भी वे ब्राह्मण कुछ भी नहीं जान पाये । आश्चर्य में डूबी हुई उनकी बुद्धि 'यह क्या है ?' इसका निश्चय नहीं कर पाई । ( जहाँ वह शिला पहुँची थी ) वहाँ ऊँचे-ऊँचे अगणित वैभव से युक्त महल खड़े थे उनमें ध्वज और तोरण लगे थे : सभी जगह सोने के पलङ्ग रखे हुए थे तथा स्वर्ग की स्त्रियों के समान वस्त्राभूषणों से युक्त स्त्रियाँ थीं ॥ १६ ॥

शिख०—

सुदाम्ने त्वेकस्मै यदुपतिरयच्छद्धनमिति
सहस्त्रेभ्यस्त्वेवं पवनतनयोऽदाद्धनमहो ।
ततस्तद्वृत्तान्तं नगरगतविप्रांस्तु पथिकाः
अवोचन्हृष्टास्याः श्रवणसुखदं वानरपतेः ॥ १८ ॥

स्रग्धरा—

हृष्टास्यास्तेऽपरेद्युर्नरपतिमगमन्सुष्ठु लब्धुं स्ववृत्तिम्
ऊचू राजन् शुभं ते ह्यवनिसुरगणेभ्यश्च वृत्तिं प्रयच्छ ।
सत्यं त्वामादिशद्धै श्रृणु पवनसुतो यच्छ वृत्तिं द्विजेभ्यः
नो चेद्राजन्नवेहि प्रभवसि हनुमत्कोपलक्ष्यं ध्रुवं त्वम् ॥ १९ ॥

स्रग्धरा—

ऊचेऽसौ विप्रवृन्द श्रृणुत मम वचः स्वीकुरुध्वं मतं मे
नो चेद्वः पादिकार्धं भवत कथमपि क्रोधयुक्ता न दास्ये ।
याचध्वं वायुपुत्रं ह्यथ च रघुपतिं दास्यतस्तौ धनं वः
कोपो वायोः सुतस्य द्विजगण सुलघुं मे विकर्तुं न शक्तः ॥ २० ॥

---

अचानक प्राप्त हुई सम्पत्ति के कारण धर्मारण्य में पीछे रहने वाले ब्राह्मण भी चकित हुए । तत्पश्चात् पुर के बाहर बड़ी लम्बी-चौड़ी शिला देखकर वे और भी विस्मित हुए । अन्त में उन्होंने जाना कि पथिक ब्राह्मण ही (यह) बहुत सी लक्ष्मी लेकर आये हैं । और फिर सभी ने उसे हनुमानजी कृपा ही जान लिया ॥ १७ ॥

अहो ! कृष्ण भगवान् ने केवल एक सुदामा को ही इस प्रकार धन दिया था, लेकिन हनुमानजी ने हजारों को इसी प्रकार धन दिया था : अस्तु तत्पश्चात् हर्षित मुखवाले पथिक ब्राह्मणों ने नगर के ब्राह्मणों को हनुमानजी का कान को सुख देने वाला वृत्तान्त कहा ॥ १८ ॥

इस प्रकार हर्षित मुख वाले वे ब्राह्मण दूसरे ही दिन अपनी सम्पूर्ण वृत्ति प्राप्त करने के लिये राजा के पास गये और बोले, 'राजन् तुम्हारा कल्याण हो । तुम ब्राह्मणों को उनकी वृत्ति दे दो । सचमुच तुम्हें हनुमानजी ने आदेश दिया है कि ब्राह्मणों को वृत्ति दे दो नहीं तो तुम निश्चित ही हनुमानजी के कोप भाजन बनोगे ॥ १९ ॥

वसन्त०—

राजन्सहस्व पवनात्मजकोपमेवम्
उक्त्वा द्विजैः सुकुपितैर्हनुमत्प्रदत्ता ।
वामाङ्गभूतपुटिका पवनात्मजस्य
मुक्ता विदग्धुमचिरात्तु समग्रराज्यम् ॥ २१ ॥

पञ्चचा०—

ततोऽग्निरुद्बभूव विज्ज्वलन्धगद्धगद्धगत्
वहन्गृहाणि वृद्धिमेद्भयावहः समन्ततः ।
कृताः प्रतिक्रियास्तु मोघतां गता यदा जनाः
त्रसन्कुमारपाल ऐत्समन्द्विजानुवाच तान् ॥ २२ ॥

स्रग्धरा--

वृत्तिं वास्यामि विप्राः प्रशमितमनलं स्वस्तये मे कुरुध्वम्
अज्ञानी चापराधी पवनसुत जनानामहं भो द्विजेन्द्राः ।
औद्धत्यं यत्क्षमध्वं परमकरुणया दासदासस्य वो मे
सर्वस्वं वो यदेतत्सपदि सुकृपया वह्निशान्तिं कुरुध्वम् ॥२३॥

---

राजा बोला, 'हे विप्रवृन्द ! मेरी बात सुनो । तुम लोग मेरा धर्म स्वीकार करो । यदि नहीं करोगे तो तुम कैसा भी क्रोध करो मैं तुमको आधी पाई भी नहीं दूँगा । तुम लोग हनुमान से तथा राम से धन माँगो । वे तुमको धन देंगे । हनुमान का कोप तो मेरा यत्किञ्चत् भी बिगाड़ने में समर्थ नहीं है ॥ २० ॥

'राजन् ! ( अब तुम ) हनुमानजी का कोप ( ही ) सह लो ।' ऐसा कहकर ब्राह्मणों ने शीघ्र ही उसका सम्पूर्ण राज्य जलाने के लिये हनुमानजी के बाएँ अङ्ग से निर्मित पुड़िया खोल दी ॥ २१ ॥

तब चारों तरफ से भयानक रूप से धक्-धक् करके जलती हुई आग मकानों को जलाती हुई प्रकट हुई । और जब अग्नि पर की हुई उनकी प्रतिक्रियाएँ विफल हुईं तो सन्त्रस्त हुआ कुमार पाल ब्राह्मणों के पास गया और उन्हें नमस्कार करके बोला ॥ २२ ॥

'हे ब्राह्मणों । मैं आपको वृत्ति दे दूँगा । आप मेरे कल्याण के लिये अग्नि को शान्त कीजिये । हे ब्राह्मणों ! मैं अज्ञानी हूँ । हनुमानजी के भक्तोंका अपराधी हूँ । आपके दासोंके दास मुझ ढ़ीठकी ढ़ीठताको क्षमा कीजिये । जो कुछ है वह सब आपका ही है कृपया अग्निको शान्त कीजिये ॥ २३ ॥

पृथ्वी०—

तदैव पुटिकाऽपरा द्विजवरैर्विमुक्ता तया
कृतं सपदि पूर्ववत्सकलमग्निदग्धं तदा।
विहाय कुमतं निजं पुनरभूत्स्थितो वैदिके
ददौ स नियतं धनं तदधिकं पुनर्भक्तितः॥ २४॥

उपजा०—

एवं द्विजैः स्वा नियता समस्ता। प्राप्ता हनूमत्कृपयैव वृत्तिः।
विहाय राजा कुमतं तथैव। बभूव सद्धर्मपरायणश्च॥ २५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे धर्मारण्योपाख्यान-
समाप्तिरिति चतुर्थः सर्गः॥ ४॥



---

तब उसी समय ब्राह्मणों ने दूसरी पुड़िया खोल दी और उसने अग्नि से जला हुआ सब कुछ ज्यों कि त्यों फिर पूर्ववत् बना डाला। तब राजा अपना कुमत छोड़कर वैदिक मत में स्थित हुआ और उसने बड़ी भक्ति से ब्राह्मणों को नियत से भी अधिक धन दिया॥ २४॥

इस प्रकार ब्राह्मणों ने अपनी सम्पूर्ण नियत वृत्ति हनुमानजी की कृपा से प्राप्त की तथा राजा भी अपना कुमत छोड़कर सद्धर्म परायण हो गया॥ २५॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में कलिकालकुञ्ज के अन्तर्गत
धर्मारण्योपाख्यान की समाप्ति करके चौथा सर्ग
समाप्त हुआ॥ ४॥



# अथ पञ्चमः सर्गः

शार्दू०—

वर्षन्नेवमभूदसौ निजकृपां जीवेषु भक्तेषु च
भक्तेर्धर्मरतेः कृते कलियुगे कारुण्यतोयो घनः ।
योगक्षेममथो वहन्रतिमतामासीत्स मग्नस्तदा
अर्धोनं तु सहस्रपञ्चकमभूत्संवत्सराणां गतम् ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

कियन्तः समुद्धारिता भक्तियुक्ताः
अहो वायुपुत्रेण तावत्समस्तान् ।
न जानाति कश्चिद्यतोऽसंख्यकास्ते
कथं शक्नुयां मन्दबुद्ध्याऽनुमातुम् ॥ २ ॥

शिख०—

उदाहर्तुं त्वेवं किमपि हरिभक्तस्य चरितम्
गिरं धन्यां कर्तुं पवनजकृपादर्शकमिह ।
प्रवक्ष्ये पापघ्नं न च किमपि जाने परमतः
यतोऽमानी देवोऽकुरुत न जने तत्सुविदितम् ॥ ३ ॥

---

करुणा रूप जलका, मेघ हनुमानजी, भक्ति के लिये तथा धर्मरतिके लिये कलियुग में अपनी कृपाकी वर्षा करते हुए तथा भक्तोंका योगक्षेम वहन करते हुए कार्यव्यस्त थे। इसी प्रकार कलियुग साढ़े चार हजार वर्ष व्यतीत हुए ॥ १ ॥

तब तक हनुमानजी ने जितने भक्तों का उद्धार किया उन सबको कोई नहीं जानता है। क्योंकि वे अगणित हैं। मैं अपनी मन्द बुद्धि से उनका अनुमान कैसे कर सकूँ ? ॥ २ ॥

केवल उदाहरणार्थ हनुमानजी की कृपा के दर्शक किसी हरिभक्त का चरित अपनी वाणी धन्य करने के लिये कहूँगा। इससे अधिक मैं कुछ जानता भी नहीं हूँ। क्योंकि अमनी देव हनुमानजी ने उसे प्रसिद्ध ही नहीं किया ॥ ३ ॥

स्वागता०—

ऐन्द्रदेवमथ सार्धसहस्रम् । सप्तविंशतिरपि द्विगुणा च ।
विक्रमाब्दगणनात उतोर्व्याम् । प्राभवत्तुलसिदास उदारः ॥ ४ ॥

स्रग्धरा—

सेव्योऽभूत्तस्य रामः परमतिकृपया शङ्करश्चान्नपूर्णा
योगक्षेमं वहन्तौ प्रथमवयसि तं चक्रतुर्भक्तिसिद्धम् ।
साक्षाद् द्रष्टुं खरारिं बहुविकलमना विह्वलोऽभूद्यदाऽसौ
प्रीतो भूत्वा हनूमानकुरुत करुणां तच्छृणुध्वं सुरस्यम् ॥ ५ ॥

उपजा०—

निवृत्तशौचः स जलावशेषम् । दिने दिने वृक्षतलेऽक्षिपच्च ।
यदृच्छयैवं तुलसी ह्यमुष्मिन् । प्रेतोऽभवत्किन्तु तरौ करालः ॥ ६ ॥

मालिनी०—

प्रतिदिनजललब्धेस्तुष्टचित्तो बभूव
प्रकटमकुरुतासौ रुपमुत्साहयुक्तः ।
मनसि तुलसिदासो विस्मितोऽभून्निरीक्ष्य
अकुरुत चकितोऽसौ तेन साकं सुवार्ताम् ॥ ७ ॥

---

जब विक्रम संवत् की गणना से डेढ़ हजार और चौवन वर्ष बीत गये ( सं० १५५४ ) तब पृथ्वी में उदार तुलसी दासजी का जन्म हुआ ॥ ४ ॥

उनके सेव्य रामचन्द्रजी थे लेकिन योगक्षेम का वहन करते हुए ( हनुमानजी ने ) शिवजी और अन्नपूर्णा ( रूप से ) उनको प्रारम्भिक अवस्था में ही भक्ति में परिपूर्ण बना दिया। जब वे रामचन्द्रजी को साक्षात् देखने के लिये विकल हुए तब हनुमानजी ने प्रसन्न होकर कृपा की। वह रसमय वृत्त सुनिये ॥ ५ ॥

मल विसर्जन के बाद बचे हुए जलको तुलसी दासजी यों ही (किसी अदृष्ट प्रेरणा से ) किसी पेड़ के नीचे डाल देते थे। लेकिन उस पेड़ पर एक भयकर प्रेत रहता था ॥ ६ ॥

प्रतिदिन जल प्राप्त होने से वह प्रेत सन्तुष्ट हुआ और उत्साह युक्त होकर उसने अपना रूप प्रकट किया। उसे देखकर तुलसी दासजी बड़े विस्मित हुए और उन्होंने उससे सुन्दर वार्ता की ॥ ७ ॥

स्रग्धरा—

कस्त्वं ? प्रेतः । यथार्थं ? तव करसलिलैः सुष्ठु चित्ते सुतुष्टः ।
इच्छा का ? नाभिलाषी । किमपि रुचिकरं ब्रूहि सन्तुष्टिहेतोः ।
श्रीरामं दर्शयैवं; न न न मम गतिः किन्तु युक्तिं प्रवच्मि ।
वायोः पुत्रस्य तुष्ट्या सुलभमद इति । क्वाञ्जनेयः ? कथायाम् ॥८॥

शालिनी०—

आगन्ताऽऽदौ चापि याता समाप्तौ । यातेष्वन्येष्वन्तकाले कथायाः ।
कुष्ठित्वाद्यो नोपवेष्टा समाजे । वायोः पुत्रं तं विजानीहि भद्र ॥९॥

स्वागता०—

हर्षितस्तुलसिदास उवाच । प्रेतराडुपकृतोऽस्मि न शङ्का ।
शौचशेषसलिलेन सुतुष्टः । प्राभवस्त्वमददाश्च सुखं मे ॥ १० ॥

स्वागता०—

प्राप्तवान्पवनजं स तथैव । मन्दिरे प्रभुचरित्रकथायाम् ।
प्रेक्षमाण उत वायुसुतं सः । नापरं किमपि वस्तुषु जज्ञौ ॥ ११ ॥

---

'तुम कौन हो ?' 'प्रेत ।' 'क्या सचमुच प्रेत हो ?' 'हाँ ! तुम्हारे हाथ के जल से मैं खूब सन्तुष्ट हूँ । तुम्हारी क्या इच्छा है ?' 'मुझे कोई इच्छा नहीं है ।' 'मेरे सन्तोष के लिये कुछ प्रिय वस्तु माँग लो ।' 'रामचन्द्रजी का दर्शन करा दो ।' 'ना ना ना । उसमें मेरी गति नहीं है । लेकिन उसके लिये एक युक्ति बता दूँगा । हनुमानजी की प्रसन्नता से वह सुलभ होगा । 'हनुमानजी कहाँ हैं ?' 'हनुमानजी कथा में हैं ॥ ८ ॥

कथा में जो सबसे पहले आते हैं और कथा समाप्त होने पर सबके जाने के बाद अन्त में जाते हैं । जो कोढ़ी होने के कारण समाज में नहीं बैठते हैं, हे भद्र ! उन्हींको तुम हनुमानजी समझो ॥ ९ ॥

तुलसीदासजी हर्षित होकर बोले 'हे प्रेतराज ! आपने मेरा बहुत उपकार किया इसमें कोई शक नहीं है । शौच के शेष जल से ही सन्तुष्ट होकर आपने मुझे बहुत सुख दिया है ॥ १० ॥

मन्दिर में रामचन्द्रजी की चरित कथा में तुलसीदासजी ने उसी प्रकार हनुमानजी को पाया । हनुमानजी पर दृष्टि रखे हुए उन्होंने अन्य वस्तुओं में से किसी को भी नहीं जाना ॥ ११ ॥

उपजा०—

कथासमाप्तौ स निरीक्षमाणः । बिलम्बमानं हनुमन्तमासीत् ।
प्रहृष्टचित्तं करुणासमुद्रे । सम्प्लावनेच्छं तुलसीं समर्थम् ॥ १२ ॥

उपजा०—

सर्वेषु यातेषु ततो हनूमानैच्छन्निगन्तुं शनकैर्यदैव ।
तदैव जग्राह सुपुण्यपादौ । दार्ढ्येन धीमांश्च चकार वार्ताम् ॥ १३ ॥

शिख०—

नमस्ते श्वित्रं मे न च कुरु मम स्पर्शमनघ
न कार्यः सङ्कोचो भव करुणया देव विपुलः ।
अवागच्छं सम्यक्पवनतनयस्त्वं प्रभुजनः
सलाङ्गूलस्तत्राभवदनिलपुत्रः सुकृपया ॥ १४ ॥

भुजङ्ग०—

सुपात्रश्च दाता च सम्माननीयौ ।
उभौ सम्प्रहृष्टावुवाचाञ्जनेयः ।
विजानामिते वाञ्छितं यत्समग्रम् ।
ध्रुवं प्राप्स्यसि त्वं शुभं चित्रकूटे ॥ १५ ॥

---

कथा समाप्त होने पर वे पीछे रहने वाले समर्थ हनुमानजी को ही देख रहे थे। हनुमानजी अपनी कृपा के समुद्र में तुलसी दासजी को नहलाना चाहते थे, मन में अत्यन्त हर्षित थे ॥ १२ ॥

सबके जाने के बाद जब हनुमानजी ने जाने के लिये धीरे से उठना चाहा उसी समय तुलसी दासजी ने हनुमानजी के पैर दृढ़ता से पकड़ लिये और वे बुद्धिमान् उनसे बात करने लगे ॥ १३ ॥

'आपको मैं प्रणाम करता हूँ।' 'अरे! मुझे तो कोढ़ है! हे अनघ! मेरा स्पर्श मत करो।' 'हे देव! अब संकोच मत कीजिये। कृपया अब तो दया से पूर्ण हो ही जाइये। मैं भली-भाँति जान गया कि आप ही प्रभु के दास हनुमानजी हैं ॥ १४ ॥

जगत के सम्मान के पात्र वे सुपात्र और दाता दोनों बड़े हर्षित हो रहे थे। तब हनुमानजी बोले 'तुम क्या चाहते हो सो मैं जानता हूँ। उस शुभ ( वस्तु को ) तुम चित्रकूट में प्राप्त करोगे ॥ १५ ॥

शालिनी०—

हृष्टोऽगच्छच्चित्रकूटं ततः सः । द्रष्टुं रामं वायुपुत्रोपदिष्टः ।
दिव्यावश्वारोहिणौ संददर्श । मायामुग्धः किन्तु रामं न जज्ञौ ॥१६॥

स्वागता०—

ज्ञापितं पवनजेन यदाऽदः । प्राभवत्तुलसिदास उदासः ।
हा हतोऽस्मि निजगाद निराशः । ईक्षितुं न हि शशाक कपीशः ।१७।

स्वागता०—

शोच मा पुनरसौ निजगाद । भावितः करुणयाऽनिलपुत्रः ।
शक्ष्यसि प्रभुपदे पुनरेव । प्रेक्षितुं धर धृतिं भव शान्तः ॥ १८ ॥

पृथ्वी०—

उवाच तुलसी प्रभो त्वमसि सूत्रधारो मम
करिष्यसि शुभं हि यत्प्रणतिरस्तु तुभ्यं मुहुः ।
सुमन्दमतिमानयं तुलसिदास उच्चैर्जडः
तथापि करुणाकरोऽसि कृपणस्तवैवास्म्यहम् ॥ १९ ॥

---

रामचन्द्रजी का दर्शन करनेके लिये हनुमानजी की आज्ञा से तुलसी दासजी हर्षित होकर चित्रकूट गये। वहाँ उन्होंने एक दिन दो दिव्य घुड़सवार देखें, लेकिन मायामुग्ध होने से उन्होंने रामचन्द्रजी को नहीं जाना ॥ १६ ॥

जब हनुमानजी ने तुलसीदासजी को सब बताया तो वे बड़े उदास हो गये। निराश होकर वे बोले, 'हाय ! मैं तो मारा गया।' लेकिन उनकी निराशा हनुमानजी नहीं देख सके ॥ १७ ॥

फिर दया से भावित होकर हनुमानजी तुलसीदासजी से बोले, 'शोक मत करो। धैर्य धारण करो और शान्त हो जाओ। तुम फिर प्रभु चरणों का दर्शन कर सकोगे ॥ १८ ॥

तब तुलसी दासजी बोले 'हे प्रभो आप ही मेरे सूत्रधार हैं। आप जो कुछ करेंगे ठीक ही करेंगे। आपको मैं वारंबार प्रणाम करता हूँ। अत्यन्त मन्द बुद्धि यह तुलसी दास बहुत जड़ मूढ़ है लेकिन तो भी आप मेरे ऊपर कृपालु हो रहे हैं। यह किंकर्तव्य मूढ़ तुलसी दास आपका ही है' ॥ १९ ॥

स्वागता०—

तत्कृते पवनजः स्वयमेव । एत्य तद्रघुपतिं च जगाद ।
हर्षितोऽवददतो रघुनाथः । ओमिति प्लवगसत्तम कुर्वे ॥ २० ॥

उपजा०—

तदाऽपरेद्यू रघुवंशनाथौ । द्वौ भ्रातरौ मारुतिना नुतौ तौ ।
बभूवतुस्तस्य कृते पुनश्च । सुदर्शनीयौ करुणानिधानौ ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

तदा घर्षयश्चन्दनं हन्त सोऽभूत् । परं मायया मुग्ध आसीत्तदापि ।
न जज्ञौ प्रभू चन्दनं याचमानौ । उवाचाञ्जनेयः शुकस्तत्र भूत्वा ॥२२

अनुष्टुभ्—

चित्रकूटस्य सोपाने सम्मर्दश्चाभवत्सताम् ।
तुलसी घर्षणे व्यस्तश्चन्दनं कुरुते प्रभुः ॥ २३ ॥

उपजा०—

सचेतनोऽभूत्तुलसी तदैव । श्रुत्वा हनूमत्कवितामपूल्याम् ।
नतेन शीर्ष्णा प्रणिपत्य रामम् । स्वजीवनेऽसौ कृतकृत्यतामैत् ॥ २४ ॥

---

तुलसीदासजी के लिये हनुमानजी स्वतः रामचन्द्रजी के पास गये और उन्होंने वह वृत्तान्त रामचन्द्रजी से सुनाया । तब रामचन्द्रजी हर्षित होकर बोले, 'हे वानरोत्तम हाँ मैं फिर यह ( उसे दर्शन देने का ) काम करूँगा ॥ २० ॥

तब फिर दूसरे दिन हनुमानजी द्वारा मनाए गये रामचन्द्रजी और लक्ष्मणजी करुणा के समुद्र दोनों भाई तुलसीदासजी के लिए फिर दर्शनीय हो गये ॥ २१ ॥

तुलसीदासजी उस समय चन्दन घिस रहे थे । लेकिन उस समय भी वे मायासे मुग्ध ही थे । चन्दन माँगने वाले दोनों प्रभुओं को उन्होंने नहीं जाना । तब हनुमानजी तोता बनकर बोले ॥ २२ ॥

चित्रकूट के घाट पर भइ सन्तन की भीर ।
तुलसीदास चन्दन घिसे तिलक देत रघुबीर ॥ २३ ॥

हनुमानजी की अमूल्य कविता सुनकर उसी समय तुलसीदासजी सचेत हो गये । विनम्र सिरसे रामचन्द्रजी को प्रणाम करके वे अपने जीवनमें कृतकृत्य हो गये ॥ २४ ॥

द्रुतवि०—

हनुमतः कृपया सफलोऽभवत् । तुलसिदास उतेक्षितुमात्मनः ।
प्रभुपदं ह्यपि मोहसमन्वितः । सुमहतीं करुणामिति पश्यत ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे तुलसीदासस्य हनुमत्कृपोपलब्धिवर्णनं नाम पञ्चमः सर्गः ॥ ५ ॥



---

हनुमानजी की कृपासे मोहयुक्त होते हुए भी तुलसीदासजी अपने प्रभु के चरण देखने में सफल हुए । यह हनुमानजी की महान् कृपा तो देखिये ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकामें कलिकाकुंज के अन्तर्गत
तुलसीदासजीको हनुमत्कृपाकी प्राप्ति वर्णन करके
पाचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥



# अथ षष्ठः सर्गः

भुजङ्ग०—

ततः सर्वदेवाः कृपाभाजनं तम् । प्रचक्रुर्हनूमत्प्रसङ्गाद्विशेषात् ।
अतः सोऽत्र सर्वप्रणम्यो बभूव । लिखित्वा पुरा रामवृत्तं सुगेयम् ॥१॥

भुजङ्ग०—

कृपापात्रमेवं चकाराञ्जनेयः । अमुं तेन वृद्धोऽभवत्ख्यातकीर्तिः ।
कथं सर्वदेवा न कुर्युस्त्वमुष्मिन् । विशिष्टां कृपां वायुपुत्रस्य भक्ते ।२।

शार्दू०—

विद्वद्भिस्त्वनुमानितं कतिपयैः स्थानैः स्वयं मारुतिः
स्थित्वाऽऽसीत्सुनिरीक्षमाण उत तत्काव्यं सदा तत्परः ।
एवं रामचरित्रमानसमिह स्वाध्यक्षतायां जनाः
सत्यं वायुसुतो ह्यलेखयददस्तद्रच्यमानं यदा ॥ ३ ॥

स्वागता०—

एकदा तुलसिदास उताभूत् । पीडया निजभुजस्य विषादी ।
सज्जनाः सपदि चक्रुरुपायान् । नाभवत्परमसौ सुखभागी ॥ ४ ॥

---

हनुमानजी का विशेष संग ( कृपा ) प्राप्त होनेसे सभी देवों ने तुलसीदास जी पर कृपा की । उनकी ऐसी वृद्धि हुई कि सुस्वर रामचरित मानस लिखकर वे ( चरित लेखकों में ) अग्रगण्य हो गये ॥ १ ॥

इस प्रकार हनुमानजीने उन्हें अपना कृपापात्र बनाया और इसीसे वे बढ़ते गये, विश्वविख्यात हो गये । फिर अन्य देवता उनपर अपनी खास कृपा कैसे नहीं करते ? ॥ २ ॥

विद्वानों ने कुछ स्थानों से ऐसा अनुमान लगाया है कि रामचरित मानस जब बन रहा था तब हनुमानजी स्वयं तत्पर होकर उसपर हमेशा अपनी देख-रेख रखते थे । अतः सज्जनों ! यह प्रमाणित हुआ कि रामचरितमानस जब बन रहा था तो वानरेन्द्र हनुमानजी ने ही अपनी अध्यक्षता में उसे ( तुलसीदासजी से ) लिखवाया ॥ ३ ॥

शालिनी—

मन्त्रैस्तन्त्रैर्देवपूजादिकैश्च । यत्नैरन्यैर्नैव शान्तोऽभवत्सः ।
स्तुत्या स्वस्थो मारुतेरेव पश्चात् । प्राभूच्छक्तिं पश्यतामुष्य दिव्याम् ।५।

पृथ्वी०—

समग्रपदसङ्ग्रहो हनुमतः कृपायास्ततः
बभूव हनुमानबाहुकमिति प्रसिद्धो जने ।
जपद्भिरमितैर्जनैः स्तवमदोऽर्जिता स्वस्थताऽ-
धुनापि बहवो भवन्ति कृपया विमुक्ता रुजः ।। ६ ।।

शार्दू०—

चालीसा पवनात्मजस्य तुलसीदासेन वै निर्मिता
तद्वच्छ्रीबजरङ्गबाणमिति यत्स्तोत्रं प्रसिद्धं जने ।
तद्वत्सङ्कटमोचनं सुविदितं स्तोत्रं पुनर्निर्मितम्
तेषां यच्छति जापकाय कृपया वायोः सुतो वाञ्छितम् ।।७।।

इन्द्रवज्रा०—

उक्तश्च यच्छङ्करजो हनूमान । रामस्य दासश्च जनैस्तथैव ।
एकादशांशश्च शिवावतारः सत्यं तु तत्तत्कृतलीलयैव ।। ८ ।।

---

एक बार तुलसीदासजी बाहुपीड़ा से दुःखी हो गये। भक्त सज्जनों ने अनेक उपाय किये लेकिन वे सुखभागी नहीं बने ।। ४ ।।

मन्त्र तन्त्र देवपूजा 'आदि अन्य यत्नों से भी उन्हें शान्ति नहीं मिली। अन्त में हनुमानजी की स्तुति से ही वे स्वस्थ हो गये यह उनकी दिव्य शक्ति देखिये ।। ५ ।।

वह सम्पूर्ण स्तुतियों का संग्रह हनुमानजी की कृपा से 'हनुमानबाहुक' नाम से प्रसिद्ध हुआ। इस स्तोत्र के जपने वाले बहुत से लोगों ने स्वस्थता प्राप्त की तथा वर्तमान में भी बहुत से लोग रोगमुक्त हो रहे हैं ।। ६ ।।

तुलसीदासजी ने हनुमान चालीसा बनाई उसी प्रकार बजरंगबाण नामक प्रसिद्ध स्तोत्र भी बनाया। इन स्तोत्रों को जपने वालों को भी हनुमानजी इच्छित वस्तुएं प्रदान करते हैं ।। ७ ।।

लोगों द्वारा जो यह कहा जाता है कि हनुमानजी शंकरपुत्र हैं, रामचन्द्रजी के दास हैं, रुद्र के ग्यारहवें अंश हैं तथा शिवजी के अवतार हैं लेकिन यह सब उनकी की हुई लीला के कारण ही सत्य है ।। ८ ।।

उपजा०—

पञ्चास्य एकादशवक्त्र ईशः । अंशोऽवतारश्च कथं भवेत्सः ।
आदाय पूर्णं पुनरेव पूर्णः । तस्माद्धनूमानपि पूर्ण एव ॥ ९ ॥

पञ्चचा०—

नो स्वाद्वीर्यात्कथं स प्रभवितुमशकत्पूर्णरूपो यदीशः
युक्त्वा ह्येकादशांशं पुनरपि भवनं पूर्णरूपेण तद्वत् ।
भूमौ नैवावतारावतरणमभवत्क्वापि रामादिकानाम्
किन्त्वासीद्वायुसूनोरुडुपभृदवतारः स कथ्येत कस्मात् ॥ १० ॥

भुजङ्ग०—

अतो नावतारो न चांशो न पुत्रः । परं शङ्करोऽसौ स्वयं पूर्ण एव ।
प्रवक्ष्येऽधुना हन्त तस्यावतारम् । पवित्राणि कर्माणि लीलाश्चवक्ष्ये ॥११

स्वागता०—

षोडशानि शतकानि च याता- । न्यष्टकं पुनरथो च तदग्रे ।
ईशवीयगणनात इहैव । धर्महानिरभवत्किल तस्मिन् ॥ १२ ॥

---

जो पञ्चमुख ( किसी भी शिवावतार में न मिलनेवाला लक्षण ) है तथा एकादश मुख ( ग्यारहों रुद्रों का प्रतीक ) है वे शिवावतार तथा अंश कैसे होंगे ? 'पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते' अतः हनुमानजी भी पूर्ण ही हैं ॥ ९ ॥

शिवजी यदि ईश्वर हैं तो अपने ही वीर्य से उत्पन्न होकर वे पूर्ण क्यों नहीं हो सकते हैं ? उसी प्रकार ग्यारहवें अंश से भी पूर्ण क्यों नहीं हो सकते हैं पृथ्वी पर रामादिक अवतारों का अवतार कहीं हुआ नहीं । लेकिन हनुमानजी का तो अवतार हो गया है फिर वे शिवजी के अवतार कैसे कहे जा सकते हैं ? ॥ १० ॥

इसलिये वे न तो शिवावतार हैं न शिवांश हैं न शिवपुत्र हैं वे तो स्वतः पूर्ण शिवजी हैं । अब मैं उनका अवतार और उनके अवतार के दिव्य कर्म और लीला कहूँगा ॥ ११ ॥

जब ईसवी गणना से सोलह सौ और आठ वर्ष बीत गये तब भारतवर्ष में धर्म की अत्यन्त हानि हो गई थी ॥ १२ ॥

पृथ्वी०—

तदा यवनराजभिर्भरतभूरभूच्छासिता
स्वधर्मपरिपालनं भृशमभूत्तदा दुर्वहम् ।
न कोऽप्यलभतान्तरं सुखमतस्तदा शासने
अभूत्स सुखभाक् तदाऽभजत यस्तु तद्धर्मताम् ।। १३ ।।

स्वागता०—

ब्राह्मणा भययुता व्यचरंश्च । गोधनं न च सुरक्षितमासीत् ।
नाशकन्मुनिवराः सुखमाप्तुम् । चुक्रुशुर्यवनधर्मसमृद्ध्याम् ।। १४ ।।

उपजा०—

जग्राह वायुतनयो मनुजावतारम्
नारायणेति गृहनाम बभूव तस्य ।
बाल्ये तरोस्तरुवरं किल पुप्लुवेऽसौ
पुच्छं ह्यमुष्य विदितं च वितस्तिमात्रम् ।। १५ ।।

स्वागता०—

बालकोऽलभत नामजपेन । दर्शनं रघुपतेः सुविशिष्टम् ।
प्राप्तवांश्च सुखदं वरदानम् । लीलया परमदोऽनिलजत्वात् ।। १६ ।।

---

उस समय भारत में मुसलमानी शासन चल रहा था। स्वधर्म का पालन करना कठिन हो रहा था। उस शासन में मानसिक सुख शान्ति किसी को भी नहीं थी। जो मुसलमानी धर्म का पक्षपाती था उसी को सुख मिलता था ।। १३ ।।

ब्राह्मण भय से इधर-उधर घूमते थे। गौएँ सुरक्षित नहीं थीं। मुनि सुख नहीं पाते थे। वे सब मुसलमान धर्म की समृद्धि में चीखते-चिल्लाते थे ।। १४ ।।

तब हनुमानजी ने मनुष्यावतार ग्रहण किया। उनका घर का नाम 'नारायण' था। बचपन में वे पेड़ों से पेड़ों पर कूदते थे और उन्हें एक बित्ता की पूँछ भी थी यह प्रसिद्ध है ।। १५ ।।

हनुमानजी का अवतार होने से 'नारायण' ने अपनी लीला के अन्तर्गत बचपन में ही नाम जप से रामचन्द्रजी का विशेष दर्शन प्राप्त किया और वरदान भी पाया ।। १६ ।।

उपजा०—

सुचञ्चलः किन्तु स मातृभक्तः । कुशाग्रबुद्धिश्च निधिर्गुणानाम् ।
वैराग्यवान्मातृसुखाय किन्तु । उवास किञ्चित्स्वगृहे समर्थः ॥१७॥

उपजा०—

मात्रा निबद्धो वचने बभूव । वस्तुं समर्थः सदने परन्तु ।
कृत्वा प्रमाणं वचनं जहौ सः । स्वोद्वाहनादोल्लसितं गृहं स्वम् ॥१८॥

मालिनी०—

स्थितिमकुरुत तत्रासौ ह सम्यक्तपःसु
सुकठिननियमैः स्वैः सङ्ग्रहार्थं जनानाम् ।
परमतपसि तस्य स्थैर्यमेवं विशिष्टम्
सुचकितजनदृष्टं द्वादशाब्दं बभूव ॥ १९ ॥

भुजङ्ग०—

पुनर्द्वादशाब्दा बभूवास्य यात्रा
निमज्जन्स तीर्थाज्जगामान्यतीर्थम् ।
विभिन्ना जनाश्चाप्यमीषां विभिन्नाः
विचाराश्च रूढीः पुनस्तेन दृष्टाः ॥ २० ॥

---

वे अत्यन्त चंचल थे परन्तु मातृभक्त थे। उनकी बुद्धि तीव्र थी और वे गुणों के भण्डार थे। वैराग्य तो उनमें था ही परन्तु माता के सुख के लिये वे समर्थ कुछ काल घर में रहे ॥ १७ ॥

माता ने घर में रहने के लिये समर्थ को वचन में बांध रखा था। परन्तु माता का वचन प्रमाण करके अपनी ही शादी के कारण धूमधाम से शोभायमान घर उन्होंने त्याग दिया ॥ १८ ॥

तब लोकसंग्रह के लिये अपने अति कठिन नियमों द्वारा उन्होंने तप किया। उस श्रेष्ठ तप में उनकी दृढ़ स्थिति को अत्यन्त चकित होकर लोग बारह वर्ष तक देखते रहे ॥ १९ ॥

तत्पश्चात् बारह वर्षों तक उन्होंने तीर्थयात्रा की। वे एक तीर्थ से दूसरे तीर्थ में स्नान करते हुए चले। उस समय विभिन्न लोगों के विभिन्न विचार तथा रूढ़ियों को उन्होंने देखा ॥ २० ॥

उपजा०—

न तैलयानं न च बाष्पयानम् । न वायुयानञ्च तदा बभूव ।
यात्रा अभूवञ्चरणैस्तु कार्याः । तथैव बभ्राम स पूर्णदेशम् ।। २१ ।।

शार्दू०—

दृष्टा धर्मदशा भृशं सुविकृता भ्रष्टा कृता राजभिः
प्रायोऽधर्मपरा जनाश्च बहवः सच्छासनाद्वञ्चिताः ।
धर्मज्ञास्तु समीक्ष्य सर्वमभवन्कृत्यैर्विरक्ताः स्वकैः
सम्पन्नान्यभवन्क्वचिच्छुभधियां कर्माणि गुह्यस्थले ।। २२ ।।

शालिनी०—

पश्यन्नेवं धर्महानिं ततोऽसौ । देशं सर्वं पर्यटन् दीर्घकालम् ।
गेहं यातो मातरं स्वां मिमेल । अन्धा वृद्धा सा बभूवासुखेन ।। २३ ।।

स्रग्धरा—

मातुः स्पृष्ट्वाऽम्बके द्वे अकुरुत कृपया पूर्ववत्तत्तु दृष्ट्वा
आपृच्छद्विस्मितास्या निजतनयमसौ क्वापठो भूतविद्याम् ।
पूर्वं यद्रावणस्याकुरुत निहननं चापि कंसस्य मातः
उद्धृत्यानेकभक्तानकुरुत करुणां तद्धि भूतं स ऊचे ।। २४ ।।

---

उस समय न मोटरें थीं, न रेलें थीं, न हवाई जहाज थे । यात्राएँ पैदल ही करनी पड़ती थीं । और उसी प्रकार वे सम्पूर्ण देश घूम लिये ।। २१ ।।

उन्होंने देखा कि धर्म की दशा राजाओं ने एकदम भ्रष्ट कर दी थी, अत्यन्त नाजुक हो गई थी । प्रायः सभी लोग अधर्मपरायण थे और अच्छे शासन से वंचित थे । धर्म की उस दशा को देखकर धार्मिक लोग भी अपने कृत्यों से विरक्त बन रहे थे तथा क्वचित् शुभ बुद्धिवालों के शुभकार्य बड़े लुक-छिपकर सम्पन्न होते थे ।। २२ ।।

सभी धर्महानि को देखते हुए दीर्घकाल तक घूमते-घूमते वे अपने घर गये और माता से मिले । वह दुःख के कारण अन्धी तथा वृद्धा हो गई थीं ।। २३ ।।

उन्होंने माता के दोनों नेत्रों का स्पर्श करके उन्हें पूर्ववत् बना दिया । यह देखकर माता बोली—'यह भूतविद्या तुमने कहाँ पढ़ी ?' वे बोले—'पहले जिसने रावण को मारा तथा कंस को मारा तथा अनेक भक्तों का उद्धार किया वही तो भूत है ।। २४ ।।

उपजाति—

आश्वास्य हृष्टो जननीं समर्थः । तस्यै सुखं चापि भृशं प्रयच्छन् ।
धर्मं समुद्धर्तुमथात्पुनश्च । स कर्मयोगेश्वर आञ्जनेयः ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे तुलसीदासोपाख्यानसमाप्तिः
समर्थ रामदासोपाख्यानप्रारम्भश्चेति षष्ठः सर्गः ॥ ६ ॥

●

---

तत्पश्चात् माता को आश्वासन देकर तथा उसे सुख प्रदान कर धर्म का समुद्धार करने के लिये वे कर्मयोगेश्वर अंजनापुत्र हनुमानजी ( नारायण शरीर से ) चल पड़े ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्र वाटिका में कलिकालकुंज के अन्तर्गत तुलसिदासोपाख्यान समाप्ति तथा समर्थ रामदासोपाख्मान प्रारम्भ करके छठाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥६॥

●

# अथ सप्तमः सर्गः

मालिनी०--

न भवति शमदात्री वै चमत्कारचेष्टा
परमिति सुविधानं साधकानां कृतेऽस्ति ।
सकलजनमनांसि ह्यत्र सर्वाणि कर्षन्
अभवदिति चमत्कारैः स साफल्यमाप्तः ॥ १ ॥

मालिनी०--

भवति जनरुचिस्तु श्रोतुमाश्चर्यमेव
स्थितिरपि न च यत्राश्चर्यवार्ता न तस्याः ।
बहुविधसुकथाभिश्चात्र नारायणोऽपि
जनरुचिमभिकर्षन् सुप्रसिद्धः समर्थः ॥ २ ॥

भुजङ्ग०-

समर्थोऽभवद्वायुपुत्रावतारः । सदावर्तताज्ञानुसारं खरारेः ।
तदा योगसिद्धया चमत्कारपूर्णः । समर्थः कदाचिन्न दोषेण लिप्तः ॥३॥

---

चमत्कार के लिये प्रयत्न करना शान्तिप्रद नहीं होता है। लेकिन यह विधान साधकों के लिये है। अपने चमत्कारों द्वारा वे सभी समाज का चित्त अपनी तरफ आकृष्ट कर सफलता को प्राप्त हुए ॥ १ ॥

प्रायः समाजकी रुचि आश्चर्य सुनने में होती है। जहाँ कुछ भी आश्चर्यकारक चर्चा नहीं होती है वहाँ समाज झांकता भी नहीं। अतः बहुत सी आश्चर्यकारक कथाओं द्वारा 'नारायण' भी समाज का चित्त आकृष्ट करते हुए 'समर्थ' नाम से प्रसिद्ध हुए ॥ २ ॥

'समर्थ' हनुमानजी के अवतार थे। वे हमेशा रामचन्द्रजीकी आज्ञा के अनुसार ही चलते थे अतः योग सिद्धि से चमत्कारपूर्ण होकर भी समर्थ कभी दोष से लिप्त नहीं हैं ॥ ३ ॥

उपजा०—

ततः प्रवक्ष्येऽस्य कथास्तुकाश्चित् । आश्चर्यपूर्णा जनरञ्जनार्थम् ।
प्रक्षालनार्थं कलिकल्मषाणाम् । प्रसादनार्थं भवतां तथैव ॥ ४ ॥

स्रग्धरा—

लब्ध्वा काचित्समर्थात्पतिसहगमनेच्छायुताऽऽशीर्वचांसि
सौभाग्यं तेऽस्तु पृष्टः कथमिदमृततामेतु हे श्रेष्ठसाधो ।
सिक्त्वाऽद्भिस्तस्य देहं मृतमनुजमसौ जीवयामास तूर्णम्
प्राभूत्तज्ज्येष्ठपुत्रः सुतनयदशके श्रीसमर्थस्य शिष्यः ॥ ५ ॥

शार्दू०—

कूपो वृक्षमधो बभूव नितरां शिष्यान्समर्थोऽब्रवीत्
छेत्तुं तं ह्युपविश्य वै तदुपरि द्रष्टुं क आज्ञापरः ।
अम्बादासमपि स्खलन्स गहने कूपे गुरौ निष्ठितः
'कल्याणं' निजगाद पृच्छति गुरौ 'कल्याण' एवाभवत् ॥ ६ ॥

---

(सज्जनों) अब मैं लोकरंजन के लिये तथा कलिकल्मषोंको धो डालने के लिये तथा आपकी प्रसन्नता के लिये समर्थजी की कुछ आश्चर्यपूर्ण कथाएँ कहूँगा ॥ ४ ॥

पति के साथ चितापर सहगमन करने की इच्छावाली किसी स्त्री ने समर्थ से आशीर्वाद पाया 'सौभाग्यवती भव ।' तब उसने पूछा हे श्रेष्ठ-साधो ! आपका वचन कैसे सत्य होगा ? तब शीघ्रही जल छिड़ककर समर्थजीने मृतमनुष्यको जिलाया । (आगे चलकर) उस मनुष्यके दस पुत्रों में से ज्येष्ठ पुत्र समर्थजीका शिष्य बन गया ॥ ५ ॥

वृक्षके बिल्कुल नीचे कुआँ था । अपने शिष्यों में से कौन आज्ञाकारी है यह देखने के लिये समर्थजीने आज्ञा दी कि पेड़पर बैठकर नीचे से पेड़को काट दो । शिष्यों में अम्बादास भी था । गुरु में निष्ठा रखनेवाले उसने पेड़ काटा । फलतः वह कुएँ में गिरा । समर्थजीने पूछा, 'क्या हाल है ?' अम्बादासने उत्तर दिया 'कल्याण' है ।' वे ही 'कल्याण' स्वामी हो गये ॥ ६ ॥

शार्दू०—

पश्चाद्वामनपण्डितेन सह तद्वादो यदा प्राभवत्
धृत्वा सुष्ठु भयङ्करं हनुमतो रूपं तदाऽदर्शयत् ।
भीतः सोऽन्वभवत्समर्थगुरुतां दिव्यं प्रभावं तथा
पादाब्जे किल तत्क्षणं स निपतञ्छिष्योऽभवच्छ्रद्धया ॥ ७ ॥

स्रग्धरा—

वाचासिद्धः शशाप श्व इहि यमगृहं रामदासस्य शिष्यम्
आदिष्टः सोऽपरेद्युः 'कुरु मम पदसेवां' समर्थेन तस्मात् ।
आविश्यैवं स्म पश्चात्स्वपिति स्म नटवत्तत्र रक्षन्स्वशिष्यम्
आयाताः सौरिदासा न च किमपि विकर्तुं तु शेकुर्ह्यमुष्य ॥८॥

शार्दू०—

लिप्तं मृत्तिकया जलेन च कुवस्त्रं गेहसम्मार्जकम्
काचित्स्त्री कुपिताऽक्षिपत्तदुपरि ग्रामे यदासौ गतः ।
नाभूत्क्रोधयुतः परं कुवसनं जग्राह तच्छान्तधीः
कृत्वा दीपकवर्तिका अतनुताक्रोधस्य भां वस्त्रतः ॥ ९ ॥

---

जब वामन पण्डित के साथ कुछ वाद-विवाद हुआ तब समर्थजी ने हनुमानजी का भयंकर रूप दिखाया। डरे हुए वामन पण्डितने समर्थजीका दिव्य प्रभाव तथा गुरुत्व जाना और तत्क्षण ही प्रमाण करके शिष्यत्व स्वीकार किया ॥ ७ ॥

एव वाचा सिद्ध ने समर्थजी के शिष्य को शाप दिया 'कल मर जायेगा'। दूसरे दिन समर्थजीने अपनी चरण सेवा करनेके लिये उस शिष्यको आदेश दिया। और शिष्यकी रक्षा करते हुए वे नटके समान सो गये। यम के दूत आये लेकिन कुछ भी नहीं कर सके ॥ ८ ॥

जब वे (भिक्षा के लिये) गाँव में गये थे तब किसी स्त्री ने घर लीपनेवाला मिट्टी और जल से सना हुआ पोतना उनपर फेंक दिया। उन्हें क्रोध नहीं आया। उन्होंने वह पोतना शान्ति से लेकर खूब धोकर उसकी दीपक की बत्तियाँ बनाईं और अपने अक्रोध का प्रकाश उस वस्त्र द्वारा फैलाया ॥ ९ ॥

स्रग्धरा—

भक्तास्तस्योपदेशानचलितमनसा शुश्रुवुः श्रद्धया च
आसन्ते भक्तियुक्ताः किल परमसदाचारशिक्षायुताश्च ।
धर्मप्रेम्णा च युक्ताः परमगहन विज्ञानतत्त्वेन तद्वत्
युक्तास्तद्वत्क्वचित्ते विविधविषयकैर्युक्तगार्हस्थ्यमन्त्रैः ॥ १० ॥

मालिनी०—

इति कुसमय लब्धौ वायुपुत्रस्तु पूज्यः
य इतरविबुधेभ्यः क्रान्तिदूतः समर्थः ।
रघुपतिपदभक्तो जन्मतो ब्रह्मचारी
अमितबलधनाढ्यो भक्तसन्तोषदोऽतः ॥ ११ ॥

मालिनी०—

पवनतनयभक्तेः सोऽकरोत्सुप्रचारम्
अथ च रघुपतेर्वै मन्दिरै रामभक्तेः ।
पुनरपि सुमठानां स्थापितं धर्महेतोः
अकुरुत स सहस्रं सार्धमेकं ततश्च ॥ १२ ॥

भुजङ्ग०—

स्मृतं 'दासबोधं' प्रचक्रे स लोके । बृहत्पुस्तकं संयुतं स्वोपदेशैः ।
जनैर्मन्यते धर्ममोक्षार्थशास्त्रम् । तथा प्राप्यते सर्वशिक्षाऽधुनापि ॥ १३

---

भक्त उनके उपदेशों को निश्चल मनसे तथा श्रद्धासे सुनते थे । वे उपदेश भक्तियुक्त, सदाचार की शिक्षासे युक्त, धर्मप्रेमसे युक्त तथा गहन विज्ञान सिद्धान्तों से युक्त तथा कभी कभी गृहस्थियों के विविध विषयक सलाहों से युक्त होते थे ॥ १० ॥

धर्म हानिका ऐसा कुसमय प्राप्त होने पर जो देवताओं में समर्थ, क्रान्ति-दूत, रामपदानुरागी, बालब्रह्मचारी, अत्यन्त बलशाली तथा भक्तोंको आनन्द देनेवाले केवल हनुमानजी पूज्य हैं ॥ ११ ॥

इसलिये उन्होंने हनुमद्भक्ति का अच्छा प्रचार किया । फिर धर्मका उद्धार करने के लिये उन्हों ने करीब डेढ़ हजार मठ स्थापित किये तथा राममन्दिरों द्वारा राम भक्ति का भी प्रचार किया ॥ १२ ॥

उपजा०—

स्फुटानि चान्यानि कृतानि पश्चात् । लघूनि काव्यानि च पुस्तकानि ।
पठन्ति शिष्याः परमादरेण । जिज्ञासवोऽन्येऽपि जनास्तथैव ॥ १४ ॥

भुजङ्ग०—

अभूच्छौर्यसम्पन्न एकः पुमान्यः । वरिष्ठस्य पुत्रः प्रदेशाधिपस्य ।
महायावने शासने संस्थितस्य । न सोढुं स धर्मस्य हानिं शशाक ॥१५॥

उपजा०—

ख्यातः शिवाजीति स विह्वलोऽभूत् । गवां द्विजानाञ्च निरीक्ष्य दुःखम् ।
स्वसेवकानां स चमूं चकार । दृढां विरुद्धे यवनाधिराजे ॥ १६ ॥

भुजङ्ग०—

समर्थं गुरुं प्राप पश्चाच्छिवाजी । स्वराज्यस्य चक्रे दृढां स्थापनां सः ।
समर्थः सदा प्राप्तकालानुकूलम् । प्रकुर्वन्नभूत्तं विशिष्टोपदेशम् ॥१७॥

शार्दू०—

जीर्णोद्धारपरो जनैः सुबहुलैर्दुर्गस्य चाभूच्छिवा
जीर्णोद्धारपरायणं स्वगुरुसा मन्तारमेवं प्रभुम् ।
शिष्यं शीघ्रमुपागमत् गुरुवरश्चाज्ञापयत्खण्डितुम्
शीघ्रं प्रस्तरखण्डमेकमकरोद् गूढं तदा कौतुकम् ॥ १८ ॥

---

उन्होंने अपने उपदेशों से युक्त एक बड़ा ग्रन्थ बनाया उसे 'दासबोध' कहते हैं। लोग उसको धर्म अर्थ और मोक्षका शास्त्र कहते हैं तथा आज भी वे सभी शिक्षा प्राप्त करते हैं ॥ १३ ॥

तत्पश्चात् उन्होंने बहुतसी छोटी छोटी पुस्तकें तथा कविताएँ लिखीं। उन्हें उनके साम्प्रदायिक शिष्य तथा अन्य जिज्ञासु जन भी पढ़ते हैं ॥ १४ ॥

मुसलमानों के बहुत बड़े शासनमें एक वरिष्ठ प्रदेशाधिपति का पुत्र बड़ा शूरवीर पुरुष था। उससे यह धर्मकी हानि सहन नहीं हो पाई ॥ १५ ॥

उसका नाम 'शिवाजी' था। गौओं का और ब्राह्मणों का दुःख देखकर वह बड़ा बेचैन हुआ। उसने यवनाधिराजके विरुद्ध होते हुए भी अपने सेवकों की एक सेना बनाई ॥ १६ ॥

बादमें समर्थजी को गुरु रूप में प्राप्त कर शिवाजी ने स्वराज्य की दृढ़ स्थापना की। तब समर्थजी उसे प्राप्त समयानुसार विशेष उपदेश करते थे ॥१७॥

शार्दू०—

मण्डूकश्च जलं तदा निरसरद् दृष्ट्वाऽवदत्सद्गुरुः
धन्या ते प्रभुता त्वया जलमहो दत्तं कथं प्रस्तरे ।
जज्ञौ स्वत्रुटितं शिवा गुरुपदं नत्वा मुहुः प्रावदत्
दण्डार्होऽस्मि गुरो ध्रुवं ममकृते कष्टो भृशं प्राभवः ॥ १९ ॥

स्रग्धरा—

दुर्गे भिक्षार्थमासीद् गत उत नगरं रामदासो विहाय
दद्यां किं शासकोऽस्मि स्वयशसि गुरवे चिन्तयामास शास्ता
राज्यं दत्तं लिखित्वा स्मितमकुरुत वै सद्गुरुस्तस्य राज्ये
कृत्वा तं मन्त्रिणं स्वं ध्वजमपरतरं गैरिकं दत्तवांश्च ॥२०॥

द्रुतवि०—

अफजलो यवनो ग्रहणेच्छया । निहननोद्यत आगतवाँस्तदा ।
गुरुरदोऽवजगाम ततोऽकरोत् । प्रथममेव सतर्कमहो शिवाम् ॥ २१ ॥

भुजङ्ग०—

शिवाजी यदा प्रागमत्स्वर्गलोकम् । य आसीत्समर्थस्य शिष्यो विशेषः ।
तथा येन सम्पादितं धर्मकार्यम् । तदाऽन्तर्मुखी प्राभवद्रामदासः ।२२॥

---

एक बार शिवाजी बहुत से आदमी लगाकर दुर्ग का जीर्णोद्धार करा रहे थे । (उन बहुतसे आदमियोंको देखकर) मैं इनका प्रभु (अन्नदाता) हूँ ऐसे मनही मन मानने वाले शिष्य (शिवाजी) के पास गुरुवर गये और उन्होंने एक पत्थर तोड़नेका आदेश दिया तथा एक अत्यन्त गूढ़ कौतुक किया ॥ १८ ॥

उस पत्थर में से एक मेढक और थोड़ा पानी निकला । वह देखकर सद्गुरु बोले, 'शिवाजी ! तुम्हारी प्रभुता धन्य है । तुमने पत्थर में जल कैसे दिया ?' शिवाजी अपनी गलती समझ गये । और बार-बार प्रणाम करके बोले, 'हे गुरो ! मैं दण्डका अधिकारी हूँ । आपको मेरे लिये बड़ा कष्ट हुआ ।' ॥ १९ ॥

एक बार रामदासजी गाँव छोड़कर किलेमें भिक्षा माँगने गये । शिवाजीने सोचा मैं शासक हूँ अपने यशके लिये मैं गुरुको क्या दूँ ? तब उन्होंने संपूर्ण राज्य लिखकर दिया । समर्थजी हँसने लगे और उन्होंने शिवाजीके ही राज्यपर शिवाजीको मन्त्री बनाया ओर गेरुआ रंगका दूसरा ध्वज दिया ॥ २० ॥

अफजलखान नामक यवन शिवाजी को मारने के लिये या पकड़ने के लिये आया । सदगुरु समर्थ उसे पहले ही जान गये और उन्होंने शिवाजीको पहले ही सतर्क किया ॥ २१ ॥

स्रग्धरा—

जानन्निर्वाणकालं स्म भवति स तदा स्वल्पदुग्धावलम्बी
हित्वा पश्चात्समर्थस्तदपि सलिलमेवाघसत्त्यक्तमोहः ।
प्राप्ते निर्वाणकाले निजजनपरिविष्टः स्मरन्रामनाम
उच्चैर्देहं जहौ वै निजतनुमगमन्मारुतेर्योगसिद्धः ॥ २३ ॥

भुजङ्ग०—

समर्थोऽभवद्रामदासो जनानाम् । प्रणम्यस्तदा नाभविष्यज्जने चेत् ।
प्रदेशोऽभविष्यन्न धर्मावलम्बी । गवां ब्राह्मणानां न पूजाऽभविष्यत् ॥२४

शालिनी—

एवं भूत्वा रामदासो हनूमान् । चक्रे लीला नावदं पूर्णतोऽस्य ।
स्तोकं स्थानं किन्तु लीला अपाराः । ख्यातो लोके यो महावीर इत्थम् ।२५

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे हनूमतो रामदासावतार
वर्णनं नाम सप्तमः सर्गः ॥ ७ ॥



---

शिवाजी स्वर्गवासी हुए। वे समर्थजी के विशेष शिष्य थे। उन्होंने धर्मकार्य भी सम्पादन किया था। उनकी मृत्यु के पश्चात् समर्थजी अन्तर्मुख हो गये ॥ २२ ॥

अपना निर्वाण काल जानकर समर्थजी स्वल्प दुग्धाहार करने लगे बादमें उसे भी छोड़ दिया तथा मोह का त्यागकर वे केवल जल पीने लगे। निर्वाणकाल प्राप्त होनेपर शिष्यों से घिरे वे 'राम' ऐसे जोरसे उच्चारण कर शरीर त्याग दिये और योगसिद्ध समर्थ अपने हनुमानजी के शरीर में आ मिले ॥ २३ ॥

समर्थजी समाज के लिये वन्दनीय थे। वे यदि नहीं होते तो प्रदेश में हिन्दू-धर्मावलम्वी नहीं रहता और गो ब्राह्मणोंकी पूजा भी नहीं होती ॥ २४ ॥

इस प्रकार जो 'महाबीरजी' नाम से लोकमें प्रसिद्ध हैं उन हनुमानजी ने रामदासजी का अवतार धारणकर लीलाएँ कीं। लेकिन मैं लीलाओं को पूर्णतः नहीं बता सका क्योंकि स्थान थोड़ा है और लीलाएँ अपार हैं ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमानचरित्रवाटिकामें कलिकालकुंजके अन्तर्गत
रामदासावतार कहकर सातवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ७ ॥



# अथाऽष्टमः सर्गः

उपेन्द्र०—

महेत्युपाधिस्तु विना शिवेन । न केन लब्धा प्रथितं हनूमा- ।
नपीश्वरत्त्वाल्लभते तथैव । स्म मानभक्तां च महेशवद्धि ।। १ ।।

इन्द्र०—

सङ्ख्याऽस्ति यद्वच्छिवमन्दिराणाम्
ख्याताच वृद्धाऽऽन्यसुरालयेभ्यः ।
रामस्य दूतस्य च तद्वदेव
येभ्यः सुखं दुःखिन आप्नुवन्ति ॥ २ ॥

उपजा०—

क्वास्त्याञ्जनेयः कलिकार्यकाले । कथं मनुष्यस्तमनुस्मरेच्च ।
सदा चिरञ्जीवितया स वर्तते । लोकेऽवसानं न यतोऽस्य चोक्तम् ।।३।।

उपजा०—

कथं स्वरूपं पवनात्मजस्य । किं रोचते वस्तुषु सुष्ठु तस्मै ।
कथं मनुष्योऽस्य कृपाकटाक्षम् । लभेत तस्माच्च सुखं विशेषम् ।। ४ ।।

---

महादेवजी के बिना 'महा' यह पदवी किसी ने भी प्राप्त नहीं की । लेकिन महावीरजी ने भी शंकरत्त्व के कारण वही पदवी पाई तथा शिवजी के समान ही जनोंद्वारा सम्मान भी पाया । जैसे संसारमें शिवमन्दिरोंकी संख्या अन्य देवताओं के मन्दिरोंकी अपेक्षा बढ़ी-चढ़ी है यह प्रसिद्ध है, उसी प्रकार हनुमानजीके भी मन्दिरोंकी संख्या बढ़ी-चढ़ी है और उनके द्वारा दुःखी लोग सुख प्राप्त करते हैं ।। रामदूतमन्दिरबन्धः ।। १-२ ।।

हनुमानजी चिरंजीव होनेसे सदा वर्तमान रहते हैं क्योंकि उनकी मृत्यु नहीं बताई जाती है । फिर कलि के कार्यकाल में हनुमानजी कहाँ पर हैं ? और मनुष्य उनका स्मरण कैसे करें ।। ३ ।।

हनुमानजीका स्वरूप कैसा है ? सब वस्तुओंमेंसे उन्हें कौन वस्तु प्रिय है ? मनुष्य उनके कृपा कटाक्ष द्वारा विशेष सुख कैसे प्राप्त कर सकता है ? ।। ४ ।।

शालिनी०—

प्रष्टव्येऽस्मिन्प्रश्नपुञ्जे प्रवक्तुम्
श्रद्धायुक्ता सज्जना मे प्रवृत्तिः ।
अस्मिन्स्थाने सङ्गतैवास्ति सम्यक्
वाचो भिन्ना बह्व उक्ता यतोऽन्यैः ॥ ५ ॥

शार्दू०—

साकेते प्रवदन्ति केचिदधुना वायोः सुतस्तिष्ठति
केचित्किम्पुरुषे तथाऽनितले लङ्कास्थितः केचन ।
केचिद्रामकथासु केचन पुना रामेश्वरे संस्थितः
केचिच्चापि हिमालये निवसति प्राहुः समीरात्मजः ॥ ६ ॥

शार्दू०—

एकास्यं प्रवदन्ति तं कतिपये पञ्चाननं चापरे
केचित्तं क्वचिदामनन्ति सुधियश्चैकादशास्यं तथा ।
पूज्यो नैव स उच्यते कतिपयैर्यामद्वयेऽह्नस्तदा
स्त्रीशूद्रैः पवनात्मजो न च कदाप्यर्च्योऽथ पापैस्तथा ॥ ७ ॥

---

हे सज्जनों, इस पूछने लायक प्रश्नसमूह पर मेरी श्रद्धापूर्वक कुछ कहने की प्रवृत्ति ठीक ही है क्योंकि और लोगोंने इस विषयमें भिन्न भिन्न बातें कही हैं ॥ ५ ॥

कुछ लोग कहते हैं कि इस समय हनुमानजी ( रामचन्द्रजी के साथ ही ) साकेत लोक में हैं। कुछ किम्पुरुष वर्ष में कहते हैं। कुछ पृथ्वी पर ( यत्र तत्र ) बतलाते हैं। कुछ कहते हैं वे लङ्का में हैं। कुछ रामकथा में कहते हैं। और कुछ उनको रामेश्वर में बतलाते हैं। और कुछ कहते हैं कि हनुमानजी हिमालय में हैं ॥ ६ ॥

कुछ उनको एक मुखी बतलाते हैं, कुछ पंचमुखी तथा कभी-कभी कुछ सुन्दर बुद्धिवाले उन्हें ग्यारह मुखवाले भी कहते हैं। कुछ कहते हैं कि हनुमानजी की उपासना दिन के दो प्रहर तक नहीं करनी चाहिये। तथा कुछ कहते हैं कि स्त्री शूद्र और पापी लोग उनकी कभी भी पूजा न करें ॥ ७ ॥

शार्दू०—

आहुः सुष्ठु सितोपला हनुमते गोधूमचूर्णं पुनः
द्राक्षा वा सुफलानि वा कतिपये तस्मै भृशं रोचते ।
श्रद्धाभक्तिपुरस्कृतं कणमपि प्राहुः सुखेनाश्नुते
रामोच्छिष्टमसौ वदन्ति कतिचित्सर्वाधिकं वाञ्छति ॥ ८ ॥

शार्दू०—

एवं भिन्नविभिन्नलोककथनैः कं विभ्रमो नो प्रसेत्
तस्मात्तस्य निराकृतिः समुचिता प्रीत्या शृणुध्वं जनाः ।
साक्षाच्छङ्करएव वायुतनयो नास्मिन्द्वितीयं मतम्
स्मृत्वा शङ्करतामुष्य सुतरां तस्माच्छुभाऽऽलोचना ॥ ९ ॥

भुजङ्ग०—

शिवश्चेद्धनूमान्स्थितः सर्वदेशे । न कस्मिन्विशेषे स्थले ह्येकदेशे ।
क्वचिल्लीलया ह्येकदेशेऽपि तद्वत् । अनेकेषु देशेष्वपि ह्येककाले ॥१०

वसन्त०—

साकेत-किम्पुरुष-रामकथा-हिमाद्रि-
रामेश्वरेषु च बिभीषणराजधान्याम् ।
भूत्वाऽपि तेषु युगपत्स विभुः परन्तु
अज्ञानिनस्तु विवदन्ति स एकदेशी ॥ ११ ॥

---

कुछ लोग स्पष्ट कहते हैं कि हनुमानजी को मिश्री बहुत अच्छी लगती है कुछ गेहूँ का चूरमा कुछ अंगूर, कुछ उत्तम फल, तथा कुछ कहते हैं कि वे श्रद्धा भक्ति से दिया हुआ थोड़ा भी प्रेम से पाते हैं। कुछ कहते हैं हनुमानजी तो रामचन्द्रजी के जूठन की ही सबसे अधिक इच्छा करते हैं ॥ ८ ॥

सज्जनों ! इस प्रकार भिन्न-भिन्न लोक कथनों से किसको भ्रम नहीं होगा ? अतः उसका निराकरण आवश्यक है। प्रेम से सुनिये। हनुमानजी साक्षात् शिवजी ही हैं इसमें दूसरा मत नहीं है। अतः उनकी शिवता को बिल्कुल ध्यान में रखते हुए ( ही ) इसकी आलोचना ठीक होगी ॥ ९ ॥

यदि हनुमानजी शिव हैं तो वे सभी जगह स्थित हैं। किसी खास जगह एक देश में ही स्थित नहीं हैं। कभी काल लीला से एक देश में भी तथा एक ही काल में अनेक देशों में भी ( वे स्थित होते हैं )॥ १० ॥

स्रग्धरा०—

एकास्या पञ्चवक्त्राऽपि भवति हनुमन्मूर्तिरेकादशास्या
सश्मश्रुस्तद्विना वा सगिरिगुरुगदा चापि बद्धाञ्जलिर्वा ।
धावन्ती वा स्थिता वा ह्यपि वरदकरा छिन्नपुच्छोपविष्टा
सौम्या वा रौद्ररूपा रघुपतिमपि वा कीर्तयन्ती विभिन्नाः ॥१२॥

उपजा०—

सर्वेऽपि वर्णाश्रमिणः सुखेन । बाला युवानः स्थविराः स्त्रियोऽपि ।
समर्चनं वायुसुतस्य कर्तुम् । स्थित्वा स्वधर्मेषु परं सुयुक्ताः ॥१३॥

शालिनी०—

श्वानः कीशास्तं क्वचित्सम्भजन्ति । दृष्ट्वा लोकैः किम्पुनर्मानवास्तु ।
क्षम्योऽज्ञानात्सम्भवेच्चेत्प्रमादः । भावग्राही सोऽत एवात्र वित्त ॥१४॥

शार्दू०—

सर्वत्राप्यखिलैः सदैव युगपत्सर्वेषु कालेषु च
रागद्वेषभयादिषु स्वमनसः केनापि भावेन वा ।
तत्पूजां स्मरणं च तत्प्रणमनं सङ्कीर्तनं वा कृतम्
सर्वं मङ्गलकारकं सुफलदं यच्चापि बोधं विना ॥ १५ ॥

---

साकेत धाम, किंपुरुष वर्ष, रामकथा, हिमालय, रामेश्वर और लङ्का इन स्थानों में होते हुए भी वे सर्व व्यापक हैं लेकिन वे एक देशी हैं ऐसा अज्ञानी लोग वाद-विवाद करते हैं ॥ ११ ॥

हनुमानजी की मूर्ति एक मुखकी पाँच मुखकी तथा ग्यारह मुखकी भी होती है पूछों से रहित तथा पूछों वाली, पहाड़ और गदा ली हुई, हाथ जोड़ी हुई, दोड़ती हुई, खड़ी हुई, वर देती हुई, पुच्छ रहित, बैठी हुई, सौम्य भयङ्कर और रामचन्द्रजी का कीर्तन करती हुई इत्यादि अनेक मूर्तियाँ पाई जाती हैं ॥ १२ ॥

सभी वर्णाश्रमी बाल जवान बूढ़े तथा स्त्रियाँ भी सुख पूर्वक उनका भजन करने की अधिकारी हैं । लेकिन स्वधर्म में स्थित होकर ही ॥ १३ ॥

कहीं-कहीं तो कुत्ते और बन्दर तक उनका भजन करते हुए लोगों ने देखे हैं। फिर मनुष्यों के विषय में कहना ही क्या है ? अज्ञान से यदि कोई प्रमाद हो तो क्षम्य है । क्योंकि वे भावग्राही हैं ॥ १४ ॥

शार्दू०—

क्रोधाधिक्यवशेन वै भवति या वाञ्छा परोत्सादिका
वा याञ्चाऽनधिकारिभिर्दृढतया प्रायो विपत्कारिणी ।
वायोः पुत्रसमुद्भवोऽस्ति तमसस्तेषां कृते सज्जनाः
अन्येषां तु कृते महाकरुणया पूर्णोऽस्ति चिन्तामणिः ॥ १६ ॥

शार्दू०—

दत्तं यत्सरलैरधर्मविमुखैरिच्छाविहीनैः पुनः
स्तोकं चापि भृशं परं हनुमतस्तुष्ट्यै तु तत्सज्जनाः ।
दत्तं यत्तरलैः स्वधर्मविमुखैरिच्छाग्निना तापितैः
तत्तुष्ट्यै न हनूमतो भवति वै यद्यप्यदो दुर्लभम् ॥ १७ ॥

वसन्त०—

ग्रन्थान्तरेषु विविधेषु यदस्ति चोक्तम्
एवं प्रियं पवनजस्य पुनर्न चैवम् ।
इत्थं तथा बहुविधं च विधानमुक्तम्
सर्वाः सकामकृतयः खलु कामपूर्त्यै ॥ १८ ॥

---

सब जगह, सबके द्वारा, हमेशा, एकही बार, सभी कालों में, राग-द्वेष-भय-आलस्य आदि मनके किसी भी भाव से, तथा बिना बोधके भी हनुमानजी की पूजा, स्मरण, प्रणाम, तथा संकीर्तन किया हुआ सभी मङ्गल-मूलक ही हैं ॥ १५ ॥

अत्यन्त क्रोध के कारण दूसरे का नाश करने की इच्छा तथा अनधिकारी व्यक्ति द्वारा दृढ़ता से फिर उसी वस्तु की माँग होना दोनों अवस्थाएँ प्रायः विपत्ति कारक ही हैं उनके लिये तो हनुमानजी की उत्पत्ति तमोगुण से है ही । अन्यों के लिये तो वे महान् करुणा से पूर्ण चिन्तामणि हैं ॥ १६ ॥

अधर्म से विमुख रहने वाले सरल स्वभावी और इच्छा रहित ऐसे सज्जनों द्वारा जो कुछ थोड़ा या बहुत दिया जाता है उससे हनुमानजी सन्तुष्ट हो जाते हैं । लेकिन स्वधर्म विमुख रहने वाले चञ्चल बुद्धि वाले और इच्छाग्नि से तप्त ऐसे जनों द्वारा दुर्लभ भी पदार्थ यदि दिया जाता है तो उससे हनुमानजी का सन्तोष नहीं होता है ॥ १७ ॥

अनेक ग्रन्थों में जो कहा गया है कि यह हनुमानजी को प्रिय है और यह नहीं तथा और बहुत सा विधान कहा गया है वह सब केवल कामना की पूर्ति के लिये करने लायक सकाम कृतियाँ हैं ॥ १८ ॥

उपजा०—
निष्कामभावेन च पूजितोऽसौ । विशेषपूजारहितोऽपि शीघ्रम् ।
प्रसन्नतामेति ददाति भक्तिम् । पापं क्षयं नेष्यति भक्तहृत्स्थम् ॥१९॥

उपजा०—
प्रोक्तं हनूमच्चरितं समग्रम् । श्रुतञ्च लब्धञ्च मयाऽद्ययावत् ।
सम्पूर्णरूपेण च शक्नुयात्कः । प्रभाषितुं मारुतिना विना तत् ॥२०॥

स्वागता०—
प्रायशो जगति काव्यसमाप्तौ । लक्ष्यते सुबहुलैः कविभिश्च ।
याचितं सुरवराद्वरदानम् । किं भवेत्सुखदमत्र सुयाच्यम् ॥२१॥

स्वागता०—
नोचिता क्षणिकसौख्यदयाञ्चा । नाकसौख्यमपि नास्ति विशिष्टम् ।
सर्वसौख्यमपि नैव सुयुक्तम् । ईशकार्यविनिरोधकतायाः ॥ २२ ॥

भुजङ्ग०—
प्रयाच्यं न सर्वस्य कल्याणमत्र । यतो नो प्रमादी स्वकार्ये महेशः ।
पृथारन्तिदेवादिभिर्याचितं यत् । सुयुक्तं न सम्यग्विनोदारताञ्च ॥२३॥

---

निष्कामभाव से पूजित हनुमानजी बिना विशेष पूजा के भी शीघ्र ही प्रसन्न हो जाते है तथा भक्ति प्रदान करते हैं और भक्तों के हृदय का पाप नष्ट करते हैं॥ १९ ॥

( सज्जनों ! ) आज तक जो सुना तथा प्राप्त किया वह सब हनुमानजी का चरित मैंने कहा। उसे पूर्ण रूप से तो बिना हनुमानजी के कोई नहीं कह सकता है॥ २० ॥

प्रायः देखा जाता है कि काव्य के समाप्ति में कवियों ने देवश्रेष्ठों से कुछ वरदान माँगा है। मेरे लिये भी यहाँ माँगने लायक सुखप्रद वस्तु कौन सी होगी ? ॥ २१ ॥

क्षणिक सुख देने वाली वस्तु की माँग ठीक नहीं है। स्वर्ग सुख में भी कुछ रखा नहीं है। ईश्वर के कार्य में विशेष विरोधी होने से सबका सुख माँगना भी ठीक नहीं है ॥ २२ ॥

सबका कल्याण हो यह भी माँगना ठीक नहीं है क्योंकि अपने कार्य में महेश कभी प्रमाद नहीं करते हैं कुन्ती और रन्तिदेवादि ने जो माँगा था भली-भाँति उदारता के बिना वह भी ठीक नहीं ॥ २३ ॥

उपजा०—
परं ततः किं वरणीयमत्र । गाथासमाप्तौ सुमहत्सुयुक्तम् ।
मन्दा मतिर्मे कविपुङ्गवानाम् । कथं प्रयायात्समतां प्रयत्नात् ॥२४॥

भुजङ्ग०—
ततो नौमि वातात्मजं श्रेष्ठदेवम् । हनूमन्महिम्नस्तवेनात एव ।
हनूमत्स्तुतिः सर्वसौख्यप्रदात्री । तदेवास्त्यमोघं मदन्मेऽस्त्रमेकम् ॥२५॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुब्जे हनूमत्सम्बन्धिनां
कतिपयप्रश्नानामुत्तराणीत्यष्टमः सर्गः ॥ ८ ॥



---

फिर मेरे लिये यहाँ चरित समापन के समय अत्यन्त युक्त और महान् ऐसी कौन-सी वस्तु माँगने लायक होगी ? मेरी बुद्धि मन्द है वह प्रयत्न से कविपुंगवों की समता कैसे प्राप्त करेगी ? ॥ २४ ॥

तब इसीलिये मैं हनूमन्महिम्नस्तोत्र से श्रेष्ठ देव हनुमानजी की स्तुति करता हूँ। हनुमानजी की स्तुति सभी सुख प्रदान करने वाली है और मेरा वही एक मात्र अमोघ अस्त्र है ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में कलिकाल कुब्ज के अन्तर्गत
हनुमत्सबंधी कुछ प्रश्नों के उत्तर कहकर आठवाँ सर्ग
समाप्त हुआ ॥ ८ ॥



# अथ नवमः सर्गः

## ( श्री हनुमन्महिम्नस्तोत्रस्यपूर्वार्धः )

शिख०—

महिम्नो गानं ते प्रचुरसुकृतादेव सुलभम्
इदानीमेतस्मिन्प्रभवति ममापि ह्यभिरुचिः।
बिना हीशेच्छां नो प्रचलति तृणं सैव बलिनी
ममाप्यस्मिन्स्तोत्रे परमकृपयाऽद्यात्र सुलभा ॥ १ ॥

शिख०—

नमो हीशेच्छायै चयनमकरोद्या सुविषये
शिवे गूढे चास्मिन्सुतरलधियश्चासुकृतिनः।
कथं निर्वाहः स्यात्परमकृपया त्वक्ष्यसि न चेत्
शरण्यं त्वां याचे पवनसुत मे स्वीकुरु नतिम् ॥ २ ॥

शिख०—

हनूमन्तेऽतर्क्यं बलमतुलमानन्दजलधे
अगच्छस्त्वं श्रुणमः शिशुवयसि सूर्यं प्रति पुरा।
फलं मत्वा कृत्वा स्ववदनगतं चण्डकिरणम्
त्वया प्राप्ता स्फीता विमलयशसा कीर्तिरतुला ॥ ३ ॥

---

हे हनुमानजी ! आपकी महिमा का गान अत्यन्त पुण्य से ही सुलभ होता है। आजकल मेरी भी अभिरुचि उसमें हो रही है। संसार में ईश्वर की इच्छा के बिना तिनका भी नहीं हिलता है, वही बलवती ईश्वरेच्छा मेरे भी इस स्तोत्र में अत्यन्त कृपायुक्त होकर आज यहाँ सुलभ हो रही है ॥ १ ॥

उस ईश्वरेच्छा को नमस्कार जिसने ऐसे सुन्दर कल्याणप्रद तथा गूढ़ विषय में मुझ जैसे चंचल बुद्धि तथा पुण्यहीन का चुनाव किया ( लेकिन ) यदि आप कृपादृष्टि से नहीं देखेंगे तो कैसे निर्वाह होगा ? अतः मैं आप शरणागत-वत्सल से याचना कर रहा हूं। आप मेरा प्रणाम स्वीकार करें ॥ २ ॥

हे आनन्द के समुद्र हनुमानजी ! आपका बल अतर्क्य है तथा अतुलनीय है। हमने सुना है कि आप शिशु अवस्था में ही सूर्य के पास गये थे तथा उन

शिख०—

खेऽध्येष्ये त्वत्तो न समय उवाचेति सविता
रथे स्थित्वाऽध्येष्ये न च रथपदे स्थानमिह वै ।
ततोऽध्येष्ये धावन्तुरगगतया ते ह्यभिमुखः
पुनः साक्षात्कारेऽपि रविरभवत्कुण्ठितमतिः ॥ ४ ॥

शिख०—

नरे देवे दैत्ये ह्यथ च निखिले विश्वसदने
श्रुतं दृष्टं नैवं क्वचिदपि न वै कल्पितमपि ।
न भूतं नो भव्यं पठनमथ सामर्थ्यमिति च
समर्थः को ज्ञातुं पवनसुत शम्भुः स्वयमसि ॥ ५ ॥

शिख०—

मुनेः शापं गृह्णन्नभव इव सौम्यो जनदृशा
कपेः सुग्रीवस्य तदवधिषु साचिव्यमकरोः ।
रवेः प्रीत्यै सम्यग् दिनमणिसुतस्यातिकृपया
अतस्ते साचिव्यं स्वगुरुसुखदं कार्यमभवत् ॥ ६ ॥

---

तीक्ष्ण किरणों वाले सूर्य को आपने फल समझकर मुख में रख लिया और उसी विमल यश के कारण आपने अत्यन्त घनी तथा अतुलनीय कीर्ति प्राप्त की ॥ ३ ॥

दुबारा जब आप सूर्य के पास गये तब बोले, 'मैं आपसे पढ़ूँगा'। सूर्य बोले, 'मेरे पास समय नहीं है'। 'तो रथ में बैठकर पढ़ाइये'। 'नहीं! रथ में इतना स्थान नहीं है'। 'तो फिर आपके तरफ मुख कर घोड़ों के साथ दौड़ते हुए मैं आपसे पढ़ूँगा'। इस प्रकार की बात में फिर भी सूर्य कुण्ठित मति हो गये थे ॥ ४ ॥

मनुष्यों में, देवताओं में तथा राक्षसों में इतना ही क्या सम्पूर्ण विश्व में ऐसा पढ़ना न तो सुना गया न देखा गया। न इस तरह पढ़ने की किसी ने कल्पना तक की होगी। ऐसा पढ़ना और ऐसा सामर्थ्य न किसी का हुआ न होगा। आप स्वयं शिवजी हैं, आपको जानने में कौन समर्थ होगा ? ॥ ५ ॥

मुनियों का शाप स्वीकार करते हुए आप लोक दृष्टि से सौम्य जैसे हुए थे और उतने काल तक आपने सूर्य की प्रसन्नता के लिये अत्यन्त कृपा करके सुग्रीव

शिख०—

त्वया धृत्वा देहं कनकगिरितुल्यं जलनिधिम्
प्लवात्तीर्त्वा देवासुरपुरसमीक्षापि च कृता ।
तथा दृष्टा सीता पवनसुत दग्धं पुरमदः
चतुर्थांशो युद्धे हतमसुरसैन्यं बलवता ॥ ७ ॥

शिख०—

यदा रामः पश्चाद्दशवदनपुर्यां सकटकः
गतः सीताप्राप्त्यै तुमुलमभवद्युद्धमतुलम् ।
स्थलं नासीत्किञ्चित्तव विचरणं यत्र न रणे
निरालस्यं दृष्टं तव कपिवरैस्तत्र चकितैः ॥ ८ ॥

शिख०—

अभूवन्मूर्च्छार्ताः कपिदलविशिष्टा युधि यदा
सरामः शेषश्च त्वमथ बलिनो नास्त विकलाः ।
अवोचदृक्षेशो युधिसुविकलो राक्षसपतिम्
अहो कच्चिद्धीमान्पवनतनयो जीवति रणे ? ॥ ९ ॥

---

का मन्त्रित्व किया। इसलिये आपका मन्त्रित्व आपके गुरु का सुखद कार्य हुआ ॥ ६ ॥

हे देव ! आप बलशाली ने सुमेरु के समान देह धारण कर एक छलांग में समुद्र पार किया और लंका का निरीक्षण किया तथा सीताजी को देखकर उस पुरी को जलाया और नगर की एक चौथाई सेना नष्ट कर दी ॥ ७ ॥

तत्पश्चात् जब रामचन्द्रजी सीताजी को प्राप्त करने के लिये सेना के साथ लंका को गये उस समय बड़ा अतुलनीय तुमुल युद्ध हुआ था। वहाँ रण में ऐसा कोई भी स्थान नहीं था जहाँ आपका विचरण नहीं होता था। तब कपिवरों ने आपका निरालस्य चकित होकर देखा था ॥ ८ ॥

जब युद्ध में वानर दल के विशिष्ट ( महारथी ) भी मूच्छित या आर्त हो गये लेकिन रामचन्द्रजी के साथ लक्ष्मण और आप भी बली होने से विकल नहीं थे उस समय जाम्बवान् विभीषण से बोले, "क्या हनुमानजी जीवित हैं ?" ॥९॥

शिख०—

अपश्यदृक्षेशं चकितनयनो राक्षसवरः
अपृच्छच्चौत्सुक्यात्तनुजनितपीडां न गणयन् ।
न पृष्टं शेषस्य ह्यपि रघुपतेश्चात्र कुशलम्
विहायैतौ पृष्टं पवनतनयस्यैव भवता ? ॥ १० ॥

शिख०—

स ऋक्षेशो वृद्धः सरलमनसा नातिचकितः
बलस्येषज्ज्ञाता तव बलवतः प्रावददमुम् ।
वयं मृत्युग्रस्ता हनुमति मृते यद्यपि धृताः
वयं स्थैर्यं प्राप्ताः सति पवनजे यद्यपि मृताः ॥ ११ ॥

शिख०—

सशूलो दुष्टात्मा दशवदनबन्धुर्मदयुतः
स्थितो युद्धे जित्वा सकलकपिवीरानतिबलः ।
विमूढाः कार्पण्यात्किमिति करवामात्र रुरुदुः
निराशाः सीताप्तेर्मलिनवदना वानरवराः ॥ १२ ॥

---

तब चकित होकर विभीषण जाम्बवान् की तरफ देखने लगे और शरीर में होनेवाली पीड़ा को न मानते हुए बड़ी उत्सुकता से बोले, 'आपने लक्ष्मणजी की तथा रघुनाथजी की इन दोनों की कुशल छोड़कर हनुमानजी की ही कुशल क्यों पूछी' ? ॥ १० ॥

आपके बल को कुछ-कुछ जाननेवाले जाम्बवान् ने चकित न होकर सहज ही स्वभाव से कह दिया, 'यद्यपि हम ( पृथ्वी द्वारा ) धारण किये हुए हैं तो भी हनुमानजी मरे हों तो हम सब मृत्यु के ग्रास हैं और यद्यपि हम मरे हैं तो भी हनुमानजी के रहने पर हमारा जीवन सुस्थिर ही है ॥ ११ ॥

महाबली मदमत्त दुष्टात्मा कुम्भकर्ण सभी वानरों को जीतकर जब खड़ा हुआ तब किंकर्तव्य विमूढ़ तथा मलिन मन वाले वानर कुछ उपाय न सूझने से सीताजी की प्राप्ति से निराश होकर 'हाय ! हम क्या करें ?' कहते हुए रोने लगे ॥ १२ ॥

शिख०—

त्वया लब्ध्वा शूलं चपल! सहसा तस्य समरे
द्विखण्डं तं कृत्वा विबुधवरदत्तं विजयदम्।
हतोत्साहं कृत्वा भुजबलविमत्तं सुररिपुम्
पुनर्जीवन्तो वानरभटसमूहा युधि कृताः ॥ १३ ॥

शिख०—

यदा शक्त्या शेषो मृतवदभवच्छत्रु पुरतः
सुषेणश्चानीतो भवनसहितस्तस्य वचनात्।
त्वया द्रोणाद्रेरानयननयने तत्परतया
कृते रात्रौ सम्यक्पथि सथि मुनौ वै कपटिनि ॥ १४ ॥

शिख०—

यदा पातालेशोऽहरदमरशत्रू रघुवरौ
अभूद्धाहाकारः कपिषु विजयाशा प्रशमिता।
स्वकं सर्वज्ञत्वं भवतु विदितं मा क्वचिदतः
अमूः कीशैः साकं त्वमपि हनुमञ्छोकनिरतः ॥ १५ ॥

---

तब हे चपल! आपने युद्ध में उसके शूल को प्राप्त कर श्रेष्ठ देवता से प्राप्त तथा जय प्रदान करने वाले उस शूल के दो टुकड़े कर भुजबलोन्मत्त उस देवशत्रु को हतोत्साह कर डाला तथा वानर वीरों के समूहों को पुनर्जीवित कर दिया ॥ १३ ॥

जब लक्ष्मणजी शक्ति लगने से मृतवत् हुए थे तब आप शत्रु के पुर से भवन सहित सुषेण वैद्य को ले आये और उसके कहने से आपने कपटी मुनि के होने पर भी द्रोणगिरि का ले आना तथा पहुँचाना तत्परता से रातों-रात कर डाला ॥ १४ ॥

हे हनुमानजी! जब देवशत्रु अहिरावण ने राम लक्ष्मण का अपहरण किया तब वानरों में हाहाकार मच गया और विजय की आशा ठण्डी हो गई। उस समय कहीं भी अपनी सर्वज्ञता प्रकट न हो इसलिये आप भी शोकमग्न हो गये ॥ १५ ॥

शिख०—

यदाऽवोचद् वृत्तं दशवदनबन्धुः पवनज
अगच्छः पातालं सुतजयमकार्षीः पथि तदा ।
अहन्पातालेशं परिकरयुतं वै रघुवरौ
त्वया प्रत्यानीतौ सुरवर ततस्तावतिजवात् ॥ १६ ॥

शिख०—

त्वया पीतं दुग्धं कठिनगिरिविच्छेदनकरम्
हतः सत्यां शक्त्यां न च दशललाटो युधि परम् ।
अतोऽभूत्ते माता त्वयि सुकुपिता क्रुद्धवदना
अवोचत्किं क्लीब क्षपयसि पयोदुर्लभगुणम् ॥ १७ ॥

शिख०—

सुदूरं त्वां क्षिप्त्वा सुकुपितदृशा प्रेक्षणपराम्
इति क्रुद्धां दृष्ट्वा कपिवरदलं स्तब्धमभवत् ।
प्रभोः कीर्त्यर्थं मातरिति न कृतं कर्म सरलम्
मयेत्युक्त्वा मन्योः शमनमकरोस्त्वं नततया ॥ १८ ॥

---

हे पवनपुत्र ! जब विभीषण ने सब वृत्त बताया तब आप पाताल को गये, रास्ते में पुत्र मकरध्वज पर विजय पाई तथा अहिरावण को सपरिवार मारकर राम लक्ष्मण को अति वेग से वापस ले आये ॥ १६ ॥

आपने कठिन पर्वत को फोड़ने वाला दूध पिया था, लेकिन शक्ति रहने पर भी आपने रावण को मारा नहीं, उससे माता अंजना आप पर कुपित हुईं और वह क्रुद्ध होकर बोली, रे नपुंसक ! तू मेरे दूध का दुर्लभ गुण क्यों नष्ट कर रहा है ? ॥ १७ ॥

आपको दूर झिड़ककर अत्यन्त क्रुद्ध नेत्रों से देखनेवाली माता को देखकर वानर दल स्तब्ध हो गया । तब आपने 'हे माताजी ! मैंने यह ( रावण वध का ) सरल काम प्रभु की कीर्ति के लिये नहीं किया' ऐसा कहकर नम्रता से माता के क्रोध का शमन किया ॥ १८ ॥

१०५

शिख०—

त्वया साकं वाल्मीकिरतिरमणीयं रघुपतेः
चरित्रं द्रष्टुं त्वद्रचितमथ रम्यं गिरिशिरः ।
गतो दृष्ट्वा तत्तु स्वरचितमहत्ताक्षयभयात्
व्यमुञ्चद्दुःखाश्रूण्यभवदतिकष्टो मुनिवरः ॥ १९ ॥

शिख०—

अपृच्छस्त्वं कष्टं कथमिदमहो सोऽगददिति
सति ह्यस्मिन्काव्ये न मम कविता लप्स्यति यशः ।
विहस्यैवत्त्वं करजलिखितं रामचरितम्
गृहीत्वाब्धौत्यक्त्वा सरलमनसा तं त्वमनमः ॥ २० ॥

शिख०—

यदा चित्राङ्कायां रघुपतिमखस्योत्तमहये
प्रयाते युद्धं प्राभवदतिजवात्क्रुद्धवदनः ।
व्यमुञ्चत्ते गात्रे सुनिशितशरान्पुर्यधिपतिः
पदाघातं तस्योरसि सुकृपया वै त्वमकरोः ॥ २१ ॥

---

आपके द्वारा रचित रामचन्द्रजी का चरित्र देखने के लिये आपके साथ ही बाल्मीकि मुनि रम्य पर्वत शिखर पर गये। लेकिन अपने रचे रामचरित की महत्ता समाप्त होने के डर से उनके आँसू निकले तथा वे मुनिवर बड़े दुःखी हुए ॥ १९ ॥

आपने पूछा—'हे मुनिवर ! यह दुःख कैसा ?' वे बोले—'इस काव्य के रहते मेरी कविता यश नहीं प्राप्त करेगी'। तब आपने थोड़ा हँसकर वह नाखून से लिखा रामचरित लेकर समुद्र में छोड़ दिया और सरल मन से मुनि को प्रणाम किया ॥ २० ॥

जब रामचन्द्रजी के यज्ञ का उत्तम घोड़ा चित्रांका नगरी में गया तब तुमुल युद्ध छिड़ गया। उसमें पुरी के राजा ने अत्यन्त क्रुद्ध होकर आपके शरीर पर अतितीक्ष्ण बाण छोड़े। तब आपने कृपा करके उसकी छाती में एक लात मारी ॥ २१ ॥

शिख०—

स ते पादाघातात्सपदि कृतकार्यस्त्वमगमत्
सुबाहुश्चक्राङ्काधिपतिरसुरारे रघुपतेः।
तनुं साकेतीयां मदनशतसौन्दर्यमथिनीम्
अपश्यन्मूर्च्छायामनुपमरसास्वादमगमत् ॥ २२ ॥

शिख०—

कथं हारस्यैवं मणिविकरणं वीर कुरुषे
अरामत्वात्कच्चित्तव वपुषि रामोऽस्ति ? जहि तत्।
तदोमित्युक्त्वात्वं सपदि सुविदार्यात्महृदयम्
प्रभुं दृष्ट्वा साक्षाद् हृदि कपय आसन्सुचकिताः॥ २३ ॥

शिख०—

कथं सेतोर्दाढ्यं मम शरभवस्यैष्यति लयम्
कपे ते भारेण ह्यवददभिमानेन विजयः।
शरैः सृष्टः शक्तः पवनसुत नो सेतुरभवत्
बिभर्तुं ते भारं प्रतिहतमभूत्फाल्गुनबलम् ॥ २४ ॥

---

लेकिन वह आपके चरण प्रहार से कृतकृत्य हो गया। उस चक्रांका नगरी के राजा सुबाहु ने मूर्च्छा में असुर शत्रु रामचन्द्रजी की साकेत में स्थित सैकड़ों कामदेवों के सौन्दर्य का मथन करने वाली छवि देखी तथा उपमा रहित रसास्वाद पाया॥ २२॥

'हे वीर ! हार के मणियों को क्यों बिगाड़ रहे हो ?' 'इनमें रघुनाथजी के न होने से' 'क्या आपके शरीर में भी रघुनाथजी हैं ? यदि नहीं तो उसे भी छोड़ दीजिये'। तब 'हाँ' कहकर आपने अपना हृदय चीर डाला। हृदय में साक्षात् प्रभु को देखकर सब वानर अत्यन्त चकित हुए॥ २३॥

अर्जुन अभिमान से बोला, 'हे वानर ! मेरे बाणों से बने सेतु की दृढ़ता तुम्हारे भार से कैसे समाप्त होगी ?' लेकिन अर्जुन का शर-सेतु आपका भार नहीं धारण कर सका। अर्जुन का बल प्रतिहत हो गया॥ २४॥

शिख०—

यदा तस्मै दातुं विजयमभवत्कूर्मतनुभृत्
मुरारिर्भारात्ते रुधिरवमनं चाकुरुत सः।
ततो मत्वाऽदस्त्वं विजयकथनं देव कृपया
ध्वजाग्रे तस्यातः किल विलसितः सुष्ठु हनुमन् ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे श्रीहनुमन्महिम्नस्तोत्र-
पूर्वार्धोनाम नवमः सर्गः ॥ ९ ॥



---

हे हनुमानजी ! जब अर्जुन को विजय देने के लिए मुरशत्रु भगवान कृष्ण कछुआ का रूप धारण किये तब उन्होंने भी आपके भार से रक्त वमन किया था। तब हे देव ! आपने कृपा करके वह अर्जुन का कहना माना और इसीलिये आप अर्जुन के ध्वजा पर शोभित होते थे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में कलिकालकुञ्ज के अन्तर्गत
श्री हनुमन्महिम्नस्तोत्र का पूर्वार्ध समाप्त हुआ ॥ ९ ॥



# अथ दशमः सर्गः

( श्री हनूमन्महिम्नस्तोत्रस्योत्तरार्धः )

शिख०—

सुपर्णश्चक्रं वै पुनरपि च सत्राजितसुता
अहन्तारोगेण त्रयमभवदुच्चैः प्रमथितम् ।
निमित्तं त्वां कृत्वाऽकुरुत भगवाँस्तत्प्रशमनम्
बकारेर्लीलायामपि तव महत्त्वं भृशमतः ॥ १ ॥

शिख०—

यदाभीमोऽपश्यद्विगलिततनुं त्वां पथिगतम्
बलोन्मत्तः क्रोधादवददपसर्पेति परुषम् ।
अशक्तोऽहं गन्तुं वचनमवदस्त्वं पदमपि
ततो हन्तुं तेन स्वबलमतिशक्त्या व्यवहृतम् ॥ २ ॥

शिख०—

न पुच्छाग्रं भीमः सुबहुलबली यद्यपि यवम्
स्वमुद्धर्तुं शक्तो भुजबलवतां संक्षपयिता ।
निकुम्भाक्षादीनां हननमरिपुर्याः प्रदहनम्
सुमन्येथा मन्ये कृमिहननवत्सुष्ठु सरलम् ॥ ३ ॥

---

अहन्ता रोग ने गरुड़, सुदर्शनचक्र और सत्यभामा इन तीनों को मथ दिया था। भगवान् कृष्ण ने आपको निमित्त बनाकर उस रोग का शमन किया। इसलिये बकासुर के शत्रु भगवान कृष्ण की लीलाओं में भी आपकी बहुत महत्ता थी ॥ १ ॥

जब बलोन्मत्त भीम ने आप जीर्ण शरीरवाले को रास्ते में पड़े देखकर 'दूर हटो' ऐसा कठोर वचन कहा। आपने कहा 'मैं एक कदम भी चलने में असमर्थ हूँ'। तब उसने आपको मार डालने के लिये अपना पूरा बल लगाया ॥२॥

यद्यपि भीम अत्यन्त बली था तथा बाहुबलियों को नष्ट करने वाला था तो भी वह आपके पुच्छ के अग्रभाग को यवभर भी नहीं उठा पाया। मैं समझता

शिख०—

तवाहङ्कारस्य प्रशमनकरोऽभूद्रघुपतिः
कथा काचिद् हीत्थं जगति विदिता सा खलु वृथा ।
महादेवे कस्मादहमितिमतिर्वै त्वयि विभो
भवेत्कोऽहङ्कारी कृमिनिहननादेव जगति ॥ ४ ॥

शिख०—

कथञ्चित्सत्याऽसौ भवतु जनशिक्षाप्रदतया
चरित्रे वैचित्र्यं रघुकुलमणेर्जातममुया ।
नटस्पष्टो भावो न भवति नटे सर्वविदितम्
त्वयाऽहन्ता स्पष्टा नट इव खरारेः सुयशसे ॥ ५ ॥

शिख०—

जनानां शिक्षायै कतिपयशरीराणि जगति
बभारोपेन्द्रो वै सकलजगतः सुस्थितिकरः ।
न केनापि स्पष्टा ह्यनुचरगतिस्तत्स्थितिरपि
अपाकर्ता त्रुटयाः पवनसुत तस्यास्त्वमभवः ॥ ६ ॥

---

हूँ कि निकुम्भ और अक्षादिकों को मारना तथा लंका को जलाना आपने कीड़े-मकोड़े मारने के समान ही अत्यन्त सरल माना होगा ॥ ३ ॥

आपके अहङ्कार का शमन रामचन्द्रजी ने किया ऐसी ही कोई कथा संसार में प्रसिद्ध है। लेकिन वह झूठी है क्योंकि हे विभो ! आप महादेवजी में अहंकारी बुद्धि कहाँ से आई ? ( वैसे भी ) कीड़े-मकोड़े मारने से ही संसार में किसको अहंकार होगा ? ॥ ४ ॥

भक्तों के लिए शिक्षाप्रद होने से वह कथा कुछ अंश में सत्य हो सकती है तथा उससे रामचन्द्रजी के चरित में भी विचित्रता आई है ( इसलिये भी सत्य हो सकती है ) लेकिन नट जिस भाव को व्यक्त करता है वह भाव नट में नहीं होता है, यह तो सभी जानते हैं। अतः नट के समान आपने अहंकार दिखाया और रामचन्द्रजी ने उसे नष्ट किया ॥ ५ ॥

भक्तों को शिक्षा देने के लिए जगत् संचालक विष्णु भगवान् ने संसार में कई शरीर धारण किये लेकिन किसी भी अवतार के द्वारा उन्होंने दास की स्थिति तथा उसकी कार्यपद्धति सुस्पष्ट नहीं की। उस त्रुटि को दूर करने वाले आप ही हो गये ॥ ६ ॥

शिख०—

न विष्णोर्दासानां त्रिजगति गुरुः केवलमसि
परं त्वं शैवानामपि जगति वन्द्यो गुरुरसि ।
पतिर्गोपानां श्रीकर इति बभौ ते सुकृपया
शिवज्ञाने पूर्णो ह्यभवदतिसिद्धः शिवरतः ॥ ७ ॥

शिख०—

गुरुः प्रेतात्माऽऽसीत्खलु तुलसिदासस्य तरणे
प्रभुस्त्वं सम्प्राप्तः परमकरुणस्तस्य वचसा ।
प्रसादात्ते सम्यक् सुफलमभवत्तस्य जननम्
अपश्यद्रामं वै रघुपतिचरित्रं लिखितवान् ॥ ८ ॥

शिख०—

यदा देशः प्राभूद्यवननरपालैः कवलितः
तदा धर्मो ह्रासं ह्यगमदभवस्त्वं नरवरः ।
तदाऽऽसीत्ते नारायण इति गृहे नाम विदितम्
गृहं त्यक्त्वा पश्चात्तपसि दृढबुद्धिस्त्वमभवः ॥ ९ ॥

---

त्रिभुवन में आप केवल विष्णु दासों के ही गुरु नहीं हैं, आप तो शैवों के भी वन्दनीय गुरु हैं। आपकी ही कृपा से श्रीकर गोप शिवज्ञान में पूर्ण तथा विशेष सिद्ध शिवभक्त हुआ ॥ ७ ॥

तुलसीदासजी की सद्गति में प्रेतात्मा ही गुरु हुआ। उसके वचन से आप प्रभु उन्हें प्राप्त हुए। और आपके कृपा प्रसाद से ही उनका जन्म लेना सफल हुआ क्योंकि आपकी कृपा से ही उन्होंने रामचन्द्रजी का दर्शन भी किया तथा रामचरितमानस भी लिखा ॥ ८ ॥

जब भारत देश मुसलमानी शासकों के पंजे में था तब धर्म का अत्यन्त ह्रास हुआ। उस समय आप नरश्रेष्ठ रूप में अवतरित हुए। वहाँ आपका घर का नाम 'नारायण' था। फिर आप घर छोड़कर दृढ़ता से तप में लग गये ॥ ९ ॥

शिख०—

समर्थस्ते लोके विदितमभवन्नाम हनुमन्
शिवाजी राजाऽऽसीत्त्वमपि गुरुरासीः सुचतुरः ।
अकार्षीर्दासेभ्यो निजसुगमबोधं सुविदितम्
अरक्षस्त्वं धर्मं निजविविधलीलाभिरपि च ॥ १० ॥

शिख०—

यशोवृद्धिर्भूयादिति रघुपतेस्ते ह्यभिमतम्
अतस्ते गात्राणि क्वचिदपि न युक्तानि बलतः ।
परं वीरश्चाथो रघुपतिचरित्रेऽद्भुतरसः
सकाशात्ते एव प्रथितमधिकांशेन वसतः ॥ ११ ॥

शिख०—

मनोवाञ्छापूर्तिर्हरिहरपदाब्जेष्वभिरुचिः
तथा बन्धान्मुक्तिस्तव नमनमात्रेण सुलभाः ।
पुरा प्राप्ता देवागणितसुजनैस्ता अभिमताः
कलौ प्राप्येदानीमपि तव जनास्ताः प्रमुदिताः ॥ १२ ॥

---

हे हनुमानजी ! तब लोक में 'समर्थ' यह आपका नाम प्रसिद्ध हुआ। शिवाजी राजा हुए और अत्यन्त चतुर आप उनके गुरु हो गये। भक्तों के लिए आपने 'दास बोध' नामक सुगम तथा प्रसिद्ध पुस्तक बनाई तथा अपनी विविध लीलाओं से धर्म की रक्षा की ॥ १० ॥

आपकी इच्छा थी कि रामचन्द्रजी का यश बढ़े और इसीलिये आपका शरीर कहीं भी पूरी शक्ति के साथ युद्ध में नहीं लगा। लेकिन तो भी रामायण में वीर और अद्भुत ये दो रस अधिकांश आपके ही सान्निध्य से रहते हैं ॥ ११ ॥

मनोकामनाओं की पूर्ति, विष्णु तथा शिवचरणों में प्रीति और भवबन्धन से मुक्ति आपके प्रणाम मात्र से ही सुलभ हैं। हे देव ! पहले भी असंख्य भक्तों ने आपसे इच्छानुसार उन्हें पाया था और इस कलियुग में भी उन्हें प्राप्त कर आपके भक्त प्रमुदित हो रहे हैं ॥ १२ ॥

शिख०--

अवर्ण्यं माहात्म्यं तव सुरवराणामपि विभो
कथं मत्या वाच्यं मम तरलयाऽदः खलु भवेत् ।
कृपादृष्ट्या हीनेन न भवति कार्यं कथमपि
पुनात्येवं वाणी मम खलु कृपादृष्टिरिह ते ॥ १३ ॥

शिख०--

नमस्ते ह्रीशाय प्रभृतकपिरूपाय च नमः
नमो रक्षोघ्नायातुलसमरवीराय च नमः ।
नमश्चार्त्तिघ्नायामितकरुणभावाय च नमः
नमो भक्तेष्टायाभिमतफलदात्रेऽपि च नमः ॥ १४ ॥

हरिणी०--

रतिजलधये दास्यासक्तौ वराय नमो नमः
प्लवगपतये तेजोदीप्तौ खगाय नमो नमः ।
निखिलपतये भक्तोद्धर्त्रे नमो विभवे नमः
भुवनगुरवे शङ्कर्त्रेऽस्मै शिवाय नमो नमः ॥ १५ ॥

---

हे विभो ! आपका माहात्म्य तो देवश्रेष्ठों के लिए भी वर्णन करने लायक नहीं है, फिर मेरी चंचल बुद्धि से वह कैसे कहा जा सकेगा ? आपकी कृपादृष्टि से रहित व्यक्ति से कोई भी कार्य नहीं होता है। अतः सचमुच में आपकी कृपा-दृष्टि ही मेरी वाणी को इस प्रकार पवित्र कर रही है ॥ १३ ॥

प्रयोजनवश कपिरूप धारण करनेवाले आप शिवजी को मेरा नमस्कार है। राक्षसों को मारनेवाले अतुलनीय युद्धवीर आपको मेरा नमस्कार है। दया-भाव से आर्त्ति का नाश करनेवाले आपको मेरा नमस्कार है। भक्तों को अभिमत फल देनेवाले इष्टदेव को मेरा नमस्कार है ॥ १४ ॥

दास्यासक्ति में श्रेष्ठ, प्रेम के समुद्र आपको नमस्कार है। तेज की प्रखरता में सूर्य के समान, वानरों के पति आपको नमस्कार है। भक्तों का उद्धार करने वाले चराचर के स्वामी आप व्यापक को नमस्कार है। कल्याण करने वाले जगद्गुरु आप श्री शिवजी को नमस्कार है ॥ १५ ॥

मालिनी०—

तरदथ हिमखण्डं दृश्यते स्तोकमेव
नवगुणगुरुखण्डं वर्तते तोयमग्नम् ।
अमितमहिम तद्वत्ते महत्ता जनेषु
अविदितगुरुभागा सङ्ग्रहात्ते स्वकीर्त्याः ।। १६ ।।

मालिनी०—

भवतु यदपि माहात्म्यं समग्रं प्रभो ते
गगनसममतर्क्यं को हि वक्तुं समर्थः ।
निजनिजबलमानाल्लङ्घ्यते पक्षिभिः खम्
निजनिजमतिमानाद्वर्ण्यसे पण्डितैस्त्वम् ।। १७ ।।

मालिनी०—

तवगुरुवरवारः सूर्यवारः पुनश्च
पितुरथ शशिवारो बाधको नैव सोऽपि ।
अथ च शशिन एवास्त्यात्मपुत्रो बुधोऽपि
न हि किमपि विचार्यं भौमसौरी तवैव ।। १८ ।।

---

हे अमित महिमा वाले हनुमानजी ! जैसे ( जल पर ) तैरने वाला हिम खण्ड थोड़ा सा ही बाहर दीखता है, नौ गुणा तो पानी के भीतर ही रहता है वैसे ही आपकी महिमा भी आपके अपनी प्रसिद्धि के संकोच के कारण अधिकांश अज्ञात ही है ।। १६ ।।

हे प्रभो ! आपकी सम्पूर्ण महत्ता जो भी कुछ हो, आकाश के समान अचिन्त्य है । उसको कहने में कौन समर्थ होगा ? जैसे अपने-अपने बल के अनुसार पक्षी आकाश लाँघते हैं, वैसे ही अपने-अपने बुद्धिबल के अनुसार आपका भी पण्डित लोग वर्णन करते हैं ।। १७ ।।

रविवार तो आपका गुरुवार है । सोमवार पिता का वार है अतः वह भी बाधक नहीं होगा । बुध भी सोम का पुत्र ही है । मंगलवार और शनिवार के विषय में कहना ही क्या ? वे तो आपके ही हैं ।। १८ ।।

मालिनी०—

सुररिपुशमभीप्सन्राक्षसानामरेश्च
असुरगुरुरवज्ञां नैव कर्तास्ति काञ्चित् ।
सुरगुरुरपि न त्वां द्रोग्धि जाने कपीश
त्वयि सति हृदि सर्वे शम्प्रदाः सन्ति वाराः ॥ १९ ॥

मालिनी०—

कपिवर चतुरास्यः षण्मुखश्चापि शेषः
करिवरवदनो वै शारदा चान्यदेवाः ।
निखिलरससमूहो वर्णछन्दांसि चापि
न हि न हि न हि वक्तुं ते महत्त्वं समर्थाः ॥ २० ॥

मालिनी०—

क्वच विबुधचयोऽयं बुद्धिदाता समर्थः
परमतिमनुगच्छन् क्वास्म्यहं मन्दबुद्धिः ।
तव गुणगणगाने मत्प्रवृत्तिः परन्तु
तव परमकृपालुत्वात्तु नैवान्यथाऽस्ति ॥ २१ ॥

---

राक्षसों के शत्रु आपसे राक्षसों का कल्याण चाहने वाले शुक्राचार्य आपकी कुछ भी अवज्ञा नहीं करेंगे। देवताओं के गुरु बृहस्पति भी आपसे शत्रुता नहीं रखेंगे। इस प्रकार हृदय में आपके रहने पर सभी वार कल्याण करनेवाले हो जाते हैं ॥ १९ ॥

हे कपिवर! चार मुखवाले ब्रह्माजी, छः मुखवाले षडाननजी, हजार मुखवाले शेषजी, हाथी के मुखवाले गणेशजी और सरस्वतीजी तथा अन्य देवता ये सब आपकी महत्ता को कहने में कदापि समर्थ नहीं हैं ॥ २० ॥

कहाँ तो यह बुद्धि प्रदान करनेवाला समर्थ देवताओं का समूह और कहाँ दूसरे की बुद्धि के पीछे चलने वाला मैं मन्दबुद्धि! लेकिन आपके गुणगान में मेरी प्रवृत्ति आपकी कृपालुता से ही है अन्यथा नहीं ॥ २१ ॥

मालिनी०—

मम परमहितैषी त्वं हनूमन्सदैव
यदुचितमकरोस्त्वं मत्कृते प्रस्तुतं तत् ।
स्वयमसि यदि कारुण्येन पूर्णस्त्वमेवम्
प्रभवतु मम वृत्तिर्याचनायां किमर्थम् ॥ २२ ॥

मालिनी०—

अपि तु भवसमुद्रे मायया मोहमग्ना
स्मरति तव कृपां नो मन्मतिश्चेद्धनूमन् ।
न हि किमपि विचित्रं त्वामतोऽहं प्रयाचे
प्रतिपलमनुभूतिं ते कृपायाः प्रकुर्याम् ॥ २३ ॥

मालिनी०—

मनसि हरिहरानन्दोऽस्म्यतृप्तस्तथापि
परमकरुणभावाद्देव ! धाष्ट्र्यं क्षमस्व ।
अभिमतसुखदात्र्या सर्वशोकापहर्त्र्या
चरणकमलनत्या वञ्चितो मा भवेयम् ॥ २४ ॥

---

हे हनुमानजी ! आप सदा ही मेरे परम हितैषी हैं । जो मेरे लिये उचित है उसे आप स्वयं ही उपस्थित करते हैं । यदि आप स्वयं ही इस प्रकार करुणा से पूर्ण हैं तो फिर मेरी प्रवृत्ति याचना में क्यों हो ? ॥ २२ ॥

लेकिन तो भी इस भवसागर में माया से मोहित होकर यदि मेरी बुद्धि आपकी कृपा का स्मरण नहीं करती है तो यह कोई विचित्र बात नहीं है । इसीलिये मैं आपसे माँगता हूँ कि मैं प्रत्येक पल में आपकी कृपा की अनुभूति करूँ ॥ २३ ॥

लेकिन मैं हरिहरानन्द मन में अभी भी अतृप्त ही हूँ । हे देव ! अत्यन्त कृपा करके मेरी ढीठता क्षमा करें । अभिमत सुख देनेवाली तथा सभी शोक हरण करनेवाली आपकी चरण प्रणति से मैं वंचित न होऊँ ॥ २४ ॥

वसन्त०—

माता पिता च मम देव ! सखा त्वमेव
बन्धुर्गुरुश्च हितचिन्तक आञ्जनेय ।
विद्या पुनश्च सुकृतं द्रविणं त्वमेव
सर्वं त्वमेव हनुमन्मम देवदेव ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे श्रीहनुमन्महिम्नस्तोत्रस्योत्तरार्धो नाम दशमः सर्गः ॥ १० ॥



---

हे देव ! हे आञ्जनेय ! आप ही हमारे माता-पिता, सखा, बन्धु, गुरु, हितचिन्तक, विद्या, पुण्य तथा धन हैं। हे देवदेव ! हे हनुमानजी ! आपही मेरे सर्वस्व हैं।। २५ ॥

इस प्रकार श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका में कलिकालकुंज के अन्तर्गत श्रीहनुमन्महिम्न स्तोत्र का उत्तरार्ध कहकर दसवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।। १० ॥



# अथैकादशः सर्गः

वसन्त०—

इच्छामि यद्यपि न वक्तु।महात्मवृत्तम्
व्याजेन पाठकजनाः हनुमत्कृपायाः ।
संस्मृत्य किन्तु मधुरां करुणानुभूतिम्
किञ्चित्कथाप्रकथने विवशो भवामि ॥ १ ॥

भुजङ्ग०—

यदाऽहासिषं त्यक्तमोहो निवासम् । पठन्नासमुच्चाङ्ग्लविद्यालयेऽहम् ।
अभूवं तदा जीवविज्ञानपाठी । मया कौमुदी प्रेक्षिता नैव किञ्चित् ॥२॥

शार्दू०—

या काचित्पठिता मया सुरगिरा मध्याङ्ग्लविद्यालये
स्वल्पं व्याकरणं जनाः परमदो जानीथ किञ्चित्कियत् ।
वैराग्यौघजवे वहन्नकरवं नैवाधिकं चिन्तनम्
साहित्यस्य च नेतरस्य च ततः कौपीनवान्केवलः ॥ ३ ॥

---

हे पाठकों ! यद्यपि मैं हनुमत्कृपा के बहाने यहाँ अपना वृत्त बताना नहीं चाहता हूँ लेकिन हनुमानजी की कृपा की मधुर अनुभूति का स्मरण करके थोड़ी अपनी कथा कहने में मैं विवश हो रहा हूँ ॥ १ ॥

जब मैंने मोह को तिलांजलि देकर घर त्याग दिया तब मैं कालेज में पढ़ता था और उस समय मैं जीव विज्ञान पढ़ता था। मैंने लघुसिद्धान्त कौमुदी बिल्कुल नहीं देखी थी ॥ २ ॥

मैंने जो कुछ संस्कृत भाषा पढ़ी दसवीं तक ही पढ़ी थी। बहुत थोड़ा सा व्याकरण। लेकिन आप लोग जानते ही हैं कि दसवीं का व्याकरण कितना थोड़ा होता है। अस्तु गृहत्याग के पश्चात् केवल कौपीनधारी मैंने वैराग्य के बहाव में बहते हुए साहित्य का तथा इतर विषयों का चिन्तन भी नहीं किया ॥ ३ ॥

वसन्त०—

पश्चाद्वसन्खपड़ियाख्यमनन्तशक्तिम्
संश्रित्य सन्तमबुधोऽकरवं कथञ्चित् ।
स्वाध्यायमौपनिषदं ह्यथ भारतीयम्
पौराणिकं च तरलो न च सूक्ष्मदृष्टया ॥ ४ ॥

पृथ्वी०—

कुतूहलवशात्स्मरन्पवनजं ह्यबोधः स्थितः
परं नियमपूर्तये सुतरलो न सिद्ध्यै जनाः ।
अवायमनभिज्ञतावशगतो न सिद्धिः कथम्
समाथ भजतो गताः पवनजं कियत्यः समाः ॥ ५ ॥

वसन्त०—

भक्तार्त्तिनाशनपरं परमाञ्जनेयम्
साफल्यमाप्नवमहं प्रणमन्भजंश्च ।
ज्ञानं विना व्यवसितः खलु वाटिकायाम्
छन्दस्सु चैव बहुलेषु च देववाण्याम् ॥ ६ ॥

---

तत्पश्चात् खपड़िया बाबा नामक अत्यन्त शक्तिसम्पन्न महात्माजी के आश्रय में रहते हुए मुझ चंचल तथा अज्ञानी ने उपनिषद्, महाभारत तथा पुराणादि का कुछ स्वाध्याय किया। लेकिन वह कोई सूक्ष्म दृष्टि से नहीं किया ॥ ४ ॥

मानसिक कुतूहलवश मैं अज्ञानी हनुमानजी की उपासना करने लगा। बस ! नियम की पूर्ति करता जाता था। किसी खास सिद्धि के लिये नहीं। अज्ञान के कारण सिद्धि क्या होती है यह भी मैं नहीं जानता था। खैर, इस प्रकार हनुमानजी का भजन करते हुए मेरे कुछ वर्ष बीत गये ॥ ५ ॥

लेकिन भक्तों के दुःख नष्ट करने वाले हनुमानजी को भजते हुए तथा प्रणाम करते हुए मैंने सफलता प्राप्त की। क्योंकि बिना ज्ञान के ही संस्कृत में बहुत से छन्दों में ( बनने वाली ) वाटिका में उद्यत हुआ ॥ ६ ॥

स्वागता०—

सज्जनाः सुतरलेन मयाऽत्र । मारुतेस्तु चरितानि बहूनि ।
प्रेक्षितानि न परं सुरवाण्याम् । प्रेक्षितं किमपि साङ्गमतो वै ।।७।।

शार्दू०—

चेतुं ग्रन्थवरेभ्य उत्तमचरित्रं मूलतोऽचिन्तयम्
यस्मात्सर्वकथानकान्यथ भवन्त्वेकत्रसंस्थापिता- ।
नीत्थं किन्तु भवे तदेव भवतीशस्याथ यत्सम्मतम्
इच्छा सा तु बहून्यहानि मनसि प्राभूदपूर्णा स्थिता ॥ ८ ॥

शिख०—

महिम्नाख्यं स्तोत्रं मदनदहनस्यैकदिवसे
पठन्नासं प्राभून्मनसि लघुसङ्कल्प उदितः ।
महिम्नाख्यं कुर्यामपि पवनजस्य स्तवमहम्
अगच्छं साफल्यं कथमपि च यत्नेन चरणे ।। ९ ॥

भुजङ्ग०—

तदोत्साहवृद्धिर्मयि प्रादुरासीत् । अगच्छं प्रकुर्वन् हि काव्यं सदोषम् ।
हनूमन्महिम्नस्तवं पूर्णमेवम् । अभूद्यत्पुनर्मार्जितं सुष्ठु पश्चात् ।।१०।।

---

सज्जनों ! मुझ चंचल ने हनुमानजी के बहुत से चरित पढ़े लेकिन मुझे इनका सम्पूर्ण चरित संस्कृत में कहीं नहीं मिला इसलिये ।। ७ ।।

श्रेष्ठ ग्रन्थों से हनुमानजी का उत्तम चरित मूल रूप में ही संगृहीत करने का मैंने विचार किया जिससे सभी कथाएँ इकट्ठी हो जायेंगी । लेकिन ईश्वर की जैसी इच्छा होती है वैसा ही होता है । वह इच्छा बहुत दिनों तक मन में ही अपूर्ण रूप में पड़ी रही ।। ८ ।।

एक दिन मैं शिवमहिम्न स्तोत्र पढ़ रहा था तो मन में एक छोटा संकल्प उदित हुआ कि एक हनुमानजी का भी महिम्न स्तोत्र बनाऊँ । तब कुछ यत्न से एक चरण बनाने में मुझे सफलता मिली ।। ९ ।।

तब मेरा उत्साह अत्यन्त बढ़ गया और मैं ( अज्ञान के कारण ) सदोष कविता बनाने लगा । इस प्रकार हनुमन्महिम्नस्तोत्र पूर्ण हुआ जो बाद में संशोधित हुआ ।। १० ।।

द्रुतवि०—

प्रथममेव तदा हृदये स्थिता । बलवती सहसा शुभकामना ।
हनुमतश्चरितस्य तदाऽभवत् । समुदिता हनुमत्कृपया परम् ॥११॥

स्वागता०—

कीदृशी भवतु काव्यदिशेति । चिन्तयन्न मनसा कृपयैव ।
नेक्षमाण उत वा गुरुताञ्च । प्राभवं व्यवस्थितः परमस्मिन् ॥१२॥

शार्दू०—

काव्येऽस्मिन्कृपया मया हनुमतः प्राप्तः सहायो महान्
सद्वाक्यात्मकमुन्नतौ सुफलदं यल्लौकिकं बौद्धिकम् ।
यद्यप्यस्मि सुबोधवान्न च परं काव्यं प्रकर्तुं जनाः
सर्वं सुष्ठु समन्वितं समभवच्चाकस्मिकं स्वस्तये ॥ १३ ॥

उपजा०—

आसं सदाऽहं करणैः सुपूर्णः । न्यूनं ममाभूत्किमपि क्वचिन्नो ।
यदीप्सितं याचनया विनैव । प्राप्तं मया तत्कृपयैव सम्यक् ॥ १४ ॥

---

तब पहले हनुमानजी के चरित के विषय में मन में उठी हुई बलवती शुभ कामना हनुमानजी की कृपा से सहसा फिर उदित हो गई ॥ ११ ॥

काव्यदिशा कैसी हो इस विषय में कुछ भी विचार किये बिना तथा कार्य की गुरुता देखे बिना केवल हनुमानजी की कृपा से ही मैं इसमें प्रवृत्त हुआ ॥ १२॥

इस काव्य में मैंने हनुमानजी की कृपा से उन्नति में अच्छा फल देनेवाली सद्वाक्यात्मक लौकिक तथा बौद्धिक सहायता प्राप्त की। सज्जनों! यद्यपि मैं बोधवान् नहीं हूँ तो भी काव्य करने के लिए मेरे कल्याणार्थ सब संयोग अचानक रूप से जुटता गया ॥ १३ ॥

मैं हमेशा ( लेखनी इत्यादि ) लेखन वस्तुओं से युक्त रहा। मुझे किसी वस्तु की कमी नहीं पड़ी। जिस वस्तु की इच्छा हुई वह बिना याचना के ही हनुमानजी की कृपा से मैंने पाई ॥ १४ ॥

शार्दू०—

लिख्यन्ते कविताः सदा कविवरैरेकान्तवासे परम्
एकान्ते लिखितो न कोऽपि चरणः श्लोकस्य सत्यं मया ।
सिद्धोऽभूत्सुमहाञ्जने खपडियाबाबा भृशं विश्रुतः
आसं दर्शनकाङ्क्षिणामचलसम्मर्दे लिखन्वाटिकाम् ॥ १५ ॥

उपजा०—

कराङ्गुलिं सुष्ठु पितुर्गृहीत्वा । बालो यथा गच्छति दूरदेशम् ।
सुरक्षितः स्वल्पमतिः स्वपित्रा । तद्वद्धनूमत्कृपयाऽत्र सिद्धिः ॥ १६ ॥

शार्दू०—

गाथाश्चापि सुनूतना न च मया पूर्वं धिया कल्पिताः
तासां युक्ततमस्थलेषु हृदि मे देवेच्छया प्रागताः ।
कच्चित्ता घटिता न वेति विषये ब्रूयां कथं मन्दधीः
मन्ये ता घटिताः परं न विदिता गीता न पूर्वं यतः ॥ १७ ॥

---

प्रायः कविश्रेष्ठों द्वारा कविताएँ एकान्त में ही लिखी जाती हैं परन्तु सचमुच में किसी भी श्लोक का एक चरण भी मैंने एकान्त में बैठकर नहीं लिखा है। खपड़िया बाबा एक प्रख्यात महान् सिद्ध हुए और उन्ही के दर्शनाभिलाषियों की अटूट भीड़ में मैं वाटिका लिखता था ॥ १५ ॥

पिता की अँगुलि भलीभाँति पकड़कर जैसे अल्पबुद्धि बालक भी पिता से सुरक्षित होकर ( बेरोक-टोक ) दूर देश में चला जाता है उसी प्रकार यहाँ भी हनुमानजी की कृपा से ही सिद्धि हुई ॥ १६ ॥

बिल्कुल नई गाथाएँ भी मैंने अपने बुद्धि से ( जरा भी ) नहीं सोची थी, उनके युक्ततम स्थानों पर वे मेरे हृदय में हनुमानजी की कृपा से ही आ गईं। वे घटित हुईं या नहीं इस विषय में मैं मन्दबुद्धि क्या कह सकता हूँ ? मुझे ऐसा लगता है कि वे घटित हुई हैं लेकिन वे गायी नहीं गइं इसलिये प्रसिद्ध नहीं हो पाइं ॥ १७ ॥

शालिनी०—

स्थाने स्थाने सुष्ठु युक्ताक्षराणि । स्मृत्युद्भूतान्याञ्जनेयप्रसादात् ।
श्रान्तिर्दैन्यं दौर्मनस्यं निराशा । नैतत्क्वापि प्राविशन्मानसे मे ॥१८॥

उपजा०—

सुखं सुसूक्ष्मं तु मयाऽनुभूतम् । तथैव चारम्भत आसमाप्ति ।
सर्वं हनूमत्कृपयैव सिद्धम् । अभूत्सुपूर्णं हनुमच्चरित्रम् ॥ १९ ॥

शिख०—

अहो पङ्कोद्भूतं भवति कमलं सर्वसुखदम्
प्रभातो राकाया निबिडतमसः सम्भवति च ।
वने दुःखागारे भवति विदितं चन्दनमपि
तथैवैषा गाथा मम मतिभवा देवकृपया ॥ २० ॥



हरिणी०—

पवनतनयं नत्वा नत्वा विशेषकृपाकरम्
मुदितमनसा पश्चात्कुर्वे चरित्रसमापनम् ।
पवनजकृपां वः स्नेहार्द्रं मनः परिपश्यता
हृदि हरिहरानन्देनेयं कृता खलु धृष्टता ॥ २१ ॥

---

हनुमत्कृपा से काव्य बनाते समय स्थान-स्थान पर अत्यन्त उचित अक्षर मेरी स्मृति में आये। थकावट, दीनता, मानसिक पीड़ा तथा निराशा ये सब मेरे मन में प्रवेश नहीं कर पाये ॥ १८ ॥

बल्कि शुरू से लेकर अन्त तक मुझे एक सूक्ष्म सुख का अनुभव हुआ। इस प्रकार यह सब हनुमत्कृपा से सिद्ध हुआ और यह हनुमच्चरित्र भलीभाँति पूर्ण हुआ ॥ १९ ॥

कीचड़ से उत्पन्न हुआ कमल सबके लिये कितना सुखद होता है। रात्रि के घने अंधेरे से ही तो (प्रकाशयुक्त) प्रभात होता है। तथा यह भी प्रसिद्ध है कि अत्यन्त दुःखरूप वन में ही चन्दन होता है। उसी प्रकार हनुमत्कृपा से यह गाथा भी मेरी अल्प बुद्धि से उत्पन्न हुई है ॥ २० ॥

विशेष कृपा करने वाले हनुमानजी को हर्षित मन से पुनः पुनः प्रणाम करके यह चरित समाप्त करता हूँ। हे सज्जनों! हनुमानजी की कृपा तथा आपके स्नेहपूर्ण मन की तरफ देखने वाले हरिहरानन्द ने यह ढीठता ही की है ॥ २१ ॥

पृथ्वी०—

न रामपदसेवको न च शिवावतारोऽपि सः
न वै शिवसुतस्तथैव शिवतो न चैकादशः ।
यतः पवनजोऽवतारवदभात्स्वया लीलया
तथा प्रतिबभौ तथैव शिवतः स एकादशः ॥ २२ ॥

पृथ्वी०—

तथैव शिवपुत्रता रघुपतेश्च या दासता
जने सुविदिते परं समुचितं न तस्मान्मया ।
शिवः स्वयमसाविति प्रकटितं च सिद्धं कृतम्
चरित्रमिति सूचितं चरितमत्र तेनैव हि ॥ २३ ॥

पञ्चचा०—

हनूमतश्चरित्रवाटिका गता सुपूर्णताम्
मुहुर्मुहुः प्रपश्यतात्मशान्तये शुभामिमाम् ।
ब्रवीमि नात एव वाटिका मयाऽस्ति निर्मिता
परन्त्वियं हनूमतः कृपाप्रसादकल्पिता ॥ २४ ॥

---

हनुमानजी न तो रामचन्द्रजी के चरणसेवक थे, न शिवजी के अवतार थे, न शिवजी के पुत्र थे, न शिवजी के ग्यारहवें अंश थे। क्योंकि हनुमानजी अपनी लीला के कारण ही शिवावतार के समान मालूम पड़े और लीला के कारण ही वे शिव के ग्यारहवें अंश मालूम पड़े ॥ २२ ॥

उसी लीला के कारण शिवपुत्रत्व तथा रामदासत्व लोक में प्रसिद्ध हुआ लेकिन वह समुचित नहीं है। इसीलिए मैंने प्रकट किया तथा सिद्ध भी किया है कि वे स्वयं शिवजी ही हैं। और इसीलिये इस चरित को मैंने चरित्र ( स्वभाव ) ऐसा शीर्षक दिया है ॥ २३ ॥

सज्जनों! यह श्रीहनुमच्चरिवाटिका पूर्ण हो गई। इस शुभ वाटिका को आप आत्मशान्ति के लिये बारम्बार देखें। यह वाटिका मैंने बनाई है इसलिये मैं ऐसा नहीं कह रहा हूँ किन्तु यह तो हनुमानजी के कृपा प्रसाद से कल्पित हुई है ॥ २४ ॥

वसन्त०—

कारुण्यकन्दकृपया कलिकालकुञ्जः
काव्ये क्रमेण कथितः कृतकल्मषारिः।
प्रोक्तः कलिः कटुतरः क्रमशस्तु शक्ताः
कर्तुं क्रियाः कपिकुलार्ककृपाकटाक्षाः ॥ २५ ॥

इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिकायां कलिकालकुञ्जे हनुमत्कृपाकथन-
व्याजाद्वाटिकेतिहासवर्णनं नामैकादशः सर्गः ॥ ११ ॥

॥ सम्पूर्णोऽयं कलिकालकुञ्जः ॥

॥ इति श्रीहनुमच्चरित्रवाटिका सम्पूर्णा ॥



---

करुणा का घनीभाव श्री हनुमानजी की कृपा से किये हुए पापों का शत्रु यह कलिकालकुञ्ज मैंने काव्य में क्रमानुसार कह दिया। कहा जाता है कि कलियुग क्रमशः कटुतर होगा परन्तु कपिकुल के सूर्य श्री हनुमानजी के कृपा-कटाक्ष भी अपनी क्रियाएँ करने में पूर्ण समर्थ रहेंगे ॥ २५ ॥

इस प्रकार श्री हनुमच्चरित्रवाटिका में कलिकालकुञ्ज के अन्तर्गत हनुमानजी
की कृपा कहने के बहाने वाटिका का इतिहास वर्णन करके
ग्यारहवां सर्ग समाप्त हुआ ॥ ११ ॥

॥ कलिकालकुञ्ज सम्पूर्ण ॥

॥ श्री हनुमच्चरित्रवाटिका सम्पूर्ण ॥





